सारांश:

।। श्रीः ।।

चौखम्बा सुरभारती ग्रन्थमाला

678



चौखम्बा

# संस्कृतप्रतिस्पर्धाप्रकाश

## एन.टी.ए./यू.जी.सी.–नेट/जे.आर.एफ. (संस्कृत कोड-25)

**(नवीन पाठ्यक्रमानुसार विषयों की सरल व्याख्या एवं विषयानुसार वस्तुनिष्ठ प्रश्नों का संकलन)**

विभिन्न राज्यों के लोक सेवा आयोग (UPPSC, RPSC, UKPSC, HPPSC, MPPSC, BPSC) एवं अन्य संस्थाओं द्वारा आयोजित असिस्टेंट प्रोफेसर एवं प्रवक्ता परीक्षा तथा धर्मगुरु, B.ED., TGT, PGT, DSSSB इत्यादि से संबद्ध संस्कृत की समस्त प्रतियोगी परीक्षाओं के लिए अत्यन्त उपयोगी



**संशोधित एवं परिवर्धित तृतीय संस्करण**

लेखकद्वय

**दीपक कुमार**
सहायक आचार्य (संस्कृत)
राजकीय डिग्री कॉलेज,
झंडूता-बिलासपुर (हिमाचल प्रदेश)

**संजय दत्त भट्ट**
सहायक अध्यापक (संस्कृत)
राजकीय इन्टर कॉलेज, गंगानगर,
मोतिया पाथर, अलमोडा (उत्तराखंड)



**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**

**वाराणसी**

**चौखम्बा संस्कृतप्रतिस्पर्धाप्रकाश—दीपक कुमार एवं संजय दत्त भट्ट**

**ISBN : 978-93-89665-59-8**

प्रकाशक :

**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**

(भारतीय संस्कृति एवं साहित्य के प्रकाशक तथा वितरक)

के 37/117 गोपाल मन्दिर लेन, पोस्ट बॉक्स न. 1129

वाराणसी 221001

दूरभाष : +91 542 2335263, 2335264

e-mail : chaukhambasurbharatiprakashan@gmail.com

website : www.chaukhamba.co.in

@chaukhambabooks

@chaukhambabooks



प्रथम संस्करण : 2021, द्वितीय संस्करण : 2022

**संशोधित एवं परिवर्धित तृतीय संस्करण अक्टूबर : 2023**

वितरक :

**चौखम्बा पब्लिशिंग हाउस**

4697/2 ग्राउण्ड फ्लोर, गली न. 21-ए

अंसारी रोड़, दरियागंज

नई दिल्ली 110002

दूरभाष : +91 11 23286537, 41530947 (मो.) +91 9811104365

e-mail : chaukhambapublishinghouse@gmail.com

*

अन्य प्राप्तिस्थान :

**चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान**

4360/4, अंसारी रोड दरियागंज

नई दिल्ली 110002

*

**चौखम्बा विद्याभवन**

चौक (बैंक ऑफ बड़ोदा भवन के पीछे)

पोस्ट बॉक्स न. 1069

वाराणसी 221001

**मुद्रक** : ए.के. लिथोग्राफर, दिल्ली

# प्राक्कथन

**प्रिय पाठक बन्धुओं,**

जैसा कि आप जानते ही हैं वर्ष 2018 यू.जी.सी. नेट परीक्षा के पैटर्न में एक बड़ा बदलाव किया गया है, जिसके अंतर्गत अब अभ्यर्थियों को तीन प्रश्नपत्र की जगह केवल दो प्रश्नपत्रों की ही परीक्षाएँ देनी होंगी। मित्रों सम्प्रति हम भी अध्ययनरत हैं और हम यह भली-भांति जानते है कि हम सभी पाठकों को प्रामाणिक एवं गुणवत्तापूर्ण अध्ययन सामग्रियों के अभाव में ढेर सारी समस्याओं का सामना करना पड़ता है जिन समस्याओं का सामना स्वयं हम दोनों के द्वारा भी किया गया, अतः इन समस्याओं के निवारण के लिये बहुत परिश्रम के पश्चात् इस पुस्तक का लेखन कार्य सम्पन्न हो पाया है और यह ही इस पुस्तक का अन्तिम कार्य नहीं है, इस पुस्तक में आप सभी पाठकों की प्रतिपुष्टियों के अनुरुप पुस्तक की गरिमा तथा पाठकप्रियता को बनाये रखने हेतु समयानुसार हम इस पुस्तक में प्रामाणिक तथ्यों के द्वारा परिवर्तन करते रहेगें। अतः उपरोक्त बातों को ध्यान में रखते हुए हमारे द्वारा (UGC-NET/JRF) परीक्षा तथा (HPPSC), (UPPSC), (MPPSC), (BPSC), (UKPSC), (RPSC) इत्यादि द्वारा आयोजित प्रवक्ता एवं असिस्टेंट प्रोफ़ेसर आदि अन्यान्य विश्वविद्यालयों की परीक्षाओं को दृष्टि में रखकर नवीनतम पाठ्यक्रमानुसार इस पुस्तक को लिखा गया है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में हमनें नवीनतम पाठ्यक्रमानुसार सभी विषयों का समावेश किया है, तथा इन विषयों को सरल, सहज एवं रुचिपूर्ण बनाने के लिये सरल भाषा और यथासंभव उदाहरण, चार्ट तथा टेबल इत्यादियों का प्रयोग भी किया है। हमने महसूस किया कि कई अभ्यर्थी अच्छी तैयारी होने के बावजूद परीक्षा भवन में प्रश्नों को हल करते समय गलतियाँ कर बैठते हैं। इसी को ध्यान में रखते हुए प्रत्येक यूनिट के अंत में यू.जी.सी. नेट एवं विभिन्न राज्यों की संस्कृत से सम्बन्धित परीक्षाओं में पूछे गए प्रश्नों का संग्रह भी दिया गया है, ताकि अभ्यर्थी उनका समुचित अभ्यास कर परीक्षा में स्वयं को सजग रख सकें। इस पुस्तक में अशुद्धियों की संभावना न्यूनतम रहे, इस बात का ध्यान रखते हुए इसका कई चरणों में गहन निरीक्षण किया गया है। अभ्यर्थियों का बहुमूल्य समय व्यर्थ न हो इसलिये अनावश्यक और गैर-परीक्षोपयोगी सामग्रियों को इस पुस्तक में शामिल नहीं किया गया है। पुस्तक लेखन में विषय-वस्तु को क्रमबद्ध तथा रोचक तरीके से प्रस्तुत किया गया है एवं भाषा के स्तर पर विशेष अवधान दिया गया है एवं इसमें क्लिष्टता न आए और बोधगम्यता तथा गुणवत्ता बनी रहे इस दृष्टि से पूरी सतर्कता बरती गई है। हमें पूर्ण विश्वास है कि हमारी यह नई पहल पाठकों की सफलता में वरदान साबित होगी। निवेदन है कि आप पुस्तक को पाठक के साथ-साथ आलोचक की नजर से भी पढ़ें एवं अपने बहुमूल्य सुझावों से हमें अवगत कराएं जिससे आगामी संस्करणों में पुस्तक को और प्रामाणिक बनाया जा सके।

इस ग्रंथ को पूर्ण करने में निर्विवाद रूप से प्रातः स्मरणीय एवं सदैव स्तुत्य हमारे आदरणीय माता-पिता, गुरुजन और विश्वनाथ की अगाध कृपा के साथ ही भारतीय संस्कृत-क्षेत्र के मूर्धन्य विद्वान् जिनके ग्रंथों का आश्रय लेकर इस कार्य को पूर्ण किया गया है वे स्तुत्य हैं, हम उनके चरणों में प्रणाम करते हैं। यदा-कदा अथवा सर्वदा हमें **दिल्ली विश्वविद्यालयस्थ** (संस्कृत-विभागीय) **'प्रो.भारतेन्दु पाण्डेय'** जी, **'प्रो.मीरा द्विवेदी'** जी, **'प्रो.रञ्जन कुमार** त्रिपाठी जी एवं **जवाहरलालनेहरू विश्वविद्यालयस्थ** संस्कृत (संकायप्रमुख) **'प्रो.संतोष कुमार शुक्ल,** जी एवं (संस्कृत-विभागीय) तथा UGC-HRDC, JNU के निदेशक **प्रो.ब्रजेश कुमार** पाण्डेय जी तथा **काशी हिन्दू विश्वविद्यालयस्थ** (ज्योतिष विभागाध्यक्ष) **प्रो.विनय कुमार पाण्डेय,** जी और **उत्तराखण्ड संस्कृत विश्वविद्यालयस्थ** (शिक्षा-विभागीय) **'डा.प्रकाश पन्त'** जी एवं **बुद्ध स्नात्कोत्तर महाविद्यालय के** (संस्कृत-विभागीय) **'डा.सौरभ द्विवेदी'** जी गुरूजनों से सहायता मिलती रही है, एतदर्थ हम उनके प्रति हृदय से आभारी हैं तथा हम **'चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन वाराणसी'** के मुख्य व्यवस्थापक **'श्री नवीन गुप्ता'** जी के भी हार्दिक आभारी हैं जिन्होंने इस ग्रंथ के प्रकाशन का उत्तरदायित्व ग्रहण कर हमें कृतार्थ किया है।

मकर सङ्क्रान्ति, दिनाँक- 14/01/2021

नई दिल्ली

साभार

दीपक कुमार, संजय दत्त भट्ट



प्रो. भारतेन्दु पाण्डेय
**Prof. Bhartendu Pandey**

संस्कृतविभाग
DEPARTMENT OF SANSKRIT
दिल्लीविश्वविद्यालय
UNIVERSITY OF DELHI
दिल्ली-110007
DELHI-110007



**Mob.-** 9999468058
**Website:** sanskrit.du.ac.in
**Email:** bpdu14@gmail.com

## शुभाशंसा

संस्कृत भारतवर्ष की भास्वर आत्मशक्ति का दूसरा पर्याय है। यही कारण है कि पाठशालाओं तथा गुरुकुलों सदृश परम्परागत शिक्षण-संस्थाओं में ही नहीं अपितु आधुनिक विश्वविद्यालयों एवं तत्सम्बद्ध महाविद्यालयों में भी संस्कृत के पठन-पाठन की अनवरत व्यवस्था दृष्टिगत होती है। इन विश्वविद्यालयों, महाविद्यालयों में संस्कृत-अध्ययन में अन्तर्भुक्त विविध विषयों-उपविषयों का विद्यार्थियों को अवगाहन कराने का प्रयत्न किया जाता है। विद्यार्थियों द्वारा विधीयमान इस अवगाहन के मापन हेतु वहाँ विभिन्न स्तरों पर परीक्षाओं का नियमित आयोजन किया जाता है। इन परीक्षाओं के उत्तरण के अनन्तर तद्-तद् विश्वविद्यालयों द्वारा उन्हें यथोचित उपाधियाँ प्रदान की जाती हैं। पूर्व में विश्वविद्यालयों द्वारा प्रदत्त ये उपाधियाँ ही उनको सेवायोजन अथवा उस निमित्त से आयोजित साक्षात्कार का एकमात्र आधार हुआ करती थीं। पर कालान्तर में अनेक कारणों से यह आवश्यकता अनुभव की जाने लगी कि विभिन्न सेवायोजक संस्थाएं अपनी विशिष्ट आवश्यकताओं के अनुरूप इन लब्धोपाधि-अभ्यर्थियों को अपनी विशिष्ट आवश्यकताओं के अनुरूप पुनः परीक्षित करें।
स्पष्ट है कि विश्वविद्यालयों की परम्परागत परीक्षाओं तथा सेवायोजक संस्थाओं की इन परीक्षाओं में प्रकृति और प्रवृत्ति की दृष्टि से अनेक भेद अन्तर्निहित हैं। यही कारण है कि परम्परागत परीक्षाओं को उत्तीर्ण करने वाला अभ्यर्थी आवश्यकरूप से इन विशिष्ट-प्रकृतिक परीक्षाओं में भी सफल हो जाए यह आवश्यक नहीं। इसके विपरीत अनेकशः यह भी देखा गया है कि सामान्य विश्वविद्यालयीय शिक्षा तथा परीक्षा में अग्रणी स्थानों पर अधिष्ठित छात्र-छात्राएं भी सेवायोजक परीक्षाओं में अनेक समस्याएं अनुभव करती हैं। उन समस्याओं के समाधान-हेतु छात्र-जन अनेक उपायों का अवलम्बन करते परिलक्षित होते हैं। इन उपायों में यद्यपि विभिन्न प्रकार के कोचिंग इन्स्टीट्यूट आदि सम्मिलित हैं, पर एक तो वे अधिकांशतः महानगरों में ही केन्द्रित हैं तथा दूसरे उनसे सम्बद्ध वित्तीय भार भी सामान्य विद्यार्थी के लिये सरलतया वोढव्य नहीं होता। अतः एक सीमित छात्रवर्ग ही उससे लाभान्वित होने की बात सोच पाता है। प्रशिक्षण-संस्थाएं हों अथवा न हों छात्र का सर्वत्र और सर्वदा सुलभ मित्र तो एकमात्र पुस्तक ही हुआ करती है। वह जीवन की प्रत्येक परीक्षा में उसका हाथ थामें रहती है। ऐसे में इन विशिष्ट परीक्षाओं के सन्दर्भ में पुस्तक अपने इस मित्र-धर्म का परित्याग भला कैसे कर देती। अतः विद्वान् छात्र-हितैषी बन्धुओं ने तद्-तद् विशिष्ट परीक्षाओं के लिये बड़े मनो-योग से पुस्तकों की रचना की। ये पुस्तकें प्रयोजन-विशेष से परिचालित होकर ही प्रणीत और प्रकाशित की गई थीं। अतः ये उन विशिष्ट परीक्षाओं में सफलता-कामी विद्यार्थियों का यथोचित मार्गदर्शन करने में सक्षम हो सकीं।
संस्कृत विषय को लेकर इन विशिष्ट प्रतिस्पर्धात्मक परीक्षाओं में सम्मिलित होने वाले अभ्यर्थियों के उचित दिग्दर्शन हेतु विद्वज्जनों द्वारा समय-समय पर यथेष्ट पुस्तकों का सर्जन होता रहा है। परिणामस्वरूप इस समय भी उनके सामने अनेक विकल्प उपलब्ध हैं। पर स्वयं अभ्यर्थियों ने पूर्वोपलब्ध पुस्तकों की कतिपय सीमाओं को चिन्हित किया है, जो उन प्रतिस्पर्धाओं में उनके सफलतावाप्ति के पथ को यथेष्ट रूप में प्रकाशित किंवा प्रशस्त नहीं होने देती।
संस्कृत-विद्या के सहृदय गवेषक श्री संजय दत्त भट्ट तथा श्री दीपक कुमार उपलब्ध पुस्तकों की उक्त सीमाओं का वर्षों से अभिज्ञान कर रहे थे। सम्प्रति उनके मन में उक्त सीमाओं के समाधान की कल्याण कामना ने इस नवीन पुस्तक का रूप धारण कर लिया है। सुरभारती सपर्या हेतु सदा समर्पित चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी के स्वामी श्री नवीन जी गुप्ता के सत्प्रयत्नों से यह 'संस्कृतप्रतिस्पर्धाप्रकाश' के विग्रह में अवतीर्ण हो रही है। इस हेतु लेखक-द्वितयी तथा प्रकाशक दोनों ही मेरे साधुवाद के पात्र हैं। छात्र-लोक इसके प्रकाश में लक्ष्य का सम्यक् सन्धान कर सकेगा, ऐसा मेरा पूर्ण विश्वास है।

मकर संक्रान्ति

14-01-2021

प्रो. भारतेन्दु पाण्डेय




JAWAHARLAL NEHRU UNIVERSITY
NEW DELHI, 110067
INDIA



**PROF. BRAJESH KUMAR PANDEY**
**PROFESSOR**
SCHOOL OF SANSKRIT AND INDIC STUDIES
**DIRECTOR**
UGC-HRDC, JNU

**OFF. PHONE:** 011-26704128
**MOBILE-** +919456605925

**EMAIL:** brajeshkumar@mail.jnu.ac.in
brajeshvka@gmai.com

## शुभाशंसा

---

प्रतिस्पर्धा के माध्यम से योग्यतानुसार श्रेष्ठ वृत्ति प्राप्त करना प्रत्येक अभ्यर्थी का लक्ष्य है। प्रतियोगी परीक्षाओं में संलग्न संस्कृत छात्रों हेतु मानक पाठ्यसामग्री का अभाव दृष्टिगोचर होता है। इस अभाव की पूर्ति की दिशा में हमारे दो अध्यवसायी प्रबुद्ध शोधार्थियों श्री संजय दत्त भट्ट एवं श्री दीपक कुमार ने परिश्रमपूर्वक 'संस्कृतप्रतिस्पर्धाप्रकाश' को सुधी पाठकों के समक्ष उपस्थापित किया है। स्थालीपुलाकन्यायेन मैंने इसकी पाठ्यसामग्री का अवलोकन किया। ग्रन्थ में एकत्र विषयों का सुस्पष्ट, तथ्यात्मक एवं सरल निरूपण है। शास्त्र-संपुष्ट विवेचन द्वारा सभी ग्रन्थ-भागों एवं पारिभाषिक शब्दों को समझाया गया है। शोध दृष्टि एवं विषयावगाहन लेखन शैली में द्रष्टव्य है। एतद्विषयक अन्य ग्रन्थों में या तो दुरूह सामग्री संकलित है अथवा अस्पष्ट या न्यून विवेचन है। इस ग्रन्थ में इन सबका निराकरण करने का सफल प्रयास किया गया है, जिसका मैं अभिनन्दन करता हूँ।

यह ग्रन्थ सभी जिज्ञासु जनों की मनस्तुष्टि का माध्यम बनेगा तथा उनके ज्ञानवर्धन के साथ परीक्षानुरूप आवश्यकताओं की सम्पूर्ति करेगा। मैं लेखकद्वय को उनकी निर्बाध लेखन-यात्रा हेतु शुभेच्छाएँ संप्रेषित करता हूँ।

मकर संक्रान्ति
14-01-2021

PROF. BRAJESH KUMAR PANDEY

# विषयानुक्रमणिका

- पाणिनीयशिक्षा
- भाषाविज्ञान :
  भाषा की परिभाषा, भाषा का वर्गीकरण (आकृतिमूलक एवं पारिवारिक), ध्वनियों का वर्गीकरण :स्पर्श, संघर्षी, अर्धस्वर, स्वर (संस्कृत ध्वनियों के विशेष संदर्भ में), मानवीयध्वनियंत्र, ध्वनिपरिवर्तन के कारण, ध्वनि नियम (ग्रिम, ग्रासमान वर्नर) अर्थपरिवर्तन की दिशाएँ एवं कारण, वाक्य का लक्षण व भेद, भारोपीय परिवार का सामान्य परिचय, वैदिक संस्कृत एवं लौकिक संस्कृत में अन्तर, भाषा तथा वाक् में अन्तर, भाषा तथा बोली में अन्तर।

## इकाई-VI (219-333)

**(ख) व्याकरण का विशिष्ट अध्ययन :**

- परिभाषाएँ- संहिता, संयोग, गुण, वृद्धिप्रातिपदिक, नदी, घि, उपधा, अपृक्त, गति, पद, बिभाषा, सबर्ण, टि, प्रगृह्य, सर्वनामस्थान, भ, सर्वनाम, निष्ठा।
- सन्धि-अच् सन्धि, हल् सन्धि, बिसर्ग सन्धि (लघुसिद्धान्त कौमुदी के अनुसार) सुबन्त - अजन्त -राम, सर्व (तीनों लिंगों में), विश्वपा, हरि, त्रि (तीनों लिंगों में), सखि, सुधी, गुरु, पितृ, गौ, रमा, मति, नदी, धेनु, मातृ, ज्ञान, वारि, मधु।
- हलन्त - लिह्, बिश्ववाह, चतुर् (तीनों लिंगों में), इदम् (तीनों लिंगों में), किम् (तीनों लिंगों में), तत् (तीनों लिंगों में), राजन्, मघवन्, पथिन्, विद्वस्,अस्मद्, युष्मद्।
- समास- अव्ययीभाव, तत्पुरुष, बहुब्रीहि, द्वन्द्व, (लघु सिद्धान्त कौमुदी के अनुसार)
- तद्धित - अपत्यार्थक एवं मत्वर्थीय (सिद्धान्तकौमुदीकेअनुसार)
- तिङन्त - भू, एध्, अद्, अस्, हु, दिव्, षुञ्, तुद्, तन्, कृ, रुध्, क्रीञ्, चुर ।
- प्रत्ययान्त - णिजन्त, सन्नन्त, यङन्त, यङ्लुगन्त, नामधातु।
- कृदन्त - तव्य / तव्यत्, अनीयर्, यत्, ण्यत्, क्यप्, शतृ, शानच्, क्त्वा, क्त, क्तवतु, तुमुन् णमुल्।
- स्त्रीप्रत्यय- लघुसिद्धान्तकौमुदी के अनुसार
- कारकप्रकरण -सिद्धान्तकौमुदी के अनुसार
- परस्मैपद एवं आत्मनेपद विधान - सिद्धान्तकौमुदी के अनुसार
- महाभाष्य (पस्पशाह्निक)-शब्द परिभाषा, शब्द एवं अर्थसंबंध, व्याकरण अध्ययन के उद्देश्य, व्याकरण की परिभाषा, साधुशब्द के प्रयोग का परिणाम, व्याकरणपद्धति।
- वाक्यंपदीयम् (ब्रह्मकाण्ड) - स्फोट का स्वरूप, शब्द-ब्रह्मकास्वरूप, शब्द-ब्रह्म की शक्तियाँ, स्फोट एवं ध्वनि का संबंध, शब्द-अर्थसंबंध, ध्वनि के प्रकार, भाषा के स्तर।

**व्याकरण एवं भाषा विज्ञान के अभ्यास प्रश्न:- (334-345)**

## इकाई-VII (346-363)

**संस्कृत-साहित्य, काव्य शास्त्र एवं छन्द परिचय :**

**(क) निम्नलिखित का सामान्य परिचय :**

- भास, अश्वघोष, कालिदास, शूद्रक, विशाखदत्त, भारवि, माघ, हर्ष, बाणभट्ट, दण्डी, भवभूति, भट्टनारायण, बिल्हण, श्रीहर्ष, अम्बिकादत्तव्यास, पंडिताक्षमाराव, वी. राघवन्, श्रीधरभास्कर वर्णेकर।
- काव्यशास्त्र: रससम्प्रदाय, अलंकारसम्प्रदाय, रीतिसम्प्रदाय, ध्वनिसम्प्रदाय, वक्रोक्तिसम्प्रदाय, औचित्यसम्प्रदाय।
- पाश्चात्यकाव्यशास्त्र :अरस्तू, लॉन्जाइनस, क्रोचे।

## इकाई-VIII (364-486)

**(ख) निम्नलिखित का विशिष्ट अध्ययन :**

- पद्य : बुद्धचरितम् (प्रथम) रघुवंशम् (प्रथमसर्ग), किरातार्जुनीयम् (प्रथमसर्ग), शिशुपालवधम्, (प्रथमसर्ग), नैषधीयचरितम् (प्रथमसर्ग)
- नाट्य : स्वप्नवासवदत्तम्, अभिज्ञानशाकुन्तलम्, वेणीसंहारम्, मुद्राराक्षसम्, उत्तररामचरितम्, रत्नावली, मृच्छकटिकम्।
- गद्य : दशकुमारचरितम् (अष्टम-उच्छवास), हर्षचरितम् (पञ्चम- उच्छवास), कादम्बरी (शुकनासोपदेश)
- चम्पूकाव्य : नलचम्पू: (प्रथम-उच्छवास)
- साहित्यदर्पण :

**काव्यप्रकाश :**

काव्यप्रयोजन, काव्यहेतु, काव्यभेद, शब्दशक्ति, काव्यलक्षण, अभिहितान्वयवाद, अन्विताभिधानवाद, रसस्वरूप एवं रससूत्र विमर्श, रसदोष, काव्यगुण, व्यंजनावृत्ति की स्थापना

(पञ्चम उल्लास)

अंलकार:-

वक्रोक्ति, अनुप्रास, यमक, श्लेष, उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, समासोक्ति, अपह्नुति, निदर्शना, अर्थान्तरन्यास, दृष्टान्त, विभावना, विशेषोक्ति, स्वभावोक्ति, विरोधाभास, सकंर, संसृष्टि।

- ध्वन्यालोक: (प्रथम उद्योत)
- वक्रोक्तिजीवितम् (प्रथम उन्मेष)
- भरत-नाट्यशास्त्रम् (द्वितीय एवं षष्ठ अध्याय)
- दशरूपकम् (प्रथम तथा तृतीय प्रकाश)
- छन्द परिचय -
  आर्या, अनुष्टुप्, इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा, वसन्ततिलका, उपजाति, वंशस्थ, द्रुतविलम्बित, शालिनी, मालिनी, शिखरिणी, मन्दाक्रान्ता, हरिणी, शार्दूलविक्रीडित, स्रग्धरा।

• • •

# इकाई-1

## ॥वैदिक साहित्य ॥

### (क) वैदिक-साहित्य का सामान्य परिचय-

भारतीय संस्कृति में वेदों का स्थान अत्यन्त महत्वपूर्ण एवं सर्वोच्च है। भारतीय संस्कृति की मुख्य आधारशिला 'वेद' ही हैं। हिन्दुओं के रहन-सहन, आचार-विचार एवं धर्म-कर्म तथा संस्कृति को समझने के लिये वेदों का ज्ञान आवश्यक है। भारतीय संस्कृति में वेद सनातन वर्णाश्रम धर्म के मूल ग्रन्थ हैं। अपने दिव्य चक्षु के माध्यम से साक्षात्कृतधर्मा ऋषियों के द्वारा अनूभूत अध्यात्मशास्त्र के तत्वों की विशाल विमल राशि का नाम वेद है। मनु के अनुसार वेद पितरों, देवों का वह सनातन चक्षु है जिसके माध्यम से कालातीत और देशातीत का भी दर्शन सम्भव है। **"पितृदेवमनुष्याणां वेदचक्षुः सनातनम्"- मनुस्मृति** । वेदों में वर्णित विषयों का स्मृति,पुराणों तथा धर्मशास्त्रों में विस्तारपूर्वक वर्णन प्राप्त होता है। वेदों की व्याख्या उपनिषद्,दर्शन तथा धर्मशास्त्रों में विभिन्न प्रकार से उपलब्ध होती है, जिसमें उपनिषद् तथा दर्शन वेदों की 'आध्यात्मिक' व्याख्या को प्रस्तुत करते हैं। दर्शनों में पूर्व मीमांसा दर्शन मुख्य रूप से वेदों में प्रतिपादित कर्मकाण्ड के विषयों पर ही आधारित है। वेद विश्व के सभी प्राचीन साहित्य ग्रन्थों में सर्वप्राचीन ग्रन्थ हैं। ऋषियों ने **'पश्यन्ती'** तथा **'मध्यमा'** वाणी का आश्रय लेकर अपने हृदय में वेदों का ज्ञान प्राप्त किया था। तथा **'वैखरी'** वाणी का आश्रय लेकर अपने शिष्यों और प्रशिष्यों को यह वेदज्ञान दिया।

### वेद शब्द की व्युत्पत्ति एवं अर्थ-

वेद शब्द की व्युत्पत्ति ज्ञानार्थक 'विद ज्ञाने' धातु से 'घञ्' प्रत्यय करने पर सिद्ध होती है। इसका अर्थ है – 'ज्ञान' । अतः वेद शब्द का अर्थ होता है – 'ज्ञान की राशि या संग्रह' । **सर्वज्ञानमयो हि सः- मनुसमृति** । पाणिनिव्याकरण की दृष्टि के अनुसार वेद शब्द की व्युत्पत्ति चार धातुओं से विभिन्न अर्थों में होती है ।

1. विद् सत्तायाम् +श्यन् (होना, दिवादि)।
2 विद् ज्ञाने + शप् लुक् (जानना, अदादि)।
3. विद् विचारणे + श्नम् (विचारना, रुधादि)।
4. विद्लृ लाभे + श (प्राप्त करना, तुदादि) ।

इसके लिए कारिका है-

**"सत्तायां विद्यते ज्ञाने, वेत्ति विन्ते विचारणे ।**
**विन्दति विन्दते प्राप्तौ, श्यन्लुक्श्नम्शेष्विदं क्रमात्"** ।।

ऋक्प्रातिशाख्य की व्याख्या में **'विष्णुमित्र'** ने वेद का अर्थ किया है ।**"विद्यन्ते ज्ञायन्ते लभ्यन्ते एभिर्धर्मादिपुरुषार्था इति वेदाः"-विष्णुमित्र।** अर्थात् जिन ग्रन्थों के द्वारा धर्म, अर्थ, काम और मोक्षरूपी पुरुषार्थ-चतुष्टय के अस्तित्व का बोध होता है, तथा जिनसे पुरुषार्थ-चतुष्टय की प्राप्ति होती है । आचार्य 'सायण' वेद शब्द की व्याख्या करते हैं- **"इष्टप्राप्त्यनिष्ट-परिहारयोरलौकिकम् उपायं यो ग्रन्थो वेदयति, स वेदः"- (तैत्तिरीय संहिता)** अर्थात् जो ग्रन्थ इष्ट-प्राप्ति और अनिष्ट-निवारण का अलौकिक उपाय बताता है, उसे वेद कहते हैं।

### वेदों के अर्थ में प्रयुक्त मुख्य शब्द-

वेदों के अर्थ में **श्रुति, निगम, आगम, त्रयी, छन्दस् आम्नाय, स्वाध्याय** इन शब्दों का भी प्रयोग होता है ।

1. **श्रुति-** वेदों को गुरु शिष्य-परंपरा से श्रवण के द्वारा सुरक्षित रखे जाने पर श्रुति कहा गया है ।
2. **निगम-** निगम का अर्थ सार्थक या अर्थबोधक है । वेदों को साभिप्राय, सुसंगत और गंभीर अर्थ बताने के लिये 'निगम' कहा जाता है।
3. **आगम-** आगम शब्द का प्रयोग वेद और शास्त्र दोनों के लिए होता है।
4. **त्रयी-** त्रयी शब्द का प्रयोग वेदों के लिए होता है । त्रयी का अर्थ है - तीन वेद, ऋक् , यजु और साम वेद। इसके अन्तर्गत चारों वेदों को रखा गया है।
5. **छन्दस्-** छन्दस् शब्द **'छदि संवरणे'** चुरादिगणी धातु से बनता है। इसका अर्थ है – 'ढकना या आच्छादित करना' । चारों वेदों के लिए 'छन्दस्' शब्द का प्रयोग होता है । पाणिनि ने **"बहुलं छन्दसि"**(अष्टा.2.4.39, 73,76) सूत्रों के द्वारा वेदों को छन्दस् कहा है। यास्क ने छन्दस शब्द की व्युत्पत्ति करते हुए निरुक्त में **'छन्दांसि छादनात्'** कहा है।
6. **आम्नाय-** आम्नाय शब्द 'म्ना अभ्यासे' भ्वादिगणी धातु से बनता है। यह वेदों के प्रतिदिन अभ्यास या स्वाध्याय पर बल देता है । दण्डी ने 'दशकुमारचरित में वेदों के लिए आम्नाय का प्रयोग करते हुए कहा है- **अधीती चतुर्षु आम्नायेषु'**-(दण्डी)। अर्थात् चारों वेदों का ज्ञाता ।
7. **स्वाध्याय-** स्वाध्याय शब्द 'स्व' अर्थात् 'आत्मा' के विषय में मनन चिन्तन तथा प्रतिदिन अभ्यास पर बल देता है । शतपथ ब्राह्मण में वेदों के लिए स्वाध्याय शब्द का प्रयोग हुआ है । **"स्वाध्यायोऽध्येतव्यः"** अर्थात् वेदों का अध्ययन करना चाहिए । उपनिषदों में भी वेदों के अर्थ में स्वाध्याय शब्द का प्रयोग है- **'स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम्'** (तैत्ति. उप. 1.11.1)अर्थात् वेदों के अध्ययन और प्रचार में प्रमाद न करे ।

## वेदों का रचनाकाल-

वेदों का रचनाकाल निर्धारण वैदिक साहित्येतिहास की एक जटिल-समस्या है। विभिन्न विद्वानों ने भाषा, रचनाशैली, धर्म एवं दर्शन, भूगर्भशास्त्र, ज्योतिष, उत्खनन में प्राप्त सामग्री, अभिलेख आदि के आधार पर वेदों का रचनाकाल निर्धारित करने का प्रयास किया है, किन्तु इनसे अभी तक कोई सर्वमान्य रचनाकाल निर्धारित नहीं हो पाया है। इसका कारण यही है कि सबका किसी न किसी मान्यता के साथ पूर्वाग्रह है। 18वीं शती के अन्त तक भारतीय विद्वानों की यह धारणा थी कि वेद अपौरुषेय है, अर्थात किसी मनुष्य की रचना नहीं है। संहिताओं, ब्राह्मणों, दार्शनिक ग्रन्थों, पुराणों तथा अन्य परवर्ती साहित्य में अनेक उद्धरण मिलते हैं जिनमें वेद के अपौरुषेयत्व का कथन मिलता है। वेद भाष्यकारों की-भी परम्परा वेद को अपौरुषेय ही मानती रही। इस प्रकार वेद के अपौरुषेयत्व की धारणा उसके कालनिर्धारण की सम्भावना को ही अस्वीकार कर देती है। दूसरी तरफ19वीं सदी के प्रारम्भ से ही, जबकि पाश्चात्य विद्वानों के द्वारा वेदाध्ययन का महत्त्वपूर्ण प्रयास किया गया, यह धारणा प्रतिष्ठित होने लगी कि वेद अपौरुषेय नहीं, मानव ऋषियों की रचना है, अतएव उनके कालनिर्धारण की सम्भावना को अस्वीकार नहीं किया जा सकता। फलस्वरूप, अनेक पाश्चात्य विद्वानों के द्वारा इस दिशा में प्रयास किया गया। वैदिक आर्य-संस्कृति विश्व की प्राचीनतम संस्कृति है, इस तथ्य को चूँकि पाश्चात्य मानसिकता अंगीकार न कर सकी, इसलिये वेदों का रचनाकाल ईसा से सहस्राब्दियों पूर्व मानना उनके लिये सम्भव नहीं था, क्योंकि विश्व की अन्य संस्कृतियों की सत्ता इतने सुदूरकाल तक प्रमाणित नहीं हो सकती थी, यद्यपि उन्होंने इतना अवश्य स्वीकार किया कि वेद विश्व का प्रचीनतम साहित्य है। इस प्रकार वेद विश्व का प्राचीनतम वाङ्मय है इस विषय में भारतीय तथा पाश्चात्य सभी विद्वान् एकमत हैं, वैमत्य केवल इस बात में है कि इसकी प्राचीनता कालावधि में कहाँ रखी जाय। वेद के रचनाकाल-निर्धारण की दिशा में अब तक विद्वानों ने जो कार्य किये हैं तथा एतद्विषयक अपने मत स्थापित किये है उनका यहाँ संक्षेप में उल्लेख किया गया है-

### मैक्समूलर-

वैदिक वाङ्मय के निश्चित-कालनिर्धारण की दिशा में मैक्समूलर ने सर्वप्रथम प्रयास किया था, इसलिये सभी विद्वानों का ध्यान उनकी ओर आकृष्ट हो गया । प्रारम्भ में अधिकांश विद्वानों ने उसके इस मत को प्रामाणिक माना। बाद में कुछ ही ऐसे विद्वान थे जो मैक्समूलर के समर्थक बने रहे। अधिकांश ने अपनी धारणा बदल ली और उसके मत की काफ़ी आलोचना की।

मैक्समूलर ने गौतम बुद्ध के आविर्भाव को अपना आधार माना है । बुद्ध ने वैदिकी हिंसा का खंडन किया है, अत: वैदिक काल बुद्ध के जन्म से पूर्व होना चाहिए। इस आधार पर उन्होंने वैदिक काल को चार भागों में विभक्त किया है-

(क) 1200 ई.पू. से 1000 ई.पू. । यह **छन्द-काल** है । इसमें निविद् आदि स्फुट वैदिक मन्त्रों की रचनाएँ हुईं ।

(ख) 1000 ई.पू. से 800 ई.पू. । यह **मन्त्र-काल** है । इसमें वैदिक संहिताओं की रचना हुई और उनका संकलन हुआ।

(ग) ८०० ई.पू. से ६०० ई.पू. । यह **ब्राह्मणकाल** है । इसमें ब्राह्मण ग्रन्थों की रचना हुई ।

(घ) ६०० ई.पू. से ४०० ई.पू. । यह **सूत्रकाल** है । इसमें श्रौतसूत्रों, गृह्यसूत्रों आदि की रचना हुई ।

कुछ समय तक यह मत अत्यन्त प्रचलित रहा, किन्तु बाद में स्वयं मैक्समूलर ने इस मत को अमान्य कर दिया। 1400 ई.पू. के बोगाज़कोई के शिलालेख की प्राप्ति के बाद यह मत सर्वथा निरस्त हो गया ।

### ए. बेबर-

ए. बेबर जर्मन के विद्वान हैं इनका कथन है - "वेदों का समय निश्चित नहीं किया जा सकता । वे उस तिथि के बने हुए हैं जहाँ तक पहुँचने के लिए हमारे पास उपयुक्त साधन नहीं है । वर्तमान प्रमाण हम लोगों को उस समय के उन्नत शिखर तक पहुँचाने में असमर्थ हैं"। प्रो. वेबर कहते हैं कि "वेदों के समय को कम से कम 1200 ई.पू. या 1500 ई.पू. के बाद का कथमपि स्वीकार नहीं किया जा सकता" । प्रो. वेबर ने अपनी पुस्तक **"History of indian literature"** में यहाँ तक लिख दिया है कि वेदों का काल निर्धारण के लिए प्रयत्न करना सर्वथा बेकार है – **"Any such of attempt of defining the relic antiquity is absolutely fruitless"**

### जैकोबी-

प्रसिद्ध जर्मन वैदिक विद्वान् श्री याकोवी ने भी ज्योतिष को आधार माना है। उन्होंने ध्रुव तारा को अपना लक्ष्य बनाया है विवाह-संस्कार में **'ध्रुवं पश्य'** विधि है । ध्रुव तारा भी अपने स्थान से पीछे हटता है । उस आधार पर विचार करके उन्होंने ऋग्वेद का समय (4500-2500 ई.पू.) माना है ।

### बालगंगाधर तिलक-

श्री तिलक ने 'ज्योतिष-गणना' के आधार पर ऋग्वेद का रचनाकाल (6 हजार ई.पूर्व से 4 हजार ई.पू.) माना है । उन्होंने विभिन्न नक्षत्रों में 'वसन्त-संपात' (Vernal Equinox, वर्नल इक्विनोक्स) के आधार पर यह तिथि निर्धारित की है । उन्होंने वैदिक काल को चार भागों में विभक्त किया है और विभिन्न स्तरों में वैदिक साहित्य के अंगों का उल्लेख किया है ।

**अदिति काल** - 6000-4000- निविद् मंत्र (गद्य-पद्यात्मक)

**मृगशिरा काल** - 4000-2500- ऋग्वेद के अधिकांश सूक्त।

**कृत्तिका काल** -2500- 1400 चारों वेदों का संकलन।

**सूत्र काल** -1400-500- सूत्र ग्रन्थ दर्शन ग्रन्थ।

इनके अनुसार वेदों की रचना 6000 ई.पू. तथा संहिता रूप 2500 ई.पू. से 1400 ई.पू. के मध्य हुई है ।

### एम.विण्टरनित्स-

अपने इतिहास में विन्टरनित्स ने सभी मतों की विस्तृत आलोचना के बाद अपना समन्वयात्मक मत दिया है कि वैदिक काल 2500 ई.पू. से 500

ई.पू. तक माना जा सकता है । इस प्रकार ऋग्वेद का समय 2500 ई.पू. है ।

## भारतीय परम्परागत विचार-

**(1) श्री स्वामी दयानन्द सरस्वती** - आर्यसमाज के प्रवर्तक महर्षि दयानन्द सरस्वती ने वेदों आदि के सन्दर्भों के द्वारा प्रतिपादित किया है कि वेदों का उद्भव परमात्मा से सृष्टि के प्रारम्भ में हुआ। उसने अग्नि से ऋग्वेद, वायु से यजुर्वेद और सूर्य से सामवेद को प्रकट किया। उससे ही अथर्ववेद भी प्रकट हुआ।

**(2) श्री अविनाशचन्द्र दास** - श्री दास ने ऋग्वेद में प्राप्त भूगोल एवं भूगर्भ- संबन्धी साक्ष्य के आधार पर ऋग्वेद का रचनाकाल 25 हजार वर्ष ई. पूर्व माना है । ऋग्वेद के एक मन्त्र में वर्णन है कि सरस्वती नदी पर्वत (हिमालय) से निकलकर समुद्र में मिलती है। पुरातत्त्व की गणना के अनुसार यह समुद्र राजस्थान में था। अब उस सरस्वती नदी और राजस्थान के समुद्र का लोप हो गया है । यह घटना 25 हजार वर्ष ई.पू. की है। उस समय दोनों की सत्ता थी । अत: ऋग्वेद इससे पूर्व बन चुका था ।

**(3) श्री शंकर वालकृष्ण दीक्षित** - श्री दीक्षित ने उर्युक्त रूप से 'शतपथ ब्राह्मण' का समय 2500 ई.पू. मानकर चारों वेदों की रचना के लिए 1000 वर्ष का समय मानकर ऋग्वेद का रचनाकाल 3500 ई.पू. माना है ।

## प्रमुख विद्वानों के अनुसार वेदों का काल-

| मत प्रतिपादक | आधार | रचनाकाल- |
|---|---|---|
| दयानन्द सरस्वती | वेद-मंत्र | सृष्टि का प्रारम्भ |
| दीनानाथशास्त्रीचुलेट | ज्योतिष | 3 लाख वर्ष पूर्व |
| अविनाशचन्द्र दास | भूगर्भ,भूगोल,सरस्वती नदी | 25000 ई.पू. |
| नारायणभवनरावपावगी | भूगर्भ ज्योतिष | 7000 ई.पू. |
| बालगंगाधर तिलक | ज्योतिष,(वसन्तसम्पात) | 6000 ई.पू.4000 ई.पू. |
| डॉ.आर.जी भंडारकर | वेदमंत्र | 6000 ई.पू. |
| शंकरबालकृष्ण दीक्षित | ज्योतिष | 3500 ई.पू. |
| एच.याकोबी | ज्योतिष ध्रुव तारा | 4500-2500 ई.पू. |
| विन्टरनित्स | मितानीशिलालेख | 2500-500 ई.पू. |
| वेबर | गौतमबुद्ध अविर्भाव | 1500-1200 ई.पू. |
| मैक्समूलर | बौद्धसाहित्य | छन्दकाल-1200,मन्त्रकाल-1000,ब्राह्मणकाल-800, सूत्रकाल-600 ई.पू. |

**निष्कर्ष** -4000-1000 ई.पू. वेदों का रचना काल माना गया है।

## वेदों के रचनाकाल के प्रमुख सन्दर्भ -

- ✓ नित्याः खलु वेदा इति केषाम् अभिमतम्- **प्राचीनभारतीय-परम्परायाः,**
- ✓ वेदस्य अपौरुषेयत्वं कः स्वीकरोति- **जैमिनिः,**
- ✓ वेदकालविषये भारतीयपरम्परागतविचारं कः परिपोषयति- **सायणः,**
- ✓ किस विद्वान् के अनुसार ऋग्वेद का आरम्भकाल 6000 ई0 पू0 हैं- **बालगङ्गाधर तिलक,**
- ✓ 'उत्तर ध्रुव' को वेदों का रचना स्थान माना जाता है-**बालगङ्गाधर तिलक,**
- ✓ वेदकालस्य निर्धारणे भारतीयज्योतिषपरम्परा केन परिपालिता- **बालगङ्गाधरतिलकः,**
- ✓ ज्योतिर्विज्ञानमाश्रित्य कः वेदानां कालनिर्धारणमकरोत्- **बालगङ्गाधरतिलकः ,**
- ✓ नक्षत्रसम्पातादिना वेदकालं कः प्रतिपादयति- **बालगङ्गाधरतिलकः,**
- ✓ लोकमान्य बालगङ्गाधरतिलकमते वैदिकरचनाकालः कः- 6000-4500 BC,
- ✓ लोकमान्यतिलकमते वेदस्य कालःप्रयागः- **पञ्चसहस्रवर्षेभ्यः पूर्वम्,**
- ✓ 'वेदा अपौरुषेयाः सन्ति' इति मतम् अस्ति- **दयानन्दस्य,**
- ✓ छन्दः कालादिनामभिः वेदकालं प्रथमतः कः प्रतिपादयति- **मैक्समूलरः,**
- ✓ मैक्समूलर के अनुसार वेद का समय है- 1200 ई0 पू0,
- ✓ प्रथमः वेदकालनिर्णायकोऽस्ति- **मैक्समूलरः,**
- ✓ सूत्रसाहित्यस्य रचनाकालः पी0 वी0 काणे मतानुसारम् – ई0 पू0 500 तः 300 पर्यन्तम्,
- ✓ विण्टरनित्स के अनुसार ऋग्वेद का समय हैं- 2500 BC ,
- ✓ वेदस्य अपौरुषेयत्वं कः न स्वीकरोति- **विण्टरनित्सः,**
- ✓ दीनानाथ चुलेटमहोदयानुसारं वेदस्य रचना कदा अभवत्- 3 **लक्षवर्षपूर्वम्,**

## वैदिक साहित्य का विभाजन-

वैदिक साहित्य को सुविधा की दृष्टि से चार भागों में बाँटा गया है-

**(1) वैदिक संहिताएँ,** **(2) ब्राह्मण ग्रन्थ,**
**(3) आरण्यक ग्रन्थ,** **(4) उपनिषद्,**

## वैदिक संहिताएँ-

**वेदों की चार संहिताएँ हैं-**

1. ऋग्वेद संहिता, 2. यजुर्वेद संहिता,
3. सामवेद संहिता 4. अथर्ववेद संहिता ।

व्याकरण के अनुसार संहिता का अर्थ है – **"परः संनिकर्षः संहिता"**(अष्टा.1.4.109) पदों का संधि आदि के द्वारा समन्वित रूप संहिता कहा जाता है । इस दृष्टि से मंत्रभाग को संहिता कहते हैं ।

## संहिताओं के ऋत्विक्-

**यज्ञ के चार ऋत्विज-**

1. होता, 2. अध्वर्यु
3. उद्गाता 4. ब्रह्मा ।

**1. होता -** यह यज्ञ में ऋग्वेद की ऋचाओं का पाठ करता है, अतएव ऋग्वेद को 'होतृवेद' भी कहा जाता हैं । ऐसी देवस्तुति वाली ऋचाओं का परिभाषिक नाम -**"शस्त्र"** है । लक्षण- **"अप्रगीत-मन्त्र-साध्या स्तुतिः शस्त्रम्"** अर्थात् गानरहित स्तुतिपरक मन्त्र।

**2. अध्वर्यु -** यजुर्वेद के मंत्रों का पाठ करता है। यही यज्ञ भी करता है और यज्ञ में घृत आदि की आहुति देता है ।

**3. उद्गाता-** यह सामवेद के मन्त्रों का पाठ करता है, तथा देवस्तुति में मन्त्रों का गान करता है।

**4. ब्रह्मा-** ब्रह्मा यज्ञ का संचालन करता है, वही यज्ञ का अधिष्ठाता और निर्देशक होता है यह चतुर्वेदवित् होता है। त्रुटियों के संशोधन के कारण इसको यज्ञ का भिषज, वैद्य कहा जाता है। ऋग्वेद के एक मंत्र में चारों ऋत्विजों के कर्म्मों का निर्देश है-

**"ऋचां त्वः पोषमास्ते पुपुष्वान्, गायत्रं त्वो गायति शक्करीषु ।**
**ब्रह्मा त्वो वदति जातविद्यां यज्ञस्य मात्रां विमिमीत उ त्वः"।**
(ऋग्. 10.71.11)

| ऋग्वेद | यजुर्वेद | सामवेद | अथर्ववेद |
|---|---|---|---|
| होता | अध्वर्यु | उद्गाता | ब्रह्मा |
| मैत्रावरुण | प्रतिप्रस्थाता | प्रस्तोता | ब्राह्मणाच्छंसी |
| अच्छावाक् | नेष्टा | प्रतिहर्ता | आग्नीध्र |
| ग्रावस्तुत | उन्नेता | सुब्रह्मण्य | पोता |

## वैदिक वाङ्मय का द्विविध विभाजन –

वेदों में वर्णित विषय की दृष्टि से समस्त वैदिक वाङ्मय को दो भागों में बाँटा गया है-

1. **कर्मकाण्ड-** वेद,ब्राह्मण।
2. **ज्ञानकांड-** आरण्यक, उपनिषद।

**1. कर्मकाण्ड- 'वेदों'** और **'ब्राह्मण ग्रन्थों'** को "कर्मकाण्ड" के अन्तर्गत रखा जाता है, क्योंकि इनमें विविध यज्ञों के कर्मकाण्ड की पूरी प्रक्रिया दी गयी है। वेदों में यज्ञीय कर्मकाण्ड से संबद्ध मंत्र हैं और ब्राह्मण ग्रन्थों में उनकी विस्तृत व्याख्या है।

**2. ज्ञानकांड-** "ज्ञानकांड" के अन्तर्गत **'आरण्यक ग्रन्थ'** और **'उपनिषद'** हैं । आरण्यक ग्रन्थों में यज्ञिय क्रियाकलाप की आध्यात्मिक एवं दार्शनिक तत्त्वों की समीक्षा की गयी है। इनमें ब्रह्म, ईश्वर, जीव, प्रकृति, मोक्ष आदि का वर्णन है । अतएव आरण्यक और उपनिषदों को ज्ञानकांड कहा जाता है।

## वेदाङ्ग-

वेदों के ज्ञान के लिए सहायक ग्रन्थों को वेदाङ्ग कहा गया है । ये वेदों के व्याकरण, यज्ञों के कालनिर्धारण, शब्दों के निर्वचन, मंत्रों की पद्यात्मक रचना, यज्ञीय क्रियाकलाप का सांगोपांग विवेचन एवं मंत्रों के उच्चारण आदि विषयों से संबद्ध हैं। वेदांग 6 हैं-

1. शिक्षा 2. व्याकरण
3. छन्द 4. निरुक्त
5. ज्योतिष 6. कल्प

**"शिक्षा व्याकरणं छन्दो निरुक्तं ज्योतिषं तथा ।**
**कल्पश्चेति षडङ्गानि वेदस्याहुर्मनीषिणः"** ॥

ये वेदांग सामान्यतया सूत्रशैली में लिखे गए है ।

## वैदिक पाठ-

वेदपाठ दो प्रकार के होते हैं।

1. प्रकृति पाठ 2. विकृति पाठ




## प्रकृति पाठ-

1. **संहिता पाठ-** इसमें मंत्र अपने मूल रूप में रहता है। **'त्रिर्भुज'** संहितापाठ **"आर्षपाठ"** कहलाता है।
2. **पदपाठ-** इसमें मंत्र के प्रत्येक पद को पृथक् करके पढ़ा जाता है। यदि कोई संधि है तो उस संधि को तोड़ दिया जाता है ।

**पदपाठकर्ता ऋषि-**

- 'ऋग्वेद' 'शाकल' शाखा -**शाकल्य ऋषि, और रावण**।
- यजुर्वेदीय तैत्तिरीय शाखा -**आत्रेय**।
- सामवेदीय कौथुम शाखा -**गार्ग्यः**।

3. **क्रमपाठ-** इसमें पदों का यह क्रम रहता है- कख, खग, गघ ।

## विकृति पाठ/अष्ट विकृतियां-

वेद के मंत्रों के उच्चारण तथा उनकी सुरक्षा लिए अनेक उपाय अपनाए गए थे। इन उपायों को विकृतियाँ कहते थे । इनमें मंत्रों के पदों को घुमा-फिरा कर अनेक प्रकार से उच्चारण किया जाता था। ये विकृतियाँ आठ हैं-

| | |
|---|---|
| 1. जटा-पाठ | 2. माला |
| 3. शिखा | 4. रेखा |
| 5. ध्वज | 6. दण्ड |
| 7. रथ | 8. घन |

**"जटा माला शिखा रेखा ध्वजो दण्डो रथो घनः ।**
**अष्टौ विकृतयः प्रोक्ताः क्रमपूर्वा महर्षिभिः" ।**

इनमें घनपाठ सबसे बड़ा और कठिन होता है। 'घनपाठ' में प्रथम पद की आवृत्ति (5) बार होती है।

वैदिक छन्दों के भेद- 1. पादाक्षर, 2.अक्षर।

## वंशमण्डल-

द्वितीय मण्डल से सप्तम मण्डल तक **'वंशमण्डल'** कहते है। इसका दूसरा नाम **'परिवार मण्डल'** है। , ये इस प्रकार से हैं-
**गृत्समद, विश्वामित्र, वामदेव, अत्रि, भारद्वाज, वशिष्ठ ।**

## वेदों की विभिन्न व्याख्या पद्धतियां-

**(1) यास्क-** यास्क के अनुसार मंत्रों के तीन प्रकार के अर्थ होते हैं-

1. **आधिभौतिक** (प्राकृतिक),
2. **आधिदैविक** (देवविशेष से संबद्ध),
3. **आध्यात्मिक** (परमात्मा या जीवात्मा से संबद्ध) ।

मुख्य रूप से मंत्रों का प्रतिपाद्य एक परमात्मा ही है । विभिन्न गुणों और कर्मों के आधार पर उसके ही अन्य देवतावाचक नाम हैं। वेदों के परंपरागत अर्थ का ज्ञान आवश्यक है। परंपरागत अर्थ जानने वाले को **'पारोवर्यवित्'** कहते थे। -**"परोवर्यवित्सु तुं खलु वेदितृषु भूयोविद्यः प्रशस्यो भवति"**- (नि.1.16) यास्क की व्याख्या पद्धति 'वैज्ञानिक' है ।

**(2) आचार्य सायण-** वेदों की व्याख्या करने वाले आचार्यों में आचार्यसायण का स्थान अग्रगण्य है। वे अकेले ऐसे आचार्य हैं, जिन्होंने सभी वेदों तथा ब्राह्मण-ग्रन्थों आदि की भी व्याख्या की है। उन्होंने परम्परागत शैली को अपनाया है। तथा यज्ञ-प्रक्रिया को सर्वत्र प्रधानता दी है। वे वेदों में इतिहास मानते हैं। पाश्चात्य विद्वान **"प्रो. रुडोल्फ रोठ"** ने सायण की बहुत आलोचना की है। लौकिक इतिहास मानने के कारण स्वामी दयानन्द जी और कई लोगों ने दोष निकाले हैं ।परन्तु मैक्समूलर, विल्सन, गेल्डनर आदि विद्वान् सायण के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं और मानते हैं कि सायण के भाष्य के आधार पर ही वैदिक वाङ्मय में उनकी गति हो सकी है। वस्तुतः पाश्चात्य जगत् को वेदों का ज्ञान देने वाले आचार्य सायण ही हैं।

**(3) स्वामी दयानन्द सरस्वती-** महर्षि दयानन्द आर्यसमाज के संस्थापक हैं। ये आधुनिक युग में वेदों के पुनरुद्धारक माने जाते हैं। उन्होंने नैरुक्त-प्रक्रिया का आश्रय लेकर वेदों की नई व्याख्या प्रस्तुत की है । उन्होंने शुक्ल यजुर्वेद की संपूर्ण संस्कृत और हिन्दी में व्याख्या की है तथा ऋग्वेद की व्याख्या मंडल 7 के 80 सूक्त तक ही कर सके।

## वेदों का महत्त्व-

अनेक दृष्टियों से वेदों को महत्त्वपूर्ण माना गया है ।' संकेतरूप में कुछ तथ्य दिए जा रहे हैं-

### धार्मिक महत्त्व-

वेद आर्यधर्म की आधारशिला हैं । धर्म के मूलतत्त्वों को जानने के एकमात्र साधन वेद हैं। **वेदोऽखिलो धर्ममूलम् । मनु.2.6** मनु ने वेदों को सारे ज्ञानों का आधार मानकर उन्हें 'सर्वज्ञानमय' कहा है, अर्थात् वेदों में सभी प्रकार के ज्ञान और विज्ञान के सूत्र विद्यमान हैं ।

**"यः कश्चित् कस्यचिद् धर्मो , मनुना परिकीर्तितः ।**
**स सर्वोऽभिहितो वेदे, सर्वज्ञानमयो हि सः" ।। (मनु. 2.7)**

महर्षि पतंजलि ने महाभाष्य के प्रारम्भ में ब्राह्मण का अनिवार्य कर्तव्य बताया है। कि वह निःस्वार्थभाव से वेदांङ्गों के सहित वेदों का अध्ययन करे ।**"ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च" । (महा.आह्निक 1.)** मनु ने वेदाध्ययन पर इतना अधिक बल दिया है कि ब्राह्मण के लिए वेदाध्ययन ही परम तप है । जो वेदाध्ययन न करके अन्य शास्त्रों में रुचि रखता है वह इस जन्म में ही सपरिवार शूद्र की कोटि में है -

**वेदमेव सदाऽभ्यस्येत् तपस्तप्यन् द्विजोत्तमः ।**
**वेदाभ्यासो हि विप्रस्य तपः परमिहोच्यते ।। (मनु. 2.166)**
**योऽनधीत्य द्विजो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम् ।**
**स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशु गच्छति सान्वयः ।।(मनु. 2.168)**

**सांस्कृतिक महत्त्व-** वेद भारतीय संस्कृति के मूल स्रोत हैं । भारतीय संस्कृति का यथार्थ ज्ञान वेदों और वैदिक वाङ्मय से ही प्राप्त होता है । प्राचीन समय में वस्तुओं के नाम आदि तथा मानव के कर्तव्यों का निर्धारण वेदों से ही किया गया था ।

**सर्वेषां तु स नामानि, कर्माणि च पृथक् पृथक् ।**
**वेदशब्देभ्य एवादौ, पृथक् संस्थाश्च निर्ममे ।। (मनु. 1.21 )**

### वेदों के प्रमुख विषय-

| वेद | ऋग्वेद | यजुर्वेद | सामवेद | अथर्ववेद |
|---|---|---|---|---|
| उपवेद | आयुर्वेद | धनुर्वेद | गान्धर्ववेद | स्थापत्यवेद |
| देवता | अग्नि | वायु | आदित्य | अङ्गिरा |
| ऋत्विज | होता | अध्वर्यु | उद्गाता | ब्रह्मा |
| मुख्याचार्य | पैल | वैशम्पायन | जैमिनि | सुमन्तु |
| वर्ण्य विषय | शस्त्र | यज्ञ | स्तुतिस्तोम | प्रायश्चित्त |
| वेदप्रतीक | शरीर | मन | बुद्धि | आत्मा |
| तत्व | वाक्तत्व | मनस्तत्व | प्राणतत्व | |
| लोक | भूलोक | अन्तरिक्ष | द्युलोक | |

## वैदिक संहिता के प्रमुख सन्दर्भ-

- ✓ 'श्रुति' किसे कहते हैं - **वेद को,**
- ✓ वेदः कः - **अपौरुषेयं वाक्यम्,**
- ✓ वेदों की संख्या है - **चार,**
- ✓ वेदों को किसने विभाजित किया है - **कृष्णद्वैपायन व्यास,**
- ✓ वर्ण व्यवस्था का प्रथम उल्लेख होता है - **ऋग्वेद में,**
- ✓ 'श्रुति' शब्दः कस्यार्थस्य बोधकोऽस्ति – **वेदस्य,**
- ✓ 'वेदा अपौरुषेया' इति स्वीकुर्वन्ति - **मीमांसकाः,**
- ✓ मीमांसा की दृष्टि से वेद के प्रकार हैं - पाँच, **(विधि-मन्त्र-नामधेय- निषेध- अर्थवाद) ,**
- ✓ श्रुति पद का व्युत्पत्तिभ्य अर्थ है - **श्रणोति धर्मं यः,**
- ✓ इतिहासपुराणाभ्यां.....समुपबृहंयेत्- **वेदम्,**
- ✓ अपौरुषेयाः वेदाः भवन्ति- नित्याः
- ✓ वेद इन्हें कहते हैं - **मन्त्र-ब्राह्मण को,**
- ✓ मन्त्राणां समुदायस्य किं नाम अस्ति - **संहिता,**
- ✓ वेदों के काव्यात्मक हिस्से को कहा जाता है- **संहिता,**
- ✓ संहितापाठानन्तरं क्रियते - पदपाठः,
- ✓ 'वेदत्रयी' समूह क्या है- **ऋग्वेद यजुर्वेद, सामवेद,**
- ✓ 'त्रयी' इति संज्ञा - **वेदस्य,**
- ✓ अपौरुषेयग्रन्थः को विद्यते - वेदः,
- ✓ वेदारम्भः कुतः प्रारभ्यते - **संहितातः,**
- ✓ सायणमते वेदस्य स्वरूपं किम्- **'इष्टप्राप्त्यनिष्टपरिहारस्य अलौकिकोपायभूतं ज्ञानम्',**
- ✓ आर्षेयपरम्परा के अनुसार वेद हैं - **अपौरुषेयः,**
- ✓ वेदः कोऽस्ति - **अपौरुषेयः,**
- ✓ वेदस्य स्वतः प्रामाण्यत्वे किं मानम्- **ईश्वरप्रोक्तम्,**
- ✓ 'वेदत्रयी' में किसकी गणना नहीं होती है- **अथर्ववेद की,**
- ✓ वेदशब्दस्य निष्पत्तौ का निष्पत्तिः समीचीना नास्ति- **विद्, विनिवारणे,**
- ✓ कः कथ्यते वेदनिन्दकः:- नास्तिकः,
- ✓ धर्म का मूल प्रमाण है - **वेद (श्रुति),**
- ✓ धर्म का मूल स्रोत हैं - वेद,
- ✓ आध्युदात्तः वेदशब्दः कस्य वाचकः- **ग्रन्थवाचकः,**
- ✓ अन्त्योदात्तः वेदशब्दः कस्य वाचकः- **कुशमुष्टिवाचकः,**
- ✓ "गीतिषु सामाख्या पुरुषार्थानां वेदयिता वेद उच्यते"- **(भट्टभास्कर)**
- ✓ "मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्"- (आपस्तम्ब-जैमिनि)
- ✓ "आरण्यकञ्च वेदेभ्यः ओषधिभ्योऽमृतं यथा"- **(कृष्णद्वैपायन) ।**

# ॥संहिता साहित्य ॥

## ॥ऋग्वेद-संहिता ॥

'ऋक्' का अर्थ स्तुतिपरक मन्त्र हैं-**"ऋच्यते स्तूयतेऽनया इति ऋक्"**। जिन मन्त्रों के द्वारा देवों की स्तुति की जाती है, उन्हें (ऋक्, ऋच्, ऋचा) कहते हैं। ऋग्वेद में विभिन्न देवों की स्तुति वाले मंत्र हैं, अतः इसे ऋग्वेद कहते हैं। ऋग्वेद में ब्रह्मप्राप्ति, वाक्तत्व या शब्द ब्रह्म की प्राप्ति, प्राण या तेजस्विता की प्राप्ति अमरत्व के साधन तथा ब्रह्मचर्य के द्वारा ओजस्विता आदि का वर्णन है। ऋचा तीन प्रकार की होती है -

(1) **परोक्षकृत,** (2) **प्रत्यक्षकृत,** (3) **आध्यात्मिक।**

### ऋग्वेद की शाखाएँ-

महाभाष्य में ऋग्वेद की (21) शाखाएं वर्णित है। **'एकविंशतिधा बाह्वृच्यम्'-** (महर्षि पतंजलि150 ई.पू.)

**प्रमुख रूप से पाँच शाखाएं हैं-**

(1) **शाकल** - वर्ण्य-विषय, मंत्रसंख्या इत्यादि। (1017) सूक्त।

(2) **वाष्कल-** यह शाखा उपलब्ध नहीं है। (1025) सूक्त 8 अधिक शाकल में। बाष्कल शाखा के रचयिता-**'सुयज्ञ'**।

(3) **आश्वलायन-** यह संहिता और इसका ब्राह्मण सम्प्रति उपलब्ध नहीं है। इस शाखा के श्रौतसूत्र और गृह्यसूत्र ही उपलब्ध हैं।

(4) **शांखायन-** यह उपलब्ध नहीं है। इसके ब्राह्मण, आरण्यक, और श्रौतसूत्र प्राप्त हैं।

(5) **माण्डूकायनी-** यह शाखा संप्रति अप्राप्य है।

- चरणव्यूह के रचयिता- **शौनक** हैं।

### ऋग्वेद विभाजन के दो प्रकार-

(1) अष्टक, अध्याय, वर्ग, मंत्र

(2) मंडल, अनुवाक, सूक्त, मंत्र।

**1. अष्टक क्रम-**

पूरे वेद में आठ भाग हैं जिन्हें (अष्टक) कहा जाता है । प्रत्येक अष्टक में आठ अध्याय हैं। इस प्रकार ऋग्वेद में सम्पूर्ण (64) अध्याय हैं । प्रत्येक अध्याय में वर्गों की संख्या भिन्न है।

(**अष्टक** = 8, **अध्याय** =64, **वर्ग** = 2024, मंत्र =10580,) ऋग्वेद में बालखिल्य सूक्तों सहित= 1028 सूक्त हैं।

**2. मण्डलक्रम-**

**मण्डल**= 10, **बालखिल्य सूक्त**=11 सूक्त+80 मंत्र,

**अनुवाक**=85, **सूक्त**=1017+11=1028, मंत्र=10580,

**ऋग्वेद मण्डलों की संज्ञा,ऋषि,सूक्त तथा मन्त्र-**

| मण्डल | संज्ञा | ऋषि | सूक्त सं. | मन्त्र |
|---|---|---|---|---|
| प्रथम | देवता | मधुच्छन्दा | 191 | 2006 |
| द्वितीय | कथा | गृत्समद | 43 | 429 |
| तृतीय | संवाद | विश्वामित्र | 62 | 617 |
| चतुर्थ | ध्रुवपद | वामदेव | 58 | 589 |
| पञ्चम | तत्त्वज्ञान | अत्रि | 87 | 727 |
| षष्ठ | दानस्तुति | भारद्वाज | 75 | 765 |
| सप्तम | यान्त्रिक | वशिष्ठ | 104 | 841 |
| अष्टम | संस्कार | कण्व (प्रगाथा मण्डल) | 103 | 1716 |
| नवम | लौकिक | पवमान सोम | 114 | 1108 |
| दशम | आप्तसूक्त | इन्द्राणी, शची, उर्वशी | 191 | 1754 |

❖ **मंत्रद्रष्टा ऋषिकाएं=**

**ऋग्वेद** ऋषिकाएँ =24 (224 मंत्र)

**अथर्ववेद** ऋषिकाएँ = 5 (198 मंत्र)

24+5=(29), 224+198=422 सम्पूर्ण ऋ.म.सं.।

ऋग्वेद में प्रमुख (20) छन्द हैं जिनमें (7) छन्दों का मुख्य रूप से उपयोग हुआ है।

(1) गायत्री (24) (2) उष्णिक (28)
(3) अनुष्टुप (32) (4) बृहती (36)
(5) पङ्क्ति (40) (6) त्रिष्टुप (44)
(7) जगती (48)

## ऋग्वेद के महत्वपूर्ण सूक्त-

**(1) पुरुषसूक्त (10/90)** - यह चारो वेदों में है। इसमें परमात्मा के विराट रूप का वर्णन तथा समस्त सृष्टि का वर्णन है। यह सूक्त अपनी उदात्त भावना, दार्शनिकता, भाव गांभीर्य और अन्तर्दृष्टि के लिये विख्यात है।

- पुरुष एवेद सर्वम्- (ऋ. 10-10-2)
- ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद- (ऋ. 10.10-12)

**(2) नासदीयसूक्त (10/129)** - यह सूक्त वैदिक ऋषियों के प्रतिभा ज्ञान और अलौकिक दार्शनिक चिन्तन का परिचायक है। सृष्टि से पूर्व केवल संकल्प काम उत्पन्न हुआ।

**(3) हिरण्यगर्भ सूक्त- (10/121)** प्रजापति ऋषि।

यह (10) मंत्रों में विभक्त है । प्रजापति-सृष्टिआरम्भ में हिरण्यगर्भ सुवर्ण पिण्ड के रूप में प्रकट हुआ वही सृष्टि का नियामक भी है।

- हिरण्यगर्भ समवर्तवाग्रे- (ऋ.10-121-1)
- य आत्मदा बलदा..... (ऋ.10-121-21)
- कस्मै देवाय हविषाविधेम।

**(4) अस्य वामीय सूक्त- (10/164)** (52 मंत्र)

इसमें दर्शन, अध्यात्म मनोविज्ञान, भाषाविज्ञान, ज्योतिष भौतिक विज्ञान सम्बन्धी तथ्य वर्णित हैं। भारतीय तथा पाश्चात्य विद्वानों द्वारा इस सूक्त को अत्यन्त क्लिष्ट और दुर्बोध माना गया है।

- इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहु.......(मं. 46),
- द्वा सुपर्णा सयुजा ......(मं. 20),
- अयं यज्ञो भुवनस्य नाभि..... (मं. 35),

**(5) श्रद्धा सूक्त (10/151)**

मंत्र श्रद्धा की परिभाषा- श्रद्धा काम (संकल्प) की पुत्री है उसे कामायनी कहते हैं।

- श्रद्धां हृदय्ययाकूव्या श्रद्धया विन्दते वसु (मं-4),
- श्रद्धे श्रद्धामयेह नः। (मं-5),
- ऋतवाकेन सत्येन श्रद्धया। (ऋ.9-113,2),
- ऋतं वदन्, सत्यं वदन, श्रद्धां वदन्। (ऋ.113,4)
- श्रुधि श्रुत श्रद्धिवं ते वदामि।
- श्रद्धया सत्यमाप्यते।

**(6) वाक्सूक्त (10/125)**

8 मंत्रों में वाक्तत्व, शब्दब्रह्म, शब्दतत्व, वाग्देवी का ब्रह्म के रूप में वर्णन है। वाक्तत्व सर्वत्र व्याप्त है। यह इन्द्र, अग्नि, सोम, मित्र, वरुण आदि की ऊर्जा का स्रोत है। यह राष्ट्रनिर्मात्री शक्ति है। पूरा सूक्त उत्तम पुरुष में (वाक् आम्भृणी) ऋषि द्वारा आत्मविवेचन के रूप में प्रस्तुत है।

- अहं राष्ट्री संगमनी वसूनाम- (मंत्र-3),
- अहमेव स्वयमिदं वदामि-जुष्टं देवेभिरुत मानुषेभिः (मंत्र-5)
- अहमेव वात इव प्रवामि-आरभमाणा भुवनानि विश्वा (मंत्र-8)।

**(7) संज्ञान सूक्त (10/191)**

4 मंत्रों में सामाजिक सौहार्द, सामंजस्य यह अस्तित्व, ऐकमत्य और संगठन का उपदेश है। यह सामाजिक, राष्ट्रीय और आर्थिक चिन्तन में समन्वय की भावना का प्रतिपादक है।

- सं गच्छध्वं सं वदध्वं, सं वो मनांसि जानताम्। (मं-2),
- समानो मन्त्रः समितिः संमानी, समानं मनः सह चित्तमेषाम्।
- समानी व आकूतिः समाना हृदयानी वः।

**(8) दानस्तुति सूक्त (10/107)**

इसमें दान की क्रिया महिमा का गुणगान है, दानी अमर हो जाता है।

- न भोजा ममुर्न न्यर्थमीयुः।,
- उच्चा दिवि दक्षिणावन्तो अस्थुः।
- न स सखा यो व ददाति सख्ये।
- मोघमन्नं विन्दते अप्रचेताः।

- केवलाघो भवति केवलादी।

### (9) अक्षसूक्त (10/34)

14 मंत्रों में अक्ष (द्यूत, जुआ खेलना) की कई शब्दों में निन्दा की गयी है।

- अक्षैर्मा दीव्यः कृषिमित् कृषश्च वित्ते रमस्व बहु मन्यमानः।

### (10) विवाह सूक्त (10/85)

सूर्या (सूर्य की पुत्री उषा) का सोम (चन्द्रमा) से विवाह का वर्णन है।

- अघोरचक्षुरपतिघ्नी एधि।
- शं नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे।।
- सम्राज्ञी श्वशुरे भव ।

## आख्यानसूक्त -

**"दृष्टचरितमाख्यानं"** जिसे आंखों से देखा गया हो उसे आख्यान कहते हैं।

- **विष्णु के तीन पैर (त्रिविक्रम) (10.95)** - तीन पैर से द्युलोक, भूलोक और अन्तरिक्ष को नापने का वर्णन। अतः विष्णु को त्रिविक्रम कहते हैं।
- **सोम-सूर्या-विवाह**- (10/85) सोम और सूर्या के विवाह का वर्णन है।
- **श्यावाश्व सूक्त**- (5.61) इस सूक्त में श्यावाश्व और राजा रथवीथि की कन्या का वर्णन किया गया है।
- **मण्डूक सूक्त** (7/103) इसमें वर्षा ऋतु में बोलते मेंढकों की वेदपाठी ब्राह्मणों से तुलना की गई है।
- **इन्द्र-वृत्र-युद्ध**- (1/80) (इन्द्र-सूर्य, वृत्र-मेघ), वर्षाकाल में इन दोनों का युद्ध चलता रहता है ।

## संवाद सूक्त-

### (1) पुरुरवा उर्वशी संवाद सूक्त (10/95)

इसमें राजा पुरूरवा (पुरुरवस्) और उर्वशी का संवाद वर्णित है। पुरुरवा का उर्वशी नामक अप्सरा के प्रणय सम्बन्ध का वर्णन वर्णित है, इसका रूप विक्रमोर्वशीय भी में मिलता है।

- पुरुरवो मा मृथा मा प्र पप्तो-(मं.15)

**(2) विश्वामित्र नदी सूक्त** (3/33) (ऋषि देवता) पणि, सरमा।

### (3) यम यमी संवाद सूक्त (10/10)

यमी यम से सृष्टि के लिये प्रणय याचना करती है।

- पापमाहुर्यः स्वसारं निगच्छात्। (ऋ.10-10)

### (4) सरमा पणि संवाद सूक्त 10/108

कृपण व्यापारी द्वारा इन्द्र की गाय चुरा लेना वर्णित है।

- बृहस्पतिर्या अविन्दन निगूढाः, सोमो ग्रावाण ऋषयश्च विप्राः। (ऋ.10-10-8,11)

## वैदिक खिल सूक्त-

- खिल का अभिप्राय-परिशिष्ट प्रक्षिप्त।
- समस्त खिल सूक्त- (5) अध्याय, (86) खिल सूक्त।
- सर्वप्रथम खिल सूक्तों का संकलन (प्रो.जी.व्यूलर) ने एक प्राचीन काश्मीरी पाण्डुलिपि से किया था।
- **प्रमुख विद्वानों के अनुसार खिल सूक्तों की संख्या-**
  **मैक्समूलर**- 32, **आउफ्रेख्त** -25, **सातवलेकर**- 36,

### विशिष्ट खिल सूक्त-

सौपर्ण सूक्त, श्री सूक्त, (बालखिल्यसूक्त संख्या=11 ऋग्वेद अष्टम मण्डल),पवमानी सूक्त,ब्रह्मसूक्त,रात्रिसूक्त,कृत्यासूक्त, शिवसंकल्पसूक्त, संज्ञान सूक्त,महानाम्न सूक्त,निविद अध्याय,प्रैष अध्याय, कुन्ताप सूक्त।

## ऋग्वेद के प्रमुख सन्दर्भ-

- ✓ 'ऋक् प्रातिशाख्य' सम्बन्धित है - ऋग्वेद से,
- ✓ ऋग्वेद का दूसरा नाम है- **दशतयी**,
- ✓ ऋग्वेद का प्रथमसूक्त है- **अग्निसूक्त**,
- ✓ 'होता' कस्य वेदस्य मन्त्रैः देवानामाहानं करोति- **ऋग्वेदस्य**,
- ✓ "वेदेन प्रयोजमुद्दिश्यविधीयमानोऽर्थः धर्मः" एतल्लक्षणं केन कृतम्- **आपदेवेन**,
- ✓ छन्दोबद्धः वेदोऽस्ति- **ऋग्वेदः**
- ✓ सबसे पुराना वेद कौन सा है- **ऋग्वेद**
- ✓ पाश्चात्त्य विद्वानों के अनुसार प्राचीनतम वेद कौन है- **ऋग्वेद**
- ✓ आयुर्वेदः कस्य वेदस्योपवेदः- **ऋग्वेदस्य**
- ✓ होतृ सम्बद्धः वेदः कः- **ऋग्वेदः**
- ✓ मण्डलक्रमः केन वेदेन सम्बद्धः- **ऋग्वेदेन**
- ✓ ऋग्वेद की सृष्टि किससे हुयी है- **अग्नि से**
- ✓ ऋग्वेदे प्रथममण्डलस्य प्रथमसूक्तं किम्-**अग्निसूक्तम्**
- ✓ ऋग्वेद में सूक्तों की संख्या-**1028**
- ✓ पतञ्जलि के अनुसार ऋग्वेद की शाखाओं की संख्या है- **एकविंशतिः**
- ✓ ऋग्वेद का प्रारम्भिक सूक्त - अग्नि,
- ✓ ऋग्वेद का अन्तिम सूक्त -**संज्ञान**,
- ✓ ऋग्वेद का पाठप्रणयनकर्ता- **वाभ्रव्य**,
- ✓ ऋग्वेद का पदपाठकर्ता - **शाकल्य**,
- ✓ ऋग्वेद पर सम्पूर्ण भाष्य -**सायण**,
- ✓ ऋग्वेद पर सबसे प्राचीन भाष्य -**स्कन्दस्वामी**।
- ✓ याज्ञवल्क्य '**जनक**'की सभा में थे।

- ✓ ऋग्वेद में 'अघ्न्य' शब्द का सम्बन्ध 'गाय' से है।
- ✓ "गीतिषु सामाख्या पुरुषार्थानां वेदयिता वेद उच्यते"- **(भट्टभास्कर)**
- ✓ "मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्"- **(आपस्तम्ब-जैमिनि)**
- ✓ "आरण्यकञ्च वेदेभ्यः औषधिभ्योऽमृतं यथा"- **(कृष्णद्वैपायन)** ।
- ✓ "ब्राह्मणं नाम कर्मणः तन्मन्त्राणां व्याख्यानग्रन्थः"- **(विष्णुमित्रः)** ।
- ✓ देवताओं के स्तुतिपरक मन्त्र - **ऋक्** ।
- ✓ ऋग्वेद का मुख्यकर्म- **उपासना** ।
- ✓ विभिन्न ऋचाओं का संग्रह- **ऋग्वेद-संहिता** ।
- ✓ **संहिता**- संकलन/संग्रह का बोधक है।
- ✓ ऋग्वेद में **`स्वरित'** स्वर-ऊपर की ओर होता है, तथा **'उदात्तस्वर'** अचिह्नित होता है।
- ✓ **दशतयी** - ऋग्वेद,
- ✓ 'आद्युदात्तवेदशब्द'- **ग्रन्थवाचकः**,
- ✓ 'अन्त्योदात्तवेदशब्द'-**कुशमुष्टिवाचक** ।
- ✓ प्रसिद्ध ऋग्वेद सम्बद्ध है- **शाकलशाखा से**
- ✓ 'शाकलसंहिता' किस वेद की है- **ऋग्वेद**
- ✓ 'बाष्कलसंहिता' वर्तते- **ऋग्वेदस्य**
- ✓ माण्डूकायनशाखा से सम्बन्धित है- **ऋग्वेद**
- ✓ ऋग्वेद के दशम मण्डल में कितने सूक्त हैं- 191
- ✓ ऋग्वेद की मूल लिपि थी- **ब्राह्मी**
- ✓ स्कन्दस्वामी का भाष्य किससे सम्बद्ध है-**ऋग्वेद से**
- ✓ ऋग्वेदस्य शाखाः सन्ति - 5 **(पाँच)**,
- ✓ ऋग्वेद के पदपाठकार हैं- **शाकल्य**,
- ✓ वंशीयमण्डलानि उपलभ्यन्ते- **ऋग्वेदे**,
- ✓ दानस्तुतिसूक्तानि संहितायां सन्ति- **ऋग्वेद संहितायाम्**,
- ✓ पुरुषसूक्त का सम्बन्ध है- **ऋग्वेद से**,
- ✓ पुरुषसूक्त ऋग्वेद के किस मण्डल में है- **दशममण्डल में**,
- ✓ ऋग्वेदे स्वरितस्वरः प्रदर्श्यते- **उपरिष्यत्**,
- ✓ शाकलशाखा से सम्बद्ध वेद है- **ऋग्वेद**,
- ✓ ऋग्वेद में मन्त्रों की संज्ञा है-**ऋचा**,
- ✓ आयुर्वेद किस वेद का उपवेद है- **ऋग्वेद**,
- ✓ पुरूरवा उर्वशी संवाद किस वेद में है- **ऋग्वेद में**,
- ✓ ऋग्वेद में 'पारिवारिक मण्डल' कहे गये हैं- **दो से सात**,
- ✓ **"समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः"** का अन्तिम मन्त्र है - **ऋग्वेद का** ।
- ✓ 'ऋक्' शब्दस्यार्थः भवति- **स्तुतिः**,
- ✓ "पावका नः सरस्वती" इति मन्त्रः वर्तते- **तृतीयसूक्तस्य**,
- ✓ प्रसिद्ध गायत्रीमन्त्र किस धर्म ग्रन्थ में हैं- **ऋग्वेद में**,
- ✓ किसका संकलन ऋग्वेद पर आधारित है- **सामवेद का**,
- ✓ ऋग्वैदिककाल के प्रारम्भ में निम्न में से किसे महत्त्वपूर्ण मूल्यवान् सम्पत्ति समझा जाता था - **गाय को**,
- ✓ ऋग्वेद संहिता का नवम मण्डल पूर्णतः किसको समर्पित है- **सोम और इस पेय पर नामांकित देवता को**,
- ✓ ऋग्वेद का कौन सा मण्डल पूर्णतः 'सोम' को समर्पित है- 9 वाँ **मण्डल**,
- ✓ ऋग्वेद के किस मण्डल में 'बालखिल्य सूक्त' हैं-**अष्टम मण्डल**,
- ✓ ऋग्वेद में बालखिल्य सूक्त कितने हैं- **ग्यारह**,
- ✓ ऋग्वेद का कौन-सा मण्डल सबसे अर्वाचीन है- **दशम मण्डल**,
- ✓ अवेस्ता की तुलना किस वेद से की जाती है- **ऋग्वेद से**,
- ✓ सामगान का जिस वेद पर गायन किया जाता है,वह वेद हैं- **ऋग्वेद**,
- ✓ प्रसिद्ध 'शुनःशेपाख्यान' जिसमें मिलता है, वह वेद है- **ऋग्वेद**,
- ✓ सामवेद के मन्त्र सबसे अधिक किस वेद से लिये गये हैं- **ऋग्वेद**,
- ✓ ऋग्वेदेऽग्निसूक्तेऽग्निरुच्यते- **पुरोहितः**,
- ✓ यागे शस्त्रं केन पठ्यते- **होत्रा**,
- ✓ कः ऋग्वेदस्य मन्त्रैः देवानामाह्वानं करोति- **होता**,
- ✓ ऋग्वेद की रचना कहाँ हुयी थी- **सप्तसैन्धव प्रदेश में**,
- ✓ ऋग्वेदस्य कस्य मण्डलस्य नाम पवमानमण्डलम् अस्ति- **नवं मण्डलस्य**,
- ✓ कः वेदः अभ्यर्हितः- **ऋक्**,
- ✓ 'अस्यवामीयसूक्त' मिलता है - **ऋग्वेद में**,
- ✓ ऋग्वेदस्य मुख्यविषयः अस्ति- **उपासना**,
- ✓ वर्णव्यवस्था का सर्वप्रथम विवरण कहाँ प्राप्त होता है- **ऋग्वेद**,
- ✓ चारों वर्णों का प्रथमबार उल्लेख किस वेद में किया गया है- **ऋग्वेद के अन्तिम मण्डल (पुरुषसूक्त) में**
- ✓ ऋग्वेदकाल में जनता निम्न में से मुख्यतया किसमें विश्वास करती थी- **बलि एवं कर्मकाण्ड में**,
- ✓ ऋग्वेद म वर्णित धर्म का आधार था - **प्रकृति-पूजा**,
- ✓ वेद में वर्णित सबसे सामान्य अपराध निम्नलिखित में से क्या था- **पशुओं की चोरी**,
- ✓ "होतृगणे" कति ऋत्विजः भवन्ति- **चत्वारः**,
- ✓ आर्य-अनार्य युद्ध का वर्णन मिलता है- **ऋग्वेद में**,
- ✓ स्तुतिप्रधान वेद हैं- **ऋग्वेद**,
- ✓ ऋग्वेद के किस मण्डल में सोमयज्ञ के मन्त्र उपलब्ध होते हैं- **नवम मण्डल में**,
- ✓ "आश्वलायन श्रौतसूत्र" से सम्बन्धित वेद हैं- **ऋग्वेद**
- ✓ "Langlois" ने ऋग्वेद का जिस भाषा में अनुवाद किया है वह है- French (फ्रेंच) ।
- ✓ "अग्निमीळे पुरोहितम्.." इति मन्त्रांशः कस्य वेदस्यास्ति- **ऋग्वेदस्य**,
- ✓ वेदानुसारेण "चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायत इयं पंक्तिः अस्ति- **पुरुषसूक्तस्य**,

हे नदियो चूँकि (तुम्हारी अनुमति मिल गई है, इसलिए) भरतवंशी (हम लोग) तुम्हें पार करें, पार जाने की इच्छा वाला (तुम्हारे द्वारा) अनुज्ञात एवं इन्द्र द्वारा भेजा गया (भरतवंशियो का) झुंड (पार करे) (तुम्हारा) प्रवाह अपनी स्वाभाविक गति में प्रवाहित होता हुआ बहे। मैं पवित्र नदियों का समर्थन चाहता हूँ।

**अतारिषुर्भरता गव्यवः समभक्त विप्रः सुमति नदीनाम्।**
**प्रपिन्वध्वमिषयन्तीः सुराधा, आ वक्षणाः पृणध्वं यात् शीभम्।।** 12।।

पार जाने की इच्छा वाले भरतवंशियों ने पार कर लिया। ब्राह्मण ने नदियों का समर्थन प्राप्त कर लिया। सुन्दर धनवाली (तुम लोग) धन लाती हुई अपनी जगह पर प्रवाहित होओ; भर जाओ; शीघ्रता से बहो।

**उद्व ऊर्मिः शम्या हन्त्वापो योक्राणि मुञ्चत।**
**मादुष्कृतौ व्येनसाघ्न्यौ शूनमारताम्।।**13।।

तुम्हारी धारा जुवा की कील के नीचे से बहे। जल रस्सी को छोड़ दे। दृष्कृतों से रहित, पापरहित तथा तिरस्कार न करने योग्य (ये नदियाँ) वृद्धि न प्राप्त करें।

## संवाद सूक्त प्रमुख सन्दर्भ-

- ✓ यम-यमी संवादसूक्त किस वेद में हैं- **ऋग्वेद में,**
- ✓ यम-यमी-संवादे 'यमी' आसीत्- **यमस्य भगिनी,**
- ✓ "किं भ्रातासद्यनाथम्.." इति कस्मिन् सूक्ते पठ्यते- **यम-यमी संवादसूक्ते,**
- ✓ विश्वामित्र नदी संवाद किसमें मिलता है- **ऋग्वेद में,**
- ✓ "सरमा पणि-संवाद" किस वेद में मिलता है- **ऋग्वेद में,**
- ✓ 'पुरूरवा-उर्वशी संवाद' ऋग्वेद के किस मण्डल में है- **दशम मण्डल में,**
- ✓ 'नासदीयसूक्त' है- **ऋग्वेद में,**
- ✓ 'यम यमी संवाद' ऋग्वेद के किस मण्डल में है- **दशम मण्डल,**
- ✓ "न वै स्वैणांनि सख्यानि सन्ति इति वर्तते- **पुरूरवा-उर्वशी संवादे,**
- ✓ "मा नो नि कः पुरुषत्रा नमस्ते" वर्तते- **विश्वामित्र नदी संवादे,**
- ✓ "नाहं वेद भ्रातृत्वं नो स्वसृत्वम्" इति मन्त्रपादः कुत्र विराजते- **सरमा पणि-संवादे,**
- ✓ 'यमी' प्रतीक है- **रात्रि की**
- ✓ 'विपाशा शुतुद्री' इति नाम्नोः नद्योः वर्णनं कस्मिन् संवादसूक्ते विद्यते- **विश्वामित्र-नदी-सूक्ते,**
- ✓ विश्वामित्र नदी संवाद सूक्त में ऋषिका नदियाँ कौन है- **विपाशा शुतुद्री'।**
- ✓ "एमा वयं पयसा पिन्वमाना अनुयोनिं देवकृतं चरन्तीः" इति ऋचायाः केन संवाद-सूक्तेन सह सम्बन्धः:- **विश्वामित्र नदी सूक्तेन सह।**
- ✓ "आ घा ता गच्छा" इति पठ्यते- **यम-यमी-संवादे,**
- ✓ "तस्य वयं प्रसवे याम् उर्वीः " मन्त्रांशोऽयं कस्य सूक्तस्य वर्तते- **विश्वामित्र नदी सूक्तस्य,**
- ✓ ऋग्वेद के किस मण्डल में विश्वामित्र-नदी संवाद सूक्त है- **तृतीय मण्डल में,**
- ✓ 'इन्द्रेषिते प्रसवं भिक्षमाणे अच्छा समुद्र रथ्येव याथः' से सम्बन्धित सूक्त है- **विश्वामित्र नदी संवाद,**
- ✓ 'सरमा पणि' संवादसूक्तस्य मण्डलक्रमः कः- 10/108
- ✓ "कदा सूनुः पितरं जात इच्छात्' मन्त्रांशोऽयं वर्तते- **पुरूरवा-उर्वशी सूक्ते,**
- ✓ 'आ वो वृणे सुमतिं यज्ञियानाम्" मन्त्रांशोऽयं कस्य सूक्तस्य वर्तते- **विश्वामित्र नदी सूक्तस्य,**
- ✓ न वै स्वैणानि सख्यानि सन्ति' इयमुक्तिर्भवति- **उर्वश्याः,**
- ✓ सृष्टत्पत्तिविषयकं वर्तते- **नासदीयसूक्तम्,**
- ✓ ऋग्वेद के किन दो मण्डलों में सूक्तों की संख्या समान है- **प्रथम और दशम,**
- ✓ "पयसा जवेते" से सम्बन्धित सूक्त है- **विश्वामित्र नदी सूक्त,**
- ✓ "स्वसारं त्वा कृणवै मा पुनर्गा, अप ते गवां सुभगे भजाम" इति मन्त्रांशः कुतः उद्धृतः- **सरमा-पणि-संवादात्,**

# ॥ब्राह्मण साहित्य॥

**ब्राह्मण शब्द की व्युत्पत्ति -** ब्राह्मण ग्रन्थों के अर्थ में 'ब्राह्मण' शब्द विभिन्न तीन अर्थों में बनता है। 'ब्रह्मन्' शब्द से 'अण्' प्रत्यय करके 'ब्राह्मण' शब्द बना है। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार ब्रह्मन् शब्द के तीन अर्थ हैं-

1. 'मंत्र' - **ब्रह्म वै मन्त्रः । (शत. 7. 1.1.5)**
2. 'यज्ञ' - **ब्रह्म यज्ञः । (शत. 3. 1.4.15)**
3. पवित्र ज्ञान या रहस्यात्मक विद्या ।

अर्थात् जिन ग्रन्थों में वैदिक रहस्यों का उद्घाटन किया गया है, उन्हें 'ब्राह्मण' कहते हैं । ब्राह्मण ग्रन्थों में यज्ञों के तीन प्रकार के आध्यात्मिक, आधिदैविक और वैज्ञानिक स्वरूप को प्रस्तुत किया गया है । **"श्री सत्यव्रत सामश्रमी"** ने 'ब्राह्मण' शब्द की 'प्रोक्त (कथित, वर्णित) अर्थ में अण् प्रत्यय करके 'ब्राह्मण' शब्द की सिद्धि की है । अतः वेदमंत्रों की व्याख्या और विनियोग प्रस्तुत करने वाले ग्रन्थ को 'ब्राह्मण' कहते हैं ।

**ब्राह्मण का अर्थ-** "ग्रन्थ" अर्थ में ब्राह्मण शब्द नपुंसकलिंग है। मीमांसा-दर्शन के अनुसार मंत्रभाग या संहिताग्रन्थों के अतिरिक्त वेद-भाग को 'ब्राह्मण कहते हैं । 'भट्टभास्कर' के अनुसार कर्मकाण्ड और मंत्रों के व्याख्यान ग्रंथों को ब्राह्मण कहते हैं- **"ब्राह्मणं नाम कर्मणस्तन्मत्राणां व्याख्यानग्रन्थः"** । **(भट्टभास्कर,तैत्तिरीय सं.1.5.1 भाष्य)** वाचस्पति मिश्र के अनुसार 'ब्राह्मण' उन ग्रन्थों को कहते हैं जिनमें निर्वचन (निरुक्ति) मंत्रों का विविध यज्ञों में विनियोग, प्रयोजन, प्रतिष्ठान (अर्थवाद) और विधि का वर्णन होता है । वाचस्पति मिश्र ने ब्राह्मण के चार प्रयोजनों का वर्णन किया है-

1. निर्वचन 2. विनियोग 3. प्रतिष्ठान 4. विधि ।

**"नैरुक्त्यं यत्र मन्त्रस्य विनियोगः प्रयोजनम् ।**
**प्रतिष्ठानं विधिश्चैव ब्राह्मणं तदिहोच्यते"** ।।(वाचस्पति मिश्र)

**1. निर्वचन** - शब्दों की निरुक्ति बताना । किसी वस्तु के नाम का आधार क्या है, तथा किस धातु से वह नाम बना है ।

**2. विनियोग** - किस यज्ञ की किस विधि में किस कार्य के लिए कौन सा मंत्र निर्दिष्ट है, इसका विशद वर्णन ।

**3. प्रतिष्ठान** - प्रतिष्ठान का अभिप्राय **"अर्थवाद"** है ।अर्थात् यज्ञ की प्रत्येक विधि का क्या महत्त्व है, उसके करने से क्या लाभ हैं, एवं उसके न करने से क्या हानियाँ हैं ।

**4. विधि** - यज्ञ और उससे सम्बद्ध कार्यकलाप का विस्तृत विवरण बताना। मीमांसादर्शन के भाष्य में 'शबरस्वामी' ने इन्हीं विषयों को कुछ और विस्तृत करते हुए ब्राह्मण ग्रन्थों के प्रतिपाद्य विषयों की संख्या दस बताई है ।

| | |
|---|---|
| 1. हेतु | 2. निर्वचन |
| 3. निन्दा | 4. प्रशंसा |
| 5. संशय | 6. विधि |
| 7. परक्रिया | 8. पुराकल्प |
| 9. व्यवधारण-कल्पना | 10. उपमान |

**"हेतुर्निर्वचनं निन्दा प्रशंसा संशयो विधिः ।**
**परक्रिया पुराकल्पो व्यवधारण-कल्पना ।**
**उपमानंदशैतेतु विधयो ब्राह्मणस्यवै"** ।।

**(मीमांसासूत्र, शाबर भाष्य 2.18)**

1. हेतु- यज्ञ में कोई कार्य क्यों किया जाता है, इसका कारण बताना।
2. निर्वचन- शब्दों की निरुक्ति बताना। जैसे- नद् धातु से नदी शब्द।
3. निन्दा- यज्ञ में निषिद्ध कर्मों की निन्दा । जैसे - यज्ञ में असत्य-भाषण निषेध।
4. प्रशंसा- यज्ञ में विहित कार्यों की प्रशंसा करना। जैसे - **'यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म'** अर्थात् यज्ञ सर्वश्रेष्ठ कर्म है, अतः अवश्य करना चाहिए।
5. संशय- किसी यज्ञीय कर्म के विषय में कोई सन्देह उपस्थित हो तो उसका निवारण करना।
6. विधि- विधि का अभिप्राय यज्ञिय क्रियाकलाप की पूरी विधि का विशद निरूपण करना है।
7. परक्रिया- परक्रिया का भाव परार्थक क्रिया, परहित या परोपकार वाले कर्तव्यों का वर्णन करना है।
8. पुराकल्प- यज्ञ की विभिन्न विधियों के समर्थन में किसी प्राचीन आख्यान या ऐतिहासिक घटना का वर्णन करना। जैसे- **हरिश्चन्द्रोपाख्यान** में प्रसिद्ध **'चरैवेति, चरैवेति'** आदि निर्देश।
9. व्यवधारण-कल्पना- परिस्थिति के अनुसार कार्य की व्यवस्था करना।
10. उपमान- कोई उपमा या उदाहरण देकर वर्ण्य विषय की पुष्टि करना । जैसे- ऐतरेय ब्राह्मण में 'चरैवेति' की पुष्टि में सूर्य का उदाहरण प्रस्तुत किया गया है।

## ब्राह्मणग्रन्थों का वर्गीकरण-

(क) **ऋग्वेद** – ऐतरेय, शांखायन (कौषीतकि)
(ख) **शुक्ल यजुर्वेद-** शतपथ,
(ग) **कृष्ण यजुर्वेद-** तैत्तिरीय,
(घ) **सामवेद-** पंचविंश (ताण्ड्य महाब्राह्मण या प्रौढ़), षड्विंश/अद्भुत, सामविधान, आर्षेय, जैमिनीय (तलवकार), जैमिनीय आर्षेय, जैमिनीय उपनिषद् (छान्दोग्य), संहितोपनिषद, देवताध्याय, मंत्र (उपनिषद्), वंश।
(ङ) **अथर्ववेद-** गोपथ,

- अनुपलब्ध ब्राह्मण ग्रन्थ = 16,
- **'डॉ. भट्टकृष्ण घोष'** ने 16 अनुपलब्ध ब्राह्मणों के उद्धरण एकत्र किए हैं, जिनमें शाट्यायन ब्राह्मण महत्वपूर्ण है।

# 1. ऋग्वेदीय ब्राह्मण

## (क) ऐतरेय ब्राह्मण-

**रचयिता-** (महिदास ऐतरेय),
**पिता-** याज्ञवल्क, **माता-** इतरा (याज्ञवल्क की द्वितीय पत्नी)।
**"महिदासैतरेयर्षिसंदृष्टं ब्राह्मणं तु यत् ।आसीद विप्रो यज्ञवल्को द्विभार्यस्तस्य द्वितीयामितरेति चाहुः"** । (ऐत.ब्रा.सुखप्रदा वृत्ति) ।
**अध्याय-** 40, **पंचिकाएं-** 8, **खंड/'कण्डिका'** =285,
पाँच अध्यायों की एक पंचिका होती है । ऋग्वेद में होतृ (होता) नामक ऋत्विज् यज्ञ के कार्यकलापों का वर्णन करता है, अतः इस ब्राह्मण में होता-विषयक पक्ष की विशेष मीमांसा की गयी है ।

### होता मण्डल के 7 ऋत्विज -

| | |
|---|---|
| (1) होता | (2) मैत्रावरुण |
| (3) ब्राह्मणांच्छसी | (4) नेष्टा |
| (5) पोता | (6) अच्छावाक |
| (7) आग्नीध्र | |

ये सभी सोमयागों के तीनों सवनों प्रातः, मध्याह्न और सायंकालीन यज्ञ में ऋग्वेद के मंत्रों का पाठ करते थे ।

### मुख्य आख्यान एवं विषय-

(1) शुनःशेप आख्यान, (2) नामनेदिष्टोपाख्यान, (3) चरैवेतिगान,

### ऐतरेय ब्राह्मण महत्व-

- यज्ञ का महत्त्व (ब्रह्म वै यज्ञः)
- विष्णु का देवों में महत्
- आचार शिक्षा
- दश प्रकार की शासनप्रणाली
- वैज्ञानिक तथ्य
- राजा के द्वारा देश भक्ति की शपथ लेना

- यज्ञों का विभाजन
- अतिथि-सत्कार
- दीक्षित क्षत्रिय और वैश्य का भी ब्राह्मण बनाना।
- चरैवेति की शिक्षा
- भौगोलिक सन्दर्भ
- चक्रवर्ती महाराज

### (ख) शांखायन/कौषीतकि-

**अध्याय**=30, **खण्ड** = 4-17, **सम्पूर्ण खण्ड**= 266,
शांखायन ने गुरु का नाम अमर रखने के लिए इसका नाम (कौषितकी ब्राह्मण) रखा। शांखायन 'कौषितकि' के शिष्य थे।

## 2. यजुर्वेदीय ब्राह्मण

### (1) शुक्लयजुर्वेद-

**(क) शतपथ ब्राह्मण-**

**"शतं पन्थानों मार्गा नामाध्याया यस्य तत् शतपथम्"** जिसमें सौ अध्याय-रूपी मार्ग हैं, उसे शतपथ कहते हैं।
**रचयिता**- याज्ञवल्क्य वाजसनि के पुत्र होने से- वाजसनेय।
याज्ञवल्य के पिता वाजसनि के विषय में सायण ने लिखा है कि वे अन्न-दाता के रूप में विख्यात थे,अत:उनका नाम वाजसनि पड़ा । **वाज**- अन्न, **सनि**- दाता।
**अध्याय**= माध्यन्दिन में = 100, काण्व में = 104

**(1) माध्यन्दिन-**

**काण्ड** = 14, **अध्याय**=100, **ब्राह्मण**=438, **कंण्डिकाएं** =7624,

**(2) काण्व-**

**काण्ड** = 17, **अध्याय** = 104, **ब्राह्मण**=435, **कंण्डिकाएं** = 6806,
सम्पूर्ण ग्रन्थ 14 भागों में विभक्त है।

❖ **मुख्य आख्यान एवं विषय -**
(1) पुरुरवा उर्वशी,
(2) दुष्यन्त शकुन्तला,
(3) जलप्लावन,
(4) मन और वाणी का विवाद।

❖ **विशिष्ट सन्दर्भ-**
(1) याज्ञवल्क्य और शांडिल्य,
(2) यज्ञ का महत्व,
(3) यज्ञ का आध्यात्मिक रूप,
(4) सांस्कृतिक और ऐतिहासिक तत्व,
(5) महत्वपूर्ण आख्यान,
(6) स्वाध्याय प्रशंसा,

### (2) कृष्ण यजुर्वेद-

**(क) तैत्तिरीय ब्राह्मण-**

**रचयिता**- वैशम्पायन के शिष्य- **तित्तिर**।
(**कांड**- 3, **अध्याय**- 28, **उपखण्ड/अनुवाक**- 353)
महाभारत के शान्तिपर्व के अनुसार वैशम्पायन को याज्ञवल्क्य का मामा बताया है।

**विशिष्ट सन्दर्भ-**

यज्ञमीमांसा, अग्निहोत्र, बारह सत्र, उपहोम, क्रतु, सत्र, एकाह, अहीन, नाचिकेतस, (अग्नि) आख्यायिकाएँ, नारी-गौरव, आचारशिक्षा, पुरुषमेध, नक्षत्रेष्टियां, गवामयन, वर्णव्यवस्था क्षत्रियों के दो भेद, वर्ण उत्पत्ति, सृष्टि प्रक्रिया, वराह।

## 3. सामवेदीय ब्राह्मण

### (क) तांडय ब्राह्मण-

इसी को 'पंचविंश' **ब्राह्मण** एवं 'प्रौढ' ब्राह्मण भी कहा जाता है।
महाब्राह्मणी रचयिता- **'तांडि' तदु होवाच ताण्डयः**-(जैमिनीय ब्राह्मण)।
**अध्याय** = 25, **पंचिका** = 5 अध्यायों की। इसमें 178 सोमयागों का वर्णन है।

❖ **तांडय ब्राह्मण की विशेषताएं-**
(1) रचना वैशिष्ट्य,
(2) सोमयाग,
(3) सामगान की प्रक्रिया,
(4) व्रात्ययज्ञ,
(5) सांस्कृतिक और ऐतिहासिक सामग्री
(6) यज्ञ का महत्व,

### (ख) षड्विंश ब्राह्मण-

**अध्याय** = 26,
सायण ने अपने भाष्य में इसे **'ताण्ड्यैकशेष ब्राह्मण'** अर्थात् ताण्ड्य का परिशिष्ट कहा है। इसके प्रथम अध्याय में **'सुब्रह्मण्या'** ऋचा का विशेष वर्णन मिलता है । इसके अन्तिम षष्ठ अध्याय को **'अद्भुत ब्राह्मण'** कहते हैं ।

### (ग) सामविधान-

**प्रपाठक**- 3, **अनुवाक**- 25,
**विशिष्ट सन्दर्भ -**
(1) श्रौत और तान्त्रिक विधियों का समन्वय।
(2) काव्य प्रयोग, प्रायश्चित्तों का विधान।
(3) विविध व्रतों का प्रारम्भिक रूप।

**(घ) आर्षेय-**

**प्रपाठक**- 3, **खण्ड**- 82,

(ङ) **देवताध्याय**- खंड- 4,

(च) **उपनिषद ब्राह्मण**- प्रपाठक =10,

(छ) **संहितोपनिषद्**- रहस्य को बताने वाला ब्राह्मण ग्रन्थ। खंड-5

(ज) **जैमिनीय ब्राह्मण**- तीन ब्राह्मण (1) जैमिनीय ब्राह्मण (2) जैमिनीय आर्षेय ब्राह्मण (3) जैमिनीय उपनिषद्।

## 4. अथर्ववेदीय ब्राह्मण

### गोपथ ब्राह्मण-

अथर्ववेद का एकमात्र गोपथ ब्राह्मण है और यह ब्राह्मण पैप्पलाद शाखा से सम्बन्धित है, गोपथ ब्राह्मण में दो विभाग हैं-

1. **पूर्वभाग**= (5) प्रपाठक, 2. **उत्तरभाग**- (6) प्रपाठक = (11) प्रपाठक।
**पूर्वभाग कण्डिकाएं** – (135), **उत्तरभाग कण्डिकाएं** (123),

### गोपथ ब्राह्मण के मुख्य सन्दर्भ-

- ओम् का महत्व- **'आपेरोंकारः सर्वमाप्रोति'। (ओम इत्येतद् अक्षरं सर्वव्यापि ब्रह्म)**
- ओम् के जप का महत्व - (एतदक्षरं ओंकारं) **सहस्रकृत्व आवर्तयेत्, सिध्यन्त्यस्यार्थाः सर्वकर्माणि च।**
- सावित्री (गायत्री) का महत्व - **'सोऽपहतपाप्माऽनन्ता श्रियम् अश्नुते'। य वेदानां मातरं सावित्रीम् उपास्ते।**
- (4) याग मीमांसा,
- ब्रह्मा चारों वेदों के ज्ञाता - (एष ह वैविद्वान् सर्वविद् ब्रह्मा।)
- ब्रह्म विघ्ननाशक- 'ब्रह्मा यज्ञस्य विरिष्टं शमयति।
- मंत्र के आरम्भ में ओम् उच्चारण- ओंकारः पूर्व उच्यते।
- ज्योतिष विषयक उल्लेख
- मन का महत्त्व - मन एव सर्वम्।
- ब्रह्म की श्रेष्ठता- ब्रह्मैव सर्वम्।
- ब्रह्मचारी के कर्त्तव्य।
- देवासः = यह प्रथमा विभक्ति एक वचन हैं।

## ब्राह्मण साहित्य के प्रमुख सन्दर्भ-

✓ 'हेतुर्निर्वचनं निन्दा प्रशंसा संशयो विधिः' जिसको परिभाषित करता है, वह ग्रन्थ है- **ब्राह्मण,**
✓ ब्राह्मणं नाम- **यज्ञविधिप्रकाशनम्,**
✓ विधिभागरूपेण स्वीक्रियते- **ब्राह्मणग्रन्थः,**
✓ ब्राह्मणग्रन्थानां प्रतिपाद्यविषयस्य कति प्रकाराः- **दश,**
✓ 'नैरुक्त्यं यस्य मन्त्रस्य विनियोगः प्रयोजनम्।
✓ प्रतिष्ठानं विधिश्चैव.... तदिहोच्यते' इति पूरयत- **ब्राह्मणम्,**
✓ ग्रन्थवाचकः ब्राह्मणलक्षणं कतिधा प्रतिपाद्यते- **दशधा,**
✓ कति लक्षणात्मकः ब्राह्मणग्रन्थो भवति- **दश,**
✓ विधिवाक्यम् वर्तते- **ब्राह्मणः,**
✓ ब्राह्मणग्रन्थों का विषय नहीं है- **छन्दविवेचन,**
✓ वह कौन सा वेद है, जिसके दो ब्राह्मण लगभग समान नाम वाले हैं- **शुक्लयजुर्वेद,**
✓ ऋग्वेद के कितने ब्राह्मणग्रन्थ हैं- **2,**
✓ सामवेद सम्बद्धानि कति ब्राह्मणानि सन्ति- **अष्ट,**
✓ सायणभाष्यमतेन सामवेदीयानां ब्राह्मणानां संख्या- **अष्ट** ,
✓ 'चरैवेति-चरैवेति' उपदेशः कुत्र लभ्यते- **शुनःशेपाख्याने,**
✓ ब्राह्मणग्रन्थाः कस्य विस्तृतवर्णनं कुर्वन्ति- **यज्ञानुष्ठानस्य,**
✓ ऐतरेय ब्राह्मणे कति अध्यायाः सन्ति- **चत्वारिंशत्,**
✓ ऐतरेय ब्राह्मण में अध्यायों की संख्या कितनी है- **चत्वारिंशत्,**
✓ ऐतरेय ब्राह्मण किस वेद से सम्बद्ध है- **ऋग्वेद से,**
✓ ऋग्वेदस्य ब्राह्मणम्- **ऐतरेय ब्राह्मणम्** ,
✓ 'चरैवेति चरैवेति' इति वाक्यांशोऽस्मिन् ग्रन्थे अस्ति- **ऐतरेय ब्राह्मणे,**
✓ 'हरिश्चन्द्रोपाख्यानं' कस्मिन् ब्राह्मणे उपलभ्यते- **ऐतरेय ब्राह्मणे,**
✓ 'शुनःशेप आख्यान' किस ब्राह्मण में है- **ऐतरेय ब्राह्मण में,**
✓ 'शुनःशेपाख्यान' सर्वप्रथम कहाँ प्राप्त होता है- **ऐतरेय ब्राह्मण,**
✓ 'अग्निर्वैदेवानामवमः' का उल्लेख जिसमें है, वह है- **ऋग्वेदस्य**
✓ 'शांखायनब्राह्मण' कस्य वेदस्य- **ऋग्वेदस्य,**
✓ शांखायनब्राह्मणे कियन्तोऽध्यायाः विद्यन्ते- 30,
✓ शांखायनब्राह्मणस्य अपरं नाम किम् अस्ति- **कौषीतकि,**
✓ शतपथब्राह्मण किस वेद से सम्बन्धित है- **शुक्लयजुर्वेद से,**
✓ शतपथ ब्राह्मण में काण्डों की संख्या है- **चतुर्दश (14)** ,
✓ माध्यन्दिनशतपथब्राह्मण में काण्ड हैं- **चतुर्दश** (14),
✓ शुक्लयजुर्वेद के शतपथब्राह्मण में कितने अध्याय हैं- 100,
✓ माध्यन्दिन शतपथब्राह्मण में कितने अध्याय हैं- 100,
✓ शुक्लयजुर्वेद की काण्वशाखा का ब्राह्मण है- **शतपथब्राह्मणम्,**
✓ शतपथ ब्राह्मण कितने हैं- 2 (दो),
✓ 'बृहदारण्यकोपनिषद् किस ब्राह्मण में है- **शतपथ ब्राह्मण में,**
✓ जिस ग्रन्थ में 'पुरुषमेध' का उल्लेख हुआ है, वह है- **शतपथब्राह्मण,**
✓ 'शतपथब्राह्मण' के किस काण्ड में दर्शयाग वर्णित है- **प्रथमकाण्ड में,**
✓ 'शतं पन्थानो यत्र.......' 'इत्युक्त्या यस्य ग्रन्थस्य परिचयो भवति सोऽस्ति- **'शतपथ ब्राह्मण,**
✓ शतपथब्राह्मण में उल्लिखित राजा विदेह माधव से सम्बन्धित ऋषि थे-**ऋषि गौतम राहुगण,**
✓ शतपथब्राह्मणं कया संहितायां संयुक्तमस्ति- **माध्यन्दिनसंहितया,**

- ✓ शतपथ ब्राह्मण के त्रयोदश काण्ड में किस यज्ञ का विधान किया गया- **अश्वमेध यज्ञ का,**
- ✓ 'मनुमत्स्यकथा' किस ब्राह्मणग्रन्थ में उपलब्ध होती हैं- **शतपथब्राह्मण में,**
- ✓ माध्यन्दिनशतपथे कति प्रपाठकाः सन्ति- 68 **(अष्टषष्टिः),**
- ✓ 'यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म' इति वाक्यं कुत्र प्राप्यते- **शतपथब्राह्मणे,**
- ✓ "स्वाध्यायोऽध्येतव्यः" इति वाक्यं कुत्र प्राप्यते- **शतपथब्राह्मणे,**
- ✓ 'शतपथब्राह्मणस्य'आंग्लानुवादः कृतो वर्तते- **जे. एग्लिंगमहोदयेन,**
- ✓ ताण्ड्य ब्राह्मण किस वेद से सम्बन्धित है- **सामवेद से,**
- ✓ 'प्रौढब्राह्मण' से सम्बन्धित है- **सामवेद,**
- ✓ ताण्ड्यब्राह्मणस्य मुख्यविषयः- **सामविधानं सोमयागविधानं च,**
- ✓ सामवेदीयं ब्राह्मणम्- **ताण्ड्यम्,**
- ✓ पञ्चविंशब्राह्मणं कस्य ब्राह्मणस्य अपरं नाम अस्ति- **ताण्ड्यस्य,**
- ✓ अद्भुतब्राह्मण से सम्बन्धित वेद है- **सामवेद,**
- ✓ षड्विंश ब्राह्मण किस वेद से सम्बद्ध हैं- **सामवेद,**
- ✓ आर्षेयब्राह्मणं केन वेदेन सम्बद्धम्- **सामवेदेन,**
- ✓ देवताध्यायब्राह्मणम् कस्य वेदस्य- **सामवेदस्य,**
- ✓ 'संहितोपनिषद्ब्राह्मण' से सम्बद्ध वेद है- **सामवेद,**
- ✓ 'जैमिनीयब्राह्मणं' केन वेदेन सम्पृक्तम्- **सामवेदेन,**
- ✓ पञ्चविंशब्राह्मणं कस्य वेदस्य- **सामवेदीयम्,**
- ✓ अथर्ववेद का ब्राह्मणग्रन्थ है- **गोपथ,**
- ✓ गोपथब्राह्मणं सम्बद्धमस्ति- **अथर्ववेद से,**
- ✓ गोपथ ब्राह्मण के अनुसार 'सर्पवेद' जिसका उपवेद है, वह है- **अथर्ववेद,**

# ॥आरण्यक साहित्य ॥

वानप्रस्थ और संन्यासियों के लिए आत्मतत्त्व और ब्रह्मविद्या के ज्ञान के लिए अध्यात्मपरक आरण्यक ग्रन्थों की सृष्टि हुई ।

**आरण्यक का अर्थ**- आरण्यक शब्द का अर्थ है-**"अरण्ये भवम् आरण्यकम्"** अर्थात् अरण्य में होने वाला । अरण्य में होने वाले अध्ययन-अध्यापन, मनन, चिन्तन, शास्त्रीय चर्चा और आध्यात्मिक-विवेचन इन विषयों के संकलनात्मक ग्रन्थों को आरण्यक कहते हैं । आचार्य सायण ने तैत्तिरीय आरण्यक के भाष्य लिखा है-

**"अरण्याध्ययनादेतद् आरण्यकमितीर्यते।**
**अरण्ये तदधीयीतेत्येवं वाक्यं प्रवक्ष्यते"।।**
(तैत्ति.आर. भाष्य श्लोक 6)

अर्थात् अरण्य में इनका पठन-पाठन होने से इन्हें आरण्यक कहते हैं। इसमें आत्मविद्या, तत्त्वचिन्तन और रहस्यात्मक विषयों का वर्णन है, अतः आरण्यकों को **'रहस्य'** भी कहा गया है । गोपथ ब्राह्मण में **'सरहस्याः'** के द्वारा रहस्य शब्द से आरण्यकों का निर्देश है ।

**"सर्वे वेदाः....सरहस्याः सब्राह्मणाः सोपनिषत्काः" । (गोपथ 1.2.)**

निरुक्त (1.4) की टीका में **दुर्गाचार्य** ने ऐतरेय आरण्यक को **'ऐतरेयके रहस्यब्राह्मणे'** कहकर इसे **'रहस्य-ब्राह्मण'** नाम से संबोधित किया है । आरण्यकों में यज्ञ का गूढ रहस्य और ब्रह्मविद्या का प्रतिपादन है, अतः इन्हें **'रहस्य'** कहा गया है।

## आरण्यक ग्रन्थों की प्रमुख विशेषताएं-

आरण्यकों में पवित्र ब्रह्मविद्या का वर्णन है, अतः इसके पढ़ने और सुनने का अधिकार भी संयमी, व्रती और सात्त्विक प्रवृत्ति के व्यक्ति को ही है । आरण्यक ग्रन्थ ब्राह्मणग्रन्थों और उपनिषदों को जोड़ने वाली कड़ी है । आरण्यक ग्रन्थों की प्रमुख विशेषताएं निम्नलिखित हैं-

**1. सकाम से निष्काम की ओर प्रवृत्ति,**
**3. स्थूल से सूक्ष्म की ओर,**
**4. दार्शनिक चिन्तन,**
**5. वेदों का नवनीत,**

महाभारत का कथन है कि आरण्यक ग्रन्थ वेदों के ही ग्रन्थ हैं, वेदों से आरण्यक प्राप्त हुए हैं ।

**"नवनीतं यथा दध्नो मलयाच्चन्दनं यथा ।**
**आरण्यकं च वेदेभ्य ओषधिभ्योऽमृतं यथा ।।** **(महा.1.331.3)**

## आरण्यकों का प्रतिपाद्य विषय-

आरण्यक ग्रन्थ उपनिषदों के पूर्वरूप हैं। उपनिषदों में आत्मा, परमात्मा, सृष्टि उत्पत्ति, ज्ञान, कर्म, उपासना और तत्त्वज्ञान का
प्रतिपादन है । उसी तत्त्वज्ञान का प्रारम्भिक रूप आरण्यकों में देखने को मिलता है ।

### यज्ञ का दार्शनिक रूप-

आरण्यकों में वैदिक यागों के आध्यात्मिक और दार्शनिक पक्ष का विवेचन प्राप्त होता है । यज्ञ की दार्शनिक व्याख्या ब्रह्म के स्वरूप का ही विवेचन है ।

### प्राणविद्या-

आरण्यकों में प्राणविद्या के महत्त्व पर विशेष प्रकाश डाला गया है। ऐतरेय आरण्यक में प्राणविद्या का विशेष वर्णन है । ऋग्वेद में प्राणविद्या के सूत्र है-**'आयुर्न प्राणः 'पुनः प्राणमिह नो धेहि'** ।'अथर्ववेद में एक पूरा सूक्त (11.4.1-26) प्राणविद्या के महत्त्व का वर्णन करता है । इसमें प्राण को संसार का स्वामी और नियन्ता कहा गया है । प्राण ही संसार का आधार हैं । ऐतरेय आरण्यक में इसी प्राणविद्या का विशदीकरण है । प्राण संसार का धारक है ।

## आरण्यक ग्रन्थ-

(क) **ऋग्वेद** – ऐतरेय आरण्यक, शांखायन आरण्यक,

(ख) **शुक्लयजुर्वेद-** बृहदारण्यक्,
(ग) **कृष्ण यजुर्वेद-** तैत्तिरीय, काठक शाखा - तैत्तिरीय आरण्यक,
मैत्रायणी शाखा- मैत्रायणी आरण्यक, इसे ही मैत्रायणी उपनिषद् कहते हैं।
(ध) **सामवेद-** तवलकार आरण्यक/'जैमिनीय उपनिषद् ब्राह्मण',
(ङ) **अथर्ववेद-** -

### 1. ऐतरेय आरण्यक-

यह ऐतरेय ब्राह्मण का ही परिशिष्ट भाग है इसमें पाँच भाग हैं । इसमें ऋग्वेद के मंत्रों को बहुधा उद्धत किया गया है । इसके लिए - 'तदुक्तम् **ऋषिणा'** संकेत दिया गया है ।

### ऐतरेय आरण्यक के विशिष्ट सन्दर्भ-

1. प्राणविद्या,
2. प्रज्ञा का महत्त्व,
3. आत्मस्वरूप का वर्णन,
4. वैदिक अनुष्ठान ,
5. स्त्रियों का महत्त्व,
6. आचारसंहिता,

### 2. शांखायन आरण्यक-

**अध्याय-** 15, अध्याय 3 से 6 तक को 'कौषीतकि उपनिषद्' कहते हैं । अध्याय 7 से 8 को 'संहितोपनिषद्' कहते हैं । इसको कौषीतकि आरण्यक भी कहा जाता है ।

### 3. बृहदारण्यक-

यह शुक्ल यजुर्वेदीय आरण्यक है। यह शतपथ ब्राह्मण के अन्तिम 14वें कांड के अन्त में दिया गया है । इसको आरण्यक की अपेक्षा उपनिषद् के रूप में अधिक मान्यता प्राप्त हैं।इसमें आत्मतत्त्व की विशद व्याख्या है।

### 4. तैत्तिरीय आरण्यक-

यह कृष्ण यजुर्वेदीय तैत्तिरीय शाखा का आरण्यक है। **प्रपाठक/अरण/परिच्छेद** = 10, प्रपाठकों के उप विभाग अनुवाक हैं। प्रपाठकों का नामकरण उनके प्रथम पद के आधार पर किया गया है।

## आरण्यक साहित्य के प्रमुख सन्दर्भ-

- ✓ सायणमतानुसारम् अरण्ये पठनीयाः सन्ति- **आरण्यकाः,**
- ✓ को नाम आरण्यकस्य मुख्यविषयः -**ज्ञानम्,**
- ✓ आरण्यकं केन आश्रमेण सम्बद्धम्- **वानप्रस्थाश्रमेण,**
- ✓ सामवेदीय आरण्यकों की संख्या है- **दो,**
- ✓ माध्यन्दिनशतपथस्य कः काण्डः आरण्यकनाम्ना प्रसिद्धोऽस्ति- **चतुर्दशः,**
- ✓ 'आरण्यकञ्च वेदेभ्यः औषधिभ्योऽमृतं यथा' इति उक्तम्- **कृष्णद्वैपायनेन,**
- ✓ के ग्रन्थाः वनेषु रचिताः- **आरण्यकाः,**
- ✓ ऐतरेय आरण्यक सम्बन्धित है- **ऋग्वेद से,**
- ✓ 'बृहदारण्यक' कया शाखया संयुक्तमस्ति- **काण्वशाखया,**
- ✓ 'बृहदारण्यकम्' किस वेद का है - **यजुर्वेद का,**
- ✓ तैत्तिरीय आरण्यक किस वेद से सम्बद्ध है- **कृष्णयजुर्वेद से,**
- ✓ पञ्चमहायज्ञ इसमें होता है- **तैत्तिरीयारण्यक,**
- ✓ तैत्तिरीयारण्यके कति काण्डानि (प्रपाठकाः) सन्ति- **दश,**
- ✓ तैत्तिरीयारण्यकस्य प्रपाठकसंख्या का विद्यते- **दश,**
- ✓ कृष्णयजुर्वेदस्य आरण्यकम् अस्ति- **तैत्तिरीयारण्यकम्,**
- ✓ यजुर्वेदेन सम्बद्धस्य आरण्यकस्य किं नाम अस्ति- **तैत्तिरीयारण्यकम्,**
- ✓ तैत्तिरीयारण्यकं कस्य ब्राह्मणस्य शेषांशरूपेणास्ति- **तैत्तिरीयस्य,**
- ✓ 'तैत्तिरीयारण्यकस्य' प्रथम प्रपाठकः केन मन्त्रेण आरभ्यते- **भद्रं कर्णेभिः,**
- ✓ 'तैत्तिरीयारण्यके' पञ्चयज्ञानां वर्णनं कस्मिन् प्रपाठके विद्यते- **द्वितीये,**
- ✓ 'महानारायणीय उपनिषद्' कस्मिन्नारण्यके अस्ति- **तैत्तिरीये**
- ✓ मैत्रायणी आरण्यक में कितने प्रपाठक हैं-**7 (सात),**
- ✓ सामवेदस्य आरण्यकम् अस्ति- **तलवकारः,**
- ✓ 'तलवकार आरण्यक' सम्बन्धित है- **सामवेद से,**
- ✓ तलवकारारण्यकस्य नामान्तरम्- **जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मणम्,**
- ✓ तलवकारारण्यके अध्यायाः- **4 (चार),**
- ✓ 'छान्दोग्य आरण्यक' किस वेद से सम्बन्धित है- **सामवेद से,**
- ✓ कस्य वेदस्यारण्यकं नोपलभ्यते- **अथर्ववेदस्य,**

# ॥वेदाङ्ग ॥

### वेदाङ्ग का अर्थ -

वेदाङ्ग का अर्थ **(वेदस्य अंगानि)** वेद के अंग - है । अंग का अर्थ है। वे उपकारक तत्त्व जिनसे वस्तु के स्वरूप का बोध होता है । **"अंग्यन्ते ज्ञायन्ते एभिरिति अंगानि"।**

### वेदांगों के नाम और उनकी संख्या-

वेदांग 6 हैं । इनके नाम हैं –

1. शिक्षा, 2. व्याकरण, 3. छन्द, 4. निरुक्त, 5. ज्योतिष, 6.कल्प।

**"शिक्षा व्याकरणं छन्दो निरुक्तं ज्योतिषं तथा ।
कल्पश्चेति षडङ्गानि वेदस्याहुर्मनीषिणः" ।।**

ये वेदांग सामान्यतया सूत्रशैली में लिखे गए हैं । पाणिनीय-शिक्षा में इन 6 वेदांगों का वेद-पुरुष के 6 अंगों के रूप में वर्णन है । जैसे - छन्द वेदपुरुष के पैर हैं, कल्प हाथ हैं, ज्योतिष नेत्र हैं, निरुक्त कान हैं, शिक्षा नाक है और व्याकरण मुख है ।

**"छन्दः पादौ तु वेदस्य, हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते ।
ज्योतिषामयनं चक्षुर्निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते ॥
शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य, मुखं व्याकरणं स्मृतम् ।
तस्मात् साङ्गमधीत्यैव ब्रह्मलोके महीयते" ॥
(पाणिनीय शिक्षा 41-42)**

| | |
|---|---|
| छन्द | पाद(पैर) |
| कल्प | हस्त(हाथ) |
| ज्योतिष | चक्षु(आखं) |
| निरूक्त | श्रौत(कान) |
| शिक्षा | घ्राण(नासिका) |
| व्याकरण | मुख(मुँह) |

वेदांगों का सर्वप्रथम उल्लेख **मुण्डक उपनिषद्** में (अपरा विद्या) के अन्तर्गत चार वेदों के नाम के बाद हुआ है **'तत्रापरा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दो ज्योतिषम् इति'। (मुण्डक उप.1.1.5)**

## 1. शिक्षा

शिक्षा का उद्देश्य है - **वर्णोच्चारण** की शिक्षा देना, किस वर्ण का किस स्थान से उच्चारण किया जाता है, कितने स्थान और प्रयत्न हैं, शरीर-वायु किस प्रकार वर्ण के रूप में परिवर्तित होती है, कितने स्वर हैं, इत्यादि । **तैत्तिरीय उपनिषद्** में शिक्षा के 6 अंगों का उल्लेख है-
वर्ण, स्वर, मात्रा, बल, साम और संतान । **'वर्णः, स्वरः, मात्रा, बलम् , साम, सन्तानः, इत्युक्तः शिक्षाध्यायः'** । (तैत्ति. उ. 1.2)

1. **वर्ण-** "वर्णोऽकारादिः" अर्थात् अकार आदि को वर्ण कहते हैं।

- वेदों के ज्ञान के लिए वर्णों का ज्ञान होना **आवश्यक** है ।
- वेदों में 52 वर्ण (ध्वनियाँ) प्राप्त होते हैं।
- **स्वर** – (13), **स्पर्श** (क से म तथा ळ् और ळ्ह) – (27), य र ल व, श ष स ह - 8 , **विसर्ग, अनुस्वार, जिह्वामूलीय** और
- पाणिनीय शिक्षा में संस्कृत में वर्णों की संख्या 63 है। **उपध्मानीय** (क प से पहले आधे विसर्ग के चिह्न) - 4 = (52) **"त्रिषष्टिश्चतुःषष्टिर्वा वर्णाः शंभुमते मताः" (पाणिनीयशिक्षा 3)**
- संवृत और विवृत अ को अलग-अलग मानने पर 64 वर्ण हो जाते हैं ।

2. **स्वर-** स्वर का अभिप्राय स्वराघात है स्वर भेद से अर्थ भेद होता है। स्वर तीन हैं - उदात्त, अनुदात्त और स्वरित ।

3. **मात्रा-** स्वरों के उच्चारण में लगने वाले समय को मात्रा कहते हैं ये तीन है- ह्रस्व, दीर्घ और प्लुत । ह्रस्व की 1 मात्रा, दीर्घ की 2 मात्रा और प्लुत की 3 मात्रा होती है।

4. **बल-** वर्णों के उच्चारण में होने वाले प्रयत्न और उनके उच्चारण स्थान को बल कहते हैं । प्रयत्न 2 हैं - **आभ्यन्तर** और **बाह्य** ।
   - जिन स्थानों से टकराकर वायु बाहर निकलती है उसे 'स्थान' कहते हैं।
   - स्थान आठ हैं- हृदय, कण्ठ, शिर, जिह्वामूल, दन्त, नासिका, ओष्ठ, तालु।

5. **साम-** समविधि से सुस्पष्ट एवं सुस्वर उच्चारण। वर्णों के दोष रहित एवं शुद्ध माधुर्य आदि गुणों से युक्त उच्चारण को 'साम' कहते हैं।
6. **संतान-** संहिता अर्थात् पदपाठ में प्रयुक्त शब्दों में संधि -नियमों को लगाना ।

### वेदों के शिक्षा ग्रन्थ-

उपलब्ध शिक्षाग्रन्थ 35 हैं । इनमें मंत्रों के उच्चारण आदि का विस्तृत वर्णन है । 32 शिक्षा-ग्रन्थों का एक संकलन **'शिक्षा-संग्रह'** नाम से प्रकाशित हुआ है। पाणिनीय शिक्षा के 11 खण्ड बताए जाते हैं।

## वेदों के प्रमुख शिक्षाग्रन्थ-

| ऋग्वेद | शुक्लयजुर्वेद | कृष्ण यजुर्वेद | सामवेद | अथर्ववेद |
|---|---|---|---|---|
| 1. शिशिरीय शिक्षा<br>2. शौनक शिक्षा<br>3. पाणिनीय शिक्षा<br>4. स्वराङ्ग शिक्षा<br>5. स्वरव्यञ्जन शिक्षा | 1. याज्ञवल्क्य शिक्षा<br>2. वर्णरत्न प्रदीपिका<br>3. प्रातिशाख्य प्रदीप<br>4. सम्प्रदाय प्रबोधिनी<br>5. माण्डव्य<br>6. अवसाननिर्णय | 1. चारायणीय शिक्षा<br>2. भारद्वाज शिक्षा<br>3. व्यास शिक्षा<br>4. सर्वसम्मत शिक्षा<br>5. पारिशिक्षा<br>6. कौण्डिन्य शिक्षा | 1. नारदीय शिक्षा<br>2. लोमशीय शिक्षा<br>3. गौतमीय शिक्षा | 1. माण्डूकीय शिक्षा<br>2. वर्णपटल शिक्षा<br>3. दन्त्योष्ट विधि शिक्षा |

## 2. कल्प

**कल्प का अर्थ-** जिन ग्रन्थों में यज्ञ-संबन्धी विधियों का समर्थन या प्रतिपादन किया जाता है, उन्हें 'कल्प' कहते हैं । ऋग्वेद प्रातिशाख्य की टीका में **विष्णुमित्र** ने कहा है कि जिन ग्रन्थों में वैदिक कर्मों (यज्ञ आदि ) का सांगोपांग विवेचन किया जाता है, उन्हें 'कल्प' कहते है ।
**'कल्प्यते समर्थ्यते यागप्रयोगोऽत्र इति व्युत्पत्ते:'- (सायण)**

### कल्पसूत्रों के भेद-

कल्पसूत्रों के प्रमुख चार भेद है-

1. **श्रौतसूत्र**- श्रौत का अर्थ है - श्रुति-प्रतिपादित या वेदों में वर्णित । श्रुति से श्रौत शब्द बना है। श्रौतसूत्रों में वेदों में वर्णित बड़े यज्ञ-याग-इष्टियों का विस्तृत विवेचन विवरण दिया गया है । इन विशिष्ट यागों में मुख्य हैं - **दर्शपौर्णमास, सोमयाग, वाजपेय, राजसूय, अश्वमेध, सौत्रामणी** आदि ।

2. **गृह्यसूत्र** - इनमें गृहस्थ से सम्बद्ध 16 संस्कारों, 5 महायज्ञ, 7 पाकयज्ञ, गृहनिर्माण गृह-प्रवेश पशुपालन और कृषिकर्म आदि से सम्बद्ध यज्ञों की विधियाँ दी गई हैं ।

3. **धर्मसूत्र** - ये आचारसंहिता से सम्बद्ध ग्रंथ हैं । ये स्मृतियों के पूर्वरूप हैं । इनमें वर्णाश्रम के कर्तव्यों, आचार-विचार, मान्यताओं और सामाजिक जीवन के कर्तव्य अकर्तव्यों का विशद वर्णन है

4. **शुल्बसूत्र** - ये शुद्ध रूप से गणितशास्त्रीय वैज्ञानिक ग्रन्थ हैं । इनमें गणितशास्त्र के अंग ज्यामितिशास्त्र (Geometry) से सम्बद्ध अनेक प्रमेय दिये गये है । इनमें छोटी-बड़ी सभी प्रकार की वेदियों के निर्माण की पूरी विधि दी गई है । सभी पाश्चात्य विद्वान् इन ग्रन्थों में वर्णित ज्यामिति से सम्बद्ध प्रमेयों आदि के वर्णन पर मंत्र- मुग्ध हैं । पैथागोरस आदि के प्रमेयों का इनमें स्पष्ट उल्लेख है ।

## 3. व्याकरण

### व्याकरण का अर्थ-

**'व्याक्रियन्ते विविच्यन्ते शब्दा अनेनेति व्याकरणम्'**

अर्थात् जिस शास्त्र के द्वारा शब्दों के प्रकृति-प्रत्यय का विवेचन किया जाता है उसे व्याकरण कहते हैं । इसमें यह विवेचन किया जाता है कि शब्द कैसे बनता है। इसमें क्या प्रकृति है और क्या प्रत्यय लगा है । तदनुसार शब्द का अर्थ निश्चित किया जाता है । पाणिनीय शिक्षा में व्याकरण को वेदपुरुष का मुख बताया गया है। **"मुखं व्याकरणं स्मृतम्"** ।

### व्याकरण के प्रयोजन-

पतंजलि ने महाभाष्य आह्निक- 1 (में व्याकरण के 5 प्रयोजन बताए हैं **रक्षोहागमलघ्वसन्देहाः प्रयोजनम्** । (महा.आ.1) ।

- लघुसिद्धान्तकौमुदी तथा मध्यसिद्धान्त कौमुदी के लेखक वरदराज हैं, इनका समय 1475 ई0 के लगभग माना जाता है।
- नागेशभट्ट- नागेशभट्ट महाराष्ट्रीय ब्राह्मण थे। उद्योत टीका महाभाष्य की टीका लघुख दुख परिभाषेन्दु शेखर, स्फोटवाद, मञ्जूषा, लघुमञ्जूषा, परमलघुमञ्जूषा नागेशभट्ट द्वारा रचित ग्रन्थ हैं।

## 4. निरुक्त

निरुक्त का अर्थ : निरुक्त का अर्थ है - निर्वचन, व्युत्पत्ति । शब्द के मूलरूप का ज्ञान कराना, शब्द में प्रकृति-प्रत्यय का स्पष्टीकरण, धात्वर्थ और प्रत्ययार्थ का विशदीकरण, समानार्थक और नानार्थक शब्दों का विवेचन आदि कार्य निरुक्त का है ।

### यास्क का निरुक्त-

यास्क का 'निरुक्त' ग्रन्थ ही संप्रति उपलब्ध है । इसमें 12 अध्याय हैं। अन्त में परिशिष्ट के रुप में दो अध्याय हैं । इस प्रकार यह 14 अध्यायों में विभक्त है ।

## 5. छन्द

छन्द का अर्थ- छन्दस् (छन्द) शब्द छद् (ढकना) धातु से बना है। यास्क ने निरुक्त (7.12) में छन्दस् का निर्वचन दिया है । - **'छन्दांसि छादनात्'** अर्थात् छन्द भावों को आच्छादित करके उसे समष्टिरूप प्रदान करता है। इसके कारण छन्द गेय और-सुपाठ्य हो जाता है। कात्यायन ने सर्वानुक्रमणी (12.6) में छन्द का लक्षण दिया है **'यदक्षरपरिमाणं तच्छन्दः'** जिसमें वर्णों या अक्षरों की संख्या निर्धारित होती है, उसे छन्द कहते है। अक्षरों की संख्या के आधार पर ही छन्दों के नाम रखे गए हैं।

### वैदिक छंद-

- **गायत्री** - सबसे प्रसिद्ध छंद, आठ वर्णों (मात्राओं) के तीन पाद। गीता में भी इसको सर्वोत्तम बताया गया है (ग्यारहवें अध्याय में)। इसी में प्रसिद्ध गायत्री मंत्र ढला है।
- **त्रिष्टुप** - 11 वर्णों के चार पाद - कुल 44 वर्ण।
- **अनुष्टुप** - 8 वर्णों के चार पाद, कुल 32 वर्ण। वाल्मीकि रामायण तथा गीता जैसे ग्रंथों में इसका प्रयोग हुआ है। इसी को श्लोक भी कहते हैं।
- **जगती** - 8 वर्णों के 6 पाद, कुल 48 वर्ण।
- **बृहती**- कुल 36 वर्ण
- **पंक्ति**- 4 या 5 पाद कुल 40 अक्षर 2 पाद के बाद विराम होता है पादों में अक्षरों की संख्याभेद से इसके कई भेद हैं
- **उष्णिक**- इसमें कुल 28 वर्ण होते हैं तथा कुल 3 पाद होते हैं 2 में आठ आठ वर्ण तथा तीसरे में 12 वर्ण होते हैं दो पद के बाद विराम होता है बढे हुए अक्षरों के कारण इसके कई भेद होते हैं

### छन्द में अक्षर कम या अधिक होना-

एक अक्षर कम-**निचृत्**, एक अक्षर अधिक-**भुरिक्**,
दो अक्षर कम-**विराट्**, दो अक्षर अधिक-**स्वराट्**,

### उदाहरण-

'गायत्री छन्द' = 24 अक्षर
22 अक्षर विराट् गायत्री
23 अक्षर निचृत गायत्री
24 अक्षर **गायत्री**
25 अक्षर भुरिक् गायत्री
26 अक्षर स्वराट् गायत्री

### प्रमुख वैदिक छन्द-

| छन्द | अक्षर | छन्द | अक्षर |
|---|---|---|---|
| गायत्री | 24 | अत्यष्टि | 68 |
| उष्णिक | 28 | धृति | 72 |
| अनुष्टुप् | 32 | अतिधृति | 76 |
| बृहती | 36 | कृति | 80 |
| पंक्ति | 40 | प्रकृति | 84 |
| त्रिष्टुप | 44 | आकृति | 88 |
| जगती | 48 | विकृति | 92 |
| अतिजगती | 52 | संस्कृति | 96 |
| शक्वरी | 56 | अभिकृति | 100 |
| अति शक्वरी | 60 | उत्कृति | 104 |
| अष्टि | 64 | | |

## 6. ज्योतिष-

ज्योतिष का अर्थ है – 'ज्योतिर्विज्ञान' । सूर्य, चन्द्र, ग्रह, नक्षत्र आदि आकाशीय पदार्थों की गणना ज्योतिर्मय पदार्थों में है । इनसे संबद्ध विज्ञान को ज्योतिष या ज्योतिर्विज्ञान (Astronomy) कहते हैं। **'लगध'** ने इसको **'ज्योतिषाम अयनम्'** (श्लोक 3) अर्थात् नक्षत्रों आदि की गति का विवेचन करने वाला शास्त्र कहा है । लगध ने ज्योतिष के लिए एक दूसरा शब्द दिया है – 'कालज्ञानशास्त्र /कालविज्ञान-शास्त्र' **(कालज्ञानं प्रवक्ष्यामि,** श्लोक 2) । इसमें कालचक्र, संवत्सरचक्र तथा कालसंबन्धी तथ्यों का विवेचन किया जाता हैं। इस प्रकार ज्योतिष में कालविज्ञान और ज्योतिर्विज्ञान दोनों का समन्वय है ।

### ज्योतिष का महत्त्व –

वेदों में यज्ञ का सर्वाधिक महत्त्व है । यज्ञों के लिए समय निर्धारित हैं। वेदाङ्ग ज्योतिष में कहा गया है कि जिस प्रकार मोर की शिखा और सर्पो की मणि सिर के सर्वोपरि स्थान में हैं, उसी प्रकार गणित (गणितज्योतिष) सारे वेदांगों में मूर्धन्य है ।

**"यथा शिखा मयूराणां, नागानां मणयो यथा ।**
**तद्वद् वेदांगशास्त्राणां, गणितं मूर्धनिस्थितम्।।**
**(वेदांग याजुष ज्योतिष )**

पाणिनि ने इसे विराट् पुरुष के नेत्र का स्थान दिया हैं, क्योंकि यह यज्ञादि के लिए मार्गदर्शन करता है ।
**'ज्योतिषामयनं चक्षुः'** । (पा. शिक्षा 41)

## वेदाङ्ग के प्रमुख सन्दर्भ –

### शिक्षा -

- ✓ वेदाङ्गानां संख्या भवति- **षट्,**
- ✓ उपाङ्गानि कति सन्ति- **चत्वारि,**
- ✓ शब्दप्रक्रियाशास्त्र का मूल कौन सा वेदाङ्ग है- **व्याकरण,**
- ✓ 'प्रातिशाख्य' किस वेदाङ्ग से सम्बद्ध है- **शिक्षा से,**
- ✓ वेदाङ्ग शिक्षा का सम्बन्ध है- **उच्चारण से,**
- ✓ वेदपुरुष का शिक्षा है- **घ्राण,**
- ✓ ऋग्वेदस्य शिक्षा का- **पाणिनीया,**
- ✓ 'शिक्षाग्रन्थेषु' प्रतिपाद्यते- **उच्चारणधर्मः,**
- ✓ वेदस्य नासिकात्वेनोपमीयते- **शिक्षा,**
- ✓ शिक्षाङ्गस्य विषयाः कियन्तः उपदिष्टा- **षट्,**
- ✓ 'माण्डव्यशिक्षा' सम्बद्ध है- **शुक्लयजुर्वेद से,**
- ✓ 'शिक्षा' वेदाङ्ग का प्रतिपाद्य विषय क्या हैं- **उच्चारण,**
- ✓ पाणिनीय-शिक्षायां वर्णानाम् उच्चारणस्थानानि सन्ति- **अष्ट,**
- ✓ प्रातिशाख्यं नाम – **शिक्षा,**
- ✓ शिक्षायाम् उद्देश्यम्- **वर्णस्वरादिविधानम्,**
- ✓ 'बलम्' इत्यनेन किं गृह्यते- **स्थानप्रयत्नौ,**
- ✓ 'भारद्वाजशिक्षा' केन सम्बद्ध विद्यते- **कृष्णयजुर्वेदेन,**
- ✓ शिक्षायाः प्रतिपाद्यो विषयः को विद्यते- **उच्चारणविधिः,**
- ✓ याज्ञवल्क्यशिक्षायां वर्ण्यविषयः कः- **वर्णोच्चारणविधिः,**
- ✓ शुक्लयजुर्वेदेन सम्बद्धा शिक्षा का अस्ति- **याज्ञवल्क्यशिक्षा,**
- ✓ शिक्षाग्रन्थेषु कः शिक्षाग्रन्थः यजुर्वेदेन सम्बद्धो नास्ति- **नारदीयशिक्षा,**
- ✓ कस्य वेदाङ्गस्य प्रतिपादनं वेदपुरुषस्य प्राणरूपेणास्ति- **शिक्षायाः,**
- ✓ शिक्षावेदाङ्गे कस्य विषयस्य वर्णनमस्ति- **वर्णानाम्,**
- ✓ कस्मिन् वेदाङ्गे मुख्यतया उच्चारण प्रक्रियायाः वर्णनमस्ति- **शिक्षायाम्,**
- ✓ याज्ञवल्क्यशिक्षा केन वेदेन सम्बद्धा अस्ति- **शुक्लयजुर्वेदेन,**
- ✓ याज्ञवल्क्यशिक्षानुसारं कति विवृत्तयः- **चतस्रः,**
- ✓ वाजसनेयिसंहितायाः सम्बद्धः शिक्षाग्रन्थः कोऽस्ति- **माण्डव्यशिक्षा,,**
- ✓ वासिष्ठीशिक्षा केन वेदेन सम्बद्धा अस्ति- **शुक्लयजुर्वेदन,**
- ✓ पाणिनीयशिक्षा केन वेदेन सम्बद्धा अस्ति- **ऋग्वेदेन,**
- ✓ वर्णस्वराद्युच्चारण प्रकार नहीं है- **कल्पे,**
- ✓ सामवेदस्य शिक्षा भवति- **गौतमी,**
- ✓ शिक्षाग्रन्थाः वेदानां निरूपकाः सन्ति- **उच्चारणम्,**
- ✓ नारदीयशिक्षा सम्बद्धा वर्तते- **सामवेदेन,**
- ✓ माण्डूकीशिक्षा कस्य वेदस्य- **अथर्ववेदस्य,**
- ✓ पाणिनीयशिक्षानुसार लिखितपाठकः कः भवति- **अधमः,**
- ✓ वृत्तिसमवायार्थः अनुबन्धवारणम् उपदेशः भवति- **वर्णानाम्,**
- ✓ मैत्रेयी शिक्षामवाप- **याज्ञवल्क्यात्,**
- ✓ **'अक्षरं न क्षरति'** इति कुत्र उक्तमस्ति- **निरुक्ते,**
- ✓ प्रथमः भावविकारः कः अस्ति- **जायते,**
- ✓ **'आचार्यश्चिद् इदं ब्रूयात्'** इत्यत्र 'चित्' निपातस्य अर्थः कः- **पूजा,**
- ✓ औदुम्बराचार्यमते वर्णं कृद्दशग्- **इन्द्रियनित्यम्,**
- ✓ 'ऋक्प्रातिशाख्य' किस वेदाङ्ग से सम्बन्धित है- **शिक्षा से,**
- ✓ शिक्षावेदाङ्गस्य सम्बन्धोऽस्ति- **मन्त्रोच्चारणेन,**

### कल्प -

- ✓ 'वेदाङ्ग' है- **कल्प,**
- ✓ 'धर्मसूत्रम्' आयाति- **कल्पे,**
- ✓ **'आश्वलायन गृह्यसूत्र'** किससे सम्बद्ध है- **ऋग्वेदेन,**
- ✓ ऋग्वेद का गृह्यसूत्र है- **आश्वलायनगृह्यसूत्रम्,**
- ✓ गौतमधर्मसूत्र के अनुसार संस्कार होता है- **चत्वारिंशत्,**
- ✓ दारिल वृत्ति हैं- **कौशिकगृह्यसूत्रे,**
- ✓ शुक्लयजुर्वेद का है- **पारस्करगृहासूत्रम्,**
- ✓ सामवेदीय श्रौसूत्र है- **लाट्यायन श्रौतसूत्रम्,**
- ✓ आश्वलायन गृह्यसूत्र में संस्कार हैं- **एकादश,**
- ✓ कात्यायनश्रौतसूत्र किससे सम्बद्ध हैं- **शुक्ल यजुर्वेद से,**
- ✓ कतित्यङ्गुलखातावेदिर्भवति- **त्र्यङ्गुला,**
- ✓ वेदीनिर्माण की प्रक्रिया यहाँ उपलब्ध है- **शुल्बसूत्र में,**
- ✓ 'गृहासूत्र' किसके भाग हैं- **कल्प का,**
- ✓ कल्पसूत्र का विषय है- **यज्ञवेदी निर्माण,**
- ✓ श्रौतसूत्रों का वर्ण्य विषय है- **वैदिकयज्ञ,**
- ✓ कः कल्पसूत्रविषयः- **यागप्रयोगक्रमप्रतिपादनम्,**
- ✓ कल्पग्रन्थेषु किं गण्यते- **श्रौतसूत्र, गृह्यसूत्र, धर्मसूत्र, शुल्बसूत्र,**
- ✓ कल्प वेदाङ्ग से सम्बद्ध है- **बौधायनशुल्बसूत्र,**
- ✓ 'पारस्करगृह्यसूत्र' की गणना किस वेदाङ्ग में की जाती है- **कल्प,**
- ✓ शुल्बसूत्रकार 'कात्यायन' किस वेद से सम्बद्ध है- **शुक्लयजुर्वेद,**
- ✓ 'गौतमधर्मसूत्र' किस वेद से सम्बद्ध है- **सामवेद से,**
- ✓ कल्पः वेदस्य -**हस्तौ,**
- ✓ 'वशिष्ठ धर्मसूत्र' किस वेद से सम्बद्ध है- **ऋग्वेद से,**
- ✓ 'अथर्ववेद' का गृह्यसूत्र है- **कौशिकसूत्र,**
- ✓ 'धर्मसूत्र' किस वेदाङ्ग में गिना जाता है- **कल्प में,**
- ✓ 'कल्प वेदाङ्ग' से सम्बद्ध हैं- **कात्यायन श्रौतसूत्र,**
- ✓ 'बौधायनधर्मसूत्र' में प्रश्नों (अध्यायों) की संख्या हैं- **चार (4),**
- ✓ 'तृतीय- शिष्टागमः' का उल्लेख है, वह ग्रन्थ हैं- **बौधायनधर्मसूत्र,**
- ✓ 'पारस्करगृह्यसूत्र' जिस वेद का है, वह वेद है- **शुक्ल यजुर्वेद,**
- ✓ शुल्बसूत्रों की जिसमें गणना होती है, वह है- **कल्पः,**
- ✓ श्रौतसूत्राणां प्रतिपाद्यो विषयः- **वैदिकयागविधानम्,**

- ✓ प्राचीनतमं धर्मसूत्रम्- **गौतमकृतम्,**
- ✓ 'गौतमधर्मसूत्रस्य मूल वेद- **सामवेदः,**
- ✓ 'रेखागणित' मिलता है- **शुल्बसूत्र में,**
- ✓ शुल्बसूत्राणां प्रतिपाद्यो विषयः- **वेदिनिर्माणम्,**
- ✓ 'बौधायन श्रौतसूत्र' कया शाखया सम्बद्धम्- **तैत्तिरीयशाखया,**
- ✓ 'बौधायन श्रौतसूत्रे कति प्रश्नाः सन्ति- **त्रिंशत्,**
- ✓ 'बौधायन श्रौतसूत्रे' द्वितीयप्रश्नस्य प्रतिपाद्यो विषयः कः- **अग्न्याधेयम्,**
- ✓ 'बौधायनश्रौतसूत्रस्य अष्टादश प्रश्ने को यागो वर्ण्यते- **अतिरात्रः,**
- ✓ 'बौधायन श्रौतसूत्रस्य' त्रिंशत्तमे प्रश्ने किं वर्ण्यते- **प्रवरः,**
- ✓ 'आपस्तम्बश्रौतसूत्र' केन वेदेन सह सम्बद्धम्- **कृष्णयजुर्वेदेन,**
- ✓ कल्पे कतिविधाः भवन्ति सूत्रग्रन्थाः- **चतुर्विधाः,**
- ✓ श्रौतकर्म कस्मिन् अग्नौ क्रियते- **वैतानिकाग्नौ,**
- ✓ स्मार्तकर्म कस्मिन् अग्नौ क्रियते- **लौकिकाग्नौ,**
- ✓ पुष्पसूत्रं कस्मिन् वेदेऽन्तर्भावः भवति- **सामवेदे,**
- ✓ शुक्लयजुर्वेदस्य श्रौतसूत्राणि- **एकम्,**
- ✓ यजुर्वेदसम्बद्धं श्रौतसूत्रम्- **हिरण्यकेशीयम्,**
- ✓ अथर्ववेदीयं श्रौतसूत्रं किम्- **वैतानम्,**
- ✓ कात्यायनश्रौतसूत्रस्य प्रथमाध्यायस्य विषयः कः- **परिभाषा,**
- ✓ षोडशसंस्कारः कस्य विषयः – **गृह्यसूत्रम्,**
- ✓ धर्मसूत्रेषु कस्य प्राचीनत्वं स्वीकरोति- **गौतमीयम्,**
- ✓ यजुर्वेदस्य श्रौतसूत्रं किमस्ति- कात्यायन **श्रौतसूत्रम्,**
- ✓ कृष्णयजुर्वेदस्य कति गृह्यसूत्राणि- **नौ,**
- ✓ आपस्तम्बश्रौतसूत्रे कति प्रश्नाः सन्ति- **चतुर्विंशतिः,**
- ✓ कल्पान्तर्गतो वर्तते- **गृह्यसूत्रम्,**
- ✓ बौधायनशुल्बसूत्र केन वेदेन सह सम्बद्धं वर्तते- **यजुर्वेदन,**
- ✓ कल्पसूत्रान्तर्गतं न भवति- **ब्रह्मसूत्रम्,**
- ✓ मुख्यतया कर्मकाण्डं कतमद् वेदाङ्ग प्रतिपादयति- **कल्पः,**
- ✓ 'कल्पसूत्रम्' इति पारिभाषिक संज्ञा अस्ति- **श्रौत-गृह्य-धर्मशुल्बसूत्राणाम्,**
- ✓ 'गौतम' के धर्मसूत्रं केन सम्बद्धम्- **सामवेदेन,**
- ✓ कल्पग्रन्थेषु कः गण्यते- **कात्यायन श्रौतसूत्रम्,**
- ✓ कौशिकगृह्यसूत्रं केन सम्बद्धम्- **अथर्ववेदेन,**
- ✓ ऋग्वेदस्य शुल्बसूत्रस्य नाम किम्- **न कोऽपि,**
- ✓ 'वाधूलशुल्बसूत्रम्' केन वेदेन सम्बद्धमस्ति- **यजुर्वेदेन,**
- ✓ 'वाधूलश्रौतसूत्रं' केन सम्बद्धं विद्यते- **कृष्णयजुर्वेदन,**
- ✓ शुक्लयजुर्वेद का श्रौतसूत्र हैं- **कात्यायन श्रौतसूत्रम्,**
- ✓ वैतानश्रौतसूत्र सम्बन्धित है- **अथर्ववेद से,**

## व्याकरणम् -

- ✓ षट् वेदाङ्ग में प्रधान है- **व्याकरण ,**
- ✓ व्याकरण को वेद का कहते हैं- **मुख,**
- ✓ वेदाङ्गेषु 'व्याकरणम्' उपमीयते- **मुखेन,**
- ✓ वेदशरीरे व्याकरणशास्त्रस्य स्थानमस्ति- **मुख,**
- ✓ "ऊहः खल्वपि" इति कस्य प्रयोजनम् अस्ति- **व्याकरणस्य,**
- ✓ पदानां प्रकृतेः प्रत्ययस्य च उपदेशकं वेदाङ्गम् अस्ति- **व्याकरणवेदाङ्गस्य,**
- ✓ वेदपुरुष का 'मुख' किसे कहते हैं- **व्याकरणम्,**
- ✓ वेदाङ्गेषु किं शास्त्रं शब्दशास्त्रं कथ्यते- **व्याकरणम्,**
- ✓ 'वेदाङ्गेषु' कस्य मुख्यत्वम्- **व्याकरणस्य,**
- ✓ वैदिकवाङ्मये ध्वनिविज्ञानस्य प्राचीन नाम अस्ति- **शिक्षा,**
- ✓ निरुक्त का प्रतिपाद्य विषय है- **पञ्चविधम्,**
- ✓ निरुक्ते एकस्य पदस्य बह्वर्थमादाय किं काण्डं प्रवर्तते- **नैगमम्,**
- ✓ निघण्टु शब्देनोच्यते- **वैदिकशब्दकोशः,**
- ✓ निरुक्तानुसारं द्वितीयो भावविकारः कः- **अस्ति,**
- ✓ अग्रणीर्भवति इति निरुक्त्या के उच्यते- **अग्निः,**

## निरुक्तम्-

- ✓ 'निरुक्त' किसका अङ्ग हैं- **वेद का,**
- ✓ परिशिष्टभाग को छोड़कर निरुक्त में कितने अध्याय हैं- **द्वादश,**
- ✓ वैदिकशब्दानां निर्वचनम्- **निरुक्तेऽस्ति,**
- ✓ निरुक्तशब्दे को धातुरस्ति- **वच्,**
- ✓ श्रौतस्थानीयं वेदाङ्ग निरूपितमस्ति- **निरुक्तम्,**
- ✓ वेदपुरुषस्य श्रौत्रं किमस्ति- **निरुक्तम्,**
- ✓ यास्कमते पदभेदाः सन्ति- **चत्वारः,**
- ✓ 'नैगमकाण्ड' कुत्र वर्तते वर्तते- **निरुक्ते,**
- ✓ आख्यातस्य लक्षणं कुत्र- **निरुक्ते,**
- ✓ देवतानां स्थानानि वर्णितानि सन्ति- **निरुक्ते,**
- ✓ वेदाङ्गेषु निरुक्तं भवति- **श्रोत्रम्,**
- ✓ अर्थप्रधानं वर्तते- **निरुक्तम्,**
- ✓ निरुक्तानुसारं पञ्चमो भावविकारः कः- **अपक्षीयते,**
- ✓ 'समुद्रवन्त्यस्मादापः' इत्यनेन को निर्दिश्यते- **समुद्रः,**
- ✓ यास्कीय-निरुक्तग्रन्थे काण्डानि विद्यते- **त्रीणि,**
- ✓ निरुक्तग्रन्थे काण्डसंख्या वर्तते- **त्रीणि,**
- ✓ निरुक्तानुसारं तृतीयो भावविकारः कः- **विपरिणमते,**
- ✓ 'अक्नोपनः' कः भवति- **अग्नि,**
- ✓ व्याकरण का कात्स्र्य है- **निरुक्तम्,**
- ✓ निघण्टु में कितने काण्ड हैं- **3 (तीन),**
- ✓ "इन्द्रियनित्यं वचनमौदुम्बरायणः" का पाठ जिसमें है, वह ग्रन्थ है- **निरुक्त,**
- ✓ वेदाङ्गेषु किं व्याकरणस्य पूरकं भवति- **निरुक्तम्,**
- ✓ निरुक्ते 'षड्भावविकाराः' कस्य सिद्धान्तः- **वार्ष्यायणेः,**

- ✓ निरुक्तकार 'समुद्र' पदस्य कतिविधं निर्वचनं करोति- **पञ्चविधम्,**
- ✓ निरुक्ते कीदृशो विधिः स्वीकृतः- **निर्वचनम्,**
- ✓ निरुक्तमस्ति- **निर्वचनविज्ञानम्,**
- ✓ यास्कानुसारेण 'निरुक्तस्य' मूलग्रन्थः- **निघण्टुः,**
- ✓ 'निघण्टु' ग्रन्थे विद्यमानाः काण्डाः- 3 **(तीन),**
- ✓ निरुक्ते विषयान् प्रतिपादयति- **यास्कः,**
- ✓ निघण्टुग्रन्थे कति अध्यायाः सन्ति- 5 **(पाँच),**
- ✓ निरुक्तस्य वर्ण्यविषयः कः- **निर्वचनम्,**
- ✓ कौत्सानुसारेण मन्त्राः कीदृशाः- **अनर्थकाः,**
- ✓ यास्कमते आख्यातलक्षणं किम्- **भावप्रधानः,**
- ✓ यास्कानुसारं 'नाम' कीदृशं भवति- **सत्त्वप्रधानः,**
- ✓ यास्कमते 'नाम्नः' लक्षणं किम्- **सत्त्वप्रधानः,**
- ✓ 'विश्वान् नरान् नयति' कस्य निर्वचनम् अस्ति- **वैश्वानरः,**
- ✓ निरुक्तं कस्य ग्रन्थस्य व्याख्यारूपेणास्ति- **निघण्टोः,**
- ✓ निघण्टुग्रन्थः कृदृशोऽस्ति- **शब्दसंकलनात्मकः,**
- ✓ कस्मिन् वेदाङ्गे निर्वचनं प्राप्यते- **निरुक्ते,**
- ✓ सामान्यतया निरुक्ताध्यायानां संख्या कति मन्यते- **चतुर्दश,**
- ✓ यास्करचितस्य निरुक्तस्य आधारग्रन्थः कोऽस्ति- **निघण्टुः,**
- ✓ निरुक्तानुसारं चत्वारि 'शृङ्गा' इत्यस्य कोऽभिप्रायः- चत्वारो वेदाः,
- ✓ 'निरुक्तं किमस्ति- **वेदाङ्गम्,**
- ✓ निरुक्तेऽस्ति- **वैदिकशब्दानां निर्वचनम्,**
- ✓ 'आचारं ग्राह्यति' कस्य निर्वचनम्- **आचार्यस्य,**
- ✓ भाव-काल-कारक संख्याश्च इति चत्वारः अर्थाः भवन्ति- **आख्यातस्य,**
- ✓ वैदिकशब्दानां सविस्तरं विवेचनं कुत्र उपलभ्यते- **निरुक्ते,**
- ✓ अर्थावबोधे निरपेक्षतया पदजातं यत्रोक्तं तत्- **निरुक्तम्,**
- ✓ 'निघण्टु' इति वैदिककोशस्य भाष्यरूपेण अस्ति- **निरुक्तम्,**
- ✓ 'उनत्तीति' निरुक्त्या अभिधीयते- **उदक्,**
- ✓ उच्छतीति निरुक्त्या उच्यते- **उषाः,**
- ✓ यास्कमतेन कति भावविकाराः- **षट्,**
- ✓ यास्कीय-निरुक्तानुसारमं कस्य पदत्वेन स्वीकारः नास्ति- **प्रत्ययस्य,**
- ✓ यजुर्यजतेः इति निरुक्तिः केन प्रदत्ता अस्ति- **यास्केन,**
- ✓ निरुक्तानुसारं चतुर्थो भावविकारः कः- **वर्धते,**
- ✓ वेदशरीरे निरुक्तशास्त्रस्य स्थानमस्ति-**श्रौत्रवत्,**
- ✓ दुर्गाचार्य की व्याख्या से सम्बन्धित ग्रन्थ हैं- **निरुक्त,**
- ✓ 'समाम्नायः समाम्नातः' जिस ग्रन्थ का पहला वाक्य है, वह है- **निरुक्त,**
- ✓ 'अध्वरं युनक्ति, अध्वरस्य नेता' इति वाक्यं कुत्र प्राप्यते- **निरुक्ते,**
- ✓ निघण्टोः शब्दराशेः निर्वचनाय वेदाङ्गोऽस्ति- **निरुक्तम्,**
- ✓ 'सत्त्वप्रधानम्' इति मन्यते- **नामानि,**
- ✓ "तदिदं विद्यास्थानं व्याकरणस्य कार्त्स्यम्" इत्यनेन लक्षितम्- **निरुक्तम्,**
- ✓ यास्कस्य उक्तिः अस्ति- **तदिदं व्याकरणस्य कार्त्स्यम्,**
- ✓ 'यद् दूरङ्गता भवति' इति निरुक्त्या किम् उपलक्ष्य- **गौः,**
- ✓ निरुक्तशास्त्रे 'अर्थनित्यः परीक्षेत' इति प्राप्यते- **द्वितीयाध्याये,**
- ✓ भावप्रधानं भवति- **आख्यातम्,**
- ✓ निघण्टोः चतुर्थाध्यायः केन नाम्ना ज्ञायते- **नैगमनाम्ना,**
- ✓ निघण्टोः पञ्चमाध्यायाः केन नाम्ना ज्ञायते- **दैवतनाम्ना,**
- ✓ 'चित्' इति निपातो वर्तते- **कुत्सार्थे,**
- ✓ पादपूरणार्थकः निपातः अस्ति- **इत्,**
- ✓ 'वा' इति निपातो वर्तते- **विचारणार्थे,**
- ✓ यास्कः अस्ति- **निरुक्तकारः,**
- ✓ यास्क का सम्बन्ध है- **निरुक्त से,**
- ✓ निर्वचनसिद्धान्त प्रतिपादकं वेदाङ्ग विद्यते- **निरुक्तम्,**
- ✓ निरुक्तशास्त्रसम्मताः देवताः सन्ति- **तिस्रः,**

## छन्दः-

- ✓ वेदाङ्ग है- **छन्दस्,**
- ✓ वेदाङ्ग 'छन्दस्' के प्रणेता हैं- **पिङ्गल,**
- ✓ किस वेदाङ्ग को पाद कहा गया है- **छन्द को,**
- ✓ वेदाङ्ग में 'छन्दस्' कहलाता हैं- **पाद,**
- ✓ पिङ्गलच्छन्दः सूत्रे वर्ण्यविषयः कः- **छन्दः,**
- ✓ परम्परानुसारं कः देवः छन्दशास्त्रस्य प्रवर्तको मन्यते- **पिङ्गलः,**
- ✓ किं शास्त्रं वृत्तशास्त्रं कथ्यते- **छन्दः,**
- ✓ वैदिकमन्त्रोच्चारणप्रयोजनार्थं कस्य वेदाङ्गस्य अध्ययनम् अनिवार्यम्-**छन्दसः,**
- ✓ प्रसिद्धानि वैदिकछन्दांसि कति सन्ति- **सप्त,**
- ✓ गायत्री छन्द का सर्वाधिक प्रयोग किस वेद में हुआ है- **ऋग्वेद,**
- ✓ गायत्रीछन्द में अक्षर होते हैं- **24 (चतुर्विंशतिः),**
- ✓ 'अग्निमीळे-----' इति सूक्तस्य छन्दः किम्- **गायत्री,**
- ✓ अस्वामीयस्य छन्दः किम्- **गायत्री,**
- ✓ गायत्रीच्छन्दः वर्तते- **प्रथमसूक्तस्य,**
- ✓ वरुणसूते छन्दः वर्तते- **गायत्री,**
- ✓ त्रिपादविराड्गायत्री छन्दसि प्रतिपादं कत्यक्षराणि भवन्ति- **एकादश,**
- ✓ गायत्री छन्दसि कति पादाः भवन्ति- **त्रयः पादाः,**
- ✓ वेदे 'गायत्री' एकम्- **छन्दः,**
- ✓ गायत्री कस्याभिधानम्- **छन्दसः,**
- ✓ अनुष्टुप् छन्दसि प्रतिपादं कत्यक्षराणि- **अष्ट,**
- ✓ अनुष्टुप् छन्दसि कति पादाः भवन्ति- **चत्वारः,**
- ✓ कौन सा वेदाङ्ग पद्य रचना से जुड़ा हैं- **छन्द,**
- ✓ अनुष्टुप् छन्द में अक्षरों की संख्या कितनी है- **32,**

- ✓ द्वात्रिंशत् अक्षराणि भवन्ति- **अनुष्टुप् छन्दसि,**
- ✓ बृहती छन्दसः अक्षरसंख्या- 36,
- ✓ त्रिष्टुप् छन्दसि कियन्तो वर्णाः भवन्ति-44,
- ✓ इन्द्रसूक्त प्रयुक्त छन्दः किम्- **त्रिष्टुप्,**
- ✓ विष्णु (1.154) सूक्ते किं छन्दः प्रयुक्तः- **त्रिष्टुप्,**
- ✓ हिरण्यगर्भ सूक्तस्य किं छन्दः- **त्रिष्टुप्,**
- ✓ सरमा पणि सूक्तस्य छन्दो वर्तते- **त्रिष्टुप्**
- ✓ जगती छन्दसि प्रतिपादं कति अक्षराणि भवन्ति- **द्वादश**
- ✓ जगती वृत्ते कति वर्णाः भवन्ति- 48
- ✓ अतिजगती वृत्ते कति वर्णाः भवन्ति- 52,
- ✓ वैदिकछन्दसि कस्मिन्नपि पादे एकाक्षरन्यूनता अधिकतां कथयति- **निचृत्/भुरिक्**
- ✓ निपातस्य लक्षणमस्ति- **उच्चावचेष्वर्थेषु**
- ✓ 'इन्द्रियनित्यम्' वचनमस्ति- **औदुम्बरायणस्य**
- ✓ यज्ञयागादिविधानानि प्राप्यन्ते वेदाङ्गे- **कल्पे**

## ज्योतिषम्-

- ✓ वेद का नेत्र है- **ज्योतिषम्,**
- ✓ किस वेदाङ्ग को 'चक्षु' कहा जाता है- **ज्योतिषम्,**
- ✓ वेदाङ्गेषु ज्योतिषमुपमीयते- **चक्षुषा,**
- ✓ यज्ञकालनिर्णयार्थं कस्य वेदाङ्गस्य उपयोगः- **ज्योतिषस्य,**
- ✓ वेद का 'चक्षु' कहा जाने वाला वेदाङ्ग कौन है- **ज्योतिष,**
- ✓ कालविधानशास्त्रं किं कथ्यते- **ज्योतिषम्,**
- ✓ ज्योतिषशास्त्रस्य स्कन्धाः सन्ति- **त्रयः,**
- ✓ चन्द्रस्योच्चराशिः अस्ति- **वृषः,**
- ✓ अष्टोत्तरीदशायां वर्षसंख्या भवति- 108,
- ✓ मुहूर्तचिन्तामणेः कर्ता अस्ति- **रामदैवज्ञः,**
- ✓ चन्द्रग्रहणं कदा भवति- **पूर्णिमायां शराभावे (पूर्णिमायां प्रतिपत्सन्धौ),**
- ✓ सौरवर्षे दिनानि भवन्ति- 365,
- ✓ गणेशः कस्य तिथेः स्वामी भवति- **चतुर्थ्याः,**
- ✓ नक्षत्राणि कति स्वीकृतानि- **सप्तविंशतिः** (27),
- ✓ नियतसमये संस्कारो भवति- **नामकरणम्,**
- ✓ महायुगानां सौरवर्षात्मकं कियन्मितम्- 432000,
- ✓ दिव्यमहोरात्रम्भवति- **सौरवर्षात्मकम्,**
- ✓ सूर्यस्य उच्चराशिः अस्ति- **मेषः,**
- ✓ विंशोत्तरी दशायां वर्षाणि भवन्ति- 120,
- ✓ गुरुः पश्यति- **पञ्चमं, नवमञ्च, स्थानम्,**
- ✓ दिनरात्रिमाने समाने भवति- **विषुवद्दिने,**
- ✓ कस्य कक्षा ग्रहेषु सर्वोपरि वर्तते- **शनैश्चरस्य,**
- ✓ अस्य कोऽपि ग्रहः शत्रुर्न भवति- **चन्द्रस्य,**
- ✓ विवाहमुहूर्ते कतिविधाः दोषाः भवन्ति- 10,
- ✓ दिनमानं वर्धते- **उत्तरायणे,**
- ✓ कस्य कक्षा भूमेः निकटमस्ति- **चन्द्रस्य,**
- ✓ सूर्यग्रहणं भवति- **अमायां शराभावे,**
- ✓ सूर्यस्य संक्रमणे उत्तरगोलः भवति- **मेषे,**
- ✓ पापग्रहः अस्ति- **रविः,**
- ✓ अधिमासो भवति- **असंक्रान्तिमासः,**
- ✓ एकस्मिन् कल्पे महायुगानि भवन्ति- 1000,
- ✓ भूभ्रमणसिद्धान्त अनेन प्रतिपादितः- **आर्यभट्टेन,**
- ✓ मलमासः भवति- **तृतीयवर्षे,**
- ✓ जन्मकुण्डल्यां निरीक्ष्यते विवाहविषयः केन भावेन- **सप्तमेन,**
- ✓ क्षयमासो भवति-**द्विसंक्रान्तिमासः,**
- ✓ भूमेः दूरतमा कक्षा वर्तते अस्य- **शनैश्चरस्य,**
- ✓ राशियों की संख्या होती है- द्वादश (12),

## वेदों से सम्बन्धित अनुक्रमणियां -

**अनुक्रमणियां**=वेदों की रक्षा के लिये प्रमुख उपाय।

❖ **शौनककृत (5) अनुक्रमणियां हैं-**

(1) आर्षानुक्रमणी (2) छन्दोऽनुक्रमणी
(3) देवतानुक्रमणी (4) अनुवाक अनुक्रमणी
(5) सूक्तानुक्रमणी (ऋग्वेद)।

**शौनक की अन्य कृतियां -**

(1) ऋग्विधान (ऋक्लक्षण), (2) बृहद्देवता (8 अध्याय), (3) चरणव्यूह।

चरणव्यूहग्रन्थ का विषय है- **वेदशाखापर्यालोचन।**

❖ **कात्यायन कृत अनुक्रमणियां-**
सर्वानुक्रमणी (5 अध्याय-ऋग्वेद), शुक्ल यजुः सर्वानुक्रमसूत्र (माध्यन्दिनी शाखा)

❖ **माधवभट्ट कृत अनुक्रमणियां** - ऋग्वेदानुक्रमणी (ऋग्वेद)

❖ **सामवेद की अनुक्रमणियां-** सामवेद में श्रौतयाग से सम्बद्ध अनेक ग्रन्थ उपलब्ध हैं, जो सामवेद की अनुक्रमणी का कार्य सिद्ध करते हैं । कल्पानुपदसूत्र उपग्रन्थसूत्र, अनुपदसूत्र निदानसूत्र, उपनिदानसूत्र, पंचविधानसूत्र, लघु ऋक्तंत्रसंग्रह, सामसप्त लक्षण।

❖ **अथर्ववेद की अनुक्रमणी-** बृहत्सर्वानुक्रमणी।

❖ **अथर्ववेद के ग्रन्थ-** (1) पञ्चपटलिका (2) दन्त्योष्ठविधि।
अथर्ववेदीय महत्वपूर्ण ग्रन्थ- कौशिक सूत्र, वैतानसूत्र, नक्षत्रकल्प चरणव्यूह सूत्र, शौनक आंगिरस कल्प, शान्तिकल्प।

❖ **नीतिमंजरी-** द्याद्विवेद, इसमें ऋग्वेद के आख्यानों का संकलन है ।

# वेद, ब्राह्मण,आरण्यक,उपनिषद् एवं सूत्र ग्रन्थों का संक्षिप्त विवरण-

## 1. ऋग्वेद संहिता

(क) शाखा = 1. शाकल 2. बाष्कल,
(ख) ब्राह्मण = 1. ऐतरेय, 2. शांखायन (कौषीतकि)।
(ग) आरण्यक= 1. ऐतरेय 2. शांखायन,
(घ) उपनिषद = 1. ऐतरेय, 2. कौषीतकि 3. बाष्कल मंत्रोपनिषद।
(ङ) कल्पसूत्र=
(1) श्रौतसूत्र- 1. आश्वलायन, 2. शांखायन,
(2) गृह्यसूत्र- 1. आश्वलायन 2. शांखायन 3. कौषीतकि (शाम्बव्य)।
अमुद्रित- शौनक, भारवीय, शाकल्य, पैंगी, पराशर, वह्वृच, ऐतरेय गृह्यसूत्र,)
(3) धर्मसूत्र- वशिष्ठ।

## 2. (क) शुक्ल यजुर्वेद-संहिता

(क) शाखा = माध्यन्दिन (वाजसनेयि), काण्व।
(ख) ब्राह्मण= शतपथ (याज्ञवल्क्य)
(ग) आरण्यक= बृहदारण्यक
(घ) उपनिषद्= ईशोपनिषद्, बृहदारण्यक उपनिषद्।
(ङ) कल्पसूत्र-
(1) श्रौतसूत्र= कात्यायन। (36अध्याय)
(2) गृह्यसूत्र= पारस्कर।
(3) शुल्बसूत्र= बौधायन, मानव, आपस्तम्ब, कात्यायन, मैत्रायणीय, हिरण्यकेशि (सत्याषाढ़), वाराह। (शुल्ब=रस्सी)
(4) धर्मसूत्र= हारीत, शंखधर्म, विष्णुधर्म,

## (ख) कृष्ण यजुर्वेद-संहिता

(क) शाखा= तैत्तिरीय, मैत्रायणीय, कठ (काठक), कपिष्ठल-कठ।
(ख) ब्राह्मण= तैत्तिरीय
(ग) आरण्यक= तैत्तिरीय, मैत्रायणीय।
(घ) उपनिषद्= तैत्तिरीय, कठ, श्वेताश्वतर, मैत्रायणी (मैत्री), महानारायण।
(ङ) कल्पसूत्र=
(1) श्रौतसूत्र- बौधायन, वाधूल, मानव, भारद्वाज, आपस्तम्ब, काठक, सत्याषाढ़ वाराह, वैखानस।
(2) गृह्यसूत्र- बौधायन, मानव, भारद्वाज, आपस्तब, काठक, अग्निवेश्य, हिरण्यकेशि, वाराह, वैखानस, चारायणीय, बैजवाप।
(3) शुल्ब सूत्र- बौधायन, मानव, आपस्तम्ब, कात्यायन, मैत्रायणीय, हिरण्यकेशि (सत्याषाढ़), वाराह।
(4) धर्मसूत्र- बौधायन, आपस्तम्ब, हिरण्यकेशि।

## 3. सामवेद संहिता

(क) शाखा= कौथुम, राणायनीय, जैमिनीय।
(ख) ब्राह्मण = कौथुमीय = तांडय, (महाब्राह्मण) (पंचविंश/प्रौढ़) षड्विंश, सामविधान, आर्षेय, मंत्र, (या उपनिषद), देवताध्याय, वंश, संहितोपनिषद्, जैमिनीय= जैमिनीय (आर्षेय), जैमिनीय (तलवकार) जैमिनीय उपनिषद्,
(ग) आरण्यक= तलवकार, (जैमिनीय शाखा)
(घ) उपनिषद्= छान्दोग्य, केन।
(ङ) कल्पसूत्र=
(1) श्रौतसूत्र - आर्षेय या मशक, क्षुद्र, जैमिनीय, लाट्यायन, द्राह्मायण, निदान, उपनिदान।
(2) गृह्यसूत्र- गोभिल, कौथुम, खादिर, द्राह्मायण, जैमिनीय।
अप्रकाशित- गौतम, छान्दोग्य, छन्दोग-गृह्यसूत्र।
(3) धर्मसूत्र- गौतम। (सबसे प्राचीन)

## 4. अथर्ववेद संहिता

(क) शाखा= शौनक, पैप्पलाद,
(ख) ब्राह्मण = गोपथ,
(ग) आरण्यक = -
(घ) उपनिषद् = प्रश्न, मुण्डक, माण्डूक्य,
(ङ) कल्पसूत्र =
(1) श्रौतसूत्र = वैतान,
(2) गृह्यसूत्र = कौशिक,
(3) धर्मसूत्र = -

**'आंकतिल दु पेरों'** ने अपने ग्रन्थ में ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद के ये विकृत नाम दिए हैं –
**ऋग्वेद** - rak beid, **यजुर्वेद** - djedir beids,
**सामवेद** - sam beid. **अथर्ववेद** - athrban beid

## ॥पदकार/पदपाठकार॥

वेदों के परम्परागत अर्थ को जानने वाले को **"पारोवर्यवित्"** कहते थे। 'वेद' कठ, कुथुम, तितिर इन ऋषियों से पूर्व में विद्यमान थे।

| आचार्य | | वेद |
|---|---|---|
| 1. शाकल्य | - | ऋग्वेद |
| 2. रावण | - | ऋग्वेद |
| 3. आत्रेय | - | तैत्तिरीय संहिता |
| 4. गार्ग्य | - | सामवेद |

- **अविद्या वालों का स्वरूप-**
  अविद्यायामन्तरे वर्तमानाः,
  स्वयं धीराः पण्डितमन्यमानाः,
  दन्द्रम्यमाणाः परियन्तिमूढा,
  अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः ॥- **यम**
- **नचिकेता की बुद्धिप्रशंसा-**
  नैषा तर्केण मतिरापनेया, प्रोक्तान्येनैव सुज्ञानाय श्रेष्ठ ।- **यम।**
- **परमात्मा को जानने का फल-**
  अध्यात्म योगाधिगमेन देवं,
  मत्वा धीरो हर्षशोकौ जहाति-**यम।**
- **ब्रह्मतत्व वर्णन-**
  "सर्वे वेदा यत् पदमामनन्ति,
  तपांसि सर्वाणि च यद् वदन्ति।
  यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति,
  तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत्"- **यम**
- **आत्मा स्वरूप वर्णन-**
  "न जायते म्रियते वा विपश्चि,
  न्नायं कुतश्चिन्न बभूव कश्चित्।
  अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो,
  न हन्यते हन्यमाने शरीरे" ॥-**यम।**
- उभौ तौ न विजानीतो नायं हन्ति न हन्यते- **यम।**
- **परमात्मा स्वरूप वर्णन-**
  अणोरणीयान्महतो महीया-,
  नात्मास्य जन्तोर्निहितो गुहायाम्।
  तमक्रतुः पश्यति वीतशोको
  धातुप्रसादान्महिमानमात्मनः- ॥ **यम,**
- **परमात्मा की महिमा को जानने वाले पुरुष का स्वभाव-**
  महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति- **यम।**
- मानी पुनः पुनर्वशमापद्यते मे।
- नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो, न मेधया न बहुना श्रुतेन - **यम।**
- यस्य ब्रह्म च क्षत्रं च उभे भवत ओदनः।
  मृत्युर्यस्योपसेचनं क इत्था वेद यत्र सः।।
  **ब्राह्मण क्षत्रिय-** भोजन, **मृत्यु-** उपसेचन ।

## तृतीय वल्ली-

मंत्र- (17) **पञ्चाग्नि-** गृहस्थ।

इस वल्ली में परमात्मा को प्राप्त करने के लिये उचित साधनों का वर्णन किया गया है।

- ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके गुहां प्रविष्टौ परमे परार्धे।
- आत्मानं रथिनं विद्धिः शरीरं रथमेव तु
  बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च।। (**प्रग्रह-** लगान)
  इन्द्रियाणि हयानाहुर्विषयांस्तेषु गोचरान्।
  आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः।। (**हयान-** घोड़े)
- **इन्द्रियों को असत्- मार्ग से रोककर भगवान् की ओर लगाने का प्रकार-**
  इन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था अर्थेभ्यश्च परं मनः
  मनसस्तु परा बुद्धिर्बुद्धेरात्मा महान् परः।।
  महतः परमव्यक्तमव्यक्तात् पुरुषः परः।
  पुरुषान्न परं किंचित्सा काष्ठा सा परा गतिः।
- **परमात्मा के स्वरूप का वर्णन तथा उसकी प्राप्ति का महत्व-**
  "उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत
  क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथस्तत्कवयो वदन्ति"।
- अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं
  तथारसं नित्यमगन्धवच्च यत्।
  आनाद्यनन्तं महतः परं ध्रुवं,
  निचाय्य तन्मृत्युमुखात् प्रमुच्यते॥
  (**ध्रुवं**-सत्य तक, **निचाय्य-** जानकर) ।
- एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम्।
- एतदालम्बनं श्रेष्ठम्, एतदालम्बनं परम्।

# ॥द्वितीय अध्याय॥

## प्रथम वल्ली-

मंत्र- (15)

- **परमेश्वर सभी आत्मा में विद्यमान है कोई विरला ही उसे देख सकता है-**
  "पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयंभू-
  तस्मात्पराङ्पश्यति नान्तरात्मन्।
  कश्चिद्धीरः प्रत्यगात्मानमैक्ष-
  दावृत्तचक्षुरमृतत्वमिच्छन्।"
- **परब्रह्म वर्णन-**
  "य इमं मध्वदं वेद आत्मानं जीवमन्तिकात्।
  (मध्वदं- कर्मफलदाता)
- ईशानं भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते।
- यः पूर्वं तपसो जातमद्भ्यः पूर्वमजायत।
- या प्राणेन सम्भवत्यदितिर्देवतामयी।
- **काष्ठ में छिपी अग्नि के समान ब्रह्म छिपा हुआ है-**
  अरण्योर्निहितो जातवेदा गर्भ इव सुभृतो गर्भिणीभिः।
- यतश्चोदेति सूर्योऽस्तं यत्र च गच्छति।
- **ब्रह्म सर्वत्र है-**
  यदेवेहं तदमुत्र यदमुत्र तदन्विह।
- **शुद्ध मन से परमात्मा प्राप्त करने योग्य है-**
  मनसैवेदमाप्तव्यं नेह नानास्ति किञ्चन।
- अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो मध्ये आत्मनि तिष्ठति।
- यथोदकं दुर्गे वृष्टं पर्वतेषु विधावति।
  एवं धर्मान् पृथक् पश्यंस्तानेवानुविधावति।।
- यथोदकं शुद्धे शुद्धमासिक्तं तादृगेव भवति।
  एवं मुनेर्विजानत आत्मा भवति गौतम।।

- महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति।

**द्वितीय वल्ली-** मंत्र- 15

- **ब्रह्म का सरल शरीर एकादश द्वार वाला-**
  पुरमेकादशद्वारमजस्यावक्रचेतसः।
- अस्य विस्रंसमानस्य शरीरस्थस्य देहिनः।
  देहाद्विमुच्यमानस्य किमत्र परिशिष्यते।।
- योनिमन्ये प्रपद्यन्ते शरीरत्वाय देहिनः।
- **परब्रह्म की व्यापकता और निर्लेपता वर्णन-**
  अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो।
  रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
  एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
  रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च।।

**(इसी प्रकार वायु और सूर्य का भी वर्णन है।)**

- एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा,
  एकं रूपं बहुधा यः करोति।
  तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरा-
  स्तेषां सुखं शाश्वते नेतरेषाम्।।
- नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनाना-
  मिको बहूनां यो विदधाति कामान्।
- न तत्र सूर्यो भाति न भाति चन्द्रतारकं,
  नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।
  तमेव भान्तमनुभाति सर्वं
  तस्य भासा सर्वमिदं विभाति॥

**तृतीय वल्ली-** (मंत्र- 18)

- ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः।
- तदेवं शुक्रं तद् ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते।
- भयादस्याग्निस्तपति भयात् तपति सूर्यः।
  भयादिन्द्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः॥
- यथाऽऽदर्शे तथाऽऽत्मनि यथा स्वप्ने तथा पितृलोके।
  यथाप्सु परीव ददृशे तथा गन्धर्वलोके छायातपयोरिव ब्रह्मलोके।
- न संदृशे तिष्ठति रूपमस्य, न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम्।
- **योगधारणा से मन और इन्द्रियों को रोककर परमात्मा को प्राप्त करने का दूसरा साधन-**
  यदापञ्चावतिष्ठन्ते ज्ञानानि मनसा सह।
  बुद्धिश्च न विचेष्टति तामाहुः परमां गतिम्।।
- नैव वाचा न मनसा प्राप्तुं शक्यो न चक्षुषा।
- अस्तीत्येवोपलब्धव्यस्तत्त्वभावेन चोभयोः।
- **संशयरहित दृढ़निश्चय महिमा-**
  यदा सर्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रन्थयः।
  अथ मर्त्योऽमृतो भवत्येतावद्ध्यनुशासनम्।।
- **मरने के बाद जीवात्मागति-**
  शतं चैका च हृदयस्य नाड्यस्तासां मूर्धानमभिनिः सृतैका।
  (हृदय की 101 नाड़ियाँ हैं, जिनमें एक सुषुम्ना परमात्मा में तथा 100 नाना योनियों में हैं।)
- अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा
  सदा जनानां हृदये सन्निविष्टः।
  तं स्वाच्छरीरात्प्रवृहेन्मुञ्जादिवेषीकां धैर्येण
  तं विद्याच्छुक्रममृतं विद्याच्छुक्रममृतमिति।।
- योगो हि प्रभवाप्ययौ।
- स्वर्गे लोके न भयं किञ्चिनास्ति।
- यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि स्थिताः।
  अथ मर्त्योऽमृतो भवत्यत्र ब्रह्म समश्नुते।।

# 3. केनोपनिषद्

केनोपनिषद **सामवेदीय शाखा** के अन्तर्गत एक उपनिषद है। इसमें 4 खंड हैं । प्रथम दो खंड पद्यात्मक हैं और शेष दो गद्यात्मक हैं। इसका संबन्ध सामवेद से है । केनोपनिषद् को **"तलवकार"** और **"ब्राह्मणोपनिषद"** भी कहते हैं। तलवकार को **"जैमिनीय-उपनिषद्"** भी कहते हैं। इसके रचियता वैदिक काल के ऋषियों को माना जाता है परन्तु मुख्यत: **वेदव्यास** जी को कई उपनिषदों का लेखक माना जाता है। सामवेदीय **'तलवकार ब्राह्मण'** के **नौवें अध्याय** में इस उपनिषद का उल्लेख है। यह एक महत्त्वपूर्ण उपनिषद है। इसमें **'केन'** (किसके द्वारा) का विवेचन होने से इसे **'केनोपनिषद'** कहा गया है। इसके चार खण्ड हैं। **प्रथम** और **द्वितीय खण्ड** में **गुरु-शिष्य** की **संवाद-परम्परा** द्वारा उस (केन) प्रेरक सत्ता की विशेषताओं, उसकी गूढ़ अनुभूतियों आदि पर प्रकाश डाला गया है। **तीसरे** और **चौथे** खण्ड में देवताओं में अभिमान तथा उसके मान-मर्दन के लिए **'यज्ञ-रूप'** में ब्राह्मी-चेतना के प्रकट होने का उपाख्यान है। अन्त में **उमा देवी** द्वारा प्रकट होकर देवों के लिए **'ब्रह्मतत्त्व'** का उल्लेख किया गया है तथा ब्रह्म की उपासना का ढंग समझाया गया है। मनुष्य को 'श्रेय' मार्ग की ओर प्रेरित करना, इस उपनिषद का लक्ष्य हैं।

**प्रथम खण्ड वह कौन है?** इस खण्ड में **'ब्रह्म-चेतना'** के प्रति शिष्य अपने गुरु के सम्मुख अपनी जिज्ञासा प्रकट करता है। वह अपने मुख से प्रश्न करता है कि वह कौन है, जो हमें परमात्मा के विविध रहस्यों को जानने के लिए प्रेरित करता है? ज्ञान-विज्ञान तथा हमारी आत्मा का संचालन करने वाला वह कौन है?

**'केनेषितं पतति प्रेषितं मनः केन प्राणः प्रथमं प्रैति युक्तः।**

**केनेषितां वाचमिमां वदन्ति चक्षुः श्रोत्रं कः उ देवो युनक्ति'** ॥1॥ वह कौन है, जो हमारी वाणी में, कानों में और नेत्रों में निवास करता है और हमें बोलने, सुनने तथा देखने की शक्ति प्रदान करता है? **'तस्माद्वा एते देवा अतितरामिवान्यान्देवान्यदग्निर्वायुरिन्द्रस्तेन ह्येनन्नेदिष्ठं पस्पृशुस्ते ह्येनत्प्रथमो विदांचकार ब्रह्मेति'** ॥ शिष्य के प्रश्नों का उत्तर देते हुए गुरु बताता है कि जो साधक मन, प्राण, वाणी, आंख, कान आदि में चेतना-शक्ति भरने वाले 'ब्रह्म' को जान लेता है, वह जीवन्मुक्त होकर अमर हो जाता है तथा आवागमन के चक्र से छूट जाता है। वह महान् चेतनतत्त्व (ब्रह्म) वाक् का

भी वाक् है, प्राण-शक्ति का भी प्राण है, वह हमारे जीवन का आधार है, वह चक्षु का भी चक्षु है, वह सर्वशक्तिमान है और श्रवण-शक्ति का भी मूल आधार है। हमारा मन उसी की महत्ता से मनन कर पाता है। उसे ही **'ब्रह्म'** समझना चाहिए। उसे आंखों से और कानों से न तो देखा जा सकता है, न सुना जा सकता है।

### केनोपनिषद् सामान्य परिचय-

- यह उपनिषद् सामवेद की जैमिनीय शाखा से सम्बद्ध है।
- इसे 'तवल्कारोपनिषद्' भी कहते हैं।
- इसमें 4 खण्ड हैं प्रथम दो खण्ड पद्यात्मक शेष दो गद्यात्मक ।
- 1 पद्यमय भाग- यह वेदान्त के विकास काल की रचना प्रतीत होती है।
- 2. गद्यमय भाग यह भाग अत्यन्त प्राचीन है।
- प्रथम खण्ड में उपास्य ब्रह्म और निर्गुण ब्रह्म में अन्तर बताया गया है।
- द्वितीय खण्ड में ब्रह्म के रहस्यमय स्वरूप का विवेचन है।
- तृतीय और चतुर्थ खण्डों में 'उमा हैमवती के आख्यान' द्वारा परब्रह्म की सर्वशक्तिमत्ता का विवेचन है।
- **खण्ड**= 4, **सम्पूर्ण मन्त्र** =34,
- **प्रथमखण्ड**- 8 मन्त्र, **द्वितीय**- 13, **तृतीय**- 12, **चतुर्थ**- 9
- **शान्तिपाठ-** आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक् प्राणचक्षुः श्रोत्रमयो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि।
- इसमें **'हैमवती उमा'** उपाख्यान वर्णित है।
- यक्ष के अन्तर्धान होने पर इन्द्र 'हैमवती उमा' के पास जाते हैं।

### केनोपनिषद् की प्रमुख सूक्तियाँ-

- ➢ केनेषितं पतितं प्रेषितं मनः।
- ➢ श्रोत्रस्य श्रोत्रं मनसो..।
- ➢ यदि मन्यसे सुवेदेति दभ्रमेवापि।
- ➢ यदस्य त्वं वेत्थ ब्रह्मणारूपम्।
- ➢ न तत्र चक्षुर्गच्छति।
- ➢ प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति।
- ❖ **ब्रह्मतत्व का आधिदैविक द्वारा संकेत-**
  "तस्यैष आदेशो (यदेतद् विद्युतो व्यद्युतदा) इतीत्र्यमीमिषदा इत्यधिदैवतम्"।
- ❖ **ब्रह्मतत्व का आध्यात्मिक द्वारा संकेत -**
  "अथाध्यात्मं(यदेतद्गच्छतीव च) मनोऽनेनचैतदुपस्मरत्यभीक्ष्णं संकल्पः।
- ❖ **ब्रह्म प्राप्ति के लिए प्रधान-साधन-**
  "तस्यै तपो दमः कर्मेति प्रतिष्ठा वेदाः सर्वाङ्गानि सत्यमायतनम्"।
- ➢ प्रतिबोधविदितं मतममृतत्वं हि विन्दते।
  आत्मना विन्दते वीर्यं विद्यया विन्दतेऽमृतम्।।
- ➢ ब्रह्म ह देवेभ्यो विजिज्ञे।
- ➢ सर्वाणि भूतानि संवाञ्छन्ति।

## 4. बृहदारण्यकोपनिषद्

बृहदारण्यक उपनिषत् **शुक्ल यजुर्वेद** से जुड़ा एक उपनिषद है। यह शतपथ ब्राह्मण के 14वें कांड का अन्तिम भाग है । इसमें 6 अध्याय हैं और उपखंडों (ब्राह्मणों) में विभक्त हैं । बृहदारण्यक उपनिषद् **अद्वैत वेदांत** और **संन्यासनिष्ठा** का प्रतिपादक है। उपनिषदों में सर्वाधिक बृहदाकार इसके **3 काण्ड (मधुकाण्ड, मुनिकाण्ड, खिलकाण्ड)**, 6 अध्याय, 47 **ब्राह्मण** और प्रलंबित 435 पदों का शांति पाठ **'ऊँ पूर्णमदः'** इत्यादि है और **ब्रह्मा** इसकी संप्रदाय परंपरा के प्रवर्तक हैं।

यह अति प्राचीन है और इसमें जीव, ब्रह्माण्ड और ब्रह्म (ईश्वर) के बारे में कई बाते कहीं गईं है। दार्शनिक रूप से महत्वपूर्ण इस उपनिषद पर आदि शंकराचार्य ने भी टीका लिखी थी। यह **शतपथ** ब्राह्मण ग्रंथ का एक खंड है और इसको शतपथ ब्राह्मण के पाठ में सम्मिलित किया जाता है। **यजुर्वेद** के प्रसिद्ध **पुरुष सूक्त** के अतिरिक्त इसमें **अश्वमेध, असतो मा सद्गमय, नेति नेति** जैसे विषय हैं। इसमें **ऋषि याज्ञवल्क्य** और **मैत्रेयी** का संवाद है जो अत्यन्त क्रमबद्ध और युक्तिपूर्ण है। इसके नाम का अर्थ **'बृहद ज्ञान वाला'** या 'घने जंगलों में लिखा गया' उपनिषद है। इसमें तत्त्वज्ञान और तदुपयोगी कर्म तथा उपासनाओं का बड़ा ही सुन्दर वर्णन है।

इस उपनिषद् का **ब्रह्मनिरूपणात्मक** अधिकांश उन व्याख्याओं का समुच्चय है जिनसे **अजातशत्रु** ने **गार्ग्य बालाकि** की, **जैवलि प्रवाहण** ने **श्वेतकेतु** की, **याज्ञवल्क्य** ने **मैत्रेयी** और **जनक** की तथा जनक के यज्ञ में समवेत **गार्गी** और **जारत्कारव आर्तभाग** इत्यादि आठ मनीषियों की ब्रह्मजिज्ञासा निवृत्त की थी।

### सृष्टि आरंभ-

इस उपनिषद् के अनुसार सृष्टि के पहले केवल ब्रह्म था। वह **अव्याकृत** था। उसने अहंकार किया जिससे उसने व्याकृत सृष्टि उत्पन्न की; दो पैरवाले, चार पैरवाले, पुर उसने बनाए और उनमें पक्षी बनकर पैठ गया। उसने अपनी माया से बहुत रूप धारण किए और इस प्रकार नाना रूप से भासमान ब्रह्माण्ड की रचना करके उसमें नखाग्र से शिक्षा तक अनुप्रविष्ट हो गया। शरीर में जो आत्मा है वही ब्रह्मांड में व्याप्त है और हमें जो नाना प्रकार का भान होता है वह ब्रह्म रूप है। पृथ्वी, जल, और अग्नि उसी के मूर्त एवं वायु तथा आकाश अमूर्त रूप हैं। स्त्री, संतान अथवा जिस किसी से मनुष्य प्रेम करता है वह वस्तुतः अपने लिए करता है। अस्तु, यह आत्मा क्या है, इसे ढूँढना चाहिए, ज्ञानियों से इसके विषय में सुनना, इसका मनन करना और समाधि में साक्षात्कार करना ही परम पुरुषार्थ है। **'चक्षुर्वै सत्यम्'** अर्थात् आँख देखी बात सत्य मानने की लोकधारणा के विचार से जगत् सत्य है, परंतु वह प्रत्यक्षतः अनित्य और परिवर्तनशील है और निश्चय ही उसके मूल में स्थित

तत्व नित्य और अविकारी है। अतएव मूल तत्व को 'सत्य का सत्य' अथवा अमृत कहते हैं। नाशवान् **'सत्य'** से अमृत ढँका हुआ है। अज्ञान अर्थात् आत्मस्वरूप को न जानने के कारण मनुष्य संसार के नाना प्रकार के व्यापारों में लिपटा हुआ सांसारिक वित्त आदि नाशवान पदार्थो से अक्षय सुख की व्यर्थ आशा करता है। कामनामय होने से जिस उद्देश्य की वह कामना करता है तद्रूप हो जाता है, पुण्य कर्मों से पुण्यवान् और पाप कर्मों से पापी होता और मृत्यु काल में उसके प्राण उत्क्रमण करके कर्मानुसार **मृत्युलोक, पितृलोक** अथवा **देवलोक** प्राप्त करते हैं। जिस देवता की वह उपासना करता है मानो उसी का पशु हो जाता है। यह अज्ञान आत्मा की **'महती विनष्टि'** (सब से बड़ी क्षति) है।

### अद्वैत-

आत्मा और ब्रह्म एक हैं। ब्रह्म के अतिरिक्त कुछ नहीं है। जिसे नानात्व दिखता है वह मृत्यु से मृत्यु की ओर बढ़ता है। आत्मा महान्, अनंत, अपार, अविनाशी, अनुच्छित्तिधर्मा और विज्ञानधन है। नमक की डली पानी में घुल जाने पर एकरस हो जाने से जैसे नमक और पानी का अभेद हो जाता है, **ब्रह्मात्मैक्य तद्रूप अभेदात्मक है।** जिस समय साधक को यह अपरोक्षानुभूति हो जाती है कि मैं ब्रह्म हूँ और भूतात्माएँ और मैं एक हूँ उसके द्रष्टा और दृष्टि, ज्ञाता और ज्ञेय इत्यादि भेद विलीन हो जाते हैं, और वह **'ब्रह्म भवतिय एवं वेद'**- ब्रह्मभूत हो जाता है। उसके प्राण उत्क्रमण नहीं करते, वह यहीं जीवन्मुक्त हो जाता है। वह विधि निषेध के परे है। उसे संन्यास लेकर **भैक्ष्यचर्या** करनी चाहिए। यह ज्ञान की परमावधि, आत्मा की परम गति और परमानंद है जिसका अंश प्राणियों का जीवनस्रोत है। यह शोक-मोह-रहित, विज्वर और विलक्षण आनंद की स्थिति है जिससे ब्रह्म को **'विज्ञानमानंदंब्रह्म'** कहा गया है। यह स्वरूप मन और इंद्रियों के अगोचर और केवल समाधि में प्रत्यक्षानुभूति का विषय एवं नामरूप से परे होने के कारण, ब्रह्म का **'नेति नेति'** शब्दों द्वारा अंतिम निर्देश है। आत्मसाक्षात्कार के लिए वेदानुबंधन, यज्ञ, दान और तपोपवासादि से चित्तशुद्धि करके सूर्य, चंद्र, विद्युत्, आकाश, वायु, जल इत्यादि अथवा प्राणरूप से ब्रह्म की उपासना का निर्देश करते हुए आत्मचिंतन सर्वश्रेष्ठ उपासना बतलाई गई है।

**शान्ति मन्त्र-** इस उपनिषद का शान्तिपाठ निम्न है: निम्नलिखित श्लोक बृहदारण्यक उपनिषद के आरम्भ और अन्त में आता है-

**ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते।**
**पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥**
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

पवमान मन्त्र इस उपनिषद् का प्रसिद्ध श्लोक निम्नलिखित है

**ॐ असतो मा सद्गमय। तमसो मा ज्योतिर्गमय।**
**मृत्योर्मामृतं गमय ॥ ॐ शान्ति शान्ति शान्तिः ॥**

### ❖ बृहदारण्यकोपनिषद् प्रमुख अंश-

- यह शतपथ ब्राह्मण के 14वें काण्ड का अन्तिम भाग है।
- यह शुक्ल यजुर्वेद से सम्बद्ध हैं।
- यह आकार में विशालकाय नहीं अपितु तत्त्वज्ञान में भी अग्रगण्य है।
- यह अध्यात्म शिक्षा से ओतप्रोत है।
- इसमें 6 छः अध्याय हैं।
- यह उपखण्डों में विभक्त है।

### ❖ बृहदारण्यक उपनिषद् के वर्ण्य विषय-

- अध्याय 1. यज्ञिय अश्व के रूप में परम पुरुष का वर्णन, मृत्यु का विकराल रूप, जगत् की उत्पत्ति, प्राण की श्रेष्ठता का वर्णन।
- अध्याय 2. अभिमानी गार्ग्य और काशिराज, अजातशत्रु का संवाद, ब्रह्म के दो रूप मूर्त और अमूर्त, याज्ञवल्क्य का अपनी दोनों पत्नियों, कात्यायनी और मैत्रेयी में सम्पत्ति का विभाजन, मैत्रेयी का सम्पत्ति लेने से अस्वीकार करना और याज्ञवल्क्य से ब्रह्मविद्या का उपदेश प्राप्त करना।
- अध्याय 3. जनक की सभा में याज्ञवल्क्य का अपने प्रतिपक्षियों को हराना, गार्गी और याज्ञवल्क्य के प्रश्नोत्तर ।
- अध्याय 4. याज्ञवल्क्य का जनक को ब्रह्मविद्या का उपदेश ।
- अध्याय 5. प्रजापति का देव मनुष्य और असुरों को द द द का उपदेश, ब्रह्म के विभिन्न रूपों का वर्णन प्राण ही वेदरूप है, गायत्री के विभिन्न रूप।
- अध्याय 6. प्राण की श्रेष्ठता, ऋषि प्रवाहण जैबलि और श्वेतकेतु का दार्शनिक संवाद, पञ्चाग्नि मीमांसा, उपनिषदीय ऋषियों की वंश परम्परा का विस्तृत वर्णन ।

### ❖ सामान्य परिचय-

- **शुक्ल यजुर्वेद**"-काण्व शाखा " भाग- 3,
  1. **मधुकाण्ड**-2,
  2. **याज्ञवल्क्य काण्ड**-2,
  3. **खिल काण्ड**-2,
- प्रत्येक में दो--दो अध्याय कुल छः अध्याय प्रत्येक अध्याय ब्राह्मणों में विभाजित है-

**प्रथम अध्याय**- 6 ब्राह्मण
**द्वितीय अध्याय** - 6 ब्राह्मण
**तृतीय अध्याय** - 9 ब्राह्मण
**चतुर्थ अध्याय** - 6 ब्राह्मण
**पञ्चम अध्याय** - 15 ब्राह्मण
**षष्ठ अध्याय** - 15 ब्राह्मण

**मुख्य संवाद** - मैत्रेयी-याज्ञवल्क्य, गार्ग्य-अजातशत्रु, याज्ञवल्क्य-जनक, वाचक्नवी-याज्ञवल्क्य, याज्ञवल्क्य-गार्गी, (वचक्नुकी पुत्री=**गार्गी**) कात्यायनी- मैत्रेयी, चैकितानेय ब्रह्मदत्त आख्यायिका ।

इसमें जीवात्मा की छः अवस्थाओं का वर्णन हैं-

(1) जाग्रत (2) स्वप्न (3) सुषुप्ति (4) जन्म (5) मरण (6) मोक्ष।

अश्व के अवयवों में कालादि सृष्टि- **"उषा वा अश्वस्य मेध्यस्य शिरः । सूर्यश्चक्षुर्वातः प्राणो व्यात्तमग्निर्वैश्वानरः संवत्सर आत्माश्वस्य मेध्यस्य । द्यौः पृष्ठमन्तरिक्षमुदरं पृथिवी पाजस्यं दिशः पार्श्वे अवान्तरदिशः पर्शव ऋतवोऽङ्गानि मासाश्चार्धमासाश्च पर्वाण्यहोरात्राणि प्रतिष्ठा नक्षत्राण्यस्थीनि नभो मांसानि । ऊवध्यं सिकताः सिन्धवो गुदा यकृच्च क्लोमानश्च पर्वता ओषधयश्च वनस्पतयश्च लोमान्युद्यन्पूर्वार्धो निम्लोचञ्जघनार्धो यद्विजृम्भते तद्विद्योतते यद्विधूनुते तत्स्तनयति यन्मेहति तद्वर्षति वागेवास्य वाक् ॥ 1 ॥**

**यज्ञ के योग्य घोड़े के अङ्ग वर्णन-**

- **शिर**- उषा, **चक्षु**- सूर्य, **प्राण**- वायु, **मुख**- अग्नि वैश्वानर, **शरीर**- वर्ष, **आत्मा** -संवत्सर, **पीठ**-द्यौ, **पेट**-अन्तरिक्ष, **छाती**- पृथिवी, **अंग**- ऋतु, **पर्व**- मास,अर्धमास, **लोम**- **औषधि**- वनस्पति, **पाद**- पृथ्वी,
- प्रजापति के दो पुत्र = (1) देव (2) असुर।
- याज्ञवल्क्य की दो पत्नियां = (1) मैत्रेयी (ब्रह्मवादिनी) (2) कात्यायनी (सामान्य)।

**बृहदारण्यकोपनिषद् की प्रमुख सूक्तियाँ-**

➢ अशनाया हि मृत्युः।

➢ सोऽकामयत भूयसा यज्ञेन भूयो यजेयेति।

➢ स वा एषा देवता दूर्नाम दूरं ह्यस्या मृत्युर्दूरं ह वा अस्मान्मृत्युर्भवति स एवं वेद।

❖ **प्राण से बृहस्पति की उपपत्ति-**
एष उ एव बृहस्पतिर्वाग्वै बृहती तस्या एष पतिस्तस्मादु बृहस्पतिः।

➢ आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यो- **(याज्ञवल्क्य>मैत्रेयी)**

➢ आत्मा दृष्टे श्रुते मते विज्ञाते इदं सर्वं विदितम्।

➢ अमृतत्वस्य तु नाऽऽशास्ति वित्तेन। **(याज्ञवल्क्य)**

➢ आत्मनस्तु कामाय जाया प्रिया भवति। **(याज्ञवल्क्य)**

➢ दुन्दुभेर्गृहणेन.......शब्दो गृहीतः। **(याज्ञवल्क्य)**

➢ असतो मा सद् गमय। तमसो मा ज्योतिर्गमय। मृत्योर्माऽमृतंगमय।

❖ **ब्रह्म एक है, मन से ही दृश्य-**
मनसैवानुद्रष्टव्यं नेह नानास्ति किंचन।

❖ **कर्मफल अवश्यंभावी-**
यथाकारी यथाचारी तथा भवति। ...... पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति, पापः पापेन।

❖ **मन, वाणी प्राण (3) सार-**
मनो वाचं प्राणं तन्यात्मने कुरुत।

❖ **आत्मा में ब्रह्म का निवास-**
आत्मनि पुरुषः एतमेवाहं ब्रह्मोपासे।

❖ **आत्मा ब्रह्म एक-**
योऽमात्मा-इदम् अमृतम्, इदं ब्रह्म, इदं सर्वम्।

❖ **आत्मा ज्योतिर्मय-**
कतम आत्मा योऽयं विज्ञानमयः..... हृदि अन्तर्ज्योति पुरुषः।

❖ **ब्रह्म में संसार ओतप्रोत है-**
अक्षरे गार्गि आकाश ओतश्च प्रोतश्च।

❖ **प्रजापति का देव मनुष्य असुरों को द द द का उपदेश-**
**देवता**- दाम्यंत। दम (इन्द्रिय संयम)
**मनुष्य**- दत्त (दान करो)
**असुर**- दयध्वम् (दया करो)

➢ विज्ञानमानन्दं ब्रह्म।

➢ अहं ब्रह्मास्मि।

➢ नेति नेति।

➢ ॐ खं ब्रह्म।

➢ पूर्णमदः पूर्णमिदं..।

➢ स एष मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः।

➢ आत्मैवेदमग्र आसीत्।

➢ विज्ञातसमरे केन विजानीयात्।

➢ आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति-**(अजात->गार्ग्य)**।

➢ विज्ञानमानन्दं ब्रह्म- **(शाकल्य>याज्ञवल्क्य)**।

➢ अमृतञ्च स्थितञ्च यच्च सच्च त्यच्च। उत्तब्धं वागेव गीथोच्च गीथा चेति सउद्गीथः।

➢ वाचं धेनुमुपासीत।

➢ अत्रायं पुरुषः स्वयं ज्योतिरिति।

# 5. तैत्तिरीयोपनिषद्

तैत्तिरीयोपनिषद् **कृष्ण यजुर्वेदीय शाखा** के अन्तर्गत एक उपनिषद है। यह अत्यंत महत्वपूर्ण प्राचीनतम दस उपनिषदों में से एक है। यह **शिक्षावल्ली, ब्रह्मानंदवल्ली** और **भृगुवल्ली** इन तीन खंडों में विभक्त है । **शिक्षा** वल्ली में **12 अनुवाक** और **25 मंत्र, ब्रह्मानंदवल्ली** में **9 अनुवाक** और **13 मंत्र** तथा **भृगुवल्ली में 19 अनुवाक** और **15 मंत्र हैं**- कुल **53 मंत्र हैं जो 40 अनुवाकों** में व्यवस्थित है। **शिक्षावल्ली** को **सांहिती उपनिषद्** एवं **ब्रह्मानंदवल्ली** और **भृगुवल्ली** को वरुण के प्रवर्तक होने से **वारुणी उपनिषद् या विद्या** भी कहते हैं। तैत्तरीय उपनिषद् कृष्ण यजुर्वेदीय **तैत्तरीय आरण्यक** का **7, 8, 9 वाँ प्रपाठक है।**

इस उपनिषद् के बहुत से भाष्यों, टीकाओं और वृत्तियों में **शांकरभाष्य** प्रधान है जिस पर **आनंद तीर्थ** और **रंगरामानुज** की टीकाएँ प्रसिद्ध हैं एवं **सायणाचार्य** और **आनंदतीर्थ** के पृथक् भाष्य भी सुंदर हैं। ऐसा माना जाता है कि तैत्तिरीय संहिता व तैत्तिरीय उपनिषद् की रचना वर्तमान में हरियाणा के कैथल जिले

में स्थित गाँव तितरम के आसपास हुई थी। **वारुणी उपनिषद्** में विशुद्ध ब्रह्मज्ञान का निरूपण है जिसकी उपलब्धि के लिये प्रथम शिक्षावल्ली में साधनरूप में ऋत और सत्य, स्वाध्याय और प्रवचन, शम और दम, अग्निहोत्र, अतिथिसेवा श्रद्धामय दान, मातापिता और गुरुजन सेवा और प्रजोत्पादन इत्यादि कर्मानुष्ठान की शिक्षा प्रधानतया दी गई है। इस में **त्रिशंकु ऋषि** के इस मत का समावेश है कि संसाररूपी वृक्ष का प्रेरक ब्रह्म है तथा रथीतर के पुत्र सत्यवचा के सत्यप्रधान, **पौरुशिष्ट** के तप:प्रधान एवं **मुद्गलपुत्र** नाक के स्वाध्याय प्रवचनात्मक तप विषयक मतों का समर्थन हुआ है। **11वें** अनुवाक मे समावर्तन संस्कार के अवसर पर सत्य भाषण, गुरुजनों के सत्याचरण के अनुकरण और असदाचरण के परित्याग इत्यादि नैतिक धर्मों की शिष्य को आचार्य द्वारा दी गई शिक्षाएँ शाश्वत मूल्य रखती हैं।

**ब्रह्मानंद** और **भृगुवल्लियों** का आरंभ ब्रह्मविद्या के सारभूत **'ब्रह्मविदाप्नोति परम्'** मंत्र से होता है। **ब्रह्म** का **लक्षण** सत्य, ज्ञान और अनंत स्वरूप बतलाकर उसे मन और वाणी से परे अचिन्त्य कहा गया है। इस निर्गुण ब्रह्म का बोध उसके अन्न, प्राण, मन, विज्ञान और आनंद इत्यादि सगुण प्रतीकों के क्रमश: चिंतन द्वारा वरुण ने भृगु को करा दिया है। इस उपनिषद् के मत में ब्रह्म से ही नामरूपात्मक सृष्टि की उत्पत्ति हुई है और उसी के आधार से उसकी स्थिति है तथा उसी में वह अंत में विलीन हो जाती है। प्रजोत्पत्ति द्वारा बहुत होने की अपनी ईश्वरीय इच्छा से सृष्टि की रचना कर ब्रह्म उसमें जीवरूप से अनुप्रविष्ट होता है। ब्रह्मानंदवल्ली के सप्तम अनुवाक में जगत् की उत्पत्ति असत् से बतलाई गई है, किंतु **'असत्'** इस उपनिषद् का पारिभाषिक शब्द है जो अभावसूचक न होकर अव्याकृत ब्रह्म का बोधक है, एवं जगत् को सत् नाम देकर उसे ब्रह्म का व्याकृत रूप बतलाया है। ब्रह्म रस अथवा आनंद स्वरूप हैं। ब्रह्मा से लेकर समस्त सृष्टि पर्यंत जितना आनंद है उससे निरतिशय आनंद को वह श्रोत्रिय प्राप्त कर लेता है जिसकी समस्त कामनाएँ उपहत हो गई हैं और वह अभय हो जाता है।

इसमें 3 वल्लियां हैं-

(1) **शिक्षा वल्ली**- 12 अनुवाक,
(2) **ब्रह्मानन्द वल्ली**- 9 अनुवाक
(3) **भृगु वल्ली** - 10 अनुवाक,

- कृष्णयजुर्वेद तैत्तिरीय शाखा से सम्बद्ध है।
- तैत्तिरीय ब्राह्मण का अन्तिम भाग तैत्तिरीय आरण्यक है।
- तैत्तिरीय आरण्यक के 10 प्रपाठकों में सप्तम, अष्टम एवं नवम प्रपाठकों को तैत्तिरीयोपनिषद् कहते हैं।
- इस उपनिषद् में 3 वल्ली हैं।
- शीक्षा वल्ली , ब्रह्मानन्द वल्ली, भृगुवल्ली

## वर्ण्य विषय-

- **शीक्षा वल्ली**- शिक्षा शास्त्र संहिता के अनेक रूप, भूः भुवः स्वः तीन व्याहृतियाँ आत्मा का निवास, आत्म ब्रह्म की व्याख्या, सत्य, तप और स्वाध्याय का महत्त्व, दीक्षान्त उपदेश।
- **ब्रह्मानन्द वल्ली**- अन्न, प्राण, मन, विज्ञान, आनन्दमय इन पाँच कोशों का वर्णन, ब्रह्म रस रूप है, सूर्य और पुरुष दोनों में एक ही शक्ति है।
- भृगुवल्ली- पञ्च कोशों का वर्णन, अन्न का स्वरूप, अन्न का विराट् रूप।

## 1. शिक्षा वल्ली

### द्वितीय अनुवाक-

**शिक्षा के अंग**- (6)

भाषाविज्ञान- शिक्षावल्ली में शिक्षा की व्याख्या करते हुए भाषाविज्ञान से संबद्ध 6 शब्द दिए हैं - **"वर्णः, स्वरः**, मात्रा, **बलम्, साम (सन्धि), सन्तानः।** **इत्युक्तः शीक्षाध्यायः**"

1. **वर्ण** - वर्णमाला,
2. **स्वर** - तीन स्वर, उदात्त, अनुदात्त और स्वरित ।
3. **मात्रा** - तीन मात्रा - ह्रस्व, दीर्घ और प्लुत ।
4. **बल** - दो प्रकार के प्रयत्न, **बाह्य** और **आभ्यन्तर** । **वर्णोच्चारण** में आवश्यक प्रयत्न को बल कहते हैं।
5. **साम** - सम सुस्पष्ट और निर्दोष उच्चारण ।
6. **संतान** - संहिता. पदों का सानिध्य।

### तृतीय अनुवाक-

वर्णों की सन्धि = "**संहिता**" कहलाती है। यह जब व्यापक रूप धारण करके लोक आदि को अपना विषय बनाती है तब उसे "**महासंहिता**" कहते हैं।

संहिता के पाँच प्रकार-

(1) **स्वर** (2) **व्यञ्जन** (3) **स्वादि** (4) **विसर्ग** (5) **अनुस्वार।**

महासंहिता/महासंधि के पांच आश्रय-

(1) **लोक** (2) **ज्योति** (3) **विद्या** (4) **प्रजा** (5) **आत्मा।**

1. **लोकसंहिता** - पृथिवी पूर्वरूपम्। द्यौरुत्तररूपम्। आकाशः संधिः। वायुः संधानम्।
2. **अधिज्यौतिषम्**- अग्निः पूर्वरूपम्। आदित्य उत्तररूपम्। आपः संधिः। वैद्युतः संधानम्।
3. **अधिविद्यम्**- आचार्यः पूर्वरूपम्। अन्तेवास्युत्तररूपम्। विद्या संधिः। प्रवचनं संधानं।
4. **अधिप्रजम्**- माता पूर्वरूपम्। पितोत्तररूपम्। प्रजा संधिः। प्रजननं संधानं।
5. **अध्यात्मम्**- अधरा हनुः पूर्वरूपम्। उत्तरा हनुः उत्तररूपम्। वाक् संधिः। जिह्वा संधानम्।

- सह नौ ब्रह्मवर्चसम्,
- श्रुतं मे गोपाय । (अनुवाक-4)

### पञ्चम अनुवाक-

- "भूर्भुवः स्वरिति वा एतास्तिस्रो व्याहृतयः।"

चौथी व्याहृति- **महः** (ब्रह्म) इसको सर्वप्रथम (महाचमस) के पुत्र ने जाना था।

भूः- पृथिवी लोक, अग्नि ऋग्वेद प्राण।

भुवः- अन्तरिक्ष लोक, वायु, सामवेद, अपान।

स्वः- स्वर्ग लोक, सूर्य, यजुर्वेद, व्यान,

महः- आदित्य, चन्द्रमा, ब्रह्म, अन्नम् इस नाम से 'ह' प्रसिद्ध है।

### षष्ठ अनुवाक-

षष्ठ अनुवाक में **'सुषुम्ना'** नाड़ी का वर्णन है।

- आकाशशरीरं ब्रह्म।

### सप्तम अनुवाक-

### पांच प्रकार की पङ्क्तियां-

| लोकों की पङ्क्ति | पृथिवी | अन्तरिक्ष | द्यौः | दिशः | अवान्तर-दिशः |
|---|---|---|---|---|---|
| ज्योतिसमुदायकीपङ्क्ति | अग्नि | वायु | आदित्य | चन्द्रमा | नक्षत्राणि |
| स्थूल पदार्थों की पङ्क्ति | आपः | ओषधयः | वनस्पतयः | आकाशः | आत्मा |
| प्राणों की पङ्क्ति | प्राण | व्यान | अपान | उदान | समान |
| करणों की पङ्क्ति | चक्षु | श्रोत्र | मन | वाक् | त्वक् |
| धातुओं की पङ्क्ति | चर्म | मांस | स्नावा | अस्थि | मज्जा |

### अष्टम अनुवाक-

- ओमिति ब्रह्म।
- ओमितीदं सर्वम्।

### नवम अनुवाक-

- सत्यमिति सत्यवचा रथीतरः। रथीतर का पुत्र-**सत्यवचा ऋषि**
- तप इति तपोनित्यः पौरुशिष्टिः।पौरुशिष्टि का पुत्र-**तपोनित्य ऋषि।**
- स्वाध्यायप्रवचने एवेति नाको मौद्गल्यः। मुद्गल के पुत्र - **नाक मुनि।**

### एकादश अनुवाक-

- सत्यं वद। धर्मं चर। स्वाध्यायान्मा प्रमदः। सत्यान्न प्रमदितव्यम्। धर्मान्न प्रमदितव्यम्।
- मातृदेवो भव। पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव।
- यान्यास्माकं सुचरितानि तानि त्वयोपास्यानि नो इतराणि।

### द्वादश अनुवाक-

- त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि।
- शन्नो मित्रः शं वरुणः। शं नो भवत्वर्यमा। शं नो इन्द्रो बृहस्पतिः।

## 2. ब्रह्मानन्दवल्ली

### प्रथम अनुवाक-

- सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म।
- यो वेद निहितं गुहायां परमे व्योमन्
- तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः।
- ब्रह्मविद् आप्नोति परम्।

### अनुवाक-2,3,4,5,6-

- ❖ **अन्न को सर्वौषध कहा गया है-**
  अन्नाद्वै प्रजाः प्रजायन्ते।

**पञ्चकोश-अन्नमय-** अन्न समस्त प्राणियों की उत्पत्ति आदि का कारण है, इसी पर सबकुछ निर्भर है ,अत: यही सबसे श्रेष्ठ है । इस अन्नरसमय मनुष्यशरीर से भिन्न उसके भीतर रहने वाला प्राणमय पुरुष है। उस प्राणमय पुरुष का **प्राण**- शिरः, **व्यान**- दक्षिण पक्षः, **अपान**- उत्तर पक्षः, **आकाश**- आत्मा, **पृथिवी**- पुच्छं प्रतिष्ठा।

| | **शिरः** | **दक्षिणपक्षः** | **उत्तरपक्षः** | **आत्माः** | **पुंच्छप्रतिष्ठा** |
|---|---|---|---|---|---|
| **प्राणमय** | प्राणः | व्यानः | अपानः | आकाशः | पृथिवीः |
| **मनोमय** | यजुः | ऋग् | साम | आदेशः | अथर्वाङ्गिरस |
| **विज्ञानय** | श्रद्धा | ऋतं | सत्यं | योगः | महः |
| **आनन्दमय** | प्रियं | मोदः | प्रमोदः | आनन्दः | ब्रह्मः |

ये पाँचों ब्रह्म के रूप है।

- तस्यैष एव शरीर आत्मा यः पूर्वस्य।
  **तस्य**- आनन्दमय, **पूर्वस्य**- विज्ञानमय। **आनन्दमय**=आत्मा
- विज्ञानं यज्ञं तनुते।
- विज्ञानं देवाः सर्वे।
- ब्रह्म ज्येष्ठमुपासते।

### सप्तम अनुवाक-

- असद्वा इदमग्र आसीत्। ततो वै सदजायत।
- रसो वै सः।
- युवा स्यात् साधुयुवा।

### अष्टम् अनुवाक-

- भीषास्माद्वातः पवते । भीषोदेति सूर्यः। भीषास्माद् अग्निश्चेन्द्रश्च। मृत्युर्धावति पञ्चमः।
- ये ते शतं मानुषा आनन्दाः। स एको मनुष्यगन्धर्वाणामानन्दः। श्रोत्रियस्य चाकामृत्।
- स यश्चायं पुरुषे यश्चासावादित्ये स एकः।

## 3. भृगुवल्ली

**प्रथम अनुवाक-**

- भृगुर्वै वारुणिः। वारुणि का पुत्र - भृगु।
- यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति।
- यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति।

**अनुवाक-2,3,4,5,6-**

- "अन्नं ब्रह्मेति व्यजानात्। अन्नाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते। अन्नेन जातानि जीवन्ति। तपसा ब्रह्म विजिज्ञासस्व। तपो ब्रह्मेति"।

इसी प्रकार (तप, प्राण, आनन्द, मन, विज्ञान का भी वर्णन है।

**सप्तम अनुवाक-**

- अन्नं न निन्द्यात्। तद्व्रतम। प्राणो वा अन्नम्। शरीरमन्नादम्।
- प्राणे शरीरं प्रतिष्ठितं।
- शरीरे प्राणः प्रतिष्ठितः।
- अन्नं न परिचक्षीत।
- अन्नं बहु कुर्वीत।

- **घर में आये अतिथि को प्रतिकूल** उत्तर न दें-
  न कश्चन वसतौ प्रत्याचक्षीत।
- यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह।
- आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चन।
- श्रुतं मे गोपाय।
- सोऽकामयत् बहु स्यां प्रजायेयेति।
- एषआदेशः एष उपदेशः एष वेदोपनिषद्।

## 6. श्वेताश्वतरोपनिषद्

श्वेताश्वतर उपनिषद् जो ईशादि दस प्रधान उपनिषदों के अनंतर एकादश एवं शेष उपनिषदों में अग्रणी है **कृष्ण यजुर्वेद** का अंग है। **छह अध्याय** और 113 मंत्रों के इस उपनिषद् को यह नाम इसके प्रवक्ता **श्वेताश्वतर ऋषि** के कारण प्राप्त है। मुमुक्षु संन्यासियों के कारण ब्रह्म क्या है अथवा इस सृष्टि का कारण **ब्रह्म** है अथवा अन्य कुछ हम कहाँ से आए, किस आधार पर ठहरे हैं, हमारी अंतिम स्थिति क्या होगी, हमारे सुख दु:ख का हेतु क्या है, इत्यादि प्रश्नों के समाधान में ऋषि ने जीव, जगत् और ब्रह्म के स्वरूप तथा ब्रह्मप्राप्ति के साधन बतलाए हैं और यह उपनिषद् सीधे यौगिक अवधारणाओं की व्याख्या करता है।

उनके मतानुसार कुछ मनीषियों का **काल, स्वभाव, नियति, यदृच्छा, पृथिवी** आदि भूत अथवा पुरुष को कारण मानना भ्रांतिमूलक है। ध्यान योग की स्वानुभूति से प्रत्यक्ष देखा गया है कि सब का कारण ब्रह्म की शक्ति है और वही इन कथित कारणों की अधिष्ठात्री है (1.3)। इस शक्ति को ही प्रकृति, प्रधान अथवा माया की अभिधा प्राप्त है। यह अज और अनादि है, परंतु परमात्मा के अधीन और उससे अस्वतंत्र है। ब्रह्म का स्वरूप केवल **निर्गुण, सगुणनिर्गुण** और **सगुण** बतलाया गया है। जहाँ सगुणनिर्गुण रूप से विरोधाभास दिखानेवाले विशेषणों से युक्त परमेश्वर के वर्णन और स्तुतियाँ मिलती हैं, दो तीन मंत्रों में हाथ में बाण लिए हुए मंगलमय शरीरधारी रुद्र की ब्रह्मभाव से प्रार्थना भी पाई जाती है ब्रह्म का श्रेष्ठ रूप निर्गुण, त्रिगुणातीत, अज, ध्रुव, इंद्रियातीत, निरिंद्रिय, अवर्ण और अकल है। वह न सत् है, न असत्, जहाँ न रात्रि है न दिन, वह **त्रिकालातीत** है।

**श्वेताश्वतरोपनिषद् में प्रतिपादित विषय -**

- यह उपनिषद् कृष्णयजुर्वेद से संबन्ध अनुपलब्ध श्वेताश्वतर शाखा का एक अंश है। इसमें कुल छः अध्याय हैं।
- अध्याय- 1- हंस, त्रैतवाद, माया, क्षर, अक्षर सत्य और तप से आत्मदर्शन ।
- अध्याय-2 योग, योगविधि, ब्रह्मतत्त्व का **वर्णन** ।
- अध्याय 3- रुद्र विश्वरूप जीव का स्वरूप, आत्मा का वर्णन ।
- अध्याय 4- एकेश्वरवाद, चैतवाद प्रकृति, माया-मायी शिव ब्रह्मरूप का वर्णन
- अध्याय 5 क्षर-अक्षर, कपिल, ऋषि जीवात्मा का स्वरूप।
- अध्याय 6- ब्रह्म के अनेक नाम, हंस, ईश्वर प्रकृति एवं जीव का नियन्ता,

### ॥प्रथम अध्याय॥

मंत्र- 16 शिववर्णन, सांख्य, योग, वेदान्त आदि दर्शनों का वर्णन।

- **ध्यान,परमात्मा के साक्षात्कार का परम उपाय अपने गुणों से परमात्मा का साक्षात्कार-**
  ते ध्यानयोगानुगता अपश्यन् देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम्
  यः कारणानि निखिलानि तानि कालात्मयुक्तान्यधितिष्ठत्येकः।।
- **इस विस्तृत ब्रह्मचक्र में जीवात्मा घुमाया जाता है-**
  अस्मिन् हंसो भ्राम्यते ब्रह्मचक्रे। (हंसः-जीवात्मा)
- **परमात्मा स्वरूप तथा उसे जानने का फल-**
  संयुक्तमेतत् क्षरमक्षरं च व्यक्ताव्यक्तं भरते विश्वमीशः
  अनीशश्चात्मा बध्यते भोक्तृभावाज्ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः।।
- **ईश्वर, जीव, प्रकृति ये तीनों परमात्मा स्वरूप हैं-**
  अनन्तश्चात्मा विश्वरूपो ह्यकर्ता, त्रयं यदा विन्दते ब्रह्मेतत्।
- वह्नेर्यथा योनिगतस्य मूर्तिर्न, दृश्यते नैव च लिङ्गनाशः।
- **परमात्मा हृदय रूपी गुफा में छिपा है-**
  तिलेषु तैलं दधनीव सर्पिरापः स्रोतः स्वरणीषु चाग्निः।
  एवमात्माऽऽत्मनि गृह्यतेऽसौ सत्येनैनं तपसा योऽनुपश्यति॥
- ज्ञाज्ञौ द्वावजौ ईशानीशावजा ह्येका भोक्तृभोगार्थयुक्तः।
- भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च मत्वा त्रिविधं ब्रह्ममेतत्।
- सर्वव्यापिनमात्मानं क्षीरे सर्पिरिवार्पितम्।

## ॥द्वितीय अध्याय॥

मंत्र- 17,

- ❖ **सही योगाभ्यास की पहचान-**
  नीहारधूमार्कनिलामलानां, खद्योतविद्युत्स्फटिकशशीनाम्।
- ➢ न तस्य रोगो न जरा न मृत्युः।
- ❖ **योग की प्रथम सिद्धि-**
  गन्धः शुभो मूत्रपुरीषमल्पं, योगप्रवृत्तिं प्रथमा वदन्ति।
- ➢ अजं ध्रुवं सर्वतत्त्वैर्विशुद्धं, ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः।
- ❖ **परमात्मा सभी ओर व्याप्त है-**
  स एव जातः स जनिष्यमाणः, प्रत्यङ् जनांस्तिष्ठते सर्वतोमुखः।
- ❖ **ब्रह्म सर्वत्र है-**
  यो देवो अग्नौ यो अप्सु यो विश्वं भुवनमाविवेश।
  य ओषधीषु यो वनस्पतिषु तस्मै देवाय नमो नमः।।

## ॥तृतीय अध्याय॥

मंत्र- 21,

- ➢ एको हि रुद्रो न द्वितीय।
- ➢ विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो।
- ➢ या ते रुद्रशिवातनूरघोरा।
- ➢ यो देवानां प्रभवश्चोद्भवश्च।
- ➢ यामिशुं गिरिशन्त हस्ते ।
- ➢ विश्वस्यैकं परिवेष्टितारमीशं तं ज्ञात्वामृता भवन्ति।
- ➢ वेदाहमेतं पुरुषं महान्तं।
- ➢ यस्मात् परं नापरमस्ति किञ्चिद् वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकः।
- ➢ अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा, सदा जनानां हृदये संन्निविष्टः।
- ➢ सहस्त्रशीर्षा पुरुषः।
- ➢ सर्वाननशिरोग्रीवः, सर्वभूतगुहाशयः।
- ➢ महान् प्रभुर्वै पुरुषः।
- ➢ सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्।
- ➢ सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति।।

- ❖ **सभी इन्द्रियों से रहित सभी विषयों को जानने वाला-**
  सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितम्।
  नवद्वारे पुरे देही हंसो लोलायते बहिः।
- ❖ **परमात्मा का स्वरूप-**
  अणोरणीयान् महतो महीयानात्मा गुहायां निहितोऽस्य जन्तोः।
- ❖ **परमात्मा को जानने के बाद उक्ति-**
  वेदाहमेतं अजरं पुराणं सर्वात्मानं सर्वगतं विभुत्वात्
  जन्मनिरोधं प्रवदन्ति यस्य ब्रह्मवादिनो हि प्रवदन्ति नित्यम्।।

## ॥चतुर्थ अध्याय॥

मंत्र- 22,

- ➢ य एकोऽवर्णो बहुधा शक्तियोगात् वर्णाननेकान् निहितार्थो दधाति।
- ➢ तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः।
  तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदापस्तत् प्रजापतिः।
- ➢ त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी।
- ➢ नीलः पतङ्गो हरितो लोहिताक्षः।
- ➢ अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां, बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरुपाः।
- ➢ द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया, समानं वृक्षं परिषस्वजाते।
- ➢ मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्।
- ❖ **परमात्मा सूक्ष्म से भी सूक्ष्म हृदय के समीप-**
  सूक्ष्मातिसूक्ष्मं कलिलस्य मध्ये, विश्वस्य स्त्रष्टारमनेकरुपम्।
  (कलिल- हृदय)
- ➢ यस्मिन् युक्ता ब्रह्मर्षयो देवताश्च तमेवं ज्ञात्वा मृत्युपाशांश्छिनत्ति।
- ➢ एष देवो विश्वकर्मा महात्मा सदा जनानां हृदये संनिविष्टः।
- ➢ न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद्यशः।
- ➢ न संदृशी तिष्ठति रूपमस्य न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम्।
- ➢ यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको यस्मिन्निदं स च वि चैति सर्वम्।

## ॥ पञ्चम अध्याय॥

मंत्र- 14,

- ➢ यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको, विश्वानि रुपाणि योनीश्च सर्वाः।
- ➢ एकैकं जालं बहुधा विकुर्वः।
- ➢ प्राणाधिपः संचरति स्वकर्मभिः। (**प्राणाधिपः**- जीवात्मा)
- ❖ **जीवात्मा का स्वरूप-**
  वालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च।
  भागो जीवः स विज्ञेयः च चानन्त्याय कल्पते।।
- ➢ नैव स्त्री न पुमानेष न चैवायं नपुंसकः।
  यद् यच्छरीरमादत्ते तेन तेन स युज्यते।।
- ➢ विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशै।
- ➢ द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे त्वनन्ते।

## ॥षष्ठ अध्याय॥

मंत्र- 23,

- ➢ तमीश्वराणां परमं महेश्वरं तं देवतानां परमं च दैवतम्।
- ➢ न तस्य कश्चित् पतिरस्ति लोके।
- ➢ एको देवः सर्वभूतेषु गूढः, सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।
- ➢ यस्तन्तुनाभ इव तन्तुभिः प्रधानजैः स्वभावतो देव एकः स्वमावृणोत्। स नो दद्याद्ब्रह्माप्ययम्।
- ➢ नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनानामेको बहूनां यो विदधति कामान्।
- ➢ न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं।
- ➢ तमेव विदित्वाति मृत्युमेति, नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय।

- यस्य देवे परा भक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ।
- प्रधानक्षेत्रज्ञपतिर्गुणेशः संसार-मोक्ष-स्थिति-बन्धहेतुः।

# 7. प्रश्नोपनिषद्

## प्रश्नोपनिषद् सामान्य परिचय -

- यह अथर्ववेद की पिप्पलाद शाखा से सम्बद्ध है।
- **छः प्रश्नों का वर्णन -**
- ब्रह्मविद्या प्राप्त करने के लिए छः ऋषि महर्षि **पिप्पलाद** के पास आते हैं, तथा अध्यात्मविषयक 6 प्रश्न पूछते हैं, जिसके कारण इसका नाम प्रश्नोपनिषद् पडा।
- **प्रथम प्रश्न** कबन्धी **'कात्यायन'** का है- भगवन्! समस्त प्रजा की उत्पत्ति कैसे और कहाँ से हुई ?
- **द्वितीय प्रश्न 'भार्गव'** का है कितने देवता प्रजाओं को धारण करते हैं, कौन उन्हें प्रकाशित करता है और उनमें सबसे श्रेष्ठ कौन है?
- **तृतीय प्रश्न 'आश्वलायन'** का है- प्राणों की उत्पत्ति कहाँ से हुई ? उसका शरीर में आवागमन और उत्क्रमण किस प्रकार होता है?
- **चतुर्थ प्रश्न 'गार्ग्य सौर्यावणी'** का है- आत्मा की जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीन अवस्थाओं का आध्यात्मिक रहस्य क्या है ?
- **पञ्चम प्रश्न 'सत्यकाम'** का है- ॐ की उपासना का क्या रहस्य है? और उसके ध्यान से किस लोक की प्राप्ति होती है?
- **षष्ठ प्रश्न 'सुकेशा'** का है- षोडशकला सम्पन्न पुरुष का स्वरूप क्या है ?

## प्रश्नोपनिषद् प्रमुख सूक्तियाँ-

- प्राणः प्रजानाम् उदयत्येष सूर्यः।
- प्राणे सर्वं प्रतिष्ठितम् ।
- स मिथुनम् उत्पादयते, रयिं च प्राणं च।
- तपसा ब्रह्मचर्येण श्रद्धया विद्यया-आत्मानम् आन्विष्यात्।

# 8. मुण्डकोपनिषद्

**मुण्डक/अध्याय** = 3, **खण्ड**=6,

यह अथर्ववेदीय उपनिषद् है । यह मुण्डित अर्थात् संन्यासियों के लिए विरचित है । इसमें 3 मुण्डक (अध्याय) हैं और प्रत्येक दो खंडों में विभक्त हैं । इस उपनिषद् मे ब्रह्मा ने अपने ज्येष्ठपुत्र **अथर्वा** को ब्रह्मविद्या का उपदेश दिया है। 'वेदान्त शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग **'वेदान्त-विज्ञान-सुनिश्चितार्थाः'** (3.2.6) इसी उपनिषद् में हैं।

## मुण्डकोपनिषद् सामान्य परिचय-

- यह अथर्ववेद की शौनक शाखा से सम्बद्ध है।
- यह मुण्डित अर्थात् संन्यासियों के लिए विरचित हुई है।
- इसमें 3 मुण्डक (अध्याय) हैं। प्रत्येक के दो दो खण्ड हैं।
- इस उपनिषद् में ब्रह्म ने अपने ज्येष्ठ पुत्र अथर्वा (अर्थवन्) को ब्रह्मविद्या का उपदेश दिया है।
- इसमें परा और अपरा नामक दो विद्याओं का विवेचन है।
- इसमें द्वैतवाद का स्पष्ट उल्लेख है।
- दो पक्षियों के रूपक द्वारा जीव और ब्रह्म का भेद बताया गया है। **"द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया.."।**
- इसमें बताया गया है कि जीवात्मा भोक्ता तथा परमात्मा साक्षी है।

## मुण्डकोपनिषद् प्रमुख सूक्तियाँ-

- सत्यमेव जयते, नानृतम्।
- द्वा सुपर्णा सयुजासखाया,
- नामरूपविहाय,
- भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्व संशयाः।
- यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च। **(सृष्टि उत्पत्ति)**
- प्लवा ह्येते अदृढ़ा यज्ञरूपाः। **(ब्रह्मविद्या की अपेक्षा कर्मकाण्ड हीन)**
- प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा, ब्रह्मतल्लक्षमुच्यते। **(जीवन का लक्ष्य ब्रह्म)**
- तमेव भान्तमनुभाति सर्वम्, तस्य भासा सर्वमिदं विभाति। **(ब्रह्म से सूर्यादि में प्रकाश)**
- सत्येन लभ्यस्तपसा ह्येष आत्मा - ब्रह्मचर्येण। **(सत्य तप से ब्रह्म प्राप्ति)**
- यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रेऽस्तं गच्छन्ति। **(ब्रह्म समुद्रवत्)**
- ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति।

# 9. माण्डूक्योपनिषद्

इस उपनिषद् में 12 वाक्य या खंड हैं । इसमें बताया गया है कि यह सारा संसार, वर्तमान भूत और भविष्यत् सब कुछ 'ओम्' की ही व्याख्या है । ओम् के अतिरिक्त और कुछ नहीं है । ओम् के एक-एक अक्षर अ उ म् की विभिन्न अवस्थाओं के फलस्वरूप सृष्टि के विभिन्न रूप हैं । वेदान्त की मूल भावना इस उपनिषद् में प्राप्त होती है ।

## माण्डूक्योपनिषद् सामान्य परिचय -

- यह एक लघुकाय उपनिषद् है।
- इसमें कुल बारह वाक्य हैं यह गद्यात्मक हैं।
- इसमें ओङ्कार का रहस्य वर्णित है।
- वेदान्त की मूलभावना इसी उपनिषद् में प्राप्त होती है।
- इसमें ब्रह्म और आत्मविषय का विवेचन है।
- इसमें ब्रह्म की चार अवस्थायें बतायी गयी हैं।

➢ अयमात्मा ब्रह्म।

### ओम् की व्याख्या-

| ओम् की मात्रा अवस्था | आत्मा स्वरूप | विषय |
|---|---|---|
| अ - जागरित | वैश्वानर | स्थूलभुक् (स्थूल) |
| उ - स्वप्न | तैजस | प्रविविक्तभुक् (सूक्ष्म) |
| म् - सुषुप्ति | प्राज्ञ | आनन्दभुक् (आनन्द) |
| तुरीय | अद्वैत शिव | अवर्णनीय |

## 10. ऐतरेयोपनिषद्

यह ऐतरेय आरण्यक का ही एक अंश है । उसके द्वितीय अध्याय के चतुर्थ खंड से लेकर षष्ठ खंड तक का नाम 'ऐतरेय उपनिषद्' है । इसमें तीन अध्याय हैं ।

**अध्याय** = (3)
**प्रथम में**- 3 खण्ड,
**द्वितीय में** - 1 खण्ड,
**तृतीय में** - 1 खण्ड

- यह ऐतरेय आरण्यक का एक अंश है।
- ऐतरेय आरण्यक के द्वितीय अध्याय के चतुर्थ खण्ड से लेकर षष्ठ खण्ड तक का नाम 'ऐतरेय उपनिषद्' है।
- इसमें तीन अध्याय हैं।
- प्रथम अध्याय में परमात्मा के ईक्षण से सृष्टि का उल्लेख प्राप्त है।
- द्वितीय अध्याय में पुनर्जन्म के सिद्धान्त का वर्णन है।
- तृतीय अध्याय में 'प्रज्ञानं ब्रह्म' का वर्णन है।

## 11. छान्दोग्योपनिषद्

### छान्दोग्योपनिषद् सामान्य परिचय-

➢ यह सामवेदीय उपनिषद् है।
➢ इस उपनिषद् में आठ अध्याय हैं।
➢ प्रत्येक अध्याय में अनेक खण्ड हैं-

| अध्याय | खण्ड |
|---|---|
| प्रथम अध्याय | 13 |
| द्वितीय अध्याय | 24 |
| तृतीय अध्याय | 19 |
| चतुर्थ अध्याय | 17 |
| पञ्चम अध्याय | 24 |
| षष्ठ अध्याय | 16 |
| सप्तम अध्याय | 26 |

इसके वर्ण्य विषय इस प्रकार हैं-

- अध्याय 1- ओम् (प्रणव, उद्गीथ) की उपासना, ऋक् और साम का युग्म, वाक् मन और प्राण की उपासना, प्रणव और उद्गीथ की एकता, साम का आधार स्वर, प्राण आदित्य और अन्न का महत्त्व, शौंव उद्गीथ
- अध्याय 2- पञ्चविध साम की उपासना, सप्तविध साम, त्रयी विद्या धर्म के तीन स्कन्द, ओम् ही वेदत्रयी का सार ।
- अध्याय 3- देवमधु के रूप में सूर्य की उपासना, गायत्री का महत्त्व, सर्वं खल्विदं ब्रह्म का वर्णन, प्राण ही वसु रुद्र और आदित्य है, घोर अंगिरस् द्वारा कृष्ण को अध्यात्म की शिक्षा, चतुष्पाद ब्रह्म ।
- अध्याय 4. रैक्व द्वारा अध्यात्म शिक्षा, सत्यकाम जाबाल की कथा, सत्यकाम जाबाल द्वारा उपकोशल को ब्रह्मज्ञान की शिक्षा।
- अध्याय 5. प्राण की श्रेष्ठता, प्रवाहण जैबलि के दार्शनिक सिद्धान्त, परलोक विज्ञान, राजा अश्वपति द्वारा सृष्टि उत्पत्ति विषयक प्रश्नों के उत्तर में 6 दार्शनिक सिद्धान्तों का समन्वय
- अध्याय 6. महर्षि आरुणि द्वारा अपने पुत्र श्वेतकेतु को अद्वैतवाद का उपदेश, 'तत्त्वमसि' का विस्तृत प्रतिपादन ।
- अध्याय 7. ऋषि सनत्कुमार नारद को उपदेश 'यो वै भूमा तत् सुखम्' भूमा दर्शन की शिक्षा।
- अध्याय 8. देवराज इन्द्र और असुरराज विरोचन को प्रजापति द्वारा आत्मज्ञान की शिक्षा। आत्मप्राप्ति के कुछ व्यवहारिक उपाय ।

### छान्दोग्योपनिषद् प्रमुख सूक्तियाँ-

➢ सर्वं खल्विदं ब्रह्म।
➢ तत्त्वमसिमहावाक्यम्।
➢ ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्, स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो।
➢ ओमिति एतदक्षरम् उद्गीथम् उपासीत। (**उद्गीथ**- उत्कृष्ट गीत)।
➢ यो वै भूमा तत् सुखं नाल्पे सुखमस्ति।
➢ अस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म्।
➢ ओम् प्रति एतद् अमृतम् अभयम्। देवा अमृता अभया अभूवन।
➢ त्रयो धर्मस्कन्धाः। यज्ञोऽध्ययनं दानम् इति।(**धर्म के तीन स्कन्ध**)
➢ प्राणा वाव वसवः, रुद्राः आदित्याः। (**प्राण का महत्व**)
➢ तपो दानम् आर्जवम् अहिंसा सत्यवचनम् इति ता अस्य दक्षिणाः।
➢ भूतानां त्रीण्येव बीजानि, अण्डजं जीवजम् उद्भिज्जम् इति।
➢ वाचारम्भरणं विकारो नामधेयम्। मृत्तिकेत्येव सत्यम्। (**एक तत्व के अनेन रूप**)
➢ अथातः शैव उद्गीथः।

## 12. कौषितकि उपनिषद्

यह उपनिषद ऋग्वेद के कौषीतकि ब्राह्मण का अंश है। इसमें कुल चार अध्याय हैं। इस उपनिषद में जीवात्मा और ब्रह्मलोक, प्राणोपासना, अग्निहोत्र, विविध उपासनाएं, प्राणतत्त्व की महिमा तथा सूर्य, चन्द्र, विद्युत मेघ, आकाश, वायु, अग्नि, जल, दर्पण और प्रतिध्वनि में विद्यमान चैतन्य तत्त्व की उपासना पर प्रकाश डाला गया है। अन्त में 'आत्मतत्त्व' के स्वरूप और उसकी उपासना से प्राप्त फल पर विचार किया गया है। यह 'शाखांयन' आरण्यक का अंश हैं।अध्याय 3 से 6 तक चार अध्याय कौषीतकि उपनिषद् है ।

- प्राणस्य ब्रह्मणो मनो दूतम्। **(प्राण ब्रह्म है)**
- उक्थं ब्रह्म। स एष त्रयीविद्याया आत्मा। **(मंत्रशक्ति ब्रह्म है)**
- ब्रह्म दीप्यते यन्मनसा ध्यायति। **(ब्रह्म की शक्ति से सभी इन्द्रियों में शक्ति)**
- यो वै प्राणः, सा प्रजा, या वा प्रज्ञा स प्राणः। **(प्राण, प्रज्ञा महत्व)**

**कौषीतकि उपनिषद् के कुछ महत्वपूर्ण अंश-**

- कौषीतकि उपनिषद्, कौषीतकि ब्राह्मण से सम्बद्ध है।
- कौषीतकि आरण्यक के तृतीय अध्याय से षष्ठ अध्याय तक को 'कौषीतकि उपनिषद्' कहते हैं।
- इसे ही कौषीतकि ब्रह्मोपनिषद् भी कहते है।
- इस उपनिषद् में कुल 4 अध्याय हैं।
- प्रथम अध्याय में देवयान और पितृयान का वर्णन है।
- द्वितीय अध्याय में प्राण को ब्रह्म माना गया है, इसका वर्णन है।
- तृतीय अध्याय में प्राण और प्रज्ञा के महत्त्व का वर्णन है।
- चतुर्थ अध्याय में काशिराज अजातशत्रु और बालाकि का दार्शनिक संवाद वर्णित है।

## 13. मैत्रायणी उपनिषद्

- यह कृष्णयजुर्वेद की मैत्रायणी संहिता से सम्बद्ध है।
- यह परवर्ती काल की रचना है।
- यह गद्यबद्ध रचना है।
- इसमें कुल सात अध्याय हैं।
- सात अध्यायों में षष्ठ अध्याय के अन्तिम आठ प्रपाठक और सप्तम अध्याय परिशिष्ट रूप है।
- इस उपनिषद् का विषय विवेचन तीन प्रश्नों के उत्तर के रूप में किया गया है।
- **प्रथम प्रश्न** है- आत्मा मौलिक शरीर में किस प्रकार प्रवेश पाता है?
- **द्वितीय प्रश्न** है- यह परमात्मा किस प्रकार भूतात्मा बनता है ?
- **तृतीय प्रश्न** है- इस दुःखात्मक स्थिति से मुक्ति किस प्रकार मिल सकती है ?

**मैत्रायणी उपनिषद् प्रमुख सूक्तियाँ-**

- मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः। **(मन ही बन्धन और मुक्ति का कारण)**
- बन्धाय विषयासक्तं मुक्त्यै निर्विषयं स्मृतम्।
- तथा वृविक्षयात् चित्तं स्वयोनावुपशाम्यति। **(चित्तनिरोध में से शान्ति)**
- इयं ब्रह्मविद्या सर्वोपनिषद्। **(उपनिषद् ब्रह्मविद्या है)**
- अयमात्मा सितासितैः कर्मफलैः सदसद योनिमापद्यते। **(कर्मफल)**
- प्राणोऽपानः समान उदानो व्यानः। **(पाँच प्राण)**
- य उद्गीथः स प्रणवः। यः प्राणवः स उदगीथः। **(प्रणव उद्गीथ और सोम समानार्थक)**

## 14. महानारायणोपनिषद्

- यह कृष्णयजुर्वेद से सम्बद्ध तैत्तिरीय आरण्यक का दशम प्रपाठक है।
- इसमें द्रविणों के अनुसार 64 अनुवाक हैं, आन्ध्रों के अनुसार 80 अनुवाक हैं, कर्नाटकों के अनुसार 74 अनुवाक हैं।
- इस उपनिषद् में नारायण का परमात्मतत्त्व के रूप में उल्लेख है।
- इसमें सत्य, तप, दया, दान, धर्म, अग्निहोत्र यज्ञ आदि का उल्लेख है।
- इसमें तत्त्वज्ञानी के जीवन का यज्ञ के रूप में चित्रण है

## उपनिषद के प्रमुख सन्दर्भ –

- ✓ उपनिषद् शब्दे कः धातुरस्ति- **सद्,**
- ✓ 'उपनिषद्' शब्द का अर्थ है- **आत्मविद्या,**
- ✓ ज्ञानकाण्ड इनका विषय हैं- **उपनिषद्,**
- ✓ उपनिषदों का प्रथम भाषान्तर फारसी भाषा में कब हुआ- **17 वीं सदी में,**
- ✓ जिसके द्वारा ब्रह्म की समीपता निश्चित रूप से प्राप्त हो, उसे कहते हैं- **उपनिषद्,**
- ✓ भगवान् आद्यशङ्कराचार्यः कियतीनामुपनिषदां भाष्यं कृतवान्- **10,**
- ✓ उपनिषदा प्रतिपाद्यते- **ज्ञानकाण्डम्,**
- ✓ उपनिषद् पुस्तकें हैं- **वैदिक दर्शन पर,**
- ✓ कौन प्रस्थानत्रयी में सम्मिलित है- **उपनिषद् ,**
- ✓ उपनिषदों में क्या वर्णित है- **ब्रह्मविद्या,**
- ✓ वेदानाम् अन्तिमभागं इत्युच्यते- **उपनिषद्,**
- ✓ वैदिकसाहित्यस्य कः भागः वेदान्तनाम्ना कथ्यते- **उपनिषद्,**
- ✓ उपनिषद् इति पदे कः प्रत्ययो अस्ति- **क्विप्,**
- ✓ उपनिषदनुसारं कया मृत्युः तीर्यते- **अविद्यया,**
- ✓ उपनिषदों का मुख्य प्रतिपाद्य क्या रहा है- **कर्मकाण्ड,**

- ✓ उत्तरवैदिककाल में धार्मिक क्रियाओं में मुख्य था- **कर्मकाण्ड,**
- ✓ महानारायणोपनिषद् कस्मिन् ग्रन्थे प्राप्यते- **तैत्तिरीयारण्यके,**
- ✓ मुख्योपनिषदः सन्ति- **एकादश,**
- ✓ सांख्य, योग, शैवदर्शन का प्रतिपादक उपनिषद् ग्रन्थ है- **श्वेताश्वतरोपनिषद्,**
- ✓ भारतीय संस्कृति का आध्यात्मिक साहित्य है- **उपनिषत्साहित्यम्,**
- ✓ कौषीतकि उपनिषद् किस वेद से सम्बन्धित है- **ऋग्वेद से,**
- ✓ ईशावास्योपनिषद् किससे सम्बन्धित है- **शुक्लयजुर्वेद** से,
- ✓ 'ईशावास्योपनिषद' किस वेद में है- **शुक्लयजुर्वेद में,**
- ✓ ईशावास्योपनिषद् है- **काण्वसंहितायाम्,**
- ✓ माध्यन्दिन शुक्लयजुर्वेद का अन्तिम अध्याय क्या कहलाता है- **ईशोपनिषद्,**
- ✓ विद्यया किम् अश्नुते- **अमृतम्,**
- ✓ **'न कर्म लिप्यते नरे'** इत्यत्र कस्य कर्मणः वर्णनमस्ति- **अनासक्तकर्म,**
- ✓ माध्यन्दिनशाखायाः कस्मिन्नध्याये 'ईशावास्योपनिषद्' अस्ति – **चत्वारिंशे,**
- ✓ ईशावास्योपनिषदनुसारं कया रीत्या अमृतत्त्वस्य प्राप्तिर्जायते- **विद्यया,**
- ✓ केन प्रकारेण जिजीविषेत्- **कर्म कुर्वन्,**
- ✓ ईशावास्य दिशा कथं मृत्युं तरति- **विनाशेन,**
- ✓ का 'संहितोपनिषदि गण्यते- **ईशोपनिषद्,**
- ✓ 'ईशावास्योपनिषद्' के अनुसार पूर्ण क्या है- **परब्रह्म,**
- ✓ मनुष्य को शास्त्रनियत कर्म का पालन करते हुये कितनी आयु की कल्पना करनी चाहिए- **सौ वर्ष,**
- ✓ अमृत की प्राप्ति में हेतु कौन है- **विद्या,**
- ✓ अमृतत्व की प्राप्ति किससे होती है- **विद्या से,**
- ✓ विद्या एवं अविद्या को एक साथ प्राप्त करने वाला प्राप्त करता है- **अमृत को,**
- ✓ ईशावास्योपनिषद् में प्रयुक्त 'सुपथा' शब्द का अर्थ है- **उत्तरायण,**
- ✓ ईशोपनिषद्' क्या कहलाता है- **वेदान्त,**
- ✓ यह समस्त जगत् किससे व्याप्त है- **ईश्वर से,**
- ✓ अविद्या का अर्थ है- **कर्मानुष्ठान,**
- ✓ अज्ञानरूप घोर अन्धकार में कौन नहीं प्रवेश करता है- **परमेश्वर का उपासक,**
- ✓ सत्यस्वरूप परमात्मा का मुख कैसे पात्र से ढका है- **सुवर्णमय,**
- ✓ काण्व संहिता का भाग हैं- **ईशावास्योपनिष्द्,**
- ✓ 'ईशावास्योपनिषद्' किस विषय से सम्बन्धित है- **ज्ञानकाण्ड और कर्मनिष्ठा,**
- ✓ शुक्लयजुर्वेद से सम्बन्धित उपनिषद् है- **ईशावास्योपनिषद्,**
- ✓ शुक्लयजुर्वेद सम्बद्ध उपनिषद् हैं- **उनविंशतिः** (19),
- ✓ ईशावास्योपनिषदि किं वर्णनमस्ति- **ब्रह्मचिन्तनम्,**
- ✓ विद्ययाऽमृतमश्नुते से सम्बन्धित ग्रन्थ है- **ईशावास्योपनिषद्,**
- ✓ 'ईशावास्योपनिषदि' कति मन्त्राः सन्ति- (18),
- ✓ ईशावास्योपनिषद् शुक्लयजुर्वेदस्य कतमोऽध्यायो वर्तते- (40),

## बृहदारण्यकोपनिषद -

- ✓ 'बृहदारण्यक उपनिषद् सम्बद्ध है- **शुक्लयजुर्वेद से,**
- ✓ बृहदारण्यकोपनिषदस्ति- **शतपथब्राह्मणे,**
- ✓ 'श्रीमन्थ विद्या' का उपदेश है- **बृहदारण्यकोपनिषद् में,**
- ✓ 'मैत्रेयी-याज्ञवल्क्य-संवादः' कस्यामुपनिषदि उपलभ्यते- **बृहदारण्यकोपनिषदि,**
- ✓ 'आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति' इति उक्तं कुत्र- **बृहदारण्यकोपनिषदि,**

## कठोपनिषद -

- ✓ शुनःशेपस्य पितुः नाम- **अजीगर्तः,**
- ✓ नचिकेतसे अग्नेः उपदेष्टाऽभवत्- **यमः,**
- ✓ कठोपनिषदनुसारं महतः परं किमस्ति- **अव्यक्तम्,**
- ✓ 'रथ-रूपकं कुत्र विद्यते अथवा रथरूपकमुपलभ्यते- **कठोपनिषदि,**
- ✓ एतेषु 'सारथिः ' कः उच्यते- **बुद्धिः,**
- ✓ कठोपनिषद् सम्बद्ध है- **कृष्णयजुर्वेद,**
- ✓ कठोपनिषद् केन वेदेन सम्बद्धा- **कृष्णयजुर्वेदेन,**
- ✓ 'कठोपनिषद्' किस वेद से सम्बन्धित है- **कृष्णयजुर्वेदन,**
- ✓ कस्मिन् वरे यमस्त्रिणाचिकेतसम् अग्निम् अदात्- **द्वितीयवरे,**
- ✓ कठोपनिषदि नचिकेता द्वितीयवररूपेण किं लब्धवान्- **अग्निविद्याम्,**
- ✓ यम-नचिकेता संवाद से सम्बद्ध उपनिषद् है- **कठोपनिषद्,**
- ✓ नचिकेता और यम के बीच सुप्रसिद्ध संवाद किस उपनिषद् में उल्लिखित है- **कठोपनिषद्,**
- ✓ यमनचिकेतसोः संवादः कस्यामुपनिषदि वर्तते- **कठोपनिषदि,**
- ✓ आध्यात्मिक ज्ञान के विषय में नचिकेता और यम के संवाद किस उपनिषद् में प्राप्त होता है- **कठोपनिषद् में,**
- ✓ कठोपनिषद् में नचिकेता के पिता ने कौन सा यज्ञ किया था- **सर्वमेध यज्ञ,**
- ✓ कठोपनिषद् में कितने अध्याय हैं- (2),
- ✓ कठोपनिषद् के अनुसार आत्मा किस प्रकार से प्राप्तव्य हैं- **परमेश्वर के अनुग्रह द्वारा,**
- ✓ कठोपनिषद् के अनुसार बुद्धिमान् व्यक्ति किसका वरण करता है- **श्रेय का,**
- ✓ कठोपनिषद् में 'सृङ्का' का अर्थ है- **अकुत्सितकर्ममयीगति,**
- ✓ कठशाखायाः उपनिषदः किं नाम अस्ति- **कठोपनिषद्,**

- ✓ कठोपनिषद् कस्याः शाखायाः प्रातिनिध्यं करोति- **कठशाखायाः,**
- ✓ 'नचिकेतोपाख्यानं' कस्मिन्नुपनिषदि प्राप्यते- **कठोपनिषदि,**
- ✓ नचिकेतसः पिता कस्मै तं प्रादात्- **मृत्यवे,**
- ✓ कठोपनिषद **प्राणेन** सम्भवति- **अदितिः,**
- ✓ मन से अधिक गति वाला कौन है- **परमेश्वर,**
- ✓ कठोपनिषदि नचिकेतसा किं प्राप्तम्- **वरत्रयम्,**
- ✓ यमेन श्रेयप्रेयविवेचनं कस्याम् उपनिषदि विद्यते- **कठोपनिषदि,**
- ✓ "इन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था अर्थेभ्यश्च परं मनः" इत्यंशो वर्तते- **कठोपनिषदि,**
- ✓ उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत' इति कस्मिन् उपनिषदि विद्यते- **कठोपनिषदि,**
- ✓ नचिकेता कस्मात् वरत्रयं लब्धवान्- **यमात्,**
- ✓ विद्यया कं लोकं प्राप्यते- **देवलोकम्,**
- ✓ 'न वित्तेन तर्पणीयो मनुष्यः' इत्ययं श्लोकांशः अस्ति- **कठोपनिषदि,**

## तैत्तिरीय उपनिषद् -

- ✓ 'तैत्तिरीय उपनिषद्' का वेद है- **यजुर्वेद,**
- ✓ "रसो वै सः । रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति"' इति वाक्यं कस्यानुपनिषदि अस्ति- **तैत्तिरीयोपनिषदि,**
- ✓ तैत्तिरीयोपनिषद् कस्मिन् ग्रन्थे प्राप्यते- **तैत्तिरीयारण्यके,**
- ✓ तैत्तिरीयोपनिषदि केन वेदेन सम्बद्धा- **कृष्णयजुर्वेदेन,**
- ✓ तैत्तिरीयोपनिषदि कत्यनुवाकाः सन्ति- **द्वादश,**
- ✓ शिक्षावल्ली प्राप्यते- **तैत्तिरीयोपनिषदि,**
- ✓ 'मातृदेवो भव, पितृदेवो भव, आचार्यदेवो भव' इत्यादि वाक्य किस उपनिषद् से उद्धृत है- **तैत्तिरीयोपनिषद्,**
- ✓ 'अथ शीक्षां व्याख्यास्यामः' इति उक्तिः कुतः उद्धृता- **तैत्तिरीयोपनिषदः,**

## श्वेताश्वतरोपनिषद् -

- ✓ 'श्वेताश्वतरोपनिषद्' केन वेदेन सम्बद्धा- **कृष्ण यजुर्वेदेन,**
- ✓ दस उपनिषदों के अन्तर्गत किस उपनिषद् की गणना नहीं की गई है- **श्वेताश्वतरोपनिषद्,**

## छान्दोग्योपनिषद् -

- ✓ 'नारद सनत्कुमारसंवाद' आता है- **छान्दोग्योपनिषद्,**
- ✓ 'उद्दालक- श्वेतकेतु-संवाद' किस उपनिषद् में है- **छान्दोग्य में,**
- ✓ 'छान्दोग्योपनिषद्' किस वेद से सम्बन्धित है- **सामवेद से,**
- ✓ 'सत्यकाम जाबालि कथा' किस उपनिषद् में है- **छान्दोग्य में,**
- ✓ छान्दोग्योपनिषदः अध्यायानां संख्या- (8),
- ✓ 'प्रतिबोधविदितं मतम् अमृतत्वं हि विन्दते' इति पद्यांशः अस्ति – **छान्दोग्ये,**
- ✓ श्वेतकेतुकथां छान्दोग्योपनिषदः कस्मिन् अध्याये विद्यते- षष्ठे
- ✓ सत्यकामस्य जावालेः कथा छान्दोग्योपनिषदि कस्मिन् अध्याये विद्यते- **चतुर्थे,**
- ✓ किस ग्रन्थ में सर्वप्रथम देवकी के पुत्र कृष्ण का वर्णन किया गया है-**छान्दोग्य में,**
- ✓ कौन सा उपनिषद् सामवेद का अंश है – **छान्दोग्योपनिषद्,**
- ✓ छान्दोग्योपनिषदि कयोः भूतयोः सृष्टिः नोक्ता- **अप्पृथिव्योः,**
- ✓ आरुणेः शिष्यः आसीत्- **श्वेतकेतु,**
- ✓ उपनिषद् ब्राह्मणम्- **छान्दोग्योपनिषद्,**
- ✓ सामवेद से सम्बद्ध उपनिषद् कौन है- **छान्दोग्योपनिषद्,**
- ✓ 'तत्त्वमसि' इति महावाक्यं विद्यते-**छान्दोग्योपनिषदि,**
- ✓ जानुश्रुतेरुपाख्यानमस्ति- **छान्दोग्योपनिषदि,**
- ✓ 'तलवकारोपनिषद्' का सम्बन्ध है- **सामवेदेन,**

## केनोपनिषद् -

- ✓ 'केनोपनिषद्' केन वेदेन सम्बद्धा- **सामवेदेन,**
- ✓ 'यक्ष और देवता' का संवाद है- **केनोपनिषद् में,**
- ✓ 'तपो दमः कर्मेति प्रतिष्ठा' अयं विचारः कुत्रोपदिश्यते- **केनोपनिषद्,**
- ✓ 'उमा हेमवती कथा' किस उपनिषद् में वर्णित- **केनोपनिषद में,**
- ✓ सामवेदोपनिषद् कौन हैं- **केनोपनिषद्,**
- ✓ केनोपनिषद् केन ब्राह्मणग्रन्थेन सम्बद्धा- **तवलकारब्राह्मणेन,**
- ✓ यक्षरूपधारिणः परब्रह्मणः आख्यायिका उपलभ्यते- **केनोपनिषदि,**
- ✓ केनोपनिषदः सम्बन्धः अस्ति- **सामवेदस्य तवलकारशाखया,**

## प्रश्नोपनिषद्

- ✓ 'प्राणाग्निहोत्र-विद्या' किस उपनिषद् में है- **प्रश्नोपनिषद्,**
- ✓ प्रश्नोपनिषद्- **अथर्ववेदीया,**
- ✓ मुण्डकोपनिषद् से सम्बन्धित है- **अथर्ववेद,**
- ✓ ओंकारस्य व्याख्या विशेषरूपेण कस्मिन् उपनिषदि भवति- **मुण्डकोपनिषदि,**
- ✓ अथर्ववेदीया उपनिषत् अस्ति- **माण्डुक्योपनिषद्,**
- ✓ सबसे पहले चार आश्रमों का वर्णन आया हैं, वह उपनिषद् हैं- **जाबालोपनिषद्,**
- ✓ वाजश्रवसः पुत्रस्य नाम अस्ति- **नचिकेता,**
- ✓ इन्द्र- विरोचनस्य कथा कस्यामुपनिषदि प्राप्यते- **छान्दोग्ये,**
- ✓ भक्ति' शब्द का सर्वप्रथम उल्लेख कहाँ मिलता है- **उपनिषद् में,**

# 4. वैदिक व्याकरण, निरुक्त एवं वैदिक व्याख्या पद्धति-

## ॥प्रातिशाख्यशास्त्रम् ॥

### ॥ऋक्प्रातिशाख्य ॥

यह प्रातिशाख्य ऋग्वेद का एकमात्र उपलब्ध प्रातिशाख्य है। इसके रचियता आचार्य `शौनक' है जो कि स्वयं ऋग्वेद की `शैशिरीय' शाखा के अनुयायी थे। ऋ. प्रा. के उपोद्धात में शौनक ने प्रतिज्ञा की है कि वह शैशिरीय शाखा के उच्चारण सम्बंधी सम्पूर्ण ज्ञान के लिये इस प्रातिशाख्य शास्त्र का कथन करेंगे। इससे यह प्रतीत होता है कि वर्तमान ऋ. प्रा. शैशिरीय शाखा का है। शैशिरीय शाखा शाकल शाखा के अंतर्गत एक उपशाखा है परंतु इसकी संहिता उपलब्ध नही है। इसीलिये वर्तमान ऋ.प्रा. को शाकल शाखा का माना जाता है। अनुष्टुप्. त्रिष्टुप् और जगती छन्दों में निबद्ध यह प्रातिशाख्य अध्याय पटल वर्ग और श्लोक के क्रम में प्राप्त है। निष्कर्षतः विद्वानों के मतानुसार कहा जा सकता है कि वैदिक व्याकरण में सबसे पहले हुए ऋक् प्रातिशाख्य के समय की उच्चतम सीमा यास्क के समय 700 ई.पू. है और निम्नतम सीमा पाणिनि का समय 500 ई. पू. है। यह कहा जा सकता है कि प्रातिशाख्यों का समय यास्क के बाद तथा पाणिनि से पूर्व में है। अर्थात् प्रातिशाख्यों की रचना 700 ई. पू. तथा 500 ई. पू के मध्य में है। ऋक्प्रातिशाख्य और ऋक्प्रातिशाख्यकार के काल-निर्धारण-विषय में प्राप्त हुये विद्वानों के विभिन्न मतों के आधार पर ऋक्प्रातिशाख्य का समय 600 ई. पू के आसपास माना जा सकता है। परंतु वैदिक वांङ्मय में प्रातिशाख्यों के महत्व को देखकर इनका काल निश्चित कर देना कोई सरल कार्य नही है अर्थात इस विषय पर अभी और अधिक शोध की आवश्यकता है किंतु तब तक विद्वानों के प्रमाण युक्त मतों का ही आश्रय लेकर ऋक्प्रातिशाख्य को 700 ई. पू. और 500 ई. पू के मध्य में ही माना गया है।

**प्रातिशाख्य ग्रन्थ-**

- प्रातिशाख्य शब्द का अर्थ है 'प्रत्येक शाखा से सम्बद्ध व्याकरण आदि का बोध कराने वाला ग्रन्थ।
- प्रातिशाख्य ग्रन्थों का शिक्षा, व्याकरण और छन्द तीनों से साक्षात् सम्बन्ध है।
- वेदों के यथार्थ ज्ञान के लिए वर्णोच्चारणशिक्षा, सन्धि नियम, शब्दरूप धातुरूप उदात्तादि स्वर और छन्दों का ज्ञान आवश्यक है इस आवश्यकता की पूर्ति के लिए प्रातिशाख्य ग्रन्थों की रचना हुई।

**ऋक्प्रातिशाक्य में प्रतिपाद्य विषय-**

- पारिभषिक शब्दों के लक्षण,विभिन्न संधियों का विवेचन, क्रमपाठ का विवेचन, पदपाठ विभाग और व्यञ्जनों के स्वरुप का विवेचन।
- ऋक्प्रातिशाख्य पर दों भाष्य प्राप्त होते हैं।
- उव्वट का भाष्य जिसका समय 11 वीं शती ई. है। विष्णुमित्र कृत वृत्ति।

**ऋक्प्रातिशाख्य का सामान्य परिचय-**

- यह 'ऋग्वेद' की 'शाकल' शाखा का प्रातिशाख्य है। इसे **'पार्षद'** या 'पारिषद' सूत्र भी कहते हैं।
- ऋक्प्रातिशाख्य के रचयिता आचार्य शौनक हैं।
- रचयिता = **शौनक**, पटल (अध्याय)- (18) क्रमानुसार प्रथम कुछ अध्यायों के नाम- 1. संज्ञा, 2. संहिता 3. स्वर 4. सन्धि 5. नति.... ।

❖ भाष्य-
(1) उव्वट का भाष्य।
(2) विष्णुमित्र कृत (वृत्ति)।

## मुख्य परिभाषाएं-

### (1) समानाक्षर –

'अष्टौ समानाक्षराण्यादितः' -(8) अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ

### (2) सन्ध्यक्षर –

'ततश्चत्वारि सन्ध्यक्षराणि' - (4) ए, ऐ, ओ, औ

### (3) अघोष –

**"जिह्वामूलीय उपध्मानीय अघोषसंज्ञका सन्ति।"**

'अन्त्याः सप्त तेषामघोषाः' -(7) श्, ष्, स्, , उपध्मानीय क्, जिह्वामूलीय फ्,

पुनश्च वर्गे प्रथमौ अघोषौ, अर्थात् - क-ख, च-छ, ट-ठ, त-थ, प-फ, उपस्थापयनं आह – **"अघोषे रेफ्यरेफी च"**।

### (4) सोष्म–

**"युग्मौ सोष्माणौ"** - वर्गे च द्वितीयचतुर्थो वर्णो सोष्माणौ। अर्थात्- ख, घ, छ, झ, ठ, ढ, थ, ध, फ, भ।

प्रयोजनम् आह – **"सोष्मातु पूर्वेण सहोच्यते"**।

**(5) स्वरभक्ति** -उव्वट भाष्यानुसार – **"स्वर भक्तिस्तु रेफेन लकारेण वा सम्बद्धा भवति"** -**"स्वर भक्तिः पूर्वभागमक्षराणाम्।"** सा स्वरभक्तिः पूर्वं रेफं लकारं वा भजते। **सा द्विविधा** –

1. **दीर्घस्वरभक्तिः**- अर्धमात्रा, (1/2)
2. **ह्रस्वस्वरभक्तिः**-अर्धोनमात्र उच्चारणकालः (1/4)

**(6) यम – "स्पर्शा यमानुनासिकाः स्वान्परेषु"** (कुँ खुँ, गुँ, घुँ)

1. **अघोषाल्पप्राणाः** - कँ चँ टँ तँ पँ।

2. **अघोषमहाप्राणाः** - खँ छँ ठँ थँ फँ।
3. **सघोषाल्पप्राणाः** - गँ जँ डँ दँ बँ।
4. **सघोषमहाप्राणाः** - घँ झँ ढँ धँ भँ।

### (7) रक्त-
''स्पर्शसंज्ञोऽनुनासिकः'' (ङ्,ञ्,ण्,न्,म्)

### (8) संयोग –
द्वयोः व्यञ्जनवर्णयोः सन्निपातः। यथा- (प्र) प्रवस्त्रिष्टुभामिषम्।
**(संयोगस्तु व्यञ्जनसन्निपातः)** ।

### (9) प्रगृह्य –
"सम्बोधनात्मकस्य पदस्य अन्ते विद्यमानस्य ओकारस्य आमन्त्रित ओकार प्रगृह्य संज्ञा"।

**(10) रेफित** -स्वर वर्ण के पूर्व में पञ्चम ऊष्म वर्ण (विसर्ग) हो तो वह रेफ़ित संज्ञक होता है। **"उष्मोरेफी पञ्चमो नामिपूर्वः"**। यथा - (अग्निरश्मिना जन्मना)

## (2) शुक्लयजुर्वेद प्रातिशाख्य-
(वाजसनेयि-प्रातिशाख्य), **रचयिता**- कात्यायन, **अध्याय**- 8, इसमें (10) प्राचीन आचार्यों के मतों का उल्लेख है। काण्व, काश्यप, गार्ग्य, माध्यन्दिन, शाकटायन, शाकल्य, शौनक इत्यादि।

**भाष्य-**
(1) **'उव्वटकृत**-'मातृवेदनामक' भाष्य
(2) **'अनन्तभट्ट'कृत**- 'पदार्थप्रकाशक' नामक भाष्य।
संबंधित ग्रन्थ- (1) प्रतिज्ञासूत्र। (2) भाषिकसूत्र

**3. तैत्तिरीय प्रातिशाख्य (कृष्ण यजुर्वेदीय)**
खण्ड- 2 दोनों में 12, 12 अध्याय, सम्पूर्ण अध्याय= (24)

**भाष्य-**
(1) **माहिषेय**- पदक्रमसदन भाष्य,
(2) **सोमयार्य**- त्रिभाष्यरत्न भाष्य,
(3) **गोपालयज्वा**- वैदिकाभरण भाष्य।

## 3. सामवेदीय प्रातिशाख्य-
(1) **पुष्पसूत्र**- प्रणेता 'पुष्प' ऋषि (10) प्रपाठक अध्याय+सामगान से सम्बन्धित इसमें 'ग्रामगेयगान' और 'अरण्य गेयगान' में प्रयुक्त सामों की विविध विधियों का विशदीकरण है। पुष्पसूत्र पर **'अजातशत्रु'** की एक व्याख्या उपलब्ध है।
(2) **ऋक्तन्त्र**- यह 'सामवेद' की 'कौथुम' शाखा का प्रातिशाख्य है। इसे **(ऋक्तन्त्र व्याकरण)** भी कहते हैं। (5) प्रपाठक अध्याय 280 सूत्र,

## 4. अथर्ववेद प्रातिशाख्य-
(1) **शौनकीय चतुरध्यायिका**-
**लेखक**- शौनक इसका इंग्लिश अनुवाद के सहित संस्करण **"डॉ. ह्विटनी"** ने प्रकाशित किया था। अध्याय- 4,

### (2) अथर्ववेद प्रतिशाख्य-
**डॉ.सूर्यकान्त'** ने इसका संस्करण 1940 में लाहौर से प्रकाशित किया था।

## वैदिक व्याकरण प्रमुख सन्दर्भ -
- ✓ "तिस्रः प्लुत उच्यते स्वरः" इति कथनं वर्तते- **ऋग्वेदे**
- ✓ वेदस्य मुख्याः स्वराः- 03
- ✓ संख्यया स्वराङ्कनं भवति- **सामवेदे**
- ✓ माध्यन्दिनीय संहितायामुदात्तस्वरस्य अङ्कनं भवति- **किमपि न**
- ✓ मन्येषु अनुदात्तस्वरानं क्रियते स्वरितात् परो अनुदात्तः किम् उच्यते- **अधः**
- ✓ उदात्तादिस्वराः कति भवन्ति- **त्रयः**
- ✓ स्वराः इत्यनेन के गृह्यन्ते- **उदात्तादयः**
- ✓ वैदिकमन्त्रस्य उच्चारणे स्वराणां मुख्यभेदः- **त्रयः**
- ✓ ऋक्प्रातिशाख्यानुसारेण स्वराणां- **त्रिविधभेदाः**
- ✓ स्वरित के कितने भेद होते हैं- **अष्टौ**
- ✓ समाहारो भवति- **स्वरितः**
- ✓ ऋग्वेदीय प्रातिशाख्यानुसारेण रक्तसंज्ञः कः- **अनुनासिकः**
- ✓ "यज्ञस्य देवम्" इत्यत्र 'देवम्' पदस्य स्वरोऽस्ति- **देवम्**
- ✓ ऋग्वेद में ळ् उपलब्ध होता है- **दो स्वरों के मध्य में**
- ✓ वेदाध्ययने विकृतिपाठः कतिधा विद्यते- **अष्टधा**
- ✓ कौन सा लकार केवल वेदों में पाया जाता है- **लेट् लकार**
- ✓ लेट् लकारः कुत्र प्राप्यते- **वेदे**
- ✓ 'गमत्' किस लकार से सम्बद्ध हैं- **लेट् लकार**
- ✓ 'तारिषत्' पद किस लकार से सम्बद्ध है- **लेट् लकार**
- ✓ को लकारः छन्दसि (वेदे) प्रसिद्धः- **लेट् लकार**
- ✓ लुङ्-लङ्-लिट्-लकाराणां प्रयोग दृश्यते- **वैदिक संस्कृते**
- ✓ लेट्लकार प्रयुक्त हुआ है- **वैदिक संस्कृत में**
- ✓ प्रायः वेदेषु एव लभ्यते- **लेट्लकारः**
- ✓ 'पाहि' इति पदं कस्मिन् लकारे विद्यते- **लोट्लकारे**
- ✓ प्लुतसंज्ञा भवति- **स्वरस्य**
- ✓ आमन्त्रितज ओकारो भवति- **प्रगृह्यः**
- ✓ अस्ति बाह्यप्रयत्नः- **नादः**
- ✓ कौन सा प्रत्यय केवल वेदों में प्रयुक्त है- **अध्यै**
- ✓ 'जीवसे' मे प्रत्यय है- **असे**
- ✓ तुमर्थक प्रत्ययों का प्रचुर प्रयोग हुआ है- **वेदों में**
- ✓ प्लुतमात्रोच्चारणकालः- **मात्रा तीन**
- ✓ व्यजनोच्चारणकालः- **अर्ध मात्रा**
- ✓ हस्वोच्चारणकालः- **एक मात्रा**
- ✓ दीर्घमात्रोच्चारणकालः- **दो मात्रा**

- ✓ ऋग्वेद में 'देवासः' रूप किस विभक्ति का है- **प्रथमा विभक्ति बहुवचन**
- ✓ 'दाशुषे ' में विभक्ति है- **चतुर्थी**
- ✓ वैदिकव्याकरणे कियन्तः अध्यायाः सन्ति- **अष्ट**
- ✓ ऋग्वेदस्य शाकलसंहितायां कति सन्ध्यक्षराणि स्वीकृतानि- **चत्वारि**
- ✓ समानाक्षराणि कियन्ति- **अष्टौ**
- ✓ प्रसिद्ध व्याकरण संख्या है- 9 **(नव)**
- ✓ तैतिरीयप्रातिशाख्यानुसार सन्धयो भवन्ति- **षट्**
- ✓ तैत्तिरीयातिशाख्यानुसार कति स्वराः भवन्ति- **षोडश**
- ✓ तैत्तिरीयप्रातिशाख्यानुसारं कति ऊष्माणो भवन्ति- **षट्**
- ✓ ऋक्प्रातिशाख्यानुसारम् सोष्मवर्णः कः- **श**
- ✓ ऋक्प्रातिशाख्यानुसारम् अघोषवर्णः कः- **ख**
- ✓ घनपाठे प्रथमपदस्य कतिवारमावृत्तिर्भवति- **घनः**
- ✓ वेदानां रक्षार्थं कति विकृतिपाठाः मन्यन्ते-**अष्ट**
- ✓ संहिताध्ययनानन्तरं कः पाठः विधीयते- **पदपाठः**
- ✓ 'निर्भुज संहितापाठ' है- **आर्षपाठ**
- ✓ पदपाठ इत्यस्य परमप्रयोजनम् अस्ति- **वेदपाठरक्षणम्**
- ✓ अर्थ समझते हुये वैदिक मन्त्रों के सस्वर पाठ को कहा जाता है- **पारायण विधि**
- ✓ कः पाठः अष्टविधः- **विकृतिपाठः**
- ✓ 'साम' इति शब्देन किं गृह्यते- साम्यम् अस्ति – **प्रथमे**
- ✓ शुक्लयजुः प्रातिशाख्यस्य कस्मिन् अध्याये संज्ञापरिभाषयोः बर्णनम्- **प्रथमे**
- ✓ "शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम्" इति कस्यां शिक्षायां विलसति- **पाणिनीयशिक्षा**
- ✓ "स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात्" इत्यंशः कुशस्ति- **पाणिनीयशिक्षा**
- ✓ 'पत्सुतः शी' पदस्य अभिप्रेतार्थः- **वृत्रः**
- ✓ 'तत्त्वा यामि' मन्त्रे 'यामि' पदस्य आशयः- **या**े

# ॥निरुक्त ॥

निरुक्त में "पर्यायवाची शब्दों की सूची" - इस भाग को निघण्टु कहते हैं। इसके अन्य अध्यायों में अनेकार्थी शब्द, शब्द उद्गम और शब्दमूलों का समास आदि लिखा है निरुक्त वैदिक साहित्य के शब्द-व्युत्पत्ति (etymology) का विवेचन है। यह हिन्दू धर्म के छः वेदांगों में से एक है । इसमें मुख्यतः वेदों में आये हुए शब्दों की पुरानी व्युत्पत्ति का विवेचन है। निरुक्त में शब्दों के अर्थ निकालने के लिये छोटे-छोटे सूत्र दिये हुए हैं। इसके साथ ही इसमें कठिन एवं कम प्रयुक्त वैदिक शब्दों का संकलन (glossary) भी है। परम्परागत रूप से संस्कृत के प्राचीन वैयाकरण (grammarian) यास्क को इसका जनक माना जाता है।

वैदिक शब्दों के दुरूह अर्थ को स्पष्ट करना ही निरुक्त का प्रयोजन है। ऋग्वेदभाष्य भूमिका में सायण ने कहा है- **"अर्थावबोधे निरपेक्षतया पदजातं यत्रोक्तं तन्निरुक्तम्"** अर्थात् अर्थ की जानकारी की दृष्टि से स्वतंत्ररूप से जहाँ पदों का संग्रह किया जाता है वही निरुक्त है। शिक्षा प्रभृति छह वेदांगों में निरुक्त की गणना है। पाणिनीय शिक्षा में **"निरुक्तं श्रोत्रमुचयते"** इस वाक्य से निरुक्त को वेद का कान बतलाया है। यद्यपि इस शिक्षा में निरुक्त का क्रमप्राप्त चतुर्थ स्थान है तथापि उपयोग की दृष्टि से एवं आभ्यंतर तथा बाह्य विशेषताओं के कारण वेदों में यह प्रथम स्थान रखता है। निरुक्त की जानकारी के बिना वेद के दुर्गम अर्थ का ज्ञान संभव नहीं है।

**काशिकावृत्ति** के अनुसार निरुक्त पाँच प्रकार का होता है— वर्णागम (अक्षर बढ़ाना) वर्णविपर्यय (अक्षरों को आगे पीछे करना), वर्णविकार (अक्षरों को वदलना), नाश (अक्षरों को छोड़ना) और धातु के किसी एक अर्थ को सिद्ध करना। इस ग्रंथ में यास्क ने शाकटायन, गार्ग्य, शाकपूणि मुनियों के शब्द-व्युत्पत्ति के मतों-विचारों का उल्लेख किया है तथा उसपर अपने विचार दिए हैं।

## निरुक्त की टीकाएँ-

वर्तमान उपलब्ध निरुक्त, निघंटु की व्याख्या (commentary) है और वह यास्क रचित है। यास्क का योगदान इतना महान है कि उन्हें निरुक्तकार या निरुक्तकृत ("Maker of Nirukta") एवं निरुक्तवत ("Author of Nirukta") भी कहा जाता है। यास्क ने अपने निरुक्त में पूर्ववर्ती निरुक्तकार के रूप में औपमन्यव, औदुंबरायण, वार्ष्यायणि; गार्ग्य, आग्रायण, शाकपूणि, और्णनाभ, गालव, स्थौलाष्ठीवि, कौष्टुकि और कात्थक्य के नाम उद्धृत किए हैं उनके ग्रंथ अब प्राप्त नहीं है। इससे सिद्ध है कि 12 निरुक्तकारों को यास्क जानते थे। 13वें निरुक्तकार स्वयं यास्क हैं। 14वाँ निरुक्तकार अथर्वपरिशिष्टों में से 48वें परिशिष्ट का रचयिता है। यह परिशिष्ट निरुक्त निघंटु स्वरूप है।

इसकी विशेषताओं से आकृष्ट होकर अनेक विद्वानों ने इस पर टीका लिखी है। इस समय उपलब्ध टीकाओं में स्कंदस्वामी की टीका सबसे प्राचीन है। शुक्लयजुर्वेदीय शतपथ ब्राह्मण के भाष्य में हरिस्वामी ने स्कंदस्वामी को अपना गुरु कहा है। देवराज यज्वा द्वारा रचित एक व्याख्या का प्रकाशन गुरुमंडल ग्रंथमाला, कलकत्ता से 1952 में हुआ है। ग्रंथ के प्रारंभ में इन्होंने एक विस्तृत भूमिका लिखी है। निरुक्त पर व्याख्या रूप एक वृत्ति दुर्गाचार्य रचित उपलब्ध है। इन्होंने अपनी वृत्ति में निरुक्त के प्रायः सभी शब्दों का विवेचन किया है। इसका प्रकाशन आनंदाश्रम संस्कृत ग्रंथमाला, पूना से 1926 में और खेमराज श्रीकृष्णदास, बंबई से 1982 में हुआ है।

सत्यव्रत सामश्रमी ने इस विषय पर लेखनकार्य किया है। इसका प्रकाशन बिब्लओथिका, कलकत्ता से 1911 में हुआ है। प्रो० राजवाड़े का इस विषय पर महत्वपूर्ण कार्य निरुक्त का मराठी अनुवाद है जो 1935 में प्रकाशित है। डॉ० सिद्धेश्वर वर्मा का यास्क निर्वचन नामक ग्रंथ विश्वेश्वरानंद वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर से 1953 में प्रकाशित है। इसपर कुकुंद झा बख्शी की संस्कृत टीका निर्णयसागर प्रेस, बंबई से 1930 में प्रकाशित है। इसपर मिहिरचंद्र पुष्करणा ने एक टीका लिखी है जो पुरुषार्थ पुस्तकमाला कार्यालय, अमृतसर से 1945 में प्रकाशित है।

## निरुक्त की संरचना-

इस ग्रंथ के समस्त अध्यायों की संख्या 12 है जो तीन कांडों में विभक्त हैं। 1. **नैघंटुक कांड**, 2. **नैगम कांड**, 3.**दैवत कांड**

इसके सिवाय परिशिष्ट के रूप में अंतिम दो अध्याय और भी साथ में संलग्न हैं। इस प्रकार कुल 14 अध्याय हैं। इन अध्यायों में प्रारंभ से द्वितीय अध्याय के प्रथम पाद पर्यंत उपोद्घात वर्णित है। इसमें निघंटु का लक्षण, पद का प्रकार, भाव का विकार, शब्दों का धातुज सिद्धांत, निरुक्त का प्रयोजन और एतत्संबंधी अन्य आवश्यक नियमों के आधार पर विस्तार के साथ विवेचन किया गया है। इस समस्त भाग को नैघंटुक कांड कहते हैं। इसी का 'पूर्वषट्क' नामांतर है। चौथे अध्याय में एकपदी आख्यान का सुंदर विवेचन किया गया है। इसे नैगमकांड कहते हैं। अंतिम छह अध्यायों में देवताओं का वर्णन किया गया है। इसे दैवत कांड बतलाया है। इसके अनंतर देवस्तुति के आधार पर आत्मतत्वों का उपदेश किया गया है। निरुक्त के बारह अध्याय है। प्रथम में व्याकरण और शब्दशास्त्र पर सूक्ष्म विचार हैं। इतने प्राचीन काल में शब्दशास्त्र पर ऐसा गूढ़ विचार और कहीं नहीं देखा जाता। शब्दशास्त्र पर अनेक मत प्रचलित थे इसका पता यास्क के निरुक्त से लगता है। कुछ लोगों का मत था कि सभी शब्द धातुमूलक हैं और धातु क्रियापद मात्र हैं जिनमें प्रत्यय आदि लगाकर भिन्न शब्द बनते हैं। इस मत के विरोधियों का कहना था कि कुछ शब्द धातुरुप क्रियापदों से बनते है पर सब नहीं, क्योंकि यदि 'अशं' से अश्व माना जाय तो प्रत्येक चलने या आगे बढ़नेवाला पदार्थ अश्व कहलाएगा। यास्क ने इसी विरोधी मत का खंडन किया है। यास्क मुनि ने इसके उत्तर में कहा है कि जब एक क्रिया से एक पदार्थ का नाम पड़ जाता है तब वही क्रिया करनेवाले और पदार्थ को वह नाम नहीं दिया जाता। दूसरे पक्ष का एक और विरोध यह था कि यदि नाम इसी प्रकार दिए गए है तो किसी पदार्थ में जितने-जितने गुण हों उतने ही उसका नाम भी होने चाहिए। यास्क इसपर कहते है कि एक पदार्थ किसी एक गुण या कर्म से एक नाम को धारण करता है। इसी प्रकार और भी समझिए। दूसरे और तीसरे अध्याय में तीन निघंटुओं के शब्दों के अर्थ प्रायः व्यख्या सहित है। चौथे से छठें अध्याय तक चौथे निघंटु की व्याख्या है। सातवें से बारहवें तक पाँचवें निघंटु के वैदिक देवताओं की व्याख्या है।

# ॥प्रथमोऽध्यायः ॥

## ॥प्रथम पाद ॥

निघण्टु की व्याख्या- **निरुक्त**, निघण्टु=(5) अध्याय, (3) काण्ड

**1-3. नैघण्टुक काण्ड**- पर्याय शब्द,

**4. ऐकपदिक/ नैगम काण्ड**- कठिन शब्द,

**5. दैवत काण्ड**- देवतावाची,

निघण्टु में पांच अध्याय तथा निरुक्त में (14) अध्याय हैं जिनमें (12) अध्याय मुख्य हैं, दो अध्याय परिशिष्ट हैं ।

**यास्क ने देवताओं के तीन भाग किए हैं-**

(1) पृथ्वीस्थानीय (2) द्युस्थानीय (3) अन्तरिक्षस्थानीय।

## यास्क की व्याख्यानविधि के तीन भेद-

**समाम्नायः समाम्नातः । सः व्याख्यातव्यः । तमिमं समाम्नायं निघण्टव इत्याचक्षते । निघण्टवः कस्मात् ? निगमाः इमे भवन्ति - छन्दोभ्यः समाहृत्य समाहृत्य समाम्नाताः । 'ते निगन्तवः एव सन्तः निगमनात् निघण्टव उच्यन्ते इति औपमन्यवः' । 'अपि वा आहननाद् एव स्युः । समाहता भवन्ति' । 'यद्वा समाहृता भवन्ति' ।**

शब्दों का समाम्नाय संकलित हुआ जिसकी व्याख्या करनी चाहिए इस संग्रह को कुछ लोग निघण्टु कहते हैं, यह निघण्टु कैसे कहलाया ये अर्थ बतलाने वाले हैं – वेदों से चुन चुनकर ये संकलित किये गये हैं, ये अर्थ बतलाने वाले निगन्तु ही बनकर व्युत्पत्ति (निगमन) से निघण्टु कहलाए यह औपमन्यव का विचार है । अथवा आहनन (विभाजित करना) के द्वारा यह निघ्रण्टु शब्द बना है क्योंकि सभी शब्द समाहत (विभाजित) किए हुये हैं । अथवा जमा किये जाने के कारण इन्हे निघण्टु कहते हैं ।

1. निगमन से निघण्टु- निगम= नि+ग=निगन्तृ-निगन्तु=निघण्टु
   अर्थ बतलाने वाला **(प्रत्यक्ष)**
2. समाहनन से निघण्टु- सम्+आ+हन्=समाहन्तृ-**समाहन्तु**=निघण्टु
   जमा किया हुआ, **(परोक्ष)**
3. समाहरण से निघण्टु-सम्+आ+हृ=समाहर्तृ-समाहर्तु=निघण्टु
   चुना हुआ **(अतिपरोक्ष)**

**चत्वारि पदजातानि-**

(1) नाम (2) आख्यात (3) उपसर्ग (4) निपात

**आख्यात**- भावप्रधानमाख्यातम् । भाव, काल, कारक, संख्या। **नाम** - सत्वप्रधानानि नामानि। **यदत्र उभे भावप्रधाने भवतः**। जहाँ पर नाम आख्यात दोनों ही हो उस अवस्था में भाव (क्रिया) की प्रधानता होती है।

## भाव की अवस्थाएं-

(1) साध्यावस्था- इसमें भाव की प्रधानता होने पर - **आख्यात** क्रियावाचक होता है ।

(2) **सिद्धावस्था**- इसमें सत्व की प्रधानता होने पर – नाम क्रियावाचक होता है । आख्यात में क्रिया सदैव रहती है- अमूर्त। नाम में क्रिया होती है- मूर्त। **पूर्वापरीभूतं भावमाख्यातेनाचष्टे- व्रजति पचतीत्युपक्रमप्रभृत्यपवर्ग पर्यन्तम्** । पूर्वापर के क्रम से होने वाले भाव को आख्यात नाम से पुकारते हैं जैसे-चलता है, पकाता है अर्थात् जिसमें आरम्भ से लेकर अन्त तक का कथन हो । (उपक्रम-आरम्भ, अपवर्ग-अन्त) ।

**"क्रियासु बह्वीष्वभिसंश्रितो यः पूर्वापरीभूत इवैक एव
क्रियाभिनिर्वृत्तिवशेन सिद्ध आख्यातशब्देन तमर्थमाहुः"** ।।

**सत्त्वोपदेशनिरूपण-**

**मूर्तं सत्त्वभूतं सत्त्वानामभिर्व्रज्या पक्तिरिति।** अदः इति सत्वानामुपदेशः। **गौरश्वः पुरुषो हस्तीति।** (सत्व- द्रव्य)

ठोस अर्थात् सिद्ध क्रिया के रूप में परिणत भाव को सत्व नाम से पुकारते हैं जैसे- गमन और पाक । अद (वह) से वस्तुओं का सामान्य उपदेश होता है । परन्तु विशेषतः सत्वोपदेश गो, अश्व, पुरुष, हाथी इनसे होता है।

**भावोपदेशनिरूपण-**

**भवतीति भावस्य। आस्ते, शेते, व्रजति, तिष्ठतीति ।** भवति (होना है) से भाव (आख्यात) का सामान्योपदेश होता है, परन्तु विशेषोपदेश आस्ते, शेते, व्रजति, तिष्ठति इनसे होता है।

**शब्दनित्यत्व विमर्श-**

**औदुम्बरायण मत- 'इन्द्रियनित्यं वचनमौदुम्बरायणः'।** औदुम्बरायण के मत में शब्द की सत्ता इन्द्रियों तक ही है इसलिए इन्द्रिय के अनित्य होने से शब्द भी अनित्य है इनका मानना इस प्रकार है । इसमें इन्होंने निम्न तर्क दिए हैं-

1. **तत्र चतुष्टं नोपपद्यते** । शब्द को अनित्य मानने पर नाम, आख्यात, उपसर्ग, निपात ये चारों पद बेकार हो जाएंगे ।
2. **अयुगपत् उत्पन्नानां वा शब्दानां इतर-इतरोपदेशः** । शब्द अनित्य में शब्दों का मेल नहीं हो सकता क्योंकि वे भिन्न-भिन्न समयों में उत्पन्न होते हैं तथा नष्ट हो जाते हैं ।
3. **शास्त्रकृतो योगश्च** । प्रकृति और प्रत्यय भी अनित्य हैं इसलिए इनका व्याकरण शास्त्र में लिखा हुआ संयोग भी नहीं हो सकता।

**यास्क मत- 'व्याप्तिमत्वात् तु शब्दस्य'** । यास्क मत में व्याप्तिमान् होने से शब्द का नित्यत्व सिद्ध होता है ।

## ॥षड् भावविकार॥

**षड् भावविकाराः भवन्तीति वार्ष्यायणिः** -जायते, अस्ति, विपरिणमते वर्द्धते, अपक्षीयते, विनश्यतीति।

**जायते** -जायत इति पूर्वभावस्यादिमाचष्टे नापरभावमाचष्टे, न प्रतिषेधति । (जन्म लेना)

**अस्ति** -अस्तीत्युत्पन्नस्य सत्त्वस्यावधारणम्। (होना)

**विपरिणमते** -विपरिणमत इत्यप्रच्यवमानस्य तत्त्वाद्विकारम्। (बदलना)

**वर्द्धते-** वर्द्धत इति स्वाङ्गाभ्युच्चयं सांयोगिकानां वार्थानाम्- वर्द्धते विजयेनेति वा, वर्द्धते शरीरेणेति वा। (वृद्धि होना, वृद्धि दो प्रकार की) शारीरिक, धन-धान्य ।

**अपक्षीयते-** अपक्षीयते इत्यतेनैव व्याख्यातः प्रतिलोमम्। (घटना दो प्रकार से) शारीरिक, धन-धान्य ।

**विनश्यतीति-** विनश्यतीत्यपरभावस्यादिमाचष्टे, न पूर्वभावमाचष्टे न प्रतिषेधति। (नष्ट होना)

**उपसर्गनिरूपणम्-**

शाकटायन मत- **'न निर्बद्धा उपसर्गा अर्थान्निराहुरिति शाकटायनः'। नामाख्यातयोस्तु कर्मोपसंयोगद्योतका भवन्ति।**

शाकटायन के मत में नाम, आख्यात से अलग होने पर उपसर्ग का अर्थ निश्चय नहीं कर सकते । लेकिन नाम और आख्यात का अन्य अर्थ से संयोग होता है ।

**गार्ग्य मत-** उच्चावचाः **पदार्था भवन्तीति** गार्ग्यः। **आ इत्यर्वागर्थे प्रपरेत्यस्य प्रतिलोम्यम्** ।

गार्ग्य के मत में उपसर्ग के बहुत तरह के अर्थ होते हैं । **जैसे-**
उपसर्गों के स्वतन्त्र अर्थ-

1. आङ्- इत्यर्वागर्थे। (इधर अर्थ
2. प्र, परा- प्रपरेत्येतस्य प्रातिलोम्यम्। (आङ् से उल्टा अर्थ)
3. अभि - इत्याभिमुख्यम् (संमुखता)
4. प्रति- प्रतित्येतस्य प्रातिलोक्यम् (अभि से विपरीत)
5. अति सु- अति सु इत्यभिपूजितार्थे। (पूजार्थ)
7. निर्, दुर - निर्दुरित्येतयोः प्रातिलोम्यम्। (अति सु के विपरीत निर्धनः, दुर्ब्राह्मणः)
8. नि,अव - न्यवेति विनिग्रहार्थीयौ। (नियन्त्रण दबाने में) निगृह्णाति, अवगृह्णाति
9. उद्, - उदित्येतयोः प्रातिलोम्यम्। (ऊपर वाले नि अव के विपरीत अर्थ को कहता है) उद्गृह्णाति, उत्थापयति।
10. सम् - समित्येकीभावम्। (एकत्र करने को, संगृह्णाति)
11. वि,अप- व्यापेत्येतस्य प्रातिलोम्यम्- (जुदा करना सम का उल्टा) विगृह्णाति, अपगृह्णाति।
12. अनु - सादृश्यापरभावम्। (समानता और अनुगम) अनुरूपमिदम्, अनुगच्छामि।
13. अपि- अपीति संसर्गम्।(संसर्ग)मधुनोऽपि स्यात्, देवदत्तमपि आनय
14. उप् - उपेत्युपजनम्। (आधिक्य) उपजायते, उप परार्द्धे हरेर्गुणाः,
15. परि - सर्वतोभावम्। (सब तरफ) परिधावति,
16. अधि - उपरिभावम्/ ऐश्वर्यं वा। (उपर/ईश्वर) अधितिष्ठति लोकम्, अधिपतिः,

इस प्रकार अनेकविध अर्थ में उपसर्ग होते हैं ।

## ॥द्वितीय पाद॥

निपात- **अथ निपाताः। उच्चावचेषु-अर्थेषु निपतन्ति।**
निपात अनेक प्रकार के अर्थों को प्रकट करता है।

**निपात के तीन प्रकार –**

1. उपमार्थक- इव, न, चित्, नु
2. कर्मोपसंग्रहः/अर्थोपसङ्ग्रह-
3. पादपूरणार्थक- कम्, इम्, इत्, उ (कमीमिद्)

(1) उपमार्थक-

**1. इव- इवेति भाषायाम् अन्वाध्याये (वेदे) च ।**
इव यह निपात भाषा (लोक) में और वेद में भी होता है । तथा यह वेद और लोक दोनों जगह उपमार्थ में होता है ।
**उदाहरण- लोक-** अग्निरिव, **वेद-** इन्द्र इव।

**2. न - नेति प्रतिषेधार्थीयो भाषायाम्। उभयमन्वध्यायम्** । न यह निपात लोक में निषेधार्थक होता है परन्तु वेद में निषेध और उपमा दोनों अर्थ में होना है । (**अन्वाध्यायम्**-वेद)
**वेद के उदाहरण- निषेधार्थक-** नेन्द्रं देवममंसत, **उपमार्थक-** दुर्मदासो न सुरायाम्।

**3. चित्- चिदित्येषोऽनेककर्मा** (अनेकार्थ) । **उदाहरण-** पूजार्थ, उपमार्थक, अवकुत्सित् । **यथा- पूजार्थ-** आचार्यश्चिद् इदं ब्रूयात् । **उपमार्थक-** दधिचित्, **अवकुत्सित्** - कुल्माषांश्चिदाहर ।

**4. नु- नु इत्येषोऽनेककर्मा** (अनेकार्थ) ।
(1) हेत्वर्थ (2) अनुप्रश्नार्थ (अनुपृष्ट) (3) उपमार्थ
**यथा- हेत्वर्थ-** "इदं नु करिष्यति"। **अनुप्रश्नार्थ-** कथं नु करिष्यति। **उपमार्थ-** वृक्षस्य नु ते पुरुहूत वयाः।

(2) कर्मोपसंग्रहाः निपाताः-

कर्मोपसंग्रह (अर्थसंयोजक) उसे कहते हैं जिसके आगमन से वस्तुओं का अलग-अलग होना निश्चित रहता है, किन्तु यह पार्थक्य सामान्य गणना के समान स्पष्ट नहीं रहता बल्कि समास के पदों को अलग्-अलग करने पर ही पृथक मालूम पड़ता है ।
**कर्मोपसंग्रह के उदाहरण-**
1. **च** - इति समुच्चयार्थः, (एक जगह करना, अहं च त्वं च वृत्रहन्)
2. **आ** - इति समुच्चयार्थः, (देवेभ्यश्च पितृभ्यश्च आ)
3. **वा-** विचारणार्थः, (हन्ताहं पृथिवीमिमां विदधानीह वेह वा)
4. **अह, ह** – विनिग्रहार्थीयौ, (अलग होने के अर्थ में)
5. **उ** – विनिग्रहार्थीय, पादपूरक भी (मृषा इमे वदन्ति, सत्यमु ते वदन्ति।)
6. **हि** - अनेककर्मा-3, (1) हेतुकथनं (2) अनुपृष्ट (3) ईर्ष्या
7. **किल** – विद्याप्रकर्षे,
8. **मा** - प्रतिषेधे,
9. **खलु-** प्रतिषेधे, खलु कृत्वा, खलु कृतम्,(**पादपूरक**-एवं खलु तत् बभूव)
10. **शश्वत्-** विचिकित्सार्थीयो भाषायाम् (संदेहार्थक)
11. **नूनम्** - विचिकित्सार्थीयो (पादपूरक भी)
12. **सीम** - परिग्रहार्थीयो वा (पादपूरण)
13. **त्व** - विनिग्रहार्थीय सर्वनामानुदात्तम्
14. **त्वत्** - समुच्चयार्थे (पादपूरक)

(3) पादपूरणार्थक निपाताः-

इत् न के साथ मिलकर परिभय अर्थ में प्रयुक्त होता है- **'न चेत् सुरां पिबन्ति।'पादपूरणार्थक निपात के उदाहरण-**
नूनम् (2) सीम (3) सीमतः (4) कम् (5) ईम् (6) इत् (7) उ (8) त्व (9) त्वत् । **"कमीमिदु"**= कम्, ईम्, इत्, उ ।

## ॥चतुर्थ पाद ॥

**शाकटायन मत- तत्र नामानि- आख्यातजानि इति शाकटायनो नैरुक्तसमयश्च"** । सभी शब्द धातुओं से उत्पन्न हुए हैं ।
**गार्ग्य/वैयाकरण मत- न सर्वाणीति गार्ग्यो वैयाकरणानां चैके** । इनके अनुसार सभी प्रातिपादिक धातुओं से उत्पन्न नहीं होते हैं ।

## ॥पञ्चम पाद ॥

**निरुक्त अध्ययन प्रयोजन-**
**अनर्थका हि मन्त्राः-** कौत्स - (7)
1. **नियतवाचोयुक्तयो नियतानुपूर्व्या भवन्ति।**
2. **अथापि ब्राह्मणेन रूपसम्पन्ना विधीयन्ते-** 'उरु प्रथस्वेति प्रथयति।' 'प्रोहाणीति प्रोहति।'
3. **अथाप्यनुपपन्नार्था भवन्ति।** 'ओषधे त्रायस्वैनम्।' 'स्वधिते मैनं हिंसीः' इत्याह हिंसन्
4. **अथापि विप्रतिषिद्धार्था भवन्ति-** 'एक एव रुद्रोऽवतस्थे न द्वितीयः।' 'असंख्याता सहस्राणि ये रुद्रा अधि भूम्याम्।' 'अशत्रुरिन्द्रः! जज्ञिषे।' 'शतं सेना अजयत् साकमिन्द्रः।' इति।
5. **अथापि जानन्तं सम्प्रेष्यति-** अग्नये समिध्यमानाय- अनुब्रूहीति।
6. **अथाप्यह- 'अदितिः सर्वम् इति।'**'अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षम्।''।
7. **अथापि- अविस्पष्टार्था भवन्ति-** अम्यग्, याद्दश्मिन्, जारयायि, काणुका इति।

**यास्क मत-**
**अर्थवन्तः शब्दसामान्यात्।** एतद्वै यज्ञस्य समृद्धं यद्रूपसमृद्धं यत्कर्म क्रियमाणमृग्यजुर्वाभिवदिति च ब्राह्मणम्। क्रीडन्तौ पुत्रैर्नप्तृभिः इति।

"इहैव स्तं मा वियौष्टं विश्वमायुर्व्यश्नुतम्।
क्रीडन्तौ पुत्रैर्नप्तृभिर्मोदमानौ स्वेगृहे।।" (ऋ-सं-8,3,28,2)

इस मंत्र का विवाह के लिये विनियोग किया गया है।
1. **यथो एतन्नियतवाचोयुक्तयो नियतानुपूर्व्या भवन्तीति।** लौकिकेष्वप्येतद्। यथा- इन्द्राग्नी, पितापुत्रविति।
2. **यथो एतद् ब्राह्मणेन रूपसम्पन्ना विधीयत इति,** उदितानुवादः स भवति ।
3. **यथो एतदनुपपन्नार्था भवन्तीत्याम्नायवचनादहिंसा प्रतीयेत्।**
4. **यथो एतद् विप्रतिषिद्धार्था भवन्तीति,** लौकिकेष्वप्येतद्।

**यथा**- असपत्नोऽयं ब्राह्मणोऽनमित्रो राजेति।

5. **यथो एतद् जानन्तं सम्प्रेष्यतीति**। 'जानन्तमभिवादयते', 'जानते मधुपर्कं प्राहेति।'
6. **यथो एतददितिः सर्वमिति**। लौकिकेष्वप्येतद्। **यथा**- एतददितिः सर्वमिति। लौकिकेष्वप्येतद्।' **यथा**- सर्वरसा अनुप्राप्ताः पानीयमिति।
7. **यथो एतदविस्पष्टार्था भवन्तीति**। नैष स्थाणोरपराधो यदेनमन्धो न पश्यति पुरुषापराधः स भवति । **यथा**- जानदीषु विधातः पुरुषविशेषो भवति। पारोवर्यवित्सु तु खलु वेदितृषु भूयोविधः प्रशस्यो भवति।
   - **फर्फरीफा**- शत्रूणां विदारयितारौ। **अम्यक्**- प्राप्नोति, **यादृश्मिन्**- यादृशे **जारयायि**- स्तूयते, **काणुका**-कान्तानि, **जर्भरी**-भर्तारौ, **तुर्फ़री**- हन्तारौ।

## ॥षष्ठ पाद ॥

### निरुक्त अध्ययन के प्रयोजन-

1. अथापीदमन्तरेण मन्त्रेष्वर्थप्रत्ययो न विद्यते।अर्थमप्रतियतो नात्यन्तं स्वरसंस्कारोद्देशः।तदिदं विद्यास्थानं व्याकरणस्य कार्त्स्यं स्वार्थसाधकं च।
2. अथापीदमन्तरेण पद-विभागो न विद्यते।
3. अथापि याज्ञे दैवतेन बहवः प्रदेशा भवन्ति, तदनेनोपेक्षितव्यम् ।
4. अथापि ज्ञान-प्रशंसा भवति ।

**"साक्षात्कृतधर्माणः ऋषयो बभूवुः"** । ऋषियों ने धर्म का साक्षात्कार किया था । (यह यास्क का कथन है।)

# ॥द्वितीय अध्याय ॥

## ॥प्रथम पाद ॥

### निर्वचन के सिद्धान्त-

जिन शब्दों में स्वर और बनावट अर्थ से युक्त होकर अपने अधीनस्थ अर्थ सम्बन्धी प्रादेशिक विकार से सम्बद्ध हो उनका निर्वचन उसके अनुसार ही करें । **निर्वचनम्**- निष्कृष्य-विगृह्य वचनं-निर्वचनम्।

**"वर्णागमो वर्ण- विपर्ययश्च द्वौ चापरौ वर्ण-विकार-नाशौ धातोस्तदर्थातिशयेन योगस्तदुच्यते पञ्चविधं निरुक्तम्"**।।

### 1. वर्णागम- आस्थत्, द्वारः, भरुजा।

### 2. वर्णविपर्यय-

**आदि विपर्ययः**:- ज्योतिः, घनः, बिन्दुः, बाट्यः।
**आद्यन्त विपर्ययः**:- स्तोका रज्जुः सिकतास्तर्किति। (तर्कु)
**अन्तविपर्ययः**:- ओघो, मेघो, नाघो, गाघो, वधूर्मध्विति।

### 3. वर्णविकार-

**उपधाविकारः**:- राजा, दण्डी।

### 4. वर्णनाश-

**आदिशेषः**:- प्रत्तम्, अवत्तम्।
**आदिलोपः**:- स्तः सन्ति।
**अन्तलोपः**:- गत्वा, गतम्।
**उपधालोपः**:- जग्मतुः, जग्मुः।
**वर्णलोपः**:- तत्त्वा यामीति। (तं त्वा याचामि) द्वारः।
**द्विवर्णलोपः**:- तृचः। (तिस्रः ऋचः)

### 5. धात्वर्थातिशय-

यज् धातु सम्प्रसारण - **इष्टम्, इष्टवा।**
यज् धातु असम्प्रसारण - **यष्टुम्, यष्टव्यम्।**
**दम् उपशमने** - दाम्यति, दमयति दान्तः, दमूना ।
कुछ धातुएं सम्प्रसारण रूप में कम प्रयोग वाली होती हैं- **अतिः, मृदुः, पृथुः, पृषतः, कुणारु।**
(लौकिक) से वैदिक कृदन्त शब्द - **दमूनाः, क्षेत्रसाधा** ।
वैदिक से लौकिक कृदन्त शब्द - **उष्णम्** घृतम्।

### निम्नलिखित शब्दों की व्युत्पत्तियां-

1. **आचार्यः**:- आचार्यः आचारं ग्राहयति, आचिनोत्यर्थान्, अचिनोति बुद्धिमिति वा ।
2. **वीरः**:- वीरयति अमित्रम्। वेत्तेर्वा स्याद्गतिकर्मणः, वीरयतेर्वा ।
3. **हृदः** - हृदो ह्रादते शब्दकर्मणः। हृदतेर्वा स्यात्, शीतिभावकर्मणः।
4. **गौ** - गौरिति पृथिव्या नामधेयम्। यद् दूरङ्गता भवति। यच्चास्यां भूतानि गच्छन्ति। गातेर्वा ओकारो नामकरणः।
5. **समुद्रः** - समुद्रवन्त्यस्मादापः। समभिद्रवन्त्येनमापः। सम्मोदन्ते अस्मिन् भूतानि। समुदको भवति। समुनत्तीति वा।
6. **वृत्रः** - वृत्रो वृणोतेर्वा, वर्ततेर्वा यद् वृणोत् तद्वृत्रस्य वृत्रत्वम्। यदवर्धत तद् वृत्रस्य वृत्रत्वम्।
7. **आदित्यः** - आदत्ते रसान्, आदत्ते भासं ज्योतिषाम्, आदीप्तो भासेति वा, अदितेः पुत्र इति वा।
8. **उषस्** - उच्छतीति सत्या रात्रेरपरः कालः ।
9. **मेघः** - मेहतीति सिंचत्यसौ मेघः।
10. **नदी** - नदना इमा भवन्ति शब्दवत्यः।
11. **उदक्** - उनत्तीति उदक् । तद्धि यत्र गच्छति, तत्र उनति क्लेदयति।
12. **वाक्** - वक्तीति वाक्। वचेः उच्यतेऽनया इति वाक्।
13. **अश्वः** - अश्नुतेऽध्वानम्। महाशनो भवतीति वा।
14. **अग्निः** - अग्रणीर्भवति। अग्रं यज्ञेषु प्रणीयते। अङ्गं नयति सङ्गमानः। **अक्नोपनो भवति-"स्थौलाष्ठीवि"**। न क्नोपयति न स्नेहयति।
15. **जातवेदस**- जातानि वेद, जातानि वा एनं विदुः। जाते विधत इति वा।
16. **वैश्वानर** -विश्वान् नरान् नयति। विश्वः एवं नरा नयन्तीति वा अपि

वा वैश्वानरः एव स्यात्।

17. **निघण्टु** - ते निगन्तव एव सन्तो निगमनाद् निघण्टवः उच्यन्ते इति औपमन्यवः। अपि वाऽऽहननादेव स्युः, समाहता भवन्ति। यद्वा समाहृता भवन्ति।

# ॥सप्तमोऽध्यायः॥

## ॥प्रथमः पादः॥

### अथ दैवतकाण्डम्-

**दैवतलक्षण-** तद्यानि नामानि प्राधान्यस्तुतीनां **देवतानां** तद् **दैवतमित्याचक्षते। सा एषा देवतोपपरीक्षा । यत्कामऋषिः यस्यां देवतायम् आर्थपत्यम् इच्छन् स्तुतिं प्रयुङ्क्ते तद्दैवतः स मन्त्रो भवति ।** जिन नामों में मुख्य रूप से देवताओं का वर्णन है उनका सङ्ग्रह दैवत कहलाता है, इस काण्ड में देवताओं की पूरी परीक्षा का वर्णन है किसी मन्त्र में कोई काम न लेकर कोई ऋषि जिस देवता का प्रधान अर्थ चाहता है, स्तुति करता है उसी देवता का वह मन्त्र होता है ।

**तास्त्रिविधा ऋचः-** परोक्षकृताः। प्रत्यक्षकृताः। आध्यात्मिक्याश्च।

**1. परोक्षकृताः-** प्रथमपुरुष ।

"तत्र परोक्ष- कृताः **सर्वाभिर्नामविभक्तिभिर्युज्यन्ते प्रथमपुरुषैश्च** आख्यातस्य"।

उदाहरण-

**प्रथमा विभक्ति-** इन्द्रो दिव इन्द्र ईशे पृथिव्याः।

**द्वितीया विभक्ति** - इन्द्रमिद् गाथिनो बृहत्।

**तृतीया विभक्ति** - इन्द्रेणैते तत्सवो वेविषाणाः।

**चतुर्थी विभक्ति** - इन्द्राय साम गायत।

**पंचमी विभक्ति** - नेन्द्राहते पवते धाम किञ्चन।

**षष्ठी विभक्ति** - इन्द्रस्य नु वीर्याणि प्रवोचम्।

**सप्तमी विभक्ति** - इन्द्रे कामा अयंसत।

**2. प्रत्यक्षकृताः-** मध्यमपुरुष ।

"**अथ प्रत्यक्षकृता मध्यमपुरुषयोगाः। त्वमिते चैतेन सर्वनाम्ना**"।

प्रत्यक्षतः कही गई ऋचाएं मध्यम पुरुष में होती हैं और तुम (त्वम्) सर्वनाम से संयुक्त रहती हैं । **उदाहरण-** त्वमिन्द्र बलादधि। वि न इन्द्र मृधो जहि।

- **प्रत्यक्षकृताः स्तोतारो भवन्ति । परोक्षकृतानि-स्तोतव्यानि ।** कहीं-कहीं पर स्तुति करने वाले प्रत्यक्षतः कहे जाते हैं और स्तोतव्य वस्तुएं परोक्षतः कही जाती हैं । **उदाहरण-** मा चिदन्यद्विशंसत। कण्वा अभि प्रगायत। उप प्रेत कुशिकाश्चेतयध्वम्।

**3. आध्यात्मिक्य-** उत्तमपुरुष ।

**अथाध्यात्मिक्यः** उत्तमपुरुषयोगाः। **अहमिति चैतेन सर्वनाम्ना।** स्वयं की कही गई ऋचाएं उत्तम पुरुष में होती हैं और मैं (अहम्) इस सर्वनाम से संयुक्त रहती हैं । **उदाहरण-** इन्द्रो वैकुण्ठः। लवसूक्तम्। वागाम्भृणीयम् (वाक् सूक्त)।

- परोक्षकृताः प्रत्यक्षकृताश्च मन्त्रा भूयिष्ठाः। अल्पशः आध्यात्मिकाः।

## ॥द्वितीयः पादः॥

**तिस्र एव देवता इति नैरुक्ताः।**

(1) **पृथ्वि स्थानीय** देवता- अग्नि, सोम, बृहस्पति, प्रजापति, विश्वकर्मा अदिति-दिति, देवियां, नदियां।

(2) **अन्तरिक्ष स्थानीय देवता-** इन्द्र, रुद्र, मरुत्, पर्जन्य, वात, मातरिश्वा, आप, अपानपात्, त्रित आप्त्य, अहिर्बुध्न्य, वायु।

(3) **द्युस्थानीय देवता-** आदित्य, (ऋताधिपति) सविता, सूर्य, पूषा, पूषन, मित्र, वरुण, उषस्, अर्यमा, अश्विनौ, द्यौ, विष्णु विवस्वत्

**"देवो दानाद् वा, दीपनाद् वा, द्योतनाद् वा, द्युस्थानो भवतीति वा"।**

## ॥तृतीयः पादः॥

**1. अग्नि भक्तीनि (साहचर्य)** - पृथिवी लोकः। प्रातः सवनम्। वसन्तः (शरद)। गायत्री (अनुष्टुप)। त्रिवृत्स्तोमः। रथन्तरं साम।

**अस्य संस्तविका देवाः-** इन्द्रः, सोमः, वरुणः, पर्जन्यः, ऋतवः।

**अस्य कर्म-** वहनं च हविषामावाहनं च देवतानाम् ।

**2. इन्द्र भक्तीनि-** अन्तरिक्षलोकः। माध्यन्दिनं सवनं। ग्रीष्मः (हेमन्त) त्रिष्टुप् (पंक्ति) पञ्चदशस्तोमः । (त्रिणव) बृहत्साम (शाक्वर)।

**अस्य कर्म-** रसानुप्रदानं वृत्रवधः। या च **का** च बलकृतिः इन्द्रकर्मैव तत्।

**अस्य संस्तविका देवाः-** अग्निः, सोमः, वरुणः, पूषा, बृहस्पतिः, ब्रह्मणस्पतिः, पर्वतः, कुत्सः, विष्णुः, वायुः, मित्र, वरुण। (शिशिर, अतिच्छन्द, त्रयस्त्रिंशदस्तोम, रैवत, साम)

**3. आदित्य भक्तीनि-** (द्युलोक)। तृतीयसवनम् । शिशिर वर्षा । जगती । सप्तदशस्तोमः। वैरुप साम ।

**अस्य कर्म-** रसादानं रश्मिभिश्च रसधारणम्।

### निरुक्त में चार प्रकार के देवतावाद-

(1) पौरुषविध्यम् (2) अपौरुषविध्यम्

(3) कर्मार्थात्मोभयविध्यम् (4) नित्यमौभयविध्यम्

- **शाकपूणिः सङ्कल्पयाञ्चक्रे सर्वा देवता जानामीति।**
- **अयमेवाग्निर्वैश्वानर इति शाकपूणिराचार्यो मन्यते।। (शाकपूणि)**

### निरुक्त के टीकाकार-

**स्कन्दस्वामी-** 500 ई.,

देवराजयज्वा -1300 ई.,
दुर्गाचार्य - 1300 ई- (1. निरुक्तश्लोकवार्तिक 2. ऋज्वर्थवृत्ति)
**महेश्वर-**

### निरुक्त का महत्व-

निरुक्त की उपादेयता' को देखकर अनेक पाश्चात्य विद्वान् इस पर मुग्ध हुए हैं। उन्होंने भी इसपर लेखनकार्य किया है। सर्वप्रथम रॉथ ने **'जर्मन भाषा'** में निरुक्त की भूमिका का अनुवाद प्रकाशित किया है। जर्मन भाषा में लिखित इस अनुवाद का **प्रो॰ मैकीशान** ने आंग्ल अनुवाद किया है। यह बंबई विश्वविद्यालय द्वारा प्रकाशित है। स्कोल्ड ने जर्मन देश में रहकर इस विषय पर अध्ययन किया है और इसी विषय पर प्रबंध लिखकर प्रकाशित किया है। स्वामी दयानंद सरस्वती ने अपने वैदिक भाष्यों और सत्यार्थ प्रकाश में वैदिक मंत्रों के अर्थ करने के लिए इस ग्रंथ का बहुत सहारा लिया है। महर्षि औरोबिन्दो ने भी वेदों को समझने में निरुक्त की महत्वपूर्ण भूमिका का ज़िक्र किया है।

### निरुक्त और व्याकरण में अन्तर-

वैदिक संस्कृत की भाषा समझने के लिए व्याकरण का भी पाठन होता है और अष्टाध्यायी को इसका महत्तम ग्रंथ माना जाता है। निरुक्त में शब्दों के मूल का वर्णन है, यानि किस भावना के कारण घोड़े को अश्व कहा जाता है (आशु यानि तेज गति से जाने के कारण) इसका वर्णन है। जबकि व्याकरण में अश्वारूढ़ (अश्व पर आरोहित, घोड़े पर सवार) के मूल शब्दों से उत्पन्न भावना का वर्णन है। निरुक्त में चूँकि मूलों का वर्णन है, अंतः जिन शब्दों का वर्णन है वह छोटे (2-3 वर्ण) हैं, जबकि व्याकरण में लम्बे शब्दों और वाक्यों का भी वर्णन है, क्योंकि व्याकरण सन्धि-समास-अलंकार आदि का विवेचन करता है।

# ॥वैदिक स्वर॥

## उदात्त,अनुदात्त तथा स्वरित

वेद की संहिताओं में मंत्राक्षरों में खड़ी तथा आड़ी रेखायें लगाकर उनके उच्च, मध्यम, या मन्द संगीतमय स्वर उच्चारण करने के संकेत किये गये हैं। इनको उदात्त, अनुदात्त और स्वरित के नाम से अभिहित किया गया है। ये स्वर बहुत प्राचीन समय से प्रचलित हैं और महामुनि पतंजलि ने अपने महाभाष्य में इनके मुख्य मुख्य नियमों का समावेश किया है।
स्वरों को अधिक या न्यून रूप से बोले जाने के कारण इनके भी दो-दो भेद हो जाते हैं। **जैसे- उदात्त-उदात्ततर, अनुदात्त-अनुदात्ततर, स्वरित-स्वरितोदात्त** । इनके अलावा एक और स्वर माना गया है - **श्रुति** - इसमें तीनों स्वरों का मिलन हो जाता है। इस प्रकार कुल स्वरों की संख्या 7 हो जाती है। इन सात स्वरों में भी आपस में मिलने से स्वरों में भेद हो जाता है जिसके लिए स्वर चिह्नों में कुछ परिवर्तन हो जाता है। यद्यपि इन स्वरों के अंकन और टंकण में कई विधियाँ प्रयोग की जाती हैं और प्रकाशक-भाष्यकारों में कोई एक विधा सामान्य नहीं है, अधिकांश स्थानों पर अनुदात्त के लिए अक्षर के नीचे एक आड़ी लकीर तथा स्वरित के लिए अक्षर के ऊपर एक खड़ी रेखा बनाने का नियम है। इससे अंकन में समस्या आने से कई लेखक-प्रकाशक स्वर चिह्नों का प्रयोग ही नहीं करते। वैदिक वाङ्मय में उदात्त आदि स्वरों के अनेक भेद उल्लिखित है, कहीं सात, कहीं पाँच , कहीं चार, कहीं तीन ,कहीं दो और कहीं एक ही स्वर का उल्लेख मिलता है। महाभाष्य में सात स्वर गिनाये गए है। नाटक शिक्षा में 5स्वर वर्णित है-

**उदात्ताश्चानुदात्तश्चस्वरितप्रचितोत,**
**निपातश्चेति विधेय स्वरभेदस्तु पंचमः।**

साधारणतया निपात शब्द अनुदात्त अर्थ में प्रसिद्ध है, शाकल, माध्यन्दिन , काण्व, कौथुम, आदि संहिताओं में उदात्त, अनुदात्त और स्वरित इन तीन स्वरों का ही उच्चारण होता है। प्रचय स्वर का भी उल्लेख है। स्वर शास्त्र के अनुसार उदात्त आदि समस्त स्वर उच्चारण वर्ण स्वर अर्थात् अच् संज्ञक वर्णो के धर्म है, व्यंजनों के नही। अच् ही ऐसे वर्ण है जिनका उच्चारण बिना अन्य वर्ण की सहायता के होता है, **"स्वयं राजन्त इति स्वराः"। (महाभाष्य** ।1।2।30) उदात्त अनुदात्त और स्वरित स्वरों के लक्षण और उनके उच्चारण की विधि का उल्लेख अनेक ग्रंथों में मिलता है। पाणिनीय मत-
**उच्चैः उदात्तः, नीचैः अनुदात्तः, समाहारः स्वरितः ।**

### 1. उदात्त- उच्चैरुदात्तः।

उदात्त का अपना कोई चिह्न नहीं है। **"अपूर्वो अनुदात्तपूर्वो वा अतद्धितः उदात्तः"**। जिससे पूर्व कोई स्वर न हो, अथवा अनुदात्त पूर्व में हो, (स्वरित उत्तर में हो) एसा चिह्न रहित अक्षर उदात्त होता है । जिस स्वर के उच्चारण में आयाम हो, उसे उदात्त कहते है, आयाम का अर्थ है, मात्राओं का स्वर की तरफ खींचा जाना ।

### 2. अनुदात्त- नीचैरनुदात्तः

जिस स्वर के उच्चारण में विलंब हो, उसे अनुदात्त कहते है। **"अणोरेखयाअनुदात्तः"** । अक्षर के नीचे पड़ी रेखा से अनुदात्त स्वर का निर्देश किया जाता है। मात्रों की शिथिलता या उनका अधोगमन विश्राम कहलाता है ।

### 3. स्वरित- समाहारः स्वरितः।

**"उर्ध्व रेखया स्वरितः"** । अक्षर के ऊपर खड़ी रेखा से स्वरित का निर्देश किया जाता है । जिस स्वर के उच्चारण में आक्षेप हो, उसे स्वरित कहते है, आक्षेप का अर्थ है- मात्राओं का निचैरगमन। इस प्रकार के निर्देशन के आधार पर ही शुद्ध उच्चारण कर पाना कठिन ही है। इन स्वरों का सूक्ष्म उच्चारण प्रकार चिरकाल से लुप्तप्राय है, महाराष्ट्र में कुछ बृहद् ऋग्वेदीय ब्राह्मण स्वरों के सूक्ष्म उच्चारण में कदाचित् समर्थ होते, परन्तु अधिकतर श्रोत्रिय हस्त आदि अंगचालन के द्वारा ही उदात्त आदि स्वरों का द्योतन करते है । **'उदात्तानुदात्तस्य स्वरितः'**। उदात्त के बाद यदि अनुदात्त स्वर आए तों उसे स्वरित हो जाता है । यदि उदात्त के पश्चात के अनुदात्त के पश्चात पुनः उदात्त आवे तो वह अनुदात्त ही रहता है। उदात्त और अनुदात्त शुद्ध और स्वतंत्र स्वर है। इन्हीं दोनों के मेल से स्वरित की उत्पत्ति होती है।

**स्वरित के भेद**= (8)

**"जात्योऽभिनिहितः क्षैप्रः प्रश्लिष्टश्च तथाऽपरः,**
**तैरोव्यञ्जनसंज्ञश्च तथा तैरोविरामकः।**
**पादवृत्तो भवेत्तद्वत् ताथाभाव्य इति स्वराः।।"**

प्रातिशाख्य आदि ग्रन्थों में नव प्रकार के स्वरितों का उल्लेख मिलता है। इनमें से मुख्यतया पाँच महत्वपूर्ण है।

1. **संहितज अथवा सामान्य स्वरित**- एक पद में अथवा अनेक पदों की संहिता में उदात्त से परे अनुदात्त को जो स्वरित होता है, उसे सामान्य स्वरित कहते है,

2. **जात्य**- जो स्वरित अपनी जाति (जात्य, स्वभाव) से स्वरित होता है, अर्थात जो किसी उदात्त वर्ण के संयोग से अनुदात्त स्वरित भाव को प्राप्त नहीं होता , उसे जात्य स्वरित कहते है। तैत्तरीय प्रातिशाख्य में इसे नित्य स्वरित कहा है, यह स्वरित पदपाठ में भी स्वरित ही बना रहता है । अभिनिहित, क्षैप्र , तथा प्रश्लिष्ट संधियों के फलस्वरूप उत्पन्न होने वाले स्वरित तत् तत् संधियों के नाम पर अभिनिहित, क्षैप्र तथा प्रश्लिष्ट स्वरित कहलाते है।

3. **अभिनिहित**- एकार तथा ओकार से परे जहाँ ह्रस्व अकार का बोध अथवा पूर्वरुप होता है, उस संधि को प्रातिशाख्यों में अभिनिहित संधि कहते है। इस संधि के कारण उदात्त एकार अथवा उदात्त ओकार (चाहे वह स्वतंत्र रुप से हो अथवा संधि से बना हो) से परे अनुदात्त अकार का बोध अथवा पूर्व रुप होने पर जो स्वरित होता हैं, उसे अभिनिहित संधि के कारण अभिनिहित स्वरित कहते है।

4. **क्षैप्र**- इ उ ऋ लृ के स्थान में अच् परे रहने पर जो य् र् व् ल् (यण्) आदेश तथा संधि होती है, उसे प्रातिशाख्यों में क्षैप्र संधि कहते है। इसी क्षैप्र संधि के अनुसार यहाँ उदात्त इकार उकार के स्थान में यण् आदेश होने पर उनमें अनुदात्त स्वर को स्वरित हो जाता है, उसे क्षैप्र स्वरित कहते हैं ।

5. **प्रश्लिष्ट**- दो अर्थो के मिलने से जो संधि होती है, उसे प्रश्लिष्ट संधि कहते है। और इस कारण होने वाला स्वरित प्रश्लिष्ट स्वरित कहलाता है। वैसे प्रातिशाख्यों के अनुसार प्रश्लिष्ट संधि पाँच प्रकार की होती है, परन्तु स्वरित में केवल दो प्रकारों की (उदात्तह्रस्व+ अनुदात्तह्रस्व) दीर्घ रुप संधि में देखा जाता है।

उदात्त और अनुदात्त स्वरों की प्रश्लिष्ट संधि दो प्रकार की होती है। एक वह जिसमें पूर्ववर्ण अनुदात्त हो, और उत्तरवर्ण उदात्त । एसी सभी प्रश्लिष्ट संधियों में दोनों स्वरों के स्थान में उदात्तरूप एकादेश होता है। दूसरी प्रश्लिष्ट संधि वह है जिसमें पूर्ववर्ण उदात्त हो और उत्तर वर्ण अनुदात्त । इन दोनों स्वरों के स्थान पर जो एकादेश होता है , वह शाखा भेद से भी उदात्त और कहीं स्वरित देखा जाता है , ऋग्वेद की शाकल शाखा में यह स्वरित ही होता है और इसे प्रश्लिष्ट स्वरित कहते है।




**प्रचय**- **"स्वरितात् परो अतद्धित एकयुति"।**
स्वरित से परे जिस या जिन अक्षरों पर कोई चिह्न न हो , उन्हें एकयुति अथवा प्रचय कहते है।
इन्द्रशत्रुः **आद्युदात्त** बहुव्रीहिः – समास।
इन्द्रशत्रुः **अन्तोदात्त** तत्पुरुष - समास ।
**अवग्रह सम्बन्धी नियम** - भ्याम्, भ्यस्, भिस् सु त्व आदि से पूर्व तथा द्वन्द्व समास और नञ् समास को छोड़कर समास युक्त पदों के बीच में अवग्रह लगता है। यथा- "विश्वऽवेदसे प्रगृह्य"

## ॥वैदिक व्याख्या पद्धति ॥

वेदों के गूढ़ अर्थों को स्पष्ट करने के लिए विभिन्न आचार्यो ने विभिन्न पद्धतियाँ अपनाई हैं । इनका संक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है ।

## ॥प्राचीन व्याख्या-पद्धति ॥

(1) **आचार्य यास्क** : आचार्य यास्क प्रथम आचार्य हैं, जिन्होंने वेदों की व्याख्या के लिए आवश्यक नियमों का निर्देश किया है । प्रायः सभी परवर्ती आचार्यो ने यास्क के निर्देशों का पालन किया है । वेदों की व्याख्या करते समय इन नियमों का पालन करना चाहिए :

**(क) न तु पृथक्त्वेन मन्त्रा निर्वक्तव्याः । प्रकरणश एव तु निर्वक्तव्याः**:- निरुक्त 13.12 । मंत्रों की व्याख्या प्रकरण के अनुसार ही करनी चाहिए, पृथक् से नहीं ।

**(ख) अयं मन्त्रार्थचिन्ताऽभ्यूहोऽभ्यूढः । अपि श्रुतितोऽपि तर्कतः**:- नि. 13.12 । मंत्र। की व्याख्या परम्परागत पद्धति के ज्ञान से करनी चाहिए । अर्थात् वेदार्थ में परंपरागत अर्थ का ज्ञान आवश्यक है । वह युक्तिसंगत होना चाहिए।'

(ग) न ह्येषु प्रत्यक्षमस्ति, अनृषेरतपसो वा- निरुक्त 13.12। वेदों में कुछ गूढ अर्थ छिपे हुए हैं, उन्हें आर्षदृष्टि (सूक्ष्म दृष्टि) से या कठिन परिश्रम से जाना जा सकता है ।

**(2) आचार्य सायण** : वेदों की व्याख्या करने वाले आचार्यों में आचार्य सायण का स्थान अग्रगण्य है । वे अकेले ऐसे आचार्य हैं, जिन्होंने सभी वेदों तथा ब्राह्मण-ग्रन्थों आदि की भी व्याख्या की है। उन्होंने **परम्परागत शैली** को अपनाया है। तथा यज्ञ-प्रक्रिया को सर्वत्र प्रधानता दी है। उन्होंने ब्राह्मण-ग्रन्थों और सूत्रग्रन्थों आदि को आधार बनाया है। **निरुक्त** की व्याख्या को भी अपनाया है। स्थान-स्थान पर **आध्यात्मिक** और **दार्शनिक** व्याख्या भी की है । वे वेदों में **इतिहास** मानते हैं । वेदों को **अपौरुषेय** और **नित्य** मानते हैं। लौकिक इतिहास मानने के कारण स्वामी दयानन्द जी ने इनकी कटु आलोचना की है। पाश्चात्य विद्वानों का आक्षेप है कि परवर्ती शंकराचार्य आदि द्वारा प्रतिपादित अद्वैत-सिद्धान्त आदि का वेदों की व्याख्या में उल्लेख **विपर्यस्तता दोष** (Anachronism) है । **प्रो. रुडोल्फ** रोथ ने सायण की बहुत आलोचना की है और कई दोष निकाले हैं, परन्तु **मैक्समूलर**, **विल्सन**, **गेल्डनर** आदि विद्वान् सायण के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं और मानते हैं कि सायण के भाष्य के आधार पर ही वैदिक वाङ्मय में उनकी काल-गति हो सकी है। वस्तुत: पाश्चात्य जगत् को वेदों का ज्ञान देने वाले आचार्य सायण ही हैं ।

## ॥अर्वाचीन व्याख्या- पद्धति ॥

**(1) स्वामी दयानन्द सरस्वती** : आर्यसमाज के संस्थापक महर्षि दयानन्द सरस्वती आधुनिक युग में वेदों के पुनरुद्धारक माने जाते हैं। उन्होंने **नैरुक्त-प्रक्रिया** का आश्रय लेकर वेदों की नई व्याख्या प्रस्तुत की है । उन्होंने शुक्ल यजुर्वेद संपूर्ण की संस्कृत और हिन्दी में व्याख्या की है । ऋग्वेद की व्याख्या मंडल 7 के 80 सूक्त तक ही कर सके। असामयिक निधन से ऋग्वेद - भाष्य पूरा नहीं हो सका । महर्षि दयानन्द के मन्तव्य एवं भाष्य की मुख्य विशेषताएँ ये हैं : 1. वेद ईश्वरीय ज्ञान है । उसमें सभी विद्याओं के सूत्र विद्यमान हैं । (2) वेद अपौरुषेय हैं किसी ऋषि आदि की कृति नहीं हैं। (3) वेदों में नित्य इतिहास है, लौकिक इतिहास नहीं ।

**(2) पं. मधुसूदन ओझा** : महामहोपाध्याय पं. मधुसूदन ओझा वेदों क वैज्ञानिक व्याख्या करने वालों में अग्रगण्य हैं । उनका लन्दन में संस्कृत में दिया गया एक व्याख्यान बहुत प्रसिद्ध है - **"अति नूलं, नहि नहि अतिप्रलं रहस्यम्'** अर्थात् अति नवीन रहस्य, नहीं, अपितु यह अति प्राचीन रहस्य है । यद्यपि उन्होंने किसी वेद या ब्राह्मण ग्रन्थ पर भाष्य नहीं लिखा है , परन्तु इन्होंने संस्कृत में 100 से अधिक ग्रन्थ लिखे हैं। उनकी शिष्य-परंपरा में विशेष उल्लेखनीय हैं **पं. गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी** और **मोतीलाल शर्मा** । पं० गिरिधर शर्मा जी ने ओझा जी के विचारों का सुन्दर प्रतिपादन अपने ग्रन्थ **'वैदिक विज्ञान और भारतीय संस्कृति'** में किया है श्री मोतीलाल शर्मा ने एक उच्चकोटि का ग्रन्थ **'दिग्देशकालमीमांसा'** लिखा है ।

**(3) डा. वासुदेवशरण अग्रवाल** : महामनीषी डा. अग्रवाल श्री ओझा जी की व्याख्या-पद्धति के अनुयायी हैं । आपने **वेदविद्या**, **वेदरश्मि**, **उरुज्योति** आदि ग्रन्थ हिन्दी में लिखे हैं और इंग्लिश में "Vision in Long Darkness", Thousand syllabled speech, Vedic Lectures आदि ग्रन्थों के द्वारा वेदों की आध्यात्मिक और वैज्ञानिक व्याख्या की हैं ।

**(4) योगी अरविन्द** : श्री अरविन्द घोष क्रान्तिकारी जीवन बिताने के बाद अरविन्द आश्रम, पांडिचेरी में योगसाधना में प्रवृत्त हुए । इन्होंने The secret of the Veda, Hymns to the mystic Fire, On the Veda " आदि ग्रन्थ वेदों पर लिखे हैं । इन्होंने स्वामी दयानन्द के इन विचारों की पुष्टि की है कि **'सर्वज्ञानमयो हि सः'** (मनु. 2.7) अर्थात् वेदों में सभी ज्ञान-विज्ञान के सूत्र विद्यमान हैं । इनकी दृष्टि रहस्यवादी है । ये वेदों में अध्यात्मविद्या के गूढ रहस्यों की उपस्थिति मानते हैं। वेद आध्यात्मिक अनुभूतियों के कोश हैं । उन्होंने कुछ शब्दों की व्याख्या इस प्रकार की है 1. **इन्द्र प्रबुद्ध मन का देवता** है, **वृत्र अज्ञान** या अविद्या का प्रतीक है । 2. ऋत आध्यात्मिक सत्य है । 3. घृत घी ही नहीं, अपितु ज्ञान के प्रकाश का द्योतक है । इस प्रकार श्री अरविन्द ने वेदों की आध्यात्मिक एवं रहस्यवादी व्याख्या की है ।

**(5) श्री सातवलेकर** : वेदमूर्ति श्री पं. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर आधुनिक युग के **सायण** हैं । उन्होंने चारों वेदों, तैत्तिरीय संहिता, मैत्रायणी संहिता, काठक संहिता,दैवत संहिता आदि के विशुद्ध संस्करण निकाले हैं और **चारों वेदों** का हिन्दी में **'सुबोध भाष्य'** प्रकाशित किया है ।

**(6) डा. आनन्द कुमार स्वामी** : डा. स्वामी आधुनिक कलाविद थे। उन्होंने 'A New approach to the Vedas' ग्रन्थ लिखा है। इसमें उन्होंने वेदों को सिद्धों की वाणी कहा है ।

**(7) डा. विष्णुकुमार वर्मा** : डा. वर्मा ने **'वैदिक सृष्टि- उत्पत्तिरहस्य'** नामक ग्रन्थ दो भागों में लिखा है। उन्होंने वैदिक विचारधारा का आधुनिक विज्ञान की दृष्टि से तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया है। डा. वर्मा ने वैदिक शब्दावली की विज्ञानपरक व्याख्या प्रस्तुत की है ।

## ॥पाश्चात्य पद्धति ॥

पाश्चात्य विद्वानों ने वेदार्थ के अनुशीलन के लिए तुलनात्मक भाषाशास्त्र और इतिहास की आवश्यकता पर बल दिया है । इस पद्धति को **ऐतिहासिक पद्धति** (Historical Method) कहते हैं । इसके मूल में यह भावना

## प्रमुख दर्शनशास्त्रों के प्रथम सूत्र-

**पूर्वमीमांसा**- 'अथातो धर्मजिज्ञासा'।
**वेदान्तसूत्र** – 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा'।
**वैशेषिकसूत्र** – 'अथातो धर्मं व्याख्यास्यामः'।
**योगसूत्र** – 'अथ योगानुशासनम्'।
**सांख्यसूत्र** – 'अथ त्रिविधदुःखात्यन्तनिवृत्तिरत्यन्तपुरुषार्थः'।
**न्यायसूत्र**-'प्रमाणप्रमेयसंशयप्रयोजनदृष्टान्तसिद्धान्तावयवतर्कनिर्णयवादजल्पवितण्डाहेत्वाभासच्छलजातिनिग्रहस्थानानाम्तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः'।

## भारतीय दर्शन का विकास -

वेदों में जो आधार तत्त्व बीज रूप में बिखरे दिखाई पड़ते थे, वे ब्राह्मणों में आकर कुछ उभरे; परन्तु वहाँ कर्मकाण्ड की लताओं के प्रतानों में फँसकर बहुत अधिक नहीं बढ़ पाये। आरण्यकों में ये अंकुरित होकर उपनिषदों में खूब पल्लवित हुए। दर्शनों का विकास जो हमें उपनिषदों में दृष्टिगोचर होता है, आलोचकों ने उसका श्रीगणेश लगभग दौ सौ वर्ष ईसा पूर्व स्थिर किया है। महात्मा बुद्ध से यह प्राचीन हैं। इतना ही नहीं विद्वानों ने सांख्य, योग और मीमांसा को भी बुद्ध से प्राचीन माना है। संभव है कि ये दर्शन वर्तमान रूप में उस समय न हों, तथापि वे किसी रूप में अवश्य विद्यमान थे। वैशेषिकदर्शन भी शायद बुद्ध से प्राचीन ही है; क्योंकि जैसा आज के युग में न्याय और वैशेषिक समान तन्त्र समझे जाते हैं, उसी प्रकार पहले पूर्व मीमांसा और वैशेषिक समझे जाते थे। बौद्धदर्शन पद्धति का आविर्भाव ईसा से पूर्व दो सौ वर्ष माना जाता है, परन्तु जैन दर्शन, बौद्ध दर्शन से भी प्राचीन ठहरता है। इसकी पुष्टि में यह प्रमाण दिया जाता है कि प्राचीन जैन दर्शनों में न तो बुद्ध दर्शन और न किसी हिन्दू दर्शन का ही खण्डन उपलब्ध होता है। महावीर स्वामी, जो जैन सम्प्रदाय के प्रवर्तक माने जाते हैं, वे भी बुद्ध से प्राचीन थे। अतएव जैन दर्शन का बुद्ध दर्शन से प्राचीन होना युक्तियुक्त अनुमान है। भारतीय दर्शनों का ऐतिहासिक क्रम निश्चित करना कठिन है। इन सब भिन्न-भिन्न दर्शनों का लगभग साथ ही साथ समान रूप से प्रादुर्भाव एवं विकास हुआ है। इधर-उधर तथा बीच में भी कई कड़ियाँ छिन्न-भिन्न हो गई हैं। अत: जो कुछ शेष है, उसी का आधार लेकर चलना है। इस क्रम में शुद्ध ऐतिहासिकता न होने पर भी क्रमिक विकास की श्रृंखला आदि से अन्त तक चलती रही है। इसलिए प्रायः विद्वानों ने इसी क्रम का अनुसरण किया है। वैदिक दर्शनों में षड्दर्शन (छः दर्शन) अधिक प्रसिद्ध और प्राचीन हैं। ये छः दर्शन ये हैं- न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, मीमांसा और वेदान्त। गीता का कर्मवाद भी इनके समकालीन है। षडदर्शनों को **'आस्तिक दर्शन'** कहा जाता है। वे वेद की सत्ता को मानते हैं। हिन्दू दार्शनिक परम्परा में विभिन्न प्रकार के आस्तिक दर्शनों के अलावा **अनीश्वरवादी** और **भौतिकवादी** दार्शनिक परम्पराएँ भी विद्यमान रहीं हैं।

## भारतीय दर्शनों के सन्दर्भ में प्रमाणमीमांसा, तत्त्वमीमांसा एवं आचारमीमांसा-

## ॥प्रमाणमीमांसा॥

'प्रमेय' अर्थात् विषय का यथार्थ ज्ञान अर्थात् प्रमा के लिये प्रमाण की आवश्यकता होती है। चार्वाक लोग केवल प्रत्यक्ष प्रमाण मानते हैं। विषय तथा इन्द्रिय के सन्निकर्ष से उत्पन्न ज्ञान प्रत्यक्ष ज्ञान कहलाता है। हमारी इन्द्रियों के द्वारा प्रत्यक्ष दिखलायी पड़ने वाला संसार ही प्रमेय है। इसके अतिरिक्त अन्य पदार्थ असत् है। आँख, कान, नाक, जिह्वा और त्वचा के द्वारा रूप, शब्द, गन्ध, रस एवं स्पर्श का प्रत्यक्ष हम सबको होता है। जो वस्तु अनुभवगम्य नहीं होती उसके लिये किसी अन्य प्रमाण की आवश्यकता भी नहीं होती।

**बौद्ध, जैन** नामक **अवैदिक दर्शन** तथा **न्यायवैशेषिक** आदि **अर्द्धवैदिक** दर्शन अनुमान को भी प्रमाण मानते हैं। उनका कहना है कि समस्त प्रमेय पदार्थों की सत्ता केवल प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध नहीं की जा सकती। परन्तु चार्वाक का कथन है कि अनुमान से केवल सम्भावना पैदा की जा सकती है। निश्चयात्मक ज्ञान प्रत्यक्ष से ही होता हैं। दूरस्थ हरे भरे वृक्षों को देखकर वहाँ पक्षियों का कोलाहल सुनकर, उधर से आने वाली हवा के ठण्डे झोके से हम वहाँ पानी की सम्भावना मानते हैं। जल की उपलब्धि वहाँ जाकर प्रत्यक्ष देखने से ही निश्चित होती है। अतः सम्भावना उत्पन्न करने तथा लोकव्यवहार चलाने के लिये अनुमान आवश्यक होता है किन्तु वह प्रमाण नहीं हो सकता। जिस व्याप्ति के आधार पर अनुमान प्रमाण की सत्ता मानी जाती है वह व्याप्ति के अतिरिक्त कुछ नहीं है। धूम के साथ अग्नि का, पुष्प के साथ गन्ध का होना स्वभाव है। सुख और धर्म का दु:ख और अधर्म का कार्यकारण भाव स्वाभाविक है। जैसे कोकिल के शब्द में मधुरता तथा कौवे के शब्द में कर्कशता स्वाभाविक है उसी प्रकार सर्वत्र समझना चाहिये। जहाँ तक शब्द प्रमाण की बात है तो वह तो एक प्रकार से प्रत्यक्ष प्रमाण ही है। आप्त पुरुष के वचन हमको प्रत्यक्ष सुनायी देते हैं। उनको सुनने से अर्थ ज्ञान होता है। यह प्रत्यक्ष ही है। जहाँ तक वेदों का प्रश्न है उनके वाक्य अदृष्ट और अश्रुतपूर्ण विषयों का वर्णन करते हैं अत: उनकी विश्वसनीयता सन्दिग्ध है। साथ ही अधर्म आदि में अश्वलिंगग्रहण सदृश लज्जास्पद एवं मांसभक्षण सदृश घृणास्पद कार्य करने से तथा जर्भरी, तुर्फरी आदि अर्थहीन शब्दों का प्रयोग करने से वेद अपनी अप्रामाणिकता स्वयं सिद्ध करते हैं।

## विभिन्न भारतीय दर्शनों के द्वारा स्वीकृत प्रमाण-

| दर्शन | प्रमाण संख्या |
|---|---|
| चार्वाक | 1. प्रत्यक्ष |
| जैन | 2. प्रत्यक्ष, अनुमान |
| बौद्ध | 2. प्रत्यक्ष, अनुमान |
| न्याय | 4. प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द |
| वैशेषिक | 2. प्रत्यक्ष, अनुमान |
| सांख्य | 3. प्रत्यक्ष, अनुमान, शब्द |
| योग | 3. प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम (शब्द) |
| मीमांसा-प्रभाकर | 5.प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति |
| मीमांसा-भाट्ट | 6. प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति अभाव |
| वेदान्त | 6. प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति, अभाव |
| पौराणिक | 8.प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति, अभाव, सम्भव, ऐतिह्य |

## ॥तत्त्व मीमांसा ॥

| | दर्शन | | तत्त्व |
|---|---|---|---|
| | दर्शन | | तत्त्व |
| 1. | न्याय | - | 16 पदार्थ |
| 2. | वैशेषिक | - | 7 पदार्थ |
| 3. | सांख्य | - | 25 तत्त्व |
| 4. | योग | - | 26 तत्त्व |
| 5. | वेदान्त | - | 2(जीव, ब्रह्म )तत्त्व |
| 6. | मीमांसा (भाट्ट) | - | 5 पदार्थ-द्रव्य,गुण,कर्म,सामान्य, शक्ति |
| | मीमांसा (प्रभाकर) | - | 8 पदार्थ - द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, समवाय, शक्ति, संख्या सादृश्य |
| 7. | चार्वाक | - | 4 पृथ्वी, जल, तेज, वायु |
| 8. | जैन | - | 2 पदार्थ -जीव-अजीव (तत्त्व) |
| 9. | बौद्ध | - | 2 पदार्थ- स्वलक्षण, सामान्य लक्षण |

## ॥आचार मीमांसा ॥

चार्वाक लोग इस प्रत्यक्ष दृश्यमान देह और जगत् के अतिरिक्त किसी अन्य पदार्थ को स्वीकार नहीं करते। धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष नामक पुरुषार्थचतुष्टय को वे लोग पुरुष अर्थात् मनुष्य देह के लिये उपयोगी मानते हैं। उनकी दृष्टि में अर्थ और काम ही परम पुरुषार्थ है। धर्म नाम की वस्तु को मानना मूर्खता है क्योंकि जब इस संसार के अतिरिक्त कोई अन्य स्वर्ग आदि है ही नहीं तो धर्म के फल को स्वर्ग में भोगने की बात अनर्गल है। पाखण्डी धूर्तों के द्वारा कपोलकल्पित स्वर्ग का सुख भोगने के लिये यहाँ यज्ञ आदि करना धर्म नहीं है बल्कि उसमें की जाने वाली पशु हिंसा आदि के कारण वह अधर्म ही है तथा हवन आदि करना तत्तद वस्तुओं का दुरुपयोग तथा व्यर्थ शरीर को कष्ट देना है इसलिये जो कार्य शरीर को सुख पहुँचाये उसी को करना चाहिये। जिनसे इन्द्रियों की तृप्ति हो मन आनन्दित हो उन्हीं विषयों का सेवन करना चाहिये। शरीर इन्द्रिय मन के आनन्दावाप्ति में जो तत्त्व बाधक होते हैं उनको दूर करना, न करना, मार देना धर्म है। शारीरिक मानसिक कष्ट सहना, विषयानन्द से मन और शरीर को बलात् विरत करना अधर्म है। तात्पर्य यह है कि आस्तिक वैदिक एवं यहाँ तक कि अर्धवैदिक दर्शनों में, पुराणों स्मृतियों में वर्णित आचार का पालन यदि शरीर सुख का साधक है तो उनका अनुसरण करना चाहिये और यदि वे उसके बाधक होते हैं तो उनका सर्वथा सर्वदा त्याग कर देना चाहिये।

## दर्शन के प्रमुख वाद-

1. आरम्भवाद - नैयायिक
2. असत्ख्यातिवाद - माध्यमिक बौद्ध
3. आत्मख्यातिवाद - विज्ञानवादी बौद्ध
4. अख्यातिवाद - प्रभाकर
5. विपरीताख्यातिवाद - कुमारिल
6. अनिर्वचनीयख्यातिवाद - शंकराचार्य
7. अन्यथाख्यातिवाद - नैयायिक (गौतम)
8. विवेकख्याति - सांख्य
9. अनात्मवाद - शून्यवादी
10. शून्यवाद - बौद्ध
11. उत्पत्तिवाद/कृतिवाद - भट्टलोल्लट (मीमांसक)
12. भुक्तिवाद - भट्टनायक (सांख्य)
13. अनुमितिवाद/ज्ञप्तिवाद - शंकुक (न्याय)
14. अभिव्यक्तिवाद - अभिनवगुप्त (वेदान्त)
15. व्यक्तिवाद - आनन्दवर्धन
16. ज्ञाततावाद - कुमारिल
17. त्रिपुटीप्रत्यक्षवाद - प्रभाकर
18. परिणामवाद - सांख्य, योग, वेदान्त.विज्ञानवादी
19. प्रतिबिम्बवाद - प्रत्यभिज्ञा आभासवाद
20. दृष्टि सृष्टिवाद - शंकराचार्य
21. विवर्तवाद - वेदान्त

# ॥इकाई-4 ॥

## (ख) दर्शन साहित्य का विशिष्ट अध्ययन-

## ॥साङ्ख्य दर्शन ॥

सांख्यकारिका सांख्य दर्शन का सबसे पुराना उपलब्ध ग्रन्थ है। इसके रचयिता ईश्वरकृष्ण हैं। संस्कृत के एक विशेष प्रकार के श्लोकों को "कारिका" कहते हैं। सांख्यकारिकाओं का समय बहुमत से ई. तृतीय शताब्दी के मध्य माना जाता है। वस्तुतः इनका समय इससे पर्याप्त पूर्व का प्रतीत होता है। इसमें ईश्वरकृष्ण ने कहा है कि इसकी शिक्षा कपिल से आसुरी को, आसुरी से पंचशिख को और पंचशिख से उनको प्राप्त हुई। इसमें उन्होने सांख्य दर्शन की 'षष्ठितंत्र' नामक कृति का भी उल्लेख किया है। सांख्यकारिका में 72 श्लोक हैं जो आर्या छन्द में लिखे हैं। ऐसा अनुमान किया जाता है कि अन्तिम 3 श्लोक बाद में जोड़े गये (प्रक्षिप्त) हैं। सांख्यकारिका पर विभिन्न विद्वानों द्वारा अनेक टीकाएँ की गयीं जिनमें **युक्तिदीपिका, गौडपादभाष्यम्,** जयमंगला, **तत्वकौमुदी, नारायणकृत-सांख्यचन्द्रिका** आदि प्रमुख हैं। सांख्यकारिका पर सबसे प्राचीन भाष्य गौड़पाद द्वारा रचित है। दूसरा महत्वपूर्ण भाष्य 'वाचस्पति' मिश्र द्वारा रचित **'सांख्यतत्वकौमुदी'** है।

सांख्यकारिका का चीनी भाषा में अनुवाद 6ठी शती में हुआ। सन् 1832 में **'क्रिश्चियन लासेन'** ने इसका **'लैटिन'** में अनुवाद किया। **'एच टी कोलब्रुक'** ने इसको सर्वप्रथम **'अंग्रेजी'** में रूपान्तरित किया।

**सांख्यकारिका** 68+4=72 कारिका, **लेखक**- ईश्वरकृष्ण
**सांख्यकारिका का अपरनाम**-सुवर्णसप्तति/कनकसप्तति/हिरण्यसप्तति,

## ॥साङ्ख्यकारिका ॥

दुःखत्रयाभिघाताज्जिज्ञासा तदपघातके हेतौ ।
दृष्टे साऽपार्था चेन्नैकान्तात्यन्तोऽभावात् ॥ 1 ॥
दृष्टवदानुश्रविकः स ह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः ।
तद्विपरीतः श्रेयान् व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञानात् ॥ 2 ॥
मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त ।
षोडशकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरुषः ॥ 3 ॥
दृष्टमनुमानमाप्तवचनं च सर्वप्रमाणसिद्धत्वात् ।
त्रिविधं प्रमाणमिष्टं प्रमेयसिद्धिः प्रमाणाद्धि ॥ 4 ॥
प्रतिविषयाध्यवसायो दृष्टं त्रिविधमनुमानमाख्यातम् ।
तल्लिङ्गलिङ्गिपूर्वकमाप्तश्रुतिराप्तवचनं तु ॥ 5 ॥
सामान्यतस्तु दृष्टादतीन्द्रियाणां प्रतीतिरनुमानात् ।
तस्मादपि चासिद्धं परोक्षमाप्तागमात्सिद्धम् ॥ 6 ॥
अतिदूरात् सामीप्यादिन्द्रियघातान्मनोऽनवस्थानात् ।
सौक्ष्म्याद्व्यवधानादभिभवात् समानाभिहाराच्च ॥ 7 ॥
सौक्ष्म्यात्तदनुपलब्धिर्नाभावात् कार्यतस्तदुपलब्धेः ।
महदादि तच्च कार्यं प्रकृतिसरूपं विरूपं च ॥ 8 ॥
असदकरणादुपादानग्रहणात् सर्वसम्भवाभावात् ।
शक्तस्यशक्यकरणात् कारणभावाच्च सत्कार्यम् ॥9 ॥
हेतुमदनित्यमव्यापि सक्रियमनेकमाश्रितं लिङ्गम् ।
सावयवं परतन्त्रं व्यक्तं विपरीतमव्यक्तम् ॥ 10 ॥
त्रिगुणमविवेकि विषयः सामान्यमचेतनं प्रसवधर्मि ।
व्यक्तं तथा प्रधानं तद्विपरीतस्तथा च पुमान् ॥ 11 ॥
प्रीत्यप्रीतिविषादात्मकाः प्रकाशप्रवृत्तिनियमार्थाः ।
अन्योन्याभिभवाश्रयजननमिथुनवृत्तयश्च गुणाः ॥ 12 ॥
सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलं च रजः ।
गुरु वरणकमेव तमः प्रदीपवच्चार्थतो वृत्तिः ॥ 13 ॥
अविवेक्यादेः सिद्धिस्त्रैगुण्यात् तद्विपर्ययाभावात् ।
कारणगुणात्मकत्वात् कार्यस्याव्यक्तमपि सिद्धम् ॥ 14 ॥
भेदानां परिमाणात् समन्वयात् शक्तितः प्रवृत्तेश्च ।
कारणकार्यविभागादविभागाद् वैश्वरूप्यस्य ॥ 15 ॥
कारणमस्त्यव्यक्तं प्रवर्तते त्रिगुणतः समुदयाच्च ।
परिणामतः सलिलवत् प्रतिप्रतिगुणाश्रयविशेषात् ॥ 16 ॥
संघातपरार्थत्वात् त्रिगुणादिविपर्यादधिष्ठानात् ।
पुरुषोऽस्ति भोक्तृभावात् कैवल्यार्थं प्रवृत्तेश्च ॥ 17 ॥
जननमरणकरणानां प्रतिनियमादयुगपत्प्रवृत्तेश्च ।
पुरुषबहुत्वं सिद्धं त्रैगुण्यविपर्ययाच्चैव ॥ 18 ॥
तस्माच्च विपर्यासात् सिद्धं साक्षित्वमस्य पुरुषस्य ।
कैवल्यं माध्यस्थ्यं द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च ॥ 19 ॥
तस्मात्तत्संयोगादचेतनं चेतनावदिव लिङ्गम् ।
गुणकर्तृत्वेऽपि तथा कर्तेव भवत्युदासीनः ॥ 20 ॥
पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य ।
पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः ॥ 21 ॥
प्रकृतेर्महांस्ततोऽहंकारस्तस्माद् गणश्च षोडशकः ।
तस्मादपि षोडशकात् पञ्चभ्यः पञ्चभूतानि ॥ 22 ॥
अध्यवसायो बुद्धिर्धर्मो ज्ञानं विराग ऐश्वर्यम् ।
सात्त्विकमेतद्रूपं तामसमस्माद्विपर्यस्तम् ॥ 23 ॥
अभिमानोऽहंकारः तस्माद्विविधः प्रवर्तते सर्गः ।
एकादशकश्च गणस्तन्मात्रपञ्चकश्चैव ॥ 24 ॥
सात्त्विक एकादशकः प्रवर्तते वैकृतादहंकारात् ।
भूतादेस्तन्मात्रः स तामसस्तैजसादुभयम् ॥ 25 ॥
बुद्धीन्द्रियाणि चक्षुःश्रोत्रघ्राणरसनत्वगाख्यानि ।
वाक्पाणिपादपायूपस्थानि कर्मेन्द्रियाण्याहुः ॥ 26 ॥
उभयात्मकमत्र मनः सङ्कल्पमिन्द्रियं च साधर्म्यात् ।
गुणपरिणामविशेषान्नानात्वं बाह्यभेदाश्च ॥ 27 ॥

रूपादिषु पञ्चानामालोचनमात्रमिष्यते वृत्तिः ।
वचनादानविहरणोत्सर्गानन्दाश्च पञ्चानाम् ॥ 28 ॥
स्वालक्षण्यं वृत्तिस्त्रयस्य सैषा भवत्यसामान्या ।
सामान्यकरणवृत्तिः प्राणाद्या वायवः पञ्च ॥ 29 ॥
युगपच्चतुष्टयस्य तु वृत्तिः क्रमशश्च तस्य निर्दिष्टा ।
दृष्टे तथाप्यदृष्टे त्रयस्य तत्पूर्विका वृत्तिः ॥ 30 ॥
स्वां स्वां प्रतिपद्यन्ते परस्पराकूतहेतुकां वृत्तिम् ।
पुरुषार्थ एव हेतुर्न केनचित् कार्यते करणम् ॥ 31 ॥
करणं त्रयोदशविधं तदाहरणधारणप्रकाशकरम् ।
कार्यं च तस्य दशधाऽऽहार्यं धार्यं प्रकाश्यं च ॥ 32 ॥
अन्तःकरणं त्रिविधं दशधा बाह्यं त्रयस्य विषयाख्यम् ।
साम्प्रतकालं बाह्यं त्रिकालमाभ्यन्तरं करणम् ॥ 33 ॥
बुद्धीन्द्रियाणि तेषां पञ्च विशेषाविशेषविषयाणि ।
वाग्भवति शब्दविषया शेषाणि तु पञ्चविषयाणि ॥ 34 ॥
सान्तःकरणा बुद्धिः सर्वं विषयमवगाहते यस्मात् ।
तस्मात् त्रिविधं करणं द्वारि द्वाराणि शेषाणि ॥ 35 ॥
एते प्रदीपकल्पाः परस्परविलक्षणा गुणविशेषाः ।
कृत्स्नं पुरुषस्यार्थं प्रकाश्य बुद्धौ प्रयच्छन्ति ॥ 36 ॥
सर्वं प्रत्युपभोगं यस्मात् पुरुषस्य साधयति बुद्धिः ।
सैव च विशिनष्टि पुनः प्रधानपुरुषान्तरं सूक्ष्मम् ॥ 37 ॥
तन्मात्राण्यविशेषास्तेभ्यो भूतानि पञ्च पञ्चभ्यः ।
एते स्मृता विशेषाः शान्ता घोराश्च मूढाश्च ॥ 38 ॥
सूक्ष्मा मातापितृजाः सह प्रभूतैस्त्रिधा विशेषाः स्युः ।
सूक्ष्मास्तेषां नियता मातापितृजा निवर्तन्ते ॥ 39 ॥
पूर्वोत्पन्नमसक्तं नियतं महदादिसूक्ष्मपर्यन्तम् ।
संसरति निरुपभोगं भावैरधिवासितं लिङ्गम् ॥ 40 ॥
चित्रं यथाऽऽश्रयमृते स्थाण्वादिभ्यो विना यथाच्छाया ।
तद्वद्विना विशेषैर्न तिष्ठति निराश्रयं लिङ्गम् ॥ 41 ॥
पुरुषार्थहेतुकमिदं निमित्तनैमित्तिकप्रसङ्गेन ।
प्रकृतेर्विभुत्वयोगान्नटवद् व्यवतिष्ठते लिङ्गम् ॥ 42 ॥
सांसिद्धिकाश्च भावाः प्राकृतिका वैकृताश्च धर्माद्याः ।
दृष्टाः करणाश्रयिणः कार्याश्रयिणश्च कललाद्याः ॥ 43 ॥
धर्मेण गमनमूर्ध्वं गमनमधस्ताद् भवत्यधर्मेण ।
ज्ञानेन चापवर्गो विपर्ययादिष्यते बन्धः ॥ 44 ॥
वैराग्यात् प्रकृतिलयः संसारो भवति राजसाद् रागात् ।
ऐश्वर्यादविघातो विपर्ययात्तद्विपर्यासः ॥ 45 ॥
एष प्रत्ययसर्गो विपर्ययाशक्तितुष्टिसिद्ध्याख्यः ।
गुणवैषम्यविमर्दात् तस्य च भेदास्तु पञ्चाशत् ॥ 46 ॥
पञ्च विपर्ययभेदा भवन्त्यशक्तिश्च करणवैकल्यात् ।
अष्टाविंशतिभेदा तुष्टिर्नवधाऽष्टधा सिद्धिः ॥ 47 ॥
भेदस्तमसोऽष्टविधो मोहस्य च दशविधो महामोहः ।
तामिस्रोऽष्टादशधा तथा भवत्यन्धतामिस्रः ॥ 48 ॥
एकादशेन्द्रियवधाः सह बुद्धिवधैरशक्तिरुद्दिष्टा ।
सप्तदश वधा बुद्धेर्विपर्ययात् तुष्टिसिद्धीनाम् ॥ 49 ॥

आध्यात्मिक्यश्चतस्रः प्रकृत्युपादानकालभाग्याख्याः ।
बाह्या विषयोपरमात् पञ्च च नव तुष्टयोऽभिमताः ॥ 50 ॥
ऊहः शब्दोऽध्ययनं दुःखविघातास्त्रयः सुहृत्प्राप्तिः ।
दानं च सिद्धयोऽष्टौ सिद्धेः पूर्वोऽङ्कुशस्त्रिविधः ॥ 51 ॥
न विना भावैर्लिङ्गं न विना लिङ्गेन भावनिर्वृत्तिः ।
लिङ्गाख्यो भावाख्यस्तस्माद् द्विविधः प्रवर्तते सर्गः ॥ 52 ॥
अष्टविकल्पो दैवस्तैर्यग्योनश्च पञ्चधा भवति ।
मानुष्यश्चैकविधः समासतो भौतिकः सर्गः ॥ 53 ॥
ऊर्ध्वं सत्त्वविशालस्तमोविशालश्च मूलतः सर्गः ।
मध्ये रजोविशालो ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तः ॥ 54 ॥
तत्र जरामरणकृतं दुःखं प्राप्नोति चेतनः पुरुषः ।
लिङ्गस्याविनिवृत्तेस्तस्माद् दुःखं स्वभावेन ॥ 55 ॥
इत्येष प्रकृतिकृतो महदादिविशेषभूतपर्यन्तः ।
प्रतिपुरुषविमोक्षार्थं स्वार्थ इव परार्थ आरम्भः ॥ 56 ॥
वत्सविवृद्धिनिमित्तं क्षीरस्य यथा प्रवृत्तिरज्ञस्य ।
पुरुषविमोक्षनिमित्तं तथा प्रवृत्तिः प्रधानस्य ॥ 57 ॥
औत्सुक्यविनिवृत्यर्थं यथा क्रियासु प्रवर्तते लोकः ।
पुरुषस्य विमोक्षार्थं प्रवर्तते तद्वदव्यक्तम् ॥ 58 ॥
रङ्गस्य दर्शयित्वा निवर्तते नर्तकी यथा नृत्यात् ।
पुरुषस्य तथाऽत्मानं प्रकाश्य विनिवर्तते प्रकृतिः ॥ 59 ॥
नानाविधैरुपायैरुपकारिण्यनुपकारिणः पुंसः ।
गुणवत्यगुणस्य सतः तस्यार्थमपार्थकं चरति ॥ 60 ॥
प्रकृतेः सुकुमारतरं न किञ्चिदस्तीति मे मतिर्भवति ।
या दृष्टाऽस्मीति पुनर्न दर्शनमुपैति पुरुषस्य ॥ 61 ॥
तस्मान्न बध्यतेऽद्धा न मुच्यते नापि संसरति कश्चित् ।
संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः ॥ 62 ॥
रूपैः सप्तभिरेव तु बध्नात्यात्मानमात्मना प्रकृतिः ।
सैव च पुरुषार्थं प्रति विमोचयत्येकरूपेण ॥ 63 ॥
एवं तत्त्वाभ्यासान्नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम् ।
अविपर्ययाद्विशुद्धं केवलमुत्पद्यते ज्ञानम् ॥ 64 ॥
तेन निवृत्तप्रसवामर्थवशात् सप्तरूपविनिवृत्ताम् ।
प्रकृतिं पश्यति पुरुषः प्रेक्षकवदवस्थितः स्वस्थः ॥ 65 ॥
रङ्गस्थ इत्युपेक्षक एको दृष्टाहमित्युपरमत्यन्या ।
सति संयोगेऽपि तयोः प्रयोजनं नास्ति सर्गस्य ॥ 66 ॥
सम्यग्ज्ञानाधिगमाद् धर्मादीनामकारणप्राप्तौ ।
तिष्ठति संस्कारवशाच्चक्रभ्रमिवद् धृतशरीरः ॥ 67 ॥
प्राप्ते शरीरभेदे चरितार्थत्वात् प्रधानविनिवृत्तौ ।
ऐकान्तिकमात्यन्तिकमुभयं कैवल्यमाप्नोति ॥ 68 ॥
पुरुषार्थज्ञानमिदं गुह्यं परमर्षिणा समाख्यातम् ।
स्थित्युत्पत्तिप्रलयाश्चिन्त्यन्ते यत्र भूतानाम् ॥ 69 ॥
एतत्पवित्रमग्र्यं मुनिरासुरयेऽनुकम्पया प्रददौ ।
आसुरिरपि पञ्चशिखाय तेन च बहुधा कृतं तन्त्रम् ॥ 70 ॥
शिष्यपरम्परयाऽऽगतमीश्वरकृष्णेन चैतदार्याभिः ।
संक्षिप्तमार्यमतिना सम्यग्विज्ञाय सिद्धान्तम् ॥ 71 ॥

सप्तत्यां किल येऽर्थास्तेऽर्थाः कृत्स्नस्य षष्टितन्त्रस्य ।
आख्यायिकाविरहिताः परवादविवर्जिताश्चापि ॥ 72 ॥

## सांख्यकारिका की प्रमुख कारिकाएं-

सांख्यदर्शन के अन्दर पच्चीस तत्त्वों को अंगीकार किया जाता है और उनकी मीमांसा भी बड़े ही अच्छे ढंग से इस दर्शन के अन्दर की गई है। इन्हीं पञ्चविंशति पदार्थों के ज्ञान से जीव आध्यात्मिक, आधिभौतिक या आधिदैविक, इन तीन प्रकार के दुःखों से सर्वथा छुटकारा प्राप्त कर लेता है। सांख्य ने इन तीनों दुःखों के विनाश का कारण इसी विवेकज्ञान को अन्त में स्वीकार किया है। जैसे कि ईश्वरकृष्ण ने सांख्यकारिका में कहा है।

**दुःखत्रयाभिघाताज्जिज्ञासा तदपघातके हेतौ ।**
**दृष्टे साऽपार्था चेन्नैकान्तात्यन्तोऽभावात् ॥1॥**

(अर्थात् संसार के अन्दर आकर प्राणिमात्र जब **आध्यात्मिक, आधिभौतिक तथा आधिदैविक** इन तीन प्रकार के दुःखों का अनुभव करता है तब उस समय उन तीनों प्रकार के दुःखों के विनाश के कारण में जिज्ञासा उत्पन्न होती है कि उनकी निवृत्ति का कारण कौन है? और यदि वह जिज्ञासा दुःख की निवृत्ति के कारणीभूत औषध सेवन अथवा कामिनी के उपभोग रूप दृष्ट उपाय से ही शान्त हो जाती है तो शास्त्र के आधार पर होने वाले दुरधिगम तत्त्वज्ञान की क्या आवश्यकता है? इसका उत्तर दिया कि पूर्वोक्त तीनों प्रकार के दुःखों की निवृत्ति दृष्ट उपाय से ऐकान्तिक (आवश्यक) रूप से तथा आत्यन्तिक (फिर कभी भी दुःख उत्पन्न न हो) रूप से नहीं होती है। अतः उसकी निवृत्ति के लिए शास्त्र में होने वाला तत्त्वज्ञान ही श्रेयस्कर है।

## त्रिविध दुःख-

**1. आध्यात्मिक-** शारीरिक और मानसिक दुःख ही आध्यात्मिक है । इसे ही दैहिक दुःख भी कहा जाता है। देहजन्य अनेक रोग या बीमारी, बुभुक्षा, तितिक्षा, क्रोध, सन्ताप, अनुताप प्रभृति दैहिक या आध्यात्मिक दुःख हैं।

**2. आधिभौतिक-** इसी तरह आधिभौतिक दुःख को बाहरी कारणों से उत्पन्न कहा गया है। आधिभौतिक दुःख असम्भावित है। यथा-सर्पदंश, अकारण वैर, विरोध, युद्ध, प्राकृतिक प्रकोप, भूकम्प या फसलों का नष्ट हो जाना, अकाल या महामारी जैसे दुःख इसके भीतर परिगणित होते हैं।

**3. आधिदैविक-** भूत, प्रेत, अतिवृष्टि या अनावृष्टि, यक्ष, राक्षस या क्रूर ग्रहादि के प्रकोप से उत्पन्न दुःख को आधिदैविक दुःख कहा जाता है। इनके शमन के लिये अनेक शास्त्रीय और लौकिक उपाय भी बतलाये गये हैं; फिर भी दुःख तो दुःख ही है। इन्हीं दुःखों से प्राणी संसार में सन्तप्त रहता है।

इसमें तो केवल दुःखत्रय के विनाशकारिणी मूल वस्तु में जिज्ञासा का प्रदर्शन किया है । वह दुःखत्रय के विनाश का कारण कौन है, इसका स्पष्टीकरण ईश्वरकृष्ण ने आगे की कारिका में किया है

**"दृष्टवदानुश्रविकः स ह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः ।**
**तद्विपरीतः श्रेयान् व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञानात्" ॥2॥**

दृष्ट (लौकिक) उपाय की तरह आनुश्रविक (वैदिक) उपाय भी है और वह वैदिक उपाय भी अविशुद्ध, क्षय तथा अतिशय इन तीन दोषों से युक्त है इसलिए उनके विपरीत व्यक्त (महदादि 23 पदार्थ) हैं, अव्यक्त (प्रकृति) और ज्ञ (पुरुष) के विशिष्ट ज्ञान से ही तीन प्रकार के दुःखों की निवृत्ति होती है ।

## ॥प्रमाण॥

**दृष्टमनुमानमाप्तवचनं च सर्वप्रमाणसिद्धत्वात् ।**
**त्रिविधं प्रमाणमिष्टं प्रमेयसिद्धिः प्रमाणाद्धि ॥ 4 ॥**
**प्रतिविषयाध्यवसायो दृष्टं त्रिविधमनुमानमाख्यातम् ।**
**तल्लिङ्गलिङ्गिपूर्वकमाप्तश्रुतिराप्तवचनं तु ॥। 5 ॥**

सांख्य के अनुसार प्रमाणों की संख्या तीन है-प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द अन्य लोगों से स्वीकृत और सब प्रमाण इन्हीं तीन प्रमाणों में सिद्ध हैं । प्रमाणों को स्वीकार करने की आवश्यकता इसलिए होती है कि घट-पट आदि प्रमेय पदार्थों की सिद्धि प्रमाण के आधार पर ही होती है।

### 1. प्रत्यक्ष-

**प्रतिविषयाध्यवसायो दृष्टम्-** अर्थात् वस्तु या विषय और इन्द्रियों के संयोग से प्राप्त ज्ञान ही प्रत्यक्ष है। वाचस्पति मिश्र के अनुसार, प्रत्यक्ष की तीन विशेषताएँ हैं।

(i) प्रत्यक्ष के लिए यथार्थ वस्तु का रहना आवश्यक है। यह वस्तु बाह्य या आन्तरिक, कुछ भी हो सकती है। पृथ्वी, पानी, अग्नि आदि बाह्य वस्तुएँ तथा सुख, दुःख आन्तरिक विषय हैं।

(ii) प्रत्यक्ष के लिए इन्द्रिय-वस्तु सन्निकर्ष आवश्यक है।

(iii) प्रत्यक्ष के लिए बुद्धि की सक्रियता भी आवश्यक है।

केवल वस्तु और इन्द्रिय के संयोग से ही ज्ञान नहीं उत्पन्न हो जाता। इसके लिए बुद्धि की क्रिया अनिवार्य है। बुद्धि में सत्त्वगुण रहने के कारण यह पुरुष के चैतन्य को प्रतिबिम्बित करती है और ज्ञानोदय होता है। संश्लेषण और विश्लेषण का कार्य करके बुद्धि हमें प्रत्यक्ष ज्ञान देती है। सांख्यदर्शन के अनुसार प्रत्यक्ष के दो प्रकार हैं-

**1. निर्विकल्पक प्रत्यक्ष 2. सविकल्पक प्रत्यक्ष।**

**1. निर्विकल्पक प्रत्यक्ष-** निर्विकल्पक प्रत्यक्ष में वस्तु का केवल आभास मिलता है। इसमें वस्तु के विषय में पूर्ण ज्ञान नहीं होता। इस प्रत्यक्ष ज्ञान की अभिव्यक्ति शब्दों के माध्यम से सम्भव नहीं है। यह ज्ञान शिशु एवं गूँगे के ज्ञान से मिलता-जुलता है। शिशु और गूँगे अपने अनुभव को अभिव्यक्ति देने में असमर्थ होते हैं।

**2. सविकल्पक प्रत्यक्ष-** सविकल्पक प्रत्यक्ष में केवल वस्तु के अस्तित्व का ही आभास नहीं होता बल्कि उसकी पूर्ण जानकारी भी हो जाती है।

जैसे-यदि कोई व्यक्ति हमारे सामने से गुजरे और उसके विषय में हमें पूर्ण जानकारी हो जाए तो यह प्रत्यक्ष ज्ञान है। निर्विकल्पक प्रत्यक्ष ही विकसित होकर सविकल्पक प्रत्यक्ष हो जाता है।

## 2. अनुमान-

सांख्यमत में अनुमान के स्वरूप का **त्रिविधमनुमानमाख्यातम् तल्लिङ्गलिङ्गिपूर्वकम्** कहकर शाब्दिक भेद अवश्य कर दिया है परन्तु आर्थिक स्वरूप अनुमान का वही है जो कि नैयायिकों ने माना है कि व्याप्तिविशिष्टपक्षधर्मताज्ञान और इसी अर्थ में वाचस्पति मिश्र ने लिङ्गलिङ्गिपूर्वकम् का पर्यवसान भी किया है और यह अनुमान तीन प्रकार का है –

1. पूर्ववत्  2. शेषवत्  3. सामान्यतोदृष्ट,

**1. पूर्ववत्** - पूर्ववत् अनुमान दो वस्तुओं के मध्य व्याप्ति-सम्बन्ध पर आश्रित है। उदाहरण- धुएँ और आग में व्याप्ति सम्बन्ध रहने से धुएँ की उपस्थिति से आग की उपस्थिति का अनुमान किया जाता है या जैसे बादलों से आच्छादित आकाश को देखकर तथा बिजली की कड़कड़ाहट को सुनकर भाविकालीन वृष्टिरूप (वर्षा) कार्य का अनुमान होता है।

**2. शेषवत्** अनुमान उसे कहते हैं जहाँ कार्य से कारण का अनुमान होता हैं क्योंकि अन्तिम कार्य को शेष शब्द से कहा है और उस कार्यरूप लिंग से होने वाले अनुमान को शेषवत् अनुमान कहा है। उदाहरणस्वरूप प्रात:काल चारों ओर पानी जमा देखकर रात में वर्षा के हो चुकने का अनुमान करना।

**3. सामान्यतोदृष्ट**- यदि दो वस्तुओं को साथ-साथ देखें तब एक को देखकर दूसरे का अनुमान करना सामान्यतोदृष्ट है । हम लोगों ने बगुले को उजला पाया है। ज्यों ही हम सुनते हैं कि अमुक पक्षी बगुला है, त्यों ही हम अनुमान करते हैं कि वह उजला होगा।

## 3. शब्द-

**आप्तश्रुतिराप्तवचनम्**- अर्थात् आप्तपुरुष के द्वारा उच्चरित यथार्थवाक्य से उत्पन्न वाक्यार्थज्ञान को ही शब्दप्रमाण कहा वेदश्रुति-स्मृति-इतिहास-पुराण-धर्मशास्त्र एवं सामान्यशास्त्र आदि के वाक्यों से उत्पन्न हुए ज्ञानों का भी शब्दप्रमाण में ही अन्तर्भाव हो जाता है।

## ॥सत्कार्यवाद ॥

सांख्यदर्शन सत्कार्यवाद का समर्थक है। सत्कार्यवाद का अर्थ है कि कार्य में सत् होता है अर्थात् कार्य न तो कोई नवीन वस्तु है, न ही कोई नया कारण आरम्भ, बल्कि वह कारण की ही बदली हुई अवस्था है। इस परिवर्तन को नया आरम्भ कहने के स्थान पर कारण की व्यक्त अवस्था कहना उचित है अर्थात् कारण में कार्य पहले अव्यक्त था और अब व्यक्त हो गया है। सांख्यकारिका में सत्कार्यवाद की स्थापना इस कारिका द्वारा की गई है-

**"असदकरणादुपादानग्रहणात्सर्वसंभवाभावात् ।**
**शक्तस्य शक्यकरणात् कारणाभावाच्च सत्कार्यम् ॥9 ॥**

**असद् अकरणात्**- जिसका अस्तित्व ही नहीं है, उसकी कभी उत्पत्ति नहीं हो सकती। **जैसे**- बालू में घी का अभाव है, इसलिए किसी भी प्रकार से बालू से घी नहीं निकाला जा सकता।

**उपादान ग्रहणात्**- किसी कार्य की उत्पत्ति के लिए उपयुक्त कारण की खोज की जाती है। **जैसे**- दही उत्पन्न करने के लिए दूध की खोज की जाती है और तेल उत्पन्न करने के लिए तिलहन की खोज होती है। इससे पता चलता है कि कार्य अपने खास कारण में ही पहले से स्थित है।

**सर्वसम्भवाभावात्**- हर वस्तु से हर वस्तु नहीं उत्पन्न हो सकती जैसे-बालू से घी नहीं निकलता और न रूई से टेबल बनता है। यदि कार्य अपने खास कारण में नहीं रहता, तो फिर किसी से किसी भी वस्तु की उत्पत्ति हो जाती।

**शक्तस्य शक्यकरणात्**- कारण अपनी योग्यता के अनुकूल ही कार्य उत्पन्न करता है। **जैसे**- दूध से दही, मलाई या अन्य कोई खाद्य-पदार्थ बना सकता है। इससे खाद नहीं बना सकता। इसी प्रकार, तिलहन केवल तेल या खली उत्पन्न कर सकता है, चना नहीं। इससे सिद्ध होता है कि कारण उसी कार्य को उत्पन्न कर सकता है, जिसके लिए वह योग्य हो। ऐसा इसलिए होता है कि, क्योंकि कार्य पहले से ही अपने कारण में निहित है।

**कारणाभावाच्च सत्कार्यम्**- कार्य और कारण अभिन्न हैं। इन्हें एक-दूसरे से अलग नहीं किया जा सकता। कारण कार्य का छिपा हुआ रूप है और कार्य कारण का खुला हुआ रूप। इससे पता चलता कि कार्य कारण में उत्पत्ति के पूर्व विद्यमान रहता है।

## ॥पुरुषस्वरूप ॥

सांख्य के द्वैतवाद में प्रकृति के अतिरिक्त दूसरी सत्ता पुरुष की ही कही गई है। सांख्य में पुरुष की धारणा लगभग वही है जिसे अन्य दर्शनों में आत्मा कहा गया है। सांख्य दर्शन पुरुष के सम्बन्ध में तीन मूल प्रश्नों पर विचार करता है।

1. पुरुष का स्वरूप क्या है।
2. पुरुष के अस्तित्व की सिद्धि हेतु तर्क।
3. पुरुषों की अनेकता या बहुत्व सिद्ध करने के तर्क।

**पुरुष का स्वरूप-**

सांख्य दर्शन के अनुसार पुरुष का स्वरूप अन्य भारतीय दर्शनों की आत्मा से पर्याप्त साम्य रखता है। इसका स्वरूप स्पष्ट करते हुए मूलत: इसे प्रकृति के सर्वथा विपरीत कहा गया है । यह शुद्ध चैतन्यस्वरूप है और सभी अवस्थाओं में चैतन्ययुक्त रहता है जबकि प्रकृति जड़ है। यह प्रकृति के समान त्रिगुणात्मक नहीं, निस्त्रिगुण है। यह ज्ञाता और विषयी है जबकि प्रकृति ज्ञेय और विषय है तथा प्रकृति परिणामी अर्थात् क्रियाशील है जबकि पुरुष नित्य तथा अपरिणामी। पुरुष की सत्ता स्वत: सिद्ध है और

इसका निषेध करना असम्भव है क्योंकि इसका निषेध करने वाला निषेधकर्ता स्वयं पुरुष का ही स्वरूप है। यह सत् और चेतन तो है किन्तु आनन्दस्वरूप नहीं है क्योंकि आनन्द की उत्पत्ति सत्त्व गुण से होती है जबकि यह निस्त्रिगुण या निर्गुण है। पुन: यह कर्ता नहीं भोक्ता मात्र है क्योंकि यह चेतन किन्तु निष्क्रिय है। यह प्रकृति और उसके विकारों का उसी प्रकार भोग करता है; जैसे राजा स्वयं अन्नोत्पादन नही करते हुए भी अन्न का भोग करता है। सांख्य का पुरुष अन्य दर्शनों के आत्म-विचार के समान होते भी कुछ दृष्टियों से उनसे भिन्न है। चार्वाकीय देहात्मवाद के विरुद्ध यह पुरुष या आत्मा की भिन्न व नित्य सत्ता स्वीकार करता है। बौद्ध दर्शन मानता है कि आत्मा स्थायी नहीं है बल्कि चेतना का प्रवाह मात्र है, जबकि सांख्य ने पुरुष को नित्य माना है। न्याय-वैशेषिक चेतना को आत्मा का आगन्तुक गुण मानते हैं जबकि सांख्यानुसार चेतना पुरुष का स्वभाव है। शंकर ने आत्मा को सच्चिदानन्द व एक माना है जबकि सांख्य का पुरुष संख्या में अनेक है और सत्त्व गुण से उत्पन्न होने वाले आनन्द से भी रहित अर्थात् सत् चित् है।

## पुरुष के अस्तित्व की सिद्धि हेतु तर्क-

ईश्वरकृष्ण की सांख्यकारिका में पुरुष की सत्ता सिद्ध करने हेतु पाँच तर्क दिए गए हैं जो निम्नलिखित कारिका में संकलित हैं।

**संघातपरार्थत्वात् त्रिगुणादिविपर्ययादधिष्ठानात् ।**
**पुरुषोऽस्ति भोक्तृभावात् कैवल्यार्थं प्रवृत्तेश्च ॥17॥**

**संघातपरार्थत्वात्-** यह जगत् प्रकृति के तीनों गुणों से निर्मित है और जड़ होने के कारण साधन है। प्रश्न है कि इसका साध्य कौन है? यदि जड़ पदार्थ को ही इसका साध्य मानें तो अनवस्था दोष पैदा होता है। इसका साध्य वही हो सकता है जो चेतन हो तथा भोक्ता हो। यह पुरुष ही है। यह **'प्रयोजनमूलक'** प्रमाण है।

**त्रिगुणादिविपर्ययात्-** प्रकृति अपने स्वरूप में त्रिगुणात्मक है तथा परिणामी है । तार्किक दृष्टि से त्रिगुण निर्गुण की ओर संकेत करता है और परिणामी अपरिणामी की ओर। यह निस्त्रिगुण तथा अपरिणामी तत्त्व ही पुरुष है। यह पुरुष की सत्ता सिद्धि का **'तर्कशास्त्रीय'** तर्क है।

**अधिष्ठानात्-** कोई भी क्रिया किसी आधार की अपेक्षा रखती है। प्रश्न है कि चिन्तन तथा अनुभव व ज्ञान इत्यादि का अधिष्ठान कौन है? यह प्रकृति नहीं हो सकती क्योंकि प्रकृति ज्ञेय, विषय तथा जड़ है जबकि यह अधिष्ठान ज्ञाता, विषयी तथा चेतन होना चाहिए। यह अधिष्ठान पुरुष ही है। इस तर्क को **'तत्त्वमीमांसीय'** तर्क कहते हैं।

**भोक्तृभावात्-** प्रकृति और उसके विचार जड़ होने के कारण भोग्य हैं. अत: भोक्ता की अपेक्षा रखते हैं। इसका भोक्ता वही हो सकता है जो जड़ न हो अर्थात् चेतन हो ।यह चेतन भोक्ता पुरुष ही है । इसे **'नीतिपरक प्रमाण'** कहते हैं।

**कैवल्यार्थं प्रवृत्तेश्च-** बहुत से व्यक्ति कैवल्य की प्रवृत्ति से युक्त होते हैं और उसके लिए अत्यधिक प्रयास भी करते हैं। प्रश्न है कि कैवल्य की प्रवृत्ति व प्राप्ति किसे होती है? यह सत्ता पुरुष की ही है। इस तर्क को **'धार्मिक'** तथा **'आध्यात्मिक'** तर्क कहते हैं।

## पुरुष की अनेकता सिद्धि के तर्क-

सांख्य-दर्शन जैन, न्याय-वैशेषिक तथा मीमांसा दर्शन के समान आत्मा अनेकता में विश्वास रखता है। पुरुष या आत्मा की अनेकता सिद्ध करने के लिए ही वह तीन तर्क प्रस्तुत करता है जो निम्नलिखित कारिका में संकलित है-

**"जननमरणकरणानां प्रतिनियमात् अयुगपत्प्रवृत्तेश्च ।**
**पुरुष बहुत्वं सिद्धं त्रैगुण्यविपर्ययात् चैव" ॥18॥**

**जननमरणकरणानां प्रतिनियमात्-** यदि पुरुष को अनेक न माना जाए तो विभिन्न व्यक्तियों के जन्म, मृत्यु तथा अनुभव अलग-अलग नहीं माने जा सकते हैं जबकि अनुभव से हम जानते हैं कि व्यक्ति के जन्म और मृत्यु आदि भिन्न-भिन्न होते हैं। यदि पुरुष एक ही होता तो एक व्यक्ति के जन्म से सभी जीवित हो जाते और एक ही की मृत्यु से सभी मर जाते।

**अयुगपत्प्रवृत्तेश्च-** इस तर्क के अनुसार सभी व्यक्तियों की प्रवृत्ति के परस्पर भिन्न होने का यही कारण है कि सभी में भिन्न-भिन्न पुरुष हैं। प्रवृत्ति का अर्थ है मानसिक तथा शारीरिक कर्म। प्रत्येक व्यक्ति के मानसिक तथा शारीरिक कर्म इसलिए परस्पर भिन्न हैं क्योंकि सभी के अन्त:करण व इन्द्रिय इत्यादि भिन्न-भिन्न हैं। यदि ऐसा न होता तो एक के हँसने से सभी हँसते और एक के गिरने से सभी गिर जाते।

**त्रैगुण्यविपर्ययात्-** इस तर्क के अनुसार तीन गुणों की आनुपातिक विभिन्नता पुरुषों की अनेकता सिद्ध करती है। तीनों गुणों की आनुपातिक भिन्नता सर्वप्रथम देवता,मनुष्य व राक्षस योनियों में द्रष्टव्य है क्योंकि देवता सत्त्वप्रधान, मनुष्य रजोगुण प्रधान तथा राक्षस तमोगुण प्रधान होते हैं। पुन: विभिन्न मनुष्यों में भी तीनों गुणों का आनुपातिक वैविध्य दिखाई पड़ता है जिसके आधार पर हम मनुष्यों में विभेद करते हैं। इस विभेद से सिद्ध होता है कि पुरुष अनेक हैं।

**तस्माच्च विपर्यासात् सिद्धं साक्षित्वमस्य पुरुषस्य ।**
**कैवल्यं माध्यस्थ्यं द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च ॥19॥**

और उसके (त्रिगुणादि) के विपरीत स्वभाव वाला होने से इस पुरुष के साक्षी भाव, मध्यस्थ भाव, द्रष्टा भाव और कर्तृत्व का अभाव सिद्ध होता है ।

**तस्मात्तत्संयोगादचेतनं चेतनावदिव लिङ्गम् ।**
**गुणकर्तृत्वेऽपि तथा कर्तेव भवत्युदासीनः ॥20॥**

इसलिए यह अचेतन (महदादि) लिङ्गतत्त्व उस चेतन पुरुष के संयोग से चेतन जैसा हो जाता है । गुणों के कर्ता होने पर उदासीन पुरुष भी कर्ता की तरह हो जाता है ।

# ॥प्रकृतिस्वरूप ॥

सांख्य दर्शन के द्वैतवाद में एक तत्त्व प्रकृति है जबकि दूसरा तत्त्व पुरुष। सांख्य-दर्शन प्रकृति के सम्बन्ध में जिन बातों का विश्लेषण करता है, वे हैं-प्रकृति का ज्ञान कैसे होता है, प्रकृति का स्वरूप, प्रकृति की अवस्थाएँ तथा प्रकृति के अस्तित्व के प्रमाण। प्रकृति का ज्ञान कैसे होता है? सांख्य के अनुसार प्रकृति का ज्ञान अनुमान के माध्यम से होता है, जब हम विश्व के मूल कारण की खोज करते हैं। विश्व में दो प्रकार की वस्तुएँ हैं-

(1) **स्थूल पदार्थ= जैसे**-मिट्टी, पानी, पवन इत्यादि।

(2) **सूक्ष्मातिसूक्ष्म पदार्थ= जैसे**- इन्द्रिय, मन, अहंकार आदि।

विश्व का मूल कारण वही हो सकता है जो इन दोनों प्रकार के पदार्थों को आधार दे सके। यह कारण महाभूत नहीं हो सकते क्योंकि महाभूतों से मन और बुद्धि जैसे सूक्ष्म पदार्थ उत्पन्न नहीं हो सकते। विश्व का कारण पुरुष भी नहीं हो सकता क्योंकि पुरुष शुद्ध चैतन्यस्वरूप है,जबकि विश्व में मिट्टी और जल जैसे स्थूल व जड़ पदार्थ भी हैं। सांख्य के अनुसार प्रकृति ही वह कारण है जो स्थूल तथा सूक्ष्म दोनों प्रकार के पदार्थों का आधार बनने में सक्षम है। अत: जगत् के कारण की खोज की प्रक्रिया में अनुमान के माध्यम से प्रकृति के स्वरूप का ज्ञान होता है।

## प्रकृति का स्वरूप-

सांख्य के अनुसार प्रकृति में अनेक विशेषताएँ हैं। यह नित्य तथा शाश्वत है क्योंकि उत्पत्ति और विनाश से परे है। यह स्वतन्त्र है अर्थात् किसी भी तरह आत्मा या पुरुष पर निर्भर नहीं है। यह अचेतन है और इसी कारण विषय अथवा ज्ञेय है, विषयी या ज्ञाता नहीं। इसकी वास्तविक सत्ता है और यह सतत् क्रियाशील है। पुनः प्रकृति सामान्य है न कि विशेष। इन विशेषताओं के कारण प्रकृति को कई नामों से व्यक्त किया गया है **जैसे**- **'अव्यक्त'** अर्थात् विश्वरूपी कार्य की अव्यक्त अवस्था, **'प्रधान'** अर्थात् विश्व का मूल कारण, **'अजा'** अर्थात् नित्य व शाश्वत, **'अनुमान'** अर्थात् अनुमानगम्य और **'प्रसवधर्मिणी'** अर्थात् परिणामी या जगत् को जन्म देने वाली।

## प्रकृति के अस्तित्व के तर्क-

सांख्य दर्शन ने प्रकृति के अस्तित्व को सिद्ध करने के लिए पाँच तर्क प्रस्तुत किए हैं जो ईश्वरकृष्ण कृत सांख्यकारिका की निम्नलिखित कारिका में संकलित किए गए हैं।

**"भेदानां परिमाणात् समन्वयात् शक्तितः प्रवृत्तेश्च।**
**कारणकार्यविभागात् अविभागात् वैश्वरूपस्य" ॥15 ॥**

**भेदानां परिमाणात्**- जगत् के सम्पूर्ण पदार्थ परिमित अर्थात् सीमित हैं। परिमित पदार्थ का है। आधार परिमित को नहीं माना जा सकता क्योंकि इससे अनवस्था दोष उपस्थित होता है। परिमित वस्तु अपरिमित आधार की अपेक्षा रखती है और भेद अभेद की। यह परिमित आधार प्रकृति ही है।

**समन्वयात्**- जगत् के सभी पदार्थ सुख-दुःख मोहात्मक हैं क्योंकि वें सत्व, रजस् और तमस् नामक गुणों से निर्मित हैं। प्रश्न है कि इन तीनों गुणों को मूल रूप से कौन धारण करता है? पुरुष ऐसा नहीं कर सकता क्योंकि वह निर्गुण है। अत: तीनों गुणों का समन्वय करने वाली सत्ता प्रकृति ही है।

**शक्तितः प्रवृत्तेश्च**- कोई भी कार्य तभी उत्पन्न होता है जब उसके लिए समर्थ कारण विद्यमान हो। जगत् में दो प्रकार के पदार्थ हैं-स्थूल पदार्थ तथा सूक्ष्मातिसूक्ष्म पदार्थ। इस जगत् का समर्थ कारण वही हो सकता है जो दोनों को धारण करें। यह कारण महाभूत नहीं हो सकते क्योंकि वे सूक्ष्म पदार्थों को धारण नहीं कर सकते। यह कारण पुरुष भी नहीं हो सकता, क्योंकि शुद्ध चैतन्यस्वरूप होने के कारण वह जड़ पदार्थों को धारण नहीं कर सकता। अत: जगत् का समर्थ कारण प्रकृति ही है।

**कार्यकारणविभागात्**- सत्कार्यवाद के अनुसार कारण की व्यक्त अवस्था को ही कार्य कहते हैं। अर्थात् व्यक्त कार्य अव्यक्त अवस्था में कारण में ही विद्यमान होते हैं। यह जगत् एक कार्य है। अत: इसके लिए एक कारण चाहिए जिससे यह व्यक्त हुआ है। यह कारण प्रकृति ही है।

**अविभागात् वैश्वरूपस्य**- जैसे सोने की अँगूठी गलकर पुनः सोना बन जाती है। प्रश्न है कि प्रलयावस्था में विश्व किसमें लीन होता है? यह कारण प्रकृति ही है। अनुसार कार्य तिरोभूत होकर पुनः कारण में ही लीन हो जाते हैं ।

कारणमस्त्यव्यक्तं प्रवर्तते त्रिगुणतः समुदयाच्च ।
परिणामतः सलिलवत् प्रतिप्रतिगुणाश्रयविशेषात् ॥16 ॥

उपरोक्त भेदादि हेतुओं के कारण अव्यक्त तत्त्व कारणात्मक है, त्रिगुणात्मक होने से तथा एकरूप होने से (व्यक्त तत्त्व) प्रवृत्त होता है और प्रत्येक गुण के आश्रय विशेष के कारण जल की तरह परिणाम में भेद प्रतीत होता है ।

## प्रकृति की अनुपलब्धि के आठ कारण-

**अतिदूरात् सामीप्यादिन्द्रियघातान्मनोऽनवस्थानात् ।**
**सौक्ष्म्याद्व्यवधानादभिभवात् समानाभिहाराच्च ॥7 ॥**

अत्यन्त दूर होने से, अत्यन्त समीप होने से, इन्द्रियों के सामर्थ्य नष्ट होने से, मन के एक जगह पर न टिकने से, अतिसूक्ष्म होने से, व्यवधान होने से, किसी अन्य से अभिभूत हो जाने से, और अपने सदृश का व्यवहार हो जाने से प्रकृति की सत्ता उपलब्ध होने पर भी अनुपलब्ध है ।

## प्रकृति की उपलब्धि-

**सौक्ष्म्यात्तदनुपलब्धिर्नाभावात् कार्यतस्तदुपलब्धेः ।**
**महदादि तच्च कार्यं प्रकृतिसरूपं विरूपं च ॥8 ॥**

अतिसूक्ष्म होने के कारण ही प्रकृति की प्रतीति नहीं होती है न कि अभाव के कारण । उस प्रकृति के उपलब्धि उसके कार्य तत्त्वों से हो जाती है और ये कार्य महदादि पञ्चभूतान्त तत्त्व ही हैं, और ये महदादि तत्त्व प्रकृति के विसदृश तथा सदृश रूप वाले हैं ।

### व्यक्त और अव्यक्त में असमानता-

हेतुमदनित्यमव्यापि सक्रियमनेकमाश्रितं लिङ्गम् ।
सावयवं परतन्त्रं व्यक्तं विपरीतमव्यक्तम् ॥10॥

महदादि पञ्चभूतान्त हेतु से युक्त, अनित्य (उत्पन्न विनाशशील), अव्यापि, सक्रिय, अनेक, आश्रित, लिङ्ग, सावयव और परतन्त्र है और इसके विपरीत स्वभाव वाला अव्यक्त (प्रकृतितत्त्व) है ।

### व्यक्त और अव्यक्त में समानता-

त्रिगुणमविवेकि विषयः सामान्यमचेतनं प्रसवधर्मि ।
व्यक्तं तथा प्रधानं तद्विपरीतस्तथा च पुमान् ॥11॥

व्यक्त तत्त्व (महदादि भूतान्त) तथा अव्यक्ततत्त्व (प्रकृति) त्रिगुण, अविवेकि, विषय, सामान्य, अचेतन, प्रसवधर्मी, से युक्त है, और पुरुष तत्त्व इसके विपरीत स्वभाव वाला है ।

### अव्यक्त तत्त्व की सिद्धि-

अविवेक्यादेः सिद्धिस्त्रैगुण्यात् तद्विपर्ययाभावात् ।
कारणगुणात्मकत्वात् कार्यस्याव्यक्तमपि सिद्धम् ॥14॥

उपयुक्त अविवेकी आदि स्वरूप महदादि में सिद्ध होते हैं, त्रिगुणात्मक होने से तथा उनके (अव्यक्त) विपर्यय का अभाव हो जाने से और कार्य का कारणगुणात्मक होने से अव्यक्त तत्त्व भी सिद्ध हो जाता है ।

### प्रकृति की दो अवस्थाएँ-

सांख्य के अनुसार प्रकृति की दो अवस्थाएँ हैं-

**1. साम्यावस्था** **2. वैषम्यावस्था।**

साम्यावस्था में प्रकृति में सरूपपरिणाम सतत् रूप से चलता रहता है। प्रकृति इस समय भी निरन्तर सक्रिय होती है किन्तु इस समय सत्व, रजस् और तमस् गुण अपने-अपने भीतर ही क्रियाशील रहते हैं। यह अवस्था तब बदलती है जब पुरुष की सन्निधि के कारण गुणक्षोभ होता है। इससे सर्वप्रथम रजस् गुण गतिशील होता है और तदुपरान्त तीनों गुण एक-दूसरे के साथ क्रिया-प्रतिक्रिया करते हैं। यही विरूपपरिणाम है जो सृष्टि के लिए उत्तरदायी है। इसी के कारण विश्व की सभी वस्तुओं का निर्माण होता है और उनकी प्रवृत्ति भी उनमें विद्यमान गुणों के अनुपात से निर्धारित होती है।

### प्रकृति के तीन गुण-

"प्रीत्यप्रीतिविषादात्मकाः प्रकाशप्रवृत्तिनियमार्थाः ।
अन्योन्याभिभवाश्रयजननमिथुनवृत्तयश्च गुणाः" ॥12॥

सांख्य दर्शन प्रकृति की व्याख्या उसके तीन गुणों के माध्यम से करता है जो न केवल प्रकृति में, बल्कि प्रकृति से उत्पन्न प्रत्येक वस्तु में भी उपस्थित होते हैं। ये सूक्ष्म तथा अतीन्द्रिय हैं, इसीलिये अनुमान के विषय है- **1. सत्त्व-** प्रीति, **2. रजस्-** अप्रीति, **3. तमस्-** विषाद ।

### गुणों की वृत्तियां-

गुणों की चार प्रकार की वृत्तियां होती हैं-

(1) **अन्योन्याभिभववृत्ति**
(2) **अन्योन्याश्रयवृत्ति**
(3) **अन्योन्यजननवृत्ति**
(4) **अन्योन्यमिथुनवृत्ति।**

### गुणों के स्वभाव-

"सत्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलञ्च रजः।
गुरु वरणकमेव तम, प्रदीपवच्चार्थतो वृत्तिः" ॥13॥

**1. सत्त्व-** सत्त्व गुण शुद्धता का प्रतीक है जिससे आनन्द और ज्ञान की उत्पत्ति होती है। सूर्य, अग्नि, मन तथा बुद्धि में प्रकाशित होने या ज्ञान प्राप्त करने की क्षमता इसी से आती है। यह गुण हल्का होता है इसलिए ऊर्ध्वगमन इसकी प्रवृत्ति है। इसका वर्ण श्वेत माना गया है।

**2. रजस्-** रजस् गुण अशुद्धि का प्रतीक है। क्रोध, द्वेष, विषाद जैसी दुःखात्मक प्रवृत्तियाँ यही उत्पन्न करता है । इसका वर्ण,लाल माना गया है।

**3. तमस्-** तमस् गुण अन्धकार तथा अज्ञान का प्रतीक है और यह मोह पैदा करता है । प्रमाद, आलस्य आदि इसी के कारण होते हैं। भारी होने के कारण यह अधोगामी है और इसका रंग काला माना गया है।

उल्लेखनीय है कि ये तीनों गुण सदा संयुक्त तथा अवियोज्य रहते हैं। परस्पर विरोधी होने के बाद भी यह कार्य की उत्पत्ति वैसे ही मिलकर करते हैं जैसे दीपक में तेल, बत्ती और ज्वाला परस्पर भिन्न होकर भी प्रकाशोत्पन्न करते हैं। हर वस्तु में इन तीनों की उपस्थिति के कारण ही एक ही वस्तु किसी को सुख, किसी को दुःख तो किसी में आलस्य पैदा करती है।

**सत्व-** लघु, प्रकाश । **रज-** उपष्टम्भक, चल । **तम-** गुरु, वरणक ।

## ॥सृष्टिक्रम ॥

पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य ।
पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः ॥21॥

पुरुष का (प्रकृति के साथ) दर्शन के लिए तथा प्रकृति का कैवल्य के लिए पुरुष के साथ संयोग होता है । इस प्रकृति और पुरुष उभय का संयोग पङ्गु और अन्ध के समान होता है और उसी संयोग से सृष्टि होती है ।

"प्रकृतेर्महांस्ततोऽहङ्कारस्तस्माद् गणश्च षोडशकः।
तस्मादपि षोडशकात्पञ्चभ्यः पञ्च भूतानि" ॥22॥

प्रकृति से महत् तत्त्व, महत्तत्व से अहंकार और उस अहंकार से सोलह का समूह (पञ्चतन्मात्राएं+एकादश इन्द्रियाँ) और उस सोलह में भी पाँच तन्मात्राओं से पाँच महाभूत उत्पन्न होते हैं ।

सांख्य के अनुसार जगत् का विकास प्रकृति से होता है जो कि सांख्य के द्वैतवाद में पुरुष के अतिरिक्त अन्य सत्ता है। प्रकृति सतत् परिणामी है

किन्तु इसकी साम्यावस्था में सरूप-परिणाम होता है अर्थात् सत्व गुण की क्रिया-प्रतिक्रिया सत्वगुण से, रजस् की रजस् से और तमस् की तमस् से होती है। यह साम्यावस्था तब भंग होती है जब पुरुष के संयोग या सन्निधि के कारण प्रकृति में गुणक्षोभ पैदा होता है और विरूप-परिणाम आरम्भ होता है। यह वैषम्यावस्था है जिसमें तीनों गुण एक दूसरे से क्रिया-प्रतिक्रिया करते हैं और गुणों के विभिन्न संयोजनों के माध्यम से ही जगत् का विकास होता है।




**पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ-** श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, रसना, घ्राण ।
**पाँच कर्मेन्द्रियाँ-** वाक्, पाणि, पाद, पायु, उपस्थ ।
**पाँच तन्मात्रा-** शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ।
**पाँच महाभूत-** आकाश, वायु, जल, तेज, पृथिवी ।
**बुद्धि के गुण-** (8)
**सात्विक-** धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य ।
**तामसिक-** अधर्म, अज्ञान, राग, अनैश्वर्य ।

**अभिमानोऽहंकारः तस्मात्तद्विविधः प्रवर्तते सर्गः ।**
**एकादशकश्च गणस्तन्मात्रपञ्चकश्चैव ॥24॥**

अभिमत करना अहंकार का धर्म है उस अहंकार से दो प्रकार की सृष्टि होती है एकादश इन्द्रियों का समूह और पाँच तन्मात्राओं का समूह ।

**सात्त्विक एकादशकः प्रवर्तते वैकृतादहंकारात् ।**
**भूतादेस्तन्मात्रः स तामसस्तैजसादुभयम् ॥25॥**

वैकृत संज्ञक अहंकार से सात्विक एकादश इन्द्रियों का समूह उत्पन्न होता है । तथा भूतादि संज्ञक अहंकार से तन्मात्राएं प्रवृत्त होती हैं यह तामस संज्ञक अहंकार कहलाता है । तैजस संज्ञक अहंकार से दोनों प्रकार के सर्ग उत्पन्न होते हैं ।

**बुद्धीन्द्रियाणि चक्षुःश्रोत्रघ्राणरसनत्वगाख्यानि ।**
**वाक्पाणिपादपायूपस्थानि कर्मेन्द्रियाण्याहुः ॥26॥**

श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, रसना, घ्राण ये पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ और वाक्, पाणि, पाद, पायु, उपस्थ ये पाँच कर्मेन्द्रियाँ हैं ।

**उभयात्मकमत्र मनः सङ्कल्पमिन्द्रियं च साधर्म्यात् ।**
**गुणपरिणामविशेषान्नानात्वं बाह्यभेदाश्च ॥27॥**

इन इन्द्रियों के मध्य मन उभय स्वरूप वाला है और समान धर्म होने के कारण इन्द्रिय भी है, गुणों के परिणाम में विशिष्टता हो जाने से इन्द्रियों में अनेकता और बाह्य अर्थों में भी भेद होता है ।

**रूपादिषु पञ्चानामालोचनमात्रमिष्यते वृत्तिः ।**
**वचनादानविहरणोत्सर्गानन्दाश्च पञ्चानाम् ॥28॥**

रूपादि पाँच ज्ञानेन्द्रियों की वृत्ति आलोचन मात्र कही जाती है, पाँच कर्मेन्द्रियों के व्यापार बोलना, लेना, विहार करना, उत्सर्ग और आनन्द है।

**स्वालक्षण्यं वृत्तिस्त्रयस्य सैषा भवत्यसामान्या ।**
**सामान्यकरणवृत्तिः प्राणाद्या वायवः पञ्च ॥29॥**

तीनों अन्तःकरणों का व्यापार उन (करणों/इन्द्रियों) के अपने लक्षण ही हैं, यह वृत्ति असाधारण है प्राणादि पाँच वायु करणों की सामान्य वृत्ति है।

**करणं त्रयोदशविधं तदाहरणधारणप्रकाशकरम् ।**
**कार्यं च तस्य दशधाऽऽहार्यं धार्यं प्रकाश्यं च ॥32॥**

करण तेरह प्रकार के हैं वे आहरण, धारण और प्रकाश करने वाले हैं, और उनके दश प्रकार के कार्य हैं जैसे- आहरण के योग्य, धारण के योग्य और प्रकाश के योग्य ।

**अन्तःकरणं त्रिविधं दशधा बाह्यं त्रयस्य विषयाख्यम् ।**
**साम्प्रत्कालं बाह्यं त्रिकालमाभ्यन्तरं करणम् ॥33॥**

अन्तः करण तीन प्रकार के हैं बुद्धि, मन और अहंकार तथा बाह्य करण दश प्रकार के हैं । बाह्य करण वर्तमान कालिक होते हैं आभ्यन्तर करण त्रैकालिक होते हैं ।

## ॥प्रत्ययसर्ग॥

**"एष प्रत्ययसर्गो विपर्ययाऽशक्तितुष्टिसिद्ध्याख्यः।**
**गुणवैषम्यविमर्दात् तस्य भेदास्तु पञ्चाशत्" ॥46॥**

यह प्रत्यय/बुद्धि का सर्ग (प्रत्ययो बुद्धिः तस्य सर्गः-प्रत्ययसर्गः) विपर्यय, अशक्ति, तुष्टि और सिद्धि के भेद से चार प्रकार का है गुणों की विषमता में वैचित्र्य होने के कारण इसके भेद पचास प्रकार के होते हैं ।

**पञ्च विपर्ययभेदा भवन्त्यशक्तिश्च करणवैकल्यात् ।**
**अष्टाविंशतिभेदा तुष्टिर्नवधाऽष्टधा सिद्धिः ॥47॥**

विपर्यय के पाँच भेद होते हैं । करणों की विकलता के कारण अशक्ति अट्ठाईस प्रकार की होती है और तुष्टि नौ प्रकार की तथा सिद्धि आठ प्रकार की होती है ।

**भेदस्तमसोऽष्टविधो मोहस्य च दशविधो महामोहः ।**
**तामिस्रोऽष्टादशधा तथा भवत्यन्धतामिस्रः ॥48॥**

तमस के भेद आठ प्रकार के हैं और मोह के भी आठ भेद होते हैं । महामोह दश प्रकार का होता है, तामिस्र तथा अन्धतामिस्र के अठारह भेद होते हैं ।




विपर्यय के सम्पूर्ण 62 भेद होते है ।

**नव तुष्टि-** प्रकृति, उपादान, काल, भाग्य, अदिव्य शब्द, अदिव्य स्पर्श, अदिव्य रूप, अदिव्य रस, अदिव्य गन्ध ।

**आठ सिद्धि-** ऊह, शब्द, अध्ययन, आध्यात्मिक दुःख का नाश, आधिदैविक दुःख का नाश , आधिभौतिक दुःख का नाश, सुहृत्प्राप्ति, दान ।

## ॥भावसर्ग॥

**अध्यवसायो बुद्धिर्धर्मो ज्ञानं विराग ऐश्वर्यम् ।**
**सात्त्विकमेतद्रूपं तामसमस्माद्विपर्यस्तम् ॥23॥**

बुद्धि का धर्म अध्यवसाय है धर्म, ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्य ये बुद्धि के सात्विक रूप हैं इसके विपरीत अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य और अनैश्वर्य आदि बुद्धि के तामस रूप हैं ।

**सांसिद्धिकाश्च भावाः प्राकृतिका वैकृतिकाश्च धर्माद्याः ।**
**दृष्टाः करणाश्रयिणः कार्याश्रयिणश्च कललाद्याः ॥43॥**

धर्मादि भाव सांसिद्धिक, प्राकृतिक और वैकृतिक नाम वाले कहे जाते हैं ये कारण में रहने वाले और कललादि कार्य में रहने वाले देखे गये हैं ।

**धर्मेण गमनमूर्ध्वं गमनमधस्ताद् भवत्यधर्मेण ।**
**ज्ञानेन चापवर्गो विपर्ययादिष्यते बन्धः ॥44॥**

धर्म से ऊर्ध्वगमन तथा अधर्म से अधोगमन होता है । ज्ञान से अपवर्ग अज्ञान से बन्ध होता है ।

**वैराग्यात् प्रकृतिलयः संसारो भवति राजसाद् रागात् ।**
**ऐश्वर्यादविघातो विपर्ययात्तद्विपर्यासः ॥45॥**

वैराग्य से साधक प्रकृति में लीन हो जाता है राजसिक राग से संसार होता है ऐश्वर्य से साधक अप्रतिहत वाला हो जाता है और अनैश्वर्य से वह प्रतिहत वाला हो जाता है ।

## ॥भौतिक सर्ग॥

**अष्टविकल्पो दैवस्तैर्यग्योनश्च पञ्चधा भवति ।**
**मानुष्यश्चैकविधः समासतो भौतिकः सर्गः ॥53॥**

देवसर्ग आठ विकल्प वाला है, तिर्यग् योनि पाँच प्रकार की है, मनुष्य सर्ग एक प्रकार का है । इस प्रकार संक्षेप से यह भौतिक सर्ग चतुर्दश प्रकार का होता है ।

## ॥कैवल्य॥

**सांख्य के अनुसार कैवल्य/अपवर्ग या मोक्ष-**

सांसारिक जीवन के आध्यात्मिक,आधिभौतिक,आधिदैविक त्रिविध दुःखों की आत्यन्तिक निवृत्ति ही मोक्ष, अपवर्ग, कैवल्य है। 'मोक्ष में पुरुष अपने नित्य शुद्ध चैतन्य स्वरूप में प्रकाशित रहता है। पुरुष त्रिगुणातीत, बन्धन रहित और परिणामातीत है बन्धन इस जीव का होता है शुद्ध पुरुष का नहीं । पुरुष को अपने स्वरूप का ज्ञान स्वयं को अचेतन प्रकृति से भिन्न मान लेने पर होता है यह 'विवेकज्ञान' ही सांख्यदर्शन में मोक्ष/अपवर्ग या कैवल्य है। पुरुष को जब इस प्रकार का ज्ञान होता है कि मै यह नहीं हूँ मैं अचेतन विषय या ज्ञेय नहीं हूँ, मैं जड़ प्रकृति नहीं हूँ यह मेरा नहीं है यह सब मेरा नहीं है, मेरा कुछ नहीं है, मै अहंकार भी नही हूँ और जब यह ज्ञान तत्वाभ्यास से सुदृढ़ हो जाता है और जानने के लिए कुछ शेष नही रहता है तब इसे ही विशुद्ध ज्ञान कहते है।

**प्रकृतेः सुकुमारतरं न किञ्चिदस्तीति मे मतिर्भवति ।**
**या दृष्टाऽस्मीति पुनर्न दर्शनमुपैति पुरुषस्य ॥61॥**

प्रकृति से कोमलतर कुछ नहीं है, जब इस प्रकार मेरी (पुरुष) की बुद्धि होती है । जो मैं देख ली गई हूं इस प्रकार विचार कर फिर पुरुष के दर्शन पथ को नहीं आती है ।

**तस्मान्न बध्यतेऽद्धा न मुच्यते नापि संसरति कश्चित् ।**
**संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः ॥62॥**

इसलिए पुरुष न बंधता है, न मुक्त होता है, न ही संसरण करता है । अनेक उपाधि का आश्रय करने वाली प्रकृति बंधती है, मुक्त होती है, और संसरण करती है ।

**रूपैः सप्तभिरेव तु बध्नात्यात्मानमात्मना प्रकृतिः ।**
**सैव च पुरुषार्थं प्रति विमोचयत्येकरूपेण ॥63॥**

प्रकृति ही सात रूपों (धर्माधर्मादि सात भावों) से अपने से अपने आप को बांधती है और वही प्रकृति एकरूप (ज्ञान भाव) से पुरुष के प्रयोजन सिद्धि हेतु मुक्त करती है ।

**एवं तत्वाभ्यास्यान्नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम् ।**
**अविपर्ययाद्विशुद्धं केवलमुत्पद्यते ज्ञानम् ॥64॥**

इस प्रकार सांख्योक्त पच्चीस तत्त्वों के अभ्यास के कारण मैं कर्ता नहीं हूं, यह मेरा शरीर नहीं है, मैं भोक्ता नहीं हूं इस प्रकार की अपरिशेष मिथ्याज्ञान से रहित होने से विशुद्ध केवल ज्ञान उत्पन्न होता है और इसी से ही कैवल्य की प्राप्ति होती है ।

**"रंगस्य दर्शयित्वा निवर्तते नर्तकी यथा नृत्यात् ।**
**पुरुषस्य तथात्मानं प्रकाश्य विनिवर्तते प्रकृतिः" ॥59॥**

प्रकृति को एक 'नर्तकी' के समान प्रस्तुत करते हुए कहा गया है कि वह पुरुष के समक्ष रंगमंच पर अपना प्रदर्शन करके नर्तकी के समान चली जाती है जब पुरुष प्रकृति के स्वरूप को देख लेता है तब 'विवेकज्ञान' द्वारा मुक्त हो जाता है। प्रकृति भी पुरुष को भोग तथा अपवर्ग(मोक्ष) रूपी प्रयोजन सिद्ध करके निवृत्त हो जाती है ।

**सांख्यदर्शन में मोक्ष या मुक्ति के प्रकार-**

सांख्य दर्शन ने मोक्ष मुक्ति के दो प्रकार माने है-

1. जीवनमुक्ति 2. विदेहमुक्ति

**जीवन मुक्ति-** इस प्रकार की मुक्ति सम्यक् ज्ञान प्राप्त होने पर होती है इसमें जीव देह से मुक्त नही होता है लेकिन देह के रहने पर भी देह से संबंध नहीं रहता है कर्मो का कोई बंधन नहीं होता, जीव अपने प्रारब्ध कर्मों का भोग केवल शरीर से करता है लेकिन उसमें लिप्त नहीं होता है ।

**विदेह मुक्ति-** जब जीव अपने प्रारब्ध कर्मों का भोग पूर्ण कर लेता है तो शरीर भी नष्ट हो जाता है यही मुक्ति 'विदेहमुक्ति' कहलाती है।

सांख्य दर्शन में जीवन मुक्ति और विदेह मुक्ति को एक सुन्दर उदाहरण द्वारा समझाया गया है । जैसे- कुम्हार का चाक , कुम्हार के हाथ हटा लेने पर भी पूर्व वेगके कारण थोड़ी देर धूमता रहता है और फिर वेग समाप्त हो जाने पर स्वत ही बंद हो जाता है।उसी प्रकार जीवन मुक्त का शरीर अपने प्रारब्ध कर्म के अनुसार चलता रहता है और उनके समाप्त होने पर उसका शरीर भी नष्ट हो जाता है।

## साङ्ख्यकारिका के मुख्य बिन्दु-

- सांख्यकारिका का अपरनाम- **सुवर्णसप्तति, कनकसप्तति, हिरण्यसप्तति,**
- सांख्य परम्परा के आचार्य-**कपिल-आसुरि-पंचशिख-ईश्वर कृष्ण।**
- परिणामवाद या भुक्तिवाद- **सांख्यदर्शन,**
- सांख्यकारिका की प्राचीन टीका- **माठर वृत्ति,**
- वाचस्पतिमिश्र टीका- **सांख्यतत्त्व कौमुदी,**
- शंकराचार्य टीका – जयमंगला.
- बुद्धि से दो प्रकार की सृष्टि- **(1) लिङ्ग (2) भाव,**
- सर्ग दो प्रकार- **(1) बुद्धिसर्ग (भाव) (2) सृष्टिसर्ग (प्रत्यय) (लिङ्ग)**
- दुःखनिवृत्ति का कारण - **व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञान।**
- सांख्य के तत्त्व - (25) **पुरुष**- 1, **मूल प्रकृति**- 1,
- **प्रकृतिविकृति-** महत्+अहंकार+पंचतन्मात्रा=7,
- **विकृति** -पंचज्ञानेन्द्रिय+पंचकर्मेन्द्रिय+पंचमहाभूत+**मन**=16, (1+1+7+16=25)
- सूक्ष्मशरीर तत्त्व- (18),
- **अविशेष** - सूक्ष्म, **विशेष**- स्थूल,
- **अयुगपत्प्रवृत्ति-** पुरुष, **युगपत्प्रवृत्ति-** बुद्धि,अहङ्कार, मन, इन्द्रिय।
- भौतिक सृष्टि/सर्ग- (14) प्रकार,
- देवताओं की सृष्टि- 8 प्रकार,
- तिर्यक् योनि - 5 प्रकार,
- मानव- 1 प्रकार, (8+5+1=14)
- **गुण- सत्वगुण**- ऊर्ध्व, **रजोगुण**- मध्य, **तमोगुण**- मूल,
  **"उर्ध्वं सत्त्वविशालस्तमोविशालश्च मूलतः सर्गः ।**
  **मध्ये रजोविशालो ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तः"** ॥
- **गुणों की वृत्ति के चार प्रकार-**
  (1) अन्योन्याभिभववृत्ति
  (2) अन्योन्याश्रयवृत्ति
  (3) अन्योन्यजननवृत्ति
  (4) अन्योन्यमिथुनवृत्ति।
- **गुणों के परिणाम-**
  (1) सदृश (प्रलय) (2) विषम (सृष्टि) **(परिणामतः सलिलवद्...)**
- पुरुषसिद्धि- (5) हेतु **(सङ्घातपरार्थत्वाद्..)**
  सत्कार्यवाद - (5) **(असत्करणात्..)।**
- प्रकृति पुरुष को मोक्षप्रदान करने के लिये सृष्टिकार्य में प्रवृत्त होती है-
  **"संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः"।**
- कैवल्य प्राप्तकर्ता- **पुरुष।**
- तीन प्रकार के शरीर -
  (1) सूक्ष्म (मोक्ष पर्यन्त 18 तत्त्व)
  (2) माता पितृज (स्थूल शरीर, षाट्कौशिक कोष),
  (3) प्रभूत (महाभूतों के विकार घट,पटादि।) **(पुरुषार्थ एव हेतु..)**
- प्रत्यक्ष के अविघटक- (8) **(अतिदूरात्...)**
- **अनुमान**- 1. पूर्ववत्, 2. शेषवत्, 3. सामान्यतोदृष्ट,
- **व्यक्ताव्यक्त वैधर्म्य-** (9) प्रकार **(हेतुमदनित्य....)**
- **व्यक्ताव्यक्त साधर्म्य-** (6) प्रकार **(त्रिगुणमविवेकि...)**
- अव्यक्त**कारणहेतु-** (5) कारण **(भेदानां परिमाणा..)**
- पुरुष साक्षित्व साधनम्- **(तस्माच्च विपर्यासात्सिद्धं....)**

- 1. साक्षित्व, 2. कैवल्य, 3. माध्यस्थ, 4. द्रष्टत्व, 5. अकर्तृभाव।
- **गुण**- कर्ता, **पुरुष**- कर्ता सदृश, (**गुणकर्तृत्वे च तथा कर्तेव...**)
- पुरुष को बुद्धि के द्वारा ही कैवल्य की प्राप्ति होती है।
- अन्तः करणों की वृत्ति दो प्रकार- (1) **साधारण** (2) **असाधारण**।.
- **असाधारण**- स्वलक्षणवृत्ति, **साधारण**- प्राणादिपञ्चवायु,
- **सात्विक**- वैकृत अहंकार,
- **राजस**- तैजस अहंकार,
- **तामस**- महाभूत
- भूतानि 10 प्रकार, (करणं त्रयोदशविधं....)
- **अन्तःकरण**- मन, बुद्धि, अहङ्कार (द्वारि),
- **बाह्य करण**- पञ्च ज्ञानेन्द्रियाँ, पञ्च कर्मेन्द्रियाँ (द्वाराणि) ।
- **मन**- उभयात्मक
- कैवल्य 2- (1) ऐकान्तिक (2) आत्यन्तिक।
- बुद्धि के दो भेद- (1) सात्विक (2) तामसिक।
- दो प्रकार का मोक्ष- (1) जीवनमुक्ति (2) विदेहमुक्ति।
- अज्ञान से होने वाला बन्धन- (3) प्रकार-
  (1) प्राकृतिक (2) वैकृतिक (3) दाक्षिणक।
- **"पुरुषार्थहेतुकमिदं निमित्तनैमित्तिकप्रसङ्गेन प्रकृतेर्विभुत्वयोगान्नटवद् व्यवतिष्ठते लिङ्गम्"**।।
  **निमित्त**- बुद्धि के आठ भाव, **नैमित्तिक**- स्थूल शरीर।
- प्रत्ययसर्ग/बुद्धिसर्ग= (5)
- गुणों की विषमता से 50 भेद, (**गुण वैषम्य विमर्दात् ...**)
- (विपर्यय=5+अशक्ति=28+तुष्टि=9+सिद्धि+8=50)
- विपर्यय= 5, विपर्यय के अवान्तर भेद=62
  (तम=8+मोह=8+महामोह=10+तामिस्र=18+अन्धतामिस्र=18=62)
- बुद्धिवध- (7)

## सांख्यकारिका के भाष्य एवं टीकाएं-

| | | |
|---|---|---|
| सांख्यकारिका | - | ईश्वरकृष्ण |
| **भाष्य-** | | |
| सांख्यकारिकाभाष्य या गौड़पादभाष्य | - | गौड़पाद |
| **टीकाएं-** | | |
| माठरवृत्ति | - | माठराचार्य |
| जयमङ्गला | - | शङ्कराचार्य |
| सांख्यतत्त्वकौमुदी | - | वाचस्पतिमिश्र |

# ॥वेदान्त दर्शन ॥

आदि शंकराचार्य ने **अद्वैत वेदान्त दर्शन** को ठोस आधार प्रदान किया। वेदान्त का अर्थ है वेदों का अन्तिम सिद्धान्त। **महर्षि व्यास** द्वारा रचित **ब्रह्मसूत्र** इस दर्शन का मूल ग्रन्थ है। इस दर्शन को **उत्तर मीमांसा** भी कहते हैं। इस दर्शन के अनुसार ब्रह्म जगत् का कर्ता-धर्ता व संहारकर्ता होने से जगत् का निमित्त कारण है। उपादान अथवा अभिन्न कारण नहीं। ब्रह्म सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान्, आनंदमय, नित्य, अनादि, अनंतादि गुण विशिष्ट शाश्वत सत्ता है। साथ ही जन्म मरण आदि क्लेशों से रहित और निराकार भी है। इस दर्शन के प्रथम सूत्र "अथातो **ब्रह्म जिज्ञासा**" से ही स्पष्ट होता है कि जिसे जानने की इच्छा है, वह ब्रह्म से भिन्न है, अन्यथा स्वयं को ही जानने की इच्छा कैसे हो सकती है। और यह सर्वविदित है कि जीवात्मा हमेशा से ही अपने दुखों से मुक्ति का उपाय करती रही है। परंतु ब्रह्म का गुण इससे भिन्न है। आगे चलकर वेदान्त के अनेकानेक सम्प्रदाय (**अद्वैत, द्वैत, द्वैताद्वैत, विशिष्टाद्वैत** आदि) बने। वेदान्त ज्ञानयोग का एक स्रोत है जो व्यक्ति को ज्ञान प्राप्ति की दिशा में उत्प्रेरित करता है। इसका मुख्य स्रोत उपनिषद है जो वेद ग्रंथो और वैदिक साहित्य का सार समझे जाते हैं। उपनिषद् वैदिक साहित्य का अंतिम भाग है, इसीलिए इसको वेदान्त कहते हैं। **कर्मकांड** और **उपासना** का मुख्यतः वर्णन मंत्र और ब्राह्मणों में है, ज्ञान का विवेचन उपनिषदों में। 'वेदान्त' का शाब्दिक अर्थ है - **'वेदों का अंत'** (अथवा सार)।

### 'वेदान्त' का अर्थ-

'वेदान्त' का शाब्दिक अर्थ है 'वेदों का अन्त'। आरम्भ में उपनिषदों के लिए 'वेदान्त' शब्द का प्रयोग हुआ किन्तु बाद में उपनिषदों के सिद्धान्तों को आधार मानकर जिन विचारों का विकास हुआ, उनके लिए भी 'वेदान्त' शब्द का प्रयोग होने लगा। उपनिषदों के लिए 'वेदान्त' शब्द के प्रयोग के प्रायः तीन कारण दिये जाते हैं :-

(1) उपनिषद् 'वेद' के अन्त में आते हैं। 'वेद' के अन्दर प्रथमतः वैदिक संहिताएँ- **ऋक्, यजुः, साम** तथा **अथर्व** आती हैं और इनके उपरान्त **ब्राह्मण, आरण्यक** तथा **उपनिषद्** आते हैं। इस साहित्य के अन्त में होने के कारण उपनिषद् वेदान्त कहे जाते हैं।

(2) वैदिक अध्ययन की दृष्टि से भी **उपनिषदों** के अध्ययन की बारी अन्त में आती थी। सबसे पहले **संहिताओं** का अध्ययन होता था। तदुपरान्त गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने पर यज्ञादि गृहस्थोचित कर्म करने के लिए **ब्राह्मण-ग्रन्थों** की आवश्यकता पड़ती थी। वानप्रस्थ या संन्यास आश्रम में प्रवेश करने पर **आरण्यकों** की आवश्यकता होती थी, वन में रहते हुए लोग जीवन तथा जगत् की पहेली को सुलझाने का प्रयत्न करते थे। यही **उपनिषद्** के अध्ययन तथा मनन की अवस्था थी।

(3) उपनिषदों में वेदों का 'अन्त' अर्थात् वेदों के विचारों का परिपक्व रूप है। यह माना जाता था कि वेद-वेदांग आदि सभी शास्त्रों का अध्ययन कर लेने पर भी बिना उपनिषदों की शिक्षा प्राप्त किये हुए मनुष्य का ज्ञान पूर्ण नहीं होता था।

**'वेदान्त' पद का तात्पर्य-**

वेदादि में विधिपूर्वक अध्ययन, मनन तथा उपासना आदि के अन्त में जो तत्त्व जाना जाये उस तत्त्व का विशेष रूप से यहाँ निरूपण किया गया हो, उस शास्त्र को 'वेदान्त' कहा जाता है।

**वेदान्त के प्रमुख सम्प्रदाय -**

वेदान्त में प्रमुख (11) भाष्य उपलब्ध हैं. तथा (11) सम्प्रदाय एवं उनके आचार्य भी हैं-

| क्र.सं. | सम्प्रदाय | आचार्य | भाष्य |
|---|---|---|---|
| 1. | अद्वैत | शङ्कर | शारीरकभाष्य |
| 2. | द्वैत | मध्व | पूर्णप्रज्ञभाष्य |
| 3. | द्वैताद्वैत | निम्बार्क | वेदान्तपारिजात |
| 4. | शैवविशिष्टाद्वैत | श्रीकण्ठ | शैवभाष्य |
| 5. | भेदाभेद | भास्कर | भास्करभाष्य |
| 6. | विशिष्टाद्वैत | रामानुज | श्रीभाष्य |
| 7. | शुद्धाद्वैत | बल्लभाचार्य | अणुभाष्य |
| 8. | स्वरूपाद्वैत | श्रीपञ्चाननतर्करत्नभट्टाचार्य | शक्तिभाष्य |
| 9. | अविभागाद्वैत | विज्ञानभिक्षु | विज्ञानामृतभाष्य |
| 10. | अचिन्त्यभेदाभेद | बलदेवविद्याभूषण | गोविन्दभाष्य |
| 11. | वीरशैवविशिष्टाद्वैत | श्रीपति | श्रीकरभाष्य |

वेदान्त की तीन शाखाएँ जो सबसे ज्यादा जानी जाती हैं वे हैं-

**1. अद्वैत 2. विशिष्टाद्वैत 3. द्वैत,**

आदि शंकराचार्य, रामानुज और श्री मध्वाचार्य जिनको क्रमशः इन तीनो सम्प्रदायों का प्रवर्तक माना जाता है, इनके अलावा भी ज्ञानयोग की अन्य शाखाएँ हैं। ये सम्प्रदाय अपने प्रवर्तकों के नाम से जाने जाते हैं जिनमें भास्कर, वल्लभ, चैतन्य. निम्बार्क, वाचस्पति मिश्र, सुरेश्वर और विज्ञान भिक्षु। आधुनिक काल में जो प्रमुख वेदान्ती हुये हैं उनमें रामकृष्ण परमहंस, स्वामी विवेकानंद, अरविंद घोष, शिवानंद स्वामी करपात्री और रमण महर्षि उल्लेखनीय हैं। ये आधुनिक विचारक अद्वैत वेदान्त शाखा का प्रतिनिधित्व करते हैं। दूसरे वेदान्तो के प्रवर्तकों ने भी अपने विचारों को भारत में भलीभाँति प्रचारित किया है परन्तु भारत के बाहर उन्हें बहुत कम जाना जाता है। संत मे भी ज्ञानेश्वर महाराज, तुकाराम महाराज आदि. संत पुरुषो ने वेदांत के ऊपर बहुत ग्रंथ लिखे है आज भी लोग संतो के उपदेशों का अनुकरण करते हैं।

**आचार्य शङ्कर द्वार स्थापित प्रमुख मठ-**

**1. गोवर्धन मठ** - जगन्नाथ पुरी, (पुरुषोत्तम क्षेत्र) ऋग्वेद, "प्रज्ञानं ब्रह्म", शिष्य - **पद्मपाद।**

**2. श्रृंगेरी पीठ** - कर्नाटक, (रामेश्वरम् क्षेत्र) यजुर्वेद, "अहं ब्रह्माऽस्मि", शिष्य- **सुरेश्वराचार्य**

**3. शारदा पीठ**- द्वारका. सामवेद, "तत्त्वमसि"। शिष्य- **हस्तामलक** (हस्तामलकस्तोत्र)

**4. ज्योतिष् पीठ**- बद्रीनाथ, अथर्ववेद. "अयमात्मा ब्रह्म", शिष्य- तोटकाचार्य/श्रुतिधर (श्रुतिसारसमुद्धरण, तोटकस्तोत्र)

## अद्वैत वेदान्त-

**गौडपाद (300 ई.)** तथा उनके अनुवर्ती आदि **शंकराचार्य** (700 ई.) ब्रह्म को प्रधान मानकर जीव और जगत् को उससे अभिन्न मानते हैं। उनके अनुसार तत्त्व को उत्पत्ति और विनाश से रहित होना चाहिए। नाशवान् जगत् तत्त्वशून्य है, जीव भी जैसा दिखाई देता है वैसा तत्त्वतः नहीं है। जाग्रत् और स्वप्नावस्थाओं में जीव जगत् में रहता है परंतु सुषुप्ति में जीव प्रपंच ज्ञानशून्य चेतनावस्था में रहता है। इससे सिद्ध होता है कि जीव का शुद्ध रूप सुषुप्ति जैसा होना चाहिए। **सुषुप्ति अवस्था अनित्य** है अतः इससे परे **तुरीयावस्था** को जीव का शुद्ध रूप माना जाता है। इस अवस्था में नश्वर जगत् से कोई संबंध नहीं होता और जीव को पुनः नश्वर जगत् में प्रवेश भी नहीं करना पड़ता। यह तुरीयावस्था अभ्यास से प्राप्त होती है। ब्रह्म-जीव-जगत् में अभेद का ज्ञान उत्पन्न होने पर जगत् जीव में तथा जीव ब्रह्म में लीन हो जाता है। तीनों में वास्तविक अभेद होने पर भी अज्ञान के कारण जीव जगत् को अपने से पृथक् समझता है। परंतु स्वप्नसंसार की तरह जाग्रत् संसार भी जीव की कल्पना है। भेद इतना ही है कि स्वप्न व्यक्तिगत कल्पना का परिणाम है जबकि जाग्रत् अनुभव-समष्टि-गत महाकल्पना का। स्वप्नजगत् का ज्ञान होने पर दोनों में मिथ्यात्व सिद्ध है। परंतु बौद्धों की तरह वेदान्त में जीव को जगत् का अंग होने के कारण मिथ्या नहीं माना जाता। मिथ्यात्व का अनुभव करनेवाला जीव परम सत्य है, उसे मिथ्या मानने पर सभी ज्ञान को मिथ्या मानना होगा। परंतु जिस रूप में जीव संसार में व्यवहार करता है उसका वह रूप अवश्य मिथ्या है। जीव की तुरीयावस्था भेदज्ञान शून्य शुद्धावस्था है। **ज्ञाता-ज्ञेय-ज्ञान** का संबंध मिथ्या संबंध है। इनसे परे होकर जीव अपनी शुद्ध चेतनावस्था को प्राप्त होता है। इस अवस्था में भेद का लेश भी नहीं है क्योंकि भेद द्वैत में होता है। इसी अद्वैत अवस्था को ब्रह्म कहते हैं। तत्त्व असीम होता है, यदि दूसरा तत्त्व भी हो तो पहले तत्त्व की सीमा हो जाएगी और सीमित हो जाने से वह तत्त्व बुद्धिगम्य होगा जिसमें ज्ञाता-ज्ञेय-ज्ञान का भेद प्रतिभासित होने लगेगा। अनुभव साक्षी है कि सभी ज्ञेय वस्तुएँ नश्वर हैं। अतः यदि हम तत्त्व को अनश्वर मानते हैं तो हमें उसे अद्वय, अज्ञेय, शुद्ध चैतन्य मानना ही होगा। ऐसे तत्त्व को मानकर जगत् की अनुभूयमान स्थिति का हमें **विवर्तवाद** के सहारे व्याख्यान करना होगा। रस्सी में प्रतिभासित होनेवाले सर्प की तरह यह जगत् न तो सत् है, न असत् है। सत् होता तो इसका कभी नाश न होता, असत् होता तो सुख, दुःख का अनुभव न होता। अतः सत् असत् से विलक्षण अनिर्वचनीय अवस्था ही वास्तविक अवस्था हो सकती है। उपनिषदों में नेति कहकर इसी अज्ञातावस्था का प्रतिपादन किया गया है। अज्ञान भाव रूप है क्योंकि इससे वस्तु के अस्तित्व की उपलब्धि होती है, यह अभाव रूप है, क्योंकि इसका वास्तविक रूप कुछ भी नहीं है। इसी अज्ञान को जगत् का कारण माना जाता है। अज्ञान का ब्रह्म के साथ क्या संबंध है, इसका सही उत्तर कठिन है परंतु ब्रह्म अपने शुद्ध निर्गुण रूप में अज्ञान विरहित है, किसी तरह वह भावाभाव विलक्षण अज्ञान से आवृत्त होकर सगुण ईश्वर कहलाने लगता है और इस तरह सृष्टिक्रम चालू हो जाता है। ईश्वर को अपने शुद्ध रूप का ज्ञान होता है परंतु जीव को अपने ब्रह्मरूप

का ज्ञान प्राप्त करने के लिए साधना के द्वारा ब्रह्मीभूत होना पड़ता है। गुरु के मुख से **'तत्त्वमसि'** का उपदेश सुनकर जीव **'अहं ब्रह्मास्मि'** का अनुभव करता है। उस अवस्था में संपूर्ण जगत् को आत्ममय तथा अपने में सम्पूर्ण जगत् को देखता है क्योंकि उस समय उसके **(ब्रह्म)** के अतिरिक्त कोई तत्त्व नहीं होता। इसी अवस्था को **तुरीयावस्था** या **मोक्ष** कहते हैं।

## वेदान्तसार-

वेदान्तसार वेदान्त की परम्परा का अन्तिम ग्रन्थ है जिसके रचयिता सदानन्द **योगी** हैं। इसकी रचना **16वीं शताब्दी** में हुई थी। वेदान्तसार, वेदान्त के सिद्धान्तों में सरलता से प्रवेश करने का मार्ग प्रशस्त करता है। इस दृष्टि से यह सर्वाधिक लोकप्रिय रचना है।

**रचनाकाल-** वेदान्तसार के लेखक सदानन्द योगीन्द्र सरस्वती हैं। इनके शिष्य **'कृष्णानन्द सरस्वती'** थे जिनके शिष्य **'नृसिंह सरस्वती'** ने वेदान्तसार के ऊपर **'सुबोधिनी'** नामक टीका लिखी थी। सुबोधिनी के लिखे जाने का समय शक सम्वत् 1510 अर्थात् 1588 ई. है। अतः सदानन्द अवश्य ही इस तिथि के पूर्व हुए होंगे। सदानन्द 1386 ई. के बाद तथा 1588 ई. के पूर्व हुए। सदानन्द के मंगलाचरण से प्रकट होता है कि उनके गुरु अद्वयानन्द **सरस्वती** थे। सदानन्द स्वयं भी **'सरस्वती'** उपाधि से विभूषित थे। यह उपाधि शांकर-वेदान्त के संन्यासियों की दस उपाधियों में से एक सम्मानित उपाधि है। इस उपाधि से विभूषित संन्यासियों में अद्वैतसिद्धि के लेखक 'मधुसूदनसरस्वती' तथा ब्रह्मानन्दीयम् के लेखक 'ब्रह्मानन्दसरस्वती' जैसे विद्वान् हुए थे। सदानन्द स्वयं भी अत्यन्त विद्वान् थे। उनके वेदान्तसार द्वारा हमें अद्वैत-वेदान्त के प्रसिद्ध आचार्यों, उदाहरणतः गौडपाद, शंकर, पद्मपाद, हस्तामलक, सुरेश्वराचार्य, वाचस्पतिमिश्र, श्रीहर्ष तथा विद्यारण्य के सिद्धान्तों में प्रवेश प्राप्त होता है। इन सभी के सन्दर्भ हमें वेदान्तसार में प्राप्त होते हैं। अतः यह निश्चित है कि सदानन्द ने इन सभी आचार्यों की कृतियों का अध्ययन किया होगा। इससे अधिक कुछ वेदान्तसार के रचयिता के विषय में ज्ञात नहीं होता।

### वेदान्तसार के मूल स्रोत-

वेदान्तसार के रचयिता ने अपने ग्रन्थ के लेखन में प्रायः सभी पूर्ववर्ती प्रमुख अद्वैत वेदान्त के ग्रन्थों का आश्रय लिया है। इनके आश्रित ग्रन्थों में सर्वप्रमुख हैं, शंकराचार्य का **शारीरकभाष्य** जिनके सिद्धान्तों के आधार पर इसका मूल ढांचा खड़ा है। उपनिषदों को भी आश्रय बनाया गया है विशेष रूप में, 'माण्डूक्योपनिषद्' को जहाँ से श्रुति-प्रमाण के अनेक उद्धरण दिये गये हैं। इसके अतिरिक्त अन्य वेदान्त मनीषियों के उद्धरण भी बहुलता से दिये हैं।

# ॥वेदान्तसार ॥

**अखण्डं सच्चिदानन्दमवाङ्मनसगोचरम् ।**
**आत्मानमखिलाधारमाश्रयेऽभीष्टसिद्धये ॥1॥**
**अर्थतोऽप्यद्वयानन्दानतीतद्वैतभानतः ।**
**गुरूनाराध्य वेदान्तसारं वक्ष्ये यथामति ॥2॥**

**वेदान्तो** नामोपनिषत्प्रमाणं तदुपकारीणि शारीरकसूत्रादीनि च । अस्य वेदान्तप्रकरणत्वात् तदीयैः एव अनुबन्धैः तद्वत्तासिद्धेः न ते पृथगालोचनीयाः । तत्र **अनुबन्धो** नाम अधिकारिविषयसम्बन्धप्रयोजनानि । **अधिकारी** तु विधिवदधीतवेदवेदाङ्गत्वेनापाततोऽधिगताखिल- वेदार्थोऽस्मिन् जन्मनि जन्मान्तरे वा काम्यनिषिद्धवर्जनपुरःसरं नित्यनैमित्तिकप्रायश्चित्तोपासनानुष्ठानेन निर्गतनिखिलकल्मषतया नितान्तनिर्मलस्वान्तः साधनचतुष्टयसम्पन्नः प्रमाता ।

**काम्यानि** - स्वर्गादीष्टसाधनानि ज्योतिष्टोमादीनि ।

**निषिद्धानि** - नरकाद्यनिष्टसाधनानि ब्राह्मणहननादीनि ।

**नित्यानि** - अकरणे प्रत्यवायसाधनानि सन्ध्यावन्दनादीनि ।

**नैमित्तिकानि** - पुत्रजन्माद्यनुबन्धीनि जातेष्ट्यादीनि ।

**प्रायश्चित्तानि** - पापक्षयसाधनानि चान्द्रायणादीनि ।

**उपासनानि** – सगुणब्रह्मविषयमानसव्यापाररूपाणि शाण्डिल्यविद्यादीनि । एतेषां नित्यादीनां बुद्धिशुद्धिः परं प्रयोजनमुपासनानां तु चित्तैकाग्र्यं "तमेतमात्मानं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन" (बृ. उ. 4.4.22) इत्यादि श्रुतेः "तपसा कल्मषं हन्ति" (मनु. 12–104) इत्यादि स्मृतेश्च । नित्यनैमित्तिकयोः उपासनानां त्ववान्तरफलं पितृलोकसत्यलोकप्राप्तिः "कर्मणा पितृलोकः विद्यया देवलोकः" (बृ. उ. 1-5-16) इत्यादिश्रुतेः।

**साधनानि**-नित्यानित्यवस्तुविवेकेहामुत्रार्थफलभोगविरागशमादिषट्क-सम्पत्तिमुमुक्षुत्वानि ।**नित्यानित्यवस्तुविवेकस्तावद्** ब्रह्मैव नित्यं वस्तु ततोऽन्यदखिलमनित्यमिति विवेचनम् । ऐहिकानां स्रक्चन्दनवनितादिविषयभोगानांकर्मजन्यतयानित्यत्ववदामुष्मिकाणामप्यमृतादिविषयभोगानामनित्यतया तेभ्यो नितरां विरतिः **इहामुत्रार्थफलभोगविरागः**।

**शमादयस्तु** - शमदमोपरतितितिक्षासमाधानश्रद्धाख्याः ।

**शमस्तावत्** - श्रवणादिव्यतिरिक्तविषयेभ्यो मनसो निग्रहः ।

**दमः** - बाह्येन्द्रियाणां तद्व्यतिरिक्तविषयेभ्यो निवर्तनम् । निवर्तितानामेतेषां तद्व्यतिरिक्तविषयेभ्य उपरमणमुपरतिरथवाविहितानां कर्मणां विधिना परित्यागः ।**तितिक्षा** - शीतोष्णादिद्वन्द्वसहिष्णुता । निगृहीतस्य मनसः श्रवणादौ तदनुगुणविषये च समाधिः- **समाधानम्** ।गुरूपदिष्टवेदान्तवाक्येषु विश्वासः - **श्रद्धा** । **मुमुक्षुत्वम्** - मोक्षेच्छा । एवम्भूतः प्रमाताधिकारी "शान्तो दान्तः" (बृ उ 4.4.23) इत्यादिश्रुतेः । उक्तञ्च -

**"प्रशान्तचित्ताय जितेन्द्रियाय च**
**प्रहीणदोषाय यथोक्तकारिणे ।**
**गुणान्वितायानुगताय सर्वदा**
**प्रदेयमेतत् सततं मुमुक्षवे ॥**

(उपदेशसाहस्री 324.16.72)

**विषयः** - जीवब्रह्मैक्यं शुद्धचैतन्यं प्रमेयं तत्र एव वेदान्तानां तात्पर्यात् । **सम्बन्धस्तु** - तदैक्यप्रमेयस्य तत्प्रतिपादकोपनिषत्प्रमाणस्य च बोध्यबोधकभावः । **प्रयोजनं** तु – तदैक्यप्रमेयगताज्ञाननिवृत्तिः स्वस्वरूपानन्दावाप्तिश्च "तरति शोकम् आत्मवित् (छां. उ. 7.1.3) इत्यादिश्रुतेः" ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति" (मुण्ड. उ. 3.2.9) इत्यादिश्रुतेश्च । अयमधिकारी जननमरणादिसंसारानलसन्तप्तो दीप्तशिरा जलराशिमिवोपहारपाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठं गुरुमुपसृत्य तमनुसरति "तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्" (मुण्ड. उ. 1.2.12) इत्यादिश्रुतेः । स गुरुः परमकृपया-ध्यारोपापवादन्यायेनैनमुपदिशति-

**"तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक्**
**प्रशान्तचित्ताय शमान्विताय ।**
**येनाक्षरं पुरुषं वेद सत्यं**
**प्रोवाच तां तत्त्वतो ब्रह्मविद्याम् ।"**

**(मुण्ड उ 1.2.13)** इत्यादिश्रुतेः ।

असर्पभूतायां रज्जौ सर्पारोपवत् वस्तुनि अवस्त्वारोपः – **अध्यारोपः**।

**वस्तु** - सच्चिदानन्दमद्वयं ब्रह्म अज्ञानादिसकलजडसमूहोऽवस्तु ।

**अज्ञानं** तु - सदसद्भ्यामनिर्वचनीयं त्रिगुणात्मकं ज्ञानविरोधि भावरूपं यत्किञ्चिदिति वदन्त्यहमज्ञ इत्याद्यनुभवात् "देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम्" (श्वेत. उ. 1.3) इत्यादिश्रुतेश्च । इदमज्ञानं समष्टिव्यष्ट्यभिप्रायेणैकमनेकमिति च व्यवह्रियते । तथाहि यथा वृक्षाणां समष्ट्यभिप्रायेण वनमित्येकत्वव्यपदेशो यथा वा जलानां समष्ट्यभिप्रायेण जलाशय इति तथा नानात्वेन प्रतिभासमानानां जीवगताज्ञानानां समष्ट्यभिप्रायेण तदेकत्वव्यपदेशः "अजामेकां" (श्वे.उ.4.5) इत्यादिश्रुतेः। इयं समष्टिरुत्कृष्टोपाधितया विशुद्धसत्त्वप्रधाना । एतदुपहितं चैतन्यंसर्वज्ञत्वसर्वेश्वरत्वसर्वनियन्तृत्वादिगुणकमव्यक्तमन्तर्यामीजगत्कारण**मीश्वर** इति च व्यपदिश्यते सकलाज्ञानावभासकत्वात् । "यः सर्वज्ञः सर्ववित्" (मुण्ड.उ.1.1.9)इति श्रुतेः। ईश्वरस्येयं समष्टिरखिलकारणत्वात्कारणशरीरमानन्दप्रचुरत्वात्कोशवदाच्छादकत्वाच्चानन्दमयकोशः सर्वोपरमत्वात्सुषुप्तिरत एव स्थूलसूक्ष्मप्रपञ्चलयस्थानमिति च उच्यते ।यथा वनस्य व्यष्ट्यभिप्रायेण वृक्षा इत्यनेकत्वव्यपदेशो यथा वा जलाशयस्य व्यष्ट्यभिप्रायेण जलानीति तथाज्ञानस्य व्यष्ट्यभिप्रायेण तदनेकत्वव्यपदेशः "इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते" (ऋग्वेद 6.47.18) इत्यादिश्रुतेः । अत्र व्यस्तसमस्तव्यापित्वेन व्यष्टिसमष्टिताव्यपदेशः । इयं व्यष्टिर्निकृष्टोपाधितया मलिनसत्त्वप्रधाना ।एतदुपहितं चैतन्यमल्पज्ञत्वानीश्वरत्वादिगुणकं **प्राज्ञ** इत्युच्यत एकाज्ञानावभासकत्वात् । अस्य प्राज्ञत्वमस्पष्टोपाधितया-नतिप्रकाशकत्वात् । अस्यापीयमहङ्कारादिकारणत्वात्कारणशरीरमानन्दप्रचुरत्वात्कोशवदाच्छादकत्वाच्चानन्दमयकोशः सर्वोपरमत्वात्सुषुप्तिरत एव स्थूलसूक्ष्मशरीरप्रपञ्चलयस्थानमिति च उच्यते । तदानीमेतावीश्वरप्राज्ञौचैतन्यप्रदीप्ताभिरतिसूक्ष्माभिरज्ञानवृत्तिभिरानन्दमनुभवतः "आनन्दभुक् चेतोमुखः प्राज्ञः" (माण्डू. उ. 5) इति श्रुतेः सुखमहमवाप्सम् न किञ्चिदवेदिषमित्युत्थितस्यपरामर्शोपपत्तेश्च । अनयोः समष्टिव्यष्ट्योर्वनवृक्षयोरिव जलाशय-जलयोरिव वाभेदः । एतदुपहितयोरीश्वरप्राज्ञयोरपि वनवृक्षावच्छिन्नाकाशयोरिव जलाशयजलगतप्रतिबिम्बाकाशयोरिव वाभेदः **"एष सर्वेश्वर** (एष सर्वज्ञ एषोऽन्तर्याम्येष योनिः सर्वस्य प्रभवाप्ययौ हि भूतानाम्)" (माण्डू. उ. 6) इत्यादि श्रुतेः ।

वनवृक्षतदवच्छिन्नाकाशयो-र्जलाशयजलतद्गतप्रतिबिम्बाकाशयोर्वाधारभूतानुपहिताकाशवदनयोरज्ञानतदुपहितचैतन्ययो राधारभूतं यदनुपहितं चैतन्यं त**त्तुरीय**मित्युच्यते "शान्तं शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्ते (स आत्मा स विज्ञेयः)" (माण्डू. उ. 7) इत्यादिश्रुतेः । इदमेव तुरीयं शुद्धचैतन्यमज्ञानादितदुपहित-चैतन्याभ्यां तप्तायः पिण्डवदविविक्तं सन्महावाक्यस्य वाच्यं विविक्तं सल्लक्ष्यमिति चोच्यते । अस्याज्ञानस्यावरणविक्षेपनामकमस्ति शक्तिद्वयम् । **आवरणशक्तिस्तावदल्पोऽपि मेघोऽनेकयोजनायतमादित्य-मण्डलमवलोकयितृनयनपथपिधायकतया यथाच्छादयतीव तथाज्ञानं** परिच्छिन्नमप्यात्मानमपरिच्छिन्नमसंसारिणमवलोकयितृबुद्धिपिधायकतयाच्छादयतीव तादृशं सामर्थ्यम् । तदुक्तं –

**"घनच्छन्नदृष्टिर्घनच्छन्नमर्कं यथा**
**मन्यते निष्प्रभं चातिमूढः ।**
**तथा बद्धवद्भाति यो मूढदृष्टेः**
**स नित्योपलब्धिस्वरूपोऽहमात्मा ।"**

इति (**हस्तामलकम्** 10) ।

अनयाआवृतस्यात्मनःकर्तृत्वभोक्तृत्वसुखित्वदुःखित्वादिसंसारसम्भावनापि भवति यथा स्वाज्ञानेनावृतायां रज्ज्वां सर्पत्वसम्भावना । **विक्षेपशक्तिस्तु** यथा रज्ज्वज्ञानं स्वावृत रज्जौ स्वशक्त्या सर्पादिकमुद्भावयत्येवमज्ञानमपि स्वावृतात्मनि स्वशक्त्याऽऽकाशादि-प्रपञ्चमुद्भावयति तादृशं सामर्थ्यम् । तदुक्तम् - **"विक्षेपशक्तिर्लिङ्गादि ब्रह्माण्डान्तं जगत् सृजेत्" इति । (वाक्यसुधा** 13) ।शक्तिद्वयवदज्ञानोपहितं चैतन्यं स्वप्रधानतया **निमित्तं** स्वोपाधिप्रधानत**योपादानं** च भवति ।यथा लूता तन्तुकार्यं प्रति स्वप्रधानतया निमित्तं स्वशरीरप्रधानतयोपादानञ्च भवति । **तमःप्रधानविक्षेपशक्तिमदज्ञानोपहितचैतन्यादाकाशाकाशाद्वायुर्वायोरग्निरग्नेरा**पोऽद्भ्यः पृथिवी चोत्पद्यते "एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः" (तै. उ. 2.1.1) इत्यादिश्रुतेः ।तेषु जाड्याधिक्यदर्शनात्तमःप्राधान्यं तत्कारणस्य । तदानीं सत्त्वरजस्तमांसि कारणगुणप्रक्रमेण तेष्वाकाशादिषूत्पद्यन्ते । एतान्येव **सूक्ष्मभूतानि** तन्मात्राण्यपञ्चीकृतानि चोच्यन्ते ।एतेभ्यः सूक्ष्मशरीराणि स्थूलभूतानि चोत्पद्यन्ते । **सूक्ष्मशरीराणि** सप्तदशावयवानि लिङ्गशरीराणि । अवयवास्तु ज्ञानेन्द्रियपञ्चकं बुद्धिमनसी कर्मेन्द्रियपञ्चकं वायुपञ्चकं चेति । **ज्ञानेन्द्रियाणि**-श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वाघ्राणाख्यानि । एतान्याकाशादीनां सात्त्विकांशेभ्यो व्यस्तेभ्यः पृथक् पृथक् क्रमेणोत्पद्यन्ते । **बुद्धिर्नाम** निश्चयात्मिकान्तःकरणवृत्तिः । **मनो** नाम सङ्कल्पविकल्पात्मिकान्तः-करणवृत्तिः । अनयोरेव चित्ताहङ्कारयोरन्तर्भावः । अनुसन्धानात्मिकान्तः-करणवृत्तिः चित्तम् । अभिमानात्मिकान्तःकरणवृत्तिः अहङ्कारः । एते पुनराकाशादिगतसात्त्विकांशेभ्यो मिलितेभ्य उत्पद्यन्ते । एतेषां प्रकाशात्मकत्वात्सात्त्विकांशकार्यत्वम् । इयं बुद्धिर्ज्ञानेन्द्रियैः सहिता विज्ञानमयकोशो भवति । अयं

कर्तृत्वभोक्तृत्वसुखित्वदुः-खित्वाद्यभिमानत्वेनेहलोकपरलोकगामी व्यवहारिको जीव इत्युच्यते । मनस्तु ज्ञानेन्द्रियैः सहितं सन्मनोमयकोशो भवति । **कर्मेन्द्रियाणि** वाक्पाणिपादपायूपस्थाख्यानि । एतानि पुनराकाशादीनां रजोंशेभ्यो व्यस्तेभ्यः पृथक् पृथक्क्रमेणोत्पद्यन्ते ।

**वायवः** प्राणापानव्यानोदानसमानाः ।

**प्राणो** नाम प्राग्गमनवान्नासाग्रस्थानवर्ती ।

**अपानो** नामावाग्गमनवान्पाय्वादिस्थानवर्ती ।

**व्यानो** नाम विष्वग्गमनवानखिलशरीरवर्ती ।

**उदानो नाम** कण्ठस्थानीय ऊर्ध्वगमनवानुत्क्रमणवायुः ।

**समानो** नाम शरीरमध्यगताशितपीतान्नादिसमीकरणकरः ।

समीकरणन्तु परिपाककरणं रसरुधिरशुक्रपुरीषादिकरणमिति यावत् । केचित्तु नागकूर्मकृकलदेवदत्तधनञ्जयाख्याः पञ्चान्येवायवः सन्तीति वदन्ति । तत्र **नाग** उद्गिरणकरः । **कूर्म** उन्मीलनकरः । **कृकलः** क्षुत्करः । **देवदत्तो** जृम्भणकरः । **धनञ्जयः** पोषणकरः ।एतेषां प्राणादिष्वन्तर्भावात्प्राणादयः पञ्चैवेति केचित् । एतत्प्राणादिपञ्चकमाकाशादिगतरजोंशेभ्योमिलितेभ्य उत्पद्यते । इदं प्राणादिपञ्चकं कर्मेन्द्रियैः सहितं सत्प्राणमयकोशो भवति । अस्य क्रियात्मकत्वेन रजोंशकार्यत्वम् । एतेषु कोशेषु मध्ये **विज्ञानमयो** ज्ञानशक्तिमान् कर्तृरूपः । **मनोमय** इच्छाशक्तिमान् करणरूपः । **प्राणमयः** क्रियाशक्तिमान् कार्यरूपः । योग्यत्वादेवमेतेषां विभाग इति वर्णयन्ति । एतत्कोशत्रयं मिलितं सत्सूक्ष्मशरीरमित्युच्यते । अत्राप्यखिलसूक्ष्मशरीरमेकबुद्धिविषयतयावनवज्जलाशयवद्वासमष्टिरनेकबुद्धिविषयतया वृक्षवज्जलवद्वा व्यष्टिरपि भवति । एतत्समष्ट्युपहितं चैतन्यं **सूत्रात्मा** हिरण्यगर्भः प्राणश्चेत्युच्यते सर्वत्रानुस्यूतत्वाज्ज्ञानेच्छा-क्रियाशक्तिमदुपहितत्वाच्च । अस्यैषा समष्टिः स्थूलप्रपञ्चापेक्षया सूक्ष्मत्वात्सूक्ष्मशरीरं विज्ञानमयादिकोशत्रयं जाग्रद्वासनामयत्वात्स्वप्नो-ऽतएवस्थूलप्रपञ्चलयस्थानमिति चोच्यते । एतद्व्यष्ट्युपहितं चैतन्यं **तैजसो** भवति तेजोमयान्तःकरणोपहितत्वात् । अस्यापीयं व्यष्टिः स्थूलशरीरापेक्षया सूक्ष्मत्वादिति हेतोरेवसूक्ष्मशरीरं विज्ञानमयादिकोशत्रयंजाग्रद्वासनामयत्वात्स्वप्नोऽतएवस्थूलशरीरलयस्थानमिति चोच्यते । एतौ सूत्रात्मतै.जसौ तदानीं मनोवृत्तिभिः सूक्ष्मविषयाननुभवतः "प्रविविक्तभुक्तैजसः" (माण्डू. उ. 3) इत्यदिश्रुतेः । अत्रापिसमष्टिव्यष्ट्योस्तदुपहितसूत्रात्मतै.जसयोर्वनवृक्षवत्तदवच्छिन्नाकाशवच्चजलाशयजलवत्तद्गतप्रतिबिम्बाकाशवच्चाभेदः । एवं सूक्ष्मशरीरोत्पत्तिः । स्थूलभूतानि तु पञ्चीकृतानि । **पञ्चीकरणं**- त्वाकाशादिपञ्चस्वेकैकं द्विधा समं विभज्य तेषु दशसु भागेषु प्राथमिकान्पञ्चभागान्प्रत्येकं चतुर्धा समं विभज्य तेषां चतुर्णां भागानां स्वस्वद्वितीयार्धभागपरित्यागेन भागान्तरेषु योजनम् । तदुक्तम् -

**"द्विधा विधाय चैकैकं चतुर्धा प्रथमं पुनः ।**

**स्वस्वेतरद्वितीयांशैर्योजनात्पञ्च पञ्चते ।"**

अस्याप्रामाण्यं नाशङ्कनीयं त्रिवृत्करणश्रुतेः पञ्चीकरणस्याप्युपलक्षणत्वात् । पञ्चानां पञ्चात्मकत्वे समानेऽपि तेषु च "वैशेष्यात्तु तद्वादस्तद्वादः" (ब्र.सू 2.4.22) इति न्यायेनाकाशादिव्यपदेशः सम्भवति । तदानीमाकाशे शब्दोऽभिव्यज्यते वायौ शब्दस्पर्शावग्नौ शब्दस्पर्शरूपाण्यप्सु शब्दस्पर्शरूपरसाः पृथिव्यां शब्दस्पर्शरूपरस-गन्धाश्च । एतेभ्यः पञ्चीकृतेभ्यो भूतेभ्यो भूर्भुवः स्वर्महर्जनस्तपः सत्यमित्येतन्नामकानामुपर्युपरिविद्यमानानामतलवितलसुतलरसातलतलातलमहातलपातालनामकानामधोऽधोविद्यमानानां लोकानां ब्रह्माण्डस्य तदन्तर्गतचतुर्विधस्थूलशरीराणां तदुचितानामन्नपानादीनां चोत्पत्तिर्भवति । **चतुर्विधशरीराणि**-तु जरायुजाण्डजस्वेदजोद्भिज्जाख्यानि । जरायुजानि जरायुभ्यो जातानि मनुष्यपश्वादीनि । अण्डजान्यण्डेभ्यो जातानि पक्षिपन्नगादीनि ।स्वेदजानि स्वेदेभ्यो जातानि यूकमशकादीनि । उद्भिज्जानि भूमिमुद्भिद्य जातानि लतावृक्षादीनि । अत्रापि चतुर्विधसकलस्थूलशरीरमेकानेकबुद्धिविषयतया वनवज्जलाशयवद्वा समष्टिर्वृक्षवज्जलवद्वा व्यष्टिरपि भवति । एतत्समष्ट्युपहितं चैतन्यं वैश्वानरो विराडित्युच्यते सर्वनराभिमानित्वाद्विविधं राजमानत्वाच्च । अस्यैषा समष्टिः स्थूलशरीरमन्नविकारत्वादन्नमयकोशः स्थूलभोगायतनत्वाच्च स्थूलशरीरं जाग्रदिति च व्यपदिश्यते । एतद्व्यष्ट्युपहितं चैतन्यं विश्व इत्युच्यते सूक्ष्मशरीराभिमानमपरित्यज्य स्थूलशरीरादिप्रविष्टत्वात् । अस्याप्येषा व्यष्टिः स्थूलशरीरमन्नविकारत्वादेव हेतोरन्नमयकोशो जाग्रदिति चोच्यते । तदानीमेतौ विश्ववैश्वानरौ दिग्वातार्कवरुणाश्विभिः क्रमान्नियन्त्रितेन श्रोत्रादीन्द्रियपञ्चकेनक्रमाच्छब्दस्पर्शरूपरसगन्धानग्नीन्द्रोपेन्द्रयमप्रजापतिभिः क्रमान्नियन्त्रितेन वागादीन्द्रियपञ्चकेन क्रमाद्वचनादानगमन-विसर्गानन्दांश्चन्द्रचतुर्मुखशङ्कराच्युतैः क्रमान्नियन्त्रितेन मनोबुद्ध्यहङ्कार-चित्ताख्येनान्तरेन्द्रियचतुष्केण क्रमात्सङ्कल्पनिश्चयाहङ्कार्यचैत्तांश्च सर्वानेतान्स्थूलविषयाननुभवतः "जागरितस्थानो बहिःप्रज्ञः" (माण्डू उ. 3) इत्यादिश्रुतेः । अत्राप्यनयोः स्थूलव्यष्टिसमष्ट्योस्तदु-पहितविश्ववैश्वानरयोश्चवनवृक्षवत्तदवच्छिन्नाकाशवच्च जलाशयजलवत्तद्गतप्रतिबिम्बाकाशवच्च पूर्ववदभेदः । एवं पञ्चीकृतपञ्चभूतेभ्यः स्थूलप्रपञ्चोत्पत्तिः । एतेषां स्थूलसूक्ष्मकारणप्रपञ्चानामपि समष्टिरेको महान्प्रपञ्चो भवति यथावान्तरवनानां समष्टिरेकं महद्वनं भवति यथावावान्तरजलाशयानां समष्टिरेको महान् जलाशयः । एतदुपहितं वैश्वानरादीश्वरपर्यन्तं चैतन्यमप्यवान्तरवनावच्छिन्नाकाशवदवान्तर जलाशयगतप्रतिबिम्बाकाशवच्चैकमेव । आभ्यां महाप्रपञ्चतदुपहितचैतन्याभ्यां तप्तायपिण्डवदविविक्तं सदनुपहितं चैतन्यं "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" (छान्द. उ. 3.14.1) इति (महा) वाक्यस्य वाच्यं भवति विविक्तं सल्लक्ष्यमपि भवति । एवं वस्तुन्यवस्त्वारोपोऽध्यारोपः सामान्येन प्रदर्शितः । इदानीं प्रत्यगात्मनीदमिदमयमयमारोपयतीति विशेषत उच्यते । अतिप्राकृतस्तु "आत्मा वै जायते पुत्रः" इत्यादिश्रुतेः स्वस्मिन्निव पुत्रेऽपि प्रेमदर्शनात्पुत्रे पुष्टे नष्टे चाहमेव पुष्टो नष्टश्चेत्याद्यनुभवाच्च पुत्र आत्मेति वदति । चार्वाकस्तु "स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः" (तै. उ. 2.1.1) इत्यादिश्रुतेः प्रदीप्तगृहात्स्वपुत्रं परित्यज्यापि स्वस्य निर्गमदर्शनात्स्थूलोऽहं कृशोऽहमित्याद्यनुभवाच्च स्थूलशरीरमात्मेति वदति । अपरश्चार्वाकः "ते ह प्राणाः प्रजापतिं पितरमेत्योचुः" (छा. उ. 5.1.7) इत्यादिश्रुतेरिन्द्रियाणामभावे शरीरचलना-भावात्काणोऽहं बधिरोऽहमित्याद्यनुभवाच्चेन्द्रियाण्यात्मेति वदति । अपरश्चार्वाकः "अन्योऽन्तर आत्मा प्राणमयः" (तै. उ. 2.2.1) इत्यादिश्रुतेः प्राणाभाव इन्द्रियादिचलनायोगादहमशनायावानहं पिपासावानित्यादि अनुभवाच्च प्राण

आत्मेति वदति । अन्यस्तु चार्वाकः "अन्योऽन्तर आत्मा मनोमयः" (तै. उ. 2.3.1) इत्यादिश्रुतेर्मनसि सुप्ते प्राणादेरभावादहं सङ्कल्पवानहं विकल्पवानित्याद्यनुभवाच्च मन आत्मेति वदति । बौद्धस्तु "अन्योऽन्तर आत्मा विज्ञानमयः" (तै. उ. 2.4.1) इत्यादिश्रुतेः कर्तुरभावे करणस्य शक्त्यभावादहं कर्ताहं भोक्तेत्याद्यनुभवाच्च बुद्धिरात्मेति वदति । प्राभाकरतार्किकौ तु "अन्योऽन्तर आत्मानन्दमयः" (तै. उ. 5.1) इत्यादिश्रुतेर्बुद्ध्यादीनामज्ञानेलय दर्शनादहमज्ञोऽहमज्ञानीत्याद्यनुभवाच्चाज्ञानमात्मेति वदतः । भाट्टस्तु "प्रज्ञानघन एवानन्दमयः" (माण्डू. उ. 5) इत्यादिश्रुतेः सुषुप्तौ प्रकाशाप्रकाशसद्भावान्मामहं न जानामीत्याद्यनुभवाच्चाज्ञानोपहितंचैतन्यमात्मेति वदति । अपरो बौद्धः "असदेवेदमग्र आसीत्" (छा. उ. 6.2.1) इत्यादिश्रुतेः सुषुप्तौ सर्वाभावादहं सुषुप्तौ नासमित्युत्थितस्य स्वाभावपरामर्शविषयानुभवाच्च शून्यमात्मेति वदति । तेषां पुत्रादीनामनात्मत्वमुच्यते । एतैरतिप्राकृतादिवादिभिरुक्तेषुश्रुतियुक्त्यनुभवाभासेषुपूर्वपूर्वोक्तश्रुतियुक्त्यनुभवाभासानामुत्तरोत्तरश्रुतियुक्त्यनुभवाभासैरात्मत्वबाधदर्शनात्पुत्रादीनामनात्मत्वं स्पष्टमेव । किञ्च प्रत्यगस्थूलोऽचक्षुरप्राणोऽमना अकर्ता चैतन्यं चिन्मात्रं सदित्यादिप्रबलश्रुतिविरोधादस्य पुत्रादिशून्यपर्यन्तस्य जडस्य चैतन्यभास्यत्वेन घटादिवदनित्यत्वादहं ब्रह्मेति विद्वदनुभवप्राबल्याच्च तत्तच्छ्रुतियुक्त्यनुभवभासानां बाधितत्वादपि पुत्रादिशून्यपर्यन्तमखिलमनात्मैव । अतस्तत्तद्भासकं नित्यशुद्धबुद्धमुक्तसत्यस्वभावं प्रत्यक्चैतन्यमेवात्मवस्त्विति वेदान्तविद्वदनुभवः । एवमध्यारोपः । अपवादो नाम रज्जुविवर्तस्य सर्पस्य रज्जुमात्रत्ववद्वस्तु-विवर्तस्यावस्तुनोऽज्ञानादेः प्रपञ्चस्य वस्तुमात्रत्वम् । तदुक्तम् -

**"सतत्त्वतोऽन्यथाप्रथा विकार इत्युदीरितः ।**
**तत्त्वतोऽन्यथाप्रथा विवर्त इत्युदीरितः ।"** इति ।तथाहि एतद्भोगायतनं चतुर्विधसकलस्थूलशरीरजातंभोग्यरूपान्नपानादिकमेतदायतनभूतभूरादिचतुर्दशभुवनान्येतदायतनभूतं ब्रह्माण्डं चैतत्सर्वमेतेषां कारणरूपं पञ्चीकृतभूतमात्रं भवति ।एतानि शब्दादिविषयसहितानि पञ्चीकृतानि भूतानि सूक्ष्मशरीरजातं चैतत्सर्वमेतेषां कारणरूपापञ्चीकृतभूतमात्रं भवति । एतानि सत्त्वादिगुणसहितान्यपञ्चीकृतान्युत्पत्ति व्युत्क्रमेणैतत्कारणभूताज्ञानोपहितचैतन्यमात्रं भवति ।एतदज्ञानमज्ञानो-पहितं चैतन्यं चेश्वरादिकमेतदाधारभूतानुपहितचैतन्यरूपं तुरीयं ब्रह्ममात्रं भवति । आभ्यामध्यारोपापवादाभ्यां तत्त्वम्पदार्थशोधनमपि सिद्धं भवति ।तथाहि - अज्ञानादिसमष्टिरेतदुपहितं सर्वज्ञत्वादिविशिष्टं चैतन्यमेतदनुपहितं चैतत्त्रयं तप्तायःपिण्डवदेकत्वेनावभासमानं तत्पदवाच्यार्थो भवति । एतदुपाध्युपहिताधारभूतमनुपहितं चैतन्यं तत्पदलक्ष्यार्थो भवति । अज्ञानादिव्यष्टिरेतदुपहितात्पज्ञत्वा-दिविशिष्टचैतन्यमेतदनुपहितं चैतत्त्रयं तप्तायःपिण्डवदेकत्वेनावभासमानं त्वम्पदवाच्यार्थो भवति । एतदुपाध्युपहिताधारभूतमनुपहितं प्रत्यगानन्दं तुरीयं चैतन्यं त्वम्पदलक्ष्यार्थो भवति । अथ महावाक्यार्थो वर्ण्यते । इदं तत्त्वमसिवाक्यं सम्बन्धत्रयेणाखण्डार्थबोधकं भवति । सम्बन्धत्रयं नाम पदयोः सामानाधिकरण्यं पदार्थयोर्विशेषणविशेष्यभावः प्रत्यगात्म-लक्षणयोर्लक्ष्यलक्षणभावश्चेति । तदुक्तम् -

**"सामानाधिकरण्यं च विशेषणविशेष्यता ।**
**लक्ष्यलक्षणसम्बन्धः पदार्थप्रत्यगात्मनाम् ।"**

सामानाधिकरण्यसम्बन्धस्तावद्यथा सोऽयं देवदत्त इत्यस्मिन्वाक्ये तत्कालविशिष्टदेवदत्तवाचकसशब्दस्यैतत्कालविशिष्टदेवदत्तवाचकायंशब्दस्य चैकस्मिन्पिण्डे तात्पर्यसम्बन्धः । तथा च तत्त्वमसीति वाक्येऽपि परोक्षत्वादिविशिष्टचैतन्यवाचकतत्पदस्यापरोक्षत्वादिविशिष्टचैतन्यवाचकत्वम्पदस्य चैकस्मिंश्चैतन्ये तात्पर्यसम्बन्धः । विशेषणविशेष्यभावसम्बन्धस्तु यथा तत्रैव वाक्ये सशब्दार्थतत्कालविशिष्टदेवदत्तस्यायंशब्दार्थैतत्कालविशिष्टदेवदत्तस्य चान्योन्यभेदव्यावर्तकतया विशेषणविशेष्यभावः । तथात्रापि वाक्येतत्पदार्थपरोक्षत्वादिविशिष्टचैतन्यस्यत्वम्पदार्थापरोक्षत्वादिविशिष्टचैतन्यस्य चान्योन्यभेदव्यावर्तकतया विशेषणविशेष्यभावः ।लक्ष्यलक्षणसम्बन्धस्तु यथा तत्रैव सशब्दायंशब्दयोस्तदर्थयोर्वा विरुद्धतत्कालैतत्कालविशिष्टत्वपरित्यागेनाविरुद्धदेवदत्तेन सह लक्ष्यलक्षणभावः । तथात्रापि वाक्ये तत्त्वम्पदयोस्तदर्थयोर्वा विरुद्धपरोक्षत्वापरोक्षत्वादिविशिष्टत्वपरित्यागेनाविरुद्धचैतन्येन सह लक्ष्यलक्षणभावः । इयमेव भागलक्षणेत्युच्यते । अस्मिन्वाक्ये नीलमुत्पलमिति वाक्यवद्वाक्यार्थो न सङ्गच्छते । तत्र तु नीलपदार्थनीलगुणस्योत्पलपदार्थोत्पलद्रव्यस्य च शौक्ल्यपटादिभेद-व्यावर्तकतयान्योन्यविशेषणविशेष्यरूपसंसर्गस्यान्यतरविशिष्टस्यान्यतरस्य तदैक्यस्य वा वाक्यार्थत्वाङ्गीकारे प्रमाणान्तरविरोधाभावात्तद्वाक्यार्थः सङ्गच्छते । अत्र तु तत्पदार्थपरोक्षत्वादिविशिष्टचैतन्यस्य-त्वम्पदार्थापरोक्षत्वादिविशिष्टचैतन्यस्यचान्योन्यभेदव्यावर्तकतयाविशेषणविशेष्यभावसंसर्गस्यान्यतरविशिष्टस्यान्यतरस्य तदैक्यस्य वा वाक्यार्थत्वाङ्गीकारे प्रत्यक्षादिप्रमाणविरोधाद्वाक्यार्थो न सङ्गच्छते । तदुक्तम् -

**"संसर्गो वा विशिष्टो वा वाक्यार्थो नात्र सम्मतः ।**
**अखण्डैकरसत्वेन वाक्यार्थो विदुषां मतः ।" इति (पञ्चदशी 7.75)**

अत्र गङ्गायां घोषः प्रतिवसतीतिवाक्यवज्जहल्लक्षणापि न सङ्गच्छते । तत्र तु गङ्गाघोषयोराधाराधेयभावलक्षणस्य वाक्यार्थस्याशेषतो विरुद्धत्वाद्वाक्यार्थमशेषतः परित्यज्य तत्सम्बन्धितीरलक्षणाया युक्तत्वाजहल्लक्षणा सङ्गच्छते । अत्र तु परोक्षापरोक्षचैतन्यैकत्वलक्षणस्य वाक्यार्थस्य भागमात्रे विरोधाद्भागान्तरमपि परित्यज्यान्यलक्षणाया अयुक्तत्वाज्जहल्लक्षणा न सङ्गच्छते । न च गङ्गापदं स्वार्थपरित्यागेन तीरपदार्थं यथा लक्षयति तथा तत्पदं त्वम्पदं वा स्वार्थपरित्यागेन त्वम्पदार्थं तत्पदार्थं वा लक्षयत्वतः कुतो जहल्लक्षणा न सङ्गच्छत इति वाच्यम् । तत्र तीरपदाश्रवणेन तदर्थाप्रतीतौ लक्षणयातत्प्रतीत्यपेक्षायामपि तत्त्वम्पदयोः श्रूयमाणत्वेन तदर्थप्रतीतौ लक्षणया पुनरन्यतरपदेनान्यतर-पदार्थप्रतीत्यपेक्षाभावात् । अत्र शोणो धावतीतिवाक्यवदजहल्लक्षणापि न सम्भवति । तत्र शोणगुणगमनलक्षणस्य वाक्यार्थस्य विरुद्धत्वात्तदपरित्यागेन तदाश्रयाश्वादिलक्षणया तद्विरोधपरिहारसम्भवाद-जहल्लक्षणा सम्भवति । अत्र तु परोक्षत्वापरोक्षत्वादिविशिष्टचैतन्यैकत्वस्य वाक्यार्थस्य विरुद्धत्वात्तदपरित्यागेन तत्सम्बन्धिनो यस्य कस्यचिदर्थस्य लक्षितत्वेऽपि तद्विरोधपरिहारासम्भवादजहल्लक्षणा न सम्भवत्येव । न च

तत्पदं त्वम्पदं वा स्वार्थविरुद्धांशपरित्यागेनां शान्तरसहितं त्वम्पदार्थं तत्पदार्थं वा लक्षयत्वतः कथं प्रकारान्तरेण भागलक्षणाङ्गीकरणमिति वाच्यम् । एकेन पदेन स्वार्थांशपदार्थान्तरोभयलक्षणाया असम्भवात्पदान्तरेण तदर्थप्रतीतौ लक्षणया पुनस्तत्प्रतीत्यपेक्षाभावाच्च ।

तस्माद्यथा सोऽयं देवदत्त इति वाक्यं तदर्थो वा तत्कालैतत्कालविशिष्टदेवदत्तलक्षणस्य वाक्यार्थस्यांशे विरोधाद्विरुद्ध-तत्कालैतत्कालविशिष्टांशं परित्यज्याविरुद्धं देवदत्तांशमात्रं लक्षयति तथा तत्त्वमसीतिवाक्यं तदर्थो वा परोक्षत्वापरोक्षत्वादि-विशिष्टचैतन्यैकत्वलक्षणस्य वाक्यार्थस्यांशे विरोधाद्विरुद्धपरोक्षत्वा-परोक्षत्वविशिष्टांशंपरित्यज्याविरुद्धमखण्डचैतन्यमात्रं लक्षयतीति । अथाधुनाहं ब्रह्मास्मि (बृ. उ. 1.4.10) इत्यनुभववाक्यार्थो वर्ण्यते । एवमाचार्येणाध्यारोपापवादपुरःसरं तत्त्वम्पदार्थौ शोधयित्वा वाक्येनाखण्डार्थेऽवबोधितेऽधिकारिणोऽहंनित्य शुद्धबुद्धमुक्तसत्यस्वभावपरमानन्दानन्ताद्वयंब्रह्मास्मीत्यखण्डाकाराकारिता चित्तवृत्तिरुदेति । सा तु चित्प्रतिबिम्बसहिता सती प्रत्यगभिन्नमज्ञातं परमब्रह्म विषयीकृत्य तद्गताज्ञानमेव बाधते तदा पटकारणतन्तुदाहे पटदाहवदखिलकारणेऽज्ञाने बाधिते सति तत्कार्यस्याखिलस्य बाधितत्वात्तदन्तर्भूताखण्डाकाराकारिता चित्तवृत्तिरपि बाधिता भवति । तत्र प्रतिबिम्बितं चैतन्यमपि यथा दीपप्रभादित्यप्रभावभासनासमर्थासती तयाभिभूता भवति तथा स्वयम्प्रकाशमानप्रत्यगभिन्नपरब्रह्मावभासनानर्हतया तेनाभिभूतं सत् स्वोपाधिभूताखण्डवृत्तेर्बाधितत्वाद्दर्पणाभावे मुखप्रतिबिम्बस्य मुखमात्रत्ववत्प्रत्यगभिन्नपरब्रह्ममात्रं भवति । एवं च सति "मनसैवानुद्रष्टव्यम्" (बृ. उ. 4.4.19) "यन्मनसा न मनुते" (के. उ. 1.5) इत्यनयोःश्रुत्योरविरोधो वृत्तिव्याप्यत्वाङ्गीकारेणफलव्याप्यत्वप्रतिषेध प्रतिपादनात् । तदुक्तम् –

**"फलव्याप्यत्वमेवास्य शास्त्रकृद्भिर्निवारितम् ।**
**ब्रह्मण्यज्ञाननाशाय वृत्तिव्याप्तिरपेक्षिता ।" (पञ्चदशी 6.90)**
**"स्वयम्प्रकाशमानत्वान्नाभास उपयुज्यते ।" (पञ्चदशी 6.92)**

जडपदार्थाकाराकारितचित्तवृत्तेर्विशेषोऽस्ति । तथाहि । अयं घट इति घटाकाराकारितचित्तवृत्तिरज्ञातं घटं विषयीकृत्य तद्गताज्ञाननिरसनपुरः सरं स्वगतचिदाभासेन जडं घटमपि भासयति । तदुक्तं –

**"बुद्धितत्स्थचिदाभासौ द्वावपि व्याप्नुतो घटम् ।**
**तत्राज्ञानं धिया नश्येदाभासेन घटः स्फुरेत् ।"**
**(पञ्चदशी 7.91) ।**

यथा दीपप्रभामण्डलमन्दकारगतं घटपटादिकं विषयीकृत्य तद्गतान्धकारनिरसनपुरःसरं स्वप्रभया तदपि भासयतीति । एवं भूतस्वस्वरूपचैतन्यसाक्षात्कारपर्यन्तं **श्रवणमनन निदिध्यासन-समाध्यनुष्ठानस्या**पेक्षितत्वात्तेऽपि प्रदर्श्यन्ते । **श्रवणं** नाम षड्विधलिङ्गैरशेषवेदान्तानामद्वितीयवस्तुनि तात्पर्यावधारणम् ।**लिङ्गानि** तूपक्रमोपसंहाराभ्यासापूर्वताफलार्थवादोपपत्त्याख्यानि । तदुक्तम् -

**"उपक्रमोपसंहारावभ्यासोऽपूर्वताफलम् ।**
**अर्थवादोपपत्ती च लिङ्गं तात्पर्यनिर्णये ।"**

प्रकरणप्रतिपाद्यस्यार्थस्य तदाद्यन्तयोरुपपादन**मुपक्रमोपसंहारौ** । यथा छान्दोग्ये षष्ठाध्याये प्रकरणप्रतिपाद्यस्याद्वितीयवस्तुन "एकमेवाद्वितीयम्" (6.2.1) इत्यादौ "ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्" (6.8.7) इत्यन्ते च प्रतिपादनम् ।प्रकरणप्रतिपाद्यस्य वस्तुनस्तन्मध्ये पौनःपुन्येन प्रतिपादन**मभ्यासः** । यथा तत्रैवाद्वितीयवस्तुनि मध्ये तत्त्वमसीति नवकृत्वः प्रतिपादनम् । प्रकरणप्रतिपाद्यस्याद्वितीयवस्तुनः प्रमाणान्तरा-विषयीकरण**मपूर्वता** । यथा तत्रैवाद्वितीयवस्तुनो मानान्तराविषयीकरणम् ।**फलं** तु प्रकरणप्रतिपाद्यस्यात्मज्ञानस्य तदनुष्ठानस्य वा तत्र तत्र श्रूयमाणं प्रयोजनम् । यथा तत्र "आचार्यवान्पुरुषो वेद तस्य तावदेव चिरं यावन्न विमोक्ष्येथ सम्पत्स्ये" (6.14.2) इत्यद्वितीयवस्तुज्ञानस्य तत्प्राप्तिः प्रयोजनं श्रूयते ।प्रकरणप्रतिपाद्यस्य तत्र तत्र प्रशंसन**मर्थवादः** । यथा तत्रैव "उत तमादेशमप्राक्ष्यो येनाश्रुतं श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातम्" (6.1.3) इत्यद्वितीयवस्तुप्रशंसनम् ।प्रकरणप्रतिपाद्यार्थसाधने तत्र तत्र श्रूयमाणा युक्ति**रुपपत्तिः** । यथा तत्र "यथा सौम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृन्मयं विज्ञातं स्याद्वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्" (6.1.4) इत्यादावद्वितीयवस्तुसाधने विकारस्य वाचारम्भणमात्रत्वे युक्तिः श्रूयते ।**मननं** तु श्रुतस्याद्वितीयवस्तुनो वेदान्तानुगुणयुक्तिभिरनवरतमनुचिन्तनम् । विजातीयदेहादिप्रत्ययरहिताद्वितीयवस्तुसजातीयप्रत्ययप्रवाहो **निदिध्यासनम्** । **समाधिर्द्विविधः सविकल्पको** निर्विकल्पश्चेति ।तत्र **सविकल्पको** नाम ज्ञातृज्ञानादिविकल्पलयानपेक्षयाद्वितीयवस्तुनि तदाकाराकारितायाश्चित्तवृत्तेरवस्थानम् । तदा मृण्मयगजादिभानेऽपि मृद्भानवद्वैतभानेऽप्यद्वैतं वस्तु भासते । तदुक्तम् -

**"दृशिस्वरूपं गगनोपमं परम्**
**कृद्विभातं त्वजमेकमक्षरम् ।**
**अलेपकं सर्वगतं यदद्वयम्**
**तदेव चाहं सततं विमुक्तमोम् ।" इति**
**(उपदेशसाहस्री 73.10.1)**

**निर्विकल्पक**स्तु ज्ञातृज्ञानादिविकल्पलयापेक्षयाद्वितीयवस्तुनि तदाकाराकारितायाश्चित्तवृत्तेरतितरामेकीभावेनावस्थानम् । तदा तु जलाकाराकारितलवणानवभासेनजलमात्रावभासवदद्वितीयवस्त्वाकारा-कारितचित्तवृत्त्यनवभासेनाद्वितीयवस्तुमात्रमवभासते । ततश्चास्य सुषुप्तेश्चाभेदशङ्का न भवति । उभयत्र वृत्त्यभाने समानेऽपि तत्सद्भावासद्भावमात्रेणानयोर्भेदोपपत्तेः । अस्याङ्गानि यमनियमासन-प्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयः । तत्रम्

"अहिंसासत्या-स्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा **यमाः**" ।

"शौचसन्तोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि **नियमाः**" ।

करचरणादिसंस्थानविशेषलक्षणानि पद्मस्वस्तिका-दी**न्यासनानि** । रेचकपूरककुम्भकलक्षणाः प्राणनिग्रहोपायाः **प्राणायामाः** । इन्द्रियाणां स्वस्वविषयेभ्यः प्रत्याहरणं **प्रत्याहारः** । अद्वितीयवस्तुन्यन्तरिन्द्रियधारणं **धारणा** । तत्राद्वितीयवस्तुनि विच्छिद्य विच्छिद्यान्तरिन्द्रियवृत्तिप्रवाहो **ध्यानम्** । समाधिस्तूक्तः सविकल्पक एव ।एवमस्याङ्गिनो निर्विकल्पकस्य **लयविक्षेपकषाय-रसास्वाद**लक्षणाश्चत्वारो विघ्नाः सम्भवन्ति । **लय**स्तावदखण्ड-वस्तनवलम्बनेन चित्तवृत्तेर्निद्रा । अखण्डवस्त्वनवलम्बनेन चित्तवृत्तेरन्यावलम्बनं **विक्षेपः** । लयविक्षेपाभावेऽपि चित्तवृत्तेर्रागादिवासनया स्तब्धीभावादखण्डवस्त्वनवलम्बनं **कषायः** । अखण्डवस्त्वनवलम्बनेनापि

चित्तवृत्तेः सविकल्पकानन्दास्वादनं **रसास्वादः** । समाध्यारम्भसमये सविकल्पकानन्दास्वादनं वा । अनेन विघ्नचतुष्टयेन विरहितं चित्तं निर्वातदीपवदचलं सदखण्डचैतन्यमात्रमवतिष्ठते यदा तदा निर्विकल्पकः समाधिरित्युच्यते । यदुक्तम् -

**"लये सम्बोधयेच्चित्तं विक्षिप्तं शमयेत्पुनः ।**
**सकषायं विजानीयात्समप्राप्तं न चालयेत् ।**
**नास्वादयेद्रसं तत्र निःसङ्गः प्रज्ञया भवेत्"** ।

(गौडपादकारिका 3.44-45)

**"यथा दीपो निवातस्थो नेङ्गते सोपमा स्मृता"** इति च । (गीता 6 - 19)

अथ **जीवन्मुक्तलक्षण**मुच्यते । जीवन्मुक्तो नाम स्वस्वरूपाखण्डब्रह्मज्ञानेन तदज्ञानबाधनद्वारा स्वस्वरूपाखण्डब्रह्मणि साक्षात्कृतेऽज्ञानतत्कार्य-सञ्चितकर्मसंशयविपर्ययादीनामपि बाधितत्वादखिलबन्धरहितो ब्रह्मनिष्ठः

**"भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः ।**
**क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे ।"**

**इत्यादिश्रुतेः (मुण्ड. उ. 2.2.8)**

अयं तु व्युत्थानसमये मांसशोणितमूत्रपुरीषादिभाजनेन शरीरेणान्ध्यमान्द्यापटुत्वादिभाजनेनेन्द्रियग्रामेणाशनापिपासाशोकमोहादिभाजनेनान्तःकरणेन च पूर्वपूर्ववासनया क्रियमाणानि कर्माणि भुज्यमानानि ज्ञानाविरुद्धारब्धफलानि च पश्यन्नपि बाधितत्वात्परमार्थतो न पश्यते । यथेन्द्रजालमिति ज्ञानवांस्तदिन्द्रजालं पश्यन्नपि परमार्थमिदमिति न पश्यति । "सचक्षुरचक्षुरिव सकर्णोऽकर्ण इव" इत्यादिश्रुतेः । उक्तञ्च -

**"सुषुप्तवज्जाग्रति यो न पश्यति**
**द्वयं च पश्यन्नपि चाद्वयत्वतः ।**
**तथा च कुर्वन्नपि निष्क्रियश्च यः**
**स आत्मविन्नान्य इतीह निश्चयः ।"**

**(उपदेशसाहस्री 5)**

अथ ज्ञानात्पूर्वं विद्यमानानामेवाहारविहारादीनामनुवृत्तिवच्छुभवासनानामेवानुवृत्तिर्भवति शुभाशुभयोरौदासीन्यं वा । तदुक्तम् । -

**"बुद्धाद्वैतसतत्त्वस्य यथेष्टाचरणं यदि ।**
**शुनां तत्त्वदृशाञ्चैव को भेदोऽशुचिभक्षणे ।(नैष्कर्म्यसिद्धिः 4.62)**

**"ब्रह्मवित्तं तथा मुक्त्वा स आत्मज्ञो न चेतरः ।(उपदेशसाहस्री 115)**

तदानीममानित्वादीनिज्ञानसाधनान्यद्वेष्टृत्वादयःसद्गुणाश्चालङ्कारवदनुवर्तन्ते । तदुक्तम् -

**"उत्पन्नात्मावबोधस्य ह्यद्वेष्टृत्वादयो गुणाः ।**
**अयत्नतो भवन्त्यस्य न तु साधनरूपिणः ।"**

**(नैष्कर्म्यसिद्धिः 4.69) ।**

किं बहुनायं देहयात्रामात्रार्थमिच्छानिच्छापरेच्छाप्रापितानि सुखदुःखलक्षणान्यारब्धफलान्यनुभवन्नन्तःकरणाभासादीनामवभासकः संस्तदवसाने प्रत्यगानन्दपरब्रह्मणि प्राणे लीने सत्यज्ञानतत्कार्यसंस्काराणामपि विनाशात्परमकैवल्य-मानन्दैकरसम-खिलभेदप्रतिभासरहितमखण्डब्रह्मावतिष्ठते । "न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति" (बृ. उ. 4.4.6) "अत्रैव समवनीयन्ते" (बृ. उ. 3.2.11) "विमुक्तश्च विमुच्यते" (कठ. उ. 5.1) इत्यादिश्रुतेः ।

**वेदान्तसार : एक प्रकरण ग्रन्थ-**

वेदान्तसार को लेखक ने स्वयं एक प्रकरण-ग्रन्थ बतलाया है-

**'अस्य वेदान्तप्रकरणत्वात् तदीयैरेवानुबन्धैस्तद्वत्तासिद्धेर्न ते पृथगालोचनीयाः।'**

**प्रकरण की परिभाषा-**

**"शास्त्रैकदेशसम्बद्धं शास्त्रकार्यान्तरे स्थितम्।**
**आहुः प्रकरणं नाम ग्रन्थभेदं विपश्चितः" ॥**

अर्थात् 'शास्त्र के अंश से सम्बद्ध तथा शास्त्र के (विशिष्ट) विषय के अन्दर स्थित (ग्रन्थ) को विद्वान् लोग प्रकरण नामक ग्रन्थ का भेद कहते हैं।'

**वेदांतसार के प्रमुख विवेचनीय विषय-**

1. अनुबंध-चतुष्टय
2. आत्मा विवेचन
3. अज्ञान विवेचन
4. ईश्वर
5. जीव विवेचन
6. जीवन और ईश्वर का सम्बन्ध
7. अध्यारोप तथा सृष्टि प्रक्रिया
8. महावाक्य विवेचन
9. समाधि विवेचन
10. बन्धन तथा मोक्ष

# ॥वेदान्तसार॥

## ॥मङ्गलाचरण॥

**"अखण्डंसच्चिदानन्दमवाङ्मनसगोचरम्।**
**आत्मानमखिलाधारमाश्रयेऽभीष्टसिद्धये"।।**

अभीष्ट की सिद्धि के लिए मैं अखण्ड, सच्चिदानन्द, वाणी एवं मन का विषय न बनने वाले तथा समस्त जगत् के अधिष्ठान रूप आत्मा का आश्रय अर्थात् उसकी शरण लेता हूँ ।

वेदान्तसार के रचयिता- सदानन्द, सदानन्द के गुरु - **अद्वयानन्द** ।

**वेदान्तसार**- प्रकरण ग्रन्थ। शास्त्र के छोटे रूप को प्रकरण ग्रन्थ में प्रस्तुत किया जाता है। **अद्वैत**- जहां एक को अनेक रूप में अभिव्यक्त होने में किसी और की आवश्यकता न हो। अद्वैतमत में ब्रह्म की सत्ता **पारमार्थिक** है ।

**वेदान्त-**

**वेदान्तो नामोपनिषत्प्रमाणं तदुपकारीणि शारीरकसूत्रादीनि च। अस्य वेदान्तप्रकरणत्वात् तदीयैः एव अनुबन्धैः तद्वत्तासिद्धेः न ते पृथगालोचनीयाः ॥**

वेदान्त नाम उन उपनिषदों का है जो ब्रह्म ज्ञान रूप प्रमा का मुख्य साधन है, इन्हीं उपनिषदों के उपकारक शारीरक सूत्र आदि भी गौण या अप्रधान रूप से वेदान्त हैं । वेदान्त शास्त्र का प्रकरण ग्रन्थ होने के कारण जो वेदान्त के अनुबन्ध हैं वही अनुबन्ध वेदान्तसार के भी हैं ।

## अनुबन्ध चतुष्टय –

तत्र अनुबन्धो नाम अधिकारिविषयसम्बन्धप्रयोजनानि ।

वेदान्त में अधिकारी, विषय, सम्बन्ध और प्रयोजन ये चार प्रयोजन है।

### ॥अधिकारी॥

अधिकारी तु विधिवदधीतवेदवेदाङ्गत्वेनापाततोऽधिगताखिलवेदार्थोऽस्मिन् जन्मनि जन्मान्तरे वा काम्यनिषिद्धवर्जनपुरःसरंनित्यनैमित्तिक प्रायश्चित्त उपासनानुष्ठानेन निर्गतनिखिलकल्मषतया नितान्तनिर्मलस्वान्तः साधनचतुष्टयसम्पन्नः प्रमाता ॥

जिसने इस जन्म में अथवा इससे पूर्व के किसी जन्म में वेदों एवं वेदाङ्गों का विधिपूर्वक अध्ययन करके समस्त वेदार्थ को सामान्य रूप से जान – समझ लिया है तथा काम्य और निषिद्ध कर्मों का परित्याग करके, नित्य, नैमित्तिक, प्रायश्चित्त, उपासना, कर्मों के अनुष्ठान से समस्त पापों के दूर हो जाने के कारण जिसका अन्तः करण अत्यन्त निर्मल हो गया है, और जो साधन चतुष्टय से सम्पन्न है, ऐसा प्रमाता इस ग्रन्थ का अधिकारी है ।

### कर्म के छः प्रकार-

1. काम्यानि - स्वर्गादीष्टसाधनानि, ज्योतिष्टोमादीनि।
2. निषिद्धानि- नरकाद्यनिष्टसाधनानि ब्राह्मणहननादीनि।
3. नित्यानि- प्रत्यवायसाधनानि सन्ध्यावन्दनादीनि।
4. नैमित्तिकानि- पुत्रजन्माद्यनुबन्धीनि जातेष्ट्यादीनि।
5. प्रायश्चित्तानि- पापक्षयसाधनानि चान्द्रायणादीनि।
6. उपासनानि-सगुणब्रह्मविषयमानसव्यापाररूपाणिशाण्डिल्य-विद्यादीनि।

- नित्य, नैमित्तिक, एवं प्रायश्चित कर्मों का परमप्रयोजन -"**बुद्धिशुद्धि" (चित्तशुद्धि)**।
- **नित्य, नैमित्तिक, प्रायश्चित** एवं **उपासन** कर्मों का अवान्तरफल - **"पितृलोक"** एवं **"सत्यलोक"** प्राप्ति।
- उपासनाओं का परम प्रयोजन – **"चित्त की एकाग्रता"**।
- कर्मणा = **"पितृलोकः"**, विद्यया = **"देवलोकः"**।

## साधनचतुष्टय-

**(1)नित्यानित्यवस्तुविवेक** – नित्य और अनित्य वस्तु का ज्ञान करना।

**नित्य**- 'ब्रह्मैव नित्यं वस्तु', **अनित्य**- 'ततोऽन्यदखिलमनित्यमिति'।

**(2) इहामुत्रार्थफलभोगविराग-** इस लोक में तथा परलोक में प्राप्त सुखों को अनित्य मानना।

**(3) शमादिषड्कसम्पत्ति -** शमादि षड्कसम्पत्ति का निग्रह ।

1. शम 2. दम 3. उपरति 4. तितिक्षा 5. समाधान 6.श्रद्धा

**1. शम - "श्रवणादिव्यतिरिक्तविषयेभ्यो मनसो निग्रहः"**। (श्रवण, मनन और निदिध्यासन को छोड़कर मन को अन्य विषयों से मोड़ना शम है।)

**2. दम- "बाह्येन्द्रियाणां तद्व्यतिरिक्तविषयेभ्यो निवर्तनम्"** (श्रवणादि बाहरी इन्द्रियों को श्रवणादि के अतिरिक्त विषयों से हटाना दम है।)

**3. उपरति – "निवर्तितानामेतेषां तद्व्यतिरिक्तविषयेभ्यः उपरणमुपरतिः, अथवा विहितानां कर्मणां विधिना परित्यागः"**।। (विषयों को हटा लिये गये इन बाह्य इन्द्रियों का उन श्रवणादि बाह्य इन्द्रियों के अतिरिक्त विषयों से उपरत होना अर्थात् विषयों की ओर उन्मुख हो जाने के उत्साह से रहित होना।)

**4. तितिक्षा- "शीतोष्णादिद्वन्द्वसहिष्णुता"**। (सर्दी, गर्मी, मान -अपमान,जय-पराजय, लाभ- हानि,सुख- दुःखादि द्वन्दों को सहन करना तितिक्षा है।)

**5. समाधान- "निगृहीतस्य मनसः श्रवणादौ तदनुगुणविषये च समाधिः समाधानम्"**। (नियन्त्रित अथवा वशीभूत मन का श्रवण आदि एवं उसके अनूकूल विषयों में स्थिर हो जाना समाधान "एकाग्रता" है ।)

**6. श्रद्धा – "गुरूपदिष्टवेदान्तवाक्येषु विश्वासः"**। (गुरु के वचनों तथा वेदान्त वाक्यों में विश्वास अर्थात् सत्य बुद्धि का नाम श्रद्धा है।)

**(4) मुमुक्षत्व** - मोक्ष की इच्छा होना।

**"प्रशान्तचित्ताय जितेन्द्रियाय च**
**प्रहीणदोषाय यथोक्तकारिणे ।**
**गुणान्वितायानुगताय सर्वदा**
**प्रदेयमेतत् सततं मुमुक्षवे ॥"** (उपदेशसाहस्री-शंकराचार्य)

### ॥विषय॥

**विषय- "जीवब्रह्मैक्यं शुद्धचैतन्यं प्रमेयम् तत्रैव वेदान्तानां तात्पर्यात्"**।

वेदान्त का विषय जीवब्रह्मैक्य शुद्धचैतन्य प्रमेय है ।

### ॥सम्बन्ध॥

**सम्बन्ध- 'तदैक्यप्रमेयस्य तत्प्रतिपादकोपनिषत्प्रमाणस्य च बोध्यबोधकभावः'** ॥

जीवब्रह्मैक्य रुप प्रमेय का और उसके प्रतिपादक उपनिषत्प्रमाण का बोध्य-बोधक भावरूप सम्बन्ध है ।

### ॥प्रयोजन॥

**प्रयोजन- "तदैक्यप्रमेयगताज्ञाननिवृत्तिः, स्वस्वरूपानन्दावाप्तिश्च"। ''तरति शोकमात्मविद्'' ''ब्रह्मविद ब्रह्मैव भवति।''**

तदैक्य (जीवब्रह्मैक्य) प्रमेयगत अज्ञान की निवृत्ति और ब्रह्मानन्दस्वरूपप्राप्ति।

# ॥अज्ञान ॥

**"अज्ञानं तु सदसद्भ्यामनिर्वचनीयं त्रिगुणात्मकं, ज्ञानविरोधि भावरूपं यत्किञ्चित् इति वदन्ति अहमज्ञ इत्यादि अनुभवात्, देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम् । "अजामेकां.."** । अज्ञान तो 'सत्' या 'असत्' रूप से अनिर्वचनीय, त्रिगुणात्मक, ज्ञान का विरोधी, भावरूप अर्थात् अभाव से भिन्न है, ऐसा बताया जाता है । 'मैं अज्ञानी हूं' इत्यादि स्वानुभव एवं 'ध्यानयोगस्थ ब्रह्मवेत्ताओं ने' ब्रह्म की शक्ति 'माया' का अपने सत्वादि तीनों गुणों से साक्षात्कार किया । इत्यादि श्रुति इसमें प्रमाण है ।

## अज्ञान की समष्टि तथा व्यष्टि अवस्था-

## समष्टि ईश्वर

**"इयं समष्टिरुत्कृष्टोपाधितया विशुद्धसत्त्वप्रधाना"** ।

यह अज्ञान समष्टि तथा व्यष्टि के अभिप्राय से एक तथा अनेक कहा जाता है। अज्ञान की यह समष्टि व्यष्टि की उपाधि की अपेक्षा उत्कृष्ट उपाधि होने के कारण अथवा जीव की अपेक्षा उत्कृष्ट ईश्वर की उपाधि होने के कारण विशुद्ध सत्वगुण की प्रधानता से युक्त होती है।

इससे उपहित चैतन्य **सर्वज्ञत्व, सर्वेश्वरत्व,** सर्वनियन्तृत्व, आदि गुणों को प्राप्त करके सकल अज्ञान का अवभासक होने से अव्यक्त, अन्तर्यामी जगत् का कारण **"ईश्वर"** कहलाता है । वही समस्त स्थूल एवं सूक्ष्म के विलय का आधार है । यह **सम्पूर्ण विश्व** का कारण होने से, **"कारण शरीर"** तथा आनन्द की अधिकता से **"आनन्दमय कोश"** कहलाता है। अज्ञान की समष्टि से उपहित चैतन्य – **ईश्वर** है ।

## व्यष्टि प्राज्ञ

**"इयं व्यष्टिर्निकृष्टोपाधितया मलिनसत्त्वप्रधाना"** ।

अज्ञान की यह व्यष्टि निकृष्ट उपाधि से उपहित होने के कारण मलिन सत्व गुण प्रधान होती है और व्यष्टि से उपहित चैतन्य **अल्पज्ञत्व, अनीश्वरत्व, एकज्ञानावभासकत्व** आदि गुणों को प्राप्त करके **"प्राज्ञ"** कहलाता है।

यह **अहङ्कारादि** का कारण होने से **"कारण शरीर"** तथा आनन्द की अधिकता होने से **"आनन्दमयकोश"** कहलाता है।

**ईश्वर, प्राज्ञ,** स्थूल एवं सूक्ष्म प्रपञ्च के विलय का आधार होने के कारण- **"सुषुप्ति"** कहाते हैं। अज्ञान की व्यष्टि से उपहित चैतन्य – **प्राज्ञ** ।

**समष्टि** - माया, **व्यष्टि** – अविद्या । **"अज्ञान"** के वाचक - "माया, प्रकृति, अविद्या, अजा"।




## जीव की अवस्था-

| जीव | |
|---|---|
| **सुषुप्तिकाल** | प्राज्ञ |
| **स्वप्नकाल** | तैजस |
| **जागरण** | विश्व |

ईश्वर और प्राज्ञ का अभेद = **"सर्वेश्वर"**

प्रलयवस्था में **ईश्वर, प्राज्ञ** "अज्ञान की सूक्ष्म वृत्तियों" से आनन्द का अनुभव करते हैं।

अज्ञान की **समष्टि, व्यष्टि** से उपहित चैतन्य - **ईश्वर, प्राज्ञ।**

ईश्वर और प्राज्ञ का आधारभूत जो **अनुपहित** है- **तुरीय** ।

वेदान्ती लोग इसे **शिव, अद्वैत** या **तुरीय (चतुर्थ)** भी कहते हैं।

ईश्वर और प्राज्ञ का अभेद – **सर्वेश्वर** ।

## अज्ञान की शक्ति – (2)

1. **आवरण** - रज्जु में सर्प की सम्भावना ।
2. **विक्षेप** - रज्जु में सर्प को मानना।

**1.आवरण- आवरणशक्तिस्तावदल्पोऽपि मेघोऽनेकयोजनायतमादित्य-मण्डलमवलोकयितृनयनपथपिधायकतया यथाच्छादयतीव तथाज्ञानं परिच्छिन्नमप्यात्मानमपरिच्छिन्नमसंसारिण- मवलोकयितृबुद्धि-पिधायकतयाच्छादयतीव तादृशं सामर्थ्यम् । तदुक्तं –**

जिस प्रकार छोटा बादल भी देखने वाले व्यक्ति के दृष्टि पथ को ढकं लेने के कारण अनेक योजनों तक विस्तीर्य सूर्यमण्डल को ढक सा लेता है उसी प्रकार अज्ञान परिमित होते हुए भी प्रमाता की बुद्धि को ढक लेने के कारण अपरिमित (सर्वव्यापी) एवं असंसारी आत्मा को ढक सा लेता है, आपाततः ही वस्तुतः नहीं, अज्ञान की आवरण शक्ति ऐसी शक्ति है जैसे कहा भी गया है -

"घनच्छन्नदृष्टिर्घनच्छन्नमर्कं
यथा मन्यते निष्प्रभं चातिमूढः ।
तथा बद्धवद्भाति यो मूढदृष्टेः
स नित्योपलब्धिस्वरूपोऽहमात्मा ॥" (हस्तामलक स्तोत्र)

## आवरण शक्ति का कार्य-

**अनयाऽऽवृतस्यात्मनःकर्तृत्वभोक्तृत्वसुखित्वदुःखित्वादिसंसारसम्भावनापि भवति यथा स्वाज्ञानेनावृतायां रज्ज्वां सर्पत्वसम्भावना ॥**

जैसे अपने अज्ञान से ढकी हुई रस्सी में सर्प की प्रतीति की सम्भावना होनी है वैसे ही अज्ञान की इस आवरण शक्ति से आच्छन्न आत्मा में कर्त्ता होने, भोक्ता होने तथा सुख-दुःख मोहरूप तुच्छ संसार से युक्त होने की भावना भी संभव हो जाती है ।

## 2. विक्षेप-

**विक्षेपशक्तिस्तु यथा रज्ज्वज्ञानं स्वावृत रज्जौ स्वशक्त्या सर्पादिकमुद्भावयत्येवमज्ञानमपि स्वावृतात्मनि स्वशक्त्याऽऽकाशादिप्रपञ्चमुद्भावयति तादृशं सामर्थ्यम् । तदुक्तम् –**

विक्षेप शक्ति इस प्रकार है जैसे रज्जु के विषय में होने वाला व्यक्ति का अज्ञान अपने द्वारा ढकी हुई रज्जु में अपनी शक्ति से सर्पादि की उद्भावना कर देता है उसी प्रकार अपने द्वारा ढके हुए आत्मा में अपनी विक्षेप शक्ति से आकाशादि कार्य की उद्भावना कर देता है जैसा कि वाक्यसुधा में भी कहा गया है- **"विक्षेपशक्तिर्लिङ्गादि ब्रह्माण्डान्तं जगत् सृजेत्" इति। (वाक्यसुधा 13) ॥** ''ब्रह्मा से लेकर स्थावर पर्यन्त समग्र जगत् को सृष्टि करने के कारण अज्ञान की शक्ति विक्षेप शक्ति कहलाती है।''

## ईश्वर जगत् का निमित्त तथा उपादान कारण-

**शक्तिद्वयवदज्ञानोपहितं चैतन्यं स्वप्रधानतया निमित्तं स्वोपाधि प्रधानतयोपादानं च भवति ॥**

आवरण एवं विक्षेप नामक दोनों शक्तियों से युक्त अज्ञान से उपहित चैतन्य अर्थात् ईश्वर अपनी अर्थात् चैतन्य की प्रधानता से जगत् का निमित्त कारण एवं अपनी उपाधि अर्थात् अज्ञान की प्रधानता से उपादान कारण होता है ।

**यथा- लूता तन्तुकार्यं प्रति स्वप्रधानतया निमित्तं स्वशरीरप्रधानतयोपादानञ्च भवति ॥**

जैसे मकड़ी अपने जाले के प्रति अपनी अर्थात् चैतन्य की प्रधानता से निमित्त कारण तथा अपने शरीर की प्रधानता से उपादानकारण होती है।

**निमित्त-** "स्वप्रधानतयानिमित्तम्"।

**उपादान-** "स्वोपाधिप्रधानतया उपादानम्"। **यथा-** लूता(मकड़ी) तन्तुकार्य के प्रति ।

## ईश्वर से जगत् की उत्पत्ति-

**"तमःप्रधानविक्षेपशक्तिमदज्ञानोपहितचैतन्यादाकाशः" ।आकाशाद्वायुर्वायोरग्निरग्नेरापोऽद्भ्यः पृथिवी चोत्पद्यते "तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः" (तै उ 2.1.1) इत्यादिश्रुतेः ॥**

तमोगुण की प्रधानता से युक्त तथा विक्षेप शक्ति वाले अज्ञान से उपहित चैतन्य से आकाश की उत्पत्ति होती है आकाश से क्रमशः वायु, अग्नि, जल, तथा पृथ्वी की उत्पत्ति होती है।

आकाश ⟶ वायु ⟶ अग्नि ⟶ जल ⟶ पृथ्वी।

**'तेषु जाड्याधिक्यदर्शनात्तमःप्राधान्यं तत्कारणस्य' ।**

इन आकाशादि में जड़ता की अधिकता होने से उनके कारण में **तम** की प्रधानता मानी जाती है। ये आकाशादि ही **सूक्ष्म भूत,** तन्मात्राएं और **"अपञ्चीकृत महाभूत"** कहे जाते हैं। इनमें **सूक्ष्म शरीर तथा स्थूलभूत पञ्चीकृत** आकाशादि महाभूत उत्पन्न होते हैं।

## अध्यारोप-अपवाद-

### अध्यारोप-

**"असर्पभूतायां रज्जौ सर्पारोपवद्वस्तुन्यवस्त्वारोपोऽध्यारोपः"।** कभी भी सर्प भाव को प्राप्त न होने वाली रस्सी पर सर्प के आरोप के समान वस्तु पर अवस्तु का आरोप ही 'अध्यारोप' है ।

**वस्तु - "सच्चिदानन्दानन्ताद्वयं ब्रह्म"।** वस्तु त्रिकालातीत सच्चिदानन्द अद्वितीय 'ब्रह्म' है । **(सत्, चित्, आनन्द, अननन्त, अद्वय)**

**अवस्तु-** "अज्ञानादिसकलजड़समूहः"। अज्ञानमूलक समस्त जड़ पदार्थों का समूह 'अवस्तु' है ।

## अपवाद-

**"अपवादो नाम रज्जुविवर्तस्य सर्पस्य रज्जुमात्रत्ववद्वस्तुविवर्तस्यावस्तुनोऽज्ञानादेः प्रपञ्चस्य वस्तुमात्रत्वम्"।** रस्सी का विवर्त (अर्थात् भ्रान्ति से रस्सी के स्थान में प्रतीत होने वाला) सर्प केवल रस्सी ही होता है, उससे भिन्न कुछ नहीं है, वैसे ही ब्रह्मरूप वस्तु के विवर्त अर्थात् (अज्ञान और उसके कारण ब्रह्म में प्रतीत होने वाले) अवस्तुभूत समस्त प्रपञ्च का केवल वस्तु में रह जाना ही 'अपवाद' है ।

## लिङ्गशरीरोत्पत्ति-

**सूक्ष्मशरीराणि सप्तदशावयवानि लिङ्गशरीराणि ॥**

**अवयवास्तु ज्ञानेन्द्रियपञ्चकं बुद्धिमनसी कर्मेन्द्रियपञ्चकं वायुपञ्चकं चेति ॥**

सूक्ष्मशरीर को लिङ्गशरीर भी कहते हैं यह सत्रह अवयवों से युक्त होता है । पञ्च ज्ञानेन्द्रियां + पञ्चकर्मेन्द्रियां + पञ्चवायु + बुद्धि + मन= (17)"सूक्ष्म शरीर"।

## पञ्च ज्ञानेन्द्रियां-

**ज्ञानेन्द्रियाणि- श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वाघ्राणाख्यानि ॥ एतान्याकाशादीनां सात्त्विकांशेभ्यो व्यस्तेभ्यः पृथक् पृथक् क्रमेणोत्पद्यन्ते ॥**

- आकाशादि के सात्विक अंश से पृथक्-पृथक् रुप से उत्पन्न = **"पञ्च ज्ञानेन्द्रियां"**।

| | |
|---|---|
| श्रोत्र | शब्द |
| त्वक् | स्पर्श |
| चक्षु | रूप |
| जिह्वा | रस |
| घ्राण | गन्ध |

## अन्त: करण-

**'एते पुनराकाशादिगतसात्विकांशेभ्यो मिलितेभ्य उत्पद्यन्ते'** ।

- अन्तः करण **(बुद्धि, मन)** आकाशादि के सात्विक अंश से मिलकर उत्पन्न होते हैं ।
- **बुद्धि- बुद्धिर्नाम** निश्चयात्मिकान्तःकरणवृत्तिः ।
- **मन- मनो** नाम सङ्कल्पविकल्पात्मिकान्तःकरणवृत्तिः ।
- **अनयोरेव चित्ताहङ्कारयोरन्तर्भावः**- मन और बुद्धि में ही चित्त और अहंकार का अन्तर्भाव होता है । **"बुद्धौ चित्तस्य अहंकारस्य मनसि च अन्तर्भावः"**।
- **चित्त**- अनुसन्धानात्मिकान्तःकरणवृत्तिः **चित्तम्** ।
- **अहङ्कारः**- अभिमानात्मिकान्तःकरणवृत्तिः **अहङ्कारः** ।
- **चित्त** – अन्त: करण, **चित्** – ब्रह्म ।
- स्मरणात्मिका एवं अनुसन्धानात्मक अन्तःकरण वृत्ति – चित्।




## पञ्च कर्मेन्द्रियां –

**कर्मेन्द्रियाणि वाक्पाणिपादपायूपस्थाख्यानि ॥ एतानि पुनराकाशादीनां रजोंशेभ्यो व्यस्तेभ्यः पृथक् पृथक् क्रमेणोत्पद्यन्ते** ॥ आकाशादि के रजोगुण से पृथक्-पृथक् रुप से **पञ्च कर्मेन्द्रियां** उत्पन्न होती हैं।

| | |
|---|---|
| आकाश | वाक् |
| वायु | पाणि |
| अग्नि | पाद |
| जल | उपायु |
| पृथ्वी | उपस्थ |

## पञ्चवायु-

**'एतत्प्राणादिपञ्चकमाकाशादिगतरजोंशेभ्योमिलितेभ्य उत्पद्यते'** ॥

इसी प्रकार आकाशादि के रजोगुण के सम्मिलित अंश से **पञ्चवायु (प्राण)** उत्पन्न होती है। सभी पञ्चमहाभूतों का **"रजस"** मिलकर = **पञ्चवायु (प्राण)** (यह रजोगुण का परिणाम है।)

**'वायवः प्राणापानव्यानोदानसमानाः'** ॥

1. **प्राण**, 2. **अपान**, 3. **व्यान**, 4. **समान**, 5. **उदान**।

**प्राणो** नाम प्राग्गमनवान्नासाग्रस्थानवर्ती ॥

**अपानो** नामावाग्गमनवान्पाय्वादिस्थानवर्ती ॥

**व्यानो** नाम विष्वग्गमनवानखिलशरीरवर्ती ॥

**उदानो** नाम कण्ठस्थानीय ऊर्ध्वगमनवानुत्क्रमणवायुः ॥

**समानो** नाम शरीरमध्यगताशितपीतान्नादिसमीकरणकरः ॥

कुछ सांख्यमतानुयायी के अनुसार- **नाग**, **कूर्म**, **कृकल**, **देवदत्त**, **धनञ्जय** नामक और पांच वायु है। ये प्राणादि वायु आकाशादि सूक्ष्म भूतों के सम्मिलित रजोगुण के अंश से उत्पन्न होते हैं।

**सांख्यानुसार-**

1. उद्गिरणकरः वायु विशेषः - **नागवायु**,
2. उन्मीलनकर वायुः - **कूर्मः**
3. क्षुत्कर वायुः - **कृकलः**
4. जृम्भणकर वायुः - **देवदत्तः**
5. पोषणकर वायुः – **धनञ्जय**

## कोश-

1. बुद्धि + पञ्च ज्ञानेन्द्रिय="विज्ञानमय कोश"= **ज्ञानशक्ति** (कर्ता)
2. मन + पञ्च ज्ञानेन्द्रिय="मनोमय कोश" = **इच्छाशक्ति** (करण)
3. पञ्च वायु+ पञ्च कर्मेन्द्रिय = "प्राणमय कोश" = **क्रियाशक्ति** (कार्य)

विज्ञानमय,मनोमय,प्राणमय इन तीनों कोशों से उपहित चैतन्य **हिरण्यगर्भ सूत्रात्मा, प्राण** कहलाता है।

इन तीनों कोशों से मिलकर "सूक्ष्म शरीर" की उत्पत्ति होती है।

## हिरण्यगर्भ-

- सूक्ष्म शरीरों की **समष्टि** से उपहित चैतन्य – **हिरण्यगर्भ**।
- **"सर्वत्रानुस्यूतत्वाज्ज्ञानेच्छाक्रियाशक्तिमदुपहितत्वाच्च"**
- (जाग्रतवासनामयत्वाद) (स्थूल प्रपञ्च का लयस्थान।
- हिरण्यगर्भ का दूसरा नाम = **सूत्रात्मा, प्राण**

### तैजस-

- सूक्ष्म शरीर की व्यष्टि से (अर्थात् एक सूक्ष्म शरीर से) उपहित चैतन्य –"**तैजस**"।
- सूक्ष्म शरीर की **व्यष्टि** से, (17) तत्त्वों से उपहित) चैतन्य = **तैजस**। "**सर्वप्राणिनिकायेषु अहमित्यभिमानवत्त्वात्**"।
- (**तेजोमयान्तः करणोपहितत्वात्**) (तेजयुक्त अन्तःकरण की उपाधि से युक्त)।
- "**सूत्रात्मा**" और "**तैजस**" स्वप्नावस्था में "**मनोवृत्तियों**" के द्वारा सूक्ष्म विषयों का वासना स्वरूप से अनुभव करते हैं।




### पञ्चीकरण-

**"द्विधा विधाय चैकैकं** चतुर्धा प्रथमं पुनः।
**स्वस्वेतरद्वितीयांशैर्योजनात्पञ्च पञ्च ते"**॥

**आकाश** - तमस् – 1/2 + 1/8 + 1/8 + 1/8 + 1/8
**वायु** - तमस - 1/2 + 1/8 +1/8 + 1/8 + 1/8
**अग्नि** - तमस् - 1/2 + 1/8 + 1/8 + 1/8 + 1/8
**जल** - तमस् - 1/2 + 1/8 + 1/8 + 1/8 + 1/8
**पृथिवी** - तमस् - 1/2 + 1/8 + 1/8 + 1/8 + 1/8

पांचों से मिला हुआ – **पञ्चीकृत**।
पञ्चीकृत भूतों से **भूः** आदि सात ऊर्ध्वलोक, पातालादि सात, अधोलोक, इस प्रकार कुल चौदह भुवन निर्मित हुए-

| ऊर्ध्वलोक | अधोलोक |
|---|---|
| 1. भूः | 1. अतल |
| 2. भुवः | 2. वितल |
| 3. स्वः | 3. सुतल |
| 4. महः | 4. रसातल |
| 5. जनः | 5. तलातल |
| 6. तपः | 6. महातल |
| 7. सत्यम् | 7. पाताल |

### चतुर्विध शरीर–

1. **जरायुज**- "मनुष्यपश्वादीनि"।
2. **अण्डज**- "पक्षिपन्नगादीनि"।
3. **उद्भिज**- "लतावृक्षादीनि"।
4. **स्वेदज**- यूकामशकादीनि"।

**त्रिवृत्तकरण**- अग्नि, जल, पृथ्वी।
छान्दोग्योपनिषद् में अग्नि, जल, पृथ्वी को "**त्रिवृत्तकरण**" कहा गया है।
त्रिवृत्तकरण को पञ्चीकरण के रूप में लाया - **शंकराचार्य ने**।

## स्थूलसृष्टि-

### वैश्वानर-

- चतुर्विध् स्थूल शरीर (**जरायुज, अण्डज, उद्भिज्ज, स्वेदज**) की **समष्टि** से उपहित चैतन्य- **वैश्वानर, विराड्**।
- समष्ट्यात्मक स्थूल जगत् से उपहित चैतन्य- **वैश्वानर** (**विराड्**)।
- **अन्नविकारत्वात् अन्नमयकोशः, सर्वनराभिमानित्वाद्, स्थूलभोगायतनत्वाच्च स्थूलशरीरं जाग्रत्**।

### विश्व-

- स्थूल शरीर की **व्यष्टि** से उपहित चैतन्य - **विश्व**।
- व्यष्ट्यात्मक स्थूल जगत् से उपहित चैतन्य - **विश्व**।
- **अन्नविकारत्वात् अन्नमयकोशः, सर्वनराभिमानित्वाद्, स्थूलभोगायतनत्वाच्च स्थूलशरीरं जाग्रत्**।
- "**अद्यते अनेन इति अन्नम्**"। (अर्थात् जिसके कारण भोजन किया जाए।) "**अस्ति इति अन्नम्**"।
- स्थूलप्रपञ्च का लयस्थान- **हिरण्यगर्भ**, तैजस की समष्टि, व्यष्टि में।

| देवता | दिक् | वात | अर्क | वरुण | अश्विनीकुमार |
|---|---|---|---|---|---|
| **ज्ञानेन्द्रिय** | श्रोत्र | त्वक् | चक्षु | रसना | घ्राण |
| **तन्मात्रा** | शब्द | स्पर्श | रूप | रस | गन्ध् |
| | अग्नि | इन्द्र | उपेन्द्र | यम | प्रजापति |
| **कर्मेन्द्रिय** | वाणि | हाथ | पाद | पायु | उपस्थ |
| **कर्मेन्द्रियकर्म** | वचन | आदान | गमन | विसर्ग | भोगसुख |
| **देवता** | चन्द्र | चतुर्मुख | शङ्कर | अच्युत | |
| **अन्तःकरण** | मन | बुद्धि | अहङ्कार | चित्त | |
| **अन्तःकरणकर्म** | सङ्कल्प | विकल्प | निश्चय | अहंकार | |

### आत्मा के विषय में अन्य दर्शनों के मत -

1. प्रथममत (**अतिप्राकृत**)-"आत्मा वै जायते पुत्रः"।
   आत्मा= **पुत्र**।
2. द्वितीय मत (**चार्वाक** 1)-"स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः"।
   आत्मा =**स्थूल शरीर**।
3. तृतीय मत (**चार्वाक** 2)- "ते ह प्राणाः प्रजापतिं पितरमेत्य ब्रूयुः (काणोऽहं बधिरोहं)। आत्मा = **इन्द्रिय**।
4. चतुर्थ मत (**चार्वाक** 3)- "अन्योऽन्तर आत्मा प्राणमयः"।
   आत्मा = **प्राणमय**।
5. पञ्चम मत (**चार्वाक** 4)- "अन्योऽन्तर आत्मा मनोमयः"।

आत्मा =**मनोमय**।

6. षष्ठ मत (**बौद्ध**)- "अन्योऽन्तर आत्मा मनोमयः"।

आत्मा = **विज्ञानमय**।

7.सप्तम मत (**प्रभाकर/नैयायिक**)="अन्योऽन्तर आत्माऽऽनन्दमयः"।

आत्मा = **अज्ञान**।

8. अष्टम मत (**कुमारिल**)- "प्रज्ञानघन एवानन्दमयः"

आत्मा = **अज्ञानोपहितचैतन्य**।

9. नवम मत- (**बौद्ध**) = "असदेवेदमग्र आसीत्"। आत्मा = शून्य।

**मिथ्याप्रतीतिरूप अन्यथाभाव के दो प्रकार-**

**1. परिणामवाद 2. विवर्तवाद**

**1. परिणामवाद - "सतत्त्वतोऽन्यथा प्रथा विकार इत्युदीरितः।"**

जब कोई वस्तु अपना स्वरूप त्यागकर किसी अन्यरूप को धारण कर लेती है तो उसे **परिणामवाद या विकारवाद** कहते हैं। **उदाहरण**- "दूध का दधि में परिणत होना"।

**2. विवर्तवाद- "अतत्त्वतोऽन्यथा प्रथा विवर्त इत्युदीरितः।"**

जब किसी वस्तु में अयथार्थ- मिथ्या प्रतीति के कारण दूसरी वस्तु मालूम पड़ती है तो वह विवर्त कहलाती है। **उदाहरण**- "रस्सी अपने स्वरूप को त्यागे बिना ही सर्प के रूप में भासित होती है यही विवर्त है।"

## महावाक्यार्थ निरूपणम् –

**उपदेशवाक्य - "तत्त्वमसि"** (छान्दोग्योपनिषद, सामवेद, उपदेश वाक्य) "इदं तत्त्वमसीति वाक्यम् **सम्बन्धत्रयेणाखण्डार्थ** बोधकं भवति"। यह वाक्य तीन सम्बन्धों के द्वारा अखण्डार्थ का बोध कराता है-

**"सामानाधिकरण्यं च विशेषणविशेष्यता ।**
**लक्ष्यलक्षणसम्बन्धः पदार्थप्रत्यगात्मनाम् ॥"**

1. **पदयोः सामानाधिकरण्यम्** । (तत् त्वम् पदं का सामानाधिकरण।)
2. **पदार्थयोर्विशेषणविशेष्य भावः**। (दोनों पदों के वाच्यार्थों में विशेषणविशेष्यभाव ।)
3. **प्रत्यगात्मलक्षणयोर्लक्ष्यलक्षणभावश्चेति**। (दोनों के वाच्यार्थ में लक्ष्यलक्षणभाव ।)

**लक्षणा-**

1. **जहल्लक्षणा** - "गंगायां घोषः" (प्रयोजनवती लक्षणा)
2. **अजहल्लक्षणा** -"शोणो धवति" (उपादान लक्षणा)
3.**जहदजहल्लक्षणा**-"भागलक्षणा"(लक्ष्यलक्षणभावसम्बन्ध) "तत्त्वमसि"

**अनुभववाक्य- "अहं ब्रह्मास्मि"** (बृहदारण्यकोपनिषद्, शु.यजु.)

**उपदेशवाक्य -"तत्त्वमसि"** (छान्दोग्योपनिषद, सामवेद,)

किसी विषय के ज्ञान के क्रम में दो अवस्थाएं -

1. वृत्तिव्याप्ति 2. फलव्याप्ति,

**"ब्रह्मण्यज्ञाननाशाय वृत्तिव्याप्तिरपेक्षिता ।**
**बुद्धितस्थो चिदाभासौ द्वावैव व्याप्नुतो घटम्।**
तत्राज्ञानं धिया नश्येदाभासेन घटः स्फुरेत्" ।।

## चैतन्य के साक्षात्कार के उपाय-

1. श्रवण 2. मनन 3. निदिध्यासन 4. समाधि

(1) **श्रवण- "श्रवणं नाम षड्विधलिङ्गैरशेषवेदान्तानामद्वितीय-वस्तुनि तात्पर्यावधारणम्" ॥**

छः प्रकार के लिङ्गों से निश्चय करना 'श्रवण' कहलाता है ।

**षड्लिङ्ग-**

"लिङ्गानि तूपक्रमोपसंहाराभ्यासापूर्वताफलार्थवादोपपत्त्याख्यानि" ॥

**"उपक्रमोपसंहारावभ्यासोऽपूर्वताफलम् ।**
**अर्थवादोपपत्ती च लिङ्गं तात्पर्यनिर्णये ॥"**

| | | |
|---|---|---|
| 1. उपक्रम,उपसंहार | 2. अभ्यास | 3. अपूर्वता |
| 4. फल | 5. अर्थवाद | 6. उपपत्ति। |

**1. उपक्रम,उपसंहार –"प्रकरणप्रतिपाद्यस्यार्थस्यतदाद्यन्तयो-रुपपादनमुपक्रमोपसंहारौ"**

किसी प्रकरण के प्रतिपाद्य अर्थ का उसके आरम्भ और अन्त में उपपादन करना । जैसे-'छान्दोग्योपनिषद् के छठें अध्याय में प्रकरण के प्रतिपाद्य अद्वितीय ब्रह्मरूप वस्तु का **"एकमेवाद्वितीयम्"** अर्थात् 'एकमात्र अद्वितीय सत् ही था' इन शब्दों के द्वारा प्रारम्भ में और **"ऐतदात्म्यमिदंसर्वम्"** अर्थात् यह सारा जगत् प्रपञ्च सत् संज्ञक आत्मा स्वरूप वाला है ।

**2. अभ्यास- "प्रकरणप्रतिपाद्यस्यावस्तुनस्तन्मध्ये पौनःपुन्येन प्रतिपादन मभ्यासः"** । प्रकरण प्रतिपाद्य वस्तु का उसके मध्य में पुनःपुनः प्रतिपादन करना अभ्यास है । जैसे- 'छान्दोग्योपनिषद्' में ही प्रकरण प्रतिपाद्य अद्वितीय ब्रह्म वस्तु का उस प्रकरण के मध्य में **'तत्त्वमसि'** इस प्रकार से 'नौ' बार प्रतिपादन किया गया है ।

**3.अपूर्वता-"प्रकरणप्रतिपाद्यस्याद्वितीयवस्तुनः-प्रमाणान्तराविषयीकरणमपूर्वता"**।

प्रकरण-प्रतिपाद्य वस्तु का (श्रुति के अतिरिक्त ) किसी अन्य प्रमाण द्वारा विषय न बनाया जाना (अर्थात् किसी अन्य प्रमाण से बोध या ज्ञान न होना) 'अपूर्वता' है। **जैसे-** उसी प्रकरण में अद्वितीय वस्तु का किसी अन्य प्रमाण से अगम्य होना **"आचार्यवान् पुरुषो वेद"** इत्यादि कथन से सूचित होता है।

**4. फल- "फलं तु प्रकरणप्रतिपाद्यस्यात्मज्ञानस्य तदनुष्ठानस्य वा तत्र तत्र श्रूयमाणं प्रयोजनम्"**। किसी प्रकरण के द्वारा प्रतिपाद्य आत्मज्ञान का अथवा आत्मज्ञान के लिए किये जाने वाले साधनानुष्ठान का जो प्रयोजन उस-उस प्रकरण में प्रतिपादित होता है, वही 'फल' कहलाता है। **जैसे- वहीं "तस्य तावदेवचिरं यावन्न विमोक्ष्येऽथ सम्पत्स्ये"** अर्थात् आचार्यवान् पुरुष ही आत्मा को जानता है। उसके लिए तभी तक देर है जब तक वह शरीर के

बन्धन से मुक्त नहीं होता, तदनन्तर तो वह सत्सम्पन्न अर्थात् ब्रह्माभाव को प्राप्त हो जाता है', इत्यादि के द्वारा अद्वितीय वस्तु के ज्ञान का प्रयोजन उसकी प्राप्ति बताया गया है।

**5. अर्थवाद- "प्रकरणप्रतिपाद्यस्य तत्र तत्र प्रशंसनमर्थवादः"** । प्रकरण के प्रतिपाद्य विषय की उसमें स्थान-स्थान पर प्रशंसा 'अर्थवाद' है। **जैसे- "उत तमादेशमप्राक्ष्यो येनाश्रुतं श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातम्"** (6।1।3) अर्थात् क्या तुमने आचार्य से उस आदेश के विषय में पूछा है जिससे न सुना हुआ सुना, न विचारा गया विचारा गया तथा न जाना हुआ जाना हुआ हो जाता है । इन शब्दों के द्वारा अद्वितीय ब्रह्म रूप वस्तु की प्रशंसा की गई है ।

6. **उपपत्ति-"प्रकरणप्रतिपाद्यार्थसाधने तत्र तत्र श्रुयमाणा युक्तिरुपपत्तिः"**। प्रकरण के द्वारा प्रतिपाद्य अर्थ को सिद्ध या प्रमाणित करने के लिए स्थान-स्थान पर वर्णित युक्ति ही 'उपपत्ति' है। **जैसे-** वहीं **"यथा सोम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृन्मयं विज्ञातं स्याद् वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्"** (6।1।4) अर्थात् हे सौम्य.! जिस प्रकार मृत्तिका के एक पिण्ड को जान लेने भर से उसके विकार या कार्यभूत सारे पदार्थों का ज्ञान हो जाता है, विकार (कार्य) तो वाणी से आरब्ध (उत्पन्न) होने वाला नाम- मात्र है, सत्य तो केवल (कारणभूत) मृत्तिका ही है, इत्यादि शब्दों के द्वारा अद्वितीय वस्तु को सत्य सिद्ध या प्रमाणित करने के लिए समस्त विकारों या कार्यों के केवल वाणी का विकार (तदाश्रित) होने में युक्ति प्रस्तुत की गई है।

**(2) मनन- "मननं तु श्रुतस्याद्वितीयवस्तुनः वेदान्तानुगुणयुक्तिभि-रनवरतं अनुचिन्तनम्"**। जिसका श्रवण किया गया, उस अद्वितीय वस्तु ब्रह्म का वेदान्त के अनूकूल तर्कों के द्वारा निरन्तर चिन्तन करना ही मनन है ।

**(3) निदिध्यासनम्- "विजातीय देहादि प्रत्ययरहिताद्वितीय वस्तुसजातीयप्रत्ययप्रवाहोनिदिध्यासनम्"** ॥ विजातीय शरीरादि -विषयक विचारों से रहित, अद्वितीय वस्तु (एकमात्र ब्रह्म) के सजातीय विचारों को मन में प्रवाहित करना ही 'निदिध्यासन' है ।

**(4). समाधि-**

1. सविकल्पक 2. निर्विकल्पक

**सविकल्पक –**

**"तत्रसविकल्पकोनामज्ञातृज्ञानादिविकल्पलयानपेक्षयाद्वितीयंवस्तुनितदाकाराकारितायाश्चित्तवृत्तेरवस्थानम्"** ॥ (ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय में भेद की प्रतीति होते हुए भी ब्रह्म की प्रतीति ।)

**स्थिति- "तदा मृण्मयगजादिभानेऽपि मृद्भानवद्द्वैतभानेऽप्यद्वैतं वस्तु भासते"**। उस समय जिस प्रकार मिट्टी के बने हुए हाथी आदि खिलौनों की प्रतीति होने पर भी वस्तुतः मिट्टी की ही प्रतीति होती है कि यह हाथी वस्तुतः मिट्टी ही है, उसी प्रकार 'द्वैत' की प्रतीति होने पर भी वस्तुतः 'अद्वैत' वस्तु की ही प्रतीति होती रहती है ।

**"दृशिस्वरूपं गगनोपमं परम्**
**सकृद्विभातं त्वजमेकमक्षरम् ।**
**अलेपकं सर्वगतं यदद्वयम्**
**तदेव चाहं सततं विमुक्तमोम् ॥"**

(उपदेशसाहस्री 73.10.1) ॥

## निर्विकल्पक-

**"निर्विकल्पकस्तुज्ञातृज्ञानादिविकल्पलयापेक्षयाद्वितीयवस्तुनि तदाकाराकारितायाश्चित्तवृत्तेरतितरामेकीभावेनावस्थानम्" ॥** (ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय के भेद की प्रतीति का पूर्ण अज्ञान।)

**स्थिति-"तदातुजलाकाराकारितलवणानवभासेनजलमात्रावभासवदद्वितीय-वस्वाकाराकारितचित्तवृत्त्यनवभासेनाद्वितीयवस्तुमात्रमवभासते"**। जैसे जल में घुलने पर जल का आकार या रूप धारण करने वाले नमक का भान नहीं होता, जल मात्र का ही भान होता है । इसी से सुषुप्ति और इस निर्विकल्पक समाधि में अभेद होने की शंका नहीं रहती है ।

## निर्विकल्पक समाधि के (8) अंग =

"अस्याङ्गानि **यम,नियम,आसन,प्राणायाम,प्रत्याहार,धारणा,ध्यान, समाधिः"** ॥

1. **यम** - **"तत्र अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः"**। अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह ये यम हैं ।
2. **नियम** – **"शौचसन्तोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः"**। शौच, संतोष, तप, स्वायाय, ईश्वरप्रणिधान ये नियम हैं।
3. **आसन-"करचरणादिसंस्थानविशेषलक्षणानिपद्मस्वस्तिकादीन्यासना-नि"**। हाथ पैर आदि को किसी स्थिति विशेष में रखना ही जिनका लक्षण है, वे पद्म, स्वस्तिक आदि आसन हैं।
4. **प्राणायाम-"रेचकपूरककुम्भकलक्षणाःप्राणनिग्रहोपायाः प्राणायामाः"**। रेचक, पूरक और कुम्भक एवं प्राणवायु को निगृहीत नियन्त्रित करने के उपाय प्राणायाम कहलाते हैं ।
5. **प्रत्याहारः- "इन्द्रियाणां स्वस्वविषयेभ्यः प्रत्याहरणं प्रत्याहारः"**। इन्द्रियों को अपने-अपने विषयों से हटा लेना प्रत्याहार है ।
6. **धारणा- "अद्वितीयवस्तुन्यन्तरिन्द्रियधारणं धारणा"**। अन्तःकरण को अद्वैत वस्तु में लगा देना धारणा है ।
7. **ध्यान- "तत्राद्वितीयवस्तुनि विच्छिद्य-विच्छिद्यान्तरिन्द्रियवृत्तिप्रवाहो ध्यानम्"**।
8. **समाधि-** 1. सविकल्पक 2. निर्विकल्पक

## निर्विकल्पक समाधि के (चार) विघ्न -

1. लय - **"चित्तवृतेर्निद्रा"** (निद्रा)

2. विक्षेप - **"अन्यावलम्बनम्"** (अन्य वस्तु का आश्रय लेना)
3. कषाय - **"रागादिवासनया स्तब्धीभाव:"** (रागादिवासना)
4. रसास्वाद - **"सविकल्पकानन्दास्वादनम्"** (सविकल्पक आनन्द)

## जीवनमुक्ति-

**जीवन्मुक्तो नाम स्वस्वरूपाखण्डब्रह्मज्ञानेन तदज्ञानबाधनद्वारा स्वस्वरूपाखण्डब्रह्मणिसाक्षात्कृतेऽज्ञानतत्कार्यसञ्चितकर्मसंशयविपर्ययादीनाम पिबाधितत्वादखिलबन्धरहितो ब्रह्मनिष्ठ: ।**

**"भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशया: ।**
**क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे"** ॥ (मुण्डको.2/2/8)

जीवन्मुक्त वह है जो अपने स्वरूपभूत अखण्ड ब्रह्म के ज्ञान से तद्विषयक अज्ञान के बाध द्वारा अपने स्वरूपभूत अखण्ड ब्रह्म का साक्षात्कार हो जाने पर अज्ञान और उनके कार्य, सञ्चितकर्म, संशय, विपर्यय आदि के भी बाधित हो जाने पर सम्पूर्ण बन्धनों से रहित ब्रह्मनिष्ठ (ब्रह्मवेत्ता) है। "उस परापर, अर्थात् कारणकार्यात्मक (सर्वात्मक) ब्रह्म का आत्मभाव से दर्शन कर लेने पर इस (जीवन्मुक्त) के हृदय की गाँठें खुल जाती हैं, सभी प्रकार के संशय नष्ट हो जाते हैं, एवं (प्रारब्ध को छोड़कर) सभी कर्म क्षीण हो जाते हैं।"

## वेदान्तसार के प्रमुख बिन्दु-

❖ **प्रस्थानत्रयी-**

1. **ब्रह्मसूत्र**- उपनिषद् वाक्यों की तार्किक रूप से व्याख्या।
2. **स्मृति**- **"श्रुति स्मृति विरोधस्तु स्मृतिरेव गरीयसी"**।
3. **गीता**- उपनिषद को जो गाया गया-गीता(स्त्रीलिङ्ग) उपनिषद का विशेषण है, इसलिये यह स्त्रीलिङ्ग है।

| | |
|---|---|
| उपनिषद | श्रुतिप्रस्थान। |
| ब्रह्मसूत्र | न्यायप्रस्थान |
| गीता | स्मृतिप्रस्थान |

- **कर्म के भेद**- 1. क्रियमाण 2. सञ्चित 3. प्रारब्ध।
- **तीन प्रकार के भेद -**
  1. **सजातीय** - पेड़-पेड़ से भिन्न है।
  2. **विजातीय** - मनुष्य का पशु से।
  3. **स्वगत** - हाथ पैर से भिन्न।
- **अखण्ड** - शंकराचार्य भेद को नहीं मानते हैं इनसे जो रहित है वह अखण्ड है ।
- **सखण्ड** - परिवर्तनशील संसार-सखण्ड कहलाता है ।
- **सत्व** - **"यद्रूपेण यत् निश्चितं तद् न व्यभिचरति तद् सत्वं"**। जो कभी न बदले।
- **मोक्ष** - सीमितता का त्याग।
- **"भट्टोजिदीक्षित"** अद्वैत वेदान्ती थे ।

❖ **परम्परा-**

1. **संन्यास**- सनक, सनन्दन, सनत्कुमार।
2. **गृहस्थ**- प्रजापति से शुरू।

सन्याय की परम्परा को **"दशनामी"** में **"शंकराचार्य"** को निर्धारित किया गया।

- चित्- ज्ञानस्वरूप, शुद्धचैतन्य।
- चित्त- अन्त:करण चेतनतत्त्व।
- उपनिषद् – **"उपनिषद् नाम आत्मविद्या।"**
- ज्ञान - जो इन्द्रियों को शान्त करे।
- अनुबन्ध - जो ग्रन्थ को बांध लें।
- वेदान्त- उपनिषद् प्रमाण का अनुभवरूप।
- ईश्वर- माया से उपहित चैतन्य।
- **अज्ञान - सत्, चित्, आनन्द, अनन्त, अद्वैत इन पांचों में** जो विपरीत स्थिति लाए वह अज्ञान है । **व्यक्तिगत अज्ञान** केवल अभेद में भेद लाता है।
- माया - वैश्विक अज्ञान।
- उपाधि - **"क्रियान्वयी उपाधि"** वेदान्त की कुञ्जी, उपाधि वह है जो प्रतीत कराती है परन्तु वस्तुत: वह नहीं होती है।
- विशेष्य- उपहित उपाधि से युक्त । विशेषण से युक्त - **विशेष्य,**
- सर्ववित् – "सर्वं विशेषेन जानाति"।
- सर्वज्ञ – "सर्वं जानाति स: सर्वज्ञ: ।
- **"स्वस्वरूपानुसन्धानं भक्तिरित्यभिधीयते"**।

❖ **लक्षण के दो प्रकार -**

1. **स्वरूप**- जो ब्रह्म के समय तक रहे।
2. **तटस्थ**- **"यावल्लक्षकालमनवस्थितत्वे सति व्यावर्तकं तदेव** तटस्थ लक्षणं"। जो लक्ष्य काल तक नहीं रहे।

स्थूल- जाग्रत् अवस्था,

| (ब्रह्म) | |
|---|---|
| मायोपहित | **ईश्वर** |
| अज्ञानोपहित | **प्राज्ञ** |
| अनुपहित | **तुरीय** |

- **प्राज्ञ- "प्रकृष्टेन अज्ञ: प्राज्ञ:"** –
- **प्रज्ञा** - ऋतम्भरा तत्र प्रज्ञा ।
- वेदान्त में पञ्चतन्मात्राओं से अहङ्कार की उत्पत्ति होती है।
- **सूक्ष्म**- सुषुप्तावस्था,
- **निकृष्टोपाधि** - रज, तमोगुण,

❖ **वृत्ति -**

'अज्ञान' की 'सूक्ष्म वृत्ति' के द्वारा 'ईश्वर' और 'प्राज्ञ' सुषुप्तावस्था में आनन्द का अनुभव प्राप्त करते हैं।

| वृत्ति | |
|---|---|
| अज्ञान | सुषुप्त, सूक्ष्म |
| अन्तःकरण | स्थूल सूक्ष्म, |

- 'प्राज्ञ' को **सुषुप्तावस्था** में आनन्द अनुभव होता है।
- **अन्तःकरण** - मन, बुद्धि, चित्त, अहङ्कार । ये स्वप्नावस्था में कार्य करते हैं। अन्तःकरण अज्ञान का कारण है।
- **माया + ज्ञान** = कारण शरीर।

❖ **जीव शरीर एवं अवस्था-**

| जीव शरीर | अवस्था |
|---|---|
| कारण शरीर | सुषुप्ति अवस्था |
| सूक्ष्म शरीर | स्वप्नावस्था |
| स्थूल शरीर | जाग्रतावस्था |

❖ **उपनिषदों में पांच महावाक्य -**

1. **उत्पत्तिवाक्य, 2. स्थितिवाक्य, 3. लयवाक्य, 4. प्रवेशवाक्य, 5. नियमन वाक्य,**

इन्हीं पांचों वाक्यों पर ही भारतीय सिद्धान्त टिका हुआ है।
अद्वैतवेदान्त की परम्परा "**अभिहितान्वयवाद**" पर आश्रित है।

❖ **ब्रह्म साक्षात्कार का अर्थ** - सम्पूर्ण सत्ता का एकसाथ ज्ञान, यह ज्ञान मन के द्वारा नहीं हो सकता है, वह ज्ञान केवल उस चैतन्य के द्वारा ही प्राप्त होता है।

- अज्ञान की आवरण शक्ति एकत्व का बोध होने नहीं देती है।
- वेदान्त में **ब्रह्म** को ही अज्ञान का "**निमित्त**" और "**उपादान**" कारण माना है।
  उपादान - शक्ति की दृष्टि से। (उपाधि) **स्वोपाधिप्रधानतया,**
  **निमित्त** - चैतन्य की दृष्टि से। (अपनी) **स्वप्रधानतया,**
- इस दृष्टि से ब्रह्म "**अद्वैत**" है उसे किसी "**परमाणु**" इत्यादि की आवश्यकता नहीं पड़ती है।
- वेद (4) पुरुषार्थो के लिये हैं। प्रथम तीन पुरुषार्थ "कर्म" पर आधरित है, चतुर्थ "ज्ञान" पर आधरित है।
- वेदान्त में तन्मात्रा से - **अहंकारोत्पत्ति**।
- सांख्य में अहंकार से - **तन्मात्रोत्पत्ति**।
- **लिङ्ग** – "**लिङ्गनात् ज्ञापनात् ज्ञापयति इति लिङ्गम्।**"
- **सूक्ष्म शरीर**- "माण्डूक्य उपनिषद" में 19 तत्त्व "वेदान्त" में - 17 तत्त्व का माना जाता है।
- बुद्धि का चित्त में तथा अहङ्कार का मन में अन्तर्भाव हो जाता है।
- शक्ति से युक्त चैतन्य से सृष्टि होती है, जिसका नाम **ईश्वर** है।
- आकाश में वायु उत्पन्न होती है आकाश से नहीं।

## वेदान्त की प्रमुख सत्ताएं-

### ईश्वर

**"इयं समष्टिरुत्कृष्टोपाधितया विशुद्धसत्वप्रधाना"।**
**अज्ञान** की **समष्टि** से उपहित चैतन्य।
सम्पूर्ण विश्व का कारण होने से- **कारण शरीर।**
आनन्द की अधिकता होने से - **आनन्दमय कोश।**
यह **सर्वज्ञत्व, सर्वेश्वरत्व, सर्वनियन्तृत्व, अव्यक्त, अन्तर्यामी** सकलज्ञान का अवभासक होने से जगत् का कारण कहलाता है।
स्थूल एवं सूक्ष्म शरीर के विलय का आधर होने से – **सुषुप्ति अवस्था।**

### प्राज्ञ

**"इयं समष्टिर्निकृष्टोपाधितया मलिनसत्त्वप्रधाना"।**
**अज्ञान** की **व्यष्टि** से उपहित चैतन्य।
अहङ्कारादि का कारण होने से - **कारण शरीर।**
आनन्द की अधिकता होने से - **आनन्दमय कोश।**
यह **अल्पज्ञत्व, अनीश्वरत्व, "एकज्ञानावभासकत्वात्'**- प्राज्ञ कहलाता है।

### ईश्वर और प्राज्ञ में समानता

स्थूल एवं सूक्ष्म प्रपञ्च के विलय का आधार होने से ईश्वर और प्राज्ञ-**सुषुप्ति** कहलाते हैं।
प्रलयावस्था में ईश्वर और प्राज्ञ (अज्ञान की सूक्ष्म वृत्तियों) से आनन्द का अनुभव करते हैं।
ईश्वर और प्राज्ञ का भेद- **सर्वेश्वर,**
ईश्वर और प्राज्ञ का आधारभूत जो अनुपहित है- **तुरीय**

### हिरण्यगर्भ (सूत्रात्मा प्राण)

सूक्ष्म शरीर की **समष्टि** से उपहित चैतन्य।
**"सर्वत्रानुस्यूतत्वाज्ज्ञानइच्छाक्रियाशक्तिमदुपहितत्वाच्च",**
**"जाग्रदवासनामयत्वाद",**
**स्थूल** प्रपञ्च का लय स्थान।

### तैजस

सूक्ष्म शरीर की **व्यष्टि** से उपहित चैतन्य।
**तेजोमयान्तःकरणोपहितत्वाद्, जाग्रदवासनामयत्वाद्**
स्थूल प्रपञ्च का लयस्थान।

### हिरण्यगर्भ और तैजस में समानता

हिरण्यगर्भ और तैजस स्वप्नावस्था में (मनोवृत्तियों के द्वारा) सूक्ष्म विषयों का (वासना रूप से) अनुभव करते हैं।

### वैश्वानर (विराड्)

'स्थूल जगत् की समष्टि' से उपहित चैतन्य।

**"अन्नविकारत्वात् अन्नमयकोश" जाग्रत, सर्वाभिमानत्वाद् । "स्थूलभोगायतनत्वाच्च स्थूलशरीर"।**

### विश्व

'स्थूल जगत् की **व्यष्टि**' से उपहित चैतन्य।

**"अन्न विकारत्वात् अन्नमयकोश, जाग्रत, सर्वाभिमानत्वाद्। स्थूलभोगायतनत्वाच्च स्थूलशरीर जाग्रत"।**

### वेदान्त परम्परा के कुछ महत्वपूर्ण ग्रन्थकार एवं ग्रन्थ-

| | | |
|---|---|---|
| शंकर | - | माण्डूक्यकारिका/''माण्डूक्य उपनिषद" |
| श्रीहर्ष | - | खण्डनखण्डनखाद्य, अनिर्वचनीयतासर्वस्व, |
| वाचस्पति मिश्र | - | शाङ्करभाष्य - भामती टीका |
| पञ्चपादिका | - | पद्मपाद, |
| चित्सुखाचार्य | - | चित्सुखी |
| विमुक्तात्मन | - | इष्टसिद्धि |
| माध्वाचार्य | - | सर्वदर्शनसङ्ग्रह, विवरणप्रमेयसङ्ग्रह |
| मधुसूदनसरस्वती | - | अद्वैतसिद्धि |
| उदयनाचार्य | - | आत्मतत्त्वविवेक, न्यायकुसुमांजलि |
| सदानन्द योगी | - | वेदान्तसार |
| धर्मराजाध्वरिन्द्र | - | वेदान्तपरिभाषा |
| गौड़पादाचार्य | - | गौड़पादकारिका, |
| रामाद्वय | - | वेदान्तकौमुदी |
| आनन्दबोधभट्टारक | - | न्यायमकरन्द |
| प्रकाशानन्द | - | वेदान्तसिद्धान्तमुक्तावली,वेदान्तनयभूषण |
| नानादीक्षित | - | सिद्धान्तदीपिका टीका, |
| जनार्दन | - | तत्वालोक, |
| शंकरानन्द | - | दीपिका, |

- शंकरानन्द ने कई उपनिषदों, ब्रह्मसूत्र तथा गीता पर **दीपिका** नामक टीका लिखी।
- अद्वयाश्रम के शिष्य- **रामाद्वय**
- विजयनगर के राजावुक्क के राजगुरु - **माध्वाचार्य** (द्वैतवाद)

### विद्यारण्यस्वामी -

1. विवरणप्रमेयसंग्रह
2. जीवनमुक्तिविवेक
3. पञ्चदशी
4. वाक्यसुधा
5. बृहदारण्यकवार्तिकसार
6. अनुभूतिप्रकाश
7. वैयासिकन्यायमाला
8. शंकर दिग्विजय
9. दृग्दृश्यविवेक

आनन्दगिरि - इन्होने **शांकरभाष्य, उपनिषद, ब्रह्मसूत्र, तथा गीता** पर टीकाएं लिखी, साथ ही आचार्य शङ्कर की **पञ्चकिरणी, उपदेशसाहस्त्री** इत्यादि ग्रन्थों पर टीकाएं लिखी। इनके द्वारा रचित ग्रन्थ-
1. तर्कसङ्ग्रह, 2. तत्वालोक।

### 1. सदानन्द योगीन्द्र-

**वेदान्तसार की टीकाएं**

| **सुबोधिनि** | **विद्वन्मनोरञ्जनी** | **बालबोधिनि** |
|---|---|---|
| (नृसिंहसरस्वती) | (रामतीर्थ) | (आपदेव) |

**2. सदानन्द यति** (काश्मीरक) – अद्वैतब्रह्मसिद्धि।

**3. सदानन्द व्यास –** अद्वैत परक ग्रन्थ -
1. प्रत्यकृतत्त्वचिन्तामणि
2. अद्वैतसिद्धिसिद्धान्तसार
3. गीताभावप्रकाश
4. स्वरूपनिर्णय
5. सटीकदशोपनिषद्सार
6. शंकरदिग्विजयसार

### अप्पयदीक्षित-

सिद्धान्तलेशसङ्ग्रह, न्यायरक्षामणि, वेदान्तकल्पतरुपरिमल

### भट्टोजिदीक्षित –

वेदान्तकौस्तुभ (माध्व द्वैत) भट्टोजिदीक्षित के गुरु अप्पयदीक्षित थे ।

**नृसिंहाश्रम –**

1. वेदान्ततत्त्वविवेक पर (दीपन टीका) 2. अद्वैतदीपिका
3. भेदधिक्कार 4. अद्वैतब्रह्मानुसन्धान

### मधुसूदन सरस्वती -

1. सिद्धान्तबिन्दु
2. वेदान्तकल्पलतिका
3. अद्वैतसिद्धि
4. प्रस्थानभेद
5. भगवद् व्याख्या

धर्मराज ध्वरीन्द्र –

वेदान्तपरिभाषा



वेदान्तशिखामणि (रामकृष्ण ध्वरीन्द्र)



मणिप्रभा (अमरदास)

## ॥वैशेषिक दर्शन ॥

वैशेषिक भारतीय दर्शनों में से एक दर्शन है। इसके मूल प्रवर्तक ऋषि कणाद हैं (ईसा पूर्व दूसरी शताब्दी)। यह दर्शन न्याय दर्शन से बहुत साम्य रखता है किन्तु वास्तव में यह एक स्वतंत्र भौतिक विज्ञानवादी दर्शन है। इस प्रकार के आत्मदर्शन के विचारों का सबसे पहले महर्षि कणाद ने सूत्र रूप में लिखा। कणाद एक ऋषि थे। ये **"उच्छवृत्ति"** थे और धान्य के कणों का संग्रह कर उसी को खाकर तपस्या करते थे। इसीलिए इन्हें **"कणाद"** या **"कणभुक्"** कहते थे। किसी का कहना है कि कण अर्थात् परमाणु तत्त्व का सूक्ष्म विचार इन्होंने किया है, इसलिए इन्हें **"कणाद" कहते** हैं। किसी का मत है कि दिन भर ये समाधि में रहते थे और रात्रि को कणों का संग्रह करते थे। यह वृत्ति "उल्लू" पक्षी की है। किसी का कहना है कि इनकी तपस्या से प्रसन्न होकर ईश्वर ने **उलूक पक्षी** के रूप में इन्हें शास्त्र का उपदेश दिया। इन्हीं कारणों से यह दर्शन **"औलूक्य"**, **"काणाद"**, **"वैशेषिक"** या **"पाशुपत"** दर्शन के नामों से प्रसिद्ध है।

## ॥तर्कसंग्रह ॥

तर्कसंग्रह न्याय एवं वैशेषिक दोनों दर्शनों को समाहित करने वाला ग्रंथ है। इसके रचयिता **अन्नंभट्ट** हैं। इसके अध्ययन से न्याय एवं वैशेषिक के सभी मूल सिद्धान्तों का ज्ञान मिल जाता है। इस ग्रन्थ में 'पदार्थों' के विषय में जो कुछ है वह पूर्णतः वैशेषिक के अनुसार है जबकि 'प्रमाण' के विषय में जो कुछ है वह पूर्णतः न्याय के अनुसार है। अर्थात् पदार्थों के लिये 'वैशेषिक मत' को स्वीकार किया गया है तथा प्रमाण के लिये 'न्याय मत' को। इस प्रकार इस ग्रन्थ के माध्यम से न्याय और वैशेषिक मत को एक में मिलाया गया है।

अन्नंभट्ट ने बालकों को सुखपूर्वक न्यायपदार्थों का ज्ञान कराने के उद्देश्य से तर्कसंग्रह नामक अन्वर्थ लघुग्रंथ की रचना की तथा इसके अतिसंक्षिप्त अर्थ को स्पष्ट करने के अभिप्राय से स्वयं **दीपिका** नामक व्याख्या ग्रंथ की भी रचना की। इस ग्रन्थ का आरम्भ ही इसी बात पर बल देते हुए हुआ है कि इसमें विषय को बहुत सरल तरीके से प्रस्तुत किया गया है-

"निधाय हृदि विश्वेशं विधाय गुरुवन्दनम्।
बालानां सुखबोधाय क्रियते तर्कसंग्रहः" ॥

हृदय में विश्वनाथ को रखकर गुरुवन्दना करके, बालकों को सुखपूर्वक बोध के लिये (आसानी से द्रव्यादि सात पदार्थों का ज्ञान कराने हेतु) तर्कसंग्रह लिख रहा हूँ।)

### तर्कसंग्रह का अर्थ-

तर्कसंग्रह न्याय-वैशेषिक परम्परा का महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। यहाँ **'तर्क'** शब्द का अर्थ है 'द्रव्यादि सप्त पदार्थ' (**तर्क्यन्ते प्रतिपाद्यन्त इति तर्काः द्रव्यादिसप्तपदार्थाः**।) न्याय में तर्क शब्द के अनेक अर्थ दिये हैं। इस शब्द का उक्त अर्थ जो यहां दिया गया है वह असाधारण है। **'संग्रह'** शब्द संक्षेप के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। वाक्य-विवृत्ति के अनुसार संग्रह के अन्तर्गत उद्देश, लक्षण और परीक्षा आते हैं। उद्देश का अर्थ है परिगणन। किसी पदार्थ के असाधारण धर्म का कथन उसका लक्षण कहलाता है तथा लक्षित पदार्थ में लक्षण ठीक ठीक बैठता है अथवा नहीं इस प्रकार का विचार करना परीक्षा कहलाती है। इस प्रकार तर्क संग्रह का अर्थ है द्रव्यादि सप्त पदार्थों के परिगणन के साथ उनके लक्षण तथा उन लक्षणों की परीक्षा का संक्षिप्त रूप से प्रतिपादन करने वाला ग्रन्थ। यह ग्रन्थ **न्याय वैशेषिक का प्रकरण** ग्रन्थ है। प्रकरण की परिभाषा इस प्रकार की गई है :-

**"शास्त्रैकदेशसम्बद्धं शास्त्रकार्यान्तरे स्थितम्।**
**आहुः प्रकरणं नाम ग्रन्थभेदं विपश्चितः"** ॥

(अर्थात् 'शास्त्र के अंश से सम्बद्ध तथा शास्त्र के (विशिष्ट) विषय के अन्दर स्थित (ग्रन्थ) को विद्वान् लोग **प्रकरण** नामक ग्रन्थ का भेद कहते हैं।'इस परिभाषा के अनुसार 'प्रकरण' सम्पूर्ण शास्त्र के विषय से सम्बद्ध न होकर उसके किसी विशिष्ट विषय से सम्बद्ध होना चाहिए। 'प्रकरण' शब्द जब ग्रन्थ के अंग के अर्थ में आता है तब तो सदैव ऐसा ही होता है किन्तु जब यह स्वतन्त्र ग्रन्थ के अर्थ में प्रयुक्त होता है तो हम सदैव उसमें शास्त्र के एक ही विषय का विवेचन प्राप्त नहीं करते। कुछ प्रकरण तो अवश्य ऐसे पाये जाते हैं जहाँ शास्त्र के एक ही विषय का निरूपण है, जैसे शंकराचार्यकृत-**'पंचीकरणप्रक्रिया'**, किन्तु अधिकांश प्रकरण-गन्थ ऐसे हैं जिनमें शास्त्र के सम्पूर्ण विषयों का संक्षेप में विवेचन है। न्याय-वैशेषिक के सप्तपदार्थी, तर्कभाषा, तर्कसंग्रह आदि ग्रन्थ ऐसे ही हैं।

## ॥तर्कसंग्रह ॥

### ॥मङ्गलाचरण ॥

"निधाय हृदि विश्वेशं विधाय गुरुवन्दनम् ।
बालानां **सुखबोधाय** क्रियते तर्कसंग्रहः" ॥

**अर्थ-** मैं अन्नंभट्ट अपने हृदय में विश्वेश को धारण करके तथा गुरु की वन्दना करके बालकों को सुखपूर्वक न्यायशास्त्र का बोध कराने के लिये तर्कसंग्रह नामक ग्रन्थ की रचना करता हूं ।

### पदार्थाः-

**"द्रव्य-गुण-कर्म-सामान्य-विशेष-समवायाऽभावाः सप्तपदार्थाः"।**

**अर्थ-** द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, समवाय, अभाव ये सात ही पदार्थ है ।

## द्रव्याणि-

**"पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशकालदिगात्ममनांसि नवैव"।**

अर्थ- उन पदार्थों में द्रव्यों की संख्या नौ है- पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा और मन ।

## गुणाः-

**रूप-रस-गन्ध-स्पर्श-संख्या-परिमाण-पृथक्त्व-संयोग-विभाग-परत्वापरत्व-गुरुत्व-द्रवत्व-स्नेह-शब्द-बुद्धि-सुख-दुःख-इच्छा-द्वेष प्रयत्न-धर्माधर्म-संस्काराः चतुर्विंशतिर्गुणाः ॥**

## कर्माणि-

**"चलनात्मकं कर्म"** । उत्क्षेपणापक्षेपणाकुञ्चनप्रसारणगमनानि पञ्च कर्माणि।

अर्थ- उत्क्षेपण, अपक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण और गमन ये पांच कर्म है ।

1. **उत्क्षेपणम्**- ऊर्ध्वदेशसंयोगहेतुरुत्क्षेपणम् ।
2. **अपक्षेपणम्**- अधोदेशसंयोगहेतुरपक्षेपणम् ।
3. **आकुञ्चनम्**- शरीरसंनिकृष्टसंयोगहेतुराकुञ्चनम् ।
4. **प्रसारणम्**- विप्रकृष्टसंयोगहेतुः प्रसारणम् ।
5. **गमनम्** - अन्यत्सर्वं गमनम् पृथिव्यादिचतुष्टयमनोमात्रवृत्तिः ।

1.**उत्क्षेपण**- उपर को फ़ेकना
2.**अपक्षेपण**- नीचे को फ़ेकना
3.**आकुञ्चन**- बटोरना (सिकोड़ना)
4.**प्रसारण**- फ़ैलाना
5.**गमनम्**- चलना ।

## सामान्यम्-

**"परमपरं चेति द्विविधं सामान्यम्"।**

अर्थ- पर (सामान्य) अपर (सामान्य) यह दो प्रकार का सामान्य (जाति) है ।

**"नित्यमेकमनेकानुगतं सामान्यं द्रव्यगुणकर्मवृत्ति । तद्विविधं पराऽपरभेदात् । परं- सत्ता । अपरं- जाति द्रव्यत्वादिः"।**

अर्थ- नित्य एक में रहते हुए जो अनेकों में स्थित हो उसे सामान्य कहते है । परं और अपरं के भेद से सामान्य दो प्रकार का होता है । परम्- सत्ता है और यह अधिक देश में रहता है और अपरम्- जाति अर्थात् द्रव्यादि को कहते है तथा यह न्यून देश में रहता है।

## विशेषाः- "नित्यद्रव्यवृत्तयो विशेषास्त्वनन्ता एव" ।

अर्थ- जो नित्य द्रव्यों में रहना है उसे विशेष कहते है, और वह अनन्त होता है ।

## समवायः-

**"समवायस्त्वेक एव । नित्यसम्बन्धः समवायः । अयुतसिद्धवृत्तिः । ययोर्द्वयोर्मध्ये एकमविनश्यद्-अपराऽश्रितमेवावतिष्ठते तावयुतसिद्धौ"** ।

अर्थ- नित्य सम्बन्ध को समवाय कहते है और यह एक ही प्रकार का होता है अर्थात् यह अयुतसिद्धवृत्तिः है ।

**अयुतसिद्धवृत्तिः**- जिन दो के मध्य में एक विनाश की अवस्था तक दूसरे पर आश्रित रहता है उसे अयुतसिद्धवृत्ति कहते है ।

यथा- 1. अवयवाऽवयविनौ 2. क्रियाक्रियावन्तौ 3. जातिव्यक्ति 4. **विशेषनित्यद्रव्ये** च इनका सम्बन्ध नित्य होता है ।

## अभावः-

**अभावश्चतुर्विधः** ।

**अर्थ**- प्रागभावः, प्रध्वंसाभावः, अत्यन्ताभावः, अन्योन्याभाव भेद से चार प्रकार का होता है ।

**1. प्रागभावः- 'अनादिः सान्तः प्रागभावः । उत्पत्तेः पूर्वं कार्यस्य'** ।

अर्थ- जो अनादि हो अर्थात् जो उत्पत्ति से रहित परन्तु नाशवाला हो उसे प्रागभाव कहते है । उत्पत्ति से पूर्व कार्य का प्रागभाव रहता है ।

**2. प्रध्वंसाभावः- 'सादिरनन्तः प्रध्वंसः । उत्पत्यनन्तरं कार्यस्य'** ।

अर्थ- जो उत्पत्ति वाला हो परन्तु नाशवाला न हो उसे प्रध्वंसाभाव कहते है ।

**3. अत्यन्ताभावः- 'त्रैकालिकसंसर्गावच्छिन्नप्रतियोगिताको अत्यन्ताभावः'** ।

**अर्थ**- त्रैकालिकसंसर्गावच्छिन्न है प्रतियोगिता जिस अभाव की उसका नाम अत्यन्ताभाव है ।

**यथा- भूतले घटो नास्तीति** । (भूतल में घट नहीं है किन्तु घट का अभाव है और जिसका जहां पर अभाव रहता है वह उस अभाव का प्रतियोगि होता है) ।

**4. अन्योन्याभावः-**

**'तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकोऽन्योन्याभावः'**।

**अर्थ**- तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्न है प्रतियोगिता जिस अभाव की उसे अन्योन्याभावः ।

**यथा- घटः पटो नेति** । (घट जो है वह पट नहीं है) अर्थात् तादात्म्य सम्बन्ध से घट में पट का अभाव और पट में घट का अभाव ।

# ॥द्रव्याणि ॥

## पृथिवी-

तत्र गन्धवती पृथिवी । सा द्विविधानित्याऽनित्या च । **नित्या** परमाणुरूपा । **अनित्या** कार्यरूपा । **पुनस्त्रिविधा**- शरीर-इन्द्रिय-विषयभेदात् । **शरीरम्**- अस्मदादीनाम् । **इन्द्रियम्**- गन्धग्राहकं घ्राणम् । तच्च नासाग्रवर्ति । **विषयो**- मृत्पाषाणादिः ॥

**अर्थ-** नौ द्रव्यों में जो गन्धवाला द्रव्य है उसी का नाम पृथ्वी है । क्योंकि पृथ्वी को छोडकर अन्यत्र गन्ध नहीं है । वह पृथ्वी नित्य और अनित्य के भेद से दो प्रकार की है । नित्या- परमाणुरुपा अर्थात् जो परमाणुरुप पृथ्वी है वह नित्य है परन्तु कार्यरुप पृथ्वी अर्थात् जो स्थूल पृथ्वी है वह अनित्य है । पुनः पृथ्वी शरीर, इन्द्रिय और विषय के भेद से तीन प्रकार की है ।

## आपः-

**'शीतस्पर्शवत्यः आपः'** । ता द्विविधाः नित्या अनित्याश्च । नित्याः परमाणुरूपाः । **अनित्याः** कार्यरूपाः । **पुनस्त्रिविधा** शरीर-इन्द्रिय-विषयभेदात् । **शरीरम्-** वरुणलोके । **इन्द्रियम्-**रसग्राहकं रसनं जिह्वाग्रवर्ति । **विषयः-** सरित्समुद्रादिः ॥

**अर्थ-** नौ द्रव्यों से जो शीतस्पर्श वाला द्रव्य है उसी का नाम आप अर्थात् जल है । क्योंकि जल को छोडकर अन्यत्र शीतत्त्व नहीं है । वह जल नित्य और अनित्य के भेद से दो प्रकार की है । नित्या- परमाणुरुपा अर्थात् जो परमाणुरुप जल है वह नित्य है परन्तु कार्यरुप जल अर्थात् जो स्थूल जल है वह अनित्य है । पुनः जल शरीर, इन्द्रिय और विषय के भेद से तीन प्रकार की है ।

## तेजः-

**'उष्णस्पर्शवत्तेजः'** । तच्च द्विविधं नित्यमनित्यं च । **नित्यं** परमाणुरूपं । **अनित्यं** कार्यरूपं । **पुनस्त्रिविधम्-** शरीर-इन्द्रिय-विषयभेदात् । **शरीरम्-** आदित्यलोके प्रसिद्धम् । **इन्द्रियम्-** रूपग्राहकं चक्षुः कृष्णताराग्रवर्ति । **विषयश्चतुर्विधः** 1. भौम 2. दिव्यम् 3. औदर्यम् 4.आकरज भेदात् । **भौमं** वह्न्यादिकम् ।अबिन्धनं दिव्यं विद्युदादि । भुक्तस्य परिणामहेतुरौदर्यम् । **आकरजं** सुवर्णादि ।

**अर्थ-** नौ द्रव्यों से जो उष्णस्पर्श वाला द्रव्य है उसी का नाम तेज है । क्योंकि तेज को छोडकर अन्यत्र उष्ण(गरम) नहीं है । वह तेज नित्य और अनित्य के भेद से दो प्रकार की है । नित्यम्- परमाणुरुप अर्थात् जो परमाणुरुप तेज है वह नित्य है परन्तु कार्यरुप तेज अर्थात् जो स्थूल तेज है वह अनित्य है । पुनः अनित्य तेज शरीर, इन्द्रिय और विषय के भेद से तीन प्रकार का है । शरीररुप तेज सूर्यलोक में रहता है । तैजस इन्द्रिय वह है जो रुप को ग्रहण करता है और नेत्र के काले तारे (पुतली) के अग्रभाग में रहता है । तैजस विषय भौम, दिव्यम्, ऊदर्य और आकरज के भेद से चार प्रकार का है। भौमतेज अग्नि आदि में रहता है। अबिन्धन तेज विद्युत आदि में होता है । खाये गये पदार्थ को पचाने में जो कारण है उसे ऊदर्यतेज कहते है और खान आदि से उत्पन्न सुवर्ण आदि को आकरज तेज कहते है ।

## वायुः-

**'रूपरहितः स्पर्शवान्वायुः'** । स द्विविधः नित्योऽनित्यश्च । नित्यः परमाणुरूपः । अनित्यः कार्यरूपः । **पुनस्त्रिविधः**-शरीर-इन्द्रिय-विषयभेदात् । **शरीरम्-** वायुलोके । **इन्द्रियम्-** स्पर्शग्राहकं त्वक्सर्वशरीरवर्ति । **विषयो-** वृक्षादिकम्पनहेतुः शरीरान्तःसंचारी वायुः प्राणः । स च एकोऽप्युपाधिभेदात्प्राणापानादिसंज्ञां लभते ॥

**अर्थ-** जिस द्रव्य में रुप नहीं है और स्पर्श है उस द्रव्य को वायु कहते है । क्योंकि वायु को छोडकर अन्यत्र स्पर्श नहीं है । वह वायु नित्य और अनित्य के भेद से दो प्रकार की है । नित्य- परमाणुरुपं अर्थात् जो परमाणुरुप वायु है वह नित्य है परन्तु कार्यरुप वायु अनित्य है । पुनः वायु शरीर, इन्द्रिय और विषय के भेद से तीन प्रकार की है । वायु का शरीर वायु लोक में है । वायवीय इन्द्रिय वह है जो स्पर्श का बोध कराता है । वायु का विषय वृक्षादि के कम्पन का हेतु है । शरीर के भीतर रहने वाले वायु को प्राण कहते है वह एक ही है तथापि उपाधि के भेद से वह प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान आदि नामों से जाना जाता है ।

## आकाशम्-

**'शब्दगुणकमाकाशम्'** । तच्चैकं विभुर्नित्यञ्च ।

अर्थ- शब्द नामक गुण जिस द्रव्य का है उसे आकाश कहते है । वह केवल एक ही है विभु है और नित्य भी है ।

## कालः-

**'अतीतादिव्यवहारहेतुः कालः'** । स चैको विभुर्नित्यश्च ।

**अर्थ-** भूत, वर्तमान और भविष्यत् आदि व्यवहार का जो कारण है उसे काल कहते है। वह केवल एक ही है विभु है और नित्य भी है ।

**दिक्-** प्राच्यादिव्यवहारहेतुर्दिक् । सा चैका विभ्वी नित्या च ।

**अर्थ-** प्राची- पूर्व आदि का जो कारण है उसे दिक् कहते है । वह केवल एक ही है विभु है और नित्य भी है ।

## आत्मा-

**'ज्ञानाधिकरणमात्मा'** । स द्विविधः परमात्मा जीवात्मा च । तत्रेश्वरः सर्वज्ञः परमात्मैक एव । जीवात्मा प्रतिशरीरं भिन्नो विभुर्नित्यश्च ।

**अर्थ-** ज्ञान के आश्रय को आत्मा कहते है । वह आत्मा जीवात्मा, परमात्मा के भेद से दो प्रकार का है । उसमें परमात्मा ईश्वरः सर्वसमर्थ और सर्वज्ञः एवं वह एकमात्र है । जीवात्मा तो प्रत्येक शरीर में रहने वाला भिन्न-भिन्न है, विभु तथा नित्य भी है ॥

## मनः-

**'सुखाद्युपलब्धिसाधनमिन्द्रियं मनः'** । तच्च प्रत्यात्मनियतत्वादनन्तं परमाणुरूपं नित्यं च ।

**अर्थ-** सुख, दुःख आदि की प्राप्ति के साधन इन्द्रिय को मन कहते है । वह प्रत्येक आत्मा में निश्चित् रुप से विद्यमान होने के कारण अनन्त है परमाणु रुप में है और नित्य भी है ।

# ॥गुणाः ॥

### रुपम्-

**'चक्षुर्मात्रग्राह्यो गुणो रूपम्'** । तच्च शुक्लनीलपीतरक्तहरितकपिशचित्रभेदात्सप्तविधम् । पृथिवीजलतेजोवृत्ति । तत्र पृथिव्यां सप्तविधम् । अभास्वरशुक्लं जले । भास्वरशुक्लं तेजसि ।

**अर्थ-** केवल चक्षु-इन्द्रिय से ग्रहण किये जाने वाले गुण को रुप कहते है । वह शुक्ल (सफ़ेद), नील (काला और नीला), पीत (पीला), रक्त (लाल), हरित (हरा), कपिश (भूरा), चित्र (अनेक रुपों का मिलन) के भेद से सात प्रकार का है । रुप पृथिवी, जल, तेज इन तीनों मे ही रहता है। उनमें पृथ्वी में सात प्रकार का रुप रहता है । अभास्वर शुक्ल जल में और भास्वरशुक्ल तेज में रहता है ।

### रसः-

**'रसनग्राह्यो गुणो रसः'** । स च मधुराम्ललवणकटुकषायतिक्तभेदात् षड्विधः । पृथिवीजलवृत्तिः । तत्र पृथिव्यां षड्विधः । जले मधुर एव ।

**अर्थ-** रसनेन्द्रिय से ग्रहण किये जाने वाले गुण को रस कहते है। वह रस मधु (मीठा), अम्ल (खट्टा), लवण (नमकीन), कटु (कड़ुवा), कषाय (कसैला), तिक्त (तीखा) के भेद से छह प्रकार का होता है । वह रस केवल पृथ्वी और जल में ही रहता है उसमें भी पृथ्वी में छहों प्रकार के रस रहते है । जल में तो केवल मधुर रस ही रहता है ।

### गन्धः-

**'घ्राणग्राह्यो गुणो गन्धः'** । स द्विविधः सुरभिरसुरभिश्च । पृथिवीमात्रवृत्तिः ।

### स्पर्शः-

**'त्वगिन्द्रियमात्रग्राह्यो गुणः स्पर्शः'** । स च त्रिविधः शीतोष्णानुष्णाशीतभेदात् । पृथिव्यप्तेजोवायुवृत्तिः । तत्र शीतो जले । उष्णस्तेजसि । अनुष्णाशीतः पृथिवीवाय्वोः । रूपादिचतुष्टयं पृथिव्यां पाकजमनित्यं च । अन्यत्र अपाकजं नित्यमनित्यं च । नित्यगतं नित्यम् । अनित्यगतमनित्यम् ।

### संख्या-

**'एकत्वादिव्यवहारहेतुः संख्या'** । सा नवद्रव्यवृत्तिः एकत्वादिपरार्धपर्यन्ता । एकत्वं नित्यमनित्यं च । नित्यगतं नित्यम् । अनित्यगतमनित्यम् । द्वित्वादिकं तु सर्वत्राऽनित्यमेव ॥

### परिमाणम्-

**'मानव्यवहारासाधारणकारणं परिमाणम्'** । नवद्रव्यवृत्तिः । तच्चतुर्विधम् । अणु महद्दीर्घं ह्रस्वं चेति ।

### पृथक्त्वम्-

**'पृथग्व्यवहारासाधारणकारणं पृथक्त्वम्'** । सर्वद्रव्यवृत्तिः ।

### संयोगः-

**'संयुक्तव्यवहारहेतुः संयोगः'** । सर्वद्रव्यवृत्तिः ।

### विभागः-

**'संयोगनाशको गुणो विभागः'** । सर्वद्रव्यवृत्तिः ।

### परत्वापरत्वम्-

**'परापरव्यवहारासाधारणकारणे परत्वापरत्वे'** । पृथिव्यादिचतुष्टय मनोवृत्तिनी । ते द्विविधे दिक्कृते कालकृते च । दूरस्थे दिक्कृतं परत्वम् । समीपस्थे दिक्कृतमपरत्वम् । ज्येष्ठे कालकृतं परत्वम्, । कनिष्ठे कालकृतमपरत्वम् ॥

### गुरुत्वम्-

**'आद्यपतनासमवायिकारणं गुरुत्वम्'** । पृथिवीजलवृत्ति ॥

**अर्थ-** आद्य (प्रथम) पतन के असमवायिकारण गुण को गुरुत्व कहते है । वह पृथ्वी और जल में रहता है ।

### द्रवत्वम्-

**'आद्यस्यन्दनासमवायिकारणं द्रवत्वम्'** । पृथिव्यप्तेजोवृत्ति । तद्द्विविधं सांसिद्धिकं नैमित्तिकं च । सांसिद्धिकं जले । नैमित्तिकं पृथिवीतेजसोः । पृथिव्यां घृतादावग्नि संयोगजं द्रवत्वम् । तेजसि सुवर्णादौ ॥

**अर्थ-** आद्य (प्रथम) स्यन्दन (बहने,चूने) के असमवायिकारण गुण को द्रवत्व कहते है । वह पृथ्वी जल और तेज में रहता है। वह द्रवत्व सांसिद्धिक (स्वाभाविक) और नैमित्तिक (कारणजन्य) के भेद से दो प्रकार का है। सांसिद्धिक द्रवत्व केवल जल में रहता है और नैमित्तिक द्रवत्व पृथिवी और तेज में रहता है। पार्थिव घृत आदि में अग्निसंयोग उत्पन्न द्रवत्व है और तेज में होने वाले द्रवत्व सुवर्ण आदि में देखा जा सकता है।

### स्नेहः-

**'चूर्णादिपिण्डीभावहेतुर्गुणः स्नेहः'** । जलमात्रवृत्तिः ॥

**अर्थ-** चूर्ण आदि के पिण्ड बनने में जो कारण गुण है उसे स्नेह कहते है वह केवल जल में ही रहता है ।

### शब्दः-

**'श्रोत्रग्राह्यो गुणः शब्दः'** । आकाशमात्रवृत्तिः । स द्विविधः ध्वन्यात्मकः वर्णात्मकश्च । तत्र ध्वन्यात्मकः भेर्यादौ । वर्णात्मकः संस्कृतभाषादिरूपः ॥

**अर्थ-** (कान के छिद्र में विद्यमान) श्रोत्र इन्द्रिय से ग्रहण किये जाने वाले गुण को शब्द कहते है। वह केवल आकाश में ही रहता है। वह ध्वन्यात्मक (ध्वनिरुप) और वर्णात्मक (वर्णरुप) के भेद से दो प्रकार

का होता है। ध्वन्यात्मक शब्द भेरी आदि के बजाने से उत्पन्न होता है तो वर्णात्मक शब्द संस्कृतभाषा आदि रूप वाला है।

## बुद्धिः-

**'सर्वव्यवहारहेतुर्गुणो बुद्धिर्ज्ञानम्'** । सा द्विविधा स्मृतिरनुभवश्च ।

**अर्थ-** सम्पूर्ण व्यवहारों का जो कारण गुण है उसे ज्ञान अथवा बुद्धि कहते है। वह स्मृति और अनुभव के भेद से दो प्रकार की होती है।

## स्मृतिः-

**'संस्कारमात्रजन्यं ज्ञानं स्मृतिः'** । तद्भिन्नं ज्ञानमनुभवः । स द्विविधः यथार्थोऽयथार्थश्च ।

**अर्थ-** केवल संस्कारमात्र से उत्पन्न ज्ञान को स्मृति कहते है । स्मृति से भिन्न ज्ञान को अनुभव कहते है और वह यथार्थ अनुभव एवं अयथार्थ अनुभव के भेद से दो प्रकार का होता है ।

## यथार्थानुभवः-

**'तद्वति तत्प्रकारकोऽनुभवो यथार्थः'** ।

**अर्थ-** जिसमें जो है वहां उसी प्रकार का अनुभव होता है तो उसे यथार्थानुभव कहते है ।

**यथा-** 'रजते इदं रजतमिति ज्ञानम्' । सैव प्रमेत्युच्यते ।

**जैसे-** रजते अर्थात् चांदी में यह चांदी है इस प्रकार का जो अनुभव होता है उसे यथार्थानुभव कहते है और इसी ज्ञान को प्रमा कहते है।

## अयथार्थः-

**'तदभाववति तत्प्रकारकोऽनुभवोऽयथार्थः'। यथा-** शुक्ताविदं रजतमिति ज्ञानम् । सैव अप्रमेत्युच्यते ॥

**अर्थ-** जिसमें जो नहीं है वहां उसके होने का जो अनुभव है उसे अयथार्थानुभव कहते है। **जैसे-** शुक्ती में यह रजत है यह ज्ञान और इसी को अप्रमा भी कहते है।

**यथार्थानुभवश्चतुर्विधः-** प्रत्यक्षानुमित्युपमितिशाब्दभेदात् ।

**अर्थ-** यथार्थ अनुभव प्रत्यक्ष-अनुमिति-उपमिति और शाब्द के भेद से चार प्रकार का होता है ।

**तत्करणमपि चतुर्विधं-** प्रत्यक्षानुमानोपमानशाब्दभेदात् ॥

**अर्थ-** यथार्थ अनुभव के करण भी प्रत्यक्ष-अनुमान-उपमान और शब्द के भेद से चार प्रकार के होते हैं ।

## करणम्-

**'असाधारणं कारणं करणम्'।**

**अर्थ-** असाधारण कारण को करण कहते है ।

## कारणम्-

**'कार्यनियतपूर्ववृत्ति कारणम्'** ।

**अर्थ-** कार्य (उत्पन्न होने वाले पदार्थ) से जो निश्चित रुप से पूर्वकाल में विद्यमान हो उसे कारण कहते है।

## कार्यम्-

**'कार्यं प्रागभावप्रतियोगि'** ।

**अर्थ-** प्रागभाव के प्रतियोगी को कार्य कहते है। कार्य की उत्पत्ति से पहले रहने वाले अभाव को प्रागभाव कहते है और प्रागभाव के प्रतियोगी को कार्य कहां जायेगा ।

**कारणं त्रिविधं- समवाय्यसमवायिनिमित्तभेदात् ।**

**अर्थ-** कारण समवायिकारण- असमवायिकारण- निमित्तकारण के भेद से तीन प्रकार का होता है।

## 1. समवायिकारणम्-

**'यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते तत्समवायिकारणम्'। यथा-** तन्तवः पटस्य पटश्च स्वगतरूपादेः ।

**अर्थ-** जिसमें समवाय सम्बन्ध से रहकर कार्य उत्पन्न होता है उसे समवायिकारण कहते है। **जैसे-** तन्तु (धागे) पट (वस्त्र) के प्रति समवायिकारण है। इसी तरह पट जो है वह पट के रुप के प्रति समवायिकारण है ।

तन्तु (समवायिकारण) ⟶ पट(समवायिकारण) ⟶ पटरूप

## 2. असमवायिकारणम्-

**'कार्येण कारणेन वा सहैकस्मिन्नर्थे समवेतत्वे सति यत्कारणं तदसमवायिकारणम्'** । **यथा-** 'तन्तुसंयोगः पटस्य, तन्तुरूपं पटरूपस्य'।

**अर्थ-** 'कार्य' अथवा 'कारण' के साथ एक पदार्थ में समवाय सम्बन्ध से वर्तमान रहता हुआ जो कारण है वह असमवायिकारण है। **जैसे-** 'तन्तुओं का संयोग पट का असमवायिकारण है और तन्तुरुप पटरुप का असमवायिकारण है' ।

**1. कार्य के अधिकरण में समवाय सम्बन्ध से रहता हुआ कार्य प्रति असमवायिकारण-**



2. कार्य के समवायिकारण के अधिकरण में समवाय सम्बन्ध से रहता हुआ कार्य के प्रति असमवायिकारण-




### 3. निमित्तकारणम्-

**'तदुभयभिन्नं कारणं निमित्तकारणम्'** । यथा- तुरीवेमादिकं पटस्य ।

**अर्थ-** समवायिकारण और असमवायिकारण इन दोनों से जो भिन्न कारण है उसे निमित्त कारण कहते है । **जैसे-** कपडे बनाने में सहायक यत्र तुरी, वेमा आदि।

| वेमा (निमित्तकारण) ⟶ पट(कार्य) |
|---|

### करणम्-

**'तदेतत्त्रिविधकारणमध्ये यदसाधारणं कारणं तदेव करणम्'** ॥

**अर्थ-** समवायिकारण- असमवायिकारण और निमित्तकारण इन तीनों कारणों में जो 'असाधारणकारण' है उसे 'करण' कहते है।

# ॥प्रत्यक्षखण्ड ॥

## प्रत्यक्षम्-

**'तत्र प्रत्यक्षज्ञानकरणं प्रत्यक्षम्'** । **'इन्द्रियार्थसंनिकर्षजन्यं ज्ञानं प्रत्यक्षम्'**। **तद्विविधं निर्विकल्पकं सविकल्पकं चेति** । **अर्थ-** प्रत्यक्ष ज्ञान का जो असाधारण कारण है उसे प्रत्यक्ष (करण) कहते है । इन्द्रिय और पदार्थ के सन्निकर्ष (सम्बन्ध) से उत्पन्न ज्ञान को प्रत्यक्ष (प्रमा) कहते है। वह प्रत्यक्ष ज्ञान निर्विकल्पक और सविकल्पक के भेद से दो प्रकार का होता है ।

### 1. निर्विकल्पकम्-

**'तत्र निष्प्रकारकं ज्ञानं निर्विकल्पकम्'** । यथा- 'इदं किञ्चित्' ।

**अर्थ-** उसमें प्रकारता अर्थात् विशेषण से शून्य ज्ञान को निर्विकल्पक ज्ञान कहते है। **जैसे-** यह कुछ है यह सामान्य ज्ञान होता है ।

### 2. सविकल्पकम्-

**'सप्रकारकं ज्ञानं सविकल्पकम्'** । **यथा-** 'डित्थोऽयं ब्राह्मणोऽयं श्यामोऽयं पाचकोऽयमिति' ।

**अर्थ-** नाम और जाति आदि विशेषण और विशेष्य के सम्बन्ध से युक्त (प्रकारता से युक्त) ज्ञान को सविकल्पक कहते है। **जैसे-** यह डित्थ है, यह ब्राह्मण है, यह पाचक है ।

### इन्द्रियार्थसन्निकर्ष-

**'प्रत्यक्षज्ञानहेतुरिन्द्रियार्थसंनिकर्षः षड्विधः'** ।

**अर्थ-** प्रत्यक्ष ज्ञान के हेतु इन्द्रिय और पदार्थ के संनिकर्ष (सम्बन्ध) निम्नोक्त छह प्रकार के है।

1. संयोगः 2. संयुक्तसमवायः 3. संयुक्तसमवेतसमवायः 4. समवायः 5. समवेतसमवायः 6. विशेषणविशेष्यभावश्चेति

### 1. संयोगः-

**'चक्षुषा घटप्रत्यक्षजनने संयोगः संनिकर्षः'** ।

**अर्थ-** चक्षु-इन्द्रिय से घट आदि द्रव्य के प्रत्यक्ष ज्ञान में संयोग नामक सन्निकर्ष (सम्बन्ध) होता है ।

### 2. संयुक्तसमवायः-

**'घटरूपप्रत्यक्षजनने संयुक्तसमवायः संनिकर्षः'** । चक्षुः संयुक्ते घटे रूपस्य समवायात् ।

**अर्थ-** चक्षु-इन्द्रिय से घट शुक्ल, नील आदि रुप का प्रत्यक्ष होने में **संयुक्तसमवायः** नामक सन्निकर्ष (सम्बन्ध) होता है। क्योंकि चक्षु-इन्द्रिय से संयुक्त घटद्रव्य में रुप नामक गुण समवायसम्बन्ध से रहता है ।

### 3. संयुक्तसमवेतसमवायः-

**'रूपत्वसामान्यप्रत्यक्षे संयुक्तसमवेतसमवायः संनिकर्षः'** । चक्षुः संयुक्ते घटे रूपं समवेतं तत्र रूपत्वस्य समवायात् ।

**अर्थ-** चक्षु से रुपत्व जाति के प्रत्यक्ष में संयुक्तसमवेतसमवाय नामक संनिकर्ष माना जाता है । चक्षु-इन्द्रिय से संयुक्त (संयोगसम्बन्ध से वर्तमान) घटद्रव्य में रुप (गुण) समवेत (समवाय सम्बन्ध से वर्तमान) है, उस रुप में रुपत्व जाति समवायसम्बन्ध से रहती है ।

### 4. समवायः-

**'श्रोत्रेण शब्दसाक्षात्कारे समवायः संनिकर्षः'** । कर्णविवरवर्त्याकाशस्य श्रोत्रत्वात् शब्दस्याकाशगुणत्वाद्गुणगुणिनोश्च समवायात् ।

**अर्थ-** श्रोत्रेन्द्रिय से शब्द नामक गुण का प्रत्यक्ष होने पर समवाय नामक संनिकर्ष होता है । कर्णविवर में रहने वाला आकाश श्रोत्र है और आकाश का गुण केवल शब्द है और गुणी में गुण समवाय सम्बन्ध से रहता है ।

### 5. समवेतसमवायः-

**'शब्दत्वसाक्षात्कारे समवेतसमवायः संनिकर्षः'** । श्रोत्रसमवेते शब्दे शब्दत्वस्य समवायात् ।

**अर्थ-** श्रोत्रेन्द्रिय से शब्दत्व जाति के प्रत्यक्ष में समवेतसमवाय नामक संनिकर्ष होता है । श्रोत्रेन्द्रिय से समवेत (समवाय सम्बन्ध से वर्तमान) शब्द में शब्दत्व जाति समवायसम्बन्ध से रहती है ।

**6. विशेषणविशेष्यभावः-**

**'अभावप्रत्यक्षे विशेषणविशेष्यभावः संनिकर्षः'** । घटाभाववद्भूतलमित्यत्र चक्षुः संयुक्ते भूतले घटाभावस्य विशेषणत्वात् ।

**अर्थ-** अभाव के प्रत्यक्ष ज्ञान विशेषणविशेष्यभाव संनिकर्ष होता है। घटाभाव वाला भूतल है इस ज्ञान मे चक्षु इन्द्रिय से संयुक्त भूतल (विशेष्य) और घटाभाव (विशेषण) है।

**एवं संनिकर्षषड्जन्यं ज्ञानं प्रत्यक्षं तत्करणमिन्द्रियं तस्मातिन्द्रियं प्रत्यक्षप्रमाणमिति सिद्धम् ॥**

**अर्थ-** इस प्रकार पहले कहे गये संयोग आदि छह सन्निकर्षों से उत्पन्न ज्ञान को प्रत्यक्ष कहते है। इस ज्ञान के करण अर्थात् **'असाधारणकरण'** को **'इन्द्रिय'** कहते हैं। अत एव इन्द्रिय ही प्रत्यक्ष प्रमाण है यह सिद्ध होता है।

# ॥अनुमानप्रकरणम् ॥

## अनुमानम्-

**'अनुमितिकरणमनुमानम्'** ।

**अर्थ-** अनुमिति के करण (असाधारण कारण) को अनुमान कहते है।

## अनुमितिः-

**'परामर्शजन्यं ज्ञानमनुमितिः'** ।

**अर्थ-** परामर्श से जन्य (उत्पन्न) ज्ञान को अनुमिति कहते है ।

## परामर्शः-

**'व्याप्तिविशिष्टपक्षधर्मताज्ञानं परामर्शः'। यथा-** वह्निव्याप्यधूमवानयं पर्वत इति ज्ञानं परामर्शः । तज्जन्यं पर्वतो वह्निमानिति ज्ञानमनुमितिः ।

**अर्थ-** व्याप्ति से विशिष्ट पक्षधर्मता ज्ञान को परामर्श कहते है । **जैसे-** वह्नि का व्याप्य धूम वाला पर्वत है ऐसे ज्ञान को परामर्श कहा जाता है । उस परामर्श उत्पन्न पर्वत अग्नि वाला है इस प्रकार का ज्ञान अनुमिति है।

## व्याप्तिः-

**'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राग्निरिति साहचर्यनियमो व्याप्तिः'** ।

**अर्थ-** जहां-जहां धूम है वहां-वहां अग्नि है इस प्रकार हेतुभूत धूम आदि और साध्यभूत अग्नि आदि के साहचर्य को व्याप्ति कहते है ।

**साध्य-** जिसका अनुमान के द्वारा निर्णय किया जाता है उसे साध्य कहते है।

**हेतु-** जिसके ज्ञान से साध्य का निश्चय होता है उसे हेतु कहते है।

## पक्षधर्मता-

**'व्याप्यस्य पर्वतादिवृत्तित्वं पक्षधर्मता'** ॥

**अर्थ-** अग्नि आदि की व्याप्ति से युक्त व्याप्य अर्थात् धूम आदि के पक्षभूत पर्वत आदि में रहने को पक्षधर्मता कहते है।

**अनुमानं द्विविधं- स्वार्थं परार्थं च** ।

**अर्थ-** अनुमान दो प्रकार का होता है- 1. स्वार्थानुमान और 2. परार्थानुमान ।

### 1. स्वार्थानुमानम्

**'तत्र स्वार्थं स्वानुमितिहेतुः'**। तथाहि स्वयमेव भूयोदर्शनेन यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राग्निरिति महानसादौ व्याप्तिं गृहीत्वा पर्वतसमीपं गतः तद्गते चाग्नौ सन्दिहानः पर्वते धूमं पश्यन्व्याप्तिं स्मरति यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राग्निरिति । तदनन्तरं वह्निव्याप्यधूमवानयं पर्वत इति ज्ञानमुत्पद्यते अयमेव लिंगपरामर्श इत्युच्यते । तस्मात्पर्वतो वह्निमानिति ज्ञानमनुमितिः उत्पद्यते । तदेतत्स्वार्थानुमानम् ।

**अर्थ-** उन दो अनुमानों के बीच में अपने अनुमितिज्ञान के हेतु को स्वर्थानुमान कहते है। जैसे स्वयं ही बार-बार धूम और अग्नि का साहचर्य देखने से जहां-जहां धूम है वहां-वहां अग्नि अवश्य है इस रसोईघर आदि में व्याप्ति को जानकर कोई व्यक्ति कदाचित् पर्वत के समीप गया। वहां पर स्थित अग्नि की आशंका करता हुआ- पर्वत में धुँआ देखकर व्याप्ति का स्मरण करता है कि जहां-जहां धूम है वहां-वहां अग्नि अवश्य है। उसके बाद अग्नि की व्याप्ति का आश्रय धूम वाला यह पर्वत है ऐसा उसे ज्ञान उत्पन्न होता है। इसी को लिंगपरामर्श कहते हैं। उस परामर्श से पर्वत अग्नि वाला है ऐसा अनुमिति ज्ञान उस व्यक्ति को हो जाता है। इस प्रकार की अनुमितिज्ञान को स्वार्थानुमान कहते है।

### 2. परार्थानुमानम्

**'यत्तु स्वयं धूमादग्निमनुमाय परंप्रतिबोधयितुं पञ्चावयव वाक्यं प्रयुज्यते तत्परार्थानुमानम्'** । यथा- 1. पर्वतो वह्निमान् 2. धूमवत्वाद् 3. यो यो धूमवान् स स वह्निमान् यथा महानसम् 4. तथा चायं 5. तस्मात्तथेति । अनेन प्रतिपादिताल्लिङ्गात्परोऽप्यग्निं प्रतिपद्यते ॥

**अर्थ-** जो स्वयं धूम से अग्नि का अनुमान करके दूसरे को समझाने के लिये उसके द्वारा पांच अवयवों वाले वाक्य का प्रयोग किया जाता है, उसे परार्थानुमान कहते है । **जैसे-** 1. पर्वत अग्नि वाला है, 2. धूम वाला होने से, 3. जो-जो धूम वाला होता है वह अग्नि वाला होता है जैसे कि रसोईघर, 4. वैसे ही यह पर्वत है (धूम वाला है), 5. अतः यह पर्वत अग्नि वाला है। इन पांच अवयवों से युक्त वाक्यों से पतिपादित लिंग (हेतुरुप धूम) से अन्य व्यक्ति भी धूम से अग्नि को जान पाता है।

## पञ्चावयवाः-

**'प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमनानि पञ्चावयवाः'** ।

'पर्वतो वह्निमानिति **प्रतिज्ञा'** । धूमवत्वादिति **हेतुः** । यो यो धूमवान्स स वह्निमान्यथा महानसम् । तथा चायमित्यु**पनयः** । तस्मात्तथेति **निगमनम्** ॥

**अर्थ-** प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय, निगमन, ये पञ्चावयव वाक्य हैं।

1. **पर्वतो वह्निमानिति प्रतिज्ञा-** पर्वत अग्नि वाला है यह **प्रतिज्ञा** वाक्यहै।
2. **धूमवत्वादिति हेतुः-** धूमवाला होने के कारण यह हेतु वाक्य है।
3. **यो यो धूमवान्स स वह्निमान्यथा महानसम्-** जो-जो धूम वाला होता है वह अग्नि से युक्त होता है जैसे रसोईघर यह उदाहरण वाक्य है।
4. **तथा चायमित्युपनयः-** उसी तरह यह पर्वत भी वह्निव्याप्य धूम वाला है। यह उपनय वाक्य है।
5. **तस्मात्तथेति निगमनम्-** अतः पर्वत भी अग्नि वाला है यह निगमन वाक्य है।

**स्वार्थानुमितिपरार्थानुमित्योः लिंगपरामर्श एव करणम् ।तस्मात् लिंगपरामर्शोऽनुमानम् ॥**

**अर्थ-** स्वार्थानुमिति और परार्थानुमिति इन दोनों का 'लिंगपरामर्श' ही करण होता है । इसलिये लिंगपरामर्श ही अनुमान है ।

## लिङ्गं त्रिविधम् –

1.अन्वयव्यतिरेकि 2. केवलान्वयि 3. केवलव्यतिरेकि चेति ।

**1.अन्वयव्यतिरेकि-** 'अन्वयेन व्यतिरेकेण च व्याप्तिमद् **अन्वयव्यतिरेकि'** । **यथा-** 'वह्नौ साध्ये धूमवत्त्वम्'।

**अर्थ-** अन्वय और व्यतिरेक से जहां व्याप्ति रहती है उस लिंग को अन्वयव्यतिरेकि कहते है। **जैसे-** कि अग्नि के साध्य में धूम का रहना।

**अन्वयव्याप्ति- 'यत्र धूमस्तत्राग्निर्यथा महानसं इत्यन्वयव्याप्तिः'।**

**अर्थ-** जहां पर धूम है वहां पर अग्नि रहती है यह अन्वयव्याप्ति है।

**व्यतिरेकव्याप्तिः- 'यत्र वह्निर्नास्ति तत्र धूमोऽपि नास्ति यथा महाह्रद इति व्यतिरेकव्याप्तिः' ।**

**अर्थ-** जहां पर अग्नि नहीं है वहां पर धूम भी नही है यह व्यतिरेकव्याप्ति है । इस तरह यहां पर अन्वयव्याप्ति भी घटती है और व्यतिरेकव्याप्ति भी अतः इसे अन्वयव्यतिरेकि लिंग माना जाता है।

**2. केवलान्वयि-** 'अन्वयमात्रव्याप्तिकं केवलान्वयि' । यथा- 'घटोऽभिधेयः प्रमेयत्वात्पटवत्' । अत्र प्रमेयत्वाभिधेयत्वयोः व्यतिरेकव्याप्तिर्नास्ति सर्वस्यापि प्रमेयत्वादभिधेयत्वाच्च ।

**अर्थ-** जहां पर केवल अन्वयव्याप्ति रहती है उस लिंग को केवलान्वयि कहते है । **जैसे- 'घटोऽभिधेयः प्रमेयत्वात्पटवत्'** ।

**पक्ष-** घट, **साध्य-** अभिधेयत्व, **साधन-** प्रमेयत्व, **उदाहरण-** पट ।

'घट अभिधेय (वाच्य) है प्रमेय (यथार्थज्ञान का विषय) होने के कारण पट की तरह' । यहां पर प्रमेयत्व और अभिधेयत्व केवल अन्वयव्याप्ति है अर्थात् इसकी व्यतिरेक व्याप्ति नहीं बनती क्योंकि संसार के सकल पदार्थों में प्रमेयत्व और अभिधेयत्व रहता ही है।

**3. केवलव्यतिरेकि- 'व्यतिरेकमात्रव्याप्तिकं केवलव्यतिरेकि'। यथा-** 'पृथिवीतरेभ्यो भिद्यते गन्धवत्त्वात्' । यदितरेभ्यो न भिद्यते न तद्गन्धवद्यथा जलम् । न चेयं तथा । तस्मान्न तथेति । अत्र यद्गन्धवत्तदितरभिन्नमित्य-न्वयदृष्टान्तो नास्ति पृथिवीमात्रस्य पक्षत्वात् ॥

अर्थ- केवल व्यतिरेकिव्याप्ति वाले हेतु को केवलव्यतिरेकि कहते है। **जैसे- 'पृथिवीतरेभ्यो भिद्यते गन्धवत्त्वात्'** ।

**पक्ष-** पृथिवी, **साध्य-** इतरभेदत्त्व, **साधन-** गन्धवत्त्व,

'पृथिवी अपने से इतर से भिन्न है, गन्धवती होने के कारण' । जो इतर से भिन्न नही है वह गन्ध वाला नहीं है, जैसे- जल। यह पृथिवी जल के समान गन्ध रहित नही है । अतः पृथिवी वैसी (इतर पदार्थ के समान) गन्धहीन नहीं है, अपितु गन्ध वाली है। यहां पर जो गन्ध वाली है वह इतर भिन्न है। ऐसा अन्वय का दृष्टान्त नहीं बन पाता है। यहां पर पृथिवी मात्र पक्ष है।

**पक्षः- 'सन्दिग्धसाध्यवान्पक्षः'** । **यथा-** धूमवत्त्वे हेतौ पर्वतः ।

अर्थ- जहां पर साध्य (अग्नि आदि का) सन्देह हो, उसे पक्ष कहते है।

जैसे- धूमवत्व हेतु में 'पर्वत' पक्ष है।

**सपक्षः- 'निश्चितसाध्यवान्सपक्षः'** । **यथा-** तत्रैव महानसम् ।

अर्थ- जहां पर साध्य (अग्नि आदि का) निश्चय हो उसे सपक्ष कहते है।

जैसे- धूमवत्त्व हेतु में महानस सपक्ष हैं।

**विपक्षः- 'निश्चितसाध्याऽभाववान्विपक्षः'** । **यथा-** तत्रैव महाह्रदः ।

अर्थ- जहां पर साध्य (अग्नि आदि का) अभाव निश्चय हो उसे विपक्ष कहते है। **जैसे-** धूमवत्त्व हेतु में महाह्रद विपक्ष है।

## ॥हेत्वाभासाः॥

**'सव्यभिचारविरुद्धसत्प्रतिपक्षासिद्धबाधिताः पञ्च हेत्वाभासाः'** ।

पांच हेत्वाभास माने जाते है-

1. सव्यभिचार, 2. विरुद्ध, 3. सत्प्रतिपक्ष, 4. असिद्ध 5. बाधित

### (1) सव्यभिचार

**"सव्यभिचारोऽनैकान्तिकः"। स त्रिविधः-**

**1. साधारणम् 2. असाधारणम् 3. अनुपसंहारिभेदात् ।**

अर्थ- 'अनैकान्तिक' को 'सव्यभिचार' कहते है। वह साधारण, असाधारण और अनुपसंहारि के भेद से तीन प्रकार का है ।

**1. साधारणः-**

**'तत्र साध्याभाववद्वृत्तिः साधारणोऽनैकान्तिकः'** ।

यथा- 'पर्वतो वह्निमान्प्रमेयत्वादिति' । प्रमेयत्वस्य वह्न्यभाववति ह्रदे विद्यमानत्वात्।

अर्थ- जो हेतु साध्य के अभाव वाली जगह पर भी रहता है उसे 'साधारण

अनैकान्तिक' कहते है। **जैसे- 'पर्वतो वह्निमान्प्रमेयत्वात्'** ।

**पक्ष-** पर्वत, **साध्य-** वह्नित्व, **साधन-** प्रमेयत्व ।

'पर्वत अग्नि वाला है, प्रमेय होने से' । यहां पर प्रमेयत्व हेतु अग्नि के अभाव वाले पदार्थ ह्रद में भी रहता है।अतः यहां पर प्रमेयत्व हेतु व्यभिचारि होने से 'साधारण' नामक हेत्वाभास बन गया ।

**2. असाधारणः-**

**'सर्वसपक्षविपक्षव्यावृत्तः पक्षमात्रवृत्तिः असाधारणः'** । यथा- 'शब्दो नित्यः शब्दत्वादिति' । शब्दत्वं हि सर्वेभ्यो नित्येभ्योऽनित्येभ्यश्च व्यावृत्तं शब्दमात्रवृत्तिः ।

**अर्थ-** जो हेतु समस्त सपक्ष और विपक्ष में न रहकर केवल पक्ष मात्र में रहता है असाधारण हेत्वाभास कहते है । **जैसे- 'शब्दो नित्यः शब्दत्वादिति'** ।

**पक्ष-** शब्द, **साध्य-** नित्यत्व, **साधन-** शब्दत्व ।

शब्द नित्य है शब्दत्व के कारण यहां पर पक्ष शब्द में नित्यत्व की सिद्धि के लिये जो शब्दत्व हेतु दिया गया है, वह सपक्ष नित्य (आकाश आदि) में और विपक्ष अनित्य (घट आदि) में न रहकर केवल पक्ष शब्द मात्र में ही रहता है। इसलिये यहां पर जो शब्दत्व हेतु है, वह 'असाधारण' नामक हेत्वाभास बनता है।

**3. अनुपसंहारी-**

**'अन्वयव्यतिरेकदृष्टान्तरहितोऽनुपसंहारी । यथा-** 'सर्वमनित्यं प्रमेयत्वादिति' । अत्र सर्वस्यापि पक्षत्वाद्दृष्टान्तो नास्ति ।

**अर्थ-** अन्वय और व्यतिरेक दृष्टान्त से रहित हेतु को अनुपसंहारी कहते है । **जैसे- 'सर्वमनित्यं प्रमेयत्वादिति'।**

**पक्ष-** सर्वं, **साध्य-** अनित्यत्व, **साधन-** प्रमेयत्व ।

सबकुछ अनित्य है प्रमेय होने के कारण। यहां पक्ष सर्व में अनित्यत्व रुप साध्य की सिद्धि के लिये प्रमेयत्व हेतु है और पक्ष सभी पदार्थ हैं, उसके अतिरिक्त कुछ भी पदार्थ नहीं हैं । अतः दृष्टान्त के न होने से यह अनुपसंहारी नामक हेत्वाभास बन जाता है ।

## (2) विरुद्धः

**"साध्याभावव्याप्तो हेतुर्विरुद्धः"** । यथा- 'शब्दो नित्यः कृतकत्वादिति' । कृतकत्वं हि नित्यत्वाभावेनाऽनित्यत्वेन व्याप्तम् ।

**अर्थ-** साध्य के अभाव में व्याप्त हेतु को विरुद्ध नामक हेत्वाभास कहते है । **जैसे- 'शब्दो नित्यः कृतकत्वात्'** ।

**पक्ष-** शब्द, **साध्य-** नित्यत्व, **साधन-** कृतकत्व ।

'शब्द नित्य है, कृतक (किसी के द्वारा निर्मित अथवा कार्य) होने के कारण' । यहां पर पक्ष शब्द में नित्यत्वरुप साध्य की सिद्धि के लिये कृतकत्व जो हेतु है, वह अनित्यत्वरुप साध्याभाव में व्याप्त है ।

## (3) सत्प्रतिपक्षः

**"यस्य साध्याभावसाधकं हेत्वन्तरं विद्यते स सत्प्रतिपक्षः"। यथा-** 'शब्दो नित्यः श्रावणत्वाच्छब्दत्ववत्' । 'शब्दोऽनित्यः कार्यत्वाद्घटवत्' ।

**अर्थ-** जिसके साध्याभाव का साधक दूसरा हेतु विद्यमान रहता है उस हेतु को सत्प्रतिपक्ष कहते है । **जैसे- 'शब्दो नित्यः श्रावणत्वाच्छब्दत्ववत्'।**

**पक्ष-** शब्द, **साध्य-** नित्यत्व, **साधन-** श्रावणत्व ।

'शब्द नित्य है श्रवणेन्द्रिय के द्वारा गृहीत होने के कारण शब्दत्व की तरह'

**'शब्दोऽनित्यः कार्यत्वाद् घटवत्'** ।

**पक्ष-** शब्द, **साध्य-** अनित्यत्व **साधन-** कार्यत्व ।

'शब्द अनित्य है कार्य(जन्य) होने के कारण घट की तरह' ।

## (4) असिद्ध

**असिद्धस्त्रिविधः-** 'आश्रयासिद्धः स्वरूपासिद्धो व्याप्यत्वासिद्धश्चेति' ।

**अर्थ-** असिद्ध हेत्वाभास तीन प्रकार का है-

1. आश्रयासिद्ध 2. स्वरूपासिद्ध 3. व्याप्यत्वासिद्ध ।

**1. आश्रयासिद्ध-**

**यथा- 'गगनारविन्दं सुरभि अरविन्दत्वात्सरोजारविन्दवत्'** । अत्र गगनारविन्दमाश्रयः स च नास्त्येव ।

**पक्ष-** गगनारविन्द, **साध्य-** सुरभित्व, **साधन-** अरविन्दत्व ।

**जैसे-** 'गगनारविन्द (आकाश कमल) सुगन्धित होता है, कमल होने के कारण, तालाब में उत्पन्न कमल की तरह' । यहां पर गगनारविन्द में कमल का आश्रय आकाश होता ही नहीं तो उसमे सुगन्ध कैसे रह सकता है? इस तरह अरविन्दत्वात् यह हेतु आश्रयासिद्ध हेत्वाभास बन जाता है।

**2. स्वरूपासिद्ध-**

**'स्वरूपासिद्धो यथा शब्दो गुणश्चाक्षुषत्वात्'** । अत्र चाक्षुषत्वं शब्दं नास्ति शब्दस्य श्रावणत्वात् ।

**पक्ष-** शब्द, **साध्य-** गुणत्व, **साधन-** चाक्षुषत्व ।

**अर्थ-** शब्द गुण है चक्षु इन्द्रिय से ग्राह्य होने के कारण । यहां पर शब्द में चाक्षुषत्व है ही नहीं वह तो श्रवणेन्द्रिय से ग्राह्य होता है । अतः यह स्वरुपतः असिद्ध है। फलतः उक्त हेतु स्वरूपासिद्ध हेत्वाभास से ग्रस्त है ।

**3. व्याप्यत्वासिद्ध-**

**सोपाधिको हेतुः व्याप्यत्वासिद्धः** । साध्यव्यापकत्वे सतिसाधनाव्यापकत्वम् **उपाधिः** । साध्यसमानाधिकरणात्यन्ताभावाप्रतियोगित्वं साध्यव्यापकत्वम् । साधनवन्निष्ठात्यन्ताभावप्रतियोगित्वं साधनाव्यापक- त्वम् । पर्वतो धूमवान्वह्निमत्वादित्यत्रार्द्रेन्धनसंयोग उपाधिः । तथाहि । यत्र धूमस्तत्रार्द्रेन्धनसंयोग इति साध्यव्यापकता । यत्र वह्निस्तत्रार्द्रेन्धनसंयोगो नास्त्ययोगोलके आर्द्रेन्धनसंयोगाभावादिति साधनाव्यापकता । एवं साध्यव्यापकत्वे अस्ति साधनाव्यापकत्वा- र्द्रेन्धनसंयोग उपाधिः । सोपाधिकत्वाद्वह्निमत्त्वं व्याप्यत्वासिद्धम् ।

**अर्थ-** उपाधि से युक्त हेतु को 'व्याप्यत्वासिद्ध' कहा जाता है। पहले उपाधि का लक्षण बताते हैं- 'जो साध्य का व्यापक होकर साधन का

अव्यापक होता है, उसे उपाधि कहते हैं'। साध्य के अधिकरण में रहने वाला जो अत्यन्ताभाव का प्रतियोगी नहीं है, उसे साध्यव्यापक कहते हैं। साधनवान् (हेतु के अधिकरण) में रहने वाले अत्यन्ताभाव का जो प्रतियोगी है, उसे साधनाव्यापक कहते हैं। 'पर्वत धूम वाला है, अग्नि वाला होने के कारण' इसमें गीली लकड़ी से अग्नि का संयोगरूप उपाधि है। जैसे कि जहाँ धूम है, वहाँ पर **आर्द्र-इन्धन** का संयोग होता है और जहाँ पर अग्नि है, वहाँ पर जरूरी नहीं है कि **आर्द्रेन्धन संयोग** हो ही। जैसे कि लोहे के तप्त गोलक में आर्द्रेन्धनसंयोग नहीं होता। अतः यह साधनाव्यापकता है । साध्यव्यापक होते हुये साधनाव्यापक होने से आर्द्रेन्धनसंयोग उपाधि हो गयी। उपाधि से युक्त होने के कारण वह्निमत्त्व हेतु व्याप्यत्वासिद्ध बन जाता है।

### (5) बाधित

**'यस्य साध्याभावः प्रमाणान्तरेण निश्चितः स बाधितः' । यथा-** 'वह्निरनुष्णो द्रव्यत्वाज्जलवत्' । अत्रानुष्णत्वं साध्यं तदभाव उष्णत्वं स्पार्शनप्रत्यक्षेण गृह्यते इति बाधितत्त्वम् ॥

**अर्थ-** जिस हेतु का साध्याभाव अन्य प्रमाण से पक्ष में निश्चित है, उसे बाधित कहते है । **जैसे- 'वह्निरनुष्णो द्रव्यत्वाज्जलवत्' ।**

**पक्ष-** वह्नि, **साध्य-** अनुष्णत्व, **साधन-** द्रव्यत्व ।

अग्नि उष्ण नहीं है (शीतल है) द्रव्य होने के कारण । यहां पर अनुष्णत्व साध्य है उसका अभाव उष्णत्व स्पार्शन प्रत्यक्ष से जाना ही जाता है ।अतः उक्त हेतु बाधित हेत्वाभास से ग्रस्त है ।

## ॥उपमानखण्ड ॥

**"उपमितिकरणमुपमानम्"** ।

**अर्थ-** उपमिति के करण (असाधारण कारण) को उपमान कहते है ।

**उपमितिः-**

**'संज्ञासंज्ञिसम्बन्धज्ञानमुपमितिः' । तत्करणं सादृश्यज्ञानम् । अतिदेशवाक्यार्थस्मरणमवान्तर व्यापारः** । तथा हि कश्चिद्गवयशब्दार्थं अजानन्कुतश्चिदारण्यकपुरुषाद् गोसदृशो गवय इति श्रुत्वा वनं गतो वाक्यार्थं स्मरन्गोसदृशं पिण्डं पश्यति । तदनन्तरमसौ गवयशब्दवाच्य इत्युपमितिरुत्पद्यते ॥

**अर्थ-** संज्ञा (पद) संज्ञि (पदार्थ) के सम्बन्ध ज्ञान को उपमिति कहते है । उपमिति का करण सादृश्यज्ञान होता है। अतिदेश वाक्यस्मरण अवान्तर व्यापार है । **जैसे-** 'कि गवय- शब्द से जिस वस्तु का ज्ञान होता है, उसे न जानने वाला व्यक्ति कभी किसी व्यक्ति के मुख से 'गवय गौ के सदृश होता है' यह वाक्य सुनकर कभी वन को जाता है और गौ के सदृश किसी प्राणी को देखता हुआ उक्त वाक्यार्थ का स्मरण करता है और उसके बाद उसे यह वाक्यार्थ स्मरण हो जाता है कि यह गवय शब्द से कहा जाने वाला प्राणी है ।

## ॥शब्द ॥

**'आप्तवाक्यं शब्दः'** । आप्तस्तु यथार्थवक्ता । **'वाक्यं पदसमूहः'** । यथा- गामानयेति । **'शक्तं पदम्'** । **'अस्मात्पदादयमर्थो बोद्धव्य इतीश्वरसंकेतः शक्तिः'** ।

**अर्थ-** आप्तों के वाक्य को शब्द प्रमाण कहते हैं। जो यथार्थ (सत्य) बोलता है उसे आप्त कहते हैं। पदों के समूह को वाक्य कहते हैं। जैसे- **'गाम् आनय'** । शक्ति से युक्त शब्द को पद कहते हैं । इस पद से यह अर्थ समझना चाहिये इस प्रकार के ईश्वरीय संकेत को शक्ति कहते है।

**आकांक्षा-योग्यता-संनिधिश्च वाक्यार्थज्ञानहेतुः** ।

**अर्थ-** आकांक्षा- योग्यता और संनिधि यह वाक्यार्थज्ञान में कारण हैं ।

**आकांक्षा- 'पदस्य पदान्तरव्यतिरेकप्रयुक्तान्वय अननुभावकत्वं आकांक्षा'** । आकांक्षादिरहितं वाक्यमप्रमाणम् ।यथा- गौरश्वः पुरुषो हस्तीति न प्रमाणमाकांक्षाविरहात् ।

**अर्थ-** पद का दूसरे पद के अभाव से जहां पर शाब्दबोध की जनकता नही होतीं हैं उसे आकांक्षा कहते है । आकांक्षा आदि से रहित वाक्य को प्रमाण नहीं माना जाता है। **जैसे-** गौ, घोडा, पुरूष, हाथी ये पदसमूह तो हैं किन्तु इनमें परस्पर आकांक्षा नहीं हैं। अतः ये प्रमाण नहीं है।

**योग्यता- 'अर्थाबाधो योग्यता'** । यथा- अग्निना सिञ्चति इति न प्रमाणं योग्यताविरहात् ।

**अर्थ-** अर्थ के बाध के अभाव को योग्यता कहते है । **जैसे-** आग से सींचता है इस वाक्य में योग्यता न होने के कारण प्रमाण नहीं माना जाता हैं।

**संन्निधिः- 'पदानामविलम्बेनोच्चारारणं संनिधिः'।** यथा- प्रहरे प्रहरेऽसहोच्चारितानि गामानयेत्यादिपदान्यप्रमाणं सान्निध्याभावात् ॥

**अर्थ-** पदों के विलम्ब के बिना ही उच्चारण को सन्निधि कहते है। **जैसे-** अलग-अलग समय एक साथ उच्चारण न किये जाने वाले पद भी प्रमाण नहीं होते क्योंकि उनमें सानिध्य नहीं होता है । जैसे- एक प्रहर गाम् दूसरे प्रहर आनय का उच्चारण होने पर वह शब्द प्रमाण नहीं माना जाता है ।

### वाक्य-

वाक्यं द्विविधम् । **'वैदिकं' 'लौकिकं'** च । वैदिकमीश्वरोक्तत्वात्सर्वमेव प्रमाणम् । लौकिकं त्वाप्तोक्तं प्रमाणम् । अन्यदप्रमाणम् ॥ वाक्यार्थज्ञानं शब्दज्ञानम् । तत्करणं शब्दः ।

**अर्थ-** वाक्य दो प्रकार का होता है वैदिक वाक्य और लौकिक वाक्य वैदिक वाक्य ईश्वरोक्त होने के कारण सम्पूर्ण प्रमाण है। लौकिक वाक्य भी यदि आप्त के द्वारा उक्त हो तो उसे भी शब्दप्रमाण माना जाता है। इसके अतिरिक्त अन्य को शब्दप्रमाण नहीं माना जाता हैं । वाक्यार्थ का ज्ञान ही शाब्दज्ञान है और उसका करण (असाधारण करण) है शब्द ।

## ॥अयथार्थानुभव ॥

**'अयथार्थानुभवस्त्रिविधः- संशयविपर्ययतर्कभेदात्'** ।

अयथार्थ अनुभव तीन प्रकार का होता है-

1. संशय, 2. विपर्यय 3. तर्क

**1. संशयः- 'एकस्मिन्धर्मिणि विरुद्धनानाधर्मवैशिष्ट्यावगाहि ज्ञानं संशयः'। यथा-** 'स्थाणुर्वा पुरुषो वेति' ।

**अर्थ-** एक धर्मी में परस्पर विरुद्ध अनेक धर्मों के वैशिष्ट्य का अवगाहन करने वाले ज्ञान को संशय कहते है । **जैसे-** 'यह स्थाणु है या पुरुष' ?

2. विपर्ययः- **'मिथ्याज्ञानं विपर्ययः'** । **यथा-** शुक्तौ इदं रजतमिति ।

**अर्थ-** मिथ्याज्ञान को विपर्यय कहते है । **जैसे-** शुक्ति में रजत का ज्ञान ।

3. तर्कः- **'व्याप्यारोपेण व्यापकारोपस्तर्कः'**। **यथा-** 'यदि वह्निर्न स्यात्तर्हि धूमोऽपि न स्यादिति' ।

**अर्थ-** व्याप्य के आरोप से व्यापक का आरोप को तर्क कहां जाता है ।

**जैसे-** 'यदि अग्नि नही होती तो धूम भी नहीं होता' ।

### स्मृतिः-

**स्मृतिरपि द्विविधा-** 1. यथार्था 2. अयथार्था च । **यथार्था-** प्रमाजन्या यथार्था । **अयथार्था-** अप्रमाजन्याऽयथार्था ॥

**अर्थ-** यथार्थस्मृति और अयथार्थस्मृति के भेद से स्मृति दो प्रकार की होती है । प्रमा से जन्या यथार्थस्मृति होती है । अप्रमा से जन्या अयथार्थस्मृति होती है ।

### सुखम्-

**'सर्वेषामनुकूलतया वेदनीयं सुखम्'** ॥

**अर्थ-** जो सभी के अनुकूल ज्ञान का विषय है, उसे सुख कहते है।

### दुःखम्-

**'सर्वेषां प्रतिकूलतया वेदनीयं दुःखम्'** ।

**अर्थ-** जो सभी के प्रतिकूल ज्ञान का विषय है, उसे दुःख कहते है।

### इच्छा-

**इच्छा कामः** ।

**अर्थ-** कामना को इच्छा कहते हैं।

### क्रोध-

**क्रोधो द्वेषः** ।

**अर्थ-** क्रोध को द्वेष कहते हैं।

### कृतिः-

कृतिः प्रयत्नः ।

**अर्थ-** कृति को प्रयत्न कहते हैं ।

### धर्मः-

**'विहितकर्मजन्यो धर्मः'**।

**अर्थ-** वेदविहित कर्म से उत्पन्न गुणविशेष को **'धर्म'** कहते हैं।

### अधर्मः-

**'निषिद्धकर्मजन्यस्त्वधर्मः'**।

**अर्थ-** वेद से निषिद्ध कर्म से उत्पन्न गुणविशेष को 'अधर्म' कहते हैं।

**बुद्ध्यादयोऽष्टावात्ममात्रविशेषगुणाः । बुद्धीच्छा प्रयत्ना द्विविधाः । नित्या अनित्याश्च । नित्या ईश्वरस्यानित्या जीवस्य ॥**

**अर्थ-** बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म ये आठ केवल आत्मा में रहने वाले विशेष गुण हैं। उनमें बुद्धि, इच्छा और प्रयत्न ये तीन नित्य और अनित्य होते हैं। ये ईश्वर में नित्य होते हैं और जीव में अनित्य हैं ।

### संस्कार-

**संस्कारस्त्रिविधः-** वेगो, भावना, स्थितिस्थापकश्चेति ।

**अर्थ-** संस्कार वेग, भावना, स्थितिस्थापक के भेद से तीन प्रकार का होता हैं।

1. वेगः- **'वेगः पृथिव्यादिचतुष्टयमनोवृत्तिः'** ।

**अर्थ-** वेग पृथिवीं, जल, तेज, वायु और मन में रहता है।

2. भावना- **'अनुभवजन्या स्मृतिहेतुर्भावना'** । आत्ममात्रवृत्तिः ।

**अर्थ-** अनुभव से जन्य स्मृति का हेतु भावना है। वह केवल आत्मा में ही रहती है।

3. **स्थितिस्थापकः- 'अन्यथाकृतस्य पुनस्तदवस्थापादः स्थितिस्थापकः कटादिपृथिवीवृत्तिः'** ॥

**अर्थ-** अन्य अवस्था में प्राप्त पदार्थ को पुनः उसी (पहले की) अवस्था में प्राप्त कराने वाले गुणविशेष को स्थितिस्थापक कहते हैं । यह गुण चटाई आदि पृथिवी में रहता है।

**"कणादन्यायमतयोर्बालव्युत्पत्तिसिद्धये ।
अन्नंभट्टेन विदुषा रचितस्तर्कसंग्रहः"** ॥

### वैशेषिक धारा के प्रमुख आचार्य-

कणाद प्रशस्तपाद भाष्य पर तीन टीका -

1. उदयनाचार्य - किरणावली

2. **व्योमशिवाचार्य** - व्योमवती

3. **श्रीधराचार्य** - न्यायकन्दली

**शिवादित्य** - सप्तपदार्थी 'अभाव' को शिवादित्य ने कहा है। (इन्होनें चार प्रमाण माने हैं।) इन्ही आचार्य ने न्याय वैशेषिक को जोड़ा है।

### वैशेषिक दर्शन के प्रमुख ग्रन्थ-

| | | |
|---|---|---|
| **वैशेषिकसूत्र** | - | कणाद |
| **पदार्थधर्मसंग्रह** | - | प्रशस्तपाद |
| **सप्तपदार्थी** | - | शिवादित्य , |
| **दशपदार्थशास्त्र** | - | चन्द्र |
| **व्योमवती** | - | व्योमशिव |
| **न्यायकन्दली** | - | श्रीधर |
| **किरणावली** | - | उदयन, |
| **लीलावती** | - | श्रीवत्स |

**रावणभाष्य/भारद्वाजवृत्ति-** (वैशेषिकसूत्र की दो टीकाएं हैं जो कि अनुपलब्ध हैं)

## न्याय दर्शन-

न्याय दर्शन भारत के छः वैदिक दर्शनों में एक दर्शन है। इसके प्रवर्तक ऋषि **अक्षपाद गौतम** हैं जिनका न्यायसूत्र इस दर्शन का सबसे प्राचीन एवं प्रसिद्ध ग्रन्थ है।जिन साधनों से हमें ज्ञेय तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त हो जाता है, उन्हीं साधनों को 'न्याय' की संज्ञा दी गई है। देवराज ने 'न्याय' को परिभाषित करते हुए कहा है- **"नीयते अनेन इति न्यायः विवक्षितार्थः"** । (जिस साधन के द्वारा हम अपने विवक्षित (ज्ञेय) तत्त्व के पास पहुँच जाते हैं, उसे जान पाते हैं, वही साधन न्याय है।) दूसरे शब्दों में, जिसकी सहायता से किसी सिद्धान्त पर पहुँचा जा सके, उसे न्याय कहते हैं। प्रमाणों के आधार पर किसी निर्णय पर पहुँचना ही न्याय है। यह मुख्य रूप से तर्कशास्त्र और ज्ञानमीमांसा है । इसे तर्कशास्त्र, प्रमाणशास्त्र, हेतुविद्या, वादविद्या तथा अन्वीक्षिकी भी कहा जाता है वात्स्यायन ने **'प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः'** (प्रमाणों द्वारा अर्थ (सिद्धान्त) का परीक्षण ही न्याय है।) इस दृष्टि से जब कोई मनुष्य किसी विषय में कोई सिद्धान्त स्थिर करता है तो वहाँ न्याय की सहायता अपेक्षित होती है। इसलिये न्याय-दर्शन विचारशील मानव समाज की मौलिक आवश्यकता और उद्भावना है। उसके बिना न मनुष्य अपने विचारों एवं सिद्धान्तों को परिष्कृत एवं सुस्थिर कर सकता है न प्रतिपक्षी के सैद्धान्तिक आघातों से अपने सिद्धान्त की रक्षा ही कर सकता है। न्यायशास्त्र उच्चकोटि के संस्कृत साहित्य (और विशेषकर भारतीय दर्शन) का प्रवेशद्वार है। उसके प्रारम्भिक परिज्ञान के बिना किसी ऊँचे संस्कृत साहित्य को समझ पाना कठिन है, चाहे वह व्याकरण, काव्य, अलंकार, आयुर्वेद, धर्मग्रन्थ हो या दर्शनग्रन्थ। दर्शन साहित्य में तो उसके बिना एक पग भी चलना असम्भव है। न्यायशास्त्र वस्तुतः बुद्धि को सुपरिष्कृत, तीव्र और विशद बनाने वाला शास्त्र है। परन्तु न्यायशास्त्र जितना आवश्यक और उपयोगी है उतना ही कठिन भी, विशेषतः नव्यन्याय तो मानो दुर्बोधता को एकत्र करके ही बना है।

### न्याय शब्द की व्युत्पत्ति-

नि + इण्गतौ +घञ्= न्याय।

**निरुक्ति** - "नितरां नीयते गम्यते अनेन"।

**"यथानुपूर्वीकपञ्चावयववाक्यसमुदायः न्यायः"।**

**प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः।** (न्यायभाष्य)

**"नानुपलब्धे ननिर्णीतेऽर्थे न्यायः प्रवर्तते किन्तु सन्दिग्धे"।**

न्यायविषये श्लोकः-

**"प्रदीपः सर्वविद्यानां उपायः सर्वकर्मणाम्।**<br>
**आश्रयः सर्वधर्माणां शश्वदान्वीक्षिकी मता"।।**

**आन्वीक्षिकी** – "प्रत्यक्षागमाभ्यां ईक्षितस्य पुनः ईक्षणं अन्वीक्षा, अन्वीक्षया प्रवर्तते इति आन्वीक्षिकी"।

### अनुबन्ध चतुष्टय-

**अधिकारी** - "अनधीतन्यायशास्त्रः अधीतव्याकरणकाव्यकोशः"।

**विषय** - न्याय नय (प्रवेश) संक्षिप्त युक्तियों से युक्त ।

**सम्बन्ध** - प्रतिपाद्य प्रतिपादक ग्रन्थ भाव।

**प्रयोजन** - पदार्थ ज्ञान ।

## ।।तर्कभाषा ।।

**तर्कभाषा व्युत्पत्ति** - "तर्क्यन्ते-प्रतिपाद्यन्ते इति तर्काः (प्रमाणादयः षोडश पदार्थाः) ते भाष्यन्ते अनया इति तर्कभाषा"।

**।।मङ्गलाचरण ।।** (वस्तुनिर्देशात्मक)

**"बालोऽपि यो न्यायनये प्रवेशम्, अल्पेन वाञ्छत्यलसः श्रुतेन।**<br>
**संक्षिप्तयुक्त्यन्विततर्कभाषा, प्रकाश्यते तस्य कृते मयैषा"।।**

जो आलसी बालक स्वल्प अध्ययन से ही न्याय शास्त्र के सिद्धान्तों में प्रवेश चाहता है, उसके लिए मेरे द्वारा यह संक्षिप्त युक्तियों से युक्त तर्कभाषा नामक प्रकरण ग्रन्थ प्रकाशित किया जा रहा है ।

### पदार्थ-

वैशेषिक दर्शन की ही भांति न्यायदर्शन में भी पदार्थों के तत्त्व ज्ञान से निःश्रेयस् की सिद्धि बतायी गयी है। न्यायदर्शन में (16) पदार्थ माने गये हैं। **"प्रमाणप्रमेयसंशयप्रयोजनदृष्टान्तसिद्धान्तावयवतर्कनिर्णयवादजल्पवित-ण्डा हेत्वाभासच्छलजातिनिग्रहस्थानानाम्तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः"।**

**16 पदार्थ-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (1) प्रमाण | (2) प्रमेय | (3) संशय | (4) प्रयोजन |
| (5) दृष्टान्त | (6) सिद्धान्त | (7) अवयव | (8) तर्क |
| (9) निर्णय | (10) वाद | (11) जल्प | (12)वितण्डा |
| (13) हेत्वाभास | (14) छल | (15) जाति | (16) निग्रह |

इन (16) पदार्थों के तत्त्वज्ञान से निःश्रेयस(मोक्ष) की प्राप्ति होती है।

## त्रिविध शास्त्रप्रवृत्ति-

न्याय शास्त्र की प्रवृत्ति तीन प्रकार से होती है-

1. उद्देश 2. लक्षण 3. परीक्षा

1. **उद्देश- "नाममात्रेण वस्तुसङ्कीर्तनम्"** (नाम मात्र से वस्तु का सङ्कीर्तन यानी कथन) **उदा.**- प्रामाणप्रमेय.....**यह प्रथम** सूत्र।

2. **लक्षण- "लक्षणन्त्वसाधारणधर्मवचनम्"**। (असाधरण धर्म के कथन को लक्षण कहते हैं। उदा.- गो: सास्नादिमत्त्वम्।

3. **परीक्षा- "लक्षितस्य लक्षणमुपपद्यते न वेति विचार: परीक्षा"।** (जिसका लक्षण किया जाता है उस लक्षित वस्तु का वह लक्षण ठीक है या नहीं इसका विचार परीक्षा कहलाती है।)

## 1. प्रमाण

**लक्षण- "प्रमाकरणं प्रमाणं"।**

**लक्ष्य**- प्रमाण **लक्षण**- प्रमाकरण ।

करण और फ़ल का नित्य सम्बन्ध होता है- "यद् यत् **करणं, तत्** तत् फ़लवत्,"

### प्रमा

**लक्षण- "यथार्थानुभव: प्रमा"।**

यथार्थ अनुभव का नाम प्रमा है। यहां पर यथार्थ पद से **'संशय, विपर्यय, तर्क'** का निराकरण किया गया है। अनुभव पद से 'स्मृति' का निराकरण किया गया है।

**स्मृति**- ज्ञातविषयज्ञानं, **अनुभव**- स्मृतिव्यतिरिक्तं ज्ञानं।

### करण

**लक्षण- "साधकतमं करणम्"।**

जिस कार्य का जो अतिशयेन साधक हो उसे 'साधकतमम्' कहते है, अर्थात् सर्वोत्कृष्ट कारण ही करण कहलाता है।

### कार्य

**कार्य लक्षण- "अनन्यथासिद्धनियतपश्चाद्भावित्वं कार्यत्वं"।**

जिसकी सत्ता घटादिकार्योत्पत्ति से पश्चात् निश्चित हो, और जो अन्यथासिद्ध (अनावश्यक) न हो उसे कारण कहते है।

### कारण

**लक्षण- "यस्य कार्यात् पूर्वभावो नियतोऽनन्यथासिद्धश्च तत्कारणम्"**

जिसकी सत्ता घटादिकार्योत्पत्ति से पूर्व निश्चित हो, और जो अन्यथासिद्ध (अनावश्यक) न हो उसे कारण कहते है। उदाहरण- 'तन्तु' और 'वेमा' पट के कारण है। पट की उत्पति में रासभ (गधा) कारण नही होता है क्योंकि उसकी वहां पर नियत उपस्थिति नहीं रहती है। **'पटरूप'** कार्य की उत्पत्ति में **'तन्तुरूप'** को कारण मांनने पर **'कल्पनागौरव'** नाम का दोष होता है। किसी ने कारण **का** लक्षण इस प्रकार किया है- **"कार्यानुकृतान्वयव्यतिरेकि कारणम्"** अर्थात् कार्य द्वारा जिसके 'अन्वय' और 'व्यतिरेक' का अनुकरण किया जाये वह कारण है । किन्तु इस प्रकार के लक्षण करने पर नित्य, विभु (आकाशादि) में **'अव्याप्ति'** दोष चला जयेगा ।

### कारण तीन प्रकार के हैं-

1. समवायिकारण 2. असमवायिकारण 3. निमित्तकारण

**1. समवायिकारण-**

**लक्षण- "यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते तत्समवायिकारणम्।"**

जिसमें समवाय सम्बन्ध **से** कार्य उत्पन्न होता है उसे **समवायिकारण** कहते हैं । **जैसे**- 'तन्तु' 'पट' के प्रति **समवायिकारण** हैं । तन्तुओं में ही पट **'समवाय'** सम्बन्ध से उत्पन्न होता है तुरी आदि में नहीं । तुरी और पट में 'संयोग' सम्बन्ध होता है । 'पट' अपने में रहने वाले 'रूप' आदि गुणों का समवायिकारण होता है। उसी प्रकार मिट्टी घट के प्रति समवायिकारण होती है। और घट भी अपने में रहने वाले गुणों का समवायिकारण होता है ।

### सम्बन्ध-

(क) समवाय (ख) संयोग

(क) **समवाय** - अयुतसिद्ध सम्बन्ध समवाय कहलाता है।

**अयुतसिद्ध-**

**"ययोर्द्वयोर्मध्ये एकमविनश्यदपराश्रितमेवावतिष्ठते तावयुतसिद्धौ"**

जिन दो पदार्थों में से एक अविनश्यदवस्था में दूसरे पदार्थ के आश्रित ही रहता है, वे दोनों ही परस्पर अयुतसिद्ध कहलाते हैं।

**"तावयुतसिद्धौ द्वौ विज्ञातव्यौ ययोर्द्वयो:।**
**अनश्यदेकमपराश्रितमेवावतिष्ठते"॥**

**जैसे**- 1. अवयव-अवयवी 2. गुण-गुणी
3. क्रिया-क्रियावान् 4. जाति-व्यक्ति
5. नित्यद्रव्य- विशेष।

**अवयवी** आदि पदार्थ यथाक्रम से **अवयव** आदि पदार्थों के आश्रित ही रहते हैं। **यथा**- पत्तों में वृक्ष। विनश्यदवस्था में अवयवी आदि पदार्थ निराश्रित ही रहते हैं। **जैसे- तन्तु** (अवयव) के नष्ट होने पर **पट** (अवयवी) का भी नाश हो जाता है। 'विनश्यदवस्था' विनाशकारणसामग्री का सान्निध्य अर्थात् समस्त विनाशकारणों का एकत्र हो जाना है।

(ख) **संयोग-** दो अन्य पदार्थों का सम्बन्ध संयोग कहलाता है। **जैसे**- घट का भूतल से संयोग सम्बन्ध होता है ।

### प्रथम क्षण में द्रव्य की निर्गुणता-

गुण और गुणी का जन्म समानकालीन नहीं होता है, प्रथम क्षण में निर्गुण घट ही उत्पन्न होता है ।दोनों की समान काल में उत्पत्ति मानने पर उनकी कारणसामग्री समान हो जाने से दोनों में भेद नहीं हो पायेगा । क्योंकि **"कारणभेदनियतत्वात्कार्यभेदस्य"** अर्थात् कार्य का भेद कारण के भेद से नियत (व्याप्त) रहता है ।

एवं प्रथम क्षण में घट की निर्गुण उत्पत्ति मानने पर दो दोष उपस्थित होते है- **प्रथम दोष**- घट का चाक्षुष प्रत्यक्ष नहीं हो पायेगा । **द्वितीय दोष- "गुणाश्रयो द्रव्यम्"** इस लक्षण के अनुसार निर्गुण घट को द्रव्य नहीं कहा जा सकता ।

प्रथम दोष का समाधान यह है कि प्रथम क्षण में निर्गुण घट का चाक्षुष प्रत्यक्ष ग्रहण न होने पर कोई भी हानि नहीं है, सगुणोत्पत्तिपक्ष के अनुसार भी पलक झपकाने के समय (निमेष के अवसर पर) घट का चाक्षुष प्रत्यक्ष नहीं हुआ करता । द्वितीय दोष का समाधान यह है कि **"गुणाश्रयो द्रव्यम्"** यह द्रव्य का लक्षण नहीं है । अपितु **"समवायिकारणं द्रव्यमिति द्रव्यलक्षणयोगात्"** जो समवायिकारण होता है, वह द्रव्य है । **"योग्यतया गुणाश्रयत्वाच्च"** अर्थात् जिसमें गुणों के आश्रित होने की योग्यता हो वह द्रव्य है । यहां केवल **"गुणाश्रयो द्रव्यम्"** कहने से द्रव्यलक्षण की उत्पत्तिक्षणकालीन 'घटादि' जन्य द्रव्यों में 'अव्याप्ति' होने लगेगी अत: यहां पर **'योग्यत्व'** अंश को जोडा गया है । योग्यता- **"योग्यता च गुणानामत्यन्ताभावाभाव:"**। गुणों के अत्यन्ताभाव के अभाव को योग्यता कहते हैं ।

### 2. असमवायिकारण-

**लक्षण-**

**"यत्समवायिकारणप्रत्यासन्नमवधृतसामर्थ्यं तदसमवायिकारणम्"**।

अर्थात् जो समवायिकारण में रहता हो और कार्योत्पादन करने में जिसका सामर्थ्य निश्चित हो उस कारण को 'असमवायिकारण' कहते हैं।

**असमवायिकारण के दो प्रकार -**

**(1) कार्यैकार्थप्रत्यासत्ति-** पट के प्रति तन्तुसंयोग ।

**जैसे**- 'तन्तुसंयोग' 'पटात्मक' कार्य का असमवायिकारण है । क्योंकि 'तन्तुसंयोग' एक गुणपदार्थ है, और वह 'तन्तुसंयोग' 'पट' कार्य के आश्रय 'समवायिकारण' **'तन्तु'** में 'समवाय' सम्बन्ध से रहता है । इसलिये पट के समवायिकारण तन्तुओं में वह प्रत्यासन्न अर्थात् रहता है । और वह तन्तुसंयोग कारण पटात्मक कार्य के प्रति **'अनन्यथासिद्धनियतपूर्वभावित्व'** इस कारण लक्षण से भी समन्वित है।

**(2) कारणैकार्थप्रत्यासत्ति-** पटरूप के प्रति तन्तुरूप ।

**'पटरूप'** कार्य के समवायिकारण **'पट'** तथा उस कारण के आश्रयभूत समवायिकारण **'तन्तु'** में प्रत्यासन्न **'तन्तुरूप'** की भी समवायिकारण में **'परम्परया'** प्रत्यासत्ति होती है । 'पट' का समवायिकारण 'तन्तु' है, उन तन्तुओं में ही 'तन्तुरूप' रहता है । अत: यहां पर 'पटरूप' का असमवायिकारण जो 'तन्तुरूप' है, वह 'पटरूप' के समवायिकारण (पट) के समवायिकारण (तन्तु) में रहता है । इस प्रकार यहां पर **'परम्परया'** प्रत्यासत्ति है । इस परम्परया प्रत्यासत्ति को ही **"कारणैकार्थप्रत्यासत्ति"** कहते हैं ।

### 3. निमित्तकारण-

लक्षण- **"यन्न समवायिकारणं, नाप्यसमवायिकारणम्, अथ च कारणं तन्निमित्तकारणम्।"** जो न समवायिकारण है और न ही असमवायिकारण है, फिर भी जो कार्य के प्रति कारण होता है वह निमित्तकारण कहलाता है । **जैसे**- तुरी, वेमा आदि पट के निमित्तकारण हैं ।

ये तीन प्रकार के कारण भावपदार्थों के ही होते हैं। **'अभाव'** का केवल 'निमित्तकारण' ही होता है । क्योंकि अभाव का कहीं भी कभी भी किसी पदार्थ के साथ 'समवाय' सम्बन्ध नहीं होता है । समवाय तो केवल दो 'भाव' पदार्थों का ही धर्म हुआ करता है । इन तीनों कारणों में जो कारण किसी प्रकार से भी दूसरे कारणों की अपेक्षा अधिक उत्कृष्ट रहता है, उसे ही **'करण'** कहते हैं ।

अभाव=निमित्तकारण। **(समवायसम्बन्धाभावात्)**




### क्रिया से लेकर संयोग तक चार कार्य-

(1) क्रिया
(2) क्रिया से विभाग
(3) विभाग से पहले संयोग का नाश।
(4) उत्तर देश में संयोगोत्पत्ति।

**'प्रमाता'** और **'प्रमेय'** के होने पर भी 'इन्द्रियार्थसन्निकर्ष' सम्बन्ध के बिना 'प्रमा' की उत्पत्ति नहीं होती है, किन्तु 'इन्द्रियादि संयोग' आदि के होने पर शीघ्र ही 'प्रमा' की उत्पत्ति होती है । इसलिये **"इन्द्रियादि संयोग"** ही प्रमा का कारण है ।

प्रमाया: करणं - **"इन्द्रियसंयोगादिरेव करणम्"**।

### प्रमाण चार प्रकार के हैं-

"प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दा: प्रमाणानि"। (न्यायसूत्र 1.1.3)

## ॥प्रत्यक्ष प्रमाण॥

लक्षण- "साक्षात्कारिप्रमाकरणं प्रत्यक्षम्"।

वस्तु का साक्षात्कार करने वाली प्रमा के करण को 'प्रत्यक्षप्रमाण' कहते हैं । साक्षात्कारिणी प्रमा वह है जो 'इन्द्रिय' से उत्पन्न होती है।

**प्रत्यक्ष प्रमा-**

(1) सविकल्पक (2) निर्विकल्पक।

**प्रत्यक्ष प्रमा के 3 करण -**

(1) इन्द्रिय (2) इन्द्रियार्थ सन्निकर्ष (3) निर्विकल्पक ज्ञान।

| करण | अवान्तरव्यापार | फल |
|---|---|---|
| (1) इन्द्रिय | इन्द्रियार्थसन्निकर्ष | निर्विकल्पकज्ञांन |
| (2) इन्द्रियार्थसन्निकर्ष | निर्विकल्पकज्ञान | सविकल्पकज्ञान |
| (3) निर्विकल्पकज्ञान | सविकल्पकज्ञान | |
| हानोपादानोपेक्षाबुद्धि | | |

**व्यापार लक्षण- "तज्जन्यस्तज्जन्यजनकोऽवान्तरव्यापारः"।**

जो स्वयं **'तत्'** अर्थात् उस करण से जन्य (उत्पन्न) हो और **'तज्जन्य'** अर्थात् उस करण से जन्य होने वाले कार्य (फ़ल) का जनक (उत्पादक) हो उसे **'अवान्तरव्यापार'** कहते हैं । **जैसे-** कुठार (करण) से जन्य जो कुठार-दारू संयोग है, वह कुठार से उत्पन्न होने वाली छेदन (फ़लरूपी) क्रिया का जनक है । 'अवान्तरव्यापार' सर्वत्र करण तथा फ़ल के मध्य में ही रहता है ।

**इन्द्रियार्थसन्निकर्ष-**

साक्षात्कारि प्रमा का हेतु 'इन्द्रियार्थसन्निकर्ष' छः प्रकार का है ।

1. संयोग 2. **संयुक्तसमवाय** 3. **संयुक्तसमवेतसमवाय**
4. समवाय 5. **समवेतसमवाय** 6. **विशेषण-विशेष्यभाव**

**1. संयोग-**

चक्षुरिन्द्रिय से **'घट'** (अर्थ) का प्रत्यक्ष होने से 'संयोग' सन्निकर्ष होता है । क्योंकि ये दोनों 'अयुतसिद्ध' नहीं हैं । इसी प्रकार अन्तरिन्द्रिय **'मन'** से जब **आत्मविषयक ज्ञान** होता है तो 'मन' इन्द्रिय और आत्मा' अर्थ है । इन दोनों का सम्बन्ध 'संयोग' सन्निकर्ष ही कहा जाता है ।

**2. संयुक्तसमवाय -**

चक्षुरिन्द्रिय से **'घटरूप'** का प्रत्यक्ष ग्रहण होने पर 'संयुक्तसमवाय' सन्निकर्ष होता है। उसी प्रकार मन से आत्मा में समवेत (समवाय सम्बन्ध से रहने वाले) सुख, दुःखादि का ग्रहण होने पर भी 'संयुक्तसमवाय' सन्निकर्ष होता है।

घट के परिणाम, संख्या आदि गुणों को ग्रहण करने में चतुष्टयसन्निकर्ष को अतिरिक्त कारण माना जाता है- **(संयुक्तसमवाय) चतुष्टयसन्निकर्ष-**

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्रियावयवैः अर्थावयविनाम् | - इन्द्रिय अवयव | अर्थावयवी |
| इन्द्रियावयविनामर्थावयवानाम् | - इन्द्रिय अवयवी | अर्थावयव |
| इन्द्रियावयवैरर्थावयवानाम् | - इन्द्रिय अवयव | अर्थावयव |
| अर्थावयविनामिन्द्रियावयविनाम् | - इन्द्रिय अवयवी | अर्थावयवी |

**3. संयुक्तसमवेतसमवाय-**

जब चक्षुरिन्द्रिय से 'घटरूप' में समवेत **'रूपत्व'** आदि जाति का ग्रहण होता है, तो इनका सन्निकर्ष 'संयुक्तसमवेतसमवाय' कहलाता है । उसी प्रकार मन से आत्मा में समवेत (समवाय सम्बन्ध से रहने वाले) सुख, दुःखादि की जाति का ग्रहण होने पर 'संयुक्तसमवेतसमवाय' सन्निकर्ष कहलाता है ।

**4. समवाय-**

जब 'श्रोत्रेन्द्रिय' से **'शब्द'** का ग्रहण होता है तब 'श्रोत्र' इन्द्रिय है और 'शब्द' अर्थ है । और उन दोनों का सन्निकर्ष सम्बन्ध **'समवाय' ही** होता है । **श्रोत्र- "कर्णशष्कुल्यवच्छिन्नं नभः श्रोत्रम्"**। कर्णविवर से अवच्छिन्न (घिरा हुआ) 'आकाश' ही श्रोत्र है । और 'शब्द' आकाश का **'गुण'** है, और 'गुण' तथा 'गुणी' का 'समवाय' सम्बन्ध होता है ।

**5. समवेतसमवाय-**

शब्द में समवेत **'शब्दत्व'** जाति का प्रत्यक्ष होने पर 'समवेतसमवाय' सन्निकर्ष होता है।

**6. विशेषण-विशेष्यभाव-**

चक्षु से संयुक्त भूतल में **'घटाभाव'** का ग्रहण होने पर 'विशेषण-विशेष्यभाव' सन्निकर्ष होता है। उस समय 'चक्षु' से संयुक्त हुए भूतल का **विशेषण** 'घटाभाव' है, और **विशेष्य** 'भूतल' है । इसी प्रकार 'मन' से संयुक्त हुए 'आत्मा' में 'सुखादि' गुणों का अभाव अर्थात् 'मैं सुखरहित हूं' इस रूप में ज्ञात होता है, तब मन से संयुक्त हुए आत्मा में 'सुखाभाव' 'समवाय' सम्बन्ध से 'विशेषण' होता है। अतः आत्मा में सुखाभाव का प्रत्यक्ष 'विशेषण-विशेष्यभाव' सन्निकर्ष के द्वारा होता है । 'श्रोत्र' में 'समवाय' सम्बन्ध से रहने वाले **'गकार'** में **'घत्व'** आदि जाति का अभाव ग्रहीत होने पर घत्वाभाव **'समवेतसमवाय'** सम्बन्ध से **विशेषण** होता है। उन दोनों का ग्रहण 'विशेषण-विशेष्यभाव' सन्निकर्ष के द्वारा होता है।

**घटाभाव -** संयुक्तविशेष्यविशेषणभाव सन्निकर्ष।
**घटरूपाभाव-** संयुक्तसमवेतविशेषणविशेष्यभाव सन्निकर्ष।
**घटरूपत्वाभाव-** संयुक्तसमवेतसमवेतविशेषणविशेष्यभाव सन्निकर्ष।
**क में खत्वाभाव-** श्रोत्रसमवेतविशेषणविशेष्यभाव सन्निकर्ष।
**कत्व में खत्वाभाव-**श्रोत्रसमवेतसमवेतविशेषणविशेष्यभाव सन्निकर्ष।

**'अभाव'** तथा **'समवायसम्बन्ध'** दोनों का इन्द्रिय से **"विशेषणविशेष्यभाव"** सन्निकर्ष द्वारा प्रत्यक्ष किया जाता है। **संयोग,संयुक्तसमवाय,संयुक्तसमवेतसमवाय,समवाय,समवेतसमवाय** इन पञ्चविध सम्बन्धों में से किसी एक से सम्बन्धित **'विशेषणविशेष्यभाव-'** के द्वारा ही **'अभाव'** का प्रत्यक्ष इन्द्रिय के द्वारा ही होता है। केवल 'विशेषण-विशेष्यभाव' सन्निकर्ष से ही कभी भी अभाव का ग्रहण नहीं होता है ।

**'समवाय'** का ग्रहण केवल -**"संयोग, संयुक्तसमवाय, समवाय"** इन तीनों में से किसी एक सम्बन्ध से सम्बन्धित **'विशेषणविशेष्यभाव'** सन्निकर्ष के द्वारा होता है। समवाय सम्बन्ध रहता है -**द्रव्य,गुण,कर्म** में।**'द्रव्य'** हमेशा **'समवायिकारण'** होता है।

बाह्येन्द्रिय में केवल **चक्षु', त्वक्'** से ही पटादि द्रव्यों का प्रत्यक्ष होता है। अन्तरिन्द्रिय में **'मन'** के द्वारा **'आत्मा'** का प्रत्यक्ष होता है।

**चक्षु', 'त्वक् ''मन'** ये तीन इन्द्रियां ही **'संयोगसन्निकर्ष'** के द्वारा अर्थ का ' प्रकाश करती हैं।

**षड्विधसन्निकर्षों का संक्षेप में वर्णन-**

**"अक्षजा प्रमितिर्द्वेधा सविकल्पाविकल्पिका।**
**करणं त्रिविधं तस्याः सन्निकर्षश्च षड्विधः॥**
**घट-तन्नील-नीलत्व-शब्द-शब्दत्वजातयः।**
**अभावसमवायौ च ग्राह्याः सम्बन्धषड्द्धतः"॥**

## ॥अनुमान प्रमाण॥

**लक्षण- "लिङ्गपरामर्शोऽनुमानम्"**

'लिङ्गपरामर्श' को ही अनुमान कहते है । क्योंकि जिससे **'अनुमिति'** (**अनु**=पश्चात्, **मितिः**=प्रमितिः) की जाती है, उसे 'अनुमान' कहते हैं । **'लिङ्गपरामर्श'** से अनुमिति की जाती है, इसलिये 'लिङ्गपरामर्श' को "अनुमान" कहते हैं । और वह 'लिङ्गपरामर्श' 'धूमादि' का ज्ञान ही है । क्योंकि वह अनुमिति के प्रति कारण है । उससे अनुमिति की जाती है । 'अग्नि' आदि का ज्ञान 'अनुमिति' है । और 'धूम' आदि का ज्ञान, उस 'अग्निज्ञानरूप अनुमिति' का करण है ।

### लिङ्ग-

**लक्षण- "व्याप्तिबलेनार्थगमकं लिङ्गम्"।**

**'व्याप्ति'** के आधार पर अर्थ का जो बोधक होना है, उसे **'लिङ्ग'** कहते हैं । **जैसे-** 'धूम', 'अग्नि' का लिङ्ग है । जहाँ 'धूम' होता है, वहाँ अग्नि होती है । इस **'साहचर्यनियम'** को **'व्याप्ति'** कहते हैं। उस 'व्याप्ति' का निश्चयात्मकज्ञान होने पर ही धूम, अग्नि का ज्ञान करा पाता है । अतः 'व्याप्ति' के बल पर 'अग्नि' का अनुमापक होने से 'धूम' को अग्नि का लिङ्ग कहते हैं ।

### परामर्श-

**"लिङ्गस्य तृतीय ज्ञानं परामर्शः"।**

'धूम' रूप लिङ्ग का 'तृतीय' ज्ञान 'परामर्श' शब्द से कहा जाता है ।

**जैसे-** प्रथमतः महानस (पाकशाला) में बार-बार 'धूम' को देखता हुआ 'वह्नि' को देखता है । अर्थात् 'धूम' और 'वह्नि' का अनेक बार सहचारदर्शन होता है । बार-बार सहचारदर्शन से 'धूम' और 'वह्नि' के स्वाभाविक सम्बन्ध **(व्याप्ति)** का निश्चय करता है। अर्थात् जहाँ-जहाँ धूम होता है, वहाँ-वहाँ अग्नि होता है ऐसा समझता है ।

### उपाधि-

'मैत्रीतनयत्व' के साथ 'श्यामत्व' के सम्बन्ध में **'औपाधिक'** सम्बन्ध है। **'शाकादिअन्नपरिणाम'** इस उपाधि के कारण ही उन (मैत्रीतनयत्व और श्यामत्व) दोनों में सम्बन्ध दिखाई दे रहा है । **'प्रयोजक'** को ही **'उपाधि'** कहा जाता है ।

### उपाधि के दो प्रकार-

(1) योग्य (प्रत्यक्षयोग्य) (2) **अयोग्य (प्रत्यक्ष अयोग्य)** 'हिंसात्व' के साथ 'अधर्मसाधनत्व' के सम्बन्ध में उपाधि-**'निषिद्धत्व'**

'उपाधि' के 'अभाव' का निश्चय **'तर्कसहकृत' और 'अनुपलब्धि'** युक्त प्रत्यक्ष से ही हो जाता है।

### धूमरूप लिङ्ग के तीन ज्ञान-

1. पाकशाला में अग्नि-धूम दर्शन। **(वह्निव्याप्यो धूमः)**
2. पर्वत पर धूम देखना (व्याप्तिस्मरण) (धूमो वह्निव्याप्तिः)
3. पर्वत वह्नि से युक्त है (लिङ्गपरामर्श ज्ञान) **(वह्निव्याप्यधूमवानयं पर्वतः)**

'लिङ्गपरामर्शरूप' तृतीय ज्ञान के दो अंश हैं- (1) व्याप्ति (2) पक्षधर्मता, इन दो अंशों के कारण ही यह ज्ञान 'अनुमिति' का जनक होता है ।

**1. व्याप्ति-**

**लक्षण- "यत्र-यत्र धूमस्तत्रतत्राग्निरितिसाहचर्यनियमो व्याप्तिः"।**

जहां जहां धूम है, वहां-वहां अग्नि है, इस प्रकार धूम और अग्नि का साहचर्य सम्बन्ध व्याप्ति कहलाता है । धूम और अग्नि का सम्बन्ध=स्वभाविक, **"स्वभाविकश्च सम्बन्धो व्याप्तिः"।**

**2. पक्षधर्मता-**

**लक्षण- "व्याप्यस्य पर्वतादिवृत्तित्वं पक्षधर्मता"।**

व्याप्य (धूम) हेतु का पर्वत (पक्ष) पर रहना ही पक्षधर्मता होती है ।

### अनुमान के दो प्रकार-

1. स्वार्थानुमान  2. परार्थानुमान ।

### 1. स्वार्थानुमान-

स्वयं के ज्ञान का हेतुभूत जो अनुमान होता है, उसे "स्वार्थानुमान' कहते हैं । **जैसे-** कोई आदमी 'महानस' (पाकशाला) आदि अनेक जगह जाकर 'धूम' और 'अग्नि' के सहचार को देखता है, और उससे धूम में अग्नि की व्याप्ति का निश्चय करता है, उसके बाद जब कभी पर्वत के समीप पहुँचता है, तब उसे पर्वत पर अग्नि है या नहीं इस प्रकार का सन्देह होता है, किन्तु जब वहाँ मूलस्था से आकाश तक अविच्छिन्नरूप में फैले हुए धूम को देखता है, तब उस धूम में पूर्व ग्रहण की हुई अग्नि की व्याप्ति के संस्कार उदबुद्ध हो उठते हैं। उन संस्कारों के उद्बुद्ध हो जाने से **"यत्र धूमः तत्र अग्नि"**- जहाँ धूम होता है वहाँ अग्नि होती है। इस आकार में 'धूम में अग्नि

की व्याप्ति का उसे स्मरण होता है, तदनन्तर पर्वत पर 'अग्निव्याप्य' के रूप में धूम दिखाई देता है। अर्थात् '**अग्निव्याप्यधूमवानयं पर्वत**' यह ज्ञान होता है, तब **"पर्वतो वह्निमान्"** इस प्रकार की 'पर्वत' पर अग्नि की अनुमिति होती है। इस प्रकार से, 'अग्निरूप साध्य' की अनुमिति उसी को हो पाती है, जिसे पर्वतरूप पक्ष में हेतु का 'साध्यव्याप्य' रूप से अर्थात् '**वह्निव्याप्यो धूमः**' इस आकार में हेतु (धूम) का निश्चय हुआ रहता है। यही स्वार्थानुमान का स्वरूप है ।

## 2. परार्थानुमान-

जब कोई व्यक्ति स्वयं धूम से अग्नि का अनुमान करके, उस अनुमित अग्नि का ज्ञान किसी अन्य मनुष्य को कराने के लिये '**पञ्चावयव वाक्य**' का प्रयोग करता है, तब उसे 'परार्थानुमान' कहते हैं । **जैसे**-

1. '**प्रतिज्ञा**'- **"पर्वतोवह्निमान्"**- पर्वत वह्निमान् है ।
2. '**हेतु**'- **"धूमवत्वात्"** - क्योंकि वह धूमवान् है ।
3. '**उदाहरण**'- **"यथा महानसम्"**जो-जो धूमवान् होता है, वह-वह वह्निमान् होता है, **जैसे**- महानस (रसोई-घर)
4. '**उपनय**'- **"तथा चायम्"** यह (पर्वत) भी उसी प्रकार का (धूमवान्) है । इस उपनय को **"वह्निव्याप्य-धूमवांश्चायम्"** के आकार में कहा जाता है। इसी को संक्षेप में 'तथा चायम के आकार में कह दिया है। इस उपनय में 'व्याप्ति' और 'पक्षधर्मता' दोनों की प्रतीति होती है । इसलिये इसे '**व्याप्ति-विशिष्ट-पक्षधर्मताज्ञान**' अथवा 'लिङ्गपरामर्श' या 'अनुमान' भी "कहते हैं ।
5. '**निगमन**'- **"तस्मात्तथा"** इसलिये यह अग्निमान् है ।

## व्याप्तिः-

### 1. अन्वव्यतिरेक व्याप्ति-

**"पर्वतो वह्निमान् धूमवत्त्वात्"** इस परार्थानुमान में 'पर्वत' पर '**साध्य**' 'वह्निमत्त्व' को 'सिद्ध' किया जाता है । यहां '**हेतु**' 'धूमवत्त्व' है, और वह 'अन्वय-व्यतिरेकी' हेतु है । क्योंकि 'अन्वय' तथा 'व्यतिरेक' दोनों व्याप्तियों से वह हेतु युक्त है । अर्थात् उक्त हेतु में दोनों प्रकार की व्याप्तियाँ 'अन्वयव्याप्ति' और 'व्यतिरेकव्याप्ति' घटित हुई उपलब्ध होती हैं । और घटित हुई व्याप्ति के उदाहरण भी मिलते हैं। **जैसे - "यत्र यत्र धूमवत्त्वं तत्र तत्राग्निमत्त्वं यथा महानसे"** अर्थात् जहाँ-जहाँ 'धूमवत्त्व' रहता है, वहाँ-वहाँ 'अग्निमत्त्व' रहता है, जैसे- 'महानस' में । यह 'अन्वय-व्याप्ति' है । क्योंकि महानस में धूम और अग्नि दोनों विद्यमान रहते हैं । इसी प्रकार **"यत्राग्निर्नास्ति तत्र घूमोऽपि नास्ति यथा महाह्रदः"**। जहाँ अग्नि नहीं होती, वहाँ धूम भी नहीं होता, जैसे- महाह्रद यानी जलाशय में यह 'व्यतिरेकव्याप्ति' है । क्योंकि महाह्रद में धूम और अग्नि का 'अभाव' (व्यतिरेक) रहता है । यहां 'महानस' का उदाहरण देकर 'अन्वयव्याप्ति' बतायी गयी है, और महाह्रद का उदाहरण देकर 'व्यतिरेक-व्याप्ति' बतायी गयी है। इसीलिये '**धूमवत्त्व**' हेतु को '**अन्वय-व्यतिरेकी**' कहा गया है ।

उदाहरण- **"पर्वतो वह्निमान् धूमवत्त्वात्"**।

अन्वयव्याप्ति -**"तत्सत्त्वे तत्सत्त्वं"**

"यत्र यत्र धूमवत्त्वं तत्र तत्राग्निमत्त्वं यथा महानसे"

साधन (धूम)=व्याप्य, साध्य (वह्नि)=व्यापक ।

**व्यतिरेकव्याप्ति -"तदभावे तदभावः"**

"यत्राग्निर्नास्ति तत्र घूमोऽपि नास्ति यथा महाह्रदः"

साध्याभाव (वह्न्याभाव)=व्याप्य, साधनाभाव (धूमाभाव)=व्यापक ।

**"व्याप्यव्यापकभावो हि भावयोर्यादृगिष्यते ।**
**तयोरभावयोस्तस्माद् विपरीतः प्रतीयते ॥**
**अन्वये साधनं व्याप्यं साध्यं व्यापकमिष्यते ।**
**तदभावोऽन्यथा व्याप्यो व्यापकः साधनात्ययः ॥**
**व्याप्यस्य वचनं पूर्वं व्यापकस्य ततः परम ।**
**एवं परीक्षिता व्याप्तिः स्फुटी भवति तत्त्वतः" ॥**

इसी प्रकार 'अनित्यत्वादि' साध्यों के अनुमापक 'कृतकत्वादि' अन्य हेतु भी 'अन्वयव्यतिरेकि' होते हैं ।

उदाहरण- **"शब्दोऽनित्यः कृतकत्वात्, घटवत्"**

अन्व्य व्याप्ति- "यत् कृतकं तदनित्यम्"

व्यतिरेकव्याप्ति- "यत्र-यत्र अनित्यत्वाऽभावः तत्र-तत्र कृतकत्वाऽभावः"

### 2. केवलव्यतिरेकी -

जिसमें केवल 'व्यतिरेकव्याप्ति' ही होती है, 'अन्वयव्याप्ति' नहीं होती वह 'केवलव्यतिरेकी' कहलाता है ।

उदाहरण- **"जीवच्छरीरं सात्मकं प्राणादिमत्वात्"।**

साध्य- सात्मकत्वं, **साधन**- प्राणादिमत्वं, पक्ष- जीवच्छशरीरत्व।

जीवित शरीर सात्मक (आत्मा से युक्त) है, प्राणादिमान होने से ।

**व्यतिरेकव्याप्ति**- "यत् सात्मकं न भवति, तत् प्राणादिमत् न भवति, यथा घटः"। **"यत् प्राणादिमत् तत् सात्मकं"** यहां पर इस प्रकार की 'अन्वयव्याप्ति' का अभाव होने से यहां केवल 'व्यतिरेकव्याप्ति' है ।

जब कोई लक्षण हेतु के रूप में प्रयोग किया जाता है तब वह भी 'केवलव्यतिरेकी' हेतु कहलाता है ।

उदाहरण- **"पृथिवीलक्षणं गन्धवत्वम्"**। (गन्धवत्व पृथ्वी का लक्षण है।)

**व्यतिरेकव्याप्ति**- "यत्र पृथिवीति व्यवह्रियते तत्र गन्धवत् यथापः"।

प्रमाण का लक्षण भी '**केवलव्यतिरेकी**' हेतु होता है ।

**"प्रत्यक्षादिकं प्रमाणमिति व्यवहर्तव्यं प्रमाकरणत्वात्"**।

**साध्य** – व्यवहार, **साधन**- प्रमाकरणत्व, **पक्ष**- प्रत्यक्षादित्व।

प्रत्यक्ष, अनुमान आदि का प्रमाण शब्द से व्यवहार करना चाहिये, क्योंकि वे सब प्रमा के करण हैं ।

**व्यतिरेकव्याप्ति**- "यत्प्रमाणमिति न व्यवह्रियते तत्र प्रमाकरणं यथा प्रत्यक्षाभासादि"।

यहां 'प्रमाणत्व' को 'साध्य' मानने पर '**साध्याभेद**' नामक दोष होगा।

### 3. केवलान्वयी -

**"कश्चिदन्यो हेतुः केवलान्वयी"।** 'अन्वव्यतिरेकि' और 'केवलव्यतिरेकि' हेतुओं के अतिरिक्त कोई हेतु 'केवलान्वयी' कहलाता है ।

**उदाहरण- "शब्दोऽभिधेयः प्रमेयत्वात्"।** शब्द अभिधेय है, प्रमेय होने से।

**साध्य-** अभिधेयत्व, **साधन-** प्रमेयत्व, **पक्ष-** शब्द,

**'यत् प्रमेयं तद् अभिधेयं यथा घटः'।** जो प्रमेय होता है वह अभिधेय होता है जैसे- घट। **'तथा चाऽयं तस्मात् तथेति'** यह शब्द भी उसी प्रकार का प्रमेय है, इसलिये वह वैसा अभिधेय है । **"यदभिधेयं भवति तत्प्रमेयमपि न भवति"।** यहां पर इस प्रकार की 'व्यतिरेक' व्याप्ति का अभाव है, क्योंकि इस संसार के सारे पदार्थों में 'ज्ञेयत्व' और 'अभिधेयत्व' विद्यमान होता है ।

### अनुमान के दो अङ्ग-

1. व्याप्ति 2. पक्षधर्मता ।

### अन्वयव्यतिरेकी हेतु की पञ्चरूपोपपन्नता-

1. **पक्षसत्व-(धूमवत्वे हेतौ पर्वतः)** (हेतु का पक्ष में रहना)
2. **सपक्षसत्व-** (पक्ष में साध्य का निश्चय हो जाना) **(तत्रैव महानसम)**
3. **विपक्षव्यावृत्ति-** (हेतु की विपक्ष से व्यावृत्ति) **(तत्रैव महाह्रदः)**
4. **अबाधितविषयत्व-**(साध्य बाधित न हो)
5. **असत्प्रतिपक्षत्व-**(हेतु का प्रतिपक्ष न होना)

'अन्वयव्यतिरेकी' हेतु धूमवत्त्व के समान पांच रूपों से युक्त होने पर सद्धेतु कहलाता है । 'केवलान्वयी' हेतु के चार रूप होते हैं । उसमें **'विपक्षव्यावृत्ति'** नहीं रहती, वहां पर उसका कोई विपक्ष नहीं रहता। 'केवलव्यतिरेकी' में भी चार रूप होते हैं। वह **'सपक्ष'** में विद्यमान नहीं रहता क्योंकि वहां सपक्ष है ही नहीं । सारे लक्षण भी 'केवलव्यतिरेकी' ही होते हैं।**"लक्षणान्यपि सर्वाणि केवलव्यतिरेकि एव"।**

**पक्ष- "सन्दिग्धसाध्यधर्मा धर्मी पक्षः"।** जिस धर्मी में 'साध्य' रूप धर्म सन्दिग्ध होता है, उस धर्मी को पक्ष कहते हैं । **जैसे-** धूम से अग्नि का अनुमान करने पर **'पर्वत'** पक्ष होता है ।

**सपक्ष- "सपक्षस्तु निश्चितसाध्यधर्माधर्मी"।** जिस धर्मी में 'साध्य' रूप धर्म निश्चित होता है, उसे सपक्ष कहते हैं । **जैसे-** धूमहेतुक अग्नि के अनुमान में **'महानस'** सपक्ष है, क्योंकि अनुमान करने के पूर्व भी साध्य अग्नि का निश्चय रहता है ।

**विपक्ष- "विपक्षस्तु निश्चितसाध्याभाववान् धर्मी"।** जिस धर्मी में साध्य का अभाव निश्चित रहता है, उसे विपक्ष कहते हैं । **जैसे-** उसी धूमहेतुक अग्नि के अनुमान में 'महाह्रद' विपक्ष है, क्योंकि अनुमान करने के पूर्व में भी साध्य अग्नि की अविद्यमानता निश्चित रहती है ।

## ॥हेत्वाभास ॥

**"हेतुवद् आभासन्ते इति हेत्वाभासाः"** जो वास्तव में हेतु न होते हुए भी हेतु के समान भासित होता है, उसे हेत्वाभास कहते हैं । अर्थात् दोषयुक्त दुष्टहेतु ही हेत्वाभास है । दोषयुक्त होने के कारण वह हेतु नहीं कहा जाता है अतः वह 'हेत्वाभास' कहलाता है । हेत्वाभास पांच प्रकार के होते हैं-

1. असिद्ध 2. विरुद्ध 3. अनैकान्तिक
4. प्रकरणसम 5. कालात्ययापदिष्ट

## 1. असिद्ध

**लक्षण- "लिङ्गत्वेनाऽनिश्चितो हेतुरसिद्धः"।**

जिस हेतु में लिङ्गत्व निश्चित न हो, अर्थात् **'व्याप्ति'** और **'पक्षधर्मता'** दोनों अथवा दोनों में से कोई एक सिद्ध न हो, वह 'असिद्ध' नाम का हेत्वाभास कहलाता है । असिद्ध तीन प्रकार का है-

### (1) आश्रयासिद्ध-

जिस हेतु का आश्रय (पक्ष) सिद्ध न हो, उसे आश्रयासिद्ध कहते हैं ।

**उदाहरण- "गगनारविन्दं सुरभि, अरविन्दत्वात्, सरोजारविन्दवत्"** ।

**साध्य-** सुरभित्व, **साधन-** अरविन्दत्व, **पक्ष-** गगनारविन्द,

आकाश कमल सुगन्ध से युक्त है, क्योंकि वह भी कमल है, तालाब के कमल के समान । आकाश पर कभी भी कोई पुष्प नहीं खिलता है, अतः यहां पर **'अरविन्दत्वात्'** (हेतु) का आश्रय **'गगनारविन्द'** (पक्ष) को बनाया गया है । आकाश में पुष्प न दिखाई देने के कारण यह 'पक्ष' आश्रय से ही असिद्ध है । अतः यह आश्रयासिद्ध हेत्वाभास का उदाहरण है ।

### (2) स्वरूपासिद्ध-

जिस हेतु का अपने आश्रय (पक्ष) में अस्तित्व ही न हो उसे स्वरूपासिद्ध कहते हैं ।

**उदाहरण- "शब्दोऽनित्यः चाक्षुषत्वात्, घटवत्"।**

**साध्य-** अनित्यत्व, **साधन-** चाक्षुषत्व, **पक्ष-** शब्दः,

शब्द अनित्य है क्योंकि वह चक्षु से ग्रहण करने योग्य है, घट के समान। यहां पर **'चाक्षुषत्व'** (हेतु) **'शब्द'** (पक्ष) में नहीं है, क्योंकि शब्द आकाश का गुण है और उसका ग्रहण केवल 'श्रोत्रेन्द्रिय' से ही होता है । यहां पर 'चाक्षुषत्व' यह हेतु स्वरूपतः ही असिद्ध है ।

### (3) व्याप्यत्वासिद्ध-

जिस हेतु में 'व्याप्ति' सिद्ध न हो उस हेतु को 'व्याप्यत्वासिद्ध' कहते हैं। व्याप्यत्वासिद्ध दो प्रकार का होता है ।

**1. व्याप्तिग्राहक प्रमाणाभावात्-**

यह व्याप्तिग्राहक प्रमाण का अभाव होने से होता है ।

**उदाहरण- "शब्दः क्षणिकः सत्वात्, यत् सत् तत् क्षणिकं, यथा जलधरपटलं"**

**साध्य-** क्षणिकत्व, **साधन-** सत्व, **पक्ष-** शब्दः,

अर्थात् शब्द क्षणिक है, क्योंकि वह सत्व है, जैसे- मेघसमुदाय । यहां पर शब्द की सत्ता (साधन) होने से क्षणिकत्व (साध्य) की सिद्धि न होने पर उचित व्याप्ति का ग्रहण न होने से यहां व्याप्यत्वासिद्ध हेत्वाभास है।

2. उपाधिसद्भावात्-

इसमें उपाधि के रहने से 'व्याप्ति' की सिद्धि नहीं हो पाती ।

**उदाहरण-** **"क्रत्वन्तवर्तिनी हिंसा अधर्मसाधनं, हिंसात्वात्, क्रतुबाह्यहिंसावत्"।**

**साध्य-** अधर्मसाधनत्व, **साधन-** हिंसात्व, **पक्ष-** क्रत्वन्तवर्तिनी हिंसा,

अर्थात् यज्ञ में होने वाली हिंसा 'अधर्म' का साधन है. हिंसा होने से, यज्ञ के बाहर की जाने वाली हिंसा के समान । यहां पर **'अधर्मसाधनत्व'** रूप 'साध्य' की सिद्धि करने में **'हिंसात्व'** हेतु कारण नहीं है, अपितु यहां पर **'शास्त्रनिषिद्धत्व'** उपाधि ही उसमें कारण (प्रयोजक) है । अत: यहां पर उपाधि का सद्भाव होने से व्याप्ति की सिद्धि नहीं हो पा रही है। इसलिये यह व्याप्यत्वासिद्ध हेत्वाभास का द्वितीय उदाहरण है ।

**उपाधि- "साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकः उपाधिः" 'साध्य'** का **'व्यापक'** होने पर भी जो **'साधन'** का **'अव्यापक'** धर्म हो, वह उपाधि कहलाता है ।




## 2. विरुद्ध

**लक्षण- "साध्यविपर्ययव्याप्तो हेतुर्विरुद्धः"**

साध्य के विपर्यय अथात् विपरीत (अभाव) से व्याप्त हुए हेतु को 'विरुद्ध' हेत्वाभास कहते हैं ।

**उदाहरण-** **"शब्दो नित्यः कृतकत्वादात्मवत्"।**

**साध्य-** नित्यत्व, **साधन-** कृतकत्व, **पक्ष-** शब्दः ।

शब्द नित्य है क्योंकि वह कृतक (जन्य) है, जैसे- आत्मा । इस अनुमान में **'कृतकत्व'** (हेतु) **'नित्यत्व'** रूप (साध्य) के विपरीत (अभाववरूप) **'अनित्यत्व'** से व्याप्त है, अत: यहां विरुद्ध हेत्वाभास है ।

## 3. सव्यभिचार (अनैकान्तिक)

**लक्षण- "सव्यभिचारोऽनैकान्तिकः"**

'सव्यभिचार' हेतु अनैकान्तिक हेत्वाभास है । जहां 'साध्य' का 'हेतु' 'साध्य' के साथ नियमत: नहीं रहता, अपितु 'साध्याभाव' के साथ भी रहता है, उस हेतु को 'अनैकान्तिक' कहते हैं । सव्यभिचार हेत्वाभास दो प्रकार का है-

1. **साधारण- "पक्षसपक्षविपक्षवृत्तिः साधारणः"।** जो पक्ष, सपक्ष, विपक्ष, इन तीनों में रहता है उसे साधारण अनैकान्तिक हेतु कहते हैं।

**उदाहरण- "शब्दो नित्यः प्रमेयत्वात् व्योमवत्"**

**साध्य-** नित्यत्व, **साधन-** प्रमेयत्व, **पक्ष-** शब्द ।

शब्द नित्य है, क्योंकि वह प्रमेय है, जैसे- आकाश । इस अनुमान में **'प्रमेयत्व'** हेतु साधारण अनैकान्तिक है, क्योंकि वह **'नित्य'** पक्ष या सपक्ष (आकाशादि) और **'अनित्य'** विपक्ष (घटपटादि) तीनों में रहता है । इसलिये यह साधारण अनैकान्तिक हेत्वाभास कहलाता है ।

2. **असाधारण- "सपक्षाद् विपक्षाद् व्यावृत्तो यः पक्ष एव वर्तते सोऽसाधारणानैकान्तिकः"।** जो सपक्ष और विपक्ष दोनों में न रहकर केवल पक्ष में ही रहता हो उसे असाधारण अनैकान्तिक हेतु कहते हैं।

**उदाहरण- "भूर्नित्या गन्धवत्वात्"**

**साध्य-** नित्यत्व, **साधन-** गन्धवत्व, **पक्ष-** भूः ।

भूमि नित्य है क्योंकि उसमें गन्ध है । इस अनुमानप्रयोग में **'गन्धवत्व'** (हेतु) **'सपक्ष'** (आकाशादि नित्यपदार्थ) तथा **'विपक्ष'** (जलादि अनित्य पदार्थ) दोनों से व्यावृत्त होकर केवल 'पक्ष' में रहता है । आकाशादि नित्य पदार्थों की **'गन्धवत्व'** इस हेतु से सिद्धि न होने से यह सद्धेतु नहीं है । अत: यह असाधारण अनैकान्तिक हेत्वाभास कहलाता है ।




## 4. प्रकरणसम (सत्प्रतिपक्ष)

**लक्षण- "यस्य हेतोः साध्यविपरीतसाधकं हेत्वन्तरं विद्यते"**

जिस हेतु के साध्य के विपरीत अर्थ का साधक दूसरा हेतु विद्यमान रहता है, उसी को प्रकरणसम कहते हैं, इसी का दूसरा नाम सत्प्रतिपक्ष है।

**उदाहरण- "शब्दोऽनित्यः नित्यधर्म रहितत्वाद"।**

**साध्य-** अनित्यत्व, **साधन-** नित्यधर्म रहितत्त्व, **पक्ष-** शब्दः ।

शब्द अनित्य है, क्योंकि वह नित्य के धर्म से रहित है ।

**"शब्दो नित्यः अनित्यधर्मरहितत्वात्"।**

**साध्य-** नित्यत्व, **साधन-** अनित्यधर्म रहितत्त्व, **पक्ष-** शब्दः ।

शब्द नित्य है, क्योंकि वह अनित्य के धर्म से रहित है ।

इस प्रकार साध्य के विपरीत अर्थ का साधक दूसरा हेतु विद्यमान

होने पर यहां प्रकरणसम हेत्वाभास है ।

### 5. बाधित -(कालात्ययापदिष्ट)

**लक्षण- "पक्षे प्रमाणान्तरावधृतसाध्याभावो हेतुर्बाधितविषयः"।**
जिस हेतु के पक्ष में किसी अन्य प्रबल प्रमाण से साध्याभाव निश्चित कर दिया जाता है, उस हेतु को 'बाधित विषय' या 'कालात्ययापदिष्ट' कहते हैं ।
उदाहरण- **"अग्निः अनुष्णः कृतकत्वात् जलवत्"**।
**साध्य-** अनुष्णत्व, **साधन-** कृतकत्व, **पक्ष-** अग्निः ।
अग्नि शीतल है, जन्य होने से, जल के समान । यहां पर **'कृतकत्व'** हेतु का साध्य **'अनुष्णत्व'** है, उसका अभाव अर्थात् उष्णत्व की उपलब्धि 'अग्नि' रूप 'पक्ष' में प्रत्यक्ष प्रमाण से निश्चित हो चुकी है । क्योंकि स्पार्शन प्रत्यक्ष से ही अग्नि में उष्णत्व का ज्ञान हो जाता है । इस प्रकार यह बाधित हेत्वाभास कहलाता है ।

## ॥उपमान प्रमाण॥

**लक्षण-**
**"अतिदेशवाक्यार्थस्मरणसहकृतं गोसादृश्यविशिष्टपिण्डज्ञानमुपमानम्"**
अतिदेश वाक्य के अर्थ का स्मरण करने के साथ **'गोसादृश्यविशिष्ट पिण्ड'** (गाय की समानता से युक्त शरीर) अर्थात् **'गवय'** का जो ज्ञान होता है, वही 'उपमान' प्रमाण कहलाता है । **जैसे-** गवय (नीलगाय) को ना जानने वाला व्यक्ति किसी आदमी से **'यथा गौस्तथा गवयः'** (जैसी गाय होती है वैसा ही गवय होता है) यह वाक्य सुनकर जब कभी वह वन में जाता है और **'यथा गौस्तथा गवयः'** इस वाक्य के स्मरण के साथ **'गोसादृश्यविशिष्ट पिण्ड'** गाय की समानता से युक्त आकृति को देखकर उस अतिदेश वाक्य के अर्थ का जब उसको स्मरण हो जाता है, तब उस वाक्यार्थ के स्मरणसहित जो उसे **'गोसादृश्यविशिष्ट पिण्ड'** का ज्ञान होता है, तब वही 'ज्ञान', 'उपमिति' (संज्ञा-संज्ञिसम्बन्ध बोधरूप फल) का **'करण'** कहलाता है । उसी ज्ञान को 'उपमान' प्रमाण कहते हैं । **'गोसादृश्यविशिष्ट पिण्ड'** का ज्ञान होने के बाद **'अयमसौ गवयशब्दवाच्यः'** यह आकृति ही **'गवय'** शब्द का वाच्यार्थ है । इस प्रकार से **'संज्ञा-संज्ञि-सम्बन्ध'** की जो प्रतीति होती है, वह प्रतीति ही उपमान प्रमाण का फ़ल है ।
**उपमान के तीन प्रकार-**
(1)सादृश्यविशिष्टपिण्डज्ञान (2) असाधारणविशिष्ट (3) वैधर्म्यविशिष्ट।

## ॥शब्द प्रमाण॥

**लक्षण- "आप्तवाक्यं शब्दः"**
आप्तपुरुष के वाक्य को 'शब्द' प्रमाण कहते हैं । जो पदार्थ जैसा है उस पदार्थ का वैसा ही उपदेश करने वाला पुरुष **'आप्त'** कहलाता है । और उसके वाक्य को **'शब्द'** प्रमाण कहा जाता है ।

**वाक्य का लक्षण- "वाक्यं त्वाकाङ्क्षायोग्यतासन्निधिमतां पदानां समूहः"**
आकांक्षा, योग्यता और आसत्ति से युक्त पदसमूह को वाक्य कहते हैं।
**आकाङ्क्षा- "गौरश्वः पुरुषो हस्ती"** गाय, घोड़ा, मनुष्य, हाथी- ये पद वाक्य नहीं कहलाते, क्योंकि इन पदों में परस्पर आकांक्षा नहीं है ।
**योग्यता- "वह्निना सिञ्चेत"** अग्नि से सिंचन करे,- इस पदसमूह को भी वाक्य नहीं कह सकते क्योंकि अग्नि और सेचन में परस्पर अन्वित होने की योग्यता नहीं है ।
**सन्निधि-** इसी प्रकार एक-एक प्रहर के बाद एक साथ उच्चारण न किये गये **"गाम् आनय"** गाय को ले आओ इत्यादि पदसमूह में 'सन्निधि' के अभाव के कारण वाक्य नहीं कहा जा सकता है ।
**पद का लक्षण- "पदं च वर्णसमूहः"** वर्णसमुदाय को पद कहते हैं ।
यहां पर समूह का अर्थ है – एक ज्ञान का विषय होना

## ॥अर्थापत्ति प्रमाण॥

मीमांसक अथवा वेदान्तियों के अनुसार **'अर्थापत्ति'** भी एक पृथक् प्रमाण है । जिसका लक्षण इस प्रकार है - **"अनुपपद्यमानार्थदर्शनात् तदुपपादकीभूतार्थान्तरकल्पनम् अर्थापत्तिः"** अनुपपद्यमान अर्थ को देखकर उसके उपपादक अर्थ की कल्पना करना 'अर्थापत्ति' कहलाती है। जैसे- 'देवदत्त दिन में नहीं खाता है, परन्तु मोटा है' । यह देखने पर या सुनने पर उसके रात्रिभोजन की कल्पना कर ली जाती है क्योंकि दिन में न खाने वाले का मोटा होना, रात्रिभोजन किये बिना उपपन्न नहीं हो सकता । अतः अन्यथा ( रात्रिभोजन के बिना ) पीनत्व की अनुपपत्ति ही उसके रात्रिभोजन में प्रमाण है ।
इस प्रकार मीमांसक या वेदान्ती के कहने पर नैयायिक **'रात्रिभोजन'** को अनुमान का विषय मानता है । क्योंकि 'रात्रिभोजन' तो अनुमान का विषय है। अर्थात् अनुमान से ही उसके रात्रिभोजन करने का ज्ञान हो जाता है। इसलिये 'अर्थापत्ति' को अलग से स्वतंत्र प्रमाण मानने की आवश्यकता नहीं है । देवदत्त के रात्रिभोजन का अनुमान यह होगा- **"अयं देवदत्तः रात्रौ भुङ्क्ते दिवा अभुञ्जानत्वे सति पीनत्वात्"** यह देवदत्त रात में भोजन करता है **(प्रतिज्ञा)** । दिन में भोजन न करने पर भी पुष्ट रहने से **(हेतु)** । **"यस्तु रात्रौ न भुङ्क्ते, नाऽसौ दिवाभुञ्जानत्वे सति पीनः, यथा- दिवारात्रौ च अभुञ्जानः अपीनः, न चायं तथा, तस्मान्न तथेति"** जो रात में भोजन नहीं करता है और दिन में भी भोजन नहीं करता है वह पुष्ट नहीं हो पाता है । **जैसे-** न दिन और रात में भी भोजन न करने वाला दुबला होता है । यह **"व्यतिरेकव्याप्ति"** और उसका **(उदाहरण)** है। यह देवदत्त वैसा दुबला नहीं है **(उपनय)** । इसलिये वैसा यानी दिन और रात में भोजन न करने वाला नहीं है **(निगमन)** । अर्थात् रात्रि में भोजन करता है । इस प्रकार **"केवलव्यतिरेकी"** अनुमान द्वारा ही रात्रिभोजन की प्रतीति हो जाती है ।

## ॥अभाव॥

'भाट्ट मीमांसक' तथा 'वेदान्ती' 'अभाव' **(अनुपलब्धि)** प्रमाण को पृथक् मानते हैं । क्योंकि 'अभाव पदार्थ' (प्रमेय) के ज्ञान के लिये अभाव

प्रमाण को अवश्य स्वीकार करना चाहिए । क्योंकि घटादि पदार्थ की अनुपलब्धि से घटादि पदार्थ के अभाव का ग्रहण होता है । परन्तु नैयायिकों के अनुसार यह बात नहीं है । 'यदि यहां पर घट होता तो भूतल की तरह दिखाई देता' । इस प्रकार तर्क के साथ अनुपलब्धि से युक्त **'प्रत्यक्षप्रमाण'** से ही 'अभाव' पदार्थ का ग्रहण हो जाता है । अतः नैयायिकों के अनुसार अभाव पदार्थ के ज्ञान के लिये अलग से 'अभावप्रमाण' मानने की कोई आवश्यकता नहीं है ।

## प्रामाण्यवाद (अनुभवत्वम्)

'प्रमा' के **'करण'** को 'प्रमाण' कहते हैं- **'प्रमाकरणंप्रमाणम्'** 'प्रमा' का अर्थ है 'यथार्थ अनुभव' जैसे प्रमा' के **'करण'** अर्थ में 'प्रमाण' शब्द का प्रयोग होता है, वैसे ही 'प्रमा' के अर्थ में भी 'प्रमाण' शब्द का प्रयोग किया जाता है । 'प्रामाण्यवाद' में **'प्रामाण्य'** का अर्थ है **'प्रामाण का भाव'** अर्थात् **'ज्ञान की यथार्थकता'** । अतएव तर्कभाषाकार ने कहा है- **"ज्ञानस्य याथार्थ्यलक्षणम्प्रामाण्यम्"** 'ज्ञान की यथार्थकता' ही ज्ञान का 'प्रामाण्य' है। **"प्रामाण्यसम्बन्धी वादः-प्रामाण्यवादः"** अर्थात् 'ज्ञान' के 'प्रामाण्य' का विचार ।

**विभिन्न दर्शनों के अनुसार प्रामाण्य तथा अप्रामाण्य-**

| | | |
|---|---|---|
| सांख्य - | स्वतः प्रामाण्य, | स्वतः अप्रामाण्य |
| न्याय-वैशेषिक- | परतः प्रामाण्य, | परतः अप्रामाण्य |
| मीमांसा - | प्रामाण्य स्वतः, | अप्रामाण्य परतः |
| वेदान्त - | प्रामाण्य स्वतः | अप्रामाण्य परतः |
| बौद्ध - | प्रामाण्य परतः, | अप्रामाण्य स्वतः |
| जैन - | प्रामाण्य एवं अप्रामाण्य दोनों कहीं स्वतः कहीं परतः | |

## 2. प्रमेय

**लक्षण- "आत्मशरीरेन्द्रियार्थबुद्धिमनःप्रवृत्तिदोषप्रेत्यभावफलदुःखापर्गास्तु प्रमेयम्"** (न्यायसूत्र 1.1.9)

**प्रमेय-** (12)

(1) आत्मा (2) शरीर
(3) इन्द्रिय (4) अर्थ
(5) बुद्धि (6) मन
(7) प्रवृत्ति (8) दोष
(9) प्रेत्यभाव (10) फल
(11) दुःख (12) अपवर्ग

### (1) आत्मा

**लक्षण- "आत्मत्वसामान्यवानात्मा"**। **'आत्मत्व'** जाति से जो युक्त हो उसे 'आत्मा' कहते हैं । वह देह, इन्द्रिय आदि से पृथक है । वह प्रत्येक शरीर में पृथक्-पृथक् **'नित्य'** और 'विभु' (व्यापक) है, अर्थात् **'महत्'** परिमाण वाला है। उसका ज्ञान **'मानस प्रत्यक्ष'** के द्वारा होता है । उसके प्रत्यक्ष होने के मतभेद में उसे बुद्धि आदि गुणलिङ्गक बताते हुए **'अनुमान'** प्रमाण से आत्मा की सिद्धि की जाती है । बुद्धि आदि छः अनित्य गुण हैं, तथापि वे केवल एक इन्द्रिय से ही ग्राह्य होने के कारण गुण हैं । 'गुण' 'गुणी' के आश्रित ही रहता है । **बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न** ये गुण पृथिव्यादि आठ द्रव्यों से भिन्न नवम द्रव्य **'आत्मा'** में ही रहते हैं । आत्मा विभु होने से आकाश के समान **'नित्य'** है । और प्रत्येक व्यक्ति के सुखादि भोग भिन्न-भिन्न होने से प्रत्येक शरीर में 'आत्मा' भिन्न-भिन्न है ।

### (2) शरीर

**लक्षण- "भोगायतनमन्त्यावयवि शरीरम्"**। आत्मा के भोग का आश्रय अन्त्य अवयवी 'शरीर' है । **भोग- "सुखदुःखान्यतरसाक्षात्कारो भोगः"** सुख दुःख में से किसी एक का प्रत्यक्ष अनुभव भोग कहलाता है । चेष्टा का आश्रय भी शरीर कहलाता है । **चेष्टा- "चेष्टा तु हिताहितप्राप्तिपरिहारार्था क्रिया"** हित की प्राप्ति तथा अहित के परिहार के लिये की जाने वाली क्रिया 'चेष्टा' कहलाती है । केवल **'स्पन्दन'** (गतिमात्र) 'चेष्टा' नहीं कहलाती ।

### (3) इन्द्रिय

**लक्षण- "शरीरसंयुक्तं ज्ञानकरणमतीन्द्रियं इन्द्रियम्"**। शरीर से अतीन्द्रिय ज्ञान के करण को 'इन्द्रिय' कहते हैं । इन्द्रियों की संख्या छः है-

| इन्द्रिय | गुण |
|---|---|
| 1. घ्राण | (गन्ध) |
| 2. रसना | (रस) |
| 3. चक्षु | (रूप) |
| 4. त्वक् | (स्पर्श) |
| 5. श्रोत्र | (शब्द) |
| 6. मन | (सुख दुःखादि विशेष गुण) |

### (4) अर्थ

अर्थ शब्द से छः पदार्थ विवक्षित हैं ।

**विधिमुखप्रमाणगम्यपदार्थ=(छःभावपदार्थ)**

(1) द्रव्य (2) गुण (3) कर्म
(4) सामान्य (5) विशेष (6) समवाय ।

।**निषेधमुखप्रमाणगम्यपदार्थ-** (1) अभाव ।

### 1. द्रव्य

**लक्षण- "समवायिकारणं द्रव्यम्"**। **गुणाश्रयो वा** । जो किसी कार्य का 'समवायिकारण' बनता हो उसे 'द्रव्य' कहते हैं । अथवा जो गुण का आश्रय हो उसे द्रव्य कहते हैं । द्रव्य नौ हैं-

1. पृथिवी 2. जल 3. तेज

| | | |
|---|---|---|
| 4. वायु | 5. आकाश | 6. काल |
| 7. दिक् | 8. आत्मा | 9. मन |

इन द्रव्यों के दो विभाग किये गये हैं-




## कार्य द्रव्य-

### 1. पृथिवी-

**लक्षण- "पृथिवीत्वसामान्यवती पृथिवी"** पृथिवीत्व जाति से विशिष्ट जो द्रव्य हो उसे पृथिवी कहते हैं । वह कठोर तथा कोमल आदि अवयव संयोग विशेष से युक्त होती है । वह घ्राण (इन्द्रिय), शरीर, मिट्टी का पिण्ड, पाषाण, वृक्ष आदि के रूप में होती है ।

**पृथिवी के गुण=(14)-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. रूप | 2. रस | 3. गन्ध | 4. स्पर्श |
| 5. संख्या | 6. परिमाण | 7. पृथक्त्व | 8. संयोग |
| 9. विभाग | 10. परत्व | 11. अपरत्व | 12. गुरुत्व |
| 13. द्रवत्व | 14. संस्कार (वेग,स्थितिस्थापक) | | |

पृथिवी दो प्रकार की है- **नित्य, अनित्य** । नित्य पृथिवी **'परमाणुरूपा'** है, अनित्य पृथिवी **'कार्यरूपा'** है । इन दोनों प्रकार की पृथिवी से सम्बद्ध **'रूप, रस, गन्ध, स्पर्श'** ये चारों गुण 'अनित्य' और **'पाकज'** होते हैं । 'तेज के विलक्षण संयोग' को **'पाक'** कहते हैं । इस तेज संयोग रूप पाक से पार्थिव घटादिरूप पृथिवी में पूर्व रहने वाले रूप, रस, गन्ध और स्पर्श का नाश होकर उनके स्थान पर नवीन रूप, रस, गन्ध, स्पर्श उत्पन्न हो जाते हैं।

### 2. जल-

**लक्षण- "अप्त्वसामान्ययुक्ता आप:"** जो अप्त्व जाति से युक्त हो वह जल है । उसके अनेक रूप हैं। **जैसे**- रसनेन्द्रिय, जलीय शरीर, नदी, समुद्र, बर्फ़, ओला (करक) आदि । इसमें गन्ध को छोडकर पृथिवी के सभी गुण रहते हैं, तथा जल में स्नेह गुण रहता है

**जल के गुण=(14)-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. रूप | 2. रस | 3. स्नेह | 4. स्पर्श |
| 5. संख्या | 6. परिमाण | 7. पृथक्त्व | 8. संयोग |
| 9. विभाग | 10. परत्व | 11. अपरत्व | 12. गुरुत्व |
| 13. द्रवत्व | 14. संस्कार । | | |

यह जल **नित्य** और **अनित्य** भेद से दो प्रकार का है । नित्यजल- **'परमाणुरूप'** होता है, तथा अनित्यजल- **'कार्यरूप'** होता है । नित्य (परमाणुरूप) जल के रूपादि गुण नित्य ही होते हैं, और अनित्य (कार्यरूप) जल के रूपादि गुण अनित्य होते हैं ।

### 3. तेज-

**लक्षण- "तेजस्त्वसामान्यवान् तेज:"** । तेजत्व जाति से युक्त तेजस् कहलाता है । यह तेजस् भी शरीर, इन्द्रिय, और विषय के भेद से तीन प्रकार का होता है । **जैसे**- चक्षु इन्द्रिय, तैजस् शरीर, सुवर्ण, अग्नि, विद्युत् आदि विषय ।

**तेज के गुण=(11)-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. रूप | 2. स्पर्श | 3. संख्या | 4. परिमाण |
| 5. पृथक्त्व | 6. संयोग | 7. विभाग | 8. परत्व |
| 9. अपरत्व | 10. द्रवत्व | 11. संस्कार । | |

वह तेज चार प्रकार का है-

**1. उद्भूतरूपस्पर्शम्-** सूर्य आदि का तेज तथा अग्नि आदि । तेज के विषयों में एक सुवर्ण भी है और उसका स्वरूप **'उद्भूताभिभूतस्पर्श'** है।

**2. अनुद्भूतरूपस्पर्शम्-** चक्षुरिन्द्रिय ।

**3. अनुद्भूतरूपमुद्भूतस्पर्शम्-** गर्मजल

**4. उद्भूतरूपमनुद्भूतस्पर्श-** प्रदीप की प्रभा ।

### 4. वायु-

**लक्षण- "वायुत्वसम्बन्धवान् वायु:"** । जो वायुत्व जाति से अभिसम्बन्ध हो उसे वायु कहते हैं । उसके त्वगिन्द्रिय, प्राण तथा वात आदि अनेक भेद हैं ।

**वायु के गुण=(9)-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. स्पर्श | 2. संख्या | 3. परिमाण | 4. पृथक्त्व |
| 5. संयोग | 6. विभाग | 7. परत्व | 8. अपरत्व |
| 9. वेग | | | |

वह वायु **नित्य** और **अनित्य** रूप से दो प्रकार की होती है । **'परमाणुरूप'** वायु नित्य है और **'कार्यरूप'** वायु अनित्य है ।

## कार्य द्रव्यों की उत्पत्ति का क्रम-

ईश्वरसंकल्प और जीवों के अदृष्ट के कारण दो परमाणुओं में होने वाली क्रिया के द्वारा संयोग होने पर अर्थात् दो परमाणु परस्पर मिलकर एक **'द्व्यणुक'** उत्पन्न होता है । दोनों परमाणु उस द्व्यणुक के **'समवायिकारण'** हैं । उन दोनों परमाणुओं का **'संयोग' 'असमवायिकारण'** और 'जीवों के अदृष्ट' आदि **'निमित्तकारण'** हैं । उसके अनन्तर 'तीन द्व्यणुकों' में ईश्वरेच्छा और जीवों के अदृष्ट से होने वाली क्रिया से संयोग होने पर अर्थात् **'तीन द्व्यणुक'** के मिलने से एक **'त्र्यणुक'** उत्पन्न होता है । 'तीनों द्व्यणुक' उस 'त्र्यणुक' के **'समवायिकारण'** हैं । उन तीनों द्व्यणुकों का **'संयोग'** 'त्र्यणुक' का **'असमवायिकारण'** है, और **'जीवों के अदृष्ट'** आदि **'निमित्तकारण'** हैं । इसी प्रकार **'चार त्र्यणुकों'** से **'चतुरणुक'** उत्पन्न होता है । चतुरणुकों से दूसरा **'स्थूलतर द्रव्य'** तथा उन स्थूलतर द्रव्यों से अन्य **'स्थूलतम द्रव्य'** उत्पन्न होते हैं । इसी प्रकार क्रम से महास्थूल पृथिवी, महत्स्थूल जल, महत्स्थूल तेज, और महत्स्थूल वायु उत्पन्न होते हैं । पृथिव्यादि कार्य में रहने वाले 'रूप' आदि गुण अपने आश्रय

(द्व्यणुकादि) के 'समवायिकारण' (परमाणु आदि) में रहने वाले रूपादि से गुणों से उत्पन्न होते हैं । क्योंकि यह नियम है- **"कारणगुणा हि कार्यगुणानारभन्ते"** अर्थात् कारण के गुण ही कार्य के गुणों को उत्पन्न करते हैं ।

## नित्य द्रव्य-

### 5. आकाश-

**लक्षण- "शब्दगुणकमाकाशम्"** । शब्दगुण वाला आकाश होता है ।

**आकाश के गुण=(6)-**

| | | |
|---|---|---|
| 1. शब्द | 2. संख्या | 3. परिमाण |
| 4. पृथक्त्व | 5. संयोग | 6. विभाग । |

वह **एक, नित्य** और **विभु** है । और उसकी **सिद्धि 'शब्द'** रूप 'लिङ्ग' (अनुमान से) होती है । अर्थात् आकाश का **अनुमापक** शब्द है ।

### 6. काल-

**लक्षण- "दिक्विपरीतपरत्वापरत्वानुमेयः"** । दिशा के 'परत्व-अपरत्व' से भिन्न 'परत्व-अपरत्व' से काल का अनुमान किया जाता है ।

**काल के गुण=(5)-**

| | | |
|---|---|---|
| 1. संख्या | 2. परिमाण | 3. पृथक्त्व |
| 4. संयोग | 5. विभाग । | |

वह काल **एक, नित्य** तथा **विभु** है ।

### 7. दिक्-

**लक्षण- "कालविपरीतपरत्वापरत्वानुमेया दिक्"** । कालविपरीत परत्व-अपरत्व से जो अनुमेय होती है, उसे दिक् कहते हैं ।

**दिक् के गुण=(5)-**

| | | |
|---|---|---|
| 1. संख्या | 2. परिमाण | 3. पृथक्त्व |
| 4. संयोग | 5. विभाग । | |

वह पूर्व पश्चिम आदि की प्रतीति से भी अनुमेय होती है ।

### 8. आत्मा-

**लक्षण- "आत्मत्वाभसम्बन्धवान् आत्मा"** । 'आत्मत्व' का सम्बन्ध जिसमें हो उसे 'आत्मा' कहते हैं । आत्मा एक स्वतन्त्र द्रव्य है, उसमें 'आत्मत्व' जाति है । सुख दुःखादि की विचित्रता के **कारण** वह आत्मा प्रत्येक आत्मा में भिन्न-भिन्न है । यह आत्मा **नित्य** और **विभु** है ।

**आत्मा के गुण=(14)-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| **सामान्य गुण-** | 1. संख्या | 2. परिमाण | 3. पृथक्त्व |
| | 4. संयोग | 5. विभाग । | |
| **विशेष गुण-** | 1. बुद्धि | 2. सुख | 3. दुःख |
| | 4. इच्छा | 5. द्वेष | 6. प्रयत्न |
| | 7. धर्म | 8. अधर्म | 9. संस्कार । |

### 9. मन-

**लक्षण- "मनस्त्वाभिसम्बन्धवान्मनः"** । 'मनस्त्व' जाति से सम्बन्ध मन होता है । मन एक 'स्वातन्त्र्य' द्रव्य है । मन का **परिमाण 'अणु'** माना गया है । यह मन **'आत्मा'** से संयुक्त रहता है **और 'अन्तरिन्द्रिय'** है ।आत्मा के गुण सुखादि के प्रत्यक्ष का कारण मन होता है ।

**मन के गुण=(8)-**

| | | |
|---|---|---|
| 1. संख्या | 2. परिमाण | 3. पृथक्त्व |
| 4. संयोग | 5. विभाग | 6. परत्व |
| 7. अपरत्व (दैशिक) | 8. वेग | |

## 2. गुण

**लक्षण- "सामान्यवान् असमवायिकारणमस्पन्दात्मा गुणः"**। जो सामान्यवान् होता हुआ सवायिकारण से भिन्न तथा कर्म से भिन्न **"असमवयिकारण"** हो उसे गुण कहते हैं । और वह गुण हमेशा 'द्रव्य' के आश्रित ही रहते हैं । गुणों की संख्या (24) है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. रूप | 2. रस | 3. गन्ध | 4. स्पर्श |
| 5. संख्या | 6. परिमाण | 7. पृथक्त्व | 8. संयोग |
| 9. विभाग | 10. परत्व | 11. अपरत्व | 12. गुरुत्व |
| 13. द्रवत्व | 14. स्नेह | 15. शब्द | 16. बुद्धि |
| 17. सुख | 18. दुःख | 19. इच्छा | 20. द्वेष |
| 21. प्रयत्न | 22. धर्म | 23. अधर्म | 24. संस्कार |

## 3. कर्म

**लक्षण- "चलनात्मकं कर्म"** चलनात्मक क्रियावान् **कर्म** होता है । वह क्रिया गुण के समान द्रव्य में ही रहती है । वह **कर्म (पांच)** प्रकार का होता है-

| | | |
|---|---|---|
| **1. उत्क्षेपण** | - | ऊर्ध्वगति |
| **2. अपक्षेपण** | - | अधोगमन |
| **3. आकुञ्चन** | - | सिकुडना |
| **4. प्रसारण** | - | फ़ैलाना |
| **5. गमन** | - | भ्रमण, रेचन, स्यन्दन आदि |

## 4. सामान्य

**लक्षण- "अनुवृत्तिप्रत्ययहेतुः सामान्यम्"**। अनुवृत्ति अर्थात् प्रतीति/अनुगत प्रतीति के कारण को सामान्य (जाति) कहते हैं । वह जाति **द्रव्य, गुण, कर्म** में रहती है । वह दो प्रकार की है-

**1. परसामान्य-** परसामान्य को सत्ता कहा जाता है, **क्योंकि** उसका क्षेत्र (विषय) अधिक रहता है अर्थात् वह **'व्यापक'** कहलाता है । **द्रव्य, गुण,**

कर्म तीनों में रहने वाला (वृत्ति) 'परसामान्य' है, उसी को 'परसत्ता' या 'सत्ता' भी कहते हैं ।

**2. अपरसामान्य-** अपरसामान्य द्रव्यत्व, **गुणत्व**, **कर्मत्व** आदि हैं । क्योंकि इसका क्षेत्र (विषय) अल्प है । और वह **'अपरसामान्य'** 'व्यावृत्ति' (भेद) का हेतु होने से 'सामान्य' होते हुए भी **'विशेष'** रहता है । अर्थात् उसे **"सामान्य विशेष"** कहते हैं ।

## 5. विशेष

**लक्षण- "विशेषो नित्यो नित्यद्रव्यवृत्तिः"**। विशेष पदार्थ नित्य है और नित्यद्रव्यों (परमाणु आदि) में रहता है । वह केवल **'व्यावृत्तिबुद्धि'** (भेदप्रतीति) का हेतु है । आकाशादि पांच नित्यद्रव्य हैं । तथा पृथिवी, जल, वायु, तेज ये चार परमाणुरूप से ही नित्य होते हैं, और कार्यरूप से अनित्य होते हैं ।

## 6. समवाय

**लक्षण- "अयुतसिद्धयोः सम्बन्धः समवायः"** अयुतसिद्ध पदार्थों का समवाय सम्बन्ध होता है । अयुतसिद्ध पदार्थ (5) हैं-

1. अवयव-अवयवी 2. गुण-गुणी 3. क्रिया-क्रियावान्
4. जाति-व्यक्ति 5. विशेष-नित्यद्रव्य

निषेधमुखप्रमाणगम्यपदार्थ-

## 7. अभाव

**लक्षण- "निषेधमुखप्रीतिविषयः अभावः"**। अर्थात् जो पदार्थ 'निषेधमुखप्रतीति' का विषय हो उसे अभाव कहते हैं । अभाव संक्षेप रूप से दो प्रकार का है- **1. संसर्गाभाव** **2. अन्योन्याभाव**

इनमें से 'संसर्गाभाव' तीन प्रकार का होता है । **1. प्रागभाव, 2. प्रध्वंसाभाव, 3. अत्यन्ताभाव** ।

**1. प्रागभाव-** 'कार्य' की उत्पत्ति से पूर्व उसका अपने 'कारण' में जो अभाव रहता है, उस अभाव को 'प्रागभाव' कहते हैं । **जैसे- 'पट'** रूप (कार्य) की उत्पत्ति होने से पूर्व अपने (कारण) **'तन्तुओं'** में रहने वाला 'पट' रूप कार्य का अभाव । वह प्रागभाव अनादि होता है, क्योंकि उसकी उत्पत्ति नहीं होती ।

**2. प्रध्वंसाभाव-** उत्पन्न हुए **'कार्य'** का जो उसके **'कारण'** में अभाव होता है, उसे प्रध्वंसाभाव कहते हैं । **जैसे-** घडे के टूट जाने पर उसके कपालों में रहने वाला घटाभाव । **प्रध्वंस**=विनाश ।

**3. अत्यन्ताभाव-** तीनों कालों में रहनेवाला जो **'अभाव'** है, उसे **'अत्यन्ताभाव'** कहते हैं । **जैसे-** वायु में रूप का अभाव है ।

**4. अन्योन्याभाव- "तादात्म्यप्रतियोगिताकोऽभावः"**। 'तादात्म्य' का जो विरोधी अभाव होता है, उसे 'अन्योन्याभाव' कहते हैं । तादात्म्य का अर्थ है- तद्रूपता, एकरूपता अर्थात् अभेद । दो वस्तुओं के तादात्म्य का अभाव ही 'अन्योन्याभाव' है । **जैसे- "घटः पटो न भवति"** ।

### (5) बुद्धि

**लक्षण- "बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञानं प्रत्यय इत्यादिभिः पर्यायशब्दैर्याऽभिधीयते सा बुद्धिः"** बुद्धि, उपलब्धि, ज्ञान, प्रत्यय, आदि पर्याय शब्दों से आत्मा के जिस गुण को बताया जाता है, उसे बुद्धि कहते हैं । **"अर्थप्रकाशो वा बुद्धिः"** अथवा अर्थ के ज्ञान को बुद्धि कहते हैं । वह संक्षेप में दो प्रकार की है - **1. अनुभव** **2. स्मरण** ।

इनमें अनुभव भी दो प्रकार का होता है- **1. यथार्थ** **2. अयथार्थ**

**1. यथार्थ- "यथार्थोऽविसंवादी"** यथार्थ अनुभव अर्थ के अनुकूल रहने वाला होता है । और वह **प्रत्यक्ष, अनुमान,** उपमान, शब्द प्रमाण से उत्पन्न होता है ।

**2. अयथार्थ- "अयथार्थस्तु अर्थव्यभिचारी, अप्रमाणजः"**। अयथार्थ अनुभव 'अर्थ' का व्यभिचारी होता है और 'अप्रमाण' से उत्पन्न **होता है** । वह तीन प्रकार का होता है- **1. संशय** **2. तर्क** **3. विपर्यय** । **"अतस्मितद्ग्रहः विपर्ययः"** 'अतत्' में 'तत्' की ही प्रतीति होना **'विपर्यय'** अर्थात् **'भ्रम'** है । **जैसे-** शुक्ति में रजत का आरोप।

स्मरण भी दो प्रकार का होता है- **1. यथार्थ** **2. अयथार्थ** । **'जागरित'** अवस्था में दोनों प्रकार का 'स्मरण' होता है । **'स्वप्न'** में सम्पूर्ण **'ज्ञान'** स्मरणात्मक **'अयथार्थ'** ही होता है

### (6) मन

**लक्षण- "अन्तरिन्द्रियं मनः"** अन्तरिन्द्रिय को मन कहते हैं ।इसी को अन्तःकरण भी कहते हैं ।

### (7) प्रवृत्ति

**लक्षण- "प्रवृत्तिः धर्माधर्ममयी यागादिक्रिया"**। धर्म-अधर्म को उत्पन्न करने वाले 'याग' आदि कर्म ही प्रवृत्ति कहलाती है ।

### (8) दोष

**"दोष राग-द्वेष-मोहाः"**। राग, द्वेष, और मोह ये तीनों दोष हैं । **'राग'** का अर्थ **'इच्छा'** है । **'द्वेष'** का अर्थ 'मन्यु' अर्थात् क्रोध है । **'मोह'** का अर्थ **'मिथ्याज्ञान'** अर्थात् **विपर्यय** है ।

### (9) प्रेत्यभाव

**लक्षण- "पुनरुत्पत्तिः प्रेत्यभावः"**। पुनः उत्पन्न होना अर्थात् पुनर्जन्म होना ही प्रेत्यभाव है । आत्मा के पूर्व शरीर की समाप्ति और नवीन शरीर आदि समूह की प्राप्ति होना ही 'प्रेत्यभाव' है । इसी को पुनर्जन्म कहते हैं।

### (10) फ़ल

**लक्षण- "फ़लं पुनर्भोगः सुखदुःखान्यतरसाक्षात्कारः"**। सुख अथवा दुःख में से किसी के अनुभवरूप भोग को 'फ़ल' कहते हैं ।

### (11) दु:ख

**लक्षण- "पीडा दु:खम्"** । पीडा को दु:ख कहते हैं ।

### (12) अपवर्ग

**लक्षण- "मोक्षोऽपवर्ग:"** । मोक्ष को अपवर्ग कहते हैं । मोक्ष का अर्थ है इक्कीस प्रकार के दु:खों की निवृत्ति । दु:ख के इक्कीस भेद-
**शरीर+षट् इन्द्रियां+षट् विषय+षट् बुद्धि+सुख+दु:ख=(21)**

## 3. संशय

**लक्षण- "एकस्मिन् धर्मिणि विरुद्धनानार्थावमर्श: संशय:"** ।
एक ही धर्मी में परस्पर विरुद्ध अनेक धर्मों (अर्थों) का जो अवमर्श (बोध) होता है उसे संशय कहते हैं । संशय तीन प्रकार का होता है-
**1. समानधर्मदर्शनज  2. विप्रतिपत्तिज  3. असाधारणधर्मज**

### न्यायदर्शन के मुख्य सन्दर्भ-

- अलौकिक सन्निकर्ष -त्रिविध: लौकिक सन्निकर्ष -षड्विध।
- व्याप्ति -**द्विविधा** -शब्दप्रमाण - **द्विविधम्**।
- न्यायशास्त्र में दु:ख हैं – 21
- न्यायमत में परसत्ता मानी जाती है- **द्रव्य, गुण कर्म**।
- प्रामाण्य होता है -**अनुभवत्वम्**।
- न्यायनये ज्ञानस्य स्वरूपम् -**सामान्य**।
- उद्भूत रूप कारण होता है -**चाक्षुषप्रत्यक्ष**।
- **अतिदेशवाक्यार्थज्ञान त्रिविध:-**
  (1) सादृश्य (2) असाधारणधर्मविशिष्टपिण्डज्ञान (3) वैधर्म्य।
- साध्यधर्मविशिष्ट धर्मप्रतिपादकवचनं -**प्रतिज्ञा**।
- नैयायिकों के मत में शक्ति का अन्तर्भाव होता है -**अभाव में**।
- न्याय मत में सुवर्ण का तैजसत्व है -**उद्भूताभिभूतरूपस्पर्शम्**।
- तर्कभाषासम्मत अपवर्ग है -**दु:खस्यान्तिकी निवृत्ति:**।
- **सिद्धान्त चार प्रकार के है-** सर्वतन्त्र सिद्धान्त, प्रतितन्त्र सिद्धान्त, अधिकरण सिद्धान्त और अभ्युपगम सिद्धान्त।

## ॥मीमांसा दर्शन ॥

भारतीय दार्शनिक चिन्तन वैदिक काल से प्रारंभ होकर अद्यावधि निरन्तर प्रवाहमान है। भारतीय दर्शन में वेद की प्रमाणता को न मानने वाले दर्शनों को **'नास्तिक'** कहा गया। इसके विपरीत वेद में आस्था रखने वाले दर्शन **'आस्तिक दर्शन'** कहलाये, जिनकी संख्या 6 है। इन दर्शनों में 'मीमांसा दर्शन' का स्थान अन्यतम है। आज भी वेद, ब्राह्मणादि को समझने के अतिरिक्त अन्य शास्त्रों के ज्ञान हेतु 'मीमांसा' का आश्रय लिया जाता है। जैमिनिप्रणीत 'मीमांसा दर्शन' के पश्चात् अन्य मीमांसा ग्रंथ भी लिखे गये जिनमें **लौगाक्षिभास्कर** कृत **'अर्थसंग्रह'** का विशिष्ट स्थान है। अर्थसंग्रह में जैमिनि प्रणीत मीमांसा-दर्शन के मुख्य **प्रतिपाद्यविषयों** का निरूपण अत्यंत सारगर्भित शैली में प्रस्तुत किया गया है।

**मीमांसासूत्र** इस दर्शन का मूल ग्रन्थ है जिसके रचयिता **महर्षि जैमिनि हैं**। इस दर्शन में वैदिक यज्ञों में मंत्रों का विनियोग **तथा** यज्ञों की प्रक्रियाओं का वर्णन किया गया है। धर्म के लिए महर्षि जैमिनि ने वेद को भी परम प्रमाण माना है। उनके अनुसार यज्ञों में मंत्रों के विनियोग, श्रुति, वाक्य, प्रकरण, स्थान एवं समाख्या को मौलिक आधार माना **मीमांसा दर्शन** छ: दर्शनों में से एक है। इस शास्त्र को **'पूर्वमीमांसा'** और वेदान्त को **'उत्तरमीमांसा'** भी कहा जाता है। पूर्वमीमांसा में **धर्म** का विचार है और उत्तरमीमांसा में **ब्रह्म** का। अतः पूर्वमीमांसा को **धर्ममीमांसा** और उत्तर मीमांसा को **ब्रह्ममीमांसा** भी कहा जाता है। जैमिनि मुनि द्वारा रचित **सूत्र** होने से मीमांसा को **'जैमिनीय धर्ममीमांसा'** कहा जाता है। पक्ष-प्रतिपक्ष को लेकर वेदवाक्यों के निर्णीत अर्थ के विचार का नाम मीमांसा है।

मीमांसा दर्शन में भारतवर्ष के मुख्य प्राणधन धर्म का वर्णाश्रम व्यवस्था, आधानादि, अश्वमेधांत आदि विचारों का विवेचन किया गया है। प्रायः विश्व में ज्ञानी और विरक्त पुरुष सर्वत्र होते आए हैं, किंतु धर्माचरण के साक्षात् फलवेत्ता और कर्मकांड के प्रकांड विद्वान् भारतवर्ष में ही हुए हैं। इनमें कात्यायन, आश्वलायन, आपस्तम्ब, बोधायन, गौतम आदि महर्षियों के ग्रन्थ आज भी उपलब्ध हैं। (कर्मकांड के विद्वानों के लिए उपनिषदों में महाशाला, श्रोत्रिया:, यह विशेषण प्राप्त होता है)। भारतीय कर्मकांड सिद्धांत का प्रतिदान और समर्थन इसी दर्शन में प्राप्त होता है। **डॉ० कुंनन् राजा** ने **"बृहती"** के द्वितीय संस्करण की भूमिका में इसका समुचित रूप से निरूपण किया है। यद्यपि कणाद मुनि कृत वैशेषिक दर्शन में धर्म का नामतः उल्लेख प्राप्त होता है तथापि उसके विषय में आगे विचार नहीं किया गया है।

**मीमांसा = विचार ''मन धातु'', मीमांसा** = वाक्यार्थ विचार। जिज्ञासा मीमांसा दोनों समानार्थी है। **पदवाक्य प्रमाणज्ञ** - व्याकरण, मीमांसा, न्याय ।

## ॥अर्थसङ्ग्रहः ॥

'अर्थसंग्रह' मीमांसा का एक लघुकाय प्रकरण ग्रन्थ है, जिसमें **शाबरभाष्य** में प्रतिपादित बहुत से विषयों का अतिसंक्षेप में निरूपण है। संक्षेप में अधिकतम विषयों को प्रस्तुत करने के कारण इस ग्रन्थ का प्रचार जिज्ञासु-सामान्य में अत्यधिक हुआ और उपयोगी होने पर भी अनेक प्रकरण ग्रन्थ इतने प्रचलित हो सके। इसके रचनाकार **लौगाक्षिभास्कर** हैं। इस ग्रन्थ में निम्नलिखित विषयों का मुख्यतः विवेचन हुआ है-

1. धर्म तथा उसका लक्षण।
2. भावना का लक्षण तथा उसके दो भेद।
3. वेद का लक्षण तथा उसके विभाग।
4. विधि का लक्षण तथा उसके प्रकार।

**पूर्व मीमांसा दर्शन= प्रवर्तक-** जैमिनी, **विषय-** कर्मकाण्ड, **अर्थसंग्रह:-** लौगाक्षिभास्कर, लौगाक्षिभास्कर के पिता – **मुद्गल**।

## ॥मङ्गलाचरणम्॥

**"वासुदेवं रमाकान्तं नत्वा लौगाक्षिभास्करः ।**
**कुरुते जैमिनिनये प्रवेशायार्थसङ्ग्रहम्" ॥**

लौगाक्षिभास्कर लक्ष्मीप्रिय विष्णु को प्रणाम करके वेद वेदाङ्ग का अध्ययन करके धर्म में जिज्ञासा करने वालों के जैमिनिप्रणीत मीमांसा दर्शन में प्रवेश हेतु 'अर्थसङ्ग्रह' नामक ग्रन्थ की रचना करते हैं ।

### धर्मजिज्ञासा सूत्र-

**"अथातो धर्मजिज्ञासा"**

**अथ- 'वेदाध्ययनानन्तर्यवचनः'।** (यहाँ पर अथ शब्द वेदाध्ययन के आनन्तर्य का वाचक है।)

**अतः- 'वेदाध्ययनस्य दृष्टार्थत्वं'** । (अतः शब्द वेदार्थज्ञानरूप दृष्ट प्रयोजन को बताता है ।

**धर्मजिज्ञासा- धर्मस्य जिज्ञासा (षष्ठी तत्पुरुष समास) अत्र जिज्ञासा पदस्य विचारे लक्षणा-** यहाँ पर 'जिज्ञासा' पद के विचार में लक्षणा की गई है ।

### धर्म लक्षण-

**"यागादिरेवं धर्मः। वेदप्रतिपाद्यः प्रयोजनवदर्थो धर्मः"**

यागादि ही धर्म हैं । जो वेद द्वारा प्रतिपादित हो, प्रयोजन वाला हो और अर्थ हो उसी को धर्म कहते हैं ।

**धर्म के तीन रूप-**

1. वेदप्रतिपाद्यः 2. प्रयोजनवद् 3. अर्थः।

### पदकृत्य-

**'प्रयोजनवत्'-"प्रयोजनेऽतिव्याप्तिवारणाय"।** इस लक्षण में **'प्रयोजनवत्'** शब्द का प्रयोग इसलिए किया गया है कि इस पद को न देने से 'स्वर्गादिरूप प्रयोजन' (अर्थ) में **'अतिव्याप्ति'** होने लगेगी ।

**'वेदप्रतिपाद्यः'- "भोजनादावतिव्याप्तिवारणाय"** । 'भोजनादि' में 'अतिव्याप्ति' के निवारणार्थ **'वेदप्रतिपाद्य'** शब्द दिया गया है ।

**'अर्थः'- "अनर्थफलकत्वादनर्थभूते श्येनादावतिव्याप्तिवारणाय"** । **'अर्थ'** पद नहीं देने से अनर्थभूत 'श्येनादि याग' में 'अतिव्याप्ति' होगी।

महर्षि जैमिनि ने अपने सूत्र में धर्म का लक्षण किया है-

**"चोदनालक्षणोऽर्थोधर्मः"**

जैमिनि सूत्र में 'चोदना' पद सम्पूर्ण वेद के वाचक रूप में प्रयुक्त है। चोदना प्रकरण पठित समस्त वेदों के धर्म में तात्पर्य होने से समस्त वेद धर्मप्रतिपादक ही है ।

### विधिवाक्य विधायकत्व प्रकार-

**"यजेत स्वर्गकामः"।**




**'आख्यात लिंङ्गेन भावना उत्पद्यते'।**

आख्यातत्त्व और लिङ्ग इन दोनों अंशों से भावना का ही बोध होता है।

## भावना

**लक्षण- "भावना नाम भवितुर्भवनानुकूलो भावयितुर्व्यापार विशेषः"।** **'भवितुः'** उत्पन्न होने वाले का भवनानुकूल, उत्पत्तिजनक जो **'भावयितुः'** (प्रयोजक) का व्यापार विशेष है, वही 'भावना' है । भावना के दो भेद होते हैं- 1. **शाब्दीभावना** 2. **आर्थीभावना,**

### 1. शाब्दीभावना-

**"पुरुषप्रवृत्यनुकूलो भावयितुर्व्यापार विशेषः शाब्दीभावना"** । पुरुष की प्रवृत्ति के अनुकूल प्रयोजक, वेद या आचार्य (भावयितु) के व्यापारविशेष को 'शाब्दीभावना' कहते हैं । यह शाब्दीभावना **'लिङ्'** का (वाच्य) अर्थ है । क्योंकि लिङ् अंश के श्रवण होने पर (प्रयोज्य) पुरुष को यह बोध होता है कि यह (प्रयोजक) पुरुष मुझे कार्य में प्रवृत्त कराना चाहता है अर्थात् यह प्रयोजक पुरुष **'मत्प्रवृत्तिजनक व्यापार'** वाला है । यही व्यापार 'लिङ्वाच्य' 'शाब्दीभावना' है क्योंकि जो जिस शब्द से नियमतः प्रतीत होता है वह उस शब्द का (वाच्य) अर्थ है । **जैसे- 'गामानय'** गाय लाओ इस 'वाक्य' में गो शब्द का अर्थ **'गोत्व'** है ।

वह व्यापारविशेष शाब्दीभावना **'लौकिक'** वाक्य में प्रवर्तक **'पुरुषनिष्ठ'** अभिप्राय विशेष से रहती है । **'वैदिक'** वाक्य में प्रवर्तक पुरुष के अभाव के कारण **'लिङ्गादि'** शब्दनिष्ट होती है । इसी कारण से इसे 'शाब्दीभावना' कहा जाता है ।

### शाब्दीभावना के अंशत्रय-

| | | | |
|---|---|---|---|
| **साध्य** | किं भावयेत् ? | - | आर्थीभावना |
| **साधन** | केन भावयेत् ? | - | लिङ्गादिज्ञान |
| **इतिकर्तव्यता** | कथं भावयेत् ? | - | प्राशस्त्यादि वचन |

### 2. आर्थीभावना-

"प्रयोजनेच्छाजनित क्रियाविषयव्यापार आर्थीभावना"।

स्वर्गादि प्रयोजन को लक्ष्य करके यागादि कर्म को सम्पादित करने का पुरुष में जो मानसिक व्यापार उत्पन्न होता है, उसे आर्थीभावना कहते हैं । यह आर्थी भावना 'आख्यात' अंश अर्थात् 'तिङ्' का अर्थ है क्योंकि व्यापार या क्रिया का वाचक आख्यात सामान्य ही होता है ।

**आर्थीभावना के अंशत्रय-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| **साध्य** | किं भावयेत् ? | - | स्वर्गादिफल |
| **साधन** | केन भावयेत् ? | - | यागादि |
| **इतिकर्तव्यता** | कथं भावयेत् ? | - | प्रयाजादि अङ्ग |

## वेदलक्षणविचार

**वेद- "अपौरुषेयं वाक्यं वेदः"** । अपौरुषेय वाक्य को वेद कहते हैं ।

**"तत्र धर्मब्रह्मप्रतिपादकमपौरुषेयं प्रमाणवाक्यं वेदः"**। धर्म और ब्रह्म के प्रतिपादिक अपौरुषेय प्रमाणित वाक्य को 'वेद' कहते हैं ।

**वेद के पांच प्रकार-**

1. विधि 2. मन्त्र 3. नामधेय 4. निषेध 5. अर्थवाद।




## (1) विधिः

**"तत्राज्ञातार्थज्ञापको वेदभागो विधिः"** अज्ञात अर्थ को अवबोधित कराने वाले वेद भाग को विधि कहते हैं । वह विधि – जो अर्थ (प्रमाणान्तर) दूसरे प्रमाण से ज्ञात नहीं है उसका विधान करती है, इसलिये प्रमाणान्तर अज्ञात एवं प्रयोजन युक्त अर्थ के विधान से ही विधि की सार्थकता होती है । उदाहरण- **"अग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकामः"**।

### गुणविधिः

**"यत्र कर्म मानान्तरेण प्राप्तं तत्र तदुद्देशेन गुणमात्रं विधत्ते"**। जहाँ पर यागादि कर्म का विधान किसी अन्य प्रमाण से सिद्ध हो वहाँ पर उस विधि कर्म को उपदेश करके गुणमात्र (अर्थात् अङ्गभूत द्रव्य या देवता) का विधान होता है । उदाहरण- **"दध्ना जुहोति"**।

### विशिष्ट विधि

**"यत्र तु उभयमपि अप्राप्तं तत्र विशिष्टं विधत्ते"**। जहाँ पर गुण और कर्म दोनों प्रमाणान्तर से प्राप्त नहीं रहते हैं वहाँ विधि द्वारा दोनों **'गुणविशिष्ट'** कर्म का विधान होता है । उदाहरण- **"सोमेन यजेत"** ।

**विधि के चार प्रकार-**

**"विधिश्चतुर्विधः- उत्पत्तिविधिः विनियोगविधिः अधिकारविधिः प्रयोगविधिश्चेति"**।

1. उत्पत्ति विधि 2. विनियोग विधिः
3. प्रयोगविधिः 4. अधिकारविधि।

## 1. उत्पत्ति विधि-

**"कर्मस्वरूपमात्रबोधको विधिरुत्पत्तिविधिः"**। यागादि कर्म के स्वरूप मात्र बोधकविधि को उत्पत्तिविधि कहते हैं । उदाहरण- **"अग्निहोत्रं जुहोति"** । इस विधि में अग्निहोत्र कर्म का **'करण'** अर्थात् 'साधन' रूप से अन्वय होता है । अतः इस वाक्य से **"अग्निहोत्रहोमेनेष्टं भावयेत्"** अर्थात् अग्निहोत्र नामक होम से इष्ट का सम्पादन करे, इस अर्थ का बोध होता है।

**याग के दो रूप-**

1. द्रव्य 2. देवता ।

**"अग्निहोत्रं जुहोति"** इस विधिवाक्य में 'तत्प्रख्यन्याय' (त- देवता, प्रख्य- वाचक) से 'उत्पत्तिविधि' मानी जाती है ।

## 2. विनियोग विधिः-

**"अङ्गप्रधानसम्बन्धबोधकोविधिर्विनियोगविधिः"**। द्रव्य देवतादि रूप अङ्गों का प्रधान होमादि के साथ सम्बन्ध बोधक विधि को विनियोग विधि कहते हैं । उदाहरण- **"दध्ना जुहोति"**। यहाँ पर **'दध्ना'** इस तृतीया श्रुति से बोधित दधिरूप अङ्ग का **"अग्निहोत्रं जुहोति"** इस वाक्य से बोधित अग्निहोत्र रूप प्रधान (अङ्गी) के साथ सम्बन्ध का विधान करता है, अतः **'दध्ना जुहोति'** यह विनियोग विधि है, और इससे **"दध्ना होमं भावयेत"** यह बोध होता है ।

विनियोग विधि में धात्वर्थ होम का 'साध्यत्व' रूप से अन्वय होगा और कहीं-कहीं धात्वर्थ का अन्वय आश्रय रूप में भी किया जाता है ।

**जैसे- "दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात"** इस गुण विधि में धात्वर्थ का अन्वय आश्रय रूप में होता है, और **"दधिकरणत्वेन इन्द्रियं भावयेत्"** यह अर्थ होगा । अर्थात् दधिकरणत्व से इन्द्रिय रूपी फल की कामना करें ।

**इस विधि के छः सहायक प्रमाण हैं-**

1. श्रुति 2. लिङ्ग
3. वाक्य 4. प्रकरण

5. स्थान 6. समाख्या

इनके सहयोग से यह विधि अङ्गत्व का बोध कराती है । **'अङ्गत्व'** (पारार्थ्य) का **पर्याय** शब्द है । अङ्गत्व का लक्षण है- **"परोद्देशप्रवृत्तकृतिसाध्यत्वम्"** परोद्देश (स्वर्गादि फल) के उद्देश्य से प्रवृत्त पुरुष का जो कृतिसाध्य हो उसी को अङ्ग कहते हैं ।

## 1. श्रुति-

**"निरपेक्षोरव: श्रुति:" ।** जो प्रमाणान्तर की अपेक्षा नहीं रखता है ऐसे 'रव' (शब्द) को श्रुति कहते हैं । श्रुति के तीन भेद हैं-

1. **विधात्री-विधानकर्त्री- 'लिङ्'** आदि श्रुति को 'विधात्री' श्रुनि कहते हैं।
2. **अविधात्री-अभिधानकर्त्री- 'व्रीह्यादि'** शब्द को 'अभिधात्री' श्रुति कहते हैं।
3. **विनियोक्त्री-विनियोगकर्त्री-** जिस शब्द के श्रवणमात्र से अङ्गाङ्गिभाव का ज्ञान हो जाता है, उसे 'विनियोक्त्री' श्रुति कहते हैं ।

### विनियोक्त्री श्रुति के तीन प्रकार हैं-

1. विभक्तिरूपा 2. समानाभिधानरूपा 3. एकपदरूपा ।

**उदाहरण-**

**1. विभक्तिरूपा-**

**द्वितीया विभक्ति- 'व्रीहीन् प्रोक्षति'** । 'अश्वाभिधानीम् आदत्ते' ।

**तृतीया विभक्ति-** 'व्रीहिभिर्यजेत'। यहाँ पर तृतीया विभक्ति के सुनने पर व्रीहि याग का अङ्ग ज्ञात होता है । व्रीहि पुरोडाश की प्रकृति होने से याग का अङ्ग बनते हैं, साक्षात् नहीं ।

**'अरुणया पिङ्गाक्ष्या एकहायन्या गवां सोमं क्रीणाति'** । यहाँ पर **'आरुण्य'** क्रयण का अङ्ग साक्षात् रूप से नहीं है, अपितु **'गोरूप पिण्ड'** के ज्ञापक रूप में है ।

**चतुर्थ विभक्ति-** 'मैत्रावरुणाय दण्डं प्रयच्छति' ।

**पञ्चमी विभक्ति- 'अग्नेस्तृणान्यपचिनोति'** ।

**षष्ठी विभक्ति-** 'यजमानस्य याज्या'

**सप्तमी विभक्ति-** 'यदाहवनीये जुहोति' ।

**2. समानाभिधानरूपा, 3. एकपदरूपा -** 'पशुना यजेत'। इस उदाहरण में **'टा'** रूप एकवाचक (एकाभिधानश्रुति) से एकत्व और पुंस्त्व दोनों (करण) रूप कारण के अङ्ग हैं । **'पशुना'** इस **'एकपदश्रुति'** से पशुरूप द्रव्य के अङ्ग होते हैं । इसी प्रकार **'यजेत'** में आख्यात **'तिङ्'** का भावना एवं **'एकत्व'** संख्या अर्थ है । अत: **'त'** रूप एकाभिधानश्रुति से एकत्वसंख्या भावना का अङ्ग होती है, एवं **'यजेत'** एकपदश्रुति से **'संख्या'** याग का अङ्ग है ।

## 2. लिङ्ग- "शब्दसामर्थ्यं लिङ्गं" ।

शब्द सामर्थ्य को ही लिङ्ग कहते हैं। **'सामर्थ्यं सर्वशब्दानां लिङ्गमित्यभिधीयते'** । अर्थात् सब शब्दों का जो सामर्थ्य है उसी को लिङ्ग कहते हैं । समाख्या से रूढ्यात्मक शब्द भिन्न होता है । **'बर्हिर्देवसदनं दामि'** यह मन्त्र कुश छेदन **(कुशलवन)** क्रिया का अङ्ग है ।

## 3. वाक्य- "समभिव्यावहारो वाक्यम्"।

समभिव्यावहार अर्थात् सहोच्चारण को वाक्य कहते हैं ।

उदाहरण- **"यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं श्रृणोति"**

वाक्यार्थ- **"पर्णतयावत्तहविर्धारणद्वाराजुह्वपूर्वं भावयेत्"**

**प्रकृति- "सम्पूर्णाङ्गसहितो विधि: प्रकृति:" ।** जिस याग के विषय में समस्त अङ्गों का पाठ मिलता है। यथा- **'दर्शपौर्णमासादि'** ।

**विकृति:- "विकलाङ्गसंयुतो विधिर्विकृति:" ।** जिस याग के विषय में समस्त अङ्गों का पाठ नहीं मिलता है। इन दोनों से भिन्न विधि दर्विहोमादि है। **यथा- 'सौर्य याग'** ।

**'इन्द्राग्नी इदं हवि:'** यह मन्त्र वाक्य प्रमाण से दर्श नामक यज्ञ का अङ्ग होता है ।

## 4. प्रकरण- "उभयाकाङ्क्षा प्रकरणम्"।

दो वाक्यों की परस्पर आकाङ्क्षा को 'प्रकरण' कहते हैं । **यथा- वाक्य-** 'समिधो यजति' ।

वाक्यार्थ- 'समिद्यागेन भावयेत ।

वाक्य- 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' ।

वाक्यार्थ- 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत' ।

### प्रकरण के दो प्रकार -

1. **महाप्रकरण-'मुख्यभावनासम्बन्धिप्रकरणं महाप्रकरणम्'** । महाप्रकरण प्रकृति याग में प्रवृत्त होता है ।
2. **अवान्तरप्रकरण- 'अङ्गभावनासम्बन्धिप्रकरणमवान्तरप्रकरणम्'** । इस प्रकार के अङ्गत्व का बोध **'सन्दंश'** के द्वारा होता है ।

**सन्दंश- 'एकाङ्गानुवादेन विधीयमानयोरङ्गयोरन्तराले विहितत्वं सन्दंश:'** । प्रधान याग के एक अङ्ग का अनुवाद करके विधीयमान दो अङ्गों के मध्य में किये जाने वाले विधान को 'सन्दंश' कहते हैं । **यथा- 'समानयते जुह्वाम् उपभृतस्तेजो वा'** ।

## 5. स्थान- "देशसामान्यं स्थानम्" ।

देश की समानता को स्थान कहते हैं । स्थान के दो भेद हैं-



**6. समाख्या- "समाख्या यौगिक: शब्द:"** । यौगिक शब्दों को समाख्या कहते हैं । समाख्या के दो भेद हैं-

1. **वैदिकी- 'होतृचमस'** ('होता' सोमरस भक्षण का अङ्ग)चमस-सोमरस
2. **लौकिकी- 'आध्वर्यवम्'** ('अध्वर्यु' तत्तत् क्रियाओं का अङ्ग)

## कर्म-

### कर्म के दो प्रकार-

**1. गुणकर्म 2. अर्थकर्म**

**(1) गुणकर्म- "क्रतुकर्मकारण्याश्रित्य विहितं गुणकर्म"** । यागादि कर्मों के सम्पादक पदार्थों का आश्रयण करके विहित कर्म गुणकर्म कहलाता है। गुणकर्म के छ: प्रकार हैं-

1. **उत्पत्ति-** "वसन्तो ब्राह्मणे अग्नीनादधीत" "यूयं तक्षति।"
2. **प्राप्ति-** "स्वाध्यायोऽध्येतव्य", "गां पयो दोग्धि"
3. **विकृति-** "सोममभिषुणोति", "व्रीहीनावहन्ति", "आज्यं विलापयति।"
4. **संस्कृति-** "व्रीहीन् प्रोक्षति पत्यवेक्षते।" ये चारों अङ्ग हैं अङ्गी नहीं।
5. **अङ्ग-** "अन्यार्थमङ्गम्"। जो दूसरे का उपकारक नहीं होता, वह अङ्ग कहलाता है।
6. **प्रधान** - "अनन्यार्थं प्रधानं"। जो दूसरे का उपकारक नहीं होता।

**(2) अर्थकर्म- "क्रतुकारकाण्याश्रित्य विहितमर्थकर्म च"**। यागादि कर्मों के सम्पादक द्रव्यों का आश्रयण करके विहितकर्म अर्थकर्म कहलाता है। अर्थकर्म के दो प्रकार हैं-

**1. सन्निपत्योपकारक 2. आरादुपकारक**

1. **सन्निपत्योपकारक अङ्ग- "प्रधानस्वरूपनिर्वाहकं"**। प्रधान याग के स्वरूप का सम्पादक।
2. **आरादुपकारक अङ्ग- "फलोपकारि द्वितीयम्"**। फल का उपकारक।

## 3. प्रयोगविधि:

**"प्रयोगप्राशुभावबोधकोविधि: प्रयोगविधि:"**

जिस विधि वाक्य से प्रयोग को शीघ्र करने का बोध होता है, उसे 'प्रयोगविधि' कहते हैं । अङ्गों के सहित प्रधान कर्म के प्रयोग की एकता का बोधक अर्थात् पूर्वोक्त तीन विधियों के सम्मेलन रूप प्रयोग विधि कहलाती है। कुछ लोग उसको श्रौत मानते हैं, तथा कुछ विज्ञान कल्प्य भी मानते हैं।

**अङ्गानां क्रमबोधको विधि: प्रयोगविधि: । क्रमो नाम विततिविशेष: पौर्वापर्यस्वरूपम् ।**

**यथा- "दर्शपौणमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत्"।**

**इस विधि के छ: सहायक प्रमाण हैं-**

1. श्रुति, 2. अर्थ,
3. पाठ, 4. स्थान,
5. मुख्य, 6. प्रवृत्ति

## 4. अधिकारविधि

**"कर्मजन्यफलस्वाम्यबोधकोविधि:अधिकारविधि:"**। यागादि कर्मजन्य स्वर्गादि फ़ल के स्वामित्व अर्थात् अधिकारी बोधक विधि को अधिकारविधि कहते हैं । **कर्मजन्यफ़लस्वाम्यत्वम्-** कर्मजन्यफलभोक्तृत्वम् । यथा- **'यजेत स्वर्गकाम:'**।

**'यस्याहिताग्नेरग्निर्गृहान् दहेत् सोऽग्नये क्षामवतेऽष्टाकपालं निर्वपेत'।**

'अहरह: सन्ध्यामुपासीत'।

## (2) मन्त्र

**मन्त्रा:- "प्रयोगसमवेतार्थस्मारका मन्त्रा:"**। प्रयोग (अनुष्ठान) से समवेत (सम्बद्ध) अर्थ (द्रव्य देवतादि) का जो स्मरण कराते हैं उन्हें मन्त्र कहते हैं । **"अनुष्ठानकारकभूतद्रव्यदेवताप्रकाशका: मन्त्रा:"**।

अर्थस्मरणरूप दृष्ट फ़ल प्रकारान्तर (ब्राह्मण वाक्यों) से भी प्राप्त है अत: मन्त्रोच्चारण व्यर्थ है । यह कहना उचित नहीं है क्योंकि **"मन्त्रैरेव स्मर्तव्यम्"**। 'मन्त्रों से ही अर्थ का स्मरण करें' इस नियमविधि का आश्रय लेने से मन्त्रोच्चारण व्यर्थ नहीं होता है ।

**नियमविधि-"नानासाधनसाध्यक्रियायामेकसाधनप्राप्तावप्राप्तस्यापरसाधनस्य प्रापको विधिर्नियमविधि:"**। जहाँ पर नाना साधनों से क्रिया की सिद्धि सम्भव हो उनमें एक साधन के प्राप्त रहने पर अप्राप्त दूसरे साधनों की प्राप्ति कराने वाली 'प्रापक' विधि को 'नियमविधि' कहते हैं । तन्त्रवार्त्तिककार 'कुमारिलभट्ट' ने कहा है-

> **"विधिरत्यन्तमप्राप्तौ नियम: पाक्षिके सति**
> **तत्र चान्यत्र च प्राप्तौ परिसंख्येति गीयते"॥**

'अत्यन्त अप्राप्त पदार्थ का विधान कराने वाली विधि को **'अपूर्वविधि'** पदार्थ के पाक्षिक अप्राप्ति होने पर उसका विधान कराने वाले वाक्य को **'नियमविधि'** तथा जहाँ दोनों पदार्थों की एक ही काल में प्राप्ति हो, वहाँ दोनों में से एक पदार्थ की निवृत्ति कराने वाली विधि को **'परिसंख्याविधि'** कहते हैं' ।

1. **अपूर्वविधि- 'प्रमाणान्तरेणाप्राप्तस्य प्रापको विधिरपूर्वविधि:'।** प्रमाणान्तर से अप्राप्त की प्रापक विधि को 'अपूर्वविधि' कहते हैं । **उदाहरण- 'यजेत् स्वर्गकाम:'।**
2. **नियमविधि- 'पक्षेऽप्राप्तस्य प्रापको विधि: नियमविधि:'**। पक्ष में अप्राप्त पदार्थ की प्राप्ति का विधान करने वाली विधि को 'नियमविधि' कहते हैं । **उदाहरण- 'व्रीहीन् अवहन्ति'।**
3. **परिसंख्याविधि- 'उभयोश्च युगपत्प्राप्तावितरव्यावृत्तिपरो विधि: परिसंख्याविधि:'**। एक ही समय में दो की प्राप्ति रहने पर दूसरे के निवृत्तिपरक विधिवाक्य को 'परिसंख्याविधि' कहते हैं । उदाहरण- **'पञ्च पञ्च नखा भक्ष्या:'।**

परिसंख्याविधि के दो भेद हैं-

1. **श्रौती**- 'अत्र हि एव आवपन्ति' । अर्थात् यहीं पर (अवाप=साम) प्रक्षेपण करते हैं । यहाँ 'एव' शब्द से (स्तोत्र विशेष का नाम) से अतिरिक्त स्तोत्रों की निवृत्ति समझी जाती है ।

2. **लाक्षणिकी**- 'पञ्च पञ्च नखा भक्ष्याः'। यहाँ पर **'इतरनिवृत्तिवाचक'** पद के अभाव में (अर्थात् **'एव'** की तरह निवृत्ति सूचक पद नहीं है) उसकी लक्षणा द्वारा कल्पना करनी पड़ती है ।

**लाक्षणिकी परिसंख्याविधि के तीन दोष हैं-**

1. श्रुतहानि 2. अश्रुतकल्पना 3. प्राप्तबाध

**"श्रुतार्थस्य परित्यागादश्रुतार्थप्रकल्पनात्,**
**प्राप्तस्य बाधादित्येवं परिसंख्या त्रिदूषणा"।**

इनमें से प्रथम दो दोष **'शब्दनिष्ठ'** (श्रावणसम्बन्ध) हैं और तीसरा दोष **'अर्थनिष्ठ'** है ।




## (3) नामधेय

नामधेयः- **"नामधेयानां च विधेयार्थपरिच्छेदकतयार्थत्त्वम्"**। नामधेय विजातीय की निवृत्तिपूर्वक विधेयार्थ का निश्चय करता हुआ सार्थक होता है । यथा- **'उद्भिदा यजेत पशुकामः'** ।

**नामधेय के निमित्तचतुष्टय-**

1. **मत्वर्थलक्षणाभयात्**- 'उद्भिदा यजेत पशुकामः'।
2. **वाक्यभेदभयात्**- 'चित्रयायजेत पशुकामः'। **चित्रया**- द्रव्येन ।
3. **तत्प्रख्यशास्त्रात्**- 'अग्निहोत्रं जुहोति/यदाहवनीये जुहोति'।
4. **तद्व्यपदेशात्**- 'श्येनेनाभिचरन् यजेत'।

## (4) निषेध

निषेधः- **"पुरुषस्य निवर्तकं वाक्यं निषेधः"**। जो वाक्य पुरुष को किसी क्रिया को करने से निवृत्त कराता है, उसे 'निषेध' कहते हैं ।
यथा- **'कलञ्जं न भक्षयेत्'**।

**नञ् अर्थ के प्रत्ययार्थ अन्वय के दो बाधक हैं-**

1. **तस्य व्रतमुपक्रम**- 'नेक्षेतोद्यन्तमादित्यम्'।
2. **विकल्पप्रसक्ति**- 'यजतिषु ये यजामहं करोति नानुयाजेषु'।

## (5) अर्थवाद

**अर्थवाद**- **"प्राशस्त्यनिन्दान्यतरपरंवाक्यमर्थवादः"**। प्रशंसापरक अथवा निन्दापरक वाक्य को अर्थवाद कहते हैं। **(प्रत्यक्ष प्रमाण)**

**अर्थवाद के दो प्रभेद-**

1. **विधिशेष**- वाच्यार्थ – **'वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता'**।
   **विधिवाक्य** - "वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकामः"।
2. **निषेधशेष**- 'सोऽरोदीत'।

**विधिवाक्य** "बर्हिषि रजतं न देयम्"

**दूसरे दृष्टिकोण से अर्थवाद के तीन प्रभेद-**

1. गुणवाद 2. अनुवाद 3. भूतार्थवाद

**"विरोधे गुणवादः स्यादनुवादोऽवधारिते।**
**भूतार्थवादस्तद्धानादर्थवादस्त्रिधा मतः"।।**

1. **गुणवाद**- **"प्रमाणान्तरविरुद्धार्थबोधको गुणवादः"**। जिस अर्थवाद का दूसरे प्रमाण से निरोध होता है। **उदा.- (आदित्यो यूपः)। (लक्षणा)**

2. **अनुवाद**- **"प्रमाणान्तरप्राप्त्यर्थबोधकोऽनुवादः"**। जिसके अर्थ का ज्ञान अन्य प्रमाण से प्राप्त होता है। **उदा.- (अग्निर्हिमस्य भेषजम्)**

3. **भूतार्थवाद**- **"प्रमाणान्तरविरोधतत्प्राप्तिरहितार्थ बोधको भूतार्थवादः"**। जिसका दूसरे प्रमाण से विरोध भी न हो रहा हो और जिसके द्वारा प्रतिपादित अर्थ वा बोध अन्य प्रमाण से भी सम्भव न हो। **उदा.- (इन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छत्)**

## मीमांसा दर्शन के प्रमुख ग्रन्थ-

**मीमांसासूत्र** - महर्षि जैमिनि,
**शाबरभाष्य** - शबर स्वामी,
**तंत्रवार्तिक** - कुमारिल भट्ट
**श्लोकवार्तिक** - कुमारिल भट्ट,

**लौगाक्षिभास्कर की कृतियां-**

1. तर्ककौमुदी 2. अर्थसङ्ग्रह

**अर्थसङ्ग्रह की व्याख्यायें-**

रामेश्वरशिवयोगिभिक्षु - **कौमुदी**
पट्टाभिरामशास्त्री - **अर्थालोक**
डा.वाचस्पतिउपाध्याय - **अर्थालोकलोचन**



**दर्शन-**

1. निगम परम्परा 2. आगम परम्परा 3. श्रमण परम्परा




**चतुर्दश विद्या -**

**"पुराणन्यायमीमांसा धर्मशास्त्राङ्गमिश्रिताः।
वेदः स्थानानि विद्यानां धर्मस्य च चतुर्दश।।"**

# ॥योग दर्शन॥

**ग्रन्थ लेखक** – पतंजलि, **योगसूत्र में** पाद- 4

1. समाधि 2. साधन 3. विभूति 4. कैवल्य

**योग दर्शन-**

योगदर्शन छः आस्तिक दर्शनों (षड्दर्शन) में से एक है। इसके प्रणेता पतञ्जलि मुनि हैं। यह दर्शन सांख्य दर्शन के 'पूरक दर्शन' के नाम से प्रसिद्ध है। इस दर्शन का प्रमुख लक्ष्य मनुष्य को वह मार्ग दिखाना है जिस पर चलकर वह जीवन के परम लक्ष्य (मोक्ष) की प्राप्ति कर सके। अन्य दर्शनों की भांति योगदर्शन तत्त्वमीमांसा के प्रश्नों (जगत् क्या है, जीव क्या है?, आदि) में न उलझकर मुख्यतः मोक्षप्राप्ति के उपाय बताने वाले दर्शन की प्रस्तुति करता है। किन्तु मोक्ष पर चर्चा करने वाले प्रत्येक दर्शन की कोई न कोई तात्विक पृष्टभूमि होनी आवश्यक है। अतः इस हेतु योगदर्शन, सांख्यदर्शन का सहारा लेता है और उसके द्वारा प्रतिपादित तत्त्वमीमांसा को स्वीकार कर लेता है। इसलिये प्रारम्भ से ही योगदर्शन, सांख्यदर्शन से जुड़ा हुआ है। योगसूत्रों की सर्वोत्तम व्याख्या व्यास मुनि द्वारा लिखित व्यासभाष्य में प्राप्त होती है। इसमें बताया गया है कि किस प्रकार मनुष्य अपने मन (चित्त) की वृत्तियों पर नियन्त्रण रखकर जीवन में सफल हो सकता है और अपने अन्तिम लक्ष्य निर्वाण को प्राप्त कर सकता है। योगदर्शन, सांख्य की तरह द्वैतवादी है। सांख्य के तत्त्वमीमांसा को पूर्ण रूप से स्वीकारते हुए उसमें केवल 'ईश्वर' को जोड़ देता है। इसलिये योगदर्शन को 'सेश्वर सांख्य' (स + ईश्वर सांख्य) कहते हैं और सांख्य को 'निरीश्वर सांख्य' कहा जाता है।

**परिचय-**

योगदर्शन में पुरुष तत्त्व केंद्रीय विषय के रूप में प्रस्तुत हुआ है। यद्यपि पुरुष और प्रकृति दोनों की स्वतंत्र सत्ता मानी गयी है परन्तु तात्त्विक रूप में पुरुष की सत्ता ही सर्वोच्च है। पुरुष के दो भेद कहे गये हैं । पुरुष को चैतन्य एवं अपरिणामी कहा गया है, किन्तु अविद्या के कारण पुरुष जड़ एवं परिणाम चित्त में स्वयं को आरोपित कर लेता है। पुरुष और चित्त के संयुक्त हो जाने पर विवेक जाता रहता है और पुरुष स्वयं को चित्त रूप में अनुभव करने लगता है। यह अज्ञान ही पुरुष के समस्त दुःखों, क्लेशों का कारण हैं। योग दर्शन का उद्देश्य पुरुष को इस दुःख से, अज्ञान से, मुक्त कराना है। इसी तथ्य को सैद्धान्तिक रूप से योग दर्शन में हेय, हेय-हेतु, हान और हानोपाय के रूप में प्रस्तुत किया गया है। इन चार क्रमों में पुरुष दुःखों से मुक्ति पाता है, इसलिये योग में इसे **'चतुर्व्यूहवाद'** कहा गया है एवं इस चतुर्व्यूह से मुक्त होना ही योग का परम उद्देश्य है। चतुर्व्यूहवाद की विवेचना में ही योग दर्शन में पुरुष, पुरूषार्थ और पुरूषार्थ शून्यता का दर्शन प्रकट होता है। पुरुष अविद्याग्रस्त होने पर संसार-चक्र में पड़ता है और पुरूषार्थशून्यता की अवस्था को प्राप्त करता है। पुरुष का परम लक्ष्य कैवल्य की प्राप्ति है। योग में पुरुष को आत्मा का पर्याय माना गया है। अतः आत्मा, जो कि संख्या में असंख्य है, उसकी कैवल्य प्राप्ति तभी हो सकती है जब चतुर्व्यूह का पुरूषार्थ साधन कर दुःख के त्रिविध रूपों का समाधान कर लिया जाय। दुःख के तीन रूप है - **आध्यात्मिक, आधिभौतिक** और **आधिदैविक**। पुरूषार्थ शून्यता इन त्रितापों से ऊपर की अवस्था है। पुरूषार्थ शून्यता के पश्चात् ही पुरुष की अपने स्वरूप की स्थिति होती है। योगदर्शन में इसे ही कैवल्य अथवा मोक्ष कहा गया है।

## ॥महर्षि पतञ्जलि प्रणीतं योगदर्शनम्॥

## ॥प्रथमोऽध्यायः॥

### ॥समाधि-पादः॥

अथ योगानुशासनम् ॥1.1॥
योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः ॥1.2॥
तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम् ॥1.3॥
वृत्तिसारूप्यमितरत्र ॥1.4॥
वृत्तयः पञ्चतय्यः क्लिष्टाऽक्लिष्टाः ॥1.5॥
प्रमाणविपर्ययविकल्पनिद्रास्मृतयः ॥1.6॥
प्रत्यक्षानुमानागमाः प्रमाणानि ॥1.7॥
विपर्ययो मिथ्याज्ञानमतद्रूपप्रतिष्ठम् ॥1.8॥
शब्दज्ञानानुपाती वस्तुशून्यो विकल्पः ॥1.9॥
अभावप्रत्ययालम्बना वृत्तिर्निद्रा ॥1.10॥
अनुभूतविषयासंप्रमोषः स्मृतिः ॥1.11॥
अभ्यासवैराग्याभ्यां तन्निरोधः ॥1.12॥
तत्र स्थितौ यत्नोऽभ्यासः ॥1.13॥
स तु दीर्घकालनैरन्तर्यसत्कारासेवितो दृढभूमिः ॥1.14॥
दृष्टानुश्रविकविषयवितृष्णस्य वशीकारसंज्ञा वैराग्यम् ॥1.15॥
तत्परं पुरुषख्यातेर्गुणवैतृष्ण्यम् ॥1.16॥
वितर्कविचारानन्दास्मितारूपानुगमात् संप्रज्ञातः ॥1.17॥
विरामप्रत्ययाभ्यासपूर्वः संस्कारशेषोऽन्यः ॥1.18॥
भवप्रत्ययो विदेहप्रकृतिलयानाम् ॥1.19॥
श्रद्धावीर्यस्मृतिसमाधिप्रज्ञापूर्वक इतरेषाम् ॥1.20॥

जो हेतु **'सपक्ष'** और **'विपक्ष'** दोनों में रहता है, वह 'हेतु' 'साधारण' अनैकान्तिक हेत्वाभास कहलाता है । उदाहरण- **"पर्वतो वह्निमान् सत्त्वात्"** । 'पर्वत अग्नि वाला है, सत्त्व होने के कारण' ।

**2. असाधारण अनैकान्तिक हेत्वाभास-**

**"यस्तूभयस्माद्व्यावृत्तः सत्त्वसाधारणो मतः"** ॥73॥

जो **'सपक्ष'** और **'विपक्ष'** दोनों में नहीं रहता, अर्थात् जो केवल 'पक्ष' में रहता है, वह 'हेतु' 'असाधारण' अनैकान्तिक हेत्वाभास कहलाता है । उदाहरण- **"पृथिवी नित्या गन्धवत्वात्"** । 'पृथ्वी नित्य है, गन्धवती होने के कारण' । इस उदाहरण में गन्धवत्त्व हेतु 'असाधारण' अनैकान्तिक हेत्वाभास है, क्योंकि गन्धवत्त्व हेतु 'सपक्ष' और 'विपक्ष' दोनों में न रहकर केवल पक्षमात्र में ही रहता है ।

**3. अनुपसंहारी अनैकान्तिक हेत्वाभास-**

**"तथैवाऽनुपसंहारी केवलान्वयिपक्षकः"** ।

केवल अन्वयि पक्ष वाला 'हेतु' अनुपसंहारी अनैकान्तिक हेत्वाभास कहलाता है । उदाहरण- **"सर्वं तुच्छं प्रमेयत्वात्"** । 'सब कुच्छ तुच्छ है प्रमेय होने के कारण' । इसमें केवल अन्वय पक्ष होने से अनुपसंहारी अनैकान्तिक हेत्वाभास है ।

**(2) विरुद्ध हेत्वाभास-**

**"यः साध्यवति नैवाऽस्ति स विरुद्ध उदाहृतः"** ॥74॥

जो हेतु साध्य के अधिकरण में नहीं रहता है, उसे विरुद्ध हेत्वाभास कहते हैं । उदाहरण- **"गोत्व आदि के साध्य होने पर अश्वत्व आदि को हेतु मानना"** ।

**(3) असिद्ध हेत्वाभास-**

**आश्रयासिद्धिराद्या स्यात्, स्वरूपासिद्धिरप्यथ।**
**व्याप्यत्वासिद्धिरपरा स्यादसिद्धिरतस्त्रिधा** ॥75॥

असिद्धि दोष से युक्त असिद्ध नामक हेत्वाभास तीन प्रकार का होता है। 1. आश्रयासिद्ध 2. स्वरूपासिद्ध 3. व्याप्यत्वासिद्ध ।

**1. आश्रयासिद्ध-**

**"पक्षासिद्धिर्यत्र पक्षो भवेन्मणिमयो गिरिः"** ।

जहां पर **'पक्ष'** की असिद्धि होती है, वह आश्रयासिद्ध हेत्वाभास कहलाता है । उदाहरण- **"मणिमयो गिरिः धूमत्वात्"** । 'मणिमय पर्वत अग्नि वाला है, धूम होने के कारण' । इस उदाहरण में 'पक्ष' पर्वत मणिमय कभी भी नहीं हो सकता ।

**2. स्वरूपासिद्ध-**

**"ह्रदो द्रव्यं धूमवत्त्वादत्राऽसिद्धिरथाऽपरा"** ॥76॥

जिस **'पक्ष'** में हेतु का स्वरूप नहीं रहता वह स्वरूपासिद्ध हेत्वाभास है । उदाहरण- **"ह्रदो द्रव्यं धूमवत्वात्"** 'तालाब द्रव्य है, धूम होने के कारण' । इस उदाहरण में 'धूम' रूप हेतु पक्षभूत **'तालाब'** में हो ही नहीं सकता।

**3. व्याप्यत्वासिद्ध-**

**"व्याप्यत्वासिद्धिरपरा नीलधूमादिके भवेत्"** ।

'व्याप्यत्वासिद्धि' दोषयुक्त हेत्वाभास को व्याप्यत्वासिद्ध हेत्वाभास कहते हैं । उदाहरण- **"पर्वतो वह्निमान्, नीलधूमात्"** । 'पर्वत अग्नि वाला है नील धूम होने के कारण' । यहां नील शब्द के बिना भी धूम हेतु होता है । अतः यहां नील पद व्यर्थ है ।

**(4) सत्प्रतिपक्ष (प्रकरणसम)-**

**"विरुद्धयोः परामर्शे हेत्वोः सत्प्रतिपक्षता"** ॥ 77 ॥

पस्पर दो विरुद्ध साध्यों की सिद्धि के लिए प्रयुक्त दो हेतुओं के परामर्श में **सत्प्रतिपक्षता** होती है । **'सत्'** का अर्थ है 'विद्यमान' और **'प्रतिपक्ष'** का अर्थ है 'विरोधी' । अर्थात् विरोधी हेतु की विद्यमानता होना सत्प्रतिपक्ष नामक हेत्वाभास होता है । **उदाहरण-** "शब्द नित्य है, श्रवणेन्द्रिय द्वारा ग्राह्य होने के कारण, शब्दत्व की तरह, इसी तरह शब्द अनित्य है, कार्य अर्थात् उत्पन्न होने के कारण, घट की तरह" ।

**(5) कालात्ययापदिष्ट (बाध)-**

**"साध्यशून्यो यत्र पक्षस्त्वसौ बाध उदाहृतः।**
**उत्पत्तिकालीनघटे गन्धादिर्यत्र साध्यते"** ॥78॥

जहाँ पक्ष साध्य से शून्य होता है, वह बाध नामक हेत्वाभास कहलाता है । जहाँ उत्पत्तिकालीन घट में गन्ध आदि साधित किया जाता है । **उदाहरण- "उत्पत्तिकालीन घट गन्धयुक्त है, पृथिवीत्व होने के कारण"** । यहाँ पर उत्पत्तिकालीन घट पक्ष है, उसके साध्य में गन्ध नहीं रहता । क्योंकि न्याय के अनुसार उत्पत्तिकालीन पदार्थ एक क्षण तक निर्गुण और निष्क्रिय ही रहता है ।

## प्रमुख सन्दर्भ-

- **न्यायदर्शन के अनुसार प्रत्यक्ष ज्ञान -**
  न्याय में बुद्धि को ही ज्ञान कहा है ।
  **आत्मा + मन + इन्द्रिय + विषय = ज्ञान (बुद्धि)**
- **पञ्चावयव वाक्य -**
  **प्रतिज्ञा** - "पर्वतो वह्निमान्" (शब्द)
  **हेतु** - "धूमात्" (अनुमान)
  **उदाहरण** - "यत्र यत्र धूमः तत्र तत्र वह्नि यथा महानसम" (प्रत्यक्ष)
  **उपनयन** - "तथा चायम्" (उपमान)
  **निगमन** - "तस्मात्तथेति"
- न्यायसूत्र में अध्याय - (5)
- **बौद्ध** 2 वाद मानते हैं - **प्रतिज्ञा, हेतु।**
- **मीमांसक**- 3 वाद मानते हैं- **प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण।**

- **न्याय**- 5 वाद मानते हैं- **प्रतिज्ञा हेतु, उदाहरण, उपनयन, निगमन।**
- **मीमांसा**- उदाहरणादि या उदाहरणान्त।
- **21 प्रकार के दु:ख**- 7 इन्द्रियां, 7 विषय, 7 ज्ञान, सुख, दु:ख, शरीर =(21)
- **उलूक** - **कणाद**, **औलुक्य दर्शन** - **वैशेषिक**,
- **अक्षपाद** – **गौतम**, न्यायदर्शन,
- **गौण प्रमा** - 'व्यावसायात्मक ज्ञान' **न्याय** - 'अयं घट:'- (सविकल्पक ज्ञान)
- **मुख्य प्रमा**- 'अनुव्यवसायात्मक ज्ञान'
- **न्याय** - 'अहं घटं जानामि'।
- **न्याय**- 'जातिविशिष्ट व्यक्ति',
- **'मीमांसा'**- 'घटत्व',
- **साङ्ख्ययोग**- 'सामान्य घटत्व' और विशेष आकृति से युक्त जिसकी **सत्ता है**- 'घट'। **"प्रक्रियाभेदात्** फलभेद:"।
- **ज्ञान -"ज्ञानं तु यथार्थभूतविषयकं"।**
  विषय के आकार को धारण करना ही 'ज्ञान' है। यथार्थ ज्ञान वास्तविकता पर आधरित होता है। चेतना प्रकृति में प्रतिबिम्बित होती है, तदनन्तर वह त्रिगुणों के प्रभाव से विषय तक पहुँचती है, तत्पश्चात् ज्ञान होता है और वह ज्ञान भी 'यथार्थ' और 'अयथार्थ' होता है।

## न्यायधारा के प्रमुख आचार्य एवं उनकी रचना-

| | | |
|---|---|---|
| 1. **मेधातिथि गौतम** (550 ई.पू.) | | |
| 2. **गौतम** | - | न्यायसूत्र (पांच अध्याय) |
| 3. **वात्स्यायन** | - | न्यायभाष्य |
| 4. **उद्योतकर** | - | न्यायवार्तिक |
| 5. **वाचस्पतिमिश्र** | - | तात्पर्यटीका |
| 6. **जयन्तभट्ट** | – | न्यायमञ्जरी (गौतमसूत्रविवृत्ति) |
| 7. **भाससर्वज्ञ** | - | न्यायसार, न्यायभूषणसार |
| 8. **उदयन** | - | परिशुद्धि, लक्षणावली, लक्षणमाला, किरणावली, न्यायकुसुमाञ्जलि, बौद्धधिक्कार, न्यायपरिशिष्ट आत्मविवेक |
| 9. **रघुनाथचिन्तामणि** | - | दीधिति टीका (तत्त्वचिन्तामणि पर) |
| 10. **केशव मिश्र** | - | तर्कभाषा |
| 11. **अन्नंभट्ट** | - | तर्कसंग्रह दीपिका |

# ॥जैन दर्शन॥

जैन दर्शन एक प्राचीन भारतीय दर्शन है। इसमें अहिंसा को सर्वोच्च स्थान दिया गया है। जैन धर्म की मान्यता अनुसार 24 तीर्थंकर समय-समय पर संसार चक्र में फंसे जीवों के कल्याण के लिए उपदेश देने इस धरती पर आते है। लगभग छठी शताब्दी ई॰ पू॰ में अंतिम तीर्थंकर, भगवान महावीर के द्वारा जैन दर्शन का पुनरावरण हुआ । इसमें वेद की प्रामाणिकता को कर्मकाण्ड की अधिकता और जड़ता के कारण मिथ्या बताया गया। जैन दर्शन के अनुसार जीव और कर्मो का यह सम्बन्ध अनादि काल से है। जब जीव इन कर्मो को अपनी आत्मा से सम्पूर्ण रूप से मुक्त कर देता है तो वह स्वयं भगवान् बन जाता है। लेकिन इसके लिए उसे सम्यक् पुरुषार्थ करना पड़ता है। यह जैन धर्म की मौलिक मान्यता है।

सत्य का अनुसंधान करने वाले 'जैन' शब्द की व्युत्पत्ति **'जिन' से मानी** गई है, जिसका अर्थ होता है- **विजेता** अर्थात् वह व्यक्ति जिसने इच्छाओं (कामनाओं) एवं मन पर विजय प्राप्त करके हमेशा के लिए संसार के आवागमन से मुक्ति प्राप्त कर ली है। इन्हीं जिनो के उपदेशों को मानने वाले जैन तथा उनके साम्प्रदायिक सिद्धान्त जैन दर्शन के रूप में प्रख्यात हुए। जैन दर्शन **'अर्हत् दर्शन'** के नाम से भी जाना जाता है। जैन धर्म में चौबीस तीर्थंकर (महापुरूष, जैनों के ईश्वर) हुए जिनमें प्रथम **ऋषभदेव** तथा अन्तिम **महावीर** (वर्धमान) हुए। इनके कुछ तीर्थकरों के नाम ऋग्वेद में भी मिलते हैं, जिससे इनकी प्राचीनता प्रमाणित होती है।

जैन दर्शन के प्रमुख ग्रन्थ **प्राकृत** (मागधी) भाषा में लिखे गयें हैं। बाद में कुछ जैन विद्वानों ने **संस्कृत** में भी ग्रन्थ लिखे। उनमें 100 ई॰ के आसपास आचार्य **उमास्वामी** द्वारा रचित **तत्त्वार्थ** सूत्र बड़ा महत्वपूर्ण है। वह पहला ग्रन्थ है जिसमें संस्कृत भाषा के माध्यम से जैन सिद्धान्तों के सभी अंगों का पूर्ण रूप से वर्णन किया गया है। इसके पश्चात् अनेक जैन विद्वानों ने संस्कृत में व्याकरण, दर्शन, काव्य, नाटक आदि की रचना की ।

जैन ग्रंथों में सात तत्त्वों का वर्णन मिलता हैं। यह हैं-**जीव- अजीव -आस्रव -बन्ध- संवर निर्जरा- मोक्ष** जीव का पुद्गल से मुक्त हो जाना ही 'मोक्ष' है। यह मोक्ष दो प्रकार का है- **भावमोक्ष** और **द्रव्यमोक्ष**। भावमोक्ष ही जीवमुक्ति है। यह वास्तविक मोक्ष से पहले की अवस्था है। इसमें चारों घातीय कर्मो का नाश हो जाता है। इसके बाद ही अघातीय कर्मों का नाश होने पर द्रव्य-मोक्ष भी प्राप्त हो जाता है। जैनियों के अनुसार मोक्ष प्राप्त करने के लिए बारह अनुप्रेक्षाओं से युक्त रहना आवश्यक है, जो इस प्रकार हैं- अनित्य, अषरण, संसार, एकत्व, अन्यत्व, अशुचि, आस्रव, संवर, निर्जरा, लोक, बोधिदुर्लभत्व तथा धर्मानुप्रेक्षा। जैनों की ज्ञानमीमांसा तत्त्वमीमांसा के समान ही स्वतत्र सत्ता रखती है। ज्ञानमीमांसा के प्रामाणिक स्रोत प्रमाणों की संख्या जैन दर्शन में दो है- प्रत्यक्ष, अनुमान । जैन दार्शनिक **'स्याद्वाद'** अर्थात् **'सप्तभंगीनय'** का प्रतिपादन करते हैं

**महावीर स्वामी** के उपदेशों से लेकर जैन धर्म की परंपरा आज तक चल रही है। महावीर स्वामी के उपदेश 41 सूत्रों में संकलित हैं, जो जैनागमों में मिलते हैं। उमास्वाति का **"तत्वार्थाधिगम सूत्र"** (300 ई.) जैन दर्शन का प्राचीन और प्रामाणिक शास्त्र है। सिद्धसेन दिवाकर (500 ई.), हरिभद्र (900 ई.), मेरुतुंग (14वीं शताब्दी), आदि जैन दर्शन के प्रसिद्ध आचार्य हैं। सिद्धांत की दृष्टि से जैन दर्शन एक ओर अध्यात्मवादी तथा दूसरी ओर भौतिकवादी है। वह आत्मा और पुद्गल (भौतिक तत्त्व) दोनों को मानता है। जैन मत में आत्मा प्रकाश के समान व्यापक और विस्तारशील है। पुनर्जन्म में नवीन शरीर के अनुसार आत्मा का संकोच और विस्तार होता है। स्वरूप से वह चैतन्य स्वरूप और आनंदमय है। वह मन और इंद्रियों के माध्यम के बिना परोक्ष विषयों के ज्ञान में समर्थ है। इस अलौकिक ज्ञान के तीन रूप हैं

- अवधिज्ञान, **मनःपर्याय** और **केवलज्ञान**। पूर्ण ज्ञान को केवलज्ञान कहते हैं। यह निर्वाण की अवस्था में प्राप्त होता है। यह सब प्रकार से वस्तुओं के समस्त धर्मों का ज्ञान है। यही ज्ञान "प्रमाण" है। किसी अपेक्षा से वस्तु के एक धर्म का ज्ञान **"नय"** कहलाता है। **"नय"** कई प्रकार के होते हैं। ज्ञान की सापेक्षता जैन दर्शन का सिद्धांत है। यह सापेक्षता मानवीय विचारों में उदारता और सहिष्णुता को संभव बनाती है। सभी विचार और विश्वास आंशिक सत्य के अधिकारी बन जाते हैं। पूर्ण सत्य का आग्रह अनुचित है। वह निर्वाण में ही प्राप्त हो सकता है। **निर्वाण** आत्मा का कैवल्य है। कर्म के प्रभाव से पुद्गल की गति आत्मा के प्रकाश को आच्छादित करती है। यह **"आस्रव"** कहलाता है। यही आत्मा का बंधन है। तप, त्याग और सदाचार से इस गति का अवरोध "संवर" तथा संचित कर्मपुद्गल का क्षय "निर्जरा" कहलाता है। इसका अंत "निर्वाण" में होता है। निर्वाण में आत्मा का अनंत ज्ञान और अनंत आनंद प्रकाशित होता है। निश्चय नय की अपेक्षा स्वभाव से प्रत्येक जीव परमात्मा,कर्म मल रहित है। जिस प्रकार जल को कितना ही तपा दो वह एक ना एक दिन शीतल अवश्य होगा क्योंकि शीतलता उसका स्वभाव है ठीक उसी प्रकार कर्म मल से तपा जीवात्मा का स्वभाव निरंजन है,निर्द्वंद है वह कभी न कभी उसे प्राप्त करेगा ही। जैन दर्शन परमात्मा को कर्ता धर्ता नहीं मानता वह मानता है जैसे शुभाशुभ कर्म किए हैं उसका फल अवश्य ही मिलेगा।

### संक्षिप्त परिचय-

आर्हत - परमेश्वर

प्रमाण - प्रत्यक्ष, अनुमान

दो भेद- 1. श्वेताम्बर, 2. **दिगम्बर**

**1.श्वेताम्बर**- उमास्वामी (श्वेतवस्त्र) 1. देशवासी 2. स्थानवासी।

**2. दिगम्बर** - निर्वस्त्र 1. तारणपंथ 2. तेरापंथ 3. बीसपंथ।

### मोक्षमार्गसाधनानि त्रिरत्नानि -

1. सम्यक् दर्शन 2. सम्यग्ज्ञान 3. सम्यक् चरित्र-

### (1) सम्यग्दर्शन-

जैन तीर्थंकरों, सिद्धान्तों व तत्त्वों के प्रति आस्था रखना।

**''तत्त्वार्थ श्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्।''**

### (2) सम्यग्ज्ञान -

जैन सिद्धान्तों तथा आगमों का गहरा ज्ञान प्राप्त करना।

**''यथावस्थिततत्त्वानां संक्षेपाद्विस्तरेण वा।**
**योऽवबोधस्तमत्राहुः सम्यग्ज्ञानं मनीषिणः।।''**

ज्ञान दो प्रकार - **1. प्रमाण 2. नय।**

### सम्यग्ज्ञान के पांच भेद-

1. मति 2. श्रुत 3. अवधि 4. मनः पर्याय 5. केवल।

**''तज्ज्ञानं पञ्चविधं मतिश्रुतावधिमनः पर्यायकेवलभेदेन।''**

**1. मति-** मन और इन्द्रिय से सम्बन्धित ज्ञान। (4) भेद -
1. अवग्रह 2. ईश 3. अपाय 4. धारणा।

**2. श्रुत**- श्रुतज्ञान दो भेद हैं - इसको **"निर्विकल्पक ज्ञान"** भी कहते हैं।
1. **अंगबाह्य** - उत्तरवर्ती जैनाचार्य संख्या (12)।
2. **अंगप्रविष्ट** –(12) श्रुतांगों का समावेश।

मति से श्रेष्ठ ज्ञान श्रुतज्ञान भूत, भविष्य, वर्तमान से सम्बन्धित है।

**3. अवधि**- इसको **"सविकल्पकज्ञान"** भी कहते हैं। इसके तीन भेद हैं-
1. देशावधि 2. परमावधि 3. सर्वावधि

**4. मनः पर्याय**

**5. केवलज्ञान**- यह सर्वश्रेष्ठ और तत्त्वज्ञान कहलाता है।

### (3) सम्यक् चरित्र-

जैन सिद्धान्तों को अपने आचरण में ले लेना।

**पञ्च महाव्रत** -ये मुनियों के सन्दर्भ में – **"महाव्रत"** कहलाते हैं। गृहस्थों के सन्दर्भ में – **"अणुव्रत"** कहलाते हैं

**1. अहिंसा, 2. सत्य/सूनृत**, 3. **अस्तेय 4 ब्रह्मचर्य, 5 अपरिग्रहः** ।

सत् (5) - जीव, पुद्गल, आकाश, काल, धर्म ।

"अत्र **संक्षेपस्तावज्जीवाजीव** नामाख्ये **द्वे तत्त्वे** स्तः"।

दो तत्त्व - 1 जीव 2 अजीव

1. जीव - बोधात्मको जीवः
2. अजीव - अबोधात्मको अजीवः।

जीव = वास्तविक, अनादि, अनन्त, अगोचर




**संसारी -**

1.समनस्क - 'संज्ञिनः समनस्काः' "शिक्षाक्रियाकलापग्रहणरूपा संज्ञा"।

2. अमनस्क - "तद्विधुरस्त्वमनस्काः"।

अमनस्क - (बद्ध)

1. **स्थावर** (5) = एकेन्द्रियाः (गतिहीन) तथा पृथ्वीकाय, जलकाय, अग्निकाय, वायुकाय।

2. **त्रस** (4) = 1. द्वीन्द्रिय (गतिशील) 2. त्रीन्द्रिय 3. चतुरिन्द्रिय 4. पंचेन्द्रिय। एते द्वीन्द्रियाः यथा - कृमि, शङ्ख जलौक इत्यादयः।

**''तत्र द्वीन्द्रियादयः शङ्खगण्डोलकप्रभृतयः चतुर्विधस्त्रसाः।''**

**अजीव द्रव्य=(5)**

1. पुद्गलः, 2. धर्मः, 3. अधर्मः, 4. आकाशः 5. कालः **पञ्चविधः**।

**पुद्गल** - अचेतन किन्तु रूपवान् (जड़ तत्त्व) पुद्-पूरण द्योतक,

**अस्तिकाय द्रव्य** (4)-

1. पुद्गलः, 2. धर्मः, 3. अधर्मः, 4. आकाशः

**नास्तिकाय द्रव्य (1)**- काल, (गल-गलन क्रिया वाला)।

**पुद्गल के चार गुण** - स्पर्श, रस, गंध, रूप।

पुद्गल दो प्रकार - **'अणवः स्कन्धश्च'**।

**अणु**- 'भोक्तुमशक्या अणवः'।

**स्कन्ध**- 'द्वयणुकादयः स्कन्धः'।

पारमार्थिक द्रव्य - नित्य,अनन्त ।

व्यावहारिक द्रव्य - सादि, सांत।

"तत्र द्वयणुकादिस्कन्धभेदात् अण्वादिरुत्पद्यते।"

**धर्मः** - "धर्मास्तिकायः प्रवृत्यनुमेयः"। गति के लिये सहायक।

**अधर्म** - "अधर्मास्तिकायः स्थित्यनुमेय"। स्थिति के लिये सहायक।

**आकाशः**- 1. लोकाकाश (जीव-अजीव). 2. अलोकाकाश (मुक्त जीव)।

**"अन्यवस्तुप्रदेशमध्येऽन्यस्यवस्तुनः प्रवेशोऽवगाहः तदाकाशकृत्यम्"**।

**कालः**- (2) प्रकार- 1 द्रव्य 2 व्यवहार।

**"कालस्यावेक प्रदेशत्वाभावेन अस्तिकायत्वाभावेऽपि द्रव्यत्वमस्ति"।**

**सप्तपदार्थाः** – (तत्वाश्च)- 1. जीव 2. अजीव 3. आस्रव 4. बन्ध 5. संवर 6. निर्जरा 7. मोक्ष।

## ॥सप्त तत्त्व ॥

**"जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरमोक्षास्तत्त्वानि।"**

**(1) जीव** (2) अजीव- पूर्व वर्णित।

**(3) आस्रव** - **"आस्रवयति पुरुषं विषयेष्विन्द्रियप्रवृत्तिरास्रवः"**।

"औदारिकादिकायादिचलनद्वारेणआत्मश्चलनंयोगपदवेदनीयमास्रवः"।

दो प्रकार-

1. **भावास्रव**- (5) जीव में कर्म को पैदा करने वाले भावों का उदय होना,(अर्थात् शरीर का तेल से लिप्त होना)।

**"मिथ्यातत्त्वाविरतिप्रमादादयः पञ्च हेतवः"।**

1. मिथ्या तत्त्व 2. अविरति 3. प्रमाद, 4. योग, 5. कषाय

2. **द्रव्यास्रव**- जीव में कर्म पुद्गलों का वास्तविक प्रवेश । (अर्थात् उस तेल पर धूल कणों का चिपक जाना)।

**(4) बन्ध**- 4 प्रकार =1. प्रकृति 2. स्थिति 3. अनुभव 4. प्रदेश।

**"सकषायत्वाज्जीवः कर्मभावयोग्यान् पुद्गलानादत्ते स बन्धः"।**

**"प्रकृतिस्थित्यनुभवप्रदेशाः इति चतुर्विधः बन्धः।"**

**(5) संवरः** - मोक्षप्राप्ति के लिये प्रथम प्रयास।

**"आस्रवनिरोधः संवरः"। "येनात्मनि प्रविशत्कर्म प्रतिषिध्यते स गुप्तिमित्यादिः संवरः"।**

**गुप्ति के तीन प्रकार-**

1. कायगुप्ति, 2. वाक्गुप्ति, 3. मनोगुप्ति।

**संवर के दो प्रकार–**

**1. भाव-संवर 2. द्रव्य-संवर ।**

**1. भाव-संवर** - वे नैतिक आचरण व योग क्रियाएं जिनसे कर्म प्रवाह को रोका जा सकता है।

**2. द्रव्य-संवर** - कर्म पुद्गलों के प्रवाह का वास्तविक निषेध।

**(6) निर्जरा** - जीव में विद्यमान कर्ममल को नष्ट करना।

"निर्जरा द्विविधः कालौपक्रमिक भेदात्"।

**1. काल 2. उपक्रमिक**

**1. भाव निर्जर** - कर्मों का नाश करने की मानसिकता का उदय।

**2. द्रव्य निर्जर**- पूर्व किये कर्म पुद्गलों का विनाश।

**(7) मोक्ष**- "मिथ्यादर्शनादीनांबन्धहेतूनां निरोधेऽभिनवकर्माभावान्निर्जरा हेतु सन्निधनेनार्जितस्यकर्मणोनिरसनादात्यन्तिक कर्म मोक्षणं मोक्षः।"

**सप्तभङ्गीनय-**

1. स्यादस्ति ।
2. स्यान्नास्ति ।
3. स्यादस्ति नास्ति च ।
4. स्यादव्यक्तम् ।
5. स्यादस्ति अव्यक्तम् च ।
6 स्यात् नास्ति अव्यक्तम् च।
7 स्यात् अस्ति नास्ति अव्यक्तम् च।

**पञ्च महाव्रत/सम्यक चरित्र-**

1. अहिंसा 2. सत्य/सूनृत 3. अस्तेय 4 ब्रह्मचर्य 5. अपरिग्रह ।

**ब्रह्मचर्य** = (18) प्रकार

**पांच भावनाएं-**

1. हास्य 2. लोभ 3. भय 4. क्रोध 5. प्रत्याख्यान।

**जैनदर्शन में छः द्रव्य-**

1. जीव 2. पुद्गल 3. धर्म 4. अधर्म 5 आकाश 6 काल ये नित्य और शाश्वत हैं।

| चार कषाय | चार गति-5 |
|---|---|
| 1. क्रोध | 1. देवगति |
| 2. मान | 2. मनुष्यगति |
| 3. लोभ | 3. तिर्यक् गति |
| 4. माया | 4. नर्कगति |

(मोक्ष को पञ्चम गति माना है।)

**जैन दर्शन के प्रमुख सिद्धान्त-**

"स्याद्वाद, अनेकान्तवाद, द्वैतवाद, बहुवाद, देहात्मपरिणामवाद"।

### जैन दर्शन के प्रमुख ग्रन्थ-

| ग्रन्थ | | ग्रन्थकार |
|---|---|---|
| जैनागम | - | महावीर स्वामी |
| तत्वार्थसूत्र | - | उमास्वाति |
| तत्वार्थाधिगम सूत्र | - | उमास्वाति |
| आत्ममीमांसा | - | समन्तभद्र |
| न्यायावतार | - | सिद्धसेन दिवाकर |
| प्रमाणमीमांसा | - | हेमचन्द्र |
| प्रमाणनयतत्वालोकालंकार- | | देवसूरी |
| प्रमेयकमलमार्तण्ड | - | प्रभाचन्द्रसूरी |
| तर्कभाषा | - | यशोविजयमणी |

### जैन दर्शन के प्रमुख सन्दर्भ-

- जैन दर्शन है- **नास्तिक।**
- जैन दर्शन के आदि तीर्थंकर थे – **ऋषभदेव ।**
- जैन दर्शन के अन्तिम तीर्थंकर थे- **महावीर ।**
- जैन दर्शन कितने पदार्थ मानता है?- 7
- जैन दर्शन कितने प्रमाण मानता है?- दो
  **1. प्रत्यक्ष 2. अनुमान**
- जैन दर्शन में मोक्ष के साधन हैं- **तीन**
  **1. सम्यक् दर्शन 2. सम्यक् ज्ञान 3. सम्यक् चरित्र**
- तीनों साधनों को जैन दर्शन में कहा गया है- **रत्नत्रय ।**
- **अनेकान्तवाद** सिद्धान्त है- जैनदर्शन का
- जैनदर्शन है- अनीश्वरवादी दर्शन
- मोक्ष को मानता है- जैनदर्शन
- जैनदर्शन के कितने सम्प्रदाय हैं?- दो
  **1. श्वेताम्बर 2. दिगम्बर**
- **स्याद्वाद** और **सप्तभङ्गीनयवाद** सिद्धान्त है- जैनदर्शन का ।

## ॥बौद्ध दर्शन ॥

बौद्ध दर्शन से अभिप्राय उस दर्शन से है जो भगवान बुद्ध के **निर्वाण** के बाद बौद्ध धर्म के विभिन्न सम्प्रदायों द्वारा विकसित किया गया और बाद में पूरे एशिया में उसका प्रसार हुआ। **'दुःख से मुक्ति'** बौद्ध धर्म का सदा से मुख्य ध्येय रहा है। कर्म, ध्यान एवं प्रज्ञा इसके साधन रहे हैं। बुद्ध के उपदेश **तीन पिटकों** में संकलित हैं। ये **सुत्त पिटक, विनय पिटक** और **अभिधम्म पिटक** कहलाते हैं। ये पिटक बौद्ध धर्म के आगम हैं। क्रियाशील सत्य की धारणा बौद्ध मत की मौलिक विशेषता है। उपनिषदों का ब्रह्म अचल और अपरिवर्तनशील है। बुद्ध के अनुसार परिवर्तन ही सत्य है। पश्चिमी दर्शन में **हैराक्लाइटस** और **बर्गसाँ** ने भी परिवर्तन को सत्य माना। इस परिवर्तन का कोई अपरिवर्तनीय आधार भी नहीं है। बाह्य और आंतरिक जगत् में कोई ध्रुव सत्य नहीं है। बाह्य पदार्थ **"स्वलक्षणों"** का संघात हैं। आत्मा भी मनोभावों और विज्ञानों की धारा है। इस प्रकार बौद्धमत में उपनिषदों के आत्मवाद का खंडन करके **"अनात्मवाद"** की स्थापना की गई है। फिर भी बौद्धमत में कर्म और पुनर्जन्म मान्य हैं। आत्मा का न मानने पर भी बौद्धधर्म करुणा से ओतप्रोत हैं। दुःख से द्रवित होकर ही बुद्ध ने **सन्यास** लिया और दुःख के निरोध का उपाय खोजा। अविद्या, तृष्णा आदि में दुःख का कारण खोजकर उन्होंने इनके उच्छेद को **निर्वाण** का मार्ग बताया। अनात्मवादी होने के कारण बौद्ध धर्म का वेदांत से विरोध हुआ। इस विरोध का फल यह हुआ कि बौद्ध धर्म को भारत से निर्वासित होना पड़ा। किन्तु एशिया के पूर्वी देशों में उसका प्रचार हुआ। बुद्ध के अनुयायियों में मतभेद के कारण कई संप्रदाय बन गए। सिद्धांतभेद के अनुसार बौद्ध परंपरा में **चार दर्शन प्रसिद्ध** हैं। इनमें **वैभाषिक** और **सौत्रांतिक** मत **हीनयान** परंपरा में हैं। यह दक्षिणी बौद्धमत हैं। **योगाचार** और **माध्यमिक** मत **महायान परंपरा में हैं**। यह उत्तरी बौद्धमत है। इन चारों दर्शनों का उदय ईसा की आरंभिक शताब्दियों में हुआ। इसी समय वैदिक परंपरा में षड्दर्शनों का उदय हुआ। इस प्रकार भारतीय परंपरा में दर्शन संप्रदायों का आविर्भाव लगभग **एक ही साथ हुआ** है तथा उनका विकास परस्पर विरोध के द्वारा हुआ है। **पश्चिमी** दर्शनों की भाँति ये दर्शन पूर्वापर क्रम में उदित नहीं हुए हैं। **वसुबंधु** (400 ई.), **कुमारलात** (200 ई.) **मैत्रेय** (300 ई.) और **नागार्जुन** (200 ई.) इन दर्शनों के प्रमुख आचार्य थे। वैभाषिक मत बाह्य वस्तुओं की सत्ता तथा स्वलक्षणों के रूप में उनका प्रत्यक्ष मानता है। अतः उसे **बाह्य प्रत्यक्षवाद** अथवा **"सर्वास्तित्ववाद"** कहते हैं। सौत्रांतिक मत के अनुसार पदार्थों का प्रत्यक्ष नहीं, अनुमान होता है। अतः उसे **बाह्यानुमेयवाद** कहते हैं। योगाचार मत के अनुसार बाह्य पदार्थों की सत्ता नहीं। हमे जो कुछ दिखाई देता है वह विज्ञान मात्र है। योगाचार मत **विज्ञानवाद** कहलाता है। माध्यमिक मत के अनुसार विज्ञान भी सत्य नहीं है। सब कुछ शून्य है। शून्य का अर्थ निरस्वभाव, निःस्वरूप अथवा अनिर्वचनीय है। **शून्यवाद** का यह शून्य वेदांत के ब्रह्म के बहुत निकट आ जाता है।

### संक्षिप्त परिचय-

बौद्ध दर्शन अपने प्रारम्भिक काल में जैन दर्शन की ही भाँति आचारशास्त्र के रूप में ही था। बाद में बुद्ध के उपदेशों के आधार पर विभिन्न विद्वानों ने इसे आध्यात्मिक रूप देकर एक सशक्त दार्शनिकशास्त्र बनाया।बौद्ध दर्शन में पहले दो शाखाएं थी फिर पुनः चार हो गयी -

1. **हीनयान**- वैभाषिक, सौत्रान्तिक,
2. **महायान**- योगाचार, माध्यमिक

बौद्धाश्चतुर्विधया भावनया परमपुरुषार्थं कथयन्ति -

बौद्ध दर्शन का प्रारम्भिक श्रेणी विभाग, सत्ता के महत्त्वपूर्ण प्रश्न को लेकर किया गया, जो कि चार प्रस्थान के रूप में इस प्रकार जाना जाता है-

**"मुख्यो माध्यमिको विवर्तमखिलं शून्यस्य मेने जगत्
योगाचारमते तु सन्ति मतयस्तासां विवर्तोऽखिलः।
अर्थोऽस्ति क्षणिकस्त्वसावनुमितो बुद्ध्येति सौत्रान्तिकः
प्रत्यक्षं क्षणभंगुरं च सकलं वैभाषिको भाषते" ॥**

**(बौद्धदर्शनमीमांसा-बलदेव उपाध्याय)**

**बौद्धदर्शन के चार भेद = भावनाचतुष्टय-**

| |
|---|
| **वैभाषिक**- सर्वास्तिवाद, बाह्यार्थप्रत्यक्षवाद -**''सर्वं क्षणिकं क्षणिकम्''** |
| **योगाचार**- विज्ञानवाद, बाह्यार्थशून्यवाद - **''सर्वं स्वलक्षणं स्वलक्षणं''** |
| **सौत्रान्तिक**- बाह्यार्थानुमेयवाद - **''सर्वं दुःखं दुःखम्''** |
| **माध्यमिक** - शून्यवाद नागार्जुन - **''सर्वं शून्यं सर्वं शून्यम्''** |

**''यत् सत् तत् क्षणिकम् तस्मात् सर्वं दुःखं दुखमिति भावनीयम्। ततः स्वलक्षणम् स्वलक्षणमिति भावनीयम्।''**

**1. वैभाषिक** - क्षणिक बाह्यार्थ, इनके अनुसार समस्त बाह्य पदार्थ क्षणिक हैं।

**क्षणिकवाद-** बौद्धों के अनुसार वस्तु का निरन्तर परिवर्तन होता रहता है और कोई भी पदार्थ एक क्षण से अधिक स्थायी नहीं रहता है। कोई भी मनुष्य किसी भी दो क्षणों में एक सा नहीं रह सकता, इसिलिये आत्मा भी क्षणिक है और यह सिद्धान्त क्षणिकवाद कहलाता है । इसके लिए बौद्ध मतानुयायी प्रायः दीपशिखा की उपमा देते हैं। जब तक दीपक जलता है, तब तक उसकी लौ एक ही शिखा प्रतीत होती है, जबकि यह शिखा अनेकों शिखाओं की एक श्रृंखला है। एक बूँद से उत्पन्न शिखा दूसरी बूंद से उत्पन्न शिखा से भिन्न है; किन्तु शिखाओं के निरन्तर प्रवाह से एकता का भान होता है। इसी प्रकार सांसारिक पदार्थ क्षणिक है, किन्तु उनमें एकता की प्रतीति होती है। इस प्रकार यह सिद्धान्त 'नित्यवाद' और 'अभाववाद' के बीच का मध्यम मार्ग है।

**प्रमुख आचार्य-** कात्यायनीपुत्र (प्रवर्तक), वसुबन्धु, संघभद्र।

**2. योगाचार-** इनके अनुसार बुद्धि ही आकार के साथ है अर्थात् बुद्धि में ही बाह्यार्थ चले आते हैं। चित्त अर्थात् आलयविज्ञान में अनन्त विज्ञानों का उदय होता रहता है। क्षणभंगिनी चित्त सन्तति की सत्ता से सभी वस्तुओं का ज्ञान होता है। वस्तुतः ये बाह्य सत्ता का सर्वथा निराकरण करते हैं। इनके यहाँ माध्यमिक मत के समान सत्ता दो प्रकार की मानी गई है-

1. पारमार्थिक 2. व्यावहारिक।

व्यावहारिक में पुनश्च परिकल्पित और परतन्त्र दो रूप ग्राह्य हैं। यहाँ चित्त की ही प्रवृत्ति तथा निवृत्ति (निरोध, मुक्ति) होती है। सभी वस्तुऐं चित्त का ही विकल्प है। इसे ही **आलयविज्ञान** कहते हैं। यह आलयविज्ञान क्षणिक विज्ञानों की सन्तति मात्र है। इनके अनुसार विज्ञान की ही सत्ता है। बुद्धि, चित्त, मन, विज्ञान ही सत्य पदार्थ हैं। इनके मत में चित्त- ज्ञाता, ज्ञान, ज्ञेय के रूप में है। **''बाह्य ग्राह्यं नोपपद्यत एवम्।''**

**प्रमुख आचार्य-** मैत्रेयनाथ (प्रवर्तक), दिङ्नाग, धर्मकीर्ति, धर्मपाल, स्थिरमति, शंकरस्वामी।

**3. सौत्रान्तिक** - ये बाह्यार्थ को अनुमेय मानते हैं। यद्यपि बाह्यजगत् की सत्ता दोनों स्वीकार करते हैं, किन्तु दृष्टि के भेद से एक के लिए चित्त निरपेक्ष तथा दूसरे के लिए चित्त सापेक्ष अर्थात् अनुमेय सत्ता है। सौत्रान्तिक मत में सत्ता की स्थिति बाह्य से अन्तर्मुखी है। बाह्य पदार्थों का अस्तित्व प्रत्यक्ष नहीं अपितु अनुमेय है। बुद्धि का बोध- 'अहम्' पद से। बाह्य पदार्थों का- 'इदम्' पद से होता है ।

**प्रमुख आचार्य-** कुमारलात (प्रवर्तक), यशोमित्र, श्रीनाथ, धर्मयात।

**4. माध्यमिक** - न तो बाह्य पदार्थ है न ही आन्तरिक विज्ञान । "शून्यवाद अभाववाद नहीं है बल्कि शून्य से अनिर्वचनीय तत्त्व का बोध होता है"।

**''एवं शून्यं शून्यमित्यपि भावनीयम्।**

**अज्ञस्तत्त्वं सदसदुभयानुभयात्मकचतुष्कोटिविनिर्मुक्तं शून्यमेव।''**

यहाँ बाह्य एवम् अन्तः दोनों सत्ताओं का शून्य में विलयन हुआ है, जो कि अनिर्वचनीय है। ये केवल ज्ञान को ही अपने में स्थित मानते हैं और दो प्रकार का सत्य स्वीकार करते हैं-

1. **सांवृत्तिक सत्य - अविद्याजनित व्यावहारिक सत्ता।**
2. **पारमार्थिक सत्य - प्रज्ञाजनित सत्य।**

**प्रमुख आचार्य-** नागार्जुन (प्रवर्तक), शान्तिरक्षित, बुद्धिपालित, शान्तिदेव, चन्द्रकीर्ति।

**ज्ञान के चार करण–**

1. आलम्बन 2. समनन्तर 3. सहकार्य 4. अधिपति।

**चित्त और उसके विकार पाँच स्कन्ध –**

1. रूप (भौतिक) 2. विज्ञान
3. वेदना 4. संज्ञा
5. संस्कार, मानस।

साकार चित्त ही ज्ञान है।

**रूप** - पृथ्वी, जल, तेज, वायु। (भौतिक)

**रूपस्कन्ध** – विषयप्रपञ्च,

**विज्ञानस्कन्ध** - आलयविज्ञानसन्तानः,

**वेदनास्कन्ध** – ज्ञानप्रपञ्च,

**संज्ञास्कन्ध** – नामप्रपञ्च,

**संस्कार** - वासना प्रपञ्च ।

**हीनयान के मुख्य सिद्धान्त-**

**क्षणभङ्गवाद, संघातवाद, संतानवाद**

**त्रिपिटक-**

1. **विनयपिटक** - आचार सम्बन्धी,
2. **सुत्तपिटक** - बुद्धउपदेश,
3. **अभिधम्मपिटक** - दार्शनिक (विभाषा- अश्वघोष)

बुद्ध के उपदेश इन तीन पिटकों में संकलित हैं। ये पिटक बौद्ध धर्म के आगम हैं।

**चार आर्य सत्य-**

**'दुःखसमुदायनिरोधमार्गाश्चत्वार आर्यबुद्धस्याभिमतानि तत्त्वानि।'**

1. **दुःख** - समस्त संसार दुःख रूप है।
2. **दुःखसमुदय** - दुःख का कारण है।
3. **दुःखनिरोध** - दुःख को रोका जा सकता है।
4. **दुःखनिरोधमार्ग** - दुःख को रोकने का मार्ग है।

बुद्धाभिमत इन चारों तत्त्वों में से दुःखसमुदाय के अन्तर्गत द्वादशनिदान (जरामरण, जाति, भव, उपादान, तृष्णा, वेदना, स्पर्श, षडायतन, नामरूप, विज्ञान, संस्कार तथा अविद्या) तथा दुःखनिरोध के उपायों में अष्टांगमार्ग (सम्यक् दृष्टि, सम्यक् संकल्प, सम्यक् वाणी, सम्यक् कर्म, सम्यक् आजीव, सम्यक् प्रयत्न, सम्यक् स्मृति तथा सम्यक् समाधि) का विशेष महत्व है। इसके अतिरिक्त पंचशील (अहिंसा, अस्तेय, सत्यभाषण, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह) तथा द्वादश आयतन (पंच ज्ञानेन्द्रियाँ, पंच कर्मेन्द्रियाँ, मन और बुद्धि), जिनसे सम्यक् कर्म करना चाहिए- भी आचार की दृष्टि से महनीय हैं। वस्तुतः चार आर्य सत्यों का विशद विवेचन ही बौद्ध दर्शन है। बुद्ध के अनुसार दुःख का कारण "**प्रतीत्यसमुत्पाद**" है।

**प्रतीत्यसमुत्पाद**- 'प्रतीत्यसमुत्पाद' से तात्पर्य एक वस्तु के प्राप्त होने पर दूसरी वस्तु की उत्पत्ति अथवा एक कारण के आधार पर एक कार्य की उत्पत्ति से है। प्रतीत्यसमुत्पाद सापेक्ष भी है और निरपेक्ष भी। सापेक्ष दृष्टि से वह संसार है और निरपेक्ष दृष्टि से निर्वाण। यह क्षणिकवाद की भाँति शाश्वतवाद और उच्छेदवाद के मध्य का मार्ग है। इसीलिए इसे मध्यममार्ग कहा जाता है और इसको मानने वाले माध्यमिक।

**अष्टांग मार्ग**

1. शुभविचार 2. शुभ उद्देश्य 3. शुभवचन 4. शुभकर्म 5. शुभजीविका 6. शुभ प्रयत्न 7. शुभ ध्यान 8. शुभ समाधि।

**द्वादश दुःखकारणानि (निकाय/भवचक्र)-**

| | |
|---|---|
| 1. अविद्या | 2. संस्कार |
| 3. विज्ञान | 4. नामरूप |
| 5. षडायतन | 6. स्पर्श |
| 7. वेदना | 8. तृष्णा |
| 9. उपादान | 10. भव |
| 11. जाति | 12. जरामरण। |

**द्वादश आयतनम् -**

**"ज्ञानेन्द्रियाणि पञ्चैव तथा कर्मेन्द्रियाणि च।**
**मनोबुद्धिरिति प्रोक्तं द्वादशायतनं बुधैः"।।**

पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणि + पञ्च कर्मेन्द्रियाणि + मन + बुद्धि।

**त्रिवृत्तकरणानि** - अग्नि, जल, पृथ्वी।

**बौद्धों के मत में दो पदार्थ होते हैं –**

1. स्वलक्षण- "सर्वतो व्यावृत्तं लक्षणं वस्तुरुपम् यस्य तत्"।
2. सामान्यलक्षणम्-

**बौद्ध दर्शन के प्रमुख सिद्धान्त-**

"**असत्कार्यवाद, प्रतीत्यसमुत्पादवाद, क्षणिकत्ववाद, अनात्मवाद अनीश्वरवाद, शून्यतावाद, यथार्थवाद, बोधिसत्व, अनुभववाद, प्रीतिवाद,** ऐहिकवाद"।

**बौद्ध दर्शन के प्रमुख ग्रन्थ-**

| | | |
|---|---|---|
| ज्ञानप्रस्थानशास्त्र | - | कात्यायनीपुत्र |
| अभिसमयकारिका | - | मैत्रेयनाथ |
| कल्पनामण्डितिका | - | कुमारलात |
| माध्यमिककारिका | - | नागार्जुन |
| प्रमाणसमुच्चयवाद | - | दिङ्नाग |
| प्रमाणवार्तिक | - | धर्मकीर्ति |
| तर्कसङ्ग्रहः | - | शान्तरक्षित |
| अपोहवाद | - | रत्नाकर |
| अभिधर्मकोश | - | वसुबन्धु |
| अभिधर्मसार | - | धर्मश्री |
| अभिधर्मावृत्त | - | आचार्यघोषक |

## बौद्ध दर्शन के प्रमुख सन्दर्भ-

- बौद्ध दर्शन है- **नास्तिक,**
- बौद्ध दर्शन के संस्थापक हैं - **गौतम बुद्ध,**
- बौद्ध धर्म के मुख्य पिटक हैं- तीन=
  **1. सुत्तपिटक, 2. विनयपिटक, 3. अभिधम्मपिटक**
- बुद्ध के उपदेश हैं- **सुत्तपिटक** में।
- आचार सम्बन्धी ग्रन्थ हैं- **विनयपिटक** ।
- दार्शनिक विषयों का विवेचनात्मक ग्रन्थ है- **अभिधम्मपिटक**।
- द्वादश निकाय को कहा जाता है- **भवचक्र** ।
- द्वादश निकायों (निदानों) का अन्य नाम है- **प्रतीत्यसमुत्पाद**।
- बुद्ध का मौलिक सिद्धान्त माना जाता है – **प्रतीत्यसमुत्पाद** ।
- विज्ञान दो प्रकार- **1. आलयविज्ञान 2. प्रवृत्तिविज्ञान**।
- वैभाषिक **'द्विप्रकारक'** सिद्धान्त मानता है।
- सौत्रान्तिक **'त्रिप्रकारक'** सिद्धान्त मानता है।
- बौद्ध दर्शन के साधन हैं- तीन
  **1. शील 2. समाधि 3. प्रज्ञा**
- बौद्ध दर्शन के आर्यसत्य हैं-चार
  **1. दुःख 2. दुःख समुदय 3. दुःख निरोध 4. दुःखनिरोध मार्ग** ।
- बौद्ध दर्शन का एकमात्र पदार्थ है- **विज्ञान** ।
- चतुर्थ आर्यसत्य को कहा जाता है- **अष्टांगिक मार्ग** ।

- अनीश्वरवादी तथा अनात्मवाद- **बौद्ध**।
- गृहत्याग- **"महाभिनिष्क्रमण"**
- **''प्रमाणवत्त्वादायतः प्रवाह केन वार्यते-'' बौद्ध।**
- **"यत् सत् तत् क्षणिकं यथा जलधरः सन्तश्चभावा अमी"- बौद्ध**
- सत्- अर्थक्रियाकारिता (वस्तु के द्वारा उचित कार्य का किया जाना)।
- **प्रमुख सूत्र- "अस्ति, नास्ति, अस्ति च नास्ति च, नास्ति च नास्ति च"।**
- बौद्ध दो प्रकार के सम्बन्ध मानते हैं -
  1. **तादात्म्य-स्वभाव** - आम्र तथा वृक्ष।
  2. **तदुत्पत्ति** – 'कार्यकारणभाव' – धूम-अग्नि।
- इनके मतानुसार अविनाभाव (व्याप्ति) का निश्चय 'तदुत्पत्ति' तथा 'तादात्म्य' सम्बन्ध से ही होता है।
- **असत्ख्यातिवाद'** है- माध्यमिक का ।
- **आत्मख्यातिवाद'** है- योगाचार का ।
- **विज्ञानवाद, प्रतीत्यसमुत्पाद** और **अनात्मवाद** सिद्धान्त है- बौद्धदर्शन ।

# ॥चार्वाक दर्शन ॥

चार्वाक दर्शन एक **भौतिकवादी** नास्तिक दर्शन है। यह मात्र प्रत्यक्ष प्रमाण को मानता है तथा पारलौकिक सत्ताओं को यह सिद्धांत स्वीकार नहीं करता है। यह दर्शन वेदविरोधी भी कहा जाता है। वेदविरोधी दर्शन छः हैं- चार्वाक, माध्यमिक, योगाचार, सौत्रान्तिक, वैभाषिक, और आर्हत(जैन)। इन सभी में वेद से असम्मत सिद्धान्तों का प्रतिपादन है। **अजित केशकंबली** को चार्वाक के अग्रदूत के रूप में श्रेय दिया जाता है, जबकि बृहस्पति को आमतौर पर चार्वाक या लोकायत दर्शन के संस्थापक के रूप में जाना जाता है। चार्वाक , बृहस्पति सूत्र (600 ईसा पूर्व) के अधिकांश प्राथमिक साहित्य गायब या खो गए हैं। चार्वाक प्राचीन भारत के एक अनीश्वरवादी और नास्तिक तार्किक थे।ये नास्तिक मत के प्रवर्तक बृहस्पति के शिष्य माने जाते हैं। बृहस्पति और चार्वाक कब हुए इसका कुछ भी पता नहीं है। बृहस्पति को चाणक्य ने अपने अर्थशास्त्र ग्रन्थ में अर्थशास्त्र का एक प्रधान आचार्य माना है।

## परिचय-

चार्वाक का नाम सुनते ही **"यावत् जीवेत् सुखं जीवेत, ऋणं कृत्वा, घृतं पिबेत्"** (जब तक जीओ सुख से जीओ, उधार लो और घी पीयो।) की याद आएगी। प्रचलित धारणा यही है कि चार्वाक शब्द की उत्पत्ति 'चारु'+'वाक्' (मीठी बोली बोलने वाले) से हुई है।
चार्वाक सिद्धांतों के लिए बौद्ध पिटकों में 'लोकायत' शब्द का प्रयोग किया जाता है जिसका मतलब 'दर्शन की वह प्रणाली है जो इस लोक में विश्वास करती है और स्वर्ग, नरक अथवा मुक्ति की अवधारणा में विश्वास नहीं रखती'। चार्वाक या लोकायत दर्शन का ज़िक्र तो महाभारत में भी मिलता है लेकिन इसका कोई भी मूल ग्रन्थ उपलब्ध नहीं।

## आत्मा-

चार्वाकों के अनुसार चार महाभूतों से अतिरिक्त आत्मा नामक कोई अन्य पदार्थ नहीं है। चैतन्य आत्मा का गुण है। चूँकि आत्मा नामक कोई वस्तु है ही नहीं अतः चैतन्य शरीर का ही गुण या धर्म सिद्ध होता है। अर्थात् यह शरीर ही आत्मा है। इसकी सिद्धि के तीन प्रकार है- तर्क, अनुभव और आयुर्वेद शास्त्र। तर्क से आत्मा की सिद्धि के लिये चार्वाक लोग कहते हैं कि शरीर के रहने पर चैतन्य रहता है और शरीर के न रहने पर चैतन्य नहीं रहता। इस अन्वय व्यतिरेक से शरीर ही चैतन्य का आधार अर्थात् आत्मा सिद्ध होता है। अनुभव 'मैं स्थूल हूँ', 'मैं दुर्बल हूँ', 'मैं गोरा हूँ', 'मैं निष्क्रिय हूँ' इत्यादि अनुभव हमें पग-पग पर होता है। स्थूलता दुर्बलता इत्यादि शरीर के धर्म हैं और 'मैं' भी वही हूँ। अतः शरीर ही आत्मा है।

## चार्वाक दर्शन के मुख्य सन्दर्भ-

- चार्वाक दर्शन के आचार्य माने जाते हैं- **बृहस्पति** ।
- चार्वाक दर्शन को कहा जाता है - **लोकायत दर्शन**।
- एकमात्र प्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानता है- चार्वाक दर्शन ।

# ॥अभ्यासप्रश्न ॥

## सांख्यकारिका

1. सांख्यमते प्रमाणमिष्टम् -
   (A) चतुर्विधम् (B) पञ्चविधम्
   (C) त्रिविधम् (D) षड्विधम्
2. सांख्यकारिकायाः' कर्ता वर्तते -
   (A) सदानन्दः (B) ईश्वरकृष्णः
   (C) कपिलमुनिः (D) गौतमः
3. महत् किमस्ति?
   (A) प्रकृतिः
   (B) विकृतिः
   (C) प्रकृतिविकृती
   (D) न प्रकृतिः न विकृतिः
4. 'तल्लिङ्गलिङ्गिपूर्वकम्' लक्षणमिदं कस्य विद्यते ?
   (A) शब्दप्रमाणस्य (B) अनुमानप्रमाणस्य
   (C) प्रत्यक्षप्रमाणस्य (D) उपमानप्रमाणस्य
5. व्यक्तं कीदृग् न भवति?
   (A) हेतुमत् (B) अव्यापि
   (C) अनाश्रितम् (D) सावयवम्
6. सांख्यदर्शनानुसारेण पुरुषस्वरूपेण सम्बद्धा उक्तिः अस्ति-
   (A) रूपैः सप्तभिरेव तु बध्नात्यात्मानमात्मना
   (B) पुरुषस्य दर्शनार्थं, कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य
   (C) तद्विपरीतस्तथा च पुमान्
   (D) संसरति बद्ध्यते मुच्यते च
7. अहङ्कारस्य उत्पत्तिः कुतः भवति ?
   (A) महतः (B) प्रकृतेः
   (C) पञ्चभूतेभ्यः (D) इन्द्रियेभ्यः
8. सांख्यदर्शनानुसारं प्रमाणानां संख्या अस्ति
   (A) द्वौ (B) त्रयः
   (C) चत्वारः (D) षड्
9. सांख्यमते 'सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था' भवति
   (A) पुरुषस्य (B) सृष्टेः
   (C) प्रकृतेः (D) बुद्धेः
10. साङ्ख्यमतानुसारं सत्त्वगुणः भवति -
   (A) सुखात्मकः (B) दुःखात्मकः
   (C) अभावात्मकः (D) मोहात्मकः
11. साङ्ख्यमते पङ्गुवद् वर्तते-
   (A) प्रधानम् (B) पुरुषः
   (C) गुणत्रयम् (D) अन्तःकरणम्
12. त्रैगुण्यविपर्ययात् किं सिद्धम्?
   (A) प्रधानम् (B) पुरुषैकत्वम्
   (C) पुरुषबहुत्वम् (C) गुणत्रयम्
13. साङ्ख्यकारिकायां सर्गस्य कारणम्-
   (A) पुरुषः (B) ईश्वरः
   (C) प्रधानम् (D) पुरुष-प्रकृति-संयोगः
14. सांख्यानुसारं सृष्टिकारणं किम् ?
   (A) पुरुषः (B) प्रकृतिः
   (C) ब्रह्म (D) प्रकृति-पुरुषसंयोगः
15. सांख्ये कति तत्त्वानि स्वीकृतानि ?
   (A) त्रयोदश (B) पञ्चदश
   (C) चतुर्विंशतिः (D) पञ्चविंशतिः
16. पुरुषप्रकृत्योः संसर्गो वर्णितः
   (A) जडाजडवत् (B) पङ्ग्वन्धवत्
   (C) मूकबधिरवत् (D) अन्धमालावत्
17. अधोनिर्दिष्टेषु किम् असत्यम् अस्ति ?
   (A) जीवन्मुक्तिरेव विदेहमुक्तिः
   (B) इच्छाशक्तिमान् करणरूपः मनोमयकोशः
   (C) सांख्यमते दशेन्द्रियाणि भवन्ति
   (D) वस्तुनि अवस्तुन आरोपः अध्यारोपः
18. सतः सत् जायते इति कस्य मतम् ?
   (A) सांख्यस्य (B) बौद्धस्य
   (C) वेदान्तिनः (D) नैयायिकस्य
19. कतिविधः बुद्धिसर्गः ?
   (A) त्रिविधः (B) चतुर्विधः
   (C) पञ्चविधः (D) सप्तविधः
20. सांख्यैः स्वीकृतानि तत्त्वानि कति सन्ति ?
   (A) त्रयोदश (B) पञ्चदश
   (C) विंशतिः (D) पञ्चविंशतिः
21. सांख्यकारिकायां कीदृशाः गुणाः?
   (A) इष्टानिष्टोभयात्मकाः
   (B) प्रकाशप्रवृत्तिनियमार्थाः
   (C) सुखदुःखरागात्मकाः
   (D) विषादात्मकाः
22. सांख्यकारिकायां कीदृशं कैवल्यम् ?
   (A) आत्यन्तिकदुःखनिवृत्तिः
   (B) ऐकान्तिकदुःखनिवृत्तिः
   (C) सुखाभिव्यक्तिः
   (D) ऐकान्तिकात्यन्तिकदुःखनिवृत्तिः
23. सांख्यकारिकायां ज्ञानं कस्य वर्तते ?
   (A) अहङ्कारस्य (B) प्रकृतेः
   (C) पुरुषस्य (D) बुद्धेः
24. सांख्यमते 'एकादशेन्द्रियाणि' कस्मात् समुद्भूतानि ?
   (A) अहङ्कारात् (B) आकाशात्

(C) पुरुषात् (D) पञ्चमहाभूतात्

25. 'व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञानात्' इत्यत्र 'ज्ञ' शब्देन कः बोद्धव्यः ?
(A) प्रकृतिः (B) सूक्ष्मशरीरम्
(C) अहङ्कारः (D) पुरुषः

26. सांख्याभिमतं प्रमाणत्रयं वर्तते-
(A) प्रत्यक्षम्, अनुमानम्, उपमानम् ।
(B) प्रत्यक्षम्, उपमानम्, अर्थापत्तिः ।
(C) प्रत्यक्षम्, शब्दः, अनुपलब्धिः ।
(D) दृष्टम् (प्रत्यक्षम्), अनुमानम्, आप्तवचनम् ।

27. सांख्ये सत्कार्यवादस्वरूपम् एवम् अस्ति -
(A) सतो विज्ञानादसज्जायते इति
(B) सतो विवर्तभूतं कार्यजातं मिथ्यात्मकं जायते इति
(C) पूर्वमसत् कार्यं सदेव कारणात् सदात्मकं जायते इति ।
(D) पूर्वं सदेव कार्यं कारणात्मना पश्चाज्जायते इति ।

28. सांख्यमते सत्त्वगुणस्य स्वभावो विद्यते-
(A) सुखात्मकः (B) मोहात्मकः
(C) दुःखात्मकः (D) अभावात्मकः

29. सांख्ये पंग्वन्धन्याये पंगुवद् वर्तते-
(A) प्रधानम् (B) पुरुषः
(C) गुणत्रयम् (D) प्रलयः

30. सांख्यानुसारं नर्तकी वर्तते-
(A) प्रकृतिः (B) माया
(C) सर्गः (D) मनः

31. ' षष्टितन्त्रं' किम् ?
(A) न्यायग्रन्थः (B) वैशेषिकग्रन्थः
(C) सांख्यग्रन्थः (D) वेदान्तग्रन्थः

32. सांख्यमते लघु प्रकाशकञ्च वर्तते-
(A) तमः (B) सत्त्वम्
(C) रजः (D) रूपम्

33. सांख्यानामनुमानं कतिविधम् ?
(A) चतुर्विधम (B) त्रिविधम्
(C) पञ्चविधम् (D) षड्विधम्

34. सांख्यमते पुरुषो वर्तते -
(A) अचेतनः (B) चेतनः
(C) प्रकृतिः (D) विकृतिः

35. सांख्ये केवलविकृतिरूपात्मकानि तत्त्वानि कति -
(A) षोडश (B) नव
(C) पञ्च (D) पञ्चविंशतिः

36. अव्यक्तं कीदृशं तत्त्वं निरूपितम् -
(A) चेतनम् (B) उदासीनम्
(C) जडम् (D) अभावरूपम्

37. प्रत्ययसर्गः कतिविधः -
(A) पञ्चाशद्विधः (B) नवविधः
(C) शतविधः (D) सप्तविधः

38. सांख्यमते मूलप्रकृतिर्वर्तते -
(A) विकृतिः (B) अविकृतिः
(C) प्रकृतिविकृतिः (D)न प्रकृतिः न विकृतिः

39. 'सांख्यैः' स्वीकृतानि तत्त्वानि सन्ति
(A) षोडश (B) सप्तदश
(C) पञ्चविंशतिः (D) दश

40. सांख्यानां कार्यकारणवादः कीदृशः?
(A) आरम्भवादः (B) सत्कार्यवादः
(C) संघातवादः (D) विवर्तवादः

41. सत्कार्यवादे उत्पत्तेः पूर्वं कार्यं कीदृशम्-
(A) व्यक्तरूपेण सत् (B)अव्यक्तरूपेण सत्
(C) उभयरूपेण असत् (D) सदसद्

42. उपादानग्रहणात् इत्येतेन कः पुष्यते-
(A) सत्कार्यवादः (B) पुरुषसिद्धिः
(C) प्रकृतिसिद्धिः (D) सृष्टिप्रक्रिया

43. सांख्ये सत्कार्यवादस्वरूपमेवम् अस्ति-
(A) सतो विज्ञानादसज्जायते इति।
(B) सतो विवर्तभूतं कार्यजातं मिथ्यात्मकं जायते इति।
(C) पूर्वमसत् कार्यं सदेव कारणात् सदात्मकं जायते इति।
(D) पूर्वं सदेव कार्यं कारणात्मना पश्चाज्जायते इति।

44. 'कार्यं सत्' इति सिद्धान्तः कस्मिन् दर्शने स्वीकृतः-
(A) मीमांसा (B) न्याय
(C) वैशेषिक (D) सांख्य

45. "नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः" गीता का यह सिद्धान्त किस दर्शन से सम्बद्ध रखता है-
(A) बौद्धदर्शन (B) जैनदर्शन
(C) सांख्यदर्शन (D) वेदान्तदर्शन

46. कस्मात् कारणात् सत्कार्यं भवति -
(A)प्रकृतिस्वरूपज्ञान (B) सामीप्य
(C) समानाभिहार (D) सर्वसम्भवाभाव

47. सत्कार्यवादस्य कारणं नास्ति-
(A) असदकरणात् (B)शक्तस्य शक्यकरणात्
(C) कारणभावाच्च (D) हेतुमत्

48. महत्त्वेन कस्य उत्पत्तिः?
(A) प्रकृतिः (B) पुरुषः
(C) अहङ्कारः (D) त्रयमपि

49. पञ्चभूतानि साक्षात्कुतः जायन्ते-
(A) प्रकृतिः (B) महत्त्वात्
(C) अहङ्कारात् (D) पञ्चतन्मात्रेभ्यः

50. सांख्यमते एकादशेन्द्रियाणि जायन्ते-
(A) अहङ्कारात् (B) महतः
(C) प्रकृतेः (D) पञ्चतन्मात्रेभ्यः

# वेदान्तसार

1. वेदान्तसारग्रन्थस्य कर्ता वर्तते
   (A) ईश्वरकृष्णः (B) सदानन्दः
   (C) सुरेश्वरः (D) शङ्कराचार्यः
2. "अनुबन्धाः" कति सन्ति
   (A)द्वौ (B) चत्वारः
   (C) त्रयः (D) पञ्च
3. "जीवन्मुक्तिः" कस्मिन् 'दर्शने' स्वीक्रियते ?
   (A) जैनदर्शने (B) बौद्धदर्शने
   (C) चार्वाकदर्शन (D) वेदान्तदर्शने
4. समष्टिव्यष्ट्यभिप्रायेणैकमनेकमिति' उक्तिरियं वेदान्तसारे कस्य सन्दर्भेऽस्ति?
   (A) विद्यायाः (B) अज्ञानस्य
   (C) अध्यारोपस्य (D) समाधेः
5. अज्ञानोपहितं चैतन्यं कीदृशं कारणं भवति?
   (A) निमित्तकारणम्
   (B) उपादानकारणम्।
   (C) निमित्तकारणम् उपादानकारणं च
   (D) कीदृशमपि कारणं न
6. वेदान्तसारानुसारं सूक्ष्मशरीराणि कति अवयवानि भवन्ति?
   (A) षोडशावयवानि
   (B) सप्तदशावयवानि
   (D) त्रयोदशावयवानि
   (C) पञ्चदशावयवानि
7. 'तज्ज्ञानं पञ्चविधं मतिश्रुतावधिमनः पर्यायकेवलभेदेन' उक्तिरियं केन दर्शनेन सम्बद्धा अस्ति?
   (A) आर्हतदर्शनेन (B) बौद्धदर्शनेन
   (C) रामानुजदर्शनेन (D) न्यायदर्शनेन
8. वेदान्तसारानुसारं निर्विकल्पकस्य समाधेः कति विघ्नाः भवन्ति?
   (A) त्रयः (B) पञ्च
   (C) चत्वारः (D) षट्
9. अनुबन्धचतुष्टये न गण्यते -
   (A) सम्बन्धः (B) विषयः
   (C) चैतन्यम् (D) प्रयोजनम्
10. वेदान्तसारानुसारम् 'अग्नेः' किम् उत्पद्यते ?
   (A) आपः (B) पृथिवी
   (C) वायुः (D) आकाशः
11. 'गुरूपदिष्टवेदान्तवाक्येषु विश्वासः' किं कथ्यते ?
   (A) मुमुक्षुत्वम् (B) उपरतिः
   (C) श्रद्धा (D) शमः
12. ' अज्ञानादिसकलजडसमूहः' इति उच्यते
   (A) वस्तु (B) अवस्तु
   (C) अध्यारोपः (D) समष्टिः
13. अधोलिखितेषु नित्यकर्म भवति-
   (A) ज्योतिष्टोमादि (B) सन्ध्यावन्दनादि
   (C) चान्द्रायणादि (D) जातेष्ट्यादि
14. अजहल्लक्षणाया उदाहरणं भवति-
   (A) शोणो धावति (B) तत्त्वमसि
   (C) गङ्गायां घोषः (D) सोऽयं देवदत्तः
15. अधोलिखितेषु साक्षात्कारोपयोगि भवति-
   (B) अपूर्वता (A) उपक्रमः
   (C) निदिध्यासनम् (D) फलम्
16. अधस्तनेषु साधनचतुष्टये अन्तर्भवति-
   (A) शमदमादिषट्कसम्पत्तिः (B) चन्दनम्
   (C) उपक्रमः (D) उपसंहारः
17. अधोलिखितेषु अनिर्वचनीयं भवति--
   (A) जीवस्वरूपम् (B) अज्ञानम्
   (C) जगत्स्वरूपम् (D) ईश्वरस्वरूपम्
18. वेदान्तसारे अज्ञानस्य शक्तिः-
   (A) द्विविधा (B) त्रिविधा
   (C) चतुर्विधा (D) पञ्चविधा
19. वेदान्तसारे लिङ्गशरीराणि-
   (A) षोडशावयवानि (B) पञ्चदशावयवानि
   (C) सप्तदशावयवानि (D) एकादशावयवानि
20. साङ्ख्यमतानुसारं सत्वगुणः-
   (A) सुखात्मकः (B) दुःखात्मकः
   (C) अभावात्मकः (D) मोहात्मकः
21. वेदान्तशास्त्रे प्रमेयं किं भवति ?
   (A) ईश्वरः (B) जीवः
   (C) विराट् (D) तुरीयचैतन्य
22. तत्त्वसाक्षात्कारोपायेष्वन्यतमः ?
   (A) उपक्रमः (B) उपसंहारः
   (C) अभ्यासः (D) निदिध्यासनम्
23. प्रकृतिः कतिभिः रूपैरात्मानं बध्नाति ?
   (A) सप्तभिः (B) अष्टभिः
   (C) पञ्चभिः (D) चतुर्भिः
24. वेदान्तसारानुसारम् अधिकारी भवति -
   (A) ब्रह्मचारी (B) गृहस्थः
   (C) साधनचतुष्टयसम्पन्नः प्रमाता (D) अज्ञः
25. वेदान्तसारानुसारं कर्माणि -
   (A) त्रिविधानि (B) पञ्चविधानि
   (C) षड्विधानि (D) चतुर्विधानि
26. वेदान्तसारानुसारं शरीराणि कतिविधानि -
   (A) चतुर्विधानि (B) पञ्चविधानि
   (C) त्रिविधानि (D) षड्विधानि
27. वेदान्तसारे लिङ्गशरीराणि वर्णितानि -
   (A) षोडशावयवानि (B) सप्तदशावयवानि
   (C) एकादशावयवानि (D) द्वादशावयवानि

28. 'अद्वैतमते' जगतः अस्ति
(A) नित्यत्वम् (B) मिथ्यात्वम्
(C) पारमार्थिकत्वम् (D)ब्रह्मपरिणामात्मकत्वम्

29. भौतिकः सर्गः कतिविधो भवति ?
(A) चतुर्दशविधः (B) पञ्चविधः
(C) अष्टविधः (D) एकविधः

30. ('स्थूलप्रपञ्चोत्पत्तिः') केभ्यः सम्भवति ?
(A) अपञ्चीकृतपञ्चभूतेभ्यः (B) ईश्वरादिभ्यः
(C) मानवशरीरेभ्यः (D) पञ्चीकृतपञ्चभूतेभ्यः

31. वेदान्तसारे प्रयोजनं निरूपितम् -
(A) दुःखनिवृत्तिः
(B) अभ्युदयलाभः
(C) अज्ञाननिवृत्तिः स्वस्वरूपानन्दावाप्तिश्च
(D) पाण्डित्यसम्पादनम्

32. अद्वैतमते 'ब्रह्मणो' वर्तते
(A) व्यावहारिकत्वम् (B) प्रतिभासिकत्वम्
(C) पारमार्थिकत्वम् (D) मिथ्यात्वम्

33. 'ब्रह्मसूत्रस्यापरं' नाम किम् अस्ति ?
(A) शारीरकसूत्रम् (B) मीमांसासूत्रम्
(C) धर्मसूत्रम् (D) सांख्यसूत्रम्

34. ब्रह्मसूत्राणां भगवत्पादशङ्कराचार्यस्य व्याख्यायाः केन नाम्ना व्यवहारः ?
(A) श्रीभाष्यम् (B) जयः
(C) शारीरकमीमांसाभाष्यम् (D) द्वादशलक्षणी

35. 'तत्त्वमसि' इति वाक्यसमन्वये वेदान्ताभिमतलक्षणा वर्तते -
(A) जहल्लक्षणा
(B)जहदजहल्लक्षणा
(C) अजहल्लक्षणा
(D)उपादानलक्षणा

36. 'षड्विधलिङ्गैः' समुपेतं किम् ?
(A) श्रवणम् (B) मननम्
(C) निदिध्यासनम् (D) अभ्यासः

37. "दमः" उच्यते -
(A) अन्तरिन्द्रियनिग्रहः
(B) विहितानां कर्मणां विधिना परित्यागः
(C) बाह्येन्द्रियनिग्रहः
(D) वेदान्तवाक्येषु विश्वासः

38. 'वेदान्तसारे' लिङ्गशरीराणि वर्णितानि-
(A) षोडशावयवानि
(B) पञ्चदशावयवानि
(C) एकादशावयवानि
(D) सप्तदशावयवानि

39. विज्ञानमयकोशे भवति -
(A) ज्ञानशक्तिमान् कर्तृरूपः
(B) इच्छाशक्तिमान् कर्तृरूपः
(C) क्रियाशक्तिमान् कार्यरूपः
(D) क्रियात्मकत्वेन कार्यरूपः

40. वेदान्तमते निर्विकल्पकविषये कति विघ्नाः सम्भवन्ति -
(A) त्रयः (B) चत्वारः
(C) द्वौ (D) पञ्च

41. "तदैक्यप्रमेयस्य तत्प्रतिपादकोपनिषत्प्रमाणस्य च बोध्यबोधकभावः" वेदान्तसारानुसारं लक्षणमिदं कस्यास्ति?
(A) अधिकारिणः (B) विषयस्य
(C) सम्बन्धस्य (D) प्रयोजनस्य

42. वेदान्तसारानुसारं तितिक्षायाः किं लक्षणम् अस्ति
(A) विहितानां कर्मणां विधिना परित्यागः
(B) मोक्षेच्छा
(C) शीतोष्णादिद्वन्द्वसहिष्णुता
(D) जन्ममरणबन्धनात् मुक्तिः

43. अध्यारोपः किं भवति -
(A) मिथ्याज्ञानम् (B) अस्पष्टज्ञानम्
(C) यथार्थज्ञानम् (D)वस्तुनि अवस्त्वारोपः

44. आवरणम् कस्य शक्तिरस्ति?
(A) रजोगुणस्य (B) अज्ञानस्य ।
(C) जीवस्य (D) चैतन्यस्य

45. वेदान्तसारानुसारं लिङ्गशरीरे कस्य गणना न भवति?
(A) बुद्धेः (B) मनसः
(C) प्राणस्य (D) आकाशस्य

46. प्रायश्चित्तकर्माणि भवन्ति-
(A) हननादीनि (B) सन्ध्यावन्दनादीनि
(C) ज्योतिष्टोमादीनि (D) चान्द्रायणादीनि

47. 'शाण्डिल्यविद्याविषयः' कुत्र निर्दिष्टः अस्ति -
(A) माण्डूक्योपनिषदि
(B) छान्दोग्योपनिषदि
(C) बृहदारण्यके
(D) कठोपनिषदि

48. काम्यकर्माणि कीदृशानि
(A) अकरणे पापसाधनानि
(B) निमित्तवशात् कृतानि
(C) पापविनाशसाधनानि
(D) फलोद्देश्येन विधीयमानानि

49. वेदान्तसारानुसारम् 'अज्ञानं' किं रूपं भवति -
(A) भावरूपम् (B) अभावरूपम्
(C) शून्यरूपम् (D) निष्क्रियरूपम्

50. 'निर्वातदीपवदचलं' भवति -
(A) सविकल्पकसमाधिः
(B) सगुणब्रह्मस्वरूपम्
(C) समष्टिजीवस्वरूपम्

(D) निर्विकल्पकसमाधिः

## तर्कसङ्ग्रह

1. ' तर्कसङ्ग्रहानुसारं' कति पदार्थाः सन्ति -
(A)षोडश (B) सप्त
(C) षट् (D) दश

2. तर्कसङ्ग्रहानुसारं' विशेषाः सन्ति -
(A) नित्यद्रव्यवृत्तयः (B) अनित्यद्रव्यवृत्तयः
(C) द्रव्यवृत्तयः (D) गुणवृत्तयः

3. तर्कसङ्ग्रहानुसारं' कति गुणाः सन्ति -
(A) सप्तदश (B) अष्टचत्वारिंशत्
(C) चतुर्विंशतिः (D) दश

4. उत्क्षेपणं' कस्य प्रकारः -
(A) गमनस्य (B) भ्रमणस्य
(C) कर्मणः (D) करणस्य

5. गन्धवत्त्वं कस्य लक्षणम् -
(A) पृथिव्याः (B) दिशः
(C) जलस्य (D) वायोः

6. उपमितिकरणं किम् ?
(A) इन्द्रियम् (B) पदज्ञानम्
(C) व्याप्तिज्ञानम् (D) सादृश्यज्ञानम्

7. तर्कसंग्रहानुसारं शीतस्पर्शवत्वं कस्य लक्षणम् ?
(A) पृथिव्याः (B) जलस्य
(C) वायोः (D) परदुःखस्य

8. तर्कसंग्रहानुसारं तैजसविषयः कतिविधः ?
(A) त्रिविधः (B) द्विविधः
(C) चतुर्विधः (D) पञ्चविधः

9. तर्कसङ्ग्रहानुसारं पृथिव्यां रूपम् -
(A) चतुर्विधम् (B) त्रिविधम्
(C) पञ्चविधम् (D) सप्तविधम्

10. शुक्तौ इदं रजतम्' इति ज्ञानम् अस्ति
(A) प्रमा (B) उपमितिः
(C) यथार्थानुभवः (D) अप्रमा

11. पञ्चावयवप्रयोग एव-
(A) स्वार्थानुमानम् (B) निगमनम्
(C) उदाहरणम् (D) परार्थानुमानम्

12. अधोलिखितयुग्मानां समीचीनतालिकां चिनुत
(अ) अर्थाबाधो — 1.अप्रमाणम्
(ब) गौरश्वः पुरुष इति — 2.योग्यता
(स) प्रहरे प्रहरे उच्चरितपदानि — 3.योग्यताभाववत्
(द) अग्निना सिञ्चति — 4.सन्निधिं अभाववन्ति

| | (अ) | (ब) | (स) | (द) |
|---|---|---|---|---|
| (A) | 2 | 1 | 4 | 3 |
| (B) | 1 | 3 | 2 | 4 |
| (C) | 3 | 2 | 4 | 1 |
| (D) | 2 | 3 | 4 | 1 |

13. नित्यद्रव्यवृत्तिः विशेषास्तु........ एव।
(A) अनन्ताः (B) पञ्च
(C) षट् (D) चत्वारः

14. उपमितिः नाम –
(A) संज्ञा-संज्ञि-सम्बन्धज्ञानम् (B) संज्ञा-ज्ञानम्
(C) संज्ञिज्ञानम् (D) सादृश्यज्ञानम्

15. शाब्दज्ञानं नाम -
(A) अक्षरज्ञानम् (B) शब्दज्ञानम्
(C) शक्तिज्ञानम् (D) वाक्यार्थज्ञानम्

16. इन्द्रियार्थसन्निकर्षः कतिविधः ?
(A) पञ्चविधः (B) चतुर्विधः
(C) षड्विधः (D) त्रिविधः

17. 'द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायाभावाः ' इति -
(A) गुणाः (B) अपवादाः
(C) पदार्थाः (D) स्पर्शाः

18. तर्कसङ्ग्रहानुसारं प्रमाणानि सन्ति -
(A) त्रीणि (B) चत्वारि
(C) पञ्च (D) षट्

19. 'प्रमा' इत्युच्यमाने अधोलिखितेषु कस्य निरसनं भवति ?
(A) प्रमितिः (B) अनुमितिः
(C) स्मृतिः (D) उपमितिः

20. प्रमायाः करणं किम् ?
(A) प्रमाता (B) प्रमेयः
(C) प्रमाणं (D) इन्द्रियार्थसन्निकर्षः

21. तर्कसङ्ग्रहानुसारं कति द्रव्याणि ?
(A) पञ्च (B) चत्वारि
(C) नव (D) सप्त

22. वाक्यार्थज्ञाने हेतुः अस्ति -
(A) निगमनम् (B) प्रतिज्ञा
(C) हेतुः (D) सन्निधिः

23. तर्कसङ्ग्रहानुसारं पृथिव्यां रूपम्-
(A) षड्विधम् (B) सप्तविधम्
(C) अष्टविधम् (D) नवविधम्

24. 'न्यूनदेशवृत्ति' इति लक्षणम्-
(A) अभावस्य (B) परसामान्यस्य
(C) अपरसामान्यस्य (D) विशेषस्य

25. तर्कसङ्ग्रहानुसारं अनुमानं नाम-
(A) लिङ्गज्ञानम् (B) व्याप्तिः
(C) उदाहरणम् (D) विशेषस्य

26. समीचीनतालिकां चिनुत-
(अ) घटः पटः न — (i) प्रागभावः

(ब) इह घटो भविष्यति — (ii) अन्योन्याभावः
(स) भूतले घटः न — (iii) प्रध्वंसाभावः
(द) घटो ध्वस्तः — (iv) अत्यन्ताभाविः

| | (अ) | (ब) | (स) | (द) |
|---|---|---|---|---|
| (A) | (i) | (ii) | (iii) | (iv) |
| (B) | (iv) | (iii) | (ii) | (i) |
| (C) | (iii) | (ii) | (i) | (iv) |
| (D) | (ii) | (i) | (iv) | (iii) |

27. अभावस्य प्रत्यक्षं भवति-
(A) संयोगसम्बन्धेन
(B) समवायसम्बन्धेन
(C) संयुक्त-समवाय-सन्निकर्षेण
(D) विशेषण-विशेष्य-भावसन्निकर्षेण

28. 'आप्तवाक्यं शब्दः' इति लक्षणम्-
(A) पदस्य (B) वाक्यस्य
(C) शब्दप्रमाणस्य (D) महावाक्यस्य

29. 'एकस्मिन् धर्मिणि विरुद्ध नानाधर्मावगाहि ज्ञानम्' इति लक्षणं भवति-
(A) अज्ञानस्य (B) समूहालम्बनज्ञानस्य
(C संशयस्य (D) शाब्दज्ञानस्य

30. सुखाद्युपलब्धिसाधनमिन्द्रियं' किम् ?
(A) रसना (B) घ्राणम्
(C) मनः (D) चक्षुः

31. न्यायदर्शनानुसारं किं प्रमाणरूपेण न स्वीक्रियते ?
(A) अनुमानम् (B) अर्थापत्तिः
(C) उपमानम् (D) शब्दः

32. 'व्याप्यस्य पक्षधर्मत्वधीः' इति किम् ?
(A) परामर्शः (B) अनुमितिः
(C) पक्षता (D) प्रतिज्ञा

33. "सर्वं शून्यम्" इति केन बौद्धसम्प्रदायेन स्वीकृतम्
(A) माध्यमिकेन (B) सौत्रान्तिकेन
(C) योगाचारेण (D) वैभाषिकेन

34. तर्कसंग्रहानुसारं 'संस्कारमात्रजनकं ज्ञानम्' अस्ति -
(A) अनुभवः (B) यथार्थः
(C) स्मृतिः (D) प्रमाणम्

35. तर्कसंग्रहानुसारं शब्दसाक्षात्कारे कः सन्निकर्षः ?
(A) समवायः (B) संयोगः
(C) समवेतसमवायः (D) विशेषण-विशेष्यभावः

36. अभावप्रत्यक्षे अन्नम्भट्टानुसारं कः सन्निकर्षोऽङ्गीकृतः?
(A) विशेषण-विशेष्यभावः (B) समवायः
(C) संयुक्तसमवेत-समवायः (D) संयोगः

37. गन्धवत्त्वं कस्य लक्षणम् ?
(A) अपः (B) पृथिव्याः
(C) वायोः (D) अग्नेः

38. गौतमसूत्रोक्तषोडशपदार्थेषु कस्य पदार्थस्य निम्नाङ्कितेषु ग्रहणं नास्ति?
(A) 'संशय' पदार्थस्य (B) 'विशेष' पदार्थस्य.
(C) 'अवयव' पदार्थस्य (D) 'निर्णय' पदार्थस्य

39. 'मृत्पिण्डः घटस्य कीदृशं कारणमुच्यते?
(A) निमित्तकारणम्
(B) समवायिकारणम्
(C) असमवायिकारणम्
(D)समवाय्यसमवायिकारणम्

40. यदा चक्षुरादिना घटगतरूपादिकं गृह्यते तदाऽनयोरिन्द्रियार्थसन्निकर्षः कः?
(A) संयोगः (B) समवायः
(C) संयुक्तसमवायः (D) समवेतसमवायः

41. साध्याभावसाधकं हेत्वन्तरं यस्य विद्यते सः' हेत्वाभासोऽन्नम्भट्टेन केन नाम्ना प्रोक्तः?
(A) 'सत्प्रतिपक्ष' नाम्ना (B) 'असिद्ध' नाम्ना
(C) 'सव्यभिचार' नाम्ना (D) 'विरुद्ध' नाम्ना

42. तर्कसंग्रहे तर्कलक्षणं किमुक्तम् ?
(A) मिथ्याज्ञानम्
(B) व्याप्यारोपेण व्यापकारोपः
(C) सन्निकृष्टसंयोगहेतुः
(D) एकस्मिन् धर्मिणि विरुद्ध-नानाधर्मवैशिष्ट्यावगाहि ज्ञानम्

43. तर्कसङ्ग्रहदीपिकानुसारं 'परमाणुष्वेव पाको, न द्व्यणुकादावपी' ति केषाम्मते?
(A) नैयायिकानाम् (B) वैशेषिकानाम्
(C) साङ्ख्यानाम् (D) वेदान्तिनाम्

44. तर्कसङ्ग्रहानुसारम् आत्ममात्रविशेष-गुणेषु कस्य परिगणनं नास्ति?
(A) बुद्धेः (B) इच्छायाः
(C) स्थिति-स्थापकसंस्कारस्य (D) धर्मस्य

45. "प्रमाकरणं प्रमाणम्" - इति कस्य लक्षणम् ?
(A) प्रमायाः (B) प्रत्यक्षस्य
(C) प्रमाणस्य (D) लक्षणस्य

46. "गौरश्वः पुरुषो हस्तीति" कस्माद् हेतोर्न वाक्यम्?
(A) पदत्वात् (B) सन्निधेरभावात्
(C) परस्पराकांक्षाविरहात् (D) योग्यताविरहात्

47. "पर्वतो वह्निमान् प्रमेयत्वात्" इत्यत्र दोषः वर्तते -
(A) साध्याभाववद्वृत्तिः (B) दृष्टान्तरहितत्वम्
(C) साध्याभावव्याप्तिः (D) आश्रयासिद्धित्वम्

48. तर्कसंग्रहानुसारं परिमाणं कतिविधम् ?
(A) द्विविधम् (B) पञ्चविधम्
(C) चतुर्विधम् (D) षड्विधम्

49. पटं प्रति तुरीवेमादिकं कीदृशं कारणं भवति ?
(A) समवायिकारणम् (B) असमवायिकारण्

रङ्ग की हृदय में =1 मात्रा, शिर में =1/2 मात्रा,
नासिका में =1/2 मात्रा, इस प्रकार रङ्ग की द्विमात्रिकता होती है।
द्विमात्रिक उदा.- ''वृत्तं जघन्वाँ।''

**कम्पस्वरोच्चारण वैशिष्ट्य-**

मध्ये तु कम्पयेत्कम्पमुभौ पार्श्वौ समौ भवेत्।
सरङ्गं कम्पयेत्कम्पं रथीवेति निदर्शनम् ॥30॥

कम्पस्वर को उच्चारण काल में 'स्वरमध्यभाग' में कम्पित कर के उच्चारित करना चाहिए। मध्य भाग में पूर्व तथा उत्तर के भागों को उदात्त रूप में अथवा अनुदात्त रूप में तुल्य बनाकर उच्चारित करना चाहिए। कम्प स्वर में रङ्ग भी हो तो रङ्गसहित स्वर को कम्पित करके उच्चारित करना चाहिए। उदाहरण- (रथीव)।

**अधम पाठक लक्षण-**

"गीती शीघ्री शिरः कम्पी तथा लिखितपाठकः।,
अनर्थज्ञोऽल्पकण्ठश्च षडेते पाठकाधमाः।।32॥

गाते हुए पढ़ने वाला, शीघ्र पढ़ने वाला, शिर हिलाते हुए पढ़ने वाला, स्वलिखित स्तोत्र को पढ़ने वाला, अर्थ को बिना जाने पढ़ने वाला, अल्प पाठ का कण्ठस्थ करने वाला ये छह पाठक अधम हैं।

**पाठक गुण-**

"माधुर्यमक्षरव्यक्तिः पदच्छेदस्तु सुस्वरः
धैर्यं लयसमर्थं च षडेते पाठका गुणाः।।33॥

मधुरत्व, स्पष्ट अक्षरों का उच्चारण, पदों का विभाग, सुस्वर, सुन्दर, लययुक्त, ये छह पाठक के गुण हैं।

**सोमयागेषु वाचः स्थानानां प्रयोगस्य नियमाः-**

- 'प्रातः सवन' में नित्य '**बाघ**' के गर्जन के समान 'उरः' स्थित 'गम्भीर' वर्ण से शास्त्रादि वाक्य पढ़ें।
- माध्यन्दिन (दोपहर के सवन में) '**चकवे**' की ध्वनि सदृश 'कण्ठ' स्थित स्वर से शास्त्रादि वाक्य पढ़ें।
- 'तृतीय सवन' में 'तार' स्वर को '**मयूरकोकिल-हंस**' सदृश 'शिरः' स्थित 'नाद' के समान स्वर से शास्त्रादि वाक्य पढ़ें।

**आभ्यन्तर प्रयत्न-**

"अचोऽस्पृष्टा यणस्त्वीषन्नेमस्पृष्टाः शलः स्मृताः।
शेषाः स्पृष्टा हलः प्रोक्ता निबोधनुप्रदानतः।।38॥

अच्- अस्पृष्ट=विवृत यण् - ईषत्स्पृष्ट, ईषद्विवृत
शल्- अर्धस्पृष्ट=ईषद्विवृत, हल् - स्पृष्ट

**बाह्यप्रयत्न-**

ञमोनुनासिका नह्रौ नादिनो हझषः स्मृताः।
ईषन्नादा यणो जश्च श्वासिनस्तु खफादयः ॥39॥

ञम्- अनुनासिक, ह, र - अनुनासिक रहित, ह, झष - नाद
यण्, जश्- ईषन्नाद, खफ़ादि- श्वास प्रयत्न।

**वेदाङ्ग-**

"छन्दः पादौ तु वेदस्य हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते।
ज्योतिषामयनं चक्षुर्निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते ॥41॥
शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम्।
तस्मात्साङ्गमधीत्यैव ब्रह्मलोके महीयते" ॥42॥

छन्द- पैर, कल्प- हाथ, ज्योतिष- आँख,
निरुक्त- कान, शिक्षा- नाक, व्याकरण- मुख।

**हस्त में स्वरनिर्देश प्रकार-**

उदात्तं प्रदेशिनीं विद्यात्प्रचयं मध्यतोङ्गुलिम्।
निहतं तु कनिष्ठिक्यां स्वरितोपकनिष्ठिकाम् ॥44॥

**उदात्त स्वर** - अगूँठा तर्जनी के मूल में अग्रभाग जुड़ने पर।
**अनुदात्त स्वर** - कनिष्ठिका के अग्रभाग जुड़ने पर।
**स्वरित स्वर** - अनामिक के अग्रभाग जुड़ने पर।
**प्रचय स्वर** - मध्यमा के अग्रभाग जुड़ने पर।
उदात्त =**तर्जनी** अनुदात्त =कनिष्ठिका
स्वरित =**अनामिका**प्रचय =**मध्यमा**

**पदशय्या:- (9) प्रकार**

अन्तोदात्तमाद्युदात्तमुदात्तमनुदात्तं नीचस्वरितम्।
मध्योदात्तं स्वरितं द्व्युदात्तं त्र्युदात्तमिति नवपदशय्या ॥45॥

स्वरों के अवस्थितिविशेष से पद 9 प्रकार के होते हैं।

1. अन्तोदात्त 2. आद्युदात्त 3. उदात्त
4. अनुदात्त 5. अनुदात्तस्वरित 6. मध्योदात्त
7. स्वरित 8. द्व्युदात्त 9. त्र्युदात्त।

**पदशय्या: उदा.-**

1. **अग्निः** - अन्तोदात्त, 2. **सोमः**- आद्युदात्त,
3. **प्र**- उदात्त, 4. **वः**- अनुदात्त,
5. **वीर्यम्**- अनुदात्तस्वरित (नीचस्वरित), 6. **हविषाम्**- मध्योदात्त,
7. **स्वः**- स्वरित, 8. **बृहस्पतिः**- द्व्युदात्त,
9. **इन्द्राबृहस्पतिः**- त्र्युदात्त।

**हस्तकार्य स्वरनिर्देश प्रकार -**

"अनुदात्तो हृदि ज्ञेयो मूर्धन्युदात्त उदाहृतः
स्वरितः कर्णमूलीयः सर्वास्ये प्रचयः स्मृतः ॥48॥

**उदात्त** -शिरः प्रदेश, **अनुदात्त** - हृदय देश में हाथ रखकर,
**स्वरित** - कर्णमूल प्रदेश, **प्रचय** - मुखप्रदेश,

**मात्राविशेषनिदर्शनानि-**

"चाषस्तु वदते मात्रां द्विमात्रं चैव वायसः।
शिखी रौति त्रिमात्रं तु नकुलस्त्वर्धमात्रकम्" ॥49॥

**नीलकण्ठपक्षी** -1 मात्रिक, **कौआ** -2 मात्रिक
**मयूर** -3 मात्रिक, **नेवला** - अर्धमात्रिक

**वेद उच्चारण-**

**''अनक्षरमनायुष्यं विस्वरं व्याधिपीडितम्।**
**अक्षता शस्त्ररूपेण वज्रं पतति मस्तके ॥53॥**

**अक्षरविकल -** आयुहीन
**स्वरविकल -** रोगपीडित

अक्षर-स्वर-विकल होने पर 'अकुण्ठित शस्त्ररूप' उच्चारयिता के शिर पर गिरता है।

# ॥भाषा विज्ञान॥

## परिचय-

**'भाषा-विज्ञान'** नाम में दो पदों का प्रयोग हुआ है। **'भाषा'** तथा **'विज्ञान'**। भाषा-विज्ञान को समझने से पूर्व इन दोनों शब्दों से परिचित होना आवश्यक प्रतीत होता है।**'भाषा'** शब्द संस्कृत की **''भाष् व्यक्तायां वाचि''** धातु से निष्पन्न हुआ है। जिसका अर्थ है- व्यक्त वाक्। **''विज्ञान''** शब्द में **''वि''** उपसर्ग तथा **''ज्ञा''** धातु से ''ल्युट्'' (अन्) प्रत्यय लगाने पर बनता है। सामान्य रूप से **''भाषा''** का अर्थ है ''बोलचाल की भाषा या बोली'' तथा **''विज्ञान''** का अर्थ है **''विशेष ज्ञान''**। मानव के सम्पूर्ण ज्ञान-विज्ञान का प्रकाशन करने के लिए, सभ्यता और संस्कृति के इतिहास को जानने के लिए भाषा एक महत्त्वपूर्ण साधन का कार्य करती है।

**भाषाविज्ञान** भाषा के अध्ययन की वह शाखा है जिसमें भाषा की उत्पत्ति, स्वरूप, विकास आदि का वैज्ञानिक एवं विश्लेषणात्मक अध्ययन किया जाता है। भाषाविज्ञान, भाषा के स्वरूप, अर्थ और सन्दर्भ का विश्लेषण करता है। भाषा के दस्तावेजीकरण और विवेचन का सबसे प्राचीन कार्य 6ठी शताब्दी के महान भारतीय वैयाकरण पाणिनि ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ अष्टाध्यायी में किया है।

भाषा विज्ञान के अध्येता **'भाषाविज्ञानी'** कहलाते हैं। भाषाविज्ञान, व्याकरण से भिन्न है। व्याकरण में किसी भाषा का कार्यात्मक अध्ययन (functional description) किया जाता है जबकि भाषाविज्ञानी इसके आगे जाकर भाषा का अत्यन्त व्यापक अध्ययन करता है।

## भाषा विज्ञान के अनेक नाम -

भाषा-सम्बन्धी इस अध्ययन को यूरोप में आज तक अनेक नामों और संज्ञाओं से अभिहित किया जाता रहा है। सर्वप्रथम इस अध्ययन को **फिलोलॉजी** (Philology) शब्द के आगे विशेषण के रूप में एक शब्द जोड़ा गया- (Comparative) तब इसे **''कम्पैरेटिव फिलोलॉजी''** (Comparative Philology) कह कर पुकारा गया। उन्नीसवीं शताब्दी तक व्याकरण तथा भाषा-विषयक अध्ययन को प्रायः एक ही समझा जाता था। अतः इसे विद्वानों ने **'कम्पैरेटिव ग्रामर'** नाम भी दिया। फ्रांस में इसको **लैंगिस्तीक्** (Linguistique) नाम दिया गया। फ्रांस में भाषा सम्बन्धी कार्य अधिक होने के कारण उन्नीसवीं सदी में सम्पूर्ण यूरोप में ही "Linguistique" अथवा "Linguistics" नाम ही प्रचलित रहा है। इसके अतिरिक्त **'साइंस ऑफ लैंग्वेज'**, **'ग्लौटोलेजी'** (Glottology) आदि अन्य नाम भी इस विषय को प्रकट करने के लिए काम में आये। आज इन सभी नामों में से **''लिंग्विस्टिक्स''** **''फिलोलॉजी''** (Philology) मात्र ही प्रयोग में लाए जाते हैं।

भारतवर्ष में इन सभी यूरोपीय नामों के अतिरिक्त हिन्दी भाषा में जो नाम प्रयोग में लाए जाते हैं वे इस प्रकार हैं- **''भाषा-शास्त्र'' ''भाषा-तत्त्व'' ''भाषा-विज्ञान''** तथा **''तुलनात्मक भाषा-विज्ञान''** आदि। इन सभी नामों में से सर्व प्रचलित नाम **''भाषा-विज्ञान''** है। इन नाम में प्राचीन और नवीन सभी नामों का समाहार-सा हुआ जान पड़ता है। अतः यही नाम इस शास्त्र के लिए सर्वथा उपयुक्त प्रतीत होता है।

## भाषाविज्ञान का इतिहास-

अपने वर्तमान स्वरूप में भाषा विज्ञान पश्चिमी विद्वानों के मस्तिष्क की देन कहा जाता है। अति प्राचीन काल से ही भाषा-सम्बन्धी अध्ययन की प्रवृत्ति संस्कृत साहित्य में पाई जाती है। **''शिक्षा''** नामक वेदांग में भाषा सम्बन्धी सूक्ष्म चर्चा उपलब्ध होती है। ध्वनियों के उच्चारण, अवयव, स्थान, प्रयत्न आदि का इन ग्रन्थों में विस्तृत वर्णन उपलब्ध है। **'प्रातिशाख्य'** एवं **निरूक्त** में शब्दों की व्युत्पत्ति, धातु, उपसर्ग-प्रत्यय आदि विषयों पर वैज्ञानिक विश्लेषण भाषा का वैज्ञानिक अध्ययन कहा जा सकता है। भर्तृहरि के ग्रन्थ **'वाक्यपदीय'** के अन्तर्गत **'शब्द'** के स्वरूप का सूक्ष्म, गहन एवं व्यापक चिन्तन उपलब्ध होता है। वहाँ शब्द को 'ब्रह्म' के रूप में परिकल्पित किया गया है और उसकी 'अक्षर' संज्ञा बताई गई है। प्रकारान्तर से यह एक भाषा-अध्ययन संबन्धी ग्रन्थ ही है। आधुनिक विषय के रूप में **भाषा-विज्ञान का सूत्रपात** यूरोप में सन 1786 ई0 में **सर विलियम जोन्स** नामक विद्वान द्वारा किया गया माना जाता है। संस्कृत भाषा के अध्ययन के प्रसंग में **सर विलियम जोन्स** ने ही सर्वप्रथम **संस्कृत, ग्रीक** और **लैटिन** भाषा का तुलनात्मक अध्ययन करते हुए इस संभावना को व्यक्त किया था कि संभवतः इन तीनों भाषाओं के मूल में कोई एक भाषा रूप ही आधार बना हुआ है। अतः इन तीनों भाषाओं (संस्कृत, ग्रीक और लैटिन) के बीच एक सूक्ष्म संबंध सूत्र अवश्य विद्यमान है। भाषाओं का इस प्रकार का तुलनात्मक अध्ययन ही आधुनकि भाषा-विज्ञान के क्षेत्र का पहला कदम बना।

# ॥भाषाओं का वर्गीकरण॥

विश्व में कितनी भाषाऐं बोली जाती हैं यह प्रायः अनुमान का विषय है। कुछ विद्वानों ने गणना करके इनकी संख्या 1796 बताई है। इस संख्या को आनुमानित रुप से 3000 माना जा सकता है। इसमें विश्व की सभी भाषाओं और बोलियों का संग्रह है। विश्व की भाषाओं का वर्गीकरण दो प्रकार से किया गया है- आकृतिमूलक तथा पारिवारिक। आकृतिमूलक वर्गीकरण- शब्द- प्रधान और रचनातत्व पर आधारित है अर्थात् आकृतिमूलक वर्गीकरण में प्रकृति, प्रत्यय, उपसर्ग, शब्दप्रधान, रचनातत्व आदि मुख्य हैं। एवं पारिवारिक वर्गीकरण- अर्थ-प्रधान, रचना तत्व एवं अर्थतत्त्व पर आधारित है। सर्वप्रथम **''प्रो.श्लेगल''**ने भाषाओं को दो भागों में बाँटा था। **''प्रो.बोप''** ने तीन वर्ग किए, **''ग्रिम''** और **''श्लायर''**

ने भी तीन वर्गों को प्रकारान्तर से माना। "पॉट" ने इनके 4 वर्ग बनाएं वास्तविक रूप में भाषाओं के 2 वर्ग हैं- 1. अयोगात्मक 2. योगात्मक । योगात्मक के 3 भेद होने से सम्पूर्ण 4 वर्ग होते हैं।

# ॥आकृतिमूलक वर्गीकरण ॥

आकृतिमूल वर्गीकरण को मुख्यतः दो वर्गों में बाँटा जाता है –

**1. अयोगात्मक** **2. योगात्मक ।**

### (1) अयोगात्मक-

जिनमें प्रकृति और प्रत्यय या अर्थतत्व और सम्बन्धतत्व का संयोग नहीं होता।, इनमें प्रत्येक शब्द स्वतन्त्र होता है।

**अयोगात्मक वर्ग की भाषाएं-**

इस वर्ग की मुख्य प्रतिनिधि भाषा **चीनी** है। इसके अतिरिक्त **स्यामी, तिब्बती, बर्मी, अनामी, सूडानी** आदि भाषाएं इस वर्ग में हैं।

### (2) योगात्मक-

जिनमें प्रकृति प्रत्यय या अर्थतत्व और सम्बन्धतत्व का संयोग रहता है, इसके मुख्यतः 3 वर्ग हैं-

**1. अश्लिष्ट** = "प्रत्ययप्रधान" भाषाएं,

**2. श्लिष्ट** = "विभक्ति-प्रधान" भाषाएं,

**3. प्रश्लिष्ट** = "समास-प्रधान" भाषाएं,

**मृदुता**- मृदु, **मनुष्यत्व**- मनुष्य, **सर्वत्र**- सर्व, ने- हो, गा- ऊगा।

**1. अश्लिष्ट योगात्मक** (प्रत्यय प्रधान)-

**'तुर्की'** भाषा इस वर्ग की प्रतिनिधि भाषा है। इसमें प्रकृति और प्रत्यय इस प्रकार जुड़ा हुआ होता है कि दोनों को स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है, इस प्रकार के जोड़ को **'तिल-तण्डुल-न्याय'** कह सकते हैं। इसके चार भाग हैं-

1. **पूर्वयोगात्मक**- जहाँ प्रत्यय या सम्बन्धतत्व प्रकृति से पहले लगता है। उदाहरण - **(जुलु, काफिर)**
2. **मध्ययोगात्मक**- जहाँ प्रत्यय प्रकृति के बीच में लगता है। उदाहरण - **(संथाली)**
3. **अन्तयोगात्मक**- जहाँ प्रत्यय प्रकृति के अन्त में जोड़ा जाता है। उदाहरण - **तुर्की, तमिल, तेलगु, कन्नड,मलयालम्)।**
4. **पूर्वान्तयोगात्मक** - जहां प्रत्यय प्रकृति के पहले और अन्त में जुड़ता है । उदाहरण - **(मफोर)**

**2. श्लिष्ट योगात्मक** (विभक्ति-प्रधान) –

इसमें प्रकृति और प्रत्यय घनिष्ठता से मिले हुए होते हैं। यह संयोग **'नीर-क्षीर-न्याय'** कहलाता है। इस वर्ग में भारोपीय भाषाएं, सेमेटिक (सामी) हैमेटिक (हामी) आती हैं। इस वर्ग की भाषाएं संसार में सबसे अधिक उन्नत हैं। **संस्कृत, ग्रीक, लैटिन, रूसी, अवेस्ता, अंग्रेजी, हिन्दी,** आदि इसी वर्ग में आती हैं।

उदाहरण- कृ+अन करण कृ + तव्य=कर्तव्य,

**इसके दो भेद हैं-**

1. अर्न्तमुखी 2. बहिर्मुखी।

**इनके भी दो भेद होते हैं-**

1. संयोगात्मक 2. वियोगात्मक।

**(क) अर्न्तमुखी श्लिष्ट-**

**"अरबी"** इस वर्ग की प्रतिनिधि भाषा है। सेमेटिक और हैमेटिक परिवार की भाषाएं इस वर्ग में आती हैं। इस वर्ग की भाषाओं में अर्थतत्व के बीच में सम्बन्धतत्व जुड़ते हैं। इनसे विभिन्न अर्थों का बोध होता है। अरबी भाषा में धातुएं प्रायः तीन व्यंजनों वाली होती है। इसमें दो भेद हैं-

1. **संयोगात्मक**- इसका उदाहरण **'अरबी'** भाषा है। इसमें बहुवचन लगाने की अवश्यकता नहीं होती।
2. **वियोगात्मक**- इसका उदाहरण **'हिब्रू'** भाषा है।

**(ख) बहिर्मुखी श्लिष्ट-**

**"संस्कृत"** इस वर्ग की प्रतिनिधि भाषा है। इस वर्ग की भाषाओं में प्रत्यय प्रकृति के बाद में जुड़ते हैं। प्रत्यय जुड़ने पर प्रकृति में गुण, वृद्धि दीर्घ, सम्प्रसारणादि परिवर्तन होते हैं। भारोपीय परिवार की **संस्कृत, ग्रीक, लैटिन, अवेस्ता, अंग्रेजी, हिन्दी** आदि भाषाएं इस वर्ग में आती हैं। इसके दो भेद हैं-

1. **संयोगात्मक**- इसमें प्रत्यय प्रकृति के बाद में लगते हैं। और प्रकृति+प्रत्यय = शब्दरूप धातुरूप बनते हैं। सब प्रत्यय प्रकृति के साथ घुलमिल जाता है। सम्बन्धतत्व (प्रत्यय) के रूप में उपसर्ग निपातादि (सम्, प्र, अविस्, तिरस्, अन्तर आदि) प्रकृति के पूर्व में आते हैं। इनकी प्रतिनिधि भाषा संस्कृत है। **ग्रीक, लैटिन, अवेस्ता** भी संयोगात्मक है।

उदाहरण-

1. गम से गच्छति- (गच्छ+अ+ति)
2. बालकम्- बालक+अम्,
3. अनुभवति- अनु+भू+अति। करोति, चकार, कुरु, अकार्षीत, चिकीर्षति, चरीकर्ति कारयति।

2. **वियोगात्मक**- वियोगात्मक में प्रत्यय अलग से लगाया जाता है। - **हिन्दी, अंग्रेजी** आदि वियोगात्मक हो गयी हैं। संस्कृत में कारकचिह्न (सुप) और कालचिह्न (तिङ्) शब्द या धातु से जुड़े हुए हेते थे। हिन्दी में कारकचिन्ह (को, ने, से, रा) आदि और कालचिह्न (ता, है, था, थे) इत्यादि अलग रहते हैं। (बालकम्, पठति, पठिष्यति।) हिन्दी में इन स्थानों पर कारकों के लिये उपसर्ग और कालों के लिए सहायक क्रियाएं प्रयुक्त होती हैं । हिन्दी के तुल्य **बंगला, मराठी, गुजराती, अंग्रेजी, फ्रेञ्च** भी वियोगात्मक हो गयी हैं।

**3. प्रश्लिष्ट योगात्मक** (समास-प्रधान)-

जिनमें प्रकृति और प्रत्यय अर्थतत्व और (सम्बन्धतत्व) इस प्रकार जुड़े हुए होते हैं कि उनको अलग करना संभव नहीं होता। **उदाहरण-**

1. आर्जव (सरलता)- ऋजु+अ आर्जव।
2. सौवर (स्वर सम्बन्धी) स्वर+अ = सौवर।
3. चिकीर्षति (वह करना चाहता है)। कृ+स+ति = चिकीर्षति ।
4. दित्सति (वह देना चाहता है) – दा+स+ति = दित्सति।

इसके दो भाग हैं- (क) पूर्ण प्रश्लिष्ट (ख) आंशिक प्रश्लिष्ट।

**(क) पूर्ण प्रश्लिष्ट-**

इसमें पूरा वाक्य एक शब्द के रूप में प्रयुक्त होता है। इसको "पूर्ण समासात्मक" भी कह सकते हैं। दक्षिण अमेरिका की 'चेरोकी' भाषा में ऐसे उदाहरण मिलते है। उदाहरण -

नाधोलिनिन - (लाओ नाव हमारे लिए, हमारे पास नाव लाओ)

नातेन = क्रिया (लाओ,अमोखोल = संज्ञा (नाव) निन = सर्वनाम (हमारे लिए)

**(ख) आंशिक प्रश्लिष्ट-**

इसमें सर्वनाम और क्रियाओं का पूर्ण मिश्रण होता है। इसको "अंशतः समासात्मक" कहते हैं। 'पेरोनीज' पर्वत के पश्चिमी भाग में बोले जाने वाली – 'बास्क' भाषा में इसके उदाहरण मिलते है- उदाहरण

1. हकार्त - मैं तुझे ले जाता हूँ।
2. नकार्सु - तू मुझे ले जाता है।
3. दकार्किओत - मैं इसे उस तक ले जाता हूँ।

## आकृतिमूलक वर्गीकरण




## ॥ पारिवारिक वर्गीकरण ॥

विश्व की भाषाओं में पारिवारिक वर्गीकरण के (18) भेद माने गए हैं। जर्मनि के विद्वान् **"विल्हेन फाम् हुम्बोल्ट"** के अनुसार- (13) **"फ्रीड्रिश म्यूलर"** - (100) **"भारतीय विद्वान्"**- (10-18) तथा **"देवेन्द्रनाथ शर्मा"** -के अनुसार (18) भेद हैं। पारिवारिक वर्गीकरण अर्थतत्त्व एवं सम्बन्ध तत्त्व दोनों पर है एवं पारिवारिक वर्गीकरण को वंशानुक्रम पर भी आधरित होने से Generalogical (वंशानुक्रमिक) (Genera =वंश) और भूगोल एवं इतिहास पर निर्भर होने से Historical (ऐतिहासिक) कहते हैं।

**(क) यूरेशिया (यूरोप-एशिया) भूखण्ड-**

1. **भारोपीय(भारत-यूरोपीय)**- हिन्दी, मराठी,गुजराती,केन्टुम्,शतम् वर्ग।
2. **द्रविड़** - तमिल, तेलगु, कन्नड़, मलयालम्।
3. **बुरुशस्की**- अण्डमानी।
4. **काकेशी**- (क) **उत्तरी वर्ग**- कबर्डिन,सर्कासियन,चेचिनिश,लेगियन,
   (ख) **दक्षिणी वर्ग**- लासिश,जर्जियन,मिंग्रेलियन,स्वानियन।
5. **यूराल-अल्ताई**-
   (क) **यूराल वर्ग**- फिनो-उग्री, समोयद।
   (ख) **अल्ताई वर्ग**- तुर्की, मंगोली, मुंचई।
6. **चीनी**- चीनी, तिब्बती, बर्मा (बर्मी), स्यामी, अनामी।
7. **जापानी-कोरियाई**- जापानी, कोरियाई।
8. **अत्युत्तरी (हाइपरबोरी)** - युकगिर, कमचटका, चुकची, अइनू।
9. **बास्क** – इसमें आठ बोलियाँ आती हैं।
10. **सामी-हामी**-
    (क) **सामी**- अक्कदियन, अरमाइक, अरबी, एबीसीनियन, कनानित।
    (ख) **हामी**- हिब्रू, मिश्री, लीबियन, एथियोपिक (कुशीत), मेरोइटिक।

**(ख) अफ्रीका भूखण्ड-**

11. **सूडानी** - बुले, मन-फू, कनूरी, नीलोटिक, बन्तूइड, होसा।
12. **बान्तू** -
    (क) **पूर्वी वर्ग**- जुलु, काफिर, स्वाहिली।
    (ख) **मध्य वर्ग**- सेसतो।
    (ग) **पश्चिमी वर्ग**- हेरेसे, कांगो।
13. **होतेन्तोत**- बुशमैनी- बुशमैन (सान), होतेन्तो(नामा), दमारा, सन्दवे।

**(ग) प्रशान्त महासागरीय भूखण्ड-**

14. **मलय पोलिनेशियाई परिवार**- मलय, जावी, सुन्दियन, दयक, फ़िजीयन,मिक्रोनेशियन,मझौरी, हवाइयन, तगल, टोंगन, समोअन।
15. **पापुई**- मफोर।
16. **आस्ट्रेलियन** - मेकारी, कामिलरोई।
17. **दक्षिण पूर्व-एशियाई परिवार**- मुण्डकोल, मोन, ख्मेर, अनामी, निकोबार

**(घ) अमेरिका भूखण्ड-**

18. **अमेरिकी परिवार**- इसमें मय, कुईचुआ, अथपस्कन, करीब, अखक, तुपी गुअर्नी, अल्गोनकिन, अजतेक, चेरोकी, बास्क आदि लगभग (1000) भाषाएं हैं।

**परिवारिक वर्गीकरण के आधार-**

**स्थान-सामीप्य** = (स्थान या क्षेत्र की समीपता)
**शब्द-साम्य** = (शब्दावली की समानता, शब्द अर्थ की समानता)
**व्याकरण-साम्य** = (पद रचना वाक्य रचना में समानता)
**ध्वनि-साम्य** = (प्रयुक्त ध्वनियों में समानता)

**भारोपीय परिवार की शाखाएं–**

इसकी मुख्यतः 10 शाखाएं हैं-

| | |
|---|---|
| 1. भारत-ईरानी, | 2. बाल्टो-स्लाविक, |
| 3. आर्मीनी | 4. अल्बानी (इलीरी) |
| 5. ग्रीक (हेलेनिक) | 6. केल्टिक |
| 7. जर्मानिक (ट्यूटानिक) | 8. इटालिक |
| 9. हिटाइट (हित्ती) | 10. तोखारी |

**"भारोपीय-परीवारे ईरानी-भारती द्वयी,
बाल्टो-स्लाविकी चैव, आर्मीनी ग्रीक केल्टिकी ॥
जर्मानिकी च तोखारी, हित्ती अल्बानिकी तथा,
इटालिकी च दशमी, शाखाश्चैताः प्रकीर्तिताः"** ॥

**भारोपीय परिवार के विभिन्न नाम-**

1. इण्डो-जर्मनिक
2. आर्य-परिवार
3. भारोपीय-परिवार
4. भारत-हित्ती परिवार

रचना की दृष्टि से यह परिवार "श्लिष्टयोगात्मक-" है।

**केन्टुम् और शतम् (सतम्) वर्ग -**

इसका विभाजन "**प्रो.अस्कोली**" ने किया है।

| शतम् वर्ग | केन्टुम् वर्ग |
|---|---|
| **संस्कृत** = शतम्, | **लैटिन** = केन्टुम्, |
| **अवेस्ता** = सतम्, | **ग्रीक** = हेक्टोन, |
| **फारसी** = सद, | **केल्टिक** (आयरिश)= केत्, |
| **हिन्दी** = सौ, | **तोखारी** = कन्धु, |
| **रूसी** = स्तो, | **गाथिक** = हण्ड, |
| **लिथुआनियस** = स्जिमतास, | **जर्मन** = हुन्डर्ट, |
| | **फ्रेञ्च** = सेंट, |
| | **इटालियन** = केन्तो |

| शतम् वर्ग | केन्टुम् वर्ग |
|---|---|
| 1. भारत-ईरानी (आर्य) | 5. ग्रीक |
| 2. बाल्टो-स्लाविक | 6. केल्टिक |
| 3. आर्मीनी | 7. जर्मानिक (ट्यूटानिक) |
| 4. अल्बानी (इलीरी) | 8. इटालिक |
| | 9. हिटाइट |
| | 10. तोखारी |

**"ईरानी-भारती चैव बाल्टी-सुस्लाविकी तथा
आर्मीनी अल्बनी चैताः, शतम्-वर्गे समाश्रिताः ।।
इटालिकी च ग्रीकी च, जर्मानिक् केल्टिकी तथा।
हित्ती तोखारिकी चैताः केन्टुम् - वर्गे प्रकीर्तिताः ।।"**

**भारोपीय-परिवार की विशेषताएं-**

"भारोपीय-परिवार-वैशिष्ट्यं दशकं मतम्।
श्लिष्टयोगात्मकत्वं तु प्रकृति-प्रत्ययात्मता।
एकाक्षरत्वं धातूनां, सुप् तिङौ कृच्च तद्धिता।
स्वातन्त्र्यमुपसर्गाणां पदमूला च वाक्यता।।
प्रत्ययार्थानभिव्यक्तिः समासाभिरुचिस्तथा।
अपश्रुतेः प्रयोगश्च, प्रत्ययाधिक्यमेव च" ॥

## 1. ईरानी-भारती-

भारोपीय परिवार की भाषाओं की तुलना से यह स्पष्ट होता है कि यह परिवार प्रारम्भ से ही दो भागों में विभक्त होता है- केन्टुम् और शतम् (सतम्) वर्ग। केन्टुम् वर्ग में अधिकांश यूरोपीय भाषाएँ आती हैं और शतम् या सतम् वर्ग में मुख्य रूप से संस्कृत और अवेस्ता भाषाएँ । संस्कृत और अवेस्ता में इतनी अधिक समानता है कि इनको एक पृथक् शाखा माना गया है। इसको भारत-ईरानी या **'हिन्द-ईरानी'** शाखा कहते हैं। ईरान शब्द 'आर्याणाम्' का अपभ्रंश रूप है, जैसे- ब्राह्मणानाम् का 'बंभनान', आभीराणाम् का 'हरियाणा'। भारत और ईरान के कारण इसे 'भारत-ईरानी' और आर्य- परिवार के कारण 'आर्य शाखा' कहा जाता है।

## 2. बाल्टो-स्लाविक (लेट्टो- स्लाविक)

इसे लेट्टो-स्लाविक भी कहते हैं, इस उपपरिवार की दो शाखाएं हैं-
(क) **बाल्टिक** - पर्शियन, लिथुआनियन, लेट्टिक।
(ख) स्लाविक-
1. महारूसी, श्वेतरूसी, लघुरुसी (रुथेवी)- **पूर्वी**
2. जेक, पोलिश, स्लोवाकी, - **पश्चिमी**
3. बल्गेरी, सर्बो - क्रोटी-**दक्षिणी**

## (3) आर्मीनी (आर्मीनियम्) -

यह आमीनिया की भाषा है। इसके दो रूप है।
1. **स्तम्बूल** - यह यूरोप में बोली जाती है।
2. **अरारट** - यह एशिया क्षेत्र में बोली जाती है।

## (4) अल्बानी (इलीरी)-

यह भाषा प्राचीन इलीरी भाषा का ही वर्तमान अवशिष्ट रूप है।

## (5) ग्रीक (हेलेनिक)-

ददाति duman द्वा duo

## ॥ध्वनि नियम॥

**परिभाषा** - किसी भाषा विशेष में किसी कालविशेष में कुछ विशेष -परिवर्तनों को -परिस्थितियों के अन्तर्गत हुए विशेष प्रकार के ध्वनि ध्वनि-नियम कहते हैं।

### विशिष्ट ध्वनि नियम-

1. ग्रिम नियम
2. ग्रासमान-नियम
3. वर्नर नियम
4. तालव्य नियम
5. मूर्धन्य-नियम

1. ग्रिम, ग्रासमान और वर्नर नियम मूल भारोपीय भाषा से संबद्ध है। इन नियमों में मूल भारोपीय भाषा की ध्वनियों में परिवर्तन का वर्णन है।

1. **ग्रिम-नियम-** इस नियम के अनुसार मूल भारोपीय भाषा की निम्नलिखित ध्वनियों को अंग्रेजी और जर्मन भाषा में ये ध्वनियाँ हो जाती हैं-(प्रथम को द्वितीय, 1 को 2) क्रमशः क् त् प् को ह (ख्), थ्, फ्। (चतुर्थ को तृतीय, 4 को 3) क्रमशः घ् ध् भ् को ग् द् ब्। (तृतीय को प्रथम, 3 को 1) क्रमशः ग् द् ब् को क् त् प्।

2. **ग्रासमान नियम-** इस नियम के अनुसार मूल भारोपीय दो अक्षर वाली धातुओं में दो महाप्राण (ह) ध्वनियाँ थीं। सामान्यतया प्रथम महाप्राण (ह) ध्वनि हट जाती है। द्वितीय वर्ण में महाप्राण (ह) ध्वनि हटने पर प्रथम वर्ण में महाप्राण ध्वनि रहती है।

3. **वर्नर नियम-** यह ग्रिम नियम का संशोधन है। यदि मूलभाषा में क् त् प् आदि से पूर्व उदात्त स्वर होगा तो ग्रिम नियमानुसार प्रथम वर्ण परिवर्तन नियम लगेगा। यदि उदात्त स्वर के त् प् के बाद होगा तो क् त् प् को ग् द् ब् होगा, अर्थात् आगे दिये त्रिकोण के अनुसार दो पग आगे का कार्य होगा।

## ॥ग्रिम-नियम॥

### ग्रिम-नियम का संक्षिप्त इतिहास-

यह ध्वनि-नियम प्रो० **याकोब ग्रिम** (Jacob Grimm, 1785-1863) के नाम से प्रसिद्ध है। इस नियम को **'ध्वनि-परिवर्तन'** (जर्मन में Laut-verschiebung, लाउत-ध्वनि, फेर्शीबुंग-परिवर्तन, अंग्रेजी में Sound-shifting-साउन्ड-ध्वनि, शिफ्टिंग-परिवर्तन) नाम दिया गया था। **प्रो० मैक्समूलर (Max-Muller)** ने इसे Grimm's Law (ग्रिम-नियम) नाम दिया है। **प्रो० ओटो येस्पर्सन** (Oto-Jespersen) का कथन है कि इस नियम को **Rask's Law** रास्क-नियम नाम दिया जाना चाहिए, क्योंकि यह नियम डैनिश विद्वान् रास्क ने ही सर्वप्रथम प्रामाणिक रूप में अपनी पुस्तक (Undersogelse) में प्रकाशित किया था।' प्रो० ग्रिम ने इसके आधार पर ही इस नियम का विस्तृत वर्णन किया है। **प्रो० ग्रिम** ने 1822 ई० में अपने जर्मन व्याकरण (Deustche Grammatik, दायत्श-जर्मन, ग्रामातिक-व्याकरण) का द्वितीय संस्करण निकाला था। उसमें इस नियम का विस्तार से वर्णन किया है। इस नियम की ओर पहले संकेत करने के विषय में प्रो० रास्क के अतिरिक्त प्रो० ईरे **(Ihre)** का भी नाम लिया जाता है।

**ग्रिम-नियम दो भागों में विभक्त है।**

**प्रथम वर्ण-परिवर्तन** (First sound shifting)- यह वर्ण-परिवर्तन ईसा के जन्म से पूर्व हो चुका था। इसका प्रभाव समान रूप से गाथिक, निम्न जर्मन और अंग्रेजी, डच आदि भाषाओं पर पड़ा है। भारोपीय मूलभाषा की व्यंजन ध्वनियाँ संस्कृत, लैटिन, ग्रीक आदि में सुरक्षित हैं। अंग्रेजी का उद्भव निम्न जर्मन से है, अतः इसके द्वारा संस्कृत और अंग्रेजी की तुलना से यह परिवर्तन स्पष्ट हो जाता है। इस वर्ण-परिवर्तन में एक ओर संस्कृत, लैटिन, ग्रीक, स्लावोनिक भाषाएँ हैं, इनमें मूल ध्वनि सुरक्षित है। दूसरी ओर गाथिक, निम्न जर्मन, अंग्रेजी, डच आदि भाषाएँ हैं, इनमें यह परिवर्तन हुआ है।

**वर्ण परिवर्तन क्रम**

**1 को 2**

**4 को 3**

**3 को 1**




**ग्रिम नियम के अनुसार -(प्रथम को द्वितीय वर्ण होता है।1 को 2)**

**क्रमशः-**

क् त् प् = ह(ख),थ् फ,(1 को 2)

घ् ध् भ् = ग्, द्, ब् (4 को 3)

ग् द् ब् = क् त् प् (3 को 1)

**द्वितीय वर्ण-परिवर्तन** (Second sound shifting)- द्वितीय वर्ण-परिवर्तन 7वीं और 8वीं शती ई० में हुआ है। यह वर्ण-परिवर्तन केवल जर्मन भाषा के ही दो रूपों-उच्च और निम्नमें हुआ है। निम्न जर्मन की प्रतिनिधिभाषा अंग्रेजी है। यह परिवर्तन निम्न जर्मन और अंग्रेजी से उच्च जर्मन में हुआ है। निम्न जर्मन की कुछ ध्वनियाँ उच्च जर्मन में भिन्न

हो गई हैं। ऊपर दिए गए त्रिकोण के अनुसार प्रथमवर्ण परिवर्तन में एक पग 'आगे चलते हैं। द्वितीयवर्ण परिवर्तन में एक पग और आगे चलते हैं। निम्न जर्मन (Low German) और उच्च जर्मन (High German) के विषय में यह स्मरण रखना चाहिए कि यह अन्तर उच्च वर्ग और निम्न वर्ग से, अर्थात् व्यक्तियों से, नहीं है। जर्मनी का उत्तरी भाग समतल और नीचा है, अत: वहाँ बोली जाने वाली भाषा 'निम्न जर्मन' कही जाती है। निम्न जर्मन और अंग्रेजी में प्रथम वर्ण-परिवर्तन वाली ध्वनियाँ समान हैं। निम्न जर्मन की शाखाएँ हैं- आदि। जर्मनी में दक्षिणी पहाड़ी भाग में बोली जाने वाली भाषा को 'उच्च जर्मन' कहते हैं, क्योंकि यह ऊँचे पर्वतीय भाग में बोली जाती है। अंग्रेजी, डच, डैनिश, नार्वेई, स्वीडिश

वर्ण-परिवर्तन को इस प्रकार रखा जा सकता है-मूल भारोपीय भाषा (मू0आ0) > संस्कृत (सं0), ग्रीक (ग्री0), लैटिन (लै0) > निम्न जर्मन (नि. ज.), अंग्रेजी (अं) > उच्च जर्मन (उ. ज.)। संस्कृत के वर्ग के चतुर्थ घ् ध् भ् ग्रीक और लैटिन में द्वितीय वर्ण अर्थात् ख् थ् फ् हो जाते हैं। अत: उपर्युक्त त्रिकोण में चतुर्थ और द्वितीय वर्णों को एक स्थान पर रखा गया है।

| संस्कृत | अंग्रेजी | | उच्च जर्मन |
|---|---|---|---|
| 1. प्रथमवर्ण > | 2. द्वितीयवर्ण | > | 3.तृतीयवर्ण |
| 2. द्वितीय0> | 3. तृतीय0 | > | 1. प्रथम0 |
| 3. तृतीय0 > | 1. प्रथम0 | > | 2. द्वितीय0 |
| 4. चतुर्थ0 > | 3. तृतीय0 | > | 1. प्रथम0 |

इस प्रकार प्रथमवर्ण-परिवर्तन में संस्कृत के प्रथम वर्ण को अंग्रेजी में द्वितीय वर्ण, 2 और 4 को 3 तथा 3 को 1 होता है। प्रथम ध्वनि-परिवर्तन के लिए ग्रीक और लैटिन को छोड़कर मूल भारोपीय भाषा का प्रतिनिधि संस्कृत को लेने पर तथा निम्न जर्मन की प्रतिनिधि अंग्रेजी को लेने पर यह नियम स्पष्ट होता है और इसकी उपयोगिता ज्ञात होती है।

## ॥ग्रासमान नियम॥

**ग्रासमान नियम** (Grassmann's Law) हेर्मान ग्रासमान (Hermann Grassmann, 1809-1877) भी जर्मन विद्वान् हैं। इन्होंने ग्रिम-नियम को संशोधित किया है और उसकी त्रुटियों का निराकरण किया है। निम्नलिखित उदाहरणों में ग्रिम-नियम के अनुसार ब् को प् और द् > त् होना चाहिए था, परन्तु गाथिक में भी ब् और द् ही मिलते हैं।

| संस्कृत | गाथिक |
|---|---|
| बोधति | Biudan, बिउदान |
| दभ् | Daubs, दाउब्स |

**प्रो0 ग्रासमान** ने संस्कृत और ग्रीक भाषाओं की परीक्षा करने पर यह पता लगाया कि- संस्कृत और ग्रीक भाषाओं में दो अव्यवहित सोष्म ध्वनियों में से सामान्यतया प्रथम ऊष्म ध्वनि ( ह ध्वनि ) निकल जाती है। जहाँ पर द्वितीय वर्ण से ऊष्म ध्वनि निकलती है, वहाँ पर प्रथम वर्ण में ऊष्म ध्वनि आ जाती है।

इस आधार पर यह कल्पना की गई कि मूल भारोपीय भाषा में दो अक्षरों वाली ऐसी धातुओं में दो महाप्राण ध्वनियाँ थीं उनमें से साधारणतया प्रथम ऊष्म ध्वनि (ह ध्वनि) निकल जाती थी और द्वितीय वर्ण से ऊष्म ध्वनि निकलने पर वह प्रथम वर्ण में पुन: आ जाती थी।

**इस कल्पना का आधार प्राय: इस प्रकार था-**

1. धा > धधामि > दधामि, पहले ध् को द्, ह ध्वनि हटी।
2. भृ > भभार > बभार, पहले भ् को ब्, ह ध्वनि हटी।
3. बुध् > भुत्, बुधौ, भुत्सु । बुधौ में पहले वर्ण से ऊष्म ध्वनि हटी है।

भुत्, भुत्सु में द्वितीय वर्ण से ऊष्म ध्वनि हटी है, अत: ब् > भ् हो गया अत: मूल धातु 'भुध्' (Bhudh) है।

4. दुह (मूल धातु, दुध्) >धुक्, दुहौ, धुग्भ्याम्, धुक्षु।

इस प्रकार बुध् > **भुध्** और दभ् > धभ् धातु हैं । मूल **'भुध्'** और **'धभ्'** धातु मानने पर **'भुध्'** से संस्कृत में बुध् धातु हुई और ग्रिम नियमानुसार भ् > ब् होने से Biudan बना। इसी प्रकार मूल धातु ' धभ्' > दभ् और गाथिक में ध् >द् होने से Daubs बना। ग्रीक भाषा में भी प्राय: ऐसे उदाहरण मिलते हैं।

## ॥वर्नर नियम॥

कार्ल वर्नर (Karl Verner, 1846-1896) भी जर्मन भाषाशास्त्री हैं। इन्होंने भी ग्रिम-नियम का संशोधन किया है। ग्रिम-नियम के जो अपवाद रह गए थे, उनके विषय में वर्नर ने ज्ञात किया कि ग्रिम-नियम का आधार Accent (उदात्त स्वर) था। वर्नर नियम का स्वरूप-मूल भारोपीय भाषा के शब्दों के क्, त्, प् (k, t,p) को जर्मानिक भाषाओं में ह, थ्, फ् ( h, th, f ) तभी होता है, जब मूल भाषा में अव्यवहित पूर्व कोई उदात्त स्वर (Accent ) होता है। यदि उदात्त स्वर क्, त्, प् के बाद होगा तो इनके स्थान पर क्रमशः ग्, द, ब् होते हैं।

**1 को 2 उदात्त पूर्व होने पर ।**

**1 को 3 उदात्त पर होने पर ।**

**उदात्त का चिह्न तिरछी लकीर (') द्वारा दिया गया है**

| संस्कृत | लैटिन | गाथिक | अंग्रेजी | ध्वनिपरिवर्तन- |
|---|---|---|---|---|
| युवक्'स् | Juvencus | Juggs | Young | क्>ग् |
| शत'म् | Centum | Hund | Hundered | त्>द् |
| सप्त'न् | Septem | Sibun | Seven | प्>ब् |

इनमें क, त्, प् के बाद उदात्त स्वर है, अत: इन्हें ह्, थ्, फ् न होकर ग्, द, व् हुए हैं। भ्रा' तर् में त् से पहले उदात्त है, अत: गाथिक और अंग्रेजी में Brother में (t> th) त् को थ् मिलता है। ब्रॉथर को ही ब्रदर बोला जाता है। मिथ्या सादृश्य-वर्नर नियम के भी कुछ अपवाद मिलते हैं।

इनका समाधान मिथ्या-सादृश्य (Analogy) के द्वारा किया जाता है। भ्रा'तर > Brother होता है। इसके सादृश्य पर ही अंग्रेजी में पित'र् > Father और मात' र् > Mother बनते हैं। इनमे वर्नर के नियमानुसार त् > द् (t> d) होना चाहिए था, पर हुआ है त् > च् (t>Ch)। इसका कारण मिथ्या सादृश्य ही समझना चाहिए।

## ॥तालव्य नियम ॥

(विल्हेम थामसन)

नियम-

इन तीनों ध्वनियों के स्थान पर 'अ' ध्वनि मिलती है।

| ध्वनि | संस्कृत | लैटिन | ग्रीक |
|---|---|---|---|
| a>अ | अनिति | Animus | Anemas |
| e>अ | अहम् | Ego | Ego |
| e>अ | भरामि | Fero | Fero |
| e>अ | ददर्श | - | Dedorka |
| o>अ | अष्टौ | Octo | Octo |
| o>अ | अस्थि | Os | Osteon |

तालव्य नियम के अनुसार मूल भारोपीय भाषा में कवर्ग की 3 श्रेणियां मानी जाती हैं-

1. **शुद्ध कण्ठ्य** - क् ख् ग् घ्,
2. **कण्ठोष्ठय** - क् ख्व् ग्व् घ्व्,
3. **कण्ठतालव्य** - क्य् ख्य् ग्य् घ्य्,

मूल भारोपीय भाषा के शुद्ध कण्ठ्य और कण्ठोष्ठय ध्वनियों के बाद यदि कोई तालव्य स्वर (इ, ई, e,i) आता है तो कण्ठ्य ध्वनि के तालव्य ध्वनि (क्>च्), (ग्>ज्) हो जाती है।

(1>2 वर्ग) (क्>च्. (ग्>ज्)ट्

## ॥मूर्धन्य नियम ॥

संस्कृत में मूर्धन्य नियम का संकेत पाणिनी की अष्टाध्यायी में मिलता है। र् और ष् के बाद न् को ण् होता है। इ, ए, ओ आदि स्वर तथा क् आदि व्यञ्जनों के बाद स् को ष् होता है।

**उदाहरण-**

उत्तीर्ण, विष्णु, रामेषु, वाक्षु।

**न्>ण्** और **स्>ष** होना मूर्धन्यीकरण है।

मूर्धन्य नियम -

यदि मूल भाषा में र् या ल् के बाद तवर्ग होगा तो उसे टवर्ग हो जाता है। यदि मूल भाषा ऋ है और यदि वह हटता है या परिवर्तित होकर अ आदि होता है, तो परवर्ती तवर्ग को टवर्ग हो जाता है-

**उदाहरण-**

| मूल रूप | संस्कृत रूप | मूल रूप | संस्कृत रूप |
|---|---|---|---|
| कृत | कट (चटाई) | अवर्(वैदिक) | अवट (गड्ढा) |
| विकृत | विकट | गच्छ्(बढ़ना) | आढ्य(धनी) |
| संकृत | संकट | पृथति (वै-बताना) | पठति |

## भारतीय आर्यभाषाएं-

(क) **प्राचीन भारतीय आर्यभाषाएं**- 2500 ई.पू. से 500 ई.पू.तक।

(ख) **मध्यकालीन भारतीय आर्यभाषाएं**-500ई.पू.से1000ई.पू. तक।

(ग) **आधुनिक** भारतीय **आर्यभाषाएं** - 1000 ई.पू. से वर्तमान तक

### (क) प्राचीन भारतीय आर्यभाषाएं-

1. वैदिक संस्कृत 2. लौकिक संस्कृत ।

### (ख) मध्यकालीन भारतीय आर्यभाषाएं -

1. प्राचीन प्राकृत या पालि - शिलालेखी प्राकृत।
2. मध्यकालीन प्राकृत- शौरसेनी,महाराष्ट्री,मागधी, अर्धमागधी,पैशाची।
3. परकालीन प्राकृत या अपभ्रंश।

**(ग) आधुनिक** -इनका विकास मध्यकालीन अपभ्रंश भाषाओं से हुआ है। **अपभ्रंश** - शौरसेनी, महाराष्ट्री, मागधी, अर्धमागधी, पैशाची, ब्राचड, खस्, ।

## अर्थपरिवर्तन अर्थविकास की दिशाएं एवं कारण-

संसार की सभी वस्तुएँ परिवर्तनशील हैं। भाषा भी परिवर्तनशील है। जिस प्रकार ध्वनियों में परिवर्तन होता है, उसी प्रकार प्रत्येक भाषा के शब्दों के अर्थों में भी परिवर्तन होता रहता है। इस अर्थ-परिवर्तन को विकास-सिद्धान्त की दृष्टि से 'अर्थविकास' भी कहा जाता है। यह अर्थ-परिवर्तन तीन प्रकार का होता है-1. कहीं पर अर्थ का विस्तार होता है, 2. कहीं पर अर्थ में संकोच होता है, 3. कहीं पर पुराने अर्थ के स्थान पर नया अर्थ आ जाता है। इन्हें ये नाम दिए गए हैं-

(1) **अर्थविस्तार** (Expansion of Meaning)

(2) **अर्थसंकोच** (Contraction of Meaning)

(3) **अर्थादेश** (Transference of Meaning)

इन तीनों के जो उदाहरण मिलते हैं, उन पर विचार करने से ज्ञात होता है कि कुछ स्थानों पर अर्थ अपने मूल अर्थ से उत्कृष्ट हो गया है और कहीं पर वह अपने मूल अर्थ से निकृष्ट, अपकृष्ट या घटिया हो गया है। इस दृष्टि से भी इनको दो भागों में रखा जाता है। ये उपर्युक्त तीनों भेदों में आते हैं; परन्तु सुविधा के लिए इन पर अलग भी विचार किया जाता है। ये भेद हैं-

(क) अर्थोत्कर्ष (Elevation of Meaning)

(ख) अर्थापकर्ष (Deterioration of Meaning)

'ब्रिल' के अनुसार यह अर्थ परिवर्तन तीन प्रकार से होता है -

1. **अर्थविस्तार** 2. **अर्थ संकोच** 3. **अर्थादेश**

1. **अर्थविस्तार-**

कुछ शब्द मूल रूप में किसी विशेष या संकुचित अर्थ में प्रयुक्त होते थे , बाद में उनके अर्थ में विस्तार हो गया । उदाहरण - कुशल, प्रवीण, तैल, गौशाला (गोष्ठ), महाराज, , गवेषणा ।

### 2. अर्थसंकोच-

अर्थविस्तार के विपरीत कुछ शब्दों के अर्थों में संकोच हुआ है ।

उदाहरण - गौ, अश्व, पृथ्वी, मनुष्य, जगत, संसार, अम्बुज, सरसिज, सरोज, पंकज, नीरज, जलद, तोयद, अम्बुद, वारिवाह, वारिधि, नीरधि, अम्बुधि, तोयदि, पर्वत, तटस्थ, मध्यस्थ, मन्दिर, मृग, सभ्य, श्राद्ध, वेदना, घृणा, अनुकूल, प्रतिकूल, समास, उपसर्ग, प्रत्यय, विशेषण, नामकरण, पारिभाषिकता, तर्पण, सर्व।

### 3. अर्थादेश-

अर्थादेश का अर्थ है, अर्थ के स्थान पर दूसरे अर्थ का आ जाना। अर्थादेश में शब्द का प्राचीन अर्थ लुप्त हो जाता है और नया आ जाता है । उदाहरण - असुर, वर, सह, मौन, देवानां प्रियः, (मूर्ख), बौद्ध-बुद्धु, पाषण्ड, आकाशवाणी, साहस, खाद्य-खाद, भद्र-भद्दा, मुग्ध्-मूर्ख, कर्पट-कपड़ा, वाटिका-बाड़ी।

### 4. अर्थोत्कर्ष-

मुग्ध्, साहस-साहसी, कर्पट-कपड़ा, फिरंगी, गोष्ठ-गोष्ठी, गवेषणा, सभ्य।

### 5. अर्थापकर्ष-

असुर, जुगुप्सा, शौच, देवानां प्रियः, घृणा, महाराज, भद्र-भद्रा, चतुर्वेदी चौबे, हरिजन- शिल्पकार, लिंग, उद्धार-उधार, मधुर, वज्रवटुक, आबदस्त कामशास्त्र, सहवास।

## वाक्य का लक्षण व भेद-

**वाक्य की परिभाषा-** पतंजलि ने महाभाष्य में वाक्य के 5 लक्षण दिए हैं-

1. एक क्रिया-पद वाक्य है ।
2. अव्यय, कारक और विशेषण से युक्त क्रिया-पद वाक्य है ।
3. क्रिया-विशेषण-युक्त क्रिया-पद वाक्य है।
4. विशेषण-युक्त क्रिया-पद वाक्य है।
5. क्रियापद-रहित संज्ञा-पद भी वाक्य होता है । जैसे- तर्पणम् (तर्पण करो), पिण्डीम् (ग्रास खाओ)। मीमांसकों, नैयायिकों और साहित्यशास्त्रियों ने साकांक्ष पद-समूह को 'वाक्य' माना है। आचार्य विश्वनाथ ने 'आकांक्षा, योग्यता और आसक्ति से युक्त पद-समूह को वाक्य माना है। आचार्य 'भर्तृहरि' ने अपने पूर्ववर्ती वैयाकरणों और दार्शनिकों के मतों का संग्रह 'वाक्यपदीय' में करते हुए वाक्य की निम्नलिखित परिभाषाएँ दी हैं :-

(1) क्रिया-पद को वाक्य कहते हैं।
(2) क्रिया-युक्त कारकादि के समूह को वाक्य कहते है।
(3) क्रिया एवं कारकादि-समूह में रहनेवाली 'जाति' वाक्य है।
(4) क्रियादि-समूह-गत एक अखण्ड शब्द (स्फोट) वाक्य है।
(5) क्रियादि-पदों के क्रम-विशेष को वाक्य कहते हैं।
(6) क्रियादि के बुद्धिगत समन्वय को वाक्य कहते हैं।
(7) साकांक्ष प्रथम पद को वाक्य कहते हैं।
(8) साकांक्ष पृथक्-पृथक् सभी पदों को वाक्य कहते हैं।

### वाक्यों के प्रकार-

विभिन्न दृष्टिकोण से विचार करने पर भाषा में प्रयुक्त वाक्यों के अनेक प्रकार दृष्टिगोचर होते हैं। इनको संक्षेप में इस प्रकार रखा जा सकता है-

1. आकृति-मूलक भेद
2. रचना-मूलक भेद
3. अर्थ-मूलक भेद
4. क्रिया-मूलक भेद
5. शैली मूलक भेद

## भारोपीय भाषा परिवार का सामान्य परिचय-

भारोपीय भाषा परिवार विश्व में बोली जाने वाली भाषाओं में सर्वप्रमुख भाषा परिवार है। इसके बोलने वालों की संख्या विश्व में सबसे ज़्यादा है। इस भाषा परिवार की प्रमुख भाषाएँ संस्कृत, पालि, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, बंगाली, फ़ारसी, ग्रीक, लेटिन, अंग्रेज़ी, रूसी, जर्मन, पुर्तग़ाली और इतालवी इत्यादि हैं।

भारत में 4 भाषा–परिवार

| भाषा-परिवार | भारत में बोलने वालों का % |
|---|---|
| भारोपीय | 73% |
| द्रविड़ | 25% |
| आस्ट्रिक | 1.3% |
| चीनी–तिब्बती | 0.7% |

### विस्तृत क्षेत्र-

भारत में आदिवासियों द्वारा भारोपीय भाषा परिवार की भाषाएँ हिन्दी भाषी प्रदेशों में विशेष रूप से बोली जाती हैं। हिन्दी भाषा-भाषी क्षेत्रों के अतिरिक्त अन्य भारोपीय भाषाओं के क्षेत्र गुजरात, महाराष्ट्र और राजस्थान हैं। यहाँ पर पाये जाने वाले आदिवासी भी भारोपीय परिवार की ही भाषाएँ बोलते हैं। आदिवासी भाषाओं में भारोपीय भाषा परिवार की सबसे अधिक व्यवहृत भाषा 'भीली' है, जो मुख्य रूप से भीलों और उसके उपवर्गों द्वारा तो व्यवहार में लाई ही जाती है, पर भील क्षेत्र के गैर आदिवासी भी इसका प्रयोग करते हैं। 'भीली' बोलने वालों की संख्या सन 1961 में 24,39,611 आँकी गई थी । भील, मीणा और मिलाला जहाँ भीली भाषा का प्रयोग करते हैं, वहीं भुंइयाँ, भुमिया, कुमार, धोबा और हल्बा छत्तीसगढ़ी बोलते हैं। अगरिया, बिंझवार और कोल भी हिन्दी भाषा का प्रयोग करते हैं। चकमा बाङ्गला भाषा का प्रयोग करते हैं तथा ब्रह्मपुत्र की घाटी की कुछ जनजातियाँ असमिया भाषा का प्रयोग करते

हैं। भारोपीय भाषाओं को व्यवहृत करने वाले अधिकतर आदिवासी कोल समूह के हैं। इनके बाद द्रविड़ और मंगोल जाति के आदिवासियों का क्षेत्र आता है।

## विशेषताएँ-

**भारोपीय भाषा परिवार की कुछ विशेषताएँ निम्नलिखित हैं-**

1. यह विश्व के बड़े भाग में बोला जाता है।
2. अन्य परिवारों की तुलना में इसमें भाषाओं और बोलियों की संख्या बहुत अधिक है।
3. साहित्य रचना के क्षेत्र में भी इस परिवार की भाषाएँ अग्रणी हैं।
4. इस परिवार की भाषाओं तथा बोलियों का विश्लेषण विश्व में सर्वाधिक हुआ है।
5. भाषा-विज्ञान के विकास में इस परिवार के विद्वानों, जैसे- **पाणिनी, भर्तृहरि, ब्लूमफ़ील्ड, चॉम्स्की** आदि ने ही सर्वाधिक कार्य किया है।

## वैदिक संस्कृत तथा लौकिक संस्कृत में अन्तर-

**संस्कृतभाषा सर्वासां भाषाणां जननी अस्ति**। भारतीय उपमहाद्वीप में विचार-विनिमय हेतु उपयोग में लायी गयी ज्ञात भाषाओं में सबसे प्राचीन संस्कृत भाषा है। जिसके सामान्यतः दो रूप हैं, वैदिक संस्कृत तथा लौकिक संस्कृत। वैदिक संस्कृत या प्राचीन संस्कृत का उपयोग वेद (ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद), पुराण, उपनिषद में देखने को मिलता है। **पाणिनि** ऋषि से पूर्व की लगभग सभी रचना वैदिक संस्कृत में मिलती हैं। यह **भारोपीय (इंडो-यूरोपीय) भाषा** इरानियों के पवित्र ग्रन्थ **अवेस्ता** की भाषा के निकटवर्ती प्रतीत होती है। पाणिनि की रचना अष्टाध्यायी से लौकिक संस्कृत का रूप उभरकर आया। संस्कृत भाषा में व्याकरणिक सुधार के साथ सामान्य संस्कृत भाषा की शब्दावली का उपयोग किया गया है। लौकिक संस्कृत का प्राचीन उपयोग 500 ईसा पूर्व रामायण और महाभारत में मिलता है। लौकिक संस्कृत को वैदिक संस्कृत का विकसित रूप कहा जा सकता है। प्रथम शताब्दी में भारतीय-आर्य परिवार की यह भाषा पूर्वी और मध्य एशिया में अत्यंत प्रसिद्ध हो गयी थी। दोनों में धातु रूपगत अंतर हैं। वैदिक काल में एक शब्द के कई तरह के अर्थ थे। धीरे धीरे विकास के साथ पर्याप्त शब्द संस्कृत मे शामिल होते गये। वेदों में **गौ** के कई अर्थ हैं **जैसे किरणें, धरती, गाय** आदि । पहले **मृग** शब्द का प्रयोग **सिंह हाथी** हिरण सबके लिए होता था। फिर **मृग हस्तिन** शब्द हुआ हाथी के लिए। मतलब हाथ वाला या सूंढ वाला मृग। फिर केवल हस्ती रह गया।

वैदिक संस्कृत में **ऋ और लृ** के दीर्घ रूप क्रमशः **ॠ और** लॄ समन्वित शब्द सम्मिलित थे, जो आधुनिक संस्कृत में नहीं दिखाई देते। संयुक्ताक्षरों में **ह और ळ** का संयोग तथा चन्द्र बिन्दु और स्वर का संयोग मिलता है, **उदाहरण- "समूह्ळमस्य पांसुरे, मधुमाँ अस्तु"** जो आधुनिक संस्कृत में नहीं मिलता। कतिपय आर्ष रूप, कालों की छटाएं जैसे **लुङ् लेट्** **उदाहरण- अवादीत् अगात्** आदि रूप भी आधुनिक संस्कृत में नही मिलते । आज की संस्कृत वैदिक संस्कृत से ही निकली है जबकि उस समय की लौकिक संस्कृत से प्राकृत आदि भाषाएं निकलीं।

## भाषा तथा वाक् में अन्तर-

### भाषा और वाक्-

भाषा शब्द का प्रयोग सामान्य रूप से अपने व्यापक अर्थ में किया जाता है। इसमें उच्चारण, ग्रहण और बोध सभी का समावेश रहता है। बोलने वाला भी भाषा बोलता है, सुनने वाला भी भाषा सुनता है और बोध भी भाषा रूप में होता है। परन्तु गम्भीरता से विचार करने पर भाषा के दो रूप प्रकट होते हैं- **(1) स्थायी एवं सूक्ष्म रूप, (2) अस्थायी एवं स्थूल रूप** । स्थायी एवं सूक्ष्म रूप को 'भाषा' (Language) और अस्थायी एवं स्थूल रूप को 'वाक्' (Speech) कहेंगे। इस 'वाक्' को भाषण भी कह सकते हैं। भाषा और वाक्' का अन्तर भाषा और भाषण' के अन्तर से भी समझा जा सकता है।

**भाषा और वाक् में अन्तर-** भाषा सूक्ष्म एवं भावात्मक वस्तु है, वाक् स्थूल और भौतिक वस्तु है। भाषा स्थायी है, वाक् अस्थायी है। जो कुछ हम बोलते और सुनते हैं, वह वाक् है। श्रवण के द्वारा जो हमें ज्ञान होता है, वह भाषा है। वागिन्द्रिय द्वारा उच्चरित और श्रवणेन्द्रिय द्वारा गृहीत भाषा का रूप 'वाक्' की कोटि में आता है। भाषा के आदान और प्रदान-बोलने और सुनने को की गणना 'वाक्' में होती है। इसके द्वारा जो बोध या ज्ञान होता है, जह भाषा का वास्तविक रूप है। भाषा कूटस्थ है, भावात्मक है, सूक्ष्म है, और अनिर्वचनीय है। 'वाक्' भाषा के प्रकाशन का माध्यम है। यह स्थूल एवं नश्वर है। इसका निर्वचन या विश्लेषण हो सकता है। इसी आधार पर ध्वनि-विज्ञान अंग की सत्ता है। वाक्यपदीय के शब्दों में भाषा को 'स्फोट' और वाक् को 'नाद' कह सकते हैं। भाषा साध्य है, वाक् साधन। हम शब्दों या वाक्यों को सुनकर जो कुछ सीखते हैं, वह भाषा है। भाषा को सीखकर जो हम बोलते हैं, वह वाक् है। इस प्रकार भाषा के बोधपक्ष को भाषा' कहते हैं और उच्चारण एवं श्रवण-पक्ष को वाक्। ज्ञान भाषा है और उसका प्रकाशन वाक्। भाषा अनुभूति, भाव और विचार के रूप में स्थायी है और वाक् उच्चारण के साथ नष्ट होती रहती है। एक वाक्य को बीस बार बोलने पर 'वाक्' की 20 इकाइयाँ होंगी, परन्तु भाषा की वह एक इकाई मानी जायगी। 'भाषा' ज्ञान की समष्टि है और 'वाक्' उसकी अभिव्यक्ति। वाक्य और व्याकरण 'भाषा' के अंग हैं, परन्तु उच्चारण और ग्रहण 'वाक्' के अवयव हैं।

## भाषा और बोली में अंतर-

### भाषा-

यदि भाषा की बात की जाये तो ये एक प्रकार का साधन होता है जो आपके अंदर की भावनाओं और विचार को व्यक्त करने के लिए उपयोग किया जाता है । इसमें हम वाचिक ध्वनि का प्रयोग करते हैं । भाषा मुँह से बोले गए शब्दों और वाक्यों का समूह होता है जिनके द्वारा हम अपनी

बात दूसरे को समझा पाते हैं । जब कुछ शाब्दिक ध्वनियों का प्रयोग करके कुछ वाक्यों के समूह को मिलाके जब पूरा एक पैराग्राफ बनता है उसे भाषा कहा जा सकता है ।

**बोली-**

किसी भी प्रकार की भाषा क्यों न हो उसका जन्म बोली से ही होता है जब बोली के व्याकरण का मानकीकरण किया जाता है और उस बोली के बोलने या उसे लिखने से कोई अर्थपूर्ण वाक्य बनता है जिसे हम आराम से समझ सकते हैं और बोली जब भावों को समझा पाती है और उसे लिखने से साहित्य का रूप बनता है तो उसे भाषा कहा जाता है । कोई भी बोली हमारे लिए तब अधिक महत्व रखती है जब उसका स्थान साहित्य में, शिक्षा में या सामाजिक व्यवहार में कारगर हो कई सारी बोलियां मिल के ही एक भाषा को उत्पन्न करती हैं ।

**भाषा और बोली में अंतर**

1. शब्दों और वाक्यों के समूहों को भाषा कहते हैं, इन्हे हम बोल के या लिख के समझ या समझा सकते हैं लेकिन कुछ ऐसी मौखिक ध्वनि जिनके साथ शब्द और वाक्य प्रस्तुत होते हैं बोली कहलाती है ।
2. भाषा को हम लिखित रूप से व्यक्त कर सकते हैं लेकिन कुछ भाषा ऐसी होती हैं जिन्हे हम लिखित रूप में नहीं पाते हैं बोली कहलाती हैं जैसे – भोजपुरी ।
3. भाषा दो प्रकार की होती हैं मौखिक और लिखित, जबकि बोली को हम केवल मौखिक रूप से पाते हैं ।
4. भाषा की अपनी लिपि होती है जैसे की हिंदी की देवनागरी, अंग्रेजी की रोमन, पंजाबी की गुरुमुखी, आदि और यदि बोली की बात की जाए तो वो क्षेत्र विशेष में बोली जाती है और इसमें जो लिपि का उपयोग कर के लिखा जाता है वो उस भाषा की बोली कहलाती है ।
5. भाषा विस्तृत होती है जबकि बोली स्थानीय होती है ।
6. भाषा का प्रयोग शिक्षा, सामाजिक व्यवहार, साहित्य आदि में होता है जबकि बोली को कभी बोलने में उपयोग कर सकते हैं अर्थात बात करने में ।
7. भाषा में शुद्धता और अशुद्धता का ध्यान रखना होता है जबकि बोली को बोलने के कोई नियम नहीं होते हैं ।
8. भाषा का व्याकरण होता है जबकि बोली का नहीं।

## भाषाविज्ञान के मुख्य सन्दर्भ-

- अर्थपरिवर्तन का मुख्य कारण -**सादृश्यता।**
- आकृतिमूलक वाक्य -4 प्रकार,
- वाक्यरचनानुसार रचनामूलक वाक्य -3 प्रकार,
- अर्थभेद, भावभेद और अर्थमूलक वाक्य - 8,
- **भाषा** - सूक्ष्म, भावात्मक (साध्य),
- **वाक्** - स्थूल, भौतिक (साधन)
- 'भरसि' अवेस्ता में परिवर्तन होता है -**'बरहि'**।
- 'अश्व' अवेस्ता में परिवर्तन होता है -**'अस्प**।'
- मानस्वर चतुर्भुजस्य कल्पना कृता –
  **"प्रो. डेनियर-जॉन्स-महोदयेन"।**
- भाषिक ध्वनि वर्गीकरण के आधार हैं-
  **1. स्थान 2. प्रयत्न 3. करण।**
- सिन्धु भाषा का विकास हुआ है -**पैशाची प्राकृत**।
- अर्थावबोध के प्रमुख साधन हैं - 8,
- भारतीय आर्य भाषा की अवस्था है -3,
- बलाघात के भेद हैं - 4,
- सिन्धि भाषा का विकास हुआ है -**पैशाची प्राकृत** से।
- भाषा विज्ञान को साइंस ऑफ लैंग्वेज कहा है –**"डॉ .डी.पी. गुणे"**
- " **तुलनात्मक भाषाविज्ञान"** - पाण्डुरंग दामोदर गुणे ।

# इकाई-6

## (ख) व्याकरण का विशिष्ट अध्ययन-

## परिभाषाएं-

### संहिता संज्ञा

**सूत्रम्- परः सन्निकर्षः संहिता । 1/1/109**

**वृत्तिः-** वर्णानामतिशयितः सन्निधिः संहिता संज्ञा स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** वर्णों की अत्यन्त समीपता को संहिता संज्ञा कहते है ।

### संयोग संज्ञा

**सूत्रम्- हलोऽनन्तराः संयोगः । 1/1/7**

**वृत्तिः-** अज्भिरव्यवहिता हलः संयोगसंज्ञाः स्युः ॥

**हिन्दी अर्थ-** हल् अर्थात् व्यंजन वर्णों के बीच में किसी स्वर के न रहने पर, उन सभी हलों के समुदाय की संयोग संज्ञा होती है ।

### गुण संज्ञा

**सूत्रम्- अदेङ् गुणः । 1/1/2**

**वृत्तिः-** अत् एङ् च गुणसंज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** ह्रस्व अकार और एङ् प्रत्याहार की गुण संज्ञा होती है ।

### वृद्धि संज्ञा

**सूत्रम्- वृद्धिरादैच् । 1/1/1**

**वृत्तिः-** आदैच्च वृद्धिसंज्ञः स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** दीर्घ आकार और ऐच् (ऐ,औ) की वृद्धि संज्ञा होती है ।

### प्रादिपदिक संज्ञा

**सूत्रम्- अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् । 1/2/45**

**वृत्तिः-** - धातुं प्रत्ययं प्रत्ययान्तं च वर्जयित्वा अर्थवच्छब्दस्वरूपं प्रातिपदिकसंज्ञं स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** अर्थात् धातु, प्रत्यय और प्रत्ययान्त से भिन्न कोई सार्थक शब्द को प्रातिपदिक कहते हैं।

**सूत्रम्- कृत्तद्धितसमासाश्च । 1/2/46**

**वृत्तिः-** कृत्तद्धितान्तौ समासाश्च तथा स्युः ॥

**हिन्दी अर्थ-** कृदन्त, तद्धितान्त और समास की प्रातिपदिक संज्ञा होती है ।

### नदी संज्ञा

**सूत्रम्- यू स्त्र्याख्यौ नदी । 1/4/3**

ईदूदन्तौ नित्यस्त्रीलिङ्गौ नदीसंज्ञौ स्तः।

**हिन्दी अर्थ-** नित्य स्त्रीलिङ्ग ईकारान्त और ऊकारान्त की नदी संज्ञा होती है।

### घि संज्ञा

**सूत्रम्- शेषो घ्यसखि । 1/4/7**

**वृत्तिः-** ह्रस्वौ याविदुतौ तदन्तं सखिवर्जं घिसंज्ञम् ॥

**हिन्दी अर्थ-** सखि शब्द को छोड़कर ह्रस्व इकारान्त और उकारान्त की घि संज्ञा होती है ।

### उपधा संज्ञा

**सूत्रम्- अलोऽन्त्यात्पूर्व उपधा । 1/1/65**

**वृत्तिः-** अन्त्यादलः पूर्वो वर्ण उपधासंज्ञः ॥

**हिन्दी अर्थ-** अंतिम वर्ण से पूर्व वर्ण की उपधा संज्ञा होती है ।

### अपृक्त संज्ञा

**सूत्रम्- अपृक्त एकाल् प्रत्ययः । 1/2/41**

**वृत्तिः-** एकाल् प्रत्ययो यः सोऽपृक्तसंज्ञः स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** एक अल् प्रत्यय की अपृक्त संज्ञा होती है ।

### गति संज्ञा

**सूत्रम्- गतिश्च । 1/4/60**

**वृत्तिः-** प्रादयः क्रियायोगे गतिसंज्ञाः स्युः।

**हिन्दी अर्थ-** प्रादियों की क्रिया के योग में गतिसंज्ञा होती है ।

### पद संज्ञा

**सूत्रम्- सुप्तिङन्तं पदम् । 1/4/14**

**वृत्तिः-** सुबन्तं तिङन्तं च पदसंज्ञं स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** सुबन्त और तिङन्त की पद संज्ञा होती है ।

### विभाषा संज्ञा

**सूत्रम्- न वेति विभाषा । 1/1/43**

**हिन्दी अर्थ-** जहाँ विकल्प से होने और न होने, दोनों की स्थिति बनी रहती है वहाँ विभाषा संज्ञा होती है ।

### सवर्ण संज्ञा

**सूत्रम्- तुल्यास्यप्रयत्नं सवर्णम् । 1/1/8**

**वृत्तिः-** ताल्वादिस्थानमाभ्यन्तरप्रयत्नश्चेत्येतद्द्वयं यस्य येन तुल्यं तन्मिथः सवर्णसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** जिन दो या दो से अधिक वर्णों के उच्चारण स्थान तथा आभ्यन्तर प्रयत्न दोनों समान हो उनकी परस्पर सवर्ण संज्ञा होती है ।

### टि संज्ञा

**सूत्रम्- अचोऽन्त्यादि टि । 1/1/64**

**वृत्तिः-** अचां मध्ये योऽन्त्यः स आदिर्यस्य तत् टिसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अचों में जो अन्य अच् है वह आदि में है जिसके उस शब्द समुदाय की टि होती है।

### प्रगृह्य संज्ञा

**सूत्रम्- ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम् ।** 1/1/11

वृत्तिः- ईदूदेदन्तं द्विवचनं प्रगृह्यं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** द्विवचनान्त ईकारान्त, ऊकारान्त और एकारान्त की प्रगृह्य संज्ञा होती है ।

### सर्वनामस्थान संज्ञा

**सूत्रम्- सुडनपुंसकस्य ।** 1/1/43

वृत्तिः- स्वादिपञ्चवचनानि सर्वनामस्थानसंज्ञानि स्युरक्लीबस्य॥

**हिन्दी अर्थ-** नपुंसक लिङ्ग को छोड़कर सु आदि पाँच प्रत्ययों की सर्वनामस्थान संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- शि सर्वनामस्थानम् ।** 1/1/42

वृत्तिः- शि इत्येतदुक्तसंज्ञं स्यात्॥

**हिन्दी अर्थ-** शि सर्वनामस्थान संज्ञक होता है ।

'ज्ञान+इ' यहाँ 'शि' की सर्वनामस्थान संज्ञा हुई।

### भ संज्ञा

**सूत्रम्- यचि भम् ।** 1/4/18

वृत्तिः- यादिष्वजादिषु च कप्प्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं भसंज्ञं स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** सर्वनामस्थानसंज्ञक प्रत्ययों को छोडकर सु से लेकर कप प्रत्यय पर्यन्त यकारादि और अकारादि प्रत्ययों के परे होने पर पूर्वशब्दस्वरूप भसंज्ञक होता है ।

### सर्वनाम संज्ञा

**सूत्रम्- सर्वादीनि सर्वनामानि ।** 1/1/27

**हिन्दी अर्थ-** सर्व, विश्व, उभ, उभयादि सर्वादिगण पठित शब्दों की सर्वनाम संज्ञा होती है ।

### निष्ठा संज्ञा

**सूत्रम्- क्तक्तवतू निष्ठा ।** 1/1/26

वृत्तिः- एतौ निष्ठासंज्ञौ स्तः॥

**हिन्दी अर्थ-** क्त और क्तवतू इन प्रत्ययों की निष्ठा संज्ञा होती है ।

# ॥लघुसिद्धान्तकौमुदी ॥

## ॥संज्ञाप्रकरणम् ॥

**"नत्वा सरस्वतीं देवीं शुद्धां गुण्यां करोम्यहम्।**
**पाणिनीय प्रवेशाय लघुसिद्धान्तकौमुदीम्" ॥**

अन्वयः- अहम् वरदराज शुद्धां गुण्या सरस्वतीं देवीं नत्वा पाणिनीय-प्रवेशाय लघुसिदान्तकौमुदीं करोमि।

**हिन्दी अर्थ-** मैं (वरदराज) शुद्ध तथा गुणो से युक्त सरस्वती देवी को नमस्कार करके, पाणिनि के बनाये व्याकरण शास्त्र में बालकों के प्रवेश के लिये 'लघुसिद्धान्तकौमुदी' की रचना करता हूँ ।

**चतुर्दश माहेश्वर सूत्र-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. अइउण् | 2. ऋलृक् | 3. एओङ् | 4. ऐऔच् |
| 5. हयवरट् | 6. लण् | 7. ञमङणनम् | 8. झभञ् |
| 9. घढधष् | 10. जबगडदश् | 11. खफछठथचटतव् | 12. कपय् |
| 13. शषसर् | 14. हल् । | | |

इति माहेश्वराणि सूत्राण्यणादिसञ्ज्ञार्थानि । एषामन्त्या इतः । हकारादिष्वकारः उचारणार्थः । लणमध्येत्वित्सञ्ज्ञकः ।

**हिन्दी अर्थ-** ये चौदह सूत्र माहेश्वर अर्थात् महादेव से आये हुए हैं । इनका प्रयोजन अण् आदि संज्ञा करना है । इन के अन्तिम वर्ण इत् संज्ञक होते हैं । हकार आदियों में अकार उच्चारण के लिये हैं । परन्तु 'लण्' सूत्र में वह इत् संज्ञक हैं ।

**सूत्रम्- हलन्त्यम् ।** 1/3/3

वृत्तिः- उपदेशेऽन्त्यं हलित्स्यात्। उपदेश आद्योच्चारणम्। सूत्रेष्वदृष्टं पदं सूत्रान्तरादनुवर्तनीयं सर्वत्र ॥

**हिन्दी अर्थ-** उपदेश के अन्त्य हल् इत् संज्ञक होते हैं । आद्यों के उच्चारण को अथवा धातु आदि के आद्य उच्चारण को उपदेश कहते है । सूत्रो में जो पद न हो (पर वृत्ति में दिखाई दे) वह पद सर्वत्र पिछले (या कही-कही अगले) सूत्रों से ले लेना चाहिये।

**सूत्रम्- अदर्शनं लोपः।** 1/1/60

वृत्तिः- प्रसक्तस्यादर्शनं लोपसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** विद्यमान का अदर्शन लोप संज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- तस्य लोपः।** 1/3/9

वृत्तिः- तस्येतो लोपः स्यात्। णादयोऽणाद्यर्थाः।

**हिन्दी अर्थ-** उस इत संज्ञक का लोप होता हैं । ण् आदि 'अण्' आदियों के लिये हैं ।

**सूत्रम्- आदिरन्त्येन संहेता।** 1/1/71

वृत्तिः- अन्त्येनेता सहति आदिर्मध्यगानां स्वस्य च संज्ञा स्यात् यथाणिति अ इ उ वर्णानां संज्ञा। एवमच् हल् अलित्यादयः ।

**हिन्दी अर्थ-** अन्त्य इत् से युक्त आदि वर्ण, मध्यगत वर्णों की तथा अपनी संज्ञा हो । जैसे- 'अण्' यह 'अइउ' वर्णों की संज्ञा है । इसी प्रकार अक्, अच्, हल्, अल् आदि भी जान लेने चाहिये।

**सूत्रम्- ऊकालोऽज्झस्वदीर्घप्लुतः।** 1/2/27

**वृत्ति-** उश्च ऊश्च ऊ३श्च वः वां काल इव कालो यस्य सोऽच् क्रमाद् ह्रस्वदीर्घप्लुतसंज्ञः स्यात्। स प्रत्येकमुदात्तादि भेदेन त्रिधा।

**हिन्दी अर्थ-** एकमात्रिक, द्विमात्रिक तथा त्रिमात्रिक उकार के उच्चारण काल के सदृश जिस अच् का उचारण काल हो, वह अच् क्रमशः ह्रस्व-दीर्घ-प्लुत संज्ञक होता है।

**सूत्रम्- उच्चैरुदात्तः। 1/2/29**

**हिन्दी अर्थ-** भागों वाले तालु आदि स्थानों में जो अच् उपर वाले भाग से बोला जाय वह उदात्त होता है ।

**सूत्रम्- नीचैरनुदात्त। 1/2/30**

**हिन्दी अर्थ-** भागों वाले तालु आदि स्थानों में जो अच् नीचे वाले भाग से बोला जाय वह अनुदात्त संज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- समाहारः स्वरितः। 1/2/31**

**हिन्दी अर्थ-** उदात्त और अनुदात्त वर्णो के धर्म जो और उदात्तत्व अनुदात्तत्व दोनों जिस अच् में विद्यमान हो वह अच् 'स्वरित' होता है।

**स नवविधोऽपि प्रत्येकमनुनासिकत्वाननुनासिकत्वाभ्यां द्विधा।**

**हिन्दी अर्थ-** वह नौ प्रकार का होते हुए पुनः प्रत्येक अनुनासिक और अननुनासिक भेद से दो प्रकार का होता है ।

**सूत्रम्- मुखनासिकावचनोऽनुनासिकः। 1/2/8**

**वृत्तिः-** मुखसहितनासिकयोच्चार्यमाणो वर्णोऽनुनासिकसंज्ञः स्यात्। तदित्थम् - अ इ उ ऋ एषां वर्णानां प्रत्येकमष्टादश भेदाः। ऌवर्णस्य द्वादश, तस्य दीर्घाभावात्। एचामपि द्वादश, तेषां ह्रस्वाभावात् ।

**हिन्दी अर्थ-** मुख सहित नासिका से बोला जाने वाला वर्ण 'अनुनासिक' संज्ञक होता हैं । इस प्रकार-'अ, इ, उ, ऋ' इन वर्णो में प्रत्येक के अठारह भेद हो जाते हैं । 'ऌ' वर्ण के दीर्घ न होने से बारह भेद हो जाते है। एचों (ए, ओ , ऐ, औ) के भी ह्रस्व न होने से बारह-बारह भेद होतें हैं ।

**सूत्रम्- तुल्यास्यप्रयत्नं सवर्णम् । 1/1/8**

**वृत्तिः-** ताल्वादिस्थानमाभ्यन्तरप्रयत्नश्चेत्येतद्द्वयं यस्य येन तुल्यं तन्मिथः सवर्णसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** तालु आदि स्थान तथा आभ्यन्तर-प्रयत्न ये दोनों जिस वर्ण के जिस वर्ण से तुल्य हो वह वर्णजाल (अक्षर-समुदाय) परस्पर सवर्ण सञ्ज्ञक होता है।

**वार्तिक- ऋऌवर्णयोर्मिथः सावर्ण्यं वाच्यम् ।**

**हिन्दी अर्थ-** ऋकार और ऌकार मिलकर सवर्ण के बोधक हैं ।

| | |
|---|---|
| अकुहविसर्जनीयानां कण्ठः | अवर्ण, कवर्ग, हकार तथा विसर्ग का कण्ठ स्थान होता है। |
| इचुयशानां तालुः | इकार, चवर्ग, यकार और शकार का स्थान तालु हैं। |
| ऋटुरषाणां मूर्धा | ऌकार, तवर्ग, लकार और सकार का दन्त स्थान हैं। |
| उपूपध्मानीयानामोष्ठौ | उकार पवर्ग और उपध्मानीय का ओष्ठ स्थान हैं। |
| ञमङणनानां नासिका च | ञ,म,ङ,ण,न् का नासिका और स्व-स्व वर्गीय स्थान हैं। |
| एदैतोः कण्ठ तालु | ए और ऐ का स्थान कण्ठ तालु। |
| ओदौतोः कण्ठोष्टम् | ओ और औ का स्थान कण्ठ एवं ओष्ठ हैं। |
| वकारस्य दन्तोष्टम् | वकार का स्थान दन्त और ओष्ठ हैं। |
| जिह्वामूलीयस्य जिह्वामूलम् | जिह्वामूलीय का जिह्वामूलम् स्थान है। |
| नासिकानुस्वारस्य- | नासिका का अनुस्वार स्थान हैं। |

**यत्नो द्विधा-** आभ्यन्तरो बाह्यश्च । आद्यः पञ्चधा- स्पृष्टेषत्स्पृष्टेषद्विवृतविवृतसंवृत भेदात् । तत्र स्पृष्टं प्रयतनं स्पर्शानाम् । ईषत्स्पृष्टमन्तःस्थानाम् । ईषद्विवृतमूष्मणाम् । विवृतं स्वराणाम् । ह्रस्वस्यावर्णस्य प्रयोगे संवृतम्। प्रक्रियादशायां तु विवृतमेव ।

**हिन्दी अर्थ-** यत्न दो प्रकार का होता है, एक **'आभ्यन्तर'** और दूसरा **'बाह्य'** ।

1. आभ्यन्तर-प्रयत्न पांच प्रकार का होता है- **स्पृष्ट, ईषस्पृष्ट,** ईषद्विवृत, विवृत, संवृत ।

| | | |
|---|---|---|
| 1. | स्पृष्ट | स्पृष्ट-प्रयत्न स्पर्श वर्णों का होता हैं। |
| 2. | ईषस्पृष्ट | ईषत्पृष्ट-प्रयत्न अन्तस्थ वर्णों का होता है। |
| 3. | ईषद्विवृत | ईषद्विवृत्-प्रयत्न ऊष्म वर्णों का होता हैं। |
| 4. | विवृत | स्वरों का विवृत प्रयत्न होता हैं। |
| 5. | संवृत | ह्रस्व अवर्ण का उच्चारण-काल में संवृत-प्रयत्न और प्रयोग-सिद्धि के समय विवृत-प्रयत्न होता है। |

2. **बाह्यप्रयत्नस्त्वेकादशधा** - विवारः संवारः श्वासो नादो घोषोऽघोषो ऽल्पप्राणोमहाप्राण उदात्तो ऽनुदात्तः स्वरतिश्चेति।

| | |
|---|---|
| 1. | खरो विवाराः श्वासा अघोषाश्च। |
| 2. | हशः संवारा नादा घोषाश्च। |
| 3. | वर्गाणां प्रथमतृतीयपञ्चमा यणश्चाल्पप्राणाः। |
| 4. | वर्गाणां द्वितीयचतुर्थौ शलश्च महाप्राणाः। |
| 5. | कादयो मावसानाः स्पर्शाः। |

| यणोऽन्तःस्थाः | शल ऊष्माणः | अचः स्वराः |
|---|---|---|
| क-ख इति कखाभ्यां प्रगर्धविसर्गसदृशो जिह्वामूलीय.। | | |
| प-फ इति पफाभ्यां प्रागर्धविसर्गसदृश उपध्मानीयः। | | |
| अं अः इत्यचः परावनुस्वारविसर्गौ॥ | | |

**हिन्दी अर्थ**- बाह्यप्रयत्न ग्यारह प्रकार का होता है-

**विवार, संवार, श्वास, नाद, घोष, अघोष,**
**अल्पप्राण, महाप्राण, उदात्त, अनुदात्त, स्वरित** ।।

| | |
|---|---|
| **'खर्' प्रत्यहार** | विवार, श्वास तथा अघोष प्रयत्न वाले होते हैं। |
| **'हश्' प्रत्याहार** | संवार, नाद तथा घोष प्रयत्न वाले होते हैं। |
| **अल्पप्राण** | वर्गों के प्रथम, तृतीय, पञ्चम और यण् अल्पप्राण प्रयत्न वाले होते हैं। |
| **महाप्राण** | वर्गों के द्वितीय, चतुर्थ और शल् महाप्राण प्रयत्न वाले होते हैं। |

**सूत्रम्- अणुदित्सवर्णस्य चाप्रत्ययः। 1/1/69**
**वृत्तिः-** प्रतीयते विधीयत इति प्रत्ययः। अविधीयमानोऽणुदिच्च सवर्णस्य संज्ञा स्यात्। अत्रैवाण् परेण णकारेण। कु चु टु तु पु एते उदितः। तदेवम् -अ इत्यष्टादशानां संज्ञा। तथेकारोकारौ। ऋकारस्त्रिंशतः। एवं लृकारोऽपि। एचो द्वादशानाम्। अनुनासिकाननुनासिकभेदेन यवला द्विधा तेनाननुनासिकास्ते द्वयोर्द्वयोस्संज्ञा।
**हिन्दी अर्थ**- जिसका विधान किया जाय उसे 'प्रत्यय' कहते हैं। अविधीयमान अण् और उदिद् वर्णों की सवर्ण संज्ञा होती हैं। केवल इसी सूत्र में **अण्** प्रत्याहार का ग्रहण पर वाले अर्थात् **लण्** इस सूत्र के णकार से होता है अन्य जगहों पर पूर्व णकार अर्थात् **अइउण्** के णकार से गृहीत होता है। **'कु, चु, टु, तु, पु'** इनको उदित् कहते हैं ।अतः इस प्रकार **अकार** यह अठारह प्रकार का हो जाता है। इसी प्रकार **'इ'** और **'उ'** भी। **ऋकार** तीस प्रकार का होता है। इसी प्रकार **लृकार** भी। एच् प्रत्याहार में प्रत्येक की बारह-बारह प्रकार की संज्ञा है। अनुनासिक और अननुनासिक के भेद से **य, व और ल** ये दों दों **प्रकार** के होते है।

**सूत्रम्- परः संनिकर्षः संहिता। 1/1/109**
**वृत्तिः-** वर्णानामतिशयितः संनिधिः संहितासंज्ञः स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ**- वर्णो की अत्यन्त संन्निधि अर्थात् अत्यन्त निकटता होने पर संहिता संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- हलोऽनन्तराः संयोगः। 1/1/7**
**वृत्तिः-** अज्भिरव्यवहिता हलः संयोगसंज्ञाः स्युः॥
**हिन्दी अर्थ**- अर्चो के व्यवधान से रहित हलों की 'संयोग' संज्ञा होती हैं।

**सूत्रम्- सुप्तिङन्तं पदम् । 1/4/14**
**वृत्तिः-** सुबन्तं तिङन्तं च पदसंज्ञं स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ**- सुबन्त और तिङन्त शब्द-स्वरूप पद-संज्ञक होते हैं।

॥**इति संज्ञाप्रकरणम्**॥

## ॥अथ-अच्सन्धिः॥

**सूत्रम्- इको यणचि । 6/1/77**
**वृत्तिः-** इकः स्थाने यण् स्यादचि संहितायां विषये। सुधी उपास्य इति स्थिते॥
**हिन्दी अर्थ**- संहिता के विषय में अच् के विद्यमान होने पर इक् के स्थान पर यण् हो जाता है।'सुधी+उपास्य' ऐसी स्थिति होने पर अग्रिम् सूत्रप्रवृत्त होता है।

**सूत्रम्- तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य । 1/1/66**
**वृत्तिः-** सप्तमीनिर्देशेन विधीयमानं कार्यं वर्णान्तरेणाव्यवहितस्य पूर्वस्य बोध्यम्॥
**हिन्दी अर्थ**- सप्तम्यन्त के निर्देश से क्रियमाण कार्य अन्य वर्णो के व्यवधान से रहित पूर्व के स्थान पर जानना चाहिए।

**सूत्रम्- स्थानेऽन्तरतमः । 1/1/50**
**वृत्तिः-** प्रसङ्गे सति सदृशतम आदेशः स्यात्। सुध् य्+उपास्य इति जाते॥
**हिंन्दी अर्थ**- प्रसङ्ग अर्थात् प्रसक्ति (प्राप्ति) होने पर अत्यन्त सदृश् आदेश होता है। **'सुध्य्+उपास्य'** इस प्रकार हो जाने पर अग्रिम-सूत्र प्रवृत्त होता है।

**सूत्रम्- अनचि च । 8/4/47**
**वृत्तिः-** अचः परस्य यरो द्वे वा स्तो न त्वचि। इति धकारस्य द्वित्वेन सुध्ध्य् उपास्य इति जाते॥
**हिन्दी अर्थ**- अच् से परे यर् को विकल्प करके द्वित्व हो जाता है परन्तु अच् परे होने पर नहीं होता। इस सूत्रसे धकार को द्वित्व हो जाता हैं।

**सूत्रम्- झलां जश् झशि। 8/4/53**
**वृत्तिः-** स्पष्टम्। इति पूर्वधकारस्य दकारः॥
**हिन्दी अर्थ**- झश् प्रत्याहार परे होने पर झलों के स्थान पर जश् हो जाते हैं। इस सूत्र से पूर्व धकार के स्थान पर दकार हो जाता हैं।

**सूत्रम्- संयोगान्तस्य लोपः। 8/2/23**
**वृत्तिः-** संयोगान्तं यत्पदं तदन्तस्य लोपः स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ**- जिस पद के अन्त में संयोग हो उसका लोप हो जाता है।

**सूत्रम्- अलोऽन्त्यस्य । 1/1/52**
**वृत्तिः-** षष्ठीनिर्दिष्टाऽन्त्यस्याल आदेशः स्यात्। इति यलोपे प्राप्ते
**हिन्दी अर्थ**- आदेश षष्टी निर्दिष्ट के अन्त्य अल् स्थान पर होता है। इस सूत्र से (दोनों पक्षों में) यकार के लोप के प्राप्त होने पर (अग्रिम वार्तिक द्वारा निषेध हो जाता है।)
**वार्तिक- (यणः प्रतिषेधो वाच्यः)।**
**हिन्दी अर्थ**- संयोग के अन्त में यण् के लोप का निषेध कहना चाहिये। उदाहरण यथा- **सुद्ध्युपास्यः। मद्ध्वरिः। धात्त्रंशः। लाकृतिः ।**

**सुद्ध्युपास्यः**- (अच्छी उपासना) 'सुधी + उपास्य' **इको यणचि** इस सूत्र ने **तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य** और **स्थानेऽन्तरतमः** इन दो सूत्रों की सहायता से सुधी के ईकार के स्थान में यकार आदेश किया तब 'सु ध् य्+उपास्य' ऐसी स्थिति हुई तब **अनचि च** से धकार को द्वित्व हुआ 'सु ध् ध् य् +उपास्य' ऐसी स्थिति **झलां जश् झशि** इस सूत्र से पूर्व धकार के स्थान पर दकार हो जाता हैं। 'सु द् ध् य्+उपास्य' इस स्थिति में **संयोगान्तस्य लोपः** इससे सम्पूर्ण संयोगान्त पद 'सु द् ध् य्' का लोप प्राप्त था तब **अलोऽन्त्यस्य** इस सूत्रने अन्तिम यकार का लोप प्राप्त हुआ परन्तु **यणः प्रतिषेधो वाच्यः** इस वार्तिक ने यकार के लोप का भी निषेध कर दिया इस प्रकार सु द् ध् य् + उपास्य = **सुद्ध्युपास्यः** यह सिद्ध हुआ ।

**मध्वरिः** - (विष्णु का शत्रु)- मधु+अरिः **'म ध् उ+अरिः'** इको यणचि से इक् उकार के स्थान में यण् वकार होता है ।
'म ध् व्+अरिः'= मध्वरिः । इसी प्रकार धात्रंशः और लाकृतिः भी बनते है।

| | |
|---|---|
| **धात्रंशः**- (ब्रह्मा का अंश) धातृ + अंश (ऋ को र्)= धात्रंशः। |
| **लाकृतिः**- लृ + आकृतिः (लृ को ल्)= लाकृतिः । |

**सूत्रम्- एचोऽयवायावः। 6/1/78**
**वृत्तिः**- एचः क्रमादय्, अव्, आय्, आव् एते स्युरचि॥
**हिन्दी अर्थ**- अच् परे होने पर एच् के स्थान पर क्रमश अय्, अव्, आय्, आव् आदेश हो जाते हैं। **उदाहरण यथा**- हरये, विष्णवे, नायकः, पावकः।

**सूत्रम्- यथासंख्यमनुदेशः समानाम्। 1/3/10**
**वृत्तिः**- समसंबन्धी विधिर्यथासंख्यं स्यात्।
**हिन्दी अर्थ**- (सङ्ख्या की दृष्टि से) समान सम्बन्ध वाली विधि सङ्ख्या के अनुसार हो। **उदाहरण यथा**- हरये। विष्णवे। नायकः। पावकः।

**हरये (विष्णु के लिये)**- हरे + ए- ह् अ र् ए + ए यहां पर **यथासंख्यमनुदेशः समानाम्** की सहायता से **एचोऽयवायावः** से एकार के स्थान में अय् आदेश होकर हरये बनता है । इसी प्रकार विष्णवे, नायकः, पावकः भी बनते है ।

| | |
|---|---|
| **विष्णवे**- विष्णो + ए (ओ+ए=अव्)= विष्णवे । |
| **नायकः**- नै + अकः (नै+अ=आय्)= नायकः । |
| **पावकः**- पौ + अकः (औ+अ=आव्)= पावकः । |

**सूत्रम्- वान्तो यि प्रत्यये। 6/1/79**
**वृत्तिः**- यकारादौ प्रत्यये परे ओदौतोरव् आव् एतौ स्तः।
**हिन्दी अर्थ**- वकारादि प्रत्यय परे होने पर ओ और औ को क्रमशः अव् और आव् आदेश हो जाते है। **यथा**- गव्यम्। नाव्यम्।

| | |
|---|---|
| **गव्यम्**- गो यम् यहां पर +**वान्तो यि प्रत्यये सूत्र से ओ को अव्** आदेश होकर रुप बनता है । |
| **नाव्यम्**- नौ + यम् यहां पर **वान्तो यि प्रत्यये सूत्र से औ को आव्** आदेश होकर रुप बनता है । |

**वार्तिक- (अध्वपरमाणे च)।**
**हिन्दी अर्थ**- गो शब्द से 'यूति शब्द परे होने पर ओकार औकार को अव् आव् आदेश हो जाता है, यदि समुदाय से मार्ग का परिमाण (माप) ज्ञात हो तो।

यथा-
**गव्यूतिः**= गो + **यूतिः** यहां पर **अध्वपरमाणे च** वार्तिक से ओ को अव् आदेश होकर रुप बनता है ।

**सूत्रम्- अदेङ् गुणः। 1/1/2**
**वृत्तिः**- अत् एङ् च गुणसंज्ञः स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ**- अ, ए, ओ, इन तीन वर्णों की 'गुण्' संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- तपरस्तत्कालस्य। 1/1/70**
**वृत्तिः**- तः परो यस्मात्स च तात्परश्चोच्चार्यमाणसमकालस्यैव संज्ञा स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ**- 'त्' जिससे परे है और 'त' से जो परे है जो अच् वह अपने समकाल वालों का ही बोध कराता है।

**सूत्रम्- आद्गुणः । 1/6/87**
**वृत्तिः**- अवर्णादचि परे पूर्वपरयोरेको गुण आदेशः स्यात्।
**हिन्दी अर्थ**- अवर्ण से अच् परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर एक गुण आदेश हो जाता है। **उदाहरण यथा**- उपेन्द्रः। गङ्गोदकम्।

| |
|---|
| **उपेन्द्रः(इन्द्र के समीप)**- उप + इन्द्रः यहां आदगुणः से पूर्व अकार और पर इकार दोनों के स्थान में- उ प् (अ + इ) द्रः एकार एकादेश हुआ ।उ प् (ए) + द्रः= उपेन्द्रः । |
| **गङ्गोदकम्(गंगा का जल)**- गंगा + उदकम् यहां आदगुणः से पूर्व आकार और पर उकार दोनों के स्थान- गं अ ग् (आ + उ) दकम् में ओकार एकादश होता है । गं ग् (ओ) + दकम्= गङ्गोदकम् । |

**सूत्रम्- उपदेशेऽजनुनासिक इत। 1/3/2**

**वृत्तिः-** उपदेशेऽनुनासिकोऽजित्संज्ञः स्यात्। प्रतिज्ञानुनासिक्याः पाणिनीयाः। लण्सूत्रस्थावर्णेन सहोच्चार्यमाणो रेफो रलयोः संज्ञा॥

**हिन्दी अर्थ-** जो अच् उपदेश अवस्था में अनुनासिक हो, उसकी इत् संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- उरण रपरः। 1/1/51**

**वृत्तिः-** ऋ इति त्रिंशतः संज्ञेत्युक्तम्। तत्स्थाने योऽण् स रपरः सन्नेव प्रवर्तते।

**हिन्दी अर्थ-** 'ऋ' यह तीस की संज्ञा है यह हम पीछे कह चुके हैं। इस तीस प्रकार वाले 'ऋ' के स्थान पर यदि अण् करना हो तो वह रपर वाला ही प्रवृत्त होता है। उदाहरण यथा- कृष्णर्द्धिः। तवल्कारः।

| |
|---|
| **कृष्णर्द्धि-** कृष्ण + ऋद्धि यहां पर आदगुणः इस सूत्र से उरण रपरः सूत्र की सहायता से अ + ऋ= के स्थान पर अर् गुण हुआ । |
| **तवल्कारः-** तव + लृकारः यहां पर आदगुणः इस सूत्र से उरण रपरः सूत्र की सहायता से अ + लृ= के स्थान पर अल् गुण हुआ । |

**सूत्रम्- लोपः शाकल्यस्य। 8/3/19**

**वृत्तिः-** अवर्णपूर्वयोः पदान्तयोर्यवयोर्लोपो वाशि परे॥

**हिन्दी अर्थ-** अश् प्रत्याहार परे होने पर अवर्ण पूर्व वाले पदान्त यकार वकार का विकल्प करके लोप हो जाता है।

**सूत्रम्- पूर्वत्रासिद्धम् । 8/2/1**

**वृत्तिः-** सपादसप्ताध्यायीं प्रति त्रिपाद्यसिद्धा, त्रिपाद्यामपि पूर्वं प्रति परं शास्त्रमसिद्धम्। हर इह, हरयिह। विष्ण इह, विष्णविह॥

**हिन्दी अर्थ-** सवासात अध्यायों के प्रति त्रिपादी-सूत्र असिद्ध होते हैं और त्रिपादी सूत्रों में भी पूर्व शास्त्र के प्रति पर शास्त्र असिद्ध होता है।

**सूत्रम्- वृद्धिरादैच । 1/1/1**

**वृत्तिः-** आदैच्च वृद्धिसंज्ञः स्यात्॥

**हिन्दी अर्थ-** आ, ऐ, औ' वृद्धि संज्ञक होते हैं।

**सूत्रम्- वृद्धिरेचि। 6/1/88**

**वृत्तिः-** आदेचि परे वृद्धिरेकादेशः स्यात्। गुणापवादः।

**हिन्दी अर्थ-** अवर्ण से एच् परे होने पर पूर्व पर के स्थान पर एक वृद्धि आदेश हो जाता है। **उदाहरण यथा-** कृष्णैकत्वम्। गङ्गौघः। देवैश्वर्यम्। कृष्णौत्कण्ठ्यम्॥

| |
|---|
| **कृष्णैकत्वम्-** कृष्ण + एकत्वम् यहां वृद्धिरेचि सूत्र से अकार और एकार को ऐकार एकादेश होता है ।<br>कृष् ण् (अ + ए) कत्वम्<br>कृष् ण् (ऐ) + कत्वम्= कृष्णैकत्वम् । |
| **गङ्गौघः-** गंगा + ओघः यहां पर वृद्धिरेचि इस सूत्र से (आ+ओ= को औ) आदेश होता है । |
| **देवैश्वर्यम्-** देव + ऐश्वर्यम् यहां पर वृद्धिरेचि इस सूत्र से (अ+ऐ= को ऐ) आदेश होता है ।<br>**कृष्णौत्कण्ठ्यम्-** कृष्ण + औत्कण्ठ्यम् यहां पर वृद्धिरेचि इस सूत्र से (अ+औ= को औ) आदेश होता है । |

**सूत्रम्- एत्येधत्यूठ्सु। 6/1/89**

**वृत्तिः-** अवर्णादिजाद्योरेत्येधत्योरूठि च परे वृद्धिरेकादेशः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अवर्ण से पर यदि एच् प्रत्याहार आदि वाली 'इण् तथा 'एध्' धातु हो अथवा ऊठ् धातु हो तो पूर्वः पर के स्थान पर एकवृद्धि आदेश हो जाता है। यह सूत्र **एङि पररूपम्** तथा **'आद्गुणः'** का अपवाद है। उदाहरण यथा- उपैति। उपैधते। प्रष्ठौहः। एजाद्योः किम् ? उपेतः। मा भवान्प्रेदिधत्।

| |
|---|
| **उपैति-** उप + एति यहां पर अ+ ए के स्थान में **एत्येधत्यूठ्सु** सूत्र से ऐ आदेश होता है । |
| **उपैधते-** उप + एधते यहां पर अ+ ए के स्थान में **एत्येधत्यूठ्सु** सूत्र से ऐ आदेश होता है । |
| **प्रष्ठौहः-** प्रष्ठ + ऊहः यहां पर अ+ ऊ के स्थान में **एत्येधत्यूठ्सु** सूत्र से औ आदेश होता है । |
| **उपेतः-** उप + इतः यहां पर अ+ इ के स्थान में अवर्ण से परे एजादि धातु का अभाव होने से आदगुण से गुण होकर उपेतः बनता है। |
| **मा भवान् प्रेदिधत्-** प्र + **इदिधत्** =यहां पर भी अ + इ के स्थान में अवर्ण से परे एजादि धातु का अभाव होने से आदगुण से गुण होकर प्रेदिधत् बनता है। |

**वार्तिक- अक्षादूहन्यामुपिसंख्यानम् ।**

**हिन्दी अर्थ-** शब्द के अन्त्य अवर्ण से 'ऊहिनी' शब्द का आदि उकार परे होने पर पूर्व पर के स्थान पर वृद्धि एकादेश हो जाता है। उदाहरण यथा- अक्षौहणी सेना।

| |
|---|
| **अक्षौहणी सेना-** अक्ष + ऊहिणी यहां पर अक्ष शब्द के अन्त्य अवर्ण से ऊहिनी' शब्द का आदि उकार परे होने पर पूर्व पर के स्थान पर **अक्षादूहन्यामुपिसंख्यानम्** इस वार्तिक से वृद्धि एकादेश हो जाता है। |

**वार्तिक- प्रादूहोढोढ्येषैष्येषु ।**

**हिन्दी अर्थ-** प्र शब्द के अन्त्य अवर्ण से ऊह ऊढ, ऊढि, एष तथा पुष्य शब्दों का आदि अच् परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर वृद्धि एकादेश हो जाता है। **उदाहरण यथा-** **प्रौहः। प्रौढः। प्रौढिः। प्रैषः। प्रैष्यः।**

| |
|---|
| **प्रौहः-** प्र + **ऊहः यहां** पर अवर्ण **से परे** ऊह **शब्द** का आदि अच् परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर **प्रादूहोढोढ्येषैष्येषु** इस वार्तिक से वृद्धि एकादेश हो जाता है। इसी प्रकार अन्य **प्रौढः। प्रौढिः। प्रैषः।** प्रैष्यः रूप भी समझने चाहिये । |

**वार्तिक- ऋते च तृतीयासमासे ।**

**हिन्दी अर्थ-** तृतीया समास में अवर्ण से ऋत् शब्द का आदि ऋवर्ण परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर वृद्धि एकादेश हो जाता है।

**यथा-** सुखेन ऋतः सुखार्तः। तृतीयेति किम् ? परमर्तः।

| |
|---|
| **सुखार्तः- सुख** + **ऋतः** यहां पर तृतीया **समास** में अवर्ण से ऋत् शब्द का आदि ऋवर्ण परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर **ऋते च तृतीयासमासे** इस वार्तिक से आर् वृद्धि एकादेश हो जाती है। |

**वार्तिक-** प्रवत्सतरकम्बलवसनार्णदशानामृणे ।

**हिन्दी अर्थ-** प्र, वत्सतर, कम्बल, वसन, ऋण तथा दश इन शब्दों के अन्त्य अवर्ण से परे शब्द का आदि ऋवर्ण होने पर पूर्व और पर के स्थान पर वृद्धि एकादेश हो जाता है। **यथा-** प्रार्णम्, वत्सतरार्णम्, इत्यादि ।

| |
|---|
| **प्रार्णम्-** प्र + **ऋणम्** यहां पर प्र शब्द के अन्त्य अवर्ण से परे ऋवर्ण होने पर पूर्व और पर के स्थान पर **आर् वृद्धि** एकादेश होकर **प्रार्णम्** बनता है। |

**सूत्रम्- उपसर्गाः क्रियायोगे।** 1/4/59

**वृत्तिः-** प्रादयः क्रियायोगे उपसर्गसंज्ञाः स्युः।

**हिन्दी अर्थ-** क्रिया के योग में प्र आदि 'उपसर्ग' संज्ञक होते हैं। प्र, परा, अप, सम्, अनु, अव्, निस्, निर्, दुस्, दुर्, वि, आङ्, नि, अधि, अपि, अति, सु, उत्, अभि, प्रति, परि, उप - एते प्रादयः ।

**सूत्रम्- भूवादयो धातवः** । 1/3/1

**वृत्तिः-** क्रियावाचिनो भ्वादयो धातुसंज्ञाः स्युः॥

**हिन्दी अर्थ-** क्रिया के वाचक भ्वादियों की धातु संज्ञा होती हैं।

**सूत्रम्- उपसर्गादृति धातौ।** 6/1/91

**वृत्तिः-** अवर्णान्तादुपसर्गादृकारादौ धातौ परे वृद्धिरेकादेशः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अवर्णान्त उपसर्ग से **ऋकारादि** धातु परे हो तो **पूर्व** और पर के स्थान पर वृद्धि एकादेश होता हैं । **यथा-** प्रार्च्छति॥

| |
|---|
| **प्रार्च्छति-** प्र+ ऋच्छति अवर्णान्त उपसर्ग से **ऋकारादि** धातु परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर (आर्) वृद्धि एकादेश होकर प्रार्च्छति बनता हैं। |

**सूत्रम्- एङि पररूपम्।** 6/1/94

वृत्तिः- आदुपसर्गादेङादौ धातौ पररूपमेकादेशः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अवर्णान्त उपसर्ग से एङादि धातु परे होतो पूर्व और पर के स्थान पर पररूप एकादेश हो जाता हैं। **यथा-** प्रेजते। उपोषति।

| |
|---|
| **प्रेजते** -प्र + एजते इस स्थिति में अवर्णान्त उपसर्ग से एगादि धातु परे होने पर पूर्व और पर के- प्र् (अ+ ए) जते स्थान पर एङि पररूपम् इस सूत्रसे पररूप **एकादेश** हो जाता हैं। प्र् (ए) जते= प्रेजते। |
| उपोषति- उप + ओषति इस स्थिति में अवर्णान्त उपसर्ग से एगादि धातु परे होने पर पूर्व और पर के- उप् (अ+ओ) षति स्थान पर एङि पररूपम् इस सूत्रसे पररूप एकादेश हो जाता हैं। उप् +(ओ)+ षति= उपोषति |

**सूत्रम्- अचोऽन्त्यादि टि** । 1/1/64

वृत्तिः- अचां मध्ये योऽन्त्यः स आदिर्यस्य तद् टिसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अचों में जो अन्त्य अच् है वह आदि में है **जिसके** उस शब्द समुदाय की टि होती है।

**वार्तिक- शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम् । तच्च टेः ।**

**हिन्दी अर्थ-** शकन्धु आदि शब्दों को पररूप होता हैं और उनकी टि संज्ञा होती हैं । **यथा-** शकन्धुः। कर्कन्धुः मनीषा। आकृतिगणो ऽयम्। मार्तण्डः ।

| |
|---|
| **शकन्धुः-** शक + अन्धुः यहां पर अचोऽन्त्यादि टि इस सूत्रसे शक में ककारोत्तरवर्ति अकार की टि टिसंज्ञ हुई और फ़िर **ककारोत्तरवर्ति** अकार को **शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम्** इस वार्तिक से **पररूप होकर** शकन्धुः रुप बना । |

**सूत्रम्- ओमाङोश्च।** 6/1/95

**वृत्तिः-** ओमि आङि चात्परे पररूपमेकादेशः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** ओम् और आङ् से अत् परे होने पररूप एकादेश होता है।

**यथा-** शिवायों नमः। शिव एहि।

| |
|---|
| **शिवायों नमः-** शिवाय + ओम् नमः यहां पर शिवाय शब्द से ओम् परे होने पर शिवाय के यकारोत्तरवर्ति अकार को **ओमाङोश्च** सूत्र से पररुप होता है । |

**सूत्रम्- अन्तादिव्च्** । 6/1/85

वृत्तिः- योऽयमेकादेशः स पूर्वस्यान्तवत्परस्यादिवत्।

**हिन्दी अर्थ-** जो यह एकादेश किया जाता है वह पूर्व के अन्त के समान तथा पर के आदि के समान होता है। **उदाहरण यथा-** शिवेहि॥

| |
|---|
| **शिवेहि-** शिव + आङ + इहि यहां पर शिव शब्द से आङ परे होने पर शिव के वकारोत्तरवर्ति अकार को **ओमाङोश्च** सूत्रसे पररुप होता है । |

**सूत्रम्- अकः सवर्णे दीर्घः** । 6/1/101

वृत्तिः- अकः सवर्णेऽचि परे पूर्वपरयोर्दीर्घ एकादेशः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अक् से परे यदि सवर्णी अच् हो तो पूर्व और पर के स्थान में दीर्घ एकादेश हो जाता है । **उदाहरण यथा-** दैत्यारिः। श्रीशः। विष्णूदयः। होतृकारः॥

| |
|---|
| **दैत्यारिः-** दैत्य + अरिः यहां पर अक् से अर्थात् दैत्य के अकार से सवर्णी अच् परे है अतः पूर्व- दैत्य् (अ + अ) रिः और पर के स्थान में **अकः सवर्णे दीर्घः** से दीर्घ आ एकादेश हो जाता है । दैत्य् + (आ) + रिः । |
| श्रीशः- श्री + ईशः (ई+ई=ई) = श्रीशः । |
| विष्णूदयः- विष्णु + उदयः (उ+उ=ऊ) विष्णूदयः । |
| होतृकारः- होतृ + ऋकारः (ऋ+ऋ=ॠ) होतृकारः । |

**सूत्रम्- एङः पदान्तादति** । 6/1/109

वृत्तिः- पदान्तादेङोऽति परे पूर्वरूपमेकादेशः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** पदान्त एड् से ह्रस्व अकार परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर पूर्वरूप एकादेश हो जाता है। **उदाहरण यथा-** हरेऽव। विष्णोऽव।

| |
|---|
| हरेऽव- हरे + अव यहां पर पदान्त एड् से ह्रस्व अकार परे होने पर पूर्व और पर के स्थान पर **एङः पदान्तादति** इस सूत्रसे पूर्वरूप एकादेश हो जाता है। हर् (ए+अ) व- हरेऽव। |
| विष्णोऽव- विष्णो +अव (ओ+अ=ओ) विष्णोऽव । |

**सूत्रम्- सर्वत्र विभाषाः गोः** । 6/1/122

वृत्तिः- लोके वेदे चैङन्तस्य गोरति वा प्रकृतिभावः पदान्ते।

**हिन्दी अर्थ-** लोक और वेद में एगन्त 'गो' शब्द को पदान्त में विकल्प से प्रकृति भाव हो जाता है। **उदाहरण यथा-** गोअग्रम् गो ऽग्रम्। एङन्तस्य किम् ? चित्रग्वग्रम्। पदान्ते किम्? गोः॥

**सूत्रम्- अनेकाल् शित्सर्वस्य** । 1/1/55

इति प्राप्ते॥

**हिन्दी अर्थ-** जिस आदेश में अनेक अल् (वर्ण) हों तथा जिसका शकार इत् हो वह सम्पूर्ण स्थानी के स्थान पर होता है ।

**सूत्रम्- ङिच्च** । 1/1/53

वृत्तिः- ङिदनेकालप्यन्त्यस्यैव स्यात्॥

**हिन्दी अर्थ-** ङित् आदेश चाहे अनेक भी क्यों ना हो अन्तिम अल् के स्थान पर होगा ।

**सूत्रम्- अवङ् स्फोटायनस्य** । 6/1/133

वृत्तिः- पदान्ते एङन्तस्य गोरवङ् वाचि।

**हिन्दी अर्थ-** पदान्त में जो एङन्त गो शब्द को अच् परे होने पर विकल्प से अवङ् आदेश होता है। **यथा-** गवाग्रम्, गो ऽग्रम्। पदान्ते किम् ? गवि॥

| |
|---|
| **गवाग्रम्, गोऽग्रम्-** गो + अग्रम् यहां पर **अवङ् स्फोटायनस्य सूत्र** से पदान्त में जो एङन्त गो शब्द है उसको अच् परे होने पर विकल्प से अवङ् आदेश होता है और फिर **अकः सवर्णे दीर्घः** इस सूत्र से दीर्घ होता है । दूसरे पक्ष में गो+ग्रम् यहां एङः **पदान्तादति** पूर्वरुप होता है । |

**सूत्रम्- इन्द्रे च** । 6/1/124

वृत्तिः- गोरवङ् स्यादिन्द्रे।

**हिन्दी अर्थ-** गो शब्द को अवङ् होता है इन्द्र शब्द परे हो तो । **उदाहरण** यथा- गवेन्द्रः ।

| |
|---|
| **गवेन्द्र-** गो + इन्द्र, यहां गो शब्द को इन्द्रे च इससे अवङ् तथा फिर ग् अव्(अ+इ)न्द्र, ग् अव् (ए) न्द्र= गवेन्द्र । **आदगुण** से गुण होकर गवेन्द्र बना। |

**सूत्रम्- दूराद्धूते च** । 8/2/84

वृत्तिः- दूरात्सम्बोधने वाक्यस्य टेः प्लुतो वा॥

**हिन्दी अर्थ-** दूर से सम्बोधन कराने में प्रयुक्त जो वाक्य है उसकी टि को विकल्प प्लुत हो जाता है।

**सूत्रम्- प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्** । 6/1/125

वृत्तिः- एतेऽचि प्रकृत्या स्युः।

**हिन्दी अर्थ-** प्लुत और प्रगृह्य संज्ञक को अच् परे होने पर प्रकृतिभाव होता हैं। **यथा-** आगच्छ कृष्ण 3 अत्र गौश्चरति॥

**सूत्रम्- ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम्** । 1/1/11

वृत्तिः- ईदूदेदन्तं द्विवचनं प्रगृह्यं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** ईदन्त-ऊदन्त तथा एदन्त द्विवचन प्रगृह्य संज्ञक होते है । **यथा-** हरी एतौ। विष्णू इमौ। गङ्गे अमू॥

गङ्गे अमू- यहां पर **ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम्** इस सूत्रसे प्रगृह्यसंज्ञा और फ़िर **प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्** इससे प्रकृतिभाव होता है । प्रकृतिभाव होने पर सन्धि कार्य नहीं होता है ।

**सूत्रम्- अदसो मात्** । 1/1/12

**वृत्तिः-** अस्मात्परावीदूतौ प्रगृह्यौ स्तः ।

**यथा-** अमी ईशाः । रामकृष्णावमू आसाते । मात्किम् ? अमुकेऽत्र ।

**अमी ईशाः, रामकृष्णावमू आसाते-** यहां पर **अदसो मात्** इस सूत्र से प्रगृह्यसंज्ञा और फ़िर **प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्** इससे प्रकृतिभाव होता है।

**सूत्रम्- चादयोऽसत्वे** । 1/4/57

**वृत्तिः-** अद्रव्यार्थाश्चादयो निपाताः स्युः ॥

**हिन्दी अर्थ-** यदि चादियों का द्रव्य अर्थ न हो तो उनकी निपात संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- प्रादयः** । 1/4/58

**वृत्तिः-** एतेऽपि तथा ॥

**हिन्दी अर्थ-** अद्रव्यार्थक प्रादि भी निपात-संज्ञक होते हैं।

**सूत्रम्- निपात एकाजनाङ्** 1/1/14

**वृत्तिः-** एकोऽज् निपात आङ्वर्जः प्रगृह्यः स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** आङ् को छोडकर एक अच् निपात की प्रगृह्य संज्ञा होती है ।

**यथा-** इ इन्द्रः । उ उमेशः ।वाक्यस्मरणयोरङित् आ एवं नु मन्यसे। आ एवं किल तत् । अन्यत्र ङित् आ ईषदुष्णम् ओष्णम् ॥

**इ इन्द्रः, उ उमेशः-** यहां पर निपात एकाजनाङ् इस सूत्र से प्रगृह्य संज्ञा और फ़िर प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम् इससे प्रकृतिभाव होता है। प्रकृतिभाव होने पर सन्धि कार्य नहीं होता है ।

**सूत्रम्- ओत्** । 1/1/15

**वृत्तिः-** ओदन्तो निपातः प्रगृह्यः स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** ओदन्त निपात की प्रगृह्य संज्ञा होती है । **यथा-** अहो ईशाः ।

**अहो ईशाः-** यहां पर ओत् इस सूत्रसे प्रगृह्य संज्ञा और फ़िर प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम् इससे प्रकृतिभाव होता है । प्रकृतिभाव होने पर सन्धि कार्य नहीं होता है ।

**सूत्रम्- सम्बुद्धौ शाकल्यस्येतावनार्षे** । 1/1/16

**वृत्तिः-** सम्बुद्धिनिमित्तक ओकारो वा प्रगृह्योऽवैदिके इतौ परे।

**हिन्दी अर्थ-** सम्बुदि निमित्तक ओकार-अवैदिक अर्थात् वेद में न पाए जाने वाले की इति शब्द के परे होने पर विकल्प से प्रगृह्य संज्ञा होती है।

**उदाहरण यथा-** विष्णो इति,विष्ण इति , विष्णविति ।

**विष्णो इति-** इस स्थिति में सम्बुद्धौ शाकल्यस्येतावनार्षे इस सूत्र से विकल्प से प्रगृह्य संज्ञा होती है और प्रगृह्य संज्ञा होने पर प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम् इससे प्रकृतिभाव होता है । प्रकृतिभाव होने पर सन्धि कार्य नहीं होता है ।

**विष्णविति-** विष्णो+इति यहां पर प्रगृह्य संज्ञा के अभाव में एचोऽयवायावः इस सूत्र से विष्ण् ओ + इति ओ को अव् आदेश हो जाता है अर्थात् अयादि सन्धिकार्य हो जाता है । विष्ण् अव् + इति= विष्णविति ।

**सूत्रम्- मय उञो वो वा** । 8/3/33

**वृत्तिः-** मयः परस्य उञो वो वाचि।

**हिन्दी अर्थ-** मय से परे उञ् को विकल्प से वकार होता है अच् परे होने पर । **यथा-** किम्वुक्तम्, किमु उक्तम् ॥

**किम्वुक्तम्-** किम् + उक्तम् इस स्थिति में इस सूत्र से वकार आदेश होता है । किम् व् + उक्तम्= किम्वुक्तम् ।

**किमु उक्तम्-** जहां पर वकार आदेश नहीं होता वहां पर किमु उक्तम् यह रुप बनता है ।

**सूत्रम्- इकोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्च** । 6/1/127

**वृत्तिः-** पदान्ता इको ह्रस्वा वा स्युरसवर्णेऽचि। ह्रस्वविधिसामर्थ्यान्न स्वरसन्धिः।

**हिन्दी अर्थ-** असवर्ण अच् परे होने पर पदान्त इक् को विकल्प से ह्रस्व हो जाता है। **ह्रस्वविधीति-** ह्रस्व विधान करने के सामर्थ्य से स्वर सन्धि नहीं होती। **यथा-** चक्रि अत्र, चक्र्यत्र। पदान्ता ? इति किम् गौर्यौ ।

**चक्रि अत्र-** चक्री + अत्र इस स्थिति में **'इकोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्च'** इस सूत्रसे चक्री को विकल्प से ह्रस्व हुआ तो चक्रि अत्र यह स्थिति हुई ह्रस्व करने का फ़ल सन्धि कार्य न होना है परन्तु जहां ह्रस्व नही होता वहां **'इको यणचि'** से यण् होकर चक्र्यत्र यह रुप बनता है ।

**सूत्रम्- अचो रहाभ्यां द्वे** । 8/4/46

**वृत्तिः-** अचः पराभ्यां रेफहकाराभ्यां परस्य यरो द्वे वा स्तः ।

**हिन्दी अर्थ-** अच् से परे जो रेफ या हकार उससे परे यर् को विकल्प से द्वित्व होता हैं । **यथा-** गौर्य्यौ।

**वार्तिक- न समासे-** समास में अच् परे होने पर पदान्त इक् को ह्रस्व नहीं होता हैं । **यथा-** वाप्यश्वः ।

**सूत्रम्- ऋत्यकः ।** 6/1/128

**वृत्तिः-** ऋति परे पदान्ता अकः प्राग्वद्वा।

**हिन्दी अर्थ-** ऋत् अर्थात् ह्रस्व ऋकार परे होने पर पदान्त अक् को विकल्प से ह्रस्व हो जाता है। **उदाहरण यथा-** ब्रह्म ऋषिः, ब्रह्मर्षिः। पदान्ताः किम् ? आर्छत्॥

| |
|---|
| **ब्रह्म ऋषिः -** ब्रह्मा + ऋषिः यहां ऋत्यकः इस सूत्रसे ब्रह्मा के आकार को अकार हुआ और फ़िर- ह्रस्वविधीति- ह्रस्व विधान करने के सामर्थ्य से स्वर सन्धि नहीं होती। |
| **ब्रह्मर्षिः-** ब्रह्मा + ऋषिः यहां पर आद्गुणः से अर् गुण होकर ब्रह्मर्षिः यह रुप बनता है । |

॥इत्यच्सन्धिः ॥

# ॥अथ हल् सन्धिः ॥

**सूत्रम्- स्तोः श्चुना श्चुः ।** 8/4/40

**वृत्तिः-** सकारतवर्गयोः शकारचवर्गाभ्यां योगे शकारचवर्गौ स्तः। रामश्शेते। रामश्चिनोति सच्चित्। शार्ङ्गिञ्जयः ।

**हिन्दी अर्थ-** सकार और तवर्ग का शकार और चवर्ग के साथ योग हो तो सकार को शकार और तवर्ग का चवर्ग आदेश हो जाता है। **यथासख्यमनुदेशः समानाम्** सूत्रसे त् को च्, थ को छ, द को ज्, ध् को झ् तथा न् को ञ् आदेश होता है ।

| |
|---|
| **रामश्शेते-** रामस्+शेते = रामश्शेते । |
| **रामश्चिनोति-** रामस् + चिनोति = रामश्चिनोति । |
| **सच्चित्-** सत् + चित् = सच्चित् । |
| **शार्ङ्गिञ्जय-** शार्ङ्गिन् + जय= शार्ङ्गिञ्जय । |

**सूत्रम्- शात् ।** 8/4/44

**वृत्तिः- शात् परस्य तवर्गस्य श्चुत्वं न स्यात्। विश्नः प्रश्नः ।**

**हिन्दी अर्थ-** शकार से परे तवर्ग के स्थान में श्चुत्व नहीं होता है।

| |
|---|
| **विश्नः-** विश्+नः यहाँ शकार और तवर्ग न् का योग हैं. इसलिए **स्तोः श्चुना श्चुः** से न् को प्राप्त था परन्तु शात् सूत्र से उसका बाध हो गया। इसलिए विश्नः रूप ही रहा। इसी प्रकार प्रश् + नः = प्रश्नः । |

**सूत्रम्- ष्टुना ष्टुः ।** 8/4/41

**वृत्तिः-** स्तोः ष्टुना यागे ष्टुः स्याद्। रामष्षष्ठः। रामष्टीकते। पेष्टा। तट्टीका। चक्रिण्ढौकसे।

**हिन्दी अर्थ-** सकार और तवर्ग का यदि षकार और टवर्ग के साथ योग हो तो सकार को षकार और तवर्ग को टवर्ग आदेश हो जाता है।

| |
|---|
| **रामषष्ठः-** रामस् + षष्ठः = रामषष्ठः (छठा राम) । |
| **रामष्टीकते-** रामस् + टीकते = रामष्टीकते (राम जाता है)। |
| **पेष्टा-** पेष् + ता= पेष्टा (पीसने वाला)। |
| **तट्टीका-** तत् + टीका = तट्टीका (उसकी टीका)। |

| |
|---|
| **चक्रिण्ढौकसे-** चक्रिन् + ढौकसे = (है चक्रधारी तुम जाते हो)। इन उदाहरणों में षकार अथवा टवर्ग के योग में सकार को षकार अथवा टवर्ग के योग में सकार को षकार और तवर्ग को टवर्ग आदेश हुआ है। **यथासंख्यमनुदेशः समानाम्** से त् को ट्, थ् को ठ्, द् को ड, ध को ढ् तथा न् को ण् आदेश होता है। सकार और तवर्ग का षकार और टवर्ग से योग होना कहा गया है चाहे वह पूर्व हो या पर हो। |

**वाप्यश्वः-** वापी + अश्वः यहां पर **इकोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्च** से ह्रस्व प्राप्त था परन्तु (**न समासे**) इस वार्तिक ने ह्रस्व का निषेध कर दिया तब इको यणचि से यण् होकर वाप्यश्वः रूप बना ।

**सूत्रम्- न पदान्ताट्टोरनाम् ।** 8/4/42

**वृत्तिः-** पदान्ताट्टवर्गात्परस्यानामः स्तो ष्टुर्न स्यात्। षट् सन्तः। षट् ते । पदान्तात् किम् - ईट्टे।

**हिन्दी अर्थ-** पदान्त टवर्ग से परे सकार और तवर्ग को टवर्ग आदेश नहीं होता है। यह **ष्टुना ष्टुः** सूत्र का अपवाद है।

| |
|---|
| **षट् सन्तः-** (छह सन्त)। यहाँ षट् में ट् पद के अन्त में है इसलिए स को ष् आदेश नहीं हुआ है । |
| **षट् ते-** (वे छह) में भी पदान्त ट् से परे त् को ट् आदेश नहीं हुआ है। |

**पदान्तात् किम्** - यदि टवर्ग पदान्त में न हो तो सकार और त वर्ग को षकार और टवर्ग ओदश हो जाता है।

| |
|---|
| **ईट्टे-** ईड् **+ते** यहाँ ईड् धातु के ड् को त परे होने पर **खरि च सूत्र** से ट् आदेश हुआ है। ते प्रत्यय आत्मने पद का लट् लकार प्रथम पुरूष एकवचन का प्रत्यय है। यहाँ ट् पदान्त नहीं है, अपितु पद के मध्य में है, इसलिए त् को ट् आदेश हो जाएगा और रूप बनेगा ईट्टे सूत्र में पदान्त ट वर्ग कहा गया है वनाम परे होने पर इस सूत्र की प्रवत्ति नहीं होती। |

**वार्तिक-** अनाम्नवतिनगरीणामिति वाच्यम्। षण्णाम्। षण्णवतिः। षण्णगर्यः।

**हिन्दी अर्थ-** नाम, नवति और नगरी को छोड़कर पदान्त टवर्ग से परे त वर्ग को ट वर्ग आदेश नहीं होता है ऐसा कहना चाहिए।

**न पदान्ताट्टो..** सूत्र में नाम पद को छोड़कर कहा गया है वार्तिककार ने नवति और नगरी शब्द को नाम के साथ सम्मिलित किया है।

**वार्तिक- प्रत्यये भाषायां नित्यम् ।**

| |
|---|
| **यथा- षण्णाम्-** षड्+ नाम् यहाँ **प्रत्यये भाषायां नित्यम्** इस वार्तिक से ड् को ण् आदेश हुआ और स्थिति हुई षण् + नाम। यद्यपि ण् पदान्त टवर्ग है तो भी नाम के न को ण् प्राप्त हो जाता है क्योंकि सूत्र की प्रवृति नाम शब्द को छोड़कर बताई गई है अतः रूप बना षण्णाम्। |

| |
|---|
| **षण्णवतिः = षड् +नवतिः = षण्णवतिः ।** **षण्णगर्यः** = **षड्** + नगर्यः यहाँ षड् के ड् को **"यरोऽनुनासिकेनुनासिको वा"** से विकल्प से ण् हुआ है ण् से परे नवतिः और नगरी के न को टवर्ग ण् आदेश हुआ है ड् को ण् जब नहीं होगा तो रूप बनेगा षड्णवति, षड्णगर्यः ।। |

**सूत्रम्- तो षिः ।** 8/4/43

वृत्तिः- न ष्टुत्वम्। सन् षष्ठः।

**हिन्दी अर्थ-** खकार परे रहते तवर्ग को टवर्ग आदेश नहीं होता है यह ष्टुना ष्टुः का अपवाद है।

| |
|---|
| **उदाहरण यथा- सन्** + **षष्ठः** = सन्षष्ठः ष्टुना ष्टुः से न् को ण् प्राप्त था परन्तु प्रकृत सूत्र से उसका निषेध हो गया। |

**सूत्रम्- झलां जशोन्ते** । 8/2/39

वृत्तिः- **पदान्ते झला जशः स्युः। वागीशः।**

**हिन्दी अर्थ-** पद के अन्त में झलों को जश् आदेश हो जाता है ।

| |
|---|
| **उदाहरणं यथा-** वागीशः:- वाक् + ईशः । यहाँ वाक् में क् झल् है और पदान्त में भी है इसलिए इसको जशत्व होकर ग् बना और वागीश रूप सिद्ध हुआ। |

**सूत्रम्- यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा** । 8/4/45

वृत्तिः- यरः पदान्तस्यानुनासिके परे अनुनासिको वा स्यात् । एतन्मुरारिः, एतद्मुरारिः ।

**हिन्दी अर्थ-** पदान्त यर् से परे यदि अनुनासिक हो तो यर् को विकल्प से अनुनासिक हो जाता है।

| |
|---|
| **उदाहरणं यथा- एतन्मुरारिः-** एतद् + मुरारिः यहाँ द् यर् प्रत्याहार का वर्ण है और पदान्त में है । उससे परे अनुनासिक म् है। इसलिए द् को **स्थानेन्तरतमः** की सहायता से प्रकृत सूत्र द्वारा उसी **वर्ण** का अनुनासिक न् आदेश हुआ है विकल्प पक्ष में **एतद्मुरारिः** रूप बनेगा। |

**वार्तिक-** प्रत्यये भाषायां नित्यम्। **तन्मात्रम्, चिन्मयम्**

**हिन्दी अर्थ-** यदि अनुनासिक प्रत्यय के आदि में हो तो लौकिक भाषा में यर् को नित्य अनुनासिक होता है । **उदाहरण यथा-**

| |
|---|
| **तन्मात्रम्-** तद् + मात्रम् यहाँ मात्र प्रत्यय परे होने पर द् को नित्यन् होगा और रूप बनेगा तन्मात्रम्। मात्रच् प्रत्यय **तदस्य परिमाणम्** अर्थमें हुआ है। |
| **चिन्मयम्-** चित्+मयम् यहाँ मयट् प्रत्यय है। अतः त् को नित्य अनुनासिक न् होकर चिन्मयम् रूप बनेगा । यहाँ **तत्प्रकृतवचने मयट्** से मयट् प्रत्यय हुआ है। |

**सूत्रम्- तोर्लि** । 8/4/60

वृत्तिः- तोः लकारे परे परसवर्णः। तल्लयः। विद्वाँल्लिखति । नस्यानुनासिको लः।

**हिन्दी अर्थ-** लकार परे होने पर तवर्ग को परसवर्ण हो जाता है।

| |
|---|
| **उदाहरण यथा-** |
| **तल्लयः-** तद्+लयः यहाँ द् को लकार परे होने पर परसवर्ण ल् आदेश हुआ है। |
| **विद्वाँल्लिखति-** विद्वान् + लिखति यहां पर **तोर्लि** सूत्र से नकार को अनुनासिक ल् आदेश होता है। |

**सूत्रम्- उदः स्थास्तम्भोः पूर्वस्य** । 8/4/41

वृत्तिः- उदः परयोः स्थास्तम्भोः पूर्वसवर्णः।

**हिन्दी अर्थ-** उद् उपसर्ग से परे यदि स्था और स्तम्भ धातु हों तो स्था और स्तम्भ धातुओं के स्थान पर पूर्वसवर्ण आदेश हो जाता है।

**सूत्रम्- तस्मादित्युत्तरस्य** । 1/1/67

वृत्तिः- पंचमीनिर्देशेन क्रियमाणं कार्यं वर्णान्तरेणाव्यवहितस्य परस्य ज्ञेयम्।

**हिन्दी अर्थ-** जब पंचमी विभक्ति द्वारा कोई कार्य निर्दिष्ट हो तो वह कार्य पंचम्यन्त पद द्वारा बोधित शब्द से बाद वाले वर्ण को होता है।

**सूत्रम्- आदेः परस्य** । 1/1/54

वृत्तिः- परस्य यद् विहितं तत् तस्यादेर्बोध्यम्। इति सस्य थः ।

**हिन्दी अर्थ-** जो कार्य बाद वाले शब्द को बताया गया है वह कार्य उस शब्द के आदि वर्ण पर होता है ।

**सूत्रम्- झरो झरि सवर्णे । 8/4/65**

वृत्तिः- हलः परस्य झरो वा लोपः सवर्णे झरि।

**हिन्दी अर्थ-** हल् से परे झर् हो और उससे परे सवर्ण झर् हो तो पूर्व झर् का विकल्प से लोप हो जाता है।

**सूत्रम्- खरि च । 8/4/55**

वृत्तिः- खरि झलां चरः स्युः। **उत्थानम्** और **उत्तम्भनम्** ।

**हिन्दी अर्थ-** खर् परे होने पर झलों को चर् आदेश हो जाता है।

**सूत्रम्- झयो होन्यतरस्याम् । 8/4/62**

वृत्तिः- झयः परस्य हस्य वा **पूर्वसवर्णः**। नादस्य घोषस्य संवारस्य महाप्राणस्य हस्य तादृशो वर्गचतुर्थो- **वाग्धरिः**, वाग्हरिः।

**हिन्दी अर्थ-** झय् से परे हकार को विकल्प से पूर्वसवर्ण आदेश हो जाता है। **यथा- वाग्धरिः, वाग्हरिः ।**

**सूत्रम्- शश्छोटि । 8/4/63**

वृत्तिः- झयः परस्य शस्य छो वाटि।

**हिन्दी अर्थ-** झय् से परे शकार हो और उससे परे अट् हो तो शकार को विकल्प से छकार आदेश हो जाता है ।

> **यथा-** तच्छिवः- तद् + शिवः । यहाँ द् को **स्तोः श्चुनाश्चुः** से चवर्ग ज्आदेश हुआ और ज् को **खरि च** सूत्र से च्। च् झय् प्रत्याहार का वर्णहै उससे परे शकार है और शकार से परे इ अट् है। इसलिए प्रकृत सूत्रसे श् को छ् आदेश हुआ और रूप बना **तच्छिवः** । छकार के अभावपक्ष में **तच्शिवः** रूप ही बनेगा।

**सूत्रम्- मोनुस्वारः । 8/3/23**

वृत्तिः- मान्तस्य पदस्यानुस्वारो हलि। हरिं वन्दे ।

**हिन्दी अर्थ-** जो पद मकारान्त है उसको हल् पर होने पर अनुस्वार आदेश हो। **अलोन्त्यस्य** परिभाषा के अनुसार म् को अनुस्वार होगा न कि सम्पूर्ण पद को ।

> **यथा- हरिं वन्दे-** हरिम् + वन्दे। **यहाँ** म् हरिम् पद के अन्त में है इसलिए इसे अनुस्वार आदेश हुआ और रूप बना हरिं वन्दे।

**सूत्रम्- नश्चापदान्तस्य झलि । 8/3/24**

वृत्तिः- नस्य मस्य चापदान्तस्य झल्यनुस्वारः। यशांसि, आक्रंस्यते । झलि **किम्** ? मन्यते।

**हिन्दी अर्थ-** अपदान्त नकार और मकार को अनुस्वार आदेश हो जाता है जब उससे परे झल् हो पूर्व सूत्र में पदान्त म् को अनुस्वार आदेश बताया गया है ।

> **यथा- यशांसि-** यशान्+सि यहाँ न पद के मध्य में है और परे सकार झल् हैं, इसलिए अनुस्वार आदेश हुआ है।

**सूत्रम्- अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः । 8/4/58**

वृत्तिः- स्पष्टम् । शान्तः।

**हिन्दी अर्थ-** यय् परे होने पर अनुस्वार को परसवर्ण आदेश हो जाता है।

> **यथा- शान्तः-** शाम्+तः यहाँ में म् को पहले **नश्चापदान्तस्य झलि** सूत्र से अनुस्वार आदेश हुआ और स्थिति हुई **शां** + तः । अनुस्वार से परे त है जो यय् प्रत्याहार का वर्ण है । इसलिए प्रकृत सूत्र से अनुस्वार को परसवर्ण ओदश प्राप्त हुआ। अर्थात् तवर्ग आदेश हुआ **स्थानेन्तरतमः** से न् आदेश प्राप्त हुआ। इसलिए रूप बना शान्तः।

**सूत्रम्- वा पदान्तस्य । 8/4/59**

वृत्तिः- त्वङ् करोषि, त्वं करोषि।

**हिन्दी अर्थ-** पद के अन्त में अनुस्वार को यय् परे होने पर विकल्प से परसवर्ण आदेश होता है।

> **त्वङ् करोषि, त्वं करोषि** - त्वम् + करोषि यहाँ म् को अनुस्वार हुआ और स्थिति हुई त्वं + करोषि। अनुस्वार पद के अन्त में है इसलिए विकल्प से परसवर्ण हुआ। इसलिए रूप बना **त्वङ् करोषि** विकल्प पक्ष में अनुस्वार ही रहेगा और स्थिति होगी त्वं **करोषि ।**

**सूत्रम्- मो राजि समः क्वौ । 8/3/25**

वृत्तिः- क्विबन्ते राजतौ परे समो मस्य म एव स्यात् । सम्राट्।

**हिन्दी अर्थ-** क्विप् प्रत्ययान्त राज् धातु परे होने पर सम् के म् को म् ही रहता है।

> **यथा- सम्राट्-** सम्+राज्+क्विप्, क्विप् का सर्वापहारी लोप होता है। सम+राज्। राज् के ज् को **व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः** सूत्र से ष हुआ और ष को **झलां जशोन्ते** सूत्र से ड् हुआ और **वाऽवसाने** से चर्त्व होकर ट् बना इस प्रकार स्थिति बनी सम् + राट् इस सूत्र से म् को अनुस्वार न होकर म् ही रहा और रूप बना सम्राट्।

**सूत्रम्- हे मपरे वा । 8/3/26**

वृत्तिः- मपरे हकारे परे मस्य मो वा। किम्ह्मलयति, किं ह्मलयति।

**हिन्दी अर्थ-** म् से परे ह् हो और ह् से पर म् हो तो ह् से पूर्व म् को विकल्प से म् ही रहता है । **यथा- किम् ह्मलयति, किं ह्मलयति ।**

**वार्तिक- यवलपरे यवला वा ।**

**हिन्दी अर्थ-** म् से परे ह् हो और उससे परे य्, व्, ल् हों तो म् को विकल्प से क्रम से मकार, वकार और लकार हो जाते हैं। **यथा-** किंय्ह्यः, किं ह्यः। किं व्ह्लयति, किं ह्वलयति। किंल् ह्लादयति, किं ह्लादयति ।

**सूत्रम्- नपरे नः । 8/3/27**

वृत्तिः- नपरे हकारे मस्य नो वा। किन् ह्नुते, किं ह्नुते।

**हिन्दी अर्थ-** नकार परक हकार परे होने पर म् को विकल्प से न् आदेश होता है । **उदाहरण यथा-** किन् ह्नुते, किं ह्नुते।

**सूत्रम्- आद्यन्तौ टकितौ । 1/1/46**

वृत्तिः- टित्कितौ यस्योक्तौ, तस्य, क्रमादाद्यन्तावयवौ स्तः ।

**हिन्दी अर्थ-** जिस शब्द को टित् आगम बताया गया हो वह आगम उस शब्द के आदि में होता है और कित् आगम उस शब्द के अन्त में होता है।

**सूत्रम्- ङ्णोः कुक् टुक् शरि । 8/3/28**

वृत्तिः- वा स्तः

**हिन्दी अर्थ-** ङकार और णकार से परे यदि शर् हो तो ङकार को कुक् का और णकार को टुक् का आगम होता है । कुक् और टुक् के अन्तिम क् की हलन्त्यम् से इत् संज्ञा होती है और उकार की **उपदेशेऽजनुनासिक** इत् से इत्संज्ञा होती है। केवल क् और ट् शेष बचते हैं कुक् और टुक् कित् हैं अतः ये आगम शब्द के अन्त में होंगे।

**वार्तिक- द्वितीयाः शरि पौष्करसादेरिति वाच्यम् ।**

**प्राङ्ख् षष्ठः, प्राङ्क्षष्ठः, प्राङ्षष्ठः । सुगण्ठ् षष्ठः, सुगण्ट् षष्ठः, सुगण्षष्ठः ।**

**हिन्दी अर्थ-** पौष्करसादि आचार्य के मत में चय् (अर्थात् वर्ग के प्रथम वर्ण) को द्वितीय वर्ण आदेश हो जाता है शर् परे होने पर। **यथा- प्राङ्ख् षष्ठः** आदि ।

**सूत्रम्- डः सि धुट् । 8/3/29**

वृत्तिः- डात्परस्य सस्य धुड् वा। षट् त् सन्तः, षट् सन्तः।

**हिन्दी अर्थ-** ड से परे स् को धुट् का आगम विकल्प से होता है । **यथा- षट् त् सन्तः, षट् सन्तः** ।

**सूत्रम्- नश्च । 8/3/30**

वृत्तिः- नान्तात् परस्य सस्य धुड्वा। सन् त् सः। सन्सः ।

**हिन्दी अर्थ-** नकारान्त पद से परे यदि स् हो तो स् को धुट् का आगम विकल्प से होता है।

**सूत्रम्- शि तुक् । 8/3/31**

वृत्तिः- पदान्तस्य नस्य शे परे तुग् वा। ।

**हिन्दी अर्थ-** पदान्त नकार से श् परे होने पर नकार को विकल्प से तुक् का आगम होता है।

**सूत्रम्- ङमो ह्रस्वादचि ङमुण् नित्यम् । 8/3/32**

वृत्तिः- ह्रस्वात्परो यो ङम्, तदन्तं यत्पदं, तस्मात् परस्याचो ङमुट्। प्रत्यङ्ङात्मा सुगण्णीशः । सन्नच्युतः।

**हिन्दी अर्थ-** ह्रस्व से परे ङम् हो, उस ङमन्त पद से परे अच् को ङमुट् आगम हो जाता है ।

**सूत्रम्- समः सुटि- समो रुः सुटि । 8/3/5**

**हिन्दी अर्थ-** सम् के म् को रु आदेश हो, सुट् परे होने पर रु के उकार की इत्संज्ञा होती है केवल र् शेष रहता है। सुट् आगम है जिसके उट् की इत्संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- अत्रानुनासिकः पूर्वस्य तु वा । 8/3/2**

वृत्तिः- अत्र रुप्रकरणे रोः पूर्वस्यानुनासिको वा ।

**हिन्दी अर्थ-** इस रु के प्रकरण में रु से पूर्व वर्ण को विकल्प से अनुनासिक होता है ।

**सूत्रम्- अनुनासिकात्परोनुस्वारः । 8/3/4**

वृत्तिः- अनुनासिकं विहाय रोः पूर्वस्मात्परोनुस्वारागमः ।

**हिन्दी अर्थ-** जब अनुनासिक न हो तो रु से पूर्व वाले वर्ण को अनुस्वारागम होता है।

**सूत्रम्- खरवसानयोर्विसर्जनीयः । 8/3/15**

वृत्तिः- खरि अवसाने च पदान्तस्य रेफस्य विसर्गः।

**हिन्दी अर्थ-** खर् परे होने पर और अवसान में पदान्त रेफ को विसर्ग आदेश हो।

**वार्तिक- संपुंकानां सो वक्तव्यः- सँस्स्कर्ता, संस्स्कर्ता ।**

**हिन्दी अर्थ-** सम्, पुम् और कान् शब्दों के विसर्ग को स् कहना चाहिए। इस वार्तिक के अनुसार सम् के विसर्ग को स् होने पर रूप बनेंगे। **उदाहरण यथा-** सँस्स्कर्ता, संस्स्कर्ता ।

**सूत्रम्- पुमः खय्यम्परे । 8/3/6**

वृत्तिः- अम्परे खयि पुमो रुः। पुँस्कोकिलः, पुंस्कोकिलः।

**हिन्दी अर्थ-** पुम् से परे यदि खय् हो और उससे परे अम् हो तो पुम् के म को रु आदेश हो । **यथा- पुँस्कोकिलः, पुंस्कोकिलः** ।

**सूत्रम्- नश्छव्यप्रशान् । 8/3/7**

वृत्तिः- अम्परे छवि नान्तस्य पदस्य रुः ।

**हिन्दी अर्थ-** नकारान्त पद से अम् परक छव् परे हो तो नकारान्त पद के न् को रु आदेश होता है, प्रशान् शब्द को छोड़कर । यथा- **चक्रिंस्त्रायस्व**।

**सूत्रम्- विसर्जनीयस्य सः । 8/3/34**

वृत्तिः- खरि। चक्रिंस्त्रायस्व। अप्रशान् किम् प्रशान्तनोति। पदस्येस्येति किम्? हन्ति।

**हिन्दी अर्थ-** खर् परे होने पर विसर्ग के स्थान पर स् आदेश हो जाता है।

**चक्रिंस्त्रायस्व-** चक्रिः+त्रायस्व त्रा में त् खर् है अतः खर् परे होने पर विसर्ग के स्थान पर स् आदेश हो जाता है।**अप्रशान् किम् प्रशान्तनोति-** प्रशान् शब्द को रु आदेश नहीं होता, अतः रूप बनेगा- **प्रशान्तनोति। पदस्येस्येति किम्?-** यदि न् पदान्त न हो तो भी न् को रु आदेश नहीं होगा। **हन्ति-** हन् + ति-हन्ति । यहाँ न् पदान्त नहीं है।

**सूत्रम्- नृन् पे । 8/3/10**

वृत्तिः- नृन् इत्यस्य रुवा पे।

**हिन्दी अर्थ-** नृन् पद के न् को विकल्प से रु आदेश होता है जब पकार परे हो तो । **उदाहरण यथा- नृन् पाहि** ।

**सूत्रम्- कुप्वोः : क : पौ च । 8/3/37**

वृत्तिः- कवर्गे पवर्गे च विसर्गस्य : क : पौ स्तः। चाद्विसर्गः।

**हिन्दी अर्थ-** कवर्ग और पवर्ग होने पर विसर्गों को क्रमशः जिह्वामूलीय और उपध्मानीय हो जाते हैं तथा विकल्प से विसर्ग भी रहते हैं।

**सूत्रम्- तस्य परमाम्रेडितम् । 8/3/12**

वृत्तिः- **द्विरुक्तस्य परमाम्रेडितं स्यात्।**

**हिन्दी अर्थ-** जब किसी शब्द को दो बार कहा जाए तो बाद वाले शब्द की आम्रेडितसंज्ञा होती है जैसे कान् कान्। यहाँ बाद वाले कान् की आम्रेडितसंज्ञा है।

**सूत्रम्- कानाम्रेडिते । 8/3/12**

वृत्तिः- **कान्नकारस्य रुः स्यादाम्रेडिते। काँस्कान् , कांस्कान्।**

**हिन्दी अर्थ-** कान् शब्द के नकार को रु आदेश होता है आम्रेडित के परे होने पर । **यथा- काँस्कान् , कांस्कान्** ।

**सूत्रम्- छे च । 6/1/73**

वृत्तिः- हस्वस्य छे तुक्। शिवच्छाया ।

**हिन्दी अर्थ-** छकार परे होने पर हस्व को तुक् का आगम होता है ।

यथा- **शिवच्छाया-** शिव + छाया = शिव + त् + छाया त् को **स्तोः श्चुनाश्चुः** से चवर्ग च् होकर रूप बना शिवच्छाया।

**सूत्रम्- पदान्ताद्वा । 6/1/79**

वृत्तिः- दीर्घात्पदान्ताच्छे तुग्वा। लक्ष्मीच्छाया, लक्ष्मीछाया।

**हिन्दी अर्थ-** छकार परे होने पर पदान्त दीर्घ को विकल्प से तुक् का आगम होता है । **यथा- लक्ष्मीच्छाया, लक्ष्मीछाया**

## ॥अथ विसर्गसन्धिः॥

**सूत्रम्- विसर्जनीयस्य सः। 8/3/34**

वृत्तिः- खरि।

**हिन्दी अर्थ-** खर् परे होने पर विसर्जनीय के स्थान पर सकार आदेश होता है।

यथा- **"विष्णुस्त्राता"**- विष्णुः + त्राता यहां पर **विसर्जनीयस्य सः** से विसर्ग को सकार होकर उक्त रुप बनता है। विष्णु स् + त्राता= विष्णुस्त्राता ।

**सूत्रम्- वा शरि । 8/3/36**

वृत्तिः- शरि विसर्गस्य विसर्गो वा।

**हिन्दी अर्थ-** शर् परे होने पर विसर्ग के स्थान पर विकल्प से विसर्ग आदेश होता है । **उदाहरणं यथा-** हरिः शेते, हरिश्शेते ।

**सूत्रम्- ससजुषो रुः ।8/2/66**

वृत्तिः- पदान्तस्य सस्य सजुषश्च रुः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** पदान्त सकार और सजुष् शब्द के षकार को रु आदेश होता है।

**सूत्रम्- अतो रोरप्लुतादप्लुतादप्लुतः । 6/1/113**

वृत्तिः- अप्लुतादतः परस्य रोरुः स्यादप्लुतेऽति।

**हिन्दी अर्थ-** अप्लुत अत् से परे रु को उ आदेश होता है अप्लुत अत् परे हो तो । **यथा- शिवोऽर्च्यः** ।

**शिवोऽर्च्यः-** शिवोऽर्च्यः- शिवस् + अर्च्यः यहां पर शिवस् के स् को **ससजुषो रुः** से रु हुआ फ़िर- शिव रु + अर्च्यः **अतो रोरप्लुतादप्लुतादप्लुते** इसने रु को उ आदेश किया- **शिव् (अ उ)+अर्च्यः,** अ+उ को **आदगुणः** से ओ गुण एकादेश हुआ- शिव् (ओ)+अर्च्यः फ़िर **एङः पदान्तादति** से पूर्वरुप होकर उक्त रुप बनता है । शिवो+र्च्यः=शिवोऽर्च्यः

**सूत्रम्- हशि च । 6/1/114**

वृत्तिः- तथा।

**हिन्दी अर्थ-** अप्लुत् अत् से परे रु को उ आदेश होता है हश् परे होने पर । यथा- शिवो वन्द्यः। यह भी शिवोऽर्च्यः के समान ही बनता है ।

**सूत्रम्- भो भगो अघो अपूर्वस्य योऽशि ।** 8/3/17

**वृत्तिः-** एतत्पूर्वस्य रोर्यादेशोऽशि।

**हिन्दी अर्थ-** अश् परे होने पर भो, भगो, अघो तथा अवर्ण पूर्व वाले के स्थान पर यकार आदेश होता है।

> यथा- देवायिह, देवा इह- यहां पर अश् परे होने पर भो भगो अघो अपूर्वस्य योऽशि इस सूत्र से यकार आदेश होता है ।

**सूत्रम्- हलि सर्वेषाम् ।** 8/3/22

**वृत्तिः-** भोभगोअघोअपूर्वस्य यस्य लोपः स्याद्धलि।

**हिन्दी अर्थ-** हल् परे होने पर भो, भगो,अघो अपूर्व यकार का लोप हो जाता है। **यथा-** भो देवाः। भगो नमस्ते। अघो याहि॥

**सूत्रम्- रोऽसुपि ।** 8/2/69

**वृत्तिः-** अह्नो रेफादेशो न तु सुपि।

**हिन्दी अर्थ-** अहन् शब्द के अन्तिम नकार के स्थान पर रेफ़ादेश होता है परन्तु सुप् परे होतो नहीं होता । **यथा-** अहरहः। अहर्गणः।

**सूत्रम्- रो रि ।** 8/3/14

**वृत्तिः-** रेफस्य रेफे परे लोपः॥

**हिन्दी अर्थ-** रकार से परे रकार का लोप होता है।

**सूत्रम्- ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः ।** 6/3/111

**वृत्तिः-** ढरेफयोर्लोपनिमित्तयोः पूर्वस्याणो दीर्घः।

**हिन्दी अर्थ-** ढकार और रेफ के लोप में निमित्तभूत जो ढकार और रेफ़ उनके परे होने पर पूर्व अण् के स्थान पर दीर्घ हो जाता है।

> **यथा-** पुना रमते। हरी रम्यः। शम्भू राजते। **अणः किम् ?** तृढः।वृढः। मनस् रथ इत्यत्र रुत्वे कृते हशि चेत्युत्वे रोरीति लोपे च प्राप्ते ।

**सूत्रम्- विप्रतिषेधे परं कार्यम् ।** 1/4/2

**वृत्तिः-** तुल्यबलविरोधे परं कार्यं स्यात्। इति लोपे प्राप्ते। पूर्वत्रासिद्धमिति रोरीत्यस्यासिद्धत्वादुत्वमेव।

**हिन्दी अर्थ-** तुल्य बल वालों का विरोध होने पर परकार्य होता है। **यथा-** मनोरथः ।

**सूत्रम्- एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि ।** 6/1/132

**वृत्तिः-** अककारयोरेतत्तदोर्यः सुस्तस्य लोपो हलि न तु नञ्समासे।

**हिन्दी अर्थ-** ककार रहित एतद् और तद् शब्द के सु का हल् परे होने पर लोप हो जाता है, परन्तु नञ् समास में नहीं होता ।

> **यथा-** एष विष्णुः। स शम्भुः। **अकोः किम् ?** एषको रुद्रः। **अनञ्समासे किम् ?** असः शिवः। **हलि किम् ?** एषोऽत्र ।

**सूत्रम्- सोऽचि लोपे चेत्पादपूरणम् ।** 6/1/134

**वृत्तिः-** स इत्यस्य सोर्लोपः स्यादचि पादश्चेल्लोपे सत्येव पूर्य्येत।

**हिन्दी अर्थ-** यदि केवल लोप होने से ही पाद पद पुरा होता हो तो अच् परे होने पर तद् शब्द के सु का लोप हो जाता है। **यथा-** सेमामविड्ढि प्रभृतिम् । सैष **दाशरथी रामः** ।

॥इति विसर्गसन्धिः॥

## ॥अथ षड्लिङ्गेषु अजन्तपुंल्लिङ्गाः॥

**सूत्रम्- अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् ।** 1/2/45

**वृत्तिः-** धातुं प्रत्ययं प्रत्ययान्तं च वर्जयित्वा अर्थवच्छब्दस्वरूपं प्रातिपदिकसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** धातु, प्रत्यय और प्रत्ययान्त को छोडकर अर्थवत्शब्दस्वरूप की प्रातिपदिक संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- कृत्तद्धितसमासाश्च ।** 1/2/46

**वृत्तिः-** कृत्तद्धितान्तौ समासाश्च तथा स्युः।

**हिन्दी अर्थ-** कृदन्त तद्धितान्त और समास की प्रातिपदिक संज्ञा होती है।

**सूत्रम्-स्वौजसमौट्छष्टाभ्याम्भिस्ङेभ्याम्भ्यस्ङसिभ्याम्भ्यस्ङसोसाम्ङ्योस्सुप्।** 4/1/2

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा विभक्ति | सु | औ | जस् |
| द्वितीया विभक्ति | अम् | औट् | शस् |
| तृतीया विभक्ति | टा | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी विभक्ति | ङे | भ्याम् | भ्यस् |
| पंचमी विभक्ति | ङसि | भ्याम् | भ्यस् |
| षष्ठी विभक्ति | ङस् | ओस् | आम् |
| सप्तमी विभक्ति | ङि | ओस् | सुप् |

**सूत्रम्- ङ्याप्प्रातिपदिकात् ।** 4/1/1

**सूत्रम्- प्रत्ययः ।** 3/1/1

**सूत्रम्- परश्च ।** 3/1/2

**वृत्तिः-** इत्यधिकृत्य। ङ्यन्तादाबन्तात्प्रातिपदिकाच्च परे स्वादयः प्रत्ययाः स्युः॥

**हिन्दी अर्थ-** ङ्यन्त, आबन्त, और प्रातिपदिक से परे स्वादि प्रत्यय होते हैं ।

**सूत्रम्- सुपः ।** 1/4/103

**वृत्तिः-** सुपस्त्रीणि त्रीणि वचनान्येकश एकवचनद्विवचनबहुवचनसंज्ञानि स्युः॥

**हिन्दी अर्थ-** सुप का प्रत्येक त्रिक एकवचन द्विवचन बहुवचन संज्ञक हो।

**सूत्रम्- द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने** । 1/4/22
वृत्तिः- द्वित्वैकत्वयोरेते स्तः ।
**हिन्दी अर्थ-** द्वित्व और एकत्व की विविक्षा में क्रमशः द्विवचनप्रत्यय और एकवचनप्रत्यय होते हैं।

**सूत्रम्- विरामोऽवसानम्** । 1/4/110
वृत्तिः- वर्णानामभावोऽवसानसंज्ञः स्यात्। रुत्वविसर्गौ।
**हिन्दी अर्थ-** वर्णों के अभाव की अवसान संज्ञ होती है । **यथा-** रामः।

**सूत्रम्- सरूपाणामेकशेष एकविभक्तौ** । 1/2/64
वृत्तिः- एकविभक्तौ यानि सरूपाण्येव दृष्टानि तेषामेक एव शिष्यते॥
**हिन्दी अर्थ-** एकविभक्ति अर्थात् समानविभक्ति के परे जितने शब्द समान रुप वालें दिखे उनमें से एक ही शेष रहता हैं अन्य का लोप हो जाता हैं ।

**सूत्रम्- प्रथमयोः पूर्वसवर्णः** । 6/1/102
वृत्तिः- अकः प्रथमाद्वितीययोरचि पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेशः स्यात्। इति प्राप्ते॥
**हिन्दी अर्थ-** अक् से प्रथमा और द्वितीया का अच् परे होने पर पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेश होता है ।

**सूत्रम्- नादिचि** । 6/1/104
वृत्तिः- आदिचि न पूर्वसवर्णदीर्घः। वृद्धिरेचि।
**हिन्दी अर्थ-** अवर्ण से इच् प्रत्याहार परे होने पर पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेश नही होता । **यथा-** रामौ ।

**सूत्रम्- बहुषु बहुवचनम्** । 1/4/21
वृत्तिः- बहुत्वविवक्षायां बहुवचनं स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ-** बहुत्व अर्थात् दो संख्या से अधिक की विवक्षा होने पर बहुवचन होता है ।

**सूत्रम्- चुटू** । 1/3/7
वृत्तिः- प्रत्ययाद्यौ चुटू इतौ स्तः॥
**हिन्दी अर्थ-** प्रत्यय के आदि में चवर्ग और टवर्ग की इत् संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- विभक्तिश्च** । 1/4/104
वृत्तिः- सुप्तिङौ विभक्तिसंज्ञौ स्तः॥
**हिन्दी अर्थ-** सुप् और तिङ की विभक्ति संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- न विभक्तौ तुस्माः** । 1/3/4
वृत्तिः- विभक्तिस्थास्तवर्गसमा नेतः। इति सस्य नेत्त्वम्।
**हिन्दी अर्थ-** विभक्ति में स्थित तवर्ग सकार और मकार की इत् संज्ञा नही होती । **यथा-** रामाः ।

**सूत्रम्- एकवचनं सम्बुद्धिः** । 1/2/49
वृत्तिः- सम्बोधने प्रथमाया एकवचनं सम्बुद्धिसंज्ञं स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ-** सम्बोधन में प्रथमा का एकवचन सम्बुद्धि संज्ञक होता है।

**सूत्रम्- यस्मात्प्रत्ययविधिस्तदादि प्रत्ययेऽङ्गं** । 1/4/13
वृत्तिः- यः प्रत्ययो यस्मात् क्रियते तदादिशब्दस्वरूपं तस्मिन्नङ्गं स्यात्॥
**हिन्दी अर्थ-** जिस प्रत्यय का जिस शब्द से विधान किया जाता है वह है आदि मे जिसके ऐसा शब्दस्वरूप उस शब्द के परे रहते अङ्ग संज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- एङ्ह्रस्वात्सम्बुद्धेः** । 6/1/69
वृत्तिः- एङन्ताद्ध्रस्वान्ताच्चाङ्गाद्धल्लुप्यते सम्बुद्धेश्चेत्।
**हिन्दी अर्थ-** एङन्त अङ्ग, ह्रस्वान्त अङ्ग से परे सम्बुद्धि के हल् का लोप होता है । **यथा-** हे राम। हे रामौ। हे रामाः।

**सूत्रम्- अमि पूर्वः** । 6/1/107
वृत्तिः- अकोऽम्यचि पूर्वरूपमेकादेशः।
**हिन्दी अर्थ-** यदि अक् से अम् सम्बन्धि अच् परे हो तो पूर्व और पर के स्थान में पूर्वरूप एकादेश हो जाता है । **यथा-** रामम्। रामौ॥

**सूत्रम्- लशक्वतद्धिते** । 1/3/8
वृत्तिः- तद्धितवर्जप्रत्ययाद्या लशकवर्गा इतः स्युः ।
**हिन्दी अर्थ-** तद्धित को छोडकर प्रत्यय के आदि में लकार, शकार और कवर्ग की इत् संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- तस्माच्छसो नः पुंसि** । 6/1/103
वृत्तिः- पूर्वसवर्णदीर्घात्परो यः शसः सस्तस्य नः स्यात्पुंसि॥
**हिन्दी अर्थ-** पूर्वसवर्णदीर्घ से परे जो शस् का स् है उसको पुंलिंग मे नकार हो जाता है ।

**सूत्रम्- अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि** । 8/4/2
वृत्तिः- अट् कवर्गः पवर्गः आङ् नुम् एतैर्व्यस्तैर्यथासंभवं मिलितैश्च व्यवधानेऽपि रषाभ्यां परस्य नस्य णः समानपदे। इति प्राप्ते॥
**हिन्दी अर्थ-** अट् प्रत्याहार कवर्ग पवर्ग आङ् और नुम् इनका अलग अलग या यथासंभव दो तीन या चारों का एक साथ-व्यवधान होने पर भी समानपद मे रकार और षकार से परे नकार को णकार होता है।

**सूत्रम्- पदान्तस्य** । 8/4/37
वृत्तिः- नस्य णो न।
**हिन्दी अर्थ-** पदान्त नकार को णकार नही होता है। **यथा-** रामान्।

**सूत्रम्- टाङसिङसामिनात्स्याः** । 7/1/12
वृत्तिः- अदन्ताट्टादीनामिनादयः स्युः। णत्वम्।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त अंग से परे टा को इन्, ङसि को आत् और ङस् को स्य आदेश होता है । **उदाहरणं यथा-** रामेण ।

**सूत्रम्- सुपि च** । 7/3/102

**वृत्तिः-** यञादौ सुपि अतोऽङ्गस्य दीर्घः।

**हिन्दी अर्थ-** यञादि सुप् परे होने पर अदन्त अङ्ग को दीर्घ होता है। **यथा-** रामाभ्याम्॥

**सूत्रम्- अतो भिस ऐस्** । 7/1/9

**वृत्तिः-** अकारान्तादङ्गाद्भिस ऐस् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त अंग से परे भिस को ऐस् हो जाता है । **यथा-** रामैः।

**सूत्रम्- ङेर्यः** । 7/1/13

**वृत्तिः-** अतोऽङ्गात्परस्य ङेर्यादेशः॥

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त अंग से परे ङे को य आदेश हो जाता है ।

**सूत्रम्- स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ** । 1/1/56

**वृत्तिः-** आदेशः स्थानिवत्स्यान्न तु स्थान्यलाश्रयविधौ। इति स्थानिवत्त्वात् सुपि चेति दीर्घः।

**हिन्दी अर्थ-** आदेश स्थानी के समान होता है परन्तु स्थानी अल् के आश्रित् यदि कार्य करना हो तो नहीं होता है । **यथा-** रामाय। रामाभ्याम्।

**सूत्रम्- बहुवचने झल्येत्** । 7/3/103

**वृत्तिः-** झलादौ बहुवचने सुप्यतोऽङ्गस्यैकारः। रामेभ्यः। सुपि किम् ? पचध्वम्।

**हिन्दी अर्थ-** झलादि बहुवचन सुप् परे होने पर अदन्त अंग को एकार आदेश होता है ।

**सूत्रम्- वाऽवसाने** । 8/4/56

**वृत्तिः-** अवसाने झलां चरो वा।

**हिन्दी अर्थ-** अवसान में झलों के स्थान में विकल्प से चर आदेश होता है । **यथा-** रामात्,रामाद्। रामाभ्याम्। रामेभ्यः। रामस्य।

**सूत्रम्- ओसि च** । 7/3/104

**वृत्तिः-** अतोऽङ्गस्यैकारः।

**हिन्दी अर्थ-** ओस् परे होने पर अदन्त अंग को एकार आदेश होता है। **यथा-** रामयोः ।

**सूत्रम्- ह्रस्वनद्यापो नुट्** । 7/1/54

**वृत्तिः-** ह्रस्वान्तान्नद्यन्तादाबन्ताच्चाङ्गात्परस्यामो नुडागमः॥

**हिन्दी अर्थ-** ह्रस्वान्त, नद्यन्त और आबन्त अंग से परे आम् को नुटागम होता है ।

**सूत्रम्- नामि** । 6/4/3

**वृत्तिः-** अजन्ताङ्गस्य दीर्घः।

**हिन्दी अर्थ-** नाम् परे होने अजन्त अंग को दीर्घ हो जाता है ।

**यथा-** रामाणाम्। रामे। रामयोः। सुपि - एत्वे कृते॥

**सूत्रम्- आदेशप्रत्यययोः** । 8/3/59

**वृत्तिः-** इण्कुभ्यां परस्यापदान्तस्यादेशस्य प्रत्ययावयवस्य यः सस्तस्य मूर्धन्यादेशः। ईषद्विवृतस्य सस्य तादृश एव षः।

**हिन्दी अर्थ-** इण् और कवर्ग से परे अपदान्त जो आदेशरुप सकार अथवा प्रत्यय के अवयव जो सकार उसके स्थान पर मूर्धन्यादेश होता है । **यथा-** रामेषु। एवं कृष्णादयोऽप्यदन्ताः ।

## (अकारान्त पुंल्लिङ्ग राम शब्द)

**राम शब्द की सिद्धिप्रक्रिया-**

**रामः-** राम शब्द की **अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम्** अथवा **कृत्तद्धितसमासाश्च** से प्रातिपदिक संज्ञा होगीं । जब राम शब्द किसी के नाम आदि के लिए रूढ अर्थ में प्रयुक्त हो तो **अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदकिम्** से प्रातिपदिक संज्ञा होगी। जब राम शब्द रमु क्रीडायाम् धातु से कृत् प्रत्यय लगाकर बनेगा तो इसकी **कृत्तद्धितसमासाश्च** सूत्र से प्रातिपदिक संज्ञा होगी।

| | |
|---|---|
| राम + सु | (ङ्याप्प्रातिपदिकात्,प्रत्ययः, परश्च इन तीन अधिकार सूत्रों से सु आदि की उत्पत्ति होगी। तब **द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने** सूत्र से एक की विवक्षा में प्रथमा एक वचन का प्रत्यय सु लगा) |
| राम + स् | उपदेशेऽजनुनासिक इत् से उकार की इत्संज्ञा हुई और तस्य लोपः से उसका लोप हुआ) |
| राम + र् | **ससजुषो रुः** से स् को रुत्व हुआ और उकार की इत्संज्ञा और लोप हुआ । |
| रामः | **विरामोवसानम्** से र् की अवसान संज्ञा हुई और खरवसानयोर्विसर्जनीयः से र् को विसर्ग हुआ । |

**सूत्रम्- नादिचि**

**वृत्तिः-** आदिचि न पूर्वसवर्णदीर्घः। वृद्धिरेचि रामौ।

**व्याख्याः** अवर्ण से परे यदि इच् हो तो पूर्वसवर्णदीर्घ नहीं होता है । राम + औ में अवर्ण से परे औ प्रत्यय है जो इच् प्रत्याहार का वर्ण है। अतः पूर्वसूत्र से प्राप्त पूर्वसवर्णदीर्घ का निषेध होगा पूर्वसवर्णदीर्घ का निषेध होने पर पुनः **वृद्धिरेचि** सूत्र की प्रवक्ति होगी और रामौ रूप बनेगा। रामौ शब्द की सिद्धि प्रक्रिया इस प्रकार होगी-

| | |
|---|---|
| राम + राम + औ | **(अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपादिकम्** अथवा व्युत्पत्तिपरक अर्थ में **कृतद्धितसमासाश्च** सूत्र से राम की प्रातिपदिक संज्ञा हुई। **ङ्याप्प्रातिपदिकात्, प्रत्ययः, परश्च** इन तीन सूत्रों के अधिकार में सु आदि प्रत्ययों की प्राप्ति हुई। **द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने** सूत्र से दो की विवक्षा में प्रथमा द्विवचन का प्रत्यय औ प्राप्त हुआ) |
| राम + औ | **(सरूपाणामेकशेष एकविभक्तौ** सूत्र से एक राम' शेष रहा।) यहाँ वृद्धिरेचि **सूत्रसे** वृद्धि प्राप्त हुई परन्तु उसको बाधकर **प्रथमयोः पूर्वसवर्णः** से पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश प्राप्त हुआ। परन्तु नादिचि सूत्र से इसका बाध हो गया) |
| **रामौ** | (पूर्वसवर्णदीर्घ एकादेश का बाध होने पर पुनः वृद्धिरेचि सूत्र की प्रवत्ति हुई और यह रूप सिद्ध हुआ)। |

इसी प्रकार कुछ विशेष सूत्रों के माध्यम से राम के अन्य रुपों की भी सिद्धि होती है जो सूत्र ऊपर बता दिये गये है ।

## (अकारान्त पुंल्लिङ्ग सर्व शब्द)

**सूत्रम्- सर्वादीनि सर्वनामानि** । 1/1/27

**वृत्तिः-** सर्व, विश्व, उभ, उभय, डतर, डतम, अन्य, अन्यतर, इतर, त्वत्, त्व, नेम, सम, सिम। त्यद्, तद्, यद्, एतद्, इदम्, अदस्, एक, द्वि, युष्मद्, अस्मद्, भवतु, किम्।

**हिन्दी अर्थ-** सर्व, विश्व, उभ, उभयादि सर्वादिगण पठित शब्दों की सर्वनाम संज्ञा होती है ।

**सर्वः-** सर्वः में कुछ विशेष कार्य नही होता इसकी सिद्धि रामः के समान ही होती है ।

**सूत्रम्- जसः शी । 7/1/17**

**वृत्तिः-** अदन्तात्सर्वनाम्नो जसः शी स्यात्। अनेकाल्त्वात्सर्वादेशः।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त सर्वनाम से परे जस के स्थान पर शी आदेश होता है । **यथा-** सर्वे । शी आदेश अनेकाल् है. अतः सम्पूर्ण जस् के स्थान पर होगा अन्तिम के स्थान पर नहीं. । इसलिए सर्व + शी शकार की इत्संज्ञा तथा तस्य लोपः से उसका लोप होने पर सर्व + ई यह स्थिति रही । आदगुणः से गुण होकर सर्वे रूप बना।

## सर्वे की सिद्धि-

| | |
|---|---|
| सर्व + जस् | (अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदकिम् से प्रातिपदिक संज्ञा । ङ्याप्रातिपदिकात्, प्रत्ययः, परश्च इन सूत्रोंके अधिकार में सु आदि प्रत्ययों की उत्पत्ति।बहुषु बहुवचनम् से प्रथमा एकवचन का प्रत्यय जस् आया) । |
| सर्व + शी | (**सर्वादीनि सर्वनामानि** से सर्व की सर्वनामसंज्ञा। **जसः शी** से जस् के स्थान पर शी आदेश अनेकाल् शित् सर्वस् से सर्वादेश) |
| सर्व + ई | (लशक्वतद्धिते से शकार की इत्संज्ञा और तस्य लोपः से उसका लोप) |
| सर्वे | (आदगुणः से गुण एकादेश) |

इस प्रकार सर्वे रूप सिद्ध हुआ । द्वितीया और तृतीया के रूप राम के समान होंगे ।

**सूत्रम्- सर्वनाम्नः स्मै । 7/1/14**

**वृत्तिः-** अतः सर्वनाम्नो ङेः स्मै।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त सर्वनाम से परे चतुर्थी एकवचन के प्रत्यय ङे के स्थान पर स्मै आदेश हो। जैसे- सर्व + ङे **सर्व + स्मै** सर्वस्मै। चतुर्थी के द्विवचन और बहुवचन में राम के समान ही रूप होंगे ।

**सूत्रम्- ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ । 7/1/15**

**वृत्तिः-** अतः सर्वनाम्न एतयोरेतौ स्तः।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त सर्वनाम से परे ङसि और ङि के स्थान पर क्रमशः स्मात् और स्मिन् आदेश हो जाते हैं ।

**सर्वस्मात्-** पंचमी का एकवचन का रूप **सर्वस्मात्** होगा। पंचमी के द्विवचन और बहुवचन में राम के समान सर्वाभ्याम् और सर्वेभ्यः रूप बनेंगे । षष्ठी के एकवचन और द्विवचन में राम के समान सर्वस्य और सर्वयोः रूप बनेंगे । षष्ठी के बहुवचन में रूप में अन्तर होगा।'

**सूत्रम्- आमि सर्वनाम्नः सुट् । 7/1/52**

**वृत्तिः-** अवर्णान्तात्परस्य सर्वनाम्नो विहितस्यामः सुडागमः। एत्वषत्वे।

**हिन्दी अर्थ-** अवर्णान्त सर्वनाम संज्ञक से परे आम् प्रत्यय को सुट् का आगम हो जाता है । अवर्णान्त चाहे मूल सर्वनाम शब्द हो अथवा किसी विकार द्वारा उसे अवर्णान्त बनाया गया हो, सभी से परे आम् को सुट् का आगम होता है सुट् का उट् इत्संज्ञक है। केवल स् शेष बचता है।

**उदाहरणं यथा-** सर्वेषाम्। सर्वस्मिन्। शेषं रामवत्। एवं विश्वादयो ऽप्यदन्ताः ॥

| |
|---|
| **सर्वेषाम्-** सर्व + आम् में प्रकृत सूत्रसे सुट् का आगम होने पर स्थिति बनती है। **सर्व + साम्**। बहुवचने झल्येत् से सर्व के अकार को एकार आदेश होगा इस प्रकार स्थिति होगी **सर्वे + साम्** । **आदेश प्रत्यययोः** से स को ष आदेश होकर रूप बनेगा सर्वेषाम्। |
| **सर्वस्मिन्-** सप्तमी के एक वचन में **ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ** से ङि के स्थान पर स्मिन् आदेश होकर रूप बनेगा सर्वस्मिन्। |
| **सर्वयोः,सर्वेषु-** सप्तमी के द्विवचन और बहुवचन में राम के समान सर्वयोः और सर्वेषु रूप बनेंगे। |

## (आकारान्त पुंल्लिङ्ग विश्वपा शब्द)

| |
|---|
| **विश्वपाः-** विश्वपा में कुछ विशेष कार्य नही होता इसमें सु प्रत्यय को विसर्ग होकर रूप की सिद्धि होती है । |

**सूत्रम्- दीर्घाज्जसि च** । 6/1/105

**वृत्तिः-** दीर्घाज्जसि इचि च परे पूर्वसवर्णदीर्घो न स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** दीर्घ से जस् और इच् प्रत्याहार परे होने पर पूर्वसवर्णदीर्घ नही होता है । **यथा-** विश्वपौ। विश्वपाः। हे विश्वपाः। विश्वपाम्। विश्वपौ।

**सूत्रम्- सुडनपुंसकस्य** । 1/1/43

**वृत्तिः-** स्वादिपञ्चवचनानि सर्वनामस्थानसंज्ञानि स्युरक्लीबस्य ॥

**हिन्दी अर्थ-** नपुंसक लिंग को छोडकर सु आदि पांच प्रत्ययों की सर्वनामस्थानसंज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- स्वादिष्वसर्वनामस्थाने** । 1/4/17

**वृत्तिः-** कप्प्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं पदं स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** सर्वनामस्थान संज्ञक प्रत्ययों को छोड़कर सु से लेकर कप् प्रत्यय तक परे रहने पर पूर्व की पद संज्ञा होती है ।

जैसे- **विश्वपा + शस्** में शस् परे होने पर विश्वपा की पद संज्ञा प्राप्त होती है।

**सूत्रम्- यचि भम्** । 1/4/18

**वृत्तिः-** यादिष्वजादिषु च कप्प्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं भसंज्ञं स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** सर्वनामस्थानसंज्ञक प्रत्ययों को छोडकर सु से लेकर कप प्रत्यय पर्यन्त यकारादि और अकारादि प्रत्ययों के परे होने पर पूर्वशब्दस्वरूप भसंज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- आकडारादेका संज्ञा** । 1/4/1

**वृत्तिः-** इत ऊर्ध्वं कडाराः कर्मधारय इत्यतः प्रागेकस्यैकैवं संज्ञा ज्ञेया। या परानवकाशा च ॥

**हिन्दी अर्थ-** इस सूत्रसे लेकर कडारा कर्मधारये (2-2-38) तक जो संज्ञाएँ गिनाई गई हैं वो एक शब्द की एक ही संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- आतो धातोः** । 6/4/140

**वृत्तिः-** आकारान्तो यो धातुस्तदन्तस्य भस्याङ्गस्य लोपः। **अलो ऽन्त्यस्य।**

**हिन्दी अर्थ-** आकारान्त धातु जिसके अन्त में हो ऐसे भसंज्ञक अङ्ग का लोप होता है । **उदाहरणं यथा-** विश्वपः। विश्वपा। विश्वपाभ्यामित्यादि। एवं शङ्खध्मादयः। धातोः किम् ? हाहान् । हरिः। हरी ।

| |
|---|
| **विश्वपः-** विश्वपा + अस् में विश्वपा भसंज्ञक है और इसके अन्त मेंआकारन्त धातु पा है, अतः पा के आकार का लोप होगा । इस प्रकार स्थिति बनेगी विश्वप् + अस् और रूप बनेगा विश्वपः । |
| अन्यअजादि प्रत्यय परे रहते इसी प्रकार आकार का लोप होकर रूप बनेंगे।**जैसे-** विश्वपा + टा = विश्वपा + आ विश्वप् + आ = **विश्वपा**। इसीप्रकार चतुर्थी एकवचन का रूप बनेगा **विश्वपे** । हलादि विभक्ति परे रहने पर विश्वपा की भसंज्ञा नहीं होगी अपितु पद संज्ञा होगी । अतः आ का का लोप नहीं होगा जैसे- **विश्वपा + भ्याम्= विश्वपाभ्याम्** । |

## इकारान्त पुंल्लिङ्ग हरि शब्द)

**हरि शब्द (विष्णु)**

प्रथमा एकवचन में हरी शब्द को सु प्रत्यय होगा-

| |
|---|
| **हरिः-** हरि + सु। यहाँ उकार की इत्संज्ञा और स को रुत्व विसर्ग होकर हरिः रूप बनेगा। |
| **हरी-** प्रथमा द्विवचन में हरि + औ। इस स्थिति में प्रथमयोः पूर्वसवर्णः से पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश होकर हरी रूप बनेगा। |
| **हरयः-** प्रथमा का बहुवचन जस् परे होने पर हरि + जस्। |

**सूत्रम्- जसि च** । 7/3/109

**वृत्तिः-** ह्रस्वान्तस्याङ्गस्य गुणः।

**हिन्दी अर्थ-** जस् परे होने पर ह्रस्वान्त अंग को गुण होता है ।

| |
|---|
| **यथा-** हरयः- हरि + अस् यहाँ ज् की इत्संज्ञा होकर अस् शेष रहा। जस् परे रहते हरि के इकार को गुण एकादेश हुआ और स्थिति हुई हरे + अस्। एचोयवायावः से ए को अय् आदेश होकर हरयः रूप बना । |

**सूत्रम्- ह्रस्वस्य गुणः** । 7/3/108

सम्बुद्धौ।

**हिन्दी अर्थ-** सम्बुद्धि परे होने पर ह्रस्वान्त अंग को गुण होता है ।

**यथा-** हे हरे। हरिम्। हरी। हरीन्॥

| |
|---|
| **हे हरे-** सम्बोधन के एक वचन में हरि शब्द से हे हरे रूप बनेगा- हरि + सु। **ह्रस्वस्य गुणः** से हरे + सु । **एङ् ह्रस्वात् सम्बुद्धेः** से स् का लोप होकर हरे रूप बनेगा। |
| **हरिम्-** द्वितीया के एकवचन में हरि + अम् यह स्थिति होगी। अमि पूर्वः से पूर्वरूप एकादेश होकर हरिम् रूप बनेगा। |
| **हरी-** द्वितीया के द्विवचन में पूर्ववत् हरी रूप बनेगा। |
| **हरीन्-** द्वितीया के बहुवचन में हरि + शस् यह स्थिति होगी। **लशक्वतद्धिते** से शकार की इत्संज्ञा। हरि + अस्। **प्रथमयोः पूर्वसवर्णः** से पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश हरीस्। **तस्माच्छसो नः पुंसि** से स् को न् और हरीन् रूप सिद्ध हुआ। |

**सूत्रम्- शेषो घ्यसखि । 1/4/7**

**वृत्तिः-** शेष इति स्पष्टार्थम्। ह्रस्वौ याविदुतौ तदन्तं सखिवर्जं घिसंज्ञम्॥

**हिन्दी अर्थ-** जिसकी नदी न हो ऐसे ह्रस्व इकार और उकार तदन्त शब्दों की सखि शब्द को छोडकर घि संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- आङो नाऽस्त्रियाम् । 7/3/120**

**वृत्तिः-** घेः परस्याङो ना स्यादस्त्रियाम्। आङिति टासंज्ञा।

**हिन्दी अर्थ-** घि संज्ञक से परे आङ् को ना आदेश होता स्त्रिलिंग को छोडकर। **यथा-** हरिणा। हरिभ्याम्। हरिभिः॥

| |
|---|
| **हरिणा-** हरि + टा इस स्थिति में प्रकृत सूत्र से टा के स्थान पर ना ओदश हुआ और स्थिति हरि + ना। **अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि** से न् को ण् होकर हरिणा रूप बना। |
| **हरिभ्याम्, हरिभिः-** इसी प्रकार तृतीया द्विवचन में **हरिभ्याम्**, और तृतीया बहुवचन में **हरिभिः** रूप बनेंगे। |

**सूत्रम्- घेर्ङिति । 7/3/111**

**वृत्तिः-** घिसंज्ञस्य ङिति सुपि गुणः।

**हिन्दी अर्थ-** ङित् प्रत्यय परे होने पर घिसंज्ञक को गुण आदेश हो जाता है। **अलोन्त्यस्य** से अन्तिम को गुण होगा। ङित् प्रत्यय चार है- ङे, ङसि, ङस् तथा ङि। **यथा-** हरये। हरिभ्याम्। हरिभ्यः । **प्रत्यय** परे होने पर घिसंज्ञक अ को गुण आदेश हो जाता है। **अलोन्त्यस्य** से अन्तिम को गुण होगा।

| |
|---|
| **हरये-** चतुर्थी एकवचन में हरि + ङे यह स्थिति हुई। **लशक्वतद्धिते** से ङ् की इत्संज्ञा और **तस्य लोपः** से उसका लोप। हरि+ ए । यहाँ घिसंज्ञक से परे ङित् प्रत्यय है। इसलिए हरि के इ को प्रकृत सूत्र से गुण होगा और स्थिति होगी हरे + ए । **एचोयवायवः** से अय् आदेश होकर हरये रूप बनेगा। |
| चतुर्थी के द्विवचन में **हरिभ्याम्** और बहुवचन में **हरिभ्यः** रूप बनेंगे। |

**सूत्रम्- ङसिङसोश्च । 6/1/110**

**वृत्तिः-** एङो ङसिङसोरति पूर्वरूपमेकादेशः।

**हिन्दी अर्थ-** एङ् (ए,ओ) से ङसि और ङस् का सकार परे होने पर पूर्वरूप एकादेश होता है । **यथा-** हरेः । हर्योः । हरीणाम् ।

| |
|---|
| **हरेः-** पंचमी एकवचन में हरि + ङसि यह स्थिति हुई । ङसि का अस् शेष रहा और स्थिति हुई हरि + अस्। **घेर्ङिति** से हरि के इकार को गुण होने पर स्थिति हुई हरे + अस् । अब यहाँ प्रकृत सूत्रसे पूर्वरूप एकादेश होगा और हरेस् यह स्थिति होगी स् को रुत्व विसर्ग होकर हरेः रूप बनेगा । षष्ठी के एकवचन में भी यही रूप बनेगा। |
| **हर्योः-** षष्ठी के द्विवचन में हरि + ओस् यह स्थिति हुई। **इको यणचि** से इ का य् ओदश होकर हर्योस् यह स्थिति हुई। सु को रुत्व विसर्ग होकर हर्योः रूप बना। |
| **हरीणाम्-** षष्ठी के बहुवचन में हरि + आम् स्थिति हुई। **ह्रस्वनद्यापोनुट्** से आम् को नुट् का आगम और स्थिति हुई हरि + नाम् । नामि से हरि के इकार को दीर्घ हुआ। हरी + नाम् यह स्थिति हुई। **अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि** से न् को ण् हुआ और हरीणाम् रूप बना। |

**सूत्रम्- अच्च घेः । 7/3/119**

**वृत्तिः-** इदुद्भ्यामुत्तरस्य ङेरौत्घेरच्च।,

**हिन्दी अर्थ-** ह्रस्व इकार और उकार से परे ङि को औत् और घि को अत् आदेश होता है । हरौ। हरिषु। एवं कव्यादयः ।

| |
|---|
| **हरौ-** सप्तमी एकवचन में हरि + ङि = हरि + इ यह स्थिति हुई। प्रकृत सूत्रसे ङि के इ को औ आदेश होगा और घिसंज्ञक हरि के इकार को अकार आदेश होगा इस प्रकार हर + औ यह स्थिति हुई। वृद्धिरेचि से वृद्धि होकर हरौ रूप बनेगा। |
| **हरिषु-** सप्तमी के द्विवचन में हरयोः और बहुवचन में हरिषु रूप बनेंगे। |

## (इकारान्त पुंल्लिङ्ग सखि शब्द)

**सूत्रम्- अनङ् सौ । 7/1/93**

**वृत्तिः-** सख्युरङ्गस्यानङादेशोऽसम्बुद्धौ सौ॥

**हिन्दी अर्थ-** सम्बुद्धिभिन्न सु परे होने पर सखि के अङ्ग को अनङ् आदेश हो जाता है। **सखा-** सखि + सु । इस स्थिति में प्रकृत सूत्र से अनङ् आदेश हुआ और स्थिति हुई सखन् + सु = सखन् + स् ।

**सूत्रम्- अलोऽन्त्यात्पूर्व उपधा । 1/1/65**

**वृत्तिः-** अन्त्यादलः पूर्वो वर्ण उपधासंज्ञः॥

**हिन्दी अर्थ-** अन्त्य अल् से पूर्व वर्ण की उपधासंज्ञा होती है।

**सूत्रम्- सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ । 6/4/8**

**वृत्तिः-** नान्तस्योपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने॥

**हिन्दी अर्थ-** सम्बुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे होने पर नान्त की उपधा को दीर्घ होता है । सखन् + स् । यहाँ सखन् स् नकारान्त है और उससे परे

सम्बुद्धि भिन्न सु परे है। अतः सखन् की उपधा अ को दीर्घ होगा और स्थिति होगी सखान् + स् ।

**सूत्रम्- अपृक्त एकाल् प्रत्ययः । 1/2/41**

**वृत्तिः-** एकाल् प्रत्ययो यः सोऽपृक्तसंज्ञः स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** जो प्रत्यय केवल एक अल् के रूप का हो उसकी अपृक्त संज्ञा होती है । सखान् + स् में स् प्रत्यय एक अल् रूप है। अतः स् की अपृक्त संज्ञा है।

**सूत्रम्- हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात्सुतिस्यपृक्तं हल् । 6/1/68**

**वृत्तिः-** हलन्तात्परं दीर्घौ यौ ङ्यापौ तदन्ताच्च परं सुतिसीत्येतदपृक्तं हल् लुप्यते ।

**हिन्दी अर्थ-** हलन्त से अथवा दीर्घ ङी या आप जिसके अन्त में हो उससे परे सु, ति, सि अपृक्त प्रत्ययों के हल् का लोप होता है ।

**सूत्रम्- नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य । 8/2/7**

**वृत्तिः-** प्रातिपदिकसंज्ञकं यत्पदं तदन्तस्य नस्य लोपः ।

**हिन्दी अर्थ-** प्रातिपदिकसंज्ञक जो पद उसके अन्त्य नकार का लोप होता है । अतः प्रकृत सूत्र से नकार का लोप हो जाएगा और सखा रूप सिद्ध होगा। **यथा-** सखा । प्रथमा के द्विवचन में **सखा + औ** यह स्थिति हुई।

**सूत्रम्- सख्युरसंबुद्धौ । 7/1/92**

**वृत्तिः-** सख्युरङ्गात्परं संबुद्धिवर्जं सर्वनामस्थानं णिद्वत्स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** अंग संज्ञक सखि शब्द से परे संबुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान प्रत्यय णिद्वत् होता है ।

**सूत्रम्- अचो ञ्णिति । 7/2/115**

**वृत्तिः-** अजन्ताङ्गस्य वृद्धिर्ञिति णिति च परे।

**हिन्दी अर्थ-** ञित् और णित् प्रत्यय परे होने पर अजन्त अंग को वृद्धि होती है । **यथा-** सखायौ। सखायः। हे सखे। सखायम्। सखायौ। सखीन्। सख्या। सख्ये।

| |
|---|
| **सखायौ-** सखि + औ । यहां औ सम्बुद्धि भिन्न सर्वनामस्थान संज्ञक प्रत्यय है। अतः सख्युरसम्बुद्धौ सूत्र से णिद्वद् हुआ णिद्वद् प्रत्यय परे होने पर प्रकृत सूत्र से सखि के इकार को वृद्धि होगी। अतः स्थिति होगी- सखै + औ। एचोऽयवायावः से ऐ को आय् आदेश होकर सखायौ रूप बनेगा। |
| **सखायः-** प्रथमा बहुवचन में सखि + जस् यह स्थिति होगी। जस् के जकार की इत्संज्ञा और लोप होकर स्थिति होगी सखि + जस् । जस् के जकार की इत्संज्ञा और लोप होकर स्थिति होगी सखि + अस्। जस् प्रत्यय सर्वनामास्थान है अतः णिदवद् होगा। अचो ञ्णिति से सखि के इकार को ऐ वृद्धि होकर एचोऽयवायावः से आय् होगा स् को रुत्व विसर्ग होकर सखायः रूप बनेगा। |

**हे सखे-** सम्बोधन एकवचन में **ह्रस्वस्य गुणः** से गुण होकर सखे+स् यह स्थिति होगी। **एङ् ह्रस्वात्सम्बुद्धेः** से स् का लोप होकर हे सखे रूप बनेगा।

| |
|---|
| **सखीन्-** द्वितीया के बहुवचन में हरीन् के समान सखीन् रूप बनेगा क्योंकि शस् सर्वनामस्थान संज्ञक नहीं है अतः णिद्वद् नहीं होगा । |
| **सख्या-** तृतीया के एक वचन में **स्थिति** होगी सखि + टा = सखि + आ **इको यणचि** से **सखि** के **इकार** को य् आदेश होकर सख्या रूप बनेगा। ध्यान रहे सखि की घि संज्ञा का निषेध है इसलिए यहाँ आङो नास्त्रियाम् सूत्र नहीं लगेगा और टा को ना आदेश नहीं होगा जैसा हरिणा में हुआ था। |
| **सखिभ्याम्, सखिभिः-** तृतीया के द्विवचन और बहुवचन में हरि के रूपों के समान सखिभ्याम् और **सखिभिः** रूप बनेंगे। |
| **सख्ये-** चतुर्थी के एक वचन में सखि+ङे सखि + ए यह स्थिति होगी। इको यणचि से इ को य् होकर सख्ये रूप बनेगा। द्विवचन और बहुवचन में सखिभ्याम् और सखिभ्यः रूप बनेंगे। |
| **सख्युः-** पंचमी के एक वचन में **स्थिति** होगी- सखि + ङसि = सखि+ अस् । **इको यणचि** से इ को य् आदेश होकर स्थिति **होगी** सख्य् + अस् । इस स्थिति में अग्रिम सूत्र लगेगा। |

**सूत्रम्- ख्यत्यात्परस्य । 6/1/112**

**वृत्तिः-** खितिशब्दाभ्यां खीतीशब्दाभ्यां कृतयणादेशाभ्यां परस्य ङसिङसोरत उः ।

**हिन्दी अर्थ-** जिसके स्थान पर यण् किया गया हो ऐसे खिशब्द, तिशब्द अथवा खीशब्द, तीशब्द से परे ङसि और ङस् के अकार को उकार होता है ।

| |
|---|
| **सुख्युः-** सख्यु + अस् इस स्थिति में खि के इकार का यण् आदेश किया गया है । इससे परे ङसि का अस् परे है। इसलिए अस् के अकार को उकार आदेश हो जाएगा और स्थिति बनेगी- सख्य् + उस् सकार को रुत्व विसर्ग होकर रूप बनेगा सख्युः। |
| **सख्योः-** षष्ठी के द्विवचन में सखि + ओस् इस स्थिति में यण् आदेश कर के सख्योः रूप बनेगा । **सखीनाम्-** षष्ठी के बहुवचन में सखि + आम्, इस स्थिति में ह्रस्वनद्यापो नुट् से आम् को नुट् आगम और **नामि** से सखि के इकार का दीर्घ करके सखीनाम् रूप बनेगा। |

**सूत्रम्- औत् । 7/3/118**

**वृत्तिः-** इतः परस्य ङेरौत्।

**हिन्दी अर्थ-** ह्रस्व इकार और ह्रस्व उकार से परे ङि को औत् हो जाता है । **यथा-** सख्यौ। शेषं हरिवत् ।

| |
|---|
| **सख्यौ-** सप्तमी के एकवचन में सखि + ङि, यह स्थिति होने पर प्रकृत सूत्र से ङि को औ आदेश होकर स्थिति हुई। सखि + औ । यण् आदेश होकर सख्यौ रूप बना । सप्तमी के द्विवचन में **सख्योः** और बहुवचन में **सखिषु** रूप बनेंगे। |

## (इकारान्त पुंल्लिङ्ग त्रि शब्द)

**त्रिशब्दो नित्यं बहुवचनान्तः। यथा-** त्रयः। त्रीन्। त्रिभिः। त्रिभ्यः।

**सूत्रम्- त्रेस्त्रयः** । 7/1/53

वृत्तिः- त्रिशब्दस्य त्रयादेशः स्यादामि।

**हिन्दी अर्थ-** त्रि शब्द को आम् परे होने पर त्रयादेश होता है ।

**यथा-** त्रयाणाम्। त्रिषु।

## (इकारान्त पुंल्लिङ्ग सुधी शब्द)

**सूत्रम्- गतिश्च** । 1/4/60

वृत्तिः- प्रादयः क्रियायोगे गतिसंज्ञाः स्युः।

**हिन्दी अर्थ-** प्रादियों की क्रिया के योग में गतिसंज्ञा होती है ।

वार्तिक- **गतिकारकेतरपूर्वपदस्य यण् नेष्यते** ।

**हिन्दी अर्थ-** जिस शब्द का पूर्वपद गतिसंज्ञक या कारक से भिन्न हो उसके स्थान पर **एरनेकाचो....** इस सूत्रसे यण् नहीं होता । **यथा-** शुद्धधियौ ।

**सूत्रम्- न भूसुधियोः** । 6/4/85

वृत्तिः- एतयोरचि सुपि यण्न।

**हिन्दी अर्थ-** अजादि शब्द परे रहते भू और सुधी शब्द को यण् नही होता है। **यथा-** सुधियौ। सुधियः इत्यादि ।

## (ओकारान्त पुंल्लिङ्ग गोशब्द)

गौः- प्रथमा के एकवचन में गो + स् यह स्थिति हुई।

**सूत्रम्- गोतो णित्** । 7/1/90

वृत्तिः ओकाराद्विहितं सर्वनामस्थानं णिद्वत्।

**हिन्दी अर्थ-** ओकारान्त शब्द से विधान किया हुआ सर्वनामस्थान प्रत्यय णिद्वत् होता हैं । **यथा- गौः**। गावौ। गावः॥

| |
|---|
| गौः- गो+स् में स् सर्वनाम स्थान संज्ञक है अतः इसका णिद्वद्भाव हुआ णिद्वत् होने के कारण **अचो ञ्णिति** से गो के ओकार को वृद्धि औकार होगी। अतः गौ+स् यह स्थिति हुई । स् को रुत्व विसर्ग होकर गौः रूप बना। |
| **गावौ-** प्रथमा के द्विवचन में गो + औ यह स्थिति हुई। औ को **गोतो णित्** से णिद्वद्भाव हुआ अचो ञ्णिति से गो के ओकार को वृद्धि होकर स्थिति हुई- गौ + औ । **एचोऽयवायावः** से औ को आव् आदेश हुआ और गावौ रूप बना। |
| **गावः-** गो + जस् = गो + अस = **गौ** + अस = गाव् + अस्= गावस् = गावः । |

**सूत्रम्- औतोऽम्शसोः** । 6/1/93

वृत्तिः- ओतोऽम्शसोरचि आकार एकादेशः।

**हिन्दी अर्थ-** ओकार से अम् और शस् का अच् परे हो तो **पूर्व** और पर के स्थान पर आकार आदेश होता है । **यथा-** गाम्। गावौ। गाः। गवा। गवे। गोः। इत्यादि।

| |
|---|
| **गाम्-** गो + अम् इस स्थिति में ओतोम्शसोः **सूत्र से** आकार एकादेश होकर गाम् रूप बना। |
| **गाः-** द्वितीया के बहुवचन में गो + शस् = गो + **अस् यह** स्थिति हुई। **ओतोम्शसोः** सूत्र से आकार एकादेश होकर **गास् यह** स्थिति हुई। स् को रुत्व विसर्ग होकर गाः रूप बना। |
| **गवा-** तृतीया के एकवचन में गो + टा = गो + **आ** यह स्थिति हुई। **एचोऽयवायावः** सूत्र से ओ को अव् आदेश **होकर** गवा रूप बना। इसी प्रकार चतुर्थी एकवचन में गवे रूप बनेगा। |
| **गोः-** पचमी और षष्ठी के एकवचन में गो+अस् **इस स्थिति** में ङसङसोश्च सूत्र से अकार का पूर्वरूप होकर गोस् **यह स्थिति** होगी। सु को रुत्व विसर्ग होकर गोः रूप बनेगा। |
| **गवोः-** षष्ठी के द्विवचन में अव् आदेश होकर गवोः **रूप बनेगा**। |
| **गवाम्-** षष्ठी के बहुवचन में गो + आम् यह स्थिति **होने पर** ओ को अव् होकर गवाम् रूप बनेगा ह्रस्व न होने के **कारण** नुट् का आगम नहीं होगा। |
| **गोषु-** हलादि विभक्ति परे होने पर कोई विशेष कार्य नहीं होते सप्तमी के बहुवचन में आदेशप्रत्यययोः से होकर गोषु **रूप** बनेगा। |

**सूत्रम्- रायो हलि** । 7/2/85

वृत्तिः अस्याकारादेशो हलि विभक्तौ।

**हिन्दी अर्थ-** हलादि विभक्ति परे होने पर रै शब्द के **एकार** को आकार आदेश होता है । यथा- राः। रायौ। रायः। ग्लौः। ग्लावौ। ग्लावः।

# ॥अथाजन्तस्त्रीलिङ्गाः॥

## (आकारान्त स्त्रीलिङ्ग रमा शब्द)

| |
|---|
| **रमा-** रमा शब्द का अर्थ लक्ष्मी है। यह टाप् (आप्) **प्रत्ययान्त** है अतः **ङ्याप्रातिपदिकात्** से सु आदि प्रत्यय की उत्पत्ति **होगी**। प्रथमा के एक वचन में रमा + सु = रमा + स्। यह स्थिति हुई। **हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात्- सुतिस्यपृक्तं** हल् से स् का लोप होकर रमा रूप **बना**। |

**सूत्रम्- औङ आपः** । 7/1/18

वृत्तिः आबन्तादङ्गात्परस्यौङः शी स्यात्। औङित्यौकारविभक्तेः संज्ञा।

**हिन्दी अर्थ-** आबन्त अंग से परे औङः को शी आदेश होता है ।

**उदाहरणं यथा-** रमे। रमाः।

| |
|---|
| **रमे-** रमाशब्द से प्रथमा के द्विवचन में 'रमा + औ' इस दशा में आबन्त अङ्ग रमा से पर औङ् 'औ' को 'शि' आदेश् हुआ शकार की **'लशक्वतद्धिते'** से इत्संज्ञा और **'तस्य लोपः** से 'शी' में स्थानिवद्भाव से प्रत्ययत्व लाकर प्रत्यय के आदि शकार का लोप हुआ। 'रमा+ ई' यहाँ अवर्ण 'आकार' से अच् 'ई' परे होने पर पूर्व और पर दोनों के स्थान में **'आद् गुणः** से गुण 'एकार' एकादेश होकर रूप सिद्ध हुआ। |
| **रमाः**:- बहुवचन में 'रमा + अस्' इस दशा में **'अकः सवर्णे दीर्घः'** से दीर्घ होकर सकार को रु और रेफ को विसर्ग हुआ। यद्यपि यहाँ पूर्वसवर्णदीर्घ भी प्राप्त हैं तथापि **'दीर्घाज्जसि च'** से उसका निषेध हो जाता है। |

**सूत्रम्- सम्बुद्धौ च । 7/3/106**

**वृत्तिः**:- आप एकारः स्यात्सम्बुद्धौ। एङ्ह्रस्वादिति संबुद्धिलोपः।

**हिन्दी अर्थ-** सम्बुद्धि परे होने पर आप को एकार आदेश होता है ।

**उदाहरणं यथा-** हे रमे। हे रमे। हे रमाः। रमाम्। रमे। रमाः ।

| |
|---|
| **हे रमे-** संबोधन एकवचन में 'हे रमा+स्' इस दशा में प्रकृत सूत्र से आबन्त अङ्ग रमा से सम्बुद्धि परे होने के कारण अलोन्त्यपरिभाषा के बल से अन्त्य आकार को एकार हो गया तब 'हे रमें+ स्' इस स्थिति में **एङ्ह्रस्वात्संबुद्धेः** इस सूत्र से सम्बुद्धि के सकार का लोप होने से 'हे रमे' रूप सिद्ध हुआ। |
| **हे रमे, हे रमाः**:- ये संबोधन के द्विवचन और बहुवचन के रूप हैं प्रथमा के समान ही सिद्ध होंगे। |
| **रमाम्**- द्वितीया के एकवचन में 'रमा + अम्' इस अवस्था में **'अमि पूर्वः'** से अम् के अकार का पूर्वरूप होने से रूप बना। द्विवचन और बहुवचन में 'रमे और रमाः रूप प्रथमा के समान ही हैं । |
| **रमाः**:- 'रमा + शस्' इस दशा में शकार की इत्संज्ञा और लोप होने पर **'प्रथमयोः पूर्वसवर्णः'** सूत्र से पूर्व आकार और पर अकार दोनों के स्थान में पूर्व आकार का सवर्ण दीर्घ आकार एकादेश हुआ तब सकार के स्थान में रु और उसके रकार के स्थान में विसर्ग होने पर रूप सिद्ध हुआ। |

**सूत्रम्- आङि चापः । 7/3/105**

**वृत्तिः** आङि ओसि चाप एकारः।

**हिन्दी अर्थ-** आङ और ओस् परे होने आप् को एकार आदेश होता है ।

**यथा-** रमया। रमाभ्याम्। रमाभिः।

| |
|---|
| **रमया-** तृतीया के एकवचन में 'रमा + आ' इस दशा में आङ् 'टा' परे रहने से आबन्त अङ्ग 'रमा' के अन्त्य आकार को एकार हुआ। तब **एचोऽयवायावः** सूत्र से एकार को 'अय्' आदेश होकर 'रमया' रूप बना। |
| **रमाभ्याम्-** द्विवचन का रूप है कोई विशेष कार्य नहीं होता । |
| **रमाभिः**:- बहुवचन। यहाँ अदन्त अङ्ग न होने के कारण 'भिस्' को 'ऐस्' नहीं हुआ। |

**सूत्रम्- याडापः । 7/3/113**

**वृत्तिः** आपो ङितो याट्। वृद्धिः।

**हिन्दी अर्थ-** आबन्त से परे ङित वचनों को याट् आगम् होता है ।

**यथा-** रमायै। रमाभ्याम्। रमाभ्यः। रमायाः। रमयोः। रमाणाम्। रमायाम्। रमासु। एवं दुर्गाम्बिकादयः।

| |
|---|
| **रमायै-** चतुर्थी के एकवचन में 'रमा+ए' इस अवस्था में आबन्त अङ्ग 'रमा' से परे ङित् प्रत्यय ङे' को 'याट्' आगम हुआ। तब 'रमा+या+ए' इस दशा में **'वृद्धिरेचि'** से वृद्धि हुई। इस प्रकार रूप बना. 'रमायै। द्विवचन- रमाभ्याम्। बहुवचन-रमाभ्यः । |
| **रमायाः**:- पचमी और षष्ठी के एकवचन में 'रमा+अस्' इस अवस्था में प्रकृत सूत्र से याट् आगम और सवर्णदीर्घ होकर रूप बना। **द्विवचन-** रमाभ्याम्। **बहुवचन-** रमाभ्यः। |
| **रमयोः**:- षष्ठी और सप्तमी के द्विवचन में 'रमा+ओस्' इस दशा में **आङि चापः** सूत्र से आकार को एकार और एकार को अय् आदेश तथा सकार को रु और रेफ को विसर्ग होकर उक्त रूप सिद्ध हुआ। |
| **रमाणाम्-** षष्ठी के बहुवचन में 'रमा + आम्' इस दशा में आबन्त होने से **ह्रस्वनद्यापो नुट्'** से नुट् आगम तथा **अट्कुप्वाङ्नुम्...'** से नकार को णकार हुआ । |
| **रमायाम्-** सप्तमी के एकवचन में 'रमा + ङि' इस दशा में **ङेराम्नद्याम्नीभ्यः** सूत्र से ङि को आम् आदेश हुआ और उसमें स्थानिवद्भाव से ङित्व लाकर **याडापः** से 'याट्' आगम हुआ और अन्त में सवर्ण दीर्घ हुआ। **बहुवचन-** रमासु। |

## (आकारान्त स्त्रीलिङ्ग सर्व शब्द)

**सूत्रम्- सर्वनाम्नः स्याड्ढ्रस्वश्च । 7/3/114**

**वृत्तिः**:- आबन्तात्सर्वनाम्नो ङितः स्याट् स्यादापश्च ह्रस्वः।

**हिन्दी अर्थ-** आबन्त सर्वनाम से परे ङित प्रत्ययों को स्याट् का आगम् होता है साथ ही आबन्त अंग के आप् को ह्रस्व भी होता है ।

यथा- सर्वस्यै। सर्वस्याः। सर्वासाम्। सर्वस्याम्। शेषं रमावत् एवं विश्वादय आबन्ताः।

| |
|---|
| **सर्वस्यै-** 'सर्वा + ङे' इस अवस्था में पूर्व सूत्र से याट् प्राप्त है, उसको बाधकर सर्वनाम होने के कारण इस सूत्र से स्याट् आगम और आकार को ह्रस्व हो गया **'सर्वस्या + ए'** इस दशा में वृद्धि होकर 'सर्वस्यै' रूप सिद्ध हुआ। |
| **सर्वस्याः**:- पंचमी और षष्ठी के एकवचन में सर्वा + अस् यहाँ स्याट् आगम और आकार को ह्रस्व तथा सवर्णदीर्घ, रुत्व विसर्ग हुआ। |
| **सर्वासाम्-** षष्ठी के एकवचन में **'आमि सर्वनाम्नः सुट्'** से सुट् आगम होकर रूप सिद्ध हुआ। |
| **सर्वस्याम्-** ङि में सर्वा + ङि इस दशा में **ङेराम् नद्याम्नीभ्यः** से ङि को आम् आदेश और प्रकृत सूत्र से स्याट् आगम और आकार को ह्रस्व होकर रूप बना। इस प्रकार अन्य आकारान्त स्त्रीलिङ्ग सर्वनाम शब्दों के रूप बनेंगे। **जैसे-** विश्वा से विश्वस्यै, विश्वस्याः । विश्वस्याम्। |

(इकारान्त स्त्रीलिङ्ग मति शब्द)

मतीः। मत्या ।

**सूत्रम्- ङिति ह्रस्वश्च ।** 1/4/6

**वृत्तिः-** इयङुवङ्स्थानौ स्त्रीशब्दभिन्नौ नित्यस्त्रीलिङ्गावीदूतौ, ह्रस्वौ चेवर्णोवर्णौ, स स्त्रियां वा नदीसंज्ञौ स्तो ङिति। मत्यै, मतये, मत्याः, मतेः।

**हिन्दी अर्थ-** जो शब्द नित्य स्त्रीलिङ्ग हों, ह्रस्व या दीर्घ इवर्णान्त या उवर्णान्त हों तथा उनमें इयङ् की प्राप्ति हो, उनकी ङित् प्रत्यय परे होने पर विकल्प से नदी संज्ञा होती है परन्तु स्त्री शब्द की नदी संज्ञा नहीं होती। **यथा-**

| |
|---|
| **मत्यै-** चतुर्थी के एकवचन में 'मति + ए' इस दशा में ह्रस्व इकारान्त स्त्रीलिङ्ग मति शब्द से परे ङित् प्रत्यय ङे होने से वैकल्पिक नदीसंज्ञा हुई। नदी संज्ञा होने पर **आण्नद्याः** सूत्र से ङित् प्रत्यय ए को आट् आगम और **'आटश्च'** से वृद्धि तथा इकार को यण् होने से रूप सिद्ध हुआ। |
| **मतये-** नदी संज्ञा के अभाव पक्ष में घिसंज्ञा होगी और तब **'घेर्ङिति** सूत्र से घिसंज्ञानिमित्तक गुण होने पर एकार को 'अय्' आदेश हुआ। |
| **मत्याः-** पंचमी और षष्ठी के एकवचन में 'मति + अस्' इस अवस्था में नदी संज्ञा, आट् आगम् वृद्धि, यण्, रुत्व और विसर्ग कार्य होकर उक्त रूप सिद्ध हुआ। |
| **मतेः-** नदीसंज्ञा के अभावपक्ष में घिसंज्ञा, गुण और 'ङसिङसोश्च' से अकार को पूर्वरूप तथा सकार को रुत्व विसर्ग होकर रूप बना। |

**सूत्रम्- इदुद्भ्याम् ।** 7/3/117

**वृत्तिः-** इदुद्भ्यां नदीसंज्ञकाभ्यां परस्य ङेराम्।

**हिन्दी अर्थ-** नदीसंज्ञक ह्रस्व इकार और उकार से परे ङि को आम् होता है। **यथा-** मत्याम्, मतौ। शेषं हरिवत् ।

| |
|---|
| **मत्याम्-** 'मति + ङि' इस दशा में प्रकृत सूत्र से 'ङि' को 'आम्' आदेश होने पर इकार को यण् होकर रूप सिद्ध हुआ। |
| **मतौः-** नदी संज्ञा के अभाव में 'घि' संज्ञा होने से 'अच्च घेः' सूत्र से ङि को 'औ' और इकार को अकार आदेश हुआ। तब 'मत+औ' इस दशा में वृद्धि होकर रूप बना। शेष रूप हरि के समान होंगे। द्वितीया के बहुवचन में **मतीः** रूप बनेगा क्योंकि यहाँ शस् के स् को न आदेश नहीं होगा। |

(इकारान्त स्त्रीलिङ्ग त्रि शब्द)

**सूत्रम्- त्रिचतुरोः स्त्रियां तिसृचतसृ ।** 7/2/99

**वृत्तिः-** स्त्रीलिङ्गयोरेतौ स्तो विभक्तौ॥

**हिन्दी अर्थ-** विभक्ति परे होने पर स्त्रीलिंग त्रि शब्द को तिसृ और चतुर् शब्द को चतसृ आदेश होता है ।

**सूत्रम्- अचि र ऋतः ।** 7/2/100

**वृत्तिः-** तिसृ चतसृ एतयोर्ऋकारस्य रेफादेशः स्यादचि। गुणदीर्घोत्वानामपवादः।

**हिन्दी अर्थ-** अच् परे होने तिसृ और चतसृ शब्दों के ऋकार को रेफ़ आदेश होता है । **यथा- तिस्रः।** तिसृभ्यः। तिसृभ्यः।

**सूत्रम्- न तिसृचतसृ ।** 6/4/4

**वृत्तिः-** एतयोर्नामि दीर्घो न।

**हिन्दी अर्थ-** नाम परे होने तिसृ और चतसृ शब्दों को दीर्घ नहीं होता है। उदाहरणं यथा- तिसृणाम्। तिसृषु ।

॥इत्यजन्तस्त्रीलिङ्गाः॥

## ॥अथाजन्तनपुंसकलिङ्गाः॥

(अदन्त ज्ञानशब्द)

**सूत्रम्- अतोऽम् ।** 7/1/24

**वृत्तिः-** अतोऽङ्गात् क्लीबात्स्वमोरम्। अमि पूर्वः।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त नपुंसक लिंग से परे सु और अम् को अम् आदेश होता है । **यथा- ज्ञानम्** । **एङ्ह्रस्वादिति हल्लोपः-** हे ज्ञान ।

| |
|---|
| **ज्ञानम्-** अदन्त ज्ञान शब्द के प्रथमा के एक वचन में 'सु' को 'अम्' आदेश हुआ। तब **'अमि पूर्वः'** से पूर्वरूप होने पर रूप सिद्ध हो गया। |
| **हे ज्ञान-** सम्बुद्धि में अम् आदेश और पूर्वरूप होने पर हे ज्ञानम् बन जाने पर एङ्हस्वात् सम्बुद्धि से सम्बुद्धि के हल् मकार का लोप हुआ। |

**सूत्रम्- नपुंसकाच्च ।** 7/1/19

**वृत्तिः-** क्लीबादौङः शी स्यात्। भसंज्ञायाम्॥

**हिन्दी अर्थ-** नपुंसक अङ्ग से पर औङ् को 'शी' आदेश हो। 'शी' में स्थानिवद्भाव से प्रत्यत्व लाने पर प्रत्यय के आदि शकार का **'लक्तद्धिते'** से इत्संज्ञा होकर लोप गया तब 'ज्ञान+ई' यह स्थिति बनी तथा भसंज्ञा संज्ञा होने पर ।

**सूत्रम्- यस्येति च ।** 6/4/148

**वृत्तिः-** ईकारे तद्धिते च परे भस्येवर्णावर्णयोर्लोपः। इत्यल्लोपे प्राप्ते ।

**हिन्दी अर्थ-** ईकार या तद्धित के परे होने पर भसंज्ञक इवर्ण और अवर्ण का लोप होता है ।

**वार्तिक-** औङः श्यां प्रतिषेधो वाच्यः। **यथा-** ज्ञाने।

| |
|---|
| ज्ञाने- ज्ञान+ई' इस दशा में **औङः श्यां प्रतिषेधो वाच्यः** इस वार्तिक से अकार लोप का निषेध होने पर गुण एकादेश होकर रूप सिद्ध हुआ। |

**सूत्रम् - जशशसोः शिः ।** 7/1/20

**वृत्तिः**- क्लीबादनयोः शिः स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ**- नपुंसकलिंग से परे जश् और शस् को शि आदेश होता है।

**सूत्रम् - शि सर्वनामस्थानम्** । 1/1/42

**वृत्तिः**- शि इत्येतदुक्तसंज्ञं स्यात्॥

**हिन्दी अर्थ**- शि सर्वनामस्थान संज्ञक होता है । 'ज्ञान+इ' यहाँ 'शि' की सर्वनामस्थान संज्ञा हुई।

**सूत्रम् - नपुंसकस्य झलचः** । 7/1/72

**वृत्तिः**- झलन्तस्याजन्तस्य च क्लीबस्य नुम् स्यात् सर्वनामस्थाने॥

**हिन्दी अर्थ**- झलन्त और अजन्त नपुंसकलिङ्ग अङ्ग को 'नुम्' आगम हो सर्वनामस्थान परे रहते ।

| |
|---|
| **'ज्ञानानि**- नपुंसकलिङ्ग अङ्ग ज्ञान से पर 'जस्' और 'शस्' को 'शि' आदेश हुआ, शि का शकार इत्संज्ञक है तब 'ज्ञान+ई यह स्थिति बनी। |

**सूत्रम् - मिदचोऽन्त्यात्परः** । 1/1/47

**वृत्तिः**- अचां मध्ये योऽन्त्यस्तस्मात्परस्तस्यैवान्तावयवो मित्स्यात्। उपधादीर्घः।

**हिन्दी अर्थ**- समुदाय के अचों में जो अन्त्य अच् है उससे परे मित् का आगम होता है । परन्तु वह आगम उस समुदाय का अन्त्यावयव माना जाता है । **यथा**- ज्ञानानि। पुनस्तद्वत्। शेषं पुंवत् ।

## (इकारान्त वारिशब्द)

**सूत्रम्- स्वमोर्नपुंसकात्**। 7/1/23

**वृत्तिः**- लुक् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ**- नपुंसकलिंग से परे सु और अम् का लुक् होता है । **उदाहरणं यथा**- वारि ।

| |
|---|
| **वारि**- वारि (जल) शब्द से पर 'सु' और 'अम्' का लोप हो जाने से वारि यही रूप सिद्ध होगा। |

**सूत्रम्- इकोऽचि विभक्तौ**। 7/1/73

**वृत्तिः**- इगन्तस्य क्लीबस्य नुमचि विभक्तौ।

**हिन्दी अर्थ**- अजादि विभक्ति परे होने पर इगन्त नपुंसक को नुम् का आगम होता है ।

**उदाहरणं यथा**- वारिणी। वारीणि। न लुमतेत्यस्यानित्यत्वात्पक्षे संबुद्धिनिमित्तो गुणः। हे वारे, हे वारि।

| |
|---|
| **वारिणी**- वारि शब्द के प्रथमा और द्वितीया के द्विवचन में वारि+औ यह स्थिति हुई। इस दशा में औ को शी आदेश हुआ तब अजादि विभक्ति 'ई' परे रहते अङ्ग वारि को नुम् आगम हुआ। यह अन्त्य अच् इकार के आगे हुआ वारिन+ई ऐसी स्थिति हो जाने पर **अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेपि** सूत्र से णत्व वारिणी रूप सिद्ध हो गया। |
| **वारीणी**- प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन में जस् और शस् को **जश्शसो शि'** सूत्र से शि हुआ और उसकी **शिसर्वनामस्थानम्** से सर्वनामस्थान संज्ञा होने पर अङ्ग को नुम् आगम हुआ। वारिन्+इ इस दशा में सर्वनामस्थान परे होने से **'सर्वनामस्थाने चासंबुद्धौ'** सूत्र से नान्त उपधादीर्घ और अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेपि सूत्र से णत्व होकर रूप सिद्ध हुआ। |
| हे **वारे**, हे **वारि**- संबोधन न **लुमताङ्गस्य** सूत्र के अनित्य होने से सम्बुद्धिनिमित गुण होगा। इसलिये हे वारे, हे वारि ये दो रूप में बनेंगे। |
| **वारिणा**- वारि+टा **आङो नास्त्रियाम्** से 'टा' को ना आदेश और **'अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेपि** सूत्र से नकार को णकार होने से वारिणा रूप सिद्ध हुआ। |

**घेर्ङिति इति** - चतुर्थी के एकवचन में वारि+ए इस अवस्था में **घेर्ङिति** से गुण प्राप्त होने पर अग्रिम की प्रवृत्ति होती है।

**वार्तिक - वृद्ध्यौत्वतृज्वद्भावगुणेभ्यो नुम् पूर्वविप्रतिषेधेन** ।

**हिन्दी अर्थ**- वृद्धि, औत्व, तृज्वद्भाव और गुण इनके साथ विप्रतिषेध होने पर पूर्व भी नुम् प्रवृत्त हो जाता है । **यथा**- वारिणे। वारिणः। वारिणोः। नुमचिरेति नुट्। वारीणाम्। वारिणि। हलादौ हरिवत्॥

॥इत्यजन्तनपुंसकलिङ्गाः॥

# ॥अथ हलन्तपुल्लिङ्गप्रकरणम्॥

## (हकारान्त लह्-शब्द)

**सूत्रम्- हो ढः** । 8/2/31

**वृत्तिः**- हस्य ढः स्याद् झलि पदान्ते च। लिट्, लिड्। लिहौ। लिहः लिड्याम् **लिटत्सु, लिड्सु** ।

**हिन्दी अर्थ**- हकार को ढकार होता है झल परे रहते और पदान्त में। लिह (चाटनेवाला)

**लिट्, लिड्-** प्रथमा के एकवचन में लिह्+स् इस अवस्था में **हल्ङ्याभ्यो दीर्घात्...**- से सुप् के सकार का लोप होता है। तदनन्तर पदान्त होने से हकार को प्रकृत सूत्र से ढकार हुआ। ढकार **झलां जशोऽन्ते** से डकार और अवसान डकार को **वाऽवसाने** से टकार विकल्प से हुआ अतः लिट्, लिड् दो रूप बने।

**लिहौ-** प्रथमा और द्वितीया के द्विवचन का रूप है हकार औ से मिल जाता है। विशेष कोई कार्य नहीं करता।

**लिहः-** प्रथमा के बहुवचन में लिह्+अस् इस दशा में केवल इतना कार्य होता है कि सकार को रु और रेफ को विसर्ग। शस्, ङसि और ङस् में भी यही रूप बनता है।

**लिड्भ्याम्-** यह रूप तृतीया, चतुर्थी, और पंचमी के द्विवचन में **भ्याम्** में सिद्ध होता हैं लिह्+भ्याम् इस दशा में झल् मकार परे होने से "**हो ढः**" से हकार को ढकार और **झलां जशोऽन्ते** सूत्र से ढ को डकार हुआ।

**लिटत्सु, लिड्सु-** सप्तमी के बहुवचन में लिह् सु इस दशा में हकार को ढकार और ढ़कार को डकार होने पर लिड्+सु इस दशा में **ड: सि धुट्** से धुट् आगम और **खरि च** सूत्र से धकार को चर् तकार और उसके परे रहते पूर्व डकार को टकार हुआ। तब लिटत्सु रूप बना। धुट् के अभाव पक्ष में डकार के स्थान में चर् टकार **खरि च** सूत्र से होकर लिड्सु रूप बना।

## (हकारान्त विश्ववाह्-शब्द)

विश्ववाट्, विश्ववाड् । विश्वहौ। विश्ववाहः। विश्ववाहम्। विश्ववाहौ।

**विश्ववाट्,ड् - "विश्वं वहति इति विश्ववाह्"-** (संसार को **चलानेवाला ईश्वर)**- विश्ववाह् शब्द से प्रथमा के एक वचन में विश्ववाह्+स् इस स्थिति में **हो ढः** से हकार के स्थान में ढकार आदेश होने पर **झलां जशोन्ते** से ढकार के स्थान में डकार आदेश हुआ। तब **वाऽवसाने** से डकार को विकल्प से टकार चर् आदेश होकर दो रूप सिद्ध हुए।

**विश्ववाहौ-** आदि रूपों में कोई विशेष कार्य नहीं होता ।

**सूत्रम्- इग्यणः संप्रसारणम् । 1/1/45**

**वृत्तिः-** यणः स्थाने प्रयुज्मानो य इक् स संप्रसारणसंज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** यण के स्थान में प्रयुज्मान जो इक् वह संप्रसारणसंज्ञक हो । **जैसे- वाह ऊठ्** सूत्र से विश्ववाह् में वाह् के यण् वकार के स्थान में ऊकार इक् प्रयुक्त होता है, उसकी संप्रसारण संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- वाह ऊठ् । 6/4/132**

**वृत्तिः-** भस्य वाहः संप्रसारणम् ऊठ्।

**हिन्दी अर्थ-** वाह शब्दान्त भसंज्ञक अङ्ग के अवयव वाह शब्द की संप्रसारण-संज्ञक ऊठ् आदेश हो।

**सूत्रम्- संप्रसारणाच्च । 6/1/108**

**वृत्तिः-** संप्रासारणादचि पूर्वरूपमेकादेशः। वृद्धिः- विश्वौहः- इत्यादि।

**हिन्दी अर्थ-** संप्रसारण से अच् परे रहते पूर्वरूप एकादेश हो।

**विश्वौहः-** विश्व+ऊ+आह्+अस् यहां संप्रसारण ऊ से अच् **आकार** परे है पूर्व ऊकार को पूर्वरूप **एकादेश** होता है। तब **विश्व+ऊ+ह्+अस्** ऐसी स्थिति बनी। यहां **एत्येधत्यूठ्सु** सूत्र से ऊठ् परे होने के कारण **अकार** और ऊकार की वृद्धि औकार हुई। तब **विश्वौहस्** बना अन्त में **सकार** को रु और रकार को विसर्ग होने से विश्वौहः रूप बना।

आगे अजादि विभक्तियों में भ संज्ञा होने से **विश्वौहः** के समान संप्रसारण आदि कार्य होकर रूप बनेंगे। हलादि विभक्तियों में हकार को ढकार और ढकार को जश्त्व डकार होकर रूप बनेंगे। सप्तमी के बहुवचन **सुप्** में **ड: सि धुट्** से वैकल्पिक धुट् आगम भी होगा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया- | विश्वौहा, | विश्ववाड्भ्याम्, | विश्वाड्भिः , |
| चतुर्थी- | विश्वौहे, | विश्ववाड्भ्याम्, | विश्ववाड्भ्यः, |
| षष्ठी- | विश्वौहे, | विश्ववाड्भ्याम्, | विश्ववाड्भ्यः, |
| सप्तमी- | विश्वौहि, | विश्ववाड्भ्याम्, | विश्ववाट्त्सु, विश्वाड्सु, |

## (रकारान्त चतुर् शब्द)

(चार) शब्द नित्य बहुवचनान्त है इसलिये इसके रूप केवल बहुवचन में ही बनेंगे। चत्वारः । **चतुरः। चतुर्भिः । चतुर्भ्यः।**

**सूत्रम्- चतुरनडुहो राम उदात्तः। 7/1/98**

**वृत्तिः-** अनयोराम् स्यात् सर्वनामस्थाने परे।

**हिन्दी अर्थ-** चतुर् और अनडुह् शब्द को आम् आगम हो सर्वनामस्थान परे रहते। आम् का मकार इत्संज्ञक है। अतएव मित होने से आम् **मिदचोऽन्त्यात्परः** परिभाषा से अन्त्य अच् के आगे होगा और उसी समुदाय का अवयव बनेगा।

| |
|---|
| **चत्वारः**- जस् में चतुर्+अस् इस स्थिति में सर्वनामस्थान में जस् परे होने से चतुर् शब्द को **चतुरनडुहोरामुदात्तः** अन्त्य अच् तकारोत्तरवर्ती उकार के आगे आम् आगम हुआ तब **"चतु आ र् अस्"** ऐसी स्थिति बन जाने पर उकार को यण वकार करने से और सकार को रुत्व विसर्ग होने से रूप सिद्ध हुआ। |
| **चतुरः**- यह शस् का रूप है। इस में सकार को रुत्व और विसर्ग के अतिरिक्त कुछ विशेष कार्य नहीं होता तथा औट् तक ही सर्वनामस्थान संज्ञा होने से शस् के सर्वनामस्थान संज्ञा के अभाव के कारण यहां उ आगम नहीं हुआ। |

| |
|---|
| **चतुर्भिः**- भिस् का रूप है। इसमें भी सकार को रुत्व विसर्ग के अतिरिक्त कुछ कार्य विशेष नहीं होता। |
| **चतुर्भ्यः**- चतुर्थी और पंचमी के बहुवचन का रूप है । |

**सूत्रम् - षटचतुर्भ्यश्च । 7/1/55**

वृत्तिः - एभ्य आमोनुडागमः।

**हिन्दी अर्थ** - षट् संज्ञक और चतुर् शब्द से परे आम् को नुट् आगम हो।

**सूत्रम्- रषाभ्यां नो णः समानपदे । 8/4/1**

वृत्तिः- अचोरहाभ्यां द्वे- चतुर्ण्णाम्, चतुर्णाम्।

**हिन्दी अर्थ**- रेफ और षकार से परे नकार को णकार हो एक पद में।

| |
|---|
| **चतुर्ण्णाम्-चतुर्णाम्**- चतुर् शब्द के षष्ठी के बहुवचन में चतुर् + आम् इस दशा में नुट् आगम हुआ। तब चतुर्+नाम् ऐसी स्थिति बनी। चतुर् नाम् यहां एक पद में होने के कारण रकार से परे नकार को णकार हुआ तो **चतुर्+ णाम्** बना। तकारोत्तरवर्ती उकार से पर रेफ है, उससे पर यर् जकार को द्वित्व बिकल्प से हुआ द्वित्व पक्ष में **चतुर्ण्णाम्** और अभाव पक्ष में **चतुर्णाम्** रूप बने। |

**सूत्रम्- रोः सुपि । 8/3/16**

वृत्तिः- रोरेव विसर्गः सुपि। षत्वम्। षस्य द्वित्वे प्राप्ते।

**हिन्दी अर्थ**- सप्तमी के बहुवचन सुप् परे रहते रु के ही रेफ के विसर्ग होते हैं, अन्य रेफ के नहीं। **षत्वमिति**- तब इण् रकार से सकार को, **आदेश प्रत्यययोः** सूत्र से मूर्धन्य षकार हुआ।

**षस्येति**- इसके अनन्तर चतुर्षु ऐसी स्थिति बन जाने पर **अचो रहाभ्यां द्वे** सूत्र से षकार को द्वित्व प्राप्त हुआ।

**सूत्रम्- शरोऽचि । 8/4/49**

वृत्तिः- अचि परे शरो न द्वे स्तः। चतुर्षु। इति रकारान्ताः।

**हिन्दी अर्थ**- अच् परे रहते शर् को द्वित्व न हो।

| |
|---|
| **चतुर्षु**- चतुर्षु में शर् षकार से परे अच् उकार है अतः प्राप्त द्वित्व का निषेध हो गया रूप चतुर्षु ही सिद्ध हुआ। |

## (मकारान्त किम् शब्द)

**सूत्रम्- किमः कः 7/2/103**

वृत्तिः- किमः कः स्याद् विभक्तौ। कः, कौ, के इत्यादि। **शेषं सर्ववत्।**

**हिन्दी अर्थ**- किम् शब्द को क आदेश दो विभक्ति परे रहते।

| | | | |
|---|---|---|---|
| **प्रथमा**- | कः | कौ | के |
| **द्वितीया**- | कम् | कौ | कान् |
| **तृतीया**- | केन | काभ्याम् | कैः |
| **चतुर्थी**- | कस्मै | काभ्याम् | केभ्यः |
| **पंचमी**- | कस्मात् | काभ्याम् | केभ्यः |
| **षष्ठी**- | कस्य | कयोः | केषाम् |
| **सप्तमी**- | कस्मिन् | कयोः | केषु |

## (मकारान्त इदम् शब्द)

**सूत्रम्- इदमो मः । 7/2/108**

वृत्तिः- सौ । त्यदाद्यत्यापचादः।

**हिन्दी अर्थ**- इदम् शब्द के मकार को मकार ही होता है सु परे रहते।

**सूत्रम्- इदोय पुंसि । 7/2/111**

वृत्तिः- इदम् इदोऽय सौ पुंसि। अयम् त्यादद्यत्वे-

**हिन्दी अर्थ**- इदम् शब्द के इद् भाग को अय् आदेश हो सु परे रहते पुंल्लिङ्ग में।

| |
|---|
| **अयम्**- इदम् + सु यहां इद् भाग को अय् होने से अय् अम् सु यह स्थिति बनी। इसमें **हलङ्याब्यः**- सूत्र से अपृक्त सकार का लोप होने से अयम् रूप सिद्ध हुआ। |

**सूत्रम्- अतो गुणे । 6/1/97**

वृत्तिः- अपदान्तादतो गुणे पररूपमेकादेशः।

**हिन्दी अर्थ**- पदान्तभिन्न ह्रस्व अकार से गुण (अ, ए, ओ) परें रहते पररूप एकादेश हो ।

**सूत्रम्- दश्च । 7/2/109**

वृत्तिः- इदमो दस्य मः स्याद् विभक्तौ। इमौ, इमे। त्यदादेः सम्बोधनं नास्तीत्युत्सर्गः ।

**हिन्दी अर्थ-** इदम् शब्द के दकार को मकार हो विभक्ति परे रहते।

**इमौ-** इद्+औ इस स्थित में विभक्ति औ परे होने से दकार को मकार हुआ। तब इम्+औ इस स्थिति के बन जाने पर **वृद्धिरेचि** सूत्र से प्राप्त वृद्धि का **प्रथमयोः पूर्वसवर्णः** द्वारा बाध और **नादिचि** सूत्र से पूर्वसवर्ण दीर्घ का निषेध होने पर पुनः **वृद्धिरेचि** सूत्र से वृद्धि होकर इमौ रूप बना।

**इमे-** इदम्+अस् यहां **त्यदादीनामः** सूत्र से मकार को अकार आदेश, **अतो गुणे** सूत्र से दकारोत्तरवर्ती अकार और अम् के अकार के स्थान में पररूप एकादेश, **दश्च** सूत्र से दकार को मकार आदेश होने से इम्+अस् ऐसी स्थिति हो जाने पर अकारान्त बन जाने से अदन्त सर्वनाम इम से परे जस् को **जसः शी** सूत्र से शी आदेश शकार की इत्संज्ञा लोप अकार और ईकार के स्थान में एकार गुण एकादेश हो जाने से इमे रूप सिद्ध हुआ ।

**सूत्रम्- अनाप्यकः। 7/2/112**

**वृत्तिः-** अककारस्येदम इदोऽनापि विभक्तौ । आबिति प्रत्याहारः। अनेन।

**हिन्दी अर्थ-** ककार रहित इदम् के इद् भाग को अन् आदेश हो आप् (टा से लेकर सुप) विभक्ति परे रहते । **आबिति-** आप् यह प्रत्याहार है।

**अनेन-** इदम्+टा इस दशा में सबसे पहले **त्यदादीनामः** से मकार को अकार हुआ। तब **अतो गुणे** से पररूप। इद्+टा ऐसी स्थिति बन जाने पर **दश्च** सूत्र से दकार को मकार प्राप्त हुआ। परन्तु प्रकृत सूत्र से आप् विभक्ति टा परे होने से इद् भाग को अन् आदेश हुआ। फिर अन्+टा इस स्थिति में अकारान्त होने से उसके आगे टा को इन् आदेश हुआ जब अन् इन् इस स्थिति में गुण हो कर अनेन रूप सिद्ध हुआ ।

**सूत्रम्- हलि लोपः । 7/2/113**

**वृत्तिः-** आककारस्येदम इदौ लोप आपि हलादौ।

**हिन्दी अर्थ-** ककाररहित इदम् शब्द के इद् भाग का लोप हो हलादि आप् विभक्ति परे रहते।

**सूत्रम्- आद्यन्तवद् एकस्मिन् । 1/1/21**

**वृत्तिः-** एकस्मिन् क्रियमाणं कार्यमादाविवान्त इव स्यात् सुपि च दीर्घः- आभ्याम्।

**हिन्दी अर्थ-** एक वर्ण पर जब कार्य करना हो तो उस वर्ण को आदि भी माना जाता है और अन्तिम भी ।

**सूत्रम्- नेदमदसोरकोः । 7/1/11**

**वृत्तिः-** अककारयोरिदमदसोः भिस ऐस् न। एभिः। अस्मै। एभ्यः । अस्मात्। अस्य। अनयोः। एषाम्। अस्मिन्। एषु।

**हिन्दी अर्थ-** ककाररहित इदम् और अदस् से परे भिस् को ऐस् न हो।

**एभिः-** इदम्+भिस् इस दशा में त्यदाद्यत्व और पररूप होने पर हलादि विभक्ति भिस् परे होने से **हलि लोपः** सूत्र से इद् भाग का लोप होकर अ+ भिस् यह स्थिति बनी। वहां पूर्ववद् व्यपदेशिवद्भाव से अकार को अदन्त अङ्ग मान लेने पर **अतो भिस ऐस्** से भिस् के स्थान में ऐस् आदेश प्राप्त हुआ। उसका प्रकृत सूत्र से निषेध होने के अनन्तर झलादि बहुवचन भिस् परे होने से **व्यपदेशिवद्भावेन** अदन्त अङ्ग अकारके अन्त्य अकार को **बहुवचने झल्येत्** से एकार तथा सकार को रुत्व विसर्ग कर देने से एभिः रूप बना ।

**अस्मै-** इदम्+ङे इस दशा में त्यदाद्यत्व और पररूप करने पर अदन्त अङ्ग बन जाने से **सर्वनाम्नः स्मै** से ङे को स्मै आदेश हुआ। स्मै में ङे का विभक्त्वि धर्म स्थनिवद्भाव से लाकर **हलि लोपः** सूत्र से इद् भाग का लोप हो जाने पर रूप सिद्ध हुआ।

**एभ्यः-** इदम्+भ्यस् इस दशा में त्यदद्यत्व और पररूप होने पर इद् भाग का लोप हुआ। तब व्यपदेशिवद्भाव से अदन्त अङ्ग के अकार को **बहुवचने झल्येत्** सूत्र से एकार तथा सकार के स्थान में रु और विसर्ग करने पर रूप सिद्ध हुआ।

**अस्मात्-** त्यदाद्यत्व, पररूप और ङसि के स्थान में स्मात् आदेश होने पर इद् भाग का लोप होकर रूप सिद्ध हुआ।

**अस्य-** त्यदाद्यत्व और पररूप होने पर अदन्त अङ्ग से पर ङस् को स्य आदेश हुआ तब इद् भाग का लोप होकर रूप सिद्ध हुआ।

**अनयोः-** ओस् से त्यदाद्यत्व और पररूप होने पर **अनाप्यकः** से अजादि विभक्ति ओस् परें होने से इद् भाग को अन् आदेश होकर अन् औस् इस स्थिति में **ओसि च** से अकार को एकार और उसको अय् आदेश होकर रूप सिद्ध हुआ।

**एषाम्-** आम् में त्यदाद्यत्व और पररूप करने पर अदन्त अङ्ग हो जाने से आम् को **आमि सर्वनाम्नः सुट्** से सुट् आगम हो गया, तब हलादि विभक्ति पर होने से इद् भाग का **हलि लोपः** सूत्र से लोप और झलादि बहुवचन साम् परे होने से **बहुवचने झल्येत्** सूत्र से अकार को एकार आदेश हुआ तब ए साम् इस दशा में **आदेशप्रत्यययोः** से सकार को मूर्धन्य षकार होकर रूप सिद्ध हुआ।

**अस्मिन्-** सप्तमी के एकवचन में और एषु बहुवचन में पूर्वोक्त प्रकार से सिद्ध होंगे। ध्यान रहे कि इदम् शब्द में ङे, ङसि, ङस्, ङि और आम् को स्मै, स्मात्, स्य, स्मिन् आदेश और सुट् आगम के अनन्तर हलादि बन जाते हैं। इसलिये इनमें **हलि लोपः** सूत्र से इद् भाग का लोप हो जाता है, केवल अकार बचा रहता है। **अनाप्यकः** सूत्र केवल टा और ओस् इन दो स्थानों पर लागू होता है। इन्हीं में

| |
|---|
| अन् आदेश होता है। |

**सूत्रम्- द्वितीयाटौस्स्वेनः** 2/4/34

**वृत्तिः-** इदमेतदोरन्वादेशे। किंचित् कार्यं विधातुमुपात्तस्य कार्यान्तरं विधातुं पुनरुपादानम्-अन्वादेशः। **यथा-** अनेन व्याकरणमधीतम्, एनं छन्दोऽध्यापय। अनयोः पवित्रं कुलम्, एनयोः प्रभूतं स्वामिति। एनम्, एनौ, एनन्। एनयोः। एनान् । एनेन। एनयोः। एनयोः इति मकारान्ताः। राजा।

**हिन्दी अर्थ-** इदम् ओर एतद् शब्द को अन्वादेश के विषय में एन् आदेश हो द्वितीया, टा और ओस् परे रहते । **अनेन व्याकरणमधीतम्, एनं छन्दोऽध्यापय-** अर्थात् इसने व्याकरण पढ़ लिया है, इसे वेद पढ़ाइये।

## (नकारान्त राजन् शब्द)

| |
|---|
| **राजा-** राजन् सु इस दशा में **हल्ङ्याभ्यो दीर्घाद्..** से सकार का लोप नान्त उपधा को **सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ** से दीर्घ तथा नकार का न **लोपः प्रातिपदिकान्तस्य** से लोप होने पर यह रूप सिद्ध हुआ। |

**सूत्रम्- न ङि सम्बुद्धयोः** । 8/2/8

**वृत्तिः-** नस्य लोपो न ङौ सम्बुद्धौ च। हे राजन् ।

**हिन्दी अर्थ-** नकार का लोप न हो ङि और सम्बुद्धि परे रहते।

न लोपः प्रातिपदिकान्तस्य से प्राप्त नकारलोप का यह निषेध है ।

| |
|---|
| **हे राजन्-** यहां सम्बुद्धि होने के कारण प्रकृत सूत्र से नकार लोप का निषेध हुआ। |

**(वा) डावुत्तरपदे प्रतिषेधो वक्तव्यः।** ब्रह्मनिष्ठः । राजानौ, राजानः। राज्ञः।

**हिन्दी अर्थ-** उत्तर पद है परे जिसके उस ङि के परे रहते नकारलोप का निषेध नहीं होता अर्थात् नक़ारलोप हो ही जाता है।

| |
|---|
| **राजानौ-** राजन् औ यहां नान्त की उपधा को **सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ** सूत्र से दीर्घ होकर रूप सिद्ध हुआ। |
| **राजानः-** यह जस् का रूप है, नान्तोपधा को दीर्घ हुआ। |
| **राज्ञः-** राजन्+शस् (अस्) इस दशा में **अल्लोपोनः** अन् के अकार का लोप और चवर्ग जकार के आगे होने से तवर्ग नकार को श्चुत्व होकर रूप सिद्ध हुआ । |

**सूत्रम्- नलोपः सुप्-स्वर-संज्ञा-तुग्विधिषु कृति** । 8/2/2

सुब्विधौ स्वरविधौ संज्ञाविधौ कृति तुग्विधौ च नलोपोसिद्धः, नात्यत्र-राजाश्व इत्यादौ। इत्यसिद्धत्वाद्-आत्वम्, एत्वम्, ऐस्त्वं च न। राजभ्याम्, राजभिः। राजभ्यः । राज्ञि-राजनि। राजसु।

**हिन्दी अर्थ-** सुब्विधि, स्वरविधि, संज्ञाविधि और कृत् प्रत्यय परे रहते तुग्विधि के विषय में ही नकार का लोप असिद्ध होता है अन्यत्र नहीं।

| |
|---|
| **राज्ञि, राजनि-** में **विभाषा ङिश्योः** सूत्र से विकल्प से अन् के अकार का लोप हुआ लोप पक्ष में-राज्ञि, अभाव पक्ष में-राजनि । |

## (नकारान्त मघवन् शब्द)

**सूत्रम्- मघवा बहुलम्** । 6/4/128

**वृत्तिः-** मघवन् शब्दस्य वा त इत्यन्तादेशः।

**हिन्दी अर्थ-** मघवन् शब्द को त अन्तादेश विकल्प से हो।

मघवन् शब्द के अन्त्य नकार को त आदेश हो गया। तब मघवत् शब्द बना और पक्ष में मघवन् ही रहा। दोनों के अलग-अलग रूप बनेंगे।

**सूत्रम्- उगिदचां सर्वनामस्थाने धातोः** । 7/1/70

**वृत्तिः-** अधातोरुगितो नलोपिनोऽञ्चतेश्च नुम् स्यात सर्वनामस्थाने परे। मघवान्, मघवन्तौ, मघवन्तः । हे मघवन्। मघवद्भ्याम् तत्वाभावे। मघवा। सुटि राजवत्।

**हिन्दी अर्थ-** धातुभिन्न उगित् (उक् इ, उ, ऋ, लृ जिसका इत् हो) और नकारलोपी (जिसके नकार का लोप हुआ हो) अच् धातु को नुम् आगम हो सर्वनामस्थान परे रहते।

| |
|---|
| **मघवान्-** यह प्रथमा के एकवचन का रूप है। यहां मघवत् शब्द ऋकार-उक् के इत् होने से उगित् है। प्रथमा के एकवचन सु सर्वनामस्थान परे रहते वकारोत्तरवर्ती अन्त्य अच् अकार के आगे नुम् आगम हुआ। उम् अनुबन्ध का लोप हुआ। तब मघवन् त् स् इस अवस्था में पहले अपृक्त सकार का **हल्ङ्याभ्यो दीर्घाद्..** और फिर संयोगान्त पद के अन्त्य तकार का लोप होने पर **सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ** सूत्र से उपधा अकार को दीर्घ और **नलोपः** प्रातिपदिकान्तस्य से अन्त्य नकार का लोप होने से मघवान् रूप बना। |
| **मघवन्तौ-** मघवन्+औ इस दशा में प्रथम त् अन्तादेश, तब **उगिदचा सर्वनामस्थाने धातोः** सूत्र से नुम् आगम होने से रूप सिद्ध हुआ। |
| **हे मघवन्-** सम्बुद्धि में सकार का लोप होने पर तकार का संयोगान्त लोप होता है । नकार लोप का **न ङि संबुद्धयोः** सूत्र से निषेध हो जाता है। |

| |
|---|
| **मघवा-** मघवन् शब्द को त् अन्तादेश जब न हुआ तब प्रथमा के एकवचन में मघवन्+सु इस दशा में **सर्वनामस्थाने..** सूत्र से उपधादीर्घ, अपृक्त सकार का **हल्ङ्याभ्यो दीर्घाद्..** से लोप होने पर **नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य** सूत्र से अन्त्य नकार का लोप होकर रूप सिद्ध हुआ। सुटीति इस पक्ष में नकारान्त शब्द होने से नकारान्त राजन् शब्द के समान सुट् में (सु से औट् तक) रूप बनते हैं। |

**सूत्रम्- श्व-युव-मघोनामतद्धिते** । 6/4/133

**वृत्तिः-** अन्नन्तानां भानामेषामतद्धिते संप्रसारणम्। मघोनः। मघवभ्याम।

**हिन्दी अर्थ-** श्वन् (कुत्ता), युवन् (युव, जवान) और मघवन् (इन्द्र)-इन अन्नन्त भसंज्ञक अङ्गों को संप्रसारण हो तद्धितभिन्न प्रत्यय परे रहते।

**मघोनः-** मघवन् शब्द से शस् में मघवन्+अस् इस दशा में प्रकृत सूत्र से वकार यण् के स्थान में उकार संप्रसारण हुआ **सम्प्रसारणाच्च** सूत्र से अग्रिम अकार का पूर्वरूप एकादेश होने पर मघ्+उन्+अस् ऐसी स्थिति बनी। यहां अकार और उकार को ओकार गुण स् को रुत्व विसर्ग होकर मघोनः रूप सिद्ध हुआ।

**पथः-** पथिन्+शस् इस स्थिति में भसंज्ञक अङ्ग होने से पथिन् की टि इन् का लोप हो गया। तब पथ्+अस् ऐसी स्थिति बन जाने पर सकार को रुत्व विसर्ग करने से रूप सिद्ध हुआ।

**पथा-** पथिन्+टा इस दशा में सारे कार्य पथः के समान होकर रूप सिद्ध होता है।

**पथिभ्याम्-** पथिन्+भ्याम् इस स्थिति में नकार का लोप न लोपः प्रातिपदिका.... सूत्र से होने पर रूप सिद्ध होता है।

## (नकारान्त पथिन् शब्द)

**सूत्रम्- पथिमथ्यृभुक्षामात् । 7/1/85**

**वृत्तिः-** एषामाकारोन्तादेशः स्यात् सौ परे।

**हिन्दी अर्थ-** पथिन् (मार्ग), मथिन् (मथनी, रई), ऋभुक्षिन् (इन्द्र) इन शब्दों को आकार अन्तादेश हो सु परे रहते।

पथिन् शब्द से सु परे रहते पथिन्+सु इस दशा में नकार को आकार हो गया पथि+आ+सु ऐसी स्थिति बन गई।

**सूत्रम्- इतोऽत् सर्वनामस्थाने । 7/1/86**

**वृत्तिः-** पथ्यादेरिकारस्याकारः सर्वनामस्थाने परे।

**हिन्दी अर्थ-** पथिन् आदि के इकार को अकार हो सर्वनामस्थान परे रहते। पथि+आ+स् इस स्थिति में पथिन् के इकार को अकार हुआ तब पथ+आ+स् यह अवस्था हुई।

**सूत्रम्- थो न्थः । 7/1/87**

**वृत्तिः-** पथिमथोरथस्य न्थादेशः सर्वनामस्थाने। पन्थाः, पन्थानौ, पन्थानः।

**हिन्दी अर्थ-** पथिन् और मथिन् शब्दों के थकार को न्थ आदेश हो सर्वनामस्थान परे रहते।

**पन्थाः-** प्रथमा के एकवचन में पूर्वोक्त प्रकार से पथ+आ+स् ऐसी स्थिति बन जाने पर इस सूत्र से थ को न्थ आदेश हुआ। तब "पन्थ आ स्" यह दशा हुई। इस दशा में सवर्ण दीर्घ और सकार को रुत्व तथा विसर्ग होकर पन्थाः रूप सिद्ध हुआ।

**पन्थानौ और पन्थानः-** ये औ और जस् के रूप इसी प्रकार सिद्ध होगे द्वितीया के एकवचन में-पन्थानम्, द्विवचन में- पन्थानौ।

**सूत्रम्- भस्य टेलोपः । 7/1/88**

**वृत्तिः-** भस्य पथ्यादेष्टेस्लोपः। पथः। पथा। पथिभ्याम्। एवम्-मथिन्। ऋभुक्षिन्।

**हिन्दी अर्थ-** अजादि विभक्तियों में भ संज्ञा होती है, उनके परे रहते पथिन् आदि की टि (इन्) का लोप हो जाता है।

## (सकारान्त विद्वस् शब्द)

**विद्वान्-** प्रथमा के एकवचन में नुम्, और संयोगान्त लोप होने पर विद्वन् स् इस स्थिति में संयोगान्त लोप के असिद्ध होने के कारण **सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ** सूत्र से दीर्घ की प्राप्ति न होने से सकारान्त संयोग होने से सान्तमहतः...- सूत्र से दीर्घ होकर विद्वान् रूप **बना।**

**हे विद्वन्-** सम्बुद्धि में दीर्घ के निषेध होने से हे विद्वन् रूप सिद्ध होता है।

**सूत्रम्- वसोः संप्रसारणम् । 6/4/131**

**वृत्तिः-** वस्वन्तस्य भस्य संप्रसारणं स्यात्। विदुषः । **वसुस्रंसु.....** इति दः- विद्वद्भ्याम्।

**हिन्दी अर्थ-** वसुप्रत्ययान्त भसंज्ञक अङ्ग को संप्रसारण हो।

**विदुषः-** शस् में विद्वस्+अस् इस दशा में संप्रसारण हुआ **संप्रसारणाच्च** सूत्र से अकार का पूर्वरूप होने पर तथा सकार को रुत्व विसर्ग और उकार इण् से पर प्रत्यय वस् के अवयव सकार को **आदेश प्रत्यययोः** सूत्र से मूर्धन्य षकार होकर रूप सिद्ध हुआ।
सभी अजादि विभक्तियों में इसी प्रकार रूप सिद्धि होती है।

**विद्वद्भ्याम्-** भ्याम् में वसुस्रंसुध्वंस्वनडुहां दः सूत्र से सकार को दकार होकर विद्वद्भ्याम् रूप सिद्ध हुआ।

## (दकारान्त तत् शब्द)

त्यद् (वह) तद् (वह) यद् (जो) एतद् (यह) शब्द।

**सूत्रम्- तदोः सः सावनन्त्ययोः । 7/2/106**

**वृत्तिः-** त्यदादीनां तकारदकारयोरनन्त्ययोः सः स्यात् सौ।

**हिन्दी अर्थ-** त्यद् आदियों के तकार और दकार, जो अन्तिम नहीं है. को सकार हो, सु परे रहते।

सः, तौ, ते। यः, यौ, ये। एषः, एतौ, एते, एतम्। अन्वादेशे-एनम्, एनौ. एनान्, एनेन, एनयोः।

## (दकारान्त युष्मद् और अस्मद् शब्द)

**सूत्रम्- ङे प्रथमयोरम् । 7/1/28**

वृत्तिः- युष्मदस्मद्भ्यां परस्य ङे इत्येतस्य् प्रथमाद्वितीययोश्चामादेशः ।

**हिन्दी अर्थ-** युष्मद् और अस्मद् से परे ङे और प्रथमा तथा द्वितीया को अम् आदेश हो ।

> युष्मद् और अस्मद् से प्रथमा के एकवचन में युष्मद्+सु और अस्मद्+सु इस अवस्था में सु को अम् आदेश हुआ। तब युष्मद्+अम् और अस्मद्+अम् यह स्थिति बनी।

**सूत्रम्- त्वाहौ सौ । 7/2/94**

वृत्तिः- अनयोर्मपर्यन्तस्य त्वाहौ आदेशौ स्तः ।

**हिन्दी अर्थ-** युष्मद् और अस्मद् शब्दों के मपर्यन्त-युष् और अस्- भाग को क्रम से त्व और अह आदेश हो सु परे रहते।

> युष्मद्+अम् और अस्मद्+अम् इस स्थिति में मपर्यन्त भाग को त्व और अह आदेश हुए । तब त्व अद्+अम् और अह अद्+अम् स्थिति हुई। इसमें **अतो गुणे** सूत्र से पररूप होकर त्वद्+अम् और अहद्+अम् बना।

**सूत्रम्- शेषे लोपः । 7/2/90**

वृत्तिः- एतयोष्टिलोपः। त्वम्। अहम्।

**हिन्दी अर्थ-** (आत्व और यत्व की निमित्त विभक्ति से भिन्न विभक्ति परे रहते) इनकी टि का लोप हो।

> **त्वम्-** त्व+अद्+अम् ऐसी स्थिति में **अतो गुणे** से पररूप हुआ और तब **शेषे लोपः** सूत्र से टि अद् का लोप होकर रूप सिद्ध हुआ।
>
> **अहम्-** इसकी सिद्धि भी त्वम् के समान ही होती है अन्तर केवल इतना ही है कि इसके मपर्यन्त भाग अस् को अह् आदेश होता है।

**सूत्रम्- युवावौ द्विवचने । 7/2/92**

वृत्तिः- द्वयोरुक्तावनयोर्मपर्यन्तस्य युवावौ स्तो विभक्तौ।

**हिन्दी अर्थ-** द्वित्व संख्या विशिष्ट अर्थ के वाचक युष्मद् और अस्मद् शब्दों के मपर्यन्त (युष्म, अस्म्) भाग को क्रम से युव और आव आदेश हो विभक्ति परे रहते ।

> **युवाम्, आवाम्-** युष्मद्+औ और अस्मद्+अ इस दशा में पहले **ङे प्रथमयोः** सूत्र से औ को अम् आदेश हुआ तब मपर्यन्त युष् और अस् भाग को युव और आव आदेश हुए। फिर युव अद् अम् आव अद् अम् इस स्थिति के बन जाने पर **अतो गुणे** से पररूप हुआ।

**सूत्रम्- प्रथमायाश्च द्विवचने भाषायाम् । 7/2/88**

वृत्तिः- ओङ्येतयोरात्वं लोके। युवाम्। आवाम् ।

**हिन्दी अर्थ-** औङ् परे रहते युष्मद् और अस्मद् शब्दों को आकार अन्तादेश हो लोक में ।

**सूत्रम्- यूयवयौ जसि । 7/2/93**

वृत्तिः- अनयोर्मपर्यन्तस्य। यूयम्। वयम्।

**हिन्दी अर्थ-** इनके मपर्यन्त भाग को यूय और वय आदेश हो जस् परे रहते।

> **यूयम्, वयम्-** जस् को पहले **ङे प्रथमयोः...** सूत्र से अम् आदेश हुआ। तब मपर्यन्त भाग को यूय और वय आदेश होने पर यूय+अद्+अम् और वय+अद्+अम् इस अवस्था में **अतो गुणे** से पररूप होने पर यूयद्+अम् और वयद्+अम् इस स्थिति में **शेषे लोपः** से टि अद् का लोप होकर यूयम् और वयम् रूप बने।

**सूत्रम्- त्वमावेकवचने । 7/2/97**

वृत्तिः- एकस्योक्तावनयोर्मपर्यन्तस्य त्वमौ स्तो विभक्तौ।

**हिन्दी अर्थ-** एकवचन अर्थ के वाचक युष्मद् और अस्मद् के मपर्यन्त भाग को त्व और म आदेश हों विभक्ति परे रहते।

**सूत्रम्- द्वितीयायाञ्च । 7/2/87**

वृत्तिः- अनयोरात् स्यात्। त्वाम्। माम्।

**हिन्दी अर्थ-** युष्मद् और अस्मद् शब्द को आकार अन्तादेश हो द्वितीया विभक्ति परे रहते ।

> **त्वाम्, माम्-** अन्त्य दकार को आकर आदेश होने पर त्व+आ+अम् और म+आ+अम् इस अवस्था में पहले पूर्व अकार और आकार को फिर अम् के अकार के साथ सवर्णदीर्घ होने से त्वाम् और माम् रूप सिद्ध हुए।

**सूत्रम् - शसो न । 7/2/29**

वृत्तिः- आभ्यां शसो न स्यात्। अमोपवादः। आदेः परस्य। संयोगान्तलोपः। युष्मान्, अस्मान्।

**हिन्दी अर्थ-** युष्मद् और अस्मद् शब्द से परे शस् को नकार आदेश हो। **अम इति-** यह नकार आदेश **ङेप्रथमयोः** सूत्र से प्राप्त **अम्** आदेश का अपवाद (बाधक) है। **आदे इति-** पर को विहित होने से यह नकारादेश **आदेः परस्य** सूत्र से पर के आदि को होगा।

**युष्मान्, अस्मान्**- युष्मद्+अस् और अस्मद्+अस् इस अवस्था में पर अस् (शस्) के आदि अकार को नकार होने से युष्मद्+न्+स्, अस्मद्+न्+स् यह स्थिति हुई। यहां **द्वितीयाटौस्स्वेनः** सूत्र से दकार को आकारादेश और सवर्णदीर्घ होकर युष्मान् स् और अस्मान् स् इस दशा में संयोगान्त सकार का **संयोगान्तस्य लोपः** सूत्र से लोप होने पर युष्मान् और अस्मान् रूप सिद्ध हुए।

## सूत्रम्- योचि । 7/2/89

**वृत्तिः**- अनयोर्यकारादेशः स्यादनादेशजादौ परतः। त्वया । मया।

**हिन्दी अर्थ**- युष्मद् और अस्मद् शब्दों को यकार आदेश हो **अनादेश**- जिसको कुछ आदेश न हुआ हो ऐसी अजादि विभक्ति परे रहते। अलोन्त्यपरिभाषा से यकारादेश अन्त्य के स्थान में होगा।

**त्वया, मया**- युष्मद् और अस्मद् शब्दों के तृतीया के एकवचन में युष्मद्+आ और अस्मद्+आ इस दशा में **त्वमावेकवचने** से मपर्यन्त आ को त्व और म आदेश, और **अतो गुणे** से पररूप होने पर त्वद्+आ और मद्+आ इस स्थिति में दकार को यकार आदेश हुआ। तब त्वया और मया ये रूप सिद्ध हुए।

## सूत्रम्- युष्मदस्मदोरनादेशे । 7/2/86

**वृत्तिः**- अनयोरात् स्याद् अनादेशे हलादौ विभक्तौ। युवाभ्याम्। आवाभ्याम्। युष्माभिः । अस्माभिः ।

**हिन्दी अर्थ**- युष्मद् और अस्मद् अङ्ग को आकार हो अनादेश हलादि विभक्ति परे रहते । **अलोन्त्य** परिभाषा से आकार अन्त्य को ही होता है।

**युवाभ्याम्, आवाभ्याम्**- भ्याम् विभक्ति में **युवावौ द्विवचने** से मपर्यन्त भाग को युव और आव आदेश और **अतो गुणे** से पररूप होने पर युवद्+भ्याम् और आवद्+भ्याम् इस स्थिति में आदेश रहित हलादि विभक्ति भ्याम् परे रहते दकार को आकार आदेश हुआ। तब सवर्णदीर्घ होकर युवाभ्याम् और आवाभ्याम् रूप सिद्ध हुए।

**युष्माभिः, अस्माभिः**- यहां युष्मद्+भिस् और अस्मद् + भिस् इस स्थिति में दकार को आकार, सवर्णदीर्घ और रुत्व विसर्ग होते हैं।

## सूत्रम्- तुभ्यमह्यौ ङयि । 7/2/95

**वृत्तिः**- अनयोर्मपर्यन्तस्य । टिलोपः। तुभ्यम्। मह्यम्।

**हिन्दी अर्थ**- इसके मपर्यन्त भाग को तुभ्य और मह्य आदेश हो ङे परे रहते।

**तुभ्यम्, मह्यम्**- चतुर्थी के एकवचन में युष्मद् + ङे इस दशा में पहले **प्रथमयोः**.. सूत्र से ङे को अम् आदेश हुआ। तब मपर्यन्त भाग को तुभ्य ओर मह्य आदेश और **अतो गुणे** से पररूप होने पर तुभ्यद् अम् और मह्यद् अम् इस अवस्था में **शेषे लोपः** से टि अद् का लोप होने पर तुभ्यम् और मह्यम् सिद्ध हुए।

## सूत्रम्- भ्यसोऽभ्यम् । 7/1/30

वृत्तिः- आभ्यां परस्य। युष्मभ्यम्। अस्मभ्यम्।

हिन्दी **अर्थ**- इन दोनों युष्मद् और अस्मद्से परे भ्यस् को अभ्यम् आदेश हो।

**युष्मभ्यम्, अस्मभ्यम्**- चतुर्थी के बहुवचन में युष्मद्+भ्यस् और अस्मद्+भ्यस् इस अवस्था में भ्यस् को अभ्यम् आदेश हुआ। तब युष्मद्+अभ्यम् और अस्मद्+अभ्यम् इस स्थिति में **शेषे लोपः** सूत्र से टि अद् का लोप होने से और अस्मभ्यम् रूप सिद्ध हुए।

**युष्मभ्यम्**- यहाँ विभक्ति का होने से **न विभक्तौ तुस्माः** सूत्र से मकार के लोप का निषेध हो जाता है।

## सूत्रम्- एकवचनस्य च । 7/1/32

वृत्तिः- आभ्यां ङसेरत्। त्वत्। मत् ।

हिन्दी **अर्थ**- इन दोनों युष्मद् और अस्मद् से परे पंचमी के एकवचन ङसि को अत् आदेश हो।

**त्वत्, मत्**- पंचमी के एकचचन में युष्मद्+ङसि और अस्मद्+ङसि इस अवस्था में **त्वमावेकवचने** से मपर्यन्त भाग को त्व और म आदेश तथा **अतो गुणे** से पररूप करने के अनन्तर ङसि को प्रकृत सूत्र से अत् आदेश हुआ तब त्वद्+अत् और मद्+अत् इस स्थिति में **शेष लोपः** सूत्र से टि अद् का लोप होकर त्वत् और मत् रूप बने।

## सूत्रम्- पंचम्या अत् । 7/1/31

वृत्तिः- आभ्यां पंचम्या भ्यसोऽत् स्यात्। युष्मत् । अस्मत् ।.

हिन्दी **अर्थ**- इन दोनों युष्मद् और अस्मद् से परे पंचमी के भ्यस् को अत् आदेश हो।

**युष्मत्,अस्मत्**- पंचमी के बहुवचन में युष्मद्+भ्यस् अस्मद्+भ्यस् इस दशा में भ्यस् को अत् आदेश हुआ। तब **शेषे लोपः** सूत्र से टि अद् का लोप होकर युष्मत् और अस्मत् रूप सिद्ध हुए ।

## सूत्रम्- तवममौ ङसि । 7/2/96

वृत्तिः- अनयोर्मपर्यन्तस्य तवममौ स्तो ङसि ।

**हिन्दी अर्थ-** इन दोनों युष्मद् और अस्मद् के मपर्यन्त भाग को तव और मम आदेश हो ङस् परे रहते इस सूत्र से तव और मम आदेश होने के अनन्तर **अतो गुणे** सूत्र से पररूप होकर तवद्+ ङस् और ममद्+ ङस् यह स्थिति हुई।

**सूत्रम्- युष्मदस्मद्भ्यां ङसोश् । 7/1/27**

**वृत्तिः-** तव। मम। युवयोः। आवयोः।

**हिन्दी अर्थ-** युष्मद् और अस्मद् शब्दों से ङस् (षष्ठी के एकवचन) को अश् आदेश हो।

| |
|---|
| **तव, मम-** ङस् को अश् आदेश होने पर तवद् अ और ममद् अ इस स्थिति में **शेषे लोपः सूत्र से** टि अद् **का** लोप होकर तव और मम रूप बने। |

| |
|---|
| **युवयोः, आवयोः-** ओस् में पहले मपर्यन्त भाग को युव और आव आदेश हुए। तब **अतो गुणे** से पररूप होने के अनन्तर युवद्+ओस् और आवद्+ओस् इस स्थिति में अनादेश अजादि विभक्ति ओ परे रहते दकार **को योचि** सूत्र से यकार आदेश हुआ रकार को रुत्व विसर्ग होकर युवयोः, आवयोः रूप सिद्ध हुए। |

**सूत्रम्- साम आकम् । 7/1/33**

**वृत्तिः-** आभ्यां परस्य साम आकम् स्यात्। युष्माकम्। अस्माकम्। त्वयि। मयि। युवयोः। आवयोः। युष्मासु। अस्मासु।

**हिन्दी अर्थ-** इन दोनों युष्मद् और अस्मद् से परे साम को आकम् आदेश हो ।

| |
|---|
| **युष्माकम्, अस्माकम्-** षष्ठी के बहुवचन में युष्मद् + आम् और अस्मद् + आम् इस दशा में आम् को आकम् आदेश हुआ। तब **शेषे लोपः** सूत्र से अन्त्यलोप पक्ष में दकार का लोप होकर युष्म+आकम् और अस्म+आकम् इस स्थिति के बन जाने पर सवर्णदीर्घ होकर रूप सिद्ध हुए। |
| **त्वयि, मयि-** सप्तमी के एकवचन में युष्मद् +ङि और अस्मद्+ङि इस स्थिति में **त्वमावेकवचने** सूत्र से मपर्यन्त भाग को त्व और मम आदेश और **अतो गुणे** से पररूप होकर त्वद् इ और मद्+इ इस स्थिति **में योचि** सूत्र से दकार को यकार होने से त्वयि और मयि रूप सिद्ध हुए। |
| **युष्मासु, अस्मासु-** बहुवचन में युष्मद् +सु और अस्मद्+सु इस अवस्था में **युष्मदस्मदोरनादेशे** सूत्र से दकार को आकार होने के अनन्तर सवर्णदीर्घ होकर युष्मासु और अस्मासु रूप सिद्ध हुए। |

**सूत्रम्- युष्मदस्मदोः षष्ठी-चतुर्थीद्वितीयास्थयोर्वांनावौ । 8/1/20**

**वृत्तिः-** पदात्परयोरपादादौ स्थितयोः षष्ठ्यादिविशिष्टयोः वां नौ इत्यादेशौ स्तः।

**हिन्दी अर्थ-** षष्ठी, चतुर्थी और द्वितीया विभक्तियों से युक्त युष्मद् और अस्मद् शब्द जब किसी पद से परे हों,परन्तु पाद (श्लोक या ऋचा के चरण) के आदि में न हो तो, इनको क्रमशः वाम् और नौ आदेश होते हैं।

**सूत्रम्- बहुवचनस्य वस्नसौ । 8/1/21**

**वृत्तिः-** उक्तविधयोरनयोः षष्ठ्यादिबहुवचनान्तयोर्वसनौ स्तः।

**हिन्दी अर्थ-** पद से पर, पाद के आदि में न होने पर **षष्ठ्यादि** बहुवचनान्त युष्मद् और अस्मद् शब्दों को क्रम से वस् और नस् आदेश हों।

**सूत्रम्- तेमयावेकवचनस्य । 8/1/22**

**वृत्तिः-** उक्तविधयोरनयोः षष्ठीचतुर्थ्येकवचनान्तयोस्ते मे एतौ स्तः ।

**हिन्दी अर्थ-** पद से परे, पाद के आदि में न होने पर **षष्ठी और चतुर्थी** के एकवचन में युष्मद् और अस्मद् शब्दों को ते और मे आदेश हो।

**सूत्रम्- त्वामौ द्वितीयायाः । 8/1/23**

**वृत्तिः-** द्वितीयैकवचनान्तयोस्त्वा मा इत्यादेशौ स्तः।

**हिन्दी अर्थ-** पूर्वोक्त प्रकार से युष्मद् और अस्मद् शब्द जब द्वितीया के एकवचन में हों तब उनको क्रम से त्वा और मा आदेश हो।

॥इति हलन्तपुंल्लिङ्गाः॥

## ॥अथ हलन्तस्त्रीलिङ्गाः॥

**सूत्रम्- नहो धः । 8/2/34**

**वृत्तिः-** नहो हस्य धः स्याज्झलि पदान्ते च॥

**हिन्दी अर्थ-** नह् धातु के हकार को धकार हो जता है झल् परे होने पर या पदान्त में ।

**सूत्रम्- नहिवृतिवृषिव्यधिरुचिसहितनिषु क्वौ। 6/3/116**

**वृत्तिः** क्विबन्तेषु पूर्वपदस्य दीर्घः।

**हिन्दी अर्थ-** क्विबन्त नह् वृत् वृष् व्यध् रुच् सह् और तन् धातु परे हो तो पूर्वपद को दीर्घ हो जाता है । **उदाहरणं यथा-** उपानत्, उपानद्। उपानहौ। उपानत्सु॥ क्विन्नन्तत्वात् कुत्वेन घः। **उष्णिक्** उष्णिग्। , उष्णिहौ। उष्णिग्भ्याम्॥ **द्यौः**। दिवौ। दिवः। द्युभ्याम्॥ **गीः**। गिरौ। गिरः॥ एवं पूः॥ **चतस्रः**। चतसृणाम्॥ **का**। के। काः। सर्वावत्॥

**सूत्रम्- यः सौ। 7/2/110**

**वृत्तिः** इदमो दस्य यः इयम्। त्यदाद्यत्वम्। पररूपत्वम्। टाप्। **दश्चेति** मः।

**हिन्दी अर्थ-** सुप् परेहोने पर इदम् के दकार को यकार होता है ।

**उदाहरणं यथा-** इमे। इमाः। इमाम्। अनया। हलि लोपः। आभ्याम्। आभिः। अस्यै। अस्याः। अनयोः। आसाम्। अस्याम्। आसु। एवं तद्, एतद्।

॥इति हलन्तस्त्रीलिङ्गाः॥

## ॥अथ हलन्तनपुंसकलिङ्गाः॥

स्वमोर्लुक्। चतुरनडुहोरित्याम्। चत्वारि। किम्। के। कानि। इदम्। इमे। इमानि।

**वार्तिक- अन्वादेशे नपुंसके वा एनद्वक्तव्यः।**

**हिन्दी अर्थ-** द्वितीया टा और आस् विभक्ति परे होने पर नपुंसकलिंग में अन्वादेश में इदम् और एतत् शब्द के स्थान पर एनत् आदेश हो जाता है। **यथा-** एनत्। एने। एनानि। एनेन। एनयोः।

॥इति हलन्तनपुंसकलिङ्गाः॥

## ॥शब्दरूप॥

### (अकारान्तपुंल्लिङ्गः रामशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | रामः | रामौ | रामाः |
| द्वितीया | रामम् | रामौ | रामान् |
| तृतीया | रामेण | रामाभ्याम् | रामैः |
| चतुर्थी | रामाय | रामाभ्याम् | रामेभ्यः |
| पञ्चमी | रामात् | रामाभ्याम् | रामेभ्यः |
| षष्ठी | रामस्य | रामयोः | रामाणाम् |
| सप्तमी | रामे | रामयोः | रामेषु |
| सम्बोधन | हे राम | हे रामौ | हे रामाः |

### (अकारान्तपुंल्लिङ्गः सर्वशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सर्वः | सर्वौ | सर्वे |
| द्वितीया | सर्वम् | सर्वौ | सर्वान् |
| तृतीया | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः |
| चतुर्थी | सर्वस्मै | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः |
| पञ्चमी | सर्वस्मात् | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः |
| षष्ठी | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् |
| सप्तमी | सर्वस्मिन् | सर्वयोः | सर्वेषु |

### (अकारान्तस्त्रीलिङ्गः सर्वशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सर्वा | सर्वे | सर्वाः |
| द्वितीया | सर्वाम् | सर्वे | सर्वाः |
| तृतीया | सर्वया | सर्वाभ्याम् | सर्वाभिः |
| चतुर्थी | सर्वस्यै | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः |
| पञ्चमी | सर्वस्याः | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः |
| षष्ठी | सर्वस्याः | सर्वयोः | सर्वासाम् |
| सप्तमी | सर्वस्याम् | सर्वयोः | सर्वासु |

### (अकारान्तक्लिवलिङ्गः सर्वशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |
| द्वितीया | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |
| तृतीया | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः |
| चतुर्थी | सर्वस्मै | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः |
| पञ्चमी | सर्वस्मात् | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः |
| षष्ठी | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् |
| सप्तमी | सर्वस्मिन् | सर्वयोः | सर्वेषु |

### (आकारान्तपुंल्लिङ्गः विश्वपाशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | विश्वपाः | विश्वपौ | विश्वपाः |
| द्वितीया | विश्वपाम् | विश्वपौ | विश्वपः |
| तृतीया | विश्वपा | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभिः |
| चतुर्थी | विश्वपे | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभ्यः |
| पञ्चमी | विश्वपः | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभ्यः |
| षष्ठी | विश्वपः | विश्वपोः | विश्वपाम् |
| सप्तमी | विश्वपि | विश्वपोः | विश्वपासु |
| सम्बोधन | हे विश्वपाः | हे विश्वपौ | हे विश्वपाः |

### (इकारान्तपुल्लिङ्गः हरिशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | हरिः | हरी | हरयः |
| द्वितीया | हरिम् | हरी | हरीन् |
| तृतीया | हरिणा | हरिभ्याम् | हरिभिः |
| चतुर्थी | हरये | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| पञ्चमी | हरेः | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| षष्ठी | हरेः | हर्योः | हरीणाम् |
| सप्तमी | हरौ | हर्योः | हरिषु |
| सम्बोधन | हे हरे | हे हरी | हे हरयः |

## (इकारान्त त्रिशब्दः)

| | पुल्लिङ्गः | स्त्रीलिङ्गः | क्लिवलिङ्गः |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | त्रयः | तिस्रः | त्रीणि |
| द्वितीया | त्रयः | तिस्रः | त्रीणि |
| तृतीया | त्रिभिः | तिसृभिः | त्रिभिः |
| चतुर्थी | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः | त्रिभ्यः |
| पञ्चमी | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः | त्रिभ्यः |
| षष्ठी | त्रयाणाम् | तिसृणाम् | त्रयाणाम् |
| सप्तमी | त्रिषु | तिसृषु | त्रिषु |
| सम्बोधन | हे त्रयः | हे तिस्रः | हे त्रीणि |

## (इकारान्तपुल्लिङ्गः सखिशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सखा | सखायौ | सखायः |
| द्वितीया | सखायम् | सखायौ | सखीन् |
| तृतीया | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभिः |
| चतुर्थी | सख्ये | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| पञ्चमी | सख्युः | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| षष्ठी | सख्युः | सख्योः | सखीनाम् |
| सप्तमी | सखौ | सख्योः | सखिषु |
| सम्बोधन | हे सखे | हे सखायौ | हे सखायः |

## (ईकारान्तपुल्लिङ्गः सुधीशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सुधीः | सुधियौ | सुधियः |
| द्वितीया | सुधियम् | सुधियौ | सुधियः |
| तृतीया | सुधिया | सुधीभ्याम् | सुधीभिः |
| चतुर्थी | सुधिये | सुधीभ्याम् | सुधीभ्यः |
| पञ्चमी | सुधियः | सुधीभ्याम् | सुधीभ्यः |
| षष्ठी | सुधियः | सुधियोः | सुधियाम् |
| सप्तमी | सुधियि | सुधियोः | सुधीषु |
| सम्बोधन | हे सुधीः | हे सुधियौ | हे सुधियः |

## (उकारान्तपुंल्लिङ्गः गुरुशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | गुरुः | गुरू | गुरवः |
| द्वितीया | गुरुम् | गुरू | गुरून् |
| तृतीया | गुरुणा | गुरुभ्याम् | गुरुभिः |
| चतुर्थी | गुरवे | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः |
| पञ्चमी | गुरोः | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः |
| षष्ठी | गुरोः | गुर्वोः | गुरूणाम् |
| सप्तमी | गुरौ | गुर्वोः | गुरुषु |
| सम्बोधन | हे गुरो | हे गुरू | हे गुरवः |

## (ऋकारान्तपुल्लिङ्गः पितृशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पिता | पितरौ | पितरः |
| द्वितीया | पितरम् | पितरौ | पितॄन् |
| तृतीया | पित्रा | पितृभ्याम् | पितृभिः |
| चतुर्थी | पित्रे | पितृभ्याम् | पितृभ्यः |
| पञ्चमी | पितुः | पितृभ्याम् | पितृभ्यः |
| षष्ठी | पितुः | पित्रोः | पितॄणाम् |
| सप्तमी | पितरि | पित्रोः | पितृषु |
| सम्बोधन | हे पितः | हे पितरौ | हे पितरः |

## (ओकारान्तपुल्लिङ्गः गोशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | गौः | गावौ | गावः |
| द्वितीया | गाम् | गावौ | गाः |
| तृतीया | गवा | गोभ्याम् | गोभिः |
| चतुर्थी | गवे | गोभ्याम् | गोभ्यः |
| पञ्चमी | गोः | गोभ्याम् | गोभ्यः |
| षष्ठी | गोः | गवोः | गवाम् |
| सप्तमी | गवि | गवोः | गोषु |
| सम्बोधन | हे गौः | हे गावौ | हे गावः |

## (आकारान्तस्त्रीलिङ्गः रमाशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | रमा | रमे | रमाः |
| द्वितीया | रमाम् | रमे | रमाः |
| तृतीया | रमया | रमाभ्याम् | रमाभिः |
| चतुर्थी | रमायै | रमाभ्याम् | रमाभ्यः |
| पञ्चमी | रमायाः | रमाभ्याम् | रमाभ्यः |
| षष्ठी | रमायाः | रमयोः | रमाणाम् |
| सप्तमी | रमायाम् | रमयोः | रमासु |
| सम्बोधन | हे रमे | हे रमे | हे रमाः |

## (इकारान्तस्त्रीलिङ्गः मतिशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मतिः | मती | मतयः |
| द्वितीया | मतिम् | मती | मतीः |
| तृतीया | मत्या | मतिभ्याम् | मतिभिः |
| चतुर्थी | मत्यै, मतये | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पञ्चमी | मत्याः, मतेः | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |
| षष्ठी | मत्याः, मतेः | मत्योः | मतीनाम् |
| सप्तमी | मत्याम्, मतौ | मत्योः | मतिषु |
| सम्बोधन | हे मते | हे मती | हे मतयः |

### (ईकारान्तस्त्रीलिङ्गः नदीशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | नदी | नद्यौ | नद्यः |
| द्वितीया | नदीम् | नद्यौ | नदीः |
| तृतीया | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| चतुर्थी | नद्यै | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| पञ्चमी | नद्याः | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| षष्ठी | नद्याः | नद्योः | नदीनाम् |
| सप्तमी | नद्याम् | नद्योः | नदीषु |
| सम्बोधन | हे नदि | हे नद्यौ | हे नद्यः |

### (उकारान्तस्त्रीलिङ्गः धेनुशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | धेनुः | धेनू | धेनवः |
| द्वितीया | धेनुम् | धेनू | धेनूः |
| तृतीया | धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभिः |
| चतुर्थी | धेन्वै,धेनवे | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| पञ्चमी | धेन्वाः,धेनोः | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| षष्ठी | धेन्वाः,धेनोः | धेन्वोः | धेनूनाम् |
| सप्तमी | धेन्वाम्,धेनौ | धेन्वोः | धेनुषु |
| सम्बोधन | हे धेनो | हे धेनू | हे धेनवः |

### (ऋकारान्तस्त्रीलिङ्गः मातृशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | माता | मातरौ | मातरः |
| द्वितीया | मातरम् | मातरौ | मातृः |
| तृतीया | मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभिः |
| चतुर्थी | मात्रे | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| पञ्चमी | मातुः | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| षष्ठी | मातुः | मात्रोः | मातृणाम् |
| सप्तमी | मातरि | मात्रोः | मातृषु |
| सम्बोधन | हे मातः | हे मातरौ | हे मातरः |

### (अकारान्तक्लिवलिङ्गः ज्ञानशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | ज्ञानम् | ज्ञाने | ज्ञानानि |
| द्वितीया | ज्ञानम् | ज्ञाने | ज्ञानानि |
| तृतीया | ज्ञानेन | ज्ञानाभ्याम् | ज्ञानैः |
| चतुर्थी | ज्ञानाय | ज्ञानाभ्याम् | ज्ञानेभ्यः |
| पञ्चमी | ज्ञानात्\द् | ज्ञानाभ्याम् | ज्ञानेभ्यः |
| षष्ठी | ज्ञानस्य | ज्ञानयोः | ज्ञानानाम् |
| सप्तमी | ज्ञाने | ज्ञानयोः | ज्ञानेषु |
| सम्बोधन | हे ज्ञान | हे ज्ञाने | हे ज्ञानानि |

### (इकारान्तक्लिवलिङ्गः वारिशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वारि | वारिणी | वारीणि |
| द्वितीया | वारि | वारिणी | वारीणि |
| तृतीया | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |
| चतुर्थी | वारिणे | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| पञ्चमी | वारिणः | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| षष्ठी | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| सप्तमी | वारिणि | वारिणोः | वारिषु |
| सम्बोधन | हे वारि\वारे | हे वारिणी | हे वारीणि |

### (उकारान्तक्लिवलिङ्गः मधुशब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मधु | मधुनी | मधूनि |
| द्वितीया | मधु | मधुनी | मधूनि |
| तृतीया | मधुना | मधुभ्याम् | मधुभिः |
| चतुर्थी | मधुने | मधुभ्याम् | मधुभ्यः |
| पञ्चमी | मधुनः | मधुभ्याम् | मधुभ्यः |
| षष्ठी | मधुनः | मधुनोः | मधूनाम् |
| सप्तमी | मधुनि | मधुनोः | मधुषु |
| सम्बोधन | हे मधु | हे मधुनी | हे मधूनि |

### (हकारान्तपुंल्लिङ्गः लिह् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | लिट्\लिड् | लिहौ | लिहः |
| द्वितीया | लिहम् | लिहौ | लिहः |
| तृतीया | लिहा | लिड्भ्याम् | लिड्भिः |
| चतुर्थी | लिहे | लिड्भ्याम् | लिड्भ्यः |
| पञ्चमी | लिहः | लिड्भ्याम् | लिड्भ्यः |
| षष्ठी | लिहः | लिहोः | लिहाम् |
| सप्तमी | लिहि | लिहोः | लिड्षु,लिट्त्सु |
| सम्बोधन | हे लिट्\लिड्, हे लिहौ | | हे लिहः |

(हकारान्तपुंल्लिङ्गः विश्ववाह् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | विश्ववाट्\ड् | विश्ववाहौ | विश्ववाहः |
| द्वितीया | विश्ववाहम् | विश्ववाहौ | विश्वौहः |
| तृतीया | विश्वौहा | विश्ववाड्भ्याम् | विश्ववाड्भिः |
| चतुर्थी | विश्वौहे | विश्ववाड्भ्याम् | विश्ववाड्भ्यः |
| पञ्चमी | विश्वौहः | विश्ववाड्भ्याम् | विश्ववाड्भ्यः |
| षष्ठी | विश्वौहः | विश्वौहोः | विश्वौहाम् |
| सप्तमी | विश्वौहि | विश्वौहोः | विश्ववाड्\ट्त्सु |
| सम्बोधन | हे विश्ववाट्\ड् | हे विश्ववाहौ | हे विश्ववाहः |

(रकारान्त चतुर् शब्दः)

| | पुल्लिङ्गः | स्त्रीलिङ्गः | क्लिवलिङ्गः |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | चत्वारः | चतस्रः | चत्वारि |
| द्वितीया | चतुरः | चतस्रः | चत्वारि |
| तृतीया | चतुर्भिः | चतसृभिः | चतुर्भिः |
| चतुर्थी | चतुर्भ्यः | चतसृभ्यः | चतुर्भ्यः |
| पञ्चमी | चतुर्भ्यः | चतसृभ्यः | चतुर्भ्यः |
| षष्ठी | चतुर्णाम् | चतसृणाम् | चतुर्णाम् |
| सप्तमी | चतुर्षु | चतसृषु | चतुर्षु |
| सम्बोधन | हे चत्वारः | हे चतस्रः | हे चत्वारि |

(मकारान्तपुंल्लिङ्गः इदम् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | अयम् | इमौ | इमे |
| द्वितीया | इमम्\एनम् | इमौ\एनौ | इमान्\एनान् |
| तृतीया | अनेन\एनेन | आभ्याम् | एभिः |
| चतुर्थी | अस्मै | आभ्याम् | एभ्यः |
| पञ्चमी | अस्मात् | आभ्याम् | एभ्यः |
| षष्ठी | अस्य | अनयोः एनयोः | एषाम् |
| सप्तमी | अस्मिन् | अनयोः एनयोः | एषु |

(मकारान्तस्त्रीलिङ्गः इदम् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | इयम् | इमे | इमाः |
| द्वितीया | इमाम्\एनाम् | इमे\एने | इमाः\एनाः |
| तृतीया | अनया एनया | आभ्याम् | आभिः |
| चतुर्थी | अस्यै | आभ्याम् | आभ्यः |
| पञ्चमी | अस्याः | आभ्याम् | आभ्यः |
| षष्ठी | अस्याः | अनयोः/एनयोः | आसाम् |
| सप्तमी | अस्याः | अनयोः/एनयोः | आसु |

(मकारान्तक्लिवलिङ्गः इदम् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | इदम् | इमे | इमानि |
| द्वितीया | इदम्,एनत् | इमे,एने | इमानि,एनानि |
| तृतीया | अनेन,एनेन | आभ्याम् | एभिः |
| चतुर्थी | अस्मै | आभ्याम् | एभ्यः |
| पञ्चमी | अस्मात् | आभ्याम् | एभ्यः |
| षष्ठी | अस्य | अनयोः,एनयोः | एषाम् |
| सप्तमी | अस्मिन् | अनयोः,एनयोः | एषु |

(मकारान्तपुल्लिङ्गः किम् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | कः | कौ | के |
| द्वितीया | कम् | कौ | कान् |
| तृतीया | केन | काभ्याम् | कैः |
| चतुर्थी | कस्मै | काभ्याम् | केभ्यः |
| पञ्चमी | कस्मात् | काभ्याम् | केभ्यः |
| षष्ठी | कस्य | कयोः | केषाम् |
| सप्तमी | कस्मिन् | कयोः | केषु |

(मकारान्तस्त्रीलिङ्गः किम् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | का | के | काः |
| द्वितीया | काम् | के | काः |
| तृतीया | कया | काभ्याम् | काभिः |
| चतुर्थी | कस्यै | काभ्याम् | काभ्यः |
| पञ्चमी | कस्याः | काभ्याम् | काभ्यः |
| षष्ठी | कस्याः | कयोः | कासाम् |
| सप्तमी | कस्य | कयोः | कासु |

(मकारान्तक्लिवलिङ्गः किम् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | किम् | के | कानि |
| द्वितीया | किम् | के | कानि |
| तृतीया | केन | काभ्याम् | कैः |
| चतुर्थी | कस्मै | काभ्याम् | केभ्यः |
| पञ्चमी | कस्मात् | काभ्याम् | केभ्यः |
| षष्ठी | कस्य | कयोः | केषाम् |
| सप्तमी | कस्मिन् | कयोः | केषु |

### (दकारान्तपुल्लिङ्गः तद्शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सः | तौ | ते |
| द्वितीया | तम् | तौ | तान् |
| तृतीया | तेन | ताभ्याम् | तैः |
| चतुर्थी | तस्मै | ताभ्याम् | तेभ्यः |
| पञ्चमी | तस्मात् | ताभ्याम् | तेभ्यः |
| षष्ठी | तस्य | तयोः | तेषाम् |
| सप्तमी | तस्मिन् | तयोः | तेषु |

### (दकारान्तस्त्रीलिङ्गः तद् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सा | ते | ताः |
| द्वितीया | ताम् | ते | ताः |
| तृतीया | तया | ताभ्याम् | ताभिः |
| चतुर्थी | तस्यै | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| पञ्चमी | तस्याः | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| षष्ठी | तस्याः | तयोः | तासाम् |
| सप्तमी | तस्याम् | तयोः | तासु |

### (दकारान्तक्लिवलिङ्गः तद् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | तत् | ते | तानि |
| द्वितीया | तत् | ते | तानि |
| तृतीया | तेन | ताभ्याम् | तैः |
| चतुर्थी | तस्मै | ताभ्याम् | तेभ्यः |
| पञ्चमी | तस्मात् | ताभ्याम् | तेभ्यः |
| षष्ठी | तस्त | तयोः | तेषाम् |
| सप्तमी | तस्मिन् | तयोः | तेषु |

### (दकारान्तः अस्मद्शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | अहम् | आवाम् | वयम् |
| द्वितीया | माम्,मा | आवाम् | अस्मान्, नः |
| तृतीया | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| चतुर्थी | मह्यम्, मे | आवाभ्याम् | अस्मभ्यम् |
| पञ्चमी | मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| षष्ठी | मम,मे | आवयोः | अस्माकम् |
| सप्तमी | मयि | आवयोः | अस्मासु |

### (दकारान्तः युष्मद् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | त्वम् | युवाम् | यूयम् |
| द्वितीया | त्वाम्, त्वा | युवाम् | युष्मान्, वः |
| तृतीया | त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| चतुर्थी | तुभ्यम्,ते | युवाभ्याम् | युष्मभ्यम् |
| पञ्चमी | त्वत् | युवाभ्याम् | युष्मत् |
| षष्ठी | तव,ते | युवयोः | युष्माकम् |
| सप्तमी | त्वयि | युवयोः | युष्मासु |

### (नकारान्तपुल्लिङ्गः राजन् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | राजा | राजानौ | राजानः |
| द्वितीया | राजानम् | राजानौ | राज्ञः |
| तृतीया | राज्ञा | राजभ्याम् | राजभिः |
| चतुर्थी | राज्ञे | राजभ्याम् | राजभ्यः |
| पञ्चमी | राज्ञः | राजभ्याम् | राजभ्यः |
| षष्ठी | राज्ञः | राज्ञोः | राज्ञाम् |
| सप्तमी | राज्ञि,राजनि | राज्ञोः | राजसु |
| सम्बोधन | हे राजन् | हे राजानौ | हे राजानः |

### (नकारान्तपुल्लिङ्गः मघवन् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मघवान् | मघवन्तौ | मघवन्तः |
| द्वितीया | मघवन्तम् | मघवन्तौ | मघवतः |
| तृतीया | मघवता | मघवद्भ्याम् | मघवद्भिः |
| चतुर्थी | मघवते | मघवद्भ्याम् | मघवद्भ्यः |
| पञ्चमी | मघवतः | मघवद्भ्याम् | मघवद्भ्यः |
| षष्ठी | मघवतः | मघवतोः | मघवताम् |
| सप्तमी | मघवति | मघवतोः | मघवत्सु |
| सम्बोधन | हे मघवन् | हे मघवन्तौ | हे मघवन्तः |

### (नकारान्तपुल्लिङ्ग मघवन् शब्द का द्वितीय रुप)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मघवा | मघवानौ | मघवानः |
| द्वितीया | मघवानम् | मघवानौ | मघोनः |
| तृतीया | मघोना | मघवभ्याम् | मघवभिः |
| चतुर्थी | मघोने | मघवभ्याम् | मघवभ्यः |
| पञ्चमी | मघोनः | मघवभ्याम् | मघवभ्यः |
| षष्ठी | मघोनः | मघोनोः | मघोनाम् |
| सप्तमी | मघोनि | मघोनोः | मघवसु |
| सम्बोधन | हे मघवन् | हे मघवानौ | हे मघवानः |

### (नकारान्तपुल्लिङ्गः पथिन् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| **प्रथमा** | पन्थाः | पन्थानौ | पन्थानः |
| **द्वितीया** | पन्थानम् | पन्थानौ | पथः |
| **तृतीया** | पथा | पथिभ्याम् | पथिभिः |
| **चतुर्थी** | पथे | पथिभ्याम् | पथिभ्यः |
| **पञ्चमी** | पथः | पथिभ्याम् | पथिभ्यः |
| **षष्ठी** | पथः | पथोः | पथाम् |
| **सप्तमी** | पथि | पथोः | पथिषु |
| **सम्बोधन** | हे पन्थाः | हे पन्थानौ | हे पन्थानः |

### (सकारान्तपुल्लिङ्गः विद्वस् शब्दः)

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| **प्रथमा** | विद्वान् | विद्वांसौ | विद्वांसः |
| **द्वितीया** | विद्वांसम् | विद्वांसौ | विदुषः |
| **तृतीया** | विदुषा | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भिः |
| **चतुर्थी** | विदुषे | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| **पञ्चमी** | विदुषः | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| **षष्ठी** | विदुषः | विदुषोः | विदुषाम् |
| **सप्तमी** | विदुषि | विदुषोः | विद्वत्सु |
| **सम्बोधन** | हे विद्वन् | हे विद्वांसौ | हे विद्वांसः |

# ॥अथ समासाः ॥

## ॥अथ केवलसमासः ॥

**वृत्तिः-** तत्रादौ केवलसमासः। समासः पञ्चधा। तत्र समसनं समासः।
**केवलसमासः** स च विशेषसंज्ञाविनिर्मुक्तः ।
**अव्ययीभावसमासः** प्रायेण पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावो ।
**तत्पुरुषसमासः** प्रायेणोत्तरपदार्थप्रधानस्तत्पुरुषः ।
(तत्पुरुषभेदः कर्मधारयः। कर्मधारयभेदो द्विगुः)
**बहुव्रीहिसमासः** प्रायेणान्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहिः ।
**द्वन्द्वसमासः** प्रायेणोभयपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः ।

**सूत्रम्- समर्थः पदविधिः** । 2/1/1
**वृत्तिः-** पदसंबन्धी यो विधिः स समर्थाश्रितो बोध्यः॥
**हिन्दी अर्थ-** पदसंबन्धी अर्थात् पदों से सम्बन्ध रखने वाला कार्य समर्थ पदों के आश्रित जानना चाहिये ।

**सूत्रम्- प्राक्कडारात्समासः** । 2/1/3
**वृत्तिः-** कडाराः कर्मधारय इत्यतः प्राक् समास इत्यधिक्रियते॥
**हिन्दी अर्थ-** कडाराः कर्मधारय सूत्र से पहले समास का अधिकार होता हैं।

**सूत्रम्- सह सुपा** । 2/1/4
वृत्तिः- सुप् सुपा सह वा समस्यते॥
**हिन्दी अर्थ-** एक सुबन्त का दूसरे सुबन्त के साथ विकल्प से समास होता हैं ।

**सूत्रम्- समासत्वात्प्रातिपदिकत्वेन सुपो लुक्।**
**हिन्दी अर्थ-** समास होने से कृत्तद्धितसमासाश्च इस सूत्र से प्रातिपदिक संज्ञा होने के कारण समास के अवयवों सुपों का सुपो धातुप्रातिपदिकयोः से लोप हो जाता हैं ।
**परार्थाभिधानं वृत्तिः। कृत्तद्धितसमासैकशेषसनाद्यन्तधातुरूपाः पञ्च वृत्तयः। वृत्त्यर्थावबोधकं वाक्यं विग्रहः। स च लौकिकोऽलौकिकश्चेति द्विधा। तत्र पूर्वं भूत इति लौकिकः इत्यलौकिकः। "पूर्व अम् भूत सु"**
**हिन्दी अर्थ-** समास आदि पद जब अपने अर्थ अर्थात् का पूर्णतः या अंशतः परित्याग कर किसी विशिष्ट अर्थ का बोध कराते है उसे पूर्वाचार्य वृत्ति कहते हैं । और ये वृत्तियां **कृत्तद्धितसमास एकशेष और सनाद्यन्त धातुरूप** पांच प्रकार होती हैं ।
**उदाहरणं यथा-** भूतपूर्वः। भूतपूर्वे चरडिति निर्देशात्पूर्वनिपातः।
**वार्तिक- इवेन समासो विभक्त्यलोपश्च ।**
**हिन्दी अर्थ-** सुबन्त का इव शब्द के साथ समास होता है परन्तु समासावयव विभक्ति का लोप नही होता है ।
**उदाहरणं यथा-** वागर्थौ इव वागर्थाविव ॥(वाणी और अर्थ के समान)

**॥इति केवलसमासः ॥**

# ॥अथ अव्ययीभावः ॥

**सूत्रम्- अव्ययीभावः** । 2/1/5
**वृत्तिः-** अधिकारोऽयं प्राक् तत्पुरुषात्॥
**हिन्दी अर्थ-** यहां से लेकर तत्पुरूष से पूर्वपूर्व तक जो समास विधान किया जायेगा उसकी अव्ययीभाव संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- अव्ययं-विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासंप्रति-शब्दप्रादुर्भा-पश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसम्पत्तिसाकल्यान्तवचनेषु** । 2/1/6
**वृत्तिः-** विभक्त्यर्थादिषु वर्तमानमव्ययं सुबन्तेन सह नित्यं समस्यते सोऽव्ययीभावः। प्रायेणाविग्रहो नित्यसमासः, प्रायेणास्वपदविग्रहो वा। विभक्तौ, हरि ङि अधि इति स्थिते॥
**हिन्दी अर्थ-** 1 विभक्ति, 2 समीप, 3 समृद्धि(ऋद्धि का आधिक्य), 4 व्यृद्ध्यर्थ (ऋद्धि का अभाव), 5 अभाव(वस्तु का अभाव), 6 अत्यय(नष्ट होना), 7 असंप्रति , 8 शब्दप्रादुर्भाव(शब्द की प्रकाशता या प्रसिद्धि), 9 पश्चाद्(बाद में), यथा(1 योग्यता 2 वीप्सा 3 पदार्थानतिवृत्ति 4 सादृश्य), 11 आनुपूर्व्य(क्रमानुसार), 12 यौगपद्य(एक साथ होना), 13 सादृश्य(सदृश), 14 सम्पत्ति(अनुरूप आत्मभाव), 15 साकल्य(सम्पूर्णता),

16 अन्त(समाप्ति) । इन सोलह अर्थों मे से किसी भी अर्थ में वर्तमान जो अव्यय है उसका समर्थ सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह अव्ययीभाव संज्ञक होता है । नित्य समास अविग्रह अर्थात् उसका लौकिक विग्रह नहीं होता अतः उसका अस्वपद विग्रह होता है ।

**सूत्रम्- प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम् । 1/2/43**

वृत्तिः- समासशास्त्रे प्रथमानिर्दिष्टमुपसर्जनसंज्ञं स्यात्॥

हिन्दी अर्थ- समासविधायक सूत्र में प्रथमाविभक्ति द्वारा निर्दिष्ट जो पद वह उपसर्जन संज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- उपसर्जनं पूर्वम् । 2/2/30**

वृत्तिः- समासे उपसर्जनं प्राक्प्रयोज्यम्। इत्यधेः प्राक् प्रयोगः। सुपो लुक्। एकदेशविकृतस्यानन्यत्वात्प्रातिपदिकसंज्ञायां स्वाद्युत्पत्तिः। अव्ययीभावश्चेत्यव्ययत्वात्सुपो लुक्।

**हिन्दी अर्थ-** समास में उपसर्जन संज्ञक का पूर्व प्रयोग होता है ।

उदाहरणं यथा- अधिहरि॥

**सूत्रम्- अव्ययीभावश्च । 2/4/18**

वृत्तिः- अयं नपुंसकं स्यात्॥

हिन्दी अर्थ- अव्ययीभावसमास नपुंसक होता है ।

**सूत्रम्- नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः । 2/4/83**

वृत्तिः- अदन्तादव्ययीभावात्सुपो न लुक्, तस्य पञ्चमीं विना अमादेशश्च स्यात् ।

हिन्दी अर्थ- अदन्त अव्ययीभाव से परे सुप् का लुक् न हो किन्तु पंचमी को छोड़कर अन्य सुपों को अम् आदेश हो । **उदाहरणं यथा-** गाः पातीति गोपास्तस्मिन्निति अधिगोपम्॥

**सूत्रम्- तृतीयासप्तम्योर्बहुलम् । 2/4/54**

वृत्तिः- अदन्तादव्ययीभावात्तृतीयासप्तम्योर्बहुलमम्भावः स्यात्।

हिन्दी अर्थ- अदन्त अव्ययीभाव से परे तृतीया और सप्तमी के स्थान पर बहुलता से अम् आदेश होता है ।

उदाहरणं यथा- अधिगोपम्, अधिगोपेन, अधिगोपे वा। कृष्णस्य समीपम् उपकृष्णम्। मद्राणां समृद्धिः सुमद्रम्। यवनानां व्यृद्धिर्दुर्यवनम्। मक्षिकाणामभावो निर्मक्षिकम्। हिमस्यात्ययोऽतिहिमम्। निद्रा संप्रति न युज्यत इत्यतिनिद्रम्। हरिशब्दस्य प्रकाश इतिहरि। विष्णोः पश्चादनुविष्णु। योग्यतावीप्सापदार्थानतिवृत्तिसादृश्यानि यथार्थाः। रूपस्य योग्यमनुरूपम्। अर्थमर्थं प्रति प्रत्यर्थम्। शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति ।

**सूत्रम्- अव्ययीभावे चाकाले । 6/3/81**

**वृत्तिः-** सहस्य सः स्यादव्ययीभावे न तु काले।

**हिन्दी अर्थ-** अव्ययीभाव में सह के स्थान में स आदेश होता परन्तु काल वाची शब्द परे हो तो नहीं होता।

**उदाहरणं यथा-** हरेः सादृश्यं सहरि। ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येणेत्यनुज्येष्ठम्। चक्रेण युगपत् सचक्रम्। सदृशः सख्या ससखि। क्षत्राणां संपत्तिः सक्षत्रम्। तृणमप्यपरित्यज्य सतृणमत्ति। अग्निग्रन्थपर्यन्तमधीते साग्निमधीते। **(सादृश्य** सहरि।) **आनुपूर्व्य(क्रमानुसार)** नुज्येष्ठम्। **यौगपद्य(एक साथ होना)** सचक्रम्। **सादृश्य(सदृश)** ससखि। **सम्पत्ति(अनुरूप आत्मभाव)** सक्षत्रम्। **साकल्य(सम्पूर्णता)** सतृणमत्ति। 6 **अन्त(समाप्ति)** साग्निमधीते।

- **विभक्ति** = अधिहरि ।
- **समीप** = उपकृष्णम्।
- **समृद्धि** (ऋद्धि का आधिक्य)= **सुमद्रम्।**
- **व्यृद्धि** (ऋद्धि का अभाव) = दुर्यवनम्।
- **अर्थाभाव** (वस्तु का अभाव) = निर्मक्षिकम्।
- **अत्यय** (नष्ट होना) = अतिहिमम।
- **असंप्रति** (अब युक्त न होना) = अतिनिद्रम्।
- **शब्दप्रादुर्भाव** (शब्द की प्रकाशता या प्रसिद्धि) = इतिहरि।
- **पश्चाद्** (बाद में) = अनुविष्णु।
- यथा- (योग्यता,वीप्सा,पदार्थानतिवृत्ति,सादृश्य)।
- **योग्यता** = अनुरूपम्।
- **वीप्सा** = प्रत्यर्थम्।
- **पदार्थानतिवृत्ति** = यथाशक्ति।
- **सादृश्य** (तुल्य-सहरि।)
- **आनुपूर्व्य** (क्रमानुसार) नुज्येष्ठम्।
- **यौगपद्य** (एक साथ होना) सचक्रम्।
- **सादृश्य** (सदृश) ससखि।
- **सम्पत्ति** (अनुरूप आत्मभाव) सक्षत्रम्।
- **साकल्य** (सम्पूर्णता) सतृणमत्ति।
- **अन्त** (समाप्ति) साग्निमधीते।

**सूत्रम्- नदीभिश्च । 2/1/20**

**वृत्तिः-** नदीभिः सह संख्या समस्यते। (समाहारे चायमिष्यते)।

**हिन्दी अर्थ-** संख्यावाची सुबन्त नदीवाचक सुबन्तों के साथ अव्ययीभाव समास को प्राप्त होता है । **उदाहरणं यथा-** पञ्चगङ्गम्। **द्वियमुनम्॥**

**सूत्रम्- तद्धिताः । 4/1/73**

**वृत्तिः-** आपञ्चमसमाप्तेरधिकारोऽयम्॥

**हिन्दी अर्थ-** अष्टाध्यायी मे यहां से लेकर पांचवें अध्याय की समाप्ति तक जो जो प्रत्यय हो उनकी तद्धित संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः । 5/4/107**

**वृत्तिः-** शरदादिभ्यष्टच् स्यात्समासान्तोऽव्ययीभावे।

**हिन्दी अर्थ-** अव्ययीभाव समास में शरद् आदि प्रातिपदिकों से परे तद्धित संज्ञक टच् प्रत्यय हो और वह इस समास का अन्त्यावयव भी हो ।

**उदाहरणं यथा-** शरदः समीपमुपशरदम्। प्रतिविपाशम्।

**वार्तिक- जराया जरश्च ।**

**हिन्दी अर्थ-** अव्ययीभाव समास में जरा से टच् प्रत्यय करने पर जरा शब्द को जरस् आदेश होता है । **उदाहरणं यथा-** उपजरसमित्यादि ॥

**सूत्रम्- अनश्च** । 5/4/108

वृत्तिः- अन्नन्तादव्ययीभावाट्टच् स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** अन् जिसके अन्त में हो ऐसे अव्ययीभाव समास से परे समासान्त तद्धित संज्ञक टच् प्रत्यय हो।

**सूत्रम्- नस्तद्धिते** । 6/4/144

वृत्तिः- नान्तस्य भस्य टेर्लोपस्तद्धिते।

**हिन्दी अर्थ-** तद्धित परे होने पर नकारान्त भसंज्ञक की टी का लोप होता है । **उदाहरणं यथा-** उपराजम्। अध्यात्मम् ॥

**सूत्रम्- नपुंसकादन्यतरस्याम्** । 5/4/109

वृत्तिः- अन्नन्तं यत् क्लीबं तदन्तादव्ययीभावाट्टज्वा स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अव्ययीभाव के अन्त यदि अनन्त नपुंसक शब्द हो तो अव्ययीभाव समास से परे समासान्त तद्धित संज्ञक टच् प्रत्यय विकल्प से हो। **उदाहरणं यथा-** उपचर्मम्। उपचर्म ॥

**सूत्रम्- झयः** । 5/4/111

वृत्तिः- झयन्तादव्ययीभावाट्टज्वा स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** झय् प्रत्याहार जिसके अन्त में हो ऐसे अव्ययीभाव समास से परे समासान्त तद्धित संज्ञक टच् प्रत्यय विकल्प से हो। **उदाहरणं यथा-** उपसमिधम्। उपसमित् ॥

॥इत्यव्ययीभावः ॥

## ॥अथ तत्पुरुषः॥

**सूत्रम्- तत्पुरुषः** । 2/1/22

वृत्तिः- अधिकारोऽयं प्राग्बहुव्रीहेः ॥

**हिन्दी अर्थ-** अष्टाध्यायी में यहां से लेकर शेषो बहुव्रीहिः सूत्र के पूर्व तक जो समास होता है उसकी तत्पुरुषसंज्ञक होती है ।

**सूत्रम्- द्विगुश्च** । 2/1/23

वृत्तिः- द्विगुरपि तत्पुरुषसंज्ञकः स्यात् ॥

**हिन्दी अर्थ-** द्विगुसमास भी तत्पुरुषसंज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- द्वितीयाश्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः** । 2/1/24

वृत्तिः- द्वितीयान्तं श्रितादिप्रकृतिकैः सुबन्तैः सह वा समस्यते स च तत्पुरुषः।

**हिन्दी अर्थ-** द्वितीयान्त सुबन्तों का श्रित आदि प्रकृति वालें सुबन्तों के साथ विकल्प से समास होता है और वह तत्पुरुषसंज्ञक होता है। **उदाहरणं यथा-** कृष्णं श्रितः कृष्णश्रित इत्यादि ॥

**सूत्रम्- तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन** । 2/1/30

**वृत्तिः-** तृतीयान्तं तृतीयान्तार्थकृतगुणवचनेनार्थेन च सह वा प्राग्वत्।

**हिन्दी अर्थ-** तृतीयान्त सुबन्त तृतीयान्त अर्थ के द्वारा कृत जो गुण तद्विशिष्ट द्रव्यवाचक सुबन्त एवं अर्थ शब्द के साथ विकल्प से समास को प्राप्त होता है और वह तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** शङ्कुलया खण्डः। धान्येनार्थो धान्यार्थः। तत्कृतेति किम् ? अक्ष्णा काणः ॥

**सूत्रम्- कर्तृकरणे कृता बहुलम्** ।2/1/32

वृत्तिः- कर्तरि करणे च तृतीया कृदन्तेन बहुलं प्राग्वत्।

**हिन्दी अर्थ-** कर्ता और करण अर्थ मे जो तृतीया तदन्त सुबन्त कृदन्तप्रातिपदिक के साथ बहुलता से समास को प्राप्त होता है वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** हरिणा त्रातो हरित्रातः। नखैर्भिन्नः नखभिन्नः।

**वार्तिक- कृद्ग्रहणे गतिकारकपूर्वस्यापि ग्रहणम्** ।

**हिन्दी अर्थ-** कृदन्त के ग्रहण में गतिपूर्वक या कारकपूर्वक कृदन्त का भी ग्रहण होता है । **उदाहरणं यथा-** नखनिर्भिन्नः ॥

**सूत्रम्- चतुर्थी तदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितैः** । 2/1/36

**वृत्तिः-** चतुर्थ्यन्तार्थाय यत् तद्वाचिना अर्थादिभिश्च चतुर्थ्यन्तं वा प्राग्वत्।

**हिन्दी अर्थ-** चतुर्थ्यन्त सुबंत उस चतुर्थ्यन्त के अर्थ के वाच्य के लिये जो वस्तु तद्वाचक सुबन्तों के साथ एवं अर्थ,बलि,हित,सुख,रक्षित इन शब्दों के साथ विकल्प को प्राप्त करता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** यूपाय दारु यूपदारु।

**वार्तिक- तदर्थेन प्रकृतिविकृतिभाव एवेष्टः** । तेनेह न –

**हिन्दी अर्थ-** तदर्थ से यहां प्रत्येक तदर्थ का ग्रहण अभीष्ट नही है अपितु प्रकृतिविकृतिभाव वाले तदर्थ का ही ग्रहण अभिप्रेत है । **उदाहरणं यथा-** रन्धनाय स्थाली।

**वार्तिक- अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम्** ।

**हिन्दी अर्थ-** अर्थ सुबन्त के साथ चतुर्थ्यन्त का ऊपर जो समास कहां गया उसे नित्य समास कहना चाहिये किन्तु इस समास का लिंग भी विशेष्य के अनुसार समझना चाहिये । **उदाहरणं यथा-** द्विजार्थः सूपः। द्विजार्था यवागूः। द्विजार्थं पयः। भूतबलिः। गोहितम्। गोसुखम्। गोरक्षितम् ॥

**सूत्रम्- पञ्चमी भयेन** । 2/1/37

**हिन्दी अर्थ-** पंचम्यन्त सुबन्त का भयप्रकृतिक सुबन्त के साथ विकल्प से समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** चोराद्भयं चोरभयम् ॥

**सूत्रम्- स्तोकान्तिकदूरार्थकृच्छ्राणि क्तेन** । 2/1/39 क्रान्तः

**हिन्दी अर्थ-** स्तोकार्थक(स्वल्पार्थक) अन्तिकार्थक(समीपार्थक)
कृच्छ्रशब्द(कठिनशब्द) इन पंचम्यन्त सुबन्तों का क्तान्त
साथ समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक

**सूत्रम्- पञ्चम्याः स्तोकादिभ्यः ।** 6/3/2

वृत्तिः- अलुगुत्तरपदे।

**हिन्दी अर्थ-** स्तोक आदियों से परे पंचमी का लुक नही होता है उत्तर पद परे हो तो । **उदाहरणं यथा-** स्तोकान्मुक्तः। अन्तिकादागतः। अभ्याशादागतः। दूरादागतः। कृच्छ्रादागतः॥

**सूत्रम्- षष्ठी ।** 2/2/8

वृत्तिः- सुबन्तेन प्राग्वत्।

**हिन्दी अर्थ-** षष्ठ्यन्त सुबन्त का समर्थ सुबन्त के साथ विकल्प से समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** राजपुरुषः॥

**सूत्रम्- पूर्वापराधरोत्तरमेकदेशिनैकाधिकरणे ।** 2/2/1

**वृत्तिः-** अवयविना सह पूर्वादयः समस्यन्ते एकत्वसंख्याविशिष्टश्चेदवयवी। षष्ठीसमासापवादः।

**हिन्दी अर्थ-** यदि अवयवी एकत्वसंख्याविशिष्ट हो तो तद्वाचक सुबन्तों के साथ पूर्व,अपर,अधर और उत्तर इन चार सुबन्तों का विकल्प से समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** पूर्वं कायस्य पूर्वकायः। अपरकायः। एकाधिकरणे किम्पूर्वश्छात्राणाम्॥ ?

**सूत्रम्- अर्धं नपुंसकम् ।** 2/2/2

वृत्तिः- समांशवाच्यर्धशब्दो नित्यं क्लीबेस प्राग्वत्। ,

**हिन्दी अर्थ-** सम अंश वाचक अर्थात् (ठीक आधे भाग) का वाचक अर्ध शब्द नित्यनपुंसक होता है। **उदाहरणं** यथा- अर्धं पिप्पल्याः अर्धपिप्पली।

**सूत्रम्- सप्तमी शौण्डैः ।** 2/1/40

वृत्तिः- स यन्तं शौण्डादिभिः प्राग्वत्।

**हिन्दी अर्थ-** सप्तम्यन्त सुबन्त का शौण्ड आदि सुबन्तों के साथ विकल्प से समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है। उदाहरणं **यथा-** अक्षेषु शौण्डः अक्षशौण्डः इत्यादि।

**सूत्रम्- दिक्संख्ये संज्ञायाम् ।**2/1/50

वृत्तिः- संज्ञायामेवेति नियमार्थं सूत्रम्।

**हिन्दी अर्थ** दिशावाची सुबन्तों और संख्यावाची सुबन्तों का समानाधिकरण सुबन्त के साथ संज्ञा अर्थ गम्य होने पर विकल्प से समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** पूर्वेषुकामशमी। सप्तर्षयः। तेनेह न उत्तरां वृक्षाः। पञ्च ब्राह्मणाः॥

**सूत्रम्- तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च ।** 2/1/51

**वृत्तिः-** तद्धितार्थे विषये उत्तरपदे च परतः समाहारे च वाच्ये दिक्संख्ये ...वत्।

हि... तद्धितार्थ के विषय में, उत्तरपद परे होने पर और समूह ...वाची श... दिशावाची सुबन्तों और संख्यावाची सुबन्तों का

उदाहरणं यथा- ...के साथ विकल्प से तत्पुष समास होता है

युगपत् सच्चकम्! ...शालायां भवः पूर्वा शाला इति समासे जाते

**वार्तिक-** सर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुंवद्भावः ।

**हिन्दी अर्थ-** समास आदि वृत्तिमात्र में सर्वनाम के स्थान पर पुंलिंग की तरह रूप हो जाता है ।

**सूत्रम्- दिक्पूर्वपदादसंज्ञायां ञः ।** 4/2/107

वृत्तिः- अस्माद्भवाद्यर्थे ञः स्यादसंज्ञायाम्॥

हिन्दी अर्थ- दिशावाचक शब्द जिसकें पूर्वपद हो ऐसे प्रातिपदिक से परे भव आदि अर्थों तद्धितसंज्ञक ञ प्रत्यय हो जाता है असंज्ञा में ।

**सूत्रम्- तद्धितेष्वचामादेः ।** 7/2/117

वृत्तिः- ञिति णिति च तद्धितेष्वचामादेरचो वृद्धिः स्यात्। यस्येति च।

हिन्दी अर्थ- जिस तद्धित प्रत्यय के ञकार और णकार की इत् संज्ञा हो उस तद्धित प्रत्यय के परे रहते अंग के आदि अच् को वृद्धि होती है।

उदाहरणं यथा- पौर्वशालः। पञ्च गावो धनं यस्येति त्रिपदे बहुव्रीहौ।

**वार्तिक-** द्वन्द्वतत्पुरुषयोरुत्तरपदे नित्य समासवचनम् ।

**हिन्दी अर्थ-** उत्तरपद के परे रहते अवान्तर द्वन्द्व या तत्पुषसमास की नित्यता कहनी चाहिये ।

**सूत्रम्- गोरतद्धितलुकि ।** 5/4/92

वृत्तिः- गोऽन्तात्तत्पुरुषाट्टच् स्यात् समासान्तो न तु तद्धितलुकि।

**हिन्दी अर्थ-** तद्धित का लुक न हुआ हो तो गोशब्द जिसके अन्त में है ऐसे तत्पुरुष समास से परे समासान्त टच् प्रत्यय हो और वह तद्धितसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** पञ्चगवधनः॥

**सूत्रम्- तत्पुरुषः समानाधिकरणः कर्मधारयः ।** 1/2/42

**हिन्दी अर्थ-** समानाधिकरण तत्पुरुष समास कर्मधारयसंज्ञक होता है।

**सूत्रम्- संख्यापूर्वो द्विगुः ।** 2/1/52

वृत्तिः- तद्धितार्थेत्यत्रोक्तस्त्रिविधः संख्यापूर्वो द्विगुसंज्ञः स्यात्॥

**हिन्दी अर्थ-** तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च इस सूत्र से जो त्रिविध समास कहा गया है यदि उसका पूर्वपद संख्यावाचक हो तो वह समास द्विगुसंज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- द्विगुरेकवचनम् ।** 2/4/1

वृत्तिः- द्विग्वर्थः समाहार एकवत्स्यात्॥

हिन्दी अर्थ- द्विगु समास का अर्थ समाहार एकत्व का प्रतिपादक होता है।

**सूत्रम्- स नपुंसकम् ।** 2/4/17

वृत्तिः- समाहारे द्विगुर्द्वन्द्वश्च नपुंसकं स्यात्।

हिन्दी अर्थ- समाहार अर्थ में द्विगु और द्वन्द्व समास नपुंसक होते है।

उदाहरणं यथा- पञ्चानां गवां समाहारः पञ्चगवम्।

**सूत्रम्- विशेषणं विशेष्येण बहुलम् । 2/1/57**

**वृत्तिः-** भेदकं भेद्येन समानाधिकरणेन बहुलं प्राग्वत्।

**हिन्दी अर्थ-** भेदक **(विशेषण)** सुबन्त का समानाधिकरण भेद्य **(विशेष्य)** सुबन्त के साथ बहुलता से समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** नीलमुत्पलं नीलोत्पलम्। बहुलग्रहणात्क्वचिन्नित्यम् कृष्णसर्पः। क्वचिन्न रामो जामदग्न्यः॥

**सूत्रम्- उपमानानि सामान्यवचनैः । 2/1/55**

**हिन्दी अर्थ-** उपमानवाचक सुबन्त का समानधर्म को कह चुके हुए समानाधिकरण सुबन्तों के साथ समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है ।

**उदाहरणं यथा-** घन इव श्यामो = घनश्यामः।
उपमान, समानधर्म, उपमेय

**वार्तिक- शाकपार्थिवादीनां सिद्धये उत्तरपदलोपस्योपसंख्यानम्**

**हिन्दी अर्थ-** शाकपार्थिव आदि शब्दों की सिद्धि के लिये उत्तरपदलोप का उपसंख्यान करना चाहिये । **उदाहरणं यथा-** शाकप्रियः पार्थिवः शाकपार्थिवः। देवपूजको ब्राह्मणो देवब्राह्मणः।

**सूत्रम्- नञ् । 2/1/6**

**वृत्तिः-** नञ् सुपा सह समस्यते॥

**हिन्दी अर्थ-** नञ् इस अव्यय का समर्थ सुबन्त के साथ समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है ।

**सूत्रम्- नलोपो नञः । 6/3/73**

**वृत्तिः-** नञो नस्य लोप उत्तरपदे।

**हिन्दी अर्थ-** उत्तरपद परे होने पर नञ् के नकार का लोप होता है ।

**उदाहरणं यथा-** न ब्राह्मणः अब्राह्मणः॥

**सूत्रम्- तस्मान्नुडचि । 6/3/74**

**वृत्तिः-** लुप्तनकारान्नञ उत्तरपदस्याजादेर्नुडागमः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** जिसके नकार का लोप हो चुका हो ऐसे नञ् से परे अजादि उत्तरपद को नुट् का आगम होता है ।

**उदाहरणं यथा-** अनश्वः। नैकधेत्यादौ तु नशब्देन सह सुप्सुपेति समासः॥

**सूत्रम्- कुगतिप्रादयः । 2/2/18**

**वृत्तिः-** एते समर्थेन नित्यं समस्यन्ते।

**हिन्दी अर्थ-** कु शब्द, गतिसंज्ञकशब्द और प्र आदि शब्द इनका समर्थ सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** कुत्सितः पुरुषः कुपुरुषः॥

**सूत्रम्- ऊर्यादिच्विडाचश्च । 1/4/61**

ऊर्यादयश्च्व्यन्ता डाजन्ताश्च क्रियायोगे गतिसंज्ञाः स्युः।

**हिन्दी अर्थ-** ऊरी आदि गण में पढे गये शब्द, च्विप्रत्ययान्त शब्द तथा डाच् प्रत्ययान्त शब्द क्रिया के योग में गतिसंज्ञक होते है ।

**उदाहरणं यथा-** ऊरीकृत्य। शुक्लीकृत्य। पटपटाकृत्य। सुपुरुषः॥

**वार्तिक- प्रादयो गताद्यर्थे प्रथमया ।**

**हिन्दी अर्थ-** गत आदि अर्थों में वर्तमान प्र आदि निपातों का प्रथमान्त सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** प्रगत आचार्यः प्राचार्यः।

**वार्तिक- अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया ।**

**हिन्दी अर्थ-** क्रान्त (पार गया हुआ, लांघ चुका हुआ) आदि अर्थों में वर्तमान अति आदि निपातों का द्वितीयान्त सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** अतिक्रान्तो मालामिति विग्रहे ।

**सूत्रम्- एकविभक्ति चापूर्वनिपाते । 1/2/44**

**वृत्तिः-** विग्रहे यन्नियतविभक्तिकं तदुपसर्जनसंज्ञं स्यान्न तु तस्य पूर्वनिपातः॥

**हिन्दी अर्थ-** विग्रह में जो नियत विभक्तिक हो अर्थात् जिससे निश्चित एक ही विभक्ति आती हो उस पद की उपसर्जनसंज्ञ होती है परन्तु उसका पूर्वनिपात नही होता है ।

**सूत्रम्- गोस्त्रियोरुपसर्जनस्य । 1/4/48**

उपसर्जनं यो गोशब्दः स्त्रीप्रत्ययान्तं च तदन्तस्य प्रातिपदिकस्य ह्रस्वः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** उपसर्जनसंज्ञक गो शब्द या उपसर्जनसंज्ञक स्त्रीप्रत्ययान्त शब्द जिसके अन्त्य में हो ऐसे प्रातिपदिकसंज्ञक के अन्त्य अच् को ह्रस्व होता है । **उदाहरणं यथा-** अतिमालः।

**वार्तिक- अवादयः क्रुष्टाद्यर्थे तृतीयया ।**

**हिन्दी अर्थ-** क्रुष्ट (कूजित निन्दित) आदि अर्थों में वर्तमान अव आदि निपातों का तृतीयान्त सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** अवक्रुष्टः कोकिलया अवकोकिलः।

**वार्तिक - पर्यादयो ग्लानाद्यर्थे चतुर्थ्या ।**

**हिन्दी अर्थ-** ग्लान (खिन्न दुःखी) आदि अर्थों में वर्तमान परि आदि निपातों का चतुर्थ्यन्त सुन्न्त के साथ नित्य समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** परिग्लानोऽध्ययनाय पर्यध्ययनः।

**वार्तिक- निरादयः क्रान्ताद्यर्थे पञ्चम्या ।**

**हिन्दी अर्थ-** कान्त (पार किया हुआ, लांघ चुका हुआ) आदि अर्थों में वर्तमान निर् आदि निपातों का पंचम्यन्त सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह समास तत्पुरुषसंज्ञक होता है । **उदाहरणं यथा-** निष्क्रान्तः कौशाम्ब्याः निष्कौशाम्बिः॥

**सूत्रम्- तत्रोपपदं सप्तमीस्थम् । 3/1/92**

**वृत्तिः-** सप्तम्यन्ते पदे कर्मणीत्यादौ वाच्यत्वेन स्थितं यत्कुम्भादि तद्वाचकं पदमुपपदसंज्ञं स्यात्॥

**हिन्दी अर्थ-** धातोः के अधिकार में कर्मण्यण आदि सूत्रों में कर्मणि आदि सपतम्यपदों का वाच्य जो कुम्भ आदि वस्तु तद्वाचक पद उपपदसंज्ञक हो।

**सूत्रम्- उपपदमतिङ् । 2/2/19**

**वृत्तिः-** उपपदं सुबन्तं समर्थेन नित्यं समस्यते। अतिङन्तश्चायं समासः।

**हिन्दी अर्थ-** उपपदसंज्ञक सुबन्त का समर्थ शब्द के साथ नित्य तत्पुरुषसमास होता है और यह अतिगन्त होता है । **उदाहरणं यथा-** कुम्भम् करोति कुम्भकारः। **अतिङ् किम् ?** मा भवान् भूत्। माङि लुङिति सप्तमीनिर्देशान्माङुपपदम्।

**वार्तिक- गतिकारकोपपदानां कृद्भिः सह समासवचनं प्राक् सुबुत्पत्तेः**

**हिन्दी अर्थ-** गति, कारक और उपपद इनका कृदन्तों के साथ यदि समास करना हो तो कृदन्तों से सुप् लाने से पूर्व ही अर्थात् असुबन्त कृदन्तों के साथ ही समास करना चाहिये । **उदाहरणं यथा-** व्याघ्री। अश्वक्रीती। कच्छपीत्यादि॥

**सूत्रम्- तत्पुरुषस्याङ्गुलेः संख्याव्ययादेः । 5/4/86**

**वृत्तिः-** संख्याव्ययादेरङ्गुल्यन्तस्य समासान्तोऽच् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** संख्यावाचक शब्द या अव्यय वाचक शब्द जिसके आदि में तथा अंगुलि शब्द जिसके अन्त में हो ऐसे तत्पुरुषसमास का अन्त्यावयव अच प्रत्यय हो । **उदाहरणं यथा-** द्वे अङ्गुली प्रमाणमस्य द्व्यङ्गुलम्। निर्गतमङ्गुलिभ्यः निरङ्गुलम् ।

**सूत्रम्- अहः सर्वैकदेशसंख्यातपुण्याच्च रात्रेः । 5/4/87**

**वृत्तिः-** एभ्यो रात्रेरच् स्याच्चात्संख्याव्ययादेः।

**हिन्दी अर्थ-** अहन्, सर्व, एकदेशवाचक, संख्यात और पुण्य इन शब्दों से परे तथा संख्यावाचक शब्द या अव्यय वाचक शब्दों से परे जो भी रात्री शब्द तदन्त तत्पुरुषसमास से परे समासान्त अच् प्रत्यय होता है।

**अहर्ग्रहणं द्वन्द्वार्थम्** यहां अहन् शब्द का ग्रहण द्वन्द्व समास के लिये है तत्पुरुषसमास के लिये नही ।

**सूत्रम्- रात्राह्नाहाः पुंसि । 2/4/29**

**वृत्तिः-** एतदन्तौ द्वन्द्वतत्पुरुषौ पुंस्येव।

**हिन्दी अर्थ-** रात्र, अह्न और अह ये शब्द जिसके अन्त में हो ऐसा द्वन्द्व और तत्पुरुष समास पुंलिंग में ही प्रयुक्त होता है अन्य लिंगों मे नही । **उदाहरणं यथा-** अहश्च रात्रिश्चाहोरात्रः। सर्वरात्रः। संख्यातरात्रः।

**वार्तिक- संख्यापूर्वं रात्रं क्लीबम् ।**

**हिन्दी अर्थ-** जिसके पूर्व में संख्यावाचक तथा अन्त में रात्र शब्द हो तो वह समास नपुंसक में ही प्रयुक्त होता है । **उदाहरणं यथा-** द्विरात्रम्। त्रिरात्रम् ।

**सूत्रम्- राजाहः सखिभ्यष्टच् । 5/4/91**

**वृत्तिः-** एतदन्तात्तत्पुरुषाट्टच् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** राजन् अहन् (दिन) और सखि (मित्र) ये शब्द जिसके अन्त में हो ऐसे तत्पुरुषसमास से परे समासान्त टच् प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** परमराजः॥

**सूत्रम्- आन्महतः समानाधिकरणजातीययोः । 6/3/46**

**वृत्तिः-** महत आकारो ऽन्तादेशः स्यात्समानाधिकरणे उत्तरपदे जातीये च परे ।

**हिन्दी अर्थ-** समानाधिकरण उत्तरपद परे हो या जातीयर प्रत्यय परे हो तो महत् शब्द को आकार अन्तादेश होता है । **उदाहरणं यथा-** महाराजः। प्रकारवचने जातीयर्। महाप्रकारो महाजातीयः॥

**सूत्रम्- द्व्यष्टनः संख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः । 6/3/47**

**वृत्तिः-** आत्स्यात्। द्वौ च दश च द्वादश।

**हिन्दी अर्थ-** द्वि और अष्टन् शब्दों को आकार अन्तादेश हो संख्यावाचक उत्तरपद परे हो तो परन्तु बहुव्रीहि समास में और अशीति उत्तरपद परे हो तो नही होता । **उदाहरणं यथा-** अष्टाविंशतिः॥

**सूत्रम्- त्रेस्त्रयः । 6/3/48**

**हिन्दी अर्थ-** संख्यावाचक उत्तरपद परे हो तो त्रि शब्द के स्थान पर त्रयस् आदेश होता है परन्तु बहुव्रीहि समास में और अशीति उत्तरपद परे हो तो नही होता । **उदाहरणं यथा-** त्रयोदश। त्रयोविंशतिः। त्रयस्त्रिंशत्॥

**सूत्रम्- परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः । 2/4/26**

**वृत्तिः-** एतयोः परपदस्येव लिङ्गं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** द्वन्द्व और तत्पुरुषसमास का लिंग उस समास के उत्तरपद के लिंग के समान हो । **उदाहरणं यथा-** कुक्कुटमयूर्याविमे। मयूरीकुक्कुटाविमौ।

**वार्तिक- द्विगुप्राप्तापन्नालम्पूर्वगतिसमासेषु प्रतिषेधो वाच्यः**

**हिन्दी अर्थ-** द्विगुसमास में एवं प्राप्त आपन्न और अलम् पूर्ववाले तत्पुरुषसमास में तथा गतिसमास में परवल्लिङ्गता का निषेध कहना चाहिये । **उदाहरणं यथा-** पञ्चसु कपालेषु संस्कृतः पञ्चकपालः पुरोडाशः।

**सूत्रम्- प्राप्तापन्ने च द्वितीयया । 2/2/4**

**वृत्तिः-** समस्येते। अकारश्चानयोरन्तादेशः।

**हिन्दी अर्थ-** प्राप्त और आपन्न सुबन्तों का द्वितीयान्त समर्थ सुबन्त के साथ विकल्प से तत्पुरुष समास होता है परन्तु इस समास में इन (प्राप्त और आपन्न) शब्दों को अ यह अन्तादेश भी होता है । **उदाहरणं यथा-** प्राप्तो जीविकां प्राप्तजीविकः। आपन्नजीविकः। अलं कुमार्यै अलंकुमारिः। अत एव ज्ञापकात्समासः. निष्कौशाम्बिः॥

**सूत्रम्- अर्धर्चाः पुंसि च । 2/4/31**

**वृत्तिः-** अर्धर्चादयः शब्दाः पुंसि क्लीबे च स्युः।

**हिन्दी अर्थ-** अर्धर्च आदि शब्द पुंलिंग और नपुंसकलिंग दोनों में होते है । उदाहरणं यथा- अर्धर्चः। अर्धर्चम्। एवं ध्वजतीर्थशरीरमण्डपयूपदेहाङ्कुशपात्रसूत्रादयः। सामान्ये नपुंसकम्। मृदु पचति। प्रातः कमनीयम्।

**॥इति तत्पुरुषः॥**

## ॥अथ बहुव्रीहिः॥

**सूत्रम्- शेषो बहुव्रीहिः । 2/2/23**

**हिन्दी अर्थ-** चार्थे द्वन्द्व इस द्वन्द्वविधान से पूर्व तक प्रथमान्त पदों का समास बहुव्रीहिसंज्ञक हो ।

**सूत्रम्- अनेकमन्यपदार्थे । 2/2/24**

**वृत्तिः-** अनेकं प्रथमान्तमन्यस्य पदस्यार्थे वर्तमानं वा समस्यते स बहुव्रीहिः॥

**हिन्दी अर्थ-** अन्य पद के अर्थ में वर्तमान एक से अधिक प्रथमान्त पदों का परस्पर विकल्प से समास होता है और वह बहुव्रीहिसंज्ञक हो ।

**सूत्रम्- सप्तमीविशेषणे बहुव्रीहौ । 2/2/35**

**वृत्तिः-** सप्तम्यन्तं विशेषणं च बहुव्रीहौ पूर्वं स्यात्। अत एव ज्ञापकाद्व्यधिकरणपदो बहुव्रीहिः॥

**हिन्दी अर्थ-** बहुव्रीहिसमास में सप्तम्यन्त पद तथा विशेषण पद पूर्व में प्रयुक्त हो ।

**सूत्रम्- हलन्तात्सप्तम्याः संज्ञायाम् । 6/3/9**

**वृत्तिः-** हलन्ताददन्ताच्च सप्तम्या अलुक्।

**हिन्दी अर्थ-** संज्ञागम्यमान होने पर उत्तरपद के परे रहते हलन्त और अजन्त शब्दों से परे सप्तमी विभक्ति का लुक नही होता है ।

**उदाहरणं यथा-** कण्ठेकालः। प्राप्तमुदकं यं स प्राप्तोदको ग्रामः। ऊढरथो ऽनड्वान्। उपहतपशू रुद्रः। उद्धृतौदना स्थाली। पीताम्बरो हरिः। वीरपुरुषको ग्रामः।

**वार्तिक- प्रादिभ्यो धातुजस्य वाच्यो वा चोत्तरपदलोप।**

**हिन्दी अर्थ-** प्र आदियों से परे जो धातुज (कृदन्त) शब्द तदन्त प्रथमान्त का अन्य प्रथमान्त के साथ विकल्प से समास होता है इस बहुव्रीहिसमास में पूर्वपद के स्थित धातुज उत्तरपद का विकल्प से लोप होता है । **उदाहरणं यथा-** प्रपतितपर्णःप्रपर्णः।,

**वार्तिक- नञोऽस्त्यर्थानां वाच्यो वा चोत्तरपदलोपः।**

**हिन्दी अर्थ-** नञ से परे अस्त्यर्थक (विद्यमानार्थक) जो शब्द तदन्त प्रथमान्त का अन्य प्रथमान्त के साथ विकल्प से समास होता है इस बहुव्रीहिसमास के पूर्वपद में स्थित विद्यमानार्थक उत्तरपद का विकल्प से लोप होता है । **उदाहरणं यथा-** अविद्यमानपुत्रःअपुत्रः॥,

**सूत्रम्- स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ्समानाधिकरणेस्त्रियाम् अपूरणीप्रियादिषु। 6/3/34**

**वृत्तिः-** उक्तपुंस्कादनूङ् ऊङोऽभावो ऽस्यामिति बहुव्रीहिः। निपातनात्पञ्चम्या अलुक् षष्ठ्याश्च लुक्। तुल्ये प्रवृत्तिनिमित्ते यदुक्तपुंस्कं तस्मात्पर ऊङोऽभावो यत्र तथाभूतस्य स्त्रीवाचकशब्दस्य पुंवाचकस्येव रूपं स्यात् समानाधिकरणे स्त्रीलिङ्गे उत्तरपदे न तु पूरण्यां प्रियादौ च परतः। गोस्त्रियोरिति ह्रस्वः।

**हिन्दी अर्थ-** जिससे परे ऊङ प्रत्यय न किया गया हो ऐसे भाषितपुंस्क स्त्रीलिंगशब्द को पुंवत् हो जाता है समानाधिकरण स्त्रीलिंग उत्तरपद परे हो तो परन्तु पूरणी और प्रिया आदि के परे रहते ये पुंवद्भाव नही होता है ।

**उदाहरणं यथा-** चित्रगुः। रूपवद्भार्यः। अनूङ् किम्? वामोरूभार्यः॥

**सूत्रम्- अप्पूरणीप्रमाण्योः । 5/4/116**

**वृत्तिः-** पूरणार्थप्रत्ययान्तं यत्स्त्रीलिङ्गं तदन्तात्प्रमाण्यन्ताच्च बहुव्रीहे रप्स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** पूरणार्थप्रत्ययान्त जो स्त्रीलिंग शब्द तदन्त बहुव्रीहि से तथा प्रमाणीशदान्त बहुव्रीहि से समासान्त अप् प्रत्यय होता है ।

**उदाहरणं यथा-** कल्याणी पञ्चमी यासां रात्रीणां ताः कल्याणी पञ्चमा रात्रयः। स्त्री प्रमाणी यस्य स स्त्रीप्रमाणः। अप्रियादिषु किम्? कल्याणीप्रिय इत्यादि॥

**सूत्रम्- बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः स्वाङ्गात्षच् । 5/4/113**

**वृत्तिः-** स्वाङ्गवाचिसक्थ्यक्ष्यन्ताद्बहुव्रीहेः षच् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** जिसके अन्त में स्वांगवाची सक्थि (उरू) या अक्षि (नेत्र) शब्द हो उस बहुव्रीहि से समासान्त षच् प्रत्यय होता है ।

**उदाहरणं यथा-** दीर्घसक्थः। जलजाक्षी। स्वाङ्गात्किम्? दीर्घसक्थि शकटम्। स्थूलाक्षा वेणुयष्टिः। अक्ष्णोऽदर्शनादिति वक्ष्यमाणोऽच्॥

**सूत्रम्- द्वित्रिभ्यां ष: मूर्ध्नः । 5/4/115**

**वृत्तिः-** आभ्यां मूर्ध्नः षः स्याद्बहुव्रीहौ।

**हिन्दी अर्थ-** बहुव्रीहि समास में द्वि या त्रि शब्दों से परे यदि मूर्धन् शब्द हो तो उससे समासान्त ष प्रत्यय होता है ।

**उदाहरणं यथा-** द्विमूर्धः। त्रिमूर्धः॥

**सूत्रम्- अन्तर्बहिर्भ्यां च लोम्नः । 5/4/117**

**वृत्तिः-** आभ्यां लोम्नोऽप्स्याद्बहुव्रीहौ।

**हिन्दी अर्थ-** बहुव्रीहि समास में अन्तर् और बहिस् अव्ययों से परे यदि लोमन् शब्द हो तो उससे समासान्त अप् प्रत्यय होता है ।

**उदाहरणं यथा-** अन्तर्लोमः। बहिर्लोमः॥

**सूत्रम्- पादस्य लोपोऽहस्त्यादिभ्यः । 5/4/138**

**वृत्तिः-** हस्त्यादिवर्जितादुपमानात्परस्य पादशब्दस्य लोपः स्याद्बहुव्रीहौ।

**हिन्दी अर्थ-** हस्त्यादियों से भिन्न उपमानवाचक शब्द से परे पाद शब्द का समासान्त लोप हो बहुव्रीहि समास में । **उदाहरणं यथा-** व्याघ्रस्येव पादावस्य व्याघ्रपात्। अहस्त्यादिभ्यः किम्? हस्तिपादः। कुसूलपादः॥

**सूत्रम्-** **संख्यासुपूर्वस्य । 5/4/140**

**वृत्तिः-** पादस्य लोपः स्यात्समासान्तो बहुव्रीहौ।

**हिन्दी अर्थ-** संख्यावाचकशब्द अथवा सु अव्यय जिसके पूर्व में हो ऐसे पाद शब्द का समासान्त लोप हो बहुव्रीहि समास में । **उदाहरणं यथा-** द्विपात्। सुपात्॥

**सूत्रम्-** **उद्विभ्यां काकुदस्य । 5/4/148**

**वृत्तिः-** लोपः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** उद् अथवा वि निपातों से परे काकुद् शब्द का समासान्त लोप हो बहुव्रीहि समास में । **उदाहरणं यथा-** उत्काकुत्। विकाकुत्॥

**सूत्रम्-** **पूर्णाद्विभाषा । 5/4/149**

**हिन्दी अर्थ-** पूर्ण शब्द से परे काकुद् शब्द का विकल्प से समासान्त लोप हो बहुव्रीहि समास में । **उदाहरणं यथा-** पूर्णकाकुत्। पूर्णकाकुदः॥

**सूत्रम्-** **सुहृद्दुर्हृदौ मित्रामित्रयोः । 5/4/150**

**वृत्तिः-** सुदुर्भ्यां हृदयस्य हृद्भावो निपात्यते।

**हिन्दी अर्थ-** बहुव्रीहिसमास में सु और दुर् निपातों से परे हृदय शब्द के स्थान हृद् आदेश निपातित किया जाता है क्रमशः मित्र और शत्रु अर्थों में । **उदाहरणं यथा-** सुहृन्मित्रम्। दुर्हृदमित्रः॥

**सूत्रम्-** **उरः प्रभृतिभ्यः कप् । 5/4/151**

**हिन्दी अर्थ-** उरस् शब्द जिसके अन्त में हो ऐसे बहुव्रीहि समास में समासान्त कप् प्रत्यय होता है ।

**सूत्रम्-** **सोऽपदादौ । 8/3/38**

**वृत्तिः-** पाशकल्पककाम्येषु विसर्गस्य सः॥

**हिन्दी अर्थ-** पाश, कल्प, क और काम्य इन चार प्रत्ययों के परे रहते विसर्ग के स्थान सकार आदेश होता है ।

**सूत्रम्-** **कस्कादिषु च । 8/3/48**

**वृत्तिः-** एष्विण उत्तरस्य विसर्गस्य षोऽन्यस्य तु सः। इति सः।

**हिन्दी अर्थ-** कस्क आदि गणपठित् शब्दों में इण् प्रत्याहार के परे विसर्ग हो तो उसे षकार आदेश होता है । परन्तु जहां इण् प्रत्याहार न हों वहां सकार ही होता है । **उदाहरणं यथा-** व्यूढोरस्कः॥

**सूत्रम्-** **इणः षः । 8/3/39**

**वृत्तिः-** इण उत्तरस्य विसर्गस्य षः पाशकल्पककाम्येषु परेषु।

**हिन्दी अर्थ-** पाश, कल्प, क और काम्य इन चार प्रत्ययों के परे रहते यदि इण् प्रत्याहार के परे विसर्ग हो तो उसे षकार आदेश होता है ।

**उदाहरणं यथा-** प्रियसर्पिष्कः॥

**सूत्रम्-** **निष्ठा । 2/2/36**

**वृत्तिः-** निष्ठान्तं बहुव्रीहौ पूर्वं स्यात्। युक्तयोगः॥

**हिन्दी अर्थ-** बहुव्रीहिसमास में निष्ठाप्रत्ययान्त शब्द पूर्व में प्रयुक्त हो।

**सूत्रम्-** **शेषाद्विभाषा । 5/4/154**

**वृत्तिः-** अनुक्तसमासान्ताद्बहुव्रीहेः कब्वा।

**हिन्दी अर्थ-** जिस बहुव्रीहि से कोई समासान्त न कहां गया हो तो उससे समासान्त कप् प्रत्यय विकल्प से होता है । **उदाहरणं यथा-** महायशस्कः, महायशाः ।

**॥इति बहुव्रीहिः॥**

## ॥अथ द्वन्द्वः॥

**सूत्रम्-** **चार्थे द्वन्द्वः ।2/2/29**

**वृत्तिः-** अनेकं सुबन्तं चार्थे वर्तमानं वा समस्यते स द्वन्द्वः।

**हिन्दी अर्थ-** च के अर्थ में वर्तमान अनेक सुबन्तों का विकल्प से परस्पर समास होता है और वह समास द्वन्द्वसंज्ञक होता है ।

**समुच्चयान्वाचयेतरेतरयोगसमाहाराश्चार्थाः।**

**हिन्दी अर्थ-** च के चार अर्थ होते है-

समुच्चय, अन्वाचय, इतरेतर, समाहार ।

- **समुच्चय-** परस्परनिरपेक्षस्यानेक स्यैकस्मिन्नन्वयः समुच्चयः।
  **हिन्दी अर्थ-** जब परस्पर निराकांक्ष पदों का किसी एक द्रव्य गुण क्रिया में अन्वय हो तो वह समुच्चय होता है । **उदाहरणं यथा-** "ईश्वरं गुरुं च भजस्व" (ईश्वर को भजो और गुरु को भी) ।

- **अन्वाचय** - अन्यतरस्यानुषङ्गिकत्वेन अन्वयोऽन्वाचयः।
  **हिन्दी अर्थ-** जहां एक पदार्थ प्रधान बनकर और दूसरा अप्रधान बनकर भिन्नभिन्न क्रियाओं में अन्वित हो रहे हो वहां अन्वाचय होता है । **उदाहरणं यथा-** "भिक्षामट गां चानय"।

- **इतरेतर-** मिलितानामन्वय इतरेतरयोगः।
  **हिन्दी अर्थ-** जब परस्पर सापेक्ष पदों का समूह एकधर्मावच्छिन्नरूप से क्रिया में अन्वित किया जाता है वहां इतरेतरयोग होता है । **उदाहरणं यथा-** "धवखदिरौ छिन्धि"।

- **समाहार-** समूहः समाहारः ।
  **हिन्दी अर्थ-** समूह का नाम समाहार है । **उदाहरणं यथा-** "संज्ञापरिभाषम्"।

**सूत्रम्-** **राजदन्तादिषु परम् । 2/2/31**

**वृत्तिः-** एषु पूर्वप्रयोगार्हं परं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** राजदन्त आदि में पूर्वनिपात के योग्य पद का परनिपात हो ।

**उदाहरणं यथा-** दन्तानां राजानो राजदन्ताः।

**धर्मादिष्वनियमः।**

**हिन्दी अर्थ-** धर्म आदि शब्दों के द्वन्द्व समास में पूर्वनिपात का कोई नियम नही होता । **उदाहरणं यथा-** अर्थधर्मौ। धर्मार्थावित्यादि॥

**सूत्रम्- द्वन्द्वे घि । 2/2/32**
**वृत्तिः-** द्वन्द्वे घिसंज्ञं पूर्वं स्यात्।
**हिन्दी अर्थ-** द्वन्द्वसमास में घिसंज्ञक पूर्व में प्रयुक्त हो । **उदाहरणं यथा-** हरिश्च हरश्च हरिहरौ ॥

**सूत्रम्- अजाद्यदन्तम् । 2/2/33**
**वृत्तिः-** द्वन्द्वे पूर्वं स्यात्।
**हिन्दी अर्थ-** जो शब्द अजादि भी हो और अदन्त भी उसका द्वन्द्व समास में पूर्वनिपात होता है । **उदाहरणं यथा-** ईशकृष्णौ ।

**सूत्रम्- अल्पाच्तरम् । 2/2/34**
**हिन्दी अर्थ-** द्वन्द्वसमास में अल्प अच् वाला पूर्व में प्रयुक्त होता है ।
**उदाहरणं यथा-** शिवकेशवौ ॥

**सूत्रम्- पिता मात्रा । 1/2/70**
**वृत्तिः-** मात्रा सहोक्तौ पिता वा शिष्यते।
**हिन्दी अर्थ-** मातृ शब्द के साथ कहे जाने पर पितृ शब्द विकल्प से शेष रहता है अर्थात् मातृशब्द लुप्त हो जाता है । **उदाहरणं यथा-** माता च पिता च पितरौ, मातापितरौ वा ।

**सूत्रम्- द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम् । 2/4/2**
**वृत्तिः-** एषां द्वन्द्व एकवत्।
**हिन्दी अर्थ-** प्राण्यङ्गोंऔर सेनाङ्गों का द्वन्द्व एकवत् (वाद्याङ्गों) तूर्याङ्गों , अर्थात् केवल समाहार अर्थ का ही प्रतिपादक हो ।

उदाहरणं **यथा-**
**प्राण्यङ्ग-** पाणिपादम् (हाथों और पांवों का समूह) ।
**तूर्याङ्ग-** मार्दङ्गिकवैणविकम् (तबला वादकों और वेणुवादकों का समूह)।
**सेनाङ्ग-** रथिकाश्वारोहम् (रथिकों और घुडसवारों का समूह)।

**सूत्रम्- द्वन्द्वाच्चुदषहान्तात्समाहारे । 5/4/106**
**वृत्तिः-** चवर्गान्ताद्दषहान्ताच्च द्वन्द्वाट्टच् स्यात्समाहारे।
**हिन्दी अर्थ-** चवर्गान्त, दकारान्त, षकारान्त और हकारान्त **समाहारद्वन्द्व** से समासान्त टच् प्रत्यय हो । **उदाहरणं यथा-** चवर्गान्त- वाक् **च** त्वक् च वाक्त्वचम् (वाणी और त्वचा का समुदाय) । **त्वक्स्रजम्** (त्वचा और माला का समाहार) । दकारान्त- **शमीदृषदम्** (शमी वृक्ष और पत्थर का समुदाय) । षकारान्त- **वाक्त्विषम्** (वाणी और कान्ति का **समुदाय**) । हकारान्त- **छत्रोपानहम्** (छाते और जूते का समुदाय) । समाहारे किम् ? प्रावृट्शरदौ ।

॥इति द्वन्द्वः ॥

# ॥अपत्याधिकारप्रकरणम् ॥

| सूत्र | प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|---|
| 1. स्त्रीपुंसाभ्यांनञ्स्नञौभवनात् | नञ्स्नञौ | स्त्रैणः । पौंस्नः |
| 2. द्विगोर्लुगनपत्ये | तद्धित लुक् | पञ्चसुकपालेषु संस्कृतः पुरोडाशः |
| 3. गोत्रेऽलुगचि | गोत्रप्रत्ययलुक् | गर्गाणांछात्राः । |
| 4. आपत्यस्य च तद्धितेऽनाति | यलोप | गार्गीयाः । |
| 5. यूनिलुक् | युव लुक् | ग्लुचुकस्य गोत्रापत्यं ग्लुचुकायनिः । |
| 6. पैलादिभ्यश्च | युव लुक् | पैलः, |
| 7. इञःप्राचाम् | इञ | दाक्षिः पिता । दाक्षायणःपुत्रः ॥ |
| 8. न तौल्वादिभ्यः | युव लुक् | तौल्वलिःपिता । तौल्वलायनःपुत्रः ॥ |
| 7. फक्फिञोरन्यतरस्याम् | युव विकल्प लोप | कात्यायनस्य छात्राः- कातीयाः । कात्यायनीयाः । |
| 8. तस्यापत्यम् | अण् | औपगवः ।आश्वपतः ।दैत्यः ।औत्सः ।स्त्रैणः ।पौंस्नः ॥ |
| 13. एकोगोत्रे | अण् | उपगोर्गोत्रापत्य औपगवः ।गार्ग्यः ।नाडायनः ॥ |
| 14. अश्वादिभ्यः फञ् | फञ् | आश्वायनः । |
| 15. शिवादिभ्योऽण् | अण् | शिवस्यापत्यं "शैवः" । गाङ्गः । |
| 16. अवृद्धाभ्योनदीमानुषीभ्यस्तन्नामिकाभ्यः | अण् | यामुनः ।नार्मदः । |
| 17. ऋष्यन्धकवृष्णिकुरुभ्यश्च | अण् | **ऋषिभ्यः**- वासिष्ठः ।वैश्वामित्रः । **अन्धकेभ्यः** -श्वाफल्कः । **वृष्णिभ्यः** -वासुदेवः ।अनिरुद्धः । **कुरुभ्यः**- नाकुलः ।साहदेवः । |
| 18. मातुरुत्संख्यासंभद्रपूर्वायाः | उ आदेश अण् प्रत्ययश्च | द्वैमातुरः । षाण्मातुरः । सांमातुरः । भाद्रमातुरः । |
| 19. कन्यायाःकनीन च | अण् | कानीनो- व्यासः,कर्णश्च । |
| 20. विकर्णशुङ्गच्छगलाद्वत्सभरद्वाजात्रिषु | अपत्ये अण् | वैकर्णो वात्स्यः, "वैकर्णिन्यः" । शौङ्गो भारद्वाजः, "शौङ्गिन्यः" । छागल आत्रेयः,"छागलिन्यः" । |
| 21. पीलाया वा | अण् पक्षे ढक् | पीलाया अपत्यं पैलः । पैलेयः(ढक्) ॥ |
| 22. ढक्चमण्डूकात्- | ढक्,पक्षे अण्, इञ् | माण्डूकेयः ।माण्डूकः ।माण्डूकिः ॥ |
| 23. स्त्रीभ्योढक् | ढक् | वैनतेयः । |
| 24. द्व्यचः | ढक् | दात्तेयः । |
| 25. इतश्चानिञः | ढक् | दौलेयः ।नैधेयः । आत्रेयः । |
| 26. शुभ्रादिभ्यश्च | ढक् | शुभ्रस्यापत्यं "शौभ्रेयः" ॥ |
| 27. विकर्णकुषीतकात्काश्यपे | ढक् | वैकर्णेयः ।कौषीतकेयः । |
| 28. भ्रुवोवुक्च | वुक् पक्षे ढक् | भ्रौवेयः ॥ |
| 29. प्रवाहणस्य ढे | ढक् | प्रवाहणस्यापत्यंप्रावाहणेयः-"प्रवाहणेयः" ॥ |
| 30. तत्प्रत्ययस्य च | ढक् | प्रवाहणेयस्यापत्यं "प्रवाहणेयिः" |
| 31. कल्याण्यादीनामिनङ् | इनङ् आदेश ढक् च | काल्याणिनेयः ।बान्धकिनेयः ॥ |
| 32. कुलटाया वा | इनङ् / ढक् | कौलटिनेयः - कौलटेयः । |
| 33. हृद्भगसिन्ध्वन्तेपूर्वपदस्य च | अचो वृद्धि | सुहृदोपत्यं "सौहार्दः" । सुभगायापत्यं "सौभागिनेयः" । सक्तुप्रधानाःसिन्धवः "सक्तुसिन्धवः" । **तेषुभवः**- "साक्तुसैन्धवः" ॥ |
| 34. चटकाया ऐरक् | ऐरक् | चटकस्य चटकाया वा अपत्यं "चाटकैरः" । |
| 35. गोधायाढ्रक् | ढ्रक् | गौधेरः । शुभ्रादित्वात्पक्षे ढक् । गौधेयः ॥ |
| 36. आरगुदीचाम् | ढ्रक् | गौधारः । जडस्यापत्यं "जाडारः" । पण्डस्यापत्यं "पाण्डारः" ॥ |
| 37. क्षुद्राभ्योवा | ढ्रक् पक्षे ढक् | काणेरः - काणेयः । दासेरः - दासेयः ॥ |
| 38. पितृष्वसुश्छण् | छण् | पैतृष्वस्रीयः ॥ |
| 39. ढकिलोपः | छण् लोपः | पैतृष्वसेयः ॥ |

| | | |
|---|---|---|
| 40. मातृष्वसुश्च | छण् ढक् लोपः | मातृष्वस्रीयः। मातृष्वसेयः॥ |
| 41.चतुष्पाद्भ्योढञ् | ढञ् | कामण्डलेयः। |
| 43. गृष्ट्यादिभ्यश्च | ढञ् | गार्ष्टेयः। |
| 51. आगस्त्यकौण्डिन्ययोरगस्तिकुण्डिनच् | अगस्ति कुण्डिनच् आदेश | अगस्तयः।कुण्डिनाः॥ |
| 52. राजश्वशुराद्यत् | यत् | |
| वार्तिक- राज्ञोजातावेवेतिवाच्यम् | यत् | राजन्यः।श्वशुर्यः। |
| 53. येचाभावकर्मणोः | अन् प्रकृतिभाव | राजनः। |
| 54. अन् | अन् प्रकृतिभाव | राज्यम्। |
| 55. संयोगादिश्च | इन् प्रकृतिभाव | चक्रिणोऽपत्यं "चाक्रिणः"॥ |
| 56. नपूर्वोऽपत्येऽवर्मणः | अन् प्रकृतिभाव | भाद्रसामः। |
| वार्तिक- "वाहितनाम्नइतिवाच्यम्" | - | हितनाम्नोऽपत्यं "हैतनामः" – "हैतनामनः"॥ |
| 57. ब्राह्मोऽजातौ | - | अजातौ- ब्राह्मंहविः। जातौ- ब्राह्मणोऽपत्यं "ब्राह्मणः"। |
| 58. औक्षमनपत्ये | - | औक्षंपदम्। |
| 59. षपूर्वहन्धृतराज्ञामणि | | औक्ष्णः।ताक्ष्णः।भ्रौणघ्नः।धृतराज्ञोऽपत्यंधार्तराज्ञः। |
| 60. क्षत्राद् घः | घ | क्षत्रियः।जातावित्येव।क्षात्रिरन्यः॥ |
| 61. कुलात्खः | ख | कुलीनः। |
| 62. अपूर्वपदादन्यतरस्यांयड्ढकञौ | ढक्,अञ् पक्षे ख | कुल्यः - कौलेयकः - कुलीनः। |
| 63. महाकुलादञ्खञौ | अञ्,खञ् पक्षे ख | माहाकुलः- माहाकुलीनः - महाकुलीनः॥ |
| 64. दुष्कुलाड्ढक्- | ढ पक्षे ख | दौष्कुलेयः- दुष्कुलीनः॥ |
| 65. स्वसुश्छ | छ | स्वस्रीयः॥ |
| 66. भ्रातुर्व्यच्च | व्यच्. छ | भ्रातृव्यः- भ्रात्रीयः॥ |
| 67. व्यन्त्सपत्ने | व्यच्, | भ्रातृव्यःशत्रुः। |
| 68. रेवत्यादिभ्यष्ठक् | ठक् | |
| 69. ठस्येकः | इक् | रैवतिकः॥ |
| 70. गोत्रास्त्रियाःकुत्सनेणच | ठक् | गार्ग्याऽपत्यं "गार्गः" - गार्गिकोवा "जाल्मः"। |
| 71. वृद्धाट्ठक्सौवीरेषुबहुलम् | ठक् | भागवित्तेः- भागवित्तिकः। पक्षे फक्। भागवित्तायनः॥ |
| 72. फेश्छच | छ चात् ठक् | यामुन्दायनीयः- यामुन्दायनीकः। |
| 73. फाण्टाहृतिमिमताभ्यांणफिञौ | ण, फिञ् | फाण्टाहृतः- फाण्टाहृतायनिः। मैमतः - मैमतायनिः॥ |
| 74. कुर्वादिभ्योण्यः | ण्य | कौरव्याब्राह्मणाः। वावदूक्याः॥ |
| 75. सेनान्तलक्षणकारिभ्यश्च | ण्य | हारिषेण्यः। लाक्षण्यः। |
| 76. दीचामिञ् | इञ् | हारिषेणिः।लाक्षणिः।तान्तुवायिः।कौम्भकारिः। |
| वार्तिक- "तक्ष्णोऽणउपसंख्यानम्" | वा इञ् पक्षे ण्य | ताक्ष्णः।पक्षे-ताक्षण्यः॥ |
| 77. तिकादिभ्यःफिञ् | फिञ् | तैकायनिः॥ |
| 78. कौशल्यकार्मार्याभ्यांच | फिञ् | कुशलस्यापत्यं कौशल्यायनिः। कर्मारस्यापत्यं कार्मार्यायणिः। |
| वार्तिक- "छागवृषयोरपि" | फिञ् | छाग्यायनिः। वार्ष्यायणिः॥ |
| 79. अणोद्वयचः | फिञ् | कार्त्र्यायणिः। अणःइतिकिम्? दाक्षायणः। द्व्यचःकिम्? औपगविः॥ |
| वार्तिक- "त्यादादीनांफिञ्वावाच्यः | फिञ् | त्यादायनिः - त्यादः॥ |
| 80. उदीचांवृद्धादगोत्रात् | फिञ् | आम्रगुप्तायनिः। |
| 81. वाकिनादीनांकुक्च | फिञ् वा | वाकिनस्यापत्यं वाकिनकायनिः , वाकिनिः॥ |
| 82. पुत्रान्तादन्यतरस्याम् | फिञ् | गार्गीपुत्रकायणिः- गार्गीपुत्रायणिः।गार्गीपुत्रिः॥ |
| 83. प्राचामवृद्धात्फिन्बहुलम् | फिञ् | ग्लुचुकायनिः॥ |
| 84. मनोर्जातावञ्यतौषुक्च | षुक् | मानुषः- मनुष्यः॥ |
| 85. जनपदशब्दात्क्षत्रियादञ् | अञ् | ऐक्ष्वाकः।ऐक्ष्वाकौ॥ |

| | | |
|---|---|---|
| वा."क्षत्रियसमानशब्दाज्जनपदात्तस्यराजन्यपत्यवत्" | अञ् | पञ्चालानांराजा "पाञ्चालः" । |
| वार्तिक- "पूरोरण्वक्तव्यः" | अण् | पौरवः । |
| वार्तिक- "पाण्डोडर्यण्" | ड्यण् | पाण्ड्यः ॥ |
| 86. साल्वेयगान्धारिभ्यां च | अञ् | साल्वेयः । गान्धारः । |
| 87. द्व्यञ्मगधकलिङ्गसूरमसादण् | अण् | आङ्गः । वाङ्गः । सौह्मः । मागधः । कालिङ्गः । सौरमसः । |
| 88. वृद्धेकोसलाजादाञ्यङ् | यङ् | वृद्धात्-आम्बष्ठ्यः ।सौवीर्यः ।इत् - आवन्त्यः ।कौसल्यः । |
| 89. कुरुनादिभ्योण्यः | ण्य | कौरव्यः ।नैषध्यः । |
| 90. साल्वावयवप्रत्यग्रथकलकूटाश्मकादिञ् | इञ् | औदुम्बरिःप्रात्यग्रथिः ।कालकूटिः ।आश्मकिः ।राजन्यप्येवम् ॥ |
| 93. कम्बोजल्लुक् | तद्राजस्य लुक् | कम्बोजः । कम्बोजौ ॥ |
| 94. स्त्रियामवन्तिकुन्तिकुरुभ्यश्च | तद्राजस्य लुक् | अवन्ती । कुन्ती । कुरूः ॥ |
| 95. अतश्च | तद्राजस्य लुक् | शूरसेनी । मद्री । |
| 96. नप्राच्यभर्गादियौधेयादिभ्यः | तद्राजस्य न लुक् | पाञ्चाली ।वैदर्भी ।आङ्गी ।वाङ्गी ।मागधी ।एत्प्राच्याः ।भार्गी ।कारूशी ।कैकेयी । |
| 98. गोत्रावयवात् | | पौणिक्या ।भौणिक्या ॥ |
| 99. क्रौड्यादिभ्यश्च | | क्रौड्या ।व्याड्या । |
| 100. दैवयज्ञिशौचिवृक्षिसात्यमुग्रिकाण्डेविद्धिभ्योऽ -न्यतरस्याम् | ष्यङ् वा | दैवयज्ञ्या - दैवयज्ञी । |

## ॥तद्धित मत्वर्थीय ॥

| सूत्र | प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|---|
| 1.तदस्मिन्नधिकमितिदशान्ताड्डः | डः | एकादश अधिका अस्मिन्नेकादशम् । |
| 2. शदन्तविंशतेश्च | | त्रिंशदधिका अस्मिन्त्रिंशंशतम् । विंशम् ॥ |
| 3. संख्यायागुणस्यनिमानेमयट् डट् | | |
| 4. तस्यपूरणेडट् | डट् | एकादशानां पूरण एकादशः ॥ |
| 5. नान्तादसंख्यादेर्मट् | डटोमट्- आगम | पञ्चानां पूरणःपञ्चमः । |
| 6. षट्कतिपयचतुरां थुक् | आथुक् आगम | षण्णां पूरणःषष्ठः । |
| 8. वतोरिथुक्- | इथुक् | यावतिथः ॥ |
| 9. द्वेस्तीयः | तीय | द्वयोः पूरणो द्वितीयः ॥ |
| 10. त्रेः संप्रसारणं च | | तृतीयः ॥ |
| 11. विंशत्यादिभ्यस्तमडन्यतरस्याम् | तमडागमो वा | विंशतितमः । विंशः । एकविंशतितमः । एकविंशः ॥ |
| 12. नित्यंशतादिमासार्धमाससंवत्सराच्च | | शतस्यपूरणः शततमः । एकशततमः । |
| 13. षष्ठ्यादेश्चाऽसंख्यादेः | | षष्टितमः । |
| 14. मतौछःसूक्तसाम्नोः | छ | अच्छावाकीयंसुक्तम् । वारवन्तीयंसाम ॥ |
| 15. अध्यायानुवाकयोर्लुक् | | गर्दभाण्डः ।गर्दभाण्डीयः ॥ |
| 16. विमुक्तादिभ्योऽण् | मत्वर्थे अण् | वैमुक्तः ।दैवासुरः ॥ |
| 17. गोषदादिभ्योवुन् | मत्वर्थे वुन् | गोषदकः ।इषेत्वकः ॥ |
| 18. तत्रकुशलःपदः | वुन् | पथिकुशलःपथिकः ॥ |
| 19. आकर्षादिभ्यःकन् | कन् | आकषोनिकषोपलः ॥ |
| 20. धनहिरण्यात्कामे | | धनेकामोधनको देवदत्तस्य । हिरण्यकः ॥ |
| 21. स्वाङ्गेभ्यः प्रसिते | | केशेषुप्रसितः केशकः । |
| 22. उदराट्ठगाद्यूने | ठक् | उदरेप्रसित औदरिकः । |
| 24. अंशंहारी | णिनि | अंशकोदायादः ॥ |
| 25. तन्त्रादचिरापहृते | | तन्त्रकः । पटः । प्रत्यग्रइत्यर्थः ॥ |
| 27.शीतोष्णाभ्यांकारिणि | | करोतीति शीतकोऽलसः । उष्णं करोतीति उष्णकः शीघ्रकारी ॥ |
| 29. अनुकाभिकाभीकःकमिता | | अनुकामयते अनुकः । आभि कामयते अभिकः । आभीकः ॥ |

| | | |
|---|---|---|
| 31. अयःशूलदण्डाजिनाभ्यांठक्ठञौ | ठक् | साहसिकः |
| 33. स एषां ग्रामणीः | | देवदत्तकाः। त्वत्काः। मत्काः ॥ |
| 34. शृङ्खलमस्यबन्धनंकरभे | | शृङ्खलकः करभः ॥ |
| 35. उत्कउन्मनाः | कन् | उत्कः उत्कण्ठितः। |
| 38. कुल्माषादञ् | दञ् | कुल्माषाः प्रायेणान्नमस्यां कौल्माषी ॥ |
| 39. श्रोत्रियंश्छन्दोऽधीते | | श्रोत्रियः। |
| 40. श्राद्धमनेनभुक्तमिनिठनौ | इनिठनौ | श्राद्धी ।श्राद्धिकः ॥ |
| 42. सपूर्वाच्च | इनि | कृतपूर्वी ॥ |
| 43. इष्टादिभ्यश्च | इनि | इष्टमनेन इष्टी। अधीती ॥ |
| 46. साक्षाद्द्रष्टरिसंज्ञायाम् | | साक्षाद्रष्टा साक्षी ॥ |
| 49. तदस्यास्त्यस्मिन्निति मतुप् | मतुप् | गावोऽस्यास्मिन्वा सन्ति गोमान्। |
| 50. रसादिभ्यश्च | मतुप् | रूपवान्। |
| 51. तसौमत्वर्थे | | विदुष्मान्। |
| वार्तिक- गुणवचनेभ्योमतुपोलुगिष्टः | | शुक्लो गुणोऽस्यास्तीति शुक्लः पटः। कृष्णः ॥ |
| 52. मादुपधायाश्चमतोर्वोऽयवादिभ्यः | | किंवान्। ज्ञानवान्। विद्यावान। लक्ष्मीवान्। यशस्वान्। भास्वान्। |
| वार्तिक- यवादेस्तु | | यवमान्। भूमिमान् ॥ |
| 53. झयः | | विद्युत्वान् ॥ |
| 54. संज्ञायाम् | | अहीवती। मुनीवती। |
| 55.आसन्दीवदष्ठीवच्चक्रीवत्कक्षीवद्रुमण्वच्चर्मणवती | | आसन्दीवान्ग्रामः। |
| 56. उदन्वानुदधौच | | उदन्वान्समुद्रः ऋषिश्च ॥ |
| 57. राजन्वांन्सौराज्ये | | राजन्वतीभूः। राजवानन्यत्र ॥ |
| 58. प्राणिस्थादातोलजन्यतरस्याम् | लज् | चूडालः। चूडवान्। |
| 59. सिध्मादिभ्यश्च- | लज्वास्यात्। | सिध्मलः। सिध्मवान्। |
| वार्तिक- वातदन्तबलललाटानामूङ्॥ | ऊङ् लज् च | वातूलः ॥ |
| 60. वत्सांसाभ्यांकामबले | लज्वास्यात्। | वत्सलः। अंसलः ॥ |
| 61. फेनादिलच्च | चाल्लच् | फेनिलः। फेनलः। फेनवान् ॥ |
| 62.लोमादिपामादिपिच्छादिभ्यःशनेलचः- | शः | **लोमादिभ्यःशः-** लोमशः। लोमवान्। रोमशः। रोमवान्।<br>**पामादिभ्योनः** नः- पामनः।<br>**अङ्गात्कल्याणे** - अङ्गना<br>**लक्ष्म्याअच्च** - (अच्) लक्ष्मणः<br>**विष्वगित्युत्तरपदलोपश्चाकृतसन्धेः**- विषुणः।<br>**पिच्छादिभ्यइलच्-** (इलच्) पिच्छिलः। पिच्छवान्। उरसिलः। उरस्वान् ॥ |
| 63. प्रज्ञाश्रद्धार्चाभ्योणः | अण् | प्राज्ञा। श्राद्धः। आर्चः ॥ |
| 64. तपःसहस्राभ्यांविनीनी | विनीनी | तपस्वी ।सहस्री। |
| 65. अण् च | | तापसः ।साहस्रः। |
| वार्तिक- ज्योत्स्नादिभ्यउपसंख्यानम्। | नम् | ज्यौत्स्नः ।तामिस्रः ॥ |
| 66. सिकताशर्कराभ्यां च | | शार्करः ॥ |
| 68. देशेलुबिलचौच | | सिकताः। सिकतिलः। सैकतः। सिकतावान्। |
| 69. दन्तउन्नतउरच् | उरच् | दन्तुरः ॥ |
| 70. ऊषसुषिमुष्कमधोरः | रः | ऊषरः। सुषिरः। मुष्कोऽण्डः, मुष्करः। मधुरः |
| वार्तिक-"रप्रकरणेखमुखकुञ्जेभ्य उपसंख्यानम्" | र वा स्यात् | खरः। मुखरः। कुञ्जरः। |
| वार्तिक- "नगपांसुपाण्डुभ्यश्च" | | नगरम्। पांसुरः। पाण्डुरः। |

| | | |
|---|---|---|
| 71. द्युद्रुभ्यांमः | म | द्युमः ।द्रुमः ॥ |
| 72. केशाद्वोऽन्यतरस्याम् | वः पक्षे इनिठनौ | केशवः ।केशी ।केशिकः ।केशवान् । |
| वार्तिक- "अर्णसोलोपश्च" | | अर्णवः ॥ |
| 73. गाण्ड्यजगात्संज्ञायाम् | | गाण्डिवम् । गाण्डीवम् । अर्जुनस्यधनुः । अजगवं पिनाकः ॥ |
| 74. काण्डाण्डादीरन्नीरचौ | ईरच् | काण्डीरः । आण्डीरः ॥ |
| 75. रजःकृष्यासुतिपरिषदोवलच् | वलच् | आसुतीवलः । शौण्डिकः । परिषद्वलः । |
| 76. दन्ताशिखात्संज्ञायाम् | वलच्पक्षे इनिठनौ | दन्तवलो हस्ती । शिखावलः केकी ॥ |
| 77.ज्योत्स्नातमिस्राशृङ्गिणोर्जस्विन्नूर्जस्वलगोमिन्मलिनमलीमसाः | | ज्योत्स्ना । तमिस्रम् । शृङ्गिणः ।ऊर्जस्वी ।उर्जस्वलः । गोमी । मलिनः । मलीमसः ॥ |
| 78. अतइनिठनौ | इनिठनौ | दण्डी ।दण्डिकः ॥ |
| 79. व्रीह्यादिभ्यश्च | इनिठनौ | व्रीही । व्रीहीकः । |
| 80. तुन्दादिभ्यइलच्च | इलच् पक्षे इनिठनौ | तुन्दिलः । तुन्दी । तुन्दिकः । तुन्दवान् । |
| 81. एकगोपूर्वाट्ठञ्नित्यम् | ठञ् | एकशतमस्यास्तीति- ऐकशतिकः ।ऐकसहस्रिकः ।गौशतिकः ।गौसहस्रिकः ॥ |
| 82. शतसहस्रान्ताच्चनिष्कात् | वा ठञ् | नैष्कशतिकः । नैष्कसहस्रिकः ॥ |
| 83. रुपादाहतप्रशंसयोर्यप् | यप् | हिम्याः पर्वताः । गुण्या ब्राह्मणाः ॥ |
| 84. अस्मायामेधास्रजोविनिः | विनि | यशस्वी । यशस्वान् । मायावी । मायावान् । |
| 85. ऊर्णायायुस् | युस् | ऊर्णायुः । |
| 86. वाचोग्मिनिः- | ग्मिनि | वाग्मी ॥ |
| 87. आलजाटचौबहुभाषिणि | आलजाटचौ | वाचालः । वाचाटः । |
| 88. स्वामिन्नेश्वर्ये | आमिनच् | स्वामी । |
| 89. अर्शआदिभ्योऽच् | अच् | अर्शास्य विद्यन्ते अर्शसः । |
| 90.द्वन्द्वोपतापगर्ह्यात्प्राणिस्थादिनिः | इनि | कटकवलयिनी । शङ्खनूपुरिणी । उपतापोरोगः । कुष्ठी । किलासी । |
| 91. वातातीसाराभ्यांकुक्च- | कुक् पक्षे इनि | वतकी । अतीसारकी । |
| 92. वयसिपूरणात् | इनि | पञ्चमी उष्ट्रः । |
| 93. सुखादिभ्यश्च- | इनिर्मत्वर्थे । | सुखी ।दुःखी ॥ (ग) मालाक्षेपे ।माली ॥ |
| 94. धर्मशीलवर्णान्ताच्च | इनिर्मत्वर्थे । | ब्राह्मणधर्मी । ब्राह्मणशीली । ब्राह्मणवर्णी ॥ |
| 97. हस्ताज्जातौ | इनि | हस्ती । जातौकिम्? हस्तवान्पुरुषः ॥ |
| 98. वर्णाद्ब्रह्मचारिणि | इनिर्मत्वर्थे । | वर्णी ॥ |
| 99. पुष्करादिभ्योदेशे | इनिर्मत्वर्थे । | पुष्करिणी ।पद्मिनी । |
| 100. बलादिभ्योमतुबन्यतरस्याम् | वा इनिर्मत्वर्थे । | बलवान्बली । उत्साहवान् । उत्साही ॥ |
| 101. संज्ञायांमन्माभ्याम् | इनिर्मत्वर्थे । | प्रथिमिनी । दामिनी । होमिनी । सोमिनी । |
| 102. कंशंभ्यांबभयुस्तितुतयसः | | कंबः ।कंभः ।कंयुः ।कंतिः ।कंतुः ।कंतः ।कंयः ।शंबः । शंभः ।शंयुः ।शंतिः ।शंतुः ।शंतः ।शंयः ।अनुस्वारस्य |
| 103. तुन्दिवलिवटेर्भः | भः | तुन्दिभः । वलिभः । वटिभः । |
| 104. अहंशुभमोर्युस् | युस् | अहंयुः -अहङ्कारवान् ।शुभंयुः -शुभान्वितः ॥ |
| ॥ इति तद्धिताधिकारे मत्वर्थीय प्रकरणम् ॥ | | |

| |
|---|
| **परस्मैपद**- 1. वर्ग -तिप्, तस्, झि,<br>2. वर्ग- सिप्, थस् थ<br>3. वर्ग- मिप्, वस्, मस्। |
| **आत्मनेपद**- 1. वर्ग- त, आताम्, झ,<br>2. वर्ग- थास्, आथाम् ध्वम्,<br>3. वर्ग- इट्, वहि, महिङ्। |

**सूत्रम्- तान्येकवचन-द्विवचन-बहुवचनान्येकशः । 1/4/102**

**वृत्तिः**- लब्धप्रथमादिसंज्ञानि तिङ्स्त्रीणि त्रीणि प्रत्येकमेकवचनादि संज्ञानि स्युः।

**हिन्दी अर्थ**- तिङ् के इन त्रिकों-जिनकी प्रथम आदि संज्ञा की गई है। इनके तीन प्रत्ययों की क्रमशः एकवचन, द्विवचन और बहुवचन संज्ञा हो। इन सबका निम्नलिखित चक्र से स्पष्टता के लिये निरूपण किया जाता है-

| परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|
| एकवचन, | द्विवचन, | बहुवचन | एकवचन, | द्विवचन, | बहुवचन |
| **प्रथम**- तिप् | तस् | झि | प्रथम- त | आताम | झ |
| **मध्यम**- सिप् | थस् | थ | मध्यम- थास् | आथाम् | ध्वम् |
| **उत्तम**- मिप् | वस् | मस् | उत्तम- इट् | वहि | महिङ् |

**सूत्रम्- युष्मद्युपपदे समानाधिकरणे स्थानिन्यपि मध्यमः। 1/4/105**

**वृत्तिः**- तिङ्वाच्यकारकवाचिनि युष्मदि प्रयुज्यमानेऽप्रयुज्यमाने च मध्यमः।

**हिन्दी अर्थ**- तिङ्-का वाच्य जो कारक-कर्ता या कर्म-उसी का वाचक यदि युष्मद् शब्द हो, उसके उपपद रहते हुए उसका चाहे प्रयोग हुआ हो न हुआ हो, लकार के स्थान में मध्यमसंज्ञक तिङ् प्रत्यय हों।

**सूत्रम्- अस्मद्युत्तमः ।1/4/107**

**वृत्तिः**- तथाभूतेऽस्मदि उत्तमः।

**हिन्दी अर्थ**- तिङ् का वाच्य यदि अस्मद् शब्द हो, उसका चाहे प्रयोग हुआ हो चाहे न हुआ हो, ऐसी दशा में लकार के स्थान में उत्तमसंज्ञक तिङ् प्रत्यय हो।

**सूत्रम्- शेषे प्रथमः । 1/4/108**

**वृत्तिः**- मध्यमोत्तमयोरविषये प्रथमः स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ**- मध्यम और उत्तम के विषय को छोड़कर अन्यत्र सर्वत्र लकार के स्थान में प्रथमसंज्ञक प्रत्यय हों।

| |
|---|
| **भवति**- लट् लकार प्रथम **पुरुष** के एकवचन में लकार के स्थान में तिप् यह परस्मैपद तिङ् प्रत्यय हुआ। "प्" की **हलन्त्यम्** सूत्र से इत्संज्ञा और **तस्य लोपः** सूत्र से लोप हुआ तब भू + ति यह स्थिति हुई। |

**सूत्रम्- तिङ्-शित् सार्वधातुकम् । 3/4/113**

**वृत्तिः**- तिङः शितश्च धात्वधिकारोक्ता एतत्संज्ञाः स्युः।

**हिन्दी अर्थ**- धातोः सूत्र के अधिकार में कहे गये तिप् और शित् प्रत्ययों की सार्वधातुक संज्ञा हो। भू + ति इस पूर्वोक्त स्थिति में भू ति में तिङ् की सार्वधातुकसंज्ञा हुई क्योंकि यह तिङ् है।

**सूत्रम्- कर्तरि शप् । 3/1/68**

**वृत्तिः**- कर्त्रर्थे सार्वधातुके परे धातोः शप् स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ**- कर्ता अर्थवाले सार्वधातु के परे रहते धातु से शप् हो।

**भू+ति** में तिङ् ति सार्वधातुक है। कर्ता में लकार होने से तथा उस लकार के स्थान में आदेश होने से इसका अर्थ कर्ता है। अतः इसके परे रहते हुआ । तब भू+अ+ति यह स्थिति बनी। यहाँ **यस्मात्**- सूत्र से धातु भू यह अङ्ग संज्ञा है। और भू यह अङ्ग इगन्त है।

**सूत्रम्- सार्वधातुकार्धातुकयोः । 7/3/84**

**वृत्तिः**- अनयोः परयोरिगन्ताङ्गस्य गुणः। अवादेशः- भवति। भवतः ।

**हिन्दी अर्थ**- सार्वधातुक तथा आर्धधातुक प्रत्यय परे रहते इगन्त अङ्ग को गुण हो । अलोन्त्य परिभाषा के बल से अङ्ग के अन्त्य इक् को गुण होगा भू+अ+ति यहाँ अङ्ग के अन्त्य ऊ को गुण ओ हुआ। **अवादेश इति**- तब ओ को अव् आदेश होकर भवति रूप बना।

| |
|---|
| **भवतः**- भू+तस् इस स्थिति में **कर्तरि शप्** सूत्र से शप् प्रत्यय, उसके शकार पकार की इत्संज्ञा **सार्वधातुकार्धातुकयोः** से उकार के स्थान में गुण ओकार एकादेश और ओकार के स्थान में अव् आदेश तथा सकार के स्थान में रुत्व विसर्ग होने पर रूप सिद्ध हुआ। |

**सूत्रम्- झोन्तः । 7/1/3**

**वृत्तिः**- प्रत्ययावयवस्य झस्यान्तादेशः । अतो गुणे-भवन्ति । भवसि, भवथः भवथ।

**हिन्दी अर्थ**- प्रत्यय के अवयव झ को अन्त आदेश हो।

**भवन्ति**- प्रथम के बहुवचन में भू+झि इस अवस्था में पूर्ववत् शप्, गुण और अवादेश हुए। प्रत्यय के अवयव झ को अन्त आदेश होकर भव+अन्ति यह दशा हुई। इसमें **अतो गुणे** सूत्र से शप के अकार और अन्ति के अकार को पररूप एकादेश होने पर भवन्ति रूप सिद्ध हुआ । मध्यम के तीनों वचनों के रूप इसी प्रकार सिद्ध होंगे।

| |
|---|
| **भवसि-** भू अ सि-भो अ सि । |
| **भवथः-** भू अ थस् = भो अ थस् । |
| **भवथ-** भू अ थ = भो अ थ । |
| **भवामि, भवावः, भवामः-** इनकी सिद्धि निम्नोक्त सूत्रों से होती है।जैसे- |

## (दीर्घविधिसूत्रम्)

**सूत्रम्- अतो दीर्घो यञि । 7/3/101**

**वृत्तिः-** अतोऽङ्गस्य दीर्घो यञादौ सार्वधातुके । भवामि भवावः, भवामः । स भवति, तौ भवतः, ते भवन्ति। त्वं भवसि, यूवां भवथः, यूयं भवथ । अहं भवामि, आवां भवावः, वयं भवामः ।

| |
|---|
| **भवामि-** उत्तम के एकवचन में भू मि यहाँ शप्, गुण और अवादेश होने पर भव मि इस अवस्था में या मकार आदि मिप् सार्वधातुक परे होने से अङ्ग भव के अन्त्य अकार को दीर्घ आकार होकर भवामि यह सिद्ध हुआ। |
| **भवावः-** इसी प्रकार द्विवचन में भू+अ+वस्, भो+अ+वस्=भवावः। |
| **भवामः-** बहुवचन में भू+अ+मस्, भो+अ+मस्, भव+अ+मस्= भवामः। |

| |
|---|
| **प्रथमः-** स भवति (वह होता है)।, तौ भवतः (वे दो होते हैं),। ते भवन्तिः(वे बहुत होते हैं)। |
| **मध्यमः-** त्वं भवति-तु होता है, यूवां भवथः-तुम दो होते हो, यूयं भवथ-तुम सब होते हो। |
| **उत्तमः-** अहं भवामि-मैं होता हूँ, आवां भवावः-हम दो होते हैं, वयं भवामः- हम बहुत होते हैं। |

# (लिट् लकार)

**सूत्रम्- परोक्षे लिट् । 3/2/115**

**वृत्तिः-** भूतानद्यतनपरोक्षार्थवृत्तेर्धातोलिट् स्यात्। लस्य तिबादयः।

**हिन्दी अर्थ-** अनद्यतन भूत और परोक्ष की क्रिया अर्थ में यदि धातु हो तो उससे लिट् लकार हो।

**इटो इतौ-** लिट् इकार और टकार इत्संज्ञक है। केवल लकार बचता है।

**लस्य तिबादयः-** उसको तिप् आदि आदेश होंगे।

**सूत्रम्- परस्मैपदानां णलतुसुस्-थलथुसणल्वमाः । 3/4/82**

**वृत्तिः-** लिटस्तिबादीनां नवानां णलादयः स्यु । भू अ इति स्थितौ-

**हिन्दी अर्थ-** लिट् के स्थान में आदेश हुए परस्मैपद तिप् आदि नौ को क्रम से निम्नलिखित णलादि आदेश हो ।

| | स्थानी | आदेश | स्थानी | आदेश | स्थानी | आदेश |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रथम- | तिप | णल् | तस् | अतुस् | झि | उस् |
| मध्यम- | सिप् | थल् | थस् | अथुस् | थ | अ |
| उत्तम- | मिप् | णल् | वस् | व | मस् | म |

**भू अ इति-** तिप् के स्थान में णल् आदेश हुआ। णकार और लकार की इत्संज्ञा होकर लोप होने पर भू अ यह स्थिति हुई।

**सूत्रम्- भुवो वुग् लुङ्लिटोः । 6/4/88**

**वृत्तिः-** भूवो वुगागमः स्यात् लुङ्लिटोरचि।

**हिन्दी अर्थ-** भू धातु को वुक् आगम हो, लुङ् और लिट् का अच् परे होने पर। वुक् में उक् इत्संज्ञक है। अतः कित् होने से यह भू के अन्त में होगा। यहाँ लिट् का अच् अ (णल्) परे है तब वुक् आगम होने से भूव्+अ ऐसी स्थिति बनी।

**सूत्रम्- लिटि धातोरनभ्यासस्य । 6/1/8**

**वृत्तिः-** लिटि परे अनभ्यासधात्ववयवस्यैकाचः प्रथमस्य द्वे स्तः, आदि-भूतादचः परस्य तु द्वितीयस्य। भूव् भूव् अ इति स्थिते-

**हिन्दी अर्थ-** लिट् परे रहते अभ्यास रहित अर्थात् जिसको द्वित्व न हुआ हो-धातु के अवयव प्रथम एकाच् को द्वित्व हो, यदि धातु अजादि हो तो आदिभूत अच् से परे यदि संभव हो तो द्वितीय एकाच् को हो।

**भूव् इति-** इस व्यवस्था के अनुसार भूव् अ यहाँ प्रथम एकाच भूव् को द्वित्व होकर भव् भूव् अ यह स्थिति हुई ।

**सूत्रम्- पूर्वोभ्यासः । 6/1/4**

**वृत्तिः-** अत्र ये द्वे विहिते. तयोः पूर्वोभ्याससंज्ञः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** यहाँ जिन दो रूपों का विधान किया गया है अर्थात् जो द्वित्व करके दो रूप बनाये गये हैं उनमें पूर्वरूप की अभ्यास संज्ञा हो।

भूव्+भूव्+अ यहाँ द्वित्व करके दो भूव् बने हैं उनमें प्रथम भूव् की अभ्याससंज्ञा हुई।

**सूत्रम्- हलादिः शेषः । 7/4/60**

**वृत्तिः-** अभ्यासस्यादिर्हल् शिष्यते अन्ये हलो लुप्यन्ते । इति वलोपे।

**हिन्दी अर्थ-** अभ्यास का आदि हल् शेष रहता है, अन्य हलों का लोप हो जाता हैं।

**इति वलोपेः**- भूव् भूव् अ यहाँ अभ्यास में आदि हल् भकार शेष रहा और उससे भिन्न हल् व् का लोप हुआ। तब भू+भूव्+अ यह स्थिति हुई।

**सूत्रम्- ह्रस्वः । 7/4/59**

**वृत्तिः**- अभ्यासस्याचो ह्रस्व स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ**- अभ्यास के अच् को ह्रस्व हो।

भू+भूव्+अ यहाँ अभ्यास के अच् ऊकार को इस सूत्र से ह्रस्व हो गया।

**सूत्रम्- भवतेरः । 7/4/73**

**वृत्तिः**- भवतेरभ्यासस्योकारस्य अः स्याल्लिटि।

**हिन्दी अर्थ**- भू धातु के अभ्यास के उकार को अकार हो लिट् पर होने पर । इस सूत्र से उकार को अकार करने पर भ+भूव्+अ यह दशा हुई।

**सूत्रम्- अभ्यासे चर्च । 8/4/54**

**वृत्तिः**- अभ्यासे झलां चरः स्युः, जशश्च। झशां जशः, खयां चर इति विवेकः। बभूव, बभूवतुः, बभूवुः।

**हिन्दी अर्थ**- अभ्यास में झलों के स्थान में चर् हो और जश् भी।

**झशामितिः**- झशों को जश् और खयों को चर् हो यह नियम है ।

प्रकृत में झल् भकार चतुर्थ वर्ण को जश् तृतीय वर्ण बकार हुआ तब बभूव रूप सिद्ध हुआ।

| | |
|---|---|
| **बभूवतुः**- | भू अतुस्, भूव् अतुस्,<br>भूव् भूव् अतुस्, भू भूव् अतुस्,<br>भु भूव् अतुस्, भ भव् अतुस्- बभूवतुः। |
| **बभूवुः**- | भू उस्, भूव् उस्,<br>भूव् भूव् उस्, भूव् उस्,<br>भु भूव् उस्, भ भूव् उस्- बभूवुः। |

**सूत्रम्- लिट् च । 3/4/115**

**वृत्तिः**- लिडादशेस्तिङ् आर्धातुकसंज्ञः।

**हिन्दी अर्थ**- लिट् के स्थान में आने वाले तिङ् की आर्धातुक संज्ञा हो।

**सूत्रम्- आर्धातुकस्येड् वलादेः । 7/2/35**

**वृत्तिः**- वलोदेरार्धधातुकस्य इट् आगमः स्यात् । बभूविथ, बभूवथुः , बभूव। बभूव, बभुविव, बभूविम ।

**हिन्दी अर्थ**- वलादि आर्धधातु को इट् आगम हो।

| | |
|---|---|
| **बभूविथ**- भू+थ इस स्थिति में थ वलादि आर्धधातुक है। अतः उस को इट् आगम हो गया-इट् का इ शेष रहता है। तब भू+इ+थ ऐसी स्थिति बनने पर लिट् सम्बन्धी अच् परे होने से **भुवो वुग्लुङ्लिटोः** सूत्र से वुक् आगम, उसके उक् की इत्संज्ञा और लोप भूव् की **लिटि धातोरनभ्यासस्य** से द्वित्व **हलादिः शेषः** से अभ्यास के वकार का लोप, ह्रस्व से अभ्यास के दीर्घ आकार को ह्रस्व **भवतेर** से उकार को अकार आदेश होने पर **अभ्यासे चर्च** से भकार को बकार होकर रूप सिद्ध हुआ । |
| **बभूविव** - बभूव् व यहाँ वलादि आर्धातुक होने से व को इट् आगम होकर बभूविव रूप बना । |
| **बभूविम** - बभूव् म यहाँ पूर्ववत् इट् होकर बभूविम रूप सिद्ध हुआ। |

## (लुट् लकार)

**सूत्रम्- अनद्यतने लुट् । 3/3/15**

**वृत्तिः**- भविष्यदनद्यतनर्थे धातोः लुट् ।

**हिन्दी अर्थ**- अनद्यतन भविष्यत् के अर्थ में धातु से लुट् लकार हो।

**सूत्रम्- स्यतासी लृलुटोः । 3/1/33**

**वृत्तिः**- धातोः स्य-तासी एतौ प्रत्ययौ स्तः, लृलुटोः परतः। शबाद्यपवादः। लृ इति लृट्लृङ्ग्रहणम्।

**हिन्दी अर्थ**- धातु से लृट् और लृङ् परे होने पर स्य और लुट् पर होने पर तास् प्रत्यय होते हैं ।

**शबादीतिः**- यह विधि शप् आदि की बाधक है। **लृ इति**- लृ से लृङ् और लृट् दोनों का ग्रहण होता है । तब भू+तास् ति यह स्थिति बनी।

**सूत्रम्- आर्धधातुकं शेषं । 2/4/114**

**वृत्तिः**- तिङ्शिद्भ्योन्य धातोः इति विहितः प्रत्यय एतत्संज्ञः स्यात्। इट्।

**हिन्दी अर्थ**- तिङ् और शित् प्रत्ययों से भिन्न **धातोः** इस पचम्यन्त का उच्चारण कर विधान किये हुये प्रत्ययों की आर्धधातुक संज्ञा हो। तब भू+इ+तास्+ति इस दशा में **सार्वधातुकार्धधातुकयोः** से ऊ को गुण ओ और ओ को अव् आदेश होकर भवितास्+ति यह स्थिति हुई।

**सूत्रम्- लुटः प्रथमस्य डा-रौ-रसः । 2/4/85**

**वृत्तिः**- लुटः प्रथमस्य डा, रौ, रस् एते क्रमात्स्युः। डित्वसामर्थ्याद् अभस्यापि टेलोपः- भविता ।

**हिन्दी अर्थ**- लुट् के प्रथम पुरुष के प्रत्ययों के क्रम से डा, रौ और रस् आदेश हो, अर्थात् तिप् को डा, तस् को रौ और झि को रस् हो। डा में डकार की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है। अतः यह डित् कहा जाता है।

| |
|---|
| **भविता**- भवितास्+ति इस स्थिति में प्रकृत सूत्र से ति के स्थान में डा आदेश हुआ । डकार की इत्संज्ञा और लोप होने पर पूर्वोक्त प्रकार से डित्व के बल से टि आस् का लोप होकर रूप सिद्ध हुआ । |

**सूत्रम्- तास्-अस्त्योर्लोपः । 7/4/50**

**वृत्तिः-** तासेरस्तेश्च लोपः स्यात् सादौ प्रत्यये परे।

**हिन्दी अर्थ-** सकारादि प्रत्यय परे होने पर तास् और अस् धातु का लोप हो । अलोन्त्य परिभाषा के बल से अन्त्य अल् सकार का लोप होगा।

**सूत्रम्- रि च । 7/4/51**

**वृत्तिः-** रादौ प्रत्यये तथा भवितारौ, भवितारः। भवितासि, भवितास्थः, भवितास्थ, भवितास्मि, भवितास्वः, भवितास्मः।

**हिन्दी अर्थ-** रकारादि प्रत्यय परे होने पर भी पूर्ववत् तास् और अस् का लोप हो ।

**भवितारौः-** भू धातु के लुट् के प्रथम पुरुष के द्विवचन में भू +तस् इस स्थिति में पूर्वोक्त प्रकार से तास् प्रत्यय, इट् आगम, धातु को आर्धधातुक निमित्तक गुण ओ आदेश, ओ को अव् आदेश होने पर भवितास् तस् ऐसी स्थिति बन जाने पर तस् को रौ आदेश हुआ। तब **रि च** इस प्रकृत सूत्र से तास् के सकार का लोप होने पर रूप सिद्ध हुआ।

**भवितारः-** लुट् के प्रथम पुरुष के बहुवचन में पूर्वोक्त प्रकार से भवितास्+ झि ऐसी स्थिति बन जाने पर झि को रस् आदेश हुआ और तब प्रकृत सूत्र से तास् के सकार का लोप, सकार को रुत्व विसर्ग होने पर रूप सिद्ध हुआ।

**भवितासि-** मध्यम के एकवचन में भवितास्+सि यहाँ सकारादि सि प्रत्यय परे होने से **तास्-अस्त्योर्लोपः** सूत्र से तास् के सकार का लोप होने पर रूप बना।

**द्विवचन में-** भवितास्थः । **बहुवचन में-** भवितास्थ।
**उत्तम में-** भवितास्मि, भवितास्वः, भवितास्मः-ये रूप हैं।

## (लृट्-लकार)

**सूत्रम्- लृट् शेषे च । 3/3/13**

**वृत्तिः-** भविष्यदर्थाद् धातोर्लृट् स्यात् क्रियार्थायां क्रियायामसत्याम् सत्याम् ।। **स्यः इट-**

**हिन्दी अर्थ-** भविष्यत्काल की क्रिया को बताने के लिए लृट् लकार का प्रयोग होता है चाहे क्रियार्थ विद्यमान हो अथवा न हो। लृट् लकार का प्रयोग सामान्य भविष्यत् काल की क्रिया को प्रकट करने के लिये आता है।

**भविष्यति-** लृट् को यथाक्रम से तिबादि आदेश होंगे तिप् करने पर सर्व प्रथम, **स्यतासी लृलुटोः** से स्य होगा। स्य प्रत्यय **आर्धधातुकं शेषः** से **आर्धधातुकसंज्ञक** है, अतः वलादि आर्धधातुक होने से उसको **आर्धधातुकस्येड्वलादे** से इट् आगम हो जायगा। साथ ही **सार्वधातुकार्धधातुकयोः** से ऊकार को गुण ओकार और उसको अव् आदेश होकर भविष्यति ऐसी स्थिति बन जाने पर स्य के सकार के स्थान में प्रत्यय का अवयव होने से मूर्धन्य प्रकार होकर भविष्यति रूप सिद्ध होता है।

## (लोट् लकार)

**सूत्रम्- लोट् च । 3/3/162**

**वृत्तिः-** विध्याद्यर्थेषु धातोलोट् ।

**हिन्दी अर्थ-** विधि आदि अर्थ में धातु से लोट् लकार हो।

**सूत्रम्- आशिषि लिङ् लोटौ । 3/3/173**

**हिन्दी अर्थ-** आशीर्वाद अर्थ में भी लिङ् और लोट् लकार आते हैं। भू धातु से विध्यादि अर्थों में लोट् लकार होने पर उसके स्थान में यथाक्रम से तिङ् आदि आदेश होकर भवति ऐसी स्थिति बिल्कुल लट् लकार के समान बनेगी।

**सूत्रम्- एरुः । 3/4/86**

**वृत्तिः-** लोट इकारस्य उः । भवतु ।

**हिन्दी अर्थ-** लोट् के इकार को उकार हो ।

**भवतु-** भू धातु से लोट् के प्रथम पुरुष के एक वचन में उपर्युक्त प्रकार से, भवति बन जाने पर इस सूत्र से लोट् (स्थानिक), ति में वर्तमान इकार को उकार करने से रूप सिद्ध हुआ ।

**सूत्रम्- तुह्योस्तातङ् आशीष्यन्यतरस्याम् । 7/1/35**

**वृत्तिः-** आशिषि तुह्योस्तातङ् वा। परत्वात् सर्वादिशः- भवतात्।

**हिन्दी अर्थ-** आशीर्वाद अर्थ में लोट् के तु और हि को विकल्प से तातङ् आदेश हो। तातङ् में तात् शेष रहता है अङ् की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है।

**भवतात्-** भवतु में सम्पूर्ण तु के स्थान में प्रकृत सूत्र से तात् आदेश होकर भवतात् रूप सिद्ध हुआ, पक्ष में भवतु भी रहेगा।

**सूत्रम्- लोटो लङ्वत् । 3/4/85**

**वृत्तिः-** लोटस्तामादयः, सलोपश्च ।

**हिन्दी अर्थ-** लोट् के स्थान में लङ् के समान ताम् आदि आदेश हों और उसके सकार का लोप होता है।

**सूत्रम्- तस्-थस्-थ-मिपां तां -तं-तामः । 3/4/101**

**वृत्तिः-** ङित्चतुर्णा तामादयः क्रमात्स्युः। भवताम्। भवन्तु।

**हिन्दी अर्थ-** ङित्-लङ्, लिङ्, लुङ् और लङ्-लकारों के चार तस्, थस, थ और मिप्-प्रत्ययों को क्रम से ताम्, तम्, त, और अम् आदेश हों। क्रम से कहने से तस् को ताम्, थस् को तम्, थ को त और मिप् को अम् आदेश होगा।

**भवताम्-** भू धातु के लोट् के द्विवचन में पूर्वोक्त प्रकार से बनी भव तस् इस दशा में लङ्वत् अतिदेश के बल से प्रकृत सूत्र से तस् के स्थान में ताम् आदेश होकर भवताम् रूप सिद्ध हुआ।

**भवन्तु-** झि का रूप है । लट् के झि के रूप भवन्ति के समान ही सिद्ध होता है, केवल इकार को एरु से उकार कार्य अधिक होता है।

**सूत्रम्- सेर्ह्यपिच्च । 3/4/87**

वृत्तिः- लोटः सेर्हिः सोऽपिच्च ।

**हिन्दी अर्थ-** लोट् के, सि को हि आदेश हो और वह अपित् हो।

**भव, भवतात्-** मध्यम के एकवचन में यहाँ, सि को, हि आदेश हुआ। शेष कार्य शबादि लट् के समान होकर भव-हि यह स्थिति बनी। इसमें आशीर्वाद अर्थ में हि के स्थान में तातङ् आदेश होकर भवतात् रूप बन गया। तातङ् के अभाव पक्ष में भव हि इस दशा में-

**सूत्रम्- अतो हेः । 6/4/105**

**वृत्तिः-** अतः परस्य हेर्लुक्। भव, भवतात्। भवतम्, भवत।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त अङ्ग से परे हि का लोप हो।

भव + हि में अदन्त अङ्ग भव से परे हि का लोप हुआ तो भव रूप बना। **तातङ् पक्ष में- भवतात्** । थस् को तम् आदेश होने से **भवतम्** और थको त आदेश होने से **भवत** रूप बनते हैं।

**सूत्रम्- मेर्नि । 3/4/89**

**वृत्तिः-** लोटो मेर्निः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** लोट् के, मिप् को नि आदेश हो।

लोट् के उत्तम के एकवचन में मिप् के मि को नि हो गया। शबादि कार्य भी पूर्ववत् होंगे।

**सूत्रम्- आड् उत्तमस्य पिच्च । 3/4/92**

**वृत्तिः-** लोडुत्तमस्याट् स्यात् पिच्च । भवानि । हिन्योरुत्वं न, इत्योच्चारणसामर्थ्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** लोट् के उत्तम पुरुष के प्रत्ययों को आट् आगम हो और वह पित् हो।

**भवानि-** आट् होने पर भव+आ+नि यह स्थिति बनती है, यहाँ सवर्ण दीर्घ करने पर भवानि रूप सिद्ध होता है । **हिन्योरिति-** हि ओर नि के इकार को एरुः सूत्र से उकार नहीं होता क्योंकि इनमें इकार का उच्चारण व्यर्थ हो जायगा।

**सूत्रम्- ते प्राग् धातोः । 1/4/80**

**वृत्तिः-** ते गत्युपसर्गसंज्ञका धातोः प्रागेव प्रयोक्तव्याः।

**हिन्दी अर्थ-** गति और उपसर्ग संज्ञावाले प्र आदि शब्दों का धातु से पहले ही प्रयोग करना चाहिये।

**जैसे-** प्रभवति, पराभवति, अनुभवति इत्यादि । इन प्रयोगों में प्र परा और अनु उपसर्ग धातु से पहले प्रयुक्त हुए हैं।

**सूत्रम्- आनि लोट् । 8/4/16**

**वृत्तिः-** उपसर्गस्थाद् निमित्तात् परस्य लोडादेशस्य, आनीत्यस्य नस्य णः स्यात् । प्रभवाणि ।

**हिन्दी अर्थ-** उपसर्ग में स्थित निमित्त से परे लोट् के स्थान में हुए आदेश आनि के नकार को णकार हो।

**प्रभवाणि-** प्रभवानि यहाँ णत्व का निमित्त रकार, प्र उपसर्ग में है उस से परे, आनि के नकार को णकार होकर प्रभवाणि रूप बना।

**वार्तिक-** दुरः **षत्वणत्वयोरुपसर्गत्वप्रतिषेधो वक्तव्यः। दुःस्थितिः। दुर्भवानि।**

**हिन्दी अर्थ-** दुर् को षत्व और णत्व के विषय में उपसर्ग का निषेध कहना चाहिये अर्थात् षत्व और णत्व करना हो तो दुर् को उपसर्ग नहीं माना जाता।

**वार्तिक-** अन्तः **शब्दस्याङ्-विधिणत्वेषूपसर्गत्वं वाच्यम । अन्तर्भवाणि।**

**हिन्दी अर्थ-** अन्तर शब्द को अङ्, कि विधि और णत्व के विषय में, उपसर्ग कहना चाहिये अर्थात इसकी उपसर्ग संज्ञा होती है।

**अन्तर्भवाणि-** यहाँ अन्तर शब्द की प्रकृत वार्तिक से उपसर्ग संज्ञा होने पर उस में स्थित रकार निमित्त से परे आनि के नकार से णत्व हुआ।

**सूत्रम्- नित्यं ङितः । 3/4/99**

**वृत्तिः-** सकारान्तस्य ङिदुत्तमस्य नित्यं लोपः। अलोन्त्यस्य -इति सलोपः:- भवाव, भवाम।

**हिन्दी अर्थ-** ङित् लकारों-लङ्, लुङ्, लिङ् और लृङ् के सकारान्त उत्तम का नित्य लोप हो । **अलोन्त्यस्य इति-** इस परिभाषा के बल से अन्त्य अल् सकार का ही लोप इस सूत्र के द्वारा होता है। यद्यपि यह सूत्र ङित् लकारों के लिये विधान करता है तथापि लोटो **लङ्वत्** के अतिदेश से लोट् में भी प्रवृत्त होता है।

| | |
|---|---|
| **भवाव-** वस् में शपादि और आट् कार्य करने पर भवाव+स् इस अवस्था में **लोटो लङ्-वद्** के अतिदेश से सकार का लोप होकर भवाव रूप सिद्ध हुआ। |
| **भवाम-** इसी प्रकार बहुवचन में भी रूप सिद्ध होता है। |

## (लङ् लकार)

**सूत्रम्- लुङ्-लङ्-लृङ्क्ष्वडुदात्तः** । 6/4/71

**वृत्तिः-** लुङ्-लङ्- लृङ्क्ष्वेतेषु परतोऽङ्गस्य अडागमः स्यात्स चोदात्तः ।

**हिन्दी अर्थ-** लुङ्, लङ् और लृङ् परे होने पर अङ्ग को अडागम होता है और वह उदात्त भी होता है ।

**सूत्रम्- अनद्यतने लङ्** । 3/2/111

**वृत्तिः-** अनद्यतनभूतार्थवृत्तेर्धातोर्लङ् स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** अनद्यतन भूतकाल अर्थ में धातु से लङ् लकार होता है।

**सूत्रम्- इतश्च** । 3/4/100

**वृत्तिः-** ङितो लस्य परस्मैपदमिकारान्तं यत्तस्य लोपः स्यात् ।

## (विधिलिङ् लकार)

**सूत्रम्- विधि-निमन्त्रणामन्त्रणाधीष्ट-संप्रश्न-प्रार्थनेषु लिङ्** । 3/3/161

**वृत्तिः-** एष्वर्थेषु धातोर्लिङ् ।

**हिन्दी अर्थ-** 1 विधि, 2 निमन्त्रण, 3 आमन्त्रण, 4 अधीष्ट, 5 संप्रश्न, 6 प्रार्थना इन अर्थों में धातु से लिङ् लकार होता है। विधि आदि इन छहों का अर्थ प्रेरणा है परन्तु सब प्रेरणाओं में भेद है-

| |
|---|
| **विधिः- प्रेरणं** विधि उस प्रेरणा को कहते हैं जिसे आज्ञा देना कहा जाता है। **जैसे- भृत्यादेर्निकृष्टस्य प्रवर्तनम्-** नौकरों और मजदूरों आदि अपने से निकृष्ट(छोटों) को कहा जाता है। |
| **निमंत्रणम्- नियोगकरणम्, आवश्यके श्राद्धभोजनादौ दौहित्रादेः प्रवर्तनम्।** निमंत्रण उस प्रेरणा को कहते हैं जिसे टाला नहीं जा सकता, इसे आग्रह कह सकते हैं। |
| **आमन्त्रणः-आमन्त्रणं कामचारानुज्ञा** अर्थात् आमन्त्रण में आमन्त्रित व्यक्ति को आना न आना उसकी इच्छा पर निर्भर है। |
| **अधीष्टः-** उस प्रेरणा को कहते हैं जिसमें सत्कार हो। **अधीष्टः सत्कारपूर्वको व्यापारः** सत्कार पूर्वक किसी को कार्य में लगाना। |
| **संप्रश्न-:** उस प्रेरणा को कहते हैं जिसमें परामर्श लेने का भाव हो **संप्रधारणम् संप्रश्नः-** निश्चय के लिये कहना। |
| **प्रार्थनाः-** उस प्रेरणा को कहते हैं जो अपने से बड़ों से की जाती है **प्रार्थनम्-याञ्चा** । |

**सूत्रम्- यासुट् परस्मैपदेषुदात्तो ङिच्च** । 3/4/103

**वृत्तिः-** लिङः परस्मैपदानां यासुड् आगमः, उदात्तो ङिच्च ।

**हिन्दी अर्थ-** लिङ् के परस्मैपद प्रत्ययों को, यासुट् आगम हो और वह उदात्त और ङित् भी हो । इससे भव+यास्+त् यह स्थिति हुई।

**सूत्रम्- लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य** । 7/2/79

**वृत्तिः-** सार्वधातुकलिङोऽनन्त्यस्य सस्य लोपः। इति प्राप्ते-

**हिन्दी अर्थ-** सार्वधातुक लिङ् के अनन्त्य-जो अन्त में **न** हो-सकार का लोप हो। भव+यास्+त् यहाँ सार्वधातुक लिङ् यास्+त् **है, इसका सकार** अन्त्य नही। अतः लोप प्राप्त हुआ।

**सूत्रम्- अतो येयः** । 7/2/80

**वृत्तिः-** अतः परस्य सार्वधातुकावयवस्य यास् इत्यस्य इय्। गुणः।

**हिन्दी अर्थ-** अदन्त अङ्ग से परे सार्वधातुक के अवयव, यास् को, इय् आदेश हो ।

**सूत्रम्- लोपो व्योर्वलि** । 6/1/66

**वृत्तिः-** वलि वकारयकारयोर्लोपः स्यात् । भवेत्। भवेताम् ।

**हिन्दी अर्थ-** वल् परे रहते वकार और यकार का लोप हो।

| |
|---|
| **भवेत्-** भू धातु से ङित् के प्रथम के एकवचन में **पूर्वोक्त** प्रकार से, भवेय् त् इस स्थिति में वल् तकार परे होने से यकार का लोप हुआ। |
| **भवेताम्-** द्विवचन में- भू तस्, भू अ तस्, भू अ ताम्, भव् अ यास् ताम्, भव इय् ताम्, भवे य् ताम् इस स्थिति में वल् **तकार** परे होने से यकार का लोप होने पर रूप सिद्ध होता है। |

**सूत्रम्- झेर्जुस्** । 3/4/108

**वृत्तिः-** लिङो झेर्जुस् स्यात् । भवेयुः। भवेः, भवेतम्, भवेत, भवेयम्, भवेव, भवेम।

**हिन्दी अर्थ-** लिङ् के झि को जुस् आदेश हो।

**वृत्ति:-** कृदन्त सम्बन्धी इकार जो क्तिन् प्रत्यय का अवयव न हो तदन्त
**हिन्दी अर्थ-** प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** रात्री, रात्रिः ।

**वार्तिक- सर्वतोऽक्तिन्नर्थादित्येके ।**
**हिन्दी अर्थ-** कई आचार्यों का मत है की क्तिन् अर्थक प्रत्ययान्तों से भिन्न किसी भी इगन्त प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** शकटी । शकटिः ॥

**सूत्रम्- पुंयोगादाख्यायाम् । 4/1/48**
**वृत्ति:-** या पुमाख्या पुंयोगात् स्त्रियां वर्तते ततो ङीष् ।
**हिन्दी अर्थ-** पुरुष के साथ सम्बन्ध के कारण पुंवाचक शब्द स्त्रीलिंग में प्रयुक्त हो तो उस अदन्त प्रातिपदिक से परे ङीष् प्रत्यय होता है। **उदाहरणं यथा-** गोपस्य स्त्री गोपी ।

**वार्तिक-** पालकान्तान्न ।
**हिन्दी अर्थ-** पालक शब्द जिसके अन्त में हो प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है ।

**सूत्रम्- प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वस्यात इदाप्यसुपः । 7/3/44**
**वृत्ति:-** प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वस्याकारस्येकारः स्यादापि स आप्सुपः परो न चेत् ।
**हिन्दी अर्थ-** प्रत्यय में स्थित ककार पूर्व ह्रस्व अकार के स्थान ह्रस्व इकार आदेश हो यदि आप् (टाप् डाप् चाप्) प्रत्यय परे हो तो परन्तु वह आप् सुप् से परे नही होना चाहिये ।
**उदाहरणं यथा-** गोपालिका । अश्वपालिका । सर्विका । कारिका । अतः **किम् ?** नौका । **प्रत्ययस्थात्किम् ?** शक्नोतीति शका । असुपः किम् ? बहुपरिव्राजका नगरी ।

**वार्तिक- सूर्याद्देवतायां चाब्वाच्यः ।**
**हिन्दी अर्थ-** सूर्य प्रातिपदिक से पुंयोग में देवता स्त्री (पत्नी) वाच्य होने पर चाप् प्रत्यय कहना चाहिये । **उदाहरणं यथा-** सूर्यस्य स्त्री देवता सूर्या । **देवतायां किम् ? सूर्यागस्त्ययोश्छे च ङ्यां च ।** यलोपः ।
**हिन्दी अर्थ-** छ या ङी प्रत्यय परे होने पर जो अंग उसके उपधा के यकार का लोप हो जाता है यदि वह यकार सूर्य या अगस्त्य शब्दों का अवयव हो तो । **उदाहरणं यथा –** सूरी-कुन्ती; मानुषीयम् ॥

**सूत्रम्-इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्रमृडहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्याणा-मानुक् । 4/1/49**
**वृत्ति:-** एषामानुगागमः स्यात् ङीष् च ।
**हिन्दीअर्थ-**इन्द्र-वरुण-भव-शर्व-रुद्र-मृड-हिम-आरण्य-यव-यवन-मातुल और आचार्य इन बारह प्रातिपदिकों से स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीष् प्रत्यय तथा इन बारह प्रातिपदिकों को आनुक् का आगम होता है ।
**उदाहरणं यथा-** इन्द्रस्य स्त्री इन्द्राणी । वरुणानी । भवानी । शर्वाणी । रुद्राणी । मृडानी ।

**वार्तिक- हिमारण्ययोर्महत्त्वे ।**
**हिन्दी अर्थ-** हिम और आरण्य इन प्रातिपदिकों से महत्व (अर्थात् बढ़ा होना) अर्थ में ङीष् प्रत्यय और आनुक विधान समझना चाहिये ।
**उदाहरणं यथा-** महद्धिमं हिमानी । महदरण्यमरण्यानी ।
**वार्तिक- यवाद्दोषे ।**
**हिन्दी अर्थ-** दोष द्योत्य होने पर यव प्रातिपदिक से ङीष् प्रत्यय और प्रकृति को आनुक विधान समझना चाहिये । **उदाहरणं यथा-** दुष्टो यवो यवानी ।
**वार्तिक- यवनाल्लिप्याम् ।**
**हिन्दी अर्थ-** लिपि विशेष वाच्य होने पर यवन प्रातिपदिक से ङीष् प्रत्यय और प्रकृति को आनुक का आगम होता है । **उदाहरणं यथा-** यवनानां लिपिर्यवनानी ।

**वार्तिक- मातुलोपाध्याययोरानुग्वा ।**
**हिन्दी अर्थ-** मातुल (मामा) और उपाध्याय इन दो प्रातिपदिकों से पुंयोग में स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीष् प्रत्यय तो नित्य होता हैं परन्तु आनुक् का आगम विकल्प से होता है । **उदाहरणं यथा-** मातुलानी, मातुली । उपाध्यायानी, उपाध्यायी ।

**वार्तिक-** आचार्यादणत्वं च ।
**हिन्दी अर्थ-** आचार्य प्रातिपदिक से परे आनुक् के नकार को णकार नहीं होता है । **उदाहरणं यथा-** आचार्यस्य स्त्री आचार्यानी ।
**वार्तिक- अर्यक्षत्रियाभ्यां वा स्वार्थे ।**
**हिन्दी अर्थ-** अर्य (स्वामी या वैश्य) एवं क्षत्रिय प्रातिपदिकों से स्वार्थ में (पुंयोग में नही बल्कि जाति आदि वाच्य होने पर) स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीष् प्रत्यय और आनुक का आगम विकल्प से होते है ।
**उदाहरणं यथा-** अर्याणी, अर्या । क्षत्रियाणी, क्षत्रिया ।

**सूत्रम्- क्रीतात्करणपूर्वात् । 4/1/50**
**वृत्ति:-** क्रीतान्ताददन्तात् करणादेः स्त्रियां ङीष्स्यात् ।
**हिन्दी अर्थ-** क्रित शब्द जिसके अन्त में तथा करणवाचक जिसका पूर्वावयव हो उस अदन्त प्रातिपदिक स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीष् प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** वस्त्रक्रीती । क्वचिन्न । धनक्रीता ॥

**सूत्रम्- स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसंयोगोपधात् । 4/1/54**
**वृत्ति:-** असंयोगोपधमुपसर्जनं यत् स्वाङ्गं तदन्ताददन्तान् ङीष्वा स्यात् ।
**हिन्दी अर्थ-** जिसकी उपधा में संयोग ना हो ऐसा जो उपसर्जन संज्ञक स्वांगवाची शब्द तदन्त अदन्त प्रातिपदिक स्त्रीत्व की विवक्षा में विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है ।
**उदाहरणं यथा-** केशानतिक्रान्ता अतिकेशी, अतिकेशा । चन्द्रमुखी, चन्द्रमुखा । **असंयोगोपधात्किम् ?** सुगुल्फा । **उपसर्जनात्किम् ?** शिखा ।
**सूत्रम्- न क्रोडादिबह्वचः । 4/1/56**
**वृत्ति:-** क्रोडादेर्बह्वचश्च स्वाङ्गान्न ङीष् ।

**हिन्दी अर्थ-** क्रोडादिगण पठित स्वांगवाचकों से तथा बह्वच् (दो से अधिक अचों वालें) स्वांगवाचक शब्दों से स्त्रीत्व की विवक्षा में से ङीष् प्रत्यय नहीं होता है । **उदाहरणं यथा-** कल्याणक्रोडा। आकृतिगणोऽयम्। सुजघना ॥

**सूत्रम्- नखमुखात्संज्ञायाम्** । 4/1/58

**वृत्तिः-** न ङीष् ॥

**हिन्दी अर्थ-** स्वांगवाची जो नख और मुख शब्द तदन्त प्रातिपदिक स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीष् प्रत्यय नहीं होता यदि संज्ञा अर्थात् किसी का नाम गम्यमान हो तो ।

**सूत्रम्- पूर्वपदात्संज्ञायामगः** । 8/4/3

**वृत्तिः-** पूर्वपदस्थान्निमित्तात्परस्य नस्य णः स्यात् संज्ञायां न तु गकारव्यवधाने।

**हिन्दी अर्थ-** पूर्वपदस्थनिमित्त अर्थात् (ऋ र ष) से परे नकार को णकार हो जाता है संज्ञा अर्थ में परन्तु गकार का व्यवधान होने पर णत्व नही होता है । **उदाहरणं यथा-** शूर्पणखा। गौरमुखा। **संज्ञायां किम् ?** ताम्रमुखी कन्या ॥

**सूत्रम्- जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्** । 4/1/63

**वृत्तिः-** जातिवाचि यन्न च स्त्रियां नियतमयोपधं ततः स्त्रियां ङीष् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** जो जातिवाचक नित्यस्त्रीलिंग ना हो तथा उसकी उपधा में यकार भी ना हो तो उससे स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीष् प्रत्यय होता है। **उदाहरणं यथा-** तटी। वृषली। कठी। बह्वृची। **जातेः किम् ?** मुण्डा। **अस्त्रीविषयात्किम् ?** बलाका। अयोपधात्किम् ? क्षत्रिया।

**वार्तिक- योपधप्रतिषेधे हयगवयमुकयमनुष्यमत्स्यानामप्रतिषेधः।**

**हिन्दी अर्थ-** यकारोपध जातिवाचकों से पूर्व सूत्रद्वारा जो निषेध किया गया है वह निषेध हय गवय मुकय मनुष्य और मत्स्य इन पांचों में प्रवृत्त नही होता है । **उदाहरणं यथा-** हयी। गवयी। मुकयी। हलस्तद्धितस्येति यलोपः। मनुषी।

**वार्तिक- मत्स्यस्य ङ्याम्** । यलोपः।

**हिन्दी अर्थ-** ङी प्रत्यय परे होने पर मत्स्यशब्द के उपधाभूत यकार का लोप होता है । **उदाहरणं यथा-** मत्सी ।

**सूत्रम्- इतो मनुष्यजातेः** । 4/1/65

**वृत्तिः-** ङीष्।

**हिन्दी अर्थ-** मनुष्यजातिवाचक ह्रस्व इकारान्त प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीष् प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** दाक्षी ॥

**सूत्रम्- ऊङुतः** । 4/1/66

**वृत्तिः-** उदन्तादयोपधान्मनुष्यजातिवाचिनः स्त्रियामूङ् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** जिसकी उपधा में यकार ना हो ऐसे मनुष्यजातिवाची उदन्त प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में ऊङ प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** कुरूः। **अयोपधात्किम् ?** अध्वर्युर्ब्राह्मणी ॥

**सूत्रम्- पङ्गोश्च** । 4/1/68

**हिन्दी अर्थ-** पङ्गु प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में ऊङ् प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** पङ्गूः ।

**वार्तिक- श्वशुरस्योकाराकारलोपश्च** ।

**हिन्दी अर्थ-** श्वसुर (ससुर) प्रातिपदिक से स्त्रीत्व में पुंयोग में ऊङ् प्रत्यय होता है तथा इसके श्शुर श्वसुर शब्द के उकार तथा अन्त्य अकार का भी लोप हो जाता है । **उदाहरणं यथा-** श्वश्रूः ॥

**सूत्रम्- ऊरूत्तरपदादौपम्ये** । 4/1/69

**वृत्तिः-** उपमानवाची पूर्वपदमूरूत्तरपदं यत्प्रातिपदिकं तस्मादूङ् स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** जिसका पूर्वपद उपमावाचक तथा उत्तरपद ऊरू हो तो उस समस्त प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में ऊङ प्रत्यय होता है। **उदाहरणं यथा-** करभोरूः ॥

**सूत्रम्- संहितशफलक्षणवामादेश्च** । 4/1/70

**वृत्तिः-** अनौपम्यार्थ सूत्रम्।

**हिन्दी अर्थ-** संहित (संश्लिष्ट सटा हुआ) शफ़ (खुर) लक्षण (लक्षणवान) वाम (अतिसुन्दर) इनमें से कोई जिसका पूर्वपद तथा उत्तरपद ऊरू हो तो उस समस्त प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में ऊङ प्रत्यय होता है। **उदाहरणं यथा-** संहितोरूः। शफोरूः। लक्षणोरूः। वामोरूः ॥

**सूत्रम्- शार्ङ्गरवाद्यञो ङीन्** । 4/1/73

**वृत्तिः-** शार्ङ्गरवादेरञो योऽकारस्तदन्ताच्च जातिवाचिनो ङीन् स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** शार्ङ्गरव आदि गणपठित प्रातिपदिक तथा अञ् प्रत्यय का जो अकार तदन्त जातिवाचक प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीन् प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** शार्ङ्गरवी/ बैदी। ब्राह्मणी।

**वार्तिक- नृनरयोर्वृद्धिश्च** ।

**हिन्दी अर्थ-** नृ और नर जातिवाचक प्रातिपदिक से स्त्रीत्व की विवक्षा में ङीन् प्रत्यय तथा इसके साथ नृ और नर शब्दों को वृद्धि भी होती है । **उदाहरणं यथा-** नारी ॥

**सूत्रम्- यूनस्तिः** । 4/1/77

**वृत्तिः-** युवञ्छब्दात् स्त्रियां तिः प्रत्ययः स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** युवन् (जवान) शब्द से स्त्रीत्व की विवक्षा में ति प्रत्यय होता है । **उदाहरणं यथा-** युवतिः ॥

# ॥कारक ॥

## ॥प्रथमा विभक्ति ॥

**सूत्रम्- प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा ।** 2/3/46

**वृत्तिः-** नियतोपस्थितिकः प्रातिपदिकार्थः। मात्रशब्दस्य प्रत्येकं योगः। प्रातिपदिकार्थमात्रे लिङ्गमात्राधिक्ये परिमाणमात्रे सङ्ख्यामात्रे च प्रथमा स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** अर्थात् जिस प्रातिपदिक के उच्चारण करने पर जिस अर्थ की नियम से उपस्थिति या प्रतीति होती है, उसे प्रातिपदिकार्थ कहते हैं। प्रातिपदिकार्थ मात्र में, लिङ्गमात्र की अधिकता में, परिमाण मात्र में और संख्यामात्र में प्रथमा विभक्ति होती है।

**प्रातिपदिकार्थमात्रे यथा-** उच्चैः (ऊँचा)। नीचैः (नीचा)। कृष्णः (श्रीकृष्ण)। श्रीः (लक्ष्मी)। ज्ञानम् (ज्ञान, जानना)। इन सभी में प्रातिपदिकार्थमात्र में प्रथमा हुई है। **अलिङ्गा नियतलिङ्गाश्च प्रातिपदिकार्थमात्र इत्यस्योदाहरणम् ।** अर्थात् अलिङ्ग और नियतलिङ्ग प्रातिपदिकार्थ मात्र के उदाहरण होते हैं । **अलिङ्गा-** अर्थात् जिसका कोई भी लिंग ना हो अर्थात् जो अव्यय हो। जैसे उच्चैः नीचैः । **नियतलिङ्गा-** अर्थात् जिसका कोई निश्चित् लिंग होता हैं। जैसे कृष्णः (पुलिंग), श्रीः (स्त्रीलिंग), ज्ञानम् (नपुंसक लिंग) ।

**लिङ्गमात्राधिक्ये-** तटः, तटी, तटम् । यहाँ प्रातिपदिकार्थ के अतिरिक्त लिङ्गमात्र की अधिकता होने पर प्रकृत सूत्र से प्रथमा विभक्ति हो जाती है। **अनियतलिङ्गास्तु लिङ्गमात्राधिक्यस्य ।** अनियत लिंग लिङ्गमात्र की अधिकता के उदाहरण होते हैं। **अनियतलिङ्गा-** अनियत लिङ्ग उन्हें कहते है जिनका कोई लिंग निश्चित् नहीं होता ऐसे शब्द के तीनों लिगों में चल सकते हैं। जैसे तटः तटी तटम् ।

**परिमाणमात्रे-** द्रोणो व्रीहिः । जब किसी शब्द से प्रातिपदिकार्थ के अतिरिक्त परिमाण (माप) अर्थ की प्रतीति हो तो उसमें प्रथमा विभक्ति होती है। **जैसे-** द्रोणो व्रीहिः (द्रोण परिमाण से मापा हुआ धान)। द्रोणरूपं यत्परिमाणं तत्परिच्छिन्नो व्रीहिरित्यर्थः । प्रत्ययार्थे परिमाणे प्रकृत्यर्थोऽभेदेन संसर्गेण विशेषणम् । प्रत्ययार्थस्तु परिच्छेद्यपरिच्छेदकभावेन व्रीहौ विशेषणमिति विवेकः ।

**वचनमात्रे-** वचनं सङ्ख्या एकः । द्वौ । बहवः । वचन का अर्थ संख्या है। अतः संख्यामात्र में प्रथमा विभक्ति होती है। **इहोक्तार्थत्वाद् विभक्तेरप्राप्तौ वचनम् ।**

**सूत्रम्- संबोधने च ।** 2/3/47

**वृत्तिः- इह प्रथमा स्यात् ।**

**हिन्दी अर्थ-** अर्थात् सम्बोधन में प्रथमा विभक्ति होती है। **हे राम** ॥ अतः प्रातिपदिकार्थ से सम्बोधन अर्थ की अधिकता होने पर प्रथमा विभक्ति होती है।

॥**इति प्रथमा** ॥

## ॥द्वितीया विभक्ति ॥

**सूत्रम्- कारके ।** 1/4/23

**हिन्दी अर्थ-** कारके इस पद का अधिकार करके अपादान कर्म इत्यादि संज्ञाएँ की जाती हैं ।

**सूत्रम्- कर्तुरीप्सिततमं कर्म ।** 1/4/49

**वृत्तिः-** कर्तुः क्रियया आप्तुमिष्टतमं कारकं कर्मसंज्ञं स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** कर्ता अपनी क्रिया के द्वारा जिस इप्सितत को प्राप्त करना चाहता है उस कर्ता के इप्सिततम की कर्म संज्ञा होती है ।

❖ **कर्तुः किम् ? माषेष्वश्वं बध्नाति** (माष के खेत में घोडे को बांधता है)। **कर्मण ईप्सिता माषाः न तु कर्तुः ।**

**हिन्दी अर्थ-** माषेष्वश्वं बध्नाति इस वाक्य में कर्म के अर्थात् अश्व के माष ईप्सित है कर्ता के नही है । **तमब्ग्रहणं किम् ?**

पयसा ओदनं भुङ्क्ते । कर्मेत्यनुवृत्तौ पुनः कर्मग्रहणं आधारनिवृत्त्यर्थम् । अन्यथा गेहं प्रविशतीत्यत्रैव स्यात् ॥

**सूत्रम्- अनभिहिते।** 2/3/1

**वृत्तिः-** इत्यधिकृत्य ।

**सूत्रम्- कर्मणि द्वितीया ।** 2/3/2

**वृत्तिः-** अनुक्ते कर्मणि द्वितीया स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अनुक्त अर्थात् (**अनभिहित**-अकथित) कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है । **उदाहरणं यथा-** हरिं भजति ।

❖ **अभिहिते तु कर्मणि प्रातिपदिकार्थमात्र इति प्रथमैव ।**

**हिन्दी अर्थ-** परन्तु अभिहित कर्म में तो प्रातिपदिकार्थमात्र में प्रथमा ही होती है ।

❖ **अभिधानं च प्रायेण तिङ्कृत्तद्धितसमासैः ।**

**हिन्दी अर्थ-** अभिधान अर्थात् (उक्त, अनुक्त की प्रक्रिया) तो प्रायः तिङ्कृत्तद्धित् तथा समास के द्वारा होती हैं । **उदाहरणं यथा- तिङ्-** हरिः सेव्यते । **कृत्-** लक्ष्म्या सेवितः । **तद्धितः-** शतेन क्रीतः शत्यः । **समासः-** प्राप्तः आनन्दो यं स प्राप्तानन्दः । क्वचिन्निपातेनाभिधानं यथा विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम् । सांप्रतमित्यस्य हि युज्यत इत्यर्थः ।

**सूत्रम्- तथायुक्तं चानीप्सितम् ।** 1/4/50

**वृत्तिः-** ईप्सिततमवत्क्रियया युक्तमनीप्सितमपि कारकं कर्मसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** ईप्सिततं क्रिया के योग अनीप्सित कारक की भी कर्म संज्ञा हो जाती है । **उदाहरणं यथा-** ग्रामं गच्छन् तृणं स्पृशति । ओदनं भुञ्जानो विषं भुङ्क्ते ॥

**सूत्रम्- अकथितं च । 1/4/51**

**वृत्तिः-** अपादानादिविशेषैरविवक्षितं कारकं कर्मसंज्ञं स्यात्।

**हिन्दी अर्थ-** अर्थात् जब कारक की अपादान इत्यादि विशेष संज्ञा न करना चाहें तब उसकी कर्म संज्ञा होती है। ये कर्म अकथित कर्म कहे जाते हैं। इन्हें ही अप्रधान या गौण कर्म भी कहते हैं। उपर्युक्त विवक्षा का विकल्प केवल (16) धातुओं एवं उनकी समानार्थक धातुओं के विषय में ही है, सभी के विषय में नहीं ।

**"दुह्याच्पच्दण्ड्रुधिप्रच्छिचिब्रूशासुजिमथ्मुषाम् ।**
**कर्मयुक् स्यादकथितं तथा स्यान्नीह्रकृष्वहाम्"** ॥

दुहादीनां द्वादशानां तथा नीप्रभृतीनां चतुर्णां कर्मणा यद्युज्यते तदेवाकथितं कर्मेति परिगणनं कर्तव्यमित्यर्थः ।

**गां दोग्धि पयः** - (गाय से दुध निकलता हैं) यहाँ गाय अपादान है, इसकी अविवक्षा करने पर गां की कर्म संज्ञा होकर द्वितीया विभक्ति हुई। और पयः प्रधान कर्म है।।

**बलिं याचते वसुधाम्** – (बलि से पृथ्वी माँगते हैं) यहाँ बलि अपादान है, इसकी अविवक्षा करने पर कर्म संज्ञा होकर द्वितीया विभक्ति हुई। वसुधाम् प्रधान कर्म है।।

**अविनीतं विनयं याचते** – (अविनीत के लिये विनय मांगता हैं) यहाँ अविनीत सम्प्रदान है, इसकी अविवक्षा करने पर कर्म संज्ञा होकर द्वितीया विभक्ति हुई। विनयं प्रधान कर्म है।।

**तण्डुलान् ओदनं पचति** – (चावलों से भात पकाता है) यहाँ तण्डुल करण है। इसकी अविवक्षा होने पर कर्म संज्ञा हुई ओदनम् प्रधान कर्म है।

**गर्गान् शतं दण्डयति** - (गर्गों को सौ रुपये जुर्माना करता है) यहाँ गर्ग अपादान है, इसकी अविवक्षा होने पर कर्म संज्ञा हुई। शतम् प्रधान कर्म है।

**माणवकं पन्थानं पृच्छति** - (बालक से मार्ग पूछता है) यहाँ माणवकं गौण और पन्थानम् प्रधान कर्म है।

**वृक्षम् अवचिनोति फलानि** (वृक्ष से फलों को चुनता है) यहाँ वृक्ष गौण कर्म और फलानि प्रधान कर्म है।

**माणवकं धर्मं ब्रूते शास्ति वा** - (लड़के के लिए धर्म कहता है, उसका उपदेश करता है) यहाँ माणवक गौण कर्म और धर्म प्रधान कर्म है।

**शतं जयति देवदत्तं** - (देवदत्त से सौ रुपये जीतता है) यहाँ देवदत्त गौण कर्म और शत प्रधान कर्म है।

**सुधां क्षीरनिधिं मथ्नाति** - (समुद्र को अमृत के लिए मथता है) यहाँ सुधा गौण कर्म और क्षीरनिधि प्रधान कर्म है।

**देवदत्तं शतं मुष्णाति** - (देवदत्त से सौ रुपये चुराता है) यहाँ देवदत्त गौण कर्म और शतं प्रधान कर्म है।

**ग्रामम् अजां नयति, हरति कर्षति वहति वा** - (गांव में बकरी ले जाता है, खींचता है, पहुँचाता है) यहाँ ग्राम गौण कर्म और अजाम् प्रधान कर्म है।

**अर्थनिबन्धनेयं संज्ञा,** बलिं भिक्षते वसुधाम् । माणवकं धर्मं भाषते अभिधत्ते वक्तीत्यादि **। कारकं किम् ?** माणवकस्य पितरं पन्थानं पृच्छति|

**"अकर्मकधातुभिर्योगे देशः कालो भावो गन्तव्योऽध्वा च कर्मसंज्ञक इति वाच्यम्"** (वा.) ॥ कुरून् स्वपिति । मासमास्ते । गोदोहमास्ते । क्रोशमास्ते |

**सूत्रम्- गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थशब्दकर्माकर्मकाणामणिकर्ता स णौ । 1/4/52**

**वृत्तिः-** गत्याद्यर्थानां शब्दकर्मणामकर्मकाणां चाणौ यः कर्ता स णौ कर्म स्यात् ॥

**"शत्रूनगमयत्स्वर्गं वेदार्थं स्वानवेदयत् ।**
**आशयच्चामृतं देवान्वेदमध्यापयद्विधिम् ॥**
**आसयत्सलिले पृथ्वीं यः स मे श्रीहरिर्गतिः ॥**

**हिन्दी अर्थ-** गत्यर्थक, बुद्ध्यर्थक, भक्षणार्थक, शब्दकर्मक **और** अकर्मक धातुओं की अण्यन्त अवस्था का कर्ता ण्यन्त अवस्था **में कर्मसंज्ञक** होता है ।उदाहरणं यथा-

**गति-** हरिः शत्रून् स्वर्गं अगमयत् ।

**बुद्धिः-** हरिः स्वान् वेदार्थं अवेदयत् ।

**प्रत्यवसानार्थ-** हरिः देवान् अमृतं आशयत् ।

**शब्दकर्मकाणां-** हरिः विधिं वेदं अध्यापयत् ।

**अकर्मकाणां-** हरिः सलिले पृथ्वीं आसयत् ।

**गतीत्यादि किम् ?** पाचयत्योदनं देवदत्तेन । **अण्यन्तानां किम् ?** गमयति देवदत्तो यज्ञदत्तं तमपरः प्रयुङ्क्ते गमयति देवदत्तेन यज्ञदत्तं विष्णुमित्रः ।

**वार्तिक-** नीवह्योर्न ॥

उदाहरणं यथा - **"नाययति वाहयति वा भारं भृत्येन"** ॥

**वार्तिक-** नियन्तृकर्तृकस्य वहेरनिषेधः ॥

उदाहरणं यथा- "वाहयति **रथं वाहान् सूतः"** ।

**वार्तिक-** आदिखाद्योर्न ॥

उदाहरणं यथा- "आदयति **खादयति वा अन्नं बटुना"**

**वार्तिक - भक्षेरहिंसार्थस्य न ।**

उदाहरणं यथा- **"भक्षयत्यन्नं बटुना"** । अहिंसार्थस्य किम् ? **भक्षयति बलीवर्दान् सस्यम्** ।

**वार्तिक-** जल्पतिप्रभृतीनामुपसङ्ख्यानम् ।

उदाहरणं यथा- **"जल्पयति भाषयति वा धर्मं पुत्रं देवदत्तः ।**

**वार्तिक-** दृशेश्च ॥

उदाहरणं यथा- **"दर्शयति हरिं भक्तान्"** ।

ज्ञानसामान्यार्थानामेव ग्रहणं न तु तद्विशेषार्थनामित्यनेन ज्ञाप्यते । तेन स्मरति जिघ्रतीत्यादीनां न । **"स्मारयति घ्रापयति वा देवदत्तेन"** ॥

**वार्तिक-** शब्दायतेर्न ॥

उदाहरणं यथा-**"शब्दाययतिदेवदत्तेन"**।

धात्वर्थसङ्गृहीतकर्मत्वेनाकर्मकत्वात्प्राप्तिः । येषां देशकालादिभिन्नं कर्म न संभवति तेऽत्राकर्मकाः । न त्वविवक्षितकर्माणोऽपि । तेन मासमासयति देवदत्तमित्यादौ कर्मत्वं भवत्येव । देवदत्तेन पाचयतीत्यादौ तु न ॥

**सूत्रम्- हृक्रोरन्यतरस्याम्। 1/4/53**

**वृत्तिः-** हृक्रोरणौ यः कर्ता स णौ वा कर्मसंज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** हृ और कृ धातु के अण्यन्त अवस्था का कर्ता ण्यन्त अवस्था में विकल्प से कर्मसंज्ञक होता है ।

उदाहरणं यथा- "हारयति कारयति वा भृत्यं भृत्येन वा **कटम्**" ॥

**वार्तिक- "अभिवादिदृशोरात्मनेपदे वेति वाच्यम्" ॥**

**उदाहरणं यथा- अभिवादयते दर्शयते देवं भक्तं भक्तेन वा ॥**

**सूत्रम्- अधिशीङ्स्थासां कर्म । 1/4/46**

**वृत्तिः-** अधिपूर्वाणामेषामाधारः कर्म स्यात् ।

**हिन्दी अर्थ-** शीङ्, स्था तथा आस् धातुओं के पूर्व यदि अधि उपसर्ग लगा हो तो इन क्रियाओं का आधार कर्म कहलाता है।

**उदाहरणं यथा-** -

**शीङ्-** हरिः वैकुण्ठं अधिशेते ।

**स्था-** हरिः वैकुण्ठं अधितिष्ठति ।

आस्- हरिः वैकुण्ठं अध्यास्ते ।

**सूत्रम्- अभिनिविशश्च । 1/4/47**

**वृत्तिः-** अभिनीत्येतत्संघातपूर्वस्य विशतेराधारः कर्म स्यात् ।

**हिन्दी-** अभि तथा नि उपसर्ग जब एक साथ विश् धातु के पहले आते हैं तब विश का आधार कर्म कारक होता है।

**जैसे- अभिनिविशते** सन्मार्गम् (वह अच्छे मार्ग का अनुसरण करता है)।

**"परिक्रयणे संप्रदानम्..."** इति सूत्रादिह मण्डूकप्लुत्याऽन्यतरस्यां ग्रहणमनुवर्त्य व्यवस्थितविभाषाश्रयणात्क्वचिन्न । पापेऽ**भिनिवेशः** ॥

**सूत्रम्- उपान्वध्याङ्वसः । 1/4/48**

**वृत्तिः-** उपादिपूर्वस्य वसतेराधारः कर्म स्यात् । **उपवसति, अनुवसति, अधिवसति,** आवसति वा **वैकुण्ठं हरिः** ।

**हिन्दी-** यदि वस् धातु के पूर्व उप, अनु, अधि, आ में से कोई उपसर्ग लगा हो तो क्रिया का आधार कर्म होता है,

**यथा-**

उप उपसर्ग पूर्वक - **विष्णुः वैकुण्ठम्** उपवसति।

अनु उपसर्ग पूर्वक - **विष्णुः वैकुण्ठम्** अनुवसति।

अधि उपसर्ग पूर्वक - **विष्णुः वैकुण्ठम्** अधिवसति।

आस् उपसर्ग पूर्वक - **विष्णुः वैकुण्ठम्** आवसति।

**वार्तिक-** "अभुक्त्यर्थस्य न" ॥

जब उप और वस् धातु का अर्थ भोग न होके उपवास करना होता है तब उप और वस का आधार कर्म न होकर अधिकरण ही रहता है। **यथा- वने उपवसति।** (वन में उपवास करता है) ।

**"उभसर्वतसोः कार्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु ।**
**द्वितीयाम्रेडितान्तेषु ततोऽन्यत्रापि दृश्यते" ॥**

**हिन्दी-** उभयतः, सर्वतः, धिक्,उपर्युपरि, अधोऽधः तथा अध्यधि के साथ द्वितीया विभक्ति होती है।

**उभयत यथा-** उभयतः कृष्णं **गोपाः** (कृष्ण के दोनों ओर ग्वाले हैं)।

**सर्वतः यथा-** सर्वतः कृष्णं गोपाः (कृष्ण के सभी ओर ग्वाले हैं)।

**धिक् यथा-** धिक् कृष्णाभक्तम् **(**कृष्ण के अभक्त को **धिक्कार** हैं।)

**उपर्युपरि यथा-** उपर्युपरि लोकं हरिः (हरि लोक के ठीक ऊपर है)।

**अधोऽधः यथा-** अधोऽधः लोकं पातालः (ठीक नीचे पाताल लोक है)।

**अध्यधि यथा-** अध्यधि लोकम् (संसार के ठीक नीचे)।

**ऋते यथा -** न कृष्णम् ऋते कोऽपि कंसं हन्तुं समर्थः (कृष्ण के बिना कोई कंस को नहीं मार सकता)।

**वार्तिक- "अभितःपरितःसमयानिकषाहाप्रतियोगेऽपि"**

**हिन्दी-** अर्थात् अभितः (चारों ओर), परितः (सब ओर), निकषा (समीप), हा, प्रति (ओर तरफ) के साथ द्वितीया विभक्ति होती है। **यथा -** अभितः कृष्णम् । परितः कृष्णम् । ग्रामं समया । निकषा लङ्काम् । हा कृष्णाभक्तम् ।तस्य शोच्यते इत्यर्थः । बुभुक्षितं न प्रतिभाति किञ्चित् ॥

**सूत्रम्- अन्तरान्तरेण युक्ते । 2/3/4**

**वृत्तिः-** आभ्यां योगे द्वितीया ।

**हिन्दी-** अन्तरा (बीच में), अन्तरेण (बिना) शब्दों की जिससे सन्निकटता प्रतीत होती है उसमें द्वितीया होती है।

**यथा- अन्तरा त्वां मां हरिः । अन्तरेण हरिं न सुखम्।**

**सूत्रम्- कर्मप्रवचनीयाः । 1/4/83**

**वृत्तिः-** इत्यधिकृत्य ॥

**सूत्रम्- अनुर्लक्षणे । 1/4/84**

**वृत्तिः-** लक्षणे द्योत्येऽनुरुक्तसंज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी-** लक्षण द्योतित् होने पर अनु की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- कर्मप्रवचनीययुक्ते द्वितीया । 2/3/8**

**वृत्तिः-** एतेन योगे द्वितीया स्यात् ।

**हिन्दी-** कर्मप्रर्वचनीय के योग में द्वितीया विभक्ति होती हैं।

**जैसे- वृष्टिः जपमनु प्रावर्षत्** (जप करने के पश्चात् बारिश हुई) ।

हेतुभूतजपोपलक्षितं वर्षणमित्यर्थः । परापि हेताविति तृतीयाऽनेन बाध्यते । **"लक्षणेत्थंभूत......"**इत्यादिना सिद्धे पुनः संज्ञाविधानसामर्थ्यात् ॥

**सूत्रम्- तृतीयार्थे ।**

**वृत्तिः-** अस्मिन्द्योत्येऽनुरुक्तसंज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी-** तृतीयार्थ द्योतित् होने पर 'अनु' की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। **जैसे- नदीमन्ववसिता सेना** । नद्या सह संबद्धेत्यर्थः। षिञ् बन्धने क्तः।

**सूत्रम्- हीने । 1/4/86**

**वृत्तिः-** हीने द्योत्येऽनुः प्राग्वत् । **अनु हरिं सुराः** । हरेर्हीना इत्यर्थः ॥

**सूत्रम्- उपोऽधिके च । 1/4/87**

**वृत्तिः-** अधिके हीने च द्योत्ये उपेत्यव्ययं प्राक्संज्ञं स्यात् । अधिके सप्तमी वक्ष्यते । **हीने- उप हरिं सुराः** ॥

**हिन्दी-** 'अधिक' तथा 'हीन' अर्थ का वाचक होने पर 'उप' भी कर्मप्रवचनीय कहलाता हैं। किन्तु हीन का अर्थ लक्षित होने पर द्वितीया होती है, अन्यथा सप्तमी होंती हैं । **हीन अर्थ में** 'उपहरिंसुराः' अर्थात् देवता हरि से कुछ नीचे पड़ते हैं। **अधिक अर्थ में** 'उप पराधे हरेः गुणाः'।

**सूत्रम्-लक्षणेत्थंभूताख्यानभागवीप्सासु-प्रतिपर्यनवः। 1/4/90**

**वृत्तिः-** एष्वर्थेषु विषयभूतेषु प्रत्यादय उक्तसंज्ञाः स्युः ।

**हिन्दी-** जब किसी ओर संकेत करना हो, या जब 'ये इस प्रकार के हैं' ऐसा बतलाना हो या 'यह उनके हिस्से में पड़ता है' या पुनरुक्ति बतलानी हो तब प्रति, परि और अनु कर्मप्रवचनीय कहलाते हैं और इन के योग में द्वितीया विभक्ति होती है।

**लक्षणे-** वृक्षं प्रति, पर्यनु वा विद्योतते विद्युत् ।

**इत्थंभूताख्याने-** भक्तो विष्णुं प्रति, पर्यनु वा ।

भागे- लक्ष्मीर्हरिं प्रति, पर्यनु वा । हरेर्भाग इत्यर्थः।

**वीप्सायां-** वृक्षंवृक्षं प्रति पर्यनु वा सिञ्चति । अत्रोपसर्गत्वाभावान्न षत्वम्। **एषु किम्** ? <u>परिषिञ्चति</u> ॥

**सूत्रम्- अभिरभागे । 1/4/91**

**वृत्तिः-** भागवर्जे लक्षणादावभिरुक्तसञ्ज्ञः स्यात् ।

**हरिमभि वर्तते । भक्तो हरिमभि । देवं देवमभि** सिञ्चति । अभागे **किम्** ? <u>यदत्र ममाभिष्यात्तद्दीयताम्</u> ॥

**सूत्रम्- अधिपरी अनर्थकौ ।1/4/93**

**वृत्तिः-** उक्तसंज्ञौ स्तः । **कुतोऽध्यागच्छति** । कुतः **पर्यागच्छति** ।"**गतिसञ्ज्ञाबाधात् गतिर्गतौ...**"<u>इति निघातो न</u> ॥

**सूत्रम्- सुः पूजायाम् । 1/4/94**

**सुसिक्तम् । सुस्तुतम्** ।<u>अनुपसर्गत्वान्न षः</u> । **पूजायां किम् ? सुषिक्तं किं** तवाऽत्र । क्षेपोऽयम् ॥

**सूत्रम्- अतिरतिक्रमणे च । 1/4/95**

**वृत्तिः-** अतिक्रमणे पूजायां चातिः कर्मप्रवचनीयसंज्ञः स्यात् ।

**अति देवान् कृष्णः** ॥

**सूत्रम्- अपिः पदार्थसंभावनाऽन्ववसर्गगर्हासमुच्चयेषु । 1/4/96**

**वृत्तिः-** एषु द्योत्येष्वपिरुक्तसञ्ज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी-** अपि की पदार्थ, संभावना, अन्ववसर्ग, गर्हा और समुच्चय आदि अर्थो में कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है । **जैसे-**

- **पदार्थ-** सर्पिषोऽपि स्यात् । <u>अनुपसर्गत्वान्न षः</u> । संभावनायां लिङ् ।
- **संभावना-** अपि स्तुयाद् विष्णुम् ।
  **संभावनम्-** शक्त्युत्कर्षमाविष्कर्तुमत्युक्तिः ।
- **अन्ववसर्गः-** अपि स्तुहि ।
  **अन्ववसर्गः-** कामचारानुज्ञा
- **गर्हा-** धिग्देवदत्तम् अपि स्तुयाद्वृषलम् ।
- **समुच्चय-** अपि सिञ्च अपि स्तुहि ।

**सूत्रम्- कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे । 2/3/5**

**वृत्तिः-** इह द्वितीया स्यात् । **मासं कल्याणी । मासमधीते । मासं गुडधानाः । क्रोशं कुटिला नदी । क्रोशमधीते । क्रोशं गिरिः ।** अत्यन्तसंयोगे किम् ? **मासस्य द्विरधीते । क्रोशस्यैकदेशे पर्वतः** ॥

**॥इति द्वितीया ॥**

## ॥तृतीया विभक्ति॥

**सूत्रम्- स्वतन्त्रः कर्ता । 1/4/54**

**वृत्तिः-** क्रियायां स्वातन्त्र्येण विवक्षितोऽर्थः कर्ता स्यात् ॥

हिन्दी क्रिया में स्वतन्त्र रुप से विवक्षित अर्थ कर्ता कहलाता है।

**सूत्रम्- साधकतमं करणम् । 1/4/42**

**वृत्तिः-** क्रियासिद्धौ प्रकृष्टोपकारकं करणसञ्ज्ञं स्यात् ।

**हिन्दी-** क्रिया की सिद्धि में जो अत्यन्त साहयक होता है उसकी करण संज्ञा होती है। **तमप् ग्रहणं किम् ?** गङ्गायां घोषः ।

**सूत्रम्- कर्तृकरणयोस्तृतीया । 2/3/18**

**वृत्तिः-** अनभिहिते कर्तरि करणे च तृतीया स्यात् ।

**हिन्दी-** अनुक्त कर्ता और करण में तृतीया विभक्ति होती हैं।

**जैसे- रामेण बाणेन हतो वाली** ॥

**वार्तिक-** "प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्" ॥

**हिन्दी-** प्रकृति (स्वभाव) आदि क्रिया विशेषण शब्दों में तृतीया विभक्ति होती है।

**जैसे-** प्रकृत्या चारुः । प्रायेण याज्ञिकः । गोत्रेण गार्ग्यः । समेनैति । विषमेणैति । द्विद्रोणेन धान्यं क्रीणाति । सुखेन दुःखेन वा यातीत्यादि।

**सूत्रम्- दिवः कर्म च । 1/4/43**

**वृत्तिः-** दिवः साधकतमं कारकं कर्मसंज्ञं स्याच्चात्करणसंज्ञम् ।

**हिन्दी-** दिव धातु के योग में साधकतम कारक की **कर्मसंज्ञा** और करण संज्ञा होती है। **जैसे- अक्षैरक्षान्वा दीव्यति** ॥

**सूत्रम्- अपवर्गे तृतीया । 2/3/6**

**वृत्ति:-** अपवर्गः फलप्राप्तिस्तस्यां द्योत्यायां कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे तृतीया स्यात् ।

**हिन्दी-** अपवर्ग का **अर्थ-** फलप्राप्ति है अतः अपवर्ग द्योतित् होने पर काल और अध्वन का अत्यन्त संयोग में तृतीया विभक्ति होती हैं। जैसे **अह्ना क्रोशेन वाऽनुवाकोऽधीतः** । अपवर्गे किम् ? **मासमधीतो नायातः** ॥

**सूत्रम्- सहयुक्तेऽप्रधाने । 2/3/19**

**वृत्ति:-** सहार्थेन युक्ते अप्रधाने तृतीया स्यात् ।

**हिन्दी-** सह, साकम्, सार्धम्, समम् के साथ वाले शब्दों में तृतीया विभक्ति होती है। **यथा-**

**सह-** पुत्रेण सहागतः पिता ।

**सार्धम्-** हनुमान् वानरैः सार्धं जानकीं मार्गयामास।

**साकम्-** रामः सीतया साकं गच्छति।

एवं विनापि तद्योगं तृतीया । **"वृद्धो यूना......** "इत्यादिनिर्देशात् ॥

**सूत्रम्- येनाङ्गविकारः । 2/3/20**

**वृत्ति:-** येनाङ्गेन विकृतेनाङ्गिनो विकारो लक्ष्यते ततः तृतीया स्यात् ।

**हिन्दी-** यदि शरीर के किसी अङ्ग में विकृति दिखाई पड़े तो विकृत अङ्ग के वाचक शब्द में तृतीया विभक्ति हो जाती है।

**जैसे- अक्ष्णा काणः** । अक्षिसम्बन्धिकाणत्वविशिष्ट इत्यर्थः । **अङ्गविकारः** किम् ? अक्षि काणमस्य ॥

**सूत्रम्- इत्थंभूतलक्षणे । 2/3/21**

**वृत्ति:-** कंचित्प्रकारं प्राप्तस्य लक्षणे तृतीया स्यात् ।

**हिन्दी-** जिस लक्षण (चिह्न) से किसी व्यक्ति या वस्तु का ज्ञान होता है तो उस लक्षण बोधक शब्द में तृतीया विभक्ति होती है।

**यथा- जटाभिस्तापसः (जटाओं से तपस्वी ज्ञात होता है)।**

जटाज्ञाप्यतापसत्वविशिष्ट इत्यर्थः ॥

**सूत्रम्- संज्ञोऽन्यतरस्यां कर्मणि । 2/3/22**

**वृत्ति:-** संपूर्वस्य जानातेः कर्मणि तृतीया वा स्यात् ।

**यथा- पित्रा पितरं वा संजानीते** ॥

**सूत्रम्- हेतौ । 2/3/23**

**वृत्ति:-** हेत्वर्थे तृतीया स्यात् । **हेतु-** द्रव्यादिसाधारणं निर्व्यापारसाधारणं च हेतुत्वम् । **करण-** करणत्वं तु क्रियामात्रविषयं व्यापारनियतं च ।

**हिन्दी-** कारण (हेतु) बोधक शब्दों में तृतीया होती है, यथा- **दण्डेन घटः** । **पुण्येन दृष्टो हरिः** । फलमपीह **हेतुः** । **अध्ययनेन वसति** । हेत्वर्थ के कारण इन अर्थों की धातुओं के साथ तृतीया होती है ।

**वार्तिक- गम्यमानापि क्रिया कारकविभक्तौ प्रयोजिका । अलं श्रमेण।** श्रमेण साध्यं नास्तीत्यर्थः । साधनक्रियां प्रति श्रमः करणम् । **शतेन शतेन वत्सान्पाययति पयः** । शतेन परिच्छिद्येत्यर्थः ॥

**वार्तिक- "अशिष्टव्यवहारे दाणः प्रयोगे चतुर्थ्यर्थे तृतीया" ।**

**यथा-** दास्या संयच्छते कामुकः । धर्मे तु भार्यायै संयच्छति

**हिन्दी-** अशिष्ट व्यवहार में दान का पात्र सम्प्रदान नहीं होगा, उसमें चतुर्थी का अर्थ होने पर भी तृतीया होगी **जैसे- दास्या संयच्छते कामुकः** किन्तु शिष्ट व्यवहार में **'भार्यायै संयच्छति'** ही होगा।

**॥इति तृतीया॥**

## ॥चतुर्थी विभक्ति॥

**सूत्रम्- कर्मणा यमभिप्रैति स संप्रदानम् । 1/4/32**

**वृत्ति:-** दानस्य कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानसंज्ञः स्यात् ॥

**हिन्दी-** दान कर्म के द्वारा जिसको अभिप्रेत किया जाता है उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है ।

**सूत्रम्- चतुर्थी संप्रदाने 2/3/13**

**हिन्दी-** सम्प्रदान में चतुर्थी होती है ।

**यथा- विप्राय** गां ददाति । अनभिहित इत्येव । दानीयो विप्रः।

**वार्तिक- "क्रियया यमभिप्रैति सोऽपि संप्रदानम्"** ।

**हिन्दी-** न केवल दान कर्म द्वारा अपितु किसी विशेष क्रिया द्वारा जो इष्ट हो वह **भी** सम्प्रदान कहलाएगा। **जैसे-** पत्ये शेते ।

**वार्तिक- "यजेः कर्मणः करणसंज्ञा संप्रदानस्य च कर्मसंज्ञा"** ।

**हिन्दी- यज्** धातु के कर्म की करण संज्ञा और संप्रदान की कर्म संज्ञा होती हैं। **जैसे-** पशुना रुद्रं यजते । पशुं रुद्राय ददातीत्यर्थः ॥

**सूत्रम्- रुच्यर्थानां प्रीयमाणः । 1/4/33**

**वृत्ति:-** रुच्यर्थानां धातूनां प्रयोगे प्रीयमाणोऽर्थः सम्प्रदानं स्यात् ।

**हिन्दी-** रुच् तथा रुच् के अर्थ वाली धातुओं के योग में प्रसन्न होने वाला सम्प्रदान कहलाता है, उसमें चतुर्थी होती है। **जैसे- हरये रोचते भक्तिः** । अन्यकर्तृकोऽभिलाषो रुचिः । **हरिनिष्ठप्रीतेर्भक्तिः कर्त्री**। प्रीयमाणः किम् ? **देवदत्ताय रोचते मोदकः पथि** ॥

**सूत्रम्- श्लाघह्नुङ्स्थाशपां ज्ञीप्स्यमानः । 1/4/34**

**वृत्ति:-** एषां प्रयोगे बोधयितुमिष्टः संप्रदानं स्यात् ।

जैसे- गोपी स्मरात्कृष्णाय श्लाघते ह्नुते तिष्ठते शपते वा । **ज्ञीप्स्यमानः किम् ?** देवदत्ताय श्लाघते पथि

**सूत्रम्- धारेरुत्तमर्णः ।1/4/34**

**वृत्ति:-** धारयतेः प्रयोगे उत्तमर्ण उक्तसंज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी-** णिजन्त् धृ धारि- कर्जलेना, धातु के अर्थ- में धनक (कर्ज देने वाले की) सम्प्रदान संज्ञा होती है और उससे चतुर्थी होती है।

**जैसे- भक्ताय धारयति मोक्षं हरिः** । उत्तमर्णः किम् ? **देवदत्ताय शतं धारयति ग्रामे** ॥

**सूत्रम्- स्पृहेरीप्सितः । 1/4/36**

**वृत्ति:-** स्पृहयतेः प्रयोगे इष्टः संप्रदानं स्यात् ।

**हिन्दी-** स्पृह् (चाहना) धातु के योग में जिसे चाहा जाए वह सम्प्रदान संज्ञक होता है और उसमें चतुर्थी होती है।
**जैसे- पुष्पेभ्यः स्पृहयति** । ईप्सितः किम् ? पुष्पेभ्यो वने स्पृहयति । **ईप्सितमात्रे इयं संज्ञा । प्रकर्षविवक्षायां तु परत्वात्कर्मसंज्ञा** । पुष्पाणि स्पृहयति ।

**सूत्रम्- क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यं प्रति कोपः । 1/4/37**
**वृत्तिः-** क्रुधाद्यर्थानां प्रयोगे यं प्रति कोपः स उक्तसंज्ञः स्यात्।
**हिन्दी-** क्रुध, द्रुह, ईर्ष्य्, असूय् धातुओं के योग में तथा इन धातुओं के समान अर्थ वाले धातुओं के योग में जिसमें क्रोध किया जाता है, उसमें चतुर्थी होती है। **यथा -**
**क्रुध्यति-** पिता पुत्राय क्रुध्यति।
**द्रुह्यति-** दुष्टः सज्जनाय द्रुह्यति।
**ईर्ष्यति-** सीता रावणाय ईर्ष्यति।
**असूयति-** खलः सज्जनाय असूयति।
**यं प्रति कोपः किम् ?** भार्यामीर्ष्यति मैनामन्योऽद्राक्षीदिति ।
**क्रोधोऽमर्षः । द्रोहोऽपकारः** । **ईर्ष्याऽक्षमा** । **असूया गुणेषु दोषाविष्करणम्** । द्रुहादयोऽपि कोपभावना एव गृह्यन्ते । अतो विशेषणं सामान्येन 'यं प्रति कोपः' इति ।

**सूत्रम्- क्रुधद्रुहोरुपसृष्टयोः कर्म । 1/4/38**
**वृत्तिः-** सोपसर्गयोरनयोर्योगे यं प्रति कोपस्तत्कारकं कर्मसंज्ञं स्यात्।
**हिन्दी-** जब क्रुध तथा द्रुह् उपसर्ग सहित हो जिसके प्रति क्रोध या द्रोह किया जाता है, वह कर्म संज्ञक होता है। **जैसे- क्रूरमभिक्रुध्यति। अभिद्रुह्यति ।**

**सूत्रम्- राधीक्ष्योर्यस्य विप्रश्नः । 1/4/39**
**वृत्तिः-** एतयोः कारकं संप्रदानं स्यात्। यदीयो विविधः प्रश्नः क्रियते ।
**हिन्दी-** शुभाशुभ अर्थ में राध् और ईक्ष् धातुओं के प्रयोग में जिनके विषय में प्रश्न किया जाता है, उनकी सम्प्रदान संज्ञा होती है।
**जैसे-** कृष्णाय राध्यति ईक्षते वा । पृष्टो गर्गः शुभाशुभं पर्यालोचयतीत्यर्थः।

**सूत्रम्- प्रत्याङ्भ्यां श्रुवः पूर्वस्य कर्ता । 1/4/40**
**वृत्तिः-** आभ्यां परस्य श्रृणोतेर्योगे पूर्वस्य प्रवर्तनारूपव्यापारस्य कर्ता संप्रदानं स्यात् ।
**हिन्दी-** प्रति और आ पूर्वक श्रु धातु के साथ प्रतिज्ञा करने वाले कर्ता में चतुर्थी होती है। **जैसे- विप्राय गां प्रतिश्रृणोति आश्रृणोति वा । विप्रेण मह्यं देहीति प्रवर्तितः तं प्रतिजानीत इत्यर्थः।**

**सूत्रम्- अनुप्रतिगृणश्च । 1/4/41**
**वृत्तिः-** आभ्यां गृणातेः कारकं पूर्वव्यापारस्य कर्तृभूतमुक्तसंज्ञं स्यात् ।
**जैसे- होत्रेऽनुगृणाति, प्रतिगृणाति।** होता प्रथमं शंसति तमध्वर्युः प्रोत्साहयतीत्यर्थः ॥

**सूत्रम्- परिक्रयणे संप्रदानमन्यतरस्याम् । 1/4/44**
**वृत्तिः-** नियतकालं भृत्या स्वीकरणं परिक्रयणं तस्मिन् साधकतमं कारकं संप्रदानसंज्ञं वा स्यात् ।
**हिन्दी-** परिक्रयण में जो करण होता है वह विकल्प से सम्प्रदान होता है।
**यथा- शतेन शताय वा परिक्रीतः** ॥

**वार्तिक- "तादर्थ्ये चतुर्थी वाच्या"** ॥
**हिन्दी-** जिस प्रयोजन के लिए कोई कार्य किया जाता है, उस प्रयोजन में चतुर्थी होती है। **यथा-** मुक्तये हरिं भजति ॥

**वार्तिक- "क्लृपि सम्पद्यमाने च"** ॥
**हिन्दी-** जब कोई काम किसी दूसरे फल की प्राप्ति के लिए किया जाता है तब उस फल में चतुर्थी होती है।
**यथा-** भक्तिर्ज्ञानाय कल्पते सम्पद्यते जायते इत्यादि।

**वार्तिक- "उत्पातेन ज्ञापिते च"** ॥
**हिन्दी-** जब कोई उत्पात किसी अशुभ घटना का सूचक हो तो उसमें चतुर्थी होती है। **यथा- वाताय कपिला विद्युत्**
**वार्तिक- "हितयोगे च"** ।
**हिन्दी-** हित तथा सुख के साथ भी चतुर्थी होती है। **जैसे-** ब्राह्मणाय हितम्।

**सूत्रम्- क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिनः । 2/3/14**
**वृत्तिः-** क्रियार्था क्रिया उपपदं यस्य तस्य स्थानिनोऽप्रयुज्यमानस्य तुमुनः कर्मणि चतुर्थी स्यात् । **जैसे- फलेभ्यो याति** । फलान्याहर्तुं यातीत्यर्थः। **नमस्कुर्मो नृसिंहाय** । नृसिंहमनुकूलयितुमित्यर्थः । **स्वयंभुवे नमस्कृत्य** ।

**सूत्रम्- तुमर्थाच्च भाववचनात् । 2/3/15**
**वृत्तिः-** "भाववचनाश्च" इति सूत्रेण यो विहितस्तदन्ताच्चतुर्थी स्यात् ।
**हिन्दी-** तुमुन् प्रत्यय जोड़ने से किसी धातु में जो अर्थ निकलता है, उसको प्रकट करने के लिए उसी धातु से बनी हुई भाववाचक संज्ञा का प्रयोग करने पर उसमें चतुर्थी होती है। **जैसे- यागाय याति** । यष्टुं यातीत्यर्थः।

**सूत्रम्- नमः स्वस्तिस्वाहास्वधाऽलंवषड्योगाच्च । 2/3/16**
**वृत्तिः-** एभिर्योगे चतुर्थी स्यात् ।
**हिन्दी-** स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा, अलम्, वषट् शब्दों के योग में चतुर्थी हो जाती है। **हरये नमः । प्रजाभ्यः स्वस्ति ।अग्नये स्वाहा । पितृभ्यः स्वधा ।**
**वार्तिक-** उपपदविभक्तेः कारकविभक्तिर्बलीयसी।
**हिन्दी-** पद सम्बन्धी विभक्ति से क्रिया सम्बन्धी विभक्ति बलवती होती है। इस नियम के अनुसार **'नमस्करोति** इत्यादि क्रिया पदों के योग में चतुर्थी विभक्ति न होकर द्वितीया विभक्ति होती है लक्ष्मीं नमस्करोति। **जैसे- नमस्करोति देवान् । अलमिति पर्याप्त्यर्थग्रहणम्** । तेन दैत्येभ्यो हरिरलं प्रभुः समर्थः शक्त इत्यादि । प्रभ्वादियोगे षष्ठ्यपि साधुः । **"तस्मै**

प्रभवति..."“स एषां ग्रामणीः...... इति निर्देशात् । तेन प्रभुर्बुभूषुर्भुवनत्रयस्येति सिद्धम् । **वषडिन्द्राय** । (**चकारः पुनर्विधानार्थः**) । तेनाशीर्विवक्षायां परामपि चतुर्थी चाशिषीति षष्ठीं बाधित्वा चतुर्थ्येव भवति । **स्वस्ति गोभ्यो भूयात्** ॥

**सूत्रम्- मन्यकर्मण्यनादरे विभाषाऽप्राणिषु । 2/3/17**

**वृत्तिः**- प्राणिवर्जे मन्यतेः कर्मणि चतुर्थी वा स्यात्तिरस्कारे ।

**हिन्दी**- जब अनादर दिखाया जाए तब मन्(समझना) धातु के कर्म में यदि वह प्राणी न हो तो विकल्प से चतुर्थी भी होती है।

**जैसे**- **“न त्वां तृणं मन्ये तृणाय वा”** । श्यना निर्देशात्तानादिकयोगे न । न त्वां तृणं मन्वेऽहम् । ।।

**वार्तिक-“अप्राणिष्वित्यपनीयनौकाकान्नशुकश्रृगालवर्ज्येष्विति वाच्यम्”** ।

तेन न त्वां नावमन्नं वा मन्ये:.. इत्यत्राप्राणित्वेऽपि चतुर्थी न । न त्वां शुने मन्ये इत्यत्र प्राणित्वेऽपि भवत्येव ॥

**सूत्रम्-गत्यर्थकर्मणि-द्वितीयाचतुर्थ्यौ-चेष्टायामनध्वनि । 2/3/12**

**वृत्तिः**- अध्वभिन्ने गत्यर्थानां कर्मणि एते स्तश्चेष्टायाम् ।

**यथा- ग्रामं ग्रामाय वा गच्छति** । चेष्टायां किम् ? **मनसा हरिं व्रजति**। अनध्वनीति किम् ? **पन्थानं गच्छति** । गन्त्राधिष्ठितेऽध्वन्येवायं **निषेधः**। यदा तूत्पथात्पन्था एवाक्रमितुमिष्यते तदा चतुर्थी भवत्येव । उत्पथेन पथे गच्छति ॥

॥इति चतुर्थी॥

## ॥पञ्चमी विभक्ति॥

**सूत्रम्- ध्रुवमपायेऽपादानम् । 1/4/24**

**वृत्तिः**- अपायो विश्लेषस्तस्मिन्साध्ये ध्रुवमवधिभूतं कारकमपादानं स्यात्।

**सूत्रम्- अपादाने पञ्चमी । 2/3/28**

**हिन्दी**- अपादान में पञ्चमी विभक्ति होती है।

उदाहरण **यथा**- ग्रामादायाति । धावतोऽश्वात्पतति । **कारकं किम् ?** वृक्षस्य पर्णं पतति ।

**वार्तिक- “जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसङ्ख्यानम्”**।

**हिन्दी**- जुगुप्सा (घृणा), विराम (हटना), प्रमाद ( भूल, असावधानी) अथवा इनके समानार्थक शब्दों के साथ पञ्चमी होती है।

**उदाहरण यथा**- **जुगुप्सा**- पापाज्जुगुप्सते । **विराम**- पापात् विरमति। **प्रमाद** धर्मात्प्रमाद्यति।

**सूत्रम्- भीत्रार्थानां भयहेतुः । 1/4/25**

**वृत्तिः**- भयार्थानां त्राणार्थानां च प्रयोगे हेतुरपादानं स्यात् ।

**हिन्दी**- भय और रक्षा के अर्थ वाली धातुओं के साथ भय के कारण में पंचमी होती है। **उदाहरण यथा**- चोराद् बिभेति । चोरात्त्रायते। **भयहेतुः** किम् ? अरण्येबिभेति त्रायते वा।

**सूत्रम्- पराजेरसोढः । 1/4/26**

**वृत्तिः**- पराजेः प्रयोगेऽसह्योऽर्थोऽपादानं स्यात् ।

**उदाहरण यथा**- अध्ययनात्पराजयते । ग्लायतीत्यर्थः । **सोढः किम् ?** शत्रून्पराजयते । अभिभवतीत्यर्थः ।

**हिन्दी**- परा उपसर्ग पूर्वक जिस धातु के प्रयोग में जो असह्य होता है उस की अपादान संज्ञा होती है। **जैसे- अध्ययनात् पराजयते** (वह अध्ययन से भागता है)। उसके लिए अध्ययन असह्य या कष्टप्रद है। परन्तु सहनीय के अर्थ- में द्वितीया होती हैं। **यथा- शत्रून्पराजयते।**

**सूत्रम्- वारणार्थानामीप्सितः । 1/4/27**

**वृत्तिः**- प्रवृत्तिविघातो वारणम् । वारणार्थानां धातूनां प्रयोगे ईप्सितोऽपादानं स्यात् ।

**हिन्दी**- जिस वस्तु से किसी को हटाया जाए उसमें पंचमी होती है।

**उदाहरण यथा**- यवेभ्यो गां वारयति । **ईप्सितः किम् ?** यवेभ्यो गां वारयति क्षेत्रे ।

**सूत्रम्- अन्तर्धौ येनादर्शनमिच्छति । 1/4/28**

**वृत्तिः**- व्यवधाने सति यत्कर्तृकस्यात्मनो दर्शनस्य अभावमिच्छति तदपादानं स्यात् ।

**हिन्दी** - जब कोई अपने को छिपाता है तब जिससे छिपाता है, वह अपादान होता है। **उदाहरण यथा**- मातुर्निलीयते कृष्णः । **अन्तर्धौ किम् ?** चौरान्न दिदृक्षते । **इच्छतिग्रहणं किम् ?** अदर्शनेच्छायां सत्यां सत्यपि दर्शने यथा स्यात् ।

**सूत्रम्- आख्यातोपयोगे । 1/4/29**

**वृत्तिः**- नियमपूर्वकविद्यास्वीकारे वक्ता प्राक्संज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी**- जिस से विद्या नियम पूर्वक पढ़ी जाए या मालूम की जाए वह गुरु या अध्यापक आदि अपादान होता है। **उदाहरण यथा**- उपाध्यायादधीते । उपयोगे **किम्** ? नटस्य गाथां श्रृणोति ।

**सूत्रम्- जनिकर्तुः प्रकृतिः । 1/4/30**

**वृत्तिः**- जायमानस्य हेतुरपादानं स्यात् ।

**हिन्दी**- जन् धातु के कर्ता का मूल कारण अपादान होता है।

**उदाहरण यथा**- ब्रह्मणः प्रजाः प्रजायन्ते (ब्रह्मा जी से समस्त प्रजा उत्पन्न होती है) ।

**सूत्रम्- भुवः प्रभवः । 1/4/31**

**वृत्तिः**- भवनं भूः । भूकर्तुः प्रभवस्तथा ।

**हिन्दी**- प्रभव का अर्थ है उत्पत्ति स्थान। उत्पन्न होने वाले का प्रभव अपादान होता है। **उदाहरण यथा**- हिमवतो गङ्गा प्रभवति । तत्र प्रकाशते इत्यर्थः ।

**वार्तिक- “ल्यब्लोपे कर्मण्यधिकरणे च”** ॥

**उदाहरण यथा-** प्रासादात्प्रेक्षते । आसनात्प्रेक्षते । प्रासादमारुह्य आसने उपविश्य प्रेक्षत इत्यर्थः । श्वशुराज्जिहेति । श्वशुरं वीक्ष्येत्यर्थः । **वार्तिक- गम्यमानापि क्रिया कारकविभक्तीनां निमित्तम् ।** कस्मात्त्वं नद्याः ।

**वार्तिक- "यतश्चाध्वकालनिमानं तत्र पञ्चमी" ॥**

**वार्तिक- "तद्युक्तादध्वनः प्रथमासप्तम्यौ" ॥**

**वार्तिक- "कालात्सप्तमी च वक्तव्या" ॥**

**उदाहरण यथा-** वनात् ग्रामो योजनं योजने वा । कार्तिक्या आग्रहायणी मासे ॥।

**सूत्रम्-अन्यारादितरर्ते दिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते । 2/3/29**

**वृत्तिः-** एतैर्योगे पञ्चमी स्यात् । अन्य- इत्यर्थग्रहणम् । **इतरग्रहणं -प्रपञ्चार्थम् ।**

**हिन्दी-** अन्य, इतर, आरात्, ऋते तथा दिग्वाचक प्रत्यक्, उदीच्, प्रभृति शब्दों तथा दक्षिणा, उत्तरा आदि शब्दों तथा दक्षिणाहि, उत्तराहि प्रभृति शब्दों के योग में पञ्चमी होती है।

**उदाहरण यथा-** अन्यो भिन्न इतरो वा कृष्णात् । आराद्वनात् । ऋते कृष्णात् । पूर्वो ग्रामात् । दिशि दृष्टः शब्दो दिक्शब्दः । तेन सम्प्रति देशकालवृत्तिना योगेऽपि भवति । चैत्रात्पूर्वः फाल्गुनः ।

**सूत्रम्- अपपरी वर्जने । 1/4/88**

**वृत्तिः-** एतौ वर्जने कर्मप्रवचनीयौ स्तः ।

**हिन्दी-** अप और परी की वर्जनार्थ में कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- आङ् मर्यादावचने । 1/4/89**

**वृत्तिः-** आङ् मर्यादायामुक्तसंज्ञः स्यात् । वचनग्रहणाद् अभिविधावपि।

**हिन्दी-** आङ् की मर्यादा अर्थ में और वचन के ग्रहण अभिविधि में भी कर्मप्रवचनीय संज्ञ होती है।

**सूत्रम्- पञ्चम्यपाङ्परिभिः । 2/3/10**

**वृत्तिः-** एतैः कर्मप्रवचनीयैर्योगे पञ्चमी स्यात् ।

**हिन्दी-** इस सूत्र से कर्मप्रवचनीय के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है।

**उदाहरण यथा-** अप हरेः, परि हरेः संसारः । परिरत्र वर्जने । लक्षणादौ तु हरिं परि । आमुक्तेः संसारः । आसकलात् ब्रह्म ॥

**सूत्रम्- प्रतिः प्रतिनिधिप्रतिदानयोः । 1/4/92**

**वृत्तिः-** एतयोरर्थयोः प्रतिरुक्तसंज्ञः स्यात् ।

**हिन्दी-** प्रति की प्रतिनिधि तथा प्रतिदान अर्थ में कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है।

**सूत्रम्- प्रतिनिधिप्रतिदाने च यस्मात् । 2/3/11**

**वृत्तिः-** अत्र कर्मप्रवचनीयैर्योगे पञ्चमी स्यात् ।

**हिन्दी-** प्रतिनिधि तथा प्रतिदान (विनिमय) के अर्थ में प्रति के योग में पञ्चमी होती है। **उदाहरण यथा-** प्रद्युम्नः कृष्णात्प्रति । तिलेभ्यः प्रतियच्छति माषान् ॥

**सूत्रम्- अकर्तर्यृणे पञ्चमी । 2/3/24**

**वृत्तिः-** कर्तृवर्जितं यदृणं हेतुभूतं ततः पञ्चमी स्यात्।

**यथा-** शताद्बद्धः । **अकर्तरि किम् ?** शतेन बन्धितः ॥

**सूत्रम्- विभाषा गुणेऽस्त्रियाम् । 2/3/25**

**वृत्तिः-** गुणे हेतावस्त्रीलिङ्गे पञ्चमी वा स्यात् ।

**हिन्दी-** कारण या हेतु को प्रकट करने वाले गुणवाचक अस्त्रीलिङ्ग शब्द तृतीया या पञ्चमी में रखे जाते हैं। **उदाहरण यथा-** जाड्याज्जाड्येन वा बद्धः । **गुणे किम् ?** धनेन कुलम् । **अस्त्रियां किम् ?** बुद्ध्या मुक्तः। **विभाषेति योगविभागादगुणे स्त्रियां च क्वचित् ।** धूमादग्निमान् । नास्ति घटोऽनुपलब्धेः।

**सूत्रम्- पृथग्विनानानाभिस्तृतीयाऽन्यतरस्याम् । 2/3/32**

**वृत्तिः-** एभिर्योगे तृतीया स्यात्पञ्चमीद्वितीये च ।

**हिन्दी-** पृथग्विनानाना आदि अर्थो में **तृतीया, पञ्चमी, द्वितीया** विभक्ति होती हैं। **(अन्यतरस्यां ग्रहणं समुच्चयार्थम् ।)**

**उदाहरण यथा- पृथग् रामेण रामात् रामं वा ।** एवं विना नाना ॥

**सूत्रम्- करणे च स्तोकाल्पकृच्छ्रकतिपयस्य असत्त्ववचनस्य । 2/3/33**

**वृत्तिः-** एभ्योऽद्रव्यवचनेभ्यः करणे तृतीयापञ्चम्यौ स्तः।

**उदाहरण यथा- स्तोकेन स्तोकाद्वा मुक्तः ।** द्रव्ये तु **स्तोकेन विषेण हतः ॥**

**सूत्रम्- दूरान्तिकार्थेभ्यो द्वितीया च । 2/3/35**

**वृत्तिः-** एभ्यो द्वितीया स्याच्चात्पञ्चमीतृतीये । **प्रातिपदिकार्थमात्रे विधिरयम्।**

**हिन्दी-** दूर अन्तिक आदि के योग में द्वितीया पञ्चमी और तृतीया विभक्ति होती हैं। **उदाहरण यथा-** ग्रामस्य दूरं दूरात् दूरेण वा । अन्तिकम् अन्तिकात् अन्तिकेन वा । **असत्त्ववचनस्येत्यनुवृत्तेर्नेह** । दूरः पन्थाः ।

**॥इति पञ्चमी ॥**

## ॥षष्ठी विभक्ति॥

**सूत्रम्- षष्ठी शेषे । 2/3/50**

**वृत्तिः-** कारकप्रातिपदिकार्थव्यतिरिक्तः स्वस्वामिभावादिसम्बन्धः शेषस्तत्र षष्ठी स्यात् ।

**हिन्दी-** अर्थात् कारक और प्रातिपदिकार्थ से भिन्न स्वस्वामिभाव आदि सम्बन्ध 'शेष' है, उसमें षष्ठी आती है। सम्बन्ध का बोध कराने के लिए षष्ठी विभक्ति होती है। **उदाहरण यथा-** राज्ञः पुरुषः ।

**सूत्रम्- कर्मादीनामपि सम्बन्धमात्रविवक्षायां षष्ठ्येव ।**

**हिन्दी-** कर्म आदि कारकों की भी सम्बन्ध मात्र की विवक्षा करने में षष्ठी विभक्ति होती है। **उदाहरण यथा-**

**सतां गतम्** (सत्पुरुषसम्बन्धी गमन)।

**सर्पिषो जानीते** (घी के द्वारा प्रवृत्त होता है)।

**मातुः स्मरति** (माता का स्मरण करता है)
**फलानां तृप्तः** (फलों से तृप्त)।
**भजे शम्भोश्चरणयोः** (भगवान् शिव के चरणों की सेवा करता हूँ)।
**एधोदकस्योपस्कुरुते** (ईंधन जल में गुण का आधान करता है)।

**सूत्रम्- षष्ठी हेतुप्रयोगे । 2/3/26**
**वृत्तिः-** हेतुशब्दप्रयोगे हेतौ द्योत्ये षष्ठी स्यात् ।
**हिन्दी-** हेतु (प्रयोजन) शब्द के साथ षष्ठी होती है। **उदाहरण यथा-** अन्नस्य हेतोर्वसति ।

**सूत्रम्- सर्वनाम्नस्तृतीया च । 2/3/27**
**वृत्तिः-**सर्वनाम्नो हेतुशब्दस्य च प्रयोगे हेतौ द्योत्ये तृतीया स्यात् षष्ठी च।
**हिन्दी-** यदि हेतु शब्द के साथ सर्वनाम का प्रयोग **हो तो** सर्वनाम और हेतु शब्द दोनों में **तृतीया, पञ्चमी** या **षष्ठी** होती है। **उदाहरण यथा- केन हेतुना अत्र वसति, कस्मात् हेतोः अत्र वसति अथवा कस्य हेतोः अत्र वसति।**

**वार्तिक- "निमित्तपर्यायप्रयोगे सर्वासां प्रायदर्शनम्"**
**हिन्दी-** निमित्त अथवा उसके अर्थ वाचक शब्दों (कारण, प्रयोजन, हेतु आदि) के प्रयोग होने पर सर्वनाम एवं निमित्त वाचक शब्दों में प्रायः समस्त विभक्तियाँ होती हैं। **उदाहरण यथा- किं निमित्तं** वसति । केन निमित्तेन । कस्मै निमित्तायेत्यादि । एवं किं कारणं को हेतुः किं प्रयोजनम् इत्यादि । **प्रायग्रहणादसर्वनाम्नः प्रथमाद्वितीये न स्तः** । ज्ञानेन निमित्तेन हरिः सेव्यः । ज्ञानाय निमित्तायेत्यादि ॥

**सूत्रम्- षष्ठ्यतसर्थप्रत्ययेन । 2/3/30**
**वृत्तिः-** एतद्योगे षष्ठी स्यात्॥
**हिन्दी-** अतसच् (तस्) प्रत्ययान्त शब्दों (उत्तरतः, दक्षिणतः आदि) तथा इस प्रत्यय का अर्थ- रखने वाले प्रत्ययान्त (उपरि, अधः, अग्रे, आदौ, पुरः आदि) की जिससे समीपता पाई जाती है, उसमें षष्ठी होती है। **उदाहरण यथा- ग्रामस्य दक्षिणतः । पुरः पुरस्तात् । उपरि उपरिष्टात् ।**

**सूत्रम्- एनपा द्वितीया । 2/3/31**
**वृत्तिः-** एनबन्तेन योगे द्वितीया स्यात् । एनपेति योगविभागात्षष्ठ्यपि।
**उदाहरण यथा- दक्षिणेन ग्रामं ग्रामस्य वा । एवमुत्तरेण॥**

**सूत्रम्- दूरान्तिकार्थैः षष्ठ्यन्यतरस्याम् । 2/3/34**
**वृत्तिः-** एतैर्योगे षष्ठी स्यात् पञ्चमी च ।
**हिन्दी-** दूर, अन्तिक (समीप) तथा इनके अर्थ वाची शब्दों का प्रयोग होने पर षष्ठी तथा पञ्चमी होती है। **उदाहरण यथा- दूरं निकटं ग्रामस्य ग्रामाद्वा ॥**

**सूत्रम्- ज्ञोऽविदर्थस्य करणे । 2/3/51**
**वृत्तिः-** जानातेरज्ञानार्थस्य करणे शेषत्वेन विवक्षिते षष्ठी स्यात् ।
**उदाहरण यथा- सर्पिषो ज्ञानम् ॥**

**सूत्रम्- अधीगर्थदयेशां कर्मणि । 2/3/52**
**वृत्तिः- एषां कर्मणि शेषे षष्ठी स्यात् ।**
**हिन्दी-** अधि पूर्वक इ धातु (स्मरणकरना), दय् (दया करना), ईश् (समर्थहोना) तथा इन धातुओं की अर्थ वाची धातुओं के कर्म में **षष्ठी** होती है। यथा- **मातुः स्मरणम् । सर्पिषो दयनम्, ईशनं वा ॥**

**सूत्रम्- कृञः प्रतियत्ने । 2/3/53**
**वृत्तिः-** कृञः कर्मणि शेषे षष्ठी स्यात् गुणाधाने ।
**यथा-** एधो **दकस्योपस्करणम्** ॥

**सूत्रम्- रुजार्थानां भाववचनानामज्वरेः । 2/3/54**
**वृत्तिः-** भावाकतृकाणां ज्वरिवर्जितानां रुजार्थानां कर्मणि शेषे षष्ठी स्यात्।
**यथा- चौरस्य रोगस्य रुजा ।**

**सूत्रम्- वार्तिक- "अज्वरिसंताप्योरिति वाच्यम्" ॥**
यथा- रोगस्य चौरज्वरः चौरसन्तापो वा । रोगकर्तृकं चौरसंबन्धि ज्वरादिकमित्यर्थः ॥

**सूत्रम्- आशिषि नाथः । 2/3/55**
**वृत्तिः-** आशीरर्थस्य नाथतेः शेषे कर्मणि षष्ठी स्यात् । **उदाहरण यथा- सर्पिषो** नाथनम् । आशिषीति किम्? माणवकनाथनम् । **तत्संबन्धिनी** याञ्चेत्यर्थः ॥

**सूत्रम्- जासिनिप्रहणनाटक्राथपिषां हिंसायाम् । 2/3/56**
**वृत्तिः-** हिंसार्थनामेषां शेषे कर्मणि षष्ठी स्यात् ।
**हिन्दी-** हिंसार्थक जस्, नि तथा प्र उपसर्ग पूर्वक हन्, क्रथ्, नट् तथा पिष् धातुओं के कर्म में षष्ठी होती है।
**यथा- चौरस्योज्जासनम्** । निप्रौ संहतौ विपर्यस्तौ व्यस्तौ वा । **चौरस्य निप्रहणनम् । प्रणिहननम् । निहननम् । प्रहणनं वा** । नट अवस्कन्दने चुरादिः । **चौरस्योन्नाटनम् । चौरस्यक्राथनम् । वृषलस्य पेषणम्** । हिंसायां किम्? धानापेषणम् ॥

**सूत्रम्- व्यवहृपणोः समर्थयोः । 2/3/57**
**वृत्तिः-** शेषे कर्मणि षष्ठी स्यात् । द्यूते क्रयविक्रयव्यवहारे चानयोस्तुल्यार्थता ।
**हिन्दी-** सौदे का लेनदेन करना या जुए में लगा देना इन अर्थों की वाचक व्यवह और पण् धातुओं के योग में इनके कर्म में षष्ठी होती है। **यथा- शतस्य व्यवहरणं पणनं वा** । समर्थयोः किम्? शलाकाव्यवहारः । गणनेत्यर्थः । ब्राह्मणपणनं स्तुतिरित्यर्थः ॥

**सूत्रम्- दिवस्तदर्थस्य । 2/3/58**
**वृत्तिः-** द्यूतार्थस्य क्रयविक्रयरूपव्यवहारार्थस्य च दिवः कर्मणि षष्ठी स्यात्।

**हिन्दी**- दिव् धातु का जब उपर्युक्त अर्थ में प्रयोग होता है तब उसके योग में भी कर्म में षष्ठी होती है। **यथा- शतस्य दीव्यति** । तदर्थस्य किम् ? **ब्राह्मणं दीव्यति** । **स्तौतीत्यर्थः** ॥

**सूत्रम्- विभाषोपसर्गे** । 2/3/59
पूर्वयोगापवादः। **यथा**- शतस्य शतं वा प्रतिदीव्यति ।

**सूत्रम्- प्रेष्यब्रुवोर्हविषो देवतासंप्रदाने** । 2/3/61
**वृत्तिः**- देवतासंप्रदानेऽर्थे वर्तमानयोः प्रेष्यब्रुवोः कर्मणो हविर्विशेषस्य वाचकाच्छब्दात्षष्ठी स्यात् । **यथा- अग्नये छागस्य हविषो वपाया मेदसः प्रेष्य अनुब्रूहि वा** ॥

**सूत्रम्- कृत्वोर्थप्रयोगे कालेऽधिकरणे** । 2/3/64
**वृत्तिः**- कृत्वोर्थानां प्रयोगे कालवाचिन्यधिकरणे शेषे षष्ठी स्यात् ।
उदाहरण **यथा- पञ्चकृत्वोऽह्नो भोजनम्** । **द्विरह्नो भोजनम्** । शेषे किम् ? द्विरहन्यध्ययनम् ॥

**सूत्रम्- कर्तृकर्मणोः कृति** । 2/3/65
**वृत्तिः**- कृद्योगे कर्तरि कर्मणि च षष्ठी स्यात् ।
**हिन्दी**- कृदन्त शब्दों के कर्ता और कर्म में षष्ठी होती है। कृदन्त शब्द अर्थात् जिनके अन्त में कृत्प्रत्यय यथा तृच् (तृ), अच् (अ), घञ् (अ), ल्युट् (अन), क्तिन (ति), ण्वुल् (अक) आदि रहते हैं। **यथा- कृष्णस्य** कृतिः । जगतः कर्ता कृष्णः ।

**वार्तिक- "गुणकर्मणि वेष्यते"** ॥
यथा- नेताऽश्वस्य स्रुघ्नस्य स्रुघ्नं वा । कृति किम् ? तद्धिते माभूत् । कृतपूर्वी कटम् ॥

**सूत्रम्- उभयप्राप्तौ कर्मणि** । 2/3/66
**वृत्तिः**- उभयोः प्राप्तिर्यस्मिन्कृति तत्र कर्मण्येव षष्ठी स्यात् ।
**हिन्दी- यथा**- आश्चर्यो गवां दोहोऽगोपेन ।
**वार्तिक- "स्त्रीप्रत्यययोरकाकारयोर्नायं नियमः"** ॥
**यथा**- भेदिका बिभित्सा वा रुद्रस्य जगतः ॥
**वार्तिक- "शेषे विभाषा"** ॥
**हिन्दी**- स्त्रीप्रत्यय इत्येके ।
**यथा**- विचित्रा जगतः कृतिर्हरेर्हरिणा वा । केचिदविशेषेण विभाषामिच्छन्ति । **शब्दानामनुशासनमाचार्येणाचार्यस्य वा** ॥

**सूत्रम्- क्तस्य च वर्तमाने** । 2/3/67
**वृत्तिः**- वर्तमानार्थस्य क्तस्य योगे षष्ठी स्यात् ।
**हिन्दी**- जब क्तप्रत्ययान्त शब्द वर्तमान के अर्थ में प्रयुक्त होता है तब षष्ठी होती है। "न लोक..."(सू.627) इति निषेधस्यापवादः । उदाहरण यथा- **राज्ञां मतो बुद्धः पूजितो वा** ॥

**सूत्रम्- अधिकरणवाचिनश्च** । 2/3/68
**वृत्तिः**- क्तस्य योगे षष्ठी स्यात् ।
**यथा- इदमेषामासितं शयितं गतं भुक्तं वा** ॥

**सूत्रम्- न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम्** । 2/3/69
**वृत्तिः**- एषां प्रयोगे षष्ठी न स्यात् ।
**यथा- लादेशाः** कुर्वन् कुर्वाणो वा सृष्टिं हरिः । **उः**- हरिं दिदृक्षुः । अलंकरिष्णुर्वा । **उक्**- दैत्यान् घातुको हरिः ॥
**वार्तिक- "कमेरनिषेधः"** ॥ लक्ष्म्याः कामुको हरिः । **अव्ययम्**- जगत् सृष्ट्वा । सुखं कर्तुम् । **निष्ठा**- विष्णुना हता दैत्याः । दैत्यान् हतवान् विष्णुः। **खलर्थः**- ईषत्करः प्रपञ्चो हरिणा । **तृन्निति** प्रत्याहारः शतृशानचाविति तृशब्दादारभ्यातृनो नकारात् । **शानन्**- सोमं पवमानः । **चानश्**- आत्मानं मण्डयमानः। **शतृ** वेदमधीयन् । **तृन्** कर्ता लोकान्।

**वार्तिक- "द्विषः शतुर्वा"** ॥
**यथा- मुरस्य मुरं वा द्विषन्** । सर्वोऽयं कारकस्य षष्ठ्याः च प्रतिषेधः। शेषे षष्ठी तु स्यादेव । **यथा- ब्राह्मणस्य कुर्वन्** । **नरकस्य जिष्णुः** ॥

**सूत्रम्- अकेनोर्भविष्यदाधमर्ण्ययोः** । 2/3/70
**वृत्तिः**- भविष्यत्यकस्य भविष्यदाधमर्ण्यार्थेनश्च योगे षष्ठी न स्यात् ।
**यथा**- सतः पावकोऽवतरति । **व्रजं गामी** । **शतं दायी** ॥

**कृत्यानां कर्तरि वा** । 2/3/71
**वृत्तिः**- षष्ठी वा स्यात् ।
**हिन्दी**- कृत्य प्रत्ययान्त शब्दों के योग में कर्ता में तृतीया या षष्ठी होती है।
**यथा- मया मम वा सेव्यो हरिः** । कर्तरीति किम् ? **गेयो माणवकः साम्राम्** । "भव्यगेय..."(सू.2894) इति कर्तरि यद्विधानादनभिहितं कर्म । अत्र योगो विभज्यते ॥ **"कृत्यानाम्..."** ॥ उभयप्राप्ताविति नेति चानुवर्तते । तेन **नेतव्या व्रजं गावः कृष्णेन** । ततः ॥ कर्तरि वा ॥ उक्तोऽर्थः ॥

**सूत्रम्- तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यां तृतीयाऽन्यतरस्याम्** । 2/3/72
**वृत्तिः**- तुल्यार्थैर्योगे तृतीया वा स्यात्पक्षे षष्ठी ।
**हिन्दी**- 'तुला' तथा 'उपमा' इनदो शब्दों को छोड़कर शेष सब तुल्य (समान बराबर) का अर्थ बताने वाले शब्दों के साथ विकल्प तृतीया अथवा षष्ठी होती है।
**यथा- तुल्यः सदृशः समो वा कृष्णस्य कृष्णेन वा**। अतुलोपमाभ्यां किम् ? **तुला उपमा वा कृष्णस्य नास्ति** ।

**सूत्रम्-चतुर्थी-चाशिष्यायुष्यमद्रभद्रकुशलसुखार्थहितैः** ।2/3/73
**वृत्तिः**- एतदर्थैर्योगे चतुर्थी वा स्यात्पक्षे षष्ठी आशिषि ।
**हिन्दी**- आशीर्वाद देने की इच्छा होने पर आयुष्य, मद्र, भद्र, कुशल, सुख, अर्थ, हित तथा इनके पर्यायवाची शब्दों के साथ चतुर्थी या षष्ठी होती है।
**यथा- आयुष्यं चिरञ्जीवितं कृष्णाय कृष्णस्य वा भूयात्** । एवं मद्रं भद्रं कुशलं निरामयं सुखं शम् अर्थः प्रयोजनं हितं पथ्यं वा भूयात् । आशिषि

- **महाकाव्य** - 1. तुकारामचरित 2. रामदासचरितम 3. श्री विज्ञानेश्वर चरित 4. सत्याग्रह गीता 5. उत्तर सत्याग्रह गीता, गांधी चरित्र इत्यादि भी इनकी रचनाएं हैं । **स्वराजविजयम् में** (45) अध्याय में गांधी की संपूर्ण जीवन माया के साथ स्वतंत्रता इतिहास वर्णन है।

## 17. वी. राघवन (वेंकटराम राघव)

वी. राघवन संस्कृत के विद्वान तथा संगीतज्ञ थे । इनका समय 1908-1979 है।

इन्हें **पद्मभूषण** और संस्कृत के लिए **साहित्य अकादमी पुरस्कार** सहित कई पुरस्कार प्राप्त हुऐ हैं । ये 120 से अधिक पुस्तकों तथा 1200 लेखों के लेखक थे इन्होंने संगीत तथा सौंदर्यशास्त्र पर किताबें लिखी । इन्होंने संस्कृत काव्य के बड़े जाने-माने काव्य भोज के अंग का संपादन और अनुवाद किया । 1996 इन्हें **जवाहरलाल फेलोशिप** से सम्मानित किया गया । रविंद्र नाथ टैगोर का पहला नाटक **वाल्मीकि प्रतिभा** का इन्होंने संस्कृत में अनुवाद किया ।

कृतियाँ-

- **नाटक**- अभिनव सुंदरी, महाश्वेता, रासलीला, विकट नितंम्बाः, लक्ष्मी स्वयंवरम्, अनारकली ।
- **महाकाव्य**- श्री मुत्तुस्वामीदीक्षित चरितम् ।
- **लघुकाव्य**- 1. पैशुन्य 2. महात्मा 3. फाल्गुन 4. कर्मयोगी 5. मध्याह्नः 6. उषा 7. प्रतीक्षा
- **संस्कृत की अन्य कृतियां-**
  संस्कृत रविंद्रम्, वाल्मीकि प्रतिभा, नटीर पूजा,
- **अन्य**- अभिनव गुप्त एवं उनके कार्य, श्रृंगार मंजरी, पलाण्डु मनदाना (प्रहसन), अलंकार शास्त्र विरूपहा का चोला चंपू ।
- **स्तोत्र काव्य**- श्री कामाक्षीमातृका स्तोत्र, श्री मीनाक्षीसुप्रभातम्

## 18. श्रीधरभास्कर वर्णेकर

श्रीधरभास्कर वर्णेकर का जन्म 31 जुलाई 1918 महाराष्ट्र के नागपुर में हुआ । कांची पीठ के शंकराचार्य ने प्रज्ञा भारती की उपाधि से इनको विभूषित किया इन्होंने **अर्वाचीन संस्कृत साहित्य** नाम से मराठी में शोध प्रबंध लिखा और **संस्कृत भवितव्यम्** पत्रिका का संपादन किया इन्हें **रामकृष्ण डालमिया श्रीवाणी** सम्मान भी मिला ।

- **पुरस्कार**
  - साहित्य अकादमी पुरस्कार-1974
  - राष्ट्रपति पुरस्कार, सरस्वती पुरस्कार

कालिदास सम्मान ।

कृतियाँ-

- **लघु काव्य**- श्रमगीता 118 पद्य ।
- इनका छत्रपति शिवाजी के चरित्र पर निर्मित महाकाव्य **श्री शिवराज्योदय** (68) सर्गात्मक है ।
- **वात्सल्यरसायनम्** इस काव्य का दूसरा नाम (**श्रीकृष्णबाललीला** शतकम्) है ।
- **संस्कृतवाङ्मय कोश** ।
- भारतरत्नशतकम् ।
- स्वातन्त्र्यवीरशतकम् ।

**उपाधि**- प्रज्ञा भारती ।

# ॥काव्यशास्त्र॥

## साहित्यशास्त्र के सम्प्रदाय-

### (1) रससम्प्रदाय- भरतमुनि। (100 ई.पू. से 300 ई.पू.)

रचना- नाट्यशास्त्र (36 अध्याय)।

**रस सिद्धान्त-**

रस संप्रदाय के मुख्य आचार्य भरत मुनि हैं । रस के विषय में सर्वप्रथम विवेचन **"नाट्यशास्त्र"** में मिलता है । जिन्होंने नाट्यरस का ही मुख्यतः विश्लेषण किया और उस विवरण को अवान्तर आचार्यों ने काव्यरस के लिए भी प्रामाणिक माना। यह सबसे प्राचीन सम्प्रदाय है। भरतमुनि के रससिद्धान्त के व्याख्याकार के रूप में - **1. भट्टनायक, 2. भट्टलोल्लट, 3. शङ्कुक, 4. अभिनवगुप्त**, 5. विश्वनाथ ये पाँच आचार्य प्रसिद्ध हैं।

**रस का प्रमुख सूत्र-**

**''विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः।'' (ना.शा.)**

यह प्रसिद्ध रससूत्र ही रससिद्धान्त का प्राणभूत है ।

**रससम्प्रदाय के अन्य प्रमुख प्रवर्तकाचार्य-**

**"भोजराज, राजशेखर, केशवमिश्र, शारदातनय"**।

### (2) अलङ्कारसम्प्रदाय- भामह (700ई.)

**रचना**- काव्यालंकार (भामहालंकार 6 परिच्छेद), 400 श्लोक ।

**अलङ्कार सिद्धान्त-**

रस सम्प्रदाय के बाद इसका दूसरा स्थान है। अलंकार संप्रदाय के प्रमुख आचार्य भामह हैं। इसके अन्तर्गत **'भामह विवरण'** के निर्माता **'उद्भट'** और उनके बाद - **दण्डी, रुद्रट** आदि तथा पश्चाद्वर्ती - **प्रतिहारेन्दुराज, जयदेव, अप्पयदीक्षित** आदि अनेक आचार्य आते हैं ।'अप्पयदीक्षित' की **'परिमल'** टीका सुप्रसिद्ध है। इस मत में अलंकारों को ही काव्य की आत्मा माना जाता

है। इस शास्त्र के इतिहास में यही संप्रदाय प्राचीनतम तथा व्यापक प्रभावपूर्ण अंगीकृत किया जाता है। अलङ्कार सम्प्रदाय के अनुयायी भी रस की सत्ता मानते हैं किन्तु उसे प्रधानता नहीं देते हैं। इनके मत में काव्य का प्राणभूत जीवनाधायक तत्व अलङ्कार ही है। अलङ्कारविहीन काव्य की कल्पना उष्णविहीन अग्नि की कल्पना के सदृश है -

**"अङ्गीकरोति यः काव्यं शब्दार्थावनलङ्कृती।**
**असौ न मन्यते कस्मादनुष्णमनलं कृती॥"**

(चन्द्रालोक-जयदेव)

अलङ्कारसम्प्रदायवादी, काव्य में अलङ्कारों को प्रधान मानते हैं और इसका अन्तर्भाव रसवदलङ्कारों में करते हैं।

**रसवदलङ्कार-**

1. **रसवत्,** 2. **प्रेय,** 3. **ऊर्जस्विन्,** 4. **समाहित।**

ये चार प्रकार के रसवदलङ्कार माने जाते हैं। **भामह** और **दण्डी** दोनों ने इन रसवदलङ्कारों के भीतर ही इसका अन्तर्भाव किया है-

**"रसवद्दर्शितस्पष्टश्रृंगारादिरसं यथा।" (भामह, काव्यालङ्कार 3.6)**

**"मधुरे रसवद्वापि वस्तुन्यपि रसस्थितिः।" (दण्डी, काव्यादर्श 3.51)**

## 3. रीतिसम्प्रदाय- वामन। (800 ई.)

**रचना-** काव्यालंकारसूत्रवृत्ति (5 अधिकरण)।

**रीति सिद्धान्त-**

रीति सम्प्रदाय आचार्य वामन (9वीं शती) द्वारा प्रवर्तित एक काव्य-सम्प्रदाय है जो रीति को काव्य की आत्मा मानता है। यद्यपि संस्कृत काव्यशास्त्र में 'रीति' एक व्यापक अर्थ धारण करने वाला शब्द है। लक्षणग्रंथों में प्रयुक्त 'रीति' शब्द का अर्थ ढंग, शैली, प्रकार, मार्ग तथा प्रणाली है। 'काव्य रीति' से अभिप्राय मोटे तौर पर काव्य रचना की शैली से है। रीतितत्व काव्य का एक महत्वपूर्ण अंग है। इसका शाब्दिक अर्थ प्रगति, पद्धति, प्रणाली या मार्ग है। परन्तु वर्तमान समय में 'शैली' (स्टाइल) के समानार्थी के रूप में यह अधिक समाहृत है। आचार्य वामन ने रीति सम्प्रदाय की प्रतिष्ठा की है। उन्होंने **काव्यालंकारसूत्रवृत्ति** में 'रीति' को काव्य की आत्मा घोषित किया है। उनके अनुसार 'पदों की विशिष्ट रचना ही रीति है' **(विशिष्टपदरचना रीतिः)।** विशिष्ट शब्द को स्पष्ट करते हुये वे कहते हैं – **'विशेषो गुणात्मा'।** वामन ने गुण को विशेष महत्व दिया है। रीति काव्य की आत्मा है और गुण रीति के कारणभूत वैशिष्ट्य की आत्मा है। रीति शब्द और अर्थ के आश्रित रचना चमत्कार का नाम है जो माधुर्य, ओज और प्रसाद गुणों के द्वारा चित्र को द्रवित, दीप्त और परिव्याप्त करती हुयी रस दशा तक पहुँचाती है।

काव्य में रीति का विशेष महत्त्व है। रीति के अन्य परिभाषाकार कहते है कि काव्य में रीति पदों के संगठन से रस को प्रकाशित करने में सहायक होती है। इस प्रकार रीति का काव्य में वही स्थान है जो शरीर में आंगिक संगठन का है। जिस प्रकार अवयवों का उचित सन्निवेश शरीर के सौन्दर्य को बढाता है, शरीर को उपकृत करता है उसी प्रकार वर्णों का यथास्थान प्रयोग शब्द रूपी शरीर और अर्थ रूपी आत्मा के लिए विशेष उपकारक है। आचार्य वामन ने रीति के तीन भेद तय किये हैं– **वैदर्भी रीति, गौडी रीति, पाञ्चाली रीति।** आचार्य दण्डी केवल दो ही भेद मानते हैं, वे पाञ्चाली का समर्थन नहीं करते। दण्डी, 'रीति' के स्थान पर 'मार्ग' शब्द का प्रयोग करते हैं। परवर्ती आचार्यो ने रीति के तीन से भी अधिक भेद स्थापित किये हैं। लाट देश में प्रयुक्त होने वाली एक 'लाटी' रीति का प्रादुर्भाव हुआ। बाद में **'भोज'** ने **'मालवी'** और **'अवन्तिका'** नामक दो अन्य रीतियों का अविष्कार किया। आचार्य विश्वनाथ रीति को काव्य का उपकारक मानते हैं। 'वक्रोक्तिजीवित' के लेखक कुन्तक ने रीति का खुलकर विरोध किया, आचार्य मम्मट उनके समर्थन में आये और रीति को वृत्तियों से जोड़ने की बात की। **'राजशेखर'** ने रीति को काव्य का **'बाह्य तत्व'** बताया। उनके अनुसार, – **'वाक्यविन्यासक्रमो रीतिः'।** किन्तु यह सब विरोध विद्वानों की आम सहमति नहीं पा सका और वामन के रीति सम्बन्धी विचारों को मान्यता मिली। **'रीतिरात्मा काव्यस्य'** यह इनका प्रमुख सिद्धान्त है।

**वामन ने 10 गुणों का वर्णन किया है -**

| | |
|---|---|
| 1. ओज, | 2. प्रसाद, |
| 3. श्लेष, | 4. समता, |
| 5. कान्ति | 6. समाधि |
| 7. माधुर्य. | 8. सौकुमार्य |
| 9. उदारता | 10. अर्थव्यक्ति |

काव्यशोभायाः **कर्तारो धर्माः गुणाः।**
तदतिशयहेतवस्त्वलङ्काराः॥ **(वामन)**

वामन ने इन दो सूत्रों को लिखकर गुण तथा अलङ्कारों का भेद प्रदर्शित करते हुए अलङ्कारों की अपेक्षा गुणों के विशेष महत्व को प्रदर्शित किया है। मम्मटादि आचार्यों ने रीति की उपयोगिता स्वीकार की है किन्तु इसे काव्य की आत्मा स्वीकार नहीं किया है। उनके अनुसार रीतियों की स्थिति वैसी है जैसे शरीर में आँख, कान, नाक आदि अवयवों की-

- "रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत्।" **(मम्मट)**
- **काव्यं ग्राह्यमलङ्कारात् – वामन**
- **सौन्दर्यमलङ्कारः - वामन**

## 4. ध्वनिसम्प्रदाय – आनन्दवर्धन। (850 ई०)

**रचना-** ध्वन्यालोक (4 उद्योत)।

**ध्वनि सिद्धान्त-**

ध्वनि सिद्धान्त. भारतीय काव्यशास्त्र का एक सम्प्रदाय है। भारतीय काव्यशास्त्र के विभिन्न सिद्धान्तों में यह सबसे प्रबल एवं महत्त्वपूर्ण सिद्धान्त है। ध्वनि सिद्धान्त का आधार **'अर्थध्वनि'** को माना गया है। इस सिद्धान्त की स्थापना का श्रेय **'आनंदवर्धन'** को है किन्तु अन्य सम्प्रदायों की तरह

ध्वनि सिद्धान्त का जन्म आनंदवर्धन से पूर्व हो चुका था। स्वयं आनन्दवर्धन ने अपने पूर्ववर्ती विद्वानों का मतोल्लेख करते हुए कहा हैं कि-

**"काव्यस्यात्मा ध्वनिरिति बुधैर्यः समाम्नातपूर्वः"।**

अर्थात् काव्य की आत्मा ध्वनि है ऐसा मेरे पूर्ववर्ती विद्वानों का भी मत हैं।आनंदवर्धन के पश्चात 'अभिनवगुप्त' ने 'ध्वन्यालोक' पर 'लोचन टीका' लिखकर ध्वनि सिद्धान्त का प्रबल समर्थन किया। आनन्दवर्धन और अभिनवगुप्त दोनों ने रस और ध्वनि का अटूट संबंध दिखाकर रस मत का ही समर्थन किया था। आनन्दवर्धन ने **'रसध्वनि'** को सर्वश्रेष्ठ ध्वनि माना हैं जबकि **'अभिनवगुप्त'** रस-ध्वनि को **'ध्वनित'** या **'अभिव्यंजित'** मानते हैं। परवर्ती आचार्य मम्मट ने ध्वनि विरोधी मुकुल भट्ट, महिम भट्ट, कुन्तक आदि की युक्तियों का सतर्क खंडन कर ध्वनि सिद्धान्त को प्रबलित किया। उन्होंने व्यंजना को काव्य के लिए अपरिहार्य माना इसीलिए उन्हें **'ध्वनि प्रतिष्ठापक परमाचार्य'** कहा जाता है। ध्वनि सिद्धान्त का आधार स्फोटवाद सिद्धान्त है काव्यशास्त्र में ध्वनि का संबंध 'व्यंजना शक्ति'से है। **''काव्यास्यात्मा ध्वनिः।''** आनन्दवर्धन के अनुसार काव्य का आत्मा स्थानीय तत्व है - **प्रतीयमान।**

**''प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्तु वाणीषु महाकवीनाम्।**
**यत्र प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु।''**

**(ध्वन्यालोक 1.4)**

- इन सभी सम्प्रदायों में ध्वनि सम्प्रदाय सबसे प्रबल एवं महत्वपूर्ण है।
- 'ध्वनिप्रतिष्ठापक परमाचर्य' - **मम्मट**
- ध्वनि काव्य की आत्मा है –
  **"काव्यस्यात्मा ध्वनिरिति बुधैर्यः समाम्नातपूर्वः"।**
  (ध्वन्यालोक 1-1)
- ध्वनि के तीन प्रकार- **वस्तु, अलंकार, रस।**
  **''एवं वस्त्वलंकार रसभेदेन त्रिधाध्वनिः।''**

ध्वनिकार के मतानुसार जहां पर वाच्य अपने स्वरूप को तथा वाचक शब्द अपने अर्थ को गौण बनाकर व्यङ्ग्य अर्थ को अभिव्यक्त करते हैं उस काव्य विशेष को ध्वनि कहते हैं।

**ध्वनिसम्प्रदाय के अन्य प्रमुख प्रवर्तकाचार्य-**

**रूय्यक, मम्मट, अभिनवगुप्त, जगन्नाथ,** इत्यादि।

## 5. वक्रोक्तिसम्प्रदाय- कुन्तक। (10 वीं शती उत्तरार्द्ध)

**रचना-** वक्रोक्तिजीवितम् (4 उन्मेष)।

**वक्रोक्ति सिद्धान्त-**

वक्रोक्ति दो शब्दों 'वक्र' और 'उक्ति' की संधि से निर्मित शब्द है। इसका शाब्दिक अर्थ है- ऐसी उक्ति जो सामान्य से अलग हो। टेढा कथन अर्थात जिसमें लक्षणा शब्द शक्ति हो। भामह ने वक्रोक्ति को एक अलंकार माना था। उनके परवर्ती कुन्तक ने वक्रोक्ति को एक सम्पूर्ण सिद्धान्त के रूप में विकसित कर काव्य के समस्त अंगों को इसमें समाविष्ट कर लिया। इसलिए कुन्तक को वक्रोक्ति संप्रदाय का प्रवर्तक आचार्य माना जाता है।

**ऐतिहासिक विकास-**

वक्रोक्ति सिद्धान्त की प्रतिष्ठा तथा प्रतिपादन का श्रेय कुन्तक को है परन्तु इसकी परम्परा प्राचीन है। भामह के पूर्ववर्ती कवियों बाण, सुबन्धु आदि में इसके संदर्भ प्राप्त होते हैं।

**भामह-** भामह ने वक्रोक्ति का प्रयोग व्यापक अर्थ में किया है। उन्होंने वक्रोक्ति में शब्द और अर्थ, दोनों का अंतर्भाव माना है। उन्होंने वक्रोक्ति तथा अतिशयोक्ति का समान अर्थ में प्रयोग किया है। अतिशयोक्ति का अर्थ है लोकातिक्रांत गोचरता। वक्रोक्ति को इसी कारण भामह मूल अलंकार मानते हैं। इसके बिना वाक्य काव्य न रहकर वार्ता मात्र रह जाता है।

**दण्डी-** दंडी ने भी वक्रोक्ति को भामह के समान महत्व दिया है। दंडी ने वांङमय के दो भेद बताये हैं- स्वाभावोक्ति तथा वक्रोक्ति। दंडी ने वक्रोक्ति तथा अतिशयोक्ति को समस्त अलंकारों के मूल में स्वीकार किया है। भामह और दंडी में केवल यह अंतर है कि भामह स्भावोक्ति को वक्रोक्ति की परिधि में स्वीकार करते हैं और दंडी उसे भिन्न मानते हुए वक्र कथन से कम महत्वपूर्ण समझते हैं।

**आनन्दवर्धन-** आनन्दवर्धन ने वक्रोक्ति की स्वतंत्र व्याख्या नहीं की है। उन्होंने इसे विशिष्ट अलंकार मानकर इसके सामान्य तथा व्यापक रूप को स्वीकार किया है। आनन्दवर्धन ने भामह के वक्रोक्ति संबंधी महत्व को स्वीकार करते हुए अतिशयोक्ति तथा वक्रोक्ति को पर्याय माना और सभी अलंकारों को अतिशयोक्ति गर्भित स्वीकार किया है।

**अभिनवगुप्त-** अभिनवगुप्त ने वक्रोक्ति के सामान्य रूप को स्वीकार किया है। इनके अनुसार शब्द और अर्थ की वक्रता का आशय उनकी लोकोत्तर स्थिति है तथा इस लोकोत्तर का अर्थ अतिशय ही है।

**कुन्तक-** वक्रोक्ति सिद्धांत के प्रवर्तक कुंतक ने अपने ग्रंथ **वक्रोक्तिजीवितम्** में वक्रोक्ति को काव्य की आत्मा कहा है। उन्होंने वक्रोक्ति के अंतर्गत सभी काव्य सिद्धांतों का समाहार करते हुए समस्त काव्यांगों- वर्ण चमत्कार, शब्द सौंदर्य, विषयवस्तु की रमणीयता, अप्रस्तुत-विधान, प्रबंध कल्पना आदि को उचित स्थान दिया है। कुंतक के अनुसार वक्रोक्ति केवल वाक्-चातुर्य अथवा उक्ति चमत्कार नहीं है, वह कवि व्यापार अथवा कवि कौशल है। कुंतक, अलंकारशास्त्र के एक मौलिक विचारक विद्वान थे। ये **'अभिधावादी'** आचार्य थे जिनकी दृष्टि में अभिधा शक्ति ही कवि के अभीष्ट अर्थ के द्योतन के लिए सर्वथा समर्थ होती है। इनका काल निश्चित रूप से ज्ञात नहीं हैं। किंतु विभिन्न अलंकार ग्रंथों के अंत:साक्ष्य के आधार पर समझा जाता है कि ये दसवीं शती ई. के आसपास हुए होंगे।

कुन्तक अभिधा की सर्वातिशायिनी सत्ता स्वीकार करने वाले आचार्य थे। परंतु यह अभिधा संकीर्ण आद्या शब्दवृत्ति नहीं है। अभिधा के व्यापक क्षेत्र के भीतर लक्षणा और व्यंजना का भी अंतर्भाव पूर्ण रूप से हो जाता है। वाचक शब्द द्योतक तथा व्यंजक उभय प्रकार के शब्दों का उपलक्षण है। दोनों में समान धर्म अर्थप्रतीतिकारिता है। इसी प्रकार प्रत्येयत्व (ज्ञेयत्व) धर्म के सादृश्य से द्योत्य और व्यंग्य अर्थ भी उपचारदृष्ट्या वाच्य कहे जा सकते हैं।

उनकी एकमात्र रचना 'वक्रोक्तिजीवित' है जो अधूरी ही उपलब्ध हैं। वक्रोक्ति को वे काव्य का **'जीवित'** (जीवन, प्राण) मानते हैं। वक्रोक्तिजीवित में वक्रोक्ति को ही काव्य की आत्मा माना गया है जिसका और आचार्यों ने खंडन किया है। पूरे ग्रंथ में वक्रोक्ति के स्वरूप तथा प्रकार का बड़ा ही प्रौढ़ तथा पांडित्यपूर्ण विवेचन है। वक्रोक्ति का अर्थ है **"वक्रोक्तिरेव वैदग्ध्यभंगीभणितिरुच्यते"**। **(वक्रोक्तिजीवित 1.10)** कविकर्म की कुशलता का नाम है वैदग्ध्य या विदग्धता। **भंगी** का अर्थ है - विच्छित, चमत्कार या चारुता। **भणिति** से तात्पर्य है - कथन प्रकार। इस प्रकार वक्रोक्ति का अभिप्राय है कविकर्म की कुशलता से उत्पन्न होनेवाले चमत्कार के ऊपर आश्रित रहनेवाला कथनप्रकार। कुंतक का सर्वाधिक आग्रह कविकौशल या कविव्यापार पर है अर्थात् इनकी दृष्टि में काव्य कवि के प्रतिभाव्यापार का सद्य:प्रसूत फल हैं। काव्य में वक्रोक्ति का मूल्य 'भामह' ने भी स्वीकार किया है-

**''सैषा सर्वत्र वक्रोक्तिरनथार्यो विभाव्यते।**
**यत्नोऽस्यां कविना कार्यः कोऽलङ्कारोनयाविना॥''**
(भामह काव्यालङ्कार 2.5)

दण्डी -**''भिन्नं द्विधा स्वभावोक्तिर्वक्रोक्तिश्चेति वाङ्मयम्''**
(काव्यादर्श 2-363)

**वामन - ''सादृश्याल्लक्षणा वक्रोक्तिः।''** (काव्यालङ्कारसूत्र 4-3-8,)

कुन्तक ने वक्रोक्ति सिद्धान्त पर वक्रोक्तिजीवित नामक ग्रन्थ लिखा। कुन्तक ने वामन के **'रीति'**के स्थान पर **'मार्ग'**शब्द का प्रयोग किया है। वामन की **'वैदर्भी'** रीति को कुन्तक 'सुकुमारमार्ग' कहते हैं। **'गौड़ी'** को 'विचित्रमार्ग' तथा **'पाञ्चाली'** को 'मध्यममार्ग' कहते हैं।

## 6. औचित्य सम्प्रदाय- क्षेमेन्द्र। (11वीं शती)

**रचना-** औचित्यविचारचर्चा।

### औचित्य सिद्धान्त-

औचित्य संप्रदाय के प्रतिष्ठाता क्षेमेन्द्र (11वीं शताब्दी का मध्यकाल) ने भरत, आनन्दवर्धन आदि प्राचीन आचार्यों के मत को ग्रहण कर काव्य में औचित्य तत्व को प्रमुख तत्व अंगीकार किया तथा इसे स्वतंत्र संप्रदाय के रूप में प्रतिष्ठित किया। अलंकारशास्त्र इस प्रकार लगभग दो सहस्र वर्षों से काव्यतत्वों की समीक्षा करता आ रहा है।

**औचित्य -** **''उचितं प्राहुराचार्याः सदृशं किल यस्य यत्।**
**उचितस्य च यो भावस्तदौचित्यं प्रचक्षते॥''**

**"औचित्यं रससिद्धस्य स्थिरं काव्यस्य जीवितम्"**।

अनौचित्य रसभङ्ग का कारण तथा औचित्य इसका परम रहस्य -

**''अनौचित्यहते नान्यद् रसभङ्गस्य कारणम्।**
**प्रसिद्धौचित्यबन्धस्तु रसस्योपनिषत्परा॥''**

क्षेमेन्द्र के उपलब्ध ग्रन्थों में **''औचित्यविचारचर्चा''** का ही अलङ्कारशास्त्र के साथ विशेषरूप से सम्बन्ध माना जा सकता है। इसी कारण उनकी गणना आलङ्कारिक आचार्यों में की जाती है। उन्होंने औचित्य को रस का भी प्राण कहा है-

**''औचित्यस्य चमत्कारकारिणश्चारुचर्वणे।**
**रसजीवितभूतस्य विचारं कुरुतेऽधुना॥''**

# पाश्चात्य काव्यशास्त्र -

## 1. अरस्तू

**'अरस्तू'** (384-322 ई.पू.), एक **'ग्रीक'** दार्शनिक थे। वें दुनिया के बड़े विचारकों में से एक थे। उनके लेखन के घेरे में विचारों के सभी क्षेत्र शामिल है। अरस्तू का मानना था कि पृथ्वी ब्रह्मांड के केंद्र में है और केवल चार तत्वों से बनी है: मिटटी, जल, वायु, और अग्नि। उनके मतानुसार सूरज, चाँद और सितारों जैसे खगोलीय पिंड परिपूर्ण और ईश्वरीय है और सारे पांचवें तत्व से बने है जिसे वें ईश्वर कहते थे। अरस्तू के जीवन पर **'मकदूनिया'** के दरबार का काफी गहरा प्रभाव पड़ा था।

347 ईस्वी पूर्व में प्लेटो के निधन के बाद अरस्तू ही अकादमी के नेतृत्व के अधिकारी थे किन्तु प्लेटो के शिक्षाओं से अलग होने के कारण उन्हें यह अवसर नही दिया गया। **'एत्रानियस'** के मित्र शाषक **'हृमियाज'** के निमंत्रण पर अरस्तु उनके दरबार में चले गये। वो वहा पर तीन वर्ष रहे और इस दौरान उन्होंने राजा की भतीजी **हृपिलिस** नामक महिला से विवाह कर लिया। अरस्तू की ये दूसरी पत्नी थी उससे पहले उन्होंने **'पिथियस'** नामक महिला से विवाह किया था जिसकी मौत के बाद उन्होंने दूसरा विवाह किया था।

### शिक्षा-

पिता की मौत के बाद 17 वर्षीय अरस्तु को उनके अभिभावक ने शिक्षा पूरी करने के लिए बौद्धिक शिक्षा केंद्र **एथेंस** भेज दिया। वह वहां पर बीस वर्षो तक प्लेटो से शिक्षा पाते रहे। पढ़ाई के अंतिम वर्षो में वो स्वयं अकादमी में पढ़ाने लगे। अरस्तु को उस समय का सबसे बुद्धिमान व्यक्ति माना जाता था जिसके प्रशंसा स्वयं उनके गुरु भी करते थे। अरस्तु की गिनंती उन महान दार्शनिकों में होती है जो पहले इस तरह के व्यक्ति थे और परम्पराओं

पर भरोसा न कर किसी भी घटना की जाँच के बाद ही किसी नतीजे पर पहुंचते थे।

**अरस्तू और दर्शन-**

अरस्तु को खोज करना बड़ा अच्छा लगता था खासकर ऐसे विषयों पर जो मानव स्वभाव से जुड़े हों जैसे कि "आदमी को जब भी समस्या आती है वो किस तरह से इनका सामना करता है?" और "आदमी का दिमाग किस तरह से काम करता है।" समाज को लोगों से जोड़े रखने के लिए काम करने वाले प्रशासन में क्या ऐसा होना चाहिए जो सर्वदा उचित तरीके से काम करें। ऐसे प्रश्नों के उतर पाने के लिए अरस्तु अपने आस पास के माहौल पर प्रायोगिक रुख रखते हुए बड़े इत्मिनान के साथ काम करते रहते थे। वो अपने शिष्यों को सुबह सुबह विस्तृत रूप से और शाम को आम लोगों को साधारण भाषा में प्रवचन देते थे। **'एलेक्सेंडर'** की अचानक मृत्यु पर मकदूनिया के विरोध के स्वर उठ खड़े हुए। उन पर नास्तिकता का भी आरोप लगाया गया। वो दंड से बचने के लिये 'चल्सिस' चले गये और वहीं पर एलेक्सेंडर की मौत के एक साल बाद 62 वर्ष की उम्र में उनकी मृत्यु हो गयी।

**सिकंदर की शिक्षा-**

मकदूनिया के राजा **'फिलिप'** के निमन्त्रण पर वो उनके तेरह वर्षीय पुत्र को पढाने लगे । पिता-पुत्र दोनों ही अरस्तु को बड़ा सम्मान देते थे । लोग यहा तक कहते थे कि अरस्तू को शाही दरबार से काफी धन मिलता है और हजारो गुलाम उनकी सेवा में रहते है हालंकि ये सब बाते निराधार थी । एलेग्ज़ेंडर के राजा बनने के बाद अरस्तु का काम खत्म हो गया और वो वापस एथेंस आ गये । अरस्तू ने **प्लेटोनिक स्कूल** और **प्लेटोवाद** की स्थापना की । अरस्तू अक्सर प्रवचन देते समय टहलते रहते थे इसलिए कुछ समय बाद उनके अनुयायी **पेरीपेटेटिक्स** कहलाने लगे ।

**कृतियाँ-**

अरस्तू ने कई ग्रथों की रचना की थी , लेकिन इनमे से कुछ ही अब तक सुरक्षित रह पाये हैं । सुरक्षित लेखों की सूची इस प्रकार है-

| | |
|---|---|
| 1. पोलिटिक्स | 2.निकोमर्चे एथिक्स |
| 3. यूदेमियन एथिक्स | 4. भाषाशास्त्रम् (रहेतोरिक) |
| 5. पोएटिक्स (काव्यशास्त्रम्) | 6. मेटाफिजिक्स |
| 7. प्रोब्लेम्स | 8. हिस्ट्री ऑफ़ एनिमल्स |
| 9. पार्ड्स ऑफ़ एनिमल्स | 10. मूवमेंट ऑफ़ एनिमल्स |
| 11. प्रोग्रेशन ऑफ़ एनिमल्स | 12. जनरेशन ऑफ़ एनिमल्स |
| 13. सेंस एंड सेंसिबिलिया | 14. ऑन मेमोरी |
| 15. ऑन स्लीप | 16. ऑन ड्रीम्स |
| 17. ऑन दिविनेशन इन स्लीप | 18. मेतेरोलोजी |
| 19. ऑन यूथ | 20. ओल्ड ऐज |
| 21.लाइफ एंड डेथ एंड रेसिपिरेशन | 22. फिजिक्स |
| 23. ऑन दी हेअवेंस | 24. ऑन जेंराशन एंड करप्शन |
| 25. ऑन दी सोल | 26. ऑन दी यूनिवर्स, |
| 27. ऑनलेनथएंडशोर्तनेस ऑफ़ लाइफ | |

अरस्तू ने काव्य के तीन रूप बताये हैं-
(1) प्रतीयमानरूप (2) संभाव्यरूप (3) आदर्श रूप।

**मृत्यु-** वापस आकर अरस्तू ने **अपोलो** के मन्दिर के पास एक विद्यापीठ की स्थापना की, जो की **'पर्यटक विद्यापीठ'** के नाम से प्रसिद्ध हुआ। अरस्तू का बाकी जीवन यहीं पर बीता। अपने महान् शिष्य सिकन्दर की मृत्यु के बाद अरस्तू ने भी विष पीकर आत्महत्या कर ली।

**अनुकरण सिद्धांत-**

अरस्तु का अनुकरण सिद्धांत एक स्तर पर 'प्लेटो' का अनुकरण सिद्धांत की प्रतिक्रिया है और दूसरे स्तर पर उसका विकास भी। महान दार्शनिक प्लेटो ने कला और काव्य को सत्य से तिहरी दूरी पर कहकर उसका महत्व बहुत कम कर दिया था। उसके शिष्य अरस्तु ने अनुकरण में पुनर्रचना का समावेश किया। उनके अनुसार अनुकरण हूबहू नकल नहीं है बल्कि पुनः प्रस्तुतीकरण है जिसमें पुनर्रचना भी शामिल होती है। अनुकरण के द्वारा कलाकार सार्वभौम को पहचानकर उसे सरल तथा इन्द्रीय रूप से पुनः रूपागत करने का प्रयत्न करता है। कवि प्रतीयमान संभाव्य अथवा आदर्श तीनों में से किसी का भी अनुकरण करने के लिये स्वतंत्र है। वह संवेदना, ज्ञान, कल्पना, आदर्श आदि द्वारा अपूर्ण को पूर्ण बनाता है।

**अरस्तू से सम्बन्धित प्रमुख सन्दर्भ-**

- **समय** - 384-322 ई.पू.,
- **'अरस्तू'** एक **'ग्रीक'** दार्शनिक थे।
- **अरस्तू, प्लेटो** के शिष्य तथा **सिकन्दर** के गुरु थे।
- इनका जन्म **स्टेगेरिया** में हुआ था।
- अरस्तू की पत्नी का नाम – **1. पिथियस 2. हृपिलिस।**
- इनके पिता **'मकदूनिया'** के दरबार में शाही वैद्य थे।
- इन्होने **'एथेंस'** में 20 साल तक प्लेटो से शिक्षा ग्रहण की।
- इनके द्वारा 'द **लायिसियम्**' नामक संस्था खोली गई।
- अरस्तू के पुत्र का नाम – **'नेकोमैक्स'** ।

- अरस्तू ने प्लेटोनिक स्कूल और प्लेटोवाद की स्थापना की।
- अरस्तू ने काव्य को 'अनुकरण' (मिमेसिस) सिद्धान्त स्वीकार किया।
- अरस्तू ने काव्य के तीन रूप बताये हैं –
  1. प्रतीयमानरूप 2. संभाव्यरूप 3. आदर्श रूप।
- अरस्तू के प्रसिद्ध ग्रन्थ का नाम – 'पेरिपोइएतिकेस'।
- पेरिपोइएतिकेस यह यूनानी नाम है, इसका अंग्रेजी नाम – 'आन पोएटिक्स' है।

## 2. लॉन्जाइनस

लोंगिनुस Longinus को परम्परागत रूप से "काव्य में उदात्त तत्व" (On the Sublime) नामक कृति का रचनाकार माना जाता है। इस कृति में अच्छे लेखन के प्रभावों की चर्चा है। लोंगिनुस का असली नाम ज्ञात नहीं है। वह यूनानी काव्यालोचन का शिक्षक था। उसका काल पहली से लेकर तीसरी सदी तक होने का अनुमान है। ये प्लेटो, अरस्तु के पश्चात् प्रमुख काव्यशास्त्री थे। इन्होंने **"औदात्य-सिद्धान्त"** का प्रतिपादन किया। इन्होंने "उदात्त" को काव्य का प्रमुख तत्व माना। इनका यूनानी भाषा का नाम **"लोंगिनुस"** तथा अंग्रेजी में- **"लोंजइनस"** था। इनकी रचना का नाम **"पेरिइप्सुस"** है, जिसका अंग्रेजी में **"ऑन द सब्लाइम"** नाम से अनुवाद किया गया, इसी को हिन्दी में "उदात्त" की संज्ञा दी गई। उदात्त के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए उन्होंने कहा- 'अभिव्यक्ति की विशिष्टता और श्रेष्ठता का नाम उदात्त है, उदात्त आत्मा की महानता का प्रतिबिम्ब है'।
लोंजाइनस ने काव्य को श्रेष्ठ बनाने वाले तत्वों पर विचार करते हुए इस सिद्धांत का प्रतिपादन किया है। वे उदात्त को काव्य को श्रेष्ठ बनाने वाला तथा कवि को प्रतिष्ठा दिलाने वाला तत्व मानते हैं। यह उदात्त महान विचारों संगठित अलंकार योजना, अभिजात्य पद रचना तथा प्रभाव की गरिमा में निहित है। वे वागाडंबर बालेयता और भावाडंबर को उदात्तता में बाधक तत्व मानते हैं।

### उदात्त का स्वरूप-

लोंजाइनस ने उदात्त की परिभाषा और उसका सामान्य परिचय जिस रूप में दिया है उससे प्रतीत होता है कि उनके समय में यह शब्द इतना अधिक प्रचलित हो गया था कि उन्होंने इसका विस्तृत परिचय देने की कोई आवश्यकता नहीं समझी। फिर भी उदात्त के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए उन्होंने इतना कहा- "Sublimity is a certain distinction and excellence in expression." 'अर्थात् अभिव्यक्ति की विशिष्टता और श्रेष्ठता का नाम उदात्त है'। इसी को लक्ष्य करके हिन्दी आलोचकों ने यह स्वीकार किया है कि किसी रचना में उदात्त तत्त्व उपयुक्त तथा गरिमापूर्ण शब्द-विधान, आवेग को दीप्त करने वाली अलंकार योजना तथा रचना-विधान द्वारा अभिव्यक्त होता है। लोंजाइनस ने काव्य के उदात्त को वक्तृता से एकदम भिन्न बताया है, क्योंकि काव्य में श्रोताओं पर उदात्त का प्रभाव तन्मयता के रूप में होता है, प्रवर्तन के रूप में नहीं। इस कारण लोंजाइनस की दृष्टि में भव्य कविता वहीं है जो आनन्दातिरेक के कारण हमें इतना निमग्न और तन्मय कर दे कि हम ऐसी उच्च भाव-भूमि पर पहुँच जाए जहाँ वर्ण्य विषय विद्युत-प्रकाश की भाँति आलोकित हो उठता है। इस दृष्टि से लोंजाइनस के **'आनन्दातिरेक'** और **'विश्वनाथ'** के **'विगलित-वेद्यान्तर'** में बहुत कुछ साम्य देखा जा सकता है। उदात्त के स्वरूप के अन्तर्गत लोंजाइनस में मनोवैज्ञानिक और व्यवहारिक दोनों दृष्टियों को सामने रखा। इसी से उन्होंने एक ओर उदात्त के आन्तरिक तत्त्वों का उल्लेख किया है और दूसरी ओर उसके बाह्य पक्ष की भी विवेचना की है।

### उदात्त का मूल आधार-

उदात्त का मूल आधार क्या है? क्या वह वक्ता या लेखक की जन्मजात प्रतिभा पर आधारित होता है या उसका प्रस्फुटन शिक्षा-दीक्षा से विचार किया जा सकता है या अभ्यास पर निर्भर है? इन प्रश्नों पर विचार करते हुए लोंजाइनस ने **'मध्य मार्ग'** का अनुकरण किया है। उनके विचार से उदात्त न तो सर्वथा प्रतिभा सापेक्ष है और न पूर्णतः अभ्यास-सापेक्ष। वस्तुतः उदात्त का आधार व्यक्ति का कोई एक पक्ष, एक गुण या एक प्रवृत्ति नहीं है अपितु उसके पीछे सम्पूर्ण व्यक्तित्व की झलक होती है। अतः उदात्त की सृष्टि उदात्त व्यक्तित्व ही हो सकता है। महान प्रतिभाशाली उच्च विद्वान एवं यशस्वी चरित्रवान व्यक्ति ही उदात्त या उद्घोषक हो सकता है। लोंजाइनस के अनुसार - "उदात्त आत्मा की महानता का प्रतिबिम्ब है। सच्चा उदात्त केवल उन्हीं में प्राप्य है जिनकी चेतना उदात्त एवं विकासोन्मुख है। यह सर्वथा स्वाभाविक है कि जिनके मस्तिष्क उदात्त धारणाओं से परिपूर्ण है उन्हीं की वाणी से उदात्त शब्द झंकृत हो सकते हैं"। इस प्रकार उदात्त का सम्बन्ध केवल प्रतिभा, अध्ययन और भाषा के अध्ययन से नहीं, अपितु व्यक्ति के समूचे व्यक्तित्व से है।

### निष्कर्ष-

- उदात्त अभिव्यंजना का प्रकर्ष और वैशिष्ट्य है।
- उदात्त का कार्य अनुनयन नहीं अपितु सम्मोहन है।
- उदात्त सर्जनात्मक या रचनात्मक कौशल से भिन्न तत्त्व है।

उसका प्रभाव क्रमिक नहीं, आकस्मिक होता है और उसके अलौकिक आलोक से कथा चमक उठती है।

### उदात्त के स्रोत-

यद्यपि उदात्त के मूलाधार साहित्यकार के व्यक्तित्व की महानता में निहित है फिर भी रचना में उदात्त का तत्त्व लाने में लिए लोंजाइनस ने पाँच स्रोतों की चर्चा की है-

- महान धारणाओं की क्षमता या विचारों की भव्यता ।
- प्रेरणा-प्रसूत आवेग या भावावेश की तीव्रता।
- समुचित अलंकार योजना।
- उत्कृष्ट भाषा।
- गरिमामय रचना विधान।

उपर्युक्त पाँचों तत्त्वों में से प्रथम दो जन्मजात अर्थात् कवि-प्रतिभा के अंग हैं और शेष तीन कला सम्बन्धी विशेषताएँ हैं। लोंजाइनस ने कलाकृति में आवेगों की अनिवार्यता पर बल दिया है। इन्होंने आवेगों के दो वर्ग बनाये। **(1) भव्य (2) भिन्न।** लोंजाइनस के अतिशयमूलक अलंकारों को उदात्त का हेतु माना है। इनके अनुसार- **विस्तारणा, शपथोक्ति, प्रश्नालंकार, विपर्यय, व्यतिक्रम, पुनरावृत्ति, प्रत्यक्षीकरण, संचय, सार, रूप-परिवर्तन, पर्यायोक्ति, अतिशयोक्ति** आदि अलङ्कारों में उदात्त विद्यमान रहता है।

### लॉन्जाइनस से सम्बन्धित प्रमुख सन्दर्भ-

- ये प्लेटो, अरस्तू के पश्चात प्रमुख काव्यशास्त्री थे।
- इन्होने **'औदात्य-सिद्धांत'** का प्रतिपादन किया।
- इन्होने **'उदात्त'** को काव्य का प्रमुख तत्व माना।
- लॉन्जाइनस का यूनानी भाषा का नाम – **'लोंगिनुस'**, तथा अंग्रेजी भाषा का नाम – **'लोंजइनस'** था।
- इनकी प्रमुख रचना का नाम है – **'पेरिइप्सुस'**।
- **'पेरिइप्सुस'** का अंग्रेजी में **'आन द सब्लाइम्'** नाम से अनुवाद किया गया, इसी को हिन्दी में **उदात्त** की संज्ञा दी गई।

## 3. क्रोचे (1866-1952)

**'अभिव्यंजनावाद'** के प्रवर्तक **'बेनेदेत्तो क्रोचे'** (Benedetto Croce) मूलतः **'आत्मवादी'** दार्शनिक हैं। उनका उद्देश्य साहित्य में आत्मा की अन्तः सत्ता स्थापित करना था। इनसे पूर्व **'काण्ट'** ने मन तथा बाह्य जगत् के तादात्म्य और समन्वय का प्रतिपादन करते हुए दृश्य जगत् की उपेक्षा की और **'हेगेल'** ने **'काण्ट'** की मान्यता स्वीकार करते हुए दृश्य जगत् को भी महत्त्व प्रदान किया। इसके विपरीत क्रोचे ने केवल 'मानसिक प्रक्रिया' को ही महत्त्व दिया है। उनकी दृष्टि में बाह्य उपकरण गौण साधन मात्र हैं। क्रोचे का **'अभिव्यंजनावाद'** कला के मूल तत्त्व की खोज का प्रयास है। कला का वास्तविक तत्त्व क्या है अथवा उसकी आत्मा क्या है? इस विषय में क्रोचे ने अपना गम्भीर विवेचन प्रस्तुत किया है, जो सूक्ष्म भी है। इन्होनें दार्शनिक **'हेगेल'** से प्रभावित होकर अभिव्यञ्जनावाद सिद्धान्त का प्रतिपादन किया। क्रोचे के समस्त सौन्दर्य-विवेचन में 'आत्म-तत्त्व' प्रतिष्ठित है। यह आत्म-तत्त्व कलाकार की चेतना है। इस आत्म-तत्त्व को क्रोचे ने आन्तरिक अभिव्यक्ति कहा है, जो इस जगत् में मुख्य रूप से दो प्रकार की प्रतिक्रिया करता है।

### सहज-ज्ञान और अभिव्यंजना-

'सहज-ज्ञान' या 'अन्तःप्रज्ञा' और 'अभिव्यंजना' का अभिन्न सम्बन्ध है। जहाँ सहज ज्ञान होगा वहाँ अभिव्यंजना अवश्य होगी। सहज-ज्ञान अभिव्यंजना के बिना या अभिव्यंजना सहज-ज्ञान के बिना सम्भव नहीं है। क्रोचे ने 'अभिव्यंजना'शब्द का प्रयोग व्यापक अर्थ में किया है, जो शाब्दिक अभिव्यंजना के बोध के साथ-साथ रेखा, स्वर, गीत आदि सभी माध्यमों का बोधक है। जिसे चित्र, संगीत, नृत्य आदि को किसी भी रूप में अभिव्यंजना होती है। जो सहज-ज्ञान अभिव्यंजना का रूप धारण नहीं कर सकता वह वास्तव में सच्चा प्रतिभा-ज्ञान नहीं है, वह केवल प्राकृतिक तथ्य और संवेदन बनकर रह जाता है- **"Every true intuition is also expression., That, which does not objectify itself in expression, is not intuition but sensation and more natural fact."**

उदाहरणार्थ, जब कोई चित्रकार किसी वस्तु की झलक मात्र देखता है तो हम यह नहीं कह सकते कि उसे सहज-ज्ञान हुआ है। हम सहज ज्ञान की उपलब्धि तब मानेंगे जब वह उसका प्रत्यक्षीकरण कर लेगा अर्थात् जब वह अपने अन्तर्मन में उसे पूरी तरह अभिव्यक्त कर लेगा। इस प्रकार क्रोचे सहजानुभूति को आन्तरिक अभिव्यंजना या आन्तरिक रूप-रचना मानता है, जो सौन्दर्य-तत्त्व को जन्म देती है। वह उसे आत्मा का अभिव्यंजनात्मक कर्म मानता है। इसी कर्म के द्वारा कलाकार भावनाओं तथा संवेगों के आवेग को नियंत्रण में रखता है और प्रभावों को बिम्बों में अभिव्यक्त कर स्वयं उनसे मुक्त हो जाता है। अतः क्रोचे सहजानुभूति को ही अभिव्यंजना मानता है। यह अभिव्यंजना आन्तरिक होती है, बाह्य नहीं। सौन्दर्य-ज्ञान की व्याख्या करते हुए क्रोचे ने कलात्मक निर्माण की चार श्रेणियां स्थिर की हैं-

(1) **अन्तःसंस्कार** (Impression) - जब द्रष्टा किसी वस्तु को देखता है तो उसके चित्त पर कुछ संस्कार पड़ते हैं।

(2) **अभिव्यंजना** (Expression) - इन संस्कारों के जागृत होने पर मन-ही-मन इनकी आन्तरिक अभिव्यक्ति होने लगती है, जो अभिव्यंजना कहलाती है।

(3) **आनुषंगिक आनन्द** (Pleasure) - द्रष्टा के मन में सौन्दर्य-बोध से एक प्रकार के आनन्द की उत्पत्ति होती है।

(4) **अभिव्यक्ति** (Translated Beauty) - जब अभिव्यंजना आन्तरिक न रहकर शब्दों आदि के माध्यम से स्थूल रूप में अभिव्यक्त होती है।

किन्तु दूसरी श्रेणी में आने वाली आन्तरिक अभिव्यक्ति ही सच्ची अभिव्यंजना है, क्योंकि क्रोचे इसी को सर्वाधिक महत्त्व प्रदान करता है। क्रोचे का कवि कोई भाषा नहीं बोलता अपितु मन-ही-मन जो मूर्तिमान होता रहता है, वह उसका आनन्द उठाता है । लेकिन जब तक बाह्य अभिव्यक्ति नहीं होती तब तक संसार में कविता का जन्म नहीं होता। वैसे भी सामान्य भाषा में अभिव्यंजना से प्रयोजन शब्दों द्वारा अभिव्यक्ति से ही है। कला में शब्दों के अतिरिक्त अभिव्यंजना के अन्य माध्यम भी होते हैं, जैसे- रंग, पत्थर आदि। किन्तु अभिव्यंजना सिद्धान्त की मान्यता है कि बाह्य प्रकाशन अथवा सम्प्रेषण के बिना ही अभिव्यंजना की सम्पूर्ण क्रिया सम्पन्न हो जाती है।

### सहज-ज्ञान और कला-

कला का सम्बन्ध सहजानुभूति से है। जिस समय सहजानुभूति जागृत होकर अभिव्यंजित होने लगती है तभी कला जन्म लेती है। क्रोचे के अनुसार कला की अभिव्यक्ति के लिए इतनी प्रक्रिया पर्याप्त है। सामान्यतः जब हम कला की चर्चा करते हैं तो हमारा अभिप्राय लिखित कृतियों अथवा रचनाओं से होता है। किन्तु क्रोचे जब कला की चर्चा करता है तो उसका अभिप्राय आन्तरिक अभिव्यक्ति से होता है, जिसका बाह्य अभिव्यक्तिकरण नहीं होता। जब सहजानुभूति स्फुरित होती है तो वह अभिव्यंजना के द्वारा कला में परिणत हो जाती है। यह पूरी प्रक्रिया आन्तरिक है, अर्थात् कला की सृष्टि तथा सिद्धि कलाकार के भीतर होती है, बाहर नहीं, क्योंकि- "The work of art (the aesthetic work) is always internal. And that is called external is no longer a work of art". अतः कला की सृष्टि ही नहीं, उसकी सत्ता भी बाहर नहीं है। क्रोचे के अनुसार कला आन्तरिक होने के साथ-साथ अखण्ड है, क्योंकि अन्तःप्रज्ञा या सहजानुभूति अखण्ड होती है। जब सहजानुभूति अखण्ड होगी तो उसकी अभिव्यंजना भी अखण्ड होगी, तब स्वभावतः कला भी अखण्ड होगी। वस्तुतः क्रोचे का अभिप्राय यह है कि कोई भी काव्य, चित्र या मूर्ति अपने पूर्ण, अखण्ड, अविभक्त रूप में ही कवि के मन में स्फुरित होती है और उस स्फुरण में ही वह अभिव्यंजना या कलात्मक रूप ग्रहण कर लेती है। बाद में कवि उस अन्तःस्थित रूप को कागज पर केवल लेखनीबद्ध करता है। इसलिए जिस कलाकार का प्रत्यक्षण एवं संवेदन जितना व्यापक, सूक्ष्म और समृद्ध होता है उसकी कला उतनी ही उत्कृष्ट, मनोरम तथा प्रभावशाली होती है। अतः क्रोचे के अनुसार-

- सहज-ज्ञान और अभिव्यंजना में अभेद है।
- प्रत्येक सहज-ज्ञान कला है।
- कला-सृष्टि केवल आन्तरिक है।
- कला वस्तु में नहीं अपितु रूप में है।
- कला अखण्ड है।

### अभिव्यंजना और सौन्दर्य-

क्रोचे ने सौन्दर्य जैसे विवादास्पद विषय को भी सरल ढंग से समझाते हुए कहा है- सफल अभिव्यक्ति का ही दूसरा नाम सौन्दर्य है अथवा "सफल" विशेषण भी अनावश्यक है, केवल अभिव्यंजना को ही सौन्दर्य के नाम से जानना चाहिए, क्योंकि जो अभिव्यंजना सफल नहीं होती उसे अभिव्यंजना की संज्ञा नहीं दी जा सकती। "Beauty is successful expression, or rather as expression and nothing more, because expression when it is not successful it is not expression." क्रोचे की मान्यता है कि कला अन्तर की भावना या सहज-ज्ञान है और कलात्मक वस्तु का अस्तित्व उसके अभिव्यंजित होने में है। किसी कविता या सुन्दर प्राकृतिक दृश्य को हम उस समय सुन्दर मानते हैं जब हमारी भावनाएँ उसमें अभिव्यंजित होती हैं तथा हम उन वस्तुओं में अपनी भावनाओं की अभिव्यंजना करते हैं। कलाकार अपनी कलाकृति द्वारा अपनी भावनाओं को अभिव्यंजित करता है। उसका आनन्द लेने वाला वही हो सकता है जिसमें वह भावना विद्यमान है।

### अभिव्यंजनावाद और वक्रोक्तिवाद-

हिन्दी में क्रोचे के सिद्धान्त को लेकर काफी भ्रम फैला है। आचार्य **'रामचन्द्र शुक्ल'** ने अभिव्यंजना को **'भारतीय वक्रोक्तिवाद का विलायती उत्थान'** कहकर उसे **'वाग्वैचित्र्यवाद'** की संज्ञा दी। शुक्ल जी के इस कथन के बाद से आचार्य कुन्तक के वक्रोक्तिवाद के साथ क्रोचे के अभिव्यंजनावाद की तुलना करने की परम्परा चल पड़ी है। किन्तु यह उचित प्रतीत नहीं होता। वस्तुतः क्रोचे के अभिव्यंजनावाद में उक्ति वैचित्र्य नहीं है, इसे वक्रोक्तिवाद कहना भी गलत है। संस्कृत के प्रसिद्ध आचार्य कुन्तक ने वक्रोक्ति को काव्य की आत्मा माना है। वक्रोक्ति से उनका अभिप्राय कथन की वक्रता से है। कुन्तक और क्रोचे के सिद्धान्तों में कुछ साम्य अवश्य है, परंतु वैषम्य कहीं अधिक है, जो संक्षेप में इस प्रकार है-

### साम्य-

- क्रोचे और कुन्तक दोनों अभिव्यंजना को काव्य का प्राण-तत्त्व मानते हैं। इस दृष्टि से दोनों कलावादी आचार्य हैं।
- दोनों आचार्यों ने काव्य में कल्पना-तत्त्व को प्रमुखता प्रदान की है।
- दोनों आचार्य अभिव्यंजना अथवा उक्ति को मूलतः अखण्ड, अविभाज्य और अद्वितीय मानते हैं।

- दोनों आचार्य अभिव्यंजना अथवा सौन्दर्याभिव्यंजना में श्रेणियां नहीं मानते। अभिव्यंजना सफल होती है, कम या अधिक सफल नहीं।

**वैषम्य-**

- क्रोचे और कुन्तक में सबसे बड़ा अन्तर यह है कि मूलतः कुन्तक आलंकारिक आचार्य हैं, जबकि क्रोचे दार्शनिक। दोनों के दृष्टिकोण में मौलिक अन्तर है।
- कुन्तक आनन्द को सौन्दर्य की सिद्धि ही नहीं, अपितु कारण भी मानते हैं, जबकि क्रोचे के अनुसार सौन्दर्य और उसकी प्रतिरूप अभिव्यंजना अपना उद्देश्य आप ही है।
- क्रोचे की अपेक्षा कुन्तक के सिद्धान्त में वस्तु-तत्त्व की स्वीकृति अधिक गहती है।
- क्रोचे के अभिव्यंजनावाद में नीति-अनीति का प्रश्न ही नहीं उठता, जबकि वक्रोक्तिवाद भारतीय दर्शन और विचार-परम्परा के अनुरूप नीतिवादिता नहीं त्याग सका।
- क्रोचे के अनुसार काव्य की सहजानुभूति है, जबकि कुन्तक के अनुसार कवि-व्यापार।
- कुन्तक वक्रता और वार्ता में स्पष्ट भेद मानते हैं, जबकि क्रोचे उक्ति को कला का मूलाधार मानते हैं, किन्तु वक्रता और वार्ता आदि का भेद नहीं मानते।

## क्रोचे से सम्बन्धित प्रमुख सन्दर्भ-

- **समय** - (1866-1952),
- **जन्मस्थान** – इटली
- ये आत्मवादी दार्शनिक हैं।
- इनके अनुसार मानसिक या ज्ञान की क्रियाओं के दो भेद हैं।
- **प्रमुख ग्रन्थ** - "The Essence of Aesthetic" (सौन्दर्यशास्त्रीय विवेचन)

# ईकाई-8

## (ख) संस्कृतसाहित्य का विशिष्ट अध्ययन-

## पद्य :

## 1. बुद्धचरितम्

### परिचय-

बौद्ध दार्शनिक महाकवि अश्वघोष द्वारा रचित बुद्धचरितम् भगवान बुद्ध के जीवन के महत्त्वपूर्ण विषय से सम्बद्ध 28 सर्गों का एक महाकाव्य-ग्रन्थ है। वस्तुतः महाकवि अश्वघोष रचित मात्र 14 सर्ग ही उपलब्ध होते हैं। 19वीं शताब्दी में 'अमृतानन्द' ने इसमें चार सर्ग जोड़ दिए । 'हरप्रसाद शास्त्री' को भी यह ग्रन्थ 14 वें सर्ग पर्यन्त उपलब्ध हुआ है। यद्यपि बुद्धचरित के चीनी व तिब्बती भाषान्तर में 28 सर्ग उपलब्ध हैं। **बुद्धचरितम्** के **प्रथम** सर्ग में भगवान् बुद्ध का जन्म, शेष **पञ्चदश से अष्टविंशति सर्ग पर्यन्त** क्रमशः बुद्ध का काशीगमन, शिष्यों को दीक्षा-दान, महाशिष्यों का संन्यास लेकर जाना, जेतवन की स्वीकृति, संन्यास का झरना, आम्रपाल उपवन में आयु का निर्णय, लिच्छिवियों पर अनुकम्पा, निर्वाण भाग महापरिनिर्वाण, निर्वाण की प्रशंसा तथा धातु-विभाजन का निरूपण किया गया हैं ।

### बुद्धचरितम् के प्रमुख अंश-

**॥मङ्गलाचरण ॥**(वस्तुनिर्देशात्मक)

**श्रियं परार्ध्यां विदधद्विधातृजित् तमो निरस्यन्नभिभूतभानुभृत्**
**नुदन्निदाघं जितचारुचन्द्रमाः स वन्द्यतेऽर्हन्निह यस्य नोपमा ॥**

| | | |
|---|---|---|
| **लेखक** | - | महाकवि अश्वघोष, |
| **विधा** | - | महाकाव्य, |
| **सर्ग** | - | 28, |
| छन्द | - | उपजाति, अनुष्टुप |
| **मुख्य रस** | - | शान्त |
| **नायक** | - | भगवान बुद्ध |
| **उपजीव्य** | - | ललितविस्तर बौद्धग्रन्थ, इतिहासप्रसिद्ध। |
| **अंगीरस** | - | शान्त, |
| **भाग=2** | - | 1. पूर्वार्द्ध, 2. उत्तरार्द्ध |
| **पूर्वार्द्ध** | - | 14 सर्ग |

### पूर्वार्द्ध सर्गों का परिचय-

| पूर्वार्द्ध सर्ग | |
|---|---|
| सर्ग | नाम |
| **प्रथमसर्ग** | भगवत्प्रसूतिः |
| **द्वितीयसर्ग** | अन्तःपुरविहारः |
| **तृतीयसर्ग** | संवेगोत्पत्तिः |
| **चतुर्थसर्ग** | स्त्रीविघातनः |
| **पंचमसर्ग** | अभिनिष्क्रमणम् |
| **षष्ठसर्ग** | छन्दक-निवर्तनः, |
| **सप्तमसर्ग** | तपोवन-प्रवेशः |
| **अष्टमसर्ग** | अन्तःपुर विलापः |
| **नवमसर्ग** | कुमारान्वेषणम् |
| **दशमसर्ग** | श्रेण्याभिगमनम् |
| **एकादशसर्ग** | कामविगर्हणः |
| **द्वादशसर्ग** | अराड-दर्शनः, |
| **त्रयोदशसर्ग** | कामविजयः |
| **चतुर्दशसर्ग** | बुद्धत्वप्राप्तिः |

### बुद्धचरितम् प्रथमः सर्ग के मुख्य सन्दर्भ-

- **छन्द**- उपजाति, **श्लोक**- ब 89,
- इक्ष्वाकुवंश में राजा हुए – **शुद्धोदन,**
- **शुद्धोदन** इक्ष्वाकु के समान प्रभावशाली था।
- शाक्यों का अधिपति – **शुद्धोदन,**
- अपनी प्रजाओं के लिए शुद्धोदन '**शरच्चन्द्र**' के समान प्रिय था।
- उस इन्द्रतुल्य राजा शुद्धोदन की शची सदृश रानी थी, जिसकी दीप्ति राजा की शक्ति के समान थी।
- वह 'पद्मा' के समान सुन्दरी और 'पृथ्वी' के सदृश धीर थी, अनुपम माया के समान होने के कारण उसका नाम 'महामाया' हुआ।
- जिस प्रकार '**और्व**' का जन्म '**जांघ**' से, 'पृथु' का '**हस्त**' से, इन्द्र तुल्य '**मान्धाता**' का '**मस्तक**' से, '**कक्षीवान्**' का '**काँख**'

से हुआ उसी प्रकार **'शुद्धोदन'** का जन्म **'पार्श्व'** (भुजाओं) से हुआ।

- शुद्धोदन का जन्म हुआ- **'पार्श्व'** (भुजाओं) से।
- शुद्धोदन जन्म के पश्चात **सप्तर्षि तारा** के सदृश वह सात पग चला।
- शुद्धोदन ने प्रतिज्ञा की – जगत् के हित के लिए ज्ञान अर्जन करने के लिए मैं जन्मा हूँ, संसार में मेरी यह अन्तिम उत्पत्ति है।

### बुद्धचरितम् के प्रथम सर्ग की प्रमुख सूक्तियाँ-

- **इक्ष्वाकुवंशार्णवसम्प्रसूतः प्रेमाकरश्चन्द्र इव प्रजानाम्।**
  **शाक्येषु साकल्यगुणाधिवासः शुद्धोदनाख्यो नृपतिर्बभूवः ॥1॥**
- ऊरोर्यथौर्वस्य पृथोश्च हस्ताद् मान्धातुरिन्द्रप्रतिमस्य मूर्धः
  कक्षीवतश्चैव भुजांसदेशाद् तथाविधं तस्य बभूव जन्म ॥10॥
- दीप्त्या च धैर्येण च यो रराज बालो रविर्भूमिमिवावतीर्णः।
  तथातिदीप्तोऽपि निरीक्ष्यमाणो जहार चक्षूंषि यथा शशाङ्कः ॥12॥
- स हि स्वगात्रप्रभया ज्वलन्त्या दीपप्रभां भास्करत्सुमोष
  महार्हजाम्बूनदचारूवर्णो विद्योतयामास दिशश्च सर्वाः ॥13॥
- अनाकुलाकुब्जसमुद्धतानि निष्पेषवद्व्यायतविक्रमाणि।
  तथैव धीराणि पदानि सप्त सप्तर्षितारा सदृशो जगाम ॥14॥
- चतुर्दिशं सिंहगतिर्विलोक्य वाणीं च भव्यार्थकरीमुवाच ॥15॥
- यस्य प्रसूतौ गिरिराजकीला वाताहता नौरिव भूश्चचाल ॥21॥
  **यस्य प्रसूतौ** – शुद्धोधन,
- तस्मात्प्रमाणं न वयो न वंशः कश्चित्क्वचित्छ्रैष्ठ्यमुपैति लोके।
  राज्ञामृषीणां च हि तानि तानि कृतानि पुत्रैरकृतानि पूर्वैः ॥46॥
- मतान् पृथिव्यां बहुभानमेतो राजते शैलेषु यथा सुमेरुः।
- दिव्या मयादित्यपदे श्रुता वाग्वाधय जातास्तनयस्तवोति।
- स्नेहं सुते वेत्सि हि बान्धवानाम्।
- सर्वस्व लोक नियतो विनाशः।
- कामसंज्ञं विषमाददीत।
- मग्नस्य दुःखे जगतो हिताय ।
- इति नरपतिपुत्राजन्मवृद्धया सजनपदं कतिलाह्वयं पुरं तत्।
  धनदपुरमिवाप्सरोऽवकीर्णं मुदितमभूत्रलकूबदप्रसूतौ ॥89॥

## 2. रघुवंशमहाकाव्यम्

### परिचय-

इसका प्रारम्भ सूर्यवंशी राजा दिलीप के वर्णन और अवसान राजा **'अग्निवर्ण'** से होता है। कालिदास के इस काव्य को उनकी अन्तिम कृति के रूप में जाना जाता है। 19 **सर्गों** में निबद्ध इस काव्य में कुल 1569 **श्लोक** हैं जिसमें 31 **सूर्यवंशी राजाओं** का सुन्दर वर्णन है।

### ॥प्रथम सर्ग॥

वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥1.1॥
क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम् ॥1.2॥
मन्दः कवियशः प्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम् ।
प्रांशुलभ्ये फले लोभादुद्बाहुरिव वामनः ॥1.3॥
अथ वा कृतवाग्द्वारे वंशेऽस्मिन्पूर्वसूरिभिः ।
मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवास्ति मे गतिः ॥1.4॥
सोऽहम् आजन्मशुद्धानाम् आफलोदयकर्मणाम् ।
आसमुद्रक्षितीशानाम् आनाकरथवर्त्मनाम् ॥1.5॥
यथाविधिहुताग्नीनां यथाकामार्चितार्थिनाम्।
यथापराधदण्डानां यथाकालप्रबोधिनाम् ॥1.6॥
त्यागाय संभृतार्थानां सत्याय मितभाषिणाम् ।
यशसे विजिगीषुणां प्रजायै गृहमेधिनाम् ॥1.7॥
शैशवेऽभ्यस्तविद्यानां यौवने विषयैषिणाम् ।
वार्धके मुनिवृत्तीनां योगेनान्ते तनुत्यजाम् ॥1.8॥
रघूणाम् अन्वयं वक्ष्ये तनुवाग्विभवोऽपि सन् ।
तद्गुणैः कर्णमागत्य चापलाय प्रचोदितः ॥1.9॥
तं सन्तः श्रोतुमर्हन्ति सदसद्व्यक्तिहेतवः ।
हेम्नः संलक्ष्यते ह्यग्नौ विशुद्धिः श्यामिकापि वा ॥1.10॥
वैवस्वतो मनुर्नाम माननीयो मनीषिणाम् ।
आसीन्महीक्षितामाद्यः प्रणवश्छन्दसामिव ॥1.11॥
तदन्वये शुद्धिमति प्रसूतः शुद्धिमत्तरः ।
दिलीप इति राजेन्दुरिन्दुः क्षीरनिधाविव ॥1.12॥
व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शालप्रांशुर्महाभुजः ।
आत्मकर्मक्षमं देहं क्षात्रो धर्म इवाश्रितः ॥1.13॥

सर्वातिरिक्तसारेण सर्वतेजोऽभिभाविना ।
स्थितः सर्वोन्नतेनोर्वी क्रान्त्वा मेरुरिवात्मना ॥1.14॥
आकारसदृशप्रज्ञः प्रज्ञया सदृशागमः ।
आगमैः सदृशारम्भ आरम्भसदृशोदयः ॥1.15॥
भीमकान्तैर्नृपगुणैः स बभूवोपजीविनां ।
अधृष्यश्चाभिगम्यश्च यादोरत्नैरिवार्णवः ॥1.16॥
रेखामात्रं अपि क्षुण्णादा मनोर्वर्त्मनः परं ।
न व्यतीयुः प्रजास्तस्य नियन्तुर्नेमिवृत्तयः ॥1.17॥
प्रजानामेव भूत्यर्थं स ताभ्यो बलिमग्रहीत् ।
सहस्रगुणमुत्स्रष्टुं आदत्ते हि रसं रविः ॥1.18॥
सेना परिच्छदस्तस्य द्वयमेवार्थसाधनं ।
शास्त्रेष्वकुण्ठिता बुद्धिर्मौर्वी धनुषि चातता ॥1.19॥
तस्य संवृतमन्त्रस्य गूढाकारेङ्गितस्य च ।
फलानुमेयाः प्रारम्भाः संस्काराः प्राक्तना इव ॥1.20॥
जुगोपात्मानमत्रस्तो भेजे धर्ममनातुरः ।
अगृध्नुराददे सोऽर्थमसक्तः सुखमन्वभूत् ॥1.21॥
ज्ञाने मौनं क्षमा शक्तौ त्यागे श्लाघाविपर्ययः ।
गुणा गुणानुबन्धित्वात्तस्य सप्रसवा इव ॥1.22॥
अनाकृष्टस्य विषयैर्विद्यानां पारदृश्वनः ।
तस्य धर्मरतेरासीद्वृद्धत्वं जरसा विना ॥1.23॥
प्रजानां विनयाधानाद्रक्षणाद्भरणादपि ।
स पिता पितरस्तासां केवलं जन्महेतवः ॥1.24॥
स्थित्यै दण्डयतो दण्ड्यान्परिणेतुः प्रसूतये ।
अप्यर्थकामौ तस्यास्तां धर्म एव मनीषिणः ॥1.25॥
दुधोह गां स यज्ञाय सस्याय मघवा दिवं ।
संपद्विनिमयेनोभौ दधतुर्भुवनद्वयं ॥1.26॥
न किलानुययुस्तस्य राजानो रक्षितुर्यशः ।
व्यावृत्ता यत्परस्वेभ्यः श्रुतौ तस्करता स्थिता ॥1.27॥
द्वेष्योऽपि संमतः शिष्टस्तस्यार्तस्य यथौषधं ।
त्याज्यो दुष्टः प्रियोऽप्यासीदङ्गुलीवोरगक्षता ॥1.28॥
तं वेधा विदधे नूनं महाभूतसमाधिना ।
तथा हि सर्वे तस्यासन्परार्थैकफला गुणाः ॥1.29॥
स वेलावप्रवलयां परिखीकृतसागरां ।
अनन्याशासनामूर्वी शशासैकपुरीमिव ॥1.30॥
तस्य दाक्षिण्यरुढेन नाम्ना मगधवंशजा ।
पत्नी सुदक्षिणेत्यासीदध्वरस्येव दक्षिणा ॥1.31॥
कलत्रवन्तं आत्मानं अवरोधे महत्यपि ।
तया मेने मनस्विन्या लक्ष्म्या च वसुधाधिपः ॥1.32॥
तस्यामात्मानुरूपायामात्मजन्मसमुत्सुकः ।
विलम्बितफलैः कालं स निनाय मनोरथैः ॥1.33॥
संतानार्थाय विधये स्वभुजादवतारिता ।
तेन धूर्जगतो गुर्वी सचिवेषु निचिक्षिपे ॥1.34॥

अथाभ्यर्च्य विधातारं प्रयतौ पुत्रकाम्यया ।
तौ दंपती वसिष्ठस्य गुरोर्जग्मतुराश्रमम् ॥1.35॥
स्निग्धगम्भीरनिर्घोषं एकं स्यन्दनमास्थितौ ।
प्रावृषेण्यं पयोवाहं विद्युदैरावताविव ॥1.36॥
मा भूदाश्रमपीडेति परिमेयपुरःसरौ ।
अनुभावविशेषात्तु सेनापरिवृताविव ॥1.37॥
सेव्यमानैः सुखस्पर्शैः शालनिर्यासगन्धिभिः ।
पुष्परेणूत्किरैर्वातैराधूतवनराजिभिः ॥1.38॥
मनोऽभिरामाः शृण्वन्तौ रथनेमिस्वनोन्मुखैः ।
षड्जसंवादिनीः केका द्विधा भिन्नाः शिखण्डिभिः ॥1.39॥
परस्पराक्षिसादृश्यं अदूरोज्झितवर्त्मसु ।
मृगद्वन्द्वेषु पश्यन्तौ स्यन्दनाबद्धदृष्टिषु ॥1.40॥
श्रेणीबन्धाद्वितन्वद्भिरस्तम्भां तोरणस्रजम् ।
सारसैः कलनिर्ह्रादैः क्वचिदुन्नमिताननौ ॥1.41॥
पवनस्यानुकूलत्वात्प्रार्थनासिद्धिशंसिनः ।
रजोभिस्तुरगोत्कीर्णैरस्पृष्टाऽलकवेष्टनौ ॥1.42॥
सरसीष्वरविन्दानां वीचिविक्षोभशीतलम् ।
आमोदं उपजिघ्रन्तौ स्वनिःश्वासानुकारिणम् ॥1.43॥
ग्रामेष्वात्मविसृष्टेषु यूपचिह्नेषु यज्वनाम् ।
अमोघाः प्रतिगृह्णन्तावर्घ्यानुपदं आशिषः ॥1.44॥
हैयंगवीनं आदाय घोषवृद्धानुपस्थितान् ।
नामधेयानि पृच्छन्तौ वन्यानां मार्गशाखिनाम् ॥1.45॥
काप्यभिख्या तयोरासीद्व्रजतोः शुद्धवेषयोः ।
हिमनिर्मुक्तयोर्योगे चित्राचन्द्रमसोरिव ॥1.46॥
तत्तद्भूमिपतिः पत्न्यै दर्शयन्प्रियदर्शनः ।
अपि लङ्घितमध्वानं बुबुधे न बुधोपमः ॥1.47॥
स दुष्प्रापयशाः प्रापदाश्रमं श्रान्तवाहनः ।
सायं संयमिनस्तस्य महर्षेर्महिषीसखः ॥1.48॥
वनान्तरादुपावृत्तैः समित्कुशफलाहरैः ।
पूर्यमाणं अदृश्याग्निप्रत्युद्यातैस्तपस्विभिः ॥1.49॥
आकीर्णं ऋषिपत्नीनां उटजद्वाररोधिभिः ।
अपत्यैरिव नीवारभागधेयोचितैर्मृगैः ॥1.50॥
सेकान्ते मुनिकन्याभिस्तत्क्षणोज्झितवृक्षकम् ।
विश्वासाय विहंगानां आलवालाम्बुपायिनाम् ॥1.51॥
आतपात्ययसंक्षिप्तनीवारासु निषादिभिः ।
मृगैर्वर्तितरोमन्थं उटजाङ्गनभूमिषु ॥1.52॥
अभ्युत्थिताग्निपिशुनैरतिथीनाश्रमोन्मुखान् ।
पुनानं पवनोद्धूतैर्धूमैराहुतिगन्धिभिः ॥1.53॥
अथ यन्तारमादिश्य धुर्यान्विश्रमयेति सः ।
तामवारोपयत्पत्नीं रथादवततार च ॥1.54॥
तस्मै सभ्याः सभार्याय गोप्त्रे गुप्ततमेन्द्रियाः ।
अर्हणां अर्हते चक्रुर्मुनयो नयचक्षुषे ॥1.55॥

विधेः सायन्तनस्यान्ते स ददर्श तपोनिधिं ।
अन्वासितं अरुन्धत्या स्वाहयेव हविर्भुजम् ॥1.56॥
तयोर्जगृहतुः पादान् राजा राज्ञी च मागधी ।
तौ गुरुर्गुरुपत्नी च प्रीत्या प्रतिननन्दतुः ॥1.57॥
तं आतिथ्यक्रियाशान्तरथक्षोभपरिश्रमम् ।
पप्रच्छ कुशलं राज्ये राज्याश्रममुनिं मुनिः ॥1.58॥
अथाऽथर्वनिधेस्तस्य विजितारिपुरः पुरः ।
अर्थ्यामर्थपतिर्वाचमाददे वदतां वरः ॥1.59॥
उपपन्नं ननु शिवं सप्तस्वङ्गेषु यस्य मे ।
दैवीनां मानुषीणां च प्रतिहर्ता त्वमापदाम् ॥1.60॥
तव मन्त्रकृतो मन्त्रैर्दूरात्प्रशमितारिभिः ।
प्रत्यादिश्यन्त इव मे दृष्टलक्ष्यभिदः शराः ॥1.61॥
हविरावर्जितं होतस्त्वया विधिवदग्निषु ।
वृष्टिर्भवति सस्यानां अवग्रहविशोषिणाम् ॥1.62॥
पुरुषायुषजीविन्यो निरातङ्का निरीतयः ।
यन्मदीयाः प्रजास्तस्य हेतुस्त्वद्ब्रह्मवर्चसम् ॥1.63॥
त्वयैवं चिन्त्यमानस्य गुरुणा ब्रह्मयोनिना ।
सानुबन्धाः कथं न स्युः संपदो मे निरापदः ॥1.64॥
किं तु वध्वां तवैतस्यां अदृष्टसदृशप्रजं ।
न मामवति सद्वीपा रत्नसूरपि मेदिनी ॥1.65॥
नूनं मत्तः परं वंश्याः पिण्डविच्छेददर्शिनः ।
न प्रकामभुजः श्राद्धे स्वधासंग्रहतत्पराः ॥1.66॥
मत्परं दुर्लभं मत्वा नूनमावर्जितं मया ।
पयः पूर्वैः स्वनिःश्वासैः कवोष्णमुपभुज्यते ॥1.67॥
सोऽहमिज्याविशुद्धात्मा प्रजालोपनिमीलितः ।
प्रकाशश्चाप्रकाशश्च लोकालोक इवाचलः ॥1.68॥
लोकान्तरसुखं पुण्यं तपोदानसमुद्भवं ।
संततिः शुद्धवंश्या हि परत्रेह च शर्मणे ॥1.69॥
तया हीनं विधातर्मां कथं पश्यन्न दूयसे ।
सिक्तं स्वयं इव स्नेहाद्वन्ध्यं आश्रमवृक्षकं ॥1.70॥
असह्यपीडं भगवनृणमन्त्यमवेहि मे ।
अरुंतुदमिवालानमनिर्वाणस्य दन्तिनः ॥1.71॥
तस्मान्मुच्ये यथा तात संविधातुं तथार्हसि ।
इक्ष्वाकूणां दुरापेऽर्थे त्वदधीना हि सिद्धयः ॥1.72॥
इति विज्ञापितो राज्ञा ध्यानस्तिमितलोचनः ।
क्षणमात्रं ऋषिस्तस्थौ सुप्तमीन इव ह्रदः ॥1.73॥
सोऽपश्यत्प्रणिधानेन संततेः स्तम्भकारणं ।
भावितात्मा भुवो भर्तुरथैनं प्रत्यबोधयत् ॥1.74॥
पुरा शक्रमुपस्थाय तवोर्वीं प्रति यास्यतः ।
आसीत्कल्पतरुच्छायामाश्रिता सुरभिः पथि ॥1.75॥
धर्मलोपभयाद्राज्ञीं ऋतुस्नातां इमां स्मरन् ।
प्रदक्षिणक्रियार्हायां तस्यां त्वं साधु नाचरः ॥1.76॥
अवजानासि मां यस्मादतस्ते न भविष्यति ।
मत्प्रसूतिमनाराध्य प्रजेति त्वां शशाप सा ॥1.77॥
स शापो न त्वया राजन्न च सारथिना श्रुतः ।
नदत्याकाशगङ्गायाः स्रोतस्युद्दामदिग्गजे ॥1.78॥
ईप्सितं तदवज्ञानाद्विद्धि सार्गलमात्मनः ।
प्रतिबध्नाति हि श्रेयः पूज्यपूजाव्यतिक्रमः ॥1.79॥
हविषे दीर्घसत्रस्य सा चेदानीं प्रचेतसः ।
भुजंगपिहितद्वारं पातालमधितिष्ठति ॥1.80॥
सुतां तदीयां सुरभेः कृत्वा प्रतिनिधिं शुचिः ।
आराधय सपत्नीकः प्रीता कामदुघा हि सा ॥1.81॥
इति वादिन एवास्य होतुराहुतिसाधनम् ।
अनिन्द्या नन्दिनी नाम धेनुराववृते वनात् ॥1.82॥
ललाटोदयमाभुग्नं पल्लवस्निग्धपाटला ।
बिभ्रती श्वेतरोमाङ्कं संध्येव शशिनं नवम् ॥1.83॥
भुवं कोष्णेन कुण्डोध्नी मेध्येनावभृथादपि ।
प्रस्रवेणाभिवर्षन्ती वत्सालोकप्रवर्तिना ॥1.84॥
रजःकणैः खुरोद्धूतैः स्पृशद्भिर्गात्रमन्तिकात् ।
तीर्थाभिषेकजां शुद्धिं आदधाना महीक्षितः ॥1.85॥
तां पुण्यदर्शनां दृष्ट्वा निमित्तज्ञस्तपोनिधिः ।
याज्यमाशंसितावन्ध्यप्रार्थनं पुनरब्रवीत् ॥1.86॥
अदूरवर्तिनीं सिद्धिं राजन्विगणयात्मनः ।
उपस्थितेयं कल्याणी नाम्नि कीर्तित एव यत् ॥1.87॥
वन्यवृत्तिरिमां शश्वद् आत्मानुगमनेन गां ।
विद्यामभ्यसनेनेव प्रसादयितुमर्हति ॥1.88॥
प्रस्थितायां प्रतिष्ठेथाः स्थितायां स्थितिमाचरेः ।
निषण्णायां निषीदास्यां पीताम्भसि पिबेरपः ॥1.89॥
वधूर्भक्तिमती चैनामर्चितां आ तपोवनात् ।
प्रयता प्रातरन्वेतु पितेव धुरि पुत्रिणां ॥1.91॥
इत्याप्रसादादस्यास्त्वं परिचर्यापरो भव ।
अविघ्नं अस्तु ते स्थेयाः पीतेव धुरि पुत्रिणाम् ॥1.90॥
तथेति प्रतिजग्राह प्रीतिमान्सपरिग्रहः ।
आदेशं देशकालज्ञः शिष्यः शासितुरानतः ॥1.92॥
अथ प्रदोषे दोषज्ञः संवेशाय विशांपतिम् ।
सूनुः सूनृतवाक्स्रष्टुर्विससर्जोर्जितश्रियम् ॥1.93॥
सत्यां अपि तपःसिद्धौ नियमापेक्षया मुनिः ।
कल्पवित्कल्पयामास वन्यां एवास्य संविधां ॥1.94॥
निर्दिष्टां कुलपतिना स पर्णशालां,
अध्यास्य प्रयतपरिग्रहद्वितीयः ।
तच्छिष्याध्ययननिवेदितावसानां,
संविष्टः कुशशयने निशां निनाय ॥1.95॥

## रघुवंश प्रथम सर्ग के प्रमुख अंश-

॥**मंगलाचरण**॥ (नमस्कारात्मक)

**''वागर्थाविव सम्पृक्तौ बागर्थप्रतिपत्तये**
**जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ॥''**

मैं वाणी और अर्थ की सिद्धि के निमित्त वाणी और अर्थ के समान मिले हुए जगत् के माता पिता पार्वती शिव को प्रणाम करता हूं।

| | | |
|---|---|---|
| **छन्द** | - | अनुष्टुप, |
| **देवता** | - | शिव, पार्वती, |
| **लेखक** | - | महाकवि कालिदास, |
| **विधा** | - | महाकाव्य |
| **सर्ग** | - | 19 |
| **प्रथम सर्ग** | - | 95श्लोक, |
| **उपजीव्यकाव्य** | - | रामायण, |
| **नायक** | - | दिलीप |
| **नायिका** | - | सुदक्षिणा |
| **अंगीरस** | - | श्रृंगार, |
| **स्थायी भाव** | - | रति, |
| **रीति** | - | वैदर्भी, |
| **गुण** | - | प्रसाद। |

## रघुवंश के प्रमुख पात्र-

| | | |
|---|---|---|
| दिलीप | - | राजा, |
| रघु | - | दिलीप के पुत्र, |
| अज | - | रघु के पुत्र, |
| दशरथ | - | अज के पुत्र, |
| राम | - | दशरथ |
| वसिष्ठ | - | कुलगुरु, |
| सुदक्षिणा | - | ''मगध'' देश की राजकुमारी |
| महिषसरवः | - | सुदक्षिणा का सहचर, |
| कुम्भोदर | - | शिवसेवक |
| नन्दिनी | - | कामधेनु की पुत्री |

## रघुवंश प्रथम सर्ग के मुख्य सन्दर्भ-

- रघुवंश पंचमहाकाव्यों तथा लघुत्रयी में एक है।
- रघुवंश के प्रथम सर्ग का अन्तिम श्लोक में छन्द है- **प्रहर्षिणी।**
- रघुवंश में राजाओं का वर्णन है- 31,
- रघुवंश में रामकथा वर्णित है- 6 **सर्गों में।**
- रघुवंश का प्रथम श्लोक –

  वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।
  जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ॥
- **समास** –

  **वागर्थाविव** – 'वाक् च अर्थश्च वागर्थौ', वागर्थौ इव वागर्थाविव।

  **पितरौ** – 'माता च पिता च पितरौ' (एकशेष)।

  **पार्वतीपरमेश्वरौ** – पर्वतस्यापत्यं स्त्री पार्वती, परमश्चासौ ईश्वरः परमेश्वरः, "पार्वती च परमेश्वरश्च पार्वतीपरमेश्वरौ"।
- पांच इतियों का वर्णन- **"पुरुषायुषजीविन्यां निरातंका निरीतयः"।**
- रघु ने **'विश्वजित'** नामक यज्ञ किया था।
- नन्दिनी ने (21) दिन तक दिलीप की परीक्षा ली।
- सिंह का नाम **कुम्भोदर** था वह शिवभक्त था।
- रघुवंश के प्रथम राजा- **"वैवस्वत मनु"।**
- रघुवंश का वर्णन दिलीप से प्रारम्भ होता है।
- 3 श्लोकों में दिलीप का वर्णन।
- 8 श्लोक में- महर्षि आश्रम वर्णन,
- 8 श्लोकों में दिलीप के आश्रम में जाने का वर्णन।

## रघुवंश प्रशस्ति-

- कविकुलगुरु कालिदासो विलासः। (जयदेव-**प्रसन्नराघव**)
- क इह रघुकारो न रमते।
- निर्गतासु न वा कस्य, कालिदासस्य सूक्तिषु,
  प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु, मञ्जरीष्विव जायते॥ (**बाणभट्ट-हर्षचरित**)

## रघुवंश के सर्गों के विशिष्ट सन्दर्भ-

- **प्रथम सर्ग**- सूर्यवंश के प्रथम राजा मनु का उत्पन्न होना, उनके पुत्र दिलीप का वर्णन।
- **द्वितीय सर्ग**- नन्दिनी सेवा वर्णन। सिंह- कुम्भोदर।
- **तृतीय सर्ग**- रघु का जन्म, दिलीप के सौवें अश्वमेघ यज्ञ का वर्णन, इन्द्र रघु संवाद, दिलीप का तपोगमन।
- **चतुर्थ सर्ग**- रघु चतुर्दिश दिग्विजय, विश्वजित यज्ञ।
- **पंचम सर्ग**- कौत्स के आशीर्वाद से रघु को पुत्र अज की प्राप्ति मतंगमुनि के शाप से गन्धर्वराज प्रियदर्शन के पुत्र प्रियंव का अज द्वारा शापमुक्त करना, गन्धर्वपुत्र का सम्मोहन अस्त्र अज को देना।
- **षष्ठ सर्ग**- इन्दुमती स्वंयवर।
- **सप्तम सर्ग**- इन्दुमती-अज का विवाह।

- शकुन्तला की अंगूठी गिरी थी- **शचीतीर्थ में,**
- शकुन्तला की अंगूठी प्राप्त होती है- **छठे अंक में,**
- शकुन्तला की अंगूठी प्राप्त होती है- **धीवर मीनपालक को,**
- नाटक में भरतवाक्य बोलता है- **दुष्यन्त,**
- भरतवाक्य में छन्द है- **रुचिरा,**
- शकुन्तला की विदाई का वर्णन है- **चतुर्थ अंक में,**
- अभिज्ञानशाकुन्तलम् का गद्य है- **शौरसेनी प्राकृत,**
- अभिज्ञानशाकुन्तलम् का पद्य है- **महाराष्ट्री प्राकृत,**
- राजा दुष्यन्त मृग का पीछा करते हुए किसके आश्रम में प्रवेश करता है- **महर्षि कण्व के,**
- सानुमती सखी थी- **मेनका की,**
- तीर्थयात्रा पर गये कण्व की अनुपस्थिति में विवाह होता- **शकुन्तला और दुष्यन्त का,**
- दुष्यन्त का मन्त्री था- **पिशुन,**
- कण्व प्रवास से वापस आते हैं- **चतुर्थ अंक में,**
- शकुन्तला को महर्षि कण्व किसके साथ पतिगृह (हस्तिनापुर) भेजते हैं- **शारद्वत, शार्ङ्गरव और गौतमी,**
- कण्व 'मिश्रा' शब्द का प्रयोग करते हैं- **शार्ङ्गरव के लिए,**
- शकुन्तला को शाप देते हैं- **वंशस्य छन्द में,**
- आश्रम की अध्यक्षा थी- **गौतमी,**
- वनस्पतियों का स्वामी है- **चन्द्रमा,**
- शकुन्तला कण्व ऋषि के आश्रम के बाद निवास करती है- **मारीच के आश्रम में,**
- दुष्यन्त को शकुन्तला के विवाह और गर्भ के बारे में पता चलता है- **छन्दमयी वाणी से,**
- स्वर्ग से लौटते समय **'परिवह'** नामक वायु मार्ग से आता- **दुष्यन्त,**
- हेमकूट पर्वत पर आश्रम था- **ऋषि मारीच का,**
- मोर 'मार्कण्डेय' था- **मिट्टी का,**
- किसके अनुनय-विनय से संतुष्ट दुर्वासा ऋषि शाप निवृत्ति का उपाय बताते हैं- **प्रियम्वदा को,**
- सर्वप्रथम 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' का अंग्रेजी अनुवाद(1789ई.) में किया था- **सर विलियम जोन्स ने,**
- 'अर्थो हि कन्या परकीय एव' यह उक्ति है- **कण्व की,**
- नाटकों में भरतवाक्य का प्रयोग होता है- **अन्त में,**
- 'शुद्ध विषकम्भक' का प्रयोग है- **तृतीय अंक के प्रारम्भ में,**
- 'प्रवर्ततां प्रकृतिहिताय पार्थिवः' यह भरतवाक्य किस नाटक में है- **अभिज्ञानशाकुन्तलम् में,**
- धीवर प्रसंग अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के किस अंक में आया है- **षष्ठ अंक में,**
- राजा की मनः स्थिति जानने के लिए मेनका ने भेजा था- **सानुमती को,**
- दुष्यन्त का मित्र था- **इन्द्र,**
- इन्द्र के पुत्र का नाम था- **जयन्त,**
- 'अहो मधुरमासां दर्शनम्' यह उक्ति है- **दुष्यन्त की,**
- 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में छन्दों का प्रयोग हुआ है- **24,**
- 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में सर्वाधिक प्रयुक्त छन्द –**आर्याछन्द**
- "किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्' यह उक्ति है-**दुष्यन्त की,**
- विधिना दर्शितं प्रभुत्वम्' यह उक्ति है- **शकुन्तला को,**
- कण्व को कहा जाता है- **काश्यप,**
- 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में आर्याछन्द के बाद सर्वाधिक प्रयुक्त छन्द है- **वसन्ततिलका (30),**
- अभिज्ञान का सम्बन्ध है- **अंगुलीयक से,**
- शकुन्तला ने विदाई के समय आलिङ्गन किया था- **वनज्योत्सना लता का,**
- विदूषक पहली बार मंच पर आता है- **द्वितीय अंक में,**
- दुष्यन्त का सेनापति था- **भद्रसेन,**
- सर्वप्रथम शाप वृत्तान्त सखियों ने बताया- **कण्व को,**
- ऋषि मरिचिका शिष्य जो शकुन्तला दुष्यन्त के मिलन की सूचना कण्व को देने जाता है, वह है- **गालव,**
- 'अभिज्ञानाभरणदर्शनेन शापो निवर्तिष्यत' यह उक्ति है- **दुर्वासा की,**
- 'पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलम्' यह उक्ति है- **कण्व की,**
- राजा दुष्यन्त का कंचुकी है- **वातायन,**
- दो उद्यानपालिकाएँ परिभूतिका एवं मधुकरिका वसन्तोत्सव की तैयारी में लगी थीं- **षष्ठ अंक में,**
- 'यास्यत्यद्य शकुन्तलेति हृदयं संस्पृष्टमुत्कण्ठया' यह उक्ति है- **कण्व की,**
- 'अनिवर्णनीयं परकलत्रम्' यह उक्ति है- **दुष्यन्त की,**
- स्त्रीणामशिक्षितपटुत्वममानुषीषु' यह है- **अभिज्ञानशाकुन्तलम् (पंचम अंक) से,**
- अग्निगर्भा शमी के समान है- **शकुन्तला,**
- शकुन्तला के ऋषि विश्वामित्र एवं मेनका की पुत्री होने की बात दुष्यन्त को बताती है- **अनसूया,**
- मधुकरिका राजा दुष्यन्त की है- **परिचारिका,**
- दुष्यन्त माढव्य को हस्तिनापुर भेजता है- **द्वितीय अंक में,**
- मारीच की पत्नी का नाम है- **अदिति (दाक्षायणी),**
- दुष्यन्त का पुरोहित था- **देवरात,**
- वत्स, चिरंजीव, पृथिवी पालक' यह आशीर्वाद मारीच देते हैं- **दुष्यन्त को,**
- अंगूठी के शचीतीर्थ में जल तर्पण के समय गिरने की बात का सर्वप्रथम पता चलता है- **गौतमी के मुख से,**
- दुर्वासा शाप वृत्तान्त दुष्यन्त को बताते हैं- **मारीच,**

- अदृश्य तेजोमयी मूर्ति के रूप में मेनका शकुन्तला को लेकर मारीच पत्नी के पास गयी थी- **'अप्सरस्तीर्थ' से,**
- जीवों को बलात् वश में कर लेने के कारण भरत का नाम था- **सर्वदमन,**
- शकुन्तला का सौन्दर्य वर्णन है- **द्वितीय अंक में,**
- राजा दुष्यन्त और शार्ङ्गरव का विवाद है- **पंचम अंक में,**
- राजा दुष्यन्त के शोक का वर्णन है- **षष्ट अंक में,**
- भ्रम वृत्तान्त का वर्णन है- **प्रथम अंक में,**
- शकुन्तला की सखियों से राजा का वार्तालाप है- **प्रथम अंक में,**
- कालिदास के सभी नाटक हैं- **सुखान्त,**
- आंग्ल कवि शेक्सपीयर के सभी नाटक हैं- **दुःखान्त,**
- प्रकृति और मानव के बीच सामंजस्य उपस्थापित किया है- **कालिदास ने,**
- 'अभि' उपसर्गपूर्वक 'ज्ञा' धातु के करण अर्थ में 'करणाधिकरणयोश्च' सूत्र से 'ल्युट्' प्रत्यय से बना है- **अभिज्ञान,**
- भगवान् शिव को अष्टमूर्ति कहा गया है- **पुराणों में,**
- जलरूप, अग्निरूप, यजमानरूप, सूर्यरूप, चन्द्ररूप, आकाशरूप, पृथ्वीरूप तथा वायुरूप ये हैं- **शिव की अष्टमूर्तियाँ,**
- इन्द्र की पत्नी थी- **इन्द्राणी,**
- अत्रि और अनसूया के पुत्र हैं- **ऋषि दुर्वासा,**
- दुर्वासा के शाप का असर दिखाई पड़ता है- **पंचम अंक,**
- शकुन्तला ने जलवन्दना की थी- **शचीतीर्थ में,**
- गंगा के तट पर स्थित था – **शचीतीर्थ,**
- कमल पत्र पर नाखून से प्रेम पत्र शकुन्तला ने लिखा था – **तृतीय अंक में,**
- कमल पत्र पर नाखून से प्रेम पत्र लिखने की सलाह शकुन्तला को दी थी- **प्रियम्वदा ने,**
- प्रेम पत्र को राजा दुष्यनत के पास पहुँचाती है- **प्रियंवदा,**
- राजा दुष्यन्त शकुन्तला एवं उसकी सखियों का चित्र बनाता है- **षष्ठ अंक में,**
- दुष्यन्त हंसपदिका के गीत की प्रशंसा करता है- **पंचम अंक में,**
- 'धनमित्र' नामक व्यापारी की मृत्यु होती है- **षष्ठ अंक में,**
- धनमित्र' नामक व्यापारी की सारी सम्पत्ति दुष्यन्त देता है- **उसके गर्भस्थ पुत्र को,**
- इन्द्र अपना आधा सिंहासन किसके लिए छोड़ देता है-**दुष्यन्त,**
- राजा दुष्यन्त को माला पहनायी जाती है- **मन्दार माला,**
- अभिज्ञानशाकुन्तलम् के नान्दी में प्रार्थना की गयी है- **अष्टमूर्ति शिव की,**
- कण्व के सोमतीर्थ जाने की बात दुष्यन्त को बताता है-**वैखानस,**
- राजा आश्रम में प्रवेश करने से पूर्व अपने आभूषण और धनुष दे देता है- **सारथि को,**
- तृतीय अंक का आरम्भ होता है- **विषकम्भक से,**
- आश्रम प्रवेश के समय राजा की फड़कती है- **दाहिनी भुजा,**
- दुष्यन्त, शकुन्तला के प्रति अपने प्रेम को कहता है- **विदूषक से,**
- सुन्दर स्त्री की प्राप्ति का सूचक है- **दाहिनी भुजा का फड़कना,**
- राजा दुष्यन्त से परिचय पूछती है- **अनसूया,**
- शकुन्तला के जन्म का वृत्तान्त दुष्यन्त को बताती है-**अनसूया,**
- गौतमी नदी के किनारे तपस्या कर रहे थे- **विश्वामित्र (कौशिक),**
- दुष्यन्त, शकुन्तला से गान्धर्व विवाह करता है- **तृतीय अंक में,**
- शकुन्तला का स्वास्थ्य जानने के लिए आती है- **गौतमी,**
- पुष्प चुनती हुई दो सखियों के प्रवेश के साथ आरम्भ होता है- **चतुर्थ अंक,**
- स्वस्तिवाचन के समय शकुन्तला को आशीर्वाद देती है- **तीन तापसियाँ,**
- पहली तापसी आशीर्वाद देती है- **'महादेवी' शब्द प्राप्ति,**
- महर्षि कण्व पूरे नाटक में दिखायी देते हैं- **चतुर्थ अंक,**
- चतुर्थ अंक में कुल श्लोक हैं- 22,
- श्लोक चतुष्टय है- **चतुर्थ अंक में,**
- चतुर्थ अंक के प्रसिद्ध चारों श्लोक कहे हैं- **कण्व ने,**
- ययाति की पत्नी थी- **देवयानी और शर्मिष्ठा,**
- देवयानी पुत्री थी- **शुक्राचार्य की,**
- दानवों के राजा 'वृषपर्वा' की पुत्री थी- **शर्मिष्ठा,**
- शर्मिष्ठा का पुत्र था- **पुरु,**
- वृक्षों से शकुन्तला के जाने हेतु आज्ञा मांगते हैं- **कण्व,**
- वृक्ष आज्ञा प्रदान करते हैं- **कोयल की आवाज में,**
- वृक्षों द्वारा शकुन्तला के जाने की आज्ञा की पुष्टि कण्व करते हैं- **अपरवक्त्र छन्द में,**
- मातलि, राजा में क्रोध या वीरता जगाने के लिए आक्रमण करता है- **विदूषक पर,**
- मातलि, विदूषक पर आक्रमण करके उसे किस महल की उपरी मंजिल पर ले जाता है- **मेघप्रतिच्छन्दनामक,**
- राजा दुष्यन्त आक्रमण हेतु किस परिचारिका से धनुष मांगता है- **यवनी से,**
- इन्द्र पर आक्रमण किया था- **दुर्जेय राक्षस,**
- दुर्जेय को सिर्फ मार सकता था- **दुष्यन्त,**
- जर्मन विद्वान् **गेटे** द्वारा प्रशंसित नाटक है – अभिज्ञानशाकुन्तलम्।
- शापनिवृत्ति के लिए ऋषि दुर्वासा से अनुनय विनय करने वाली सखी है- **प्रियंवदा।**
- शकुन्तला की अमङ्गलशान्ति के लिए कण्व **सोमतीर्थ** गए थे।
- शकुन्तला ने **शचीतीर्थ** में जलवन्दना की थी।
- अभिज्ञानशाकुन्तलम् का सर्वश्रेष्ठ अङ्ग है – **चतुर्थ।**
- शकुन्तला हस्तिनापुर गौतमी, शार्ङ्गरव तथा शारद्वत् के साथ जाती है।

- अग्निगर्भा शमी के समान है- **शकुन्तला**।
- दुष्यन्त शकुन्तला की वैवाहिक विधि है – **गान्धर्व**।
- हस्तिनापुर से शकुन्तला को मारीच आश्रम ले जाने वाली है- एक दिव्य ज्योति (मेनका)
- दुष्यन्त को देवासुर संग्राम की सूचना देने वाला है - इन्द्र का **सारथि मातलि**।
- वह स्थान जहाँ स्वर्ग से लौटते समय दुष्यन्त रुकता है - मारीच ऋषि का आश्रम।
- **'अपराजिता रक्षाकरण्डक'** से सम्बद्ध है- **सर्वदमन** (भरत)।
- शाकुन्तलम् का प्रारम्भ तथा अन्त होता है- सम्भोग श्रृङ्गार से।
- **'राजन् आश्रममृगोऽयं न हन्तव्यो न हन्तव्यः'** यह तपस्वी वैखानस ने राजा से कहा।
- भ्रमर से भयभीत शकुन्तला की रक्षा राजा दुष्यन्त करता है।
- 'शकुन्तला ऋषि विश्वामित्र एवं मेनका की कन्या हैं यह बात राजा दुष्यन्त को अनसूया ने बताई।
- कालिदास के तीनों नाटकों में प्रधानता है- श्रृङ्गार रस की।
- हस्तिनापुर से महारानी का संदेश लेकर कण्व के आश्रम राजा दुष्यन्त के पास करभक नाम का एक सेवक जाता है।
- शाकुन्तलम् के द्वितीय अङ्क में राजा दुष्यन्त विदूषक माढव्य को आश्रम से हस्तिनापुर वापस भेज देता है।
- शकुन्तला को राजा दुष्यन्त के लिए एक प्रेमपत्र लिखने की सलाह प्रियंवदा देती है।
- शकुन्तला सखियों के आग्रह से नलिनी पत्र पर नाखूनों से राजा को प्रेमपत्र लिखती है।

  **तव न जाने हृदयं मम पुनः कामो दिवाऽपि रात्रावपि ।**
  **निर्घृण तपति बलीयस्त्वयि वृत्तमनोरथाया अङ्गानि ॥**
  (अभि.शा. 3-131)
- शकुन्तला की अस्वस्थता का समाचार पाकर शान्तिजल लिए हुए आर्या गौतमी आती है।
- नाटक में दुर्वासा ऋषि का आगमन चतुर्थ अङ्क में होता है।
- ऋषि कण्व को आकाशवाणी द्वारा मालूम होता है कि शकुन्तला का दुष्यन्त के साथ गान्धर्व विवाह हो गया है, तथा वह आपन्नसत्त्वा (गर्भिणी) है।

  **दुष्यन्तेनाहितं तेजो दधानां भूतये भुवः ।**
  **अवेहि तनयां ब्रह्मन् अग्निगर्भां शमीमिव** ॥ (अभि.शा. 4/4)

## अभिज्ञानशाकुन्तलम् सूक्तियां -

### ॥प्रथम अङ्क॥

- बलवदपि शिक्षितानामात्मन्यप्रत्ययं चेतः। (2 सूत्राधर)
- प्रच्छायसुलभनिद्रा दिवसाः परिणामरमणीयाः (3 सूत्राधर)
- भवितव्यानां द्वाराणि भवन्ति सर्वत्रा। (16-दुष्यन्त)
- सरसिजमनुविद्धंशैवलेनापि रम्यं
  मलिनमपि हिमांशोर्लक्ष्मलक्ष्मीं तनोति।
  इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी,
  किमिव मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्।(20-**दुष्यन्त**)
- सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तः करणप्रवृत्तयः।
  **(22-दुष्यन्त)**
- न प्रभातरलं ज्योतिरुदेति वसुधातलात्। (25-**दुष्यन्त**)
- आशङ्कासे यदग्निं तदिदं स्पर्शक्षमं रत्नम्॥ (27-**दुष्यन्त**)
- अहो चेष्टाप्रतिरुपिका कामीजनमनोवृत्तिः। **(दुष्यन्त)**
- गच्छति पुरः शरीरं धावति पश्चाद् संस्तुतं चेतः। **(दुष्यन्त)**
- चीनांशुकमिव केतोः प्रतिवातं नीयमानस्य॥ **(1\34)**
- आर्तत्राणाय वः शस्त्रं न प्रहर्तुमनागसि। **(वैखानस)**

### ॥द्वितीय अङ्क॥

- कामी स्वतां पश्यति। (2-**दुष्यन्त**)
- गिरचर इव नागः प्राणसारं बिभर्ति। **(4-सेनापति)**
- शमप्रधानेषु तपोधनेषु गूढं हि दाहात्मकमस्ति तेजः
  स्पर्शानुकूला इव सूर्यकान्तास्तदन्यतेजोऽभिभवाद् दहन्ति॥
  **-(7दुष्यन्त)**
- सर्वं खलु कान्तमात्मीयं पश्यति। - **(दुष्यन्त)**
- अनाघ्रातं पुष्पं किसलयमलूनं कररुहै-
  रनाविद्धं रत्नं मधु नवमनारवादितरसम्।
  अखण्डं पुष्पानां फलमिव च तद्रूपमनघं
  न जाने भोक्तारं कमिह समुपस्थास्यति विधिः॥ (10 **दुष्यन्त**)
- यदुत्तिष्ठति वर्णेभ्यो नृपाणां क्षयि तत्धनम् ।
  तपः षड्भागमक्षय्यं ददत्यारण्यका हि नः॥ (13-**दुष्यन्त**)
- पुण्यः शब्दो मुनिरिति मुहुः केवलं राजपूर्वः। (14-**ऋषिकुमार**)

### ॥तृतीय अङ्क॥

- बलवान खलु ते सन्तापः। **(अनुसूया)**
- त्वमपि कुसुमबाणन् वज्रसारीकरोषि। (3 **दुष्यन्त**)
- स्मर एव तापहेतुर्निर्वापयिता स एव मे जातः।
  दिवस दूर्वार्धश्यामस्तपात्यये जीवलोकस्य॥ (14 **दुष्यन्त**)
- लभेत वा प्रार्थयिता न वा श्रियं
  श्रिया दुरापः कथमीप्सितो भवेत्। (16**दुष्यन्त**)
- विवक्षितं ह्यनुक्तमनुतापं जनयति। - **(दुष्यन्त)**
- अहो विघ्नवत्यः प्रार्थितार्थसिद्धयः। - **(दुष्यन्त)**
- ग्लापयति यथा शशाङ्कं न तथा हि कुमुद्वतीं दिवसः।- **(दुष्यन्त)**

### ॥चतुर्थ अङ्क॥

- न तादृशा आकृतिविशेषा गुणविरोधिनो भवन्ति। **(प्रियंवदा)**
- गुणवते कन्यका प्रतिपादनीया। (अनूसूया)
- कथां प्रमत्तः प्रथमं कृतामिव। **(दुर्वासा)**
- कोऽन्यो हुतवहाद्दग्धुं प्रभनति। **(प्रियंवदा)**
- न मे वचनमन्यथा भवितुमर्हति। **(दुर्वासा)**
- को नामोष्णोदकेन नवमल्लिकां सिञ्चति- **(प्रियम्वदा)**
- यात्येकतोऽस्तशिखरं पतिरोषधीनां-
  माविष्कृतोऽरुणपुरःसर एकतोऽर्कः।
  तेजोद्वयस्य युगद्व्यसनोदयाभ्यां
  लोको नियम्यत इवैष दशान्तरेषु॥ **(शिष्य-** 2)
- दुःखशीले तपस्वीजनेकोऽभ्यर्थ्यताम्। **(अनूसूया)**
- मार्गे पदानि खलु ते विषमीभवन्ति। **(कण्व)**
- गुर्वपि विरहदुःखमाशाबन्धः साहयति। **(अनूसूया)**

- **श्लोकचतुष्टय-**
- यास्यत्यद्य शकुन्तलेति हृदयं संस्पृष्टमुत्कण्ठया
  कण्ठः स्तम्भितवाष्पवृत्तिकलुषश्चिन्ताजडं दर्शनम्।
  वैक्लव्यं मम तावदीदृशमिदं स्नेहादरण्यौकसः
  पीड्यन्ते गृहिणः कथं नु तनयाविश्लेषदुःखैर्नवैः॥ (6)
- पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषु या
  नादत्ते प्रियमण्डनापि भवतां स्नेहेन या पल्लवम्।
  आद्ये वः कुसुमप्रसूतिसमये यस्या भवत्युत्सवः
  सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम्॥ (9)
- अस्मान्साधु विचिन्त्य संयमधनानुच्चै कुलं चात्मन
  स्त्वय्यस्याः कथमप्यबान्धवकृतां स्नेहप्रवृत्तिं च ताम्।
  सामान्यप्रतिपत्तिपूर्वकमियं दारेषु दृश्या त्वया
  भाग्यायत्तमतः परं न खलु तद्वाच्यं वधूबन्धुभिः॥ (17)
- शुश्रूषस्व गुरुन् कुरु प्रियसखीवृत्तिं सपत्नीजने
  भर्तुर्विप्रकृतापि रोषणतया मा स्म प्रतीपं गमः।
  भूयिष्ठं भव दक्षिणा परिजने भाग्येष्वनुत्सेकिनी
  यान्त्येवं गृहिणीपदं युवतयो वामाः कुलस्याधयः॥ (18)
- न खलु धीमतां कश्चिदविषयो नाम। **(शार्ङ्गरव)**
- अर्थो हि कन्या परकीय एव तामद्य संप्रेष्य परिग्रहीतुः।
  जातो ममायं विशदः प्रकामं प्रत्यर्पितन्यास इवान्तरात्मा॥
  (24 कण्व)

### ॥पञ्चम अङ्क॥

- भानुः सकृद्युक्ततुरङ्ग एव रात्रिन्दिवं गन्धवहः प्रयाति।
- शेषः सदैवाहितभूमिभारः षष्ठांशवृत्तेरपि धर्म एषः॥ (4 **कञ्चुकी)**
- राज्ञां तु चरितार्थतादुःखान्तरैव। **(दुष्यन्त)** (राजा को अभीष्ट वस्तु की प्राप्ति भी दुःखप्रद होती है।)
- राज्यं स्वहस्तधृतदण्डमिवातपत्रम् – (6 **दुष्यन्त)**
- भवन्ति नम्रास्तरवः फलागमैः- (12. **शार्ङ्गरव)**
- अनिर्वर्णनीयं परकलत्रम् । **(दुष्यन्त)**
- तमस्तपति धर्मांशौ कथमाविर्भविष्यति॥ (14 **ऋषि)**
- पावकः खलु वचनोपन्यासः। **(शकुन्तला)**
- अज्ञातहृदयेष्वेवं वैरीभवति सौहृदम्॥ (24 **शार्ङ्गरव)**
- उपपन्ना हि दारेषु प्रभुता सर्वतोमुखी॥ (26 **शारद्वत)**

### ॥षष्ठ अङ्क॥

- उत्सवप्रिया हि खलु मनुष्याः। **(सानुमती)**
- हंसो हि क्षीरमादत्ते तन्मित्रा वर्जयत्यपः। (28 **दुष्यन्त)**
- मनोरथा नाम तटप्रपाताः। - **(दुष्यन्त)**
- अचेतनं नाम गुणं न लक्षयेत्। **(दुष्यन्त)**

### ॥सप्तम अङ्क॥

- किं वाऽभविष्टादरुणस्तमसां विभेत्ता
  तं चेत्सहस्रकिरणो धुरि नाकरिष्यत्॥ (4 **दुष्यन्त)**
- तस्य द्वितीयहरिविक्रमनिस्तमस्कं वायोरिमं परिवहस्य वदन्ति मार्गम्।
  (मातलि-6)
- अनतिक्रमणीयानि श्रेयांसि। **(दुष्यन्त)**
- उत्सर्पिणी खलु महतां प्रार्थना। **(मातलि)**
- शैलानामवरोहतीव शिखरादुन्मज्जतां मेदिनी। (8 **दुष्यन्त)**
- स्त्रजमपि शिरस्यन्धः क्षिप्तां धुनोत्यहिशङ्कया। (24 **दुष्यन्त)**
- श्रद्धा वित्तं विधिश्चेति त्रितयं तत्समागतम्। **(मारीच** 29)
- उदेति पूर्वं कुसुमं ततः फलं धनोदयः प्राक्तदनन्तरं पयः। (30 **दुष्यन्त)**
- छाया न मूर्छति मलोपहतप्रसादे शुद्धे दर्पणतले सुलभावकाशा - (32 **मारीच)**

## 3. वेणीसंहार

**परिचय-**

भट्टनारायण की एकमात्र कृति वेणीसंहारम् है। वीर रस प्रधान यह ग्रन्थ 6 अङ्कों में विभक्त है। इसमें दुशासन द्वारा अपमानित द्रौपदी के द्वारा अपनी वेणी खोल दिए जाने पर भीम यह प्रतिज्ञा करता है कि वह दुशासन की छाती का लहु पियेगा। प्रतिज्ञा के पूर्ण हो जाने पर दुर्योधन के खून से रंगे हाथों से द्रौपदी की श्रेणी बाँधेगा। इसी घटना के आधार पर नाटक का नामकरण वेणीसंहारम् हुआ है। कथावस्तु संक्षिप्त रूप में निम्नलिखित है।

## कथा सारांश-

**प्रथम अङ्क-** भगवान् श्रीकृष्ण पाण्डवों की ओर से सन्धि का प्रस्ताव लेकर एक दूत के रूप में धृतराष्ट्र के राजदरबार में जाते हैं, परन्तु दुर्योधन कृष्ण के सन्धि प्रस्ताव का मजाक उड़ाते हुए तथा अभद्रता का प्रदर्शन करते हुए कृष्ण को बन्दी बनाना चाहता है। कृष्ण के इस अपमान से युधिष्ठिर समेत भीमादि का क्रोध पराकाष्ठा पर पहुँच जाता है।

**द्वितीय अङ्क-** अभिमन्युवध के अनन्तर दुर्योधन अपनी प्राणप्रिया भानुमती से मिलता है। भानुमती अपशगुन-सूचक स्वप्नदर्शन से व्यथित है। दुर्योधन अपनी विभिन्न कामक्रीड़ाओं की ओर उसका ध्यान आकृष्ट करता है। तभी भावी अमङ्गल की सूचक भयंकर आँधी आती है और दुर्योधन के रथ की ध्वजा टूट जाती है। इसी समय अर्जुन की जयद्रथ-वध की प्रतिज्ञा से घबराई जयद्रथ की माँ व पत्नी दुर्योधन के पास आकार जयद्रथ की प्राण-रक्षा की प्रार्थना करती हैं तथा दुयोधन उन्हें रक्षा का आश्वासन देता है।

**तृतीय अङ्क-** रुधिरप्रिय राक्षस व उसकी स्त्री के संवाद से द्रुपद, भूरिश्रवा, सोमदत्त, भगदत्त, प्रभृति आदि अनेक योद्धाओं समेत द्रोणाचार्य के वध की सूचना मिलती है। द्रोणवध से अश्वत्थामा आगबबूला हो जाता है। कर्ण के बाणों से आहत हो अश्वत्थामा, कर्ण-वध को उद्यत हो जाता है। कर्ण भी लड़ाई करने पर उतारू हो जाता है, तब दुर्योधन किसी तरह दोनों को समझा-बुझाकर दूर करता है।

**चतुर्थ अङ्क-** दुशासन के खून का प्यासा भीम अवसर पाकर उस पर आक्रमण करता है। दुर्योधन भी कर्ण को सेनापति बनाकर स्वयं दुशासन की रक्षा हेतु आता है। उधर कर्ण भीम के प्रबल प्रहार से मूर्छित हो जाता है। मूर्च्छा दूर होने पर कर्ण के सेवक सुन्दरक से उसे दुशासन की मृत्यु का समाचार मिलता है।

**पञ्चम अङ्क-** धृतराष्ट्र तथा गान्धारी दुर्योधन को सान्त्वना देते हुए सन्धि कर लेने का आग्रह करते हैं लेकिन दुर्योधन का उदात्त अहंकार सन्धि करने के लिये सहमत नहीं होता है। इसी समय युद्ध भूमि में भयंकर कोलाहल होता है और शल्य के मुख से कर्णवध की सूचना प्राप्त होती है। इस पीड़ा से दुयोधन मूर्च्छित हो जाता है। इसी समय दुर्योधन को ढूँढ़ते हुए भीम वहाँ पहुँचता है और दुर्योधन-उरुभंग की प्रतिज्ञा पूरी करना चाहता है। बीच में अश्वत्थामा मृत कर्ण पर आक्षेप करते हुए भीम से युद्ध करने की दुर्योधन से अनुमति माँगता है परन्तु दुर्योधन यह कहते हुए वहाँ से चला जाता है कि अब मेरे मरने के बाद अपनी अभिलाषा पूरी करना ।

**षष्ठ अङ्क-** धर्मराज युधिष्ठिर सांयकालपर्यन्त दुर्योधन अथवा स्वयमेव आत्महत्या कर लेने की भीम की कठोर प्रतिज्ञा तथा दुर्योधन के कहीं छिप जाने से अत्यन्त चिन्तित है। तब पाञ्चालक आकर युधिष्ठिर व द्रौपदी को सूचना देता है कि सरोवर में छिपे हुए दुर्योधन को भीम ने अपने बाणों से उत्तेजित करके बाहर निकालकर भयंकर गदायुद्ध प्रारम्भ कर दिया है। इसी समय दुर्योधन का मित्र राक्षस वहाँ उपस्थित होता है और युधिष्टिर को बताता है कि गदायुद्ध में भीम मारे गए। इस दुःखद समाचार से युधिष्ठिर से विलाप करते हुए अग्नि में प्रवेश करना चाहता है, तभी दुर्योधन के लहू से युक्त भीम उपस्थित होते हैं। द्रौपदी की प्रतिज्ञा पूर्ण होती है। सभी प्रसन्न हो उठते हें तथा श्रीकृष्ण के आशीर्वादात्मक वचनों के साथ नाटक का अवसान होता है।

## मुख्य विवरण-

**॥मङ्गलाचरण ॥** (नमस्कारात्मक)

**"निषिद्धैरप्येभिर्लुलितमकरन्दो मधुकरैः,**
**करैरिन्दोरन्तश्छुरित इव संभिन्नमुकुलः।**
**विधत्तां सिद्धिं नो नयनसुभगामस्य सदसः,**
**प्रकीर्णः पुष्पाणां हरिचरणयोरञ्जलिरयम्"** ॥1॥

बार-बार हटाये गये भी इन भौंरों द्वारा पिये गये मधु वाली, चन्द्रमा की किरणों द्वारा मध्य में मानो व्याप्त, खिली हुई कलियों वाली, विष्णु के चरणों में बिखेरी गई यह सुमनों की अञ्जलि हमें इस सभा के नेत्रों को अच्छी लगने वाली सफलता काम करें ।

**"कालिन्द्याः पुलिनेषु केतिकुपितामुत्सृत्य रासे रसं,**
**गच्छन्तीमनुगच्छतोऽश्रुकलुषां कंसद्विषो राधिकाम्।**
**तत्पादप्रतिमानिवेशितपदस्योद्भूतरोमोद्गते -**
**रक्षुण्णोऽनुनयः प्रसन्नदयितादृष्टस्य पुष्णातु वः ॥2॥"**

**"दृष्टः सप्रेम दैव्या किमिदमिति भयात्सभ्रम्माच्चासुरीभिः** ।3 ।

प्रथम मङ्गलाचरण में - **हरिचरण स्तुति**, (शिखरिणी छन्द)
द्वितीय मङ्गलाचरण में - **कृष्ण स्तुति**, (शार्दूलविक्रीडित छन्द)
तृतीय मङ्गलाचरण में - **शङ्कर स्तुति**, (स्रग्धरा छन्द)

| | | |
|---|---|---|
| **लेखक** | - | भट्टनारायण"कविमृगराज" उपाधि (725 ई.) |
| **उपजीव्य** | - | महाभारतका'सभापर्व','उद्योगपर्व'शान्तिपर्व, |
| **नायक** | - | भीम, |
| **अंक** | - | 6, (209) श्लोक, |
| **रस** | - | वीर, |
| **रीति** | - | गौड़ी, |

## ॥पात्र परिचय ॥

### ॥पुरुष पात्र ॥

**सूत्रधार** - नटों में मुख्य (नाटक-स्थापक)
**पारिपाश्विक** - सूत्रधार का सहचर
**युधिष्ठिर** - ज्येष्ठ-कुन्तीपुत्र,पाण्डव,
**भीम** - कुन्तीपुत्र, पाण्डव,
**अर्जुन** - कुन्तीपुत्र, पाण्डव,
**नकुल** - मात्रीपुत्र, पाण्डव,
**सहदेव** - मात्रीपुत्र,पाण्डव,
**अश्वसेन** - द्रोणाचार्य का रथवाहक,
**कृपाचार्य** - अश्वत्थामा का मामा
**जयद्रथ** - दुर्योधन का वहनौई,
**सुन्दरक** - कर्ण का सन्देशवाहक
**धृतराष्ट्र** - दुर्योधन का पिता
**सञ्जय** - व्यास का शिष्य
**श्रीकृष्ण** - भगवान् वासुदेव ।
**वृषसेन** - महारथी कर्ण का पुत्र
**राक्षस** - दुर्योधन का मित्र चार्वाक ।
**सूत** - दुर्योधन का मित्र,
**विनयंधर** - कौरवों का कंचुकी ।
**अश्वत्यामा** - द्रोणाचार्य का पुत्र
**दुर्योधन** - कौरव राजा ।
**पांचालक** - पाण्डवों का सन्देशवाहक
**रुधिरप्रिय** - पाण्डव पक्षपाती राक्षस,
**कर्ण** - राधा (सूत की स्त्री ) से परिपालित दुर्योधन का मित्र ।

### ॥स्त्री पात्र ॥

**द्रौपदी** - पाण्डवों की स्त्री ( पांचाली) ।
**बुद्धिमतिका** - द्रौपदी की दासी
**चेटी** - द्रौपदी की दासी ।
**भानुमती** - दुर्योधन की रानी
**सुवदना** - भानुमती की सखी ।
**तरलिका** - भानुमती की दासी ।
**प्रतिहारी** - दुर्योधन की परिचारिका ।
**दुःशला** - जयद्रथ की स्त्री एवं दुर्योधन की बहन ।
**माता** - जयद्रथ की माता ।
**गान्धारी** - दुर्योधन की माता
**वसागन्धा** - पाण्डव पक्षपातिनी राक्षसी ।

## वेणीसंहार प्रमुख सन्दर्भ-

- श्रेणीसंहार के रचनाकार हैं- **भट्टनारायण,**
- वेणीसंहार के प्रथम अंक में कुल श्लोक हैं- 27,
- वेणीसंहार के द्वितीय अंक में कुल श्लोक हैं- 29,
- वेणीसंहार के तृतीय अंक में कुल श्लोक हैं-49,
- वेणीसंहार के चतुर्थ अंक में कुल श्लोक हैं- 15,
- वेणीसंहार के पंचम अंक में कुल श्लोक हैं-42,
- वेणीसंहार के षष्ठ अंक में कुल श्लोक हैं-47,
- वेणीसंहार नाटक में कुल अंक हैं- 6,
- अभिमन्यु के मारे जाने की सूचना मिलती है- **द्वितीय अंक में,**
- अर्जुन द्वारा जयद्रथ वध की प्रतिज्ञा की जाती है- **द्वितीय अंक में,**
- भानुमती के अशुभ स्वप्न का वर्णन है- **द्वितीय अंक में,**
- एक नकुल (नेवला) द्वारा सौ सर्प मार डाले जाने का स्वप्न देखती है- **भानुमती,**
- अभिमन्यु को मारा था- **जयद्रथ ने,**
- सिन्धुराज था- **जयद्रथ,**
- जयद्रथ की पत्नी का नाम था- **दुःशला,**
- भट्टनारायण का संभावित काल है-**650 ई. से 675 ई. के मध्य,**
- वेणीसंहार को प्रस्तावना में स्तुति की गयी है- **विष्णु,**
- कृष्ण और शिव की वेणीसंहार का प्रधान रस है- **वीर रस,**
- अश्वत्थामा के मामा थे- **कृपाचार्य,**
- वेणीसंहार का नायक है- **भीम**
- संजय के साथ गान्धारी, धृतराष्ट्र, दुर्योधन को संधि के लिए प्रेरित करती हैं- **पंचम अंक में,**
- वेणीसंहार के नायक की कोटि है- **धीरोद्धत,**
- महाभारत युद्ध पर आश्रित नाटक है- **वेणीसंहार,**
- वेणीसंहार नाटक की नायिका है- **द्रौपदी,**
- द्रोणाचार्य छल से मारे जाते हैं- **तृतीय अंक में,**
- दुर्योधन कर्ण को सेनापति बनाता है- **तृतीय अंक में,**
- भीम और सहदेव के संवाद से प्रारम्भ होता है- **प्रथम अंक,**
- पाण्डवों की तरफ से सन्धि का प्रस्ताव लेकर कौरवों के पास गए थें- **श्रीकृष्ण,**
- दुःशासन की छाती फाड़कर भीम द्वारा उसके रक्तपान किए जाने का वर्णन है- **तृतीय अंक में,**
- कर्ण के पुत्र वृषसेन का वध अर्जुन करते हैं- **चतुर्थ अंक,**
- 'वेणी' का अर्थ है- **चोटी,**
- 'संहार' का अर्थ है- **सवारना,**
- कर्ण का वध अर्जुन करता है- **पंचम अंक में,**

- दुःशासन और दुर्योधन को मारकर द्रौपदी की चोटी बांधने की प्रतिज्ञा करता है- **भीम,**
- भीम के भय से दुर्योधन सरोवर में छिपता है- **षष्ठ अंक,**
- श्रीकृष्ण दूत बनकर कौरवों के पास जाते हैं- **प्रथम अंक,**
- दुर्योधन के सरोवर में छिपने का पता लगाता है- **सहदेव,**
- भीम और दुर्योधन का गदायुद्ध होता है- **षष्ठ अंक में,**
- हस्तिनापुर से निकाले जाने पर युधिष्ठिर ने निवास किया था- **इन्द्रप्रस्थ में,**
- दुर्योधन का मित्र था- **चार्वाक,**
- गदायुद्ध में भीम के मारे जाने की मिथ्या खबर युधिष्ठिर को देता है- **चार्वाक,**
- दुर्योधन ने भीम को विषमिश्रित भोजन दिया था- **वृकप्रस्थ में,**
- वह स्थान जहाँ पर पाण्डव जुएं में अपना सर्वस्व हार गए थे- **इन्द्रप्रस्थ,**
- राक्षस राक्षसी संवाद का वर्णन है- **तृतीय अंक में,**
- चार्वाक का वध करता है- **नकुल,**
- वह स्थान जहाँ युधिष्ठिर लाक्षागृह में निवास किए थे-**वारणावत,**
- द्रौपदी और युधिष्ठिर प्राण त्यागने का संकल्प लेते हैं- **षष्ठ अंक में,**
- मंगलाचरण में छन्द है- **शिखरिणी,**
- "कृष्णा' कहा जाता है-**द्रौपदी को,**
- नान्दी पाठ करता है-**सूत्रधार,**
- 'स्त्रीणां हि साहचर्याद्... यह कथन है-**सहदेव का** (1/20),
- त्रिपुरासुर के नगर को भस्म किया था-**शिव ने,**
- वेणीसंहार में नान्दी है-**पत्रावली,**
- **"मधुरापि हि मूर्च्छयते ..."** यह कथन है-**सहदेव का** (120),
- **"रक्तप्रसाधितभुवः सतविग्रहाश्च"** यह कथन है-**सूत्रधार का** (17),
- **"चत्वारो वयमृत्विजः..."** यह कथन है-**भीम का** (1/25),
- **"अनिः शेषितकौरव्यं..."** यह कथन है-**भीम का** (126),
- **"आ दुरात्मन् वृथामंगलपाठक शैलूषापसद"** यह सम्बद्ध है- **वेणीसंहार से,**
- **"गुरुः खेदं भित्रे मयि भजति नाद्यापि कुरुषु"** यह कथन है-**भीम का**(1/11),
- **"मिथ्यादूषितयानया विरहितं दिष्ट्या.."** यह कथन है-**दुर्योधन का** (2/13),
- **"शतसंख्या पुनरियं सानुजं.."** यह कथन है- **दुर्योधन का** (2/14),
- **"मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपाद्"** यह कथन है-**भीम का** (1/15),
- **"पतितं किङ्किणीकाणवद्धाक्रन्दमिव."** यह कथन है-**कञ्चुकी का** (2/24),
- **"सन्धिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन"** यह कथन है-**भीम का** (1/15),
- कृष्ण कौरवों से मांगते हैं-**5 गाँव,**
- प्रथम गाँव का नाम था-**इन्द्रप्रस्थ,**
- द्वितीय गाँव का नाम था-**वृकप्रस्थ,**
- तृतीय गाँव का नाम था-**जयन्त,**
- चतुर्थ गाँव का नाम था- **वारणावत,**
- 'श्रुत्वा वध मम मृषा सुतवत्सलेन...' यह कथन- **अश्वत्थामा का** (3/12),
- दुर्योधन की पत्नी भानुमती को द्वितीय अंक में अशुभ स्वप्न आता है कि एक नकुल ने सौ सर्प मार दिये थे, वह "सूर्य" का व्रत रखती है।
- वेणीसंहार का तृतीय अङ्क- **"राक्षस मिथुन वृतान्त"** यह **'प्रवेशक'** का उदाहरण है।

### वेणीसंहार सूक्तियां-

- अनुल्लङ्घनीयः समुदाचारः- **भीम** ।
- अप्रमत्तसञ्चारणीयानि रिपुबलानि श्रूयन्ते- **द्रौपदी** ।
- अहो मुग्धत्वमबलानाम्- **राजा** ।
- आशा बलवती राजन्! शल्यो जेष्यति पाण्डवान्- **सञ्जय** ।
- उपक्रियमाणाभावे किमुपकरणेन- **दुर्योधन** ।
- उपेक्षितानां मन्दानां धीरसत्वैरवज्ञया।
  अत्रासितानां क्रोधान्धैर्भवत्येषा विकत्थना- **कर्ण** ।
- को हि नाम भगवता सन्दिष्टं विकल्पयति।
- दैवायत्तं कुले जन्म मदायत्तं तु पौरुषम्- **कर्ण** ।
- पुण्यवन्तो हि दुःखभाजो भवन्ति- **दुर्योधन** ।
- भवति तनय! लक्ष्मीः साहसेष्वीद्दशेषु।
- हीयमानाः किल रिपोर्नृपाः सन्दधते परान्।

## 4. मुद्राराक्षसम्

**परिचय-**

विशाखदत्त द्वारा रचित मुद्राराक्षसम् **"मुद्रया जितः राक्षसः यस्मिन्"**। संस्कृत साहित्य का अद्वितीय नाटक है। यह विशुद्ध कूटनीतिक राजनीति को आधार मानकर लिखा गया है। सम्पूर्ण संस्कृत साहित्य में उपलब्ध नाटकों में यही एकमात्र अपनी तरह का उपलब्ध अद्वितीय नाटक है। विषय की दृष्टि से, शैली की दृष्टि से, चरित्र-चित्रण की दृष्टि से निस्सन्देह यह एक अपूर्व नाटक है । इसमें महान् कूटनीतिज्ञ चाणक्य की प्रतिभा और षड्यन्त्र के द्वारा नन्दवंश के विनाश के उपरान्त राक्षस को वश में करने का वर्णन है। नाटक की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें नायिका व विदूषक का अभाव है और नायिका के अभाव में नायिका को आधार मानकर उद्दीप्त होने वाले प्रेम के विषय का भी सर्वथा अभाव है। चन्द्रगुप्त और मलयकेतु

की प्रतिहारी शोणोत्तरा और विजया को छोड़कर सम्पूर्ण नाटक में केवल एक स्त्री पात्र है और वह है चन्दनदास की पत्नी जो अपने पुत्र के साथ सप्तम अङ्क में हमारे सामने आती है। अमात्य राक्षस की मुद्रा से यह कथा विशेष मोड़ ले लेती हैं, जो राक्षस की पराजय का कारण बनती है। अत: इसी मुद्रा के कारण इस नाटक का नाम मुद्राराक्षसम् हुआ।

## कथा सारांश-

**प्रथम अङ्क-** चाणक्य को राक्षस के तीन विश्वासपात्र सम्बन्धियों क्षपणक जीवसिद्धि, कायस्थ शकटदास तथा मणिकार श्रेष्ठी चन्दनदास के सम्बन्ध में गुप्तचरों से सूचना मिलती है तथा राक्षस की एक मुद्रा (मुहर) भी पराजय का कारण बनती है।

**द्वितीय अङ्क-** यह अङ्क राक्षस की कूटनीतिक पराजय का प्रथम निदर्शन है। चाणक्य की जागरूकता के चलते चन्द्रगुप्त की हत्या की राक्षस की योजना नाकाम हो जाती है।

**तृतीय अङ्क-** इसमें कौमुदी-महोत्सव-निषेध की ललितकथा वर्णित है, जिसमें शारदपूर्णिमा के **कौमुदीमहोत्सव** मनाने की राजाज्ञा का अनुकूल समय पर चाणक्य जानबूझकर निषेध कर देता है, जिसमें चन्द्रगुप्त चाणक्य से कपटविग्रह खड़ा करता है।

**चतुर्थ अङ्क-** इसमें राक्षस को अपनी विफलता का पता चलता है। राक्षस पर्वतेश्वर के पुत्र मलयकेतु से सम्पर्क स्थापित कर उसे चन्द्गुप्त के स्थान पर नन्दवंश के सिंहासन पर बैठने की योजना बनाता है।

**पञ्चम अङ्क-** यह अङ्क नाटक की गर्भसन्धि है, जिसे इस कथावस्तु का क्लाइमेक्स कहा जा सकता है। मुद्रित लेख तथा आभूषण पेटिका के साथ सिद्धार्थक के पकड़े जाने से (जो चाणक्य की कूटनीति थी) मलयकेतु का विश्वास राक्षस पर से हट जाता है और वह राक्षस का विरोधी बन जाता है। राक्षस के विरोध के परिणामस्वरूप मलयकेतु अपने सहयोगियों के साथ, पकड़ लिया जाता है तथा राक्षस को पकड़ने का प्रयास जारी है।

**षष्ठ अङ्क-** राक्षस चन्दनदास की प्रवृत्ति जानने के लिए यहाँ पर उसे चन्दनदास की भावी मृत्युदण्ड (फाँसी) की सजा की सूचना प्राप्त होती है।

**सप्तम अङ्क-** चन्दनदास को फाँसी हेतु वधस्थान पर ले जाया जाता है, जहाँ उसकी पत्नी व पुत्र करुण-क्रन्दन कर रहे हैं। अपने मित्र को इस विपत्ति से बचाने हेतु उसका मित्र राक्षस स्वयं उपस्थित होता है तथा चाणक्य की दोस्ती स्वीकार करते हुए चन्द्रगुप्त का आमात्य बनना स्वीकार कर लेता है। इसी घटना के साथ इस नाटक का पर्यवसान होता है। यह अन्तिम घटना चाणक्य की विशाल कूटनीति, गहरीचाल तथा असाधारण बुद्धि की मनोरञ्जक व्याख्या प्रस्तुत वरती है। चाणक्य ही एक ऐसा नायक है, जो राजा या राजवंश का न होने के बाद भी भारतीय इतिहास के सर्वप्रथम सर्वप्रसिद्ध सम्राट का निर्माता तथा उसके वंश के साम्राज्य का संस्थापक है। वीर-रस-प्रधान इस नाटक की कथावस्तु का आधार विष्णुपुराण व श्रीमद्भागवत् है ।

## प्रमुख विवरण-

॥मङ्गलाचरण॥ (आशीर्वादात्मक)

**"धन्या केयं स्थिता ते शिरसि शशिकला किं नु नामैतदस्या**
**नामैवास्यास्तदेतत्परिचितमपि ते विस्मृतं कस्य हेतोः।**
**नारीं पृच्छामि नेन्दुं कथयतु विजया न प्रमाणं यदीन्दु-**
**र्देव्या निह्नोतुमिच्छोरिति सुरसरितं शाठ्यमव्याद्विभोर्वः" ॥**

(मैंने कहा) "सिर पर यह शेखर बनकर आ बैठी (नयी) सुहागिन कौन है ?" "चन्द्र कला !" "(चन्द्र ?) क्या यही उसका नाम है ?" "नाम ही तो। अच्छा-भला तो तुम्हें मालूम था; पता नहीं तुम फिर-फिर भूल कैसे जाती हो ?" "मैं तो (स्वामी उस औरत को पूछती हूं, चन्द्र को नहीं (समझे ? ) ।" "(ठीक है; अगर मेरे कहे पर) विश्वास न आता हो कि यह चन्द्र ही है, तो विजया (वह तुम्हारी सहेली) कह दे (तब तो मान ज़ाओगी ?)"- इस प्रकार देवी (पार्वती) के सन्देह-कटाक्षों से गंगा की अभिरक्षा में आकुल भगवान् (शिव) का लास्य (वाक्-छल) तुम्हारी भी रक्षा करे ।

| | | |
|---|---|---|
| स्तुति | - | शिव, |
| छन्द | - | स्रग्धरा |
| लेखक | - | विशाखदत्त (300-400 ई.पू.) । (दूसरी कृति- देवीचन्द्रगुप्तम्) |
| अङ्क | - | (7), 169 पद्य |
| नायक | - | चाणक्य (धीरप्रशान्त, धीरोद्धत) |
| प्रतिनायक | - | मलयकेतु |
| उपजीव्य | - | विष्णुपुराण/ श्रीमद्भागवत |
| अङ्गीरस | - | वीर (ऐतिहासिक नाटक) |

॥पात्र परिचय॥

| | | |
|---|---|---|
| शार्ङ्गरव | - | चाणक्य का शिष्य, |
| मलयकेतु | - | पर्वतक का पुत्र, राक्षस को अंगूठी देने वाला, |
| निपुणक,सिद्धार्थक, सुसिद्धार्थक,जीवसिद्धि करभक विराधगुप्त, | - | चाणक्य के गुप्तचर, |
| प्रियंवदक | - | राक्षस के गुप्तचर, |
| शकटदास | - | राक्षस के निजी सचिव तथा मित्र, |

| | | |
|---|---|---|
| चन्दनदास | - | राक्षस के मित्र, |
| वैरोचक बर्बरक | - | पर्वतेश्वर के भाई, |
| भागुरायण | - | मलयकेतु का कपटी मन्त्री, चाणक्य का गुप्तचर, |
| जीवसिद्धि(भदन्त) | - | क्षपणक वेशधारी चाणक्य का गुप्तचर,राक्षस का कपटीमित्र, |

राक्षस के परममित्र राजा- (5)

- **चित्रवर्मा** - कुलूल देश का अधिपति।
- **सिंहनाद** - मलय देश।
- **पुष्कराक्ष** - काश्मीर देश।
- **सुषेण** - सिन्धुराज,
- **मेघनाद** - पारसीक देश।

## अंक संज्ञा -

| अङ्क | संज्ञा |
|---|---|
| प्रथम अङ्क | मुद्राप्राप्तिः |
| द्वितीय अङ्क | राक्षसविचारः (भूषणविक्रय) |
| तृतीय अङ्क | कृतककलहः (कृतककोपवृत्तान्त) |
| चतुर्थ अङ्क | राक्षसोद्योगः (प्रलोभन) |
| पञ्चम अङ्क | कूटलेखः |
| षष्ठ अङ्क | कपटपाशः |
| सप्तम अङ्क | निर्वहणम् |

## मुद्राराक्षस के मुख्य सन्दर्भ-

- चन्द्रगुप्त को 'वृषभ' एवं 'मौर्य' कहा गया है।
- नाटक में 'तीन' भाषाओं का प्रयोग किया गया है।
- **मुद्राराक्षसम्- "मुद्रया गृहीतो वशीकृतो राक्षसः यस्मिन् तत् मुद्राराक्षसम्"** ।
- विशाखादत्त की अन्य कृतियां- **देवीचन्द्रगुप्तम्, अभिसारिकवञ्चितम्** ।
- आहितुण्डिक छद्मवेषधारी – **विराधगुप्त**।
- तोरणयन्त्रपात – **दारुणवर्मा**।
- मणीकार श्रेष्ठ – **चन्दनदास**।
- मुद्राराक्षस के रचनाकार हैं- **विशाखदत्त,**
- विशाखदत्त का समय माना जाता है- **400 ई. के आस-पास,**
- मुद्राराक्षस में अंकों की संख्या है- **सात,**
- मुद्राराक्षस का अंगी रस है- **वीर रस,**
- मुद्राराक्षस में अभाव है- **नायिका एवं विदूषक का,**
- मुद्राराक्षस नाटक है- **घटनाप्रधान,**
- मुद्राराक्षस का नायक है- **विष्णुगुप्त,**
- मुद्राराक्षस का प्रतिनायक है- **राक्षस,**
- विष्णुगुप्त के अन्य नाम हैं- **चाणक्य और कौटिल्य,**
- राज्य की कितनी शक्तियाँ होती है- **तीन**
  1. उत्साह शक्ति 2. प्रभु शक्ति 3. मन्त्र शक्ति,
- मुद्राराक्षस नाटक में कुल पात्र हैं- 29,
- मुद्राराक्षस नाटक आधारित है- **मन्त्र शक्ति पर,**
- मौर्य साम्राज्य का विस्मार्क कहे गए हैं- **चाणक्य,**
- वृषल' कहा जाता है- **चन्द्रगुप्त को,**
- 'शाठ्य' नीति का पोषक है- **चाणक्य,**
- राक्षस मंच पर उपस्थित नहीं हुआ है- **प्रथम और द्वितीय अंक में,**
- चाणक्य का सहपाठी है- **इन्दुशर्मा,**
- मुद्राराक्षस का कथानक है- **ऐतिहासिक,**
- सम्पूर्ण नाटक में कवि कितने प्रकार के छन्दों का प्रयोग करता है- **19,**
- मलयकेतु के कञ्चुकी का नाम है- **जाजलि,**
- चन्द्रगुप्त के कञ्चुकी का नाम है- **वैहीनर,**
- मुद्राराक्षस में प्रयुक्त अलंकार है- **अर्थालंकार,**
- चाणक्य के पिता का नाम है- **चणक,**
- मलयकेतु का सेनापति था- **शिखरसेन,**
- राजनैतिक षड्यन्त्रों से भरपूर नाटक है- **मुद्राराक्षस,**
- सपेरे का वेष धारण कर कुसुमपुर में रहने वाला राक्षस का गुप्तचर है-**विराधरगुप्त,**
- पाटलिपुत्र विद्यमान था शोण नदी के पास चन्द्रगुप्त का सेनापति था- **सिंहबल,**
- राक्षस का सेवक था- **प्रियंवदक,**
- राक्षस का द्वारपालक था- **दौवारिक,**
- भागुरायण छोटा भाई था- **सिंहबल का,**
- चाणक्य के द्वारा चन्दन दास को नगर सेठ के पद पर प्रतिष्ठित किया गया- **सप्तम अंक में,**
- चन्द्रगुप्त का अमात्य राक्षस को बनाने की घोषणा करता है- **चाणक्य,**
- नंदवंशीय सर्वार्थसिद्धि को मरवा दिया था- **चाणक्य ने,**
- क्षपणक का वेष धारण करता है- **इन्दुशर्मा,**
- चन्द्रगुप्त का महामात्य था- **चाणक्य,**
- मुद्राराक्षस के मंगलाचरण में वन्दना की गयी है- **शिव की,**
- चन्द्रगुप्त का प्रतिहार- पालिका थी- **शोणोत्तरा,**
- मुद्राराक्षस के भरतवाक्य में वन्दना की गयी है- **विष्णु के बराह मूर्ति की,**
- 'धन्या केयं स्थिता ते शिरसि ?.. ' यह है- **मंगलाचरण** (11),
- राजा पर्वतक का पुत्र है- **मलयकेतु,**

- 'मुद्राराक्षस' का मंगलाचरण है- **आशीर्वादात्मक,**
- मुद्राराक्षस नाटक का उपजीव्य है- **विष्णु पुराण,**
- 'मुद्राराक्षस' के मंगलाचरण में छन्द है- **स्रग्धरा,**
- 'मुद्राराक्षस' के मंगलाचरण में अलंकार है- **वक्रोक्ति,**
- चाणक्य का गुप्तचर यमपटचर है- **निपुणक,**
- "चीयते बालिशस्यापि सत्क्षेत्रपतिता कृषिः।' यह कथन है- **सूत्रधार का (1/3),**
- जीवसिद्धि नामक गुप्तचर का नाम है- **इन्दुशर्मा,**
- चाणक्य का शिष्य था- **शार्ङ्गरव,**
- चाणक्य का विश्वसनीय गुप्तचर है- **सिद्धार्थक,**
- चाणक्य ने अपनी चोटी की तुलना की है- **कालसर्पिणी एवं धुएँ की रेखा से,**
- राक्षस का सेवक था- **प्रियंवदक,**
- राक्षस का गुप्तचर अहितुण्डिक है- **प्रियंवदक,**
- कुसुमपुर को किस नाम से जाना जाता है- **पाटलिपुत्र,**
- "समुत्सखा नन्दा नव हृदयरागा इव भुवः" यह कथन करता है- **निपुणक,**
- राक्षस की समानता की गयी है- **कर्ण से,**
- 'पुरन्ध्रीणां प्रज्ञा पुरुषगुणविज्ञानविमुखी' यह कथन है- **राक्षस का (2/7),**
- चन्द्रगुप्त की समानता की गयी है- **अर्जुन से,**
- राक्षस के नाम से चिह्नित अंगूठी चाणक्य के पास लाया था- **निपुणक,**
- 'कौलूतश्चित्रवर्मा मलयनरपतिः सिंहनादो नृसिंह...' यह कथन है- **राक्षस का (1/20),**
- पाँच राजा परम मित्र थे- **राक्षस के,**
- राक्षस का निजी सचिव था- **शकटदास,**
- वैतालिक के वेश में कुसुमपुर में रहता था- **स्तनकलश,**
- राक्षस का मित्र एवं कुलूत देश का राजा था- **चित्रवर्मा,**
- चन्द्रगुप्त और चाणक्य के बीच कृतकलह का वर्णन है- **तृतीय अंक में,**
- राक्षस का मित्र एवं मलय देश का राजा था- **सिंहनाद,**
- राक्षस का मित्र एवं काश्मीर का राजा था- **पुष्कराक्ष,**
- राक्षस का मित्र एवं सिन्धु देश का राजा था- **सिन्धुषेण,**
- चन्द्रगुप्त द्वारा घोषित कौमुदीमहोत्सव का निषेध करवाता है- **चाणक्य,**
- प्रथम वैतालिक स्तुति करता है- **शिव और विष्णु की,**
- चन्द्रगुप्त को चाणक्य के विरुद्ध भड़काने में समर्थ श्लोक पढ़ता है- **दूसरा वैतालिक,**
- राक्षस का मित्र एवं परस देश का राजा था- **मेघ,**
- सिद्धार्थक पत्र लिखवाता है- **शकटदास से,**
- जीवसिद्धि वेष धारण किए हुए था- **जैन साधु (क्षपणक),**
- संसार में अर्थशास्त्रकार कितने प्रकार की सिद्धि का वर्णन करते हैं- **तीन का,**
- राक्षस की तुलना चाणक्य करता है- **जंगली हाथी से,**
- राक्षस अपने परिवार को छिपाता है- **चन्दनदास के घर में,**
- पर्वतक के भाई वैरोचक को आधा राज्य देने की घोषणा की गयी थी- **चाणक्य द्वारा,**
- राक्षस द्वारा यन्त्रतोरण गिराकर चन्द्रगुप्त को मारने के लिए नियुक्त किया गया था- **दारुवर्मा को,**
- वैरोचक के आगे चलने वाले पैदल अनुचरों द्वारा पत्थर मार-मारकर मार दिया गया था- **दारुवर्मा,**
- प्रथम वैतालिक शिव के शरीर की तुलना करता है- **शरद ऋतु से,**
- विष्णु जी सोते हैं- **आषाढ मास में,**
- कार्तिक मास में शुक्लपक्ष की एकादशी को जागते हैं- **विष्णु,**
- गजाध्यक्ष का नाम है- **भद्रभट,**
- अश्वाध्यक्ष का नाम है- **पुरुषदत्त,**
- 'लब्धायां पुरि यावदिच्छमुषितं, कृत्वा पदं नो गले' यह कथन है- **चन्द्रगुप्त का (3/26),**

## सूक्तियां-

- सद्यः क्रीडारसच्छेदं प्राकृतोऽपि न मर्षयेत्
  किं नु लोकाधिकं तेजो बिभ्राणः पृथिवीपतिः॥
- न हि खलु सर्वः सर्वं जानाति।
  प्रारभ्य विघ्नविहताः विरमन्ति मध्याः॥ (**विराधगुप्त**)।

### ॥प्रथम अङ्क॥

- अत्यादर शङ्कनीयः।
- अनुभूयतां चिरं विचित्रो राजप्रसादः ।
- अनुचितः उपचारो हृदयस्य परिभवादपि दुःखमुत्पादयति ।
- कायस्थ इति लघ्वी मात्रा।
- कीदृशस्तृणानामग्निना सह विरोधः ।
- चीयते बालिशस्यापि सत्क्षेत्रपतिता कृषिः ।
  न शालेः स्तम्बकरिता वप्तुर्गुणमपेक्षते ॥
- दिष्ट्या मित्रकार्येण मे विनाशो न पुरुष-दोषेण।
- प्रज्ञा-विक्रम-भक्तयः समुदिता येषां गुणा भूतये।
  ते भृत्या नृपतेः कलत्रमितरे सम्पत्सु चापत्सु च॥
- फलेन संवादितमस्य विकत्थनम् ।
- नहि सर्वः सर्वं जानाति।
- न युक्तं प्राकृतमपि रिपुमवज्ञातुम् ।
- शिरसि भयमतिदूरे तत्प्रतिकारः।
- श्रोत्रियाक्षराणि प्रयत्नलिखितानि अपि नियतमस्फुटानि

भवन्ति।

## ॥द्वितीय अङ्क॥

- प्रकृत्या वा काशप्रभवकुसुमप्रान्तचपला।
  पुरन्ध्रीणां प्रज्ञा पुरुषगुणावज्ञानविमुखी ॥
- पृथिव्यां स्वामिभक्तानां प्रमाणे परमे स्थित:।
- किं शेषस्य भरव्यथा न वपुषि क्ष्मां न क्षिपत्येष यत्॥
  किंवा नास्ति परिश्रमो दिनपतेरास्ते न यन्निश्चल: ।
  किन्त्वङ्गीकृतमुत्सृजन् कृपणवच्छ्लाघ्यो जनो लज्जते।
  निर्व्यूढं प्रतिपन्नवस्तुषु सतामेतद्धि गोत्रव्रतम्॥
- नन्वयुक्तवर: सुहृद्द्रोह:।
- भव्ये रक्षति भवितव्यता ।
- सौहार्दात् कृतकृत्यव नियतं लब्धान्तरा भेत्स्यति ।
- भगवति कमलालये भृशमगुणज्ञासि
- अमन्त्रौषधिकुशलो व्यालग्राही प्रमत्तो मत्तमतङ्गजारोही लब्धाधिकरो।
- जितकाशी राजसेवक इत्येते त्रयोऽप्यवश्यं विनाशमनुभवन्ति।
- प्रारभ्यते न खलु विघ्नभयेन नीचै:, प्रारभ्य विघ्नविहिता विरमन्ति मध्या:।
- विघ्नै: पुन: पुनरपि प्रतिहन्यमाना:, प्रारब्धमुत्तमगुणा
  न परित्यजन्ति ॥

## ॥तृतीय अङ्क॥

- राज्यं हि नाम राजधर्मानुवृत्तिपरस्य नृपतेर्महदप्रीतिस्थानम्।
- परायत्त: प्रीते: कथमिव रसं वेत्ति पुरुष:।
- दुराराध्या हि राजलक्ष्मीरात्मवद्भिरपि राजभि:
- श्रीलंब्धप्रसरेव वेशवनिता दु:खोपचर्या भृशम् ।
- सेवां लाघवकारिणीं कृतधिय: स्थाने श्ववृत्तिं विदु:।
- निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कार विषय:।
- न निष्प्रयोजनमधिकारवन्त: प्रभुभिराहूयन्ते ।
- दैवम् अविद्वांस: प्रमाणयन्ति।
- विद्वांसोऽप्यविकत्थना भवन्ति।

## ॥चतुर्थ अङ्क॥

- अवीभत्सदर्शनं कृत्वा प्रवेशय।
- त्वद्वाञ्छान्तरितानि सम्प्रति विभो तिष्ठन्ति सांध्यानि न:।
- प्रायो भृत्यास्त्यजन्ति प्रचलितविभवं स्वामिनं सेवमाना:।

## ॥पञ्चम अङ्क॥

- मुण्डितमुण्डो नक्षत्राणि पृच्छसि।
- तदाज्ञां कुर्वाणो हितमहितमित्येदधुना। विचारातिक्रान्त: ।
  किमिति परतन्त्रो विमृशति।
- अधिकारपदं नाम निर्दोषस्यापि पुरुषस्य महदाशङ्कास्थानम्।
- गति: सोच्छायाणां पतनमनुकूलं कलयति ।
- स्वार्थे कस्मिन् समीहा पुनरधिकतरे त्वामनार्य करोति ।
- अयमपरो गण्डस्योपरि स्फोट:।
- वयमिदानीमनार्या: संवृत्ता:।

## ॥षष्ठ अङ्क॥

- तत्किं निमित्तं कुकविकृतनाटकस्येवान्वयमुखेऽन्यन्निर्वहणम् ।
- देवेनोपहतस्य बुद्धिरथवा सर्वा विपर्यस्यति ।
- अलक्षितनिपाता: पुरुषाणां समविषमदशापरिणतयो भवन्ति।
- अभूमि खल्वेषोऽविनयस्य।
- एतत्तदपावृतमस्मच्छोकदीक्षां द्वारं दैवेन।
- कृतार्थोऽयं सोऽर्थस्तव सति वणिकत्वेऽपि वणिज:।
- सोऽयमभ्यर्ण: शोकवज्रपातो हृदयस्य।

## ॥सप्तम अङ्क॥

- स्वपतोऽपि ममेव यस्य तन्त्रे गुरवो जाग्रति कार्यजागरूका:।
- सम्पन्नास्ते सर्वाशिष: ।
- सर्वथा स्थाने यशस्वी चाणक्य:।
- कार्याणां गतयो विधेरपि न यान्त्याज्ञाकरत्वं चिरात् ।
- किं भूय: प्रियमुप करोमि ।
- किं कर्त्तव्यमत: परम्।

# 5. उत्तररामचरितम्

### परिचय-

कालिदास के पश्चात् संस्कृत साहित्य में भवभूति का ही नाम उत्कृष्ट नाटककार के रूप में लिया जाता है। इनके तीन रूपक प्राप्त हैं-मालतीमाधव, महावीरचरितम् एवं उत्तररामचरितम्। उत्तररामचरितम् भवभूति का अन्तिम और सर्वोत्कृष्ट नाटक है- **"उत्तररामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते"** उत्तररामचरितम् में रामायण के उत्तरकाण्ड की कथा सात अङ्कों में निबद्ध है जिसमें राम के जीवन के उत्तर भाग की कथा है। नाटक का प्रारम्भ नान्दीपाठ से होता है। इसकी संक्षिप्त कथा निम्नलिखित है।

### कथा सारांश-

**प्रथम अङ्क-** लंका से लौटकर आने पर राम का राज्याभिषेक होता है। राज्याभिषेक के समय आए हुए जनक मिथिला लौट जाते हैं, और उनके जाने से सीता दु:खी हो जाती हैं। गर्भिणी सीता के उदास मन को बहलाने के लिए राम चित्रशाला में चित्रित अपने जीवन से सम्बद्ध घटनाओं को

सीता को दिखाते हैं। इसे देखकर गर्भिणी सीता के मन में एक बार फिर तपोवनों को देखने का दोहद उत्पन्न हो जाता है। चित्र देखते-देखते सीता थक जाती है और वह राम के वक्षस्थल पर सिर रखकर सो जाती हैं। इसी समय दुर्मुख आकर सीता के विषय में जनापवाद की सूचना देता है। राम पर जैसे वज्रपात हो गया हो। सीता के भावी विरह की अनुभूति की तीव्रता को उभारने के लिए चित्रशाला वाले दृश्य की योजना एक गहरी सूझ है। प्रेम और कर्त्तव्यपालन का जटिल संघर्ष दिखाया गया है जिसमें अन्ततः कर्त्तव्यपालन विजयी होता है, पर इतना होने पर राम का दिल टूट जाता है, और वे न चाहते हुए भी कठोर बनकर गर्भ के बोझ वाली सीता को हिंसक पशुओं के लिए वन में उसी तरह छोड़ देते हैं, जैसे कोई बलि दी जा रही हो। इस अड्क को चित्रवीथी के नाम से जाना जाता है।

**द्वितीय अङ्क-** दूसरा अङ्क ठीक 12 वर्ष बाद का है। विष्कम्भक से पता चलता है कि सीता के दो पुत्र हो गए हैं और वे वाल्मीकि के पास विद्याध्ययन कर रहे हैं। इसी में यह भी सूचना मिलती है कि शूद्रमुनि शम्बूक का वध करने के लिए राम इस वन में आए हुए हैं। राम, शम्बूक का वध करते है और शम्बूक दिव्य रूप को धारण कर लेता है। शम्बूक के मुंह से दण्डकारण्य का प्रशान्त और गम्भीर प्रकृति का सुन्दर वर्णन कराया गया।

**तृतीय अङ्क-** राम पञ्चवटी में प्रवेश करते हैं। तमसा तथा मुरला नामक दो नदी-देवताओं के संवाद द्वारा वासन्ती नामक वन-देवता से लव-कुश व सीता-विषयक वार्ता को सुनकर राम मूर्च्छित हो उठते हैं। तब तक देवप्रसाद से गुप्तरूप धारिणी सीता अपने प्रयत्नों से राम को होश में लाती हैं तथा अपने प्रति रामचन्द्र का अनुराग देख प्रसन्नता का अनुभव करती हैं। एक लम्बी विरह-व्यथा के बाद राम अश्वमेध सम्पादन हेतु अयोध्या लौट जाते हैं तथा सीता पुत्रों को मंगलग्रन्थि-सम्पादन हेतु गंगा के पास लौट जाती हैं। सीता के प्रत्यक्षतः न होने से इस अड्क को छायाङ्क कहा जाता है।

**चतुर्थ अङ्क-** इसमें वशिष्ठ अरुन्धती, राम की माताएँ तथा जनकजी अतिथिरूप में वाल्मीकि आश्रम में पदार्पण करते हैं। यहाँ पर भवभूति ने जनक, अरुन्धती तथा कौशल्या के बीच सीता-परित्याग से उत्पन्न स्थिति का बहुत ही मर्मभेदी वर्णन किया है। इस अङ्क के अन्त में लव-कुश के द्वारा राम के अश्वमेधीय घोड़े को पकड़ने की घटना वर्णित है ।

**पञ्चम अङ्क-** राम की अश्वानुगामी सम्पूर्ण सेना की पराजय के पश्चात् सेनापति लक्ष्मणपुत्र चन्द्रकेतु तथा लव के बीच काफी लम्बा सम्वाद चलता है, तदनन्तर भीषण संग्राम चालू हो जाता है।

**षष्ठ अङ्क-** लव-चन्द्रकेतु संग्राम में श्रीराम पदार्पण करते हैं। युद्ध बन्द होता है। लव तथा चन्द्रकेतु दोनों श्रीराम को प्रणाम करते हैं, तब तक कुश भी उपस्थित होता है। लव तथा कुश में सीता की आकृति की समता पाकर राम प्रसन्न होते हैं तथा लक्ष्मण उपस्थित, वशिष्ठ, वाल्मीकि, जनक, कौशल्यादि को प्रणाम करते हैं।

**सप्तम अङ्क-** इस अङ्क में गर्भनाटक की योजना है। प्रजा के सामने नाटक खेला जाता है। जिसमें गंगा तथा पृथ्वी देवता सीता को निर्दोष सिद्ध कर रामचन्द्र को समर्पित, करती हैं। जृम्भकास्त्र सिद्धि से लव-कुश का राम का पुत्र होना सिद्ध होता है। भरतवाक्य से नाटक का पर्यवसान होता है।

**प्रमुख विवरण-**

**॥मङ्गलाचरणम् ॥** (नमस्कारात्मक)

**"इदं कविभ्यः पूर्वेभ्यो नमोवाकं प्रशास्महे।
विन्देम देवतां वाचममृतामात्मनः कलाम" ॥**

हम अपने पूर्वजन्म कवियों (व्यास, वाल्मीकि, भास, कालिदास आदि) को प्रणाम करते हैं और यह चाहते हैं कि उनके आशीर्वाद से हमें जगत् के पालक विष्णु की कलारूप अमर वाणी देवता का साक्षात्कार हो ।

| | | |
|---|---|---|
| छन्द | - | अनुष्टुप |
| स्तुति | - | सरस्वती |
| लेखक | - | भवभूति |
| विधा | - | नाटक, |
| अङ्क | - | (7- 256 श्लोक) |
| प्रधानरस | - | करुण, |
| उपजीव्य | - | 1 वाल्मीकि रामयण, 2 पद्मपुराण, |
| नायक | - | राम, |
| नायिका | - | सीता। |

**॥पात्र परिचय ॥**

| | | |
|---|---|---|
| सौधतकि,दण्डायन | - | वाल्मीकि के शिष्य, |
| आत्रेयी | - | तपस्विनी ब्रह्मचारिणी, |
| सुमन्त्र | - | चन्द्रकेतु का सारथि, |
| शम्बूक | - | शूद्र तपस्वी, |
| चन्द्रकेतु | - | लक्ष्मण का पुत्र, |
| अरुन्धती | - | वशिष्ठ की पत्नी, |
| लोपामुद्रा | - | अगस्त्य की पत्नी, |
| अष्टावक्र | - | कहोड़ के पुत्र, |
| पुष्कल | - | भरतपुत्र अश्व का रक्षक, |
| तमसा,मुरला | - | नारी रूपधारिणी नदी, |
| विद्याधरी | - | विद्याधर की पत्नी, |
| प्रतिहारी | - | राम के राजभवन का गुप्तचर, |
| कञ्चुकी | - | राम का अन्तःपुरवासी ब्राह्मण सेवक, |
| सूत्रधार | - | प्रधान नट, |

| | | |
|---|---|---|
| नट | - | सूत्रधार का सहायक, |
| वटुकगण | - | लव-कुश के आश्रमीसाथी सैनिक, |
| शान्ता | - | राम की बहन, "ऋष्यश्रृंग" की पत्नी, |
| वसिष्ठ | - | राम के कुलगुरु, अरुन्धति के पति, |
| वाल्मीकि | - | कुश-लव के पालक एवं शिक्षक तथा रामायण के रचयिता। |
| वासन्ती | - | वनदेवता सीता की प्रियसखी, |
| ऋष्यश्रृंग | - | विभाण्डक के पुत्र, |

## उत्तररामचरितम् के मुख्य सन्दर्भ-

- यह विदूषक रहित नाटक है।
- चित्रवीथी बनाने वाले चित्रकार का नाम – **अर्जुन**
- उत्तररामचरितम का भरतवाक्य **"शार्दूलविक्रीडितम"** छन्द में है।
- दशरथ की पुत्री शान्ता के पति 'ऋष्यश्रृंग' ने 12 वर्ष तक चलने वाला यज्ञ प्रारम्भ किया इसकी सूचना प्रथमाङ्क में मिलती है।
- भवभूति ने उत्तररामचरितम् में **"शौरसेनीप्राकृत"** का प्रयोग किया है।
- महर्षि वसिष्ठ का संदेश लेकर 'अष्टावक्र' आते हैं।
- प्रथम अङ्क में राम के राज्याभिषेक से उत्पन्न प्रतिक्रिया का निरीक्षण करके 'दुर्मुख' आता है।
- पञ्चवटी में राम का शयन - शिलातल कदली वन के मध्य में था।
- राजा दशरथ ने शान्ता को लोमपाद के पास बेटी की तरह दिया था ।
- 'उत्तररामचरितम्' में रीति है- **वैदर्भी,**
- भवभूति के पिता हैं- **नीलकण्ठ,**
- भवभूति को माता हैं- **जतुकर्णी,**
- नीलकण्ठ या भटट श्रीकण्ठ नाम था- **भवभूति का,**
- भवभूति का गोत्र है- **काश्यप ,**
- कृष्णयजुर्वेद की तैत्तिरीय शाखाध्यायी ब्राह्मण थे- **भवभूति,**
- दक्षिण भारत में समपुर के निवासी थे- **भवभूति,**
- भवभूति के गुरु थे- **ज्ञाननिधि,**
- गौड़ी रीति के सर्वश्रेष्ठ कवि हैं- **भवभूति,**
- भवभूति के पितामह है- **भट्टगोपाल,**
- 'उत्तररामचरितम्' के प्रणेता है- **भवभूति,**
- तीनों रूपकों का अभिनय किया गया था- **कालप्रियनाथ महोत्सव में,**
- पदवाक्यप्रमाणज्ञ उपाधि है- **भवभूति की,**
- "पदवाक्यप्रमाणज्ञ, परिणतज्ञ, शिखरिणीकवि, वश्यवाक्" उपाधियाँ हैं- **भवभूति की,**
- भवभूति का प्रसिद्ध दार्शनिक नाम था- **उदुम्बर,**
- 'पदवाक्यप्राणज्ञ' में 'पद' का अर्थ है- **व्याकरण,**
- 'पदवाक्यप्राणज्ञ' में 'वाक्य' का अर्थ है- **मीमांसा,**
- 'पदवाक्यप्राणज्ञ' में 'प्रमाण' का अर्थ है- **न्यायशास्त्र,**
- भवभूति किस राजा के राजाश्रय में थे- **कन्नौज के राजा यशोवर्मा,**
- भवभूति का समय है- **680 ई. से 750 ई. के मध्य,**
- भवभूति की रचनाएँ हैं-

  1. मालतीमाधव (प्रकरण)

  2., उत्तररामचरित (नाटक)

  3. महावीरचरित (नाटक)
- भवभूति की तीनों कृतियों में अभाव है- **विदूषक का ,**
- भवभूति द्वारा रचित रूपकों की संख्या है- **तीन,**
- 'मालतीमाधव' में प्रधान रम है- **श्रृंगार रस,**
- 'महावीरचरितम्' में प्रधान रस है- **वीर रस,**
- "उत्तररामचरितम्' में प्रधान रस है- **करुण रस,**
- भवभूति ने करुण रस का वर्णन किया है- **वैदर्भी में ,**
- भवभूति ने वीररस एवं प्रकृति वर्णन किया है- **गौडी रीति में,**
- भवभूति ने वीररस एवं प्रकृति वर्णन किया है- **गौडी रीति,**
- ओजगुण के सर्वश्रेष्ठ कवि माने जाते हैं- **भवभूति ,**
- भवभूति के प्रियछन्द है- **अनुष्टुप् और शिखरिणी,,**
- करुण रस के वर्णन में प्रयुक्त छन्द है- **शिखरिणी**
- भवभूति उपासक थे- **शिव के,**
- भवभूति के नाटकों में मुख वृत्ति है-**अभिधावृत्ति,**
- 'उत्तररामचरितम्' की विधा है- **नाटक ,**
- 'उत्तररामचरितम्' का आरम्भ होता है- **नान्दी पाठ से,**
- श्रृंगार रस के वर्णन में प्रयुक्त छन्द है- **मालिनी ,**
- शौरसेनी प्राकृत का प्रयोग किया गया है-**'उत्तररामचरितम्',**
- अनुष्टुप् छन्द का प्रयोग किया गया है- **84 श्लोकों है ,**
- वसंततिलका छन्द का प्रयोग किया गया है- **26 श्लोकों है,**
- उत्तररामचरितम्' का अन्त होता है- **भरतवाक्य से,**
- शिखरिणी छन्द का प्रयोग किया गया है- **30 श्लोकों में ,**
- शार्दूलविक्रीडित छन्द का प्रयोग किया गया है- **25,**
- 'उत्तररामचरितम्' में कुल अंक है- **सात,**
- 'उत्तररामचरितम्' का उपजीव्य है- **वाल्मीकीय रामायण-** उत्तरकाण्ड, सर्ग- 48-97, पद्मपुराण पातालखण्ड- 1-68 तक,
- गर्भाङ्क है- **सप्तम अंक,**
- सातवें अंक में केवल प्राकृत बोलती हैं- **सीता,**

- षष्ठ अंक के विषकम्भक में प्राकृत बोलती है- **विद्याधरी,**
- "उत्तररामचरितम्' में अनुपस्थिति है- **भरत ,**
- 'उत्तररामचरितम्' में राम हैं- **राजा (भगवान नहीं),**
- वशिष्ठ की पत्नी का नाम था- **अरुन्धती,**
- अरुन्धती की उपमा दी गयी है- **उषा देवी से,**
- 'उत्तररामचरितम्' के चार अंकों में प्रयोग है- **विषकम्भक का,**
- सप्तम अंक को कहा गया है- **गर्भाङ्क,**
- करुण रस प्रधान नाटक है- **उत्तररामचरितम्,**
- प्रथम अंक का स्थान है- **अयोध्या,**
- द्वितीय अंक का स्थान है- **दण्डकारण्य का जनस्थान प्रदेश,**
- तृतीय अंक का स्थान है- **दण्डकारण्य का पञ्चवटी प्रदेश,**
- चतुर्थ से सप्तम तक का स्थान है- **वाल्मीकि के आश्रम का समीपवर्ती स्थान,**
- वाग्वश्येवानुवर्तते यह है- **उत्तररामचरितम्,**
- प्रकृति को आलम्बन के रूप में लिया है- **भवभूति ने,**
- भवभूति है- **आदर्शवादी,**
- 'उत्तररामचरितम्' में कुल श्लोकों की संख्या- 256,
- 'उत्तररामचरितम्' में अलंकारों का प्रयोग हुआ है- 38 ,
- **भवभूति ने** 'उत्तररामचरितम्' में छन्दों का प्रयोग किया- **उन्नीस,**
- राम के राज्याभिषेक से लेकर सीता के पृथ्वी में अनाध्यानि होने की कथा वर्णित है- **उत्तररामचरितम् में,**
- 'उत्तररामचरितम्' में नाटक आरम्भ होता है- **चित्रदर्शन से ,**
- उत्तररामचरितम्' का मंगलाचरण है- **नमस्कारात्मक,**
- भवभूति के अनुसार सभी रसों का मूल है- **करुण ,**
- "एकोरसः करुण एव" यह है- **उत्तररामचरितम् में,**
- दूध छोड़ने के बाद बालक रहते हैं- **वाल्मीकि के पास ,**
- गंगा के संरक्षण में रहती हैं- **सीता,**
- पंचवटी में प्रवेश का काम हुआ है- **द्वितीय अंक में,**
- सीता परित्याग के कितने वर्षों के अन्तराल के बाद दण्डकारण्य आते है-**12 वर्षों का,**
- राम सीता संवाद छाया रूप में किस अंक में है- **तृतीय,**
- जृम्भक अस्त्रों को भगवान् कृशाश्व ने दिया था- **विश्वामित्र को,**
- राम शम्बूक वध के लिए जाते हैं- **दण्डकारण्य को,**
- जृम्भकास्त्र का प्रयोग पंचम अंक में किया था- **लव ने,**
- जनक का अतिथि रूप में वाल्मीकि आश्रम में पदार्पण होता है- **चतुर्थ अंक में,**
- विश्वामित्र ने जृम्भक अस्त्र को दिया था- **राम को (ताड़का वध के समय),**
- सीता-लोकापवाद सम्बन्धी सूचना राम को देने वाला गुप्तचर था- **दुर्मुख,**
- चन्द्रकेतु तथा लव के बीच दीर्घकालिक संवाद होता है-पंचम अंक,
- वीर रस का मनोहारी निदर्शन प्राप्त होता है- **पंचम अंक में,**
- चित्रवीथी के दृश्य वर्णित हैं- **प्रथम अंक में ,**
- महाराज दशरथ की पुत्री का नाम था- **शान्ता,**
- लव और चन्द्रकेतु का युद्ध होता है- **षष्ठ अंक में ,**
- शान्ता का विवाह हुआ था- **ऋष्यशृङ्ग से ,**
- ऋष्य ने कितने वर्षों तक चलने वाला यज्ञ प्रारम्भ किया था- 12 **वर्ष,**
- लव और चन्द्रकेतु किसके आने पर युद्ध रोक देते हैं- **राम के,**
- सभी पात्र वाल्मीकि के आश्रम में उपस्थित होते हैं- **सप्तम** अंक में,
- 12 वर्ष तक चलने वाले यज्ञ का वर्णन है- **प्रथम अंक में,**
- महर्षि वशिष्ठ का सन्देश लेकर आते हैं- **अष्टावक्र,**
- चित्रवीथी में कहाँ तक की कथा वर्णित थी-**सीता के अग्नि शुद्धि तक,**
- सीता की पूर्ण पवित्रता की घोषणा करती हैं- **गंगा और पृथ्वी,**
- चित्रवीथी बनाने वाले चित्रकार का नाम है- **अर्जुन ,**
- लक्ष्मण की पत्नी का नाम है- **उर्मिला,**
- गर्भनाटक का अभिनय किया जाता है- **अप्सराओं द्वारा,**
- सीता परित्याग से लेकर लव और कुश के जन्म तक की कथा वर्णित है-**गर्भनाटक में,**
- लक्ष्मण के पुत्र का नाम है- **चन्द्रकेतु,**
- चन्द्रकेतु के सारथि थे- **सुमन्त,**
- किसके आदेशानुसार सीता दूध छोड़ने तक दोनों बालकों का पालन करती है- **पृथ्वी के,**
- दण्डकारण्य की वन देवता थी- **वासन्ती,**
- सीता और राम की पुरानी सखी थी- **वासन्ती,**
- दोनों बालकों को वाल्मीकि को सौंपती हैं- **गंगा**
- नदी अधिष्ठात्री देवियाँ हैं- **तमसा और मुरला,**
- महर्षि अगस्त्य की पत्नी का नाम है-**'लोपामुद्रा'**
- सीता दो बच्चों को जन्म देती है- **गंगा के प्रवाह में,**
- 'उत्तररामचरितम्' में सीता परित्यागजन्य शोक ही है- **स्थायिभाव,**
- दोनों बच्चों को प्रवाह से बाहर लाती है- **सीता और गंगा,**
- "उत्तररामचरितम्' में रीति है-**गौड़ी और वैदर्भी,**
- "उत्तररामचरितम्' में सबसे अधिक प्रयुक्त अलंकार है- **उपमा,**
- षष्ठ अंक में श्लोकों की संख्या है- 42 ,
- सप्तम अंक में श्लोकों को संख्या है -21,
- 'उत्तररामचरितम्' में सबसे कम प्रयुक्त अलंकार है- **अर्थान्तरन्यास ,**
- चतुर्थ अंक में किसके पूछने पर लव अपने को वाल्मीकि पुत्र बताता है- **कौशल्या के,**
- 'श्याम' नाटक वट वृक्ष का वर्णन है- **उत्तररामचरितम् में ,**

- ऋष्यश्रृंग के आश्रम से सीधे महर्षि वाल्मीकि के आश्रम में आती है- **कौशल्या,**
- लव यज्ञ का घोड़ा पकड़ता है- **चतुर्थ अंक में,**
- "उत्तररामचरितम्' का भरतवाक्य किस छन्द में है- **शार्दूलविक्रीडित,**
- सीता द्वारा पाले गए हाथी, मयूर की चर्चा की गयी है- **तृतीय अंक में,**
- मूर्च्छितराम की होश में लाती है- **सीता,**
- नाटक के अन्त में मंच पर आते हैं- **महर्षि वाल्मीकि,**
- 'उत्तररामचरितम्' नाटक है- **सुखान्त,**
- तृतीय अंक में कुल पात्र हैं- **पाँच-**
  **1 तमसा 2 मुरला 3 मयूर सीता 4. राम 5. वासन्ती,**
- किस वृक्ष पर बैठकर मधुर स्वर करता है- **कदम्ब,**
- राम ने लोकानुरंजन के लिए सीता तक को त्याग देने की बात कही है-**प्रथम अंक में,**
- मुरला द्वारा गोदावरी के पास संदेश भेजा था- **लोपामुद्रा ने,**
- 'स्नेहं दयां च सौख्यं च यदि वा जानकीमपि" यह का है- **राम का ,**
- **प्राचेतस** कहा गया है- **महर्षि वाल्मीकि को,**
- 'कुलपति' कहा गया है- **महर्षि वाल्मीकि को,**
- अमरसिन्धु कहा गया है- **गंगा को,**
- 'एकोरस: करुण एव निमित्तभेदाद्' इस श्लोक से अंत होता है- **तृतीय अंक का,**
- 'एकोरस: करुण एव निमित्तभेदाद्' इसे कहा है- **तमसा,**
- 'एकोरस: करुण एवं निमित्तभेदाद्' इसमें छन्द है- **वसन्ततिलका,**
- सीता त्याग के लिए राम की भर्त्सना करती है- **वासन्ती,**
- लवणासुर वध करने जाते हैं- **शत्रुघ्न,**
- उत्तररामचरितम् में अश्वमेधीय अश्व का रक्षक है- **चन्द्रकेतु,**
- मूल कथा में अश्वमेधीय अश्व का रक्षक है- **भरत पुत्र पुष्कल,**
- राम 'अश्वमेध यज्ञ की सूचना देते हैं- **तृतीय अंक में,**
- तमसा मुरला के वार्तालाप से आरम्भ होता है- **तृतीय अंक का .**
- दाण्डायन और सौधातकि के वार्तालाप से आरम्भ होता है- **चतुर्थ अंक,**
- प्रथम अंक में श्लोकों की संख्या है- 51,
- द्वितीय अंक में श्लोकों की संख्या है- 30,
- तृतीय अंक में श्लोकों की संख्या है- 48,
- चतुर्थ अंक में श्लोकों की संख्या है- 29,
- पंचम अंक में श्लोकों की संख्या है- 35,
- **'कारुण्यं भवभूतिरेव तनुते'** यह उक्ति कही गयी है- **भवभूति के सम्बन्ध में,**
- वासन्ती कुशलक्षेम पूछती है- **लक्ष्मण का,**
- भवभूति की काव्यशैली है- **वैदर्भी और गौड़ी,**
- 'उत्तररामचरितम्' में शम्बूक वध है- **प्रकरी**
- 'उत्तररामचरितम्' में सीता विषयक जनापवाद है- **बीज,**
- 'उत्तररामचरितम्' में नायक राम की प्रकृति है- **धीरोदात,**
- 'उत्तररामचरितम्' में नाटक में कितने पद वाली नान्दी है- **द्वादश,**
- भवभूति की अन्तिम रचना मानी जाती है- **उत्तररामचरितम्,**
- सीता का ज्येष्ठ पुत्र है- **कुश,**
- "ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोऽनुधावति' यह उक्ति है- **राम,**
- भवभूति की सर्वश्रेश्ठ रचना मानी जाती है- **उत्तररामचरितम्,**
- 'भवभूतेः शिखरिणी निर्गलतरङ्गिणी' यह कथन है- **क्षेमेन्द्र की,**
- सीता के परित्याग रूपी वनवास को कितने वर्ष बीत गए है- 12 **वर्ष,**
- 'गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः' यह सूक्ति है- **'उत्तररामचरितम्' की,**
- राम ने स्वर्णमयी सीता के साथ यज्ञ किया था- **अश्वमेघ यज्ञ,**
- "स्नेपयति हृदयेश स्नेहनिष्यन्दिनी" से यहाँ 'हृदयेश' पद से निर्देश है- **राम का ,**
- करुण रस का सर्वोत्तम कवि माना जाता है- **भवभूति की,**
- 'प्रसवः खलु प्रकर्षपर्यन्तः स्नेहस्य' यह तमसा ने किससे कहा था- **सीता से,**
- राम-सीता का मिलन किस अंक में होता है- **सप्तम अंक में,**
- सीता के कर्णमूल से लवलीलता के पत्ते को खींचता- **करिशावक,**
- 'उत्तररामचरितम्' में 'कालप्रियनाथ' का अर्थ है- **शिव ,**
- 'विश्वमोहः स्थगयति कथम्' में 'विश्वक' पद का अर्थ है- **चारों ओर से,**
- पंचवटी में राम के साथ साक्षात् वार्तालाप करती है- **वासन्ती ,**
- 'करुणस्य मूर्तिरथवा शरीरिणी' यह कहा था- **तमसा ने जानकी के लिए,**
- सीता को अदृश्य रहने का वरदान दिया था- **भागीरथी ने ,**
- 'पुटपाकप्रतीकाशो रामस्य करुणो रसः" यह कथन है- **मुरला,**
- 'पत्रिणाम्' पद का अर्थ है- **शराणाम्,**
- "अहो! उत्खातितमिदानी ते परित्यागशल्यम्' यह कथन है- **सीता का,**
- 'उत्तररामचरितम्' में नदी के रूप में वर्णन नहीं है- **वासन्ती का,**
- "उत्तररामचरितम्' में पात्रों की कुल संख्या है-26,
- "किन्तु सन्तापकारिणो बन्धुजनप्रियोगा' यह उक्ति है- **सीता,**
- 'कदम्बयष्टिः स्फुटकोरकेव' इसमें अलंकार है- **उपमा,**
- "एते हि हृदयमर्मच्छिदः संसारभावाः" यह उक्ति है- **राम की,**
- 'कुल' पद का शब्दार्थ है- **कली,**
- 'काकली' पद का अर्थ है- **तोतली बोली,**
- "तोर्थोदकं च वह्निश्च नान्यतः शुद्धिमर्हतः" यह उक्ति- **राम की,**
- 'नैसर्गिको सुरभिणः कुसुमस्य सिद्धा' यह उक्ति है- **राम,**
- रयः पद का अर्थ है- **वेग,**

- 'कुरङ्ग' पद का अर्थ है- **मृग,**
- 'दुर्जना सुखमुत्पादयति' यह कथन है- **सीता की**
- 'अपि ग्रामा रोदित्यपि दलति वजस्य हृदयम्' यह कथन- **लक्ष्मण का,**
- 'प्रियाशोको जीवं कुसुममिव' इसमें अलंकार है- **उपमा,**
- त्वं जीवितं त्वमसि में हृदयं द्वितीयम्' इसमें अलंकार हैं- **रूपक,**

**भरतवाक्यम्**- (शार्दूलविक्रीडितम्)

**"पाप्मभ्यश्च पुनाति वर्धयति च श्रेयांसि सेयं कथा**
**मङ्गल्या च मनोहरा च जगतो मातेव गङ्गेव च ।**
**तामेतां परिभावयन्त्वभिनयैर्विन्यस्तरूपां बुधाः**
**शब्दब्रह्मविदः कवेः परिणतां प्राज्ञस्य वाणीमिमाम्" ॥**

## अङ्कों की संज्ञा एवं प्रमुख प्रसङ्ग-

| अङ्क | संज्ञा | प्रसङ्ग |
|---|---|---|
| प्रथम अङ्क | चित्रदर्शन | चित्रवीथी योजना |
| द्वितीय अङ्क | पञ्चवटीप्रवेश | 'राम द्वारा शम्बूकवध |
| तृतीय अङ्क | छाया | छायाङ्कयोजना |
| चतुर्थ अङ्क | कौशल्याजनकयोग | अश्वमेधीय घोड़े को पकड़ना, |
| पञ्चम अङ्क | कुमारविक्रम | लव द्वारा जृम्भक अस्त्र का प्रयोग। |
| षष्ठ अङ्क | कुमार प्रत्यभिज्ञान | लव और चन्द्रकेतु का युद्ध। |
| सप्तम अङ्क | सम्मेलन | गर्भनाटक(अंकावतार) |

## प्रमुख सूक्तियां -

- अपिग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्। - **(लक्ष्मण)**
- एते हि हृदयमर्मच्छिदः संसारभावाः। - (राम)
- इयं गेहे लक्ष्मीरियममृतवर्तिर्नयवयोः। - (राम)
- दुर्जनोऽसुखमुत्पादयति। - (सीता)
- उत्पत्तिपरिपूताया किमस्याः पावनान्तरैः।
  तीर्थोदकं च वह्निश्च नान्यतः शुद्धिमर्हतः। - (राम)
- नैसर्गिकी सुरभिणः कुसुमस्य सिद्धा।
  मूर्ध्नि स्थितिर्न चरणैरवताऽनानि ॥ - (राम)
- सतां केनापि कार्येण लोकस्याराधनं व्रतम्। (राम –दुर्मुख)
- ते हि नो दिवसा गताः। - (राम)
- सन्तापकारिणो बन्धुजनविप्रयोगा भवन्ति। - **(सीता)**
- अहमेवैतस्य हृदयं जानामि। - (सीता)
- ईदृशो जीवलोकस्य परिणामः संवृतः- (सीता)
- प्रत्ययेन निष्कारणपरित्याग शाल्येतोऽपि बहुमतो मम जन्मलाभः। - **(सीता)**
- सतां केनापि कार्येण लोकस्याराधनं व्रतम्। - **(राम-दुर्मुख)**
- सतां सद्भिः सङ्गः कथमपि हि पुण्येन भवति। - **(वनदेवता-तापसी)**
- वज्रादपि कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि – **(वासन्ती-आत्रेयी**
- अनिर्भिन्नो गभीरत्वादन्तर्गूढ़घनव्यथः।
  पुटपाकप्रतीकाशो रामस्य करुणो रसः ॥ - **(मुरला-तमसा)**
- उचितमेव दाक्षिण्यं स्नेहस्य। संजीवनोपायस्तु। मौलिक एव रामभद्रस्याद्य सन्निहितः। - (तमसा)
- ईदृशानां विपाकोऽपि जायते परमाद्भुतः।
  यत्रोपकरणीभावमायात्येवंविधो जनः ॥ **(मुरला)**
- निष्कारणपरित्यागिनोऽप्येतस्य।
  दर्शनेनैवंविधेन कीदृशी मे हृदयावस्था ॥ - **(सीता)**
- करुणस्य मूर्तिरथवा शरीरिणी विरहव्यथेव वनमेति जानकी।
  - (तमसा)
- न त्वामवनिपृष्ठवर्तिनीमस्मत्प्रभावाद।
  वनदेवता अपि द्रक्ष्यन्ति किमुतमर्त्याः ॥ - **(तमसा)**
- पूजार्हः सर्वस्यार्यपुत्रो विशेषतो मम प्रियसख्याः। - (सीता)
- प्रियाशोको जीवं कुसुममिव धर्मो ग्लपयति – **(तमसा)**
- एकोरसः करुण एव निमित्तभेदात्।– **(तमसा)**
- पुरोत्पीडे तटाकस्य परीवाहः प्रतिक्रिया।
  शोकक्षोभे च हृदयं प्रलापैरेव धार्यते ॥ - **(तमसा-सीता)**
- गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः। (अरुन्धती)

# 6. रत्नावली

**परिचय-**

पुष्यभूति वंशीय शासक हर्षवर्धन (606-647) महान विजेता एवं साम्राज्य निर्माता होने के साथ-साथ एक उच्च प्रतिभा के धनी नाटककार भी थे। हर्ष को संस्कृत में लिखित तीन नाटकों का रचयिता माना जाता है- 1. **रत्नावली, 2. नागानन्द, 3. प्रियदर्शिका ।**

1. **रत्नावली** – रत्नावली में चार अंक हैं, यह एक प्रसिद्ध नाटिका है, जिसमें हर्ष ने एक आदर्श कथानक को भव्य रूप से प्रदर्शित किया है। और चरित्र चित्रण भी कुशलतापूर्वक किया है ।

**प्रमुख विवरण-**

**॥मङ्गलाचरण॥**

**"पादाग्रस्थितया मुहुः स्तनभरेणानीतया नम्रतां**
**शम्भोः सस्पृहलोचनत्रयपथं यान्त्यातदाराधने ।**
**ह्रीमत्या शिरसीहितः सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पया**

**विश्लिष्यन्कुसुमाञ्जलिर्गिरिजया क्षिप्तोऽन्तरे पातु वः" ॥**

महादेव की आराधना में उपस्थित पार्वती ने अपने हाथों में कुछ फूल इस अभिप्राय से रख लिए थे कि उन्हें वह महादेव के मस्तक पर चढ़ाएगी। इसी लिए स्तन-भारावनता पार्वती पैरों के अगले भाग पर खड़ी थी। इसी स्थिति में महादेव ने अपने तीनों सस्पृह नयन उसकी देह पर डाल दिये, जिससे उसने लज्जित तथा पसीना, रोमाञ्च और कम्प से युक्त होकर अपनी सम्हाली हुई कुसुमाञ्जलि को बीच में ही गिराकर बिखेर दिया, वही कुसुमाञ्जलि आप लोगों की रक्षा करे ॥

**"औत्सुक्येन कृतत्वरा सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया,**
**तैस्तैर्बन्धुवधूजनस्य वचनैर्नीताभिमुख्यं पुनः।**
**दृष्ट्वाग्रे वरमात्तसाध्वसरसा गौरी नवे संगमे,**
**संरोहत्पुलका हरेण हसता श्लिष्टा शिवायास्तु वः" ॥**

नव सङ्गम में औत्सुक्यवश शीघ्रता परायण, स्वभाविक लज्जा के कारण रुकी हुई, सखी सम्बन्धिनी रमणियों के प्रबोधन वाक्यों से पुनः अभिमुखीभूत, और सामने महादेवरूप वरको देखकर भयभीत तथा रोमाञ्चित पार्वती-जिसे महादेव ने हँस कर गले लगा लिया-आप को कल्याण दे ॥

| | | |
|---|---|---|
| **स्तुति** | - | शिव, पार्वती, |
| **छन्द** | - | शार्दूलविक्रीडितम्, |
| **लेखक** | - | हर्ष, |
| **नायक** | - | उदयन (धीरललित) कौशाम्बी नरेश, |
| **नायिका** | - | रत्नावली (सागरिका) 'मुग्धा', |
| **विदूषक** | - | वसन्तक |
| **अमात्य** | - | यौगन्धरायण |
| **अंक** | - | 4 |
| **विधा** | - | नाटिका |

## ॥पात्र-परिचय ॥

| | | |
|---|---|---|
| **राजा** | - | उदयनः,कौशाम्बीनाथः । (नायक) |
| **विदूषक(बसन्तक)** | - | उदयन का मित्र |
| **यौगन्धरायण** | - | उदयन का प्रधानमन्त्री । |
| **विजयवर्मा** | - | उदयन का प्रधान सेनापति |
| **बाभ्रव्य** | - | कञ्चुकी । |
| **वसुभूति** | - | सिंहलेश्वरविक्रमबाहु का प्रधानमन्त्री । |
| **ऐन्द्रजालिक** | - | इन्द्रजालदर्शनोपजीवी । |
| **सूत्रधार** | - | नाटकाभिनयप्रबन्धक । |
| **रत्नावली (सागरिका)** | - | सिंहलेश्वरविक्रमबाहु की पुत्री (नायिका) |
| **वासवदत्ता** | - | उदयन की पत्नी । |
| **काञ्चनमाला** | - | वासवदत्ता की सहचरी । |
| **सुसङ्गता** | - | रत्नावली की सहचरी । |
| **चूतलतिका** | - | दासी। |
| **निपुणिका** | - | दासी |
| **वसुन्धरा** | - | प्रतीहारी । |

## रत्नावली के मुख्य सन्दर्भ-

- वासवदत्ता मकरन्दोद्यान में "अशोकवृक्ष" के नीचे "मदन" (कामदेव) पूजन करती है।
- सुसंगता की माला - **रत्नमाला।**
- प्रद्युम्न – **कामदेव,**
- रत्नावली के रचनाकार हैं- **हर्षवर्धन,**
- रत्नावली है- **नाटिका,**
- रत्नावली में कुल अंक हैं- **4,**
- रत्नावली नाटिका का उपजीव्य ग्रन्थ माना जाता है- **बृहत्कथा,**
- बृहत्कथा के रचनाकार हैं- **गुणाढ्य,**
- हर्षवर्धन के पिता का नाम है- **प्रभाकरवर्धन,**
- हर्षवर्धन के बड़े भाई का नाम है- **राज्यवर्धन,**
- हर्षवर्धन का राज्यकाल है- **606 ई. से 648 ई. तक,**
- हर्षवर्धन का जन्म हुआ था- **500 ई. में ,**
- राज्यवर्धन को छल से मार दिया था- **गौड़नरेश,**
- रत्नावली के नायक हैं- **उदयन,**
- उदयन नायक की कोटि है- **धीरललित,**
- रत्नावली नाटिका की नायिका है- **रत्नावली,**
- रत्नावली नायिका की कोटि है- **मुग्धा,**
- रत्नावली पुत्री है- **सिंहलेश्वर की,**
- सिंहलेश्वर का नाम है- **विक्रमबाहु,**
- रत्नावली का अन्य नाम है- **सागरिका,**
- विक्रमबाहु का मन्त्री था- **वसुभूति,**
- उदयन की प्रथम पत्नी थी- **वासवदत्ता,**
- उदयन का मंत्री था- **यौगन्धरायण,**
- रत्नावली नाटिका का हृदय माना जाता है- **तृतीय अंक,**
- ऐन्द्रिजालिक क्रिया-कलाप है- **चतुर्थ अंक में,**
- राजा और सागरिका का मिलन सुसङ्गता कराती है- **कदलीगृह में (2 अंक),**
- रत्नावली नाटिका का प्रारम्भ हुआ है- **नान्दीपाठ से,**
- रत्नावली नाटिका का अन्त हुआ है- **भरतवाक्य से,**
- हर्षवर्धन द्वारा रचित रूपक' हैं- **तीन-**
- **1. प्रियदर्शिका 2 रत्नावली 3. नागानन्द,**
- सागरिका वेष धारण करती है- **वासवदत्ता का,**
- सिंहल देश की राजकुमारी है- **रत्नावली,**
- सुसंगता वेष धारण करती है- **काञ्चनमाला का,**
- प्रियदर्शिका एवं रत्नावली है- **नाटिका,**
- वासवदत्ता की चेटी का नाम है- **काञ्चनमाला,**
- सागरिका और उदयन को मिलाने की योजना बनाते हैं- **विदूषक और सुसङ्गता,**
- नागानन्द है- **नाटक,**

- विदूषक और सुसङ्गता की योजना को वासवदत्ता जान लेती है- **काञ्चनमाला द्वारा**
- रत्नावली नाटिका के प्रथम अंक का नाम है- **मदनमहोत्सव**
- रत्नावली नाटिका के प्रथम अंक में कुल श्लोक हैं- 25
- रत्नावली नाटिका के द्वितीय अंक का नाम है- **कदलीगृह**
- सागरिका और उदयन को मिलाने की योजना थी- **मकरन्द उद्यान में,**
- रत्नावली नाटिका के द्वितीय अंक में कुल श्लोक हैं- 21,
- रत्नावली नाटिका के तृतीय अंक का नाम है- **संकेतक,**
- सागरिका, वासवदत्ता का वेष धारण करके जाती है- **मकरन्द उद्यान में,**
- रत्नावली नाटिका के तृतीय अंक में कुल श्लोक है- 19,
- रत्नावली नाटिका के चतुर्थ अंक का नाम है- **ऐन्द्रजालिक,**
- वासवदत्ता विदूषक को बंधवाती है- **लतापाश से,**
- रत्नावली नाटिका के चतुर्थ अंक में कुल श्लोक हैं- 22,
- सागरिका को वासवदत्ता कारावास में डलवाती है- **चतुर्थ अंक में,**
- वासवदत्ता की सेविका के रूप में रखा गया था- **सागरिका को,**
- रत्नावली के पिता ने विदा होते समय दिया था- **रत्नमाला,**
- सागरिका 'रत्नमाला' ब्राह्मण को दान देने लिए सौंपती है- **सुमङ्गता को,**
- रत्नावली को यौगन्धरायण के पास ले गया था- **व्यापारी,**
- सुसङ्गता 'रत्नमाला' देती है- **विदूषक को,**
- सागर से मिलने के कारण रत्नावली का नाम यौगन्धरायण ने रखा था-**सागरिका,**
- विन्ध्य दुर्ग में स्थित कोसलाधिपति को युद्ध में मारकर कोशल देश जीतता है- **रुमण्वान,**
- वसन्तोत्सव मनाया जाता है- **कौशाम्बी में,**
- रुमण्वान उदयन का था- **सेनापति,**
- वासवदत्ता कामदेव की पूजा सम्पन्न करती है- **मकरन्द उद्यान में,**
- रुमण्वान कोशल देश को जीतता है- **चतुर्थ अंक में,**
- सागरिका की मदनावस्था का वर्णन है- **द्वितीय अंक में ,**
- ऐन्द्रजालिक आया था- **उज्जयिनी से,**
- उदयन के प्रति अनुरक्त सागरिका उदयन का चित्र बनाती है- **कदलीगृह में,**
- सागरिका की रक्षा करने की प्रार्थना वासवदत्ता करती है- **उदयन से,**
- सागरिका का चित्र बनाती है- **सुसंगता,**
- आग में घुसकर सागरिका को उठाकर लाता है- **उदयन,**
- वासवदत्ता के मामा की पुत्री थी- **रत्नावली,**
- रत्नावली का विदूषक है- **वसन्तक,**
- "एषा खलु त्वयाऽपूर्वी श्रीः"... यह कथन है- **विदूषक का,**
- रत्नावली के हृदय में उदयन के प्रति प्रथमानुराग का आरोपण होता है- **कामदेव पूजनविधि के समय,**
- रत्नावली नाटिका का प्रधान रस है- **श्रृंगार,**
- न खलु सखीजने युक्त एवं कोपानुबन्धः' यह कथन है- **उदयन का,**
- वासवदत्ता पुत्री है- **प्रद्योत की,**
- 'आत्मा किल दुःखमालिख्यते' यह कथन है- **विदूषक का,**
- "मनश्चलं प्रकृत्यैव दुर्लक्ष्यं च तथापि मे" यह कथन है- **उदयन,**
- रत्नावली नाटिका में कुल छन्दों का प्रयोग हुआ है- 13,
- रत्नावली नाटिका में सर्वाधिक प्रयुक्त छन्द है- **शार्दूलविक्रीडित,**
- 'दिष्ट्या वर्षसे त्वं समीहिताभ्याधिकया कार्यसिद्ध्या' यह कथन है- **विदूषक का,**
- पादाग्रस्थितया मुहुः स्तनभरेणानीतया नम्रताम्" यह कथन है- **उदयन का,**
- 'रमयतितरां संकेतस्था तथापि हि कामिनी यह कथन है- **मंगलाचरण** (11),
- रत्नावली के मंगलाचरण में अलंकार है- **काव्यलिंग,**
- 'तपति प्रावृषि नितरामभ्यर्णजलागमो दिवसः" यह कथन है- **उदयन का,**
- रत्नावली के मंगलाचरण में छन्द है- **शार्दूलविक्रीडित,**
- रत्नावली के मंगलाचरण में वर्णन किया गया है- **शिव और पार्वती का,**
- किं पुनः साहसिकानां पुरुषाणां न संभाव्यते' यह कथन है- **काञ्चनमाला का,**
- "प्रकृष्टस्य प्रेम्णः स्खलितमविषह्यं हि भवति' यह कथन है- **उदयन का** 3/15,
- **'उर्वीमुद्दामसस्यां जनयतु विसृजन...'** यह रत्नावली नाटिका का है- **भरतवाक्य** (4/22),

**अंकों की संज्ञा-**

| अंक | संज्ञा |
|---|---|
| प्रथम अंक | मदनमहोत्सव |
| द्वितीय अंक | कदलीगृह |
| तृतीय अंक | संकेतक |
| चतुर्थ अंक | ऐन्द्रजालिक |

## प्रमुख सूक्तियां -

- अचिन्त्यो हि मणिमन्त्रौषधीनां प्रभाव:। (उदयन- अंक 2)
- आत्मा किल दुःखेनालिख्यते। (अंक 2)
- आनीय झटिति घटयति। विधिरभिमतमभिमुखीभूतः। (सूत्रधार- अंक 2)
- इथमनभ्रा वृष्टिः । (अंक 3)
- ईदृशं रूपं मनुष्यलोके न पुनर्दृश्यते। (विदूषक- अंक 2)
- एषा खलु त्वयाऽपूर्वा श्रीः समासादिता। (अंक 2)
- कष्टोऽयं खलु भृत्यभावः। (अंक 1)
- कस्मात्परिहासशीलतयेमं जनं लघुं करोषि। (अंक 2 )
- किमकारणमेव पतंगवृत्तिः क्रियते । (अंक 4)
- किं पुनः साहसिकानां पुरुषाणां न संभाव्यते । ( अंक 3)
- किमिदम कारणमेव पतङ्गवृत्तिः क्रियते। (अंक 4)
- घुणाक्षरमपि कदापि संभवत्येव । (अंक 2)
- तत्कस्मादत्राण्यरुदितं करोधि । (अंक 3)
- तपति प्रावृषि नितरामभ्यर्णजलागमी दिवसः।(3-10)
- दर्शितं खलु मेधाविन्याऽऽत्मनो मेघावित्वम्। (अंक2)
- दिष्टया वर्धसे समीहिताभ्याधिकया कार्य सिद्धया।(अंक 3)
- "दुरवगाहा गतिर्दैवस्य"। (अंक 4)
- न कमलाकरं वर्जयित्वा राजहंस्यन्यत्राभिरमते। (अंक2)
- न खलु सखीजने युक्त एवं कोपानुबन्धः। (अंक 2)
- प्रकृष्टस्य प्रेम्णः स्खलितमविसह्यं हि भवति। (अंक3/15)
- मूनश्चलं प्रकृत्यैव । (अंक 3-2)
- रमयतितरां संकेतस्था तथापि हि कामिनी। (अंक3-9)

# 7. मृच्छकटिकम्

**परिचय-**

**मृच्छकटिकम्** एक प्रकरण ग्रन्थ है जो कि शूद्रक की कृति के रूप में प्रसिद्ध है । दस अङ्कों के इस प्रकरण ग्रन्थ में परम्परागत राजा-रानी के प्रेम का वर्णन न करके चारुदत्त नामक ब्राह्मण तथा वसन्तसेना नामक गणिका के सच्चे प्रेम का वर्णन किया गया है। प्रथम भाग चारुदत्त-वसन्तसेना के प्रेम का वर्णन करता है ।दूसरा भाग (राजनैतिक भाग) आर्यक की राज्यप्राप्ति का वर्णन करता है । यह दूसरा भाग कवि की अपनी कल्पना का परिणाम है। दोनों को नाटककार मे कुशलता के साथ संश्लिष्ट किया है। इस महत्त्वपूर्ण कथा में वसन्तसेना द्वारा बालक की मिट्टी की गाड़ी में सोने के आभूषण भर देने की घटना अत्यन्त महत्व है। इसी घटना के आधार पर इस प्रकरण का मृच्छकटिकम् नामकरण हुआ। इसकी संक्षिप्त कथा अग्रलिखित हैं

**कथा सारांश-**

**प्रथम अङ्क-** इस अंक का नाम अलङ्कार-न्यास है। इसमें उज्जयिनी की सुप्रसिद्ध गणिका वसन्तसेना को राजा का साला शकार प्राप्त करना चाहता है एवं इसी प्रयोजन में वह अँधेरी रात में विट व चेट के साथ वसन्तसेना का पीछा करता है। वसन्तसेना रात्रि का लाभ उठाते हुए रास्ते में चारुदत्त के घर में छिप जाती है तथा शकार से बचने हेतु अपने गहनों को चारुदत्त के घर पर रख देती है।

**द्वितीय अङ्क-** इस अंक का नाम द्यूतक-संवाहक है। इस अङ्क में चारुदत्त का सेवक संवाहक आता है। जुआरी और द्यूतकारों का मुखिया (माथुर) उसका पीछा करते हुए आते हैं। वसन्तसेना अपने स्वर्णभूषण देकर संवाहक को मुक्त कराती है। संवाहक विरक्त होकर बौद्ध-भिक्षु बन जाता है। वसन्तसेना का उन्मत्त हाथी बौद्धभिक्षु को पकड़ लेता है, तब वसन्तसेना का सेवक कर्णपूरक उसे हाथी से छुड़ाता है। प्रसन्न होकर चारुदत्त कर्णपूरक को पुरस्कारस्वरूप एक दुशाला देता है।

**तृतीय अङ्क-** इस अंक का नाम सन्धिच्छेद है। शर्विलक अपनी प्रेमिका तथा वसन्तसेना की दासी मदनिका को दासता से मुक्ति दिलाने हेतु चारुदत्त के घर में सेंध लगाकर वसन्तसेना के गहने चुरा लेता है, जिससे चारुदत्त को बहुत कष्ट होता है। चारुदत्त की पत्नी धूता अपने पति को लोकापवाद से बचाने हेतु उन आभूषणों के बदले अपना बहुमूल्य हार रत्नमाला देती है जिसे विदूषक वसन्तसेना के यहाँ पहुँचा देता है।

**चतुर्थ अङ्क-** इस अंक का नाम मदनिका-शर्विलक है। शर्विलक चुराए हुए स्वर्णाभूषण लेकर अपनी प्रेमिका मदनिका के पास आता है। मदनिका अपनी मालकिन के गहने पहचान जाती है। और शर्विलक मदनिका के कहने पर वे आभूषण चतुराईपूर्वक यह कहकर वसन्तसेना को दे देता है कि आर्य चारुदत्त ने आपके पास भेजा है। उधर मंत्री (विदूषक) के द्वारा स्वर्णाभूषणों के बदले रत्नमाला भी वसन्तसेना के पास पहुंच जाती है।

**पंचम अङ्क-** इस अंक का नाम दुर्दिन है। वसन्तसेना विट तथा चेटी के साथ चारुदत्त के प्रति अभिशरण करती है। तेज झंझावात के साथ वर्षा होती है और चारुदत्त उसकी प्रतीक्षा में बैठा होता है। वसन्तसेना वहां पहुचकर स्वर्णाभूषण का सारावृत्तान्त सुनाती है और रात्रि में चारुदत्त के घर ही विश्राम करती है।

**षष्ठ अङ्क-** इस अंक का नाम प्रवहण विपर्यय है। वसन्तसेना चारुदत्त की पत्नी धूता को रत्नमाला लौटाना चाहती है, इसलिए वसन्तसेना, चारुदत्त से मिलने के लिये पूर्वनिर्धारित पुष्पकरण्डक उद्यान में जाना चाहती है लेकिन भ्रमवश चारुदत्त द्वारा भेजी गई गाड़ी के बदले समीप खड़ी हुई शकार की गाड़ी में बैठ जाती है। इसी समय पालक द्वारा बन्दी बनाया गया आर्यक

भागकर आता है। चारुदत्त की गाड़ी को खाली पाकर उसमें बैठ जाता है। मार्ग में चन्दनक आर्यक को अभय दान देकर उसी गाड़ी आगे जाने देता है।

**सप्तम अङ्क-** इस अंक का नाम आर्यकापहरण है। आर्यक पुष्पकरण्डक उद्यान में पहुँचता है। चारुदत्त उसे देखता है और प्रेमपूर्वक उसे विदा कर देता है।

**अष्टम अङ्क-** इस अंक का नाम वसन्तसेना मर्दन है। वसन्तसेना उद्यान में पहुँचती है,पर वहाँ शकार को देखकर सहम जाती है। शकार उसके प्रति प्रेम-प्रदर्शन करता है और स्वीकार न करने पर उसका गला घोंटकर मारने का प्रयास करता है। शकार वहाँ से भाग जाता है। इधर संवाहक, जो बौद्ध भिक्षु है, वसन्तसेना को मरी समझकर पास जाता है, उसे होश में लाकर समीप के विहार में ले जाता है।

**नवम अङ्क-** इस अंक का नाम व्यवहार है। शकार कचहरी जाकर चारुदत्त पर यह अभियोग लगाता है कि उसने वसन्तसेना को मार डाला है। कचहरी में चारुदत्त का मामला पेश होता है। इसी समय विदूषक आता है और उसके पास से वसन्तसेना के गहने बरामद होते हैं। प्रमाण मिलने पर चारुदत्त को फाँसी का दण्ड दे दिया जाता है।

**दशम अङ्क-** इस अंक का नाम उपसंहार है। चाण्डाल, चारुदत्त को फाँसी देने के लिए श्मशान की ओर ले जाते हैं। इसी बीच बौद्धभिक्षु वसन्तसेना को ले आता है। इधर राज्य में विप्लव होता है। शर्विलक राजा पालक को मारकर आर्यक को राजा बना देता है।चारुदत्त को फाँसी से छुटकारा मिल जाता है, शकार को झूठे अभियोग के लिए फाँसी की आज्ञा होती है, पर चारुदत्त उसे क्षमा दिलवा देता है। चारुदत्त और वसन्तसेना का विवाह हो जाता है और भरत-वाक्य के साथ प्रकरण समाप्त होता है।

## प्रमुख विवरण-

**॥मङ्गलाचरण॥** (आशीर्वादात्मक)

**"पर्यङ्कग्रन्थिबन्धद्विगुणितभुजगाश्लेषसंवीतजानो-**
**रन्तः प्राणावरोधव्युपरतसकलज्ञानरुद्धेन्द्रियस्य।**
**आत्मन्यात्मानमेव व्यपगतकरणं पश्यतस्तत्त्वदृष्ट्या**
**शम्भोर्वः पातु शून्येक्षणघटितलयब्रह्मलग्नः समाधिः॥"**

योगासन की पर्यङ्क नामक ग्रन्थि को बांधने के लिये अथवा बांधने से दोहराये गये सर्प के लपेटने से बंधी हुयी जंघाओं वाले, (यौगिक प्रक्रिया के शरीर के) भीतर ही प्राण आदि (पाँच) वायुओं को रोक देने से विषयज्ञानशून्य इन्द्रियों वाले, यथार्थज्ञान द्वारा अपने में परमात्मा का ही व्यापार शून्यरूप से अथवा कारणशून्य रूप से अनुभव करने वाले, (योगिराज भगवान) शङ्कर के निराकार का दर्शन अनुभव करने से होने वाली तल्लीनता के कारण ब्रह्म में लगी हुई समाधि=चित्त की एकाग्रता (अर्थात् समाधिकालीन शङ्कर भगवान) आप सभी सामाजिकों की रक्षा करें।

| | | |
|---|---|---|
| **स्तुति** | - | शिव, |
| **छन्द** | - | स्रग्धरा, |
| **लेखक** | - | शूद्रक (300 ई.पू.- 400 ई.पू.) |
| **नायक** | - | चारुदत्त (धीरप्रशान्त) गरीब ब्राह्मण, |
| **पत्नी** | - | धूता, |
| **नायिका** | - | वसन्तसेना साधरण स्त्री (गणिका) |
| **प्रतिनायक** | - | शकार, |
| **विदूषक** | - | मैत्रेयः |
| **विधा** | - | प्रकरण, |
| **अंक** | - | (10) |
| **कथानक** | - | लोकाश्रित, |
| **उपजीव्य** | - | भास का चारुदत्त नाटक, बृहत्कथा |
| **भाषा** | - | गुणाढ्य (पैशाची भाषा) |
| **अङ्गीरस** | - | सम्भोगश्रृंगार, |
| **नामकरण** | - | छठवें अंक की घटना के आधर पर। |

## ॥पात्र परिचयः॥

| | | |
|---|---|---|
| **सूत्रधार** | - | प्रधान नट, |
| **नटी** | – | पत्नी, |
| **चारुदत्त** | - | दरिद्र द्विजसार्थवाह, (नायक), |
| **सागरदत्त** | – | चारुदत्त के पिता, |
| **सार्थवाह विनयदत्त** | – | सागरदत्त के पिता, |
| **वसन्तसेना** | - | गणिका, नायिका |
| **मैत्रेय** | - | चारुदत्त का मित्र (विदूषक), |
| **शकार** | - | प्रतिनायक (राजा पालक का श्यालक), |
| **विट, चेट** | - | शकार के दास- स्थावरक चेट, |
| **वर्धमानक** | - | चारुदत्त का दास, |
| **संवाहक** | - | चारुदत्त का भूतपूर्व भृत्य, |
| **कर्णपूरक** | - | वसन्तसेना का भृत्य, |
| **शर्विलक** | - | मदनिका का प्रेमी, ब्राह्मण चोर, |
| **चेट, कुम्भीलक चेट** | - | वसन्तसेना के दास, |
| **स्थावरक चेट** | - | बैलगाड़ी चलाने वाला, |
| **विट** | - | वसन्तसेना का परिचारक, |
| **रोहसेन** | - | चारुदत्त का पुत्र, |
| **बन्धूल** | – | वैश्यापुत्र, |
| **आर्यक** | - | राजा पालक का कैदी पश्चात् राजा, |
| **चन्दनक** | - | राजा पालक का बलपति, |
| **वीरक** | - | राजा पालक का सेनापति, |

| | | |
|---|---|---|
| **भिक्षु** | - | बौद्ध सन्यासी चारुदत्त का भूतपूर्व भृत्य, आश्रम का संवाहक, |
| **शोधनक** | - | न्यायालय में काम करने वाले नौकर, |
| **माधुर** | – | सभिक द्यूतक्रीडाध्यक्ष |
| **द्युतकर, दर्दुरक** | – | जुआरी, |
| **चूर्णवृद्ध** | - | चारुदत्त का मित्र, |
| **अधिकरणिक** | - | न्यायधीश, |
| **मदनिका** | - | चारुदत्त की परिचारिका |
| **खण्डमोटक** | - | वसन्तसेना का हाथी |
| **चन्दनक** | - | पृथ्वी का दण्डपालक |
| **भिक्षु** (संवाहक) | - | विहारों का कुलपति |
| **रेभिल** | – | गीतकार |
| **आर्यक** | - | गोपालपुत्र का राजा |

## अंकों की संज्ञा-

| अङ्क | संज्ञा |
|---|---|
| प्रथम अङ्क | **अलङ्कार विन्यास** |
| द्वितीय अङ्क | **द्यूतकर संवाहक** |
| तृतीय अङ्क | **सन्धिच्छेद** |
| चतुर्थ अङ्क | **मदनिका शार्विलक संवाद** |
| पञ्चम अङ्क | **दुर्दिन** |
| षष्ठ अङ्क | **प्रवहणविपर्यय** (यान-परिवर्तन) |
| सप्तम अङ्क | **आर्यक अपहरण** |
| अष्टम अङ्क | **वसन्तसेना मर्दन** |
| नवम अङ्क | **व्यवहार** |
| दशम अङ्क | **संहार** (संहारक) |

## मृच्छकटिकम् के मुख्य सन्दर्भ-

- इसमें 7 भाषाओं का प्रयोग किया गया है – **"शौरसेनी"** आदि।
- **नायिकानायकाख्यानात् संज्ञा प्रकरणादिषु।**
- मृच्छकटिकम् पर (गिरीश कनार्ड) के निर्देशन में **"उत्सव"** नामक फिल्म भी बनी है।
- मृच्छकटिकम् का नायक चारुदत्त **"अवन्तिपुरी"** (उज्जैन नगर) में रहता था।
- शकार ने वसन्तसेना के 10 नाम रखे थे।
- शकार राजा का साला था।
- शकार **"प्राकृत"** भाषा का प्रयोग करता है तथा विट **संस्कृत** भाषा का प्रयोग करता है।
- **"काणेलीपुत्र"** यह शब्द विट द्वारा शकार के लिये प्रयोग किया गया है।
- **"सौदामिनी"** यह शब्द विद्युत के लिये प्रयुक्त किया गया है।
- शकार का ही दूसरा नाम **"संस्थानक"** है।
- **"कामदेवायतन"** उद्यान में वसन्तसेना जाती है।
- जुआरियों का अध्यक्ष – **"सभिकम्"।**
- गोपालपुत्र का राजा – **"आर्यक"**।
- मृच्छकटिकम् में **"कनकशक्ति"** द्वारा सेंध फोड़ने के चार उपाय बताये हैं।
- पकी हुई ईंटों में **सात** प्रकार की सेंध होती है।
- शर्विलक दीवार में **"पूर्णकुम्भ"** सेंध लगाता है।
- धूता ने **"रत्नषष्ठी"** का व्रत रखा था।
- चारुदत्त ने विदूषक के द्वारा रत्नावली को वसन्तसेना के पास भिजवाया।
- राजा का पालक **'शर्विलक'** के मित्र **'आर्यक'** को जेल में बन्द कर देता है।
- चेटी विदूषक को आठ प्रकोष्ठों में ले जाती है।
- वसन्तसेना की माता **'चौथिया'** बुखार से पीड़ित थी।
- वसन्तसेना **'चारुदत्त'** को **'आम्रवृक्ष'** तथा **'शकार'** को **'पलाशवृक्ष'** कहती है।
- चारुदत्त अपने पुत्र को जनेऊ देता है।
- आर्यक ने उज्जयिनी की **'वेणा नदी'** (**कुशवती**) के तट पर चारुदत्त को राज्य दान किया।
- मृच्छकटिकम् की नायिका कुलजा एवं वैश्या दोनों है।
  **कुलजा** – धूता, **वैश्या** – वसन्तसेना।
- चारुदत्त उज्जयिनी का एक व्यापारी ब्राह्मण और दरिद्र युवक था।
- वसन्तसेना 'वसन्ताम्री' की तरह थी।
- **'मृच्छकटिकम्'**
- 'मृच्छकटिकम्' के कृतिकार हैं- **शूद्रक,**
- 'मृच्छकटिकम्' के आधार ग्रन्थ के रूप में माना जाता है- **'चारुदत्तम्' को,**
- 'मृच्छकटिकम्' ग्रन्थ है- **प्रकरण,**
- 'मृच्छकटिकम्' में कुल अंक है- **10,**
- 'मृच्छकटिकम्' का प्रारम्भ हुआ है- **नान्दीपाठ से,**
- 'मृच्छकटिकम्' का अन्त हुआ है- **भरतवाक्य से,**
- 'मृच्छकटिकम्' का प्रधान रस है- **श्रृंगार,**
- 'मृच्छकटिकम्' का नायक है- **चारुदत्त,**
- 'मृच्छकटिकम्' का प्रतिनायक है- **शकार,**
- 'मृच्छकटिकम्' की नायिका है- **वसन्तसेना,**
- प्रकरण में नायिका होती है- **दो- 1. कुलीना 2. गणिका,**
- 'मृच्छकटिकम्' में वसन्तसेना है- **गणिका,**

- उज्जयिनी की गणिका है- **वसन्तसेना,**
- चारुदत्त की पत्नी का नाम है- **धूता**
- चारुदत्त का सेवक था- **संवाहक,**
- वसन्तसेना का सेवक था- **कर्णपूरक,**
- चारुदत्त दुशाला इनाम में देता है- **कर्णपूरक को,**
- चारुदत्त के घर में सेंध लगाकर चोरी करता है- **शर्विलक,**
- शर्विलक की प्रेमिका है- **मदनिका,**
- वसन्तसेना की दासी और सखी है- **मदनिका,**
- वसन्तसेना चारुदत्त से मिलने जाती है- **'पुष्पकरण्डक उद्यान में ,**
- 'मृच्छकटिकम्' के प्रथम अंक का नाम है- **अलंकारन्यास,**
- 'मृच्छकटिकम्' के द्वितीय अंक का नाम है- **द्यूतकर संवाहक,**
- 'मृच्छकटिकम्' के तृतीय अंक का नाम है- **सन्धिविच्छेद,**
- 'मृच्छकटिकम्' के चतुर्थ अंक का नाम है- **मदनिका शर्विलक,**
- 'मृच्छकटिकम्' के पंचम अंक का नाम है- **दुर्दिन,**
- 'मृच्छकटिकम्' के षष्ट अंक का नाम है- **प्रवहण-विपर्यय,**
- 'मृच्छकटिकम्' के सप्तम अंक का नाम है- **आर्यक अपहरण,**
- 'मृच्छकटिकम्' के अष्टम अंक का नाम- **वसन्तसेना मोटन,**
- 'मृच्छकटिकम्' के नवम अंक का नाम है- **व्यवहार ,**
- "मृच्छकटिकम्' के दशम अंक का नाम है- **संहार,**
- 'मृच्छकटिकम्' का विदूषक है- **मैत्रेय,**
- वसन्तसेना का गला दबाता है- **शकार ,**
- आर्यक को मारकर राजा बनता है- **पालक,**
- गणिका को सामान्य भाषा में कहा जाता है- **वैश्या ,**
- चारुदत्त के नायकत्व की श्रेणी है- **धीरप्रशान्त,**
- त्रिवर्ग में लगा हुआ था- **चारुदत्त,**
- 'मृच्छकटिकम्' से सम्बद्ध प्रदेश है- **उज्जयिनी,**
- चारुदत्त का बौद्ध भिक्षु संन्यासी सेवक है- **संवाहक,**
- 'मृच्छकटिकम्' के प्रथम अंक में कुल श्लोक है- 58,
- "मृच्छकटिकम्' के द्वितीय अंक में कुल श्लोक – 20,
- 'मृच्छकटिकम्' के तृतीय अंक में कुल श्लोक है- 30,
- 'मृच्छकटिकम्' के चतुर्थ अंक में कुल श्लोक है- 33,
- 'मुच्कटिकम्' के पंचम अंक में कुल श्लोक है- 51,
- 'मृच्छकटिकम्' के षष्ट कुल लोक है- 27,
- 'मृच्छकटिकम्' के सप्तम अंक में कुल श्लोक है- 9,
- 'मृच्छकटिकम्' के अष्टम अंक में कुल श्लोक है- 47,
- 'मृच्छकटिकम्' के नवम अंक में कुल श्लोक है- 43,
- 'मृच्छकटिकम्' के दशम अंक में कुल श्लोक है- 61,
- चारुदत्त का जुआरी सेवक था- **संवाहक,**
- वसन्तसेना चारुदत्त के साथ अपने प्रेम के रहस्य को बताती है- **मदनिका को,**
- शर्विलक जाति का था- **ब्राह्मण,**
- कला का प्रेमी था- **चारुदत्त,**
- मृच्छकटिक का कथानक है- **कविकल्पित,**
- चारुदत्त की सेविका है- **रदनिका,**
- चारुदत का पुत्र है- **रोहसेन,**
- रोहसेन को खेलने के लिए मिट्टी की गाड़ी देती है- **रदनिका,**
- चारुदत्त अपनी दरिद्रता का मार्मिक वर्णन करता है- **प्रथम अंक,**
- आर्यक को बन्धन से मुक्त करता है- **चारुदत्त,**
- गणिका अन्धकार का लाभ उठाकर किसके घर जाती है- **चारुदत्त, के** वसन्तसेना अपने आभूषणों को न्यास के रूप में रखती है- **चारुदत्त के घर में,**
- नवम अंक में चारुदत्त अपने पुत्र के पालन पोषण का भार सौंपता है-विदूषक को,
- संवाहक द्यूत में ऋणी होकर किसके पास ज है- **वसन्तसेना के,**
- संवाहक को ऋणमुक्त करती है- **वसन्तसेना,**
- वसन्तसेना का मत्तगज आक्रमण करता है- **संवाहक पर,**
- शर्विलक का मित्र है- **आर्यक,**
- वसन्तसेना चारुदत्त के घर पर रात बिताती है- **पंचम अंक में,**
- वर्षाकाल का भव्य वर्णन है- **पंचम अंक में,**
- खेलने के लिए स्वर्ण का खिलौना गाड़ी मांगता है- **रोहसेन ,**
- कारागर से भागा हुआ आर्यक किसकी गाड़ी में बैठता है - **चारुदत्त की,**
- वसन्तसेना की हत्या का अभियोग शकार लगाता है- **चारुदत्त पर,**
- वसन्तसेना को चिकित्सा के लिए बौद्ध विहार में ले आता है- संवाहक,
- मृत्युदण्ड की सजा सुनायी जाती है – **चारुदत्त को,**
- चारुदत्त को मृत्युदण्ड से बचाता है- **आर्यक,**
- अवन्ति प्रदेश की राजधानी है- **उज्जयिनी,**
- मंगलाचरण में स्तुति की गयी है- **शिव की,**
- 'मृच्छकटिकम्' के भरतवाक्य में अलंकार है- **निदर्शना,**
- 'मृच्छकटिकम्' है- **शार्दूलविक्रीडित,**

## मृच्छकटिकम् की प्रमुख सूक्तियां -

### ।।प्रथम अङ्क ।।

- शून्यमपुत्रस्य गृहं, चिरशून्यं नास्ति यस्य सन्मित्रम्।
  मूर्खस्य दिशः शून्याः, सर्वं शून्यं दरिद्रस्य ॥ **सूत्रधार**-1/8॥
- अल्पक्लेशं मरणं दारिद्र्यमनन्तकं दुःखम् ॥ **चारुदत्त**- 1/11 ॥
  निर्बुद्धिः क्षयमेति अहो निर्धनता सर्वपदामास्पदम् **चारुदत्त**-1/14
- निस्तेजाः परिभूयते ॥ **चारुदत्त**- 1/14 ॥
- मुमूर्षुर्यो भवति न स खलु जीवति ॥ **शकार**-1/30 ॥
- लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः ॥ **विट**- 1\34 ॥
- न पुष्पमोषमर्हति उद्यानलता ॥ **विट**- ॥

- गुणः खलु अनुरागस्य कारणम् न पुनर्बलात्कारः ॥-**वसन्तसेना** ॥
- रत्नं रत्नेन सङ्गच्छते ॥ **विट-** ॥
- मन्ये निर्धनता प्रकाममपरं षष्ठं महापातकम् ॥ **चारुदत्त**-1/37
- स्वके गेहे कुक्कुरोऽपि तावत् चण्डो भवति ॥ **विदूषक** ॥
- चारित्र्येण विहीन आढ्योपि च दुर्गतो भवति ॥ **मैत्रेय** 1/43 ॥
- आलाने गृह्यते हस्ती वाजी वल्गासु गृह्यते।<br>हृदये गृह्यते नारी यदीदं नास्ति गम्यताम् ॥ **विट**-1/50 ॥
- यदा तु भाग्यक्षयपीडितां दशां,<br>नरः कृतान्तोपहितां प्रपद्यते।<br>तदाऽस्य मित्राण्यपि यान्त्यमित्रतां,<br>चिरानुरक्तोऽपि विरज्यते जनः ॥ **चारुदत्त**- 1/53 ॥
- पुरुषेषु न्यासानिक्षिप्यन्ते न पुनर्गेहेषु ॥ **वसन्तसेना**- 1 ॥
- उदयति हि शशाङ्कः कामिनी गण्डपाण्डुः ॥ **चारुदत्त- 1/57** ॥
- बहुदोषा हि शर्वरी ॥ **चारुदत्त**- 1/58 ॥
- भाग्यक्रमेण हि धनानि भवन्ति यान्ति च।
- नष्टधनाश्रयस्य सौहृदादपि जनाः शिथिली भवन्ति ॥ **चारुदत्त**- 1/13 ॥

## ॥द्वितीय अङ्क॥

- सुमेरुशिखर-पतनसन्निभं द्यूतम् ॥ **संवाहक**- 2/6 ॥
- य आत्मबलं ज्ञात्वा भारं तुलितं वहति मनुष्यः ।<br>तस्य स्खलनं न जायते न च कान्तारगतो विपद्यते ॥<br>**संवाहक**- 2/14 ॥
- अपेयेषु तडागेषु बहुतरमुदकं भवति ॥ **वसन्तसेना** ॥
- सत्कारधनः खलु सज्जनः ॥ **संवाहक**- 2/15 ॥
- वासपादपविसंष्ठुलतया पक्षिणः इतस्ततोऽपि अहिण्डन्ते ॥<br>**वसन्तसेना**- 2 ॥

## ॥तृतीय अङ्क॥

- अनतिक्रमणीया भगवती गोकाम्या, ब्राह्मणकाम्या च ॥-**शर्विलक**
- शिक्षाबलेन च बलेन च कर्ममार्गम् ॥ **शर्विलक- 3/9** ॥
- शङ्कनीया हि लोकेऽस्मिन् निष्प्रतापा दरिद्रता ॥ -**चारुदत्त**- 3/24 ॥

## ॥चतुर्थ अङ्क॥

- स्वैदोषैर्भवति हि शङ्कितो मनुष्यः ॥ -**शर्विलक** 4/2 ॥
- साहसे श्रीः प्रतिवसति ॥ -**शर्विलक** 4 ॥
- रक्तं पुरुषं स्त्रियः परिभवन्ति ॥ -**शर्विलक** 4/13 ॥
- वेश्या श्मशानसुमना इव वर्जनीयाः ॥ -**शर्विलक** 4/14 ॥
- न पर्वताग्रे नलिनी प्ररोहति,<br>न गर्दभा वाजिधुरं वहन्ति।<br>यवाः प्रकीर्णा न भवन्ति शालयो,<br>न वेशजाताः शुचयस्तथाङ्गना ॥ **शर्विलक** 4/17 ॥
- स्त्रियो हि नाम खल्वेता निसर्गादेव पण्डिताः।<br>पुरुषाणां तु पाण्डित्यं शास्त्रैरेवापदिश्यते ॥ -**शर्विलक** 4/19 ॥
- न चन्द्रादातपो भवति ॥ **मदनिका** 4 ॥
- निशायां नष्टचन्द्रतपो दुर्लभो मार्गदर्शकः ॥ -**शर्विलक** 4/21 ॥
- गुणेषु यत्नः पुरुषेण कार्यो न किञ्चिदप्राप्यतमं गुणानाम्।<br>गुणप्रकार्षादुडुपेन शर्भोरलंध्यमुल्लंघितमुत्तमाङ्गम् ॥<br>-**शर्विलक** 4/23 ॥

## ॥षष्ठ अङ्क॥

- दैवी च सिद्धिरपि लंघयितुं न शक्या बलवता सह को विरोधः ॥<br>॥**आर्यक**- 6/2 ॥
- वरं व्यायच्छतो मृत्युर्नगृहीतस्य बन्धने ॥ **आर्यक**- 6/17 ॥

## ॥सप्तम अङ्क॥

- न कालमपेक्षते स्नेहः ॥ चारुदत्त- 7 ॥

## ॥अष्टम अङ्क॥

- विषमा इन्द्रियचौरा हरन्ति चिरसञ्चितं धर्मम् ॥ **विट** 8/1 ॥
- मूर्खैर्भाराक्रान्ता वसुन्धरा ॥ विट-8/6 ॥
- हंसी हंसं परित्यज्य वायसं समुपस्थिता ॥ **विट**-8/16 ॥
- दुष्करं विषमोषधीकर्तुम् । विट ॥
- न लताः पल्लवच्छेदमर्हन्त्युपवनोद्भवाः ॥ **विट**-8/21 ॥
- विविक्तविस्रम्भरसो हि कामः ॥ **विट**-8/30 ॥

## ॥नवम अङ्क॥

- सूर्योदये उपरागो महापुरुषविनिपातमेव कथयति<br>॥**अधिकरणिक**1/9 ॥
- किं कुलेनोपदिष्टेन शीलमेवात्र कारणम्<br>भवन्ति नितराः स्फीताः सुक्षेत्रे कण्टकिद्रुमाः ॥**अधिकरणिक**1/9 ॥
- छिद्रेष्वनर्था बहुलीभवन्ति ॥ चारुदत्त- 9/26 ॥
- मूलेछिन्ने कुतः पादपस्य पालनम् ॥ **विदूषक**- 9 ॥

## ॥दशम अङ्क॥

- पुरुषभाग्यानामचिन्त्याः खलु व्यापाराः। **चारुदत्त**- 10 ॥

- सर्वः खलु भवति लोके-लोकः सुखसंस्थितानां चिन्तायुक्तः । ॥चाण्डाल॥
- विनिपतितानां नराणां प्रियकारी दुर्लभो भवति ॥10/15॥
- परोऽपि बन्धुः समसंस्थितस्य मित्रं न कश्चिद्विषमस्थितस्य ॥चारुदत्त- 10/16॥
- गगनतले प्रतिवसन्तौ चन्द्रसूर्यावपि विपत्तिं लभेते। ॥चाण्डाल- 10॥
- सर्वत्रार्जवं शोभते॥ **शर्विलक- 10**॥

# ॥गद्यकाव्य॥

## 1. दशकुमारचरितम्

**आचार्य दण्डी** (600 ई. के लगभग) कृत **दशकुमारचरितम्** एक उत्कृष्ट कथा ग्रन्थ है। दशकुमारचरितम् का वर्तमान उपलब्ध स्वरूप तीनभागों में विभाजित है-

**1. पूर्वपीठिका** **2. दशकुमारचरितम्** **3. उत्तर-पीठिका।**

अधिकांश विद्वानों का मानना है कि इनमें दशकुमारचरितम् ही आचार्य दण्डी की रचना है जिसमें कुल आठ उच्छ्वास है। दशकुमारचरितम् कथा का प्रारम्भ पुष्पपुरी (पटना) के राजा राजहंस से होता है। वे मानसार से पराजित हो जाने के बाद वन में चले जाते हैं, वहीं राजहंस की पत्नी वसुमती को राजवाहन नामक पुत्र होता है। राजवाहन के साथ ही राजा के मन्त्री-पुत्रों का भी जन्म हुआ। बड़े होने पर कुमार राजवाहन अपने सहयोगी मित्र अमात्यकुमारों के साथ देश- भ्रमण के लिए निकल पड़ा। नियति की वामता के कारण सभी एक-दूसरे से बिछुड़कर अलग-अलग देशों में भटक गए। संकटमय एवं कंटकाकीर्ण पथों से गुजरकर एक दिन सभी राजकुमार राजवाहन के पास लौट आए और सभी ने अपनी-अपनी राम-कहानी कह डाली। इन्हीं दस राजकुमारों द्वारा कथित घटनाओं या कहानियों का संग्रह दशकुमारचरितम् कथा है।

### कथा सारांश-

**प्रथम उच्छवास में** राजवाहन की कथा है तथा उसके साथी उसके पास आते हैं। अपने साथियों को बहुत दिनों बाद पाकर वह उनसे अपने अनुभवों की कथा कहने का आदेश देता है। बाकी **सात उच्छवासों में** सात कुमारों की कहानियाँ हैं। इस आपबीती कहानी में सबसे पहले-पहले अपहारवर्मा का है। यह कथा अपेक्षाकृत लम्बी, जटिल और मनोरञ्जक है। अपहारवर्मा गरीबों की सहायता के लिए किस प्रकार धनिकों के घर जो कार्य करता है, प्रेमियों को आपस में मिलाने का कैसा स्वांग रचता है और नीचता, दुष्टता एवं धोखेबाजी के शिकार बने लोगों की किस उपाय से रक्षा करता है, इन सबका विचित्र वर्णन है। इसमें **काममञ्जरी** नाम की वेश्या द्वारा **मरीचि** नामक तपस्वी को विदग्धतापूर्वक प्रलोभित करने का तथा तापसों के ढोंग का बड़ा ही मार्मिक चित्रण मिलता है। इसके बाद **उपहारवर्मा** की कहानी है। इसमें कथा-नायक के पिता के खोए हुए राज्य की प्राप्ति का वर्णन है। नायक चालाकी से राजा का वध कर देता है। वह रानी का विश्वासपात्र बनकर मन्त्र-सिद्धि से राजा बन जाता है।

अगली कहानी कुमार **अर्थपाल** की है। अर्थपाल काशीराज के द्वारा अपमानित अपने पदच्युत पिता को पुनः मन्त्री बना देता है और राजकुमारी मणिकर्णिका के प्रेम को प्राप्त करता है। इसके बाद प्रमति की कहानी है। इसमें प्रमति श्रावस्ती की राजकुमारी नवमालिका को स्वप्न में देखता है। वह स्त्री का वेश बनाकर अन्तःपुर में प्रवेश करता है और राजकुमारी से मिलता है। अगली कहानी **मित्रगुप्त** की है जो सुह्यदेश की राजकुमारी कन्दुकवती को प्राप्त करता है। इसमें एक ब्रह्म राक्षस की कथा आई है, जो मित्रगुप्त से चार प्रश्न करता है और उत्तर न देने पर उसे मार डालने की धमकी देता है। इन्हीं प्रश्नों के उत्तर में धूमनी, गोमिनी, निम्बवती आदि की कथा आई है। सातवीं कहानी **मन्त्रगुप्त** की है। आरम्भ में मन्त्रगुप्त एक कापालिक सिद्ध की बलिभूता **कलिंग राजपुत्री कनकलेखा** को बचाता है। अन्तिम कहानी **विश्रुत** की है। जो दण्डी की अपूर्ण कथा है और **उत्तरपीठिका** में इसे पूर्ण कर दिया गया है। इस कथा में विश्रुत में अपने आश्रयदाता विदर्भ के राजकुमार के खोए हुए राज्य को पुनः प्राप्त करता है। वह भगवती दुर्गा की मूर्ति में स्थित होकर अपनी इष्ट सिद्धि को प्राप्त करता है।

### दशकुमारचरितम् के मुख्य अंश-

**॥मङ्गलाचरण॥**

**''ब्रह्माण्डच्छत्रदण्डः शतधृति भवनाम्भीरुहो नालदण्डः**
**क्षोणीनौकूपदण्डः क्षरदमरसरित्पट्टिकाकेतुदण्डः।**
**ज्योतिश्चक्राक्षदण्डस्त्रिभुवनविजयस्तम्भदण्डोऽङ्घ्रिदण्डः**
**श्रेयस्त्रैविक्रमस्ते वितरतु विबुधद्वेषिणां कालदण्डः।''**

भगवान्, वामन का चरणदण्ड तुम्हारा अर्थात् पढने पढाने वालों का कल्याण करें। यहां का भाव यह है कि भगवान् विष्णु ने बौने बनकर बलि नामक दैत्यराज से तीन पैर पृथ्वी भिक्षा में मांगी। उस मांगी हुई पृथ्वी को नापने के लिये भगवान् ने अपना पैर ऊपर को फैलाया है उस समय ऊपर की तरफ फैलाया हुआ यह चरणदण्ड ऐसा मालूम होता है मानों यह ब्रह्माण्डरूपी छत्र का आधार दण्ड है, ब्रह्माजीकी पैदाइश के कमल का नाल है, पृथ्वीरूपी नौका का कूपदण्ड है, आकाश से पृथ्वी की तरफ झरती हुई आकाशगङ्गा रूपी ध्वजा का वांश है, तारागणरूपी पहिये का अक्षदण्ड है, भगवान के त्रैलोक्य विजय का सूचक स्तम्भ है,और विद्वान या देवताओं से द्वेष करने वालों के लिये साक्षात् कालका दण्ड हैं।

| | | |
|---|---|---|
| **छन्द** | - | स्रग्धरा |
| **ग्रन्थ** | - | दशकुमारचरितम् |
| **ग्रन्थकार** | - | दण्डी |
| **समय** | - | 600 ई. के लगभग |

| | | |
|---|---|---|
| **काव्यविधा** | - | कथा |
| **आधारग्रन्थ** | - | गुणाढ्य कृत बृहत्कथा, |
| **पिता** | - | वीरदत्त, |
| **माता** | - | गौरी, |
| **उच्छवास** | - | (8) |
| **तीन भाग** | - | पूर्वपीठिका, चरित, उत्तरपीठिका, |
| **प्रमुख रस** | - | श्रृङ्गार |
| **नायक** | - | राजवाहन |
| **नायिका** | - | अवंतिसुन्दरी |
| **शैली** | - | वैदर्भी शैली, |
| **गुण** | - | प्रसाद एवं माधुर्य |
| **रीति** | - | वैदर्भी, |

**॥पात्र परिचय॥**

| | | |
|---|---|---|
| **नायक** | - | राजवाहन (मगधनरेश) |
| **नायिका** | - | विलासवती (अवन्तिसुन्दरी), |
| **राजहंस** | - | राजवाहन के पिता, |
| **प्रतिनायक** | - | मानसार (मालवराज) वसुमती पत्नी |
| **अवन्तिसुन्दरी** | - | मानसार की पुत्री |
| **पुण्यवर्मा** | - | विदर्भनरेश, |
| **अनन्तवर्मा** | - | पुण्यवर्मा का पुत्र, |
| **वसुन्धरा** | – | अनन्तवर्मा की पत्नी, |
| **भास्करवर्मा** | - | अनन्तवर्मा का पुत्र |
| **मंजुवादिनी** | - | अनन्तवर्मा की पुत्री (13वर्ष) (ज्वर से शरीर त्याग किया), |
| **वसुरक्षित** | - | अनन्तवर्मा का मन्त्री, |
| **बिहारभद्र** | - | अनन्तवर्मा का सेवक, इसने राजा को पथभ्रष्ट किया था। |
| **चन्द्रपालित** | - | इन्द्रपालित का बेटा ये भी राजा को उपदेश देता है। |
| **वसन्तभानु** | – | 'अश्मक' देशीय राजा (नीतिविद) |
| **इन्द्रपालित** | - | वसन्तभानु का मन्त्री, |
| **चन्द्रपालित** | - | इन्द्रपालित का दुराचारी पुत्र । |
| **भानुवर्मा** | - | 'वनप्रदेश' का राजा इसको वसन्तभानु ने अनन्तवर्मा से लड़वाया। |
| **अवन्तिवर्मा** | – | 'कुन्तलदेश' का राजा। |
| **वीरसेन** | – | 'मुरलदेश' का राजा। |
| **एकवीर** | – | 'ऋचीक' देश का राजा। |
| **कुमारगुप्त** | – | 'कोंकण' देश का राजा। |
| **नागपाल** | – | 'सासिक्य' देश का राजा। |
| **प्रहारवर्मा** | – | 'मिथिला' का राजा। |
| **चण्डवर्मा प्रचण्डवर्मा** | - | अवन्तिसुन्दरी के भाई। |
| **मित्रवर्मा** | - | अनन्तवर्मा का सौतेला भाई। |
| **मंजुवादिनि** | - | मित्रवर्मा की पुत्री। |
| **आर्यकेतु** | - | मित्रवर्मा का मन्त्री। |

**दण्डी की रचनाएं-**

1. दशकुमारचरितम्, 2. काव्यादर्श 3. अवन्तिसुन्दरी कथा,

**दशकुमारचरितम् की टीकाएं-**

1. भूषण - शिवराम,
2. पदचन्द्रिका- कवीन्द्र,
3. लघुदीपिका - भानुचन्द्र,

## दशकुमारचरितम् के अष्टम उल्लास का विशिष्ट विवरण-

- दस राजकुमारों का विभिन्न इतिवृत वर्णित है। **द्वितीय खण्ड** दशकुमारचरितम् जिसमें 8 उच्छ्वास हैं, वह मूल भाग है।
- **"दण्डिनः पदलालित्यं"**
- दशकुमारचरितम् का अष्टम उच्छवास - **विश्रुतचरितम्।**
- विश्रुत की पत्नी – **मञ्जुवादिनी** ।
- तीन भाग - 1. **पूर्वपीठिका** 2. **दशकुमारचरित** 3. **उत्तरपीठिका।**
- कथा का प्रारम्भ - **पुष्पनगरी** से। (मगध देश की राजधानी)
- 'राजभूप'/'राजहंसभूप' की राजधनी - **पुष्पपुरीनगरी।**
- इसमें चार विधाओं का वर्णन मिलता है – **त्रयी, वार्ता, दण्डनीति,** आन्वीक्षिकी।
- प्रचण्डवर्मा को मारा - **विश्रुत** ने।
- राजवाहन को समाचार सुनाने वाला – **विश्रुत** ।
- **अजिनेन** - काले हिरण की चमड़ी से।
- रानी ने मित्रवर्मा को जहर दिया जिसका नाम था - **वत्सनाभ**
- भास्करवर्मा को पानी पिलाते समय कुएं में गिरा – **नालिजंघा**
- दुर्गुणों का आचार्य काम शास्त्र में पारंगत – **बिहारभद्र।**
- अनन्तवर्मा को जुए की विशेषता तथा व्यसनों का वर्णन करता है - **चन्द्रपलित।**
- मानसार की पुत्री अवन्तिसुन्दरी का परिणय वर्णन- **पञ्चम उच्छवास** में।
- **चतस्त्रो राजविद्या** – 1. त्रयी 2. वार्ता, (अर्थशास्त्र का ज्ञान, राजनीति) 3. आन्विक्षिकी 4. दण्डनीति। ज्ञान, कर्म उपासना का वैदिक ज्ञान त्रयी से प्राप्त होता है ।




सुमन्त्र, सुमित्र, सुश्रुत, सुमति ये बड़े होकर मन्त्री बने थे - **राजहंस** के।

❖ **प्रमुख वर्णन-**
दुर्भिक्षवर्णन, राजशास्त्रवर्णन, कुट्टनिवर्णन, विन्ध्यवासिनि देवीवर्णन,

**प्रमुख सूक्तियां-**

- ब्रह्मकल्पा इमे ब्राह्मणाः।
- पठन्तश्चापठद्भिरतिसन्धीयमाना बहवः।
- अर्थमूला हि दण्डविशिष्टकर्मारम्भाः।
- जीवितं हि नाम जन्मवतां चतुःपञ्चाप्यहानि। तत्रापि भोग्यमल्पाल्पंवयः खण्डम्।
- "देव, मयाऽपि परिभ्रमता कोऽपि कुमारः ....दृष्टः"। - **विश्रुत परिभ्रमण वर्णन।**

# 2. हर्षचरितम्

**परिचय-**

**महाकवि बाणभट्ट** द्वारा लिखित हर्षचरितम् एक आदर्श **आख्यायिका** है। बाण का समय सातवीं शताब्दी ई. के पूर्वार्ध माना जाता है। यह ग्रन्थ **आठ उच्छ्वासों** में विभक्त है जिसमें बाण ने अपने आश्रयदाता और अपने समय के महान् सम्राट हर्षवर्धन के जीवन से सम्बद्ध घटनाओं का रोचक वर्णन किया है। **प्रथम तीन उच्छ्वासों** में बाणभट्ट की अपनी आत्मकथा वर्णित है। शेष उच्छ्वासों में कवि ने हर्ष के पूर्वजों का वर्णन करते हुए हर्ष के जन्म से लेकर राज्यश्री के मिलने तक का वर्णन किया है।

**कथा सारांश-**

**प्रथम उच्छ्वास** - बाणभट्ट अपने वंश के अवतरण तथा अपनी असंयत यौवन पर्यन्त जीवनी का वर्णन करते हैं।

**द्वितीय उच्छ्वास** - सम्राट हर्ष से बाण का परिचय और राज-सम्मान का वर्णन है।

**तृतीय उच्छ्वास-** हर्ष का वास्तविक जीवन-चरित्र सुनाने के लिए यह कथा आगे की ओर बढ़ती है। तदनन्तर हर्ष के **अंश**, उनकी राजधानी **स्थाणीश्वर** तथा प्रसंगप्राप्त पुरावृत्ताख्यानगत नृपति **पुष्यभूति** की प्रशस्ति व उनके मित्र एवं साहसिक कार्यों में उनके साथी **भैरवाचार्य** का प्रयत्न-साध्य वर्णन मिलता है।

**चतुर्थ उच्छ्वास-** श्रीहर्ष के वंश के आदिपुरुष पुष्यभूत के वंशज राजाओं का केवल अस्पष्ट संकेत है। तदनन्तर महाराज **प्रभाकरवर्धन** के शौर्य का वर्णन है। उनकी पत्नी रानी **यशोवती** थी। उनके दो पुत्र **राज्यवर्धन** एवं हर्षवर्धन तथा एक पुत्री **राज्यश्री** हुई। राज्यश्री का पाणिग्रहण संस्कार मौखरि वंशज राजा **ग्रहवर्मा** से हुआ।

**पंचम उच्छ्वास-** राज्यवर्धन का हूणों पर आक्रमण व हर्ष के लौटने पर पिता की गम्भीर बीमारी के चलते मृत्यु तथा माता के द्वारा आत्महत्या की बात करने सुनकर अत्यन्त दुःखी होना एवं हर्ष का विलाप वर्णित है।

**षष्ठ उच्छ्वास में-** राज्यवर्धन का हूण विजय के पश्चात् लौटना, पितृशोक से विह्वल होना, हर्ष पर राज्य भार डालना, मालव नरेश द्वारा ग्रहवर्मा की हत्या, राज्यश्री को बन्दी बनाना, राज्यवर्धन का मालवा नरेश के वधार्थ भणि के साथ सेना सहित प्रस्थान, मालव राजा को हराना, लौटते समय गौड़ राजा (शशांक) द्वारा छलपूर्वक राज्यवर्धन की हत्या तथा गौड़ नरेश पर आक्रमण का निर्णय वर्णित है।

**सप्तम उच्छ्वास में-** अत्यन्त अव्यवस्था के कारण उत्पन्न विविध समस्याओं व हर्ष के दिग्विजय का विवरण है। असम के राजा के एक राजदूत का भी उल्लेख मिलता है, जो हर्ष के सामने एक अत्यन्त सुन्दर छत्र का उपहार उपस्थित करता है।

**अष्टम उच्छ्वास में-** हर्ष का विन्ध्य वन में गमन, ग्रहवर्मा के बाल-मित्र बौद्ध मुनि दिवाकर मिश्र के आश्रम में पहुँचना, एक भिक्षुक द्वारा राज्यश्री के सती होने की सूचना पाना राज्यश्री को सती होने से बचाने के लिए हर्ष का दौड़कर जाना, दिवाकर मिश्र का राज्यश्री को सान्त्वनाप्रद उपदेश और हर्ष का राज्यश्री को लेकर वापस आना वर्णित है।

## हर्षचरितम् के मुख्य अंश-

**॥मङ्गलाचरण॥**

**नमस्तुङ्गशिरश्चुम्बिचन्द्रचामरचारवे ।**
**त्रैलोक्यनगरारम्बमूलस्तम्भाय शम्भवे ॥**

शिरस्थ चन्द्र और चामर से सुशोभित होने वाले ऐसे त्रैलोक्य रूपी नगर के आरम्भ के मूलस्तम्भ वाले ऐसे शम्भू के लिए नमस्कार है ।

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रन्थ** | - | हर्षचरितम् |
| **ग्रन्थकार** | - | बाणभट्ट |
| **समय** | - | 7वीं शताब्दी |
| **काव्यविधा** | - | आख्यायिका |
| **आधारग्रन्थ** | - | इतिहास प्रसिद्ध |
| **सर्ग/अङ्क** | - | 8 उच्छ्वास |
| **प्रमुख रस** | - | वीर |
| **नायक** | - | हर्षवर्द्धन |
| **राजधानी** | - | स्कन्धावार |

**॥पात्र परिचय॥**

| | | |
|---|---|---|
| प्रभाकरवर्द्धन | - | हर्ष के पिता |
| यशोवती | - | हर्ष की माता |
| राज्यवर्धन | - | बड़े भाई |
| राज्यश्री | - | बहन |
| परिवर्द्धक | - | अश्वपालक वेला-यशोमती की प्रतीहारी |
| कुरंगक | - | दूत |
| सुषेण | - | वैद्यकुमार |

## हर्षचरितम् के अन्य मुख्य पात्र-

सरस्वती, सावित्री, बाण, दधीच, पुण्यभूति, भैरवाचार्य।

## हर्षचरितम् के मुख्य सन्दर्भ-

- च्यवन और शर्यातिपुत्री सुकन्या के पुत्र- **दधीच,**
- शोणनदी के तट पर आश्रम- च्यवन,
- दधीचि की दूती-**मालती**, पत्नी-**सरस्वती,**
- पितृजाया-'अक्षमाला' के द्वारा सरस्वती-दधीच के पुत्र सारस्वत का लालन पालन हुआ।
- अक्षमाला के पुत्र-**वत्स।**
- हर्ष का सेनापति-**सिंहनाद,**
- ह्वेनसांग हर्ष के समय में ही भारत आया था।
- रोग के स्वरूप को ठीक से जानने वाला वैद्यकुमार-**रसायन,**
- हर्ष ने स्वप्न में देखा था- जलते हुए केसरी सिंह को, रात्रि के चतुर्थ प्रहर में। हर्ष **''वेत्रपट्टिका''** के ऊपर बैठे थे।
- कुरंगक के सिर पर नीले रंग के कपड़े की पट्टी थी।
- हर्ष के पिता को रोग था- **दाहज्वर,**
- हर्ष ने देखा था-**यमपट्टिक,**
- हर्ष के पिता थे- **धवलगृह में।**
- पुराने मन्त्री मौनभाव से बैठे थे- **चन्द्रशाला में।**

## उच्छवासों के विशिष्ट सन्दर्भ-

**प्रथम उच्छ्वास-** वात्स्यायनवंशवर्णन,
**द्वितीय उच्छवास-** राजदर्शन,
**तृतीय उच्छ्वास** -राज्यवंशवर्णन (आचार्य-भैरव वर्णन),
**चतुर्थ उच्छवास-** चक्रवर्तिजन्मवर्णन, राज्यश्री विवाह,
**पञ्चमम उच्छवास-** महाराजमरणवर्णन, प्रभाकरवर्धनमरण,
**षष्ठ उच्छवास-** राजप्रतिज्ञावर्णन, गृहवर्मा की हत्या, स्कन्दगुप्त,
**सप्तम उच्छवास-** छत्रलब्धि, विन्ध्याटवी वर्णन,
**अष्टमोच्छवास-** विन्ध्याद्रिनिवेशन।

## पञ्चम उच्छवास की प्रमुख सूक्तियां-

➢ नियतिर्विधाय पुंसां प्रथमं सुखमुपरि दारुणं दुःखम्।
कृत्वालोकं तरला तड़िदिव वज्रं निपातयति ॥(1)

➢ पातयति महापुरुषान्सममेव बहूननादरेणैव।
परिवर्तमान एकः कालः शैलानिवानन्तः ॥ (2)

❖ हर्ष के मन में विचार-
''लोके हि लोकेभ्यः कठिनतयाः खलु स्नेहमया बन्धनपाशाः,

➢ 'स्मितमितन्तारकेण चक्षुषा समुद्धिद्यमानस्थलकमलिनीवनामिव चकारश्वकोरेक्षणः क्षणं क्षोणीम्'।

➢ मातापितृसहस्राणि पुत्रदारशतानि च।
युगे युगे व्यतीतानि कस्य ते कस्य वा भवान् ॥ (3)

❖ **भवन की कमलिनियों की रक्षा करने वाले व्यक्ति ने (चक्रवाक्) पक्षी को आश्वासन देते हुए ऊँचे स्वर से (अपरवक्त्र) छन्द का गान किया-**
'विहग! कुरु दृढं मनः स्वयं त्यज शुचमास्व विवेकवर्तनि।
सह कमलसरोजिनीश्रिया श्रयति सुमेरुशिरो विरोचनः' ॥

➢ कस्यचिदभूद्भविष्यति वा पुनः काञ्चनतालतरुप्रांशु कायप्रमाणमिदम्? (**काञ्चनतालतरु**- सोने का वृक्ष),

➢ निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते ॥ (1-16)

- अतिदुर्धरो बान्धवस्नेहः सर्वप्रमाथी। - **प्रभाकरवर्द्धन,**
- विश्वस्तानां यशसा स्थातुमिच्छामि लोके। - **यशोमती।**

# 3. कादम्बरी

## परिचय-

कादम्बरी संस्कृत स।हित्य की एक कथा है। इसके रचनाकार **बाणभट्ट** हैं। इसकी कथा सम्भवतः गुणाढ्य द्वारा रचित **(बृहद्कथा)** के राजा सुमानस की कथा से ली गयी है। यह ग्रन्थ बाणभट्ट के जीवनकाल में पूरा नहीं हो सका। उनकी मृत्यु के बाद उनके पुत्र **पुलिन्दभट्ट** अथवा **भूषणभट्ट** ने इस कथा को सम्पूर्ण किया और पिता द्वारा लिखित भाग का नाम **'पूर्वभाग'** एवं स्वयं द्वारा लिखित भाग का नाम **'उत्तरभाग'** रखा। जहाँ हर्षचरितम् **"आख्यायिका"** के लिए आदर्शरूप है वहाँ गद्यकाव्य **कादम्बरी "कथा"** के रूप में । बाण के ही शब्दों में इस कथा ने पूर्ववर्ती दो कथाओं का अतिक्रमण किया है। **अलब्धवैदग्ध्यविलासमुग्धया धिया निबद्धेय-मतिद्वयी कथा-** कादम्बरी । सम्भवतः ये कथाएँ गुणाढ्य की बृहत्कथा एवं सुबन्धु की वासवदत्ता थीं। ऐसा प्रतीत होता है कि बाण इस कृति को सम्पूर्ण किए बिना ही दिवंगत हुए जैसा कि उनके पुत्र ने कहा है:

**"याते दिवं पितरि तद्वचसैव सार्धं,**
**विच्छेदमाप भुवि यस्तु कथाप्रबन्धः।**
**दुःखं सतां यदसमाप्तिकृतं विलोक्य,**
**प्रारब्ध एव स मया न कवित्वदर्पात्" ॥**

## शुकनासोपदेश-

शुकनासोपदेश कादम्बरी का ही एक अंश है। गीता की तरह शुकनासोपदेश का भी स्वतंत्र महत्व है। यह एक ऐसा उपदेशात्मक ग्रंथ है जिसमें जीवन दर्शन का एक भी पक्ष बाणभट्ट की दृष्टि से ओझल नहीं हो सका । इसमें **राजा तारापीड** का नीतिनिपुण एवं अनुभवी मन्त्री **शुकनास** राजकुमामार **चन्द्रापीड** को राज्याभिषेक के पूर्व वात्सल्य भाव से उपदेश देते हैं और रूप, यौवन, प्रभुता तथा ऐश्वर्य से उद्भूत दोषों से सावधान रहने की शिक्षा देते हैं। यह प्रत्येक युवक के लिए उपादेय उपदेश है। चन्द्रापीड को दिये गये शुकनासोपदेश में कवि की प्रतिभा का चरमोत्कर्ष परिलक्षित होता है। कवि की लेखनी भावोद्रेक में बहती हुई सी प्रतीत होती है। शुकनासोपदेश में ऐसा प्रतीत होता है मानो सरस्वती साक्षात मूर्तिमती होकर बोल रही हैं। इसमें बाणभट्ट की शब्दचातुरी प्रदर्शित हुई है। शुकनासोपदेश का नायक राजकुमार **चन्द्रापीड** है, जो सत्व, शौर्य और आर्जव भावों से युक्त है। शुकनास एक अनुभवी मन्त्री हैं जो **चन्द्रापीड** को राज्याभिषेक के पूर्व वात्सल्यभाव से उपदेश देते हैं। वे उसे युवावस्था में सुलभ रूप, यौवन, प्रभुता एवं ऐश्वर्य से उद्भूत दोषों के विषय में सावधान कर देना उचित समझते हैं। इसे युवावस्था में प्रवेश कर रहे समस्त युवकों को प्रदत्त 'दीक्षान्त भाषण' कहा जा सकता है। 'शुकनासोपदेश' कादम्बरी का प्रवेशद्वार माना जाता है। इसमें लक्ष्मी की ब्याजस्तुति एवं ब्याज निन्दा का अत्यन्त मनोरम वर्णन है। **'गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति'** इस उक्ति को चरितार्थ करने वाला यह साहित्य है। इसके अध्ययन से काव्यात्मक तत्व का तो ज्ञान होता ही है, साथ में तत्कालीन सामाजिक ज्ञान भी प्राप्त होता है।

## कादम्बरी के मुख्य अंश-

**॥मङ्गलाचरण॥** (नमस्कारात्मक)

**"रजोजुषे जन्मनि सत्त्ववृत्तये स्थितौ प्रजानां प्रलये तमःस्पृशे**
**अजाय सर्गस्थितिनाशहेतवे त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः" ॥**

समस्त स्थावर जङ्गम अचित्य पदार्थों के सृष्टिकाल में रजोगुण- युक्त अर्थात् विरञ्चिरूप, स्थितिकाल में सत्वगुण से व्यवहार करने वाले, अर्थात् विष्णुरूप, (और) संहार काल में तमोगुण का स्पर्श करने वाले अर्थात् महेश रूप, (अतएव) सृष्टि, स्थिति और संहार के कारण स्वरूप ब्रह्मा विष्णु महेश रूप देवत्रयी अथवा ऋक् यजुः सामरूप वेदत्रयी स्वरूप वाले, सत्वादित्रिगुणविशिष्ट अजन्मा अर्थात् नित्यस्वरूप परब्रह्म को नमस्कार है ।

| | | |
|---|---|---|
| **छन्द** | - | वंशस्थ |
| **स्तुति** | - | ब्रह्म, विष्णु, शिवरूपी परब्रह्म, |
| **उपजीव्य ग्रन्थ** | - | बृहत्कथासरित्सागर |
| **लेखक** | - | बाणभट्ट, |
| **पिता** | - | चित्रभानु, |
| **माता** | - | राजदेवी, |
| **विधा** | - | कथा, |
| **खण्ड** | - | (1) पूर्वार्द्ध (2) उत्तरार्ध, |
| **प्रधानरस** | - | श्रृङ्गार, |
| **उपजीव्य** | - | गुणाढ्य की बृहत्कथा |
| **भाषा** | - | पैशाची भाषा |
| **नायक** | - | चन्द्रापीड धीरोदात्त (शूद्रक), |
| **नायिका** | - | कादम्बरी विवाह से पूर्व- (परकीया मुग्धा)<br>विवाहोपरान्त – (स्वकीया मध्या) |
| **सहनायक** | - | वैशम्पायन (पुण्डरीक) |
| **सहनायिका** | - | महाश्वेता, |
| **वैशिष्ट्य** | - | तीन जन्मों की कथा, |
| **रीति** | - | पाञ्चाली, |
| **गुण** | - | ओज, प्रसाद, माधुर्य। |

## कादम्बरी के प्रमुख वर्णन -

शूद्रकवर्णन, शुकवर्णन, चाण्डालकन्यावर्णन, विन्ध्याटवीवर्णन, शबरसैन्यवर्णन, शाल्मलीवृक्षवर्णन, जाबाल्याश्रमवर्णन, विदिशा, जाबालिवर्णन, उज्जयिनीवर्णन, तारापीडवर्णन, इन्द्रायुधवर्णन, अच्छोदसरोवरवर्णन, महाश्वेतावर्णन, कादम्बरी वर्णनः, अगस्त्याश्रम, हारीत, प्रभात, मृगया इत्यादि।

## विशिष्ट सन्दर्भ -

- कादम्बरी का आरम्भ राजा शूद्रक के प्रभाव तथा उनकी, राजधानी विदिशा के वैभव वर्णन से होता है।
- शुक का जन्म विन्ध्याटवी के एक विशाल शाल्मली वृक्ष के - नीचे हुआ।
- मालवा की राजधानी -**उज्जयिनी,**
- तारापीड की पत्नी -**विलासवती,**
- शुकनास की पत्नी -**मनोरमा,**
- चन्द्रापीड के तीन जन्म क्रमशः-
  **(1) चन्द्रमा, (2) चन्द्रापीड (3) शूद्रक।**
- पुण्डरीक के तीन जन्म क्रमशः-
  **(1) पुण्डरीक (2) वैशम्पायन (3) शुक,**
- चन्द्रापीड की सेविका पत्रलेखा पूर्व जन्म (ताम्बूलवाहिनी) में– **रोहिणी,**
- चन्द्रापीड़ का घोड़ा -**इन्द्रायुध** पूर्व जन्म में पुण्डरीक का मित्र - **कपिञ्जल,**
- चाण्डालकन्या पूर्व जन्म में- पुण्डरीक की माता-**लक्ष्मी**।
- दिग्विजय के लिये निकले चन्द्रापीड किन्नर मिथुन का पीछा करते पहुंचे' -**अच्छोद सरोवर। '**
- अच्छोदसरोवर पर तप करती हुई महाश्वेता गन्धर्वराज हंस, गौरी की पुत्री पुण्डरीक के कान पर लगी पारिजात की (कुसुम-मञ्जरी) से (महाश्वेता) आकर्षित होती है।
- महाश्वेता की सहचरी- **तरलिका,**
- गन्धर्वराज चित्ररथ और मदिरा की पुत्री -**कादम्बरी,**
- कादम्बरी का अनुचर -**केयूरक** (वीणावाहक)
- महर्षि श्वेतकेतु और लक्ष्मी का पुत्र -**पुण्डरीक**।
- कादम्बरी की सहचरी- **मदलेखा।**
- इन्द्रायुध अश्व का सजीव वर्णन करने के कारण बाण को '**तुरङ्गबाण**' कहा जाता है।
- शुक द्वारा राजा की प्रशंसा में दाहिना पैर उठाकर गाया गया आर्या छन्द -
  **''स्तनयुगमश्रुस्नातं समीपतरवर्तिहृदयशोकाग्नेः।
  चरति विमुक्ताहारं व्रतमिव भवतो रिपुस्त्रीणाम्॥''**

**तारापीड-** विलासवती,
**चन्द्रापीड-** कादम्बरी,
**पुण्डरीक-** महाश्वेता,

## शुकनासोपदेश में लक्ष्मी हेतु प्रयुक्त प्रमुख विशेषण तथा संज्ञापद-

| | |
|---|---|
| (1) इन्द्रियहरिणहारिणी | (2)खड्गमण्डलोत्पलवनविभ्रमभ्रमरी |
| (3) अपरिचिता | (4) अनार्या |
| (5) अप्रत्ययबहुला | (6) वसुजननी |
| (7) तरङ्गबुद्बुद्चञ्चला | (8) भीमसाहसैकहार्यहृदया |
| (9) तमोबहुला | (10) अचिरद्युतिकारिणी |
| (11) तोयराशिसम्भवा | (12) ईश्वरतामादधाना |
| (13)अमृतसहोदरा(कटुविपाका) | (14) विग्रहवती, अपत्यक्षदर्शन, |
| (15) पुरुषोत्तमरता | (16) खलजनप्रिया, |
| (17) चपला | (18) व्याधगीतिः |
| (19) परामर्शधूमलेखा | (20) निवासजीर्णवल्लभी |
| (21) तिमिरोद्गतिः, पुरःपताका, | (22) उत्पत्तिनिम्नगा,आपानभूमिः |
| (23) सङ्गीतशाला, आवासदरी | (24) उत्सारणवेत्रलता, |
| (25) कपटनाटकस्य प्रस्तावना | (26) राहुजिह्वा |
| (27) आलेख्यगता, पुस्तमयी | (28) उत्कीर्णा, श्रुता |
| (29) दुराचारा | (30) अकालप्रावृह |

## लक्ष्मी गुण -

| | |
|---|---|
| (1) रागम् (पारिजातवल्लेभ्यः) | (2) चञ्चलताम् (उच्चैः श्रवसः) |
| (3) एकान्तवक्रताम् (इन्दुशकलात्) | (4) मोहनशक्तिम् (कालकूटात्) |
| (5) नैष्ठुर्यम् (कौस्तुभमणेः) | (6) मदम् (वारुणीमदिरायाः) |
| (7) न परिचयं रक्षति | (8) नाभिजनमीक्षते |
| (9) न रूपमालोकयते | (10) न कुलक्रममनुवर्तते |
| (11) न शीलं पश्यति | (12) न वैदग्ध्यं गणयति |
| (13) न श्रुतं आकर्णयति | (14) न त्यागमाद्रियते |
| (15) नाचारं पालयति | (16) न धर्ममनुरुध्यते |
| (17) न विशेषज्ञतां विचारयति | (18) न सत्यमनुबुध्यते |
| (19) न लक्षणं प्रमाणीकरोति | (20) तृष्णां संवर्धयति |
| (21) आशिवप्रकृतित्वमातनोति | (22) बलोपचयमाहरन्ती। |

**लक्ष्मी के लिये प्रयुक्त उपमाएं -**

(1) गन्धर्वनगरलेखेव,
(2) आरुढमन्दरपरिवर्तावर्तभ्रान्तिजनिततसंस्कारेव।
(3) कमलिनीसञ्चरणव्यतिकरलग्ननलिननालकण्टकेव।
(4) विविधगन्धगजगण्डमधुपानमत्तेव
(5) लतेव, गङ्गेव,
(6) हिडिम्बेव
(7) दुष्टपिशाचीव
(8) रेणुमयीव
(9) वात्येव
(10) पातालगुहेव
(11) प्रावृदिव
(12) अनिमित्तामिव
(13) दीपशिखेव।

# ॥चम्पूकाव्य॥

## 1. नलचम्पू (प्रथमचम्पूग्रन्थ)

**परिचय-**

नलचम्पू एक चम्पूकाव्य है जिसके रचयिता **त्रिविक्रम भट्ट** हैं। संस्कृत साहित्य में **चम्पूकाव्य** का प्रथम निदर्शन इसी ग्रन्थ में हुआ है। इसमें चंपू का वैशिष्ट्य स्फुटतया उद्भासित हुआ है। दक्षिण भारत के राष्ट्रकूटवंशी राजा कृष्ण (द्वितीय) के पौत्र, राजा जगतुग और लक्ष्मी के पुत्र, **इंद्रराज (तृतीय)** के आश्रय में रहकर त्रिविक्रम ने इस रुचिर चंपू की रचना की थी। इंद्रराज का राज्याभिषेक वि॰सं॰ 972 (915 ई.) में हुआ था और उनके आश्रित होने से कवि का भी वही समय है- **दशम शती** का पूर्वार्ध। इस चंपू के **सात उच्छ्वासों** में **नल तथा दमयंती** की विख्यात प्रणयकथा का बड़ा ही चमत्कारी वर्णन किया गया है। काव्य में सर्वत्र **शुभग संभग श्लेष** का प्रसाद लक्षित होता है।

**॥मङ्गलाचरण॥**

**"जयति गिरिसुतायाः कामसन्तापवाहि-**
**न्युरसि रसनिषेकश्चान्दनश्चन्द्रमौलिः।**
**तदनु च विजयन्ते कीर्तिभाजां कवीना**
**मसकृदमृतबिन्दुस्यन्दिनो वग्विलासाः" ॥1॥**

गिरि-सुता पार्वतीजी के (नलपक्ष में- भीमपुत्री दमयन्ती के) काम सन्तप्त वक्ष:स्थल पर चन्दन रसधार के समान शीतल लगने वाले चन्द्रमौलि भगवान् शिव (नलपक्ष में-चन्द्रवंश के राजाओं में शिरोमणि, नल) सर्वोत्कृष्ट हैं तथा तदनन्तर यशस्वी कविजनों के निरन्तर सुधारस बरसानेवाली वाणी के आनन्दानुभव सर्वोत्कृष्ट हैं ।

**"जयति मधुसहायः सर्वसंसारवल्ली-**
**जननजरठकन्दः कोऽपि कन्दर्पदेवः।**
**तदनु पुनरपाङ्गोसञ्चारितानां**
**जयति तरुणयोषिल्लोचनानां विलासः॥ 2॥**

**"अगाधान्तः परिस्पन्दं विबुधानन्दमन्दिरम्।**
**वन्दे रसान्तरप्रौढं श्रोत: सारस्वतं वहत् ॥3॥**

**इसमें तीन श्लोकों में स्तुति की गई है -**
**प्रथम** – शङ्कर, पार्वती,
**द्वितीय** - कामदेव,
**तृतीय** - सरस्वती भारती,

| | | |
|---|---|---|
| **लेखक** | - | त्रिविक्रमभट्ट |
| **उपजीव्य** | - | महाभारत वनपर्व, |
| **उच्छ्वास** | - | 7, |
| **कृतियां** | - | मदालसाचम्पू (प्रणयकथा), |

### ॥पात्र परिचय॥

| | | |
|---|---|---|
| **नल** | – | नायक, निषध देश के राजा वीरसेन के पुत्र, |
| **वीरसेन** | - | निषधराज नल के पिता, |
| **सालङ्कायन** | - | वीरसेन के मन्त्री, |
| **श्रुतशील** | – | नल का मन्त्री, |
| **मौहूर्तिक** | - | वीरसेन के ज्योतिषी, |
| **पर्वतक** | - | नल का सेवक (प्रतीहार, प्रस्तावपाठक, वैतालिक भी), |
| **भीम** | - | कुण्डिनपर के राजा दमयन्ति के पिता, |
| **बाहुक** | - | नल का सेनापति, |
| **पुरोधा** | - | भीम के पुरोहित, |
| **पुष्कराक्ष** | - | दमयन्ती का दूत, |
| **दमयन्ती** | – | भीम की पुत्री (नायिका) |
| **प्रियंगुमंजरी** | - | दमयन्ती की माता- कुण्डिन की राजमहिषी, |
| **रूपवती** | - | नल की माता, |
| **सारसिका** | - | नल की वनपालिका |
| **हंस** | - | दमयन्ती को लुभाने वाला नल दूत, |
| **अवसरपाठक** | - | भीम तथा नल के सेवक, |
| **विधङ्गवागुरिका** | - | दमयन्ती की किन्नरी। |

**वाकोलिका, कलिका, चकोरी** - दमयन्ती की चेटियां,

## मुख्य सन्दर्भ-

- नलचम्पू (प्रणयकथा) सभङ्गश्लेष का सर्वाधिक प्रयोग हुआ है।
- **अनूचानः** – साङ्गवेदाध्येता,

## नलचम्पू सूक्तियां-

- ➢ अगाधान्तः परिस्पन्दं बिबुधानन्दमन्दिरम्। (3)
- ➢ प्रसन्नाः कान्तिहारिण्यो नानाश्लेषविचक्षणाः।
  भवन्ति कस्यचित्पुण्यैर्मुखे वाचो गृहे स्त्रियः॥
- ➢ काचोऽप्युच्चैर्मणीयते। (8)
- ➢ करोति कस्य नाह्लादं कथा कान्तेव भारती। (13)
- ➢ कान्तेत्युन्नतचेतसोऽपि कुरुते नाम्नैव निम्नं मनः। (61)
- ➢ धन्या न्यपतन्येषां कन्दर्पसदृशे दृशः। (59)
- ➢ नैको रसः कवेः। (16)
- ➢ अक्षमालापवृत्तिज्ञा कुशासनपरिग्रहा ।
  ब्राह्मीव दौर्जनी संसद्वन्दनीया समेखला॥
- ➢ सदूषणापि निर्दोषा सखरापि सुकोमला ।
  नमस्तस्मै कृता येन रम्या रामायणी कथा ॥
- ➢ वेत्ति विश्वम्भरा भारं गिरीणां गरिमाश्रयम्॥ (18)
- ➢ महनीयाः माहानुभावाः भवन्ति।
- ➢ युवजनोन्मादिनी यौवनश्रीः। (57)
- ➢ सर्वंसहाः सूरयः। (15)
- ➢ सौख्यस्यायतनं भवन्ति रसिकाः कन्दर्पशास्त्रे स्त्रियः॥(55)
- ➢ दृश्यते न च यत्र स्त्री नवापीनपयोधरा। (26)

## संस्कृत साहित्य के मुख्य लेखकों का कालक्रम -

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | भरतमुनि | - | 100 ई.पू. से 300 ई. |
| 2. | भास | - | 100 ई.पू. से 200 ई. |
| 3. | कालिदास | - | ई.पू. प्रथम शताब्दी |
| 4. | अश्वघोष | - | प्रथम शताब्दी ई. |
| 5. | गुणाढ्य | - | प्रथम शताब्दी ई. |
| 6. | विष्णुशर्मा | - | (2-6 शताब्दी ई.) |
| 7. | शूद्रक | - | (3-4 शताब्दी) |
| 8. | विशाखदत्त | - | (5-6 शताब्दी) |
| 9. | कुमारदास | - | छठी शताब्दी |
| 10. | भारवि | - | छठी शताब्दी 560-615द्ध ई. |
| 11. | दण्डी | - | छठी शताब्दी |
| 12. | भर्तृहरि | - | छठी शताब्दी |
| 13. | भट्टि | – | (500-650) ई. |
| 14. | भामह | - | छठी शताब्दी |
| 15. | माघ | - | सातवीं शताब्दी (675 ई.) |
| 16. | बाणभट्ट | – | सातवीं शताब्दी पूर्वार्द्ध |
| 17. | सुबन्धु | – | सातवीं शताब्दी पूर्वार्ध |
| 18. | हर्ष | – | सातवीं शताब्दी पूर्वार्ध |
| 19. | भवभूति | – | सातवीं शताब्दी |
| 20. | अमरुक | – | सातवीं शताब्दी |
| 21. | वाक्पतिराज | - | 750 ई. के आसपास |
| 22. | भट्टनारायण | – | (7-8वीं शताब्दी) |
| 23. | मुरारि | - | 8 वीं उत्तरार्ध |
| 24. | वामन | - | 8 वीं शताब्दी |
| 25. | आनन्दवर्धन | - | 850 ई. |
| 26. | रत्नाकर | - | 9 वीं शताब्दी. |
| 27. | राजशेखर | - | 9 वीं शताब्दी |
| 28. | त्रिविक्रमभट्ट | - | 10 वीं पूर्वार्ध |
| 29. | क्षेमेन्द्र | - | 11 वीं शताब्दी |
| 30. | सोमदेव | - | 11 वीं शताब्दी |
| 31. | बिल्हण | - | 11 वीं शताब्दी |
| 32. | कुन्तक | - | 11 वीं शताब्दी |
| 33. | भोज | - | 11 वीं शताब्दी पूर्वार्ध |
| 34. | मम्मट | - | 11 वीं उत्तरार्ध (12वीं श. पूर्वार्ध) |
| 35. | कल्हण | - | 12 वीं शताब्दी |
| 36. | मंखक | - | 12 वीं शताब्दी |
| 37. | श्रीहर्ष | - | 12 वीं शताब्दी उत्तरार्ध |
| 38. | जयदेव | - | 12 वीं शताब्दी |
| 39. | विश्वनाथ | - | 14 वीं शताब्दी |
| 40. | बल्लालसेन | - | 16 वीं शताब्दी |
| 41. | अप्पयदीक्षित | - | 16 वीं शताब्दी |
| 42. | जगन्नाथ | - | 17 वीं शताब्दी (1600-1660) |
| 43. | अम्बिकादत्तव्यास | - | (1858-1900) |

## संस्कृत ग्रन्थों के अपरनाम -

| | | |
|---|---|---|
| 1. किरातार्जुनीयम् | – | लक्ष्मीपदाङ्कमहाकाव्यम् |
| 2. शिशुपालवधम् | – | श्रयङ्कमहाकाव्यम् |
| 3. नैषधीयचरितम् | – | आनन्दपदाङ्कमहाकाव्यम् |
| 4. नलचम्पू | - | दमयन्तीकथा |
| 5. अष्टाध्यायी | - | अष्टक |

## काव्यशास्त्र के बृहत्त्रयी -

1. ध्वन्यालोक 2. काव्यप्रकाश 3. रसगङ्गाधर

## संस्कृत वाङ्मय की दशत्रयी-

**1.बृहत्त्रयी**

किरातार्जुनीयम् - भारवि

| | | |
|---|---|---|
| शिशुपालवधम् | - | माघ |
| नैषधीयचरितम् | - | श्री हर्ष |

**2. लघुत्रयी-**

| | | |
|---|---|---|
| कुमारसम्भव | - | कालिदास |
| रघुवंश | - | कालिदास |
| मेघदूतम् | - | कालिदास |

**3. गद्यबृहत्रयी-**

| | | |
|---|---|---|
| वासवदत्ता | - | सुबन्धु |
| दसकुमारचरितम् | - | दण्डी |
| कादम्बरी | - | बाणभट्ट |

**4. उपजीव्यग्रन्थत्रयी-**

| | | |
|---|---|---|
| महाभारत | - | वेदव्यास |
| दशकुमारचरितम् | - | दण्डी |
| भागवतपुराणम् | - | वेदव्यास |

**5. मुनित्रयी-**

| | | |
|---|---|---|
| **पाणिनि** | - | अष्टाध्यायी, जम्बवतीजयम्, (पातालविजयम्) |
| **कात्यायन** | - | वार्तिक, स्वर्गारोहणम् |
| **पतञ्जलि** | - | महाभाष्यम्, महानन्दकाव्यम् |

| | | |
|---|---|---|
| **6. पुराषार्थत्रयी** | - | धर्म, अर्थ, का। |
| **7. पाषाणत्रयी** | - | किरातार्जुनीयम् 1,2,3 सर्ग। |
| **8. गुणत्रयी** | - | सत्व, रज, तम। |
| **9. प्रस्थानत्रयी** | - | ब्रह्मसूत्र, गीता, उपनिषद |
| **10. वेदत्रयी** | - | ऋग्, यजु, साम। |

| **यज्ञ** | | **यज्ञकर्ता** |
|---|---|---|
| वाजपेय | - | महाकवि भवभूति के पूर्वज |
| राजसूय | - | युधष्ठिर |
| पुत्रेष्टि | - | दशरथ |
| अश्वमेध | - | राम |
| गवालम्भ | - | राजा रन्तिदेव |
| रघु | - | विश्वजित |

| **वीणा** | **स्वामी** | **ग्रन्थ** |
|---|---|---|
| महती | नारद | शिशुपाल |
| घोषवती | वासवदत्ता | स्वप्नवासवदत्त |
| कच्छपी | सरस्वती | - |

## संस्कृत ग्रन्थों के प्रमुख वर्णन -

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | अच्छोदसरोवर | - | कादम्बरी |
| 2. | पम्पासरोवर | - | कादम्बरी |
| 3. | शाल्मलीवृक्ष | - | कादम्बरी |
| 4. | रैवतकपर्वत | - | शिशुपाल सर्ग (4) |
| 5. | इन्द्रकीलपर्वत | - | किरातार्जुनीयम् (5) |
| 6. | शरद्वर्णन | - | किरातार्जुनीयम् सर्ग (4) |
| 7. | षड्ऋतुवर्णन | - | (1) शिशुपाल सर्ग-6<br>(2) ऋतुसंहार |

## नायकों की कोटियां -

1. **धीरोदात्त** - राम, कृष्ण, अर्जुन, चन्द्रापीड, दुष्यन्त, शिवाजी, नल, युधिष्ठिर,
2. **धीरोद्धत** – भीम, परशुराम, दुर्योधन
3. **धीरललित** - यक्ष, उदयन(वत्सराज)
4. **धीरप्रशान्त** – चारुदत्त, माधव

## नायिकाओं की कोटियाँ -

1. स्वकीया प्रौढा - सीता, द्रौपदी,
2. स्वकीया मध्या - यक्षिणी, वासवदत्ता,
3. स्वकीया मुग्धा- शकुन्तला,कादम्बरी,महाश्वेता,पद्मावती,रत्नावली,




## संस्कृतनाटकों में विदूषक -

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | अभिज्ञानशाकुन्तलम् | - | माढव्य |
| 2. | विक्रमोर्वशीय (त्रोटक) | - | माणवक |
| 3. | मालविकाग्निमित्रम् | - | गौतम |
| 4. | मृच्छकटिकम् | - | मैत्रेय |
| 5. | रत्नावली | - | वसन्तक |
| 6. | स्वप्नवासवदत्तम् | - | वसन्तक |
| 7. | मालतीमाधवम् | - | विदूषक का अभाव |
| 8. | महावीरचरितम् | - | विदूषक का अभाव |
| 9. | उत्तररामचरितम् | - | विदूषक का अभाव |

10. मुद्राराक्षस - विदूषक का अभाव

## संस्कृत नाटकों में कञ्चुकी -

1. प्रतिज्ञायौगन्धरायण - बादरायण
2. दूतवाक्य - बादरायण
3. स्वप्नवासवदत्तम् - बादरायण
4. अभिज्ञानशाकुन्तलम् - वातायन
5. उत्तररामचरितम् - गृष्टि
6. रत्नावलि - बाभ्रव्य
7. वेणीसंहारम् - जयन्धर (युधिष्ठिर)
   विनयन्धर (दुर्योधन)

## विभिन्न आचार्यों के मत में मुक्तक काव्य के भेद-

दण्डी - 4
आनन्दवर्धन - 6
अग्निपुराण - 6
विश्वनाथ - 8
हेमचन्द्र - 8

## ऋषियों के प्रसिद्ध आश्रम नगर एवं स्थान -

1. कण्व - मालिनी नदी
2. विश्वामित्र - गौतमी नदी
3. वाल्मीकि - गङ्गानदी/तमसा
4. भारद्वाज - प्रयाग
5. अगस्त्य - गोदावरी
6. मारीच आश्रम - हेमकूटपर्वत
7. जाबालि आश्रम - पम्पासरोवर
8. महाश्वेता आश्रम - अच्छोदसरोवर
9. यक्ष निवास - रामगिरि पर्वत
10. विदिशा - वेत्रवती (वेतवा)
11. उज्जयिनी - क्षिप्रा नदी
12. च्यवन आश्रम - शोणनदी
13. अयोध्या - सरयू
14. हरिद्वार (कनखल) - गङ्गा
15. शचीतीर्थ (अप्सरातीर्थ) - गङ्गा

**गीतिकाव्य-** मेघदूत, ऋतुसंहार, अमरुकशतक(मुक्तककाव्य), गीतगोविन्दम्, भामिनीविलास,

**खण्डकाव्य-** वैराग्यशतक, मेघदूत

## राजशेखर कृतियां –

बालरामायण - महानाटक 10 अंक),
बालभारत - (2 अंक)
कर्पूरमञ्जरी - सट्टक (4 अंक)
विद्धशालभञ्जिका - नाटिका (4 अंक)

## प्रमुख कवि एवं उनकी कृतियां-

अनर्घराघव (7 अंक) - मुरारि
प्रसन्नराघव (7 अंक) - जयदेव
प्रबोधचन्द्रोदय (6 अंक) - कृष्ण मिश्र
सेतुबन्ध - प्रवरसेन
हयग्रीववध - भर्तृमेण्ठ
रघुनाथचरित - वामनभट्टबाण
सेतुकाव्य - मातृगुप्त
श्रीकण्ठचरितम् - मंखक
जातकमाला - आर्यशूर
सीताचरितम् - डा.रेवाप्रसाद द्विवेदी
त्रिपुरदाह - वत्सराज
समुद्रमन्थन - वत्सराज
सैगन्धिकाहरणम् - विश्वनाथ
सुभद्रापरिणय - व्यासरामदेव
छायानाटक - व्यासरामदेव
महानाटक - हनुमान
हनुमन्नाटक - दामोदर मिश्र
आश्चर्यचूडामणि - शक्तिभद्र
रामाभ्युदय - यशोवर्मा

## काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों के कवि एवंम् कृतियां-

श्रृंगारप्रकाश - भोजराज
नाटकलक्षणरत्नकोष - सागरनन्दी
नाट्यदर्पण - रामचन्द्र गुणचन्द्र
भावप्रकाशन - शारदातनय
एकावली - विद्याधर
चित्रमीमांसक - अप्पयदीक्षित
वृत्तवार्तिक - अप्पयदीक्षित
काव्यरत्नम् - विश्वेश्वर पण्डित

## गीतिकाव्य-

भामिनीविलास - जगन्नाथ
चैरपञ्चाशिका - बिल्हण

**चम्पूकाव्य-**

| | | |
|---|---|---|
| रामायणचम्पू | - | भोजराज |
| भागवतचम्पू | - | अभिनवकालिदास |
| भारतचम्पू | - | अनन्तभट्ट |
| यशस्तिलकचम्पू | - | सोमदेवसूरि |
| जीवन्धरचम्पू | - | हरिश्चन्द्र |

# लक्षणग्रन्थ-

## ॥साहित्यदर्पण ॥

### परिचय-

**साहित्यदर्पण** संस्कृत भाषा में लिखा गया साहित्य विषयक ग्रन्थ है जिसके रचयिता **पण्डित विश्वनाथ** हैं। विश्वनाथ का समय **14वीं शताब्दी** ठहराया जाता है। मम्मट के काव्यप्रकाश के समान ही साहित्यदर्पण भी साहित्यालोचना का एक प्रमुख ग्रन्थ है। काव्य के श्रव्य एवं दृश्य दोनों प्रभेदों के सम्बन्ध में इस ग्रन्थ में विचारों की विस्तृत अभिव्यक्ति हुई है। इसका विभाजन 10 **परिच्छेदों** में है। **प्रथम परिच्छेद** में काव्य प्रयोजन, लक्षण आदि प्रस्तुत करते हुए ग्रंथकार ने मम्मट के काव्य लक्षण **"तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि"** का खंडन किया है और अपने द्वारा प्रस्तुत लक्षण **वाक्यं रसात्मकं काव्यम्** को ही शुद्धतम काव्य लक्षण प्रतिपादित किया है। पूर्वमतखंडन एवं स्वमतस्थापन की यह पुरानी परंपरा है। **द्वितीय परिच्छेद** में वाच्य और पद का लक्षण कहने के बाद शब्द की शक्तियों - अभिधा, लक्षणा, तथा व्यंजना का विवेचन और वर्गीकरण किया गया है। **तृतीय परिच्छेद** में रस-निष्पत्ति का विवेचन है और रसनिरूपण के साथ-साथ इसी परिच्छेद में नायक-नायिका-भेद पर भी विचार किया गया है। **चतुर्थ परिच्छेद** में काव्य के भेद ध्वनिकाव्य और गुणीभूत-व्यंग्यकाव्य आदि का विवेचन है। **पंचम परिच्छेद** में ध्वनि-सिद्धांत के विरोधी सभी मतों का तर्कपूर्ण खंडन और इसका समर्थन है। **छठें परिच्छेद में** नाट्यशास्त्र से संबन्धित विषयों का प्रतिपादन है। यह परिच्छेद सबसे बड़ा है और इसमें लगभग 300 कारिकाएँ हैं, जबकि सम्पूर्ण ग्रंथ की कारिका संख्या 760 है। **सप्तम परिच्छेद** में दोष निरूपण। **अष्टम परिच्छेद** में तीन गुणों का विवेचन। **नवम परिच्छेद** में वैदर्भी, गौड़ी, पांचाली आदि रीतियों पर विचार किया गया है। **दशम परिच्छेद** में अलंकारों का सोदाहरण निरूपण है जिनमें 12 शब्दालंकार, 70 अर्थालंकार और रसवत् आदि कुल 89 अलंकार परिगणित हैं।

### साहित्यदर्पण की विशेषताएँ-

इसकी अपनी विशेषता है - **छठा परिच्छेद,** जिसमें **नाट्यशास्त्र से संबद्ध** सभी विषयों का क्रमबद्ध रूप से समावेश कर दिया गया है। साहित्य दर्पण का यह सबसे **विस्तृत परिच्छेद** है। काव्यप्रकाश तथा संस्कृत साहित्य के प्रमुख लक्षण ग्रंथों में नाट्य सम्बंधी अंश नहीं मिलते। साथ ही **नायक-नायिका-भेद** आदि के संबंध में भी उनमें विचार नहीं मिलते। साहित्य दर्पण के **तीसरे परिच्छेद** में रस निरुपण के साथ-साथ नायक-नायिका-भेद पर भी विचार किया गया है। यह भी इस ग्रंथ की अपनी विशेषता है। पूर्ववर्ती आचार्यों के मतों को युक्तिपूर्ण खंडनादि होते हुए भी काव्य प्रकाश की तरह जटिलता इसमें नहीं मिलती।

दृश्य काव्य का विवेचन इसमें **नाट्यशास्त्र** और **धनिक के दशरूपक** के आधार पर है। रस, ध्वनि और गुणीभूत व्यंग्य का विवेचन अधिकांशतः **ध्वन्यालोक** और **काव्य प्रकाश** के आधार पर किया गया है तथा अलंकार प्रकरण विशेषतः **राजानक रुय्यक** के **"अलंकार सर्वस्व"** पर आधारित है। संभवतः इसीलिए इन आचार्यों का मतखंडन करते हुए भी ग्रंथकार उन्हें अपना उपजीव्य मानता है तथा उनके प्रति आदर व्यक्त करता है।

साहित्य दर्पण में काव्य का लक्षण भी अपने पूर्ववर्ती आचार्यों से स्वतंत्र रूप में किया गया मिलता है। साहित्य दर्पण से पूर्ववर्ती ग्रंथों में कथित काव्य लक्षण क्रमशः विस्तृत होते गए हैं और चंद्रालोक तक आते-आते उनका विस्तार अत्यधिक हो गया है, जो इस क्रम से द्रष्टव्य है-

**अग्निपुराण-** "संक्षेपात् वाक्यमिष्टार्थव्यवच्छिन्ना, पदावली काव्यम्" ।
**दंडी-** "शरीरं तावदिष्टार्थव्यवच्छिन्ना पदावली" ।
**रुद्रट-** "ननु शब्दार्थौ कायम्" ।
**वामन-** "काव्य शब्दोयं गुणलंकार संस्कृतयोः शब्दार्थयोर्वर्तते" ।
**आनंदवर्धन-** "शब्दार्थशरीरम् तावत् काव्यम्" ।
**भोजराज-** "निर्दोषं गुणवत् काव्यं अलंकारैरलंकृतम् रसान्वितम्" ।
**मम्मट-** "तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि" ।
**वाग्भट-** "गुणालंकाररीतिरससहितौ दोषरहितौ शब्दार्थौ काव्यम्"
**जयदेव-** "निर्दोषा लक्षणवती सरीतिर्गुणभूषिता, सालंकाररसानेक-वृत्तिर्वाक्काव्य नामवाक्" ।

इस प्रकार क्रमशः विस्तृत होते काव्यलक्षण के रूप को साहित्यदर्पणकार ने **"वाक्यम् रसात्मकम् काव्यम्"** जैसे छोटे रूप में बाँध दिया है। **केशव मिश्र** के **अलंकारशेखर** से व्यक्त होता है कि साहित्यदर्पण का यह काव्य लक्षण आचार्य **शौद्धोदनि** के **"काव्यं रसादिमद् वाक्यम् श्रुतं सुखविशेषकृत्"** का परिमार्जित एवं संक्षिप्त रूप है।

## आचार्य विश्वनाथ का सामान्य परिचय -

आचार्य विश्वनाथ संस्कृत काव्य शास्त्र के मर्मज्ञ और आचार्य थे। इनका पूरा नाम 'आचार्य विश्वनाथ महापात्र' था। आचार्य मम्मट के प्रसिद्ध ग्रंथ 'काव्यप्रकाश' की इन्होंने **'काव्यप्रकश दर्पण'** नाम से टीका भी लिखी थी। आचार्य विश्वनाथ रस को साहित्य की आत्मा मानने वाले पहले संस्कृत आचार्य थे। 'साहित्य दर्पण' में उनका सूत्र वाक्य **"वाक्यं रसात्मकं काव्यम्"** आज भी साहित्य का मूल माना जाता है। विश्वनाथ ने अपने ग्रन्थ 'साहित्यदर्पण' में काव्यशास्त्र के दुरूह विषयों को सरलता से समझाया है।

**जन्म** - उत्कल (उड़ीसा) के प्रतिष्ठित ब्राह्मण कुल
**रचयिता** - विश्वनाथ
**पिता** - चन्द्रशेखर
**पितामह** - नारायणदास
**अनुयायी** - वैष्णव मत
स्वीकृत अलंकारों की संख्या- 38 चंद्रशेखर
आचार्य विश्वनाथ के पिता की दो कृतियाँ - पुष्पमाला और भाषार्णव)

## प्रमुख उपाधियाँ -

- अष्टादशभाषावारविलासिनी भुजंग
- महापात्र
- कविसूक्तिरत्नाकर
- संधिविग्रहिक
- नारायणचरणारविन्दमधुव्रत
- साहित्यार्णवकर्णधार
- अलंकारिकचक्रवर्ती

# ॥प्रथम परिच्छेदः ॥

### ॥मङ्गलाचरण ॥

**"शरदिन्दुसुन्दररुचिश्चेतसि सा मे गिरां देवी।**
**अपहृत्य तमः सन्ततमर्थानखिलान्प्रकाशयतु" ॥**

शरद् चन्द्र की कान्ति से भी उत्कृष्ट कान्ति वाली वह वाग्देवी सरस्वती हमारे हृदय का अन्धकार दूर करती रहे और समस्त काव्यात्मक अर्थतत्वों को अवभासित करती रहें ।

**अलङ्कार** - उपमा,
**छन्द** - आर्या
मङ्गलाचरण में **'सरस्वती'** की आराधना की है।

## काव्यप्रयोजन-

**"चतुर्वर्गफलप्राप्तिः सुखादल्पधियामपि।**
**काव्यादेव यतस्तेन तत्स्वरूपं निरूप्यते" ॥**

काव्य एक ऐसी वस्तु है जिससे अल्पबुद्धि वाले मानव को भी बिना किसी कष्ट साधना के धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष रूप पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति हुआ करती है । इसलिए काव्य क्या है ? इसका निरूपण किया जा रहा है।

## काव्यफल-

**चतुर्वर्गफलप्राप्तिर्हि काव्यतो 'रामादिवत्प्रवर्तितव्यं न रावणादिवत्' इत्यादिः कृत्याकृत्यप्रवृत्तिनिवृत्त्युपदेशद्वारेण सुप्रतीतैव ।**

पुरुषार्थ चतुष्टय प्राप्ति काव्य का प्रयोजन है वस्तुतः यह सर्वविदित है क्योंकि यह सभी जानते हैं कि काव्य उपदेश दिया करता है- 'राम के जैसा आचरण करना चाहिए रावण के जैसा नहीं' काव्य का यह उपदेश **'कृत्य'**- धर्मादि में प्रवृत्ति, और **'अकृत्य'**- अधर्मादि से निवृत्ति, इस प्रकार शास्त्रोक्त आचरण द्वारा चतुर्वर्ग की प्राप्ति होती है ।

**उक्तं च भामहेन-**

**'धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्यं कलासु च ।**
**करोति कीर्तिं प्रीतिं च साधुकाव्यनिषेवणम्' ॥**

**'एकः शब्दः सुप्रयुक्तः सम्यग्ज्ञातः स्वर्गे लोके कामधुग्भवति'**-(वैयाकरण)

## काव्य बनाने के फल -

**"अर्थप्राप्तिश्चप्रत्यक्षसिद्धा ।कामप्राप्तिश्चार्थद्वारैव ।मोक्षप्राप्तिश्चैतज्जन्यधर्मफलाननुसंधानात्,मोक्षोपयोगिवाक्ये व्युत्पत्त्याधायकत्वाच्च । चतुर्वर्गप्राप्तिर्हि वेदशास्त्रेभ्यो नीरसतया दुःखादेव परिणतबुद्धीनामेव जायते । परमानन्द-सदोहजनकतया सुखादेव सुकुमारबुद्धीनामपि पुनः काव्यादेव । कटुकौषधोपसमनियस्य रोगस्य शीतशर्करोपशमनीयत्वे कस्य वा रोगिणः शीतशर्कराप्रवृत्तिः साधीयसी न स्यात्"।**

काव्यशास्त्र से अर्थप्राप्ति तो प्रत्यक्ष सिद्ध है, और काम की प्राप्ति अर्थ के द्वारा होती है, और इससे जन्य धर्मफ़लानुसंधान से मोक्षप्राप्ति होती है । वेदशास्त्रों से भी मोक्षप्राप्ति तो होती है परन्तु वह नीरसतया कष्टपूर्वक और प्रौढ़ बुद्धि वाले लोगों को ही हो सकती है परन्तु सुकुमार (अल्पबुद्धि) वालों को मोक्ष की प्राप्ति सुखपूर्वक काव्य से ही हो सकती है । क्योंकि कड़वी औषधी (वेदशास्त्र) से ठीक होने वाले रोग का उपशमन यदि मीठी औषध (काव्यशास्त्र) से हो तो कौन ऐसा व्यक्ति होगा जो मीठी औषधी का ग्रहण करना नहीं चाहेगा ।

## अग्निपुराण में काव्य की उपादेयता -

"नरत्वं दुर्लभं लोके विद्या तत्र सुदुर्लभा
कवित्वं दुर्लभं तत्र शक्तिस्तत्र सुदुर्लभा" ॥

"त्रिवर्गसाधनं नाट्यं"- अग्निपुराण।

**विष्णुपुराण में काव्य की उपादेयता -**

"काव्यालापाश्च ये केचिद्गीतकान्यखिलानि च ।
शब्दमूर्तिधरस्यैते विष्णोरंशा महात्मनः" ॥

**॥काव्यलक्षणविचारविमर्श॥**

काव्यलक्षणविचारविमर्श में इन्होंने पाँच प्रसिद्ध आचार्यों का खण्डन किया है -

1. **मम्मट** - 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनवालंकृती पुनः क्वापि।
2. **कुन्तक** – 'वक्रोक्तिः काव्यजीवितम्' ।
3. **भोज** - 'अदोषं गुणवत्काव्यमलङ्कारैरलङ्कृतम्....' ।
4. **आनन्दवर्धन** – 'काव्यस्य आत्मा ध्वनिः' ।
5. **वामन**- 'रीतिरात्मा काव्यस्य'।

**1. मम्मट मत - 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि' इति।** काव्य वह शब्दार्थ युगल है जो दोषरहित हो, गुणसहित हो और यथासंभव किंवा यथास्थान अनलङ्कृत भी हो तो कोई क्षति नहीं ।

**विश्वनाथ मत- एतच्चिन्त्यं । तथाहि- यदि दोषरहितस्यैव** काव्यत्व **अङ्गीकारस्तदा** । किन्तु काव्यस्वरूप का उपयुक्त निरूपण इसलिए युक्तियुक्त नहीं है कि यदि दोषरहित ही शब्दार्थयुगल काव्य हुआ करे तब यह निम्नोक्त पद्य तो कभी काव्य की कोटि में आ ही नहीं सकता परन्तु इसे उत्तम काव्य माना जाता है ।

**"न्यक्कारो ह्ययमेव मे यदरयस्तत्राप्यसौ तापसः
सोऽप्यत्रैव निहन्ति राक्षसकुलं जीवत्यहो रावणः ।
धिग्धिक्छक्रजितं प्रबोधितवता किं कुम्भकर्णेन वा
स्वर्गग्रामटिकाविलुण्ठनवृथोच्छूनैः किमेभिर्भुजैः" ॥**

**अस्य श्लोकस्य विधेयाविमर्शदोषदुष्टतया काव्यत्व न स्यात्** । प्रत्युत **ध्वनित्वेनोत्तमकाव्यताऽस्याङ्गीकृता तस्मादव्याप्तिर्लक्षणदोष** । यह सूक्ति इसलिये काव्य नहीं हो सकती क्योंकि इसमें **'विधेयाविमर्श'** नामक दोष है यहां यह दोष इसलिये हैं क्योंकि यहां कवि ने वाक्य रचना के सामान्य सिद्धान्त उद्देश्य- विधेय भाव के पूर्वापश्चाद्भाव के नियम का स्पष्ट उल्लङ्घन किया है। एक बार तो इस नियम का उल्लङ्घन **'अयमेव न्यक्कारः'** के स्थान पर **न्यक्कारो ह्ययमेव** करके किया गया है और दूसरी बार किया गया है **एभिर्भुजैः वृथा** के बदले **वृथोच्छूनै किमेभिर्भुजै** इत्यादि रूप से वाक्य - विन्यास करके, जहाँ वृथारूप विधेयांश, जिसे प्रधानता देनी चाहिये, समास में डालकर अप्रधान बना दिया गया है। होना तो चाहिये इस उपर्युक्त सूक्ति को उत्तम काव्य जैसा कि रसभावादि की अभिव्यञ्जना के कारण इसे माना भी गया है । इससे तो यही निष्कर्ष निकला कि दोषरहित शब्दार्थयुगल काव्य है यह काव्य लक्षण **अव्याप्ति दोष** से दूषित है क्योंकि जिस शब्दार्थयुगल. जैसे कि **न्यक्कारो ह्ययम्** आदि, को काव्य होना चाहिये वह इस लक्षण की कसौटी पर काव्य ही नहीं उतरता ।

**ननु कश्चिदेवांशोऽत्र दुष्टो न पुनः सर्वोऽपीति चेत्, तर्हि यत्रांशे दोषः सोऽकाव्यत्वप्रयोजक यत्र ध्वनिः स उत्तमकाव्यत्वप्रयोजक इत्यंशाभ्यामुभयत आकृष्यमाणमिदं काव्यमकाव्य वा किमपि न स्यात् । न च कश्चिदेवांश काव्यस्य दूषयन्तः श्रुतिदुष्टादयो दोषाः किं तर्हि सर्वमेव काव्यम् । तथाहि- काव्यात्म-भूतस्य रसस्यानपकर्षकत्वे तेषां दोषत्वमपि नाङ्गीक्रियते । अन्यथा नित्यदोषानित्यदोषत्वव्यवस्थाऽपि न स्यात् । यदुक्त ध्वनिकृता श्रुतिदुष्टादयो दोषा अनित्या ये च दर्शिताः । ध्वन्यात्मन्येव श‍ृङ्गारे ते हेया इत्युदाहृताः ' इति । किञ्च एवं काव्यं प्रविरलविषयं निर्विषयं वा स्यात् , सर्वथा निर्दोषस्यैकान्तमसंभवात्।**

यहाँ यह समाधान भी अकिञ्चित्कर ही रहा कि यह **(न्यक्कारो अयम् आदि )** सूक्ति जितने अंश में दोषयुक्त है उतने अंश में भले ही काव्य न हो किन्तु अन्यत्र रसभावादि की अभिव्यञ्जना के अंश में तो काव्य ही रहेगी क्योंकि समस्त शब्दार्थुगल तो यहाँ दूषित नही ठहरा । **क्यों ?** इसलिये कि एक ओर से तो दोषयुक्त अंश दूसरी ओर से दोषमुक्त अंश से अपनी अपनी ओर खींची गयी यह सूक्ति अकाव्य अर्थात काव्य कुछ भी नहीं हो पायेगी । और साथ ही साथ यहां यह बात भी तो है कि श्रुतिदुष्ट (अथवा विधेयाविमर्श) आदि दोष किसी शब्दार्थयुगल को अंशतः ही नहीं अपितु पूर्णतया दूषित करने वाले हुआ करते हैं और इसलिये **न्यक्कारो ह्ययम्** आदि में विधेयाविमर्श को आंशिक दोष कह देने से कोई उद्देश्य नहीं सिद्द हो जायगा । ऐसा इसलिये क्योंकि वस्तुतः इन दोषों से काव्य के आत्मभूत रस का अपकर्ष हुआ करता है क्योंकि यदि इन दोषों से काव्य के **आत्मभूत रस** का कोई विघात नहीं हो पाता तब इन्हें दोष भी तो नहीं माना गया होता, मानना ही पडेगा क्योंकि बिना ऐसा माने **नित्यदोष** और **अनित्यदोष** की विभाग-व्यवस्था कैसे सिद्ध हो सकेगी जो कि ध्वनि- दार्शनिक आचार्य की इस उक्ति में सिद्ध की जा चुकी है-

**"श्रुतिदुष्टादयो दोषा अनित्या ये च दर्शिताः ।
ध्वन्यात्मन्येव श‍ृङ्गारे ते हेया इत्युदाहृताः'' ॥** (आनन्दवर्धन)

श्रुतिकटु आदि जो दोष नित्य और अनित्य-दोनों माने गये हैं इसीलिये माने गये हैं क्योंकि **श‍ृंगारादिरस-प्रधान काव्य** में तो ये सर्वथा हेय हैं किन्तु **रौद्रादिरस-प्रधान** काव्य में ये उपादेय भी हैं।

यहाँ यह भी ध्यान रखना चाहिये कि दोषरहित शब्दार्थयुगल को काव्य मानने में या तो काव्य का क्षेत्र बहुत सङ्कुचित हो जाता है या काव्य का कोई क्षेत्र ही नहीं रहता । क्योंकि ऐसा असम्भव है कि कोई भी सूक्ति ऐसी बन पड़े जिसमें दोष का ऐसा अभाव हो जो ऐकान्तिक और आत्यन्तिक दोनों हों ।

**नन्वीपदर्थे नञः प्रयोग इति चैत्तर्हि 'ईषद्दोषौ शब्दार्थौ काव्यम्' इत्युक्ते निर्दोषयो काव्यत्वं न स्यात् । सति संभवे 'ईषद्दोषौ' इति चेत् , एतदपि काव्यलक्षणे न वाच्यम्, रत्नादिलक्षणे कीटानुवेधादिपरिहारवत् ।**

अब यदि इस संकट से पीछा छुड़ाने के लिये अदोषौ के नञ् (अ) का अभिप्राय अभाव अर्थ न लेकर **ईषत् स्वल्प** अर्थ लिया जाय क्योंकि नञ् (अ) का अभिप्राय ईषत् भी हुआ करता है तब तो इससे भी भयंकर संकट उपस्थित हो जायगा जिसका रूप यह होगा कि **निर्दोष शब्दार्थयुगल काव्य** नहीं कहा जा सकेगा क्योंकि काव्य तो उसी शब्दार्थयुगल को कहेगें जिसमें कुछ थोड़ा दोष अवश्य हो । इसमें भी छुटकारा पाने के लिये यदि यह कहा जाय कि काव्य वह शब्दार्थयुगल है जिसमें यदि दोष हो तो बहुत थोडे हों तब तो इसका यही सीधा उत्तर होगा कि काव्य-लक्षण में इस प्रकार की बात कहनी ही नहीं चाहिये क्योंकि दोष का होना या न होना अथवा थोड़ा होना या अधिक होना काव्य के स्वरूप का नियामक अथवा अनियामक नहीं अपितु उसकी उपादेयता के वर्धन या अवर्धन का ही कारण हो सकता है । 'जैसे कि जब हमें किसी रत्न के स्वरुप का विवेचन करना होता है तब यह नहीं कहना होता कि रत्न वह है जिसमें कीटानुवेध का दोष न लगा हो । इसी प्रकार काव्य के स्वरुप का विवेचन करते हुये यह नहीं कहना चाहिये कि काव्य वह शब्दार्थयुगल है जिसमें दोष न हो कीटानुवेध होने या न होने से रत्न की उपादेयता में न्यूनाधिक्य भले ही हो परन्तु रत्न में कोई क्षति होती' । श्रुतिदुष्टादि दोषों के सद्भाव अथवा अभाव में शब्दार्थयुगलरूप काव्य की उपादेयता में घट-बढ़ तो सकती है किन्तु काव्यता को कोई क्षति नहीं होती । तभी तो ऐसा कहा गया है-

"जिस प्रकार कोई रत्न कीटानुवेध के होने पर भी रत्न ही रहा करता है, उसी प्रकार कोई काव्य-रसभावाभिव्यञ्जक शब्दार्थयुगल-श्रुतिदुष्टादि दोष के होने पर भी काव्य ही रहा करता है"।

## सगुणौ पदविमर्श-

**किञ्च शब्दार्थयोः सगुणत्वविशेषणमनुपपन्नम् । गुणानां रसैकधर्मत्वस्य 'ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः ' तेनैव प्रतिपादकत्वात् ।**

काव्यप्रकाश-कृत उपर्युक्त काव्यलक्षण में शब्दार्थयुगल की उपादेयता में तो **अव्याप्ति दोष** है ही, किन्तु साथ ही साथ यहाँ शब्दार्थयुगल की सगुणता काव्य-स्वरूप की मान्यता भी युक्तिसगत नही क्योंकि शब्दार्थयुगल को सगुण तब कहा जाय जब कि गुण शब्द और अर्थ के धर्म माने जा सकें गुण तो एकमात्र रस के धर्म हैं और उपर्युक्त आचार्य मम्मट ने ही इन्हें रस-धर्म के रूप में प्रतिपादित किया है-

"जैसे शौर्य आदि आत्मा के अपृथक् सिद्ध गुण अथवा धर्म हुआ करते हैं न कि शरीर के वैसे ही माधुर्य आदि रसरूप काव्यात्मतत्व के अपृथक् सिद्ध गुण अवयव धर्म हुआ करते हैं न कि शब्द और अर्थ रूप काव्य-शरीर के"। **(काव्यप्रकाश 8)**

**रसाभिव्यञ्जकत्वेनोपचारत उपपद्यत इति चेत् ? तथाऽप्ययुक्तम् । तथाहि- तयोः काव्यस्वरूपेणाभिमतयो" शब्दार्थयो रसोऽस्ति, न या ? नास्ति चेत्, गुणवत्त्वमपि नास्ति, गुणानां तदन्वयव्यतिरेकानुविधायित्यग्त् । अस्ति चेत ? कथं नोक्तं रसवन्ताविति विशेषणम् । गुणवत्त्वान्यथानुपपत्त्यैतद्लभ्येत इति चेत् ? तर्हि सरसावित्येव वक्तुं युक्तम् न सगुणाविदि, नहि प्राणिमन्तो देशा इति केनाऽप्युच्यतेनतु 'शब्दार्थो सगुणौ' इत्यनेन गुणाभिव्यञ्जको शब्दार्थौ काव्ये प्रयोज्यावित्यभिप्राय, इति चेत् ? न, गुणाभिव्यञ्जकशब्दार्थवस्वस्य काव्ये उत्कर्षमात्राधर्यकत्वम्, न तु स्वरूपाधायकत्वम् ।**

अब यदि इस अड़चन से छुटकारा पाने के लिये यह कहां जाय कि शब्दार्थयुगल का सगुणता का अभिप्राय शब्दार्थयुगल की रसाभिव्यञ्जकता है क्योंकि रसाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ को उपचारक सगुण शब्द और अर्थ कहा ही जा सकता है, तब तो यही कहना पड़ता है कि ऐसी बात यहाँ बहुत ठीक नहीं बैठती। क्यों ? इसलिये कि जिस शब्दार्थयुगल को काव्य रूप मान लिया गया उसके सम्बन्ध में यह प्रश्न उठ सकता है कि उसमें रस है या रस नहीं है ? यदि इसका उत्तर यह दिया गया कि यदि उसमें रस नहीं है तब तो यही सिद्ध हो गया कि उसमें गुणवत्ता भी नहीं है क्योंकि जहाँ रस रहेगा वहाँ ही गुण रहेंगे और जहाँ रस न होगा वहाँ गुण भी न होंगे ! अब यदि यहाँ यह उत्तर सोचा गया कि उसमें रस है इसलिये गुण भी हैं तब तो यह पूछना पड़ेगा कि शब्दार्थयुगल की सगुणता के बदले शब्दार्थयुगल की रसवत्ता को काव्यस्वरूप का नियामक क्यों न बताया गया ? यदि यहाँ यह कहा जाय कि काव्य और अर्थ की सगुणता का अभिप्राय शब्द और अर्थ की सरसता ही निकालना चाहिये क्योंकि रस के विना गुण की स्थिति ही असंभव है तब तो इसका सीधा उत्तर यह दिया जायगा कि शब्दार्थयुगल की सगुणता के बदले शब्दार्थयुगल की सरसता को काव्यस्वरूप का नियामक क्यों न माना जाय ? भला यह कौन सी बात है कि यह कहना हो कि ये वे भूभाग है जहाँ प्राणी रहा करते हैं और कहा जाय ये वे भूभाग हैं जहाँ शौर्यादि (गुण) रहा करते हैं! भला शब्द और अर्थ की सरसमता को मन में रख कर शब्द और अर्थ की सगुणता के प्रतिपाठन की कौन सी कोई बुद्धिमानी हुई ।

यहाँ यह समाधान भी कि सरस शब्दार्थयुगल के बदले सगुण शब्दार्थयुगल का औपचारिक प्रयोग काव्य सें गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ के प्रयोग पर जोर देने के उद्देश्य से किया गया, कोई समाधान नहीं क्योंकि गुणाभिञ्जक शब्द और अर्थ काव्य के उत्कर्षवर्धक भले ही हों, स्वरूप- नियामक तो कदापि नहीं हो सकते । तभी तो ऐसा कहा गया है-

**उक्तं हि- 'काव्यस्य शब्दार्थौ शरीरम्, रसादिश्चात्मा, गुणाः शौर्यादिवत्, दोषाः काणत्वादिवत्, रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत्, अलङ्काराः कटककुण्डलादिवत्' इति ।**

शब्द और अर्थ काव्य के शरीर हैं, रस-भाव आत्मतत्व है, माधुर्यादिगुण शौर्यादि की भाँति रसरूप आत्मतत्त्व के अपृथक् सिद्ध धर्म है, श्रुतिदुष्टादि दोष काणस्य (काना होने) आदि की भाँति रसरूप आत्मतत्व के सौन्दर्यापकर्षक है, वैदर्भी आदि रीतियाँ शरीर- संस्थान (अङ्गरचना) के समान काव्य-संस्थान हैं और (अनुप्रास-) उपमादि अलंकार कटक, कुण्डल आदि आभूषणों की भाति शब्द और अर्थ के सौन्दर्यवर्धक हैं ।

### अनलङ्कृती पुनः क्वापि विमर्श-

**एतेन 'अनलङ्कृती पुनः क्वापि' इति यदुक्तम् तदपि परास्तम् । अस्यार्थः सर्वत्र सालङ्कारौ क्वचित्त्वस्फुटालंकारावपि शब्दार्थौ काव्यमिति । तत्र सालङ्कारशब्दार्थयोरपि काव्ये उत्कर्षाधायकत्वात् ।**

अनुवाद-उपर्युक्त उद्धरण की विचारधारा के देखते काव्यप्रकाशकृत काव्य-लक्षण में शब्द और अर्थ को **अनलङ्कृती पुनः क्वापि**- सर्वत्र अलङ्कृत किन्तु कदाचित् अनलङ्कृत कहना भी किसी काम का नहीं। **अनलङ्कृती पुनः क्वापि**-का अर्थ क्या है ? यही न कि सर्वत्र तो अलङ्कारसहित शब्दार्थयुगल काव्य है ही किन्तु कहीं ऐसा भी शब्दार्थयुगल काव्य ही समझना चाहिये जहाँ कोई भी अलङ्कार स्फुटतया दिखायी न दे । अब जहाँ तक सर्वत्र अलङ्कृत शब्द और अर्थ को काव्य मानने का आग्रह है उसके सम्बन्ध में तो यही कहां जायेगा कि यह आग्रह ठीक नहीं क्योंकि अलङ्कृत शब्द और अर्थ काव्य के स्वरूपाधायक नहीं-काव्य-रूप नहीं अपितु एकमात्र काव्य के उत्कर्षाधायक हुआ करते हैं, तथा काव्य की उत्कृष्टता के साधन हैं।

### 2. कुन्तक के मत का खण्डन-

**एतेन 'वक्रोक्तिः काव्यजीवितम्' इति वक्रोक्तिजीवितकारोक्तमपि परास्तम् । वक्रोक्तेः अलङ्काररूपवत्वात् । वक्रोक्तिजीवितकार पुनर्वैदग्ध्यभङ्गीभणितिस्वभावा बहुविधा वक्रोक्तिमेव प्राधान्यात् काव्यजीवितमुक्तवान् ।**

जब कि यह सिद्ध है कि अलङ्कृत शब्द और अर्थ काव्य नहीं तब **वक्रोकिजीवित (कुन्तक)** का यह कथन कि **वक्रोक्ति** अथवा **भङ्गीभणिति** (विचित्र अभिधान और अभिधेय) काव्य का जीवन है स्वयं असिद्ध हो गया। भला वक्रोक्ति तो एक अलङ्कार है, तो ये वक्रोक्ति काव्य का आत्मतत्त्व कैसे हो सकता है ।

काव्यप्रकाशकार ने **अनलङ्कृती पुनः क्वापि- शब्दार्थौ काव्यम्** के उदाहरण रूप में जो यह सूक्ति उद्धृत की है- 'पता नहीं क्या बात है कि मेरा पति भी वही जिसने मेरे कुमारीपन में ही मेरे हृदय में प्रेम उत्पन्न किया, वसन्त की रातें भी वही जिनका आनन्द अबतक भोग चुकी हूं, खिली वासन्ती लताओं की सुगन्ध से भीनी-भीनी कदम्बवन की उद्दीपक वायु भी वह जिसने मुझे सदा उन्मत्त बनाया है और मैं भी वही जो पहले हो चुकी हूं, किन्तु ज्यों ही रेवातीर के वेतसनिकुंजों की याद आ जाती है त्यों ही चित्त वहाँ राग-रंग के लिये अकस्मात् मचल उठता है ! जिसके लिये यह कहा है कि किसी भी अलङ्कार की यहां स्फुट प्रतीति न होने पर भी यह (शब्दार्थयुगल ) काव्य है वह सब वस्तुतः ठीक नहीं। क्यों ? इसलिये कि यहाँ तो **विभावना** और **विशेषोक्ति** अलङ्कार का **संदेह संकर** निसन्दिग्धरूप से दिखायी दे रहा है ।

### 3. भोज के मत का खण्डन-

सरस्वतीकण्ठाभरण-सम्मत काव्य लक्षण उपर्युक्त विचार-विमर्श की दृष्टि से स्वयं खण्डित हो गया है ।

**'अदोषं गुणवत्काव्यमलङ्कारैरलङ्कृतम् ।
रसान्वितं कविः कुर्वन् कीर्तिं प्रीतिं च विन्दति' ॥**

**इत्यादीनामपि काव्यलक्षणत्वमपास्तम् ।**

उपर्युक्त विचार-विमर्श से यह भी सिद्ध हो गया है कि कतिपय काव्य-लक्षण जैसे कि भोजराज (सरस्वतीकण्ठाभरणकार) का यह काव्यलक्षण-काव्य वह (शब्दार्थयुगल) है जो निर्दुष्ट हो, गुणयुक्त हो, अलङ्कारों से अलङ्कृत हो और रससमन्वित हो और कवि वह है जो इस प्रकार के काव्य की रचना किया करता है और कीर्ति किंवा प्रीति पाया करता है । इस प्रकार का यह भोजकार का लक्षण भी किसी काम का नहीं है ।

### 4. ध्वनिकार-कृत काव्यलक्षण का खण्डन-

यत्तु ध्वनिकारेणोक्तम्-

**'योऽर्थः सहृदयश्लाघ्यः काव्यात्मा यो व्यवस्थितः ।
वाच्यप्रतीयमानाख्यौ तस्य भेदावुभौ स्मृतौ" ॥**

अत्र वाच्यात्मत्वं **'काव्यस्यात्माध्वनिः'- इत्युक्त्वा आनन्दवर्धनः** स्ववचनविरोधादेवापास्तम् ।

ध्वनिकार (आनन्दवर्धनाचार्य) ने काव्य के आत्मतत्व का दिग्दर्शन तो अवश्य किया-कराया है किन्तु एक स्थान पर ऐसी बात कह दी है, अर्थात् काव्य का वही अर्थ वस्तुतः काव्य का आत्मभूत-सारतम- अर्थ है जिसे सहृदय-हृदय सराहते नहीं थकते और वह अर्थ ऐसा है जिसके दो भेद स्पष्ट है-वाच्यरुप अर्थ और **प्रतीयमान (व्यङ्ग्य)** रूप अर्थ आदि, जिससे **वाच्यरुप** अर्थ काव्य का आत्मतत्त्व बना दिखायी दे रहा है और अन्यत्र यह कह रखा है कि काव्य का जो आत्मभूत तत्त्व हैं वह **ध्वनि(व्यङ्ग्य रूप अर्थ)** ही है अब ये दोनों परस्पर विरुद्ध कथन है इसलिये आनन्दवर्धन स्ववचन के विरोध से ही परास्त हो गये है ।

## 5. वामन के मत का खण्डन

**यत्तु वामनेनोक्तम्- रीतिरात्मा काव्यस्य इति, तन्न; रीतेः संघटनाविशेषत्वात् । संघटनायाश्चावयवसंस्थानरूपत्वात्, आत्मनश्च तद्भिन्नत्वात् ।**
उपर्युक्त काव्य-स्वरूप के विवेक से यह भी स्पष्ट है कि आचार्य वामन का यह कथन कि **रीति (गुणविशिष्ट पदरचना)** ही काव्य का आत्मतत्त्व-सारतम पदार्थ- है कदापि युक्तियुक्त नहीं। **रीति क्या है ?** रीति है एक संघटना-विशेष-ऐसी पदरचना जो गुणवती हो। जो भी संघटना हो अथवा जैसी भी संघटना हो उसका यही अभिप्राय है कि वह एक प्रकार का अङ्गविन्यास-विशेष है और जो आत्म-तत्त्व है वह अङ्ग-रचना नहीं शरीरसंस्थान विशेष नहीं अपि तु उससे सर्वथा विलक्षण वस्तु है । अब जब कि रीति काव्य की अङ्ग रचना है तो उसे काव्य का आत्मतत्त्व क्यों कर माना जाया करे ।

## स्व-सम्मत काव्यस्वरूप

**तत्किं पुनः काव्यमित्युच्यते- वाक्यं रसात्मकं काव्यम्- रसस्वरूपं निरूपयिष्यामः । रस एवात्मा साररूपतया जीवनाधायको यस्य । तेन विना तस्य काव्यत्वानङ्गीकारात् । 'रस्यते इति रसः' इति व्युत्पत्ति-योगादुभावतदाभासादयोऽपि गृह्यन्ते ।**
काव्य-स्वरूप के सम्बन्ध में आलङ्कारिकों के इस मति-भ्रम के निवारण के लिये अब यह बताना आवश्यक है कि काव्य क्या है ? काव्य वह वाक्य है जो रसात्मक हो। **रस क्या है ?** इसका निरूपण तो आगे (तृतीय परिच्छेद में) किया ही जायगा । यहां रसात्मक वाक्य का अभिप्राय बता देना उचित है 'रसात्मक वाक्य उस को कहते हैं जिसका आत्मतत्त्व रस हुआ करता है । अथवा जिसे जीवित-जागृत रखने वाला एकमात्र सारतम तत्व रस है'। रस के विना कोई भी वाक्य काव्य नहीं हो सकता-यह ऐसी बात है जो पहले ही बता दी जा जुकी है । यहाँ रस का अभिप्राय केवल शृंगारादि रस नहीं अपितु वह है जो आस्वादप्रिय हो इस रस शब्द की व्युत्पत्ति के आधार पर जो भी सहृदयों के आस्वाद के विषय हुआ करते हैं, जैसे कि भाव, **रसाभास** और **भावाभास** आदि वे सभी यहाँ विवक्षित और समुच्चित हैं।

## काव्यस्वरूप-

**"वाक्यं रसात्मकं काव्यं"**। काव्य वह वाक्य है जो रसात्मक हो ।
**रस-** **"रस्यते इति रसः"**। जो आस्वादित हो वह रस है। रस से रस, रसाभाव, रसाभास का ग्रहण होता है।

### 1. रस उदाहरण-

"शून्यं वासगृहं विलोक्य शयनादुत्थाय किञ्चिच्छनै-
र्निद्राव्याजमुपागतस्य सुचिरं निर्वर्ण्य पत्युर्मुखं ।
विस्रब्धं परिचुम्ब्य जातपुलकामालोक्य गण्डस्थलीं
लज्जानम्रमुखी प्रियेण हसता बाला चिरं चुम्बिता" ॥

**(सम्भोग श्रृंगार एवं नवविवाहित दम्पति वर्णन)**

### 2. भाव उदाहरण-

"यस्यालीयत शल्कसीम्नि जलधिः पृष्ठे जगन्मण्डलं,
दंष्ट्रायां धरणी, नखे दितिसुताधीशः, पदे रोदसी ।
क्रोधे क्षत्रगणः, शरे दशमुखः, पाणौ प्रलम्बासुरो,
ध्याने विश्वमसावधार्मिककुलं, कस्मैचिदस्मै नमः" ॥

**(भगवद्विषयक रतिभाव तथा विष्णु दशावतार वर्णन)**

### 3. रसाभास उदाहरण-

"मधु द्विरेफः कुसुमैकपात्रे पपौ प्रियां स्वामनुवर्तमानः ।
श्रृङ्गेण च स्पर्शनिमीलिताक्षीं मृगीमकण्डूयत कृष्णसारः" ॥

**(संभोग श्रृंगार का तिर्यक् योनि में रसाभास)**

**दोषास्तस्यापकर्षकाः**। (काव्य के अपकर्षों को दोष कहते हैं)

## गुण,अलंकार,रीति-

**उत्कर्षहेतवः प्रोक्ता गुणालंकाररीतयः**॥ काव्य तत्व के उत्कर्ष में गुण,अलंकार और रीति परस्पर सम्बद्ध और सहायक है।
**गुणाः- 'शौर्यादिवत्'**। (माधुर्य आदि गुण होते हैं) ।
**अलंकार- 'अलंकाराः कटककुण्डलादिवत्'** । (कटक कुण्डलवत् अनुप्रासादि अलंकार होते हैं।)
**रीति- 'रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत्'**। (रीति अवयव विन्यास आदि शरीर संस्थान विशेष वैदर्भी आदि।)

**"वाक्यं रसात्मकं काव्यं दोषास्तस्यापकर्षकाः
उत्कर्षहेतवः प्रोक्ता गुणालंकाररीतयः"** ॥

गुण, अलंकार और रीति वे काव्यतत्व हैं जो रसात्मक वाक्य रूप काव्य की उत्कृष्टता के कारण हुआ करते हैं ।
**गुण शब्दोऽत्रगुणाभिव्यञ्जक शब्दार्थयोरुपर्च्यते।**
यहां गुण के अभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ में लक्षणा होती है।

# ॥द्वितीय परिच्छेद ॥

## वाक्यस्वरूप-

**वाक्य के दो प्रकार-**
(1) वाक्य (2) महावाक्य

**1. वाक्य- "वाक्यं स्याद्योग्यताकाङ्क्षासत्तियुक्तः पदोच्चयः"।** वाक्य ऐसे पदों का समूह है जिसमें योग्यता, आकांक्षा और आसत्ति का रहना अनिवार्य है । **उदाहरण**- शून्यं वासगृहं.... आदि।

**योग्यता- 'पदार्थानां परस्पर सम्बन्धे बाधाभावः'।** पदार्थों के पारस्परिक सम्बन्ध में किसी बाध अथवा विरोध का अभाव होना योग्यता है । **जैसे**-'वह्निना सिञ्चति' ।

**आकाङ्क्षा- 'प्रतीतिपर्यवसानाविरहः'।** पदों के अर्थ की प्रतीति में अभिप्रेत प्रतीति की समाप्ति का जो अभाव है वह आकांक्षा है । **जैसे**- 'गोरश्वः पुरुषो हस्ती'।

**आसत्तिः- 'आसत्तिर्बुद्ध्यविच्छेदः'। (अविच्छेद**-अव्यवधान) किसी अभिप्राय के उपस्थापक पदार्थों की अविच्छिन्न अथवा अव्यवहित उपस्थिति । **जैसे**- 'गिरिर्भुक्तमग्रिमान् देवदत्तेन'।

**"आकाङ्क्षायोग्यतयोरात्मार्थत्वेऽपि पदोच्चयधर्मत्वमुपचारात्"।**
ये परम्परा सम्बन्ध से पदसमूह के भी धर्म माने गये हैं ।

**2. महावाक्य- 'वाक्योच्चयो महावाक्यम्'** । महावाक्य वह है जो वाक्यों का उच्चय अथवा समूह हुआ करता है । जैसे योग्यता आदि से युक्त ही वाक्य हो सकता है, वैसे ही वही वाक्य समूह महावाक्य हो सकता है जो योग्यता आदि से युक्त हो । **उदाहरण** - रामायण, महाभारत, आदि,

## पदलक्षणम् -

**"वर्णाः पदं प्रयोगार्हानन्वितैकार्थबोधकाः"।**

पद वे वर्ण हैं जो प्रयोग योग्य हुआ करते हैं और किसी एक अनन्वित अर्थ के बोधक हुआ करते हैं । **यथा**- घट, पटादि ।

**'वर्णाः इति बहुवचनमविवक्षितम'।**

- **वर्णाः**- यहां पर बहुवचन विवक्षित नहीं है।
- **अनन्विति**- यहां पर 'अनन्विति' कहने से महावाक्य की निवृत्ति की गई है।
- **प्रयोगार्ह**- प्रयोगार्ह कहने से भू आदि धातु तथा प्रतिपादिक की निवृत्ति।
- **एक**- एक कहने से साकाङ्क्ष अनेक पद, अनेक वाक्यों की व्यावृत्ति।
- **अर्थबोधकाः**- अर्थबोधक से कचटप आदि वर्णों की व्यावृत्ति।

## शब्दशक्ति-

अर्थ तीन प्रकार का- (1) वाच्य (2) लक्ष्य (3) व्यङ्ग्य।

**स्वरूप**- **"वाच्योऽर्थोऽभिधया बोध्यो लक्ष्यो लक्षणया मतः
व्यङ्ग्यो व्यञ्जनया ताः स्युस्तिस्रः शब्दस्य शक्तयः"॥**

इनमें वाच्यार्थ वह है जो अभिधा शक्ति के द्वारा प्रतिपादित किया जाता है, लक्ष्यार्थ वह है जो लक्षणा शक्ति के द्वारा बोधित हुआ करता है और व्यङ्ग्यार्थ उसे कहते हैं जो व्यञ्जना शक्ति के द्वारा अवगत किया जाता है ।

**1. अभिधा- "तत्र संकेतितार्थस्य बोधनादग्रिमाभिधा।
सङ्केतो गृह्यते जातौ गुणद्रव्यक्रियासु च"॥**

अभिधा वह शक्ति है जिससे संकेतित (प्रसिद्ध) अर्थ का अवबोध हुआ करता है और इसलिए इसे शब्द की मुख्य शक्ति कहते हैं । संकेतितार्थ की प्रतीति गुण, द्रव्य, क्रिया जाति से होती है ।

- **प्रसिद्धपदसमभिव्यवहारात्** -"इह प्रभिन्नकमलोदरे मधूनि मधुकरः पिबति"।
- **कश्चिदाप्तोपदेशात्** -"अयमश्वशब्दवाच्यः"।

**2. लक्षणा- "मुख्यार्थबाधे तद्युक्तो ययान्योऽर्थः प्रतीयते।
रूढे प्रयोजनाद्वाऽसौ लक्षणा शक्तिरर्पिता"॥**

लक्षणा वह शक्ति है जो मुख्यार्थ के अनुपपन्न हो जाने पर वहां एक ऐसे अर्थ का बोध करवाती है जो मुख्यार्थ से संबद्ध तो रहता है परन्तु मुख्यार्थ से भिन्न स्वभाव वाला होता है और इसके ऐसा होने का कारण रूढि अथवा प्रयोजन विवक्षा होती है ।

- लक्षणा के दो प्रकार हैं- **उपादान, लक्षण।**
- लक्षणलक्षणा का अन्य नाम- **जहत्स्वार्था,**
- लक्षणा के भेद- **"तदेवं लक्षणाभेदाश्चत्वारिंशन्मता बुधैः॥**
- रूढि में- (8), प्रयोजन में- (32), = (40)
- प्रयोजन के धर्म+धर्मी 16+16 से 32 भेद ।
- यह फिर से 'पदगत' और 'वाक्यगत' से दो प्रकार की होती है।
- इस प्रकार लक्षणा के सम्पूर्ण (80) भेद होते हैं । **उदाहरण-**
- 1. पदगत- **'गङ्गायां घोषः'।**
- 2. वाक्यगत-

**"अपकृतं बहु तत्र किमुच्यते सुजनता प्रथिता भवता परं ।
विदधदीदृशमेव सदा सखे !सुखितमास्स्व ततः शरदां शतम्॥**

## ॥लक्षणा ॥

**अष्टौ रूढिमत्यो लक्षणा-**

1. शुद्धा रूढ़िमती उपादानलक्षणासारोपा- **अश्वः श्वेतो धावति।**
2. शुद्धा रूढ़िमती उपादानलक्षणासाध्यवसाना- **श्वेतो धावति।**
3. शुद्धा रूढ़िमती लक्षणलक्षणा सारोपा – **कलिङ्गः पुरुषो युध्यते।**
4. शुद्धा रूढ़िमती लक्षणलक्षणा साध्यवसाना- **कलिङ्गः साहसिकः।**
5. गौणी रूढ़िमती उपादानलक्षणासारोपा-**एतानि तैलानि हेमन्ते सुखानि।**
6. गौणी रूढ़िमती उपादानलक्षणा साध्यवसाना- **तैलानि हेमन्ते सुखानि।**

7. गौणी रूढ़िमती लक्षणलक्षणा सारोपा-**राजा गौडेन्द्र कण्टकं शोधयति।**
8. गौणी रूढ़िमती लक्षणलक्षणा साध्यवसाना- **राजा कण्टकं शोधयति।**

**अष्टौ प्रयोजनवत्यो लक्षणाः-**

1. शुद्धाः प्रयोजनवती उपादानलक्षणा सारोपा -**एते कुन्ताः प्रविशन्ति।**
2. शुद्धाः प्रयोजनवती उपादानलक्षणा साध्यवसाना -**कुन्ताः प्रविशन्ति।**
3. शुद्धाः प्रयोजनवती लक्षणलक्षणा सारोपा -**आयुर्घृतम्।**
4. शुद्धाः प्रयोजनवती लक्षणलक्षणा साध्यवसाना -**गङ्गायां घोषः।**
5. गौणी प्रयोजनवती उपादानलक्षणा सारोपा -**एते राजकुमारा गच्छन्ति।**
6. गौणी प्रयोजनवती उपादानलक्षणा साध्यवसाना-**राजकुमारा गच्छन्ति।**
7. गौणी प्रयोजनवती लक्षणलक्षणा सारोपा -**गौर्वाहीकः।**
8. गौणी प्रयोजनवती लक्षणलक्षणा साध्यवसाना -**गौर्जल्पति।**

**3. व्यञ्जना-"विरतास्वभिधाद्यासु ययाऽर्थो बोध्यतेऽपरः ॥**
**सा वृत्तिर्व्यञ्जना नाम शब्दस्यार्थादिकस्य च"।**

व्यञ्जना शक्ति शब्द और अर्थादि की वह शक्ति है जो अभिधा आदि शक्तियों के शांत हो जाने पर ऐसे अर्थ का बोध कराती है जो सर्वदा एक विलक्षण प्रकार का अर्थ हुआ करता है ।

**शाब्दी व्यञ्जना-**

**अभिधालक्षणामूला शब्दस्य व्यञ्जना द्विधा-**

शाब्दी व्यञ्जना के अभिधामूला और लक्षणामूला ये दो भेद होते हैं ।

**1. अभिधामूला- अनेकार्थस्य शब्दस्य संयोगाद्यैर्नियन्त्रिते ।**
**एकत्रार्थेऽन्यधीहेतुर्व्यञ्जना साभिधाश्रया ॥**

अभिधामूलक व्यञ्जना शब्द वह शक्ति है जो कि संयोगादिरूप अभिधा नियामकों में से किसी के द्वारा कहीं किसी अनेकार्थक शब्द के किसी एक प्राकरणिक अर्थ में नियन्त्रित कर दिए जाने पर एक ऐसे अर्थ को उपस्थित किया करती है जो वाच्यार्थ से सर्वथा विलक्षण अर्थ हुआ करता है ।

**उदाहरण-** 'संयोगो विप्रयोगश्च साहचर्यं विरोधिता ।
अर्थः प्रकरणं लिङ्गंशब्दस्यान्यस्य संनिधिः ॥
सामर्थ्यमौचिती देशः कालो व्यक्तिः स्वरादयः ।
शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः

**2. लक्षणामूला- लक्षणोपास्यते यस्य कृते तत्तु प्रयोजनं ।**
**यया प्रत्याय्यते सा स्याद्व्यञ्जना लक्षणाश्रया ॥**

**आर्थी व्यञ्जना-**

1. वाच्य 2. लक्ष्य 3. व्यङ्ग्य

**वक्तृबोद्धव्यवाक्यानामन्यसंनिधिवाच्ययोः ।**
**प्रस्तावदेशकालानां काकोश्चेष्टादिकस्य च ॥**
**वैशिष्ट्यादन्मथ या बोधयेत्साऽर्थसंभवा ।**

1. (वाच्य) **वक्तृवाक्यप्रस्तावदेशकालवैशिष्ट्य -**
'कालो मधुः कुपित एष च पुष्पधन्वा
धीरा वहन्ति रतिखेदहराः समीराः ।
केलीवनीयमपि वञ्जुलकुञ्जमञ्जुर्-
दूरे पतिः कथय किं करणीयमद्य ॥'

2. (लक्ष्य) **बौद्धव्यवैशिष्ट्य-**
निः शेषच्युतचन्दनं स्तनतटं निर्मृष्टरागोऽधरो
नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः ।
मिथ्यावादिनि दूति बान्धवजनस्याज्ञातपीडागमे !
वापीं स्नातुमितो गतासि न पुनस्तस्याधमस्यान्तिकम् ॥

'काकुवैशिष्ट्य -
'गुरुपरतन्त्रतया बत दूरतरं देशमुद्यतो गन्तुं ।
अलिकुलकोकिलललिते नैष्यति सखि ! सुरभिसमयेऽसौ ॥

3. (व्यङ्ग्य) अन्यसंन्निधि -
पश्य निश्चल निषपन्दा बिसिनीपत्रे रजते बलाका..।

**चेष्टावैशिष्ट्य -** "संकेतकालमनसं विटं ज्ञात्वा विदग्धया।
हसन्नेत्रार्पिताकूतं लीलापद्मं निमीलितम्" ॥

शब्दबुद्धिकर्मणाविरम्य व्यापाराभावः -**व्यञ्जना।**

# ॥तृतीय परिच्छेद ॥

रस- (9) विभावेनानुभावेन व्यक्त संचारिणं तथा।
रसतामेति रत्यादिः स्थायी भावः सचेतसाम् ॥

स्थायी भाव- रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भयं तथा
जुगुप्सा विस्मयश्चेत्थमष्टौ प्रोक्ताः शमोऽपि च ॥

रस- श्रृंगार हास्य करुण रौद्र वीर भयानकाः।
बीभत्सोऽद्भुत इत्यष्टौ रसाः शान्तस्तथा मतः ॥

| | रस | स्थायीभाव | वर्ण | देवता |
|---|---|---|---|---|
| 1 | श्रृंगार | रति | श्याम | विष्णु |
| 2 | हास्य | हास | शुक्ल | प्रमथ |
| 3 | करूण | शोक | कपोत | यमराज |
| 4 | रौद्र | क्रोध | लाल | रूद्र |
| 5 | वीर | उत्साह | सुवर्ण(गौर) | महेन्द्र/इन्द्र |
| 6 | भयानक | भय | कृष्ण | काल |
| 7 | वीभत्स | जुगुप्सा | नील | महाकाल |
| 8 | अद्भुत | विस्मय | पीत | गन्धर्व |
| 9 | शांत | शम (निर्वेद) | शुक्ल(कुन्दपुष्पवत, चन्द्रवत) | लक्ष्मीनारायण |
| 10 | वात्सल्य | स्नेह | | |

रसवर्ण स्मरणार्थ- "श्शुकलासुकृनीपी"

**शृंगार-**

(1) संभोग (2) विप्रलम्भ




**हास्य- (6)**

1. स्मित, 2. हसित, 3. अतिहसित,
4. विहसित, 5. उपहसित, 6. अपहसित

**वीर- (4)**

दानवीर, धर्मवीर, दयावीर, महावीर,

कर्ण युधिष्ठिर, राम

# ॥चतुर्थ परिच्छेद ॥

**काव्यभेद-**

**काव्यं ध्वनिर्गुणीभूतव्यङ्ग्यं चेति द्विधा मतं ।**
**वाच्यातिशयिनि व्यङ्ग्ये ध्वनिस्तत्काव्यमुत्तमं ॥**

काव्य (रसात्मक वाक्य) के दो भेद होते हैं- 1. **ध्वनि**, 2. **गुणीभूतव्यङ्ग्य**, इन दोनों काव्यभेदों में ध्वनिसंज्ञक काव्य जिसे सर्वोत्तम काव्यप्रकार कहा गया है, वो वह है जिसमें वाच्यार्थ की अपेक्षा व्यङ्ग्यार्थ अधिक सुन्दर (अतिशय चमत्कारजनक) हुआ करता है ।

## (1) ध्वनि-

**भेदौ ध्वनेरपि द्वावुदीरितौ लक्षणाभिधामूलौ ।**
**अविवक्षितवाच्योऽन्यो विवक्षितान्यपरवाच्यश्च ॥**

ध्वनि काव्य के भी दो भेद बताये गये हैं- 1. लक्षणामूलक ध्वनिकाव्य, 2. अभिधामूलक ध्वनिकाव्य, इन दोनों भेदों में लक्षणामूलक ध्वनिकाव्य को तो 'अविवक्षितवाच्य ध्वनि' काव्य कहा गया है और अभिधामूलक ध्वनिकाव्य को 'विवक्षितान्यपरवाच्य ध्वनि' काव्य कहा जाता है ।

**ध्वनि के दो भेद-**

1. अविवक्षितवाच्य (लक्षणामूला)
2. विवक्षितान्यपरवाच्य (अभिधामूला)

## (1) अविवक्षितवाच्य-

**अर्थान्तरे संक्रमिते वाच्येऽत्यन्तं तिरस्कृते ।**
**अविवक्षितवाच्योऽपि ध्वनिर्द्वैविध्यमृच्छति ॥**

**अविवक्षितवाच्य के दो भेद-**

1. **अर्थान्तरसङ्क्रमितवाच्य** (अजहत्स्वार्था लक्षणा)

उदाहरण-

**कदली कदली, करभः करभः, करिराजकरः करिराजकरः ।**
**भुवनत्रितयेऽपि बिभर्ति तुलामिदमूरुयुगं न चमूरुदृशः ॥**

कदली-कदली ही है, करभ-करभ ही है और हाथी की सूंड-हाथी की सूंड ही है । इस त्रिभुवन में कोई भी वस्तु ऐसी नहीं है जो इस मृगनयनी सुन्दरी के उरुयुगल की समानता रख सके ।

**(अत्र जाड्याद्यतिशयश्च व्यङ्ग्यः)** 'यहाँ पर द्वितीय कदली करभादि शब्द 'अर्थान्तर' (दूसरे अर्थ को बतलाना) में परिणमित होकर जाड्यातिशयता को प्रकट करते हैं अत: यह अर्थान्तरसङ्क्रमित का उदाहरण है'।

2. **अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य-** (जहत्स्वार्था लक्षणा)

उदाहरण-

**'निःश्वासान्ध इवादर्शश्चन्द्रमा न प्रकाशते'** । (आदर्श-दर्पण)

चाँद बिल्कुल नहीं चमक रहा है । ऐसा लग रहा है जैसे आकाश में श्वासोच्छ्वास अन्धा (मलिन) एक दर्पण टंगा हो । **(अत्रान्धशब्दो मुखार्थे बाधितेऽप्रकाशरूपमर्थं बोधयति, अत्र अप्रकाशातिशयश्च व्यङ्ग्यः)** यह अत्यन्ततिरस्कृतकाव्य का भेद है क्योंकि यहां जो अन्ध पद प्रयुक्त है वह अपने मुख्यार्थ (अर्थात् दृष्टि विहीन रूप अर्थ) में सर्वथा अनुपपन्न है तथा एक मात्र प्रकाशरहित (मलिन) अर्थ का अवबोध करा रहा है । यहां जो व्यङ्ग्य रूप से विवक्षित अर्थ है वह अप्रकाशमानता (मलीनता का आधिक्य है।)

## (2) विवक्षितान्यपरवाच्य-

**विवक्षिताभिधेयोऽपि द्विभेदः प्रथमं मतः ।**
**असंलक्ष्यक्रमो यत्र व्यङ्ग्यो लक्ष्यक्रमस्तथा ॥**

**विवक्षितान्यपरवाच्य ध्वनि के दो भेद-**

1. **असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य** (रसादि) 2. **संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य**

असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य के उदाहरण रस और भावादि हैं, आदि पद से रसाभास, भावाभास, भावशबलता आदि का बोध होता है ।

1. **असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य** -

तत्राद्यो रसभावादिरेक एवात्र गण्यते ।

एकोऽपि भेदोऽनन्तत्वात्संख्येयस्तस्य नैव यत् ॥

विवक्षितान्यपरवाच्य ध्वनि का यह पहला प्रकार अर्थात् असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनि तो रसभावादिरूप ध्वनि है और इसे एक प्रकार का ही माना जाता है क्योंकि यदि इसके भेद किये जाएं तो एक-एक भेद में अनन्त भेद संभव होते हैं जिनकी गणना असंभव बन जाती है।

**न्याय**- 'शतपत्रक्रमदलन्याय' ।

**2. संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-**

शब्दार्थोभयशक्त्युत्थे व्यङ्ग्येऽनुस्वानसन्निभे ।
ध्वनिर्लक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यस्त्रिविधः कथितो बुधैः ॥

## संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनि के भेद-

1. शब्दशक्त्युत्थ 2. अर्थशक्त्युत्थ 3. उभयशक्त्युत्थ ।

**(1) शब्दशक्तिमूल** - वस्त्वलङ्काररूपत्वाच्छब्दशक्त्युद्भवोद्विधा ।

**शब्दशक्तिमूल व्यङ्ग्य के दो भेद-**

**1. वस्तुरूप-**

**उदाहरण**- पथिक ! नात्र स्त्रस्तरमस्ति मनाक्प्रस्तरस्थले ग्रामे ।
उन्नतपयोधरं प्रेक्ष्य यदि वसति तद्वस ॥

**(अत्र सत्थरादिशब्दशक्त्या यद्युपभोग क्षमोऽसि तदास्स्वेति वस्तु व्यज्यते।)** यहां शब्दशक्त्युद्भव वस्तुरूप ध्वनि इसलिए है क्योंकि यहां जो स्रस्तर, पयोधर आदि शब्द प्रयुक्त हैं उनकी व्यञ्जकता शक्ति से यह अभिप्राय निकलता है कि अरे बटोहि ! यदि पर्वतीय सुन्दरी का सुखभोग चाहते हो तो यहीं रात बिता लो । इस अभिप्राय में कोई आलंकारिकता नहीं है यह अनलङ्कृत अर्थरूप अभिप्राय है अत: वस्तुमात्र है ।

**2. अलङ्काररूप-**

उदाहरण –

1. **'दुर्गालङ्घितविग्रहः....इत्यादौ'**।

यहाँ पर उमावल्लभ (महाराज उमा के पति भानुदेव) उमावल्लभ (पार्वती पति शङ्कर) के समान है, यह **'उपमा'** अलंकार रूप अर्थ अभिव्यङ्ग्य रूप से प्रतीत होता है ।

2. **'अमितः समितः प्राप्तैरुत्कर्षैर्हर्षद ! प्रभो ! ।
अहितः सहितः साधु यशोभिरसतामसि' ॥**

यहां **'विरोधाभास'** रूप अलङ्कृत अर्थ इसलिए व्यङ्ग्य है क्योंकि **अमित** और समित तथा अहित और सहित शब्दों के बीच अपि (भी) **शब्द का** प्रयोग नहीं हुआ है (क्योंकि अपि शब्द के प्रयोग में विरोधाभास व्यङ्ग्य नहीं अपितु वाच्य रह जाता है।)

**(2) अर्थशक्तिमूल ध्वनि-**

वस्तु वालङ्कृतिर्वापि द्विधार्थः सम्भवी स्वतः।
कवेः प्रौढोक्तिसिद्धो वा तन्निबद्धस्य वेति षट् ॥
षड्भिस्तैर्व्यज्यमानस्तु वस्त्वलङ्काररूपकः।
अर्थशक्त्युद्भवो व्यङ्ग्यो याति द्वादशभेदतां ॥

## अर्थशक्तिमूल ध्वनि के बारह भेद-

1. स्वत: संभवी वस्तु से वस्तु ध्वनि ।
2. स्वत: संभवी वस्तु से अलङ्कार ध्वनि ।
3. स्वत: संभवी अलङ्कार से वस्तु ध्वनि ।
4. स्वत: संभवी अलङ्कार से अलङ्कार ध्वनि ।
5. कविप्रौढ़ोक्तिसिद्ध वस्तु से वस्तु ध्वनि ।
6. कविप्रौढ़ोक्तिसिद्ध वस्तु से अलङ्कार ध्वनि ।
7. कविप्रौढ़ोक्तिसिद्ध अलङ्कार से वस्तु ध्वनि ।
8. कविप्रौढ़ोक्तिसिद्ध अलङ्कार से अलङ्कार ध्वनि ।
9. कविनिबद्धवक्तृप्रौढ़ोक्तिसिद्ध वस्तु से वस्तु ध्वनि ।
10. कविनिबद्धवक्तृप्रौढ़ोक्तिसिद्ध वस्तु से अलङ्कार ध्वनि ।
11. कविनिबद्धवक्तृप्रौढ़ोक्तिसिद्ध अलङ्कार से वस्तु ध्वनि ।
12. कविनिबद्धवक्तृप्रौढ़ोक्तिसिद्ध अलङ्कार से अलङ्कार ध्वनि ।

**(3) उभयशक्तिमूल ध्वनि-**

**"एकः शब्दार्थशक्त्युत्थे"**। संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य जो कि शब्दार्थशक्त्युद्भव भेद है वह एक प्रकार का ही है।

उदाहरण-

'हिममुक्तचन्द्ररुचिरः सपद्मको मदयन्द्विजाञ्जनितमीनकेतनः ।
अभवत्प्रसादितसुरो महोत्सवःप्रमदाजनस्य स चिराय माधवः' ॥

**(अत्र माधवो कृष्ण माधवो वसन्तः इवेत्युपमालङ्कारो व्यङ्ग्यः।)** यहाँ पर शब्द और अर्थ की सम्मिलित व्यञ्जकता से यह व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है कि **माधव** (श्री कृष्ण) वस्तुतः **माधव** (वसन्त) की भांति इन्द्रप्रस्थ में विराजमान रहे यह व्यङ्ग्यार्थ एक उपमालंकार रूप चमत्कारपूर्णार्थ है ।
**"तदष्टादशधा ध्वनिः"**। इस प्रकार ध्वनि 18 प्रकार की होती है ।




## (2) गुणीभूतव्यङ्ग्य-

'अपरं तु गुणीभूतव्यङ्ग्यं वाच्यादनुत्तमे व्यङ्ग्ये' ।

गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य वह काव्य है जिसमें प्रतीति होने वाला व्यङ्ग्यार्थ वाच्यार्थ की अपेक्षा अनुत्तम अथवा गुणीभूत (अप्रधान) लगा करता है।

**गुणीभूतव्यङ्ग्य के भेद-**

तत्र स्यादितराङ्गकाकाक्षिप्तं च वाच्यसिद्ध्यङ्गं ।
संदिग्धप्राधान्यं तुल्यप्राधान्यमस्फुटमगूढं ॥
व्यङ्ग्यमसुन्दरमेवं भेदास्तस्योदिता अष्टौ ॥

### 1. इतराङ्ग व्यङ्ग्य-

'अयं सरसनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दनः ।
नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः' ॥

**'अत्र शृंगारः करुणस्याङ्गं'**। यहां पर शृंगार रस करुण का अङ्ग है ।

### 2. काकाक्षिप्तव्यङ्ग्य-

'मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपा-
दुःशासनस्य रुधिरं न पिबाम्युतरस्तः ।
संचूर्णयामि गदया न सुयोधनोरू
सन्धिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन' ॥

**'अत्र मथनाम्येवेत्यादि व्यङ्ग्यवाच्यस्य निषेधस्य सहभावेनैव स्थितम्'**। यहाँ व्यङ्ग्यार्थ किसी पद की काकु अथवा उच्चारण सम्बन्धा ध्वनि बिकृति से ही निकल पड़ता है , जिससे वहाँ के वाच्यार्थ पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। जैसे इस पद्य के वाच्यार्थ अर्थात् **'न मथ्नामि'** (सर्वनाश न करूँ) आदि की प्रतीति और **'न मथ्नामीति न'** (अवश्य सर्वनाश करूँगा) आदि काकाक्षिप्त व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति एक समय पर ही हो रही है जिससे वाचार्थ प्रतीति के बाद व्यङ्ग्यार्थ का चमत्कृति जो संलक्ष्यक्रम ध्वनिकाव्य की एक स्वाभाविक विशेषता है दिखाई नहीं पड़ती ।

### 3. वाच्यसिद्धव्यङ्ग्य-

'द्वीपयन् रोदसीरन्ध्रमेष ज्वलति सर्वतः ।
प्रतापस्तव राजेन्द्र ! वैरिवंशदवानलः' ॥

**'अत्रान्वयस्य वेणुत्वारोपणरूपो व्यङ्ग्यः प्रतापस्य दावानलत्वारोपसिद्ध्यङ्गं'**। यहाँ पर राजवीर के राजवंश और वंश (वांस) में जो शब्दशक्तिमूलक अभेदारोप अभिव्यक्त हो रहा है वह अंत में वाच्यार्थभूत 'प्रताप' और 'दावानल' के अभेदारोप की ही सिद्धि अङ्ग बन गया है ।

### 4. संदिग्धप्राधान्यव्यङ्ग्य -

'हरस्तु किंचित्परिवृत्तधैर्यः...**इत्यादौ विलोचनव्यापारचुम्बनाभिलाषये प्राधान्ये संदेहः'** । यहाँ पर संदिग्धप्राधान्यगुणीभूतव्यङ्ग्य इसलिए है क्योंकि 'विलोचन व्यापार' के वाच्य सौन्दर्य के कारण यहाँ 'परिचुम्बनाभिलाष' के व्यङ्ग्य चमत्कार की प्रधानता संदिग्ध हो गई है ।

### 5. तुल्यप्राधान्य-

'ब्राह्मणातिक्रमत्यागो भवतामेव भूतये ।
जामदग्न्यश्च वो मित्रमन्यथा दुर्मनायते' ॥

**'अत्र परशुरामो रक्षकुलक्षयं करिष्यतीति व्यङ्ग्यस्य वाच्यस्य च समप्राधान्यम्'**। इस तुल्यप्राधान्य गुणीभूतव्यङ्ग्य में व्यङ्ग्यार्थ और वाच्यार्थ का काव्यसौन्दर्य समान रूप से प्रतीत हुआ करता है । जैसे-यहां जो व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है कि (यदि ब्राह्मण का अनादर हुआ तो) परशुराम राक्षसवंश का सर्वनाश कर डालेगा उसके चमत्कार की अपेक्षा यहाँ के वाच्यार्थ अर्थात् 'परशुराम की मित्रता निभाने से राक्षस वंश का कल्याण है' इस अभिप्राय का सौन्दर्य कम काव्यात्मक नहीं ।

### 6. अस्फुटव्यङ्ग्य-

'सन्धौ सर्वस्वहरणं विग्रहे प्राणनिग्रहः ।
अल्लावदीननृपतौ न सन्धिर्न च विग्रहः' ॥

**'अत्राल्लावदीनाख्ये नृपतौ दान सामादिमन्तरेण नान्यः प्रशमोपाय इति व्यङ्ग्यं व्युत्पन्नानामपि झटत्युस्फुटम्'।** इस पद्य में जो व्यङ्ग्यार्थ है वह परिणतबुद्धि वाले व्यक्तियों को भी शीघ्र समझ में नही आ सकता इसलिए अस्फुट व्यङ्ग्य है ।

### 7. अगूढ़व्यङ्ग्य-

'अनेन लोकगुरुणा सतां धर्मोपदेशिना ।
अहं व्रतवती स्वैरमुक्तेन किमतः परम्' ॥

**'अत्र प्रतीयमानोऽपि शाक्यमुनेः तिर्यग्योषिति बलात्कारोपभोगः अस्फुटतया वाच्यायमान इत्यगूढं'** । यहाँ अगूढ़ व्यङ्ग्य इसलिए है क्योंकि शाक्य मुनि का किसी नीच स्त्री के साथ बलात्कार करने का जो अभिप्राय यहाँ अभिव्यक्त हो रहा है वह वाच्यार्थ की भाँति सभी के लिए स्पष्ट है।

### 8. असुन्दरव्यङ्ग्य-

'वाणीरकुञ्जोड्डीन शकुनिकोलाहल श्रृण्वन्त्या ।
गृहकर्मव्यापृताया बद्धा सीदन्त्यङ्गानि' ॥

**'अत्र दत्तसंकेत कश्चिल्लतागृह प्रविष्ट इति व्यङ्ग्यात् सीदन्त्यङ्गानि इति वाच्यस्य चमत्कारः सहृदयसंवेद्य इत्यसुन्दरम्'।** असुन्दरव्यङ्ग्य वह है जहाँ व्यङ्ग्यार्थ सुन्दर नहीं लगा करता है जैसे- 'सीदन्त्यङ्गानि' अर्थात् व्याकुलता का वाच्यार्थ जितना सुन्दर लग रहा है उतना व्यङ्ग्यार्थ अर्थात् (प्रेम मिलन के पूर्व संकेतानुसार कोई प्रेमी वानीरकुञ्ज में आ पहुंचा है) यह नहीं लग रहा है ।

## ॥षष्ठ परिच्छेद ॥

### काव्य-

1. **दृश्य-** रूपक    2. **श्रव्य-** गद्य, पद्य, मिश्र

**रूपक-10** नाटकमथप्रकरणं भाणव्यायोगसमवकारडिमाः।
ईहामृगाङ्कवीथयः प्रहसनमिति रुपकाणि दश ॥ (सा.द.-6.3)

**उपरूपक-** 18

| | |
|---|---|
| (1) नाटिका | (2) त्रोटक |
| (3) गोष्ठी | (4) सट्टक |
| (5) नाट्यरासक | (6) प्रस्थान |
| (7) उल्लाप्य | (8) काव्य |
| (9) प्रेङ्खण | (10) रासक |
| (11) संलापक | (12) श्रीगदित |
| (13) शिल्पक | (14) विलासिका |
| (15) दुर्मल्लिका | (16) प्रकरणी |
| (17) हल्लीश | (18) भाणिका |

**नाटक लक्षण** – नाटकं ख्यातवृतवृत्तं स्यात् पञ्चसन्धिसमन्वितम्।
विलासर्द्ध्यादिगुणवद्युक्तं नानाविभूतिभिः ॥ (सा.द.-6.7)

**श्रव्यकाव्य-** श्रव्यं श्रोतव्यमात्रं तत्पद्यगद्यमयं द्विधा ॥ (सा.द.-6.313)
**श्रव्यकाव्य के दो प्रकार-** 1. पद्यमय 2. गद्यमय ।

### पद्यकाव्य-

छन्दोबद्धपदं पद्यं तेन मुक्तेन मुक्तकं ।
द्वाभ्यां तु युग्मकं सांदानतिकं त्रिभिरिष्यते । (सा.द.-6.314)
कलापकं चतुर्भिश्च पञ्चभिः कुलकं मतं ॥

**गद्यकाव्य-** वृत्तगन्धोज्झितं गद्यं मुक्तकं वृत्तगन्धि च ।
भवेदुत्कलिकाप्रायं चूर्णकं च चतुर्विधं ॥
आद्यं समासरहितं वृत्तभागयुतं परं ।
अन्यद्दीर्घसमासाढ्यं तुर्यं चाल्पसमासकं ॥ (सा.द.-6.330-331)

गद्यकाव्य **मुक्तक, वृत्तगन्धि, उत्कलिकाप्राय,** और **चूर्णक** इन चार भेदों से युक्त है ।

### मुक्तक उदाहरण -

'सान्द्रानन्दमनन्तमव्ययमजं यद्योगिनोऽपि क्षणं
साक्षात्कर्तुमुपासते प्रति मुहुर्ध्यानैकतानाः परं ।
धन्यास्ता मधुरापिरीयुवतयस्तद्ब्रह्म या कौतुका--
दालिङ्गन्ति समलपन्ति शतधाऽकर्षन्ति चुम्बन्ति च ॥

दूसरे पद्य की अपेक्षा न रहने से यह मुक्तक का उदाहरण है ।

### युग्मक उदाहरण -

'किं करोषि करोपान्ते कान्ते गण्डस्थलीमिमां ।
प्रणयप्रवणो कान्तेऽनैकान्ते नोचिताः क्रुधः ॥
इति यावत्कुरङ्गाक्षीं वक्तुमीहामहे वयं ।
तावदाविरभूच्चूते मधुरो मधुपध्वनिः ॥

दो श्लोकों का परस्पर संबन्ध रहने से यह 'युग्मक' का उदाहरण है ।

**चम्पूकाव्य/मिश्रकाव्य-** गद्यपद्यमयं काव्यं चम्पूरित्यभिधीयते ॥
(सा.द.-3.336)

उदाहरण - देशराज

**महाकाव्य-** सर्गबन्धो महाकाव्यं तत्रैको नायकः सुरः ॥
सद्वंशः क्षत्रियो वापि धीरोदात्तगुणान्वितः ।
एकवंशभवा भूपाः कुलजा बहवोऽपि वा ॥
शृङ्गारवीरशान्तानामेकोऽङ्गी रस इष्यते ।
अङ्गानि सर्वेऽपि रसाः सर्वे नाटकसन्धयः ॥
इतिहासोद्भवं वृत्तमन्यद्वा सज्जनाश्रयं ।
चत्वारस्तस्य वर्गाः स्युस्तेष्वेकं च फलं भवेत् ॥
आदौ नमस्क्रियाशीर्वा वस्तुनिर्देश एव वा ।
क्वचिन्निन्दा खलादीनां सतां च गुणकीर्तनं ॥
एकवृत्तमयैः पद्यैरवसानेऽन्यवृत्तकैः ।
नास्तिस्वल्पा नातिदीर्घाः सर्गा अष्टाधिका इह ॥
नानावृत्तमयः कापि सर्गः कश्चन दृश्यते ।
सर्गान्ते भाविसर्गस्य कथायाः सूचनं भवेत् ॥
(सा.द.-6.315-321)

**काव्य-** भाषाविभाषानियमात्काव्यं सर्गसमुज्झितं ।
एकार्थप्रवणैः पद्यैः संधिसामग्र्यवर्जितं ॥
जैसे- भिक्षाटनम्, आर्याविलास ।

**खण्डकाव्यं-** खण्डकाव्यं भवेत्काव्यस्यैकदेशानुसारि च । (सा.द.-6.329)
जैसे- मेघदूतादि ।

**कोष-** कोषः श्लोकसमूहस्तु स्यादन्योन्यानपेक्षकः । (सा.द.-6.329)

**कथा-** कथायां सरसं वस्तु गद्यैरेव विनिर्मितं ॥
क्वचिदत्र भवेदार्या क्वचिद्वक्त्रापवक्त्रके ।
आदौ पद्यैर्नमस्कारः खलादेर्वृत्तकीर्तनं ॥ (सा.द.-6.323)
जैसे- कादम्बरी

**आख्यायिका-** आख्यायिका कथावत्स्यात्कवेर्वंशानुकीर्तनं ।
अस्यामन्यकवीनां च वृत्तं पद्यं क्वचित्क्वचित् ॥
कथांशानां व्यवच्छेद आश्वास इति बध्यते ।
आर्यावक्त्रापवक्त्राणां छन्दसा येन केनचित् ॥
अन्यापदेशेनाश्वासमुखे भाव्यर्थसूचनं ।
(सा.द.-6.3134-335)
जैसे- हर्षचरितम्।

**नायक लक्षण** – त्यागी कृती कुलीनः सुश्रीको रुपयौवनोत्साही।
दक्षोऽनुरक्तलोकस्तेजोवैदग्ध्यशीलवान्नेता॥ (सा.द.-3.30)

**नायक भेद** – धीरोदात्तो धीरोद्धतस्तथा धीरललितश्च।
धीरप्रशान्त इत्ययमुक्तः प्रथमश्चतुर्भेदः ॥ (सा.द.-3.31)

**धीरोदात्त** – अविकत्थनः क्षमावानतिगम्भीरो महासत्वः।
स्थेयान्निगूढमानो धीरोदात्तो दृढ़वतः कथितः॥ (सा.द.-3.32)
उदाहरण - **राम, युधिष्ठिर,कृष्ण, अर्जुन, चन्द्रापीड़, दुष्यन्त, नल, शिवाजी।**

**धीरोद्धत-** मायापरः प्रचण्डश्पलोऽहङ्कारदर्पभूयिष्ठः।
आत्मश्लाघानिरतो धीरैर्धीरोद्धतः कथितः॥ (सा.द.-3.33)
उदाहरण – **भीम, परशुराम, दुर्योधन।**

**धीरललित** – निश्चिन्तो मृदुनिशं कलापरो धीरललितः स्यात्। (सा.द.-3.34)
उदाहरण – **यक्ष, उदयन।**

**धीरप्रशान्त** – सामान्यगुणैर्भूयान् द्विजादिको धीरशान्तः स्यात्।
(सा.द.-3.34)
उदाहरण – **चारुदत्त. माधव**

- दक्षिण, धृष्ट, अनुकूल और शठ इन भेदों से धीरोदात्तादि नायकों के 16 भेद होते हैं।
- सोलह प्रकार के नायकों के फिर उत्तम, मध्यम और अधम इस प्रकार तीन भेदों से 48 भेद होते हैं।

**नायिका लक्षण** – अथ नायिका त्रिभेदा स्वान्या साधारणा स्त्रीणति।
नायक सामान्यगुणैर्भवति यथासम्भवैर्युक्ता॥
(सा.द.-3.56)

**कविराज विश्वनाथ रचनाएं –**

1. साहित्यदर्पण
2. प्रभावतीपरिणय(नाटक)
3. राघविलास (महाकाव्य)
4. चन्द्रकला (नाटिका)
5. नरसिंहविजय (खण्डकाव्य)
6. कंसवध (काव्य)
7. कुवलयाश्वरित(प्राकृतकाव्य)
8. काव्यप्राशदर्पण(काव्यप्रकाशटीका)
9. प्रशस्तिरत्नावली(16भाषाओं से निर्मित)

# ॥काव्यप्रकाश ॥

काव्यप्रकाश आचार्य मम्मट द्वारा रचित काव्य की परख कैसे की जाय इस विषय पर उदाहरण सहित लिखा गया एक विस्तृत एवं अत्यंत महत्त्वपूर्ण एवं प्रामाणिक ग्रंथ माना जाता है। आचार्य मम्मट या मम्मटाचार्य ने काव्य प्रकाश को 10 भागों में बांटा है जिसको उन्होंने प्रथम उल्लास, द्वितीय उल्लास आदि नाम दिए हैं।

**प्रथम उल्लास-** में मंगलाचरण के बाद कविसृष्टि की विशेषताएँ, अनुबंध, काव्य के प्रयोजन, उपदेश की त्रिविध शैली के विषय में बात करते हुए वे मयूरभट्ट, वामन, भामह तथा कुंतक के प्रयोजनों का विश्लेषणात्मक अध्ययन करते हैं, कवि तथा पाठक या श्रोता की दृष्टि से काव्य का प्रयोजन के विषय में चर्चा करते हैं तथा भरतमुनि के काव्य प्रयोजन को स्पष्ट करते हैं। प्रयोजन के पश्चात प्रथम अध्याय में उन्होंने विभिन्न आचार्यों के काव्य हेतुओं का विश्लेषण किया है, काव्य के लक्षण बताए हैं। इसका नाम उन्होंने रखा है- **काव्य-प्रयोजन-कारण-स्वरूप निर्णय।**

**द्वितीय उल्लास-** शब्द क्या है, और उसकी शक्ति क्या है, इस विषय में पूर्ववर्ती आचार्यों के मत का विश्लेषण करते हुए उन्होंने अपनी राय प्रकट की है। उन्होंने शब्द की तीन शक्तियाँ अभिधा, लक्षणा और व्यंजना के विषय में बात की है और व्यंजना को काव्य के लिए सर्वोत्तम गुण सिद्ध किया है। इस उल्लास का शीर्षक है- **शब्दार्थ स्वरूप निर्णय।**

**तृतीय उल्लास-** अर्थ की विशद व्याख्या की गई है। अर्थ क्या है, अर्थ के कितने भेद हो सकते हैं, पूर्ववर्ती आचार्यों ने इस विषय में क्या कहा है, और स्वयं उनका इस विषय में क्या विचार है इसका वर्णन किया गया है। इस उल्लास का शीर्षक है - **अर्थव्यंजकता निर्णय।**

**चतुर्थ उल्लास-** काव्य के प्रथम भेद ध्वनि काव्य के विषय में बताते हुए रस, रस की निष्पत्ति, उसके भाव, अनुभावों का विष्लेषण तथा पूर्ववर्ती आचार्यों के साथ उसका समालोचनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। रस में व्यंजकता किस प्रकार निर्मित होती है वह श्रोता तक कैसे पहुँचती है तथा ध्वनि से उसका क्या तादात्म्य है यह इस अध्याय में बताया गया है। इस अध्याय में रसवदलंकारों (ऐसे अलंकार जिनसे काव्य में रस की उत्पत्ति होती है) का भी वर्णन है और यह भी बताया गया है कि वे अर्थ व्यंजना में किस प्रकार महत्वपूर्ण सिद्ध होते हैं। इस उल्लास का शीर्षक है- **ध्वनि निर्णय।**

**पंचम उल्लास-** काव्य के दूसरे भेद गुणीभूत व्यंग्य काव्य के आठ भेद दिए गए हैं। पूर्ववर्ती आचार्यों के साथ उनकी परिभाषा की विवेचना करते हुए काव्य में व्यंजना शक्ति विषयक अनेक आचार्यों की परिभाषा तथा उदाहरण का खंडन-मंडन करते हुए अपने मत का प्रतिपादन किया है। इस उल्लास का शीर्षक है **ध्वनिगुणीभूतव्यंग्यसंकीर्णभेद निर्णय।**

**षष्ठ उल्लास-** काव्य के तीसरे भेद चित्रकाव्य के दो भेद शब्द चित्र और अर्थ चित्र के विषय में बताते हुए पूर्ववर्ती आचार्यों की परिभाषाओं और उदाहरणों की समालोचना प्रस्तुत की गई है। इस उल्लास का शीर्षक है- **शब्दार्थचित्र-निरूपण।**

**सप्तम उल्लास-** काव्य के दोषों के विषय में विस्तृत व्याख्या है। श्रुतिकटु आदि 16 दोष गिनाए गए हैं और इनके विषय में विस्तार से चर्चा की गई है। इस उल्लास का शीर्षक है- **दोषदर्शन।**

**अष्टम उल्लास-** काव्य के गुण उनके तीन भेद तीनो भेदों की व्याख्या, आचार्य वामन द्वारा बताए गए दस अर्थ गुणों का खंडन तथा गुणानुसारिणी रचना के अपवादों की विवेचना की गई है। इस उल्लास का शीर्षक है- **गुणालंकार भेद निर्णय।**

**नवम उल्लास-** शब्दालंकारों की परिभाषा, उदाहरण, प्रयोग और अपवादों का वर्णन है।

**दशम उल्लास-** अर्थालंकारों की परिभाषा, उदाहरण, प्रयोग और अपवादों का वर्णन है।

## आचार्य मम्मट का सामान्य परिचय-

आचार्य मम्मट संस्कृत काव्यशास्त्र के सर्वश्रेष्ठ विद्वानों में से एक समझे जाते हैं। वे अपने शास्त्रग्रंथ काव्यप्रकाश के कारण प्रसिद्ध हुए। काव्यशास्त्र के आचार्यों में मम्मट ने अधिक आदर एवं गौरवपूर्ण पद को प्राप्त किया है। मम्मट सरस्वती देवी के अवतार के रूप में भी समझे जाते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| समय | - | 1050-1100 ई० के मध्य |
| निवासी | - | काश्मीर |
| पिता | - | जैयट |
| छोटे भाई | - | कैय्यट और उव्वट |
| रचना | - | काव्य प्रकाश |
| कुल उल्लास | - | 10 |
| कारिकायें | - | 142 |

स्वीकृत अलंकारों की संख्या - (61 अर्थालंकार +6 शब्दालंकार) = 67

आचार्य मम्मट या मम्मटाचार्य ने काव्य प्रकाश को 10 भागों में बाँटा है जिसको उन्होंने प्रथम उल्लास, द्वितीय उल्लास आदि नाम दिए हैं।

# ॥प्रथम उल्लास ॥

## ॥मंगलाचरण ॥

**नियतिकृतनियमरहितां ह्लादैकमयीमनन्यपरतन्त्राम्।**
**नवरसरुचिरां निर्मितिमादधती भारती कवेर्जयति ॥**

नियति द्वारा निर्धारित नियमों से रहित केवल आनन्दमात्र स्वभाव वाली कविप्रतिभा को छोड़कर अन्य किसी के अधीन न रहने वाली नवरसों से युक्त होने से मनोहारिणी काव्य सृष्टि की रचना करने वाली कवि की भारती (वाणी सरस्वती) सर्वोत्कर्षशालिनी है ।

अलंकार – व्यतिरेक

(ब्रह्मा की सृष्टि की अपेक्षा कवि सृष्टि की प्रधानता होने के कारण) **उपमान** – ब्रह्मा सृष्टि, **उपमेय** - कविसृष्टि

छंद - आर्या

## काव्यप्रयोजनम्-

आचार्यमम्मटः काव्यप्रकाशे प्रथमोल्लासे सर्वप्रथमं काव्यप्रयोजनं प्रतिपादयति-

**"काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।**
**सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे" ॥**

इस पद्य के द्वारा मम्मट काव्य के छः प्रयोजनों को बताते हैं वह कहते हैं कि काव्य यशजनक, अर्थ का उत्पादक, व्यवहार का बोधक, शिव अर्थात् कल्याण शिवेतर अर्थात् उससे भिन्न अनिष्ट का नाशक होता है, जिसे पढ़ने के साथ ही परम आनन्ददायक और स्त्री के समान उपदेश प्रदान करने वाला होता है ।

1. **काव्यं यशसे-** काव्यरचनाद्वारा यशप्राप्तिः भवति।
यथा- **कालिदासादीनामिव यशः।** कालिदास-भारवि-माघादयः कवयः काव्यरचनया यशस्विनः अभवन्।

2. **अर्थकृते-** काव्यरचनया धनोपार्जनमपि भवति।
यथा- **श्रीहर्षादेर्धावकादीनामिव धनम् ।**

3. **व्यवहारविदे-** काव्येन व्यवहारज्ञानं भवति।
यथा- **राजादिगतोचिताचारपरिज्ञानम्।**

4. **शिवेतरक्षतये-** अमङ्गलविनाशोऽपि काव्यस्य चतुर्थ प्रयोजनं भवति।
**यथा-आदित्यादेर्मयूरादीनामिवानर्थनिवारणम्।** मयूरकविः सूर्यशतकम् रचयित्वा कुष्ठरोगात् निवृत्तः अभवत्।

5. **सद्यः परनिर्वृतये-** काव्यं पठित्वा तत्क्षणमेव परमानन्दप्राप्तिः भवति सकलप्रयोजनमौलिभूतं समनन्तरमेव रसास्वादनसमुदभूतं वेद्यान्तरमानन्द अनुभूयते ॥

6. **कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे-** काव्यं कान्तेव सरसतां प्रतिपादयति रामादिवद्वर्तितव्यं न रावणादिवत् इति यथायोगं अस्माभिः सर्वथा यतनीयम्।
**तत्र उपदेशशैली त्रिविधा-**
**प्रभुसम्मितं** - शब्दप्रधानं - वेदादिशास्त्रेभ्यः।
**सुहृत्सम्मितं** - अर्थप्रधानं - पुराणादीतिहासेभ्यश्च।
**कान्तासम्मितं** - शब्दार्थयोर्गुणभावेन - विलक्षणं काव्यम्।

## काव्यहेतुः-

**"शक्तिर्निपुणता लोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणात्।**
**काव्यज्ञशिक्षाभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे" ॥**

काव्य की रचना में तीन कारण होते हैं वे इस प्रकार हैं- शक्ति, लोकव्यवहारशास्त्र तथा काव्यादि के ज्ञान द्वारा उत्पन्न निपुणता, काव्य को जानने वाले गुरु की शिक्षा के अनुसार काव्य निर्माण का अभ्यास।

**शक्तिः-** शक्तिः कवित्वबीजभूतसंस्कारविशेषः, यां विना काव्यं न प्रसरेत् प्रसृतं वोपहसनीयं स्यात्।

**निपुणता-** छन्दोव्याकरणादिशास्त्राणां कोशकलाचतुर्वर्गादिलक्षणग्रन्थानां इतिहासादिग्रन्थानां च विमर्शनाद् व्युत्पत्तिः भवति तदेव नैपुण्यम्।

**अभ्यासः-** ये काव्यं कर्तुं विचारयितुं च जानन्ति तदुपदेशेन काव्यं करणीयं पौनः पुन्य अभ्यासः करणीयः। अत्र एते **त्रयः** हेतवः **समुदिताः न तु व्यस्ताः**। कारिकायामुक्तम्-इति हेतुस्तदुद्भवे। काव्यस्य उद्भवे निर्माणे समुल्लासे च हेतुः **न तु हेतवः**।

## काव्यलक्षणम्-

**"तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि"।**

जो दोषों से रहित, गुण से युक्त और साधारणतया अलङ्कार सहित परन्तु कहीं-कहीं अलङ्कार रहित शब्दार्थ का समष्टि रूप काव्य कहलाता है ।

- **अदोषौ-** रसानुभूत्यां बाधकेभ्यः च्युतसंस्कारादिप्रबलदोषेभ्यः रहितं काव्यम्।
- **शब्दार्थौ-** शब्दार्थयुगलं वा शब्दार्थयोः समष्टिः काव्यम्।
- **सगुणौ-** ओजप्रसादादिगुणयुक्तं शब्दार्थयुगलं काव्यम् ।
- **अनलङ्कृति पुनः क्वापि-** सर्वत्र अलङ्कारसहितं किन्तु यदा कदा अलङ्काररहितमपि काव्यं भवति, यदि रसपरिपाकः समुचितः अस्ति।

तद्यथा- **यः कौमारहरः स एव हि वरस्ता एव चैत्रक्षपा**
**स्ते चोन्मीलितमालतीसुरभयः प्रौढाः कदम्बानिलाः।**
**सा चैवास्मि तथापि तत्र सुरतव्यापारलीलाविधौ**
**रेवारोधसि वेतसीतरुतले चेतः समुत्कण्ठते ॥**

### काव्यभेदः-

आचार्यमम्मटेन काव्यस्य भेदाः त्रिधाप्रतिपादिता ।

(i) उत्तमकाव्यम् (ध्वनिकाव्यम्)

(ii) मध्यमकाव्यम् (गुणीभूतव्यंग्यकाव्यम् )

(iii) अधमकाव्यम् (चित्रकाव्यम्)

### 1. उत्तमकाव्यम्-

लक्षण-

"इदमुत्तमतिशयिनि व्यङ्ग्ये वाच्याद् ध्वनिर्बुधैः कथितः"।

वाच्यार्थ की अपेक्षा जहां पर व्यङ्ग्यार्थ अधिक चमत्कारयुक्त होता है वह उत्तम काव्य कहलाता है और विद्वानों (वैयाकरणों) ने उसे ध्वनिकाव्य कहा है ।

उदाहरण-

"निःशेषच्युतचन्दनं स्तनतटं निर्मृष्टरागोऽधरो,
नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः ।
मिथ्यावादिनी दूति बान्धवजनस्याज्ञातपीडागमे,
वापी स्नातुमितो गतासि न पुनस्तस्याधमस्यान्तिकम् ॥

**'अत्र तदन्तिकमेव रन्तुं गतासीति प्राधान्येनाधमपदेन व्यज्यते'**। यहाँ उसी के पास गई थी और रमण करने के लिए गई थी यह बात विशेष रूप से **'अधम'** पद से अभिव्यक्त होती है । इसमें वाच्यार्थ की अपेक्षा व्यङ्ग्यार्थ अधिक चमत्कारयुक्त है अतः यह उत्तम काव्य है।

### 2. मध्यमकाव्यम् (गुणीभूतव्यंग्यकाव्यम्)

**लक्षण- "अताद्दशि गुणीभूतव्यङ्ग्यं व्यङ्ग्ये तु मध्यमम्"**।

जहाँ पर वाच्यार्थ से अधिक चमत्कारी व्यङ्ग्यार्थ न हो वहाँ पर मध्यम काव्य (गुणीभूतकाव्य) होता है ।

उदाहरण- "ग्रामतरुणं तरुण्या नववञ्जुलमञ्जरीसनाथकरम्।
पश्यन्त्या भवति मुहुर्नितरां मलिना मुखच्छाया" ॥

**'अत्र वञ्जुललतागृहे दत्तसंकेता नागतेति व्यङ्ग्यं गुणीभूतं तदपेक्षया वाच्यस्यैव चमत्कारित्वात्'**। यहाँ पर व्यङ्ग्यार्थ की अपेक्षा वाच्यार्थ के अधिक चमत्कारी होने से मध्यम काव्य होता है ।

### 3. अधमकाव्यम् (चित्रकाव्यम्)-

लक्षण-

**"शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यंग्यं त्ववरं स्मृतम्"**।

व्यङ्ग्यार्थ से रहित शब्दचित्र तथा अर्थचित्र को **दो** प्रकार का अधम काव्य कहा जाता है ।

**(क) शब्दचित्रम्-**

**उदाहरण- स्वच्छन्दोच्छलदच्छकच्छकुहरच्छातेतराम्बुच्छटां,
मुर्च्छन्मोहमहर्षिहर्षविहितस्नानाह्निकाह्नाय वः ।
भिद्यादुद्यदुदारदर्दुरदरी दीर्घादरिद्रद्रुम-
द्रोहोद्रेकमहोर्मिमेदुरमदा मन्दाकिनी मन्दताम् ॥**

अत्र कोऽपि व्यंग्यार्थो न विद्यते केवलं शब्दानाम् अनुप्रासजन्य चमत्कार अस्ति, अत इदं चित्रकाव्यमुच्यते।

**(ख) अर्थचित्रम्-**

**विनिर्गतं मानदमात्ममन्दिराद्, भवत्युपश्रुत्य यदृच्छयापि यम्।
ससम्भ्रमेन्द्रद्रुतपातितार्गला, निमीलिताक्षीव भियाऽमरावती ॥**

यहाँ पर व्यङ्ग्यार्थ का अभाव तथा उत्प्रेक्षा अलंकार और वीर रस की प्रतीति होने से अर्थचित्र नामक अधम काव्य होता है ।

## ॥द्वितीय उल्लास ॥

### शब्दशक्ति-

तीन प्रकार के भेद-

**"स्याद्वाचको लाक्षणिकः शब्दोऽत्रव्यञ्जकस्त्रिधा"**।

**तीन प्रकार के शब्द-** (1) वाचक (2) लक्ष्यक (3) व्यञ्जक

**तीन प्रकार के अर्थ -** (1) वाच्य (2) लक्ष्य (3) व्यङ्ग्य

**तीन प्रकार की शब्दशक्तियां** - (1) अभिधा (2) लक्षणा (3) व्यञ्जना

मुकुलभट्ट व्यञ्जना नहीं मानते हैं।

### अभिहितान्वयवाद-

तीन प्रकार के वाच्यादि अर्थो के अतिरिक्त **'तात्पर्यार्थ'(विशेषवपुरपदार्थ)** को (अभिहितान्वयवादी) ''कुमारिल भट्ट'' पार्थसारथिमिश्र मीमांसक मानते हैं। **अभिहितान्वयवाद-** आकांक्षा,योग्यता,सन्निधि इन तीनों से समन्वित तात्पर्यार्थ से भी वाक्यार्थ की प्रतीति होती है । यह मत कुमारिलभट्ट मीमांसक का है वे कहते हैं कि वाक्य में पदों के अपने अपने अर्थ का अभिधा से बोधन करा देने के बाद शान्त हो जाने पर पदों के अर्थो के परस्पर सम्बन्ध के लिए तात्पर्यशक्ति आती है जो तात्पर्य अर्थ का बोध कराती है अतः अभिहित पदों के अन्वय बोध में जो व्यापार चलता है उसकी नियमिका तात्पर्या वृत्ति है। (आकांक्षा योग्यता सन्निधि से युक्त तात्पर्यावृति-कुमारिलभट्ट)।

### अन्विताभिधानवाद-

इस मत के समर्थक तात्पर्यार्थ विरोधी हैं इनमें मुख्यतः प्रभाकर (गुरु) उल्लेखनीय हैं। इनके विचारों में अन्वित पदों का अभिधान होता है न कि अभिहित पदों का अन्वय । इसे **तौतातिकमत** भी कहते हैं। **(वाच्य एव वाक्यार्थः-**गुरूमताः)। विशिष्ट एव पदार्थः वाक्यार्थः न तु पदार्थानां वैशिष्ट्यम्। **"वाच्य एव वाक्यार्थ इत्यन्विताभिधानवादिनः"**। वाच्य ही वाक्यार्थ है- (प्रभाकर) शालिकनाथमिश्र।

**"सर्वेषां प्रायशोऽर्थानां व्यञ्जकत्वमपीष्यते"-**

**वाच्यमूला व्यञ्जना -**

"मातृगृहोपकरणमद्य खलु नास्तीति साधितं त्वया।
तद्भण किं करणीयमेवमेव न वासरः स्थायी" ॥

**'मातृ-स्वैरविहारार्थिनीति व्यज्यते'**। यहाँ पर नवविवाहिता वधू स्वच्छन्दविचरण के लिए अर्थात् अपने उपपति से मिलने जाना चाहती है यह बात व्यङ्ग्य है ।

**लक्ष्यमूला व्यञ्जना-**

**"साधयन्ती सखि सुभगं क्षणे-क्षणे दूनासि मत्कृते।
सद्भावस्नेहकरणीयसदृशकं तावद् विरचितं त्वया"।**

यहाँ मेरे प्रिय के साथ रमण करके तूने मेरे साथ शत्रुता निभाई यह लक्ष्यार्थ है और उससे कामुकविषयक सापराधत्व का प्रकाशन व्यङ्ग्यार्थ है ।

**लक्ष्य** - 'त्वया शत्रुत्वमाचरितम्' ।

**व्यङ्ग्य**-'कामुकविषयं सापराधत्वप्रकाशनम्'।

**व्यञ्जनामूला व्यञ्जना-**

**"पश्य निश्चलनिष्पन्दा बिसिनीपत्रे राजते बलाका।
निर्मलमरकतभाजनपरिस्थिता शङ्खशुक्तिरिव"** ॥

यहाँ पर बलाका के निश्चल होने से उसकी निडरता यह लक्षणा से सूचित होती है । और उस लक्ष्यार्थ से स्थान का जनरहित होना व्यञ्जना से सूचित होता है । इसलिये यह संकेत स्थान है यह बात पहले किसी व्यङ्ग्यार्थ से फिर व्यञ्जना द्वारा कोई नायिका किसी से कह रही है अथवा झूठ बोलते हो तुम यहाँ नहीं आए अन्यथा यह बलाका ऐसे निश्चल निष्पन्द नहीं रह सकती थी यह पहले व्यङ्ग्यार्थ से व्यञ्जना द्वारा सूचित होता है।

**शब्द का लक्षण-**

**"साक्षात्संकेतितं योऽर्थमभिधत्ते स वाचकः"।**

जो शब्द साक्षात् संकेतित अर्थ को अभिधा शक्ति के द्वारा कहता है वह वाचक शब्द कहलाता है ।

**संकेतग्रह- (4)**

**"संकेतितश्चतुर्भेदो जात्यादिर्जातिरेव वा"।**

(1) जाति (2) गुण (3) क्रिया (4) यदृच्छा।

यदि शब्दों का संकेतित अर्थ भावित रूप के अर्थ में न माना जाय अगर व्यक्ति में संकेतग्रह मानेंगे तो दो प्रकार के दोष उपस्थित होते हैं-

(1) आनन्त्य (2) व्यभिचार ।

**उपाधि द्विविधः** - (1) वस्तुधर्मः (2) वक्तृयदृच्छा।

**वस्तुधर्मः द्विविधः**-(1) सिद्धः (2) साध्यश्च (पूर्वापरीभूतावयवः क्रियारूपः)

**सिद्धः द्विविधः**- (1) जाति (पदार्थस्य प्राणपद) (2) गुण (विशेषाधानहेतु)

मीमांसक केवल जाति में ही संकेतग्रह मानते हैं।

- **मीमांसा**- मीमांसक केवल जाति में ही (जातिरेव) संकेतग्रह मानते हैं।
- **मम्मट**- मम्मट जात्यादि (जाति, गुण, क्रिया, यदृच्छा) में संकेतग्रह को मानते हैं।
- **व्याकरण**- वैयाकरण उपाधि में संकेतग्रह मानते हैं, **'चतुष्टयी शब्दानां प्रवृत्तिः'**- (महाभाष्यकारः)।
- **बौद्ध**- 'अपोह' - तदभिन्नभिन्नत्व।
- **नैयायिक**- 'तद्वान' - जातिविशिष्ट व्यक्ति ।

**अभिधा शब्दशक्ति-**

**"स मुख्योऽर्थस्तत्र मुख्यो व्यापारोऽस्याभिधोच्यते"।**

वह साक्षात् संकेतित अर्थ मुख्य अर्थ कहलाता है और उसका बोधन कराने में इस शब्द का जो व्यापार होता है वह अभिधा कहलाता है ।

**सः**- साक्षात् संकेतित अर्थ, **अस्य**- शब्दस्य।

**लक्षणा शब्दशक्ति-**

**"मुख्यार्थबाधे तद्योगे रूढितोऽथ प्रयोजनात्!
अन्योऽर्थो लक्ष्यते यत् सा लक्षणारोपिता क्रिया"** ॥

मुख्यार्थ का बाध होने पर उस मुख्यार्थ के साथ लक्ष्यार्थ या अन्य अर्थ का सम्बन्ध होने पर 'रूढि' से अथवा 'प्रयोजन' विशेष से जिस शब्द शक्ति के द्वारा अन्य अर्थ लक्षित होता है वह आरोपित व्यापार लक्षणा कहलाता है ।

**लक्षणायाः हेतुत्रयम्-**

(1) **मुख्यार्थबाधः**- मुख्यार्थबाध के दो रूप हैं-

1. **अन्वयानुपपत्ति** - गङ्गायां घोषः।
2. **तात्पर्यानुपपत्ति** – काकेभ्यो दधि रक्षताम् ।

वैयाकरण केवल तात्पर्यानुपपत्ति मानते हैं, परन्तु साहित्यिक दोनों को मानते हैं ।

(2) **तद्योग**- मुख्यार्थयोगः इत्युक्ते सर्वथाभिन्नयोगः न भवेत् मुख्यार्थसम्बद्धार्थप्रतीति स्यात्।

(3) **रूढि/प्रयोजन**- 'रूढि' से अथवा 'प्रयोजन' विशेष से जिस शब्द शक्ति के द्वारा अन्य अर्थ लक्षित होता है

**उदाहरण-**

- **रूढिलक्षणा**- कर्मणि कुशलः, (कुशान् लाति आदत्ते इति कुशलः।) यतोहि कुशलः इत्यस्य दक्ष इत्यर्थे रूढत्वात्।
- **प्रयोजनवती लक्षणा**- गङ्गायां घोषः। **गङ्गायां शैत्यपावनत्वादिगुणानां** घोषे विद्यमानप्रयोजनत्वात् अत्र प्रयोजनवती लक्षणा विद्यते।
- अभिधापुच्छा होती है -**लक्षणा**

**लक्षणाद्विधा-** **"स्वसिद्धये पराक्षेपः परार्थं स्वसमर्पणम्**
**उपादानं लक्षणं चेत्युक्ता शुद्धैव सा द्विधा" ॥**

अपने अन्वय की सिद्धि के लिए अन्य अर्थ का आक्षेप करना **'उपादानलक्षणा'** तथा दूसरे के अन्वयसिद्धि के लिए अपने मुख्य अर्थ का परित्याग करना **'लक्षणलक्षणा'** कहलाती है । इस प्रकार वह शुद्धा लक्षणा ही दो प्रकार की होती है गौणी के ये भेद नहीं होते हैं ।

**(क) शुद्धा लक्षणा -** उपचारेणामिश्रितत्वात्।

**(ख) गौणी लक्षणा -** उपचारेणमिश्रितत्वात्।

### (क) शुद्धा लक्षणा -

(1) उपादान लक्षणा (2) लक्षण लक्षणा।

**1. उपादान लक्षणा** - 'कुन्ताः प्रविशन्ति'। **(अजहत्स्वार्था)**

'गौरनुबनन्ध्यः' में मुकुटलभट्ट 'उपादान' लक्षणा मानते हैं। यहां पर अविनाभाव के कारण जाति से व्यक्ति का अनुमान आक्षेप किया जाता है, मम्मट्ट के अनुसार 'गौरनुबनन्ध्यः' यह लक्षणाका उदाहरण नहीं है। क्योंकि यहां पर लक्षणा के दोनों प्रयोजक 'रूढि' तथा 'प्रयोजन' रूप दो मुख्य हेतुओं में से कोई भी नहीं है। **' पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते'** यहां पर **'श्रुतार्थापत्ति'** अथवा **'अर्थापत्ति'** से सिद्ध होने पर लक्षणा नहीं है।

**2. लक्षण लक्षणा-** 'गङ्गायां घोषः'। **(जहत्स्वार्था)**

यह दोनों प्रकार से उपचार से मिश्रित न होने के कारण शुद्धा लक्षणा है। शुद्धा तथा गौणी लक्षणा का भेदक धर्म है **-उपचार**।

**"उपचारो हि नाम अत्यनतं विशकलितयोः पदार्थयोः साद्दश्यातिशयमहिम्ना भेदप्रतीतिस्थगनमात्रम् ।"**

### (ख) गौणी लक्षणा -

गौणी लक्षणा के सर्वप्रथम सारोपा एवं साध्यवसाना दो भेद होते हैं,तदनन्तर उन दोनों के शुद्धा तथा गौणी इस प्रकार दो-दो भेद होते हैं।

**सारोपा- "सारोपान्या तु यत्रोक्तौ विषयीविषयस्तथा"।**

जहाँ आरोप्यमाण (उपमान) तथा आरोप विषय (उपमेय) दोनों शब्दतः कथित हों वह गौणी सारोपा लक्षणा होती है ।

**3. गौणी सारोपा-** गौर्वाहीकः, **(साद्दश्य संबन्ध)** ।

**4. शुद्धा सारोपा-** आयुर्घृतम्, **(कार्यकारणभाव संबन्ध)** ।

**साध्यवसाना-**

**"विषय्यन्तःकृतेऽऽन्यस्मिन् सा स्यात् साध्यवसानिका।**

जहाँ पर विषयी (उपमान) के द्वारा दूसरे आरोप विषय (उपमेय) का अपने भीतर अन्तर्भाव कर लिया जाता है वह साध्यवसाना लक्षणा है।

**5. गौणी साध्यवसानिका-** गौरयम्, **(साद्दश्य संबन्ध)** ।

**6. शुद्धा साध्यवसानिका-** आयुरेवेदम्, **(कार्यकारणभाव संबन्ध)** ।

**"भेदाविमौ च साद्दश्यात् सम्बन्धान्तरस्तथा।**
**गौणौ शुद्धौ च विज्ञेयौ लक्षणा तेन षड्विधा" ॥**

ये सारोपा तथा साध्यवसाना रूप लक्षणा के दोनों भेद साद्दश्य तथा साद्दश्येतर संबन्ध से गौणी और शुद्धा के भेद से पुनः दो-दो प्रकार के होते हैं, इस प्रकार शुद्धा लक्षणा के दो भेद एवं गौणी लक्षणा के चार भेद मिलकर लक्षणा के सम्पूर्ण छः भेद हो जाते हैं।




**लक्षणामूला व्यञ्जना-**

**"व्यङ्ग्येन रहिता रूढौ सहिता तु प्रयोजने"।**

यह लक्षणा रूढ़िगत भेदों में व्यङ्ग्य से रहित तथा प्रयोजनमूलक भेदों में व्यङ्ग्य के सहित होती है । प्रयोजन व्यञ्जना व्यापार से ही जाना जा सकता है।

**'तच्चगूढ़मगूढं च'। (तत्-व्यङ्ग्यम्)**

वह व्यङ्ग्य प्रयोजन कहीं गूढ़ (दुर्गेय) और कहीं अगूढ़ होता है ।

**उदाहरण-**

**गूढ़ -** मुखं विकसितस्मितं वशितवक्रिम प्रेक्षितं
समुच्छलितविभ्रमा गतिरपास्तसंस्था मतिः।
उरो मुकुलितस्तनं जघनमंसबन्धोद्धुरं
बतेन्दुवदनातनौ तरुणिमोद्गमो मोदते ।

**अगूढ़-** श्रीपरिच्ययाज्जडा अपि भवन्त्यभिज्ञा विदग्ध चरितानाम्।
उपदिशति कामिनीनां यौवनमद एव ललितानि

इसमें **'उपदिशति'** अगूढ़ व्यङ्ग्य है।

लक्षणा के व्यङ्ग्य की दृष्टि से (3) प्रकार-

**(1) अव्यङ्ग्य (2) गूढव्यङ्ग्य (3) अगूढ़व्यङ्ग्य ।**

**'तदभूर्लाक्षणिकः'**- **तद्भू** = लक्षणा का आश्रय/ लाक्षणिक शब्द।

**व्यञ्जनाव्यापार -**

**"यस्य प्रतीतिमाधातुं लक्षणा समुपास्यते।**
**फले शब्दैकगम्येऽत्र व्यञ्जनानापरा किया" ॥**

जिस प्रयोजन विशेष की प्रतीति कराने के लिए लाक्षणिक शब्द का आश्रय लिया जाता है केवल शब्दगम्य उस प्रयोजन के विषय में व्यञ्जना शक्ति के अतिरिक्त शब्द का और कोई व्यापार नहीं हो सकता ।




**व्यञ्जना शब्दशक्ति -**

**"अनेकार्थस्य शब्दस्य वाचकत्वे नियन्त्रिते।**
**संयोगाद्यैरवाच्यार्थधीकृद् व्यापृतिरञ्जनम्" ॥**

संयोगादि के द्वारा अनेकार्थक शब्दों के वाचकत्व के एक अर्थ में नियन्त्रित हो जाने पर उससे भिन्न अवाच्य अर्थ की प्रतीति कराने वाला शब्द का व्यापार व्यञ्जना अर्थात् अभिधामूला व्यञ्जना कहलाता है ।

**अभिधामूला व्यञ्जना -**

**उदाहरण-** "संयोगो विप्रयोगश्च साहचर्यं विरोधिता।
अर्थः प्रकरणं लिङ्गं शब्दस्यान्यस्य सन्निधिः।
सामर्थ्यमौचिती देशः, कालो व्यक्तिः, स्वरादयः।
शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः" ॥

(1) **संयोग**-संशखचक्रो हरिः (अच्युत)
(2) **विप्रयोग**- अशंखचक्रो हरिः (अच्युत)
(3) **साहचर्य**- रामलक्ष्मणौ दाशरथौ (दशरथ पुत्र)
(4) **विरोधिता** - रामार्जुनगतिस्तयोः (परशुराम,कार्तवीर्यअर्जुन)
(5) **अर्थ** - स्थाणुं भज भवच्छिद (हर/शिव)
(6) **प्रकरण**- सर्वं जानाति देवः (युष्मद अर्थ)
(7) **लिङ्ग**- कुपितो मकरध्वजः (कामदेव)
(8) **अन्य शब्द सन्निधि**- देवस्य पुरारातेः (शम्भु)
(9) **सामर्थ्य**- मधुना मत्तः कोकिलः (वसन्त)
(10) **औचित्य** - पातु वो दयितामुखम् (आनुकूल्य)
(11) **देश**- भात्यत्र परमेश्वरः (राजा में)
(12) **काल**- चित्रभानुर्विभाति (दिन में सूर्य रात्रि में अग्नि अर्थ में)
(13) **व्यक्ति** - मित्रो भाति (रवि)
मित्रं भाति (सुहृत)
(14) **स्वर** - इन्द्रशत्रु

**आदिग्रहणात् -**

उदा- एतावन्मात्रस्तनिका एतावन्मात्रभ्यामक्षिपात्रभ्याम्।
एतावन्मात्रवस्था एतावन्मात्रैर्दिवसैः ॥

**उदाहरण-**

"भद्रात्मनो दुरधिरोहतनोर्विशालवंशोन्नतेः कृतशिलीमुखसंग्रहस्य।
यस्यानुपप्लुतगतेः परवारणस्य दानाम्बुसेकसुभगः सततं करोऽभूत्" ॥

# ॥तृतीय उल्लास ॥

## आर्थी व्यञ्जना-

**"वक्तृबोद्धव्यकाकूनां वाक्यवाच्यान्यसन्निधेः।**
**प्रस्तावदेशकालादेवैशिष्ट्यात् प्रतिभाजुषाम् ॥**
**योऽर्थस्यान्यार्थधीर्हेतुर्व्यापारो व्यक्तिरेव सा ॥"**

| | |
|---|---|
| (1) वक्ता | (2) बोद्धव्य |
| (3) काकु | (4) वाक्य |
| (5) वाच्य | (6) अन्यसन्निधि |
| (7) प्रस्ताव | (8) देश |
| (9) काल | (10) चेष्टा। |

**बौद्धव्यः**- प्रतिपाद्यः। **काकुः**- ध्वनेर्विकारः। **प्रस्तावः**- प्रकरणम्।

1. **वक्ता** - "अति पृथुलं जलकुम्भं गृहीत्वा समागतास्मि सखि त्वरितम्।
श्रमस्वेदसलिल निःश्वास निःसहा विश्राम्यामि क्षणम्" ।
2. **बोद्धव्य** -औन्निद्यं दौर्बल्यं चिन्तालसत्वं सनिःश्वसितम्... ॥
3. **काकु** -तथाभूतां दृष्ट्वा नृपसदसि पाञ्चालतनयां
वने व्याधैः सार्धं सुचिरमुषितं वल्कलधरैः।
विराटस्यावासे स्थितमनुरचरितारम्भनिभृतं
गुरु खेदं खिन्ने मयि भजति नाद्यापि कुरुषु ॥
4. **वाक्यवैशिष्ट्य** -तदा मम गण्डस्थलनिमग्नां दृष्टिं नानैबीरन्यत्र।
5. **वाच्य वैशिष्ट्य**- उद्देशोऽयं सरसकदली श्रेणिशोभातिशायी।
6. **अन्यसन्निधि** -नुदत्यनार्द्रमनाः श्वश्रूर्मा गृहभरे सकले।
7. **प्रस्ताव**- श्रूयते समागमिष्यति तव प्रयोऽद्य प्रहरमात्रेण।
8. **देश** -अन्यत्र यूय कुसुमावचायं कुरुध्वमत्रस्मि करोमि सख्यः।
9. **काल** -गुरुजनपरवश प्रिय किं भणामि तव मन्दभागिनी अहम्।

10. **चेष्टा** -द्वारोपान्तनिरन्तरे ममि तया सौन्दर्यसारश्रिया।

# ॥चतुर्थ उल्लासः॥

## काव्य के भेद-

(क) अविवक्षितवाच्य (ख) विवक्षितान्यपरवाच्य

### (क) अविवक्षितवाच्य- (लक्षणामूला)

**"अविवक्षितवाच्यो यस्तत्र वाच्यं भवेद्धनौ।**
**अर्थान्तरे संक्रमितमत्यन्तं वा तिरस्कृतम्" ॥**

अविवक्षितवाच्य लक्षणामूल जो ध्वनिभेद है उस ध्वनिभेद में वाच्य या तो अर्थान्तर में सङ्क्रमित हो जाता है या अत्यन्ततिरस्कृत हो जाता है इस प्रकार यह अविवक्षितवाच्य ध्वनि दो प्रकार की होती है ।

अविवक्षितवाच्य के दो भेद-1. **अर्थान्तरसङ्क्रमित** 2. **अत्यन्ततिरस्कृत**

### 1. अर्थान्तरसङ्क्रमित-

**'वाच्यं क्वचिदनुप्रयुज्यमानत्वाद् अर्थान्तरे परिणमितं'।**

जहाँ वाच्यार्थ का सीधा वाच्यतावच्छेदकरूप से अन्वय नहीं बनता वहाँ शब्द अपने सामान्य अर्थ को छोड़कर स्वसम्बद्ध किसी विशिष्ट अर्थ को बोधित करता है तो वहाँ अर्थान्तरसङ्क्रमितवाच्य ध्वनि होती है ।

उदाहरण- **त्वामस्मि वच्मि विदुषां समवायोऽत्र तिष्ठति।**
**आत्मीयां मतिमास्थाय स्थितिमत्र विधेहि तत्॥**

'यहाँ पर वचन आदि सामान्यार्थ उपदेशादि विशिष्टार्थ रूप में परिणत हो जाता है' ।

### 2. अत्यन्ततिरस्कृत-

**'क्वचिदनुपद्यमानतया अत्यन्तं तिरस्कृतम्'।**

कहीं पर वाच्यार्थ अनुपपद्यमान होने से अत्यन्ततिरस्कृत हो जाता है ।

उदाहरण-

**उपकृतं बहु तत्र किमुच्यते सुजनता प्रथिता भवता परम्।**
**विदधदीदृशमेव सदा सखे सुखितमास्स्व ततः शरदां शतम्।**

यह कोई अपकार करने वाले व्यक्ति के प्रति विपरीत लक्षणा से यह कह रहा है ।

### (ख) विवक्षितान्यपरवाच्य- (अभिधामूला)

**"विवक्षितं चान्यपरं वाच्यं यत्रापरस्तु सः।**
**कोऽप्यसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यो लक्ष्यव्यङ्ग्यक्रमः परः" ॥**

जहाँ वाच्यार्थ विवक्षित होने पर भी अन्यपर (अर्थात् व्यङ्ग्यनिष्ठ) होता है वह विवक्षितान्यपरवाच्य नामक दूसरा भेद होता है ।

विवक्षितान्यपरवाच्य के दो भेद-

1. **असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य** 2. **संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य**

1. असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य- (रसादि ध्वनि)

**"रसभावतदाभासभावशान्त्यादिरक्रमः।**
**भिन्नो रसाद्यलंकारादलंकार्यतया स्थितः" ॥**

| | |
|---|---|
| 1. रस | 2. भाव |
| 3. रसाभास | 4. भावाभास |
| 5. भावोदय | 6. भावसन्धि |
| 7. भावशबलता | 8. भावशान्ति |

### (1) रसस्वरूप-

**"कारणान्यथ कार्याणि सहकारीणि यानि च,**
**रत्यादेः स्थायिनो लोके तानि चेन्नाट्यकाव्ययोः।**
**विभावा अनुभावास्तत् कथ्यन्ते व्यभिचारिणः,**
**व्यक्तः स तैर्विभावाद्यैः स्थायी भावो रसः स्मृतः" ॥**

लोक में रति आदिरूप स्थायीभाव के जो कारण, कार्य और सहकारी कारण होते हैं यदि वे नाटक या काव्य में प्रयुक्त होते हैं तो क्रमशः विभाव, अनुभाव और व्यभिचारीभाव कहलाते हैं । और उन विभाव (आलम्बन या उद्दीपन) आदि से व्यक्त वह रति आदि रूप स्थायी भाव रस कहलाता है ।

आचार्यभरत द्वारा नाट्यशास्त्र में प्रतिपादित रससूत्र-

**"विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद् रसनिष्पत्तिः" ॥**

विभाव, अनुभाव तथा व्यभिचारी भावों के संयोग से रस की निष्पत्ति होती है ।

**रस सिद्धान्त सम्बन्धी चार मत-**

1. **भट्टलोल्लट**- उत्पत्तिवाद (मीमांसा) ।
2. **शंकुक**- अनुमितिवाद (न्याय) ।
3. **भट्टनायक**- भुक्तिवाद (साख्य) ।
4. **अभिनवगुप्त**- अभिव्यक्तिवाद शैव ।

### 1. भट्टलोल्लट- (उत्पत्तिवाद) मीमांसक।

भरत-सूत्र के व्याख्याकारों में भट्टलोल्लट **'उत्पत्तिवाद'** को मानने वाले हैं। उनके मत में विभाव, अनुभाव आदि के संयोग से अनुकार्य राम आदि में रस की उत्पत्ति होती है । उनमें भी विभाव सीता आदि मुख्यरूप से रस के उत्पादक होते हैं । अनुभाव उस उत्पन्न हुए रस को बोधित करनेवाले होते हैं और व्यभिचारिभाव उस उत्पन्न रस के परिपोषक होते हैं। अतः स्थायिभाव के साथ **विभावों** का **'उत्पाद्य-उत्पादकभाव'**, **अनुभावों** का **'गम्य-गमकभाव'** और **व्यभिचारिभावों** का **'पोष्य-पोषक'** भाव सम्बन्ध होता है । इसलिए भरत-सूत्र में जो **'संयोग'** शब्द आया है भट्टलोल्लट के मत में उसके भी तीन अर्थ हैं 'विभावों' के साथ संयोग अर्थात् 'उत्पाद्य-उत्पादकभाव' सम्बन्ध 'अनुभावों' के साथ 'गम्य-गमकभाव' सम्बन्ध तथा

'व्यभिचारिभावों' के साथ 'पोष्य-पोषकभाव' रूप सम्बन्ध 'संयोग' शब्द का अर्थ होता है । इसी बातको आगे कहते हैं-

1. **विभाव- "विभावैःललनोद्यानादिभिरालम्बनोद्दीपनकारणैः रत्यादिको भाव जनितः"** ॥ विभाव अर्थात् रस के आलम्बन तथा उद्दीपन कारणभूत ललना (आलम्बन विभाव) और उद्यानादि (उद्दीपन विभावों) से रति आदि स्थायी भाव उत्पन्न हुआ । विभाव दो प्रकार के होते है-

1 आलम्बन (नायक या नायिका)
2 उद्दीपन (उपवन, वेशभूषा इत्यादि) ।

2. **अनुभाव- "अनुभावैः- कटाक्षभुजाक्षेपप्रभृतिभिः कार्यैः प्रतीतियोग्यः कृतः"** । विभावोत्पन्न वह स्थायीभाव कार्यभूत कटाक्ष, भुजाक्षेप आदि अनुभावों से प्रतीति के योग्य किया गया ।

3. **व्यभिचारी या संचारीभाव- "व्यभिचारिभिः- निर्वेदादिभिः सहकारिभिः उपचितो मुख्याः । वृत्या रामादावनुकार्ये तद्रूपतानुसन्धानान्नर्त्तके अपि प्रतीयमानो इति भट्टलोल्लट प्रभृतयः"** । और वह सहकारी रूप निर्वेद आदि व्यभिचारी भावों से पुष्ट किया गया मुख्य रूप से अनुकार्य रूप राम आदि में और उसके स्वरूप का अनुकरण करने से नट में प्रतीयमान अर्थात् आरोप्यमाण रत्यादि स्थायीभाव ही रस कहलाता है यह भट्टलोल्लट आदि का मत है । वाक, अंग, तथा सत्वादि द्वारा विविध प्रकार के रसानुकूल संचरण करने वाले भावों को व्यभिचार या 'संचारी' भाव कहते हैं। ये (33) प्रकार के होते तथा रसास्वादन कराने वाले होते हैं।




आलम्बन (ललना)
उद्दीपन (उद्यानादि)

- **अनुकार्य**- रामादि, **अनुकर्ता**- नटादि ।
- '**भट्टलोल्लट**' ने '**निष्पत्ति**' का अर्थ'उत्पत्ति' माना है, '**संयोग**' का अर्थ '**उत्पाद्य-उत्पादक**' माना है । (अर्थात् रस की उत्पत्ति होती है।)
- इन्होंने '**निष्पत्ति**' के तीन अर्थ किये हैं – **उत्पत्ति, प्रतीति, पुष्टि ।**
- इनके अनुसार मुख्य रूप से रस रामादि में तथा गौणरूप से नटादि में रहता है ।
- सामाजिक में रस की उत्पत्ति नहीं होती है।

## 2. शंकुक- (अनुमितिवाद) **नैयायिक,**

(अर्थात् रस अनुमान का विषय है)

न्याय-सिद्धान्त के अनुयायी भरत-सूत्र के दूसरे टीकाकार शंकुक ने इस सूत्र की दूसरे प्रकार की व्याख्या उपस्थित की है । उसमें उन्होंने सामाजिक के साथ रस का सम्बन्ध दिखलाने का प्रयत्न किया है । इस व्याख्याके अनुसार नट कृत्रिम रूप से अनुभाव आदि का प्रकाशन करता है । परन्तु सौन्दर्य के बल से उनमें वास्तविकता-सी प्रतीत होती है । उन कृत्रिम अनुभाव आदिको देखकर सामाजिक, नट में वस्तुतः विद्यमान न होनेपर भी, उसमें रसका अनुमान कर लेता है और अपनी वासना के वशीभूत होकर उस अनुमीयमान रस का आस्वादन करता है । शंकुक की इस व्याख्या को काव्यप्रकाशकार ने निम्नलिखित प्रकार से उपस्थित किया है-

(1) राम एवायम् अयमेव राम इति- **सम्यक् प्रतीतिः ।**
(2) न रामोऽयमित्यौत्तरकालिके बाधे रामोऽयमिति-**मिथ्याप्रतीतिः ।**
(3) रामः स्याद्वा न वाऽयमिति- **संशयात्मक प्रतीतिः ।**
(4) रामः सदृशोऽयमिति- **सादृश्यात्मक प्रतीतिः ।**

**"सम्यक्मिथ्यासंशयसादृश्यप्रतीतिभ्यो विलक्षणया (चित्रतुरगादिन्यायेन) रामोऽयमिति प्रतिपत्या ग्राह्ये नटे"-**

> **"सेयं ममांगेषु सुधारसच्छटा सुपूरकर्पूरशलाकिका दृशोः ।**
> **मनोरथश्रीर्मनसः शरीरिणी प्राणेश्वरी लोचनगोचरतां गता"** ॥

1. 'यह राम ही है' अथवा 'यह ही राम है' इस प्रकार की सम्यक् प्रतीति ,
2. 'यह राम नहीं है इस प्रकार उत्तरकालमें बाधित होनेवाली 'यह राम' है इस प्रकार की मिथ्याप्रतीति,
3. 'यह राम है या नहीं इस प्रकार की संशयरुप प्रतीति,
4. 'यह राम के समान हैं' इस प्रकार की सादृश्य-प्रतीति,

इन 1. सम्यक्प्रतीति, 2. मिथ्याप्रतीति, 3. संशयप्रतीति तथा 4, सादृश्यप्रतीतियों से भिन्न प्रकार की '**चित्र-तुरग-न्याय**' से होने वाली पांचवें प्रकार की प्रतीति से ग्राह्य नट में- 'मेरे अङ्गों में सुधारस के समान आनन्ददायिनी, आँखों के लिए कर्पूर की शलाका के समान शीतलतादायक और मन के लिए शरीर-धारिणी मनोरथ श्री के समान यह प्राणेश्वरी मुझे अब दिखलायी दे रही है' ।

> **"दैवादमद्य तया चपलादयतनेत्रया वियुक्तश्च ।**
> **अविरलविलोलजलदः कालः समुपागतश्चायम्"** ॥

'दैवात् मैं चञ्चल, बड़ी-बड़ी आँखों वाली उस प्रियतमा से आज ही अलग हुआ और आज ही निरन्तर उमड़ते हुए मेघों से युक्त यह सन्तापकारी वर्षा का काल आ गया' ।

इत्यादि काव्यों के अनुशील से तथा शिक्षा के अभ्यास से सिद्ध किये हुए अपने अनुभाव इत्यादि कार्य से नट के ही द्वारा प्रकाशित किये जाने वाले, कृत्रिम होने पर भी कृत्रिम न समझे जाने वाले, विभाव

आदि शब्दों से व्यवहृत होने वाले, कारण, कार्य और सहकारियों के साथ 'संयोग' अर्थात् 'गम्य-गमकमावरूपसम्बन्ध' से, अनुमीयमान होनेपर भी, वस्तुके सौन्दर्य के कारण तथा आस्वाद का विषय होने से अन्य अनुमीय-मान अर्थों से विलक्षण स्थायीरूप से सम्भाव्यमान रति आदि भाव वहाँ अर्थात् नट में वास्तव रूप में रहते हुए भी सामाजिक के संस्कारों से आस्वाद किया जाता हुआ 'रस' कहलाता है । यह श्रीशंकुक का मत है । इस मत में भरत-सूत्रके शब्दका अर्थ और शब्दका अर्थ है।

- सामाजिक के संस्कार द्वारा रस का आस्वादन।
- नट में रस की अनुमिति से प्रतीति।

**'निष्पत्ति'**- 'अनुमिति', **'संयोग'**- 'गम्य-गमकभावसम्बन्ध'

## 3. भट्टनायक- (भुक्तिवाद) सांख्य ।

इनके अनुसार रस को जानने में 'भोज्य-भोजक' सम्बन्ध है।

**"न ताटस्थ्येन नात्मगतत्वेन रसः प्रतीयते, नोत्पद्यते, नाभिव्यज्यते अपितु काव्ये नाट्ये चाभिधातो द्वितीयेन विभावादिसाधारणीकरणात्मना भावकत्वव्यापारेण भाव्यमानः स्थायी, सत्वोद्रेकप्रकाशानन्दमयसंविद्विश्रान्तिसतत्त्वेन भोगेन भुज्यते इति भट्टनायकः"।**

भरतमुनि के सूत्रके तीसरे व्याख्याकार भट्टनायकने सामाजिक को होनेवाली साक्षात्कारात्मक रसानुभूतिके उपपादन के लिए एक नये ही मार्गका अवलम्बन किया है। उसे साहित्यशास्त्र में **'भुक्तिवाद'** नाम से कहा जाता है । उसका आशय यह है कि रस की **'निष्पत्ति'** न अनुकार्य राम आदि में होती है और न अनुकर्ता नट आदि में । अनुकार्य और अनुकर्ता दोनों तटस्थ हैं, उदासीन हैं । उनको रसानुभूति नहीं होती है । वास्तविक रसानुभूति सामाजिक को होती है । उसका उपपादन अन्य किसी व्याख्याकार ने नहीं किया है । भट्टलोल्लट ने मुख्यरूप से 'तटस्थ' राम आदि में और गौणरूप से 'तटस्थ' नट में रस की 'उत्पत्ति' मानी है । पर इसमें सामाजिक का स्थान कहीं नहीं आया है । अतएव **'ताटस्थ्येनरसोत्पत्ति'** माननेवाले भट्टलोल्लट का सिद्धान्त ठीक नहीं है । श्रीशंकुक ने 'तटस्थ' नटमें रस की 'अनुमिति' प्रतीति मानी है और उसके द्वारा संस्कारवश सामाजिक की रस-चर्वणा का उपपादन करने का यत्न किया है । परन्तु 'अनुमिति' तो केवल परोक्ष-ज्ञानरूप होती है । साक्षात्कारात्मक रसानुभूति की समस्या उसके द्वारा हल नहीं हो सकती है । इसलिए यह सिद्धान्त भी ठीक नहीं है । **'न ताटस्थ्येन रस उत्पद्यते, न प्रतीयते'** ताटस्थ्य से अर्थात् अनुकार्यगत या अनुकर्तृगतरूप से न रस की उत्पत्ति होती है, और न प्रतीति या अनुमिति होती है । यहाँ **'न उत्पद्यते'** से 'भट्टलोल्लट' के **'उत्पत्तिवाद'** का और **'न प्रतीयते'** मे 'शंकुक' के **अनुमितिवाद'** का निराकरण किया गया है, तथा **'नाभिव्यज्यते'** पद से 'अभिनवगुप्त' के **'अभिव्यक्तिवाद'** का निराकरण किया है ।

- रस अनुभूतिस्वरूप है ।
- **निष्पत्ति**- भुक्ति, **संयोग**- भोज्यभोजकभाव सम्बन्ध।

## 4. अभिनवगुप्त- (अभिव्यक्तिवाद)

(इनके अनुसार रस अभिव्यक्ति का विषय है)

**"लोके प्रमदादिभिः स्थाय्यनुमानेऽभ्यासपाटववतां काव्ये नाट्ये च..... । पानक-रस-न्यायेन चर्व्यमाणः, पुर इव परिस्फुरन, हृदयमिव प्रविशन्, सर्वाङ्गीणमिवालिङ्गेन,अन्यत्सर्वमिवतिरोदधद्... ।ब्रह्मास्वादमिवानुभावयन्, अलौकिकचमत्कारकारी श्रृंगारादिको रसः"।**

इसलिए भरत-नाट्यशास्त्र के चतुर्थ किन्तु सर्वप्रमुख व्याख्याकार अभिनवगुप्त ने **'अभिव्यक्तिवाद'** की स्थापना की है । जिस प्रकार भट्टलोल्लट ने उत्तरमीमांसा के, श्रीशंकुक ने न्याय के और भट्टनायक ने सांख्य के आधार पर अपने-अपने मतों की स्थापना की है, उसी प्रकार अभिनवगुप्त ने अपने पूर्ववर्ती अलङ्कारशास्त्र के प्रमुख ध्वनिवादी आचार्य 'आनन्दवर्धन' के आधार पर अपने **'अभिव्यक्तिवाद'** का प्रतिपादन किया है इसलिए उनका मत आलङ्कारिक मत कहा गया है । उन्होंने स्पष्टरूप से सामाजिकगत रसानुभूति के उपपादन के लिए दूसरे मार्ग का अवलम्बन किया है । उसमें पहली बात तो उन्होंने यह स्पष्ट कर दी है कि सामाजिक गत स्थायिभाव ही रसानुभूति का निमित्त होता है । मूल मनःसंवेग अर्थात् वासना या संस्काररूप में रति आदि स्थायिभाव सामाजिक की आत्मा में स्थित रहता है । वह साधारणीकृत रूप से उपस्थित विभावादि-सामग्री से अभिव्यक्त या उद्बुद्ध हो जाता है और तन्मयीभावके कारण वेद्यान्तर के सम्पर्क से शून्य ब्रह्मास्वाद के सदृश परमानन्दरूप में अनुभूत होता है । इस मत में भट्टनायक के समान शब्द में **'भावकत्व'** तथा **'भोजकत्व'** रूप दो व्यापारों की कल्पना नहीं की गयी है, परन्तु **'भावकत्व'** व्यापार के स्थान पर **'साधारणीकरण'** व्यापार, अभिधा तथा लक्षणा के साथ शब्द की 'व्यञ्जना' नामक तृतीय वृत्ति अवश्य मानी गई है ।

- **रसस्थिति**- आत्मगत अर्थात् सामाजिक गत
- **निष्पत्ति**- अभिव्यक्ति, **संयोग**- व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव सम्बन्ध।

**"चर्वणनिष्पत्त्या तस्य निष्पत्तिरूपचरितेति कार्योऽप्युच्यताम्"।**

आस्वाद की उत्पत्ति होने से उपचार से भी रस की उत्पत्ति कही जा सकती है। इसलिये रस को उपचार से 'कार्य' भी कहा जा सकता है। लोकोत्तर अनुभूति का विषय होने से रस को उपचार से 'ज्ञेय' भी कहा जाता है। वस्तुतः रस न कार्य है न 'ज्ञेय' है अपितु अलौकिक है।

## विभावादि के अनुक्त होने पर आक्षेप द्वारा बोध-

1. **विभाव**- (अनुभाव व्यभिचारिभाव का आक्षेप)
   वियदलिमलिनाम्बुगर्भमेघं मधुकरकोकिलकूजितैर्दिशांश्रीः।
   धरणिरभिनवाङ्कुराङ्कटङ्का प्रणतिपरे दयिते प्रसीद मुग्धे॥

2. **अनुभाव** -
   परिमृदितमृणालीम्लानमङ्गं प्रवृत्तिः

कथमपि परिवारप्रार्थनाभिः क्रियासु।
कलयति च हिमांशोर्निष्कलङ्कस्यलक्ष्मी-
मभिनवकरिदन्तच्छेदकान्तः कपोलः॥

### 3. व्यभिचारीभाव-

दूरादुत्सुकमागते विगलितं संभाषिणि स्फारितं
संश्लिष्यत्यरुणं गृहीतवसने किंचाञ्चितभ्रूलतम्।
मानिन्याश्चरणानतिव्यतिकरे बाष्पाम्बुपूर्णेक्षणं
चक्षुर्जातमहो प्रपञ्चचतुरं जातागसि प्रेयसि॥

### रस के आठ प्रकार -

**"श्रृङ्गारहास्यकरुणरौद्रवीर भयानकाः।
बीभत्सोद्भुतसंज्ञौ चेत्यष्टौ नाट्ये रसाः स्मृताः॥**

| सं. | रस | स्थायीभाव | वर्णः |
|---|---|---|---|
| 1 | श्रृंगार | रति | श्याम |
| 2 | हास्य | हास | श्वेत |
| 3 | करुण | शोक | कपोत |
| 4 | रौद्र | क्रोध | लाल |
| 5 | वीर | उत्साह | सुवर्ण |
| 6 | भयानक | भय | कृष्ण |
| 7 | बीभत्स | जुगुप्सा | नील |
| 8 | अद्भुत् | विस्मय | पीत |
| 9 | शान्त | शम निर्वेद | श्वेत। |

### (1) श्रृंगार-

- श्रृंगार के दो भेद- (1) सम्भोग (2) विप्रलम्भ
- विप्रलम्भ के पांच प्रकार- (1) अभिलाष (2) ईर्ष्या (3) विरह (4) प्रवास (5) शाप। (विश्वनाथ अभिलाष को नहीं मानते हैं।)
- भरतमुनि 8 रस मानते है, लेकिन विश्वनाथ और मम्मट शान्त रस मिलाकर 9 रस स्वीकार करते हैं।

### 1. सम्भोगश्रृंगार-

**उदाहरण-1.** शून्यं वासगृहं विलोक्य शयनादुत्थाय किंचिच्छनै-
र्निद्राव्याजमुपागतस्य सुचिरं निर्वर्ण्य पत्युर्मुखम्।
विस्रब्धं परिचुम्ब्य जातपुलकामालोक्य गण्डस्थलीं
लज्जानम्रमुखी प्रियेण हसता बाला चिरं चुम्बिता॥

**उदाहरण-2** त्वं मुग्धाक्षि विनैव कञ्चुलिकया धत्से मनोहारिणीं
लक्ष्मीमित्यभिधायिनि प्रियतमे तद्वीटिकासंस्पृशि।
शय्योपान्तनिविष्टसस्मितसखीनेत्रोत्सवानन्दितो
निर्यातः शनकैरलीकवचनोपन्यासमालीजनः॥

### (2) विप्रलम्भश्रृंगार-

विप्रलम्भ के पांच प्रकार -

**1. अभिलाष** -प्रेमार्द्राः प्रणयस्पृशः परिचयादुद्गाढरागोदया।
स्तास्ता मुग्धदृशो निसर्गमधुराचेष्टा भवेयुर्मयि।
यास्वन्तःकरणस्य वाह्यकरणव्यापाररोधी क्षणा-
दाशंसापरिकल्पितास्वपि भवत्यानन्दसान्द्रो लयः॥

**2. विरह** - अन्यत्र व्रजतीति का खलु कथा नाप्यस्य तादृक् सुहृद्,
यो मां नेच्छति नागतश्च हह हा कोऽयं विधेः प्रक्रमः।
इत्यल्पेतरकल्पनाकवलितस्वान्ता निशान्तान्तरे
बाला वृत्तविवर्तनव्यतिकरा नाप्नोति निद्रां निशि॥

**3. ईर्ष्या** -सा पत्युः प्रथमापराधसमये सख्योपदेशं विना।
नो जानाति सविभ्रमाङ्गवलनावक्रोक्तिसंसूचनम्।
स्वच्छैरच्छकपोलमूलगलितैः पर्यस्तनेत्रोत्पला
बाला केवलमेव रोदिति लुठल्लोलालकैरश्रुभिः

**4. प्रवास** -प्रस्थानं वलयैः कृतं प्रियसखैरस्रैरजस्रं गतं,
धृत्या न क्षणमासितं व्यवसितं चित्तेन गन्तुं पुरः।
यातुं निश्चितचेतसि प्रियतमे सर्वे समं प्रस्थिता
गन्तव्ये सति जीवित प्रियसुहृत्सार्थः किमु त्यज्यते॥

**5. शाप-** त्वामालिख्य प्रणयकुपितां धातुरागैः शिलाया-
मात्मानं ते चरणपतितं यावदिच्छामि कर्तुम्।
अस्रैस्तावन्मुहुरुपचितैर्दृष्टिरालुप्यते मे
क्रूरस्तस्मिन्नपि न सहते संगमं नौ कृतान्तः॥

### (2) हास्य -

आकुञ्च्य पाणिमाशुचिं मम मूर्ध्नि वेश्या
मन्त्राम्भसां प्रतिपदं पृषतैः पवित्रे।
तारस्वनं प्रथितथूत्कमदात्प्रहारं
हाहा हतोऽहमिति रोदिति विष्णुशर्मा॥

### (3) करुण

-हा मातस्त्वरिताऽसि कुत्र किमिदं हा देवताः क्वाऽशिषः,
प्राणान् पतितोऽशनिर्हुतवहस्तेऽङ्गेषु दग्धे दृशौ।
इत्थं घर्घरमध्यरुद्धकरुणाः पौराङ्गनानां गिर-
श्चित्रस्थानपि रोदयन्ति शतधा कुर्वन्ति भित्तीरपि॥

### (4) रौद्र

-कृतमनुमतं दृष्टं वा यैरिदं गुरुपातकं

मनुजपशुभिर्निर्मर्यादैर्भवद्भिरुदायुधैः।
नरकरिपुणा सार्धं तेषां सभीमकिरीटिना-
मयमहमसृङ्मेदोमांसैः करोमि दिशां बलिम्॥

**(5) वीर** - क्षुद्राः संत्रासमेते विजहत हरयः क्षुण्णशक्रेभकुम्भा
युष्मद्देहेषु लज्जां दधति परममी सायका निष्पतन्तः।
सौमित्रे तिष्ठ पात्रं त्वमसि न हि रुषां नन्वहं मेघनादः
किंचिद्भ्रूभङ्गलीलानियमितजलधिं राममन्वेषयामि॥

**(6) भयानक** - ग्रीवाभङ्गाभिरामं मुहुरनुपतति स्यन्दने बद्धदृष्टिः
पश्चार्धेन प्रविष्टः शरपतनभयाद्भूयसा पूर्वकायम्।
दर्भैरर्धावलीढैः श्रमविवृतमुखभ्रंशिभिः कीर्णवर्त्मा
पश्योदग्रप्लुतत्वाद्वियति बहुतरं स्तोकमुर्व्यां प्रयाति॥

**(7) वीभत्स** - उत्कृत्योकृत्य कृत्तिं प्रथममथ पृथूत्सेधभूयांसि मांसा।
न्यंसस्फिक्पृष्ठपिण्ड्याद्यवयवसुलभान्युग्रपूतीनि जग्ध्वा।
आर्त्तः पर्यस्तनेत्रः प्रकटितदशनः प्रेतरङ्कः करङ्का-
दङ्कस्थादस्थिसंस्थं स्थपुटगतमपि क्रव्यमव्यग्रमत्ति॥

**(8) अद्भुत** - चित्रं महानेष बतावतारः क्व कान्तिरेषाभिनवैव भङ्गिः।
लोकोत्तरं धैर्यमहो प्रभावः काप्याकृतिर्नूतन एष सर्गः॥

**स्थायीभाव-**

**"रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भयं तथा।**
**जुगुप्सा विस्मयश्चेति स्थायिभावाः प्रकीर्तिताः"॥**

**व्यभिचारीभाव-**

निर्वेदग्लानिशङ्काख्यास्तथासूयामदश्रमाः।
आलस्यं चैव दैन्यं च चिन्ता मोहः स्मृतिर्धृतिः॥
व्रीडा चपलता हर्ष आवेगो जडता तथा।
गर्वो विषाद औत्सुक्यं निद्रापस्मार एव च॥
सुप्तं प्रबोधोऽमर्षश्चाप्यवहित्थमथोग्रता।
मतिव्याधिस्तथोन्मादस्तथा मरणमेव च॥
त्रासश्चैव वितर्कश्च विज्ञेया व्यभिचारिणः।
त्रयस्त्रिंशदमी भावाः समाख्यातास्तु नामतः॥

**नवम रस शान्त-**

**"निर्वेदस्थायिभावोऽस्ति शान्तोऽपि नवमो रसः"।**

उदाहरण- अहौ वा हारे वा कुसुमशयने वा दृषदि वा
मणौ वा लोष्ठे वा बलवति रिपौ वा सुहृदि वा।
तृणे वा स्त्रैणे वा मम समदृशो यान्ति दिवसाः
क्वचित्पुण्यारण्ये शिव शिव शिवेति प्रलपतः॥

## (2) भाव -

**"रतिर्देवादिविषया व्यभिचारी तथाञ्जितः।**
**भावः प्रोक्तः आदिशब्दान्मुनिगुरुनृपपुत्रादिविषया"।**

देवादिविषयक रति-

उद.- कण्ठकोणविनिविष्टमीश ते कालकूटमपि मे महामृतम्-
अप्युपात्तममृतं भवद्वपुर्भेदवृत्ति यदि मे न रोचते॥- **देव।**

हरत्यघं संप्रति हेतुरेष्यतः शुभस्य पूर्वाचरितैः कृतं शुभैः।
शरीरभाजां भवदीयदर्शनं व्यनक्ति कालत्रितयेऽपि योग्यताम्॥- **मुनि।**

अञ्जितव्यभिचारी-

जाने कोप पराङ्ग्मुखी प्रियतमा स्वप्नेऽद्य द्रष्टा मया।
मा मां संस्पृश पाणिनेति रुदती गन्तुं प्रवृत्ता पुरः।
नो यावत्परिरभ्य चाटुशतकैराश्वासयामि प्रियां
भ्रातस्तावदहं शठेन विधिना निद्रादरिद्रीकृतः॥

## (3) रसाभास -

स्तुमः कं वामाक्षिक्षणमपि विना यं न रमसे !,
विलेभे कः प्राणान् रणमखमुखे यं मृगयसे।
सुलग्ने को जातः शशिमुखि यमालिङ्गसि बलात्
तपःश्रीः कस्यैषा मदननगरि ध्यायसि तु यम्॥

## (4) भावाभास -

राकासुधाकरमुखी तरलायताक्षी
सा स्मेरयौवनतरङ्गितविभ्रमाङ्गी।
तत् किं करोमि विदधे कथमत्र मैत्रीं
तत्स्वीकृतिव्यतिकरे क इवाभ्युपायः॥

## (5) भावशान्ति -

तस्याः सान्द्रविलेपनस्तनतटप्रश्लेषमुद्राङ्कितं
किं वक्षश्चरणानतिव्यतिकरव्याजेन गोपाय्यते।
इत्युक्ते क्व तदित्युदीर्य सहसा तत् संप्रमार्ष्टुं मया
साश्लिष्टा रसभेन तत्सुखवशात्तन्व्या च तद्विस्मृतम्॥

## (6) भावोदय -

एकस्मिन् शयने विपक्षरमणीनामग्रहे मुग्धया।
सद्यो मानपरिग्रहग्लपितया चाटूनि कुर्वन्नपि।
आवेगादवधीरितः प्रियतमस्तूर्ष्णीं स्थितस्तत्क्षणं
माभूत्सुप्त इवेत्यमन्दवलितग्रीवं पुनर्वीक्षितः॥

## (7) भावसन्धि -

उत्सिक्तस्य तपः पराक्रमनिधेरभ्यांगमादेकतः।
सत्संगप्रियता च वीररभसोत्फालश्च मां कर्षतः।
वैदेहीपरिरम्भ एष च मुहुश्चैतन्यमामीलयन्
आनन्दी हरिचन्दनेन्दुशिशिरस्निग्धो रुणद्ध्यन्यतः॥

## (8) भावशबलता -

क्वकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलं भूयोऽपि दृश्येत सा दोषाणां
प्रशमाय नःश्रुतमहो कोपेऽपि कान्तं मुखम्।
किं वक्ष्यन्त्यपकल्मषाः कृतधियः स्वप्नेऽपि सा दुर्लभा
चेतः स्वास्थयमुपैहि कः खलु युवा धन्योऽधरं धास्यति॥

# ॥पञ्चम उल्लास॥

## गुणीभूतव्यङ्ग्य -

**"अगूढमपरस्याङ्गं वाच्यसिद्ध्यङ्ग्यमस्फुटम्।
सन्दिग्धतुल्यप्राधान्ये काकाक्षिप्तासुन्दरम्"॥**

गुणीभूतव्यङ्ग्य के आठ प्रकार होते हैं-

### (1) अगूढ़व्यङ्ग्य -

**1. अर्थान्तर सङ्क्रमित-**

यस्यासुहृत्कृततिरस्कृतिरेत्यतप्त-
सूचीव्यधव्यतिकरेण युनक्ति कर्णौ।
काञ्चीगुणग्रथनभाजनमेष सोऽस्मि
जीवन्न संप्रति भवामि किमावहामि॥

**2. अत्यन्ततिरस्कृत-**

उन्निद्रकोकणदरेणुपिशङ्गिताङ्गा
गायान्ति मञ्जु मधुपा गृहदीर्धिकासु।
एतच्चकास्ति च रवेर्नवबन्धुजीव
पुष्पच्छदाभमुदयाचलचुम्बि बिम्बम्॥

### (2) अपराङ्ग व्यङ्ग्य-

यह वस्तु अलङ्कार से 8 प्रकार का होता है।

**क.** अयं स रशनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दनः।
नाभ्यूरुजघनरुपर्शी नीवीविस्रंसनः करः॥

**ख.** कैलासालयभाललोचनरुचा निर्वर्तितालक्तक-
व्यक्तिः पादनखद्युतिर्गिरिभुवः सा वः सदा त्रायताम्।
स्पर्धाबन्धसमृद्धयेव सुदृढं रूढा यया नेत्रयोः
कान्तिः कोकनदानुकारसरसा सद्य समुत्सार्यते

**ग.** अत्युच्चाः परितः स्फुरन्ति गिरयः स्फारास्तथाम्भोधय-
स्तानेतानपि बिभ्रती किमपि न क्लान्तासि तुभ्यं नमः।
आश्चर्येण मुहुर्मुहः स्तुतिमिति प्रस्तौमि यावद्भुव-
स्तावद्बिभ्रदिमां स्मृतस्तव भुजो वाचस्ततो मुद्रिताः॥

**घ.** बन्दीकृत्य नृप द्विषां मृगदृशस्ताः पश्यतां प्रेयसां
श्लिष्यन्ति प्रणमन्ति लान्ति परितश्चुम्बन्ति तेसैनिकाः।
अस्माकं सुकृतैर्दृशोर्निपतितोऽस्यौचित्यवारांनिधे
विध्वस्ता विपदोऽखिलास्तदिति तैः प्रत्यर्थिभिः स्तूयसे॥

### (3) वाच्यसिद्धव्यङ्ग्य -

भ्रमिमरतिमलसहृदयतां प्रलयं मूर्छां तमः शरीरसादम्।
मरणं च जलदभुजगजं प्रसह्य कुरुते विषं वियोगिनीनाम्॥

गच्छाम्यच्युत दर्शनेन भवतः किं तृप्तिरुत्पद्यते
किं त्वेवं विजनस्थयोर्हतजनः संभावयत्यन्यथा॥

### (4) अस्फुटव्यङ्ग्य -

अदृष्टेदर्शनोत्कण्ठा दृष्टे विच्छेदभीरुता।
नादृष्टेन न दृष्टेन भवता लभ्यते सुखम्।

### (5) सन्दिग्धप्राधान्यव्यङ्ग्य -

हरस्तु किंचित्परिवृत्तधैर्यश्चन्द्रोदयारम्भ इवाम्बुराशिः।
उमामुखे बिम्बफलाधरोष्ठे व्यापारयामास विलोचनानि॥

### (6) तुल्यप्राधान्यव्यङ्ग्य -

ब्राह्मणातिक्रमत्यागो भवतामेव भूतये।
जामदग्न्यस्तथा मित्रम् अन्यथा दुर्मनायते

### (7) काकाक्षिप्तव्यङ्ग्य -

मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपात
दुःशासनस्य रुधिरं न पिबाम्युरस्तः॥
संचूर्णयामि गदया न सुयोधनोरू
संधिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन॥

### (8) असुन्दर व्यङ्ग्य –

वानीरकुञ्जोड्डीन शकुनिकोलाहलं श्रृण्वन्त्याः॥
गृहकर्मव्यापृताया वध्वाः सीदन्त्यङ्गानि॥

रसादि के गुणीभूतव्यङ्ग्य होने पर चार प्रकार के **रसवद अलङ्कार** होते हैं-

(1) रसवत् (2) प्रेय

(3) ऊर्जस्विन्  (4) समाहित।

गुणीभूतव्यङ्ग्य के अवान्तर भेद - (42)

# ॥सप्तम उल्लास ॥

प्रथम उल्लास में काव्यका लक्षण किया गया था । उसके बाद छठे उल्लास तक काव्यके भेदोपभेद आदि का वर्णन कर काव्यलक्षण की ही व्याख्या करने का प्रयत्न किया गया था। काव्यलक्षण में **'अदोषो' 'सगुणौ'** और **'अनलङ्कृती पुनः क्वापि'** ये पद भी हैं। इनमें से **'अदोषों'** पदकी व्याख्या के लिए पहिले दोषों के स्वरूप का स्पष्टीकरण होना चाहिये। इसलिए ग्रन्थकार दोषों का निरूपण करनेके लिए इस सप्तम उल्लास को प्रारम्भ कर रहे हैं। इसमें भी सामान्य लक्षण के बाद ही विशेष लक्षण करना उचित होगा, इसलिए दोष का सामान्य लक्षण करते हैं-

## काव्यदोष-

**"मुख्यार्थ हतिर्दोषो रसश्च मुख्यस्तदाश्रयाद् वाच्यः।**
**उभयोपयोगिनिः स्युः शब्दाद्यास्तेन तेष्वपि सः" ॥**

मुख्यार्थ का अपकर्ष जिससे होता है उसको दोष कहते हैं । मुख्यार्थ पद का अभिप्राय यहाँ वाच्यार्थ नहीं है, रस है, और रस मुख्य अर्थ है । इसलिए मुख्यतः रस के अपकर्षजनक कारण को दोष कहते हैं । परन्तु रस का आश्रय होने से वाच्य अर्थ  भी मुख्य अर्थ कहलाता है। इसलिए रस के साथ चमत्कारी वाच्य का अपकर्षकारक भी दोष कहलाता है। उसको अर्थदोष कहते हैं । शब्दादि  रस तथा वाच्यार्थ इन दोनों के बोधन में उपकारक  होते हैं इसलिए उनमें भी वह दोष रहता है  और वह पददोष कहलाता है ॥

**'हतिरपकर्षः' । शब्दाद्या इत्याद्याग्रहणाद् वर्णरचने।**

कारिका में आये हुए  'हति' शब्द का अर्थ विनाश नहीं अपितु अपकर्ष है **'शब्दाद्याः'** यहाँ आद्य पद के ग्रहण से वर्ण और रचना  का ग्रहण होता है।

## दोष -(6) प्रकार-

1. **पददोषाः** - च्युतसंस्कृत्यादयः -(16)
2. **वाक्यदोषाः** - श्रुतिकट्वादयः -(9)
3. **पदाशगतदोषा** - पदांशगतिनिहितार्थादयः -(7)
4. **वाक्यगतदोषा** - प्रतिकूलवर्णादयः -(21)
5. **अर्थदोषाः** - अपुष्टादयः -(23)
6. **रसदोषाः** - रसस्य स्वशब्दवाच्यता इत्यादयः -(13)

## पद दोष -(16)

दुष्टं पदं श्रुतिकटु च्युतसंस्कृत्यप्रयुक्तमसमर्थम्
निहतार्थमनुचितार्थं निरर्थकमवाचकं त्रिधाऽश्लीलम् ।।
सन्दिग्धमप्रतीतं ग्राम्यं नेयार्थमथ भवेत् क्लिष्टम्
अविमृष्टविधेयांश विरुद्धमतिकृत् समासगतमेव ॥

## रसदोषनिरूपण-

व्यभिचारिरसस्थायिभावानां शब्दवाच्यता।
कष्टकल्पनया व्यक्तिरनुभावविभावयोः ॥
प्रतिकूलविभावादिग्रहो दीप्तिः पुनः पुनः
अकाण्डे पथनच्छेदौ अङ्गस्याप्यतिविस्तृतिः ॥
अङ्गिनोऽननुसन्धानं प्रकृतीनां विपर्ययः।
अनङ्गस्याभिधानं च रसे दोषाः स्युरीदृशाः ॥

**ईदृशा**=नायिकापादप्रहारादिना नायककोपादिवर्णनम्।

**1. व्यभिचारिभावों की स्वशब्दवाच्यता-**

उदाहरण- सव्रीडा दयितानने सकरुणा मातङ्गचर्माम्बरे ॥

**2. रस (श्रृंगारादि) की स्वशब्दवाच्यता-**

उदाहरण-  तामनङ्गजयमङ्गलश्रियं किञ्चिदुच्यभुजमूललोकिताम्।
नेत्रयोः कृतवतोऽस्य गोचरे कोऽप्यजायत रसो निरन्तरः ॥

**स्वशब्द/रसादि वाच्यता - दो प्रकार-**

(1) रसादि शब्द से श्रृंगारादि नाम ।

(2) विभावादि प्रतिपादन द्वारा अभिधान।

**3. स्थायीभाव की स्वशब्दवाच्यता-**

उदाहरण-  सम्प्रहारे प्रहरणैः परस्परम्।
ठणत्कारैः श्रुतिगतैरुत्साहरतस्य कोऽप्यभूत् ॥

**4. अनुभाव की कष्टकल्पना से अभिव्यक्ति-**

उदाहरण-  कर्पूरधूलिधवलद्युति .....।

**5. विभाव की कष्टकल्पना से अभिव्यक्ति-**

उदाहरण- परिहरति रतिं मति लुनीते स्खलति भृशं परिवर्तते च भूयः।

**6. रस के प्रतिकूल विभावादि का ग्रहण-**

उदाहरण-  (1) प्रसादे वर्तस्व प्रकटय मुदं संत्यन रुषं।
(2) निभृतरमणे लोचनपथे पतिते गुरुजनमध्ये।

**7.  रस की बार-बार दीप्ति-**

उदाहरण-  कुमारसम्भव के रतिविलाप प्रसङ्ग में।

**8. रस का अनवसर में विस्तार (रसविस्तार)**

उदाहरण-  वेणीसंहार- द्वितीय अंक में।

**9. अनवसर में रसविच्छेद करना- (रसभङ्ग)-**

उदाहरण-  महावीरचरितम्- द्वितीय अंक में।

**10. अप्रधान (अङ्ग रस) का अत्यधिक विस्तार करना-**

उदाहरण- कश्मीर के (भर्तृमेण्ठकवि-विरचित नाटक – हयग्रीववध)।

**11. (अङ्गी) प्रधान रस का विस्मरण - विस्मरण**

उदाहरण- रत्नावली चतुर्थ अङ्क।

**12. प्रकृति (पात्रों) का विपर्यय करना-**

**13. अनङ्ग (प्रकृत रस के अनुपकारक का वर्णन)-**

उदाहरण- कर्पूरमञ्जरी (नाटिका)

## ॥अष्टम उल्लासः ॥

मम्मट ने गुणों को शोभाजनक नहीं अपितु उत्कर्षहेतु ही माना है । वामन के मतसे गुणोंकी अपरिहार्यताका ग्रहण और आनन्दवर्धनके मतसे गुणोंकी रसधर्मता तथा अलङ्कारों की शब्दार्थधर्मता का ग्रहण कर इन दोनों के सम्मिश्रण के द्वारा गुण तथा अलङ्कार के भेदका प्रतिपादन किया है । गुण तथा अलङ्कार के भेद का प्रतिपादन करते हुए ग्रन्थकार इस अष्टम उल्लास का प्रारम्भ इस प्रकार करते हैं-

### काव्यगुण-

**"ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः**
**उत्कर्षहेतवस्ते स्युरचलस्यितयो गुणाः ॥**

आत्माके शौर्यादि धर्मों के समान काव्य के आत्मभूत प्रधान रसके जो अपरिहार्य और उत्कर्षाधायक धर्म हैं वे 'गुण' कहलाते हैं । जैसे शौर्य आदि धर्म आत्मा के ही होते हैं, शरीर आकार के नहीं, इसी प्रकार माधुर्य आदि गुण रसके ही धर्म होते हैं, वर्णो के नहीं, कहीं-कहीं शौर्य आदि आत्मगुणों के योग्य शरीर की लम्बाई-चौड़ाई को देखकर इसका आकार ही शूरवीर है इस प्रकार का व्यवहार होने से, और दूसरी जगह अशूर काया में भी केवल लम्बी-चौड़ी आकृति को देखकर 'शूर' है यह, तथा कहीं शूर में भी केवल शरीर के छोटे होनेके कारण भ्रान्त लोग जैसे व्यवहार करने लगते हैं, इसी प्रकार 1. मधुर आदि गुणों के व्यञ्जक सुकुमार आदि वर्णों में मधुर आदि व्यवहार के होने से, 2. अमधुर आदि रसके अङ्गभूत वर्णोंकी सुकुमारता आदि मात्रसे माधुर्य आदिका तथा 3. मधुर आदि रसोंके अङ्गभूत उन वर्णों के असुकुमार होनेसे रसकी मर्यादाको न समझने वाले उनके अमाधुर्य आदि का व्यवहार करते हैं इसलिए गुण वस्तुतः रस के धर्म हैं वे माधुर्य आदि योग्य वर्णो से ःभिव्यक्त होते हैं केवल वर्णों के आश्रित रहने वाले नहीं है ।

### गुणभेद -

**माधुर्यौजः प्रसादाख्यास्त्रयस्ते न पुनर्दश।**

(1) माधुर्य (2) ओज (3) प्रसाद।

शब्द- वामन 10 गुण मानते हैं।

### (1) माधुर्य -

**"आह्लादकत्वं माधुर्यं श्रृङ्गारे द्रुतिकारणम्।**
**करुणे विप्रलम्भे तच्छान्ते चातिशयान्वितम्" ।**

माधुर्यगुण सामान्यतः **"सम्भोगश्रृङ्गार"** में रहता है परन्तु करुण, विप्रलम्भ श्रृङ्गार तथा शान्त रस में वह उत्तरोत्तर अधिक चमत्कारजनक अतिशयान्वित होता है।

### (2) ओज -

**"दीप्त्यात्मविस्तृतेर्हेतुरोजो वीररसस्थिति।**
**वीभत्सरौद्ररसयोर्तस्याधिक्यं क्रमेण च"।**

ओज सामान्यतः **"वीररस"** में रहता है। परन्तु बीभत्स और रौद्र रसों में क्रमशः इसका आधिक्य रहता है।

### (3) प्रसाद -

**"शुष्केन्धनाग्निवत् स्वच्छजलवत्सहसैव यः।**
**व्याप्नोत्यन्यत् प्रसादोऽसौ सर्वत्र विहितस्थितिः" ॥**

यह सब रसों में रहता है। भट्टोद्भट्ट गुण तथा अलङ्कार में भेद नहीं मानते हैं।

### तीन गुण तथा उनके व्यञ्जक-

**"वर्णाः समासो रचना तेषां व्यञ्जकतामिताः"।**

**गुणों के व्यञ्जक-** वर्ण, समास, रचना।

### 1. माधुर्य व्यञ्जक-

**मूर्ध्नि वर्गान्त्यगाः स्पर्शा अटवर्गा रणौ लघू।**
**अवृत्तिर्मध्यवृत्तिर्वा माधुर्ये घटना तथा ॥**

उदाहरण -

अनङ्गरङ्गप्रतिमं तदङ्गं भङ्गीभिरङ्गीकृतमानताङ्ग्याः।
कुर्वन्ति यूनां सहसा यथैताः स्वान्तानि शान्तापरचिन्तनानि।

### 2. ओज व्यञ्जक -

**योग आद्य तृतीयाभ्यामन्त्ययो रेण तुल्ययोः।**
**टादिः शषौ वृत्तिदैर्घ्यं गुम्फ उद्धत ओजसि ॥**

उदाहरण -

मूर्ध्नामुद्वृत्तकृत्ताविरलगलद्रक्तयसंसक्तधारा
धौतेशाङ्घ्रिप्रसादोपनतजयजगज्जातमिथ्यामहिम्नाम्।
कैलासोल्लासनेच्छाव्यतिकरपिशुनोत्सर्पिदर्पोद्धुराणां
दोष्णां चैषां किमेतत्फलमिह नगरीरक्षणे यत्प्रयासः।

### 3. प्रसाद व्यञ्जक -

**श्रुतिमात्रेण शब्दात्तु येनार्थप्रत्ययो भवेत्**
**साधारणः समग्राणां स प्रासादो गुणो मतः ॥**

उदाहरण -

परिम्लानं पीनस्तनजघनसङ्गादुभयतः।

तनोर्मध्यस्यान्तः परिमिलनमप्राप्य हरितम् ॥
इदं व्यस्तन्यासं श्लथभुजलताक्षेपवलनैः ।
कृशाङ्ग्याः सन्तापं वदति बिसिनीपत्रशयमम् ॥

**पांच प्रकार की प्रौढ़ि -**

**"पदार्थे वाक्यरचनं वाक्यार्थे च पदाभिधा**
**प्रौढि व्याससमासौ च साभिप्रायत्वमस्य च" ।**

(1) पद के प्रतिपाद्य अर्थ में वाक्य की रचना करना।
(2) वाक्य के प्रतिपाद्य पद का कथन करना।
(3) विस्तार करना।
(4) संक्षेप करना।
(5) अर्थ का साभिप्रायत्व।

## ॥नवम उल्लास ॥

### अलङ्कार का स्वरूप-

**'अलङ्करोति इति अलङ्कार:'** यह अलंकार शब्द की व्युत्पत्ति है इसके अनुसार शरीर को विभूषित करनेवाले अर्थ या तत्त्वका नाम 'अलङ्कार' है । जिस प्रकार कटक, कुण्डल आदि आभूषण शरीर को विभूषित करते हैं, इसलिए अलङ्कार कहलाते हैं उसी प्रकार काव्यमें अनुप्रास, उपमा आदि काव्य के शरीरभूत शब्द और अर्थ को अलङ्कृत करते हैं इसलिए अलङ्कार कहलाते हैं । अलङ्कार अलङ्कार्य का केवल उत्कर्षाधायक तत्त्व होता है, स्वरूपाधायक या जीवनाधायक तत्त्व नहीं । जो स्त्री या पुरुष अलङ्कारविहीन हैं, वह भी मनुष्य हैं । पर जो अलङ्कारयुक्त हैं, वह अधिक उत्कृष्ट समझे जाते हैं । इसी प्रकार काव्य में अलङ्कारों की स्थिति अपरिहार्य नहीं है । वे यदि हैं, तो काव्यके उत्कर्षाधायक होंगे, यदि नहीं हैं, तो भी काव्य की कोई हानि नहीं है । इसलिए अलङ्कारों को काव्यका अस्थिर धर्म माना गया है । यही गुण तथा अलङ्कारों का भेदक तत्त्व है। गुण काव्य के स्थिर धर्म हैं, काव्य में गुणों की स्थिति अपरिहार्य है। परन्तु अलङ्कार स्थिर या अपरिहार्य धर्म नहीं हैं, केवल उत्कर्षाधायक हैं । उनके बिना भी काव्य में काम चल सकता है । इसलिए काव्यके लक्षणमें मम्मटने **'अनलङ्कृती पुनः क्वापि'** लिखकर अलङ्कार रहित को भी काव्य माना है । इसी दृष्टि से उन्होंने अष्टम उल्लास में अलङ्कारोंका लक्षण करते हुए लिखा है-

**अलङ्कारका लक्षण-**

**"उपकुर्वन्ति तं सन्तं येङ्गद्वारेण जातुचित्**
**हारादिवदलङ्कारास्तेनुप्रासोपमादयः" ॥**

अर्थात् अलङ्कार 'जातुचित्' कभी-कभी ही उस रस को अलङ्कृत करते हैं, सदा नहीं । इसलिए ये काव्य के अस्थिर धर्म हैं । 'साहित्यदर्पण में भी अलङ्कार का लक्षण इसी आशय से निम्नलिखित प्रकार किया गया है-

**शब्दार्थयोरस्थिराः ये धर्माश्शोभातिशायिनः ।**
**रसादीनुपकुर्वन्तोऽलङ्कारास्तेऽङ्गदादिवत्** ॥(सा.द.10.1)

किन्तु अलङ्कारोंको काव्य के अस्थिर धर्म मानने का सिद्धान्त सर्वमान्य नहीं है । यह केवल ध्वनिवादी सम्प्रदाय का दृष्टिकोण है अलङ्कारसम्प्रदाय अलङ्कारों को काव्य का अपरिहार्य स्थिर तत्त्व मानता है उसके मत में अलङ्काररहित काव्य की कल्पना, उष्णतारहित अग्नि की कल्पना के समान ही उपहास योग्य है । इसी भाव को व्यक्त करते हुए जयदेव ने अपने चन्द्रालोक में लिखा है-

**अङ्गीकरोति यः काव्यं शब्दार्थावनलङ्कृती ।**
**असौ न मन्यते कस्मात् अनुष्णमनलं कृती ॥**

जो आदमी (मम्मट) अलङ्कारविहीन शब्द और अर्थ को काव्य मानता है, वह उष्णताविहीन अग्निको क्यों नहीं मानता है ?




## ॥शब्दालङ्कार ॥

(1) अनुप्रास (2) यमक
(3) वक्रोक्ति (4) श्लेष
(5) चित्र (6) पुनरुक्तवदाभास।

**अलङ्कारों में धर्म**- शब्दपरिवृत्ति असहत्व धर्म।

### (1) वक्रोक्ति -

लक्षण- **"यदुक्तमन्यथावाक्यमन्यथाऽन्येन योज्यते।**
**श्लेषेण काका वा ज्ञेया सा वक्रोक्तिस्तथा द्विधा" ।**

जो वक्ता द्वारा अन्य प्रकार से अन्य अर्थ में कहा हुआ वाक्य दूसरे अर्थात् श्रोता के द्वारा श्लेष अथवा काकु के कारण वक्ता के अभिप्राय से भिन्न अर्थ में लगा लिया जाता है वह वक्रोक्ति नामक अलंकार होता है, और वह श्लेष और काकु के भेद से दो प्रकार का होता है ।

दो प्रकार- (1) श्लेष (2) काकु



**पदभङ्ग-** **नारीणामनुकूलमाचरसिचेज्जानासिकश्चेतनो,**
**वामानां प्रियमादधाति हितकृन्नैवाबलानां भवान्।**
**युक्तं किं हतकर्तनं ननु बलाबावप्रसिद्धात्मनः,**
**सामर्थ्यं भवतः पुरन्दरमतच्छेदं विधातुं कुतः॥**

यहाँ पर नारीणां, वामानां और अबलानाम् इत्यादि पद श्लिश्टार्थ हैं अतः वक्ता द्वारा प्रयुक्त उपरोक्त पदों के अर्थ को श्रोता **'न अरीणां'** तथा **'न बलं येषां ते अबला:'** इस प्रकार श्रोता द्वारा वक्ता के अभिप्राय को भिन्नार्थ में ग्रहण करता है ।

**अभङ्ग-** **अहो केनेदृशी बुद्धिर्दारुणा तव निर्मिता**
**त्रिगुणा श्रूयते बुद्धिर्न तु दारुमयी क्वचित्॥**

यहाँ पर श्रोता द्वारा वक्ता द्वारा कठोर अर्थ में प्रयुक्त दारुणा पद का वक्ता के अभिप्राय से भिन्न काष्ठेन वह अर्थ लगा लिया गया और इस पद का भङ्ग भी नहीं हुआ अतः **'अभङ्गश्लेष'** है ।

**काकु -**

**गुरुजनपरतन्त्रतया दूरतरं देशमुद्यतो गन्तुम्।**
**अलिकुलकोकिललालितेनैष्यति सखिसुरभिसमयेऽसौ॥**

## (2) अनुप्रास -

लक्षण- **"वर्णसाम्यमनुप्रासः छेकवृत्तिगतो द्विधा"।**
वर्णों की समानता अर्थात् आवृत्ति का नाम ही अनुप्रास है ।
**वृत्तिः**- 'नियतवर्णगतो रसविषयो व्यापारः वृत्तिः'।




**छेकानुप्रास - 'सोऽनेकस्य सुकृत्पूर्वः'। छेको विदग्धाः ।**
अनेक व्यञ्जनों का सकृत अर्थात् एक बार सादृश्य होना छेकानुप्रास कहलाता है । छेक विदग्ध (चतुर) को कहते हैं ।
उदाहरण- "ततोऽरुणपरिस्पन्दमन्दीकृतवपुः शशी
दध्रे कामपरिक्षामकामिनीगण्डपाण्डुताम्"॥

**वृत्यनुप्रास - 'एकस्याप्यसकृत्परः'।** एक वर्ण का अथवा अनेक व्यञ्जनों का एक बार या बहुत बार का सादृश्य अर्थात् आवृत्ति होना वृत्यनुप्रास कहलाता है । इसमें गुण, वृत्ति और रीति आदि का समन्वय होता है।
**वृत्ति/मार्ग/रीति/सङ्घटना-**
**"माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णैरुपनागरिकोच्यते।**
**ओजः प्रकाशकैस्तैस्तु परुषा कोमला परैः"॥**

| | | | |
|---|---|---|---|
| गुण - | माधुर्य | ओज | प्रसाद |
| उद्भट्ट-वृत्ति - | उपनागरिका | परुषा | कोमला(ग्राम्या) |
| वामन-रीति - | वैदर्भी | गौड़ी | पाञ्चाली |

**कुन्तक,दण्डी-मार्ग** -सुकुमारमार्ग विचित्रमार्ग मध्यममार्ग
**आनन्दवर्धनाचार्य-(सङ्घटना)।**
उदाहरण-
अपसारय घनसारं कुरु हारं दूर एव किं कमलैः।
अलमलमालि मृणालैरिति वदति दिवानिशं बाला॥
अन्वय (उद्देश्य-विधेयभाव) मात्र से - लाटानुप्रास।

**लाटानुप्रास -** (शब्दगत अनुप्रास)
**"शाब्दस्तु लाटानुप्रासो भेदे तात्पर्यमात्रतः"।**
आवृत्त पद में 'तात्पर्य' मात्र से भेद होने पर शब्दानुप्रास लाटानुप्रास कहलाता है ।
**पाँच भेद -**
उदाहरण- यस्य न सविधे दयिता दवहनस्तुहिनदीधितिस्तस्य।
यस्य च सविधे दयिता दवदहनस्तुहिनदीधितिस्तस्य॥

लाटानुप्रास समास-(एकपद-लाटानुप्रास)-
**पदानां सः पदस्यापि वृत्तावन्यत्र तत्र वा।**
**नाम्नः स वृत्त्यवृत्योश्च तदेवं पञ्चधा मतः॥**
सितकरकररुचितविभा विभाकराकार धरणिधर कीर्तिः।
पौरुषकमला कमला सापि तवैवास्ति नान्यस्य ॥
उदाहरण- वदनं वरवर्णिन्यास्तस्याः सत्यं सुधाकरः
सुधाकरः क्व नु पुनः कलङ्कविकलो भवेत्॥

## (3) यमक -

लक्षण- **"अर्थे सत्यर्थभिन्नानां वर्णानां सा पुनः श्रुतिः।**
**यमकं पादतद्भागवृत्ति तद्यात्यनेकताम्"॥**
अर्थ होने पर भिन्नार्थक वर्णों की उसी क्रम से पुनः पुनरावृत्ति यमक नामक शब्दालंकार कहलाता है । यमक के प्रमुख (8) प्रकार हैं तथा सम्पूर्ण (40) भेद हैं ।

| | |
|---|---|
| (1) सन्दंशयमक | (2) युग्मयमक |
| (3) महायमक | (4)पदभागावृत्ति,सन्दष्टकयमक, |
| (5) आद्यन्तिक यमक | (6)आद्यन्तिककान्तादिकसमुच्चय |
| (7) पादगताद्यन्तिकान्तादिकसमुच्चय | (8) अनियतस्थानावृत्ति। |

## (4) श्लेष -

**"वाच्यभेदेन भिन्नायद् युगपद्भाषणस्पृशः।**
**श्लिष्यन्ति शब्दाः श्लेषोसावक्षरादिभिरष्टधा"॥**
अर्थ का भेद होने से भिन्न-भिन्न अर्थों के बोधक समानाकार भिन्न-भिन्न शब्द समानाकार होने से एकसाथ उच्चारण के कारण जब परस्पर मिलकर एक

हो जाते हैं, तब वह श्लेष रूप शब्दालंकार होता है और वह अक्षर आदि के भेद से आठ प्रकार का होता है ।

**श्लेष शब्दालंकार के 8 भेद -**

| | |
|---|---|
| (1) वर्ण | (2) पद |
| (3) लिङ्ग | (4) भाषा |
| (5) प्रकृति | (6) प्रत्यय |
| (7) विभक्ति | (8) वचन। |

उदाहरण-

**1. वर्णश्लेष-**

अलङ्कारः शङ्काकरनकपालं परिजनो। (शिव का वर्णन)

**2. पदश्लेष -**

पृथुकार्त्तस्वरपात्रं भूषितनिःशेषपरिजनं देव!। (याचक-राजा वर्णन)

**3. लिङ्ग/वचन-**

भक्तिप्रह्वविलोकनप्रणयिनी नीलोत्पलस्पर्धिनी।(भक्ति वर्णन)

**4. भाषाश्लेष -**

महदेसुर सन्धम्मे तमवसमासङ्गभागमाहरणे। (गौरी स्तुति)

**5. प्रकृतिश्लेष-**

अयं सर्वाणि शास्त्राणि हृदि ज्ञेषु च वक्ष्यति।(राजा-पुत्र वर्णन)

**6. प्रत्ययश्लेष-**

रजनिरमणमौलेः पादपप्रावलोक-। (शिव उपासना)

**7. विभक्तिश्लेष-**

सर्वस्वं हर सर्वस्य त्वं भवच्छेदतत्परः। (शिव भक्त डाकू का अपने पुत्र को उपदेश)

**8. वचनश्लेष-**

## ॥अर्थालङ्कार॥

### (1) उपमा-

लक्षण- **"साधर्म्युपमा भेदे पूर्णा लुप्ता च साऽग्रिमा**
**श्रौत्यार्थी च भवेद्वाक्ये समासे तद्धिते तथा"।**

'उपमान' तथा 'उपमेय' का भेद होने पर उनके साधर्म्य का वर्णन उपमा कहलाता है । वह उपमा 'पूर्णोपमा' तथा 'लुप्तोपमा' इन दो प्रकार की होती है । उनमें से प्रथम पूर्णोपमा 'श्रौती' तथा 'आर्थी' दो प्रकार की होती है, तथा फ़िर उन दोनों में से प्रत्येक 'वाक्यगत, समासगत तथा तद्धितगत' तीन प्रकार की कुल छह प्रकार की उपमा होती है । **उपमान, उपमेय, साधारण धर्म, उपमावाचक इवादि** शब्द इन चारों के ग्रहण होने पर **पूर्णोपमा** एक या दो का लोप होने पर **लुप्तोपमा** होती है।




दोनों में प्रत्येक **वाक्यगत, समासगत, तद्धितगत** तीन प्रकार से (छः) भेद होते हैं। पूर्णोपमा और लुप्तोपमा को मिलाकर उपमा के सम्पूर्ण (25) भेद होते हैं ।

उदाहरण -

**वाक्यगा श्रौती पूर्णोऽपमा-**

स्वप्नेऽपि समरेषु त्वां विजयश्रीर्न मुञ्चति
प्रभावप्रभवं कान्तं स्वाधीनपतिका यथा॥

**वाक्यगा आर्थी पूर्णोपमा-**

चकितहरिणलोललोचनायाः क्रुधितरुणारुणतारहारिकान्ति।
सरसिजमिदमाननं च तस्याः सममिति चेतसि समदं विधत्ते॥

**समासगा श्रौती पूर्णोपमा-**

अत्यायतैर्नियमकारिभिरुद्धतानां दिव्यैः प्रभाभिरनपायमयैरुपायैः।
शौभिर्भुजैरिव चतुर्भिरदः सदा यो लक्ष्मी विलासभवनैर्भुवनं बभार।

**समासगा आर्थी पूर्णोपमा-**

अवितथमनोरथपथनेषु प्रगुणगरिमगीतश्रीः।
सुरतरुसदृशः स भवानभिलषणीयः क्षितीश्वर न कस्य॥

**तद्धितगत श्रौती तथा आर्थी पूर्णोपमा-**

गाम्भीर्यगरिमा तस्य सत्यं गङ्गाभुजङ्गवत्।
दुरालोकः स समरे निदाधाम्बररत्नवत्॥

### (2) रूपक-

लक्षण- **"तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः"** ॥

उपमान और उपमेय का जो अभेद वर्णन है वह रूपक अलङ्कार कहलाता है ।

उदाहरण- ज्योत्स्नाभस्मच्छुरणधवला बिभ्रती तारकास्थी-
न्यन्तर्द्धानव्यसनरसिका रात्रिकापालिकीयम्॥
द्वीपाद् द्वीपं भ्रमति दधती चन्द्रमुद्राकपाले।
न्यस्तं सिद्धाञ्जनपरिमलं लाञ्छनस्यच्छलेन॥

'यहाँ पर रात्रि के ऊपर कपालिकी का आरोप किया गय है' ।




## (3) उत्प्रेक्षा-

लक्षण- **"सम्भवनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत्"** ॥

प्रकृत (अर्थात् वर्ण्य उपमेय) की सम (अर्थात् उपमान) के साथ सम्भावना (अर्थात् उत्कैटकोटिक सन्देह) उत्प्रेक्षा कहलाती है ।

उदाहरण-

(1) उन्मेषं यो मम न सहते जातिवैरी निशाया
मिन्दोरिन्दीवरदलदृशा तस्य सौन्दर्य दर्प: ।
नीत: शान्तिं प्रसभमनया वक्त्रकान्त्येति हर्षा ।
ल्लग्ना मन्ये ललिततनु ते पादयो: पद्मलक्ष्मी: ॥

(2) लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभ: ।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता ॥

## (4) समासोक्ति -

लक्षण- **"परोक्तिर्भेदकैः श्लिष्टैः समासोक्तिः"** ।

श्लेषयुक्त भेदक अर्थात् विशेषणों के द्वारा पर अर्थात् अप्रकृत के व्यवहार का कथन **'समासेन संक्षेपेण उक्तिः'** (दो अर्थों का संक्षेप से कथन होने के कारण) समासोक्ति अलङ्कार कहलाता है ।

उदाहरण- लब्ध्वा तव बाहुस्पर्श यस्याः स कोऽप्युल्लासः ।
जयलक्ष्मीस्तव विरहे न खलूज्वला दुर्बला ननु सा ॥

## (5) अपह्नुति -

लक्षण- **"प्रकृतं यन्निषिध्यान्यत्साध्यते सा त्वपह्नुतिः"** ॥

प्रकृत अर्थात् उपमेय का निषेध करके जो अन्य अर्थात् उपमान की सिद्धि की जाती है वह अपह्नुति अलंकार कहलाता है । अपह्नुति के दो भेद होते हैं – 1. **शाब्दी अपह्नुति, 2. आर्थी आहुति** ।

उदाहरण-

**शाब्दी अपह्नुति-** अवाप्तः प्रागल्भ्यं परिणतरुचः शैलतनये!
कलङ्को नैवायं विलसति शशाङ्कस्य वपुषि ।
अमुष्येयं मन्ये विगलदमृतस्यन्दशिशिरे
रतिश्रान्ता शेते रजनिरमणी गाढ़मुरसि ॥

**आर्थी आहुति-** वत सखि! कियदेतत् पश्य वर स्मरस्य ।
प्रियविरहकृशेऽस्मिन् रागिलोके तथा हि
उपवनसहकारोद्भासिभृङ्गच्छलेन
प्रतिविशिखमनेनोट्टङ्कितं कालकूटम् ॥

## (6) निदर्शना-

लक्षण- **"अभवन् वस्तुसम्बन्ध उपमापरिकल्पकः"** ॥

जहाँ वस्तु का असम्भव या अनुपद्यमान सम्बन्ध (प्रकृत की अपकृत के साथ) उपमा का परिकल्पक उपमा में पर्यवसित होता है वह निदर्शना नामक अलङ्कार होता है ।निदर्शना के दो भेद हैं -1. **वाक्यार्थनिदर्शना**, 2. पदार्थनिदर्शना ।

उदाहरण-

1. वाक्यार्थनिदर्शना- क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः ।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम् ॥

2. पदार्थनिर्दशना-
उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम् ।
वहति गिरिरयं विलम्बि घण्टाद्वय परिवारितवारणेन्द्रलीलाम् ॥

## (7) अर्थान्तरन्यास-

लक्षण- **"सामान्यं वा विशेषो वा तदन्येन समर्थ्यते ।
यत्तु सोऽर्थान्तरन्यासः साधर्म्येणेतरेण वा"** ॥

सामान्य अथवा विशेष का उससे भिन्न अर्थात् सामान्य का विशेष के द्वारा अथवा विशेष का सामान्य के द्वारा जो समर्थन किया जाता है वह अर्थान्तरन्यास अलङ्कार कहलाता है । अर्थान्तरन्यास अलङ्कार के दो प्रकार हैं- (1) साधर्म्य (2) वैधर्म्य । साधर्म्य और वैधर्म्य के विशेष और सामान्य होने से इसके चार भेद होते हैं ।

उदाहरण-

साधर्म्य विशेष-
निजदोषावृत्तमनसामतिसुन्दरमेव भाति विपरीतम् ।
पश्यति पित्तोपहतः शशिशुभ्रां शङ्खमपि पीतम् ॥

साधर्म्य सामान्य- सुसितवसनालङ्कारायां कदाचन कौमुदी... ।

**वैधर्म्य विशेष-** गुणानामेव दौरात्म्याद् धुरि धुर्यो नियुज्यते ।
असञ्जातकिणस्कन्धः सुखं स्वपिति गौर्गलिः ॥

**वैधर्म्य सामान्य-**
अहो हि मे वह्वपराद्धमायुषा यदप्रियं वाच्यमिदं मयेदृशम्.... ।

## (8) दृष्टान्त -

लक्षण- **"दृष्टान्तः पुनरेतेषां सर्वेषां प्रतिबिम्बनम्"** ॥

इन (उपमान, उपमेय उनके विशेषण और साधारणधर्म आदि) सबका 'बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव' होने पर 'दृष्टान्त अलङ्कार' होता है ।

उदाहरण-

त्वयि दृष्ट एव तस्या निर्वाति मनो मनोभवज्वलितम् ।
आलोके हि हिमांशोर्विकसति कुसुमं कुमुद्वत्याः ॥

यहाँ पर नायक तथा चन्द्रमा का, नायिका तथा कुमुदिनि का, मन तथा कुसुम का मनोभव-सन्तप्तत्व तथा सूर्यसन्तप्तत्व का निर्वाण तथा विकास का बिम्बप्रतिबिम्ब भाव होने से 'दृष्टान्त अलङ्कार' है।

## (9) विभावना-

**लक्षण-** **"क्रियायाः प्रतिषिधेऽपि फलव्यक्तिर्विभावना" ॥**

हेतुरूप क्रिया अर्थात् कारण का निषेध अथवा अभाव होने पर भी फ़ल की उत्पत्ति 'विभावना' अलङ्कार कहलाता है ।

**उदाहरण-** कुसुमितलताभिरहताऽप्यधत्त रुजमलिकुलैरदष्टापि
परिवर्त्तते स्म नलिनीलहरी भिरलोलिताप्यघूर्णत सा ॥

(नायिका वर्णन)

## (10) विशेषोक्ति-

**लक्षण-** **"विशेषोक्तिरखण्डेषु कारणेषु फलावचः"** ।

कारणों के एकत्र होने पर भी कार्य का कथन न करना विशेषोक्ति अलङ्कार कहलाता है । वह तीन प्रकार की होती है- 1. अनुक्तनिमित्ता, 2. उक्तनिमित्ता, 3.अचिन्त्यनिमित्ता ।

**उदाहरण-**

**1. अनुक्तनिमित्ता-**

निद्रानिवृत्तावुदिते द्युरत्ने सखीजने द्वारपदं पराप्ते ।
श्लथीकृताश्लेषरसे भुजङ्गे चचाल नाऽलिङ्गनतोऽङ्गना सा ॥

**2. उक्तनिमित्ता-**

कपूर्र इव दग्धोऽपि शक्तिमान् यो जने जने ॥
नमोऽस्त्ववार्यवीर्याय तस्मै मकरकेतवे ॥ **(कामदेव स्तुति)**

**3. अचिन्त्यनिमित्ता-**

स एकस्त्रीणि जयति जगन्ति कुसुमायुधः ॥
हरताऽपि तनुं तस्य शम्भुना न बलं हृतम् ॥

## (11) स्वभावोक्ति -

**लक्षण-** **"स्वभावोक्तिस्तु डिम्भादेः स्वक्रियारूपवर्णनम्" ॥**

बालक आदि की अपनी स्वभाविक क्रिया अथवा रूप अर्थात् वर्ण एवं अवयवसंस्थान का वर्णन 'स्वभावोक्ति' अलङ्कार कहलाता है ।

**उदाहरण-** पश्चादंघ्री प्रसार्य त्रिकनतिविततं द्राघयित्वाङ्गमुच्चै-
रासज्याभुग्नकण्ठो मुखमुरसि सटां धूलिधूम्रां विधय ।
घासग्रासाभिलाषादनवरतचलत्प्रोथतुण्डस्तुरङ्गो
मन्दं शब्दायमानो विलिखति शयनादुत्थितः क्ष्मां खुरेण ।

## (12) विरोधाभास-

**लक्षण-** "विरोधः सोऽविरोधेऽपि विरुद्धत्वेन यद्वचः" ॥

वास्तव में विरोध न होने पर भी विरोध की प्रतीति कराने वाले विरुद्धरूप से जो वर्णन करना यह विरोध या विरोधाभास अलङ्कार कहलाता है । विरोधाभास अलङ्कार के दश भेद होते हैं -

**10 भेद-** **'जातिश्चतुर्भिजात्याद्यैर्विरुद्धा स्याद् गुणस्त्रिभिः**
**क्रिया द्वाभ्यामपि द्रव्यं द्रव्येणैवेति ते दश'** ॥

जाति का जाति आदि चार (जाति,गुण,क्रिया तथा द्रव्य) के साथ विरोध हो सकता है, गुण का (गुण, क्रिया तथा द्रव्य) तीन के साथ, क्रिया का (क्रिया तथा द्रव्य) दो के साथ और द्रव्य का द्रव्य के साथ विरोध हो सकता है । इस प्रकार ये दस प्रकार के विरोध या विरोधाभास अलङ्कार होते हैं ।

**उदाहरण-**

**जाति का जाति के साथ विरोध-**

अभिनवनलिनीकिसलयमृणालवलयादि दवदहनराशिः ।
सुभग! कुरङ्ग दृशोऽस्या विधिवशतस्त्व द्वियोगपविपाते ॥

## (13) सङ्कर-

**लक्षण-** **"अविश्रान्तिजुषामात्मन्यङ्गाङ्गित्वं तु सङ्करः"** ।

अपने स्वरूप मात्र में जिनकी विश्रान्ति न हो अर्थात् जो परस्पर निरपेक्ष स्वतन्त्र रूप से अलङ्कार न बनते हों उनका अङ्गाङ्गिभाव होने पर सङ्कर अलङ्कार होता है ।

**उदाहरण-** आत्ते सीमन्तरत्ने मरकतिनि हृते हेमताटङ्कपत्रे
लुप्तायां मेखलायां झटिति मणितुलाकोटि युग्मे गृहीते ॥

## (14) संसृष्टि -

**लक्षण-** **"सेष्टा संसृष्टिरतेषां भेदेन यदिह स्थितिः"** ।

इन 'एतेषां' पद में बहुवचन अविवक्षित है । इसलिए दो या अधिक अलङ्कारों की यहाँ काव्य या वाक्य में भेद से परस्पर निरपेक्ष रूप से जो स्थिति है वह संसृष्टि नामक अलङ्कार कहलाता है । संसृष्टि अलङ्कार के तीन भेद होते हैं । **उदाहरण-**

**1. शब्दालङ्कार-** वदनसौरभलोभपरिभ्रमदभ्रमरसम्भ्रमसम्भृतशोभया
चलितया विदधे कलमेखलाकलकलोऽलकलोलदृशाऽन्यया ।

**2. अर्थालङ्कारसंसृष्टि-** लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः ।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता ॥

**3. शब्दार्थालङ्कार-** स नास्त्यत्र ग्रामे य एनां महमहायमानलावण्याम् ।
तरुणानां हृदयलुण्ठाकीं परिष्वक्कमानां निवारयति ॥

## विभिन्न आचार्यों के अनुसार अलंकार के भेद -

| | |
|---|---|
| मम्मट- 67, | विश्वनाथ/रुय्यक- 78, |
| कुन्तक- 20, | भरत- 4, |
| भोजराज -24, | अग्निपुराण-23, |
| चन्द्रालोक-100, | अप्पयदीक्षित -124, |
| भामह-38, | दण्डी-37 |

# ॥ध्वन्यालोक॥

## परिचय-

**ध्वन्यालोक** आचार्य **आनन्दवर्धन** कृत काव्यशास्त्र का ग्रन्थ है। आचार्य आनन्दवर्धन काव्यशास्त्र में **'ध्वनि सम्प्रदाय'** के प्रवर्तक के रूप में प्रसिद्ध हैं। ध्वन्यालोक **उद्योतों** में विभक्त है। इसमें कुल **चार उद्योत** हैं।इस के मंगलाचरण में **भगवान विष्णु** की स्तुती की गयी है । **प्रथम उद्योत में** ध्वनि सिद्धान्त के विरोधी सिद्धांतों का खण्डन करके ध्वनि-सिद्धांत की स्थापना की गयी है। **द्वितीय उद्योत में** लक्षणामूला (अविवक्षितवाच्य) और अभिधामूला (विवक्षितवाच्य) के भेदों और उपभेदों पर विचार किया गया है। इसके अतिरिक्त गुणों पर भी प्रकाश डाला गया है। **तृतीय उद्योत में** पदों, वाक्यों, पदांशों, रचना आदि द्वारा ध्वनि को प्रकाशित करता है और रस के विरोधी और विरोधरहित उपादानों को भी। **चतुर्थ उद्योत में** ध्वनि और गुणीभूत व्यंग्य के प्रयोग से काव्य में चमत्कार की उत्पत्ति को प्रकाशित किया गया है।

ध्वन्यालोक के **तीन भाग हैं- कारिका भाग, वृत्ति और उदाहरण** । कुछ विद्वानों के अनुसार **कारिका भाग** के निर्माता **आचार्य सहृदय** हैं और **वृत्तिभाग** के **आचार्य आनन्दवर्धन** । ऐसे विद्वान अपने उक्तमत के समर्थन में ध्वन्यालोक के अन्तिम श्लोक को आधार मानते हैं-

**'सत्काव्यतत्त्वनयवर्त्मचिरप्रसुप्तकल्पं मनस्सु परिपक्वधियां यदासीत्। तद्व्याकरोत् सहृदयलाभ हेतोरानन्दवर्धन इति प्रथिताभिधानः'** ॥

लेकिन **कुंतक, महिमभट्ट, क्षेमेन्द्र** आदि आचार्यों के अनुसार कारिका भाग और वृत्ति भाग दोनों के प्रणेता आचार्य आनन्दवर्धन ही हैं। आचार्य आनन्दवर्धन भी स्वयं लिखते हैं-

**इति काव्यार्थविवेको योऽयं चेतश्चमत्कृतिविधायी।**
**सूरिभिरनुसृतसारैरस्मदुपज्ञो न विस्मार्यः॥**

यहाँ उन्होंने अपने को ध्वनि सिद्धान्त का प्रवर्तक बताया है। इसके पहले वाले श्लोक में प्रयुक्त **'सहृदय'** शब्द किसी व्यक्तिविशेष का नाम नहीं, बल्कि सहृदय लोगों का वाचक है और कारिका तथा वृत्ति, दोनों भागों के रचयिता **आचार्य आनन्दवर्धन** को ही मानना चाहिए। इस अनुपम ग्रंथ पर दो टीकाएँ लिखी गयीं-**'चन्द्रिका'** और **'लोचन'**। हालाँकि केवल **'लोचन'** टीका ही आज उपलब्ध है। जिसके लिखने वाले **आचार्य अभिनवगुप्तपाद** हैं। **'चन्द्रिका'** टीका का उल्लेख इन्होंने ही किया है और उसका खण्डन भी किया है। इसी उल्लेख से पता चलता है कि **'चंद्रिका'** टीका के टीकाकार भी **आचार्य अभिनवगुप्तपाद** के पूर्वज थे।

## आनन्दवर्धन का सामान्य परिचय -

आनन्दवर्धन 9वीं शती ई. के उत्तरार्ध में कश्मीर निवासी संस्कृत के काव्यशास्त्री तथा 'ध्वनि सम्प्रदाय' के प्रवर्तक आचार्य थे। इनकी कृति 'ध्वन्यालोक' बहुत प्रसिद्ध है। 'ध्वनि सम्प्रदाय' का सम्बन्ध **मुख्यतः** शब्द शक्ति और अर्थविज्ञान से है। शब्द शक्ति भाषा दर्शन का **विषय** है और अर्थविज्ञान भाषा दर्शन का विषय होते हुए काव्य शास्त्र और सामान्यतः सौंदर्यशास्त्र के लिए भी महत्त्वपूर्ण है।

- समय – 9वीं शती ई. का उत्तरार्ध
- स्थान - कश्मीर
- यह तीन भागों में विभक्त है- **कारिका, वृत्ति, उदाहरण।**
- लोचन **टीका** – अभिनवगुप्त,
- आनन्दवर्धन **की रचनाएं** (5) -
  (1) ध्वन्यालोक (2) तत्त्वालोक
  (2) अर्जुनचरित (4) देवीशतक
  (5) विषमबाण लीला।
- ❖ ध्वन्यालोकलोचन के टीकाकार - **अभिनवगुप्त** ।

# ॥प्रथम उद्योत॥

**॥मङ्गलाचरण॥** (आशीर्वादात्मक)

**"स्वेच्छाकेसरिणः स्वच्छस्वच्छायायासितेन्दवः**
**त्रायन्ता वो मधुरिपोः प्रपन्नार्तिच्छिदो नखाः"** ॥

अपनी इच्छामात्र से सिंह का रूप धारण करने वाले, अपनी स्वच्छ कान्ति से चन्द्रमा की भी कान्ति को तिरस्कृत करने वाले तथा शरणागत जीवों के कष्ट को विनष्ट करने वाले, मधु नामक दैत्य के शत्रु भगवान् विष्णु (नृसिंह) के नख आपलोगों की रक्षा करें ।

**स्तुति** - विष्णु स्तुति।

**मङ्गलाचरण** में तीन **प्रकार की ध्वनि-**

**वस्तु** - नख, अलङ्कार - व्यतिरेक, रस - वीर ।

## काव्यलक्षण -

**"काव्यस्यात्मा ध्वनिरिति बुधैर्यः समाम्नातपूर्व-**
**स्तस्याभावं जगदुरपरे भाक्तमाहुस्तमन्ये ।**
**केचिद्वाचाम् स्थितमविषये तत्त्वमूचुस्तदीयम्**
तेन ब्रूमः **सहृदयमनःप्रीतये तत्स्वरूपम्"** ॥

काव्य की आत्मा ध्वनि है, इस तरह से विद्वानों ने जिसका पहले समाम्नान(निरूपण) किया है, उस ध्वनितत्व का एक प्रकार के लोगों ने अभाव बतलाया है। दूसरे प्रकार के विचारकों ने उसे भाक्त कहा है । कुछ लोगों ने ध्वनि के तत्व को वाणी का अविषय (अवर्णनीय) बताया है। इस प्रकार के विप्रतिपत्तियों के कारण उन सबों को दूर करने के लिए तथा सहृदयों के मन के प्रसन्नता के लिए हम उस (ध्वनितत्त्व) के स्वरूप का निरूपण कर रहे हैं ।

### ध्वनिविरोधी तीन सिद्धान्त-

1. अभाववादी
2. भाक्तवादी
3. अनिर्वचनीयतावादी।




### ध्वनिविरोधी छः आचार्यः -

(1) महिम भट्ट (2) भट्टनायक
(3) कुन्तक (4) प्रतिहारेन्दुराजशेखर
(5) क्षेमेन्द्रः (6) धनञ्जय

आनन्दवर्धन ने भक्ति को केवल उपचार कहा है – **'उपचारमात्रं तु भक्तिः'**।
**"अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः"**।
काव्य की आत्मा जिसे ध्वनि कहा गया है, उसको दूसरे प्रकार के ध्वनिविरोधियों ने कहा है (गुणवृत्ति)

### काव्यलक्षण-

**"सहृदयहृदयाह्लादिशब्दार्थमयत्वमेव काव्यलक्षणम्"**।–(आनन्दवर्धन)
सहृदय के हृदय को आह्लादित करने वाला शब्दार्थ ही काव्य है ।
**प्रज्ञा नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा मता –**
**प्रतिभा अपूर्ववस्तुनिर्माणक्षमा प्रज्ञा, तस्या विशेषो रसावेशलवैशद्यसौन्दर्यं काव्यनिर्माणक्षमत्वम्। - (अभिनवगुप्त-लोचन)।**

### ध्वनि भूमिका-

ध्वनि का लक्षण बतलाने के लिए प्रारम्भ करके ग्रन्थकार पहले उसकी भूमिका बनाने के लिए कहते हैं-

**"योऽर्थः सहृदयश्लाघ्यः काव्यात्मेति व्यवस्थितः ।
वाच्यप्रतीयमानाख्यौ तस्य भेदावुभौ स्मृतौ"** ॥

सहृदय पुरुष जिसकी प्रशंसा करते हैं, जिसकी काव्य की आत्मा रूप से काव्य में स्थिति होती है, उसके दो भेद होते हैं वाच्यार्थ और प्रतीयमानार्थ

**ध्वनि के प्रकार/भेद** - शरीर में आत्मा के समान सुन्दर गुण तथा अलङ्कार से युक्त उसी रसादि के अनुकूल रचना के कारण मनोज्ञ काव्य के सारभूत से स्थित सहृदय पुरुषों के द्वारा प्रशंसनीय जो अर्थ होता है, उसके दो भेद होते हैं-

(1) वाच्य-**अलङ्कारादि** (2) प्रतीयमान-**ध्वनि**

वस्तु (लौकिक) अलङ्कार रस (अलौकिक)

ध्वनि तीन प्रकार की है -**वस्तु, अलंकार, रस**।

### प्रतीयमान-

**"प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम्
यत्तत्प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु"** ॥

सुन्दरियों के प्रसिद्ध मुख, नेत्र, नासिकादि अङ्गों से भिन्न रूप से प्रतीत होने वाले उनके लावण्य के समान जो प्रतीयमान अर्थ है, वह महाकवियों की वाणी में वाच्यार्थ से भिन्न वस्तु के रूप में भासित होता है । आचार्य कुन्तक लावण्य के स्थान पर (सौभाग्य) पद को अभिहित करते हैं।

### वस्तु ध्वनि के पांच भेद -

**(1) कदाचित् वाक्ये विधिरूपे प्रतिषेधरूपः यथा -**

"भ्रम धार्मिक विस्रब्धः स शुनकोऽद्य मारितस्तेन ।
गोदावरीनदीकूललतागहनवासिना दृप्तसिंहेन" ॥

**(2) क्वचिद्वाच्ये प्रतिषेधरूपे विधिरूपः यथा -**

"श्वश्रूरत्र शेते अत्राहं दिवसकं प्रलोकस्य ।
मा पथिक रात्र्यन्धः शय्यायामावयोः शयिष्ठाः" ॥

**(3) क्वचिद्वाच्ये विधिरूपे अनुभय रूपो यथा -**

"वज्र ममैवैकस्या भवन्तु निःश्वासरोदितव्यानि ।
मा तवापि तया विना दाक्षिण्यहतस्य जनिषत" ॥

**(4) क्वचिद्वाच्ये प्रतिषेधरूपेऽनुभयरूपो यथा-**

"प्रार्थयेतावत्प्रसीद निवर्तस्व मुखशशिज्योत्स्नाविलुप्ततमोनिवहे ।
अभिसारिकाणां विघ्नं करोष्यन्यासामपि हताशे" ॥

**(5) क्वचिद्वाच्याद्विभिन्नविषयत्वेन व्यवस्थापितो यथा-**

"कस्य वा न भवति रोषो दृष्ट्वा प्रियायाः सव्रणमधरम् ।
सभ्रमरपद्माघ्राणशीले वारितवामे सहस्वेदानीम्" ॥

### प्रतीयमान रस ही काव्य की आत्मा है-

**"काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा।
क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः"** ॥

काव्य की आत्मा वह प्रतीयमान (अर्थ) रस ही है । इसलिए प्राचीनकाल में क्रौञ्च पक्षी के जोड़े के वियोग से उत्पन्न का विश्वामित्र ऋषि का शोक ही श्लोक के रूप में परिणत हो गया ।

**प्रतीयमान के सद्भाव साधक प्रमाणान्तर का उपस्थापन-**

**"शब्दार्थ शासनज्ञानमात्रेणैव न वेद्यते।**
**वेद्यते स तु काव्यार्थतत्त्वज्ञैरेव केवलम्" ॥**

अर्थात् शब्द तथा अर्थों के नियमों के ज्ञानमात्र से उसका (प्रतीयमान अर्थ का) ज्ञान नहीं होता है, अपितु उसको काव्यों के अर्थतत्त्व को जानने वाले तत्त्वज्ञ पुरुष ही जान पाते हैं ।

**कवियों द्वारा वाच्य एवं वाचक के उपपादन का औचित्य प्रतिपादन-**

**आलोकार्थी यथा दीपशिखायां यत्नवाञ्जनः।**
**तदुपायतया तद्वदर्थे वाच्ये तदादृतः ॥**

जिस तरह प्रकाश चाहने वाला व्यक्ति भी सबसे पहले दीपक को जलाता है, क्योंकि दीपक को जलाना प्रकाश की प्राप्ति का साधन है । दीपशिखा के बिना तो प्रकाश को प्राप्त करना सम्भव नहीं है, उसी तरह जिस व्यक्ति का व्यंग्यार्थ के प्रति आदर है वह व्यक्ति पहले वाच्यार्थ को प्राप्त करने के लिए प्रयत्न करता है ।

"यथापदार्थद्वारेण वाक्यार्थः सम्प्रतीयते
वाच्यार्थपूर्विका तद्वत्प्रतिपत्तस्य वस्तुनः" ॥

जिस तरह पदार्थ के द्वारा ही वाच्यार्थ का ज्ञान होता है, उसी प्रकार वाच्यार्थ ज्ञानपूर्वक ही उस प्रतीयमान अर्थ रूपी वस्तु का ज्ञान होता है।

# ॥ध्वनि ॥

**ध्वनिकाव्य का लक्षण-**

**"यत्रार्थः शब्दो वा तमर्थमुपसर्जनीकृतस्वार्थौ ।**
**व्यङ्क्तः काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः" ॥**

जहाँ पर अर्थ अपने आपको अथवा शब्द अपने मुख्यार्थ को गौण बनाकर उस प्रतीयमान अर्थ को अभिव्यक्त करते हैं, उस उत्तम काव्यविशेष को विद्वानों ने ध्वनिकाव्य कहा है ।

**काव्य विशेष पद व्युत्पत्ति-**

**1. काव्यं च तद्विशेषश्चासौ** = काव्यविशेष: (कर्मधारय समास) ।
**2. काव्यस्य विशेषः** = काव्यविशेषः (षष्ठी तत्पुरुष समास) ।

ध्वन्यालोक में ध्वनि शब्द का अर्थ प्रयोग पांच अर्थों में किया गया है-

(1) वाचक शब्द (2) वाच्य अर्थ
(3) व्यञ्जना व्यापार (4) व्यङ्ग्य अर्थ
(5) उत्तम काव्य।

**ध्वनि व्युत्पत्तिः -**

(1) **ध्वनतीति ध्वनिः** (व्यञ्जके शब्दे)
(2) **ध्वन्यते इति ध्वनिः** (व्यञ्जकेऽर्थे)
(3) **ध्वननं ध्वनिः** (व्यञ्जनाव्यापारे)
(4) **ध्वन्यते य इति ध्वनिः** (रसादिव्यङ्ग्यार्थे)
(5) **ध्वन्यतेऽस्मिन्निति ध्वनिः** (उत्तमकाव्यविशेषे)

आनन्दवर्धन के अनुसार काव्य भेद - (3)

**ध्वनि के दो प्रकार -**

(1) अविवक्षितवाच्य (लक्षणामूला)
(2) विवक्षितान्यपरवाच्य (अभिधामूला)।

**1. अविवक्षितवाच्य लक्षणा-**

इसे अविवक्षित वाच्यध्वनि इसलिए कहते हैं क्योंकि इसमें वक्ता को वाच्यार्थ विवक्षित नहीं होता है । इस ध्वनि के मूल में लक्षणा रहती है, अतएव इसे लक्षणामूला ध्वनि कहते हैं ।

उदहरण- **"सुवर्णपुष्पां पृथिवीं चिन्वन्ति पुरुषास्त्रयः।**
**शूरश्च कृतविद्यश्च यश्च जानाति सेवितुम्" ॥**

सुवर्ण पुष्प वाली पृथिवी रूपी लता का चयन तीन प्रकार के लोग करते हैं, शूरवीर, विद्वान तथा जो सेवा करना जानता है ।

2. विवक्षितान्यपरवाच्य (अर्थान्तरसङ्क्रमित)-

**"शिखरिणि क नु नाम कियच्चिरं किमभिधानमसावकरोत्तपः ।**
**तरुणि येन तवाधरपाटलं दशति बिम्बफलं शुकशावकः" ॥**

हे सुन्दरि ! इस शुकशावक ने किस पर्वत पर कितने दिनों तक, किस प्रकार की तपस्या की है जिसके फलस्वरूप यह तुम्हारे अधर के समान लाल बिम्बफल को काटने का सौभाग्य प्राप्त किया है ।

**भक्तिवाद के प्रथम विकल्प का खण्डन-**

ध्वनि विरोधियों में से जिन भक्तिवादियों ने यह कहा है कि भक्ति को ही ध्वनि कहा जा सकता है भक्ति से भिन्न ध्वनि नहीं है । इस कथन का खण्डन करते हुए ध्वनिकार कहते हैं ।

**"भक्त्याविभाति नैकत्वं रूपभेदादयं ध्वनिः"।**

ध्वनि को भक्ति नहीं कहा जा सकता है ध्वनि और भक्ति का स्वरूप अलग-अलग है ।

**'उपचारमात्रं तु भक्तिः'।** भक्ति केवल उपचार मात्र है ।

भक्ति – मुख्यस्य चार्थस्य भङ्गो भक्तिः. तत आगतो गौणोऽर्थो भाक्तः।

उपचार – उपचारो गुणवृत्तिर्लक्षणा उपचरणमतिशयितो व्यवहार इत्यर्थः।

गौणी लक्षणा को उपचार कहते हैं, अतिशयित व्यवहार को उपचार कहते हैं। जैसे- सिंहो माणवकः अर्थात् यह बालक सिंह है। बालक सिंह तो नहीं हो सकता है अपितु जिस तरह की शूरता, क्रूरता आदि सिंह में पाये जाते

हैं, उसी तिरह से शौर्य, वीर्य, पराक्रम से यह बालक सम्पन्न है। यही अन्य बालकों की अपेक्षा उसकी अतिशयिता है।

**भक्तिवाद के द्वितीय विकल्प का खण्डन-**

**"अतिव्याप्तेरथाव्याप्तेर्न चासौ लक्ष्यते तया"** ॥

अर्थात् ध्वनि का लक्षण भक्ति इसलिए नहीं हो सकती है कि उसको ध्वनि का लक्षण मानने पर '**अतिव्याप्ति**' तथा '**अव्याप्ति**' नामक दोष होंगे ।

- **स्वशब्द/रसादि वाच्यता के दो प्रकार-**
  (1) रसादि शब्द से श्रृंगारादि नाम ।
  (2) विभावादि प्रतिपादन द्वारा अभिधान।

# ॥वक्रोक्तिजीवितम् ॥

## परिचय-

**वक्रोक्ति** दो शब्दों 'वक्र' और 'उक्ति' की संधि से निर्मित शब्द है। इसका शाब्दिक अर्थ है- ऐसी उक्ति जो सामान्य से अलग हो। टेढा कथन अर्थात जिसमें लक्षणा शब्द शक्ति हो। भामह ने वक्रोक्ति को एक अलंकार माना था। उनके परवर्ती कुन्तक ने वक्रोक्ति को एक सम्पूर्ण सिद्धान्त के रूप में विकसित कर काव्य के समस्त अंगों को इसमें समाविष्ट कर लिया। इसलिए कुन्तक को वक्रोक्ति संप्रदाय का प्रवर्तक आचार्य माना जाता है।

**कुन्तक का सामान्य परिचय –**

कुंतक अलंकारशास्त्र के एक मौलिक विचारक विद्वान थे। ये अभिधावादी आचार्य थे जिनकी दृष्टि में अभिधा शक्ति ही कवि के अभीष्ट अर्थ के द्योतन के लिए सर्वथा समर्थ होती है। इनका काल निश्चित रूप से ज्ञात नहीं हैं। किंतु विभिन्न अलंकार ग्रंथों के अंत:साक्ष्य के आधार पर समझा जाता है कि ये दसवीं शती ई. के आसपास हुए होंगे।

- **समय** - 10वीं शताब्दी
- **रचना** - वक्रोक्तिजीवित
- **भाग** - (चार उन्मेष)
- कुल उन्मेष – 4
- वक्रोक्ति के कुल भेद - 6
- कुन्तक प्रत्यभिज्ञानुयायी थे।
- अलंकारशास्त्र के एक मौलिक विचारक विद्वान
- अभिधावादी आचार्य,
- **'वक्रोक्ति'** का अर्थ है **'वैदग्ध्यभंगिभणिति'**, अर्थात सर्वसाधारण आदमी द्वारा प्रयुक्त वाक्य से अलग एक प्रकार का कथन'
- **'वक्रोक्तिरेव वैदग्ध्यभंगीभणितिरुच्यते'** ।
- कविकर्म की कुशलता का नाम है- **'वैदग्ध्य'** या 'विदग्धता'। **'भंगी'** का अर्थ- 'विच्छित', 'चमत्कार' या 'चारुता'। **'भणिति'** से तात्पर्य है- 'कथन प्रकार' इस प्रकार वक्रोक्ति का अभिप्राय है-'कविकर्म की कुशलता से उत्पन्न होने वाले चमत्कार के ऊपर आश्रित रहने वाला कथन प्रकार ।'

**॥मङ्गलाचरण ॥**

**जगत्त्रितयवैचित्र्यचित्रकर्मविधायिनम् ।**
**शिवं शक्तिपरिस्पन्दमात्रोपकरणं नुमः ॥1.1 ॥**

इस मङ्गलाचरण में '**शिवस्तुति**' है। शक्ति के परिस्पन्द मात्र उपकरण (उपादान कारण) वाले, तीनों लोकों के वैचित्र्यरूप चित्रकर्म के निर्माता शिव को हम नमस्कार करते हैं ।

**यथातत्त्वं विवेच्यन्ते भावास्त्रैलोक्यवर्तिनः ।**
**यदि तन्नाद्भुतं नाम दैवरक्ता हि किंशुकाः ॥1.2 ॥**

त्रैलोक्य में वर्तमान पदार्थो का उनके स्वरूप का विना परित्याग किये यथार्थ वर्णन किया जाता है और यदि वह अद्भुत नही होता तो कोई बात नही क्योंकि वह तो स्वभावतः सुन्दर होता ही है। दैवरक्त किंशुक को किसी अन्य वर्ण की क्या आवश्यकता ? जो स्वयं रक्त है, सुन्दर है उसे बाह्य उपादान की कोई आवश्यकता नहीं होती । अतः वस्तु का स्वभाव-वर्णन ग्राह्य है, उपादेय है । स्वभाव स्वयं ही अलङ्कार्य होता है । उसमे चमत्कृति या वैचित्र्य भी आवश्यक नही ।

**स्वमनीषिकयैवाथ तत्त्वं तेषां यथारुचि ।**
**स्थाप्यते प्रौढिमात्रं तत्परमार्थो न तादृशः ॥1.3 ॥**

'कि यदि अपनी रुचि के अनुसार स्वतन्त्र रूप से उन पदार्थों के स्वरूप को (कविगण) अपनी बुद्धि-विलास मात्र से प्रस्तुत करते हैं, प्रतिभामण्डित करते है, अतिशयोक्तिमय ढंग से प्रस्तुत करते है, तो वह वर्णन प्रौढ़िमात्र होगा क्योंकि वस्तुत: वह वस्तु उस प्रकार की नही होती । वस्तु में कविकल्पना का प्राचुर्य उसकी यथार्थता को समाप्त कर देता है । अतः रचना का स्वाच्छन्द्य भी बहुत ग्राह्य नहीं होता।

॥ **सरस्वती मङ्गलाचरण** ॥ (सरस्वती स्तुति)

**"वन्दे कवीन्द्रवक्रेन्दुलास्यमन्दिरनर्तकीम् ।**
**देवीं सूक्तिपरिस्पन्दसुन्दराभिनयोज्वलाम्"** ॥

महाकवियों के मुखचन्द्रस्वरूप लास्यभवन में नर्तन करने वाली, सुभाषित विलासरूप सुन्दर अभिनय से प्रकाशमान वाग्देवता को मैं (आचार्य कुन्तक) प्रणाम करता हूँ ।

(1) **काव्यप्रयोजन-**

**"धर्मादिसाधनोपायः सुकुमारक्रमोदितः ।**
**काव्यबन्धोऽभिजातानां हृदयाह्लादकारकः"** ॥

सुकुमार परम्परा से कहा गया काव्यबन्ध धर्म आदि (अर्थ, काम एवं मोक्ष) की सिद्धि का साधन, तथा अभिजात लोगों के हृदयों में आनन्द की सृष्टि करता है ।

### (2) काव्य प्रयोजन-

''व्यवहारपरिस्पन्दसौन्दर्यं व्यवहारिभिः।
सत्काव्याधिगमादेव नूतनौचित्यमाप्यते"।

व्यवहार करने में प्रवृत्त लोग सत्काव्य के अधिगम (अवबोध) से नूतन औचित्य समन्वित (लोकादि) व्यवहार प्रयोग सौन्दर्य की प्राप्ति करते हैं।

### (3) काव्य प्रयोजन-

"चतुर्वर्गफलास्वादमप्यतिक्रम्य तद्विदां ।
काव्यामृतरसेनान्तश्चमत्कारो वितन्यते" ॥

काव्यविदों के चित्त में काव्यरूपी अमृत रस के द्वारा, चतुर्वर्ग (धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष) से जायमान आनन्द को भी अतिक्रान्त कर (उससे भी अधिक) चमत्कार फ़ैलाया जाता है ।

### (4) काव्य प्रयोजन-

"कटुकौषधवच्छास्त्रमविद्याव्याधिनाशनम्।
आह्लाद्यमृतवत्काव्यमविवेकगदापहम्" ॥

'कड़वी दवा के समान शास्त्र अविद्या (अज्ञान ) रूप व्याधि का नाश करता है जबकि काव्य आनन्दप्रद अमृत की भाँति अज्ञान, रोग का विनाशक होता है । (अज्ञान-विनाश मे दोनो ही समर्थ है किन्तु जैसे औषधि रोग का नाश तो करती है, किन्तु कड़वी होती है, कठिनाई से गले उतरती है, शास्त्र भी कठोर होने से कठिनाई से गले उतरता है किन्तु सुकुमार काव्य सरस होने से आसानी से ग्राह्य होता है और सरलतापूर्वक अज्ञान का विनाश करने मे सक्षम होता है । अतः शास्त्रापेक्षया काव्य अधिक महनीय है ।) यह श्लोक वामन के 'काव्यालंकार सूत्रवृत्ति' की सूत्र 1/1/1 की टीका मे गोपेन्द्रभूपाल ने भी उदाहृत किया है )' ॥

### 1. काव्यलक्षण-

''अलङ्कृतिरलङ्कार्यमपोद्धृत्य विवेच्यते
तदुपायतया तत्त्वं सालङ्कारस्य काव्यता" ॥

उस (काव्य) का उपाय (साधन) होने के कारण पृथक्-पृथक् कर अलंकार और अलंकार्य का विवेचन किया जाता है । वस्तुतः अलंकार से युक्त (अलंकार्य शब्द अर्थ) की ही काव्यता होती है ।

### 2. काव्यलक्षण-

"शब्दार्थौ सहितौ वक्रकविव्यापारशालिनि।
बन्धे व्यवस्थितौ काव्यं तद्विदाह्लादकारिणि" ॥

काव्यविद में आह्लाद पैदा करने वाले, तथा वक्रकविव्यापार से सुशोभित रचना में व्यवस्थित सहित (सम्मिलित) 'शब्दार्थ' काव्य (कहे जाते हैं)।

### शब्द और अर्थ का स्वरूप-

''वाच्योऽर्थो वाचकः शब्दः प्रसिद्धमिति यद्यपि।
तथापि काव्यमार्गेऽस्मिन् परमार्थोऽयमेतयोः।
शब्दो विवक्षितार्थैकवाचकोऽन्येषु सत्स्वपि
अर्थः सहृदयाह्लादकारि स्वस्पन्दसुन्दर" ॥

यद्यपि यह प्रसिद्ध है कि अर्थ वाच्य एवं शब्द वाचक कहा जाता है । तथापि इस वर्ण्यमान काव्यमार्ग में इन दोनों का वास्तविक अर्थ है- 'अन्य शब्दों के रहते भी विवक्षित अर्थ का एकमात्र वाचक शब्द ही वाचक (वास्तविक) शब्द कहा जाता है । और सहृदय व हृदय को आह्लादित करने वाला तथा अपनी स्वाभाविकता से सुन्दर अर्थ ही वास्तविक अर्थ कहलाता है'।

### वक्रोक्ति-

''उभावेतावलङ्कार्यो तयोः पुनलङ्कृतिः।
वक्रोक्तिरेव वैदग्ध्यभङ्गीभणितिरुच्यते" ॥

ये दोनों शब्द और अर्थ अलङ्कार्य हैं और वैदग्ध्यपूर्ण विच्छित्तिमय अभिधान स्वरूप वक्रोक्ति ही उन दोनों का अलंकरण है ।

### कुन्तक वक्रता के छः भेद मानते हैं।

वर्णविन्यासवक्रत्वं पदपूर्वार्द्धवक्रता
वक्रतायाः परोऽप्यस्ति प्रकारः प्रत्ययाश्रयः।

| | |
|---|---|
| (1) वर्णविन्यासवक्रता | (2) पदपूर्वार्द्धवक्रता |
| (3) प्रत्ययाश्रितवक्रता | (4) वाक्यवक्रता |
| (5) प्रकरणवक्रता | (6) प्रबन्धवक्रता |

### (1) वर्णविन्यासवक्रता -

अकारादि वर्णों का विशेष प्रकार से निबन्धन वर्णविन्यास कहा जाता है।
उदाहरण- "प्रथम मरुणच्छायस्तावत्ततः कनकप्रभ....." ।(चन्द्रोदय वर्णन)

### (2) पदपूर्वाद्धवक्रता -

पद तिङन्त अथवा सुबन्त पद का जो पूर्वार्द्ध, प्रातिपदिक या धातुरूप (प्रकृति) उसकी वक्रता, वक्रभाव अर्थात् विन्यासवैचित्र्य ही पदपूर्वार्द्धवक्रता है । यह सुबन्त, तिङ्न्त द्वारा अनेक प्रकार की होती है। पदपूर्वार्द्धवक्रता के भेद- रूढ़ि, पर्याय, उपचार, विशेषण, संवृति, वृत्ति, लिङ्ग, किया, प्रभृति।

उदाहरण-

(1) रूढ़ि- "रामोऽस्मि सर्वं सहे"।

(2) **पर्याय**- "वामं कज्जलवद्.........."।
(3) **उपचार**- "हस्तापचेयं यशः....."।

### (3) प्रत्ययाश्रितवक्रता -

प्रत्यय अर्थात् सुप् और तिङ् जिसके आश्रय हैं, वह उस प्रकार से कहा गया ही प्रत्ययाश्रितवक्रता है।

**उदाहरण**-"मैथिली तत्स्य द्वारा"।

**प्रत्ययाश्रितवक्रता के भेद** -

1. कालवैचित्र्यवक्रता
2. कारकवैचित्र्यवक्रता
3. संख्यावैचित्र्यवक्रता
4. पुरुषवक्रता
5. उपग्रहवक्रता
6. प्रत्ययविहितप्रत्यय

### (4) वाक्यवक्रता -

**"वाक्यस्य वक्रभावोऽन्यो भिद्यते यः सहस्रधा
यत्रलङ्कारवर्गोऽसौ सर्वोऽप्यन्तर्भविष्यति"।**

वाक्य का वक्रभाव (पदवक्रता से) अन्य ही है जो हजारों प्रकार के भेद को प्राप्त होता है । जिसमें प्रसिद्ध यह समस्त (उपमादि) अलङ्कार समूह अन्तर्भूत हो जाएगा ।

**उदाहरण**- "उपस्थितां पूर्वमपास्य लक्ष्मी..... ।

### (5) प्रकरणवक्रता -

**उदाहरण**- (1) रामायणे मारीचमायामयमाणिक्य....।
(2) प्रयुज्य सामाचरितं विलोभनं भयं विभेदाय धियः प्रदर्शितम्।

### (6) प्रबन्ध -

**"वाच्यवाचकसौभाग्यलावण्यपरिपोषकः" ॥**

**उदाहरण**- "रामादिवत् वर्तितव्यं न रावणादिवत्"।

### कुन्तक द्वारा साहित्यलक्षण-

"साहित्यमनयोः शोभा शालितां प्रति काप्यसौ।
अन्यूनानतिरिक्तत्व मनोहारिण्यवस्थितिः" ॥

शोभाशालिता के लिए इन दोनों (शब्द और अर्थ) की कमी या अधिकताविहीन मनोहारिणी कुछ अपूर्व ही अवस्थिति 'साहित्य' कही जाती है ।

### कुन्तक द्वारा अलङ्कार प्रशंसा-

"लोकोत्तरचमत्कारकारिवैचित्र्यसिद्धये।
काव्यस्यायमलङ्कारः कोऽप्यपूर्वो विधीयते" ॥




## ॥नाट्यशास्त्र ॥

इस ग्रन्थ में प्रत्यभिज्ञा दर्शन की छाप है। प्रत्यभिज्ञा दर्शन में स्वीकृत 36 मूल तत्वों के प्रतीक स्वरूप नाट्यशास्त्र में 36 अध्याय हैं। पहले अध्याय में नाट्योत्पत्ति, दूसरे में मण्डपविधान देने के पश्चात् अगले तीन अध्यायों में नाट्यारम्भ से पूर्व की प्रक्रिया का विधान वर्णित है। छठे और सातवें अध्याय में रसों और भावों का व्याख्यान है, जो भारतीय काव्यशास्त्र में व्याप्त रससिद्धान्त की आधारशिला है। आठवें और नवें अध्याय में उपांग एवं अंगों द्वारा प्रकल्पित अभिनय के स्वरूप की व्याख्या कर अगले चार अध्यायों में गति और करणों का उपन्यास किया है। अगले चार अध्यायों में छन्द और अलंकारों का स्वरूप तथा स्वरविधान बतालाया है। नाट्य के भेद तथा कलेवर का सांगोपांग विवरण 18वें और 19वें अध्याय में देकर 20वें में वृत्ति विवेचन किया है। तत्पश्चात् 29वें अध्याय में विविध प्रकार के अभिनयों की विशेषताएँ दी गई हैं। 29 से 34 अध्याय तक गीत वाद्य का विवरण देकर 35वें अध्याय में भूमिविकल्प की व्याख्या की है। अंतिम अध्याय उपसंहारात्मक है।

यह ग्रंथ मुख्यतः दो पाठान्तरों में उपलब्ध है **1. औत्तरीय पाठ और 2. दाक्षिणात्य**। पाण्डुलिपियों में एक और 37वाँ अध्याय भी क्वचित् उपलब्ध होता है जिसका समावेश निर्णयसागरी संस्करण में संपादक ने किया है। इसके अतिरिक्त मूल मात्र ग्रंथ का प्रकाशन चौखंबा संस्कृत सीरीज, वाराणसी से भी हुआ है जिसका पाठ निर्णयसागरी पाठ से भिन्न है। अभिनव भारती टीका सहित नाट्यशास्त्र का संस्करण गायकवाड सीरीज़ के अंतर्गत बड़ौदा से प्रकाशित है। वस्तुतः यह ग्रन्थ नाट्यसंविधान तथा रससिद्धान्त की मौलिक संहिता है। इसकी मान्यता इतनी अधिक है कि इसके वाक्य 'भरतसूत्र' कहे जाते हैं। सदियों से इसे आर्ष सम्मान प्राप्त है। इस ग्रंथ में

मूलतः 12,000 पद्य तथा कुछ गद्यांश भी था, इसी कारण इसे **'द्वादशसाहस्री संहिता'** कहा जाता है। परन्तु कालक्रमानुसार इसका संक्षिप्त संस्करण प्रचलित हो चला जिसका आयाम छह हजार पद्यों का रहा और यह संक्षिप्त संहिता **'षटसाहस्री'** कहलाई। भरतमुनि उभय संहिता के प्रणेता माने जाते हैं और प्राचीन टीकाकारों द्वारा उनका 'द्वादश साहस्रीकार' तथा 'षड्साहस्रीकार' की उपाधि से परामर्श यत्र तत्र किया गया है। जिस तरह आज उपलब्ध चाणक्य नीति का आधार वृद्ध चाणक्य और स्मृतियों का आधार क्रमशः वृद्ध वसिष्ठ, वृद्ध मनु आदि माना जाता है, उसी तरह वृद्ध भरत का भी उल्लेख मिलता है। इसका यह तात्पर्य नहीं कि वसिष्ठ, मनु, चाणक्य, भरत आदि दो दो व्यक्ति हो गए, परन्तु इस सन्दर्भ में 'वृद्ध' का तात्पर्य परिपूर्ण संहिताकार से है।

**अध्याय का नाम-**

| | |
|---|---|
| 1. नाट्य | 2. नाट्यमण्डप |
| 3. रङ्गपूजा | 4. ताण्डव |
| 5. पूर्वरङ्ग | 6. रस |
| 7. भाव | 8. उपाङ्ग |
| 9. अङ्ग | 10. चारीविधान |
| 11. मण्डलविधान | 12. गतिप्रचार |
| 13. करयुक्तिधर्मीव्यञ्जक | 14. छन्दोविधान |
| 15. छन्दोविचितिः | 16. काव्यलक्षण |
| 17. काकुस्वरव्यञ्जन | 18. दशरुपनिरूपण |
| 19. सन्धिनिरूपण | 20. वृत्तिविकल्पन |
| 21. आहार्याभिनय | 22. सामान्याभिनय |
| 23. नेपथ्य | 24. पुंस्त्र्युपचार |
| 25. चित्राभिनय | 26. विकृतिविकल्प |
| 27. सिद्धिव्यञ्जक | 28. जातिविकल्प |
| 29. ततातोद्यविधान | 30. सुषिरातोद्यलक्षण |
| 31. ताल | 32. गुणदोषविचार |
| 33. प्रकृति | 34. भूमिकाविकल्प |
| 35. नाट्यशाप | 36. गुह्यतत्त्वकथन |

**नाट्यशास्त्र**= धातु - नट अवस्पंदने, प्रत्यय- ण्यत्

## भरतमुनि का सामान्य परिचय -

भरत मुनि का समय विवादास्पद हैं। इन्हें 400 ई०पू० 100 ई० सन् के बीच किसी समय का माना जाता है। भरत बड़े प्रतिभाशाली थे। इतना स्पष्ट है कि भरतमुनि रचित नाट्यशास्त्र से परिचय था। इनका 'नाट्यशास्त्र' भारतीय नाट्य और काव्यशास्त्र का आदिग्रन्थ है। इसमें सर्वप्रथम रस सिद्धांत की चर्चा तथा इसके प्रसिद्द सूत्र - "विभावानुभावव्यभिचारीसंयोगाद्रसनिष्पतिः" की स्थापना की गयी है।

- समय – 400 ई०पू० 100 ई०
- रचना – नाट्यशास्त्र
- कुल अध्याय – 36
- सम्पूर्ण श्लोक संख्या – 6000 इस कारण इसे **"षड्साहस्रीसंहिता"** कहा जाता है।
- स्वीकृत अलंकारों की संख्या – चार (उपमा, रूपक, दीपक, यमक)

## ॥प्रथम अध्याय ॥

**॥मङ्गलाचरण ॥**(नमस्कारात्मक)

**"प्रणम्य शिरसा देवौ पितामहमहेश्वरौ।**
**नाट्यशास्त्रं प्रवक्ष्यामि ब्रह्मणा यदुदाहृतम्-" ॥**

पितामह (ब्रह्मा) एवं महेश्वर को सिर झुकाकर प्रणाम करके मैं उस नाट्यशास्त्र का वर्णन करूँगा जिसे ब्रह्मा ने बतलाया था ।

**स्तुति-** ब्रह्म, शिव ।

**मुनियों के द्वारा किये गए 5 प्रश्न -**

1. कथमुत्पन्नः
2. कस्य कृते
3. कत्यङ्गः
4. किं प्रमाणम्
5. अस्यकीदृशः प्रयोजनम्।

रङ्गमञ्च में देवपूजन होता है - यज्ञ तुल्य।

**"भावाश्चैव कथं प्रोक्ताः किं वा ते भावयन्त्यपि।**
**संग्रहं कारिकाश्चैव निरुक्तं चैव तत्त्वतः" ॥**

**भावाश्चैव से चार प्रश्न -**

1. कथं प्रोक्ता
2. किं वा ते भावयन्ति, (शब्दतः अभिहित)
3. किं भवन्तीति भावाः
4. भावयन्तीति भावाः। (अर्थाक्षिप्त)

ब्रह्मा ने अभिनय स्वीकार किया है -**यजुर्वेद** से।

**"दुःखार्तानां श्रमार्तानां शोकार्तानां तपस्विनाम्**
**विश्रामजननं लोके नाट्यमेतद्भविष्यति" ॥**

## ॥द्वितीयोऽध्यायः ॥

| | | |
|---|---|---|
| **कवि** | - | ब्रह्मा, |
| **प्रयोजयिता** | - | महेन्द्र, |
| **नाट्याचार्य** | - | भरत, |
| **अभिनेता** | - | कोहल, |
| **सुकुमारोपस्करण** | - | अप्सराएं, |
| **वाद्यविद्** | - | स्वाति, |
| **गीतकार** | - | नारद, |

**मण्डप रचयिता** - विश्वकर्मा,
**प्रयोगकाल** - इन्द्रोत्सव सदृश,
**सामाजिक** - प्रशान्त रागद्वेषादिक मुनिगण।
**नाट्यमण्डप का रक्षक** - चन्द्र।

नाट्यशास्त्र का अंग्रेजी अनुवाद "डॉ- **मनमोहन**" घोष के द्वारा - 'रायल एशियाटिक सोसाइटी' बंगाल से प्रकाशित है ।

## देवता तथा मनुष्यों की सृष्टि प्रकार-

"दिव्यानां मानसी सृष्टिर्गृहेषूपवनेषु च।
यथा भावाभिनिर्वर्त्याः सर्वे भावास्तु मानुषा ॥
नराणां यत्नतः कार्या लक्षणाभिहिता क्रिया" ॥

देवताओं के घरों और उपवनों की सजावट -**मानसिक**,
मनुष्यों के गृहादि की वस्तुएं -**भौतिक**।

## नाट्यगृह-

**"इह प्रेक्षागृहं दृष्ट्वा धीमता विश्वकर्मणा
त्रिविधः सन्निवेशश्च शास्त्रतः परिकल्पितः
विकृष्टश्चतुरस्रश्च त्र्यस्रश्चैव तु मण्डपः"** ॥

वास्तुशास्त्र के अनुसार नाट्यगृह की रचना- 3 प्रकार से-

1. **आयताकार** (विकृष्ट)
2. **वर्गाकार** (चतुरस्र)
3. **त्रिभुजाकार** (त्र्यस्र)

इनके माप के भी तीन प्रकार हैं- (1) ज्येष्ठ (2) मध्यम् (3) अवर।

**"तेषां त्रीणि प्रमाणानि ज्येष्ठं मध्यं तथाऽवरम्
प्रमाणमेषां निर्दिष्टं हस्तदण्डसमाश्रयम्"** ॥

ज्येष्ठ मण्डप -108 हाथ
मध्यम मण्डप -64 हाथ
कनिष्ठ मण्डप -32 हाथ

**नाट्यमण्डप**- नाट्यगृह, नाट्यवेश्म, प्रेक्षागृह से पर्याय हैं यह शब्द पूरे भवन के लिए प्रयुक्त हुआ है।

**नेपथ्यगृह**- रङ्गपीठ के पिछले हिस्से में होता है, इसमें अभिनेता अपनी सजावट करते हैं, यह चारों तरफ से घिरा रहता है।

**रङ्गपीठ**- स्टेज, रङ्गमञ्च । रङ्गपीठ (8) हाथ के नाप का होना चाहिए।

**मत्तवारणी**- रङ्गपीठ के दोनों ओर बरामदे के आकार के बने भाग.

**मण्डप**- जिसमें प्रेक्षक बैठते हैं।

"देवानां तु भवेज्ज्येष्ठं नृपाणां मध्यमं भवेत्
शेषाणां प्रकृतीनां तु कनीयः संविधीयते" ॥

देवताओं का प्रेक्षागृह -**ज्येष्ठ संज्ञक**
राजाओं का प्रेक्षागृह -**मध्यम संज्ञक**
प्रजाजन का प्रेक्षागृह -**कनीय संज्ञक**

सभी प्रेक्षागृहों में मध्यम संज्ञक प्रेक्षागृह श्रेष्ठ कहा गया है।

- **नाट्यमण्डप 2 भेद-**
  1. आकार 2. माप
- आकार की दृष्टि से नाट्यगृह तीन प्रकार। -
  (1) **विकृष्ट** (आयताकार)
  (2) **चतुरस्र** (वर्गाकृति)
  (3) **त्र्यस्र** (त्रिकोण),
- माप की दृष्टि से नाट्यगृह- **तीन प्रकार**।
  (1) **ज्येष्ठ** (2) **मध्य** (3) **कनीय**।
- नाट्य मण्डप (9) भेद। इन मण्डपों की माप भी दो तरह से बताई है-
  (1) **हस्तात्मक** (2) **दण्डात्मक**।
- इस प्रकार नाट्य मण्डप के कुल भेद- (18) होते हैं, इनमें छः भेद- **विकृष्ट**, छः **चतुरस्र** तथा छः **त्र्यस्र** नाट्य मण्डपों के हैं।

## विकृष्ट के (6) भेद तथा उनकी नाप-

(1) हस्तप्रमाण ज्येष्ठ विकृष्ट आयताकार -108 हाथ लम्बाई।
(2) हस्तप्रमाण मध्यम विकृष्ट आयताकार -64 हाथ लम्बाई।
(3) हस्तप्रमाण अवर विकृष्ट आयताकार -32 हाथ लम्बाई।
(4) दण्डप्रमाण ज्येष्ठ विकृष्ट आयताकार -432 हाथ लम्बाई।
(5) दण्डप्रमाण मध्यम विकृष्ट आयताकार -256 हाथ लम्बाई।
(6) दण्डप्रमाण अवर विकृष्ट आयताकार -108 हाथ लम्बाई।

## चतुरस्र के (6) भेद तथा उनकी नाप-

हस्तप्रमाण ज्येष्ठ चतुरस्र वर्गाकार -108 हाथ की लम्बाई।
हस्तप्रमाण मध्यम चतुरस्र वर्गाकार -64 हाथ की लम्बाई।
हस्तप्रमाण अवर चतुरस्र वर्गाकार -32 हाथ की लम्बाई।
दण्डप्रमाण ज्येष्ठ चतुरस्र वर्गाकार -432 हाथ की लम्बाई।
दण्डप्रमाण मध्यम चतुरस्र वर्गाकार -256 हाथ की लम्बाई।
दण्डप्रमाण अवर चतुरस्र वर्गाकार -128 हाथ की लम्बाई।

## त्र्यस्र के (6) भेद तथा उनकी नाप-

हस्तप्रमाण ज्येष्ठ त्र्यस्र- त्रिभुजाकार 108 हाथ की भुजाओं का
हस्तप्रमाण मध्यम त्र्यस्र त्रिभुजाकार -64 हाथ की भुजाओं का
हस्तप्रमाण अवर त्र्यस्र त्रिभुजाकार -32 हाथ की भुजाओं का
दण्डप्रमाण ज्येष्ठ त्र्यस्र त्रिभुजाकार -432 हाथ की भुजाओं का
दण्डप्रमाण मध्यम त्र्यस्र- त्रिभुजाकार 256 हाथ की भुजाओं का
दण्डप्रमाण अवर त्र्यस्र त्रिभुजाकार -128 हाथ की भुजाओं का

मापों का क्रम/मापक क्रम-(8)

"अणू रजश्च वालश्च लिक्षा यूका यवस्तथा।
अङ्गुलं च तथा हस्तो दण्डश्चैव प्रकीर्तितः ॥
अणवोऽष्टौ रजः प्रोक्तं तान्यष्टौ बाल उच्यते।
बालास्त्वष्टौ भवेल्लिक्षा यूका लिक्षाष्टकं भवेत्॥
यूकास्त्वष्टौ यवो ज्ञेयो यवास्त्वष्टौ तथाङ्गुलम्।
अङ्गुलानि तथा हस्तश्चतुर्विंशतिरुच्यते॥
चतुर्हस्तो भवेद्दण्डो निर्दिष्टस्तु प्रमाणतः।
अनेनैव प्रमाणेन वक्ष्याम्येषां विनिर्णयम्" ॥

8 अणु =1 रज, 8 रज =1 बाल
8 बाल =1 लीख. 8 लीख =1 जूँ
8 जूँ =1 जौ, 8 जौ =1 अंगुलि
24 अंगुलियां =1 हाथ, 4 हाथ =1 दण्ड

- मृत्युलोक के लोगों के लिए नाट्यमण्डप -
  लम्बाई =64 हाथ, चौड़ाई= 32 हाथ
- प्रयोक्ताओं द्वारा प्रेक्षागृहों के निर्माण के तीन प्रकार कहे गए हैं -
  (1) विकृष्ट (ज्येष्ठ माप वाला)
  (2) चतुरस्त्र (मध्यम माप वाला)
  (3) त्र्यस्त्र(कनीय माप वाला)

नाट्यमण्डप के लिये उपयुक्त भूमि-

"समा स्थिरा तु कठिना कृष्णा गौरी च या भवेत्
भूमिस्तत्रैव कर्त्तव्यः कर्तृभिर्नाट्यमण्डपः" ॥

मिट्टी- काली या पीली।

नक्षत्र- त्रीण्युत्तराणि सौम्यं च विशाखापि च रेवती
हस्ततिष्यानुराधाश्च प्रशस्ता नाट्यकर्मणि ॥

उत्तराषाढ़ा, उत्तरा फाल्गुनी, उत्तरा भाद्रपद, मृगशिरा, विशाखा, रेवती, हस्त,पुष्य और अनुराधा।

बलि-

पूर्व- शुक्ल अन्न, पश्चिम- पीले अन्न,
उत्तर- लाल अन्न, दक्षिण- नीला अन्न।




मण्डप स्तम्भ -

(1) ब्राह्मण स्तम्भ - श्वेतवर्ण विधि, चन्दन की लकड़ी,
(2) क्षत्रिय स्तम्भ -रक्तवर्ण, खदिर की लकड़ी,
(3) वैश्य स्तम्भ -पीतवर्ण, धाय की लकड़ी, वायव्य कोण,
(4) शूद्र स्तम्भ -नीलवर्ण, कोई भी लकड़ी, ईशान कोण।

## ॥षष्ठ अध्याय ॥

नाट्य के विवेच्य विषय-

"रसा भावा ह्यभिनया धर्मीवृत्तिप्रवृत्तयः
सिद्धिः स्वरास्तथातोद्यं गानं रङ्गश्चसंग्रहः" ॥

(13 भेद)

**रस-** श्रृंगारादि 8 रस + शान्त नवम
**भाव-** रत्यादि 8 स्थायी भाव
**अभिनय-** 4 प्रकार, आङ्गिक, वाचिक, सात्विक, आहार्य
**धर्मी-** 2 प्रकार (1) लोकधर्मी (2) नाट्यधर्मी।
**वृत्ति-** "विलासविन्यासक्रमो वृत्तिः"।(4) सात्वती, भारती, आरभटी, कैशिकी।
**प्रवृत्ति-** "पृथिव्यां नानादेशः वेशभाषाचारवार्तापधख्याति प्रवृत्तिः"।
**सिद्धि** - 2 प्रकार (1) दैविकी, (2) मानवी
**स्वर-** 7 स्वर षड्जादि।
**आतोद्य-** "तत्, अवनद्ध, घन एवं सुषिर"।
**गान-** पांच प्रकार के गीतों का प्रवेश गान। निष्कामगान, प्रसाद, गान, अदोष, गान, अन्तरगान।
**रङ्ग-** आयताकार, वर्गाकार तथा त्रिभुजाकार, तीन प्रकार के प्रेक्षागृह को रङ्ग कहते है, नाट्य में बनाए जाने वाले वाद्य।
**सङ्ग्रह** - "विस्तरेणोपदिष्टानामर्थानां सूत्रभाष्ययोः ।
निबन्धो यो समासेन सङ्ग्रहं तं विदुर्बुधाः" ॥

शास्त्र के तीन अङ्ग-

(1) सङ्ग्रह (उद्देश्य) (2) कारिका (लक्षण) (3) निरुक्त (परीक्षा)

कारिका -

"अल्पाभिधानेनार्थो यः समासेनोच्यते बुधैः ।
सूत्रतः सा तु विज्ञेया कारिकार्थप्रदर्शिनी" ॥

निरुक्त लक्षण -

"नानानामाश्रयोत्पन्नं निघण्टुनिगमान्वितम् ।
धात्वर्थहेतुसंयुक्तं नानासिद्धान्तसाधितम् ॥
स्थापितोऽर्थो भवेद्यत्र समासेनार्थसूचकः ।
धात्वर्थवचनेनेह निरुक्तं तत्प्रचक्षते" ॥

मुख्य क्रिया के सम्पादक कारकों से समन्वित भाषा के उत्सर्गापवाद रूप नियमों से साधित अर्थ की संक्षेप में सूचना देने वाला तत्त्व ही निरुक्त कहलाता है।

(1) रस-

श्रृङ्गारहास्यकरुण रौद्रवीर भयानकाः

**बीभत्साद्भुतसंज्ञौ चेत्यष्टौ नाट्य रसा स्मृताः॥**

**नवम शान्त- पर्यन्ते कर्त्तव्यो नित्यं ह्यद्भुतः।**

निवृत्तिधर्मात्मकरस शान्त है। जिसका फल मोक्ष है, जहां रसचर्वणा विशुद्ध रूप से अपनी आत्मा का ही बोध है। ब्रह्मा (महापुरुष) ने आठ रसों का प्रतिपादन किया है। ब्रह्मा के विशेषण- **'द्रुहिण', महात्मा।**

नाट्य का साध्य - त्रिवर्ग- धर्म, अर्थ, काम।

## (2) भाव-

(1) स्थायी (2) संचारी (3) सात्विक

**स्थायी भावलक्षण-**

यथा नराणां नृपतिः शिष्याणां च तथा गुरुः
**एवं हि सर्वभावानां स्थायीभावः** महानिह॥

**स्थायी भाव-** 8,

**श्रृङ्गार हि मन्मथोद्भेदस्तदागमनहेतुकः**
**पुरुष प्रमदाभूमिः श्रृङ्गार इति गीयते॥**

**श्रृंगार-** कामोद्रेक

**व्यभिचारी भाव-**

वि + अभि + चर् + णिनि =**व्यभिचारी** ।

**"विशेषेण आभिमुखेन स्थायिनं प्रति चरतीति व्यभिचारी"।** (साहित्यकौमुदी)

**व्यभिचारी भाव-** (33)

निर्वेदग्लानिशङ्काख्यास्तथासूया मदः श्रमः ।
आलस्यं चैव दैन्यं च चिन्तामोहः स्मृतिर्धृतिः ॥
व्रीडा चपलता हर्ष आवेगो जडता तथा ।
गर्वो विषाद औत्सुक्यं निद्रापस्मार एव च ॥
सुप्तं विबोधोऽमर्षश्चाप्यवहित्थमथोग्रता ।
मतिर्व्याधिस्तथोन्मादस्तथा मरणमेव च ॥
त्रासश्चैव वितर्कश्च विज्ञेया व्यभिचारिणः ।
त्रयस्त्रिंशदमी भावाः समाख्यातास्तु नामतः ॥

**मरण -**

**"मरणं सुप्रसिद्धत्वादनर्थत्वाच्य नोच्यते"।**

**मरण के दो प्रकार** -(1) व्याधि से उत्पन्न (2) अभिघातजन्य।

## सात्विक भाव- (8)

**"स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चः स्वरभेदोऽथ वेपथुः ।**
**वैवर्ण्यमश्रु प्रलय इत्यष्टौ सात्विकाः स्मृताः" ॥**

सात्विक भाव-

**(1) स्तम्भ-** हर्षभयशोकविस्मयविषादरोषादिसम्भवः स्तम्भ।

**(2) स्वेद-** क्रोधभयहर्षलज्जादुःखश्रमरोगातपघातेभ्यः।
व्यायामक्लमधर्मैः स्वेदः सम्पीडनाच्चैव॥

**(3) रोमाञ्च-** स्पर्शभयशीतहर्षात्क्रोधाद्रोगाच्च **रोमाञ्चम्।**

**(4) स्वरभेद-** स्वरभेदो भयहर्षक्रोधजरारौक्ष्यरोगमदजनितः।

**(5) वेपथुः-** रागद्वेषश्रमादिभ्यः कम्पो गात्रस्य वेपथः।
शीतभयहर्षरोषस्पर्शजरारोगजः कम्पः।

**(6) वैवर्ण्य-** शीतक्रोधभयश्रमरोगक्लमातपजं च **वैवर्ण्यम्।**

**(7) अश्रु-** आनन्दामर्षाभ्यां धूमाञ्जनजृम्भणाद् भयाच्छोकात्
अनिमेषप्रेक्षणतः शीताद्रोगात् भवेदश्रुः॥

**(8) प्रलय-** श्रममूर्च्छामदनिद्राभिघातमोहादिभिः प्रलयः।

## (3) अभिनय -

अभि + णीञ् प्रापणे + अच्,

**आङ्गिको वाचिकश्चैव ह्याहार्यः सात्विकस्तथा ।**
**चत्वारोऽभिनया ह्येते विज्ञेया** नाट्यसंश्रयाः **॥**

आङ्गिक के अंग - (6), आङ्गिक के उपाङ्ग- (6)

अभिनय के 4 प्रकार- **आङ्गिक, वाचिक,** आहार्य, **सात्विक।**

## (4) धर्मी -

2 प्रकार – **'लोकधर्मी नाट्यधर्मी धर्मीति द्विविधः स्मृतः'।**

## (5) वृत्ति -

वृत्+क्तिन् (जिसके द्वारा जीवन के व्यवहार का प्रवर्तन किया जाए)

**'तस्माद् व्यापारः पुमर्थसाधको वृत्तिः'। (भरत)**

**"वृत्तिर्नाम वाङ्मनः कायजा चेष्टा पुमर्थोपयोगिनीति सामान्यलक्षणम्"।**

**चार वृत्ति -**

**ऋग्वेदाद् भारतीवृत्तिर्यजुर्वेदात्तु सात्वती।**
**कैशिकी सामवेदाच्च शेषा चाथर्वणात्तदा॥**

(1) भारती (ऋग्वेद)
(2) सात्वती (यजुर्वेद)
(3) कैशिकी (सामवेद)
(4) आरभटी। (अथर्ववेद)

नाट्यशास्त्र में इन वृत्तियों को **"रसभावाभिनयगाः"** कहा गया है।

| वृत्ति | सम्बन्ध | व्यापार | रस | |
|---|---|---|---|---|
| भारती | वाचिक अभिनय | वचोव्यापार | करुण, अद्भुत | स्त्रियां वर्जित |
| सात्वती | सात्विक अभिनय | मनोव्यापार | वीर, रौद्र, अद्भुत | सत्व प्रधान |
| कैशिकी | आहार्य अभिनय | शरीरव्यापार | श्रृंगार, हास्य | स्त्री प्रधान |
| आरभटी | आङ्गिक अभिनय | शरीरव्यापार | भयानक, वीभत्स, रौद्र, | उत्साहशील माया,इन्द्रजाल, युद्ध, |

## (6) प्रवृत्ति -

प्रवृत्ति चार प्रकार-

1. आवन्ती, 2. दक्षिणात्या 3. पाञ्चाली 4. अर्धमागधी

## (7) सिद्धि-

**दैविकी मानुषी चैव सिद्धिः स्याद् द्विविधैव तु।**

सिद्धि के दो प्रकार- 1. दैविकी, 2. मानुषी

## (8) स्वर -

**स्वर दो प्रकार-**

1. मुखोच्चारित 2. वीणा आदि वाद्य

इनकी संख्या सात हैं-**षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत, निषाद।**

**हास्य, श्रृंगार रस-** षड्ज, मध्यम, पञ्चम।

**करुण-** गान्धार निषाद।

**भयानक, वीभत्स-** धैवत

## (9) आतोद्य -

**तत तन्त्रगतं ज्ञेयमवनद्धं तु पौष्करम्।**
**घनस्तु तालो विज्ञेयः सुषिरो वंश एव च॥**

(1) तत (तन्त्र) (2) अवनद्ध (पौष्कर) (3) घन (ताल) (4) सुषिर (वंश)

## (10) गान-

**गान के 5 प्रकार-**

1. प्रवेश 2. आक्षेप 3. निष्क्राम 4. प्रासादिक 5. आन्तर

## (11) रङ्ग-

**'चतुरस्रो विकृष्टश्च रङ्गस्त्र्यश्च कीर्तितः'** ॥

1. विकृष्ट (आयताकार)
2. चतुरस्र (वर्गाकृति)
3. त्र्यस्र (त्रिकोण),

## (12) संग्रहः-

**'एवमेषोऽल्पसूत्रार्थो निर्दिष्टो नाट्यसङ्ग्रहः'** ।

संग्रहं के दो प्रकार -

1. उद्देश्य 2. विभाग

**रस निष्पत्ति-** तत्र रसानेव तावदादावभिव्याख्यास्यामः ।

**न हि रसादृते कश्चिदर्थः प्रवर्तते ।**
**तत्र विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः ।**
**यथा बीजाद्भवेद्वृक्षो वृक्षात्पुष्पं फलं यथा ।**
**तथा मूलं रसाः सर्वे तेभ्यो भावा व्यवस्थिताः ॥**

**आठ रसों की उत्पत्ति के हेतु चार ही रस हैं-**

| श्रृङ्गार | रौद्र | वीर | वीभत्स |
|---|---|---|---|
| ↓ | ↓ | ↓ | ↓ |
| हास्य | करुण | अद्भुत | भयानक |

**श्रृङ्गार** - (1) संयोग (2) विप्रलम्भ

**करुण-** (1) रति निरपेक्ष (2) रति सापेक्ष

**हास्य-** (1) स्मित (2) हसित (3) विहसित (4) उपहसित (5) अपहसित (6) अतिहसित।

**"स्मितहसिते ज्येष्ठानां मध्यानां विहसितोपहसिते च।**
**अधमानापमहसितं चापि विज्ञेयम्" ॥**

**ज्येष्ठ-** स्मित, हसित,

**मध्यम-** विहसित, उपहसित,

**अधम-** अपहासित, अतिहसित,

## रस-

**1. श्रृङ्गार-** "तत्र श्रृङ्गारो नाम रतिस्थायिभावप्रभवः । उज्ज्वलवेषात्मकः यत्किञ्चिल्लोके शुचि मेध्यमुज्ज्वलं दर्शनीयं वा तच्छृङ्गारेणोपमीयते" ।

**(1) संयोग (2) विप्रलम्भ**

**2. हास्य -**"अथ हास्यो नाम हासस्थायिभावात्मकः" ।

1. स्मित 2. हसित 3. विहसित 4. उपहसित 5. अपहसित 6. अतिहसित

**3. करुण-** "अथ करुणो नाम शोकस्थायिभावप्रभवः" ।

**4. रौद्र-** "अथ रौद्रो नाम क्रोधस्थायिभावात्मकोरक्षोदानवोद्धत-मनुष्यप्रकृतिः सङ्ग्रामहेतुकः" ।

**5. वीर -** "अथ वीरो नामोत्तमप्रकृतिरुत्साहात्मकः" ।

**6. भयानक-** "अथ भयानको नाम भयस्थायिभावात्मकः"।

**7. बीभत्स-** "अथ बीभत्सो नाम जुगुप्सास्थायिभावात्मकः"।

**8. अद्भुत् -** "अथाद्भुतो नाम विस्मयस्थायिभावात्मकः"।

## टीकाएँ-

- **'भरततिलक'** - 'श्रीपादशिष्यकृत'
- **अभिनवभारती** - अभिनवगुप्त,

# ॥दशरूपकम् ॥

## परिचय-

दशरूपकम् नाट्य के दशरूपों के लक्षण और उनकी विशेषताओं का प्रतिपादन करनेवाला ग्रंथ है। अनुष्टुप श्लोकों द्वारा रचित दसवीं शती का यह ग्रंथ धनंजय की कृति है। रचनाकार ने भरत मुनि के नाट्यशास्त्र से बहुत से विचार लियें हैं। दशरूपकम् में कुल चार प्रकाश हैं । धनंजय कृत दशरूपक और उस पर **'धनिककृत' 'अवलोक'** नाट्यालोचन पर सर्वमान्य ग्रंथ है। कारण, दशरूपक में दिए हुए लक्षणों का उद्धरण प्राय: सभी प्राचीन व्याख्याकारों द्वारा दिए हुए सर्वत्र दृष्टिगोचर होते हैं। अवलोक के अतिरिक्त दशरूपक पर एक और प्राचीन टीका 'बाहुरूप मिश्र' द्वारा प्रणीत उपलब्ध है जो अद्यापि अमुद्रित ही है।

आज "दशरूपक" नामक ग्रंथ अनेक संस्करणों में उपलब्ध है, सर्वप्रथम इसका संस्करण कलकत्ता से **"बिब्लोथिका इंडिका"** ग्रंथमाला के अंतर्गत **'फ़िट्ज़ एडवर्ड हॉल'** द्वारा संपादित ई. सन् 1865 में प्रकाशित हुआ जिसका केल प्रतिरूपमात्र 'जीवानंद विद्यासागर' द्वारा संपादित संस्करण है जो कलकत्ता से सन् 1878 ई. में प्रकाशित हुआ था। अवलोक सहित दशरूपक का एक और संस्करण 'निर्णयसागर', बंबई से प्रकाशित है जिसका पाठ अतिशुद्ध माना जाता है। गुजराती मुद्रणालय, बंबई से सन् 1914 ई. में सुदर्शनाचार्य द्वारा प्रणीत नवीन टीका, **"प्रभा"** के साथ **"सावलोक दशरूप"** का प्रकाशन हुआ। सबसे अर्वाचीन प्रकाशन चौखंभा संस्करण है जिसमें मूल ग्रंथ के साथ उसका हिंदी अनुवाद भी दिया गया है। इससे कुछ पूर्व सन् 1942 ई. में गोंडल (काठियावाड़) से दशरूपक के प्रथम प्रकाश मान का अवलोक और अंग्रेज़ी अनुवाद सहित प्रकाशन हुआ है। इन भारतीय संस्करणों के अतिरिक्त एक वैदेशिक संस्करण डॉक्टर 'जॉर्ज हाल' संपादित 'कोलंबिया विश्वविद्यालय' से सन् 1912 ई. में प्रकाशित हुआ है जिसमें 'रोमन' लिपि में केवल दशरूपक तथा उसका अंग्रेजी भावानुवाद और सूक्ष्म टिप्पणियाँ दी गई हैं। संभवत: आज उपलब्ध संस्करणों से कोई भिन्न "दशरूपक" का उपबृंहित पाठ प्राचीन व्याख्याकारों के काल में प्रचलित था; कारण, रुचिपति, जगद्धर जैसे विद्वानों द्वारा स्वनिर्मित टीकाओं में दशरूपक से उद्धृत जिन अंशों का उल्लेख किया गया है वे उपलब्ध दशरूपक के किसी भी संस्करण में नहीं पाए जाते।

धनंजयकृत "दशरूपक" की प्रतिपादन शैली सुगम एवं पुष्टार्थ है। यह ग्रंथ संक्षिप्त होते हुए भी विषय का सांगोपांग विवेचन करता है। इसमें चार प्रकाश हैं जिनमें क्रमश: वस्तु नेता (नायक/नायिका) एवं रसों का सविस्तार विवरण है। अंतिम प्रकाश में रसास्वादन की प्रक्रिया को स्फुट करते हुए धनंजय ने रसप्रतीति को व्यंजना से गम्य नहीं माना है, प्रत्युत उसे वाच्यवृत्ति का ही विषय माना है (दशरूपकम् खण्ड 4-27)। काव्य नाट्य के साथ रसादि का संबंध भावक-भाव्य का है। दशरूपकार ने अभिनेता में भी काव्यार्थ भावना से जनित रसास्वाद की संभाव्यता स्वीकृत की है। मौलिक रूप से दशरूपक की यह सैद्धांतिक विशेषता है। नाट्य तत्त्वों की परिभाषा में भी दशरूपक के लक्ष्यलक्षण भरत के अभिप्राय से अनेकत्र भिन्न है जिससे प्रतीत होता है कि धनंजय की उपजीव्य सामग्री भरत से इतर कहीं और होगी।

# ॥प्रथम प्रकाश ॥

लेखक - **धनञ्जय** (68) कारिकाएं, पिता- **विष्णु** ।

**॥मङ्गलाचरण ॥** (नमस्कारात्मक)

**"नमस्तस्मै गणेशाय यत्कण्ठः पुष्करायते।**
**मदाभोगघनध्वानो नीलकण्ठस्य ताण्डवे ॥"**

नीले कण्ठ वाले शिव के ताण्डव नृत्य करने पर मदजल की परिपूर्णता से गम्भीर तथा धीर ध्वनि वाला गणेश का कण्ठ मृदङ्ग के समान आचरण करता है, उन भगवान गणेश को नमस्कार है ।

स्तुति - **गणेश,** छन्द - **अनुष्टुप,**

**"दशरूपकानुकारेण यस्य माद्यन्ति भावकाः।**
**नमः सर्वविदे तस्मै विष्णवे भरताय च"** ॥

जिन भगवान् विष्णु के मत्स्यकूर्मादि दशावतारों के श्रवणादि से भावुक भक्त प्रसन्न होते हैं, उन सर्वज्ञ भगवान् विष्णु को नमस्कार हो, तथा जिन महर्षि भरत के द्वारा निर्धृत दश (नाटकादि ) रूपक-भेदों के अवलोकन और पर्यालोचन से सहृदय सामाजिक प्रसन्न होते हैं, उन मुनि भरत को भी नमस्कार हो।

स्तुति - **विष्णु, भरत**

दशरूपक पर **'अवलोक'** नामक वृत्ति (टीका, व्याख्या) के रचयिता धनञ्जय के ही छोटे भाई धनिक हैं।

## ग्रन्थ प्रयोजन -

**"कस्यचिदेव कदाचिद्दयया विषयं सरस्वती विदुषः।**
**घटयति कमपि तमन्यो व्रजति जनो येन वैदग्धीम्** ॥

किसी भी ग्रन्थ के प्रति पाठक या श्रोता को आकृष्ट करना आवश्यक है। इसीलिए उसको प्रवृत्त करने के लिए बताया जाता है कि प्रकरणादिरूप किसी विषय या ग्रन्थ को हर कोई कवि सर्वांगपूर्ण नहीं बना पाता। यह तो देवी सरस्वती की ही कृपा है कि वह किसी-किसी विद्वान् के किसी विषय को कभी-कभी इस ढङ्ग से घटित कर देती है, कि उस विषय के पर्यालोचन से दूसरा मनुष्य ज्ञानी तथा विदग्ध हो जाता है ।

**"उद्धृत्योद्धृत्य सारं यमखिलनिगमान्नाट्यवेदंविरञ्चि-**
**श्चक्रे यस्य प्रयोगं मुनिरपि भरतस्ताण्डवं नीलकण्ठः।**
**शर्वाणी लास्यमस्य प्रतिपदमपरं लक्ष्म कः कर्तुमीष्टे**
**नाट्यानां किन्तु किञ्चित्प्रगुणरचनया लक्षणं संक्षिपामि"** ॥

समस्त वेदों के जिस सार को लेकर भगवान् ब्रह्मा ने नाट्य नामक ( पञ्चम) वेद की रचना की, जिस वेद से सम्बद्ध अभिनय प्रयोग को हाथ तथा पाँव के समायोग एवं अङ्गविक्षेप के द्वारा भरत मुनि ने (व्यवहारिक रूप में )

पल्लवित किया, जिसमें भगवान् शिव ने 'ताण्डव' (उद्धत) नृत्य का तथा भगवती पार्वती ने 'लास्य' (कोमल) नृत्य का समावेश किया, उस नाट्यवेद के सम्पूर्ण लक्षण को कौन कर सकता है ? यद्यपि देवताओं और महापुरुषों के द्वारा निबद्ध इस नाट्यशास्त्र की सिद्धान्तसरणि का विवेचन अस्मादृश लौकिक प्राणियों के लिए असम्भव है, फिर भी उन काव्यों के लक्षणों को लेकर कुछ कुछ संक्षेप करता हूँ ।

**विषयैक्यप्रसक्तं पौनरुक्त्यं परिहरति -**

नाट्यशास्त्र का ही संक्षेप रूप दशरूपक-

**"व्याकीर्णे मन्दबुद्धीनां जायते मतिविभ्रमः ।**
**तस्यार्थस्तत्पदैस्तैन संक्षिप्य क्रियतेञ्जसा" ॥**

नाट्यशास्त्र ( रसशास्त्र) बड़ा विस्तृत तथा गहन है, अतः मन्दबुद्धि वालों को बुद्धिभ्रम हो जाता है, वे वास्तविक ज्ञान को प्राप्त नहीं कर पाते इसलिये इस ग्रन्थ में उसी (भरतमुनिप्रणीत) नाट्यवेद के अर्थ को लेकर उन्हीं पदों के द्वारा सीधे ढंग से संक्षिप्त कर दिया है। अतः यह ग्रन्थ कोई स्वतन्त्र अभिनव ग्रन्थ न होकर उसी का छोटा रूप है। इसलिए इसकी रचना में कोई पिष्टपेषण नहीं है ।

**दशरूपकज्ञानफलम्-**

**"आनन्दनिस्यन्दिषु रूपकेषु व्युत्पत्तिमात्रं फलमल्पबुद्धिः ।**
**योऽपीतिहासादिवदाह साधुस्तस्मै नमः स्वादुपराङ्मुखाय" ॥**

रूपक (अलौकिक) आनन्द से प्रवण रहते हैं। इनका लक्ष्य (फल) सहृदय को अलौकिक आनन्दरूप रस का आस्वाद कराना है। कोई अल्पबुद्धि विद्वान् इन रूपकों का फल केवल इतना ही मानता है कि इनसे व्युत्पत्ति होती है, ठीक वैसे ही जैसे इतिहास, पुराण आदि के पठन से लौकिक ज्ञान प्राप्त होता है। इस तरह के मत वाला विद्वान् रस के आस्वाद से पराङ्मुख है, उसमें सहृदयता या रसिकता का सर्वथा अभाव है ऐसे विद्वान् को हमारा नमस्कार है। यहां पर 'स्वाद' शब्द से 'पराङ्मुख' व्यक्तियों को नमस्कार किया गया है।

**नाट्य-**

**''अवस्थानुकृतिर्नाट्यम्, रूपं दृश्यतयोच्यते" ।**

अवस्था के अनुकरण को ही नाट्य कहते हैं,वह दो प्रकार का होता है।

**"काव्योपनिबद्धधीरोदात्ताद्यवस्थानुकारश्चतुर्विधाभिनयेनतादात्म्यापत्तिर्नाट्यम्" ॥** जहाँ काव्य में निबद्ध या वर्णित धीरोदात्त, धीरोद्धत, धीरललित, धीरप्रशान्त प्रकृति के नायकों (तथा तत्प्रकृतिगत नायिकाओं तथा अन्य पात्रों) का आङ्गिक, वाचिक, आहार्य तथा सात्विक इन चार ढंग से अभिनयों के द्वारा अवस्थानुकरण किया जाता है, वह नाट्य है । नाट्य- रसाश्रित,

**रूपक के 10 भेद-**

**''नाटकं सप्रकरणं भाणः प्रहसनं डिमः ।**
**व्यायोगसमवकारौ वीथ्यङ्केहामृगा इति" ॥**

**नृत्त, नृत्य-**

**"अन्यद्भावाश्रयं नृत्यम् नृत्तं ताललयाश्रम् ।**
**आद्यं पदार्थाभिनयो मार्गो देशी तथा परम् ॥**

भावों के आश्रित 'नृत्य' होता है तथा 'नृत्त' ताल तथा लय के आश्रित होता है । इनमें से प्रथम 'नृत्य' 'पदार्थाभिनय' रूप है अतः यह 'मार्ग' भी कहलाता है । तथा दूसरा अर्थात् 'नृत्त' को 'देशी' कहते हैं

पदार्थाभिनयात्म प्रथम- नृत्य = मार्ग,

द्वितीय- नृत्त = देशी। (शरीर संचालन)

नृत्य = 2 प्रकार, (1) मधुर नृत्य (2) उद्धत नृत्य।

नृत्त = 2 प्रकार, (1) मधुर नृत्त (2) उद्धत नृत्त। इन भेदों का **'लास्य'** एवं 'ताण्डव' रूप से नाटकादि में उपयोग होता है।

रूपकों को एक दूसरे से भिन्न करने वाले तत्व-

**"वस्तुनेतारसस्तेषांभेदकः वस्तु च द्विधा"** ।

(1) वस्तु (2) नेता (3) रस

**वस्तु के दो प्रकार-**

**''तत्राधिकारिकं मुख्यमङ्गं प्रासङ्गिकं विदुः" ।**

इनमें से मुख्य वस्तु आधिकारिक कथावस्तु कहलाती है तथा अङ्गरूप वस्तु प्रासङ्गिक कथावस्तु कहलाती है ।

(1) **मुख्य कथावस्तु** = "आधिकारिक"

**"अधिकारः फलस्वाम्यमधिकारी च तत्प्रभुः**
**तन्निवृत्यमभिव्यापी वृत्तं स्यादाधिकारिकम्" ।**

फ़ल का स्वामित्व प्राप्त करना अधिकार कहलाता है तथा उस फ़ल का स्वामी अधिकारी कहलाता है, उस फ़ल भोक्ता के द्वारा फ़ल प्राप्ति तक निर्वाहित वृत्त (या कथा) आधिकारिक कथावस्तु कहलाती है ।

**(2) प्रासङ्गिक वृत्त-**

**''प्रासङ्गिकं परार्थस्य स्वार्थो यस्य प्रसङ्गतः ।**
**सानुबन्धं पताकाख्यं प्रकरी च प्रदेशभाक्" ॥**

जो कथा दूसरे प्रयोजन के लिए होती है किन्तु प्रसङ्ग से जिसका स्वयं का फ़ल भी सिद्ध हो जाता है वह प्रासङ्गिक वृत्त कहलाता है । जो प्रासङ्गिक कथा अनुबन्ध सहित होती है तथा रूपक में दूर तक चलती रहती है वह पताका कहलाती है । तथा जो कथा केवल एक ही देश तक सीमित रहती है वह प्रकरी कहलाती है ।

**प्रासङ्गिक वृत्त के भेद- 1. पताका 2. प्रकरी**

(1) **पताका** = (बहुत दूर तक चलने वाली -सुग्रीवादि वृतान्त),
पताका का नायक -मिश्र,

(2) **प्रकरी** = (थोड़े दूर तक चलने वाली - शबरी वृतान्त)।

पताकास्थानक लक्षण-

**"प्रस्तुतागन्तुभावस्य वस्तुनोऽन्योक्तिसूचकम्।**
**पताका स्थानकं तुल्य संविधानविशेषणम्" ॥**

जहाँ प्रस्तुत भावी वस्तु की समान वृत्त या समान विशेषण के द्वारा अन्योक्तिमय सूचना हो, उसे पताकास्थानक कहते हैं ।

**दो प्रकार-**

(1) तुल्य इतिवृत्त (अन्योक्ति)
(2) तुल्य विशेषण (समासोक्ति)

**इतिवृत्त के तीन प्रकार-**

(1) आधिकारिक और **प्रासङ्गिक**- 'प्रख्यात प्रकार'- इतिहास से प्राप्त (राम, कृष्ण,) **दिव्य**।
(2) पताका- 'उत्पाद्य' - कवि द्वारा कल्पित (मालतीमाधव) **अदिव्य**।
(3) प्रकरी-'मिश्र'प्रख्यात उत्पाद्य के मिश्रण से निर्मित (अभिज्ञानशाकुन्तलम्) **मर्त्य** ।

**इतिवृत्तफ़ल-**

**"कार्य त्रिवर्गस्तच्छुद्धमेकानेकानुबन्धि च"।**

फ़ल (कार्य) धर्म अर्थ, काम रूप त्रिवर्ग है यह फ़ल कभी इनमें से एक ही हो सकता है कभी दो और कभी तीनों वर्गों में होता है ।

**त्रिवर्ग रूप फल का साधन -**

**बीज-** **''स्वल्पोद्दिष्टस्तु तद्धेतुर्बीजं विस्तार्यनेकधा"।**
**अल्पमात्रं समुद्दिष्ट बहुधा यद्विसर्पति।**

रूपक के आरम्भ में अल्परूप में संकेतित वह तत्व जो रूपक के फ़ल का कारण है तथा इतिवृत्त में अनेक रूप में पल्लवित होता है वह बीज कहलाता है ।

**बिन्दु-** "अवान्तरार्थविच्छेदे बिन्दुरच्छेदकारणम्"।

अवान्तर कथा की समाप्ति पर्यन्त तक प्रधान कथा के साथ सम्बन्ध रखने वाला ।

**अर्थप्रकृतियाँ-**

**''बीजबिन्दुपताकाख्यप्रकरीकार्यलक्षणाः"।** (भौतिक)

(1) बीज (2) बिन्दु (3) पताका (4) प्रकरी (5) कार्य।
ये पाँचों काव्य के प्रयोजन की सिद्धि में कारण होती हैं।
**अर्थप्रकृतयः**= प्रयोजनसिद्धिहेतवः।

**सन्धि-** **"अर्थप्रकृतयः पञ्च पञ्चावस्थासमन्विताः।**
**यथासंख्येन जायन्ते मुखाद्याः पञ्चसन्धयः" ॥**

**सन्धिलक्षणम्-** **"अन्तरैकार्थसम्बन्धः सन्धिरेकान्वये सति" ॥**

अर्थ प्रकृतियों और कार्य की पाँचों अवस्थाओं के क्रमशः परस्पर मिलने से पाँच संधियों की रचना होती है। अर्थप्रकृति नाटकीय इतिवृत्त का 'भौतिक' विभाजन है। अवस्था पञ्चक नायक की मानसिक दशा की दृष्टि से वस्तु का 'मनोवैज्ञानिक' विभाजन है।

**कार्य की पांच अवस्थाएं-**

**'अवस्थाः पञ्च कार्यस्य प्रारब्धस्य फलार्थिभिः।**
**आरम्भयत्नप्राप्याशानियताप्तिफलागमाः" ॥**

फ़ल की इच्छा वाले नायकादि के द्वारा प्रारब्ध कार्य की पाँच अवस्थाएँ होती हैं-

(1) आरम्भ (2) यत्न (3) प्राप्त्याशा
(4) नियताप्ति (5) फलागम

**(1) आरम्भ - 'औत्सुक्यमात्रमारम्भः फललाभाय भूयसे'।**
फल प्राप्ति के लिये हृदये में उत्सुकता ही आरम्भ है।

**(2) प्रयत्न - प्रयत्नस्तु तदप्राप्तौ व्यापारोऽतित्वरान्वितः।**
उस फ़ल की प्राप्ति न होने पर, उसे पाने के लिए बड़ी तेजी के साथ जो उपाय योजनायुक्त व्यापार या चेष्टा होती है वह प्रयत्न है।

**(3) प्राप्त्याशा - उपायापायशङ्काभ्यां प्राप्त्याशा प्राप्तिसंभवः।**
जहाँ उपाय अथवा विघ्न की आशंका के कारण फ़लप्राप्ति के विषय में कोई ऐकान्तिक निश्चय नहीं हो पाता।

**(4) नियताप्ति - अपायाभावतः प्राप्तिर्नियताप्तिः सुनिश्चिता।**
जब विघ्न के अभाव के कारण फ़ल की प्राप्ति निश्चित हो जाती है तो नियताप्ति नामक अवस्था होती है ।
(विघ्नों के अभाव से इष्टफल की प्राप्ति उदाहरण - **रत्नावली**)

**(5) फलागम - समग्रफलसंपत्तिः फलयोगो यथोदितः।**
समस्त फ़ल की प्राप्ति हो जाने पर फ़लागम कहलाता है ।

**उपाय-** फलप्राप्ति, **अपाय-** फलनाश (विघ्न)

**सन्धि-** "मुखप्रतिमुखे गर्भः सावमर्शोपसंहृतिः।"

(1) बीज + आरम्भ = मुख
(2) बिन्दु + यत्न =प्रतिमुख
(3) पताका + प्राप्त्याश =गर्भ
(4) प्रकरी + नियताप्ति =विमर्श/अवमर्श
(5) कार्य + फलागम =निर्वहण/उपसंहृति

**1. मुखसन्धि -**

**"मुखं बीजसमुत्पत्तिर्नानार्थरससम्भवाः।**
**अङ्गानि द्वादशैतस्य बीजारम्भसमन्वयात्" ॥**

इसमें विभिन्न प्रयोजनों और रसों को उत्पन्न करने की बीजोत्पत्ति पाई जाती है ।

**12 अंग -**

उपक्षेपः परिकरः परिन्यासो विलोभनम् ।
युक्तिः प्राप्तिः समाधानं विधानं परिभावना ।
उद्भेदभेदकरणान्यन्वर्थान्यथ लक्षणम् ॥

**लक्षण-**

बीजन्यास उपक्षेपः तद्बाहुल्यं परिक्रिया ।
तन्निष्पत्तिः परिन्यासो गुणाख्यानं विलोभनम् ॥
सम्प्रधारणमर्थानां युक्तिः प्राप्तिः सुखागमः ।
बीजागमः समाधानं विधानं सुखदुःखकृत् ॥
परिभावोऽद्भुतावेश उद्भेदो गूढभेदनम् ।
करणं प्रकृतारम्भो भेदः प्रोत्साहना मता ॥

## 2. प्रतिमुख सन्धि-

**"लक्ष्यालक्ष्यतयोभेदस्तस्य प्रतिमुखं भवेत्।**
**बिन्दुप्रयत्नानुगमादङ्गान्यस्य त्रयोदश" ॥**

उस बीज का दृश्य तथा अदृश्य रूप में प्रकाशन और इस लक्ष्यालक्ष्य रूप में उद्भिन्न होना प्रतिमुख संधि का विषय है ।

**प्रतिमुख सन्धि -13 अंग-**

विलासः परिसर्पश्च विधूतं शमनर्मणी ।
नर्मद्युतिः प्रगमनं निरोधः पर्युपासनम् ॥
वज्रं पुष्पमुपन्यासो वर्ण संहार इत्यपि ।

**लक्षण-**

रत्यर्थेहा विलासः स्याद् दृष्टनष्टानुसर्पणम् ।
परिसर्प विधूतं स्यादरतिस्तच्छमः शमः ॥
परिहासवत्तो नर्म धृतिस्तज्जा द्युतिर्मता ।
उत्तरा वाक् प्रगयणं हितरोधो निरोधनम् ॥
पर्युपास्तिरनुनयः पुष्पं वाक्यं विशेषवत् ।
उपन्यासस्तु सोपायं वज्रं प्रत्यक्षनिष्ठुरम् ।
चातुर्वर्णोपगमनं वर्णसंहार इष्यते ॥

## 3. गर्भसन्धि-

**"गर्भस्तु दृष्टनष्टस्य बीजस्यान्वेषणं मुहुः।**
**द्वादशाङ्गः पताका स्यान्न वा स्यात्प्राप्तिसंभवः" ॥**

प्रथम दिखाई दिये और पश्चात् नष्ट हुए बीज का बारंबार अन्वेषण करना। इसमें 'पताका' अर्थप्रकृति हो या न हो परन्तु 'प्राप्त्याशा' निश्चित रहती है।

**गर्भसन्धि-12 अंग-**

अभूताहरणं मार्गो रूपोदाहरणे क्रमः ।
सङ्ग्रहश्चानुमानं च तोटकाधिवले तथा ॥
उद्वेगसम्भ्रमाक्षेपा लक्षणं च प्रणीयते ।

**लक्षण -**

अभूताहरणं छद्म मार्गस्तत्त्वार्थकीर्तनम् ॥
रूपं वितर्कवद् वाक्यं सोत्कर्षं स्यादुदाहृतिः ।
क्रमः सञ्चिन्त्यमानाप्तिः भावज्ञानमथापरे ॥
सङ्ग्रहः सामदानोक्तिः अभ्यूहो लिङ्गतोऽनुमा ।
अधिवलमभिसन्धिः संरब्धं तोटकं वचः ॥
उद्वेगोऽरिछेता भीतिः शङ्कात्रासौ च सम्भ्रमः ।
गर्भबीजसमुद्भेदादाक्षेपः परिकीर्तितः ॥

## 4. अवमर्श सन्धि-

**"क्रोधेनावमृशेद्यत्र व्यसनाद्वा विलोभनात्।**
**गर्भनिर्भिन्नबीजार्थः सोऽवमर्श इति स्मृतः" ॥**

इसमें क्रोध, व्यसन या विलोभन से फलप्राप्ति के विषय में विचार किया जाता है। तथा गर्भसन्धि के द्वारा बीज प्रकट किया जाता है।

**अवमर्श सन्धि-13 अंग-**

तत्रापवादसम्फेटौ विद्रवद्रवशक्तयः ।
द्युतिः प्रसङ्गश्छलनं व्यवसायो विरोधनम् ।
प्ररोचना विचलनमादानं च त्रयोदश ॥

**लक्षण -**

दोषप्रख्यापवादः स्यात् सम्फेटो रोषभाषणम् ।
विद्रवो वधबन्धादिः द्रवो गुरुतिरस्कृतिः ॥
विरोधशमनं शक्तिस्तर्जनोद्वेजने द्युतिः ।
गुरुकीर्तनं प्रसङ्गश्छलनं चावमाननम् ॥
व्यवसायः खशक्त्युक्तिः संरब्धानां विरोधनम् ।
सिद्धामन्त्रणतो भाविदर्शिका स्यात् प्ररोचना ।
विकत्थना विचलनम् आदानं कार्यसङ्ग्रहः ॥

## (5) निर्वहण सन्धि-

**"बीजवन्तो मुखाद्यर्था विप्रकीर्णा यथायथम्।**
**एकार्थ्यमुपनीयन्ते यत्र निर्वहणं हि तत्" ।**

रूपक की कथावस्तु के बीज से युक्त मुख आदि अर्थ जो अब तक इधर-उधर बिखरे पड़े हैं, जब एक अर्थ के लिए एक साथ समेटे जाते हैं, या एकत्रित किये जाते हैं, तो वह निर्वहण संधि होती है ।

**निर्वहण सन्धि -14 अंग-**

सन्धिर्विबोधो ग्रथनं निर्णयः परिभाषणम् ।
प्रसादानन्दसमयाः कृतिभाषोपगूहनाः ।
पूर्वभावोपसंहारौ प्रशस्तिश्च चतुर्दश ॥

**लक्षण-**

सन्धिर्बीजोपगमनं विबोधः कार्यमार्गणम् ।
ग्रथनं तदुपक्षेपोऽनुभूताख्या तु निर्णयः ॥
परिभाषा मिथो जल्पः प्रसादः पर्युपासनम् ।

आनन्दो वाञ्छितावाप्तिः समयो दुःखनिर्गमः ॥
कृतिर्लब्धार्थशमनं मानाद्याप्तिश्च भाषणम् ।
कार्यदृष्ट्यद्भुतप्राप्तो पूर्वभावोपगूहने ।
वराप्तिः काव्यसंहारः प्रशस्तिः शुभशंसनम् ॥

सन्धियों के सम्पूर्ण (64) भेद होते हैं।

**अर्थोपक्षेपक- (इतिवृत्त के सूचक)-**

**"अर्थोपक्षेपकैः सूच्यं पञ्चभिः प्रतिपादयेत्।**
**विष्कम्भचूलिकाङ्कास्याङ्कावतारप्रवेशकैः" ॥**

(1) विष्कम्भक (2) चूलिका (3) अङ्कास्य (4) अङ्कावतार (5) प्रवेशक।

**(1) विष्कम्भक-** **"वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशानां निदर्शकः।**
**संक्षेपार्थस्तु विष्कम्भो मध्यपात्रप्रयोजितः" ॥**

विष्कम्भक नाटक (रूपक) में घटित घटनाओं या भविष्य में घटित होने वाली घटनाओं (कथांशों) का वह सूचक है, जिसमें मध्यपात्रों के द्वारा संक्षेप में इन कथांशों की सूचना दी जाय ।

**स द्विविधः- "एकानेककृतः शुद्धः सङ्कीर्णो नीच मध्यमैः" ॥**

**विष्कम्भक के 2 प्रकार-**

(1) एक या अनेक पात्र, शुद्ध (मध्यम पात्र) ब्राह्माणादि (संस्कृत भाषा)
(2) सङ्कीर्ण अधम पात्र (नीच पात्र) (शौरसेनी प्राकृत भाषा)

**(2) प्रवेशक-** **"तद्वदेवानुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः।**
**प्रवेशोङ्कद्वयस्यान्तः शेषार्थस्योपसूचकः" ॥**

प्रवेशक भी विष्कम्भक की तरह अतीत और भावी कथांशों का सूचक हैं । इसमें उक्ति प्रयुक्ति उदात्त नहीं होती, इसमें प्राकृत का प्रयोग आवश्यक है। इसकी भाषा सदा प्राकृत होती है, तथा यह प्राकृत भी **मागधी, शकारी** आदि अशिष्ट प्राकृत होती है ।

**(3) चूलिका - "अन्तर्जवनिकासंस्थैश्चूलिकार्थस्य सूचना"।**

जहाँ कथावस्तु की सूचना यवनिका के उस ओर अन्दर बैठे पात्रों के द्वारा दी जाय, उसे चूलिका कहते हैं ।

**(4) अङ्कास्य- "अङ्कान्तप्रात्रैरङ्कास्यं छिन्नाङ्कस्यार्थसूचनात्"।**

अङ्क समाप्ति के अवसर पर छूटे हुए अर्थ की सूचना देना ।

**(5) अङ्कावतार -"अङ्कावतारस्त्वङ्कान्ते पातोऽङ्गस्याविभागतः" ॥**

अविच्छिन्न रूप से पूर्व अङ्क के क्रम में दूसरे अङ्क की वस्तु का अवतरण।

**सन्धियों के प्रयोजन के छः प्रकार -**

**"इष्टस्यार्थस्य रचना गोप्यगुप्तिः प्रकाशनम्**
**रागः प्रयोगस्याश्चर्यं वृत्तान्तस्यानुपक्षयः" ॥**

नाट्य धर्म (अर्थात् नाट्य की प्रकृति अथवा अभिनय की नाट्य शास्त्रोक्त मर्यादा) की दृष्टि से कथावस्तु के तीन प्रकार-

**"सर्वेषां नियतस्यैव श्राव्यमश्राव्यमेव च ॥**

(1) सर्वश्राव्य (2) नियतश्राव्य (3) अश्राव्य।

**"सर्वश्राव्यं-प्रकाशं स्यादश्राव्यं-स्वगतं मतम्" ॥**

**सर्वश्राव्य** – प्रकाश, **अश्राव्य** – स्वगत ।

**नियतश्राव्य** - 2 प्रकार, (1) जनान्तिक (2) अपवारित।

**जनान्तिक-** **"त्रिपताकाकरेणान्यानपवार्यान्तरा कथाम्।**
**अन्योन्यामन्त्रणं यत्स्याज्जनान्ते तज्जनान्तिकम्"।**

जहाँ (मञ्च पर) दूसरे पात्रों के विद्यमान होते हुए भी दो पात्र आपस में इस तरह मन्त्रणा करें कि उसे दूसरों को न सुनाना अभीष्ट हो, तथा दूसरे पात्रों की ओर 'त्रिपताकाकर' के द्वारा हाथ से संकेत कर (दर्शकों को) इस बात की सूचना दी जाय कि उनका वारण किया जा रहा है, वहाँ जनान्तिक नामक नियतश्राव्य (कथनोपकथन) होता है।

**अपवारित -"रहस्यं कथ्यतेऽन्यस्य परावृत्यापवारितम् ॥**

जहाँ मुह को दूसरी ओर कर कोई पात्र दूसरे व्यक्ति की गुप्त बात कहता है, उसे अपवारित कहते हैं ।

**आकाशभाषित-**

**"किं ब्रवीष्येवमित्यादि विना पात्रं ब्रवीतियत्।**
**श्रुत्वेवानुक्तमप्येकस्तत् स्यादाकाशभाषितम्" ॥**

जहाँ कोई पात्र 'क्या कहते हो' इस तरह कहता हुआ दूसरे पात्र के बिना ही बातचीत करे, तथा उसके कथन के कहे बिना भी सुनकर कथनोपकथन करे, वह आकाशभाषित होता है ।

## ॥तृतीय प्रकाश॥

**नाटक-** **"प्रकृतित्वादथान्येषां भूयो रसपरिग्रहात्**
**सम्पूर्णलक्षणत्वाच्च पूर्वं नाटकमुच्यते ॥**

यहां सव प्रथम हम नाटक (रूपकभेद) का विवेचन कर रहे हैं । इसके **'तीन'** कारण हैं- **पहले** तो नाटक ही अन्य रूपक भेदों की प्रकृति अथवा मूल है, उसीमें वस्तु, नेता या रस के परिवर्तन करने से प्रकरणादि रूपकों की सृष्टि हो जाती है । **दूसरे**, नाटक में रस का परिपाक पूर्ण रूप से तथा अनेक रूप से पाया जाता है- उसमें श्रृङ्गार या वीर कोई भी रस अङ्गी रस हो सकता है, तथा अन्य सभी रस अङ्ग रूप में सन्निविष्ट किये जा सकते हैं । **तीसरे**, वस्तु व नेता के उक्त लक्षण, एवं आगे वर्णित सभी लक्षण नाटक में पाये जाते हैं।

**पूर्वरङ्ग-** "पूर्वरङ्ग विधायादौ सूत्रधारे विनिर्गते।
प्रविश्य तद्वदपरः काव्यमास्थापयेन्नटः" ॥
सूत्रधार द्वारा पूर्वरङ्ग का कार्य करने के पश्चात् रङ्गमञ्च से चले जाने पर तत्सदृश (उसी वेशभूषा वाला) दूसरा नट जो इतिवृत्त की स्थापना करे उसे स्थापक भी कहते हैं।

**भारती-वृत्ति-** "भारती संस्कृतप्रायो वाग्व्यापारो नटाश्रयः।
भेदैः प्ररोचनायुक्तैर्वीथीप्रहसनामुखैः ॥
नट के द्वारा प्रयुक्त संस्कृत भाषा वाला वाग्व्यापार भारती वृत्ति कहलाता है। इसके प्ररोचना, वीथी, प्रहसन तथा आमुख ये चार भेद पाये जाते हैं। भारती वृत्ति का प्रयोग ऋतु का आश्रय लेकर होता है।

**(क) प्ररोचना-**
"उन्मुखीकरणं तत्र प्रशंसातः प्ररोचना"।
काव्यार्थादि की प्रशंसा के द्वारा सामाजिकों को उसकी ओर उन्मुख करना, उनके मन को आकृष्ट करना प्ररोचना कहलाता है।

**(ख) वीथी-**
**वीथि के अङ्ग-** (13)
"उद्घात्यकावलगिते प्रपञ्चत्रिगते छलम्
वाक्केल्यधिबले गण्डमवस्यन्दितनालिके ॥
असत्प्रलापव्याहारमृदवानि त्रयोदश" ॥

| | | |
|---|---|---|
| (1) उद्घात्यक | (2) अवगलित | (3) प्रपञ्च |
| (4) त्रिगत | (5) छल | (6) वाक्केलि |
| (7) अधिबल | (8) गण्ड | (9) अवस्यन्दित |
| (10) नालिका | (11) असत्प्रलाप | (12) व्याहार |
| (13) मृदव। | | |

वीथी के अङ्ग आमुख के भी अङ्ग कहलाते हैं।

**(1) उद्घात्य-** "गूढार्थपदपर्यायमाला प्रश्नोत्तरस्य वा
यत्रन्योन्यं समालापो द्वेधोद्घात्यं तदुच्यते" ॥
दो प्रकार- (1) गूढार्थ, पर्याय पद (2) प्रश्नोत्तर माला
**(2) अवगलित-** "यत्रैकत्र समावेशात् कार्यमन्यत्प्रसाध्यते।
प्रस्तुतेऽन्यत्र वाऽन्यत्स्यात्तच्चावगलितं द्विधा"।
**दो प्रकार -** 1. एक किया के द्वारा एक कार्य के समावेश से अन्य कार्य सम्पादित हो जाए।
2. एक कार्य के प्रस्तुत होने पर दूसरा कार्य सिद्ध हो जाता है।
**(3) प्रपञ्च –** "असद्भूतंमिथः स्तोत्रं प्रपञ्चो हास्यकृन्मतः"।
(हास्य जन्य मिथ्या स्तुति)

**(4) त्रिगतम् -** श्रुतिसाम्यादनेकार्थयोजनं त्रिगतं त्विह।
नटादित्रितयालापः पूर्वरङ्गे तदिष्यते ॥
त्रिगत - सूत्रधार, नटी, पारिपार्श्विक इनका वार्तालाप शब्दों की समानता से अनेक अर्थों की कल्पना करना।
**(5) छलनम्-** "प्रियाभैरप्रियैर्वाक्यैर्विलोभ्य छलनाच्छलम्"।
**(6) वाक्केली-** "विनिवृत्यास्य वाक्केली द्विस्त्रिः प्रत्युक्तितोऽपि वा"।
(बात को कहते-कहते रूक जाना या उसे बदलना दो तीन पात्रों की उक्ति)
**(7) अधिबलम्-** "अन्योन्यवाक्याधिक्योक्तिः स्पर्धयाऽधिबलं भवेत्"।
(स्पर्धा की भावना से अपने आधिक्य के वचन)
**(8) गण्ड-** "गण्डः प्रस्तुतसम्बन्धिभिन्नार्थं सहसोदितम्"।
(प्रस्तुत विषय से सम्बद्ध, किन्तु प्रकृत से भिन्नार्थ का बोधक)
**(9) अवस्यन्दित-**"रसोक्तस्यान्यथा व्याख्या यत्रावस्यन्दितं हि तत्"
(भावावेश में कहे वचन का दूसरे प्रकार से अर्थ समझना)
**(10) नालिका-** "सोपहासा निगूढार्था नालिकैव प्रहेलिका"।
(हास्ययुक्त निगूढ अर्थ वाली)
**(11) असत्प्रलाप-**"असम्बद्धकथाप्रायोऽसत्प्रलापो यथोत्तरः"।
(एक के बाद दूसरी असम्बद्ध बात)
**(12) व्याहार-** "अन्यार्थमेष व्याहारो हास्यलोभकरं वचः"।
(अन्य प्रयोजन युक्त हास्य लोभ को उत्पन्न करने वाले वचन)
**(13) मृदव-**"दोषा गुणा गुणा दोषा यत्र स्युर्मृदवं हि तत्"।
(दोष को गुण गुण को दोष के रूप में प्रदर्शन)

**(ग) प्रहसन-**
**(घ) प्रस्तावना/आमुख-**
"सूत्रधारो नटीं ब्रूते मार्षं वा विदूषकम्
स्वकार्यं प्रस्तुताक्षेपि चित्रोक्त्या यत्तदामुखम्" ॥
जहाँ सूत्रधार नटी, मार्ष (पारिपार्श्विक) या विदूषक के साथ बात करते हुए विचित्र उक्ति के द्वारा प्रस्तुत का आक्षेप कर (वस्तु का संक्षेप करते हुए) अपने कार्य का वर्णन करे।
**इसके अंग -** "तत्र स्युः कथोद्घातः प्रवृत्तकम्।
प्रयोगातिशयश्चाथ.......... ॥
प्रस्तावना के पांच भेद
(1) कथोद्घात (2) प्रवृत्तक (3) प्रयोगातिशय (4) अवगलित (5) उद्घातक।

**(1) कथोद्घातः -** "स्वेतिवृत्तसमं वाक्यमर्थं वा तत्र सूत्रिणः
गृहीत्वा प्रविशेत्पात्रं कथोद्घातो द्विधैव सः" ॥
अपनी कथावस्तु के ही सदृश सूत्रधार के मुख से निकले हुए वाक्य या वाक्यार्थ को लेकर पात्र का प्रवेश।
इसके दो प्रकार हैं- (1) **वाक्यमूलक** (2) **वाक्यार्थमूलक**

(2) प्रवृत्तक - "कालसाम्यसमाक्षिप्तप्रवेशः स्यात्प्रवृत्तकम्" ॥
जहाँ ऋतु के वर्णन की समानता के आधार पर श्लेष से किसी पात्र के प्रवेश की सूचना दी जाय ।

(3) प्रयोगातिशय-

"एषोऽयमित्युपक्षेपात् सूत्रधारप्रयोगतः ।
पात्रप्रवेशो यत्रैष प्रयोगातिशयो मतः" ॥

'यह वह आ रहा है' इस प्रकार के वचन को प्रयोग कर जहाँ सूत्रधार किसी पात्र का प्रवेश करता है, वह प्रयोगातिशय नामक आमुख है ।

## 10 रूपकों के प्रकार-

### 1. नाटक-

अंक - 5 से 10,
इतिवृत्त - इतिहास एवं पुराणप्रसिद्ध
नायक - धीरोदात्त राजा या क्षत्रिय नायक,
सन्धि - पांचों संधियां,
रस - श्रृंगार/वीर
उदाहरण - अभिज्ञानशाकुन्तलम्।

नाटक के पात्रों को (3) श्रेणियों में विभक्त किया गया है।
(1) उत्तम (2) मध्यम (3) अधम।

### नाटिका-

तत्र वस्तु प्रकरणान्नाटकान्नायको नृपः
प्रख्यातो धीरललितः श्रृङ्गारोऽङ्गी सलक्षणः।

### (2) प्रकरण-

अथ प्रकरणे वृत्तमुत्पाद्यं लोकसंश्रयम्
अमात्यविप्रवणिजामेकं कुर्याच्च नायकम्।
धीरप्रशान्तं सापायं धर्मकामार्थतत्परम्।
शेषं नाटकवत्सन्धि प्रवेशकरसादिकम्॥

अंक - 10,
इतिवृत्त - कविकल्पित,
सन्धि - पांचों सन्धि,
नायक - मन्त्री, ब्राह्मण, वणिज,
नायिका - कुलस्त्री (विवाहिता), वेश्या, दोनों,
कोटि - धीरप्रशान्त,
प्रधान रस - श्रृङ्गार,
उदाहरण - मृच्छकटिकम, मालतीमाधव, शारिपुत्रप्रकरण, पुष्पभूषित

### (3) भाण -

भाणस्तु धूर्तचरितं स्वानुभूतं परेण वा ।
यत्रोपवर्णयेदेको निपुणः पण्डितो विटः ॥
सम्बोधनोक्तिप्रत्युक्ती कुर्यादाकाशभाषितैः ।
सूचयेद् वीरश्रृङ्गारौ शौर्यसौभाग्यसंस्तवैः ॥
भूयसा भारती वृत्तिरेकाङ्कं वस्तु कल्पितम् ।
मुखनिर्वहणे साङ्गे लास्याङ्गानि दशापि च ॥

अंक - 1.
इतिवृत्त - कविकल्पित,
संधि - मुख, निर्वहण,
वृत्ति - भारती,
रस - वीर,श्रृङ्गार
नायक - धूर्तचरित, पण्डित, विट।
उदाहरण - लीलामधुरम्, श्रृंगारशेखर, मर्कटमदलिका, धूर्तसमागम
लास्याङ्ग - 10,

गेयं स्थितपदं पाठ्यमासीनं पुष्पगण्डिका ।
प्रच्छेदकस्त्रिगूढं च सैन्धवाख्यं द्विगूढकम् ॥
उत्तमोत्तमकं चैव उक्तप्रत्युक्तमेव च ।
लास्ये दशविधं ह्येतदङ्गनिर्देशकल्पनम् ॥

### (4) प्रहसन-

तद्वत् प्रहसनं त्रेधा शुद्धवैकृतसङ्करैः ।
पाखण्डिविप्रप्रभृतिचेटचेटीविटाकुलम् ।
चेष्टितं वेषभाषाभिः शुद्धं हास्यवचोन्वितम् ॥

अंक - 1
इतिवृत्त - कविकल्पित
सन्धि - मुख, निर्वहण,
रस - हास्य,
नायक - निन्दनीय पुरुष,
उदाहरण - कन्दर्पकेलि,धूर्तचरितम्।

प्रहसन के 3 प्रकार - (1) शुद्ध, (2) वैकृत (3) सङ्कर।

### (5) डिम-

डिमे वस्तु प्रसिद्धं स्याद् वृत्तयः कैशिकीं विना ।
नेतारो देवगन्धर्वयक्षरक्षोमहोरगाः ।
भूतप्रेतपिशाचाद्याः षोडशात्यन्तमुद्धताः ॥
रसैरहास्यश्रृङ्गरैः षड्भिर्दीप्तैः समन्वितः ।
मायेन्द्रजालसङ्ग्रामक्रोधोद्भ्रान्तादिचेष्टितैः ॥
चन्द्रसूर्योपरागैश्च न्याय्ये रौद्ररसेऽङ्गिनि ।

चतुरङ्कश्चतुःसन्धिर्निर्विमर्शो डिमः स्मृतः ॥

अङ्क - 4,
इतिवृत्त - इतिहास प्रसिद्ध,
सन्धि - अविमर्श के अतिरिक्त चारों,
वृत्ति - सात्वती, आरभटी, भारती,
रस - हास्य, श्रृंगार आदि छः रस,
नायक - उद्धत,
उदाहरण - त्रिपुरदाह (16 नायक),

## (6) व्यायोग-

ख्यातेतिवृत्तो व्यायोगः ख्यातोद्धतनराश्रयः ।
हीनो गर्भविमर्शाभ्यां दीप्ताः स्युर्डिमवद् रसाः ॥
अस्त्रीनिमित्तसङ्ग्रामो जामदग्न्यजये यथा ।
एकाहाचरितैकाङ्को व्यायोगो बहुभिर्नरैः ॥

अंक - 1
इतिवृत्त - इतिहास प्रसिद्ध,
सन्धि - मुख, प्रतिमुख, उपसंहृति, निर्वहण,
नायक - उद्धत,
रस - हास्य, श्रृंगार
उदाहरण - जामदग्न्यजय, सौगन्धिकाहरणम् ,

## (7) समवकार-

कार्यं समवकारेऽपि आमुखं नाटकादिवत् ।
ख्यातं देवासुरं वस्तु निर्विमर्शास्तु सन्धयः ॥
वृत्तयो मन्दकैशिक्यो नेतारो देवदानवाः ।
द्वादशोदात्तविख्याताः फलं तेषां पृथक् पृथक् ॥
बहुवीररसाः सर्वे यद्वदम्भोधिमन्थने ।
अङ्कैस्त्रिभिस्त्रिकपटस्त्रिश्रृङ्गारस्त्रिविद्रवः ॥
द्विसन्धिरङ्कः प्रथमः कार्यो द्वादशनालिकः ।
चतुर्द्विनालिकावन्त्यौ नालिका घटिकाद्वयम् ॥
वस्तुस्वभावदैवारिकृताः स्युः कपटास्त्रयः ।
नगरोपरोधयुद्धे वाताग्न्यादिकविद्रवाः ॥
धर्मार्थकामैः श्रृङ्गारो नात्र विन्दुप्रवेशकौ ।
वीथ्यङ्गानि यथालाभं कुर्यात् प्रहसने यथा ॥

अङ्क - 3,
इतिवृत्त - देव, असुर, सम्बद्ध,
सन्धि - विमर्श छोड़कर चारों,
पात्र - देव,
वृत्ति - सभी (कैशिकी स्वल्प),
नायक - 12 देवता, असुर,
रस - वीर,
उदाहरण - समुद्रमंथन

## (8) वीथी-

वीथी तु कैशिकीवृत्तौ सन्ध्यङ्गाङ्कैस्तु भाणवत् ।
रसः सूच्यस्तु श्रृङ्गारः स्पृशेदपि रसान्तरम् ॥
युक्ता प्रस्तावनाख्यातैरङ्गैरुद्धात्यकादिभिः ।
एवं वीथी विधातव्या ह्येकपात्रप्रयोजिता ॥

अङ्क - 1,
इतिवृत्त - कविकल्पित,
सन्धि - 2, मुख, निर्वहण,
वृत्ति - कैशिकी,
रस - श्रृंगार,
नायक - साधारण,
उदाहरण - मालविकाग्निमित्र।

## (9) अङ्क -

उत्सृष्टिकाङ्के प्रख्यातं वृत्तं बुद्ध्या प्रपञ्चयेत् ।
रसस्तु करुणः स्थायी नेतारः प्राकृता नराः ॥
भाणवत् सन्धिवृत्त्यङ्गैर्युक्तः स्त्रीपरिदेवितैः ।
वाचा युद्धं विधातव्यं तथा जयपराजयौ ॥

अंक - 1,
इतिवृत्त - इतिहास प्रसिद्ध,
रस - करुण,
नायक - पात्र-प्राकृत (सामान्य) जन,
सन्धि - मुख, निर्वहण,
वृत्ति - भारती,
उदाहरण - उन्मत्तराघवम्, शर्मिष्ठा-ययाति ।

## (10) ईहामृग-

मिश्रमीहामृगे वृत्तं चतुरङ्कं त्रिसन्धिमत् ।
नरदिव्यावनियमान् नायकप्रतिनायकौ ॥
ख्यातौ धीरोद्धतावन्त्यो विपर्यासादयुक्तकृत् ।
दिव्यस्त्रियमनिच्छन्तीमपहारादिनेच्छतः ॥
श्रृङ्गाराभासमप्यस्य किञ्चित् किञ्चित् प्रदर्शयेत् ।
संरम्भं परमानीय युद्धं व्याजान् निवारयेत् ।
वधप्राप्तस्य कुर्वीत वधं नैव महात्मनः ॥

अंक - 4,
इतिवृत्त - मिश्रित,
संधि - 3 मुख, प्रतिमुख, निर्वहण,
नायक - मानव, या देव धीरोद्धत,

उदाहरण - कुसुमशेखरविजयम्,




## ॥छन्द ॥

### छन्द परिचय-

छन्द शब्द मूल रूप से छन्दस् अथवा छन्दः है । इसके शाब्दिक अर्थ दो है – 'आच्छादित कर देने वाला और 'आनन्द देने वाला । लय और ताल से युक्त ध्वनि मनुष्य के हृदय पर प्रभाव डाल कर उसे एक विषय में स्थिर कर देती है और मनुष्य उससे प्राप्त आनन्द में डूब जाता है । यही कारण है कि लय और ताल वाली रचना छन्द कहलाती है इसका दूसरा नाम वृत्त है । वृत्त का अर्थ है प्रभावशाली रचना । वृत्त भी छन्द को इसलिए कहते हैं, क्योंकि अर्थ जाने बिना भी सुनने वाला इसकी स्वर-लहरी से प्रभावित हो जाता है । यही कारण है कि सभी वेद छन्द-रचना में ही संसार में प्रकट हुए थे ।

### सम और विषमपाद-

पहला और तीसरा चरण विषमपाद कहलाते हैं और दूसरा तथा चौथा चरण समपाद कहलाता है । सम छन्दों में सभी चरणों की मात्राएँ या वर्ण बराबर और एक क्रम में होती हैं और विषम छन्दों में विषम चरणों की मात्राओं या वर्णों की संख्या और क्रम भिन्न तथा सम चरणों की भिन्न होती हैं ।

### यति-

हम किसी पद्य को गाते हुए जिस स्थान पर रुकते हैं, उसे यति या विराम कहते हैं । प्रायः प्रत्येक छन्द के पाद के अन्त में तो यति होती ही है, बीच बीच में भी उसका स्थान निश्चित होता है । प्रत्येक छन्द की यति भिन्न भिन्न मात्राओं या वर्णों के बाद प्रायः होती है

### छन्दों के भेद-

छन्द मुख्यतः **दो प्रकार के हैं:**

1. मात्रिक 2. वर्णिक

### 1. मात्रिक छन्द-

मात्रिक छन्दों में मात्राओं की गिनती की जाती है । संस्कृत में अधिकतर वर्णिक छन्दों का ही ज्ञान कराया जाता है।

### (1) आर्या-

**'यस्या प्रथमे पादे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि।**
**अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश सार्या ॥**

आर्या छन्द संस्कृत पद्य का एक 'मात्रिक' छन्द है। जिस छन्द के प्रथम और तृतीय चरण में बारह बारह मात्रायें, द्वितीय चरण में अठारह मात्रायें और चतुर्थ चरण में पन्द्रह मात्रायें हों, वह आर्या छन्द कहलाता है।

उदाहरण-

**नियतिकृतनियमरहितां ह्लादैकमयीमनन्यपरतन्त्राम्।**
**नवरसरुचिरां निर्मितिमादधती भारती कवेर्जयति ॥**

प्रस्तुत उदाहरण में प्रथम और तृतीय चरण में 12 बारह मात्रायें, द्वितीय चरण में 18 अठारह मात्रायें और चतुर्थ चरण में 15 मात्रायें होने से आर्या छन्द है।

### 2. वर्णिक छन्द-

वर्णिक छन्दों में वर्णों की संख्या निश्चित होती है और इनमें लघु और दीर्घ का क्रम भी निश्चित होता है, जब कि मात्रिक छन्दों में इस क्रम का होना अनिवार्य नहीं है । मात्रा ह्रस्व स्वर जैसे 'अ' की एक मात्रा और दीर्घस्वर की दो मात्राएँ मानी जाती है । यदि ह्रस्व स्वर के बाद संयुक्त वर्ण, अनुस्वार अथवा विसर्ग हो तब ह्रस्व स्वर की दो मात्राएँ मानी जाती है । पाद का अन्तिम ह्रस्व स्वर आवश्यकता पडने पर गुरु मान लिया जाता है । ह्रस्व मात्रा का चिह्न '।' यह है और दीर्घ का 'ऽ' है। **जैसे- 'सत्यांग्रह'** शब्द में कितनी मात्राएँ हैं, इसे हम इस प्रकार समझेंगे: **सत्याग्रह** = 6 इस प्रकार हमें पता चल गया कि इस शब्द में छह मात्राएँ हैं । स्वरहीन व्यंजनों की पृथक् मात्रा नहीं गिनी जाती।

वर्ण या अक्षरः ह्रस्व मात्रा वाला वर्ण लघु और दीर्घ मात्रा वाला वर्ण गुरु कहलाता है । यहाँ भी 'सत्याग्रह' वाला नियम समझ लेना चाहिए । चरण अथवा पादः 'पाद' का अर्थ है चतुर्थांश, और 'चरण' उसका पर्यायवाची शब्द है । प्रत्येक छन्द के प्रायः चार चरण या पाद होते हैं।

**वर्णिक छन्द-**

वर्णिक छन्दों में वर्ण गणों के हिसाब से रखे जाते हैं । तीन वर्णों के समूह को गण कहते हैं । इन गणों के नाम हैं: यगण, मगण, तगण, रगण, जगण, भगण, नगण और सगण । अकेले लघु को 'ल और गुरु को 'ग' कहते हैं । किस गण में लघु-गुरु का क्या क्रम है, यह जानने के लिए सूत्र है-

**सूत्र-** **"यमाताराजभानसलगाः"।**

**यगण - यमाता** = ।ऽऽ आदि लघु

**मगण - मातारा** = ऽऽऽ सर्वगुरु

**तगण - ताराज** = ऽऽ। अन्तलघु

**रगण - राजभा** = ऽ।ऽ मध्यलघु

**जगण - जभान** = ।ऽ। मध्यगुरु

**भगण - भानस** = ऽ।। आदिगुरु

**नगण - नसल** = ।।। सर्वलघु

**सगण - सलगाः** = ।।ऽ अन्तगुरु

मात्राओं में जो अकेली मात्रा है, उस के आधार पर इन्हें आदिलघु या आदिगुरु कहा गया है । जिसमें सब गुरु है, वह 'मगण' सर्वगुरु कहलाया और सभी लघु होने से 'नगण' सर्वलघु कहलाया ।

**"मस्त्रिगुरुः त्रिलघुश्च नकारो,भादिगुरुः पुनरादिर्लघुर्यः ।**
**जो गुरुमध्यगतो रलमध्यः,सोऽन्तगुरुः कथितोऽन्तलघुतः" ॥**

### महत्वपूर्ण वर्णिक छन्दों का परिचय-

## (1) अनुष्टुप-

इस छन्द को श्लोक भी कहते हैं । इसके अनेक भेद हैं, परंतु जिस का अधिकतर व्यवहार हो रहा है, उसका लक्षण इस प्रकार से है-

**लक्षण-**

**"श्लोके षष्ठं गुरुर्ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।**
**द्विचतुः पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः" ॥**

यह छन्द 'अर्धसमवृत्त' है । इस के प्रत्येक चरण में आठ वर्ण होते हैं। पहले चार वर्ण किसी भी मात्रा के हो सकते हैं । छठा वर्ण गुरु और पाँचवाँ लघु होता है । सम चरणों में सातवाँ वर्ण ह्रस्व और विषम चरणों में गुरु होता है,

**उदाहरण-**

ऽऽ।ऽ।ऽऽऽ

**लोकानुग्रहकर्तारः, प्रवर्धन्ते नरेश्वराः ।**
**लोकानां संक्षयाच्चैव, क्षयं यान्ति न संशयः ॥** (पंचतंत्र)

गीता, रामायण, महाभारत आदि में इसी छन्द का बाहुल्य है ।

## (2) इन्द्रवज्रा-

इन्द्रवज्रा छन्द के प्रत्येक चरण में 11-11 वर्ण होते हैं । इस का लक्षण इस प्रकार से है-

**लक्षण-**

**"स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः" ।**

इसका अर्थ है कि इन्द्रवज्रा के प्रत्येक चरण में दो तगण, एक जगण और दो गुरु के क्रम से वर्ण रखे जाते हैं । इसका स्वरुप इस प्रकार से है-

| ऽऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽऽ |
|---|---|---|---|
| **तगण** | **तगण** | **जगण** | **दो गुरु** |

**उदाहरण-** ऽऽ। ऽऽ ।।ऽ। ऽऽ

**अर्थो हि कन्या परकीय एव**
**तामद्य सम्प्रेष्य परिग्रहीतुः ।**
**जातोऽस्मि सद्यो विशदन्तरात्मा**
**चिरस्य संक्षेपमिवार्पयित्वा ॥**

यहाँ प्रत्येक पंक्ति में प्रथम पंक्ति वाले ही वर्णों का क्रम है । अतः यहाँ इन्द्रवज्रा छन्द है ।

## (3) उपेन्द्रवज्रा-

इस छन्द के भी प्रत्येक चरण में 11-11 वर्ण होते हैं । लक्षण इस प्रकार से हैं-

**लक्षण-** "उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ"।

इस का अर्थ यह है कि उपेन्द्रवज्रा के प्रत्येक चरण में जगण, तगण, जगण और दो गुरु वर्णों के क्रम से वर्ण होते हैं । इस का स्वरुप इस प्रकार से है-

| ।ऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽऽ |
|---|---|---|---|
| **जगण** | **तगण** | **जगण** | **दो गुरु** |

**उदाहरण-**

।ऽ।ऽऽ ।।ऽ।ऽऽ

**त्वमेव माता च पिता त्वमेव**
**त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव ।**
**त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव**
**त्वमेव सर्वं मम देव-देव ॥**

**विशेष**-अंतिम 'व' लघु होते हुए भी गुरु माना गया है ।

## (4) वसन्ततिलका-

यह चौदह वर्णो का छन्द है । तगण, भगण, जगण, जगण और दो गुरुओं के क्रम से इसका प्रत्येक चरण बनता है ।

- सुन्दरकाण्ड में चन्द्रोदय का वर्णन है- **शोभनम्** ।
- सीता को दिव्यवस्त्रभूषण दिये- **अनुसूया** ने ।
- सुग्रीव की पत्नी - **रुमा।**
- रामायण की कथा महाभारत में भी प्राप्त होती है
- **"यावत्स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले"** - रामायण के लिये प्रयुक्त।
- मधुरा नामक नगर में गया - **शत्रुघ्न।**
- रावण से सीता की मुक्ति का स्वप्न देखा - **त्रिजटा** ने।
- अहिल्या पुत्री थी- **'वृद्धाश्वस्य'**की।

## रामायण की टीकाएं-

| | | |
|---|---|---|
| 1. रामायणतत्वदीपिका | - | महेश्वरतीर्थ/ईश्वरतीर्थ |
| 2. रामायणदीपिका | - | वैद्यनाथदीक्षित |
| 3. सर्वार्थसार | - | वेङ्कटाकृष्णध्वरी/वेङ्कटेश |
| 4. रामायणतिलक | - | नागोजिभट्ट |
| 5. रामायणतिलक | - | रामवर्मा |
| 6. रामायणभूषणम् | - | गोविन्दराज |
| 7. वाल्मीकि हृदय | - | अहोबल |
| 8. रामायणशिरोमणि | - | शिवसहाय |
| 9. रामानुजीय | - | रामानुज |
| 10. धर्माकूतम् | - | त्र्यम्बक मखी |
| 11. मनोहरा | - | लोकनाथ चक्रवर्ती |
| 12. लघुविवरण,बृहद्विवरण | – | ईश्वरदीक्षित |

## रमायण की प्रमुख सूक्तियां-

- "धर्मसारमिदं जगत्" – **रामायण**
- 'रावणं मन्यमाना मां सीता भीता भविष्यति- द्विजातिरेव संस्कृतभाषणे'- **(हनुमान)**
- अनार्यजुष्टमस्वर्ग्यं कुर्यापापमहं यदि।
  इक्ष्वाकूणामहं लोके भवेयं कुलपांसनः।। **(भरत)**
- सुलभा पुरुषा राजन् सततं प्रियवादिनः।
  अप्रियस्थ तु पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः।। **(मारीच)**
- "प्रतिपत्पाठशीलस्य विद्येव तनुतां गता"- **(सुन्दरकाण्ड)**
- तथा मे माधवी देवी विवरं दातुमर्हति। - **(सीता)**
- नाऽहं जानामि केयूरे नाऽहं जानामि कुण्डले।
  नूपुरे त्वभिजानामि नित्यं पादाभिवन्दताम्॥ - **(लक्ष्मण)**
- देशे देशे कलत्राणि देशे देशे च बान्धवाः।
  तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः॥

# ॥महाभारत॥

महाभारत 'वेदव्यास' की रचना है। इसके विकास के तीन क्रम हैं-

**1. जय** **2. भारत** **3. महाभारत।**

**"जय नामेतिहासोऽयम्।"** जय इसमें ८800 श्लोक थे। भारत इसमें 24000 श्लोक थे। महाभारत में 100000 श्लोक हैं । इसे **'शतसाहस्रीसंहिता'** भी कहते हैं। । इसमें (18) पर्व हैं।

**प्रमुख कथा-**

'व्यास' 'पराशर' एवं 'सत्यवती' के 'कनीन' पुत्र थे। व्यास के अपर नाम कृष्ण द्वैपायन, कृष्णमुनि, बादरायण हैं। धृतराष्ट्र, पाण्डु एवं दासी पुत्र विदुर नियोग विधि से वेदव्यास एवं अम्बिका , अम्बालिका एवं दासी की सन्तान हैं। महाभारत में **'शान्तिपर्व'** 14000 श्लोक सबसे बड़ा तथा **'महाप्रस्थानिकपर्व'** 115 श्लोक सबसे छोटा है। **'जय' में** कौरवों पर पाण्डवों की विजय की कथा है। **'भारत'** वैशम्पायन ने जनमेजय के नागयज्ञ के अवसर पर भारत का प्रवचन किया था। नैमिषारण्य में **'शौनक'** ऋषि से अनुष्ठित यज्ञ (द्वादश वार्षिक सत्र) के अवसर पर **'सौति'** नामक ऋषि ने महाभारत का प्रवचन किया था । शौनकादि ऋषि श्रोता थे। सावित्री की कथा वन पर्व में, इन्द्र द्वारा कवच कुण्डल लेना भी वन पर्व में, कीचक वध विराट पर्व में, कृष्ण का शान्ति दूत बनना उद्योग पर्व में, 'गीता उपदेश' भीष्म पर्व में, अश्वथामा की मणि निकालना सौप्तिक पर्व में, गान्धारी द्वारा कृष्ण वंश नष्ट होने का शाप स्त्री पर्व में 'पराशर गीता' – 'हंसगीता' वर्णन शान्तिपर्व में, 'भीष्म उपदेश' शान्ति पर्व में, भीष्म का स्वर्गारोहण, 'विष्णुसहस्रनाम', 'शिवसहस्रनाम' अनुशासन पर्व में, युधिष्ठिर द्वारा अश्वमेध यज्ञ, अनुगीता आश्वमेधिक पर्व में, यादव विनाश श्रीकृष्ण का परमधाम गमन मौसल पर्व में, पाण्डवों की हिमालय यात्रा महाप्रस्थानिक पर्व में मिलता है। 'स्वर्गारोहणपर्व' को 'भारतसावित्री' भी कहते है। अश्वत्थामा ने नारायणास्त्र का प्रयोग 'द्रोणपर्व' में किया। अम्बोपाख्यान उद्योग पर्व में है। महाभारत के अवशिष्ट भाग को खिलपर्व (हरिवंश पर्व) कहा जाता है। इसे वैशम्पायन ने 'जनमेजय' को सुनाया था । इसमें भगवान श्री कृष्ण के वंश (वृष्णि-अन्धक) की कथा है। इसमें 'शान्तरस' प्रमुख है।

ब्रह्मा ──► वशिष्ठ ──► शक्ति ──► पराशर ──► व्यास ──► शुकदेव।

## महाभारत की विषयवस्तु-

॥मंगलाचरण॥

"नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम्।
देवीं सरस्वतीं चैव ततो- जयमुदीरयेत"।।

| | | |
|---|---|---|
| **रचयिता** | - | वेदव्यास, |
| **रचना काल** | - | (600-500 ई.पू.) |
| **रीति** | - | पाञ्चाली |
| **प्रमुख छन्द** | - | अनुष्टुप । |

**"धर्मे ह्यर्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ।
यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्"।।**

महाभारत के खण्डों को पर्व कहते हैं ये (18) हैं-

| | | |
|---|---|---|
| 1. आदि | 2. सभा | 3. वन |
| 4. विराट | 5. उद्योग | 6. भीष्म |
| 7. द्रोण | 8. कर्ण | 9. शल्य |
| 10. सौप्तिक | 11. स्त्री | 12. शान्ति |
| 13. अनुशासन | 14. अश्वमेध | 15. आश्रमवासी |
| 16. मौसल | 17. महाप्रस्थानिक | 18. स्वर्गारोहण। |

**स्मरणार्थ-**

**"आ सभा व विराटश्च उद्योग भी द्रोण कर्ण शलः।**
**सौप्ति स्त्री शान्ति शासन मेध आश्रय मौसल प्रस्थान रोहणम्"।**

## महाभारत का काल-

महाभारत का रचना काल 600 से 500 वर्ष ई. पू. माना जाता है । पाणिनि द्वारा रचित अष्टाध्यायी (600-400 ईसा पूर्व) में महाभारत और भारत दोनों का उल्लेख हैं तथा इसके साथ साथ श्रीकृष्ण एवं अर्जुन का भी संदर्भ आता है अतएव यह निश्चित है कि महाभारत और भारत पाणिनि के काल के बहुत पहले से ही अस्तित्व में रहे थे।

## महाभारतकालीन समाज-

**सामाजिक जीवन-** आमतौर पर महाभारत का काल उत्तर वैदिक के अंत से लेकर बुद्ध काल के काल को माना जाता है। महाभारत काल में सभी समाज का आधार पारिवारिक जीवन था।

**संयुक्त परिवार-** इस काल में कुल या परिवार के सभी सदस्य एक साथ रहते थे। कुल का प्रमुख कुलपति कहलाता था। कुलपति या तो पिता होता था या सबसे बड़ा भाई होता था। महाभारत काल से यह संदर्भ मिलता है कि प्रायः परिवार में प्रेम होता था। आयु में छोटे सदस्य परिवार के सभी बड़े परिवारजनों का सम्मान करते थे और कुलपति सभी के कल्याण की चिंता करते हुए उनके साथ अच्छा व्यवहार करते थे। उस काल में निसंतान दंपति लड़का या लड़की को गोद ले सकते थे जो आगे चल कर उसके उत्तराधिकारी बनते थे।

**आश्रम-** महाभारत काल में प्रत्येक व्यक्ति का जीवन एक खास व्यवस्था पे आधारित होता था उस काल में आश्रम विकसित जरूर हुए थे। लेकिन इसमें कोई जटिलता नहीं थी इनका प्रभाव उस समय जनता के जीवन पर बहुत था इसके कारण ही लोगों का नैतिक उत्थान हुआ। आश्रम व्यवस्थाओं को मुख्य चार भाग में बांटा गया था। ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और सन्यास ।

## जाति प्रथा-

जाती प्रथा ने प्राचीन भारतीय समाज को स्थायित्व प्रदान किया। उसने देशी और विदेशी दोनों तत्वों का समावेश प्राचीन भारतीय समाज में आसानी से कर दिया क्योंकि उनके लिए यहाँ के जाति आधिक्रम में स्थान था। यह उल्लेखनीय है की अनेक प्राचीन समाजों में जो नग्न शोषण उन दिनों चल रहा था जैसे कि गुलामी की प्रथा वह भारत का नहीं था परन्तु जब भारत में विदेशियों का आगमन हुआ तो इस प्रथा का चलन भारत में भी तेजी से होने लगा। भारत में जातियों की संख्या बहुत अधिक थी। और जाति को मानने वाले लोगों के बीच संघर्ष भी बहुत था। इस समस्या का धर्म में कहीं कोई खास उपाय नहीं बताये गए थे। इसलिए वर्णव्यवस्था का विधान किया गया। सामाजिक कर्तव्यों के सुव्यवस्थित तरीके से निर्वाह के लिए वर्ण व्यवस्था को अलग-अलग भागों में बांटा गया।

## वर्ण व्यवस्था-

भारतीय परम्परा में वर्ण विभाजन की जो व्यवस्था की गयी उसके अनुसार वर्ण को चार भाग में बांटा गया। भारत में जातियों की संख्या बहुत अधिक थी। अतः वर्ण की तुलना जाति से करना सही नहीं है। लोगों द्वारा जन्म से ही अपने वर्ण को मानने के कारण ही समाज में जाति और वर्ण एक दूसरे का पर्याय बनता गया। भारतीय धर्म शास्त्र जीवन की एकरूपता के पक्ष में नहीं थे इसीलिए धर्मशास्त्रों में वर्ण शब्द का प्रयोग किया गया और ये चार वर्ण है - ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र।

## स्त्रियों की स्थिति-

जैसा की पहले से ज्ञात है की महाभारत का काल उत्तर वैदिक काल से गौतम बुद्ध के काल को माना जाता है। इस काल में स्त्रियों को कोई विशेष अधिकार नहीं थे। स्त्रियों को पैतृक सम्पत्ति में स्वामित्व का अधिकार नहीं था। वे अपने पैतृक सम्पत्ति की स्वामी नहीं बन सकती थीं । वैसे बहुत सी बातों में उन्हें स्वतन्त्रता थी। स्त्री स्वयंवर में अपना वर स्वयं चुन सकती थी। विधवाओं को पुनर्विवाह करने का अधिकार था। उस समय की स्त्री साधारणतः अपने देवर से विवाह करती थी। कुछ बातों में स्त्री का स्तर, बाद में शूद्र के समान हो गया । परिवार में पुत्रियों की अपेक्षा पुत्रों का अधिक मान सम्मान होने लगा।

## विवाह प्रणालियां-

महाभारत काल में भारत में शादी की अनेक प्रणालियां प्रचलित थी। जिनमें कुछ अति प्रमुख थे जिनके बारे में धर्मग्रन्थ में लिखा गया है। धर्मग्रन्थों में विशेषतः ब्रह्म विवाह, प्रजापति विवाह, प्रेम विवाह, असुर विवाह, देव विवाह, गंधर्व विवाह, राक्षस विवाह, पिशाच विवाह ये सभी ऐसे है जिनके उल्लेख धर्मग्रन्थों में मिलते हैं।

## शिक्षा-

महाभारत काल में शिक्षा विकसित हो गई थी। उपनयन संस्कार द्वारा जब बच्चे ब्रह्मचर्य आश्रम में भेजे जाते थे । बच्चे गुरु के आश्रम में रहकर ही सारी विद्या प्राप्त करते थे । गुरुकुल में रहते हुए उन्हें गुरु की सेवा करनी होती थी। हवन के लिए लकड़ियाँ तोड़ कर लाना, चूल्हा जलाना, भिक्षा माँगना आदि कार्य विद्यार्थी को करने होते थे। उस समय विद्यार्थी बिना किसी कोष शुल्क के पढ़ते थे। क्योंकि उस काल में विद्या को शिक्षा की दन्त के श्रेणी में रखा जाता था। सामान्यतः उस समय भाषा ,व्याकरण, सामान्य गणित के

साथ-साथ नैतिक शिक्षा भी दी जाती थी। राज परिवार के सदस्यों को सामान्य शिक्षा के अतिरिक्त अस्त्र-शस्त्र चलाने की भी शिक्षा गुरु ही दिया करते थे ।

## परवर्ती ग्रन्थों के लिये प्रेरणास्रोत-

महाभारत एक बहुत विशालकाय ग्रन्थ है जिसको आधार बनाकर कवियों ने विभिन्न विषयों को लेकर नाटक, महाकाव्य एवं चम्पूकाव्य इत्यादि के रूप में प्रस्तुत किया है जिनमें से कुछ यहां वर्णित हैं-

### महाभारत पर आधारित महाकाव्य -

1. शिशुपालवधम् - माघ
2. नैषधीयचरितम् - श्रीहर्ष
3. किरातार्जुनीयम् - भारवि

### महाभारत पर आधारित नाटक-

1. अभिज्ञानशाकुन्तलम् - कालिदास
2. वेणीसंहार - भट्टनारायण
3. बालभारत - राजशेखर
4. दूतघटोत्कच - भास
5. दूतवाक्य - भास
6. कर्णभार - भास
7. मध्यमव्यायोग - भास
8. पञ्चरात्र - भास
9. ऊरूभङ्ग - भास

### महाभारत पर आधारित चम्पूकाव्य-

1. नलचम्पू - त्रिविक्रमभट्ट
2. भारतचम्पू - अनन्तभट्ट
3. पाञ्चालीस्वयम्वरचम्पू - नारायणभट्ट
4. द्रौपदीपरिणयचम्पू - चन्द्रकवि।

## साहित्यिक महत्व-

यह काव्यग्रंथ भारत का अनुपम धार्मिक, पौराणिक, ऐतिहासिक और दार्शनिक ग्रंथ है। विश्व का सबसे लंबा यह साहित्यिक ग्रंथ और महाकाव्य, हिन्दू धर्म के मुख्यतम ग्रंथों में से एक है। इस ग्रन्थ को हिन्दू धर्म में पंचम वेद माना जाता है। यद्यपि इसे साहित्य की सबसे अनुपम कृतियों में से एक माना जाता है, किन्तु आज भी यह ग्रंथ प्रत्येक भारतीय के लिये एक अनुकरणीय स्रोत है। यह कृति प्राचीन भारत के इतिहास की एक गाथा है।

काव्य के रचयिता वेदव्यास जी ने अपने इस अनुपम काव्य में वेदों, वेदांगों और उपनिषदों के गुह्यतम रहस्यों का निरुपण किया हैं। इसके अतिरिक्त इस काव्य में न्याय, शिक्षा, चिकित्सा, ज्योतिष, युद्धनीति, योगशास्त्र, अर्थशास्त्र, वास्तुशास्त्र, शिल्पशास्त्र, कामशास्त्र, खगोलविद्या तथा धर्मशास्त्र का भी विस्तार से वर्णन किया गया है।

## महाभारत में प्रमुख आख्यान-

1. **आदिपर्व**- शकुन्तलोपाख्यान, ययात्युपाख्यान, कचदेवयानी उपाख्यान, कद्रूविनतोपाख्यान, जनमेजय सर्पयज्ञ, ।
2. **सभापर्व**- शिशुपालोपाख्यान, जरासन्धवर्णन, द्यूतक्रीड़ा।
3. **वन**- नलोपाख्यान, रामोपाख्यान, शिव्युपाख्यान,मत्स्योपाख्यान सावित्र्युपाख्यान, किरातार्जुनीयम्, नलचम्पू।
4. **विराटपर्व** – कीचकवध।
5. **उद्योगपर्व**- अम्बोपाख्यान।
6. **भीष्मपर्व** – श्रीमद्भगवद्गीता।
7. **द्रोणपर्व** – चक्रव्यूह रचना, अभिमन्यु वध।
8. **शल्यपर्व**- भीम दुर्योधन का गदायुद्ध, ऊरूभङ्ग (नाटक)।
9. **सौप्तिकपर्व** – अश्वत्थामा द्वारा पाण्डवपुत्रों का हनन।
10. **मुसलपर्व** – व्याध द्वारा कृष्ण का वध।

- **खिलपर्व**- हरिवंशपुराण।

## महाभारत के विशेष सन्दर्भ-

- शान्तिपर्व में बल के अङ्ग है- (6) तथा दुर्गसंख्या - (6)
- श्रीकृष्ण ने दूत बनकर कार्य किया था- **उद्योगपर्व** में।
- माद्री माता थी- नकुल, सहदेव की।
- **'सैवल'** नाम है- 'शकुनि' का।
- महाभारत युद्ध में पाण्डवों की सेना का प्रमाण था- **'सप्त अक्षौहिणी'**।
- **'वैरोचनि'** नाम है - बलि का।
- द्रोणाचार्य का वध किया था- **धृष्टद्युम्न** ने
- अश्वत्थामा के द्वारा द्रौपदी के पुत्रों का वध वर्णित है – **सौप्तिकपर्व**
- महाभारत कथा कही गयी है - **सौति ऋषि** द्वारा।
- परीक्षित के पितामह- **अर्जुन**।
- कीचक वध वर्णित है- **विराटपर्व** में।
- पाण्डव वनवास के लिये गये थे- **'काम्यक वन'** को।
- **"यदिहास्ति तदन्यत्र, यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्" - आदिपर्व**।
- भीष्म के प्राण त्याग का वर्णन है- **"अनुशासन पर्व"** में।
- **"अहिंसा परमो धर्मः"**- महाभारत शान्तिपर्व।
- महर्षि वेदव्यास ने 3 वर्षों में महाभारत का निर्माण किया।
- कर्ण के सारथि - **शल्य**।
- अज्ञातकाल में भीम का नाम था - **वल्लभ**
- अज्ञातकाल में द्रौपदी का नाम था - **सौरन्ध्री**

## महाभारत की प्रमुख सूक्तियाँ -

➢ धर्मे ह्यर्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ,
यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्॥

➢ प्रज्ञा प्रतिष्ठा भूतानां प्रज्ञा लाभः परो मतः।
प्रज्ञा निःश्रेयसी लोके प्रज्ञा स्वर्गो मतः सताम्॥

➢ अहिंसा परमो धर्मः, धर्महिंसास्तथैव च ॥

## महाभारत की टीकाएं-

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | **विषमश्लोकी (18पर्वों पर)** | - | विमलबोध |
| 2. | **ज्ञानदीपिका** | - | देवबोध |
| 3. | **निगूढार्थ पदबोधिनी** | - | नारायण |
| 4. | **लक्षाभरणटीका,लक्षालंकार** | - | वादिराज |
| 5. | **भारत-भावदीप** | - | नीलकण्ठ |
| 6. | **भारतज्ञानदीपिका** | - | गदानन्द |
| 7. | **विरोधार्थभञ्जिनी** | - | रामकृष्ण |
| 8. | **भारतार्थप्रकाश** | - | नारायणसर्वज्ञ |
| 9. | **भारतसङ्ग्रहदीपिका** | - | अर्जुनमिश्र |
| 10. | **जयकौमुदी** | - | आनन्दपूर्ण |
| 11. | **भारतोपायप्रकाश** | - | चतुर्भुजमिश्र |

# ॥पुराण ॥

## पुराण का परिचय-

पुराण, हिन्दुओं के धर्म-सम्बन्धी आख्यान ग्रन्थ हैं, जिनमें संसार - ऋषियों - राजाओं के वृत्तान्त आदि हैं। ये वैदिक काल के बहुत समय बाद के ग्रन्थ हैं, जो स्मृति विभाग में आते हैं। भारतीय जीवन-धारा में जिन ग्रन्थों का महत्त्वपूर्ण स्थान है उनमें पुराण प्राचीन भक्ति-ग्रंथों के रूप में बहुत महत्त्वपूर्ण माने जाते हैं। अठारह पुराणों में अलग-अलग देवी-देवताओं को केन्द्र मानकर पाप और पुण्य, धर्म और अधर्म, कर्म और अकर्म की गाथाएँ कही गयी हैं। कुछ पुराणों में सृष्टि के आरम्भ से अन्त तक का विवरण दिया गया है।

## पुराण शब्द का अर्थ-

'पुराण' का शाब्दिक अर्थ है, **'प्राचीन' या 'पुराना'**। पुराणों की रचना मुख्यतः संस्कृत में हुई है, किन्तु कुछ पुराण क्षेत्रीय भाषाओं में भी रचे गए हैं। हिन्दू और जैन दोनों ही धर्मों के वाङ्मय में पुराण मिलते हैं। पुराणों में वर्णित विषयों की कोई सीमा नहीं है। इसमें ब्रह्माण्डविद्या, देवी-देवताओं, राजाओं, नायकों, ऋषि-मुनियों की वंशावली, लोककथाएँ, तीर्थयात्रा, मन्दिर, चिकित्सा, खगोल शास्त्र, व्याकरण, खनिज विज्ञान, हास्य, प्रेमकथाओं के साथ-साथ धर्मशास्त्र और दर्शन का भी वर्णन है। विभिन्न पुराणों की विषय-वस्तु में बहुत अधिक असमानता है। इतना ही नहीं, एक ही पुराण के कई-कई पाण्डुलिपियाँ प्राप्त हुई हैं जो परस्पर भिन्न-भिन्न हैं। हिन्दू पुराणों के रचनाकार अज्ञात हैं और ऐसा लगता है कि कई रचनाकारों ने कई शताब्दियों में इनकी रचना की है। इसके विपरीत जैन पुराण हैं। जैन पुराणों का रचनाकाल और रचनाकारों के नाम बताये जा सकते हैं।

कर्मकाण्ड (वेद) से ज्ञान (उपनिषद्) की ओर आते हुए भारतीय मानस में पुराणों के माध्यम से भक्ति की अविरल धारा प्रवाहित हुई है। विकास की इसी प्रक्रिया में 'बहुदेववाद' और निर्गुण ब्रह्म की स्वरूपात्मक व्याख्या से धीरे-धीरे मानस अवतारवाद या सगुण भक्ति की ओर प्रेरित हुआ। पुराणों में वैदिक काल से चले आते हुए सृष्टि आदि संबंधी विचारों, प्राचीन राजाओं और ऋषियों के परंपरागत वृत्तांतों तथा कहानियों आदि के संग्रह के साथ साथ कल्पित कथाओं की विचित्रता और रोचक वर्णनों द्वारा सांप्रदायिक या साधारण उपदेश भी मिलते हैं।

पुराणों में विष्णु, वायु, मत्स्य और भागवत में ऐतिहासिक वृत्त राजाओं की वंशावली आदि के रूप में बहुत-कुछ मिलते हैं। ये वंशावलियाँ यद्यपि बहुत संक्षिप्त हैं और इनमें परस्पर कहीं-कहीं विरोध भी हैं, पर ये बड़े काम की हैं। पुराणों की ओर ऐतिहासिकों ने इधर विशेष रूप से ध्यान दिया है ।

## पुराण की परिभाषा एवं लक्षण-

'पुराण' का शाब्दिक अर्थ है - 'प्राचीन आख्यान' या 'पुरानी कथा'। **'पुरा'** शब्द का अर्थ है - अनागत एवं अतीत। **'अण'** शब्द का अर्थ होता है - कहना या बतलाना। रघुवंश में पुराण शब्द का अर्थ है **"पुराण पत्रापग मागन्नतरम्"** एवं वैदिक वाङ्मय में **"प्राचीनः वृत्तान्तः"** दिया गया है।

सांस्कृतिक अर्थ से हिन्दू संस्कृति के वे विशिष्ट धर्मग्रंथ जिनमें सृष्टि से लेकर प्रलय तक का इतिहास-वर्णन शब्दों से किया गया हो, पुराण कहे जाते है। पुराण शब्द का उल्लेख वैदिक युग के वेद सहित आदितम साहित्य में भी पाया जाता है अतः ये सबसे पुरातन (पुराण) माने जा सकते हैं। अथर्ववेद के अनुसार **"ऋचः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह 11.7.2"** अर्थात् पुराणों का आविर्भाव ऋक्, साम, यजुस् और छन्द के साथ ही हुआ था। 'शतपथ ब्राह्मण' (14.3.3.13) में तो पुराणवाङ्मय को वेद ही कहा गया है। 'छान्दोग्य उपनिषद्' **(इतिहास पुराणं पंचम वेदानांवेदम् 7.1.2)** ने भी पुराण को वेद कहा है। 'बृहदारण्यकोपनिषद्' तथा महाभारत में कहा गया है कि **"इतिहास पुराणाभ्यां वेदार्थमुपबृंहयेत्"** अर्थात् वेद का अर्थविस्तार पुराण के द्वारा करना चाहिये। इनसे यह स्पष्ट है कि वैदिक काल में पुराण तथा इतिहास को समान स्तर पर रखा गया है। अमरकोष आदि प्राचीन कोशों में पुराण के पांच लक्षण माने गये हैं : सर्ग (सृष्टि), प्रतिसर्ग (प्रलय, पुनर्जन्म), वंश (देवता व ऋषि सूचियां), मन्वन्तर (चौदह मनु के काल), और वंशानुचरित (सूर्य चंद्रादि वंशीय चरित)।

**"सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।**
**वंशानुचरितं चैव पुराणं पञ्चलक्षणम्" ॥**

(1) **सर्ग** – पंचमहाभूत, इंद्रियगण, बुद्धि आदि तत्त्वों की उत्पत्ति का वर्णन,
(2) **प्रतिसर्ग** – ब्रह्मादिस्थावरांत संपूर्ण सृष्टि के लय का वर्णन,
(3) **वंश** – सूर्यचंद्रादि वंशों का वर्णन,
(4) **मन्वन्तर** – मनु, मनुपुत्र, देव, सप्तर्षि, इंद्र और भगवान् के अवतारों का वर्णन,
(5) **वंशानुचरित** – प्रति वंश के प्रसिद्ध पुरुषों का वर्णन।

माना जाता है कि सृष्टि के रचनाकर्त्ता ब्रह्माजी ने सर्वप्रथम जिस प्राचीनतम धर्मग्रंथ की रचना की, उसे पुराण के नाम से जाना जाता

है। पुराणों में देवी-देवताओं के अनेक स्वरूपों को लेकर एक विस्तृत विवरण मिलता है। पुराणों में सत्य की प्रतिष्ठा के अतिरिक्त दुष्कर्म का विस्तृत चित्रण भी पुराणकारों ने किया है। पुराणकारों ने देवताओं की दुष्प्रवृत्तियों का व्यापक विवरण दिया है लेकिन मूल उद्देश्य सद्भावना का विकास और सत्य की प्रतिष्ठा ही है। केवल 5 पुराणों - **मत्स्य, वायु, विष्णु, ब्रह्माण्ड एवं भागवत** में ही राजाओं की वंशावली पायी जाती है।

## पुराण के विभिन्न लक्षण-

- "पुरा नवं भवतीति पुराणं"। **(ब्रह्माण्ड पुराण)**
- "यस्मात् पुरा ह्यनक्तीदं पुराणं तेन तत् स्मृतम्।
  निरुक्तमस्य यो वेद सर्वपापैः प्रमुच्यते"।। **(वायुपुराण)**
- "पुरा परम्परां वष्टि पुराणं तेन तत् स्मृतम्"। **(पद्मपुराण)**

## अष्टादश पुराण-

पुराणों की संख्या प्राचीन काल से अठारह मानी गयी है। पुराणों में एक विचित्रता यह है कि प्रायः प्रत्येक पुराण में अठारहों पुराणों के नाम और उनकी श्लोक-संख्या का उल्लेख है। देवीभागवत में नाम के आरंभिक अक्षर के निर्देशानुसार 18 पुराणों की गणना इस प्रकार की गयी हैं-

**"मद्वयं भद्वयं चैव ब्रत्रयं वचतुष्टयम्।
अनापलिंगकूस्कानि पुराणानि पृथक्पृथक्" ॥**

**मद्वयम्**- 1. मत्स्य पुराण, 2. मार्कण्डेय पुराण।
**भद्वयम्**- 3. भागवत पुराण, 4. भविष्य पुराण।
**ब्रत्रयम्**- 5. ब्रह्म पुराण 6. ब्रह्मवैवर्त पुराण 7. ब्रह्माण्ड पुराण।
**वचतुष्टयम्**- 8. विष्णु पुराण 9. वायु पुराण 10. वाराह पुराण 11. वामन पुराण।

| | |
|---|---|
| **अ**- 12. अग्नि पुराण | **ना**- 13-नारद पुराण |
| **प**- 14-पद्म पुराण | **लिं**- 15-लिङ्ग पुराण |
| **ग**- 16-गरुड पुराण | **कू**- 17-कूर्म पुराण |
| **स्**- 18-स्कन्द पुराण | |

| | |
|---|---|
| 1. मत्स्य (291 अध्याय) | 2. मार्कण्डेय |
| 3. भविष्य (5 पर्व) | 4. भागवत (12 स्कन्ध) |
| 5. ब्रह्माण्ड (4 पाद) | 6. ब्रह्मवैवर्त (4 खण्ड) |
| 7. ब्रह्म (245 अध्याय) | 8. वामन (15 अध्याय) |
| 9. वराह (218 अध्याय) | 10. विष्णु (6 खण्ड) |
| 11. वायु (शिव)(4खण्ड) | 12.अग्नि (383 अध्याय) |
| 13. नारद (2 भाग) | 14. पद्म (6 खण्ड) |
| 15. लिङ्ग (2 भाग) | 16. गरुड़ (2 खण्ड) |
| 17. कूर्म | 18. स्कन्द (6 संहिता,7 खण्ड) |

## पुराण के नाम और उनका महत्त्व-

### (1) ब्रह्मपुराण-

इसे "आदिपुराण" **भी** कहा जाता है। प्राचीन माने गए सभी पुराणों में इसका उल्लेख है। इसमें श्लोकों की संख्या अलग- 2 प्रमाणों से भिन्न-भिन्न है। 10,000...12,000 और 13,787 ये विभिन्न संख्याएँ मिलती है। इसका प्रवचन नैमिषारण्य में 'लोमहर्षण' ऋषि ने किया था। इसमें सृष्टि, मनु की उत्पत्ति, उनके वंश का वर्णन, देवों और प्राणियों की उत्पत्ति का वर्णन है। इस पुराण में विभिन्न तीर्थों का विस्तार से वर्णन है। इसमें कुल 245 अध्याय हैं। इसका एक परिशिष्ट सौर उपपुराण भी है, जिसमें उड़ीसा के 'कोणार्क' मन्दिर का वर्णन है।

### (2) पद्मपुराण-

इसमें कुल 641 अध्याय और 48,000 श्लोक हैं। मत्स्यपुराण के अनुसार इसमें 55,000 और ब्रह्मपुराण के अनुसार इसमें 59,000 श्लोक थे। इसमें कुल खण्ड है-

(क) **सृष्टिखण्डः- 5 पर्व,**
(ख) **भूमिखण्ड,**
(ग) **स्वर्गखण्ड,**
(घ) **पातालखण्ड**
(ङ) **उत्तरखण्ड।**

इसका प्रवचन नैमिषारण्य में सूत उग्रश्रवा ने किया था। ये लोमहर्षण के पुत्र थे। इस पुराण में अनेक विषयों के साथ विष्णुभक्ति के अनेक पक्षों पर प्रकाश डाला गया है। इसका विकास 5 वीं शताब्दी माना जाता है।

### (3) विष्णुपुराण-

पुराण के पाँचों लक्षण इसमें घटते हैं। इसमें विष्णु को परम देवता के रूप में निरूपित किया गया है। इसमें कुल छः खण्ड हैं, 126 अध्याय, श्लोक 23,000 या 24,000 या 6,000 हैं। इस पुराण के प्रवक्ता 'पाराशर' ऋषि और श्रोता 'मैत्रेय' हैं।

### (4) वायुपुराण-

इसमें विशेषकर शिव का वर्णन किया गया है, अतः इस कारण इसे "शिवपुराण" भी कहा जाता है। एक शिवपुराण पृथक् भी है। इसमें 112 अध्याय, 11,000 श्लोक हैं। इस पुराण का प्रचलन मगध-क्षेत्र में बहुत था। इसमें गया-माहात्म्य है। इसमें कुल चार भाग है-

(क) **प्रक्रियापादः-** (अध्याय-1-6),
(ख) **उपोद्घातः-** (अध्याय-7-64),
(ग) **अनुषङ्गपादः-** (अध्याय-65-99),
(घ) **उपसंहारपादः-** (अध्याय-100-112)।

इसमें सृष्टिक्रम, भूगोल, खगोल, युगों, ऋषियों तथा तीर्थों का वर्णन एवं राजवंशों, ऋषिवंशों, वेद की शाखाओं, संगीतशास्त्र और शिवभक्ति का विस्तृत निरूपण है। इसमें भी पुराण के पञ्चलक्षण मिलते हैं।

**(5) भागवतपुराण-**

यह सर्वाधिक प्रचलित पुराण है। इस पुराण का सप्ताह-वाचन-पारायण भी होता है। इसे सभी दर्शनों का सार **"निगमकल्पतरोर्गलितम्"** और विद्वानों का परीक्षास्थल **"विद्यावतां भागवते परीक्षा"** माना जाता है। इसमें श्रीकृष्ण की भक्ति के बारे में बताया गया है। इसमें कुल 12 स्कन्ध, 335 अध्याय और 18,000 श्लोक हैं। कुछ विद्वान् इसे **"देवीभागवतपुराण"** भी कहते हैं, क्योंकि इसमें देवी (शक्ति) का विस्तृत वर्णन हैं। इसका रचनाकाल 6 वीं शताब्दी माना जाता है।

**(6) नारद (बृहन्नारदीय) पुराण-**

इसे महापुराण भी कहा जाता है। इसमें पुराण के 5 लक्षण घटित नहीं होते हैं। इसमें वैष्णवों के उत्सवों और व्रतों का वर्णन है। इसमें 2 खण्ड हैः-
**(क) पूर्व खण्ड** - (125 अध्याय)। **(ख) उत्तर-खण्ड**- (82 अध्याय)।
इसमें 18,000 श्लोक हैं। इसके विषय मोक्ष, धर्म, नक्षत्र, एवं कल्प का निरूपण, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष, गृहविचार, मन्त्रसिद्धि,, वर्णाश्रम-धर्म, श्राद्ध, प्रायश्चित्त आदि का वर्णन है।

**(7) मार्कण्डेयपुराण-**

इसे प्राचीनतम पुराण माना जाता है। इसमें इन्द्र, अग्नि, सूर्य आदि वैदिक देवताओं का वर्णन किया गया है। इसके प्रवक्ता 'मार्कण्डेय' ऋषि और श्रोता 'क्रौष्टुकि' शिष्य हैं। इसमें 138 अध्याय और 7,000 श्लोक हैं। इसमें गृहस्थ-धर्म, श्राद्ध, दिनचर्या, नित्यकर्म, व्रत, उत्सव, अनुसूया की पतिव्रता-कथा, योग, दुर्गा-माहात्म्य आदि विषयों का वर्णन है।

**(8) अग्निपुराण-**

इसके प्रवक्ता **'अग्नि'** और श्रोता **'वसिष्ठ'** हैं। इसी कारण इसे अग्निपुराण कहा जाता है। इसे भारतीय संस्कृति और विद्याओं का महाकोश माना जाता है। इसमें इस समय 383 अध्याय, 11,500 श्लोक हैं। इसमें विष्णु के अवतारों का वर्णन है। इसके अतिरिक्त शिवलिंग, दुर्गा, गणेश, सूर्य, प्राणप्रतिष्ठा आदि के अतिरिक्त भूगोल, गणित, फलित-ज्योतिष, विवाह, मृत्यु, शकुनविद्या, वास्तुविद्या, दिनचर्या, नीतिशास्त्र, युद्धविद्या, धर्मशास्त्र, आयुर्वेद, छन्द, काव्य, व्याकरण, कोशनिर्माण आदि नाना विषयों का वर्णन है।

**(9) भविष्यपुराण-**

इसमें भविष्य की घटनाओं का वर्णन है। इसमें दो खण्ड हैः–
**(क) पूर्वार्ध**- (अध्याय-41), **(ख) उत्तरार्ध**- (अध्याय-171)।
इसमें कुल 15,000 श्लोक हैं। इसमें कुल 5 पर्व हैः-**(क) ब्राह्मपर्व, (ख) विष्णुपर्व, (ग) शिवपर्व, (घ) सूर्यपर्व (ङ) प्रतिसर्गपर्व**। इसमें मुख्यतः ब्राह्मण-धर्म, आचार, वर्णाश्रम-धर्म आदि विषयों का वर्णन है। इसका रचनाकाल 500 ई. से 1200 ई. माना जाता है।

**(10) ब्रह्मवैवर्तपुराण-**

यह 'वैष्णव' पुराण है। इसमें श्रीकृष्ण के चरित्र का वर्णन किया गया है। इसमें कुल 18,000 श्लोक है और चार खण्ड हैः-
**(क) ब्रह्म, (ख) प्रकृति,**
**(ग) गणेश (घ) श्रीकृष्ण-जन्म।**

**(11) लिङ्गपुराण-**

इसमें शिव की उपासना का वर्णन है। इसमें शिव के 28 अवतारों की कथाएँ दी गई हैं। इसमें 11,000 श्लोक और 163 अध्याय हैं। इसे पूर्व और उत्तर नाम से दो भागों में विभाजित किया गया है। इसका रचनाकाल आठवीं-नवीं शताब्दी माना जाता है। यह पुराण भी पुराण के लक्षणों पर खरा नहीं उतरता है।

**(12) वराहपुराण-**

इसमें विष्णु के वराह-अवतार का वर्णन है। पाताललोक से पृथिवी का उद्धार करके वराह ने इस पुराण का प्रवचन किया था। इसमें 24,000 श्लोक थे। सम्प्रति केवल 11,000 ही प्राप्त होते हैं और 217 अध्याय हैं।

**(13) स्कन्दपुराण-**

यह पुराण शिव के पुत्र स्कन्द (कार्तिकेय, सुब्रह्मण्य) के नाम पर है। यह सबसे बडा पुराण है। इसमें कुल 81,000 श्लोक हैं। इसमें दो खण्ड हैं। इसमें छः संहिताएँ हैं- **सनत्कुमार, सूत, शंकर, वैष्णव, ब्रह्म तथा सौर**। सूतसंहिता पर 'माधवाचार्य' ने **"तात्पर्य-दीपिका"** नामक विस्तृत टीका लिखी है। इस संहिता के अन्त में दो गीताएँ भी हैं-
1. **ब्रह्मगीता**- (अध्याय-12), 2. **सूतगीता**- (अध्याय-8)।
इस पुराण में सात खण्ड हैं-
**(क) माहेश्वर, (ख) वैष्णव,**
**(ग) ब्रह्म, (घ) काशी,**
**(ङ) अवन्ती, (रेवा), (च) नागर (ताप्ती)**
**(छ) प्रभास-खण्ड।**
काशीखण्ड में **"गंगासहस्रनाम"** स्तोत्र भी है। इसका रचनाकाल 7 वीं शताब्दी है। इसमें भी पुराण के 5 लक्षण का निर्देश नहीं मिलता है।

**(14) वामनपुराण-**

इसमें विष्णु के वामन-अवतार का वर्णन है। इसमें 95 अध्याय और 10,000 श्लोक हैं। इसका रचनाकाल 9 वीं से 10 वीं शताब्दी माना जाता है। इसमें शिव महात्म्य, शैव तीर्थ, उमा-शिव विवाह, गणेश उत्पत्ति, कार्तिकेय चरित इत्यादि वर्णन हैं

**(15) कूर्मपुराण-**

इसमें विष्णु के कूर्म-अवतार का वर्णन किया गया है। इसमें चार संहिताएँ है-
(क) ब्राह्मी, (ख) भागवती,
(ग) सौरी (घ) वैष्णवी।

सम्प्रति केवल ब्राह्मी-संहिता ही मिलती है। इसमें 6,000 श्लोक हैं। इसके दो भाग हैं, जिसमें 51 और 44 अध्याय हैं। इसमें पुराण के पाँचों लक्षण मिलते हैं। इस पुराण में **'ईश्वरगीता'** और **'व्यासगीता'** भी है। इसका रचनाकाल छठी शताब्दी माना गया है।

### (16) मत्स्यपुराण-

इसमें पुराण के पाँचों लक्षण घटित होते हैं। इसमें 291 अध्याय और 14,000 श्लोक हैं। प्राचीन संस्करणों में 19,000 श्लोक मिलते हैं। इसमें 'जलप्रलय' का वर्णन हैं। इसमें कलियुग के राजाओं की सूची दी गई है। इसका रचनाकाल तीसरी शताब्दी माना जाता है।

### (17) गरुडपुराण-

यह वैष्णवपुराण है। इसके प्रवक्ता 'विष्णु' और श्रोता 'गरुड' हैं, इसे गरुड ने कश्यप को सुनाया था। इसमें विष्णुपूजा का वर्णन है। इसके दो खण्ड हैं, जिसमें पूर्वखण्ड में 229 और उत्तरखण्ड में 35 अध्याय और 18,000 श्लोक हैं। इसका पूर्वखण्ड 'विश्वकोशात्मक' माना जाता है।

### (18) ब्रह्माण्डपुराण-

इसमें 109 अध्याय तथा 12,000 श्लोक है। इसमें चार पाद है-

| | |
|---|---|
| (क) प्रक्रिया, | (ख) अनुषङ्ग, |
| (ग) उपोद्घात् | (घ) उपसंहार, |

इसकी रचना 400 ई.- 600 ई. मानी जाती है।

## ॥उपपुराण ॥

### उपपुराण-

| | | |
|---|---|---|
| 1. सनत्कुमार | 2. नारसिंह | 3. स्कान्द |
| 4. शिवधर्म | 5. आश्चर्य | 6. नारदीय |
| 7. कापिल | 8. कल्कि | 9. औशनस |
| 10. ब्रह्माण्ड | 11. वारुण | 12. कालिका |
| 13. माहेश्वर | 14. साम्ब | 15. सौर |
| 16. पाराशर | 17. मारीच | 18. भार्गव |

### प्रमुख पुराणों का परिचय-

पुराणों में सबसे पुराना 'विष्णुपुराण' ही प्रतीत होता है। उसमें सांप्रदायिक खींचतान और रागद्वेष नहीं है। पुराण के पाँचो लक्षण भी उसपर ठीक-ठीक घटते हैं। उसमें सृष्टि की उत्पत्ति और लय, मन्वंतरों, भरतादि खंडों और सूर्यादि लोकों, वेदों की शाखाओं तथा वेदव्यास द्वारा उनके विभाग, सूर्य वंश, चंद्र वंश आदि का वर्णन है। कलि के राजाओं में मगध के मौर्य राजाओं तथा गुप्तवंश के राजाओं तक का उल्लेख है। श्रीकृष्ण की लीलाओं का भी वर्णन है पर बिल्कुल उस रूप में नहीं जिस रूप में भागवत में है। वायुपुराण के चार पाद है, जिनमें सृष्टि की उत्पत्ति, कल्पों ओर मन्वन्तरों, वैदिक ऋषियों की गाथाओं, दक्ष प्रजापति की कन्याओं से भिन्न भिन्न जीवोत्पति, सूर्यवंशी और चंद्रवंशी राजाओं की वंशावली तथा कलि के राजाओं का प्रायः विष्णुपुराण के अनुसार वर्णन है। मत्स्यपुराण में मन्वंतरों और राजवंशावलियों के अतिरिक्त वर्णाश्रम धर्म का बड़े विस्तार के साथ वर्णन है और मत्स्यावतार की पूरी कथा है। इसमें मय आदि असुरों के संहार, मातृलोक, पितृलोक, मूर्ति और मंदिर बनाने की विधि का वर्णन विशेष ढंग का है।

श्रीमद्भागवत का प्रचार सबसे अधिक है क्योंकि उसमें भक्ति के माहात्म्य और श्रीकृष्ण की लीलाओं का विस्तृत वर्णन है। नौ स्कंधों के भीतर तो जीवब्रह्म की एकता, भक्ति का महत्व, सृष्टिलीला, कपिलदेव का जन्म और अपनी माता के प्रति वैष्णव भावानुसार सांख्यशास्त्र का उपदेश, मन्वंतर और ऋषिवंशावली. अवतार जिसमें ऋषभदेव का भी प्रसंग है, ध्रुव, वेणु, पृथु, प्रह्लाद इत्यादि की कथा, समुद्रमंथन आदि अनेक विषय हैं। पर सबसे बड़ा दशम स्कंध है जिसमें कृष्ण की लीला का विस्तार से वर्णन है। इसी स्कंध के आधार पर शृंगार और भक्तिरस से पूर्ण कृष्णचरित् संबंधी संस्कृत और भाषा के अनेक ग्रंथ बने हैं। एकादश स्कंध में यादवों के नाश और बारहवें में कलियुग के राजाओं के राजत्व का वर्णन है। भागवत की लेखनशैली अन्य पुराणों से भिन्न है। इसकी भाषा पांडित्यपूर्ण और साहित्य संबंधी चमत्कारों से भरी हुई है, इससे इसकी रचना कुछ पीछे की मानी जाती है। अग्निपुराण एक विलक्षण पुराण है जिसमें राजवंशावलियों तथा संक्षिप्त कथाओं के अतिरिक्त धर्मशास्त्र, राजनीति, राजधर्म, प्रजाधर्म, आयुर्वेद, व्याकरण, रस, अलंकार, शस्त्र-विद्या आदि अनेक विषय हैं। इसमें 'तंत्रदीक्षा' का भी विस्तृत प्रकरण है। कलि के राजाओं की वंशावली विक्रम तक आई है, अवतार प्रसंग भी है। इसी प्रकार और पुराणों में भी कथाएँ हैं। विष्णुपुराण के अतिरिक्त और पुराण जो आजकल मिलते हैं उनके विषय में संदेह होता है कि वे असल पुराणों के न मिलने पर पीछे से न बनाए गए हों। कई एक पुराण तो मत-मतांतरों और संप्रदायों के राग-द्वेष से भरे हैं। कोई किसी देवता की प्रधानता स्थापित करता है, कोई किसी देवता की प्रधानता स्थापित करता है, कोई किसी की। ब्रह्मवैवर्त पुराण का जो परिचय मत्स्यपुराण में दिया गया है उसके अनुसार उसमें रथंतर कल्प और वराह अवतार की कथा होनी चाहिए पर जो ब्रह्मवैवर्त आजकल मिलता है उसमें यह कथा नहीं है। कृष्ण के वृंदावन के रास से जिन भक्तों की तृप्ति नहीं हुई थी उनके लिये गोलोक में सदा होनेवाले रास का उसमें वर्णन है। आजकल का यह ब्रह्मवैवर्त मुसलमानों के आने के कई सौ वर्ष पीछे का है क्योंकि इसमें 'जुलाहा' जाति की उत्पत्ति का भी उल्लेख है -- **म्लेच्छात् कुविंदकन्यायां जोला जातिर्बभूव ह**। (10, 121)। ब्रह्मपुराण में तीर्थों और उनके माहात्म्य का वर्णन बहुत अधिक हैं, अनन्त वासुदेव और पुरुषोत्तम (जगन्नाथ) माहात्म्य तथा और बहुत से ऐसे तीर्थों के माहात्म्य लिखे गए हैं जो प्राचीन नहीं कहे जा सकते। 'पुरुषोत्तमप्रासाद' से अवश्य जगन्नाथ जी के विशाल मंदिर की ओर ही इशारा है जिसे गांगेय वंश के राजा चोड़गंग (सन् 1077 ई0) ने बनवाया था। मत्स्यपुराण में दिए हुए लक्षण आजकल के पद्मपुराण में भी पूरे नहीं मिलते हैं। वैष्णव सांप्रदायिकों के द्वेष की इसमें बहुत सी बातें हैं। जैसे, पाखण्डिलक्षण, मायावादनिंदा, तामसशास्त्र, पुराणवर्णन इत्यादि। वैशेषिक, न्याय, सांख्य और चार्वाक 'तामस शास्त्र' कहे गए हैं और यह भी बताया गया है। इसी प्रकार मत्स्य, कूर्म, लिंग, शिव, स्कंद और अग्नि तामस पुराण कहे गए हैं। सारंश यह कि अधिकांश पुराणों का वर्तमान रूप हजार वर्ष के भीतर का है। सबके सब पुराण सांप्रदायिक है, इसमें भी कोई संदेह नहीं है। कई पुराण (जैसे, विष्णु.) बहुत कुछ अपने

प्राचीन रूप में मिलते हैं पर उनमें भी सांप्रदायिकों ने बहुत सी बातें बढ़ा दी हैं।

### पुराणों का काल एवं रचयिता-

यद्यपि आजकल जो पुराण मिलते हैं उनमें से अधिकतर पीछे से बने हुए या प्रक्षिप्त विषयों से भरे हुए हैं तथापि पुराण बहुत प्राचीन काल से प्रचलित थे। बृहदारण्यक उपनिषद् और शतपथ ब्राह्मण में लिखा है कि गीली लकड़ी से जैसे धुआँ अलग अलग निकलता है वैसे ही महान भूत के निःश्वास से ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्वांगिरस, इतिहास, पुराणविद्या, उपनिषद, श्लोक, सूत्र, व्याख्यान और अनुव्याख्यान हुए। छान्दोग्य उपनिषद् में भी लिखा है कि इतिहास पुराण वेदों में पाँचवाँ वेद है। अत्यंत प्राचीन काल में वेदों के साथ पुराण भी प्रचलित थे जो यज्ञ आदि के अवसरों पर कहे जाते थे। कई बातें जो पुराण के लक्षणों में हैं, वेदों में भी हैं। जैसे, पहले असत् था और कुछ नहीं था यह सर्ग या सृष्टितत्व है; देवासुर संग्राम, उर्वशी पुरूरवा संवाद इतिहास है। महाभारत के आदि पर्व में (1/233) भी अनेक राजाओं के नाम और कुछ विषय गिनाकर कहा गया है कि इनके वृत्तांत विद्वान सत्कवियों द्वारा पुराण में कहे गए हैं। इससे कहा जा सकता है कि महाभारत के रचनाकाल में भी पुराण थे। मनुस्मृति में भी लिखा है कि पितृकार्यों में वेद, धर्मशास्त्र, इतिहास, पुराण आदि सुनाने चाहिए।

अब प्रश्न यह होता है कि पुराण हैं किसके बनाए। शिवपुराण के अंतर्गत रेवा माहात्म्य में लिखा है कि अठारहों पुराणों के वक्ता 'सत्यवतीसुत' 'व्यास' हैं। यही बात जन साधारण में प्रचलित है। पर मत्स्यपुराण में स्पष्ट लिखा है कि पहले पुराण एक ही था, उसी से 18 पुराण हुए (53.4)। ब्रह्मांड पुराण में लिखा है कि वेदव्यास ने एक 'पुराणसंहिता' का संकलन किया था। इसके आगे की बात का पता विष्णु पुराण से लगता है। उसमें लिखा है कि व्यास का एक **' लोमहर्षण'** नाम का शिष्य था जो सूति जाति का था। व्यास जी ने अपनी पुराण संहिता उसी के हाथ में दी। लोमहर्षण के छह शिष्य थे **सुमति, अग्निवर्चा, मित्रयु, शांशपायन, अकृतव्रण और सावर्णी**। इनमें से अकृतव्रण, सावर्णी और शांशपायन ने लोमहर्षण से पढ़ी हुई पुराणसंहिता के आधार पर और एक एक संहिता बनाई। वेदव्यास ने जिस प्रकार मंत्रों का संग्रहकर उन का संहिताओं में विभाग किया उसी प्रकार पुराण के नाम से चले आते हुए वृत्तों का संग्रह कर पुराणसंहिता का संकलन किया। उसी एक संहिता को लेकर सुत के शिष्यों के तीन और संहिताएँ बनाई। इन्हीं संहिताओं के आधार पर अठारह पुराण बने होंगे।

### पौराणिक सृष्टि विज्ञान-

पौराणिक सृष्टि विज्ञान तथा सांख्य सृष्टि सिद्धान्त दोनों एक दूसरे से सम्बंधित जरूर है, मगर आश्रित नहीं है। विभिन्न पुराणों में "नवविधि(नवधा)" सृष्टि का वर्णन प्राप्त होता है-

#### (क) पद्म पुराण

इसके 'सृष्टिखंड' में तृतीय अध्याय तथा 76 से 81 अध्याय तक सृष्टि रचना की नवधा प्रक्रिया वर्णित है। जो इस प्रकार है-

1. प्राकृत सर्ग- यह 3 है।
2. वैकृत सर्ग- यह 5 है।
3. प्राकृत-वैकृत सर्ग- यह एक है।

इस प्रकार 3+5+1 कुल 9 सर्ग हुए जिन पे पूरी सृष्टि प्रक्रिया आधारित है ।

1. ब्रह्मोत्पत्ति
2. पंचतन्मात्राओं की उत्पत्ति
3. इन्द्रियादि इसको "वैकारिकी" भी कहा जाता है।
4. प्रकृति,बुद्धि यह मुख्य सृष्टि कही जाती है।
5. तिर्यग-योनि
6. देवता
7. मनुषी
8. श्रुति(वेद मन्त्र) इसको अनुग्रह कहा जाता है।
9. सनक-सनंदन,सनातन,सनत्कुमार इसको उभयात्मक/कौमार कहा जाता है।

#### (ख) विष्णुपुराण

इसमें भी अग्नि तथा पद्म पुराण की प्रक्रिया को माना गया है।
इसमें द्वितीय सर्ग को "भूत सर्ग" कहा गया है। इसमें निम्नानुसार सृष्टि प्रक्रिया वर्णित है-

1. संक्षिप्त सृष्टि वर्णन (द्वितीय अध्याय)
2. शक्ति, ब्रह्मा की आयु व काल विभाग (तृतीय अध्याय)
3. वाराह अवतार (चतुर्थ अध्याय)
4. सृष्टि विस्तार और अविद्या की सृष्टि (पंचम अध्याय)

#### (ग) श्रीमद् भागवत महापुराण

'भागवत' के **"तृतीय स्कंध"** के दशम अध्याय में सृष्टि प्रक्रिया वर्णित है। इसमें प्राकृत-वैकृत सर्ग को नहीं माना गया है परंतु "नवधा सृष्टि प्रक्रिया" का सिद्धान्त स्वीकार किया गया है ।
जो इस प्रकार है-

**1. प्राकृत सर्ग-**
महत्तत्व, अहंकार, भूतानि(तन्मात्राणि), इन्द्रियादि, देव, तम

**2. वैकृत सर्ग**
वृक्ष, तिर्यक, मनुष्य
इस प्रकार 6+3=9

#### (घ) मनुस्मृति

मनुस्मृति के प्रथम अध्याय में लोक व प्राण सृष्टि का वर्णन है।
विषयप्रतिपादन के लिये सृष्टि प्रक्रिया को सुविधानुसार चार वर्गों में विभक्त किया जा सकता है ।

**1.आदिसृष्टि**
दक्ष से पूर्व- पूर्ववर्तिनी (मानसी)
दक्ष के अनन्तर- मैथुनी

**2. लोक/भूत सृष्टि**

सूर्य,चंद्र,पृथ्वी,वायु व आकाश इन पञ्चमण्डलों की सृष्टि।

**3. प्राणि सृष्टि**

असुर,सुर, पित्तर, मनुष्यादियों की सृष्टि

**4. आध्यात्म/अनुग्रह सृष्टि**

श्रुति,उपनिषद तथा शास्त्रों की सृष्टि।

## पौराणिक आख्यान-

पुराणोक्त आख्यान पुराण वाङ्मय का विस्तार एवं उसके अन्तर्गत आये हुए विषयों के प्रकार,संक्षिप्त परिचय के लिए भी एक प्रदीर्घ विषय होता है। परंपरानुसार पुराणों का जो क्रम माना जाता है तद्नुसार यहाँ संकेत दिया गया है। यहाँ अध्याय संख्या का निर्देश किया गया है।

**1. ब्रह्मपुराण-** कुल अध्याय 245

(1) पार्वती उपाख्यान (अध्याय 30-50)

(2) श्रीकृष्ण चरित्र( अध्याय 180-212)

**2. पद्मपुराण-** कुल अध्याय -641

(1) समुद्र मंथन, (2) वृत्रासुरसंग्राम, (3)वामनावतार, (4) मार्कण्डेय एवं कार्तिकेय की उत्पत्ति, (5) रामचरित्र, (6) तारकासुरवध, (7) स्कन्द विवाह, (8) विष्णु चरित्र (सृष्टिखण्ड पंचमपर्व), (9) सोमशर्मा की कथा, (10) सकुला की कथा, (11) च्यवन का आख्यान (भूमिखण्ड), (12) शकुन्तलोपाख्यान, (13) उर्वशी- पुरुरवा उपाख्यान, (स्वर्गखण्ड), (14) रामायण कथा, (15) शृंगी ऋषि की कथा, (16) उत्तर रामचरित्र की कथा, (17) भागवत महिमाख्यान (पातालखण्ड), (18) रामकथा, (19) कृष्णकथा,

## ॥श्रीमद्भगवद्गीता॥

श्रीमद्भगवद् गीता उद्धृत् है - महाभारत के '**भीष्मपर्व**' से।
श्रीमद्भगवद् गीता में कुल अध्याय - 18,

### गीता के सम्पूर्ण अध्यायों के नाम -

**प्रथम अध्याय** - अर्जुन विषाद योग,
**द्वितीय अध्याय** - सांख्य योग
**तृतीय अध्याय** - कर्म योग
**चतुर्थ अध्याय** - ज्ञानकर्म सन्न्यास योग
**पंचम अध्याय** - कर्म सन्न्यास योग
**षष्ठम अध्याय** - आत्मसंयम योग
**सप्तम अध्याय** - ज्ञानविज्ञान योग
**अष्टम अध्याय** - अक्षरब्रह्म योग
**नवम अध्याय** - राजविद्याराजगुह्य योग
**दशम अध्याय** - विभूति योग
**एकादश अध्याय** - विश्वरुप दर्शन योग
**द्वादश अध्याय** - भक्तियोग
**त्रयोदश अध्याय** – क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभाग योग
**चतुर्दश अध्याय** – गुणत्रयविभाग योग
**पंचदश अध्याय** - पुरुषोत्तमयोग
**षोडश अध्याय** - दैवासुरसम्पदविभाग योग
**सप्तदश अध्याय** - श्रद्धात्रयविभाग योग
**अष्टादश अध्याय** - मोक्षसन्न्यास योग

स्मरणार्थ-

**"असंख्यकर्मज्ञकर्मसैन्य, आत्मज्ञानाक्षरं राजम्।**
**विभूविश्वभक्तिक्षेत्रं गुणपुरुषदैव श्रद्धामक्षम्"।।**

### गीता के विशिष्ट सन्दर्भ-

- गीता महाभारत के किस पर्व से गृहीत है - **भीष्म पर्व,**
- भवगदगीता के 18वें अध्याय की संज्ञा- **एकाध्यायी गीता,**
- संस्कृत वाङ्मय में कुल गीताग्रन्थ- 36,
- गीता का प्रथम श्लोक- **धर्मक्षेत्रे.....,**
- गीता का अन्तिम श्लोक- **यत्र योगेश्वरः कृष्णो...,**
- किस अध्याय में अधिक श्लोक - **18 वे में 78 श्लोक,**
- किस अध्याय में सबसे कम श्लोक- **15, 12 वें में 20 श्लोक,**
- गीता में कुल श्लोक - **700 है,**
- गीता पर माधवाचार्य का भाष्य- **गीता भाष्य,**
- गीतानुसार युद्ध में प्रथम शंखनाद कर्ता- **भीष्म,**
- कृष्ण का शंख – **पांचजन्य,**
- युधिष्ठिर का शंख- **अनन्त विजय,**
- भीम का शंख – **पौण्ड्,**
- अर्जुन का शंख- **देवदत्त,**
- नकुल का शंख – **सुघोष,**
- सहदेव का शंख- **मणिपुष्पक,**
- पाण्डव सेना का व्यूह रचयिता- **धृष्टद्युम्न,**
- 'चातुर्वर्ण्यमया सृष्टं'- **चौथा अध्याय,**
- सर्वदेवमयी गीता कहाँ से गृहीत है- **स्कन्द ग्रन्थ,**
- गीता सुगीता कर्त्तव्या- **महाभारत,**
- सर्वशास्त्रमयी गीता – **महाभारल,**
- कौरव सेना का परिमाण- **13 अक्षौहिणी,**
- पाण्डव सेना का परिमाण- **7 अक्षौहिणी,**
- आनन्द गीता – **अरविन्द,**

### गीता टीकाएं-

| | | |
|---|---|---|
| 1. नीलकण्ठी (चतुर्धरी) | - | नीलकण्ठ |
| 2. श्रीधरी | - | श्रीधराचार्य |
| 3. गूढार्थदीपिका | - | मधुसूदन सरस्वती |
| 4. भाष्योत्कर्षदीपिका | - | धनपति |

**"तद् इदं गीताशास्त्रं समस्तवेदार्थसारसंग्रहभूतं दुर्विज्ञेयम्"** । (शंकर)
**"सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः**
**पार्थो वत्स सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्"।।**

## प्रमुख स्मृतियों का परिचय-

### 1. पराशर स्मृति-

**समय**- (1-5 शताब्दी, काणे के अनुसार)
महाभारत के अनुसार पराशर वशिष्ठ ऋषि के पौत्र थे।
पराशर स्मृति में मनु के उद्धरण प्राप्त होते हैं। मनु के अतिरिक्त इसमें **उशनस, प्रजापति, शङ्ख** आदि धर्मशास्त्रकारों का उल्लेख हैं। **मिताक्षरा, अपरार्क, स्मृति, चन्द्रिका, हेमाद्रि** आदि अनेक ग्रन्थों में पराशर के उद्धरण प्राप्त होते हैं।
अध्याय- (12),**काण्ड**- (3) 1. आचार, 2. व्यवहार 3. प्रायश्चित।
**माधवाचार्य**- पराशरमाधवी टीका।

### 2. नारद स्मृति-

**समय**- (300 ई. काणे के अनुसार)
**प्रकरण**- 18, **श्लोक**- 1028,
नारद स्मृति के भाष्यकार- **असहाय** (इनका भाष्य उपलब्ध नहीं है।)

### 3. कात्यायन स्मृति-

**समय**- (4-6 शताब्दी काणे के अनुसार) **प्रतिहारसूत्रम्** (अन्य ग्रन्थ)
जीवानन्द संग्रह में प्रकाशित कात्यायन स्मृति ग्रन्थ के अनुसार इसमें-
**प्रपाठक**- 3, **खण्ड**- 29, **श्लोक**- 500
इस ग्रन्थ को कात्यायन का **'कर्मप्रदीप'** कहते हैं। कात्यायन ने 'स्त्रीधन' को मुख्य विषय माना है।

### (4) विष्णु स्मृति-

**समय**- (ई.पू. 300.100 काणे) (कृष्ण यजुर्वेद कठ शाखा चरक संहिता से सम्बन्धित) अध्याय - 100,
विष्णुस्मृति के टीकाकार- **नन्दपण्डित- वैजयन्ती टीका**।

### (5) बृहस्पति स्मृति-

**समय**- (200- 400 ई.) - **बृहस्पति**
बृहस्पति स्मृति ग्रन्थ की रचना **'व्यवहार'** प्रधान है।
'डॉ. जाली' द्वारा सम्पादित बृहस्पति स्मृति में श्लोक है। - 711,

### (6) हारीत स्मृति-

**समय**- (400-700 ई.)
इसमें 'आचार' पक्ष पर अधिक बल दिया गया है। इसके दो भाग हैं-
(1) लघु हारीत स्मृति (7 अध्याय)
(2) वृद्ध हारीत स्मृति (8 अध्याय)।

### (7) गौतम स्मृति-

**रचयिता**- गौतम, अध्याय - 21

### (8) वशिष्ठ स्मृति-

**रचयिता**- वशिष्ठ, **अध्याय**- 7, **पद्य** - 1139

### (9) दक्ष स्मृति-

अध्याय- 7, **श्लोक**- 208

# ॥अर्थशास्त्र ॥

### अर्थशास्त्र का सामान्य परिचय-

अर्थशास्त्र, कौटिल्य या चाणक्य (चौथी शती ईसापूर्व) द्वारा रचित संस्कृत का एक ग्रन्थ है। इसमें राज्यव्यवस्था, कृषि, न्याय एवं राजनीति आदि के विभिन्न पहलुओं पर विचार किया गया है. अपने तरह का (राज्य-प्रबन्धन विषयक) यह प्राचीनतम ग्रन्थ है। इसकी शैली उपदेशात्मक और सलाहात्मक (instructional) है।
यह प्राचीन भारतीय राजनीति का प्रसिद्ध ग्रंथ है। इसके रचनाकार का व्यक्तिनाम विष्णुगुप्त, गोत्रनाम कौटिल्य (कुटिल से व्युत्पत्र) और स्थानीय नाम चाणक्य (पिता चणक होने से) था। अर्थशास्त्र (15.431) में लेखक का स्पष्ट कथन है:

**"येन शास्त्रं च शस्त्रं च नन्दराजगता च भूः।**
**अमर्षेणोद्धृतान्याशु तेन शास्त्रमिदंकृतम्"** ॥

इस ग्रंथ की रचना उन आचार्य ने की जिन्होंने अन्याय तथा कुशासन से क्रुद्ध होकर नन्दों के हाथ में गए हुए शस्त्र, शास्त्र एवं पृथ्वी का शीघ्रता से उद्धार किया था। चाणक्य सम्राट् चंद्रगुप्त मौर्य (321-298 ई.पू.) के महामंत्री थे। उन्होंने चंद्रगुप्त के प्रशासकीय उपयोग के लिए इस ग्रंथ की रचना की थी। यह मुख्यत: सूत्रशैली में लिखा हुआ है और संस्कृत के सूत्रसाहित्य के काल और परंपरा में रखा जा सकता है। यह शास्त्र अनावश्यक विस्तार से रहित, समझने और ग्रहण करने में सरल एवं कौटिल्य द्वारा उन शब्दों में रचा गया है जिनका अर्थ सुनिश्चित हो चुका है।
अर्थशास्त्र में समसामयिक राजनीति, अर्थनीति, विधि, समाजनीति, तथा धर्मादि पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। इस विषय के जितने ग्रंथ अभी तक उपलब्ध हैं उनमें से वास्तविक जीवन का चित्रण करने के कारण यह सबसे अधिक मूल्यवान् है। इस शास्त्र के प्रकाश में न केवल धर्म, अर्थ और काम का प्रणयन और पालन होता है अपितु अधर्म, अनर्थ तथा अवांछनीय का शमन भी होता है (अर्थशास्त्र, 15.431)। इस ग्रंथ की महत्ता को देखते हुए कई विद्वानों ने इसके पाठ, भाषांतर, व्याख्या और विवेचन पर बड़े परिश्रम के साथ बहुमूल्य कार्य किया है। **'शामशास्त्री'** और **'गणपति शास्त्री'** इस पर बहुत कार्य किया है। इनके अतिरिक्त यूरोपीय विद्वानों में **'हर्मान जाकोबी'** (ऑन दि अथॉरिटी ऑफ़ कौटिलीय, इं.ए., 1918), **'ए. हिलेब्रांट', डॉ. जॉली, प्रो. ए.बी. कीथ** आदि के नाम आदर के साथ लिए जा सकते हैं।

### इसके मुख्य विभाग हैं -

(1) विनयाधिकरण, (2) अध्यक्षप्रचार,
(3) धर्मस्थीयाधिकरण, (4) कंटकशोधन,

(5) योगवृत्ताधिकरण, (6) मण्डलयोन्यधिकरण,
(7) षाड्गुण्य, (8) व्यसनाधिकरण,
(9) अभियास्यत्कर्माधिकरणा, (10) संग्रामाधिकरण,
(11) संघवृत्ताधिकरण, (12) आबलीयसाधिकरण,
(13) दुर्गलम्भोपायाधिकरण, (14) औपनिषदिकाधिकरण
(15) तंत्रयुक्त्यधिकरण।

अधिकरणों के अनेक उपविभाग (15 अधिकरण, 150 अध्याय, 180 उपविभाग तथा 6,000 श्लोक) हैं। कौटिल्य के 'अर्थशास्त्र' के पूर्व और भी कई अर्थशास्त्रों की रचना की गयी थी, यद्यपि उनकी पांडुलिपियाँ उपलब्ध नहीं हैं। भारत में प्राचीन काल से ही अर्थ, काम और धर्म के संयोग और सम्मिलन के लिए प्रयास किये जाते रहे हैं और उसके लिये शास्त्रों, स्मृतियों और पुराणों में विशद् चर्चाएँ की गयी हैं। कौटल्य ने भी 'अर्थशास्त्र' में अर्थ, काम और धर्म की प्राप्ति के उपायों की व्याख्या की है। वात्स्यायन के 'कामसूत्र' में भी अर्थ, धर्म और काम के संबंध में सूत्रों की रचना की गयी है।

अपने पूर्व अर्थशास्त्रों की रचना की बात स्वयं कौटिल्य ने भी स्वीकार किया है। अपने 'अर्थशास्त्र' में कई सन्दर्भों में उसने **आचार्य बृहस्पति, भारद्वाज, शुक्राचार्य, पराशर, पिशुन, विशालाक्ष** आदि आचार्यों का उल्लेख किया है। ऐसा प्रतीत होता है कि कौटिल्य के पूर्व शास्त्र दंडनीति कहे जाते थे और वे अर्थशास्त्र के समरूप होते थे। परन्तु जैसा कि अनेक विद्वानों ने स्वीकार किया है कि दंडनीति और अर्थशास्त्र दोनों समरूप नहीं हैं। **'यू. एन. घोषाल'**के कथनानुसार अर्थशास्त्र ज्यादा व्यापक शास्त्र है, जबकि दंडनीति मात्र उसकी शाखा है।

कौटिल्य के पाश्चात् लिखे गये शास्त्र 'नीतिशास्त्र' के नाम से विख्यात हुए, जैसे 'कामंदक नीतिसार'। वैसे कई विद्वानों ने अर्थशास्त्र को नीतिशास्त्र की अपेक्षा ज्यादा व्यापक माना है। परन्तु, अधिकांश विद्वानों की राय में नीतिशास्त्र और अर्थशास्त्र दोनों समरूप हैं तथा दोनों के विषय क्षेत्र भी एक ही हैं। स्वयं कामंदक ने नीतिशास्त्र और अर्थशास्त्र को समरूप माना है। उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि कौटिल्य के 'अर्थशास्त्र' के पूर्व और उसके बाद भी 'अर्थशास्त्र' जैसे शास्त्रों की रचना की गयी।

# ॥लिपि ॥

## परिचय-

'लिपि' या लेखन प्रणाली का अर्थ होता है किसी भी भाषा की लिखावट या लिखने का ढंग। ध्वनियों को लिखने के लिए जिन चिह्नों का प्रयोग किया जाता है, वही लिपि कहलाती है। लिपि और भाषा दो अलग अलग चीज़ें होती हैं। भाषा वो चीज़ होती है जो बोली जाती है, लिखने को तो उसे किसी भी लिपि में लिख सकते हैं। किसी एक भाषा को उसकी सामान्य लिपि से दूसरी लिपि में लिखना, इस तरह कि वास्तविक अनुवाद न हुआ हो, इसे लिप्यन्तरण कहते हैं।

**लिपि का इतिहास-** भाषा का सम्बन्ध ध्वनियों से है। ध्वन्यात्मक भाषा वक्ता के मुख से निकल कर श्रोता के कान तक पहुँचकर अपना प्रभाव प्रकट करती है। यह वाचिक भाषा है। वक्ता के मुख से निकलने के कुछ क्षणों बाद इसका स्वरूप नष्ट हो जाता है। मानव की प्रवृत्ति है। मुख कि वह अपने कार्यों और विचारों को स्थायित्व प्रदान करना चाहता है। इसके लिए वह ऐसे साधनों का उपयोग करता है, जिससे उसके विचार आगे की पीढ़ी तक पहुँच सकें। इन्हीं गूढ़ विचारों ने लिपि को जन्म दिया इसका प्रारम्भिक रूप क्या था, यह आज बताना संभव नहीं है, परन्तु अनुमान है कि अपने भावों को स्थायित्व प्रदान करने के लिए सर्वप्रथम 'चित्रात्मक' लिपि का प्रयोग हुआ, तत्पश्चात् 'भावलिपि, और अन्ततः 'ध्वनिलिपि'।

**भाषा और लिपि की अपूर्णता -** यह अनुभव-सिद्ध है कि मानव के संवेदनात्मक भावों को भाषा पूर्णतया अभिव्यक्त नहीं कर पाती है हर्ष, शोक, मिठास, कड़वापन आदि भाव भाषा से पूर्णतया व्यक्त नहीं हो पाते हैं । लिपि भाषा का ही स्थूल रूप है। लिपि भी मनोभावों को व्यक्त करने में असमर्थ है। भाषा और लिपि में मुख्य अन्तर यह है कि-(1) भाषा सूक्ष्म है, लिपि स्थूल है । ( 2) भाषा की ध्वनियों में अस्थायित्व है, लिपि में अपेक्षाकृत अधिक स्थायित्व है । (3) भाषा में सुर, तान आदि के द्वारा बहुत कुछ मनोभावों को व्यक्त किया जा सकता है, लिपि में नहीं ।

**लिपि की उत्पत्ति-** लिपि की उत्पत्ति कब और कैसे हुई, यह इतना ही विवादग्रस्त है, जितना भाषा की उत्पत्ति। भाषा और लिपि की उत्पत्ति के विषय में अन्ततः अनुमान का ही आश्रय लेना पड़ता है। भाषा सूक्ष्म है, अतः उसकी उत्पत्ति बताना अधिक कठिन है। लिपि की उत्पत्ति भी बताना प्रायः उतना ही कठिन है, क्योंकि प्रारम्भ में जिन वस्तुओं पर ये लिपियाँ लिखी गई, वे काल-कवलित हो गई हैं पाषाण, स्तम्भ, ताम्र आदि पर जो कुछ चीजें लिखी गईं, वे 6 हजार वर्ष तक का इतिहास

बताती हैं। इनमें भी एकरूपता नहीं है। कहीं कुछ लकीरें, कहीं पशु आदि की आकृति, कहीं भावमुद्रा और कहीं लिपि है।

## लिपि-विकास के तीन चरण-

अपनी-अपनी मान्यता के अनुसार विश्व के विभिन्न देशवासियों ने अपनी भाषा का जन्मदाता कोई देवता माना है। भारतीयों ने ब्राह्मी लिपि का जन्मदाता ब्रह्मा को माना है। इसी प्रकार 'मिस्री' लोगों ने **'थाथ'** (Thoth ) को, 'बेबिलोनियावालों' ने **'नेबो'**(Nebo) को, प्राचीन 'यहूदियों' ने **'मूसा'** (Moses) को और 'यूनानियों' ने **'हर्मेस'** (Hermes) को अपनी-अपनी लिपि का जन्मदाता माना है। आज तक उपलब्ध सामग्री के आधार पर कहा जा सकता है कि प्राचीनतम उपलब्ध सामग्री 4000 ई0 पू0 तक की है। इस प्रकार प्राचीनतम लिपि-चिह्न 6 हजार वर्ष पूर्व तक के मिलते हैं।

**लिपि-विकास के मुख्यतया तीन चरण हैं-**

(1) चित्रलिपि, (2) भावलिपि, (3) ध्वनिलिपि।

इनके अतिरिक्त तीन भेद और माने जाते हैं। ये गौण भेद हैं। इनका उल्लेखमात्र पर्याप्त है। जैसे-

**(1) सूत्र लिपि-** सूतों में गाँठ आदि देकर भाव व्यक्त करना। रस्सियों में गाँठ देना, रस्सी की लम्बाई - चौड़ाई, रस्सी का विभिन्न रंगों से रंगना आदि। इसका उल्लेख **'हेरोडोटस'** ने किया है। इसका उदाहरण 'पेरू' में प्राप्त 'क्वीपू' सूत्रलिपि है।

**(2) प्रतीकात्मक लिपि-** विभिन्न रंगों की वस्तुओं से कुछ विशेष संवाद भेजना। लाल रंग से-युद्ध, सफेद से-युद्ध-विराम आदि। प्राचीन समय में कुछ आदिम जातियों में ऐसे संकेत प्रचलित थे।

**(3) भाव-ध्वनि-मूलक लिपि-** यह कुछ अंश में भावात्मक और कुछ अंश में ध्वन्यात्मक थी। 'मिस्री, हित्ती, मेसोपोटामियन' आदि लिपियाँ इसमें आती हैं। सिन्धु-घाटी-लिपि को भी कुछ विद्वानों ने इसी श्रेणी में रखा है।

**1. चित्रलिपि** (Pictography)- यह लिपि का प्राचीनतम रूप था। जिस वस्तु का वर्णन करना होता था, उसका चित्र बना देते थे आदमी स्त्री, आँख आदि के लिए उस जैसा छोटा चित्र बना देते थे इससे संबद्ध व्यक्ति भाव समझा जाता था। ऐसे प्राचीन चित्र फ्रांस, स्पेन, यूनान, इटली, मिस्र आदि से मिले हैं। ये पत्थर, हड्डी, हाथी-दाँत, सींग, छाल, मिट्टी के पात्रों आदि पर होते थे।

**समीक्षा-** इसके लाभ ये थे- (1) वस्तु का तुरन्त बोध, (2) सर्वजन-सुबोधता, (3) शिक्षण की अनावश्यकता। इसके दोष अधिक हैं-(1) संकेत अनन्त बनाने पड़ते थे। प्रत्येक वस्तु के लिए पृथक् संकेत होता था (2) व्यक्तिवाचक संज्ञाओं का बोध नहीं हो सकता था। (3) अमूर्त भाव एवं विचार प्रकट नहीं हो सकते थे (4) चित्र बनाना श्रमसाध्य कार्य था। शीघ्रता में चित्र नहीं बन सकता था। (5) अधिक समय की अपेक्षा होती थी। (6) ध्वनिलिपि की अपेक्षा स्थान अधिक लेता था (7) स्थान, समय आदि का बोध स्पष्ट रूप से नहीं हो सकता था।

**2. भावलिपि** (Ideography)- यह लिपि विकास का द्वितीय चरण था। चित्रलिपि अधिक श्रम-साध्य थी, अतः लघुतर उपाय सोचने की प्रक्रिया भी जारी रही। फलस्वरूप भावलिपि का प्रादुर्भाव हुआ। चित्रलिपि और भावलिपि में अन्तर यह है कि चित्रलिपि में केवल वस्तु का चित्र बनाया जाता था भावलिपि में चित्रों को सरल बनाया और साथ ही उनसे संबद्ध अर्थ भी लिए गए। जैसे सूर्य के लिए एक गोला बनाना, गया इससे गर्मी, धूप, प्रकाश, दिन आदि का अर्थ बताना रोने के लिए आँख का चित्र बनाकर इससे आँसू टपकती बूँदें दिखाना। इस प्रकार की लिपि के उदाहरण उत्तरी अमेरिका, चीन, अफ्रीका आदि में मिलते हैं। चीनी लिपि में आज भी अनेक ऐसे शब्द हैं, जो भाव-लिपि मूलक हैं।

**समीक्षा-** यह चित्र-लिपि का विकसित रूप है। चित्र बनाने की क्लिष्टता कुछ कम हुई। एक चित्र से अनेक अर्थ प्रकट होने लगे। यह चित्राभास लिपि हुई। इसमें भी पूर्ववत् दोष विद्यमान रहे। सूक्ष्म भावों को व्यक्त नहीं किया जा सकता था। किस चित्र से क्या भाव लिए जाएँगे, इसमें समरूपता नहीं थी।

**3. ध्वनिलिपि** (Phonetic Script)- यह लिपि-विकास का तृतीय चरण था। यह मानव की लिपि-सम्बन्धी सर्वोत्कृष्ट उपलब्धि थी। इसमें प्रत्येक ध्वनि के लिए कुछ संकेत निर्धारित किए गए। इनसे मुखोच्चरित प्रत्येक ध्वनि को लिपि- बद्ध किया जा सकता था। देश-काल के भेद से ये ध्वनिलिपियाँ अलग-अलग स्थानों पर अलग अलग विकसित हुईं। इस प्रकार की लिपियाँ हैं- **देवनागरी, रोमन, अरबी** आदि। कुछ विद्वानों ने ध्वनिलिपि के दो भेद किए हैं- (1) **अक्षरात्मक** (Syllabic), (2) **वर्णात्मक** (Alphabetic)। अक्षरात्मक में चिह्न किसी अक्षर ( Syllable) को व्यक्त करता है, वर्ण को नहीं। वर्णात्मक में चिह्न वर्ण को व्यक्त करता है। इसमें 'देवनागरी' को 'अक्षरात्मक' में और 'रोमन' को 'वर्णात्मक' में रखा गया है। साथ ही रोमन लिपि की उत्कृष्टता सिद्ध की गई है। देवनागरी पूर्णतया वर्णात्मक लिपि है। प्रत्येक वर्ण के लिए स्वतन्त्र क् आदि चिह्न हैं। केवल लेखन की सुविधा के लिए वर्णमाला में व्यंजनों को हलन्त (क्, ख्, ग्) न लिखकर अकारान्त (क, ख, ग आदि) लिखा जाता है। रोमन में यान्त्रिक सुविधा अवश्य है, क को KA लिखा जाएगा, अ को अलग दिखाया जा सकता है, परन्तु सांकेतिक निर्देशों के विना अ-आ, इ-ई आदि स्वरों का भेद नहीं दिखाया जा सकता है। अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए उसकी उपयोगिता अवश्य है, परन्तु देवनागरी या भारतीय लिपियों से उसे अधिक वैज्ञानिक या उत्कृष्ट कहना केवल प्रलाप है, रोमन में वैज्ञानिकता का नाम भी नहीं है।

## भारत में लिपिज्ञान एवं लेखनकला-

भारत में प्राचीन समय से लेखनकला प्रचलित थी। ऋग्वेद में लिख धातु के कई रूपों का प्रयोग है। अथर्ववेद में चार स्थानों पर लिखने की कला का उल्लेख है । इसमें सुलेख, ऋण-सम्बन्धी लेख और आकृतिमूलक लेख का उल्लेख है।

**(क) अजैषं त्वा संलिखितम्** । (अथर्ववेद 7-50-5) (सुलेख)

**(ख) यद्यद् द्युतं लिखितमर्पणेन**। (अथर्व0 12-3-22) (लेन-देन का लेख)

**(ग) अप शीर्षण्यं लिखात्** । (अथर्व0 14-2-68) (ऊपर की रेखाएँ)

**(घ) क एषां कर्करी लिखत्** । (अथर्व0 20-132-8) (चित्रात्मक लेख)

ब्राह्मण ग्रन्थों में लिख् धातु के ये प्रयोग मिलते हैं- 'लिखति-लिखते, लिलेख,अलीलिखत्, लेखीः, लिखित. लिख्य'। इनसे यह स्पष्ट नहीं है कि लेखनकला का क्या स्वरूप था? लिपि क्या थी? लिख् धातु से इतना स्पष्ट है कि लिखने का काम होता था और किसी नोकीली धातु से अक्षर लिखे या खोदे जाते थे।

**1. दक्षिण मूल** **2. आर्य मूल।**

अभी तक माना जाता था कि ब्राह्मी लिपि का विकास चौथी से तीसरी सदी ईसा पूर्व में मौर्यों ने किया था, पर भारतीय पुरातात्विक सर्वेक्षण के ताजा उत्खनन से पता चला है कि तमिलनाडु और श्रीलंका में यह छठी सदी ईसा पूर्व से ही विद्यमान थी । ब्राह्मी लिपि का प्रयोग- **इंडो- यूरोपियाई, चीनी-तिब्बती, मंगोलियाई, द्रविड़ीय आस्ट्रो-ऐशियाई** आदि देशों मे होता है।




ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति **'लैडगम' 'हड़प्पा'** लिपि से मानते हैं।
**"डॉ- ब्यूलर"** ब्राह्मी लिपि को **"पिटक शीर्षक"** लिपि कहते हैं।

### चीनी लिपि से ब्राह्मी की उत्पत्ति -

**'फ्रेंच'**विद्वान् **'कुपेरी'** ने चीनी से ब्राह्मी की उत्पत्ति मानी है। चीनी और ब्राह्मी पूर्णतया भिन्न हैं। 'चीनी' 'चित्रलिपि' है और 'ब्राह्मी' 'ध्वनि-लिपि' है। दोनों के वर्णो और ध्वनियों में कोई साम्य नहीं है। यह मत अब केवल मनोरंजन के लिए उद्धृत किया जाता है।

**समीक्षा-** (1) सामी और ब्राह्मी में लिपि का साम्य **नाममात्र** को है। जो समता है, वह भी क्लिष्ट-कल्पना है। सामी दाएँ से बाएँ लिखी जाती है, ब्राह्मी बाएँ से दाएँ। सामी के संकेत अपूर्ण और अपर्याप्त हैं। सामी में केवल 22 वर्ण हैं, ब्राह्मी में 41। सामी में स्वर और व्यंजनों का कोई क्रम नहीं है। आदि से अन्त तक स्वर और व्यंजनों की खिचड़ी है। ब्राह्मी में स्वर और व्यंजन पृथक्-पृथक् हैं। स्वरों में भी मूल स्वर, बाद में संयुक्त स्वर। व्यंजन भी स्थान और प्रयत्न के अनुसार क्रमबद्ध हैं।

(2) प्रारम्भ में दिखाया जा चुका है कि चित्रात्मक और भावात्मक लिपि से ही ध्वनि-लिपि का विकास है। इसी प्रकार मोहनजोदड़ो की लिपि से ब्राह्मी का विकास भारतीय रूप में पूर्ण संभव है।

(3) आज तक ब्राह्मी के तीन अभिलेखों में ही कुछ अंश दाएँ से बाएँ लिखे मिलते हैं। इसका कारण ज्ञात होता है कि इन पर खरोष्ठी का कुछ प्रभाव था। अशोक आदि के सारे अभिलेख बाएँ से दाएँ ही लिखे हुए हैं। इनकी संख्या बहुत बड़ी है।

(4) सिन्धुघाटी के अभिलेख 500 ई0 पू0 से पहले के हैं। अन्य अभिलेख भावी खुदाइयों आदि पर निर्भर हैं।

### ब्राह्मी लिपि की भारतीयता के कारण-

(1) विश्व की किसी भाषा में स्वरों और व्यंजनों का इस प्रकार का क्रम नहीं है।

(2) इसमें केवल भारतीय ध्वनियों का समावेश है।

(3) संयुक्त वर्णों को स्पष्ट रूप में सूचित करना ब्राह्मी की विशेषता है।

(4) स्वर की मात्राओं को व्यंजन के साथ जोड़ने की विशेषता केवल ब्राह्मी में है।

(5) स्वर और व्यंजन के इतने पूर्ण संकेत अन्य किसी भाषा में नहीं हैं।

(6) कोई भारतीय परम्परा इस लिपि को बाहरी नहीं मानती।

(7) अंक-प्रणाली और दशमलव की पद्धति भारतीयों की वैज्ञानिकता के प्रतीक हैं। जो ऋषि अंक-प्रणाली का आविष्कार कर सकते हैं, वे वर्ण-लिपि का भी आविष्कार कर सकते हैं।

(8) ब्राह्मी में वर्णों की जो गोल-रचना या वृत्तात्मकता है, वह अन्य किसी लिपि में नहीं है।

### ब्राह्मी से भारतीय लिपियों का विकास

ईसा पूर्व 350 से लेकर 350 ई0 तक प्रयुक्त लिपि का नाम ब्राह्मी रहा। इसके पश्चात् ब्राह्मी लिपि के लिखने के दो प्रकार मिलते हैं, जिनके आधार पर ब्राह्मी की दो श्रेणियाँ मानी जाती हैं--(1) उत्तरी, (2) **दक्षिणी**। उत्तरी शैली का प्रचार विन्ध्य पर्वत के उत्तर में रहा और दक्षिणी का प्रचार उसके दक्षिण में। इस प्रकार उत्तरी भारत की लिपियों का विकास ब्राह्मी की उत्तरी शैली से हुआ और दक्षिणी भारत की लिपियों का विकास दक्षिणी शैली से हुआ।

**(क) ब्राह्मी की उत्तरी शैली से विकसित लिपियाँ-** उत्तरी शैली से पाँच लिपियों का विकास हुआ। इनका संक्षिप्त परिचय निम्नलिखित है-

**1. गुप्त लिपि-** गुप्तवंशी राजाओं के अभिलेख इस् ... इसे गुप्त-लिपि कहा जाता है। इसका प्रचार चौथी ...
इस लिपि के मुख्य अभिलेख हैं- प्रयाग-...
ई0), इन्दौर (465 ई0) ।

**2. कुटिल लिपि-** यह ...
मात्राओं को आकृति ... (आदिनाथ)
है। इससे हो ...

... म सर्वप्रथम सफलता हासिल की- **जेम्स**
...837 में)।

**3. प्राचीन नागरी लिपि-** यह मूलतः उत्तरी लिपि है, परन्तु इसके प्राचीन अभिलेख 8वीं शती ई. से प्रारम्भ होकर 16वीं शती ई. के अन्तिम भाग तक दक्षिण में मिलते हैं। 'नागरी लिपि' को हो 'देवनागरी लिपि' भी कहते हैं। प्राचीन नागरी की पूर्वी शाखा से बंगला लिपि का विकास हुआ। पश्चिम शाखा से राजस्थानी, गुजराती, महाराष्ट्री और महाजनी आदि लिपियाँ विकसित हुईं। दक्षिण में इसको **'नन्दीनागरी'** कहते हैं।

**4. शारदा लिपि-** इस लिपि का प्रचार पश्चिमोत्तर भारत के कश्मीर और पंजाब में हुआ। 8वीं शताब्दी ई. तक वहाँ कुटिल लिपि थी। उसी से शारदा लिपि निकली। शारदा का सबसे प्राचीन लेख 10वीं शती ई. का माना जाता है। वर्तमान समय की कश्मीरी, टाँकरी, गुरुमुखी, डोगरी आदि लिपियाँ इसी से निकली हैं।

**5. बंगला लिपि-** इसकी उत्पत्ति प्राचीन नागरी से 10वीं शती ई. के लगभग हुई। इससे नेपाली, वर्तमान बंगला, मैथिली और उड़िया लिपियाँ निकली हैं।

**(ख) ब्राह्मी की दक्षिणी शैली से विकसित लिपियाँ-** ब्राह्मी की दक्षिणी शैली से 6 लिपियाँ विकसित हुई हैं। इनका संक्षिप्त परिचय निम्नलिखित है-

**1. पश्चिमी लिपि-** इसके लेख पाँचवीं शती ई. से नवीं शती ई. तक मिलते हैं। यह लिपि गुजरात, काठियावाड़, नासिक, खानदेश, हैदराबाद, कोंकण, मैसूर आदि के लेखों में मिलती है। पाँचवीं शती ई. के लगभग इसका प्रवेश राजपूताना और मध्य-भारत में भी पाया जाता है। पश्चिमी प्रदेशों में मिलने के कारण इसको पश्चिमी लिपि कहते हैं।

**2. मध्यप्रदेशी लिपि-** यह लिपि मध्यप्रदेश, हैदाराबाद के उत्तरी भाग और बुन्देलखण्ड में 5वीं से 8वीं शती ई. तक मिलती है। इस लिपि के अक्षरों के सिर चौखूटे या सन्दूक की आकृति के होते हैं। इनका भीतरी भाग कभी खाली और कभी भरा हुआ है। अक्षरों की आकृति समकोणों वाली है।

**3. तेलुगु-कन्नड़ लिपि-** ब्राह्मी की दक्षिणी शैली से इस लिपि का विकास हुआ है। इससे ही वर्तमान तेलुगु और कन्नड़ लिपियाँ निकली हैं। यह लिपि 5वीं शती ई0 से 14वीं शती ई0 तक बम्बई (वर्तमान महाराष्ट्र प्रांत के दक्षिणी भाग में, आंध्र प्रांत के दक्षिणी भाग में, मद्रास के उत्तर-पूर्वी भाग में तथा मैसूर के कुछ भागों में प्रचलित थी। पाँचवीं से 14वीं शती ई0 तक इसके कई रूप-भेद हुए।

**4. ग्रन्थ लिपि-** यह लिपि 'मद्रास' में प्रचलित रही। 7वीं शती ई. से 15वीं शती ई. तक इसके कई रूपांतर हुए। इससे वर्तमान ग्रन्थ लिपि निकली है। इससे ही मलयालम और तेलुगु लिपियाँ विकसित हुई हैं। इस क्षेत्र में तमिल लिपि का प्रचार रहा था, परन्तु वह अपूर्ण थी अतएव संस्कृत के ग्रन्थों को लिखने के लिए इस लिपि का प्रयोग होता था इसलिए इसका नाम 'ग्रन्थ' पड़ा।

**5. कलिंग लिपि-** 'कलिंग' के आस-पास 7वीं से 11वीं शती ई. तक इसका प्रचार रहा। इसके प्राचीन लेख 'मध्यप्रदेशी' लिपि में हैं और बाद के लेख नागरी, तेलगु, कन्नड़ और ग्रन्थ लिपि में मिलते हैं।

**6. तमिल लिपि-** यह भी 'दक्षिणी ब्राह्मी' से निकली है। इससे वर्तमान तमिल लिपि का विकास हुआ है। 7वीं सदी ई0 से आज तक तमिल ग्रन्थ इसी लिपि में मिलते हैं। इसके अधिकांश अक्षर ग्रन्थ लिपि से मिलते-जुलते हैं। तमिल का ही घसीट रूप 'वट्टलुत्तु' लिपि है। इसके अक्षर प्रायः गोलाई लिए हुए होते हैं। यह 7वीं से 14वीं शती तक मद्रास के पश्चिमी और दक्षिणी भाग में प्रचलित रही।

## ॥खरोष्ठी लिपि॥

यह भारतीय लिपि है। इसका प्रचलन 'पश्चिमोत्तर' भारत में था इसमें सबसे प्राचीन अभिलेख सम्राट् **'अशोक'** के मिलते हैं। इससे प्राचीन कोई अभिलेख खरोष्ठी में नहीं मिलता है। अशोक के खरोष्ठी अभिलेख **शाहबाजगढ़ी** (जिला यूसुफजई, पंजाब) और **मानसेरा** (जिला हजारा, पंजाब) में प्राप्त हुए हैं **'प्रो0 ब्यूलर'** (G. Buhler) के मतानुसार खरोष्ठी के अभिलेख 350 ई. पू. से 200 ई0 तक के मिलते हैं। अशोक के शिलालेखों के अतिरिक्त भारत-यूनानी सिक्के, 'शक' और 'कुषाणों' के अभिलेख भी खरोष्ठी लिपि में हैं।

**खरोष्ठी का नामकरण-** इसके नामकरण के विषय में पर्याप्त विवाद है। इस विषय में अनेक आनुमानिक मत प्रस्तुत किए गए हैं। इनमें कोई भी मत पुष्ट प्रमाणों पर आश्रित नहीं है। अतः इन मतों को आनुमानिक मानते हुए विचार किया जाता है। इनमें उल्लेखनीय मत ये हैं-

1. खरोष्ठ नामक व्यक्ति या आचार्य ने इसका आविष्कार किया। इसका समर्थन चीनी विश्वकोष **'फा युआन चु लिन'** द्वारा होता है। खरोष्ठ (गधे के तुल्य ओठ) नाम संभवतः वैदिक शुनःशेप नाम के तुल्य उपहास-मूलक नाम था।
2. गधे की खाल पर लिखी जाने से ईरानी में इसको खरपोश्त कहते थे उसका अपभ्रंश खरोष्ठ है। इससे खरोष्ठी बनी।
3. **'डॉ. राजबली पाण्डेय'** के मतानुसार इस लिपि के अक्षर खर (गधा) के ओष्ठ के समान बेढंगे होते थे, अतः खरोष्ठी नाम पड़ा।

4. **'डॉ. सुनीतिकुमार चटर्जी'**के अनुसार 'हिब्रू' में लेख-वाचक खरोशेथ (Kharosheth) शब्द है। उससे खरोष्ठी बना।

**खरोष्ठी की उत्पत्ति-** इस विषय में मुख्यतया दो मत हैं-
(1) यह आम्मेइक (Armaic) लिपि से निकली है ।
( 2 ) यह भारतीय लिपि है। इस विषय में प्रसिद्ध लिपिवेत्ता **'प्रो0 ब्यूलर'** का मत अधिक प्रामाणिक माना जाता है। उन्होंने प्रथम मत के समर्थन के लिए चार तर्क दिए हैं-
1. खरोष्ठी लिपि 'आर्मेइक' लिपि के तुल्य दाएँ से बाएँ लिखी जाती है।
2. खरोष्ठी के 11 अक्षर बनावट की दृष्टि से आर्मेइक लिपि के अक्षरों से बहुत मिलते हैं। दोनों की इन नियमों में भी साम्य है। ये 11 अक्षर हैं--क, ज, द, न, ब, य, र, प, च. स, ह।
3. आरमेइक लिपि खरोष्ठी से प्राचीन है।
4. 'तक्षशिला' में 'आर्मेइक' लिपि के शिलालेख भी मिले हैं। यह खरोष्ठी का 'श्री राजनली पाण्डेय' का मत (यह भारतीय लिपि है ) केवल तर्कों पर आनित अत: ग्राह्य नहीं हुआ है। इसकी उत्पत्ति किसी भारतीय भाषा से नहीं हुई है।

### खरोष्ठी की विशेषताएँ तथा न्यूनताएँ-

1. यह दाएँ से बाएँ लिखी जाती है। बाद में संभवत: ब्राह्मी के प्रभाव से बाएँ से दाएँ भी लिखी जाने लगी।
2. इसमें 37 वर्ण हैं-5 स्वर और 32 व्यंजन। स्वर -व्यंजन-क, ख, ग, घ। च, छ, ज, झ, ज । ट ठ, ड, ढ, ण। त, थ, द, ध, न । प, फ, ब, भ, म। य, र, ल, व। श, व, स, ह। इसमें दीर्घ स्वर -आ, ई, ऊ, ऐ, औ और ड व्यंजन नहीं हैं।
3. आर्मेइक लिपि में केवल 22 अक्षर थे। उनको 37 बनाना खरोष्ठ मुनि या आचार्य का काम है।
4. खरोष्ठी में ह्रस्व और दीर्घ मात्राओं का अन्तर नहीं है । इसमें संयुक्त अक्षरों को लिखने की भी स्पष्ट सुविधा नहीं है। अत: यह भारत में 200 ई. के बाद नहीं चल सकी ।

## ॥देवनागरी लिपि ॥

वर्तमान 'देवनागरी' लिपि प्राचीन 'नागरी लिपि' के पश्चिमी रूप से विकसित हुई है। नागरी लिपि को नागरी और देवनागरी दोनों नामों से सम्बोधित किया जाता है। नागरी लिपि का समुचित विकास 10वीं शताब्दी ई. से माना जाता है। प्राचीन अभिलेखों की लिखावट के अध्ययन से ज्ञात होता है कि **'भीमदेव'**प्रथम (1026 ई.) और **'भीमदेव द्वितीय'** (1200 ई.) तथा **'उदयवर्मन्'** (1200 ई.) के अभिलेखों में प्रयुक्त लिपि वर्तमान हिन्दी के बहुत समीप आ गई है। इनमें स्वरों और व्यंजनों की बनावट, वर्णों के ऊपर शिरोरेखा तथा मात्राओं के चिह्न बहुत कुछ वर्तमान हिन्दी के तुल्य हो गए हैं। इस प्रकार वर्तमान देवनागरी लिपि का प्रारम्भ 1000 से 1200 ई. तक मानना उचित है। बाद में आवश्यक संशोधन परिवर्तन होते रहे हैं। 18वीं शती ई. की नागरी लिपि प्राय: वर्तमान नागरी के तुल्य पूर्ण विकसित हो गई थी। केवल कुछ मात्राओं में अन्तर पाया जाता है।

**देवनागरी नामकरण-** नागरी या देवनागरी नाम के विषय में पर्याप्त मतभेद है। इस विषय में आज तक कोई अन्तिम निर्णय नहीं हुआ है। इस विषय में ये सुझाव दिये गए हैं-.
1. यह लिपि नगरों में प्रचलित थी, अत: नागरी नाम पड़ा।
2. गुजरात के नागर ब्राह्मणा द्वारा प्रयुक्त होने से इसका नाम नागरी पड़ा।
3. 'श्री शाम शास्त्री' का कथन है कि देवमूर्तियो के सांकेतिक त्रिकोण या चक्र आदि चिह्नों को 'देवनगर' कहते थे। उसके मध्य में लिखे जाने के कारण इन अक्षरों को देवनागरी कहा गया।
4. देवनगर स्थान से उत्पन्न होने के कारण देवनागरी नाम पड़ा। पुष्ट प्रमाणों के अभाव में कोई भी मत प्रामाणिक नहीं है।

### ब्राह्मी लिपि के प्रमुख सन्दर्भ-

- रचनाकाल - 4000 ई.पू. (ध्वनि लिपि) ब्राह्मी लिपि भारत की प्राचीनतम लिपियों में से एक है। इसके प्रयोग के प्राचीन उदाहरण अशोक के अभिलेखों के रूप में उपलब्ध हैं। यह बाएँ से दाएँ लिखी जाती है ।
- भारत में प्राचीन काल की प्रमुख लिपियां-
  (1) ब्राह्मी (2) खरोष्ठी (3) सिन्धुघाटी।
- चीनी विश्वकोषकार "फा-वान-शू-लिन" तीन लिपियों का उल्लेख करते हैं जिनमें ब्राह्मी लिपि प्रमुख है-
  (1) ब्राह्मी (2) कइअलू (3) तनसकी।
- 'अलबरूनी' के अनुसार ब्रह्मा के द्वारा आविष्कृत लिपि- **ब्राह्मी** (इसके लिपि चिह्न है।)
- ब्राह्मी लिपि- बांए से दांए की ओर लिखी जाती है।
- विद्वानों के अनुसार विदेशी लिपि- खरोष्ठी।
- सैन्धव लिपि का ज्ञान- हड़प्पा, मोहनजोदड़ो उत्खनन पश्चात्।
- ब्राह्मी लिपि (मौर्य काल) तथा (श्रीलंका) में (600 ई.पू. में भी प्रचलित थी यह 'सैन्धवलिपि'(सरस्वती) लिपि से भी प्राचीन है।
- ब्राह्मी लिपि में चिह्न= (64) चिह्नों के माध्यम से स्वरों के साथ व्यञ्जनों का सम्बन्ध स्थापित किया गया है।
- ब्राह्मी लिपि के स्वरों में ह्रस्व दीर्घ प्रयोग दिखाई देते हैं। इसमें अनुस्वार, अनुनासिक, विसर्ग का प्रयोग होता था।
- जैनपरम्परा के अनुसार भगवान ऋषभनाथ की पुत्री-बम्पी उसी को आधार बनाकर ऋषभनाथ ने ब्राह्मी लिपि को (आदिनाथ) प्रतिपादित किया।
- ब्राह्मी लिपि के उद्घाचन में सर्वप्रथम सफलता हासिल की- **जेम्स प्रिसेप** ने (1837 में)।

- ब्राह्मी लिपि के उद्वाचन में प्रथम प्रयास किया था-**विल फोर्ट,**
- ब्राह्मी लिपि का अर्थ उद्घाटन किया था- **जेम्स प्रिंसेप।**
- **'एडवर्ड थामस'** के अनुसार ब्राह्मी लिपि के आविष्कारक भारतीय हैं
- मौर्यकाल में राजकीय आदेश खोदे गये थे- **तांबे** पर। लेखन के लिए सर्वाधिक प्रयुक्त धातु थी- **दानपत्र।**
- **ब्राह्मी लिपि में अक्षर-** (41), **स्वर** – (9), व्यञ्जन- (32)

## अभिलेख का सामान्य परिचय-

किसी विशेष महत्व अथवा प्रयोजन के लेख को अभिलेख कहा जाता है। यह सामान्य व्यावहारिक लेखों से भिन्न होता है। प्रस्तर, धातु अथवा किसी अन्य कठोर और स्थायी पदार्थ पर विज्ञप्ति, प्रचार, स्मृति आदि के लिए उत्कीर्ण लेखों की गणना प्राय: अभिलेख के अंतर्गत होती है। कागज, कपड़े, पत्ते आदि कोमल पदार्थों पर मसि (स्याही) अथवा अन्य किसी रंग से अंकित लेख हस्तलेख के अंतर्गत आते हैं। कड़े पत्तों (ताडपत्रादि) पर लौहशलाका से खचित लेख अभिलेख तथा हस्तलेख के बीच में रखे जा सकते हैं। मिट्टी की तख्तियों तथा बर्तनों और दीवारों पर लिखित लेख अभिलेख की सीमा में आते हैं। सामान्यत: किसी अभिलेख की मुख्य पहचान उसका महत्व और उसके माध्यम का स्थायित्व है।

## अभिलेख के प्रकार-

(1) व्यापारिक तथा व्यावहारिक,
(2) आभिचारिक (जादू टोना से संबद्ध),
(3) धार्मिक और कर्मकांडीय,
(4) उपदेशात्मक अथवा नैतिक,
(5) समर्पण तथा चढ़ावा संबंधी,
(6) दान संबंधी,
(7) प्रशासकीय,
(8) प्रशस्तिपरक,
(9) स्मारक तथा
(10) साहित्यिक।

# इकाई-10

## (ख) विशिष्ट अध्ययन-

## ॥अर्थशास्त्र ॥

'कौटिल्य अर्थशास्त्र' से पूर्व अनेक आचार्यों ने अर्थशास्त्र की रचनाएं कीं, जिनका उद्देश्य पृथ्वी-विजय तथा उसके पालन के उपायों का प्रतिपादन करना था। उन आचार्यों तथा उनके सम्प्रदायों के कुछ नामों का निर्देशन 'कौटिल्य अर्थशास्त्र' में किया गया है, यद्यपि उनकी कृतियां आज उपलब्ध भी नहीं होतीं। ये नाम निम्नलिखित है-

(1) **मानव** - मनु के अनुयायी
(2) **बार्हस्पत्य** - बृहस्पति के अनुयायी
(3) **औशनस** - उशना अथवा शुक्राचार्य के मतानुयायी
(4) **भारद्वाज** (द्रोणाचार्य)
(5) **विशालाक्ष**
(6) **पराशर**
(7) **पिशुन** (नारद)
(8) **कौणपदन्त** (भीष्म)
(9) **वातव्याधि** (उद्धव)
(10) **बाहुदन्ती-पुत्र** (इन्द्र)

सर्वलोकहितकारी राष्ट्र का जो स्वरूप कौटिल्य को अभिप्रेत है, वह 'अर्थशास्त्र' के निम्नलिखित वचन से स्पष्ट है-

**"प्रजा सुखे सुखं राज्ञः प्रजानां च हिते हितम्।**
**नात्मप्रियं प्रियं राज्ञः प्रजानां तु प्रियं प्रियम्"** ॥ (1/19)

अर्थात्-प्रजा के सुख में राजा का सुख है, प्रजा के हित में उसका हित है। राजा का अपना प्रिय (स्वार्थ) कुछ नहीं है, प्रजा का प्रिय ही उसका प्रिय है।

### अन्य अर्थशास्त्र-

400 ई. सन् के लगभग **'कांमन्दक'**ने कौटिल्य के अर्थशास्त्र के आधार पर कामन्दकीय नीतिसार नामक 20 सर्गों में विभक्त काव्यरूप एक अर्थशास्त्र लिखा था। यह नैतिकता और विदेश-नीति के सिद्धान्तों पर भी विचार करता है। **'सोमदेवसूरि'** का 'नीतिवाक्यामृत', **'हेमचन्द्र'** का 'लघु अर्थनीति', **'भोज'** का 'युक्तिकल्पतरु', **'शुक्र'** का 'शुक्रनीति' आदि कुछ दूसरे सुप्रसिद्ध अर्थशास्त्र हैं, जिनको नीतिशास्त्र के व्यावहारिक पक्ष की व्याख्या करने वाले ग्रन्थों के अन्तर्गत भी गिना जा सकता है। **'चाणक्यनीतिदर्पण'**, नीतिश्लोकों का अव्यवस्थित संग्रह है।

### अर्थशास्त्र का प्रमुख विवरण-

| | |
|---|---|
| अधिकरण- 15, | विषय/प्रकरण- 180 |
| अध्याय- 150, | श्लोक- 6000 |

## ॥अधिकरण ॥

| | |
|---|---|
| (1) विनयाधिकारिक | (2) अध्यक्षप्रचारम् |
| (3) धर्मस्थीय | (4) कण्टकशोधनम् |
| (5) योगवृत्त | (6) मण्डलयोनि |
| (7) षाड्गुण्यं (सन्धिकर्म) | (8) व्यसनाधिकारिक |
| (9) अभियास्यत्कर्म | (10) साङ्ग्रमिक |
| (11) सङ्घवृत्त | (12) आबलीयसम् |
| (13) दुर्गलम्भोपाय | (14) औपनिषद |
| (15) तन्त्रयुक्ति। | |

**स्मरणार्थ-**

**"विनयाध्यक्षधर्मकण्टक, योगमण्डल षाड्गुण्यव्यसन।**
**अभिसां संघबलीदुर्ग, औपतंत्राधिकरण पंचदश"**।।

शौनककृत चरणव्यूह के अनुसार अर्थशास्त्र अथर्ववेद का उपवेद है।
चाणक्य का समय- चतुर्थ-शताब्दी ई.पू.।

## ॥विनयाधिकारिकम् ॥

(1) विद्यासमुद्देशः
(2) वृद्धसंयोग
(3) इन्द्रियजयः
(4) अमात्योत्पत्तिः/राजर्षिवृत्तम्
(5)मन्त्रीपुरोहितोत्पत्तिः
(6)उपधाभिःशौचाशौचज्ञानमयमात्यानाम्
(7) गूढ़पुरुषोत्पत्तिः
(8)गूढपुरुषप्रणिधि
(9)स्वविषयेकृत्याकृत्यपक्षरक्षणम्
(10) परविषये कृत्याकृत्यपक्षोपग्रह
(11) मन्त्राधिकारः
(12) दूतप्राणिधिः
(13) राजपुत्ररक्षणम्
(14) अवरुद्धवृत्तम्
(15) अवरुद्धे च कृतिः
(16) राजप्रणिधिः
(17) निशान्तप्रणिधिः
(18) आत्मरक्षितकम्।

## ॥विद्या समुपद्देशः ॥

**विद्या- 'वेद्यते अनया इति विद्या' । आन्वीक्षकी त्रयी वार्ता दण्डनीतिश्चेति विद्याः।** कौटिल्य ने आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता दण्डनीति इन चार विद्याओं की

चर्चा की है । जिसके द्वारा जाना जाए उसे विद्या कहते हैं ।विभिन्न आचार्यों ने स्वमतानुसार अलग-अलग विद्याओं को स्वीकार किया है।

**मानवाः- त्रयी वार्ता दण्डनीतिश्चेति मानवाः। त्रयी विशेषो हि आन्वीक्षकीति** । मनु सम्प्रदाय के आचार्यों ने त्रयी वार्ता और दण्डनीति इन तीन विद्याओं को स्वीकार किया है । इनके अनुसार आन्वीक्षिकी विद्या का समावेश त्रयी के अन्तर्गत हो जाता है ।

**बार्हस्पत्याः-** वार्ता-दण्डनीतिश्च द्वे विद्ये स्वीकुर्वरन्ति । यतो हि संवरणमात्रं त्रयी लोकयात्राविद इति। आचार्य बृहस्पति के अनुयायी वार्ता और दण्डनीति इन दो विद्याओं को मानते हैं । इनके मत में त्रयी तो केवल लोगों की आजीविका का साधन मात्र है ।

**औशनसाः-** शुक्राचार्यानुयायिनस्तु एकामेव दण्डनीतिविद्यां स्वीकुर्वन्ति। तस्यां हि सर्वविद्यारम्भाः प्रतिबद्धाः इति। शुक्राचार्य के अनुयायी केवल दण्डनीति विद्या को ही मानते हैं और उन्होनें दण्डनीति को ही सभी विद्याओं का स्थान एवं कारण स्वीकार किया है ।

**कौटिल्यमते तु-** आन्वीक्षकी त्रयी वार्ता दण्डनीतिश्चेति चतस्त्रः विद्याः भवन्त्येव। ताभि धर्मार्थौ यद् विद्यात् तद् विद्यानां विद्यात्वम्। आचार्य कौटिल्य उक्त चारों विद्याओं को मानते हैं, और उनकी यथार्थता धर्म तथा अधर्म के ज्ञान में बताते हैं ।

**आन्विक्षिक्याम्- सांख्यं योगो** लोकायतं चेत्यान्वीक्षिकी।
सांख्य योग, लोकायत (नास्तिक दर्शन) ये आन्वीक्षकी के अन्तर्गत आते हैं ।

**त्रय्याम् - धर्माधर्मौ त्रय्याम्** ।
**त्रयी में** - धर्म-अधर्म आते है ।
**वार्तायाम्- अर्थानर्थौ वार्तायाम्**।
**वार्ता में**- अर्थ-अनर्थ आते हैं।
**दण्डनीत्याम्- नयापनयौ दण्डनीत्याम्**।
**दण्डनीति में**- नयापनय सुशासन और दुःशासन का ज्ञान प्रतिपादित है ।

**बलाबले चैतासां हेतुभिः अन्वीक्षमाणान्वीक्षकी लोकस्योपकरोति। व्यसनेऽभ्युदये च बुद्धिमवस्थापयति प्रज्ञावाक्यक्रियावैशारद्यं च करोति। अत एव उक्तम्-**
त्रयी आदि विद्याओं की प्रधानता -अप्रधानता (बलाबल) को भिन्न-भिन्न युक्तियों से निर्धारित करती हुई आन्वीक्षिकी विद्या लोक का उपकार करती है । सुख दुःख से बुद्धि को स्थिर रखती है और सोचने, विचारने, बोलने तथा कार्य करने में सक्षम बनाती है । इसलिये कहा है-

**प्रदीपः सर्वविद्यानामुपायः सर्वकर्मणाम्।**
**आश्रयः सर्वधर्माणां शश्वदान्वीक्षकी मता।।**

यह आन्वीक्षकी विद्या सर्वदा ही सब विद्याओं का प्रदीप सभी कार्यों का साधन और सभी धर्मों का आश्रय मानी जाती है ।

## त्रयी विद्या

**'सामर्ग्यजुर्वेदाः त्रयस्त्रयी'। अथर्ववेदेतिहासवेदौ च वेदाः। शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दोविचितिज्योतिषमिति चाङ्गानि। एष त्रयीधर्मः चतुर्णां वर्णांनामाश्रमाणां स्वधर्मस्थापनादौपकारिकः।** साम, ऋक् तथा यजु इन तीनों वेदों का समन्वित नाम ही त्रयी है, अथर्ववेद और इतिहास भी वेद कहे जाते हैं। शिक्षा आदि छः वेदाङ्ग है । त्रयी में निरूपित यह धर्म चारों वर्णों और आश्रमों को अपने-अपने धर्म में स्थिर रखने के कारण लोक का बहुत ही उपकारक है ।

### चार वर्णों के धर्म-

**ब्राह्मणस्य धर्मः**-अध्ययनम् अध्यापनं यजनं याजनं दानं प्रतिग्रहः चेति।
**क्षत्रियस्य धर्मः**- अध्ययनं यजनं दानं शस्त्राजीवो भूतरक्षणं च।
**वैश्यस्य धर्मः**-अध्ययनं यजनं दानं कृषिपशुपाल्ये वाणिज्या च।
**शूद्रस्य धर्मः**-द्विजातिशुश्रूषा वार्ता कारुकुशीलवकर्म च।

### चार आश्रमों के धर्म-

**ब्रह्मचारिणः धर्मः**- स्वाध्यायोऽग्निकार्याभिषेकौ भैक्षव्रतत्वमाचार्ये प्राणान्तिकी वृत्तिस्तदभावे गुरुपुत्रे सब्रह्मचारिणी वा।
**गृहस्थस्य धर्मः**-स्वकर्माजीवस्तुल्यैः असमानर्षिभिर्वैवाह्यमृतुगामित्वं देवपित्रतिथिभिभृत्येषु त्यागः शेषभोजनं च।
**वानप्रस्थस्य धर्मः**- ब्रह्मचर्यं भूमौ शय्या जटाऽजिनधारणम् अग्निहोत्राभिषेको देवतापित्रतिथिपूजा वन्यश्चाहारः।
**परिव्राजकस्य धर्मः**- संयतेन्द्रियत्वमनारम्भो निष्किञ्चनत्वं सङ्गत्यागो भैक्षमनेकत्रारण्यवासो बाह्याभ्यन्तरं च शौचम् ।

**"तस्मात्स्वधर्म भूतानां राजा न व्यभिचारयेत्।**
**स्वधर्मं संदधानो हि प्रेत्य चेह च नन्दति"।।**

**त्रय्याऽतिक्रमे लोकः संकरादुच्छिद्येत** । त्रयी विद्या का पालन न करने से वर्ण तथा कर्म में सङ्करता आ जाती है । जिससे लोक का नाश हो जाता है।

## वार्ता

**विद्या कृषिपशुपाल्ये वाणिज्या च वार्ता। धान्यपशु हिरण्यकुप्यविष्टिप्रदानादौपकारिकी। तया स्वपक्षं परपक्षं च वशीकरोति कोशदण्डाभ्याम्** । कृषि, पशुपालन और व्यापार ये वार्ता के विषय हैं यह विद्या धान्य, पशु, हिरण्य, ताम्र आदि खनिज पदार्थ और नौकर चाकर आदि को देने वाली परम उपकारिणी है, इसी विद्या से उपार्जित कोष और विद्या के बल पर राजा स्वपक्ष तथा परपक्ष को वश में कर लेता है ।

## दण्डनीति

**आन्वीक्षकीत्रयीवार्तानां योगक्षेमसाधनो दण्डः । तस्य नीतिर्दण्डनीतिः-अलब्धलाभार्था; लब्धपरिरक्षणी; रक्षितविवर्धनी; वृद्धेषु तीर्थेषु प्रतिपादनी चा तस्यामायत्ता लोकयात्रा। तीक्ष्णदण्डो हि**

**भूतानामुद्वेजनीयः। मृदुदण्डः परिभूयते। यथार्हदण्डः पूज्यः। सुविज्ञातप्रणीतो हि दण्डः प्रजा धर्मार्थकामैर्योजयति।**

आन्वीक्षकी, त्रयी, वार्ता और इन सभी विद्याओं की सुख-समृद्धि 'दण्ड' पर निर्भर है । दण्ड शासन को प्रतिपादित करने वाली नीति ही दण्डनीति है । वही अप्राप्त वस्तुओं को प्राप्त कराती है, रक्षित वस्तुओं की वृद्धि करती है और वही सम्वर्धित वस्तुओं को समुचित कार्यों में लगाने का निर्देश करती है । उसी पर इस संसार की लोकयात्रा निर्भर है ।

पुरातन आचार्यों का मत है कि दण्ड के बिना प्राणियों को वश में नहीं कर सकते । किन्तु आचार्य चाणक्य इस युक्ति से सहमत नहीं है उनका कहना है कि कठोर दण्ड देने वाले राजा से लोग उद्विग्न हो उठते हैं किन्तु दण्ड में ढिलाई देने पर लोग राजा की अवहेलना करते हैं इसलिए राजा को समुचित दण्ड देने वाला होना चाहिए ।

**यथोक्तम्-**

**चतुर्वर्णाश्रमो लोको राज्ञा दण्डेन पालितः।**
**स्वधर्मकर्माभिरतो वर्तते स्वेषु वेश्मसु ॥**

राजा की दण्ड व्यवस्था से रक्षित चारों वर्णाश्रम, सारा लोक अपने-अपने कर्त्तव्यों में प्रवृत्त होकर निरन्तर अपनी-अपनी मर्यादा में बने रहते हैं।

(1) आन्विक्षिकी (2) त्रयी (3) वार्ता (4) दण्डनीति।

1. **आन्विक्षिकी**- "सांख्य योगो लोकायतं चेत्यान्वीक्षिकी"।
(दर्शन-सांख्य योग।)

2. **त्रयी**- "सामर्ग्यजुर्वेदास्त्रयस्त्रयी"। अथर्ववेदेतिहासवेदौ च वेदाः।

3. **वार्ता**- "कृषिपशुपाल्ये वाणिज्या च वार्ता"।

4. **दण्डनीति**- "आन्वीक्षकीत्रयीवार्तानां योगक्षेमसाधनो दण्डः"।

अलब्धलाभायः लब्धपरिरक्षिणो रक्षितविवर्धिनी वृद्धस्य तीर्थेषु प्रतिपादनी च।

**स्थापना**- विनय दो भेद (शिक्षा)-

**(1) कृतक कृत्रिम (2) नैमित्तिक स्वाभावि।**

## ॥वृद्धसंयोग॥

**तस्माद्दण्डमूलास्तिस्रो विद्याः। विनयमूलो दण्डः प्राणभृतां योगक्षेमावहः। कृतकः स्वाभाविकश्च विनयः क्रिया हि द्रव्यं विनयति नाद्रव्यम्** । इन तीनों विद्याओं का मुख्य आधार दण्डनीति ही है, शास्त्रविहित उचित रीति से प्रयुक्त दण्ड प्रजा के योगक्षेम का साधक होता है । विनय दो प्रकार का होता है- **1. कृतक** (कृत्रिम,नैमित्तिक) **2. स्वाभाविक** । शिक्षा सुपात्र को ही योग्य बना सकती है अपात्र को नहीं ।

## ॥इन्द्रियजय॥

**विद्याविनयहेतुःइन्द्रियजयः। काम-क्रोध-लोभ-मान-मद-हर्षत्यागात्कार्यः। शस्त्रार्थानुष्ठानं इन्द्रियजयः वा। कृत्स्नं हि शास्त्रमिदमिन्द्रियजयः। तद्विरुद्धवृत्तिः अवश्येन्द्रियः चातुरन्तोऽपि राजा सद्यो विनश्यति।** यथा-

विद्या और विनय का हेतु इन्द्रियजय है, अतः काम-क्रोध-लोभ-मान-मद-हर्ष के त्याग से इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करनी चाहिए । अथवा शास्त्रों में प्रतिपादित अनुष्ठान को इन्द्रियजय कहते हैं । सारे शास्त्रों का मूलकारण इन्द्रियजय है । शास्त्रविहित कर्तव्यों के विपरीत आचरण करने वाला अवशेन्द्रिय राजा पृथ्वी का अधिपति होता हुआ भी शीघ्र नष्ट हो जाता है । **जैसे-**

- **काम से विनष्ट राजा**- दाण्डक्य, कराल, ।
- **कोप से विनष्ट राजा**- जन्मेजय, तालगंज ।
- **लोभ से विनष्ट राजा**- पुरुरवा, अजबिन्दु ।
- **अभिमान से विनष्ट राजा**- रावण, दुर्योधन ।
- **मद से विनष्ट राजा**- डम्भोद्भव, हैहयराज अर्जुन ।
- **हर्ष से विनष्ट राजा**- वातापि, वृष्णि ।

**एते चान्ये च बहवः शत्रुषड्वर्गमाश्रिताः।**
**सबन्धुराष्ट्रा राजानो विनेशुरजितेन्द्रियाः।।**
**शत्रुषड्वर्गमुत्सृज्य जामदग्न्यो जितेन्द्रियः।**
**अम्बरीषश्च नाभागो बुभुजाते चिरं महीम् ॥**
**अतः अरिषड्वर्गत्यागेन अवश्यमेव इन्द्रियजयं कुर्यात्।**

## ॥अमात्योत्पत्ति/राजर्षिवृत्तम्॥

**तस्मात् अरिषड्वर्गत्यागेन इन्द्रियजयं कुर्वीत । धर्मार्थाविरोधेन कामं सेवेत। अर्थ एव प्रधान इति कौटिल्यः अर्थमूलो हि धर्मकामाविति।**

इसलिए काम क्रोधादि छः शत्रुओं का सर्वथा परित्याग करके इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करें । काम का भी वह सेवन करे किन्तु उससे धर्म और अर्थ को किसी प्रकार क्षति न पहुँचे । आचार्य कौटिल्य का अभिमत है कि धर्म अर्थ और काम इन तीनों में अर्थ प्रधान है धर्म और काम अर्थ पर निर्भर हैं ।

**सहायसाध्यं राजत्वं चक्रमेकं न वर्तते।।**
**कुर्वीत सचिवांस्तस्मात्तेषां च श्रृणुयान्मतम्।।**

एक पहिए की गाड़ी की भाँति राजकार्य भी बिना सहायता के नहीं चलाया जा सकता इसलिए राजा को चाहिए कि वह सुयोग्य अमात्यों की नियुक्ति कर उनके परामर्शों को हृदयङ्गम करें ।

### अमात्यनियुक्ति-

विद्या बुद्धि, साहस, गुण, दोष, देश, काल और पात्र का विचार करके ही अमात्यों की नियुक्ति करें।

**अमात्य नियुक्ति में अन्य आचर्यों के मत-**

1. **भारद्वाज**- सहाध्यायिनोऽमात्यान्कुर्वीत।
**(ते ह्यस्य विश्वास्या भवन्ति)।**
2. **विशालाक्ष**- योह्यस्य गुह्यधर्माणस्तानमात्यान्कुर्वीत।
**(समानशील व्यसनत्वात्)।**
3. **पराशर**- य एनमापत्सु प्राणबाधयुक्तास्वनुगृह्णीयुस्तानमात्यान् कुर्वीत।
**(दृष्टानुरागत्वात्)।**
4. **नारद (पिशुन)**- संख्यातार्थेषु कर्मसु नियुक्ता ये यथादिष्टमर्थं सविशेषं वा कुर्यस्तानमात्यान्कुर्वीत्। **(दृष्टगुणत्वाद्)।**
5. **भीष्म (कौणदन्त)**- पितृपैतामहानमात्यान्कुर्वीत।
**(दृष्टापदानत्वात्)।**
6. **उद्धव (वातव्याधि)**- नीतिविदो नवानमात्यान्कुर्वीत।

7. इन्द्र (बाहुदन्तीपुत्र)- अभिजनप्रज्ञाशौचशौर्यानुरागयुक्तानमात्यान कुर्वीत। (गुणप्रधान्यात्)।

8. कौटिल्य-सर्वमुपपन्नमिति कौटिल्यः कार्यसामर्थ्याद् हि पुरुषसामर्थ्यं कल्प्यते सामर्थ्यश्च।

"विभाज्यामात्यविभवं देशकालौ च कर्म च।
अमात्या सर्व एवैते कार्याः स्युर्न तु मन्त्रिणः"।।

## ॥मन्त्रीपुरोहितयोः नियुक्ति॥

राजव्यवहार के तीन प्रकार- **"प्रत्यक्षपरोक्षानुमेया हि राजवृत्तिः"।**

प्रत्यक्ष, परोक्ष और अनुमेय राजा के व्यवहार के ये तीन विधियां है।

**विषय- गुणपरीक्षणप्रकारः, राजवृत्तौ प्रमाणत्रयम्, मन्त्रिस्थापनावश्यकता, पुरोहितयोग्यता आवश्यकता च, निर्गलितार्थप्रतिपादनम्।**

उत्तम मन्त्री के गुण- (24)

मध्यम मन्त्री के गुण - (12),

अधम मन्त्री के गुण - (6),

## ॥उपधाभिः शौचाशौचज्ञानममात्यानम्॥

**अमात्यपरीक्षाविधि**- चार प्रकार से

(1) **धर्मोपधा**- (पुरोहित द्वारा) (प्रत्याख्याने शुचिः)

(2) **अर्थोपधा**- (सेनापति द्वारा अमात्यों में धन से फूट करने वाले/कर वसूलने वाले/सन्निधाता कोषाध्यक्ष)

(3) **कामोपधा**- (सन्यासिनी वेशधारी गुप्तचरी, बाह्य विहार, आन्तरिक विहार)

(4) **भयोपधा**- (राजा के समीपवर्ती कपटवेशधारी छात्र गुप्तचर)
गुप्तचर के दो विभाग- (1) **स्थायी (2) भ्रमणशील।**

## ॥गूढ़पुरुषोत्पत्ति॥

गुप्तचरों की नियुक्ति- **नौ प्रकार**

1. **स्थायी गुप्तचर**- (5), 2. **क्रमणशील गुप्तचर**- (4)

**स्थायी गुप्तचर -**

(1) **कापटिक** (मर्म दुश्चेष्टिम्) छात्र वेश।

(2) **उदास्थित** (प्रवज्या) सन्यासी वेश।

(3) **गृहपतिक** (कर्षक) किसान वेश।

(4) **वैदेहकव्यञ्जन** (व्यापार) व्यापारी वेश।

(5) **तापस** (मुण्डित)

ये स्थायी गुप्तचर हैं और **"पञ्च संस्था"** कहे जाते हैं।

**क्रमणशील गुप्तचर-**

(1) **सत्री** (राजा के सम्बन्धी)

(2) **तीक्ष्ण** (शूर)

(3) **रसद** (आलसी)

(4) **भिक्षुकी** (परिव्राजिक स्त्री जो अमात्यों के कुल में प्रवेश करे)

ये **"संचार"** कहलाते हैं।

## ॥परविषये कृत्याकृत्यपक्षोपगृह॥

**चार प्रकार के कृत्य-**

(1) **क्रुद्धवर्ग- संश्रुत्यार्थन्विप्रलब्धः।**
(धन देने की घोषणा करके जिसे नहीं दिया।)

(2) **भीतवर्ग- स्वयमुपहतो विप्रकृतः।**
(किसी की हिंसा करने वाला।)

(3) **मानीवर्ग- परिक्षणोऽव्यक्तस्वः।**
(जिसकी सम्पत्तियां क्षीण हो गई हों।)

(4) **लुब्धवर्ग- आत्मसंभावितः।**
(अपने को महान मानने वाला।)

## ॥मंत्राधिकारः॥

**मन्त्र के पांच अंग-**

(1) **कर्मणारम्भोपाय** (दुर्गनिर्माण)

(2) **पुरुषद्रव्यसंपद्** (उत्तम कारीगर सम्पत्ति)

(3) **देशकालविभाग**

(4) **विनिपात प्रतीकार** (विघ्नों का निराकरण)

(5) **कार्य सिद्धि**

**कौटिल्य मन्त्रिपरिषद में अमात्यों की नियुक्ति- (4),**

(1) मंत्री (2) पुरोहित (3) सेनापति (4) युवराज।

**तस्माद् गुह्यमेको मन्त्रयेतेति- (भारद्वाजः)।**

**नैकस्य मन्त्रसिद्धिरस्तीति- (विशालाक्षः)।**

**मंत्री परिषद्-**

- मनु के अनुसार- 12,
- बृहस्पति- 16,
- शुक्राचार्य- 20,
- कौटिल्य- 4, कार्य करने वाले पुरुषों के सामर्थ्य के अनुरूप।

**राज्य के सात अंगो का संक्षिप्त वर्णन-**

1. **राजा**- राजा को चार प्रकार की शिक्षा (अन्वीक्षिकी, त्रयी, वार्ता व दण्डनीति) में दक्ष होना चाहिए।
2. **अमात्य**- मन्त्री स्वदेशोत्पन्न, नीतिनिपुण व स्वामीभक्त हो तथा राजा को प्राय उनके साथ सहभोज अपेक्षित हो।
3. जनपद।
4. **दुर्ग**- दुर्ग व्यूह रचनाकार हो उसमें जल, खाद्य सामग्री व स्फोटक सामग्री का उचित प्रबन्ध हो। युद्ध के समय, आन्तरिक अशान्ति के समय या शत्रु से राज्य की सुरक्षा करने में दुर्ग का विशेष महत्व होता है। राजकोष व सेना दुर्ग में ही होते हैं। दुर्ग चतुर्विध होते हैं- **औदकदुर्ग (श्रेष्ठ) पार्वत दुर्ग, धान्वनदुर्ग, वन दुर्ग।**
5. कोष।

6. **दण्ड-** दण्ड से बलवान के बल का दुरूपयोग नहीं होता। तीन प्रकार (स्पर्शनम्, ताडनम्, भत्सनन्) तथा तीन ही प्रकार के वाक् पारुष्यम् होते हैं - (निष्ठुरम्, अश्लीलम्, तीव्रम्) ।
7. **सेना-** सेना सात प्रकार की होती है - (मौलसेना, भृत्यसेना, श्रेणीसेना, मित्रसेना, अमित्रसेना, आटविकसेना व औत्साहिकसेना)। विदेश नीति से संबधित छः गुण (सन्धि, विग्रह, यान, आसन, संश्रया, द्वैधीभाव) होते हैं।

## ॥दूतप्रणिधिः॥

दूत को सर्वशास्त्रज्ञाता, परिस्थितिज्ञ, राज्यसमर्पित, रोगरहित, वाक्पटु, युद्धवृत्तों का ज्ञाता होना चाहिए । दूत के तीन भेद होते हैं:-

**दूत के तीन प्रकार-**
(1) **निसृष्टार्थ** (अमात्यसम्पदोपेतौ)
(2) **परिमितार्थ** (पादगुणहीनः)
(3) **शासनहर** (अर्धगुणहीनः)।

1. **निसृष्टार्थ-** इस प्रकार के दूत को मन्त्री के समान अधिकार मिलते हैं ।
2. **परिमितार्थ-** इन्हें अन्य राजाओं के पास सन्देश लेकर भेजा जाता है।
3. **शासनहार-** यह राज्य संबन्धी पत्र ग्रहण करता है तथा शासकीय कार्यो में सहायता करता है इसलिए इसे शासनहर कहा जाता है।

## ॥राजपुत्रसंरक्षणम्॥

राजपुत्रों की श्रेणियां- (3)
(1) **बुद्धिमान** (2) **आहार्यबुद्धि** (3) **दुर्बुद्धि।**
**विषय-** कार्यानुष्ठानप्रकार, रात्रिभागे अनुष्ठयानि कार्याणि, कार्यदर्शनक्रमः।

## ॥राजप्रणिधि॥

मध्याह्न से पूर्व चार भाग, मध्याह्न से पश्चात चार भाग **त्रिपौरुषेयी, एकपौरुषेयी, चतुरंगता, दिनान्त** ये इस प्रकार से दिन के आठ भाग होते हैं।

## ॥निशान्त प्रणिधि॥

**विषय-** राजभवन का निर्माण, अग्रिभयनिवारणोपायः, विषप्रतीकारोपायः, कक्ष्यविभागः, देवीदर्शनप्रकारः, बाह्यप्रतिसंसर्गनिषेधः।

## ॥आत्मरक्षितम्॥

**विषय-** विषयुक्तवस्तुलक्षणानि, विषप्रदस्य चिह्नानि। भिषगादिकार्यवर्णनम्, राज्ञो गमनागमनव्यवस्था।

## अर्थशास्त्र के प्रमुख सन्दर्भ -

- अर्थशास्त्र के रचयिता – कौटिल्य।
- अर्थशास्त्र में अधिकरण संख्या – (15),
- मनु सम्प्रदाय के अनुसार विद्या के तीन प्रकार – 1. त्रयी 2. वार्ता 3. दण्डनीति।
- बृहस्पति के के अनुसार विद्या के दो प्रकार – 1. वार्ता 2. दण्डनीति।
- शुक्र के अनुसार विद्या के एक प्रकार – 1. दण्डनीति।
- कौटिल्य के अनुसार विद्या के चार प्रकार- 1. आनवीक्षकी 2. त्रयी 3. वार्ता 4. दण्डनीति।
- **त्रयी में** - धर्म-अधर्म आते है ।
- **वार्ता में-** अर्थ-अनर्थ आते हैं।
- **दण्डनीति में-** नयापनय सुशासन और दुःशासन का ज्ञान प्रतिपादित है।
- **त्रयी** - साम, ऋक् तथा यजु इन तीनों वेदों का समन्वित नाम ही त्रयी है- **'सामर्ग्यजुर्वेदाः त्रयस्त्रयी'।**
- **वार्ता** - कृषि, पशुपालन और व्यापार ये वार्ता के विषय हैं।
- **दण्डनीति** - आन्वीक्षकी, त्रयी, वार्ता और इन सभी विद्याओं की सुख-समृद्धि 'दण्ड' पर निर्भर है ।
- कौटिल्य के अनुसार कार्य करने वाले पुरुषों के सामर्थ्य के अनुरूप (4) प्रकार के मन्त्री।
- उत्तम मन्त्री के गुण- (24)
- गुप्तचरों के प्रकार – **नौ। (स्थाई -5), (क्रमणशील- 4)**
- **चार प्रकार के कृत्य-** 1. क्रुद्धवर्ग 2. भीतवर्ग 3. मानीवर्ग 4. लुब्धवर्ग।
- अमात्य परीक्षा के चार प्रकार – 1. **धर्मोपधा** 2. **अर्थोपधा** 3. **कामोपधा** 4. **भयोपधा।**
- मंत्र के अंग – (5),
- कौटिल्य मन्त्रिपरिषद में अमात्यों की नियुक्ति के चार प्रकार- (1) मंत्री (2) पुरोहित (3) सेनापति (4) युवराज।
- दूत के तीन प्रकार – 1. **निसृष्टार्थ** 2. **परिमितार्थ** 3. **शासनहर।**
- राजा के अङ्ग – **सात।**
- राजपुत्रों की तीन श्रेणियाँ – (1) **बुद्धिमान** (2) **आहार्यबुद्धि** (3) **दुर्बुद्धि।**
- दिन के सम्पूर्ण भाग – आठ।

# ॥मनुस्मृति ॥

## परिचय-

मनुस्मृति हिन्दू धर्म का एक प्राचीन धर्मशास्त्र (स्मृति) है। इसे मानव-धर्म-शास्त्र, मनुसंहिता आदि नामों से भी जाना जाता है। यह उपदेश के रूप में है जो मनु द्वारा ऋषियों को दिया गया। इसके बाद के धर्मग्रन्थकारों ने मनुस्मृति को एक सन्दर्भ के रूप में स्वीकारते हुए इसका अनुसरण किया है। धर्मशास्त्रीय ग्रंथकारों के अतिरिक्त शंकराचार्य, शबरस्वामी जैसे दार्शनिक भी प्रमाणरूपेण इस ग्रन्थ को उद्धृत करते हैं। परम्परानुसार यह स्मृति `स्वायंभुवमनु' द्वारा रचित है, `वैवस्वतमनु' द्वारा नहीं। मनुस्मृति से यह भी पता चलता है कि स्वायंभुव मनु के मूलशास्त्र का आश्रय कर 'भृगु' ने उस स्मृति का उबृंपहण किया था, जो प्रचलित मनुस्मृति के नाम से प्रसिद्ध है। इस **'भार्गवीया मनुस्मृति'** की तरह **'नारदीया मनुस्मृति'** भी प्रचलित है। मनुस्मृति वह धर्मशास्त्र है जिसकी मान्यता जगविख्यात है। न केवल भारत में अपितु विदेश में भी इसके प्रमाणों के आधार पर निर्णय होते रहे हैं और आज भी होते हैं। अतः धर्मशास्त्र के रूप में मनुस्मृति को विश्व की अमूल्य निधि माना जाता है। भारत में वेदों के उपरान्त सर्वाधिक मान्यता और प्रचलन 'मनुस्मृति का ही है। इसमें चारों वर्णों, चारों आश्रमों, सोलह संस्कारों तथा सृष्टि उत्पत्ति के अतिरिक्त राज्य की व्यवस्था, राजा के कर्तव्य, भांति-भांति के विवादों, सेना का प्रबन्ध आदि उन सभी विषयों पर परामर्श दिया गया है जो कि मानव मात्र के जीवन में घटित होना सम्भव है। यह सब धर्म-व्यवस्था वेद पर आधारित है। मनु महाराज के जीवन और उनके रचनाकाल के विषय में इतिहास-पुराण स्पष्ट नहीं हैं। तथापि सभी एक स्वर से स्वीकार करते हैं कि मनु आदिपुरुष थे और उनका यह शास्त्र आदिशास्त्र है।

'मनुस्मृति' भारतीय संस्कृति का अभिन्न अंग है। इसकी गणना विश्व के ऐसे ग्रन्थों में की जाती है, जिनसे मानव ने वैयक्तिक आचरण और समाज रचना के लिए प्रेरणा प्राप्त की है। इसमें प्रश्न केवल धार्मिक आस्था या विश्वास का नहीं है। मानव जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति, किसी भी प्रकार आपसी सहयोग तथा सुरुचिपूर्ण ढंग से हो सके, यह अपेक्षा और आकांक्षा प्रत्येक सामाजिक व्यक्ति में होती है। विदेशों में इस विषय पर पर्याप्त खोज हुई है, तुलनात्मक अध्ययन हुआ है और समालोचनाएँ भी हुई हैं। हिन्दु समाज में तो इसका स्थान वेदत्रयी के उपरान्त हैं। मनुस्मृति के बहुत से संस्करण उपलब्ध हैं। कालान्तर में बहुत से प्रक्षेप भी स्वाभाविक हैं। साधारण व्यक्ति के लिए यह सम्भव नहीं है कि वह बाद में सम्मिलित हुए अंशों की पहचान कर सके। कोई अधिकारी विद्वान ही तुलनात्मक अध्ययन के उपरान्त ऐसा कर सकता है।

## भारत से बाहर प्रभाव-

'एन्टॉनी रीड' कहते हैं कि **बर्मा, थाइलैण्ड, कम्बोडिया, जावा-बाली** आदि में धर्मशास्त्रों और प्रमुखतः मनुस्मृति, का बड़ा आदर था। इन देशों में इन ग्रन्थों को प्राकृतिक नियम देने वाला ग्रन्थ माना जाता था और राजाओं से अपेक्षा की जाती थी कि वे इनके अनुसार आचरण करेंगे। इन ग्रन्थों का प्रतिलिपिकरण किया गया, अनुवाद किया गया और स्थानीय कानूनों में इनको सम्मिलित कर लिया गया। **'बाइबल इन इण्डिया'** नामक ग्रन्थ में **लुई जैकोलिऑट** (Louis Jacolliot) लिखते हैं । मनुस्मृति ही वह आधारशिला है जिसके ऊपर मिस्र, परसिया, ग्रेसियन और रोमन कानूनी संहिताओं का निर्माण हुआ। आज भी यूरोप में मनु के प्रभाव का अनुभव किया जा सकता है।

## मनुस्मृति के प्रणेता एवं काल-

मनुस्मृति के काल एवं प्रणेता के विषय में नवीन अनुसंधानकारी विद्वानों ने पर्याप्त विचार किया है। किसी का मत है कि "मानव" चरण (वैदिक शाखा) में प्रोक्त होने के कारण इस स्मृति का नाम मनुस्मृति पड़ा। कोई कहते हैं कि मनुस्मृति से पहले कोई 'मानव धर्मसूत्र' था (जैसे, मानव गृह्यसूत्र आदि हैं) जिसका आश्रय लेकर किसी ने एक मूल मनुस्मृति बनाई थी जो बाद में उपबृंहित होकर वर्तमान रूप में प्रचलित हो गई। मनुस्मृति के अनेक मत या वाक्य जो निरुक्त, महाभारत आदि प्राचीन ग्रंथों में नहीं मिलते हैं, उनके हेतु पर विचार करने पर भी कई उत्तर प्रतिभासित होते हैं। इस प्रकार के अनेक तथ्यों का **'बूह्लर'** (Buhler, G.) (सैक्रेड बुक्स ऑव ईस्ट सीरीज, संख्या 25), **'पाण्डुरंग वामन काणे'** (हिस्ट्री ऑव धर्मशास्त्र में मनुप्रकरण) आदि विद्वानों ने पर्याप्त विवेचन किया है। यह अनुमान बहुत कुछ तर्कसंगत प्रतीत होता है कि मनु के नाम से धर्मशास्त्रीय विषय परक वाक्य समाज में प्रचलित थे, जिनका निर्देश महाभारत आदि में है तथा जिन वचनों का आश्रय लेकर वर्तमान मनुसंहिता बनाई गई, साथ ही प्रसिद्धि के लिये भृगु नामक प्राचीन ऋषि उसके साथ जोड़ दिया गया। मनु से पहले भी धर्मशास्त्रकार थे, यह मनु के "एते" आदि शब्दों से ही ज्ञात हुआ है। कौटिल्य ने "मानवाः" (मनुमतानुयायियों) का उल्लेख किया है। विद्वानों के अनुसार मनु परम्परा की प्राचीनता होने पर भी वर्तमान मनुस्मृति ईसापूर्व चतुर्थ शताब्दी से प्राचीन नहीं हो सकती (यह बात दूसरी है कि इसमें प्राचीनतर काल के अनेक वचन संगृहीत हुए हैं), यह बात यवन, शक, कंबोज, चीन आदि जातियों के निर्देश से ज्ञात होती है। यह भी निश्चित हे कि स्मृति का वर्तमान रूप द्वितीय शती ईसा पूर्व तक दृढ़ हो गया था और इस काल के बाद इसमें कोई संस्कार नहीं किया गया।

## मनुस्मृति की संरचना एवं विषयवस्तु-

मनुस्मृति भारतीय 'आचार-संहिता' का विश्वकोश है, मनुस्मृति में **'बारह अध्याय'** तथा 'दो हजार पाँच सौ' श्लोक हैं, जिनमें सृष्टि की उत्पत्ति, संस्कार, नित्य और नैमित्तिक कर्म, आश्रमधर्म, वर्णधर्म, राजधर्म व प्रायश्चित्त आदि विषयों का उल्लेख है।

## मनुस्मृति के अध्यायों में वर्णित विषय-

**प्रथम अध्याय-** जगत् की उत्पत्ति,

**द्वितीय अध्याय-** संस्कारविधि, व्रतचर्या, उपचार,

**तृतीय अध्याय-**स्नान, दाराधिगमन, विवाहलक्षण, महायज्ञ, श्राद्धकल्प,

**चतुर्थ अध्याय-** वृत्तिलक्षण, स्नातक व्रत,

**पंचम अध्याय-** भक्ष्याभक्ष्य, शौच, अशुद्धि, स्त्रीधर्म,
**षष्ठ अध्याय-** गृहस्थाश्रम, वानप्रस्थ, मोक्ष, संन्यास,
**सप्तम अध्याय-** राजधर्म,
**अष्टम अध्याय-** कार्यविनिर्णय, साक्षिप्रश्नविधान,
**नवम अध्याय-** स्त्रीपुंसधर्म, विभाग धर्म, धूत, कंटकशोधन, वैश्यशूद्रोपचार,
**दशम अध्याय-** संकीर्णजाति, आपद्धर्म,
**एकादश अध्याय-** प्रायश्चित्त,
**द्वादश अध्याय-** संसारगति, कर्म, कर्मगुणदोष, देशजाति, कुलधर्म, निश्रेयस।

## ॥प्रथम अध्याय॥

**प्रजापति दश महर्षि-**

**"मरीचिमत्र्यङ्गिरसौ पुलस्त्यं पुलहं क्रतुम्।
प्रचेतसं वसिष्ठं च भृगुं नारदमेव च।।"**

ये दस प्रजापति के नाम से निर्दिष्ट हैं।

| | |
|---|---|
| 1. मरीचि, | 2. अत्रि, |
| 3. अंगिरा, | 4. पुलस्त्य, |
| 5. पुलह, | 6. क्रतु, |
| 7. प्रचेता, | 8. वसिष्ठ, |
| 9. भृगु, | 10. नारद, |

**दश गण-** "यक्षरक्षःपिशाचांश्च गन्धर्वाप्सरसोऽसुरान्।
नागांन्सर्पान्सुपर्णांश्च पितृणां च पृथग्गणान्।।"

| | |
|---|---|
| 1. यक्ष, | 2. राक्षस, |
| 3. पिशाच, | 4. गन्धर्व, |
| 5. अप्सरा, | 6. असुर, |
| 7. हाथी, | 8. सर्प, |
| 9. सुपर्ण, | 10. पितृगण। |

**मनु के अनुसार 4 प्रकार के शरीर है-**

1. जरायुज, 2. अण्डज , 3. स्वेदज 4. उद्भिज।

**1. जरायुज-**

"पशवश्च मृगाश्चैव व्यालाश्चोभयतोदतः।
रक्षांसि च पिशाचाश्च मनुष्याश्च जरायुजाः"।।

**2. अण्डज-**

"अण्डजाः पक्षिणः सर्पाः नक्रा मत्स्याश्च कच्छपाः।
यानि चैवं प्रकाराणि स्थलजान्यौदकानि च"।।

**3. स्वेदज -**

"स्वेदजं दंशमशकं यूकामक्षिकमत्कुणम्।
उष्मणश्चोपजायन्ते यच्चान्यत्किञ्चदीदृशम्।।

**4. उद्भिज -**

"उद्भिजाः स्थावराः सर्वे बीजकाण्डप्ररोहिणः।
ओषध्यः फलपाकान्ता बहुपुष्प फलोपगाः।।
"तमसा बहुरूपेण वेष्टिताः कर्महेतुना
अन्तः संज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः।।"

**वनस्पति वृक्ष -**

"अपुष्पाः फलवन्तो ये ते वनस्पतयः स्मृताः
पुष्पिणः फलिनश्चैव वृक्षास्तूभयतः स्मृताः"।।

**मनुओं के नाम/मनुवंशी-**

**"स्वरोचिषश्चोत्तमश्च तामसो रैवतस्तथा।
चाक्षुषश्च महातेजो विवस्वत्सुत एव च।।"**

| | |
|---|---|
| 1. स्वायंभु | 2. स्वारोचिष |
| 3. उत्तम | 4. तामस |
| 5. रैवत | 6. चाक्षुष |
| 7. वैवस्वत | |

**कालपरिमाणज्ञान -"निमेषा दश चाष्टौ च काष्ठा त्रिंशत्तु ताः कला
त्रिंशत्कला मुहूर्तः स्यादहोरात्रं तु तावतः।।"**

- अठारह पलक - 1 काष्ठा
- 30 काष्ठा - 1 कला
- 30 कला – मुहूर्त
- 30 मुहूर्त - एक दिनरात,
- **मनुष्यों का एक मास** - पित्रों का दिनरात,
- **कृष्णपक्ष** - दिन, **शुक्लपक्ष**- रात्रि,
- **मनुष्यों का एक वर्ष** - देवताओं का रात्रिदिन,
- **उत्तरायण** - देवताओं का दिन,
- **दक्षिणायन** - देवताओं की रात्रि,

| युग | मान | सन्ध्यांश | सन्ध्या |
|---|---|---|---|
| सतयुग (तप) - | 4000 | 400 | 400 |
| त्रेता (ज्ञान) - | 3000 | 300 | 300 |
| द्वापर (यज्ञ) - | 2000 | 200 | 200 |
| कलियुग (दान) - | 1000 | 100 | 100 |

**ब्राह्मण के कर्म- (6)**

"अध्यापनं अध्ययनं यजनं याजनं तथा
दानं प्रतिग्रहं चैव ब्राह्मणानामकल्पयत्"।।

1. अध्ययन करना, 2. अध्यापन करना, 3. यज्ञ करना,
4. यज्ञ करवाना, 5. दान लेना, 6. दान देना ।

**क्षत्रिय के कर्म- (5)**

**"प्रजानां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च
विषयेष्वप्रसक्तिश्च क्षत्रियस्य समासतः"।।**

1. प्रजा की रक्षा करना, 2. दान देना, 3. यज्ञ करना, 4. पढ़ना, 5. इन्द्रियों के विषय में न फंसना ।

**वैश्य के कर्म- (7)**

**"पशूनां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च**
**वणिक्पथं कुसीदं च वैश्यस्य कृषिमेव च"।।**

1.पशुपालन 2. दान देना, 3. यज्ञ करना, 4. पढ़ना 5. व्यापार करना, 6., ब्याज लेना (कुसीदं=ब्याज) 7. खेती करना ।

शूद्र के कर्म- (1)

**"एकमेव तु शूद्रस्य प्रभुः कर्म समादिशत्**
**एतेषामेव वर्णानां शुश्रूषामनुसूयया"।।**

## ॥द्वितीय अध्याय॥

**धर्मलक्षण-**

धर्म के मुख्य स्रोत श्रुति और स्मृति है, अतएव श्रुति और स्मृति द्वारा कहा गया धर्म ही अनुष्ठेय है। **"धर्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः" श्रुति** - वेद (स्वतः प्रमाण), **स्मृति** - परतः प्रमाण। "चोदनैव प्रमाणम्"- वास्तव में एकमात्र वेद ही धर्म का ज्ञान कराने में पूर्ण समर्थ है। वेद के वाक्यों में जिसके करने की आज्ञा दी है, वही धर्म है। । धर्म अनुभव प्रधान होता है, यह प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, अर्थापत्ति का विषय नहीं है, यह केवल शब्दप्रमाण अर्थात् वेद के प्रमाण से ही जाना जा सकता है। मनुस्मृति में धर्म का लक्षण किया गया है-

**"वेदः स्मृतिः सदाचारः स्वस्य च प्रियमात्मनः**
**एतच्चतुर्विधं प्राहुः साक्षाद्धर्मस्य लक्षणम्"।।**

ब्रह्मावर्त-

**''सरस्वतीदृषद्वत्योर्देवनद्योर्यदन्तरम्।**
**तं देशनिर्मितं देशं ब्रह्मावर्त प्रचक्षते।।''**

'सरस्वती' और 'दृषद्वती' देव नदियों के मध्य का जो देवताओं का रचा हुआ देश है उसको ब्रह्मावर्त कहते हैं।

सदाचार-

''तस्मिन् देशे य आचारः पारंपर्यक्रमागतः।
वर्णानां सान्तरालानां स सदाचार उच्यते।''

**ब्रह्मर्षियों के निवास योग्य देश-**

**''कुरूक्षेत्रं च मत्स्याश्च पाञ्चालाः शूरसेनकाः**
**एष ब्रह्मर्षिदेशो वै ब्रह्मावर्तादनन्तरः।।''**

1, कुरुक्षेत्र(हरियाणा), 2. मत्स्य(राजस्थान),
3. पांचाल (पंजाब), 4. शूरसेन (मथुरा)।

**मध्यदेश-**

**"हिमवद्विन्ध्ययोर्मध्यं यत्प्राग्विनशनादपि।**
**प्रत्यगेव प्रयागाच्च मध्यदेशः प्रकीर्तितः"।।**

हिमवान् विन्ध्याचल के मध्य, कुरुक्षेत्र के पूर्व और प्रयाग के पश्चिम का देश 'मध्यदेश' कहा गया है।

**आर्यावर्त-**

**"आ समुद्रात्तु वै पूर्वादासमुद्रात्तु पश्चिमात्।**
**तयोरेवान्तर गिर्योरार्यावर्तं विदुर्बुधः"।।**

पूर्व समुद्र से लेकर पश्चिम समुद्र तक और विन्ध्याचल तथा हिमाचल पर्वतों के बीच के देश को आर्यावर्त कहते हैं।

**म्लेच्छदेश-**

**"कृष्णसारस्तु चरति मृगो यत्र स्वभावतः।**
**स ज्ञेयो यज्ञियो देशो म्लेच्छदेशस्वतः परः"।।**

जहां पर कालामृग स्वभाव से विचरता है वह देश यज्ञ के योग्य जानना चाहिए, अन्य म्लेच्छ देश है।

**नामकरण -**

"नामधेयं दशम्यां तु द्वादश्यां वाऽस्य कारयेत्।
पुण्ये तिथौ मुहूर्तं वा नक्षत्रो वा गुणान्विते"।।
"मङ्गल्यं ब्राह्मणस्य स्यात्क्षत्रियस्य बलान्वितम्
वैश्यस्य धनसंयुक्तं शूद्रस्य तु जुगुप्सितम्"।।
"शर्मवद्ब्राह्मणस्य स्याद्राज्ञो रक्षासमन्वितम्।
वैश्यस्य पुष्टिसंयुक्तं शूद्रस्य तु प्रेष्यसंयुतम्"।।

दसवें अथवा बारहवें वर्ष में।

**निष्क्रमण-**

"**चतुर्थे** मासि कर्त्तव्यं शिशोर्निष्क्रमणं गृहात्"।

**अन्नप्राशन-**

"**षष्ठे**ऽन्नप्राशनं मासि यद्वेष्टं मङ्गलं कुले"।।

**चूड़ाकर्म-**

"चूड़ाकर्म द्विजातीनां सर्वेषामेव धर्मतः
**प्रथमेऽब्दे** तृतीये वा कर्तव्यं श्रुतिचोदनात्।।

**उपनयन-**

"गर्भाष्टमेऽब्दे कुर्वीत ब्राह्मणस्योपनयनम्।
गर्भादेकादशे राज्ञो गर्भात्तु द्वादशे विशः"।।

**ब्राह्मण- (8), क्षत्रिय - (11), वैश्य- (12)**

"ब्रह्मवर्चसकामस्य कार्यं विप्रस्य पञ्चमे
राज्ञो बलार्थिनः षष्ठे वैश्यस्येहार्थिनोऽष्टमे"।।

**ब्राह्मण- (5), क्षत्रिय- (6), वैश्य- (8)**

"आषोडशाद् ब्राह्मणस्य सावित्री नातिवर्तते
आद्वाविंशत्क्षात्रबन्धोराचतुर्विंशतेर्विशः"।।

**ब्राह्मण- (16), क्षत्रिय- (22), वैश्य- (24)**

**मनु द्वारा वर्णित 16 संस्कार निम्न प्रकार से हैं-**

**जन्म से पूर्व के तीन संस्कार-**

1 गर्भाधानम् 2 पुंसवनम् 3 सीमन्तोन्नयनम् ।

**बाल्यावस्था के संस्कार-**

4 जातकर्म 5 नामकरणम् 6 निष्क्रमणम्

7 अन्नप्राशनम् 8 चूडाकर्म 9 कर्णवेध ।

**शैक्षणिक संस्कार-**

10 विद्यारम्भ 11 उपनयन 12 वेदारम्भ

13 केशान्त 14 समावर्तन।

15 विवाह संस्कार तथा 16 **अन्त्येष्टि संस्कार** जो मृत्यु के बाद कराया जाता है।

**मनु ने चार आश्रमों का उल्लेख इस प्रकार किया है-**

1. ब्रह्मचर्याश्रम- ( 25 वर्ष तक)
2. गृहस्थाश्रम- ( 26 से 50 वर्ष)
3. वानप्रस्थाश्रम- (50से 75वर्ष तक)
4. संन्यासाश्रम- (75 से देहत्याग तक)।

**भिक्षा पद्धति-**

"भवत्पूर्वं चरेद् भैक्षमुपनीतो द्विजोत्तमः।
भवन्मध्यं तु राजन्यो वैश्यस्तु भवदुत्तरम्"।।

**ब्राह्मण** - भवती भिक्षां देहि।

**क्षत्रिय** - भिक्षां भवती देहि।

**वैश्य** - भिक्षां देहि भवती।

**ब्रह्मादितीर्थ-**

**"अङ्गुष्ठमूलस्य तले ब्राह्मं तीर्थं प्रचक्षते।
कायमङ्गुलिमूलेऽग्रे दैवं पित्रं तयोरधः"।।**

**ब्राह्म तीर्थ** - अंगूठे की जड़ के नीचे।

**प्रजापति** - कनिष्ठिका अंगुली के मूल में

**दैव** - अंगुलियों के अग्रभाग में।

**पित्र** - अंगूठे और तर्जनी के मध्य में।

**केशान्त** - "केशान्तः षोडशे वर्षे ब्राह्मणस्य विधीयते।
राजन्यबन्धोर्द्वाविंशे वैश्यस्य द्व्यधिके ततः।

**ब्राह्मण- (16), क्षत्रिय- (22), वैश्य- (24)**

**अध्यापन योग्य शिष्य-**

"आचार्यपुत्रः शुश्रूषुर्ज्ञानदो धार्मिकः शुचिः।
आप्तः शक्तोऽर्थदः साधुः स्वोऽध्याया दश धर्मतः"।।

**धर्म मान्यता के स्थान, मान्यस्थान-**

"वित्तं बन्धुर्वयः कर्म विद्या भवति पञ्चमी
एतानि मान्यस्थानानि गरीयो यद्यदुत्तरम्"।।

**धन- बन्धु- आयु- कर्म- विद्या = (पाँच)**

**आचार्य** - **"उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद् द्विजः
सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्यं प्रचक्षते"।।**

जो अपने शिष्य का उपनयन करके उसे 'साङ्गवेद' पढ़ाता है वह 'आचार्य' कहलाता है ।

**उपाध्याय** - **"एकदेशं तु वेदस्य वेदाङ्गान्यपि वा पुनः
योऽध्यापयति वृत्यर्थमुपाध्यायः स उच्यते"।।**

जो ब्राह्मण वेद या उसके अङ्गों को जीविका के लिए पढ़ाता है, वह 'उपाध्याय' कहलाता है ॥

**गुरू-** **"निषेकादीनि कर्माणि यः करोति यथाविधि
सम्भावयति चान्नेन स विप्रो गुरुरुच्यते"।।**

जो गर्भाधान आदि संस्कार विधि से करता है और अन्न से पोषण करता है, वह गुरु कहलाता है।

**उपनयन संस्कारे राजदण्ड -**

**"केशान्तिको ब्राह्मणस्य दण्डः कार्यः प्रमाणतः।
ललाटसंमितो राज्ञः स्यात्तु नासान्तिको विशः"।**

**ब्राह्मण** - केशतक, **क्षत्रिय** - मस्तक तक, **वैश्य** - नासिका तक,

**संस्कार -**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मनु | - | (16), | गौतम | - | (40), |
| व्यास | - | (16), | अंगिरा | - | (25) |
| वैश्वानस | - | (18), | | | |

"अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम्
दुदोह यज्ञसिद्ध्यर्थम् ऋग्यजुः सामलक्षणम्"।।

**सृष्ट्युत्पत्ति-**

"मनः सृष्टिं विकुरुते चोद्यमानं सिसृक्षया
आकाशं जायते तस्मात्तस्य शब्दं गुणं विदुः।।"

**वस्त्र धारण-**

**ब्रह्मचारी** - काला मृग,

**क्षत्रिय** - बकरा सन,

**वैश्य** - रेशम और उन के वस्त्र धारण करें।

**मेखला-**

मौञ्जी त्रिवृत्समा श्लक्ष्णा कार्या विप्रस्य मेखला।
क्षत्रियस्य तु मौर्वीज्या वैश्यस्य शणतान्तवी ॥
मुञ्जालाभे तु कर्तव्याः कुशाश्मन्तकबल्वजैः।
त्रिवृता ग्रन्थिनैकेन त्रिभिः पञ्चभिरेव वा ॥

**ब्राह्मण** - मूंज की, तीन लड़ की चिकनी।

**क्षत्रिय** - मौर्वी (जिससे धनुष की प्रत्यञ्चा बनती है।)
**वैश्य** - शणतान्तवी (सन के सूत की)

**यज्ञोपवीत-**

**कार्पासमुपवीतं स्याद्विप्रस्योर्ध्ववृतं त्रिवृत्।**
**शणसूत्रमयं राज्ञो वैश्यस्याविज सौत्रिकम्॥**

**ब्राह्मण** - कपास के सूत का,
**क्षत्रिय** - सन के सूत का,
**वैश्य**- भेड़ की सन के सूत का।
**दण्ड** - बेल या नक, बढ़ या खैर, पीलू या गूलर।

**दण्ड धारणविधि-**

"ब्राह्मणो बैल्वपालाशो क्षत्रियौ वाटखादिरौ
पैलवौदुम्बरो वैश्यो दण्डानर्हन्ति धर्मतः"।।

**भोजनविधि-**

"आयुष्यं प्राङ्मुखे भुङ्क्ते यशसं दक्षिणमुखः।
श्रियं प्रत्यम्मुखो भुङ्क्ते ऋतं भुङ्क्ते ह्दन्मुखः"।।

**आचमन जल परिमाण-**

**ब्राह्मण** - हृदय तक,
**क्षत्रिय** - कण्ठ तक,
**वैश्य** - मुख तक,
**शूद्र** - होंठ तक।

## ॥सप्तम अध्याय॥

**राजा-**

**"इन्द्रानिलयमार्काणामग्निश्च वरुणस्य च।**
**चन्द्रवित्तशयोश्चैव मात्रा निर्हत्य शाश्वतीः"।।**

1. इन्द्र, 2. वायु,
3. यम, 4. सूर्य,
5. अग्नि, 6. वरुण,
7. चन्द्रमा 8. कुबेर

इन दिग्पालों के नित्य अंश से ईश्वर ने राजा को बनाया है।

**काम से उत्पन्न (10) दोष-**

**"मृगयाऽक्षो दिवा स्वप्नः परिवादः स्त्रियो मदः।**
**तौर्यत्रिकं वृथाट्या च कामजो दशको गणः"।**

मृगया, जुआ, दिन में सोना, पराया दोष कहना, स्त्रियों में आसक्ति, मद्यपान, (तौर्यत्रिकं = बजाना, नाचना, गाना,) वृथा घूमना।

**क्रोध से उत्पन्न 8 दोष-**

**"पैशुन्यं साहसं द्रोहः ईर्ष्यासूयार्थदूषणम्।**
**वाग्दण्डजं च पारुष्यं क्रोधजोऽपि गणोष्टकः"।।**

चुगली, दुःसाहस, द्रोह, ईर्ष्या, (असूया - गुणों में दोषारोपण करना), दूसरे की वस्तु हरना, कठोर वचन बोलना, अनुचित दंड देना।
इन दोनों गणों का मूल कारण **"लोभ"** है।

**षट्दुर्ग -**

1. धनुर्दुर्ग, 2. महीदुर्ग,
3. जलदुर्ग, 4. वृक्षदुर्ग (वार्क्षदुर्ग),
5. नृदुर्ग, 6.गिरिदुर्ग

इनमें से सबसे श्रेष्ठ **'पर्वतदुर्ग'** है।

**षड्गुण-**

**"सन्धिं च विग्रहं चैव यानमासनमेव च।**
**द्वैधीभावं संश्रयं च षड्गुणांश्चिन्तयेत्सदा।।**

राजा को धार्मिक पण्डित और ब्राह्मण से **सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैध,** आश्रय, इन विषयों की सलाह लेनी चाहिए।

**राजा के अङ्ग-**

मनु ने भी राज्य के सात अंग माने है-
1. राजा, 2. अमात्य,
3. पुर, 4. कोष,
5. दण्ड, 6. मित्र,
7. बल ।

**मन्त्री-**

वंशपरंपरागत शास्त्रविद शूर शास्त्रविद्या में निपुण, कुलीन परीक्षित (7-8) प्रकार के मन्त्री राजा नियत करे।

**दण्डोत्पत्ति –**

राजा के हित के लिए प्राणियों की रक्षा के लिए धर्मरूप दण्ड उत्पन्न किया।

**"ब्रह्मतोजोमयं दण्डमसृजत्पूर्वमीश्वरः"।।**

**दण्ड -**

दण्ड तीन प्रकार का होता है –
**1. श्यामवर्ण 2. लोहिताक्ष 3. पापहा,**
चारों आश्रमों के धर्म का प्रतिभू =दण्ड।

**"स राजा पुरुषो दण्डः स नेता शासिता च सः**
**चतुर्णा माश्रमाणां च धर्मस्य प्रतिभूः स्मृतः"।।**

**व्यूह - (6)**

1. दण्डव्यूह 2. शकटव्यूह
3. वराहव्यूह 4. मकरव्यूह
5. सूचीव्यूह 6. गरुड़व्यूह।

**राजा की प्रशंसा तथा प्रभाव -**

"सोऽग्निर्भवति वायुश्च सोऽर्कः सोमः स धर्मराट्।

स कुबेरः स वरुणः स महेन्द्रः प्रभावतः" ।।

**विवादरहित नष्ट राजा-**

**वेन, नहुष, सुदास, पैजवन, सुमुख, निमि**।काम से उत्पन्न व्यसनों की आसक्ति से राजा धर्म,अर्थ, से रहित हो जाता है, क्रोध से उत्पन्न होने वाले व्यसनों में से अपने शरीर से वियुक्त होता है।

**अतिदुःख व्यसन-**

1. मद्य पीना 2. जुआ खेलना
3. स्त्रियों में आसक्ति 4. शिकार खेलना।

**दूत-** "दूतं चैव प्रकुर्वीत सर्वशास्त्रविशारदम्।
इंगिताकारचेष्टज्ञं शुचिं दक्षं कुलोद्गतम्" ।।

दूत के गुण होते हैं- (8)

**राजदूत-** "अनुरक्तः शुचिर्दक्षः स्मृतिमान्देशकालवित्
वपुष्मान्वीतभीर्वाग्मी दूतो राज्ञः प्रशस्यते" ।।

**राजा के गुप्तचर- (5)**

1. कापटिक 2. उदासीन
3. गृहपति 4. वैदेहक
5. तापस।

**दशवर्षोऽपि ब्राह्मणः क्षत्रियादिभिः पितृदेव वन्द्यः-**

"ब्राह्मणं दशवर्षं तु शतवर्षं तु भूमिपम्
पित्रापुत्रौ विज्ञानीयाद् ब्राह्मणस्तु तयोः पिता" ।।

**माता-पिता-** "य आवृणोत्यवितथं ब्रह्मणा श्रवणावुभौ
स माता स पिता ज्ञेयस्तं न द्रुह्येत्कदाचन" ।।

**त्रिवर्ग** - धर्म, अर्थ, काम।

**शत्रुगुण -** "प्राज्ञं कुलीनं शूरं च दक्षं दातारमेव च।
कृतज्ञं धृतिमन्तं च कष्टमाहुररि बुधाः" ।।

**उदासीन राजा के गुण-**

"आर्यता पुरुषज्ञानं शौर्यंकरुणवेदिता
स्थौललक्ष्यं च सततमुदासीनगुणोदयः" ।।

आर्यता - (साधुत्व)

**वेदों की सर्वज्ञानमयता-**

"यः कश्चितत्कस्यचिद्धर्मो मनुना परिकीर्तितः
स सर्वोऽभिहितो वेदे सर्वज्ञानमयो हि सः ।। (2.7)

सर्वज्ञानमय- वेद

## मनुस्मृति के प्रमुख अंश-

- मनुस्मृति में चार प्रकार के शरीरों का वर्णन है –
  **1. जरायुज, 2. अण्डज , 3. स्वेदज 4. उद्भिज।**
- **अक्षय निधि -** वेदपाठी ब्राह्मणों को धन्य, दान देना अक्षय निधि कहा गया है।
- **सामदण्ड प्रशंसा -** पण्डित लोग चारों उपायों में साम तथा दण्ड की प्रशंसा करते हैं।
- मनुओं के नाम – **सात,**
- ब्राह्मण के कर्म – **छः,**
- क्षत्रिय के कर्म – पाँच,
- वैश्य के कर्म – **सात,**
- शूद्र के कर्म – **एक,**
- मनु द्वारा वर्णित संस्कार संख्या – 16,
- ब्राह्मण के लिए उपनयन का समय – **8 वर्ष।**
- क्षत्रिय के लिए उपनयन का समय – **11 वर्ष।**
- वैश्य के लिए उपनयन का समय – **12 वर्ष।**
- ब्राह्मण के लिए केशान्त का समय – **16 वर्ष।**
- क्षत्रिय के लिए केशान्त का समय – **22 वर्ष।**
- वैश्य के लिए केशान्त का समय – **24 वर्ष।**
- नामकरण संस्कार का समय – **दसवें अथवा बारहवें दिन में।**
- निष्क्रमण संस्कार का समय – **चतुर्थ मास।**
- अन्नप्राशन संस्कार का समय – **षष्ठ मास।**
- चूड़ाकर्म संस्कार का समय – **प्रथम या तृतीय वर्ष।**
- ईश्वर ने दश दिग्पालों के नित्य अंश से राजा को बनाया है।
- काम से उत्पन्न दोष – **दश।**
- क्रोध से उत्पन्न दोष – **आठ।**
- राजा के अङ्ग – **सात।**
- दुर्ग के प्रकार – **छः।**
- राजा के मन्त्री की संख्या – **सात, आठ।**
- दण्ड के प्रकार – **तीन।**
- व्यूह के प्रकार - **छः।**
- अतिदुःख व्यसन के प्रकार – **चार।**
- दूत के गुण होते हैं - **आठ।**
- धर्म के उपादान प्रमाण – (5),
- शील के भेद – (13)
- राजा के गुप्तचरों की संख्या – **पांच।**
- **प्रकृति प्रकार -** राजमण्डल की सारी (12) प्रकृतियां है। ये प्रत्येक फिर से 36 भेद की होती हैं।
- सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैधीभाव, संशय इनके दो-दो प्रकार हैं।
- **पाकयज्ञ- (4),**
  **1. वैश्वदेव 2. बलिकर्म 3. नित्यश्राद्ध 4. अतिथिपूजन।**
- राजा के कर्म – (8)
- **मनु ने धर्म के साक्षात्** 4 लक्षण **बताएं है-**

1 वेद 2 स्मृति 3 सदाचार 4 आत्माभिरुचि।

- **विवाह-**

  मनु के अनुसार 8 प्रकार के विवाह होते हैं-

  1. ब्राह्मविवाह, 2. दैवविवाह,
  3. आर्षविवाह, 4. प्राजापत्यविवाह,
  5. आसुरविवाह, 6. गान्धर्वविवाह,
  7. राक्षसविवाह 8. पैशाचविवाह

  इसमें प्रथम 4 उत्तम व अगले 4 निम्नकोटि के माने जाते हैं।

- **राजा के लिए कुशलप्रशासन हेतु मनु ने 4 उपाय बतलाए-**

  1. साम, 2. दाम,
  3. दण्ड, 4. भेद'।

## प्रमुख सूक्तियां-

- श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः। (द्वितीय अध्याय)
- सर्वतेजमयो हि सः (7) राजा। (सः- राजा)
  "आचाराद्विच्युतो विप्रो न वेदफलमश्नुते"।
- "वेदोऽखिलो धर्ममूलं स्मृतिशीले च तद्विदाम्
  आचारश्चैव साधूनामात्मनस्तुष्टिरेव च"।। (2.6)
- "तं राजा प्रणयन् सम्यक् त्रिवर्गेणाभिवर्तते"।
  (त्रिवर्ग - धर्म, अर्थ, काम।)
- धर्मो रक्षति रक्षतः- (अ.8)
- यथा षण्ढोऽफलः स्त्रीषु यथा गौर्गवि चाफला।
  यथा चाज्ञेऽफलं दानं तथा विप्रोऽनृचोऽफला॥
- यथा काष्ठमयो हस्ती यथा चर्ममयो मृगः।
  यश्च विप्रोऽनधीयानस्त्रयस्तेनामविभ्रति॥
- आचार्यो ब्रह्मणो मूर्तिः पिता मूर्तिः प्रजापतेः।
  माता पृथिव्या मूर्तिस्तु भ्राता स्वो मूर्तिरात्मनः॥
- पिता वै गार्हपत्योऽग्निर्माताऽग्निर्दक्षिणः स्मृतः।
  गुरुरावहनीयस्तु साऽग्निर्त्रेतागरीयसी॥
- उत्पत्तिरेव विप्रस्य मूर्तिधर्मस्य शाश्वती।
  स हि धर्मार्थमुत्पन्नो ब्रह्मभूयाय कल्पते॥
- वेदप्रदानादाचार्यं पितरं परिचक्षते॥
- वेदमेव सदाऽभ्यस्येत् तपस्तप्यन् द्विजोत्तमः।
- वेदाभ्यासो हि विप्रस्य तपः परमिहोच्यते।। (मनु.2.166)
- योऽनधीत्य द्विजो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम्।
- स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशु गच्छति सान्वयः।। (मनु.2.168)
- सर्वेषां तु स नामानि, कर्मणि च पृथक् पृथक्।
- वेदशब्देभ्य एवादौ, पृथक् संस्थाश्च निर्ममे।। (मनु.1.21)

## मनुस्मृति की टीकाएं-

| | | |
|---|---|---|
| (1) मेधातिथि | - | भाष्य, |
| (2) कुल्लूक भट्ट | - | मन्वर्थमुक्तावली टीका, |
| (3) सर्वज्ञनारायण | - | मन्वर्थविवृत्ति टीका, |
| (4) राघवानन्द | - | मन्वर्थचंद्रिका टीका, |
| (5) नंदन कृत | - | नंदिनी टीका, |
| (6) गोविन्दराज | - | मन्वाशयानसारिणी टीका। |
| (7) रामचन्द्र | - | मनुव्याख्या |
| (8) भारुचि | - | मनुशास्त्रविवरण |

# ॥याज्ञवल्क्य स्मृति॥

## परिचय-

**याज्ञवल्क्य स्मृति** धर्मशास्त्र परम्पंरा का एक हिन्दू **धर्मशास्त्र** का ग्रंथ (स्मृति) है। याज्ञवल्क्य स्मृति को अपने तरह की सबसे अच्छी एवं व्यवस्थित रचना माना जाता है। इसकी विषय-निरूपण-पद्धति अत्यंत सुग्रन्थित है। इसपर विरचित 'मिताक्षरा'टीका हिंदू धर्मशास्त्र के विषय में भारतीय न्यायालयों में प्रमाण मानी जाती रही है। इसके श्लोक अनुष्टुप छंद में हैं - इसी छंद में गीता, वाल्मीकि रामायण और मनुस्मृति लिखी गई है। इसी विषय (यानि धर्मशास्त्र ) पर मनुस्मृति को आधुनिक भारत में अधिक मान्यता मिली है। इसमें आचरण, व्यवहार और प्रायश्चित के तीन अलग अलग भाग हैं। याज्ञवल्क्य स्मृति में ही सर्वप्रथम महिलाओं के सम्पत्ति के अधिकार का प्रयोग किया गया इस स्मृति में 1003 श्लोक हैं। इसपर **'विश्वरूपकृत' 'बालक्रीड़ा'** (800-825), **'अपरार्क' कृत 'याज्ञवल्कीय धर्मशास्त्र निबंध'** (12वीं शती) और **'विज्ञानेश्वरकृत' 'मिताक्षरा'** (1070-1100) टीकाएँ प्रसिद्ध हैं। 'काणे'का मत है कि इसकी रचना लगभग विक्रम पूर्व पहली शती से लेकर तीसरी शती के बीच में हुई। स्मृति के अंत:साक्ष्य इसमें प्रमाण है। इस स्मृति का संबंध शुक्ल यजुर्वेद की परंपरा से ही था। जिस तरह मानव धर्मशास्त्र की रचना प्राचीन धर्मसूत्र युग की सामग्री से हुई, ऐसे ही याज्ञवल्क्य स्मृति में भी प्राचीन सामग्री का उपयोग करते हुए नयी सामग्री को भी स्थान दिया गया। कौटिल्य अर्थशास्त्र की सामग्री से भी याज्ञवल्क्य के अर्थशास्त्र का विशेष साम्य पाया जाता है।

## याज्ञवल्क्य स्मृति में तीन कांड (अध्याय) हैं-

**(1) आचारकाण्ड - इसमें (तेरह) प्रकरण हैं।**

उपोद्घात-प्रकरणम्, ब्रह्मचारिप्रकरणम्, विवाह-प्रकरणम्, वर्णजातिविवेक-प्रकरम्, गृहस्थ-प्रकरणम्, स्नातवह-प्रकरणम्, भक्ष्याभक्ष्य-प्रकरणम्, द्रव्यशुद्धप्रकरणम्, दान-प्रकरणम्, श्राद्ध-प्रकरणम्, गणपति कल्पप्रकरणम्, ग्रहशान्ति-प्रकरणम्, राजधर्म-प्रकरणम्।

**(2) व्यवहारकाण्ड - इसमें (पचीस) प्रकरण हैं।**

व्यवहाराध्यायेसाधाराव्यवहारमातृका,ऋणादानो-पनिधि-साक्षी-लेख्य-दिव्य-दायविभाग-सीमाविवाद-स्वामिपालविवाद-अस्वामिविक्रय-दत्ताप्रदानिक क्रीतानुशया अभ्युपेत्याशुश्रूषा-संविदव्यतिक्रम्-वेतनादानद्यूत समाह्वय-वाक् पारुष्य-दण्डपारुष्य-साहसविक्रीयासम्प्रदानसम्भूयसमुत्थान-स्तेय-स्त्रीसंग्रहण-प्रकरणानि॥

**(3) प्रायश्चितकाण्ड - इसमें (छः) प्रकरण हैं।**
शौचप्रकरणम्, आपद्धर्मप्रकरणम्, वानप्रस्थप्रकरणम्, यति-धर्मप्रकरणम्, प्रायश्चित्त-प्रकरणम्, प्रकीर्ण-प्रयश्चित्तानि।

**याज्ञवल्क्यस्मृति का प्रमुख विवरण-**
**रचयिता** - याज्ञवल्क्य
**गुरु** - वैशम्पायन
**पिता** - वाजसन (देवरात)
यह तीन भागों में विभक्त है-
1. **आचाराध्याय**- (13) प्रकरण=चौदह विद्याएं,धर्मोपादान, आचार के 10 सिद्धान्त आदि
2. **व्यवहाराध्याय**- (25) प्रकरण
3. **प्रायश्चित्ताध्याय**- (6) प्रकरण आपद्धर्म =यतिधर्म, प्रायश्चित्तादि।

व्यवहाराध्याय याज्ञवल्क्यस्मृति का है (हृदय)।
वि+अव+हार = **व्यवहार**। **वि** = नाना, **अव** = सन्देहार्थ,
**हार** = हटाना।
व्यवहार वह है जो अनेक सन्देहों को दूर करता है-

**"विनानार्थेऽव सन्देहे हरणं हार उच्यते**
**नानासन्देहहरणाद् व्यवहार इति स्मृतः"।।**

सर्वप्रथम मनु ने (18) व्यवहारपदों को गिनाया है।
याज्ञवल्क्य ने (20) व्यवहारपदों की गणना की है।
कौटिल्य ने (16) व्यवहारपदों की गणना की है।
नारद ने (18) व्यवहारपदों की गणना की है।
बृहस्पति ने (19) व्यवहारपदों की गणना की है।
व्यवहारपदों में की कल्पना से व्यवहार वर्णित होता है। (चतुरंश)
**(1) भाषापाद (2) उत्तरपाद (3) क्रियापाद (4) साध्यसिद्धिपाद।**
विश्वरूप के अनुसार याज्ञवल्क्यस्मृति में =1003 श्लोक,
विज्ञानेश्वर के मत में =1009 श्लोक,
विज्ञानेश्वर ने मिताक्षरा में धर्म का 6 प्रकार से विभाजन किया हैं-

(1) **वर्णधर्म** (2) **आश्रमधर्म**
(3) **वर्णाश्रमधर्म** (4) **गुणधर्म**
(5) **निमित्तधर्म** (6) **साधारणधर्म।**

कौटिल्य आदि ने 'व्यवहारपद' के स्थान पर 'विवादपद' का प्रयोग किया है। मनु ने 'पद' का अर्थ विषय न करके 'स्थान' किया है।

## ॥व्यवहाराध्याय॥

**प्रकरण- 25**
(1)साधारणव्यवहारमातृकप्रकरणम् (2)असाधारणव्यवहारमातृकप्रकरणम्
(3) ऋणादानप्रकरणम्
(4) उपनिधिप्रकरणम्
(5) साक्षिप्रकरणम्
(6) लेख्यप्रकरणम्
(7) दिव्यप्रकरणम्
(8) दायविभागप्रकरणम्
(9) सीमाविवादप्रकरणम्
(10) स्वामिपालविवादप्रकरणम्
(11) स्वामिविक्रयप्रकरणम्
(12) दत्ताप्रदानिकप्रकरणम्
(13) क्रीतानुशयप्रकरणम्
(14) अभ्युपेत्याशुश्रूषाप्रकरणम्
(15) संविद्व्यतिक्रमप्रकरणम्
(16) वेतनादानप्रकरणम्
(17) द्यूतसमाह्वयप्रकरणम्
(18) वाक्पारुष्यप्रकरणम्
(19) दण्डपारुष्यप्रकरणम्
(20) साहसप्रकरणम्
(21) विक्रीयासंप्रदानप्रकरणम्
(22) संभूयसमुत्थानप्रकरणम्
(23) स्तेयप्रकरणम्
(24) स्त्रीसंग्रहणप्रकरणम्
(25) प्रकीर्णप्रकरणम्।

### ॥साधारणव्यवहारमातृकप्रकरणम्॥

**व्यवहारान्नृपः पश्येद्विद्वद्भिर्ब्राह्मणैः सह।**
**धर्मशास्त्रानुसारेण क्रोधलोभविवर्जितः।।**

विद्वान ब्राह्मणों के साथ क्रोध और लोभ को छोड़कर धर्मशास्त्र के अनुसार व्यवहारों को राजा देखें।

**व्यवहार-** "अन्यविरोधेन **स्वात्मसंबन्धितया** कथनं **व्यवहारः**"।।

**सभासद-** श्रुताध्ययनसम्पन्ना **धर्मज्ञाः** सत्यवादिनः,
राज्ञा 'सभासदः **कार्या रिपौ मित्रे च ये समाः**।
वेद और मीमांसा आदि पढ़े हो, धर्म जाने, सच बोले और जो शत्रु और मित्र को बराबर माने राजा को ऐसे सभासदों की नियुक्ति करनी चाहिए।

**व्यवहारविषय-** स्मृत्याचारव्यपेतेन मार्गेणाऽऽधर्षितः **परैः**,
आवेदयति **चेद्राज्ञे** व्यवहारपदं हि तत्।।
धर्मशास्त्र और सदाचार के विरुद्ध रीति से दूसरे में पीडित होकर यदि राजा को निवेदन करें तो वही व्यवहारपद कहलाता है।

**व्यवहार दो प्रकार-** (1) शङ्काभियोग (2) तत्वाभियोग
**तत्वाभियोग दो प्रकार**-(1) प्रतिषेधात्मक (2) विध्यात्मक
**व्यवहार के चार पाद- 'चतुष्पाद्व्यवहारोऽयं विवादेषूपदर्शितः'।।**
(1) भाषापाद (2) उत्तरपाद (3) क्रियापाद (4) साध्यसिद्धिपाद।

**अपश्यता कार्यवशाद्व्यवहारान्नृपेण तु**
**सभ्यैः सह नियोक्तव्यो ब्राह्मणः सर्वधर्मात्।।**

किसी कार्यवश होकर राजा अपने आप व्यवहार न देख सके तो सभासदों के सहित सब धर्म जानने वाले ब्राह्मण को सभासदों के साथ नियुक्त करें ।

**शोधितपत्ररूढ़ि पूर्वपक्षे किं कर्तव्य-**

**श्रुतार्थस्योत्तर लेख्यं पूर्वावेदकसंनिधौ।**
**ततोऽर्थी लेखयेत्सद्यः प्रतिज्ञातार्थ साधनम्।।**

प्रत्यर्थी ने जो बात सुनी हो उसका उत्तर वह अर्थी के सामने लिखावे तब अपने निवेदन के सिद्धि करने वाली जो बातें हो उन्हे अर्थी झटपट लिखावे ।

**आसेधलक्षणम्-** वक्तव्येर्थे ह्यतिष्ठन्तमुत्क्रामन्तं च तद्वचः
**आसेधयेद्विवादार्थी यावदाह्वानदर्शनम्।।**

**आसेधश्चतुर्विधः-**
(1) स्थानसेधः (2) कालकृतः (3) प्रवासात् (4) कर्मणः।
**हीनः पञ्चविधः- (नारद)**
(1) अन्यवादी (2) क्रियाद्वेषी (3) नोपस्थाता (4) आहूत (5) प्रपलायी।

## ॥असाधारणव्यवहारमातृकाप्रकरणम्॥

**प्रत्यभियोगः**-अभियोगमनिस्तीर्य नैनं प्रत्यभियोजयेत्।
कुर्यात्प्रत्यभियोगं च कलहे साहसेषु च।

**मिथ्याभियोगीद्विगुणमभियोगाद्धनं वहेत्।** मिथ्या अभियोग लगाने वाला उस धन का दुगुना धन दण्डस्वरूप वहन करे।
ग्रहीतवेतनम्- **द्विगुणमाहवेत्।**

**दुष्टलक्षणम् -** **देशाद्देशान्तरं याति सृक्किणी परिलेढि च।**
**ललाटं स्विद्यते चास्य मुखं वैवर्ण्यमेति च।।**
परिशुष्यत्स्खलद्वाक्यो विरुद्धं बहु भाषते
**वाक्चक्षुः पूजयति नो तथौष्ठौ निर्भुजत्यपि।।**
**स्वभावाद्विकृतिं गच्छेन्मनोवाक्कायकर्मभिः**
**अभियोगेऽथ साक्ष्ये वा दुष्टः स परिकीर्तितः।।**

जो इधर-उधर घूमे, जो व्यर्थ में अधिक बोले, जिसके ललाट में पसीना होता हो मुंह का रंग बदल गया हो, बात करने में मुंह सूखता जाए, जो अपनी बातों के विरुद्ध बात करता हो, सामने न देखे, बराबर बात न कहे, होंठ चाटा करे, मन वाणी और कर्म से अपने आप जो और का और हो गया हो ये सब अभिप्रयोग और साक्ष्य दुष्ट व्यक्ति के हैं।
अभियोग और साक्ष्य में दोष के रूप में गिने जाते हैं- **कर्मविकृति, वाग्विकृति, मनोविकृति।**

**स्मृतियों के विरोध होने पर निर्णय प्रकारः-**

**स्मृत्योर्विरोधे न्यायस्तु बलवान् व्यवहारतः।**
**अर्थशास्त्रस्तु बलवद्धर्मशास्त्रमिति स्थितिः।।**

स्मृतियों के विरोध में न्याय बलवान होता हैं तथा अर्थशास्त्र से बलवान धर्मशास्त्र में होता है ।

**मानुष प्रमाणभेदाः- "प्रमीयते परिच्छिद्यतेऽनेनेति प्रमाणं"।**
**प्रमाण के तीन प्रकार-**

प्रमाणं लिखितं भुक्तिः साक्षिणश्चेति कीर्तितम्।
एषामन्यतमाभावे दिव्यान्यतममुच्यते।।




(भुक्तिः=उपभोगः)
**शासनमुक्तलक्षणम्**-वक्ष्यमाणलक्षणम्।

**प्रमाणबलाबलविचारः- सर्वेष्वर्थविवादेषु बलवत्युत्तरा क्रिया।**
(सभी प्रकार के धन के विवाद में उत्तर किया प्रबल होती है।)
**अपवाद- आधौप्रतिग्रहेक्रीते पूर्वा तु बलवत्तरा।**
पूर्व की तीन पीढ़ी-(प्रपितामह, पितामह, पिता) आधि-बंधन, बंधन, दान, क्रय, में पूर्व कार्य प्रबल होता है।
**भोगप्रमाण- आगमोऽभ्यधिको भोगाद्विना पूर्वक्रमागतात्।**
इस बिना पूर्व की तीन पीढ़ी के क्रम के भोग से आगम बलवान् होता (लेख) है।

**स्वीकारः त्रिविधः** – (1) मानस (2) वाचिक (3) कायिक

**असिद्धव्यवहारः-** मत्तोन्मत्तार्तवयसंनिबालभीतादियोजितः,
असंबद्धकृतश्चैव व्यवहारो न सिद्ध्यति।।

**निधिप्राप्तौ निर्णयप्रकार-**

**राजा लब्ध्वा निधिं दद्याद्द्विजेभ्योऽर्धं द्विजः पुनः**
**विद्वानशेषमादधात्स सर्वस्य प्रभुर्यतः।।**

राजा निधि प्राप्त करे तो आधा धन ब्राह्मण को दें, यदि ब्राह्मण धन प्राप्त करे और वो विद्वान हो तो वह सम्पूर्ण धन को खुद रख ले क्योंकि वह सबका प्रभु है ।

**इतरेण निधी लब्धे राजा षष्ठांशमाहरेत्।**
**अनिवेदितविज्ञातो दाप्यस्तं दण्डमेव च।।**

यदि कोई अन्य निधि प्राप्त करता है तो राजा उसे षष्ठांश देकर शेष खुद रख ले, और जो निधि प्राप्त कर राजा को न बताए तो राजा सम्पूर्ण निधि लेकर इच्छानुसार दण्ड दे ।

अधि- चल सम्पत्ति के विषय में 'न्यास-धरोहर' या 'अचल' सम्पत्ति के विषय में 'आधि' के प्रकार- 4, (1) **जंगम** (2) **स्थावर** (3) **गोप्य** (4) **भोग्य,**
आधि के अन्य प्रकार-2, (1) **चरित्रबन्धक** (2) **सत्यंकार।**

## ॥ऋणादानप्रकरणम् ॥

ऋणदान सप्त प्रकार का होता है ।
**अधर्मणविषये** (ऋणदाता) - (5) **उत्तमर्णविषये** (ऋणी)- (2)
**चक्रवृद्धिकार्यकादिवृद्धिप्रकाराः-(ब्याज)**

**उत्तमऋणदानविधि-**

**अशीतिभागो वृद्धिः स्यान्मासि मासि सबन्धके**
**वर्णक्रमाच्छतं द्वित्रिचतुष्पञ्चकमन्यथा।।**

बन्धक रखे जाने पर प्रत्येक मास में (80) वां भाग ब्याज होता है।
बन्धक न होने पर वर्णक्रम ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र क्रम से, 2,3,4,5 प्रतिशत वृद्धि होती है।

**गृहीतविशेषेण प्रकारान्तरवृद्धिः-**

**'कान्तारगास्तु दशकं सामुद्रा विशकं शतम्।'**

जो सूद पर धन लेकर जंगल में जाए उनसे- (10) प्रतिशत।
जो समुद्र में जाए उससे- (20) प्रतिशत॥
**द्रव्यविशेषेण वृद्धिविशेष- "सन्ततिस्तु पशुस्त्रीणां"।** पशु और स्त्री का ब्याज उनकी सन्तान है।
**प्रयुक्तस्य द्रव्यस्य चिरकालावस्थितवृद्धि- "रसस्याष्टगुणा परा"।** (तेल आदि पर) आठ गुना ब्याज ।
**वस्त्रधान्यादीनां वृद्धिः- "वस्त्रधान्यहिरण्यानां चतुस्त्रिद्विगुणा परा"।**
**वस्त्र** = 4 गुना ब्याज
**धान्य** = 3 गुना ब्याज
**स्वर्ण** = 2 गुना ब्याज

**ऋण से वृद्धि** = ब्याज या सूद के चार प्रकार कहे गये हैं।
(1) **कारिता** - ऋणदाता द्वारा निश्चित की जाती है।
(2) **कालिका** - प्रतिमास दी जाने वाली वृद्धि।
(3) **कायिका**- प्रतिदिन दी जाने वाली।
(4) **चक्रवृद्धि** - जो ब्याज पर भी लगती है।

## ॥उपनिधिप्रकरणम् ॥

प्रतिभूलग्नक का अर्थ है/- औपनिधिक वा जामिन। प्रतिभू में तीन व्यक्ति आते हैं-
(1) **ऋणदाता** (2) **ऋणी** (3) **जामिन**(विश्वास दिलाने वाला।)
**उपनिधिद्रव्यलक्षणम्-**

वासनस्थमनाख्याय हस्तेऽन्यस्य यदर्प्यते
द्रव्यं तदौपनिधिकं प्रतिदेयं तथैव तत्।।

उपनिधिदानेऽपवादः-

**न दाप्योऽपहृतं तं तु राजदैविकतस्करैः।।**

यदि उपनिधि राजा दैव तथा तस्करों से चुरा लिया जाय तो **लौटाना** नहीं होता।

## ॥साक्षिप्रकरणम् ॥

साक्षी च साक्षाद्दर्शनाच्छ्रवणाच्च भवति। स द्विविधः- **कृतोऽकृतश्चेति**
कृत- पञ्चविध, अकृत- षड्विध। साक्षित्वेन निरुपितः कृतः। अनिरुपितोऽकृतः।
11 प्रकार के साक्षी।
**तेऽपि साक्षिणः कीदृशाः कियन्तश्च-**
सभी जाति तथा वर्ण के लिये। कम से कम (3) साक्षी।
**साक्षी के सम्पूर्ण (8) गुण-**

**तपस्विनो दानशीलाः कुलीनाः सत्यवादिनः**
**धर्मप्रधाना ऋजवः पुत्रवन्तो धनान्विताः।**
**त्र्यवराः साक्षिणो ज्ञेयाः श्रौतस्मार्त क्रियापराः**
**यथाजाति यथावर्णं सर्वे सर्वेषु वा स्मृताः।।**

## ॥लेख्यप्रकरणम् ॥

लेख्य द्विविधं- (1) शासनं, (2) **जानपदं** चेति। शासनं निरुपित।। जानपदमभिधीयते। तच्च द्विविधं-स्वहस्तकृतमव्यकृतं चेति। स्वहस्तकृतमसाक्षिकं, अन्यकृतं ससाक्षिकम्।




## ॥दिव्यप्रकरणम् ॥

**दिव्यमातृका- 'तुलाग्न्यापो विषं कोशो दिव्यानीह विशुद्धये'।**
तुला, अग्नि, जल, विष और कोश विशुद्धि के लिये ये पांच दिव्य प्रयोग किये जाते हैं।
इस प्रकरण में - साधारणविधि, पूर्वाह्णादिकला, घटदिव्यप्रयोग, अग्निदिव्यविधिः, कर्तुस्याभिमन्त्रणम्, उदकदिव्यविधिः, विषदिव्यविधिः, कोषदिव्यविधिः, तण्डुलदिव्यविधिः, तप्तमाषविधिः, धर्माधर्माख्य विधिः, इत्यादि वर्णित हैं।

## ॥दायविभागप्रकरणम् ॥

दायो द्विविधः - (1) **अप्रतिबन्धः** (2) **सप्रतिबन्धः।**
(1) **अप्रतिबन्धोदायः**- "तत्र पुत्राणां पौत्राणां च पुत्रत्वेन पौत्रत्वेन च पितृधनं पितामह धनं च सर्वं भवतीत्यप्रतिबन्धो दायः"।

(2) **सप्रतिबन्धो दायः**:- "पितृव्य भ्रात्रादीनां तु पुत्राभावे स्वाम्यभावे च स्वं भवतीति सप्रतिबन्धो दायः"।।

पितुरिच्छा **विभागो** द्विधा दर्शितः- **(1) समो (2) विषमश्च।**

**समविभाग-**

**यदि कुर्यात्समानंशान् पत्न्यः कार्या समांशिकाः।**
**न दत्तं स्त्रीधनं यासां भर्त्रा वा श्वशुरेण वा।।**

यदि पिता पुत्रों में समान हिस्सा करे तो उन पत्नियों को समान भाग दे जिनके श्वशुर या पति द्वारा स्त्री-धन नहीं मिला है।

**विभागलक्षणम्**- "विभागो नाम द्रव्यसमुदायविषयाणामनेकस्वाम्यानां तदेकदेशेषु व्यवस्थापनम्"।

**विभाग-** विभागं चेत्पिता कुर्यादिच्छदाविभजेत्सुतान्
ज्येष्ठं वा श्रेष्ठभागेन सर्वे वां स्युः समांशिनः।।

**असंस्कृतभ्रातृसंस्कार करण विषये-**

असंस्कृतासु संस्कार्या भ्रातृभिः पूर्वसंस्कृतैः।।

पिता की मृत्यु के बाद संस्कृत भाई असंस्कृत भाइयों का संस्कार करावे।

**भगिनीनां संस्कार विभागश्च-**

भगिन्यश्च निजादंशाद्दत्त्वांशं तु तुरीयकम्।।

भाई अपने अंश का चौथाई भाग देकर बहन का विवाह कराए।

**याज्ञवलक्य ने 12 प्रकार के पुत्रों का उल्लेख किया है-**

1. **औरस- "औरसो धर्मबीजः"**। (सगा पुत्र)
2. **पुत्रिका- "तत्समः पुत्रिकासुतः"**। (मातृहीन कन्या को ही अपना पुत्र मानना दूसरे पुत्र को गोद लेकर उसे अपना पुत्र मानना)
3. **क्षेत्रज- "क्षेत्रजः क्षेत्रजातस्तु सगोत्रेणेतरेण वा।** "(पत्नि के द्वारा स्वयं गोत्र के या देवर आदि से उत्पन्न किया हुआ पुत्र)
4. **गूढ़ज- "गृहे प्रच्छन्न उत्पन्ने गूढजस्तु सुतः स्मृतः"**। (घर में उत्पन्न निम्न से जिसके पिता को छिपाया गया हो)
5. **कानीन- "कानीनः कन्यकाजातो मातामहसुतो मतः"**।(कुमारी कन्या पिता घर जिस पुत्र को जन्म दे)
6. **पौनर्भव- "अक्षतायां क्षतायां वा जातः पौनर्भवः सुतः"**।(कोई विधवा या परित्यक्ता अपनी स्वेच्छा से अन्यपुरुष से उत्पन्न पुत्र,पूर्व में पुरुष से संसर्ग विवाहित पुत्र)।
7. **दत्तक – "दद्यान्माता पिता वा यं स पुत्रो दत्तको भवेत्"**। (अपने ही प्रियजनों को समर्पित पुत्र)
8. **क्रीत- "क्रीतश्च ताभ्यां विक्रीतः"**। (खरीदा हुआ पुत्र)
9. **कृत्रिम- "कृत्रिमः स्यात्स्वयंकृतः"**। (जो पुत्र माता पिता से विहीन होकर अपने आपको किसी को सौंपता है तो वह उस पुरुष के लिए स्वयंदत पुत्र होगा)
10. **स्वयंदत्त – "दत्तात्मा तु स्वयंदत्तो"**। (कोई पुत्रार्थी लोभवश किसी अन्य कारण से पुत्र बनाता है)
11. **सहोढज- "गर्भे भिन्नः सहोढजः"**।। (जो गर्भवती से विवाह करता है उससे उत्पन्न पुत्र)
12. **अपविद्ध- 'उत्सृष्टो गृह्यते यस्तु सोऽपविद्धो भवेत्सुतः'**।। (माता पिता द्वारा त्यक्त होने पर जो पुत्र स्वीकार किया जाता है।)

**स्त्रीधन के (6) प्रकार-**

**"पितृमातृपतिभ्रातृदत्तमध्यग्न्युपागतम्**
**आधिवेदनिकाद्यं च स्त्रीधनं परिकीर्तितम्"।।**

(1) पिता (2) माता (3) पति (4) भाई द्वारा दिया धन (5) विवाह के समय अग्नि के समीप प्राप्त (6) दूसरा विवाह करते समय।

1. **आधिवेदनिक** - पति द्वारा अन्य स्त्री से विवाह के समय प्राप्त।
2. **अध्यग्नि** - अग्नि के समक्ष दिया गया धन।
3. **अन्वाधेयक**- माता-पिता के बन्धुओं से प्राप्त विवाहोपरान्त या पतिकुल के बन्धुजनों से प्राप्त ।
4. **अधिआवहनिक**- पति के घर जाते समय पिता से प्राप्त।
5. **प्रीतिदत्त**- श्वसुर या सास द्वारा।
6. **सौदायिक** - बर्तन, पशु, आभूषण दास के रूप में (भाई द्वारा प्रदत्त)

## ॥सीमाविवादप्रकरणम्॥

**सीमायाश्चातुर्विध्यम्-**

(1) जनपदसीमा (2) ग्रामसीमा (3) क्षेत्रसीमा (4) गृहसीमा

**सेतोर्द्वैविध्यं** - (1) खेयो (2) बन्ध्य।

'तोयप्रवर्तनात्खेयो बन्ध्यः स्यात्तन्निवर्तनात्'।

## ॥स्वामिपालविवादप्रकारणम्॥

**माषप्रमाण-** **माषानष्टौ तु महिषी सस्यघातस्य कारिणी**
**दण्डनीया तदर्धं तु गौस्तदर्धमजाविकम्।।**

- भैंस से खेत चरने पर - (8) माष दण्ड
- गाय के चरने पर –(4) माष दण्ड
- बकरा, भेड़ चरने पर –(2) माष दण्ड
- पशु के चरकर खेत में ही बैठने पर इससे दुगुना दण्ड होता है।

## ॥अस्वामिविक्रयप्रकरणम्॥

**स्वं लभेतान्यविक्रीतं क्रेतुर्दोषोऽप्रकाशिते**
**हीनाद्रहो हीनमूल्ये वेलाहीने च तस्करः।।**

अपनी वस्तु यदि किसी दूसरे द्वारा बेची हुई दिखे तो उसे खरीदने वाले का दोष होता है।

## ॥दत्ताप्रदानिकप्रकरणम्॥

चतुर्विधः दानमार्गः- (1) देय (2) अदेय (3)दत्त (4) अदत्त।

## ॥क्रीतानुशयप्रकरणम्॥

- अग्नि पर तपाने से सोना कम नहीं होता।

- सौ पल रजत में अग्नि पर तपाने से –(2) पल कम हो जाता है।
- पीतल सीसा अग्नि पर तपाने से –(8) पल कम हो जाता है।
- ताम्र को अग्नि पर तपाने से (5) पल कम हो जाता है।
- लोहा अग्नि पर तपाने से - (10) पल कम हो जाता है।
- ऊन और कपास के मोटे सूत में (कम्बलादि के निर्माण में)- 100 पल में (10) पल वृद्धि।
- मध्यम श्रेणी सूत में- 100 पल में (5) पल वृद्धि ।
- पतले सूत से बने वस्त्र में (सूक्ष्म)- 100 पल में (3) पल वृद्धि।

### ॥अभ्युपेत्याशुश्रूषाप्रकरणम् ॥

**शुश्रूकश्च पञ्चविधः -** (1) शिष्यः (2) अन्तेवासी (3) मृतकः (4) अधिकर्म (5) कृद्दास।

**चतुर्विधः कर्मकरः -** (1) शिष्य (2) अन्तेवासी (3) मृतक (4) अधिकर्म।

**कर्मापि द्विविधं-** (1) शुभ (2) अशुभ।

**भृतकत्रैविध्यम्-**

उत्तम - आयुधीयः, मध्यम् - कृषीवलः, अधम् - भारवाही।

दास के प्रकार- **(15) "दासाः पञ्चदशः स्मृताः"।**

### ॥वाक्पारुष्यप्रकरणम् ॥

**लक्षण-** देशजातिकुलादिनामाकोशं न्यङ्गसंयुतम्
यद्वचः प्रतिकूलार्थं वाक्पारुष्यं तदुच्यते।। (नारद)

तस्य त्रैविध्यं- (1) निष्ठुर (2) अश्लील (3) तीव्रत्व

### ॥दण्डपारुष्यप्रकरणम् ॥

दण्डपारुष्यस्य त्रैविध्यं- (1) हीन (2) मध्य (3) उत्तमक, विधि- 5 प्रकार

चार प्रकार के दण्ड-

1. वाग्दण्ड, 2. धिग्दण्ड, 3. अर्थदण्ड 4. वधदण्ड।

### ॥साहसप्रकरण ॥

**लक्षणम्- "सामान्यद्रव्यप्रसभहरणात्साहसं स्मृतम्"।**

साहसं त्रैविध्यं- (1) प्रथम (2) मध्यम (3) उत्तम।

### ॥विक्रीयासंप्रदानप्रकरणम् ॥

तस्य द्वैविध्यं- (1) चर (2) अचर

**"लोकेऽस्मिन्द्विविधं पण्यं जङ्गमं स्थावरं तथा।"**

### ॥स्त्री संग्रहणप्रकरणम् ॥

स्त्रीसंग्रहस्य त्रैविध्यं- (1) प्रथम (2) मध्यम (3) उत्तम

### याज्ञवल्क्य स्मृति के प्रमुख अंश-

- याज्ञवल्क्य स्मृति के रचयिता – **याज्ञवल्क्य।**
- याज्ञवल्क्य के पिता – वाजसन **(देवरात)।**
- याज्ञवल्क्य के गुरू – **वैशम्पायन।**
- याज्ञवल्क्य स्मृति **तीन** भागों में विभक्त है।
  1. **आचाराध्याय**- (13) प्रकरण
  2. **व्यवहाराध्याय**- (25) प्रकरण
  3. **प्रायश्चित्ताध्याय**- (6) प्रकरण
- याज्ञवल्क्य स्मृति का हृदय है – **व्यवहाराध्याय।**
- व्यवहाराध्याय में प्रकरण हैं – (25)
- याज्ञवल्क्य ने (20) व्यवहारपदों की गणना की है।
- आसेध के प्रकार - चार।
- व्यवहार के प्रकार – 1. **शङ्काभियोग** 2. **तत्वाभियोग।**
- प्रमाण के प्रकार – 1. **लिखित** 2. **भुक्ति** 3. **साक्षिण।**
- बन्धक रखे जाने पर प्रत्येक मास में (80) वां भाग ब्याज होता है।
- बन्धक न होने पर वर्णक्रम ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र क्रम से, 2,3,4,5 प्रतिशत वृद्धि होती है।
- जो सूद पर धन लेकर जंगल में जाए उनसे- (10) प्रतिशत ब्याज होता है ।
- जो समुद्र में जाए उससे- (20) **प्रतिशत** ब्याज ।
- पशु और स्त्री का ब्याज उनकी सन्तान है।
- तेल आदि पर आठ गुना ब्याज होता है ।
- **वस्त्रधान्यादीनां वृद्धिः "वस्त्रधान्यहिरण्यानां चतुस्त्रिद्विगुणा परा"।**
- **वस्त्र** पर 4 गुना ब्याज होता है।
- **धान्य** पर 3 गुना ब्याज होता है।
- **स्वर्ण** पर 2 गुना ब्याज होता है।
- साक्षि के सम्पूर्ण गुण – **आठ।**
- लेख्य के प्रकार – **दो।**
- याज्ञवल्क्य स्मृति के अनुसार पुत्रों के प्रकार – (11),
- स्त्रीधन के प्रकार – (6),
- भैंस से खेत चरने पर - (8) माष दण्ड।
- गाय के खेत चरने पर –(4) माष दण्ड।
- बकरा, भेड़ के खेत चरने पर –(2) माष दण्ड।
- पशु के चरकर खेत में ही बैठने पर इससे दुगुना दण्ड होता है।
- दण्डपारुष्य के प्रकार – तीन।

**याज्ञवल्क्य स्मृति की प्रमुख टीकाएं**

| टीकाकार | | टीका |
|---|---|---|
| विश्वरूप (750-1000 ई.) | - | बालक्रीडा |
| विज्ञानेश्वर (1070-1115 ई.) | - | मिताक्षरा-(गंगा) |
| अपरादित्य (12 ई. पूर्वार्ध) | - | अपरार्क |
| शूलपाणि (1375-1460 ई.) | - | दीपकलिका |
| मित्रमिश्र (1800 ई.) | - | वीरमित्रोदय |
| बालभट्ट | - | बालभट्टी टीका |
| विश्वेश्वर | - | सुबोधिनी |
| अपरार्क | - | याज्ञवल्कीयधर्मशास्त्रनिबन्ध |

# ॥लिपि तथा अभिलेख॥

**गुप्तकालीन तथा अशोककालीन ब्राह्मी लिपि-**

ब्राह्मी लिपि के 3 प्रकार-

(1) **अशोककालीन** (2) **गुप्तकालीन** (3) **कुषाणकालीन,**

ब्राह्मी की दो शैलियां (1) **दक्षिण** (2) उत्तर भारतीय,

**अशोककालीन ब्राह्मी लिपि-**

ब्राह्मी लिपि भारत की प्राचीनतम लिपियों में से एक है। इसके प्रयोग के प्राचीन उदाहरण अशोक के अभिलेखों के रूप में उपलब्ध हैं। यह बाएँ से दाएँ लिखी जाती है। कई विद्वानों का मत है कि यह लिपि प्राचीन (सिन्धु लिपि) से निकली, अतः यह पूर्ववर्ती रूप में भारत में पहले से प्रयोग में थी। सिन्धु लिपि के प्रचलन से हट जाने के बाद प्राकृत भाषा लिखने के लिये ब्राह्मी लिपि प्रचलन मे आई। ब्राह्मी लिपि में संस्कृत मे ज्यादा कुछ ऐसा नहीं लिखा गया जो समय की मार झेल सके। प्राकृत/पाली भाषा मे लिखे गये मौर्य सम्राट 'अशोक' के बौद्ध उपदेश आज भी सुरक्षित है। इसी लिए यह सत्य है कि इस का विकास मौर्यों ने किया। यह लिपि उसी प्रकार बाँई ओर से दाहिनी ओर को लिखी जाती थी जैसे, उनसे निकली हुई आजकल की लिपियाँ। 'ललितविस्तर' में लिपियों के जो नाम गिनाए गए हैं, उनमें 'ब्राह्मीलिपि' का नाम भी मिला है। इस लिपि का सबसे पुराना रूप 'अशोक के शिलालेखों' में ही मिला है। बौद्धों के प्राचीन ग्रंथ **'ललितविस्तर'** में जो उन 64 लिपियों के नाम गिनाए गए हैं जो बुद्ध को सिखाई गई, उनमें 'नागरी लिपि' नाम नहीं है, 'ब्राह्मी लिपि' का नाम हैं। **'ललितविस्तर'** का चीनी भाषा में अनुवाद ई. स. 308 में हुआ था। जैनों के **'पन्नवणा सूत्र'** और **'समवायांग सूत्र'** में 18 लिपियों के नाम दिए हैं जिनमें पहला नाम बंभी (ब्राह्मी) है। उन्हीं के भगवतीसूत्र का आरंभ **'नमो बंभीए लिबिए'** (ब्राह्मी लिपि को नमस्कार) से होता है।

सबसे प्राचीन लिपि भारतवर्ष में 'अशोक' की पाई जाती है जो सिंध नदी के पार के प्रदेशों (गांधार आदि) को छोड़ भारतवर्ष में सर्वत्र बहुधा एक ही रूप की मिलती है। जिस लिपि में अशोक के लेख हैं वह प्राचीन आर्यों या ब्राह्मणों की निकाली हुई ब्राह्मी लिपि है। जैनों के **'प्रज्ञापनसूत्र'** में लिखा है कि **"यदर्धमागधीभाषाया: आधारः ब्राह्मी लिपि वर्तते" 'अर्धमागधी'** भाषा जिस लिपि में प्रकाशित की जाती है वह ब्राह्मी लिपि है'। अर्धमागधी भाषा 'मथुरा' और 'पाटलिपुत्र' के बीच के प्रदेश की भाषा है जिससे हिंदी निकली है। अतः ब्राह्मी लिपि मध्य आर्यावर्त की लिपि है जिससे क्रमशः उस लिपि का विकास हुआ जो पीछे 'नागरी' कहलाई। मगध के राजा आदित्यसेन के समय (ईसा की सातवीं शताब्दी) के कुटिल मागधी अक्षरों में नागरी का वर्तमान रूप स्पष्ट दिखाई पड़ता है। ईसा की 9वीं और 10वीं शताब्दी से तो नागरी अपने पूर्ण रूप में लगती है। किस प्रकार अशोक के समय के अक्षरों से नागरी अक्षर क्रमशः रूपांतरित होते होते बने हैं यह पंडित **'गौरीशंकर हीराचंद ओझा'**ने **'प्राचीन लिपिमाला'** पुस्तक में और एक नक्शे के द्वारा स्पष्ट दिखा दिया है।

**सम्राट अशोक के ब्राह्मी लिपि में अंकित प्रमुख अभिलेख-**

- रुम्मिनदेई – स्तम्भलेख
- गिरनार – शिलालेख
- बराबर – गुहालेख
- मानसेहरा – शिलालेख
- शाहबाजगढ़ी – शिलालेख
- दिल्ली – स्तम्भलेख
- गुर्जर - लघु-शिलालेख
- मस्की- शिलालेख
- कान्धार - द्विभाषी शिलालेख

**गुप्तकालीन ब्राह्मी लिपि-**

गुप्तकालीन ब्राह्मी लिपि का काल तीसरी शताब्दी ई. है । गुप्त लिपि, जिसे गुप्त ब्राह्मी लिपि भी कहते हैं, भारत में गुप्त साम्राज्य के काल में संस्कृत लिखने के लिए प्रयोग की जाती थी। गुप्त लिपि ब्राह्मी लिपि से बनी थी; और इसने आगे चलकर देवनागरी, गुरुमुखी, तिब्बतन और बंगाली-असमिया लिपियों को जन्म दिया।

मैक्समूलर के अनुसार लेखनकला की भारत > में उत्पत्ति कब हुई थी ? - 4000 ई.पू.

## लिपियों के प्रमुख सन्दर्भ -

- प्राचीन भारतीय लिपि है-ब्राह्मी।
- ब्राह्मी लिपि लिखने की शैली है- बाएँ से दाएँ ओर।
- प्राचीन भारत में शिलालेख सम्बन्धी सामग्री के प्रकार हैं- चट्टान, प्रस्तर, स्तम्भ आदि।
- शिलालेखों की विषयवस्तु है- धार्मिक शासन, राजकीय आदेश, सन्धिपत्र, दानपत्र, प्रशस्तिपत्र।
- लेखन हेतु सर्वाधिक प्रयुक्त धातु थी - **ताम्रपत्र।**
- मौर्यकाल में राजकीय आदेश खोदे गए थे ताँबे पर, प्रस्तर पर।
- प्राचीन भारतीय अभिलेखों में प्रयुक्त लिपि है- **ब्राह्मी** एवं **खरोष्ठी।**
- ब्राह्मी की विदेशी उत्पत्ति के सिद्धान्त के समर्थक दो मत हैं- 1. यूनानी लिपि से उत्पत्ति, 2. सेमेटिक लिपि से उत्पत्ति।
- जेम्स प्रिंसेप के अनुसार ब्राह्मी की उत्पत्ति हुई थी - **यूनानी** लिपि से।
- उत्तर सामी लिपि से ब्राह्मी की उत्पत्ति मानने वाले दो विद्वान् हैं- **वेनर** और **व्यूलर।**
- ब्राह्मी की स्वदेशी उत्पत्ति के सिद्धान्त के समर्थक दो मत है- **द्रविड़ मूल** का तथा आर्य मूल का सिद्धान्त।
- कनिंघम के अनुसार ब्राह्मी की उत्पत्ति हुई थी - **आर्यमूल** से
- ब्राह्मी की दो शैलियाँ हैं- **दक्षिण** एवं **उत्तर भारतीय।**
- ब्राह्मी प्राचीन अभिलेखों की लिपि पठन का प्रथम प्रयास किया था- **सर विलियम जोन्स ने।**
- **रॉयल एशियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल** की स्थापना की गयी थी- **सर विलियन जोन्स** द्वारा।
- मध्य राजस्थान, गुजरात एवं मध्य भारत के मध्ययुगीन अभिलेखों के अध्ययन का प्रयास किया था - **कर्नलजेम्स टॉड।**

- दक्षिण भारतीय अभिलेखों के आधार पर परवर्ती ब्राह्मी को पढ़ने का प्रयास किया था- **नैविग्टन** द्वारा ( 1828 में)।
- समुद्रगुप्त के 'प्रयाग प्रशस्ति' और स्कन्दगुप्त के भिटारी स्तम्भ को पढ़ने का प्रयास किया था - **कप्तान ट्रायर** ने।
- गुप्तकालीन अक्षरों की सूची तैयार की थी- **जेम्स प्रिंसेप** ने।
- अशोक कालीन ब्राह्मी के पठन में मुख्य भूमिका थी- **जेम्स प्रिंसेप की।**
- प्रिंसेप के अनुसार अशोक एवं गुप्तकालीन ब्राह्मी में मात्राओं के सिद्धान्त की समानता है।
- अशोककालीन ब्राह्मी के पठन में प्रिंसेप को सफलता मिली थी- 1837 में।
- ब्राह्मी लिपि का अर्थ उद्घाटन किया था- **जेम्स प्रिंसेप** ने।

# ॥अभिलेख ॥

**अभिलेख साक्ष्य-** प्राचीन शिलालेखों आदि से भारत में प्राचीन समय से लेखनकला का ज्ञान होता है। ईरानी सम्राट् द्वारा प्रथम (581-485 ई. पू.) के बहिस्तून अभिलेख में उत्कीर्ण लेखन को दिपि(लिपि) कहा है । मोहनजोदड़ो और हड़प्पा के अभिलेखों का समय 4 हजार ई. पू. के लगभग माना जाता है। अशोक के शिलालेखों से पूर्व के 2 छोटे अभिलेख मिले हैं-(क) अजमेर जिले के बड़ली गाँव से, (ख) नेपाल की तराई में पिपरावास्थान से। बड़ली वाला अभिलेख एक स्तम्भ के टुकड़े पर है । इसमें प्रथम पंक्ति में- **'वीराय भगवते'** द्वितीय पंक्ति में-**'चतुरासिति वस'** अर्थात् **'वीरस्य भगवत: चतुरशीतिवर्षे'** (भगवान् वीर या महावीर के निर्वाण के 84वें वर्ष में)। इससे इसका समय ( 527 ई. पू. 443 ई. पू.) होगा। 'पिपरावा' वाले लेख का समय श्री **'गौ.ही.ओझा'** ने प्राचीन लिपिमाला (पृष्ठ 2-3) में 487 ई. पू. के कुछ बाद का माना है। इससे स्पष्ट होता है कि ई. पू. 6ठी या 7वीं सदी में भारत में लेखनकला एवं लिपि का विस्तृत प्रचार था। स्थायी लेख के लिए शिला, स्तम्भ, सुवर्ण-रजत-ताम्र आदि के पत्र, पकी मिट्टी के सिक्के आदि प्रयुक्त होते थे। प्रारम्भ में ग्रन्थों आदि के लेखन के लिए पर्ण (ताड़पत्र आदि) का प्रयोग होता था। बाद में भूर्ज (भोजपत्र), लकड़ी, वस्त्र, चमड़ा आदि का प्रयोग हुआ। कागज का प्रयोग बहुत बाद में हुआ।

पाश्चात्य विद्वानों ने श्रुति (श्रवण-परंपरा, वेद) शब्द को लेकर बहुत वितण्डा खड़ा किया है और निर्णय दिया है कि भारत में केवल मौखिक परंपरा श्रवण-श्रावण (श्रुति) की थी। वे लेखनकला से अनभिज्ञ थे यह बात सर्वथा असंगत है। आज भी वेद आदि के लिए श्रवण-परंपरा को ही महत्त्व दिया जाता है। इसका अभिप्राय यह नहीं है आज भी लिपि, लेखन, कागज आदि नहीं हैं। यह केवल प्राथमिकता की बात थी। गुरु-शिष्य-परंपरा से श्रवण-पठन अधिक प्रामाणिक होता था।

## अशोक के अभिलेख-

मौर्य राजवंश के सम्राट अशोक द्वारा प्रवर्तित कुल (33) अभिलेख प्राप्त हुए हैं जिन्हें अशोक ने स्तंभों, शिलाओं (चट्टानों) और गुफाओं की दीवारों में अपने 269 ईसापूर्व से 231 ईसापूर्व चलने वाले शासनकाल में खुदवाए। ये आधुनिक बंगलादेश, भारत, अफ़ग़ानिस्तान, पाकिस्तान और नेपाल में जगह-जगह पर मिलते हैं और बौद्ध धर्म के अस्तित्व के सबसे प्राचीन प्रमाणों में से हैं ।

इन शिलालेखों के अनुसार अशोक के बौद्ध धर्म फैलाने के प्रयास भूमध्य सागर के क्षेत्र तक सक्रिय थे और सम्राट मिस्र और यूनान तक की राजनैतिक परिस्थितियों से भलीभाँति परिचित थे। इनमें बौद्ध धर्म की बारीकियों पर ज़ोर कम और मनुष्यों को आदर्श जीवन जीने की सीखें अधिक मिलती हैं। पूर्वी क्षेत्रों में यह आदेश प्राचीन मागधी में ब्राह्मी लिपि के प्रयोग से लिखे गए थे। पश्चिमी क्षेत्रों के शिलालेखों में खरोष्ठी लिपि का प्रयोग किया गया। एक शिलालेख में यूनानी भाषा प्रयोग की गई है, जबकि एक अन्य में यूनानी और अरामाई भाषा में द्विभाषीय आदेश दर्ज है। इन शिलालेखों में सम्राट अपने आप को **"प्रियदर्शी"** (प्राकृत में "पियदस्सी") और **'देवानाम्प्रिय'** (यानि देवों को प्रिय, प्राकृत में "देवानम्पिय") की उपाधि से बुलाते हैं।

'शाहबाजगढ़ी' एवं 'मानसेहरा' (पाकिस्तान) के अभिलेख 'खरोष्ठी लिपि' में उत्कीर्ण हैं। तक्षशिला एवं लघमान (काबुल) के समीप अफगानिस्तान अभिलेख आरमाइक एवं ग्रीक में उत्कीर्ण हैं। इसके अतिरिक्त अशोक के समस्त शिलालेख, लघुशिला स्तम्भ लेख एवं लघु लेख ब्राह्मी लिपि में उत्कीर्ण हैं। अशोक का इतिहास भी हमें इन अभिलेखों से प्राप्त होता है। अभी तक अशोक के 40 अभिलेख प्राप्त हो चुके हैं। सर्वप्रथम 1837 ई. पू. में **'जेम्स प्रिंसेप'** नामक विद्वान ने अशोक के अभिलेख को पढ़ने में सफलता हासिल की थी।

## अशोक के प्रमुख शिलालेख-

**'देवानां प्रिय'** प्रियदर्शी राजा=अशोक (मौर्य सम्राट) । अशोक के शिलालेख **खरोष्ठी** लिपि में भी मिलते हैं।

## अशोक के दीर्घ शिलालेख-

अशोक के (14) **दीर्घ शिलालेख** (या बृहद शिलालेख) विभिन्न लेखों का समूह है जो आठ भिन्न-भिन्न स्थानों से प्राप्त किए गये हैं-

(1) **धौली-** यह उड़ीसा के पुरी जिला में है।
(2) **शाहबाज गढ़ी-** यह पाकिस्तान (पेशावर) में है।
(3) **मानसेहरा-** यह पाकिस्तान के हजारा जिले में स्थित है।
(4) **कालसी-** यह वर्तमान उत्तराखण्ड (देहरादून) में है।
(5) **जौगढ़-** यह उड़ीसा के जौगढ़ में स्थित है।
(6) **सोपारा-** यह महाराष्ट्र के पालघर जिले में है।
(7) **एरागुडि-** यह आन्ध्र प्रदेश के कुर्नूल जिले में स्थित है।
(8) **गिरनार-** यह काठियावाड़ में जूनागढ़ के पास है।

**प्रथम शिलालेख -**
**स्थान**- गिरनार
**जिला**- जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- हिंसा विरोध, अहिंसा पालन।

**द्वितीय शिलालेख -**
**स्थान**- गिरनार
जिला- जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- राज्य का विस्तार और जन कल्याण

**तृतीय शिलालेख -**
**स्थान**- गिरनार
**जिला**- जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
लिपि- ब्राह्मी,
काल- 257 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्म का प्रचार, अहिंसा, दान, समाजसेवा, मितव्ययिता ।

**चतुर्थ शिलालेख -**
**स्थान**- गिरनार
**जिला**- जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 257 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्मोपदेश, अहिंसा, जनकल्याण ।

**पंचम शिलालेख**
**स्थान**- मानसेहरा (पंजाब),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- खरोष्ठी,
**काल**- 257 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्मोपदेश, अहिंसा, जनकल्याण ।
**"कल्याणं दुष्करं"**- अशोक

**षष्ठ शिलालेख -**
**स्थान**- गिरनार
**जिला**- जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- राज्य के प्रति कर्त्तव्य ।

**सप्तम शिलालेख -**
**स्थान**- शाहबाजगढ़ी, सहवाजगढ़ी (पाकिस्तान),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
लिपि- खरोष्ठी
काल- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- सामाजिक और धार्मिक समरसता ।

**अष्टम शिलालेख -**
**स्थान**- शाहबाजगढ़ी, सहवाजगढ़ी (पाकिस्तान),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- खरोष्ठी
काल- 260 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्मनिष्ठ सामाजिकता ।

**नवम शिलालेख -**
स्थान- गिरनार
**जिला**- जूनागढ़ (गुजरात),
भाषा- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्ममङ्गल और धर्मदान ।

**दशम शिलालेख -**
**स्थान**- गिरनार
**जिला**- जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्माचरण ।

**एकादश शिलालेख -**
**स्थान**- शाहबाजगढ़ी, सहवाजगढ़ी (पाकिस्तान)
भाषा- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- खरोष्ठी
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्मदान और उसकी व्याख्या ।

**द्वादश शिलालेख -**
**स्थान**- गिरनार
जिला- जूनागढ़ (गुजरात),

**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- धार्मिक समरसता ।

**त्रयोदश शिलालेख** -
**स्थान**- शाहबाजगढ़ी, सहवाजगढ़ी (पाकिस्तान),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- खरोष्ठी
**काल**- 262 ई.पू.
**मूलविषय**- धार्मिक समरसता, कलिंग के युद्ध का परिणाम ।

**षष्ठ शिलालेख** -
**स्थान**- गिरनार
**जिला**- जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा**- प्राकृत (पालि)
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 270-232 ई.पू.
**मूलविषय**- धर्मलिपि लेखन प्रयोजन ।

## अशोक के लघु शिलालेख-

अशोक के लघु शिलालेख, चौदह दीर्घ शिलालेखों के मुख्य वर्ग में सम्मिलित नहीं है जिसे लघु शिलालेख कहा जाता है। ये निम्नांकित स्थानों से प्राप्त हुए हैं-

(1) **रूपनाथ** - ईसा पूर्व 232 का यह मध्य प्रदेश के 'कटनी' जिले में है।
(2) **गुर्जरा** - यह मध्य प्रदेश के 'दतिया' जिले में है। इसमें अशोक का नाम अशोक लिखा गया है ।
(3) **भाबरू**- यह राजस्थान के 'जयपुर' जिले के विराटनगर में है। किसने अशोक ने बौद्ध धर्म का वर्णन किया है।
(4) **मास्की**- यह 'रायचूर' जिले में स्थित है। इसमें भी अशोक ने अपना नाम अशोक लिखा है।
(5) **सहसराम**- यह बिहार के 'शाहाबाद' जिले में है।

### अशोक का गुर्जरा लघुशिलालेख-

**स्थान**- गुर्जरा (दतिया) म.प्र.
**भाषा**- प्राकृत,
**लिपि**- ब्राह्मी,
**विषय**- धर्मोपदेश ।
अशोक द्वारा सिंहासनोराहण के आठवें वर्ष **कलिंग** विजय किया गया।
लंका का प्राचीन नाम- **ताम्रवर्णी**।

## अशोक के प्रमुख स्तम्भलेख-

अशोक के स्तम्भ लेखों की संख्या सात है जो छः भिन्न स्थानों में पाषाण स्तम्भों पर उत्कीर्ण पाये गये हैं। इन स्थानों के नाम हैं-

(1) **दिल्ली/ टोपरा**- यह स्तम्भ लेख प्रारम्भ में हरियाणा के अंबाला जिले में पाया गया था। यह मध्ययुगीन सुल्तान फिरोजशाह तुगलक द्वारा दिल्ली लाया गया। इस पर अशोक के सातों अभिलेख उत्कीर्ण हैं।
(2) **दिल्ली /मेरठ**- यह स्तम्भ लेख भी पहले मेरठ में था जो बाद में फिरोजशाह द्वारा दिल्ली लाया गया।
(3) **लौरिया अरेराज तथा लौरिया नन्दनगढ़**- यह स्तम्भ लेख बिहार राज्य के चम्पारन जिले में है। नन्दनगढ़ स्तम्भ पर मोर का चित्र बना हैं।

### लघु स्तम्भ-लेख-

अशोक की राजकीय घोषणाएँ जिन स्तम्भों पर उत्कीर्ण हैं उन्हें लघु स्तम्भ लेख कहा जाता है, जो निम्न स्थानों पर स्थित हैं-

1. **सांची**- मध्य प्रदेश के 'रायसेन' जिले में है।
2. **सारनाथ**- उत्तर प्रदेश के 'वाराणसी' जिले में है।
3. **रूम्मिनदेई**- नेपाल के 'तराई' में है।
4. **कौशाम्बी**- 'इलाहाबाद' के निकट है।
5. **निग्लीवा**- नेपाल के 'तराई' में है।
6. **ब्रह्मगिरि**- यह 'मैसूर' के चिबल दुर्ग में स्थित है।
7. **सिद्धपुर**- यह ब्रह्मगिरि से एक मील उ. पू. में स्थित है।
8. **जतिंग रामेश्वर**- जो ब्रह्मगिरि से तीन मील उ. पू. में स्थित है।
9. **एरागुडि**- यह आन्ध्र प्रदेश के 'कूर्नुल' जिले में स्थित है।
10. **गोविमठ**- यह 'मैसूर' के कोपवाय नामक स्थान के निकट है।
11. **पालकिगुण्क**- यह गोविमठ की चार मील की दूरी पर है।
12. **राजूल मंडागिरि**- यह आन्ध्र प्रदेश के 'कूर्नुल' जिले में स्थित है।
13. **अहरौरा**- यह उत्तर प्रदेश के 'मिर्जापुर' जिले में स्थित है।
14. **सारो-मारो**- यह मध्य प्रदेश के 'शहडोल' जिले में स्थित है।
15. **नेतुर**- यह 'मैसूर' जिले में स्थित है।

**प्रथम स्तम्भलेख-**
**स्थान**- दिल्ली,
**भाषा**- प्राकृत,
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 244 ई.पू.
**विषय**- धर्म की शिक्षा और महिमा

**द्वितीय स्तम्भलेख-**
**स्थान**- दिल्ली,
**भाषा**- प्राकृत,
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 244 ई.पू.

**विषय-** धर्मतत्वविवेचना ।
'चक्षुर्दानमपि मया बहुविधं दत्तम्' ।

**तृतीय स्तम्भलेख-**
**स्थान-** दिल्ली,
**भाषा-** प्राकृत,
**लिपि-** ब्राह्मी,
**काल-** 244 ई.पू.
**विषय-** सम्यक् दृष्टि और आत्मावलोकन ।
'कल्याणमेव पश्यति, इदं मया कल्याणं कृतम्' ।

**चतुर्थ स्तम्भलेख-**
**स्थान-** दिल्ली,
**भाषा-** प्राकृत,
**लिपि-** ब्राह्मी,
**काल-** 244 ई.पू.
**विषय-** उच्चाधिकारी और कर्मचारियों के अधिकार और कर्त्तव्य ।
'विदिता धात्री चेष्टते में प्रजां सुखं पालयितुम्' ।

**पंचम स्तम्भलेख-**
**स्थान-** दिल्ली,
**भाषा-** प्राकृत,
**लिपि-** ब्राह्मी,
**काल-** 244 ई.पू.
**विषय-** अहिंसा और जीवरक्षा ।
'इयं धर्मलिपिः यत्र सन्ति शिलास्तम्भाः तत्र कर्त्तव्या, येन एषा चिरंस्थतिका स्यात्'।

**षष्ठ स्तम्भलेख -**
**स्थान-** दिल्ली,
**भाषा-** प्राकृत,
**लिपि-** ब्राह्मी,
**काल-** 244 ई.पू.
**विषय-** लोकहित ।

**सप्तम स्तम्भलेख -**
**स्थान-** दिल्ली,
**भाषा-** प्राकृत,
**लिपि-** ब्राह्मी,
**काल-** 243 ई.पू.
**विषय-** धर्मवृद्धि, धर्माचरण और लोककल्याण ।

## अशोक कान्धार द्विभाषी शिलालेख-
**स्थान-** कान्धार (अफगानिस्तान)
**भाषा-** ग्रीक, अरमाइक,
**लिपि-** ग्रीक,
**काल-** 260 ई.पू.
**विषय-** अहिंसा

**अशोक का मस्की शिलालेख-**
**स्थान-** मस्की (रायचूर) कर्नाटक,
**भाषा-** प्राकृत (इसमें अशोक के नाम का उल्लेख मिलता है)
**लिपि-** ब्राह्मी,
**काल-** ई.पू.
**विषय-** धर्मोपदेश ।

**अशोक का रुम्मिनदेई स्तम्भलेख-**
**स्थान-** रुम्मिनदेई मन्दिर (पहरिया) नेपाल,
**भाषा-** प्राकृत,
**लिपि-** ब्राह्मी।
**काल-** 250 ई.पू.
**विषय-** बौद्ध धर्मोन्मुखता. लुम्बिनी कर मुक्ति ।
- अशोक ने राज्यारोहण के 20 वर्ष बाद यहां जाकर पूजा-पाठ किया क्योंकि यहां महात्मा बुद्ध का जन्म हुआ था।

## मौर्योत्तरकालीन अभिलेख-
**कनिष्क के शासन वर्ष 3 का सारनाथ बौद्ध प्रतिभा लेख-**
**स्थान-** सारनाथ (बनारस)
**भाषा-** संस्कृत बहुल प्राकृत,
**लिपि-** ब्राह्मी,
**काल-** 81 ई.
**विषय-** लोकहित सुख के लिए यष्टि और छत्र की स्थापना ।
- कुषाण वंश का प्रतापी शासक – **कनिष्क**।
- कनिष्क ने बौद्ध धर्म का प्रचार किया था।
- इसके बारे में 'राजतरंगिणी' में वर्णन मिलता है।

**रूद्रदामन का गिरनार शिलालेख-**
**स्थान-** गिरनार, जूनागढ़ (गुजरात),
**भाषा-** संस्कृत,
**लिपि-** ब्राह्मी।
**काल-** 150 ई.
**विषय-** सुदर्शन तडाग का इतिवृत्त और पुनर्निर्माण तथा रुद्रदामन की राजनीतिक उपलब्धियाँ ।
- रूद्रदामन के दादा- **चष्टन,**
- रूद्रदामन के पिता- **क्षत्रप जायदामन,**

- **महाक्षत्रप**- रूद्रदामन, क्षत्रप एक उपाधि का नाम था ।
- सुदर्शन झील वर्णन- **सिद्धं इदं तडागं सुदर्शनं गिरिनगराद्।**
- सुदर्शन झील निर्माता – **पुष्यगुप्त**, पुनर्निर्माता- **चक्रपालित।**
- गिरनार के तड़ाग से सम्बन्धित है- **कनिष्कः कुषाण।**

### कलिंगराज खारवेल का हाथी गुम्फा अभिलेख-

**स्थान**- हाथीगुम्फा (पहाड़ी) उदयगिरि (उड़ीसा)- भुवनेश्वर- पुरी जिला,
**लिपि**- ब्राह्मी
**भाषा**- संस्कृत प्रभावित प्राकृत
काल- 35 ई. पू.
**विषय**- कलिङ्गनरेश खारवेल का जीवनवृत्त, चेदिराज वंशवृद्धि, महाराज महामेधवाहन वर्णन।

- खारवेल **'चेदि'** कुल का शासक था, तथा यह जैनधर्मावलम्बी था ।
- नमो अरहंतानं। नमो सव-विधानं ऐरण महाराजेन महावेद्यवाहनेन चेति
- राजव सवधनेन.....।

## गुप्तकालीन एवं गुप्तोत्तरकालीन अभिलेख-

### समुद्रगुप्त का इलाहाबाद स्तम्भलेख-

रचनाकार- हरिषेण,
**स्थान**- इलाहाबाद (प्रयाग) उ.प्र.,
भाषा- संस्कृत,
**लिपि**- ब्राह्मी,
**काल**- 250 ई.
**विषय**- समुद्रगुप्त का जीवनवृत्त और उपलब्धियाँ ।

- यः कुल्यैः स्वैः...तसः ...।
- **भारतदिग्विजय।** समुद्रगुप्त का जीवन चरित।
- समुद्रगुप्त पद प्रकाश डालने वाली प्रामाणिक सामग्री- **प्रयाग-प्रशस्ति।**
- **प्रयाग स्तम्भ** लेख रानी का अभिलेख कहलाता है ।

### यशोधर्मन का मंदसौर स्तम्भ लेख-

**रचनाकार**- वत्सभट्टी,
**स्थान**- मंदसौर (म.प्र.)
**भाषा**- संस्कृत
**लिपि**- ब्राह्मी
**काल**- 529 (472) ई.
**विषय**- सूर्य मन्दिर का जीर्णोद्धार, पट्टवाय श्रेणी ।

### हर्ष का बांसखेड़ा ताम्रपट अभिलेख-

**स्थान**- बांसखेड़ा, शाहजहांपुर (उ.प्र.)
**भाषा**- संस्कृत
**लिपि**- उत्तरी ब्राह्मी
**काल**- 628 ई.
**विषय**- हर्षवंशवृत्त, मौखरी राजाओं की वंशावली,
**उपाधि**- पृथ्वी, वल्लभ, सत्याश्रय।

### पुलकेशिन् द्वितीय का ऐहोल शिलालेख-

**स्थान**- बीजापुर, बादामी (कर्नाटक),
**भाषा**- संस्कृत,
**लिपि**- दक्षिण ब्राह्मी,
**काल**- 634 ई.
**विषय**-**" पुलकेशिन द्वितीय की राजप्रशस्ति", "रविकीर्ति" "कविताश्रितकालिदासभारविकीर्ति"** विष्णु स्तुति, चालुक्य शासकों का वर्णन, कदंब वंश उल्लेख,

- **'जयति भगवाञ्जिनेन्द्रो वीतजरामरणजन्मनो यस्य ज्ञान समुद्रान्तर्गतमखिलञ्जगन्तर्रपमिव'।।**
- ह्वेनसांग के अनुसार महाराष्ट्र का राजा चालुक्य नरेश- **'पुलकेशी द्वितीय'।** इसने पल्लव राजा महेन्द्रवर्मन की सेना को परास्त किया मल्लवों की पराजय के बाद चोल, पाण्डय केरल के राजाओं ने पुलकेशिन की अधीनता स्वीकार की।

## अभिलेख के प्रमुख सन्दर्भ -

- अशोक के अभिलेखों को सर्वप्रथम पढ़ा थ- **'जेम्स प्रिंसेप' ने** (1837 ई.)।
- 'युक्त' 'राजुक' एवं 'प्रादेशिक' का उल्लेख है - '**तृतीय** शिलालेख में।
- अशोक का व्यक्तिगत नाम प्राप्त होता है - **मास्की, गुर्जरा** अभिलेख में।
- अशोक के अभिलेख सम्बन्धित है- **धर्म से।**
- 'राजुक' नामक अधिकारी का उल्लेख हुआ है- अशोक के अभिलेखों में।
- 'धम्म महामात्र' का कार्य था - धम्म का प्रचार करना तथा जनता की समस्या सुलझाना।
- कलिङ्ग युद्ध का उल्लेख है- अशोक के (13वें) शिलालेख में।
- अशोक के स्तम्भ लेख मिले हैं - केवल **ब्राह्मी** लिपि में।
- अशोक का विदेशी राज्यों के साथ सम्बन्ध का उल्लेख है 13वें शिलालेख में।
- अशोक के अभिलेखों की भाषा है-**'प्राकृत'।**
- अशोक के अभिलेखों की लिपि है-**'ब्राह्मी'।**
- अशोक के प्रथम शिलालेख की विषयवस्तु पशु बलि की निंदा थी।
- **'धम्म महामात्र'** नामक अधिकारी का उल्लेख है-पंचम शिलालेख में।
- अभिलेखों में अशोक का नाम है – **'देवानां प्रिय'।**
- **'धम्म'** शब्द सम्बन्धित है-**'प्राकृत भाषा'** से।

- अशोक ने सभी सम्प्रदायों की सार वृद्धि पर बल दिया था (12वें) शिलालेख में।
- चोल, पांड्य, केरल पुत्र और सतियपुत्र का उल्लेख मिलता है- **द्वितीय** शिलालेख में।
- रुद्रदामन के जूनागढ़ अभिलेख में उल्लेख है -**द्वितीय** शिलालेख में।
- 'धम्म' प्रचार का उद्देश्य प्रजा का नैतिक एवं आध्यात्मिक विकास था।
- 'रुम्मिनदेई' अभिलेख सम्बन्धित है- **'अशोक'** से।
- अशोक द्वारा नहर व्यवस्था करने का उल्लेख है- **रुद्रदामन के गिरनार अभिलेख में।**
- अशोक के अपने शासनकाल के 20वें वर्ष **'लुम्बिनी यात्रा'** का वर्णन है- **रुम्मिनदेई स्तम्भलेख में।**
- अशोक के चौदह अभिलेख पाए जाते हैं- **'गिरनार'** में।
- चन्द्रगुप्त मौर्य और अशोक दोनों का नामोल्लेख मिलता है – **रुद्रदामन के जूनागढ़ अभिलेख में।**
- **'धम्म महामात्र'** थे- अधिकारी।
- **'धम्मघोष'** की नीति थी अशोक की।
- **'रुम्मिनदेई'** स्तम्भ **अशोक** के शासनकाल का है।
- किस शासक ने अपने को प्रिय कहलवाया है?- **अशोक ने।**
- आधुनिक देवनागरी लिपि का प्राचीन रूप है-**'ब्राह्मी'।**
- अशोक का उसके शिलालेखों में सामान्यतः **'प्रियदर्शी'** नाम से उल्लेख हुआ है।
- किस अधिकारी को महिलाओं की देख-रेख का कार्य सौंपा गया था? - **इतिझक** महामात्र (स्त्री अध्यक्ष महामात्र)।
- अशोक के **'रुम्मिनदेई'** शिलालेख में **'कराधान'** का विशेष उल्लेख है।
- अशोक के **'टोप्रा स्तम्भ'** को फिरोजशाह तुगलक लाया था।
- सबसे पहले राजा अशोक का का अभिलेख पढ़ा गया था।
- सबसे पहले अशोक का अभिलेख 1837 में पढ़ा गया था।
- संस्कृत भाषा में लिखित प्रथम अभिलेख था-रुद्रदामन (शकशासक) का जूनागढ़ अभिलेख ( 150 ई.)।
- रुद्रदामन के गिरनार अभिलेख में वर्णित झील है-**'सुदर्शन झील'।**
- खारवेल के 'हाथीगुम्फा' का अभिलेख वर्णित अशोक का धर्म है- **'जैनधर्म'।**
- मथुरा स्तम्भलेख की समकालिकता चन्द्रगुप्त प्रथम के साथ है।
- मथुरा स्तम्भलेख के अनुसार उस समय मथुरा में प्रचलित सम्प्रदाय था - **पाशुपत धर्म का लकुलिश सम्प्रदाय।**
- मथुरा स्तम्भलेख में उल्लिखित शिवलिङ्गों के नाम हैं- **'कपिलेश्वर'** एवं **'उदमितेश्वर'।**
- दामोदर ताम्रपत्र अभिलेख का सम्बन्ध है- **कुमारगुप्त प्रथम** के शासनकाल से।
- दामोदर ताम्रपत्र के अनुसार बंगाल का नाम था - **पुण्ड्रवर्धन।**
- **'कालिदास'** एवं **'भारवि'** का उल्लेख है पुलकेशिन द्वितीय की **'एहोल'** प्रशस्ति में।
- दक्षिण भारत के बदामी के **चालुक्यवंश** से **एहोल प्रशस्ति** का सम्बन्ध है।
- 'प्रयाग प्रशस्ति' का रचनाकार है- **'हरिषेण'।**
- 'एहोल प्रशस्ति' का रचनाकार है- **'रविकीर्ति'।**
- 'मंदसौर' अभिलेख का रचनाकार है-**'वत्सभट्टी'।**
- 'प्रयाग प्रशस्ति' का सम्बन्ध है- **'समुद्रगुप्त'** से।
- **'प्रयाग प्रशस्ति'** में **'लिच्छवि दौहित्र'** विशेषण का प्रयोग समुद्रगुप्त के लिए किया गया है।
- 'प्रयाग प्रशस्ति' में समुद्रगुप्त की पत्नी का नाम है- **'दत्तदेवी'।**
- 'प्रयाग प्रशस्ति' में **'कविराज'** विशेषण का प्रयोग **'समुद्रगुप्त'** के लिए किया गया है।
- मन्दसौर अभिलेख में उल्लेख है- **'पट्टवाय श्रेणी'** का।
- **'श्रेणी'** से आशय है- समिति का ।
- प्रयाग प्रशस्ति में दक्षिण भारत विजय के सम्बन्ध में समुद्रगुप्त की नीति थी – **'ग्रहणमोक्षानुग्रह'।**
- **'भिटारी'** अभिलेख में किस विदेशी आकान्ताओं का उल्लेख है?- **हूणों** का।
- 'भिटारी' अभिलेख का सम्बन्ध है- **'स्कन्दगुप्त'** से।
- ग्वालियर अभिलेख के अनुसार **मिहिरकुल** उपासक था - **शिवजी** का।
- ग्वालियर अभिलेख में उल्लिखित राजा **'मिहिरकुल'** का वंश है – **हूण।**
- राजा चन्द्र की विजयों का उल्लेख है- **'महरौली स्तम्भ'** लेख में।
- एरण वराहमूर्ति अभिलेख सम्बन्धित है- **'तोरमाण'** से।
- प्रयाग प्रशस्ति में उल्लिखित प्रथम गुप्तासक था- **'श्रीगुप्त'।**
- हर्ष द्वारा धार्मिक उद्देश्य के दिए गए भूमिदान का वर्णन करने वाला अभिलेख है – **'बांसखेड़ा'।**
- कुमारगुप्त कालीन मन्दौर अभिलेख सम्बन्धित है- **'पट्टवाय श्रेणी'** से।

  स्कन्दगुप्त का इन्दौर ताम्रपत्र सम्बन्धित है- **तैलिक** श्रेणी से।
- हर्ष एवं पुलकेशिन द्वितीय के मध्य हुए युद्ध का वर्णन करने वाला अभिलेख है – **'ऐहोल'।**
- राजा चन्द्र की बाह्लीक और बंगाल विजय का उल्लेख है- **'महरौली स्तम्भ'** लेख में।
- गुजरात के मेनक राजवंश का परिचय देने वाला अभिलेख है- **धरसेन** द्वितीय कमालिया ताम्रपट।
- प्रयाग प्रशस्ति के अनुसार समुद्रगुप्त द्वारा पराजित आर्यावर्त शासकों की संख्या है – (9)
- प्रयाग प्रशस्ति के अनुसार समुद्रगुप्त द्वारा पराजित दक्षिणापथ शासकों की संख्या है- (12)
- स्कन्दगुप्त के गिरनार अभिलेख के अनुसार **'सुदर्शन'** झील का जीर्णोद्धार **चक्रपालित** ने करवाया था।

- स्कन्दगुप्त ने इन्दौर लेख के अनुसार सूर्य पूजा हेतु धन दान दिया था- तैलिकों की श्रेणी ने।
- गुप्त अभिलेखों में **'महाराजाधिराज'** की उपाधि धारण करने वाला पहला शासक था- **'चन्द्रगुप्त प्रथम'**।
- 'भिटारी' अभिलेख में स्कन्दगुप्त के युद्धों का **'पुष्यमित्र'** एवं **'हूणों'** के साथ वर्णन है।
- स्कन्दगुप्त के गिरनार अभिलेख का आरम्भ भगवान विष्णु की स्तुति से हुआ है।
- गुप्त अभिलेखों में वर्णित **'उद्रंग'** है- **'भूमिकर'**।
- यशोधर्मा (विष्णुवर्धन) कालीन मन्दसौर कूप अभिलेख में उल्लिखित उसका वंश है – **'औलिकर'**।
- **'यशोधर्मा'** और **'मिहिरकुल'** के मध्य हुए युद्ध का वर्णन करने वाला अभिलेख है- **यशोधर्मा का मन्दसौर स्तम्भ अभिलेख**।
- ईशानवर्मा के हडाहा अभिलेख में वर्णित राजवंश है- **'मौखरि'**।
- हडाहा अभिलेख का रचनाकार है- **'रविशान्ति'**।
- बोधगया में बौद्ध मन्दिर निर्माण की सूचना देने वाला अभिलेख है- **महानामा का बोधगया अभिलेख**।
- चालुक्य राजवंश का परिचय देने वाला अभिलेख है - **पुलकेशिन का ऐहोल अभिलेख**।
- **'भूश्च येन हृदमेधयाजिना'**। - पुलकेशिन द्वितीय ने अश्वमेध **याग** किया।
- इसने नल, मौर्य, कदम्ब राजाओं को हराया था।
- पुलकेशिन द्वितीय के दरबारी कवि-' **रविकीर्ति'**।
- **'रविकीर्ति'** ने जैन मन्दिर बनवाया था।
- भारवि और कालिदास को अपनी कविता में उल्लिखित किया- **'रविकीर्ति'** ने।
- पुलकेशिन द्वितीय को ह्वेनसांग ने कहा है-' **बुलेकिशे'**।

55. ऋग्वेदीय अष्टम मण्डल के द्रष्टा कौन हैं?
उत्तर : कण्व व उशनस् ऋषि।

## यजुर्वेद-अनुशीलन

56. कौन-सा वेद गद्यात्मक है?
उत्तर : यजुर्वेद।

57. यजुर्वेद में प्रयुक्त कौन-सा शब्द संसार में त्याग का प्रतीक है?
उत्तर : स्वाहा।

58. यजुर्वेद के दो भेद कौन-से हैं?
उत्तर : शुक्लयजुर्वेद एवं कृष्णयजुर्वेद।

59. शुक्ल व कृष्ण का भेद किस आधार पर है?
उत्तर : कृष्ण में मन्त्र व ब्राह्मण दोनों ही हैं, किन्तु शुक्ल में शुद्धरूप से मन्त्र हैं।

60. यजुर्वेद की कुल कितनी शाखाएँ हैं?
उत्तर : 101 शाखाएँ।

61. शुक्ल यजुर्वेद की कितनी शाखाएँ हैं?
उत्तर : 15 शाखाएँ।

62. कृष्ण यजुर्वेद की कितनी शाखाएँ हैं?
उत्तर : 86 शाखाएँ।

63. शुक्ल यजुर्वेद की उपलब्ध शाखाएँ कौन-सी हैं?
उत्तर : वाजसनेयी एवं काण्व शाखा।

64. वाजसनेयी शाखा का अपरनाम क्या है?
उत्तर : माध्यन्दिनी शाखा।

65. कृष्ण यजुर्वेद की कौन-कौन सी शाखाएँ उपलब्ध हैं?
उत्तर : तैत्तिरीय, मैत्रायणी, काठक, कठ-कपिष्ठल।

66. यजुर्वेद का ऋत्विक् क्या कहलाता है?
उत्तर : अध्वर्यु।

67. सर्वाधिक प्रसिद्ध माध्यन्दिनी शाखानुसार शु.यजु. में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 40 अध्याय।

68. शुक्ल यजु. में कितने अनुवाक हैं?
उत्तर : 303 अनुवाक।

69. वैदिक राष्ट्रगीत "आब्रह्मन् ब्राह्मणो....." किस वेद में है?
उत्तर : यजुर्वेद में।

70. मनस्तत्त्व का विवेचन करने वाला प्रसिद्ध यजुर्वेदीय सूक्त?
उत्तर : शिवसङ्कल्प सूक्त।

71. कर्मकाण्ड मुख्यतः किस वेद पर आधारित है?
उत्तर : यजुर्वेद पर।

72. माध्यन्दिनी शाखा के प्रथम-द्वितीय अध्यायों का वर्णन क्या है?
उत्तर : सोमयज्ञ तथा पितृयज्ञ।

73. माध्यन्दिनी शाखा के प्रथम 35 अध्यायों का प्रमुख प्रतिपाद्य क्या है?
उत्तर : श्रौतकर्मकाण्ड।

74. अग्निहोत्र का किस अध्याय में वर्णन है?
उत्तर : तृतीय-अध्याय में।

75. चौथे से आठवें अध्याय तक किसका विवेचन है?
उत्तर : सोमयागों (विशेषतः अग्निष्टोमयाग) का।

76. नवम-दशम अध्याय का विषय क्या है?
उत्तर : राजसूय एवं वाजपेय याग।

77. अग्निचयन का वर्णन किन अध्यायों में है?
उत्तर : 11 से 18 वें अध्याय तक।

78. प्रसिद्ध रुद्रसूक्त कौन-सा अध्याय है?
उत्तर : 16वाँ अध्याय।

79. वसोधारा सम्बद्ध मन्त्र किस अध्याय में है?
उत्तर : 18वें अध्याय में।

80. प्रसिद्ध 'अश्वमेध यज्ञ' का वर्णन कहाँ पर है?
उत्तर : 22 से 25वें अध्याय में।

81. खिल मन्त्रों का संग्रह किन अध्यायों में है?
उत्तर : 26 से 29वें अध्यायों में प्रश्न सङ्ख्या 72-81 तक समस्त प्रश्न माध्यन्दिनीशाखानुसार हैं।

82. 'पुरुषमेध याग' का वर्णन किस अध्याय में है?
उत्तर : 30वें अध्याय में।

83. 31वाँ अध्याय किस नाम से प्रसिद्ध है?
उत्तर : पुरुष-सूक्त।

84. 32-33 अध्यायों में क्या सङ्कलित है?
उत्तर : सर्वमेधमंत्र तथा हिरण्यगर्भसूक्त।

85. किस अध्याय में पितृमेध वर्णित है?
उत्तर : 35वें अध्याय में।

86. शिव सङ्कल्पोपनिषद् किस अध्याय में है?
उत्तर : 34वें अध्याय में।

87. 36 से 39 अध्यायों में क्या सङ्कलित है?
उत्तर : प्रवर्ग्य विषयक मन्त्र।

88. 40वाँ अध्याय किस नाम से जाना जाता है?
उत्तर : ईशावास्योपनिषद्।

89. शवदाह के मन्त्र यजुर्वेद के किस अध्याय में है?
उत्तर : 35वें अध्याय में।

90. कृष्णयजुर्वेदीय काठक संहिता कितने स्थानकों में विभेदित है?
उत्तर : पाँच।

91. काठकसंहिता में कौन-कौन से कथानक हैं?
उत्तर : इठिमिका, मध्यमिका, ओरिमिका, याज्यानुवाक्या, अश्वमेधाद्यनुवचन।

92. किस वेद को अध्वर्युवेद कहा जाता है?
उत्तर : यजुर्वेद को।

**सामवेदानुशीलन**

93. सङ्गीत का सम्बन्ध किस वेद से माना जाता है?
उत्तर : सामवेद से।

94. सामवेद को 'सहस्रवर्मा सामवेदः' क्यों कहते हैं?
उत्तर : 1000 शाखाएँ होने से।

95. सामवेद को किसमें बाँटा गया है?
उत्तर : आर्चिकों में।

96. सामवेद में कितने आर्चिक हैं?
उत्तर : दो। पूर्वार्चिक एवं उत्तरार्चिक

97. सामवेद का ऋत्विक् क्या कहलाता है?
उत्तर : उद्गाथा।

98. सामवेद में कितने मन्त्र ऋग्वेद से उद्धृत हैं?
उत्तर : 1800 मन्त्र।

99. सामवेद के अपने मन्त्र कितने हैं?
उत्तर : 75 मन्त्र (पचहत्तर)।

100. कौथुमशाखानुसार पूर्वार्चिक में कितने मन्त्र हैं?
उत्तर : 650 मन्त्र।

101. उत्तरार्चिक में कितने मन्त्र हैं?
उत्तर : 1225 मन्त्र।

102. कौथुमशाखानुसार सामवेद में कुल मन्त्र कितने हैं?
उत्तर : 1875 मन्त्र।

103. सामवेद में कितने छन्द प्रस्तुत हुए हैं?
उत्तर : दो गाथा व प्रगाथा।

104. साम की कितनी शाखाएँ उपलब्ध हैं?
उत्तर : तीन— 1. राणायनीय, 2. कौथुमीय, 3. जैमिनीय।

105. सामवेद में कितने प्रमुख स्वरों को सङ्गीत का आधार माना है?
उत्तर : सात स्वरों को।

106. सामवेदीय ऋचाओं पर कौन-कौन से गान होते हैं?
उत्तर : प्रकृतिमान, हगान, उहागान।

107. प्रकृतिगान में कौन से गान होते हैं?
उत्तर : 1. ग्रामगेयगान, 2. आरण्यक गान।

108. ग्रामगेयगान में कितने पर्व हैं?
उत्तर : तीन — 1. आग्नेय, 2. ऐन्द्र, 3. पवमान।

109. आरण्यक गान में कितने पर्व हैं?
उत्तर : पाँच— 1. अर्क, 2. द्वन्द्व, 3. व्रत, 4. शुक्रिय, 5. महानाम्नी।

110. 'सामवेदादिदं गीतं सञ्जग्राह पितामहः' सङ्गीत का आविर्भाव मानने वाले सङ्गीताचार्य?
उत्तर : शार्ङ्गदेव।

111. शार्ङ्गदेव ने कौन-सा सङ्गीत सम्बन्धित ग्रन्थ रचा?
उत्तर : सङ्गीत-रत्नाकरः।

112. सामवेद में प्रयुक्त प्रगाथा छन्द किन दो छन्दों का मिश्रण है?
उत्तर : गायत्री व जगती का।

113. सामवेद में ऋग्वेद के किन मण्डलों के मन्त्र संग्रहीत हैं?
उत्तर : अष्टम व नवम मण्डल से।

114. सामवेद की जैमिनीय शाखा का अध्ययन कहाँ होता है?
उत्तर : केरल में।

115. भारत में किस सामवेदीय शाखा की अधिक प्रसिद्धि है?
उत्तर : कौथुमी शाखा की।

116. इस शाखा की उच्चारण की कौन-सी दो पद्धतियाँ हैं?
उत्तर : 1. नागरपद्धति, 2. मद्रपद्धति।

**अथर्ववेद-अनुशीलन**

117. अथर्ववेद किन संज्ञाओं से अभिहित है?
उत्तर : अथर्वाङ्गिरोवेद, ब्रह्मवेद, भिषग्वेद, क्षत्रवेद।

118. अथर्ववेद की कितनी शाखाएँ मानी गई हैं?
उत्तर : नौ शाखाएँ।

119. अथर्ववेद की शाखाओं के नाम क्या हैं?
उत्तर : 1. पैप्पलाद, 2. तौद, 3. मौद, 4. शौनक, 5. जाजल, 6. जलद, 7. ब्रह्मवद, 8. देवदर्श, 9. चारणवैद्य।

120. वर्तमान में कौन-कौन-सी शाखाएँ प्राप्त हैं?
उत्तर : 1. पैप्पलाद शाखा, 2. शौनक शाखा।

121. इनमें से कौन-सी शाखा अपूर्णरूप से प्राप्त हैं?
उत्तर : पैप्पलाद शाखा।

122. अथर्ववेद को किसमें बाँटा गया है?
उत्तर : काण्डों में।

123. कुल कितने काण्ड हैं?
उत्तर : 20 काण्ड।

124. अथर्ववेद के 20वें काण्ड के अधिकांश सूक्त किससे सम्बन्धित हैं?
उत्तर : इन्द्र से।

125. अथर्ववेद के प्रतिपाद्य विषय क्या है?
उत्तर : ब्रह्मविषयकदार्शनिक सिद्धान्त-राजनीति-प्रायश्चित्त-भैषज्यकर्मशान्तिक व पौष्टिककर्म-सामनस्यकर्म-आयुष्यकर्म-अभिचारकर्म।

126. कृषिकर्म का विवेचन किस वेद में है?
उत्तर : अथर्ववेद में।

127. अथर्ववेद के तृतीय काण्ड का 17वाँ सूक्त किस नाम से प्रसिद्ध है?
उत्तर : कृषि-सूक्त।

128. अथर्ववेद में कुल कितने सूक्त हैं?
उत्तर : 730 सूक्त

129. कुल कितने प्रपाठक हैं?
उत्तर : 36 प्रपाठक।

130. कुल कितने मन्त्र हैं?
उत्तर : 5987 मन्त्र।

131. कौन-सा अथर्ववेदीय काण्ड विवाह से सम्बन्धित है?
उत्तर : 14वाँ काण्ड।

132. किस काण्ड में दु:स्वप्ननाशार्थ प्रार्थना है?
उत्तर : 16वें काण्ड में।

133. अध्यात्मविषयक काण्ड कौन-से हैं?
उत्तर : 13, 15, 19वाँ काण्ड।

134. किस काण्ड में चार-चार मन्त्रों के सूक्त हैं?
उत्तर : प्रथम काण्ड में।

135. पाँच-पाँच मंत्रों के सूक्त किस काण्ड में हैं?
उत्तर : द्वितीय काण्ड में।

136. तृतीय काण्ड में प्रत्येक सूक्त में कितने मन्त्र हैं?
उत्तर : छ: मन्त्र।

137. चतुर्थ काण्ड में सूक्तों में कितने-कितने मन्त्र हैं?
उत्तर : सात-सात या आठ-आठ मन्त्र।

138. किस काण्ड में आठ या उससे अधिक मन्त्र हैं?
उत्तर : पाँचवें काण्ड में।

139. छठे काण्ड में कितने सूक्त हैं?
उत्तर : 118 सूक्त।

140. छठे काण्ड के सूक्तों में कितने-कितने मन्त्र हैं?
उत्तर : प्राय: तीन-तीन मन्त्र।

141. सातवें काण्ड के सूक्तों में कितने-कितने मन्त्र हैं?
उत्तर : एक या दो मन्त्र।

142. सातवें काण्ड में कितने सूक्त हैं?
उत्तर : 118 सूक्त।

143. अथर्ववेद में संसार की उत्पत्ति किससे बतायी है?
उत्तर : जल से। (अथर्ववेद 4/2/6/8)

144. भैषज्य सूक्तों में किन-किन चिकित्सा प्रणालियों का वर्णन है?
उत्तर : जल-चिकित्सा, सूर्यकिरण-चिकित्सा, मानसिक-चिकित्सा।

145. अथर्ववेद को मुख्य प्रतिपाद्य अभिचार कर्म क्यों नहीं माना जा सकता?
उत्तर : क्योंकि आभिचारिक मन्त्रों की सङ्ख्या न्यूनमात्रिक है।

146. आयुर्वेद का मूल किसमें देखा जाता है?
उत्तर : अथर्ववेद में।

147. अथर्ववेद का ऋत्विक् क्या कहलाता है?
उत्तर : ब्रह्मा।

148. भैषज्य-सूक्तों दन्तपीड़ा का कारण किसे माना जाता है?
उत्तर : कृमि को।

149. ब्रह्म का यज्ञ में क्या कार्य होता है?
उत्तर : सम्पूर्ण व्यवस्थाओं के निरीक्षण।

150. 'मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन्' यह मन्त्र कहाँ से उद्धृत है?
उत्तर : अथर्ववेद (3/30/3) से।

151. अथर्ववेद के विशिष्टसूक्त?
उत्तर : गृहमहिमा सूक्त-दीर्घापुष्प सूक्त-संज्ञानसूक्त-पृथ्वीसूक्त।

152. अथर्ववेद का प्रथममन्त्र कौन-सा है?
उत्तर : शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये। शं योरभि स्रवन्तु न:।

**( ब ) वेदाङ्ग भाग**

1. वेदाङ्ग कितने हैं?
   उत्तर : छः।
2. वेदाङ्गों के नाम लिखिए।
   उत्तर : शिक्षा-कल्प-व्याकरण-निरुक्त-छन्द-ज्यौतिष।
3. वेदाङ्गों का क्या महत्त्व है?
   उत्तर : वेदज्ञान को प्राप्त्यर्थ वेदाङ्ग-अध्ययन भूमिका का कार्य करता है।
4. शिक्षा वेदाङ्ग का क्या उद्देश्य है?
   उत्तर : वैदिक ऋचाओं का उच्चारण-शिक्षण।
5. सायणाचार्य ने शिक्षा का व्युत्पत्तिजन्य अर्थ क्या बताया?
   उत्तर : 'स्वरवर्णाद्युच्चारणप्रकारो यत्र शिक्ष्यते-उपदिश्यते सा शिक्षा' अर्थात् स्वर-वर्ण आदि का उच्चारणशिक्षण ही शिक्षा है।
6. शिक्षा की क्या उपमा दी गई है?
   उत्तर : वेद के नाक को (शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य)।
7. ऋग्वेद से सम्बन्धित शिक्षाग्रन्थ कौन-कौन से हैं?
   उत्तर : शौनकीय शिक्षा, वासिष्ठ शिक्षा तथा पाणिनीय शिक्षा।
8. किस वैयाकरण की शिक्षा को सभी वेदों से सम्बद्ध भी कुछ विद्वान् मानते हैं?
   उत्तर : पाणिनि की शिक्षा को।
9. शुक्लयजुर्वेद का कौन-सा शिक्षा ग्रन्थ अधिक प्रसिद्ध है?
   उत्तर : याज्ञवल्क्य शिक्षा।
10. कृष्णयजुर्वेद के कौन से शिक्षा ग्रन्थ उपलब्ध हैं?
    उत्तर : भरद्वाज शिक्षा तथा व्यास शिक्षा।
11. भरद्वाज शिक्षा कृष्णयजुर्वेद की किस शिक्षा से सम्बद्ध है?
    उत्तर : तैत्तिरीयशाखा।
12. भरद्वाज शिक्षा का दूसरा नाम क्या है?
    उत्तर : संहिताशिक्षा।
13. सामवेद के शिक्षाग्रन्थ कौन-से हैं?
    उत्तर : नारदीय शिक्षा, गीतशिक्षा, लोमशशिक्षा।
14. तीनों ग्रन्थों का विभाजन किस प्रकार हुआ है?
    उत्तर : दो प्रपाठकों तथा सोलह कण्डिकाओं में।
15. सामसंहिता के यथार्थ उच्चारण हेतु किन ग्रन्थों की रचना की गई?
    उत्तर : ऋक्तन्त्र, सामतन्त्र, अक्षरतन्त्र, पुष्पसूत्र।
16. ऋक्तन्त्र में किसका अध्ययन होता है?
    उत्तर : ऋचाओं का (उल्लेखनीय है कि सामवेद में अधिकांशत: ऋचाओं का सङ्कलन है।)
17. ऋक्तन्त्र कितने प्रपाठकों एवं खण्डों में विभक्त है?
    उत्तर : पाँच प्रपाठकों तथा तीस खण्डों में।
18. प्रकृतिगान के स्वरों का अध्ययन किसमें होता है?
    उत्तर : सामतन्त्र में।
19. सामतन्त्र कितने प्रपाठकों में विभक्त है?
    उत्तर : 13 प्रपाठकों में।
20. स्तोमों का निरूपण किसमें हुआ है?
    उत्तर : अक्षरतन्त्र में।
21. अक्षरतन्त्र कितने प्रपाठकों में विभाजित है?
    उत्तर : दो प्रपाठकों में।
22. अक्षर तन्त्र को किसका अङ्ग माना जाता है?
    उत्तर : सामतन्त्र का।
23. ऊह-ऊह्यगान का विवेचन किसमें है?
    उत्तर : पुष्पसूत्र में।
24. पुष्पसूत्र कितने प्रपाठकों एवं खण्डों में विभाजित है?
    उत्तर : 10 प्रपाठकों तथा 100 खण्डों में।
25. अथर्ववेद का कौन-सा शिक्षाग्रन्थ उपलब्ध है?
    उत्तर : माण्डूकी शिक्षा।
26. आचार्य पं. बलदेव उपाध्याय ने कितने शिक्षाग्रन्थों का उल्लेख किया है?
    उत्तर : बीस शिक्षा ग्रन्थों का।

**2. कल्प**

27. कल्प की क्या उपमा दी गई है?
    उत्तर : वेद के हाथ की। (हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते।)
28. कल्पशास्त्र का प्रयोजन क्या है?
    उत्तर : याज्ञिक विधानों का प्रतिपादन।
29. कल्पशास्त्र किस साहित्य में आता है?
    उत्तर : सूत्र-साहित्य में।
30. कल्पसूत्रों के कितने भेद हैं?
    उत्तर : चार।
31. कल्पसूत्र कौन-कौन से हैं?
    उत्तर : श्रौतसूत्र, गृह्यसूत्र, धर्मसूत्र, शुल्बसूत्र।
32. कुछ विद्वान् किस सूत्र को कल्पसूत्र साहित्य में नहीं गिनते हैं?
    उत्तर : शुल्बसूत्र।

33. श्रौतसूत्रों का प्रतिपाद्य क्या है?
उत्तर : चौदह वैदिक यज्ञों का कर्तव्यविधान।

34. ऋग्वेद के श्रौतसूत्र कौन से हैं?
उत्तर : आश्वलायन एवं शाङ्खाय।

35. आश्वलायन श्रौतसूत्र में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 12 अध्याय।

36. शाङ्खाय श्रौतसूत्र में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 18 अध्याय।

37. शुक्लयजुर्वेद का कौन-सा श्रौतसूत्र उपलब्ध है?
उत्तर : कात्यायन श्रौतसूत्र।

38. कृष्णयजुर्वेद के कौन-कौन से श्रौतसूत्र उपलब्ध हैं?
उत्तर : बौधायन, आपस्तम्ब, सत्याषाढ़, मानव, वैखानस, भारद्वाज, वाराह (सात)।

39. सामवेद के कितने श्रौतसूत्र मिलते हैं?
उत्तर : 1. द्राह्मायण 2. लाट्यायन।

40. अथर्ववेद का श्रौतसूत्र कौन-सा है?
उत्तर : वैतान-सूत्र।

41. वैतान सूत्र का किस आथर्वण शाखा से सम्बन्ध है?
उत्तर : शौनक शाखा से।

42. वैतान सूत्र में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : आठ अध्याय।

43. ऋग्वेदीय गृह्यसूत्र आश्वलायन व शांखायन क्रमशः कितने अध्यायों में विभक्त हैं?
उत्तर : 4 व 6 अध्यायों में।

44. शुक्लयजुर्वेदीय गृह्यसूत्र कौन-कौन से हैं?
उत्तर : 1. पारस्कर गृह्यसूत्र, 2. बैजवाप गृह्यसूत्र।

45. पारस्कर गृह्यसूत्र कितने काण्डों में विभक्त है?
उत्तर : तीन।

46. कृष्णयजुर्वेद के गृह्यसूत्र कौन-कौन से हैं?
उत्तर : बौधायन, आपस्तम्ब, सत्यापाढ़, मानव, काठक (पाँच)।

47. सामवेदीय गृह्यसूत्र कौन-कौन से हैं?
उत्तर : खादिर एवं गोभिल।

48. कौशिक गृह्यसूत्र का सम्बन्ध किस वेद से है?
उत्तर : अथर्ववेद से।

49. यह किस अपरनाम से प्रसिद्ध है?
उत्तर : संहिता-विधि।

50. कौशिक गृह्यसूत्र कितने अध्यायों एवं कण्डिकाओं में विभक्त है?
उत्तर : 14 अध्याय 141 कण्डिकाओं में।

51. 22 अध्याय युक्त आश्वलायन गृह्यसूत्र किस वेद से सम्बद्ध है?
उत्तर : ऋग्वेद से।

52. कात्यायन (कातीय) धर्मसूत्र किस वेद से सम्बन्धित है?
उत्तर : शुक्लयजुर्वेद से।

53. कृष्णयजुर्वेद से सम्बन्धित धर्मसूत्र?
उत्तर : बौधायन, आपस्तम्ब, मानव।

54. सामवेदीय धर्मसूत्र?
उत्तर : गौतम धर्मसूत्र।

55. गौतम धर्मसूत्रों में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 28 अध्याय।

56. शुल्ब सूत्रों का क्या प्रयोजन है?
उत्तर : यज्ञवेदी आदि के निर्माण की ज्यामितीय प्रक्रिया तथा तत्सम्बद्ध विवेचन।

**3. व्याकरण**

57. पाणिनीय शिक्षा में वेद का मुख किसे बताया है?
उत्तर : व्याकरण को।

58. पाणिनि ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : अष्टाध्यायी।

59. पाणिनि का जन्मस्थल वर्तमान में किस नाम से प्रसिद्ध है?
उत्तर : लाहौर।

60. 'एकः शब्दः सम्यग् ज्ञातः सुप्रयुक्तः स्वर्गे लोके च कामधुग् भवति' किसने कहा है?
उत्तर : महाभाष्यकार पतञ्जलि ने।

61. पतञ्जलि को किसका अवतार माना जाता है?
उत्तर : शेषनाग का।

62. व्याकरण का व्युत्पत्तिजन्य अर्थ क्या है?
उत्तर : व्याक्रियन्ते व्युत्पाद्यन्ते शब्दा अननति व्याकरणम्।

63. कुल कितने व्याकरणों (वेदाङ्ग में परिगणित) का अस्तित्व माना जाता है?
उत्तर : नव—ऐन्द्र, चान्द्र, काशकृत्स्न, कौमार, शाकटायन, सारस्वत, आपिशल, शाकल, पाणिनीय।

64. वेदाङ्ग के रूप में कौन-सा व्याकरण सर्वाधिक सङ्ग्राह्य है?
उत्तर : पाणिनि-व्याकरण।

65. मुनित्रय में किन-किन का समावेश होता है?
उत्तर : पाणिनि-कात्यायन-पतञ्जलि।

66. कौन व्याकरण-सूत्रकार के रूप में जाने जाते हैं?
उत्तर : पाणिनि।

67. महाभाष्यकार के रूप में वैयाकरण कुल में कौन प्रसिद्ध हैं?
उत्तर : पतञ्जलि।

68. वार्त्तिककार के रूप में किसकी प्रसिद्धि है?
उत्तर : कात्यायन की।

69. भट्टोजी दीक्षित ने किस ग्रन्थ की रचना की?
उत्तर : सिद्धान्तकौमुदी (यह सर्वाधिक प्रसिद्ध रचना है भट्टोजी की)।

70. भट्टोजीकृत प्रौढ़मनोरमा का खण्डन किसने किया?
उत्तर : पण्डितराज जगन्नाथ ने।

71. पण्डितराज ने एतदर्थ कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : मनोरमाकुचमर्दनम्।

72. सारकौमुदी व मध्य कौमुदी के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : वरदाचार्य।

73. वरदाचार्य लिखित कौन-सा व्याकरण-ग्रन्थ सर्वत्र प्रसिद्ध है?
उत्तर : लघुसिद्धान्त कौमुदी।

74. पाणिनि की अष्टाध्यायी में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : आठ अध्याय।

75. पाणिनि ने स्वयं अष्टाध्यायी का क्या नाम रखा है?
उत्तर : शब्दानुशासन।

76. अष्टाध्यायी में कुल कितने सूत्र हैं?
उत्तर : 4000 सूत्र लगभग (3978 आर्यसमाजी मत से)।

77. पाणिनि के कितने सूत्र अप्राप्य हैं?
उत्तर : 5 सूत्र / 4 सूत्र।

78. धातुओं को कितने गणों में विभक्त किया गया है?
उत्तर : दस गणों में।

79. सबसे अधिक धातुएँ किस गण में हैं?
उत्तर : भ्वादिगण में (1035 धातुएँ)।

80. किस गण में सबसे कम धातुएँ हैं?
उत्तर : तनादिगण में।

81. कुल कितनी धातुएँ हैं?
उत्तर : 1970—उन्नीस सौ सत्तर।

82. माहेश्वर सूत्रों की सङ्ख्या कितनी है?
उत्तर : 14

83. माहेश्वर-सूत्रों की उत्पत्ति कैसे हुई?
उत्तर : शिवजी के डमरू से।

84. मूलस्वर कितने हैं?
उत्तर : पाँच — अ, इ, उ, ऋ, ल।

85. व्याकरण का दार्शनिक ग्रन्थ वाक्यपदीय किसने लिखा?
उत्तर : भर्तृहरि ने।

86. वाक्यपदीय कितने काण्डों में विभाजित है?
उत्तर : तीन काण्डों में।

87. कैयट ने महाभाष्य पर कौन-सी व्याख्या लिखी?
उत्तर : 'प्रदीप' नामक।

88. जयादित्य एवं वामन नामक वैयाकरणों द्वारा सूत्रानुक्रम से अष्टाध्यायी पर कौन-सा वृत्तिग्रन्थ लिखा गया?
उत्तर : काशिका।

89. काशिका के प्रथम पाँच अध्याय किसने लिखे?
उत्तर : जयादित्य ने।

90. काशिका के अन्तिम अध्यायत्रय के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : वामन।

91. 'न्यास' नाम से प्रख्यात काशिका के व्याख्यान ग्रन्थ का मूल अभिधान क्या है?
उत्तर : काशिकाविवरणपञ्जिका।

92. उक्त ग्रन्थ के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : जिनेन्द्रबुद्धि।

93. काशिका पर 'पदमञ्जरी' व्याख्या किसने लिखी?
उत्तर : हरदत्त ने।

94. वैयाकरणभूषण एवं वैयाकरणभूषणसार के प्रणेता कौन है?
उत्तर : कोण्डभट्ट।

95. परिभाषेन्दुशेखर के स्रष्टा कौन है?
उत्तर : नागेश भट्ट।

96. उक्त ग्रन्थ का विषय क्या है?
उत्तर : पाणिनीय व्याकरण की परिभाषाओं की विवेचना।

97. नागेशभट्ट की भट्टोजी दीक्षित कृत प्रौढ़मनोरमा पर लिखे व्याख्या ग्रन्थ का क्या नाम है?
उत्तर : शब्देन्दुशेखर।

98. महाभाष्यप्रत्याख्यानसंग्रह के लेखक कौन हैं?
उत्तर : नागेश भट्ट।

99. वैयाकरणसिद्धान्तमञ्जूषा, लघुमञ्जूषा, परमलघुमञ्जूषा के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : नागेश भट्ट।

100. व्याकरण की प्रक्रिया परम्परा के पर्यायभूत आचार्य भट्टोजिदीक्षित का सूत्रानुक्रमणी पाणिनीयव्याकरण का व्याख्यान ग्रन्थ कौन-सा है?
उत्तर : शब्दकौस्तुभ।

101. व्याकरण के दार्शनिक सन्दर्भों पर विमर्शात्मक ग्रन्थ; जो भट्टोजी दीक्षित ने लिखा है?
उत्तर : व्याकरणमतोन्मञ्जन।

102. कातन्त्र व्याकरण के आचार्य कौन हैं?
उत्तर : शिव वर्मा।

103. इस व्याकरण में कितने अध्याय एवं सूत्र हैं?
उत्तर : 4 अध्याय 1400 सूत्र।

104. चन्द्रगोमी द्वारा उपस्थापित चान्द्र व्याकरण में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 6 अध्याय।

105. क्षपणक (सिद्धसेन दिवाकर)का व्याकरण?
उत्तर : शब्दानुशासन।

106. जैनेन्द्रव्याकरण के आचार्य?
उत्तर : देवनन्दी।

107. 'विश्रान्तविद्याधर' व्याकरण के प्रवर्तक?
उत्तर : वामन।

108. 'सरस्वतीकण्ठाभरणम्' व्याकरण में कितने अध्याय एवं सूत्र हैं?
उत्तर : 8 अध्याय, 6421 सूत्र।

109. 'सरस्वतीकण्ठाभरणम्' के प्रचोदक कौन हैं?
उत्तर : भोजदेव।

110. जैनशाकटायन व्याकरणग्रन्थ के रचनाकार?
उत्तर : पाल्यकीर्ति।

111. पाल्यकीर्ति का अपर नाम क्या है?
उत्तर : शाकटायन।

112. जैनशाकटायन में कितने अध्याय एवं सूत्र हैं?
उत्तर : 8 अध्याय, 3200 सूत्र।

113. शिवस्वामी द्वारा प्रवृत्त व्याकरण?
उत्तर : शिवशब्दानुशासन।

114. सिद्धान्तकौमुदी की तत्त्वबोधिनी व्याख्या किसने लिखी?
उत्तर : ज्ञानेन्द्र सरस्वती।

115. कौमुदी की बालमनोरमा का सर्जनकर्ता आचार्य कौन हैं?
उत्तर : बासुदेव वाजपेयी।

116. वैयाकरण त्रयोदशी को अनध्याय क्यों रखते हैं?
उत्तर : इस तिथि को पाणिनि के देह का अवसान हुआ, ऐसी किंवदन्ती है।

117. पाणिनि के अष्टक या अष्टाध्यायी के प्रत्येक अध्याय में कितने उपविभाग बनाये गये?
उत्तर : चार (चार पाद)।

118. अष्टाध्यायी के प्रथमाध्याय का विषय क्या है?
उत्तर : शास्त्रोपयोगी संज्ञा-परिभाषाओं का सङ्कलन।

119. किस अध्याय में समास एवं कारक की विवेचना है?
उत्तर : द्वितीयाध्याय में।

120. तृतीयाध्याय की वस्तु क्या है?
उत्तर : कृत्य एवं कृत् प्रत्यय।

121. तद्धितों का विमर्श किस अध्याय में है?
उत्तर : चतुर्थ-पञ्चम अध्यायों में।

122. षष्ठाध्याय में किनका विमर्श है?
उत्तर : तिङन्त, सन्धि, स्वरनियम।

123. अङ्गाधिकार नाम से किस अध्याय की प्रसिद्धि है?
उत्तर : सप्तमाध्याय की।

124. अङ्गाधिकार का विषय है?
उत्तर : सुबन्त एवं तिङन्त।

125. अष्टम/अन्तिम अध्याय में विवेच्य हैं?
उत्तर : द्वित्वविधान, वैदिकी स्वर प्रक्रिया, सन्धि षत्वण त्वविधान।

126. पाणिनि ने कौन-सा महाकाव्य लिखा?
उत्तर : जाम्बवती-विजय।

127. कात्यायनकृत महाकाव्य है?
उत्तर : स्वर्गारोहण।

128. कात्यायन का अपर नाम?
उत्तर : वररुचि।

129. कात्यायन की अन्य रचनाएँ?
उत्तर : 1. कात्यायनस्मृति, 2. उभयसारिकाभाण (रूपक), 3. भ्राजश्लोक।

130. पाणिनीय व्याकरण की प्रक्रिया परम्परा का आद्यग्रन्थ है?
उत्तर : रूपावतार।

131. रूपावतार के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : धर्मकीर्ति।

132. प्रक्रियाकौमुदी किनकी कृति है?
उत्तर : रामभद्राचार्य की।

133. सिद्धान्तकौमुदी में कितने प्रकरण हैं?
उत्तर : 14 प्रकरण।

134. सिद्धान्तकौमुदी का प्रथमप्रकरण कौन-सा है?
उत्तर : संज्ञाप्रकरण।

135. सिद्धान्तकौमुदी का अन्तिम प्रकरण कौन-सा है?
उत्तर : स्वरप्रकरण।

136. समासप्रकरण का क्रम क्या है?
उत्तर : अष्टम।

137. सन्धिप्रकरण का क्रम क्या है?
उत्तर : तृतीय।

138. अव्यय कौन-से प्रकरण में है?
उत्तर : पञ्चम।

139. परिभाषा प्रकरण का क्रम कौन-सा है?
उत्तर : द्वितीय।

140. सप्तमप्रकरण में क्या वर्णित है?
उत्तर : कारक।

141. वैदिकप्रकरण किस क्रम में है?
उत्तर : त्रयोदश।

142. सुबन्त किस प्रकरण में है?
उत्तर : चतुर्थ।

143. नवमप्रकरण में क्या वर्णित है?
उत्तर : तद्धित।

144. तिङन्तप्रकरण का क्रम है?
उत्तर : दशम।

145. कृदन्त किस प्रकरण में है?
उत्तर : द्वादश प्रकरण में।

146. त्रयोदश प्रकरण है?
उत्तर : वैदिकप्रकरण।

147. ण्यन्तादिप्रक्रिया किस प्रकरण में है?
उत्तर : एकादश प्रकरण में।

148. षष्ठप्रकरण का विषय है?
उत्तर : स्त्रीप्रत्यय।

149. 'मनोरमामण्डन' व्याकरणग्रन्थ के लेखक कौन हैं?
उत्तर : भानुजी दीक्षित।

150. व्याकरण वाङ्मय का बृहत्तम ग्रन्थ किसे कह सकते हैं?
उत्तर : 'व्याकरणसिद्धान्तसुधानिधि' को।

151. उक्त ग्रन्थ के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : विश्वेश्वर पाण्डेय।

152. अष्टाध्यायी का परिमाण कितने श्लोकों का है?
उत्तर : एक सहस्र।

153. अष्टाध्यायी (शब्दानुशासन) में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : आठ अध्याय।

154. अष्टाध्यायी में कुल पाद कितने हैं?
उत्तर : 32 पाद (8×4 = 32)

155. प्रत्येक अध्याय में कितने पाद हैं?
उत्तर : चार।

156. महाभाष्यकार ने पाणिनीयव्याकरण के कितने सूत्रों की व्याख्या की है?
उत्तर : सत्रह सौ दस।

157. महाभाष्य में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : आठ।

158. महाभाष्य में अध्यायों को किसमें बाँटा है?
उत्तर : आह्निकों में।

159. आह्निक से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : एक अहः (दिवस) पर्यन्त पठने योग्य/करने योग्य।

160. महाभाष्य कुल कितने आह्निक हैं?
उत्तर : 85 आह्निक।

161. महाभाष्य में कितने प्रत्याहार सूत्रों का व्याख्यान हुआ है?
उत्तर : आठ का।

162. प्रत्याहार सूत्रों का अपर नाम?
उत्तर : माहेश्वर सूत्र।

163. माहेश्वर सूत्र कुल कितने हैं?
उत्तर : 14

164. माहेश्वर सूत्रों में किस व्यञ्जन का दो बार प्रयोग हुआ है?
उत्तर : हकार का।

165. किस माहेश्वर सूत्र में अकार उच्चारणार्थमात्र न होकर इत्संज्ञक है?
उत्तर : 'लण्' (छठे सूत्र में)।
166. मूलस्वरों का किन सूत्रों में निबन्धन है?
उत्तर : प्रथम-द्वितीय माहेश्वर सूत्रों में।
167. छठे सूत्र में अकार को इत्संज्ञक मानने का प्रयोजन क्या है?
उत्तर : 'र' प्रत्याहार बनाना।
168. 'र' प्रत्याहार में आते हैं—
उत्तर : रकार एवं लकार।
169. सभी वर्गों के पञ्चमाक्षर किस प्रत्याहार सूत्र में हैं?
उत्तर : सप्तम।
170. माहेश्वर सूत्रों से कुल कितने प्रत्याहार बनते हैं?
उत्तर : 42
171. सभी स्वरों एवं व्यञ्जनों का बोधक प्रत्याहार है?
उत्तर : अल् प्रत्याहार।
172. अच् प्रत्याहार से किनका अभिज्ञान होता है?
उत्तर : समस्त स्वरों का।
173. समस्त व्यञ्जनों का किस प्रत्याहार में ग्रहण होता है?
उत्तर : हल् प्रत्याहार में।
174. पञ्चाङ्ग व्याकरण क्या है?
उत्तर : सूत्रपाठ, गणपाठ, धातुपाठ, उणादिपाठ एवं लिङ्गानुशासन—ये व्याकरण के पाँच अङ्ग हैं।
175. पाणिनि के गुरु कौन थे?
उत्तर : आचार्य उपवर्ष।
176. सूत्र कितने प्रकार के होते हैं?
उत्तर : छः— 1. संज्ञा सूत्र, 2. परिभाषा सूत्र, 3. विधि, 4. नियम, 5. अतिदेश, 6. अधिकार।
177. वेट, सेट, अनिट् धातुओं से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : जिन धातुओं में इडागम हो, वे सेट कहलाती हैं।
जिन धातुओं में इडागम न हो, वे अनिट् कहलाती हैं।
जिन धातुओं में इडागम विकल्प से हो, वे वेट् कहलाती हैं।
178. वेट, सेट, अनिट् का शाब्दिक अर्थ?
उत्तर : वा + इट्, स + इट्, न + इट्।
179. पण्डितप्रवर भट्टोजिदीक्षित के पदशास्त्रीय ग्रन्थ हैं?
उत्तर : 1. सिद्धान्तकौमुदी, 2. प्रौढ़मनोरमा (स्वकृत सिद्धान्तकौमुदी की व्याख्या), 3. शब्दकौस्तुभ, 4. वैयाकरणभूष- णकारिका।
180. भट्टोजिदीक्षित के धर्मशास्त्रीय ग्रन्थ हैं?
उत्तर : 1. विस्थलीसंतु, 2. तिथिनिर्णय, 3. प्रवर निर्णय. 4. चतुर्विंशतिमत व्याख्या।
181. सूत्र का लक्षण क्या है?
उत्तर : अल्पाक्षरमसन्दिग्धं सारवद्विश्वतोमुखम्।
अस्तोभमनवद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः।।
182. वार्तिक का क्या अर्थ है?
उत्तर : जो त्रुटिपूर्ण कथन पर (उक्त, अनुक्त, दुरुक्त) पर विचार करता है, उसे वार्तिक कहते हैं—
उक्तानुक्तदुरुक्तानां चिन्ता यत्र प्रवर्तते।
तं ग्रन्थं वार्तिकं प्राहुर्वार्तिकज्ञा विचक्षणाः।।
183. भाष्य का लक्षण क्या है?
उत्तर : सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र वर्णैः सूत्रानुसारिभिः।
स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः।।
184. व्याख्यान के कितने अङ्ग होते हैं?
उत्तर : छः— 1. पदच्छेद, 2. पदार्थोक्ति, 3. विग्रह, 4. वाक्ययोजना, 5. आक्षेप, 6. समाधान।
पदच्छेदः पदार्थोक्तिर्विग्रहो वाक्ययोजना।
आक्षेपश्च समाधानं व्याख्यानं षड्विधं मतम्।।
185. अधिकार से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : नूतन प्रकरण के प्रारम्भ का संसूचक सूत्र, जिसका अग्रिमसूत्रों से सम्बन्ध होता है, अधिकार सूत्र कहलाता है।
186. परिभाषा सूत्र किसे कहते हैं?
उत्तर : नियमों को कहने वाले किंवा स्वयं कोई कार्य न करके विधि या निषेध सूत्रों की सहायता करने वाले परिभाषा सूत्र होते हैं।
187. प्रातिपदिक किसे कहते हैं?
उत्तर : धातु एवं प्रत्यय के अतिरिक्त समस्त सार्थक शब्द प्रातिपदिक कहलाते हैं। समास व तद्धित भी प्रातिपदिक होते हैं।
188. विद्वान् कीदृग् वचो ब्रूते? को रोगी? कश्च नास्तिकः?
उत्तर : कीदृक्चन्द्रं न पश्यन्ति त्रिसूत्रं तत्पाणिनेर्वद।।

— अर्थवत्, अधातुः, अप्रत्ययः, प्रातिपदिकम् (अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम्)।

189. संहिता संज्ञा किनकी होती है?
उत्तर : वर्णों की अत्यन्त समीपता संहिता कही जाती है।

190. 'संहिता' शब्द में प्रकृति-प्रत्यय है?
उत्तर : सम् + धा + क्त।

191. सवर्ण संज्ञा किनकी होती है?
उत्तर : जिन वर्णों के ताल आदि मुख के उच्चारण-स्थल एवं आभ्यन्तर प्रत्यन समान हो वे परस्पर सवर्ण होते हैं।

**'तुल्यास्यप्रत्यनं सवर्णम्'।**

192. पाणिनि ने 'पद' किसे माना है?
उत्तर : सुबन्त या तिङन्त प्रत्ययों से युक्त शब्द पदसंज्ञित होते हैं— 'सुप्तिङन्तं पदम्'।

193. संयोगसंज्ञा किनकी होती है?
उत्तर : स्वररहित व्यञ्जनों के मेल को संयोग कहते हैं।

194. विकरण किसे कहते हैं?
उत्तर : धातु में लकार के तिङन्त प्रत्ययों के योग से पहले प्रयुक्त होने वाले शप् प्रभृति उपप्रत्ययों को विकरण कहा जाता है।

195. निष्ठा किनकी संज्ञा है?
उत्तर : क्त एवं क्तवतु प्रत्ययों को निष्ठा कहते हैं। (क्तक्तवतू निष्ठा)।

196. नदी संज्ञा किनकी है?
उत्तर : नित्य स्त्रीलिङ्ग में रहने वाले ईकार-ऊकारान्त शब्दों की।

197. घि संज्ञा किनकी होती है?
उत्तर : सखि शब्द के अतिरिक्त सभी इकार-ऊकारान्त शब्दों की।

198. किस वर्ण को उपधा कहते हैं?
उत्तर : किसी शब्द के अन्तिम वर्ण से पूर्ववर्ती प्रथम वर्ण की उप[illegible]ज्ञा होती है। यथा— 'राजन्' में जकारोत्तरवर्ती 'अ'।

199. प्रगृह्यसंज्ञा का विधायक सूत्र है?
उत्तर : ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम् (द्विवचनान्त ईकार-ऊकारान्त प्रगृह्य)।

200. 'विभाषा' से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : निषेध-विकल्प अर्थात् कार्य के होने या न होने की सम्भावनात्मक स्थिति विभाषा कहलाती है।

201. सर्वनामस्थान से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : पुंल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग से परे होने पर 'सु, औ, जस्, अम् औट्' ये पाँच प्रत्यय सर्वनामस्थान कहलाते हैं।

**'सुडनपुंसकस्य'**

202. सत् किन्हें कहते हैं?
उत्तर : शतृ एवं शानच् प्रत्ययों को। (तौ सत्)

203. संख्या किनको कहते हैं?
उत्तर : बहु, गण, बतु प्रत्ययान्त तथा डति प्रत्ययान्त शब्दों को।

**( बहुगणवतुडति संख्या )**

204. विसर्जनीय किसे कहते हैं?
उत्तर : विसर्ग को।

205. लुक्, लुप् एवं श्लु क्या है?
उत्तर : ये अदर्शन/लोप की कारक संज्ञाएँ हैं।

206. भाषितपुंस्क किसे कहते हैं?
उत्तर : जिस शब्द का पुंल्लिङ्ग एवं नपुंसकलिङ्ग, दोनों में प्रयोग हो एवं समान अर्थ हो, उसे भाषितपुंस्क कहते हैं।

207. सम्प्रसारण किसे कहते हैं?
उत्तर : यण् के स्थान पर इक् का विधान सम्प्रसारण कहलाता है।

208. तरप् एवं तमप् की क्या संज्ञा है?
उत्तर : तरप्तमपौ घः। 'घ' संज्ञा होती है।

209. कृत्य प्रत्यय कौन-कौन से हैं? तव्य, तव्यत्, अनीयर्, यत्, क्यप्, ण्यत्, य, केलिमर् 'प्र' आदि उपसर्गों की गति संज्ञा कब होती है?
उत्तर : क्रिया के योग में उपसर्गों की गति संज्ञा होती है।

210. सम्बुद्धि किसे कहते हैं?
उत्तर : सम्बोधन में प्रथमा का एकवचन सम्बुद्धिसंज्ञक होता है।

211. उपसर्ग किन्हें कहा जाता है?
उत्तर : क्रिया के योग में 'प्र' आदि को उपसर्ग कहते हैं।

212. अन्वादेश किसे कहते हैं?
उत्तर : किसी कार्य में जिसका ग्रहण हो चुका हो, उसका पुनः किसी अन्य कार्य में उपयोग करना अन्वादेश है।

213. द्वित्व के द्वितीय रूप को क्या कहते हैं?
उत्तर : आमेडित।

214. अभ्यास किसे कहते हैं?
उत्तर : द्वित्व के प्रथम रूप को।

215. आबन्त किन्हें कहते हैं?
उत्तर : टाप्, डाप्, चाप्—ये तीन स्त्रीप्रत्यय 'आप्' कहलाते हैं और इनसे अन्त होने वाले पर आबन्त कहलाते हैं।

216. जो कार्य बिना किसी नियम या सूत्र से होता है, उसे क्या कहते हैं?
उत्तर : निपातन।

217. उपसर्जन से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : समास में प्रथमा विभक्ति निर्दिष्ट पद की उपसर्जन संज्ञा है।

218. 'प' एवं 'फ' के पूर्व अर्द्धविसर्ग तुल्य ध्वनि को क्या कहते हैं?
उत्तर : उपध्मानीय।

219. अपक्त किसे कहते हैं?
उत्तर : एक वर्ण वाले प्रत्यय को।

220. घुसंज्ञा किन धातुओं की है?
उत्तर : 1. डुदाइ, 2. दाण, 3. दो, 4. देङ्, 5. दुधाञ्, 6. धेट् —इन छः धातुओं की घुसंज्ञा है।

221. 'घु' संज्ञा का विधायकसूत्र है?
उत्तर : दाधाघ्वदाप्।

222. प्रातिपदिक का विधायक सूत्रद्वय है—
उत्तर : 1. अर्थवदधातुरत्प्रत्ययः, 2. कृत्तद्धितसमासाश्च।

223. प्रातिपदिकार्थ की भट्टोजिदीक्षित ने क्या व्याख्या की?
उत्तर : नियतोपस्थितिकः प्रातिपदिकार्थः।

224. व्यादि ने प्रातिपदिकार्थ किसमें माना है?
उत्तर : व्यक्ति में।

225. वाजप्यायन ने किसमें प्रातिपदिकार्थ माना है?
उत्तर : जाति में।

226. पतञ्जलि के अनुसार प्रातिपदिकार्थ है —
उत्तर : स्वार्थ, द्रव्य, लिङ्ग, संख्या, कारक।

227. कैयट ने प्रातिपदिकार्थ माने हैं —
उत्तर : चार— 1. स्वार्थ, 2. द्रव्य, 3. लिङ्ग, 4. संख्या।

228. अकथित कर्म से क्या अभिप्राय गृहीत होता है?
उत्तर : दुहादि द्विकर्मक धातुओं के मुख्यकर्म के साथ क्रिया द्वारा संबध्यमान कारक अकथित कम होता है।

229. विभक्तियों के दो प्रकार कौन-से हैं —
उत्तर : 1. कारक विभक्तियाँ, 2. उपपद विभक्तियाँ।

230. कारक विभक्ति किसे कहते हैं?
उत्तर : क्रिया के साथ संज्ञा या सर्वनाम का प्रत्यक्ष सम्बन्ध करने वाली कारक विभक्ति होती है।

231. अव्यय शब्दों के योग से कैसी विभक्ति होती है?
उत्तर : उपपदविभक्ति।

232. कारक विभक्ति एवं उपपद विभक्ति में बलवती कौन-सी हैं?
उत्तर : कारक विभक्ति (उपपदविभक्तेः कारकविभक्ति-वलीयसी)।

233. कारक कितने हैं?
उत्तर : छः —1. कर्ता, 2. कर्म, 3. करण, 4. सम्प्रदान, 5. अपादान, 6. अधिकरण।

234. धातुओं के दो भेद?
उत्तर : 1. परस्मैपदी, 2. आत्मनेपदी।

235. लकार कितने होते हैं?
उत्तर : दश।

236. किस लकार में केवल ध्वान्दस प्रयोग है?
उत्तर : लेट् लकार का।

237. लिङ्लकार के दो भेद हैं —
उत्तर : 1. आशीर्लिङ्, 2. विधिलिङ्।

238. भूतकाल कितने लकारों का विषय है —
उत्तर : तीन लङ्-लिट्-लुङ्-लकार।

239. भविष्यकाल कितने लकारों का विषय है —
उत्तर : दो। लुट्-लट् लकार।

240. धातुओं के कुल कितने गण हैं?
उत्तर : दश—1. भ्वादि, 2. अदादि, 3. जुहोत्यादि, 4. दिवादि, 5. स्वादि, 6. तुदादि, 7. रुधादि, 8. तनादि, 9. क्र्यादि, 10. चुरादि।

241. धातुपाठ में कुल कितनी धातुएँ गणित हैं—
उत्तर : 1940।

242. सर्वाधिक किस गण में कितनी धातुएँ हैं—
उत्तर : भ्वादिगण में। 1035 धातुएँ।

243. सबसे कम धातुएँ किस गण में गणित हैं?
उत्तर : तनादिगण में। 10 धातुएँ।

### 4. निरुक्त

244. निरुक्त का अर्थ क्या है?
उत्तर : व्युत्पत्ति करने वाला।

245. दुर्गाचार्य ने निरुक्त पर कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : दुर्गवृत्ति।

246. दुर्गवृत्ति में निरुक्तों की सङ्ख्या कितनी बताई है?
उत्तर : 14

247. आचार्य यास्क ने कितने निरुक्तकारों का उल्लेख किया है?
उत्तर : 12

248. वेदाङ्ग का प्रतिनिधि निरुक्त कौन-सा है?
उत्तर : यास्काचार्य प्रणीत निरुक्त।

249. यास्क के निरुक्त में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 14 अध्याय (12 अध्याय - 2 परिशिष्ट अध्याय)।

250. सम्प्रति निरुक्त साहित्य किस नाम से अभिहित होता है?
उत्तर : भाषा-विज्ञान।

251. निरुक्त किसका भाष्य है?
उत्तर : निघण्टु का।

252. निघण्टु क्या है?
उत्तर : वैदिक शब्दों का कोषग्रन्थ।

253. निरुक्त क्या है?
उत्तर : निघण्टु में प्रदत्त वैदिक शब्दों का निर्वचन।

254. यास्कप्रणीत निरुक्त के आधारभूत निघण्टु में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : पाँच।

255. निघण्टु के प्रथम तीन अध्याय क्या कहलाते हैं?
उत्तर : नैघण्टुक-काण्ड।

256. चतुर्थ अध्याय को क्या कहते हैं?
उत्तर : नैगम या एकपदिक काण्ड।

257. दैवतकाण्ड के नाम से निघण्टु का कौन-सा अध्याय जाना जाता है?
उत्तर : पञ्चम (अन्तिम) अध्याय।

258. सायणाचार्य का निघण्टु-निरुक्त के बारे में क्या मत है?
उत्तर : दोनों एक ही हैं। दोनों मिलकर ही निरुक्त वेदाङ्ग हैं।

259. चौदह निरुक्तकार कौन-कौन हुए?
उत्तर : 1. औपमन्यव, 2. औदुम्बरायण, 3. वार्ष्यायणि, 4. गार्ग्य, 5. आग्रायण, 6. शाकपूणि, 7. और्णनाम, 8. तैटिक, 9. गालव, 10. स्थौलाष्ठीवि, 11. कौष्टुकि, 12. कास्थक्य, 13. यास्क, 14. शाकपूणि पुत्र कौत्सव्य।

### 5. छन्द

260. वेदपुरुष का पैर किसे माना गया है?
उत्तर : छन्द को।

261. छन्दोवेदाङ्ग का आधार ग्रन्थ कौन-सा है?
उत्तर : छन्दःसूत्रम्।

262. छन्दः सूत्र के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : आचार्य पिङ्गल।

263. यह कितने अध्यायों में विभक्त है?
उत्तर : आठ अध्यायों में।

264. छन्दः सूत्र में कहाँ तक वैदिक छन्दों का विवेचन है?
उत्तर : प्रथम से चतुर्थ अध्याय के सप्तम सूत्र तक।

265. छन्दः सूत्र में कितने सूत्र हैं?
उत्तर : 321 सूत्र।

266. वैदिक छन्दों के प्रतिपादक सूत्र कितने हैं?
उत्तर : 119 सूत्र।

267. पिङ्गलाचार्य द्वारा किन छान्दसिकों का उल्लेख किया गया है?
उत्तर : क्रौष्टुकि, यास्क, ताण्डिक, सैतव, काश्यप, शाकल्य, माण्डव्य, रात (8)।

268. इनमें से कौन-कौन मूलरूप से छन्दः प्रवक्ता हैं?
उत्तर : यास्क, काश्यप, ताण्डी, माण्डव्य (शेष नामान्तर कर्ता ही हैं)।

269. वैदिक छन्दों के विधान के अनुसार छन्द के मुख्य भेद कितने हैं?
उत्तर : तीन — गद्य-पद्य-गीतिछन्द।

270. पं. मधुसूदन ओझा ने वैदिक छन्दों के विवेचनार्थ कौन-सा ग्रन्थ लिखा है?
उत्तर : छन्दः समीक्षा।

271. समस्त वैदिक छन्दों की सङ्ख्या कितनी है?
उत्तर : 26

272. प्रसिद्ध 'गायत्री छन्द' में कितने अक्षर होते हैं?
उत्तर : 24 अक्षर।

273. कुल वैदिक छन्द?
उत्तर : गायत्री, उष्णिक् (28 अक्षर), अनुष्टुप् (32), बृहती (36), पङ्क्ति (40), त्रिष्टुप् (44), जगती (48)।

274. छन्द का व्युत्पत्तिजन्य अर्थ क्या है?
उत्तर : 'छाद्यतेऽनेनेति च्छन्दः' (आवरण)।

275. नियत वर्णव्यवस्था वाले कैसे छन्द कहलाते हैं?
उत्तर : वृत्त।

276. नियत मात्रा व्यवस्था वाले कैसे छन्द कहलाते हैं?
उत्तर : जाति।

277. ऋग्वेद में कितने छन्दों का प्रयोग हुआ है?
उत्तर : 13 छन्दों का (किन्तु शौनक ने 14 छन्दों की बात कही है जो कि अनुसन्धान द्वारा प्रमाणित नहीं हो सकी)।

278. ऋग्वेद में किन-किन छन्दों का प्रयोग हुआ है?
उत्तर : गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पङ्क्ति, त्रिष्टुप्, जगती, अति जगती, शक्वरी, अतिशक्वरी, अष्टि, अत्यष्टि, धृति।

279. यजुर्वेद में कितने छन्द प्रयुक्त हुए हैं?
उत्तर : आठ — अतिधृति, कृति, प्रकृति, आकृति, विकृति, सङ्कृति, अभिकृति, उत्कृति।

280. अथर्ववेद में कितने छन्द प्रयुक्त हुए हैं?
उत्तर : पाँच — उक्ता, अत्युक्ता, मध्या, प्रतिष्ठा, सुप्रतिष्ठा।

### 6. ज्यौतिष

281. वेदपुरुष का नेत्र किसे माना गया है?
उत्तर : ज्यौतिष को।

282. वर्तमान में किस वेद का वेदाङ्ग ज्यौतिष अनुपलब्ध है?
उत्तर : सामवेद का।

283. ऋग्वेदीय वेदाङ्ग 'आर्च-ज्यौतिष' में कितने पद्य हैं?
उत्तर : 36 पद्य।

284. याजुष ज्यौतिष में कितने पद्य हैं?
उत्तर : 39 (कहीं-कहीं 49) पद्य।

285. आथवर्ण ज्यौतिष में कितने पद्य हैं?
उत्तर : 162 पद्य।

286. ज्यौतिष का प्रयोजन क्या है?
उत्तर : यज्ञों में समय-शुद्धि (मुहूर्त-विचार)।

287. पञ्चाङ्ग के पाँच अङ्ग कौन-कौन से हैं?
उत्तर : तिथि, वार, नक्षत्र, योग, करण।

288. ज्यौतिष वेदाङ्ग के कितने भाग हैं?
उत्तर : 1. संहिता 2. जातक 3. गणित।

289. ग्रह कितने हैं?
उत्तर : नौ — सूर्य-चन्द्र-मङ्गल-बुध-गुरु-शुक्र-शनि-राहु-केतु।

290. किन ग्रहों को छाया ग्रह कहते हैं?
उत्तर : राहु व केतु को।

291. सबसे मन्द गति कौन-सा ग्रह करता है?
उत्तर : शनैश्चर (शनैश्शनैः चरति —इति शनैश्चरः)।

292. नक्षत्र कितने हैं?
उत्तर : 28

293. प्रथित ज्यौतिषिक विद्वान्?
उत्तर : आर्यभट्ट, वराहमिहिर, ब्रह्मगुप्त, भास्कराचार्य।

294. आत्मा का कारक ग्रह कौन है?
उत्तर : सूर्य।

295. चन्द्रमा किसका स्वामी माना जाता है?
उत्तर : मन का।

296. न्याय-दर्शन-अध्यात्म से किस ग्रह का सम्बन्ध है?
उत्तर : शनि का।

297. आर्यभट्ट ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : आर्यभट्टीयम्।

## (स) ब्राह्मण-आरण्यक-उपनिषद् भाग

### ब्राह्मण

1. ब्राह्मणग्रन्थों में क्या निरूपित हुआ है?
उत्तर : यज्ञानुष्ठान की पद्धति के साथ फल प्राप्ति और विधि का निरूपण।

2. वेदों के कौन-से दो भाग हैं?
उत्तर : संहिता एवं ब्राह्मण ('वेदो हि मन्त्रब्राह्मणभेदेन द्विविधः।')।

3. संहिता किसे कहते हैं?
उत्तर : वेद के मन्त्रभाग को संहिता कहते हैं।

4. आरण्यक व ब्राह्मण में क्या भेद है?
उत्तर : आरण्यक संहितापरक विवेचन है तथा ब्राह्मण संहितापरक भाष्य।

5. ब्राह्मणग्रन्थों की सङ्ख्या कितनी है?
उत्तर : 13

6. ऋग्वेद के ब्राह्मणग्रन्थ कौन-से हैं?
उत्तर : ऐतरेय व शाङ्खायन (2)।

7. शतपथ ब्राह्मण किस वेद से सम्बद्ध है?
उत्तर : शुक्ल यजुर्वेद से।

8. ऐतरेय ब्राह्मण कितने अध्यायों, पञ्चिकाओं एवं कण्डिकाओं में विभक्त है?
उत्तर : 40 अध्यायों, 8 पञ्चिकाओं, 285 कण्डिकाओं में।

9. ऐतरेय मुख्य रूप से क्या विवेचित करता है?
उत्तर : सोमयाग का हौत्रकर्म।

10. शाङ्खायन ब्राह्मण का अपरनाम क्या है?
उत्तर : कौषितकि ब्राह्मण।

11. यह कितने अध्यायों एवं कण्डिकाओं में विभाजित है?
उत्तर : 30 अध्याय, 226 कण्डिकाओं में।

12. शतपथ ब्राह्मण में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 100 अध्याय (माध्यन्दिनी शाखीय), 438 ब्राह्मण, 7, 624 कण्डिकाएँ।

13. काण्वशाखीय शतपथ में कितने काण्ड, अध्याय, ब्राह्मण एवं कण्डिकाएँ हैं?
उत्तर : 104 अध्याय, 17 काण्ड, 435 ब्राह्मण, 6, 806 कण्डिकाएँ।

14. शतपथ का शाब्दिक अर्थ क्या है?
उत्तर : 'शतं पन्थानो यस्य तच्छतपथम्।' अर्थात् जिसके सौ पथ (अध्याय) हैं।

15. माध्यन्दिनीय-शतपथ में कितने प्रपाठक हैं?
उत्तर : 68 प्रपाठक।

16. काण्वशाखीय शतपथ में कितने प्रपाठक हैं?
उत्तर : इसमें प्रपाठक नहीं हैं।

17. कृष्णयजुर्वेद से सम्बन्धित ब्राह्मण कौन-सा है?
उत्तर : तैत्तिरीय ब्राह्मण।

18. कृष्ण यजुर्वेद के किस अन्य ब्राह्मण का गवेषकों ने उल्लेख किया है?
उत्तर : काठक ब्राह्मण का।

19. सामवेद के कितने ब्राह्मण हैं?
उत्तर : नौ — 1. प्रौढ़ (ताण्ड्य/महाब्राह्मण), 2. षड्विंश, 3. सामविधान, 4. आर्षेय, 5. देवताध्याय, 6. छान्दोग्योपनिषद् ब्राह्मण, 7. संहितोपनिषद् ब्राह्मण, 8. वंश ब्राह्मण, 9. जैमिनीय ब्राह्मण।

20. गोपथ ब्राह्मण किस वेद का है?
उत्तर : अथर्ववेद का।

21. गोपथ कितने भागों में विभेदित है?
उत्तर : दो — पूर्वगोपथ तथा उत्तरगोपथ।

## आरण्यक

22. ऋग्वेद से सम्बद्ध आरण्यक कौन-सा है?
उत्तर : ऐतरेय और शाङ्खायन।

23. शाङ्खायन आरण्यक में कितने अध्याय हैं?
उत्तर : 30 अध्याय।

24. बृहदारण्यक उपनिषद् किस वेद से सम्बन्धित है?
उत्तर : शुक्लयजुर्वेद से।

25. बृहदारण्यक उपनिषद् के प्रवक्ता कौन हैं?
उत्तर : याज्ञवल्क्य।

26. कृष्णयजुर्वेद का आरण्यक कौन-सा है?
उत्तर : तैत्तिरीय-आरण्यक।

27. तवलकार (जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण) किस वेद से सम्बद्ध है?
उत्तर : सामवेद से।

28. किस वेद से सम्बद्ध आरण्यक प्राप्त नहीं होता?
उत्तर : अथर्ववेद से।

29. आरण्यकों का मुख्य विषय क्या है?
उत्तर : आध्यात्मिक चिन्तन।

## उपनिषद्

30. उपनिषदों की सङ्ख्या कितनी मानी गई है?
उत्तर : 108

31. प्रसिद्ध उपनिषद् कौन-कौन से हैं?
उत्तर : ईश-केन-कठ-प्रश्न-मुण्ड-माण्डूक्य-तित्तिरि।
ऐतरेयञ्च छान्दोग्यं बृहदारण्यकं तथा।।

32. 'पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्' यह किस उपनिषद् में है?
    उत्तर : बृहदारण्यकोपनिषद् में।
33. ईशावास्योपनिषद् किस संहिता का अन्तिम अध्याय है?
    उत्तर : यजुर्वेद संहिता का।
34. शुक्लयजुर्वेदीय उपनिषद् कितने हैं?
    उत्तर : 19
35. 'सत्यमेव जयते' किस उपनिषद् में है?
    उत्तर : मुण्डकोपनिषद् में।
36. कृष्णयजुर्वेद के कितने उपनिषद् हैं?
    उत्तर : 32
37. उपनिषदों पर शाङ्करभाष्य किसने लिखा?
    उत्तर : आचार्य शङ्कर ने।
38. अथर्ववेद से सम्बद्ध उपनिषद् कितने हैं?
    उत्तर : 31
39. 'असतो मा सद्गमय' किसमें है?
    उत्तर : बृहदारण्यकोपनिषद् में।
40. सामवेदीय महावाक्य 'तत्त्वमसि' का निरूपण किसमें है?
    उत्तर : छान्दोग्योपनिषद् में।

• • •

# दर्शन साहित्य का सामान्य परिचय

1. दर्शन के कौन-से दो भेद हैं?
   उत्तर : अ. आस्तिकदर्शन, ब. नास्तिकदर्शन।
2. षड् आस्तिकदर्शन कौन-से हैं?
   उत्तर : सांख्य, योग, न्याय, वैशेषिक, मीमांसा, वेदान्त।
3. साङ्ख्यदर्शन का प्रवर्तक किसे माना जाता है?
   उत्तर : महर्षि कपिल को।
4. साङ्ख्यदर्शन का मूलभूत ग्रन्थ कौन-सा है?
   उत्तर : कपिलविरचित तत्त्वसमास।
5. तत्त्वसमास का विवेचन किस कृति में विशद रूप से किया गया?
   उत्तर : सांख्यप्रवचन में।
6. सांख्य ने कितने मूलतत्त्व स्वीकार किये हैं?
   उत्तर : दो—प्रकृति एवं पुरुष।
7. साङ्ख्य का शाब्दिक तात्पर्य क्या है?
   उत्तर : सम्यक् ख्यापनं (प्रसिद्ध) यस्मिन् तत् अर्थात् जिसमें प्रकृतिपुरुषविवेक / सम्यक् ज्ञान है।
8. साङ्ख्य ने किन पच्चीस तत्त्वों का प्रतिपादन किया?
   उत्तर : 1. प्रकृति, 2. महत्, 3. अहङ्कार, 4. शब्दतन्मात्र, 5. स्पर्शतन्मात्र, 6. रूपतन्मात्र, 7. रसतन्मात्र, 8. गन्धतन्मात्र, 9. श्रोत्र, 10. त्वक्, 11. चक्षु, 12. जिह्वा, 13. नासिका, 14. वाक्, 15. पाणि, 16. पाद, 17. पायु, 18. उपस्थ, 19. मन, 20. पृथ्वी, 21. जल, 22. तेज, 23. वायु, 24. आकाश, 25. पुरुष।
9. साङ्ख्य के प्रमुख आचार्य कौन हुए?
   उत्तर : पञ्चशिख, आसुरि, विन्ध्यवास, ईश्वरकृष्ण, विज्ञानभिक्षु, वार्षगण्य, वाचस्पतिमिश्र।
10. साङ्ख्यदर्शन का पुरुष कैसा है?
    उत्तर : नित्य और एक होते हुए भी देह भेद से अनेक।
11. साङ्ख्य ने कितने गुण माने हैं?
    उत्तर : तीन—सत्त्व, रज, तम।
12. प्रकृति और गुणों में क्या सम्बन्ध है?
    उत्तर : सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः—गुणों की साम्यावस्था ही प्रकृति है।
13. योगदर्शन के प्रवर्तक कौन हैं?
    उत्तर : पतञ्जलि।
14. महर्षि पतञ्जलि ने योग की क्या परिभाषा दी?
    उत्तर : चित्तवृत्तियों का निरोध ही **योग** है। (योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः)।
15. अष्टाङ्गयोग कौन-कौन से हैं?
    उत्तर : यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि।
16. पञ्चयम कौन-कौन से हैं?
    उत्तर : अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह।
17. पञ्चनियम कौन-कौन से हैं?
    उत्तर : शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय, ईश्वर प्रणिधान।
18. योगदर्शन में मुक्ति के क्या भेद गृहीत हैं?
    उत्तर : जीवन्मुक्ति, विदेहमुक्ति।
19. मुक्ति क्या है? (योगदर्शनानुमत)
    उत्तर : पुरुषार्थ से शून्य गुणों का अपने कारण में लीन हो जाना अर्थात् चितिशक्ति का स्वीय स्वरूप में प्रतिष्ठित होना ही मुक्ति है।
20. न्यायदर्शन के प्रवर्तक कौन माने जाते हैं?
    उत्तर : आचार्य गौतम।
21. न्यायदर्शन के प्रारम्भिक ग्रन्थ कौन-से हैं?
    उत्तर : गौतमन्यायसूत्र एवं वात्स्यायनभाष्य।

22. न्यायदर्शन को किन-किन नामों से जानते हैं?
उत्तर : प्रमाण शास्त्र, आन्वीक्षिकी, हेतुविद्या, तर्कशास्त्र, ऊह।

23. प्रमाण क्या है?
उत्तर : यथार्थ अनुभूति प्रभा है तथा प्रभा के करण को प्रमाण कहते हैं।

24. प्रमाण कितने हैं?
उत्तर : चार—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द।

25. नव्यन्याय के प्रमुख व्याख्याता कौन माने जाते हैं?
उत्तर : तत्त्वचिन्तामणि के प्रणेता गङ्गेश।

26. वाचस्पति मिश्र ने कौन-सी टीका न्याय पर लिखी?
उत्तर : न्यायवार्तिक टीका।

27. न्यायवार्तिक के लेखक कौन हैं?
उत्तर : उद्योतकर।

28. न्यायदर्शन में कितने तत्त्व माने जाते हैं?
उत्तर : 16 तत्त्व।

29. प्रथम तत्त्व या साध्यतत्त्व कौन-सा है?
उत्तर : प्रमेय।

30. शेष 15 तत्त्व क्या हैं?
उत्तर : प्रमेय सिद्धि के साधन।

31. नैयायिकों के अनुसार मोक्ष क्या है?
उत्तर : दुःखों की आत्यन्तिकों निवृत्ति ही मोक्ष है।

32. नैयायिकों ने आत्मा के बारे में क्या माना है?
उत्तर : आत्मा प्रतिशरीर भिन्न-भिन्न है।

33. वैशेषिक दर्शन के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : महर्षि कणाद।

34. कणाद का वास्तविक नाम क्या था?
उत्तर : उलक।

35. वैशेषिक को किन अन्य नामों से जानते हैं?
उत्तर : कणाददर्शन, औलूक्यदर्शन।

36. 'वैशेषिक' यह नाम क्यों पड़ा?।
उत्तर : क्योंकि इस दर्शन में 'विशेष' नामधेय स्वतन्त्र तत्त्व की कल्पना है।

37. वैशेषिकदर्शन ने कितने पदार्थ स्वीकृत किये?
उत्तर : सात—द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, समवाय, अभाव।

38. वैशेषिकदर्शन पर तर्कसङ्ग्रह किसने लिखा?
उत्तर : अन्नम्भट्ट ने।

39. परमाणुवाद का विवेचन किस दर्शन में हुआ है?
उत्तर : वैशेषिक में।

40. वैशेषिक दार्शनिकों एवं पाश्चात्य विद्वानों के परमाणुवाद में क्या अन्तर है?
उत्तर : पाश्चात्यमतानुसार परमाणु स्वयं सङ्गठित एवं विभाजित होते हैं, किन्तु वैशेषिकानुसार ईश्वर उनका नियन्ता है।

41. मीमांसा के कितने भेद हैं?
उत्तर : पूर्व मीमांसा एवं उत्तर मीमांसा।

42. पूर्वमीमांसा के प्रमुख आचार्य कौन हैं?
उत्तर : जैमिनि।

43. जैमिनीयमीमांसा सूत्र में कितने अध्याय एवं सूत्र हैं?
उत्तर : 12 अध्याय व 2,644 सूत्र।

44. जैमिनि के अनुसार पूर्वमीमांसा के आचार्य कौन हुए?
उत्तर : शबरस्वामी, कुमारिलभट्ट, प्रभाकर।

45. मीमांसा (पूर्वमीमांसा) में प्रधान स्थान किसका है?
उत्तर : कर्म का।

46. कर्म कितने प्रकार का है?
उत्तर : तीन—1. नित्यनैमित्तिक, 2. निषिद्ध, 3. काम्यकर्म।

47. उत्तरमीमांसा (वेदान्त) दर्शन के प्रमुख आचार्य कौन हैं?
उत्तर : महर्षि बादरायण व्यास।

48. व्यास ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : ब्रह्मसूत्र।

49. ब्रह्मसूत्र को किन नामों से जाना जाता है?
उत्तर : वेदान्तसूत्र, शारीरिकसूत्र, बादरायणसूत्र, उत्तरमीमांसा सूत्र।

50. ब्रह्मसूत्र पर आचार्य शङ्कर ने कौन-सा भाष्य लिखा?
उत्तर : शाङ्करभाष्य

51. शङ्कर ने सत्य की क्या परिभाषा बतायी?
उत्तर : 'यद्रूपेण यन्निश्चितं तद्रूपं न व्यभिचरति तत् सत्यम्।'

52. शङ्कर का प्रसिद्ध वाक्य क्या है?
उत्तर : 'ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या।'

53. शङ्कर ने किस वाद का प्रतिपादन किया?
उत्तर : अद्वैतवाद का।

54. प्रस्थानत्रयी से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : उपनिषद्, भगवद्गीता तथा ब्रह्मसूत्र ही प्रस्थानत्रयी है।

55. किस आचार्य ने द्वैतवाद की प्रतिष्ठा की?
उत्तर : मध्वाचार्य ने।

56. वेदान्तदर्शन किस पर आधारित है?
उत्तर : उपनिषदों पर।

57. उपनिषदों के शाङ्करभाष्यकार कौन हैं?
उत्तर : आद्य शङ्कराचार्य।

58. नास्तिक दर्शन कौन-कौन से हैं?
उत्तर : चार्वाक, जैन एवं बौद्ध।

59. किस दर्शन ने 'मरणमेवापवर्ग:' कहा है?
उत्तर : चार्वाकदर्शन ने।

60. चार्वाकों ने वेद के कर्तृत्व के बारे में क्या बताया?
उत्तर : त्रयो वेदस्य कर्तारो धूर्तभण्डनिशाचरा:।
जमरीतुकरीत्यादिपण्डितानां वच: स्मृतम्।।

61. चार्वाकों ने किस एकमात्र प्रमाण को स्वीकारा है?
उत्तर : प्रत्यक्ष।

62. चार्वाक दर्शन को किन अन्य नामों से जानते हैं?
उत्तर : लोकायत, ब्रार्हस्पत्यदर्शन।

63. चार्वाकों के अनुसार पुरुषार्थ कितने हैं?
उत्तर : काम एवं क: पुरुषार्थ:।

64. चार्वाकों ने पृथ्वी आदि पाँच तत्त्वों में से किसको नकार दिया?
उत्तर : आकाश को।

65. चार्वाकों के दर्शन का प्रतिनिधि श्लोक?
उत्तर : यावज्जीवेत् सुखं जीवेद् ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्।
भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुत:।।

66. जैन दर्शन किस श्रेणी में आता है?
उत्तर : नास्तिक श्रेणी में।

67. जैन शब्द का क्या तात्पर्य है?
उत्तर : जिन का अर्थ है जीतने वाला अर्थात् विकारों का जेता। उसके द्वारा उपदिष्ट सम्प्रदाय ही जैन सम्प्रदाय है।

68. प्रथम जैन तीर्थङ्कर?
उत्तर : ऋषभदेव।

69. अन्तिम तीर्थङ्कर कौन हुए?
उत्तर : महावीर।

70. जैन दर्शन का अनेकान्तवाद क्या है?
उत्तर : वस्तुओं के अनन्तरूप एवं अनन्तधर्म हैं।

71. जैनमत किन दो सम्प्रदायों में विभक्त है?
उत्तर : श्वेताम्बर, दिगम्बर।

72. स्याद्वाद की अभिव्यक्ति करने वाले सप्त वचनों को क्या कहा है?
उत्तर : सप्तभङ्गी न्याय।

73. मोक्ष के साधन क्या हैं?
उत्तर : त्रिरत्न अर्थात् सम्यक् ज्ञान, सम्यक् दर्शन एवं सम्यक् चरित्र।

74. मोक्ष क्या है?
उत्तर : दु:ख व दु:ख के कारणों से मुक्ति ही मोक्ष है।

75. बौद्ध दर्शन के प्रथम आचार्य कौन हुए?
उत्तर : महात्मा बुद्ध।

76. बौद्धदर्शन का प्रसिद्ध नाम?
उत्तर : शून्यवाद।

77. बौद्ध के दो उपसम्प्रदाय?
उत्तर : हीनयान एवं महायान।

78. हीनयान के दो दार्शनिक सम्प्रदाय?
उत्तर : वैभाषिक (बाह्यार्थ प्रत्यक्षवाद) एवं सौत्रान्तिक (बाह्यार्थानुमेयवाद)।

79. विज्ञानवाद और शून्यवाद को किन नामों से जानते हैं?
उत्तर : क्रमश: योगाचार एवं माध्यमिक नाम से।

80. ये दोनों किस उपसम्प्रदाय में आते हैं?
उत्तर : महायान सम्प्रदाय में।

81. शून्यवादी माध्यमिक सम्प्रदाय के मूल प्रवर्तक कौन हैं?
उत्तर : आचार्य अश्वघोष।

82. माध्यमिक सम्प्रदाय को सम्प्रदाय का रूप किसने दिया?
उत्तर : आचार्य नागार्जुन ने।

83. बौद्धदर्शन के आधार 'चार आर्य सत्य' कौन से हैं?
उत्तर : दु:ख, दु:ख-समुदाय, दु:खनिरोध, दु:खनिरोधगामिनी प्रतिपत्।

84. बौद्धों ने मोक्ष के लिए किस शब्द का प्रयोग किया?
उत्तर : निर्वाण शब्द का।

85. बौद्धदर्शन किस पिटक में है?
उत्तर : अभिधम्मपिटक में।

86. अभिधम्मपिटक किस भाषा में है?
उत्तर : पालि भाषा में।

87. बुद्ध का आत्मा की नित्यता के बारे में क्या मानना है?
उत्तर : आत्मा अनित्य हैं।

88. किस मीमांसक ने बौद्धाचार्य का शिष्यत्व स्वीकार कर उसे परास्त किया?
उत्तर : कुमारिलभट्ट ने।
89. वर्तमान में भारतीय दर्शन का प्रतिनिधि दर्शन कौन-सा है?
उत्तर : गीता दर्शन।
90. गीता दर्शन के आचार्य कौन हैं?
उत्तर : श्रीकृष्ण।

## विज्ञान-विभाग

1. हय-आयुर्वेद (तुरङ्गम-आयुर्वेद) के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : शालिहोत्र।
2. शालिहोत्र के अन्य ग्रन्थ कौन-कौन से हैं?
उत्तर : शालिहोत्र संहिता, अश्वप्रश्न, अश्वलक्षणशास्त्र।
3. हय-आयुर्वेद में कितने खण्ड एवं श्लोक हैं?
उत्तर : आठ खण्ड व 12,000 श्लोक।
4. गजायुर्वेद के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : ऋषि पालक्य।
5. खगोलग्रन्थ 'गर्गसंहिता' के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : महर्षि गर्ग।
6. ज्योतिष वेदाङ्ग के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : महर्षि लगध।
7. बृहज्जातक, पञ्चसिद्धान्तिका, योगयात्रा इत्यादि उत्कृष्ट ग्रन्थों की रचना किसने की?
उत्तर : वराहमिहिर ने।
8. 'आर्यसिद्धान्त' के लेखक कौन हैं?
उत्तर : आर्यभट्ट (प्रथम)।
9. वनस्पतिशास्त्रीय ग्रन्थ 'वृक्षायुर्वेद' किसने लिखा?
उत्तर : महर्षि पराशर ने।
10. ब्रह्मगुप्त रचित 'खण्डखाद्यक' में किसका निरूपण है?
उत्तर : खण्डखाद्यक में गणितीय समस्याओं व सिद्धान्तों का निरूपण है।
11. ब्रह्मगुप्त ने 'ध्यानग्रहापदेश' में किसके सूत्र बताये हैं?
उत्तर : कलनगणित (कैल्युकस) के सूत्र।
12. केरल के गोविन्दस्वामी ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : गोविन्दकृति ग्रन्थ।
13. उक्त ग्रन्थ में किसकी चर्चा है?
उत्तर : अङ्कगणित, मापनविद्या व खगोलविद्या की।
14. गणितसारसङ्ग्रह के लेखक कौन हैं?
उत्तर : भास्कराचार्य (भास्कद्वितीय)।
15. सिद्धान्तशिरोमणि के लेखक कौन हैं?
उत्तर : भास्कराचार्य (भास्कर द्वितीय)।
16. भास्कराचार्य के अन्य ग्रन्थ?
उत्तर : बीजगणित, वासनाभाष्य।
17. वासनाभाष्य में क्या विवेचित है?
उत्तर : खगोलीय-पिण्डों की गति।
18. गणितज्ञ एवं ब्रह्मलीन शङ्कराचार्य भारती कृष्णतीर्थजी ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : वैदिक मेथेमेटिक्स।
19. वैदिक मेथेमेटिक्स में कितने श्लोक हैं?
उत्तर : 16 श्लोक।
20. ज्यामिति का 29वाँ प्रमेय किस नाम से हमारे देश में पढ़ाया जाता है?
उत्तर : पाइथोगोरेस प्रमेय के नाम से।
21. इस प्रमेय का किस सूत्रग्रन्थ में उल्लेख है?
उत्तर : शुल्बसूत्र में।
22. शुल्बसूत्र के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : बोधायन।
23. बोधायन पाइथोगोरेस से कितने वर्ष पूर्व हुए?
उत्तर : लगभग 1 हजार वर्ष पूर्व।
24. सम्प्रति 29 वें प्रमेय के प्रणेता के बारे में विद्वज्जनों का क्या अभिमत है?
उत्तर : प्रमेय के प्रणेता बोधायन हैं, पाइथोगोरेस नहीं।
25. रसायनज्ञ नागार्जुन ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : रस-रत्नाकर।
26. नाव एवं जहाजों पर प्रकाश डालने वाले 'मुक्तिकल्पतरु' के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : भोज।
27. चिकित्सा ग्रन्थ 'अष्टाङ्गहृदयसंहिता' व 'अष्टाङ्गसङ्ग्रह' के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : वाग्भट्ट।
28. माधवाचार्य (माधवाकार) ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : रघुवंशया (माधवनिदान)।
29. चिकित्साग्रन्थ 'भाव-प्रकाश' के लेखक कौन हैं?
उत्तर : भावमिश्र।

30. निरुक्त में 'हृदय' का क्या निर्वचन है, जो वैज्ञानिकों को चकित कर देता है?
उत्तर : हरतेर्ददातेरयते हृदयम्।
31. सृष्टि का कारण परमाणु को बताने वाले प्रथम वैज्ञानिक?
उत्तर : महर्षि कणाद।
32. वर्गमूल-घनमूल प्राप्ति की पद्धति का यूरोपियों को कब ज्ञान हुआ?
उत्तर : 1613 ईस्वी में।
33. आर्यभट्ट का नियम क्या है?
उत्तर : "भागहरेद्वर्गानित्यं द्विगुणेन वर्गमूलेन।
वर्गाद्वर्गे शुद्ध लब्धं स्थानान्तरे मूलम्।"
34. आर्यभट्ट कब हुए?
उत्तर : 499 ईसवी में।
35. बीजगणित को और किन नामों से जाना जाता है?
उत्तर : कुट्टकगणित, अव्यक्तगणित।
36. आर्यभट्ट ने पाई $\pi$ के मान के बारे में क्या बताया?
उत्तर : $\pi$— चतुरधिकं शतम्-अष्टगुणं द्विषष्टिस्तथा सहस्राणाम्।
अयुतद्वयविष्कम्भस्यासन्नो वृन्तो वृत्तपरिग्रहः।।
37. आर्यभट्ट द्वारा कितना मान निर्धारित किया गया है?
उत्तर : $\pi = 3.1416$
38. आधुनिक मान क्या है?
उत्तर : $\pi = 3.1416926$
39. लोहे को चित्रायस में परिवर्तनार्थ किस पद्धति का प्रयोग होता था?
उत्तर : अन्धमूषा पद्धति (वकयन्त्र)।
40. महर्षि पराशर का काल क्या माना जाता है?
उत्तर : ईसा पूर्व 100 वर्ष।
41. उनके द्वारा वृक्षों का क्या वर्गीकरण किया गया?
उत्तर : शमीगणीयाः,पुपोलिकागणीयाः,स्वस्तिकगणीयाः, कूर्चगणीयाः।
42. आधुनिक वर्गीकरण कब हुआ?
उत्तर : ईसवीय संवत् 1700 में।
43. महाभारत में वृक्षों के जलग्रहणसम्बन्धित कौन-सा श्लोक प्रसिद्ध है?
उत्तर : तथा पवनसंयुक्तः पादैः पिबति पादपः।
44. भारतीय मनीषियों ने समय का सूक्ष्म अंश किसे माना है?
उत्तर : त्रुटि को।
45. त्रुटि और सैकेण्ड में कितना अन्तर है?।
उत्तर : त्रुटि 1 सैकण्ड का 33750वाँ अंश है।
46. भारतीय वैज्ञानिकों का सूक्ष्म मापक परिमाण कौन-सा है?
उत्तर : त्र्यसंरणु।
47. त्र्यसंरणु व इञ्च में कितना अन्तर है?
उत्तर : त्र्यसंरणु इञ्च का 346525वाँ इञ्च है।
48. किसने सर्वप्रथम बताया कि प्रकाश और उष्णता एक ही तत्त्व के भिन्न-भिन्न रूप हैं?
उत्तर : महर्षि कणाद ने।
49. उष्मा व प्रकाश की किरणों में भी अतिसूक्ष्म परमाणुओं के होने की बात किसने कही?
उत्तर : महर्षि वाचस्पति ने।
50. उदयन ऋषि ने विश्व की समस्त उष्णता का मूल भण्डार किसे बताया?
उत्तर : सूर्य को।
51. भास्कराचार्य ने किस ग्रन्थ में पृथ्वी के गोल होने की मान्यता रखी?
उत्तर : सिद्धान्तशिरोमणि के भाग गोलाध्याय में।
52. शबर स्वामी ने ध्वनि का मूल किसे माना है?
उत्तर : वायु को।
53. उद्योतकर आदि ऋषियों ने ध्वनि का मूल किसे माना है?
उत्तर : आकाश को।
54. वैमानिक शास्त्र के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : महर्षि भरद्वाज।
55. वैमानिकशास्त्र के सूत्रों का विवरण किस वृत्ति में है?
उत्तर : बोधानन्द वृत्तिका।
56. वैमानिक शास्त्रानुसार 'मरुत्सवा' विमान की निर्मिति किसने की?
उत्तर : तारपाँडे दम्पति ने।
57. उनका विमान किस ऊर्जा से उड़ा?
उत्तर : सौर-शक्ति से।
58. यह घटना किस सन् में हुई?
उत्तर : 1865 में।
59. तारपाँडे दम्पति निर्मित विमान कितने फुट ऊँचा उड़ा?
उत्तर : 2,000 फुट।
60. महर्षि भरद्वाज के अन्य ग्रन्थ कौन-से हैं?
उत्तर : अंशुबोधिनी (अंशुतन्त्र, यन्त्र सर्वस्व, आकाश शास्त्र)।

61. भरद्वाज ने यन्त्रसर्वस्व के वैमानिक प्रकरण में कितने प्राचीन ग्रन्थों का उल्लेख किया है?
उत्तर : 25 ग्रन्थ।

62. सिद्धान्त शिरोमणि किसकी रचना है?
उत्तर : भास्कराचार्य (1114 ईसवी में)।

63. भास्कराचार्य (भास्कर द्वितीय) के अन्य ग्रन्थ?
उत्तर : बीजगणित, वासनाभाष्य।

64. आर्यभट्ट द्वितीय के ग्रन्थ?
उत्तर : महासिद्धान्त, महाभास्करीय।

65. विज्ञानग्रन्थ 'अंशुबोधिनी' में कितने सूत्र हैं?
उत्तर : 1000 सूत्र।

66. अंशुबोधिनी में कुल कितने अध्याय हैं?
उत्तर : बारह अध्याय।

67. वर्तमान में कितने अध्याय तथा सूत्र उपलब्ध हैं?।
उत्तर : एक अध्याय तथा 50 सूत्र।

68. वैज्ञानिक डॉ. जी.बी. मातापुरकर (डॉ. बालकृष्ण मातापुरकर) ने मानव क्लोन बनाने के वैश्विक वैज्ञानिकों की होड़ के बारे में क्या कहा है?
उत्तर : मानव क्लोन महाभारतकाल में ही बन चुका है।

69. उन्होंने 101 कौरवों की उत्पत्ति किससे बतायी?
उत्तर : मानव क्लोन से।

70. महाभारत में तत्सम्बन्धित वर्णन कहाँ मिलता है?
उत्तर : महाभारत आदिपर्व 115वें अध्याय में।

71. डॉ. मातापुरकर को अमेरिका से कौन-सा सर्वाधिक (पेटेण्ट) मिला हुआ है?
उत्तर : अङ्गप्रत्यारोपण का।

72. महर्षि पराशर ने कृषि विषय में कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : कृषि पराशर।

73. आचार्य सायण ने सूर्य किरणों की गति क्या मानी है?
उत्तर : 2202 योजन आधा निमेष।

74. तद्विषयक सायण की उक्ति लिखिए—
उत्तर : "तथा च स्मर्यते योजनानां सहस्र द्वे द्वे च योजने।
एकेन निमिषार्धेन क्रममाण नमोऽसतु ते।।"

75. सायण के योजन को मील में व्यक्त करने पर यह गति कितनी होती है?
उत्तर : 186413.22 मील।

76. साम्प्रतिक वैज्ञानिकों द्वारा प्रकाश की स्वीकृत गति क्या है?
उत्तर : 186300 मील

77. वेदविज्ञान के अनुसार सूर्य किस वर्ण का है?
उत्तर : कृष्ण वर्ण का।

78. तद्विषयक मन्त्र कौन-सा है?
उत्तर : आ कृष्णेन रजसा।

79. किस ग्रन्थ में सङ्गीतचिकित्सा निरूपित है?
उत्तर : सङ्गीतचिकित्सारत्नाकर।

80. इस ग्रन्थ में कितने रोगों का वर्णन है?
उत्तर : 34800 रोगों का।

81. विमानशास्त्रीय शक्तिसूत्र ग्रन्थ किसने लिखा?
उत्तर : महर्षि अगस्त्य ने।

82. सर्वग नारद ने विमानशास्त्र के किस ग्रन्थ का प्रणयन किया?
उत्तर : धूमप्रकरणम्।

83. आर्यभट्ट की कृति आर्यभट्टीय कितने पादों में विभक्त है?
उत्तर : चार— 1. दशगीतिकापाद, 2. गणितपाद, 3. कालक्रियापाद, 4. गोलपाद।

84. आर्यभट्ट द्वितीय के 'महासिद्धान्त' में किसका विवेचन है?
उत्तर : ज्यौतिष व गणित का।

85. ब्रह्मगुप्त कहाँ के निवासी थे?
उत्तर : भीनमाल (श्रीमाल) के।

86. उन्होंने कौन-से दो ग्रन्थ लिखे?
उत्तर : ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त एवं खण्डखाद्यक।

87. गणिताचार्य श्रीधराचार्य की कृति कौन-सी है?
उत्तर : त्रिशती (त्रिशतिका) अथवा गणितसार (नामान्तर)।

88. त्रिशती को आधार बनाकर भास्कराचार्य द्वितीय ने कौन-सा विश्व-प्रसिद्ध ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : लीलावती।

89. महाराष्ट्र में जन्मे श्रीपति (श्रीपतिभट्ट) ने कौन-सी कृतियाँ रचीं?
उत्तर : बीजगणितम्, गणिततिलकम्।

90. गणिततिलकम् में कितने पद्य हैं?
उत्तर : 125 पद्य।

91. सर्वाधिक प्रसिद्ध भास्कराचार्य द्वितीय ने कितने ग्रन्थ लिखे?
उत्तर : 1. लीलावती, 2. मुहूर्त्तपटलम्, 3. विवाहपटलम्, 4. सिद्धान्तशिरोमणि, 5. करणकुतूहलम्, 6. बीजगणितम्।

92. आधुनिकयुगीन बापूदेवशास्त्री की कर्मभूमि कौन-सी थी?
उत्तर : काशी।

93. बोपदेवशास्त्री ने कौन-सी रचनाएँ कीं?
उत्तर : रेखागणितम्, अङ्कगणितम्, मापनवादस्तत्त्व-विवेकपरीक्षा इत्यादि।

94. अङ्कगणितविषयक ग्रन्थ 'पाटीसार' के लेखक कौन हैं?
उत्तर : मुनीश्वर (विश्वरूप)।

95. म. म. पं. सुधाकर द्विवेदी का जन्म कब हुआ?
उत्तर : ईसवीय संवत्सर 1860 में।

96. उन्होंने सूर्यसिद्धान्त पर कौन-सी टीका लिखी?
उत्तर : सुधावर्षिणी।

97. प्रसिद्ध 'गणकतरङ्गिणी' के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : पं. सुधाकर द्विवेदी।

98. वृक्षायुर्वेद में पादपों का जन्म कतिविध माना गया है?
उत्तर : त्रिविध— बीजात्, काण्डात्, कन्दात्।

99. वृक्षायुर्वेद में पादपों की कितनी जातियाँ (भेद) मानी हैं?
उत्तर : चार— 1. वनस्पति, 2. द्रुम, 3. लता, 4. गुल्म।

100. वनस्पति किसे कहते हैं?
उत्तर : जो पादप बिना पुष्प फलीभूत होते हैं।

101. पुष्पसहितफलने वाले पादपों को क्या कहते हैं?
उत्तर : द्रुम।

102. वैशेषिकों ने पादपों के कितने भेद माने हैं?
उत्तर : 1. तृण, 2. औषधि, 3. लता, 4. अवतान, 5. वृक्ष, 6. वनस्पति।

103. अमरसिंह (अमरकोष) के अनुसार पादपों के स्वीकृत भेद हैं?
उत्तर : 1. वृक्ष, 2. खूप, 3. लता, 4. औषधि, 5. तृण, 6. द्रुम।

• • •

# साहित्य का सामान्य परिचय

1. पञ्चास्तिकाय का लेखक कौन है?
   उत्तर : कुन्कुन्दाचार्य।
2. 'न धर्मवृद्धेषु वय: समीक्ष्यते' किसका वचन है?
   उत्तर : कालिदास का।
3. अर्थापत्ति को कौन-सा आस्तिक दर्शन नहीं स्वीकारता?
   उत्तर : न्यायदर्शन।
4. सङ्गीतरत्नाकर की रचना किसने की?
   उत्तर : सारङ्गदेव ने।
5. पण्डित दामोदर ने सङ्गीतविषयक कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
   उत्तर : सङ्गीतदर्पण।
6. पञ्चदशी के लेखक कौन हैं?
   उत्तर : विद्यारण्य।
7. 'गोर्नदीय' किसका नाम है?
   उत्तर : महाभाष्यकार पतञ्जलि का।
8. आचार्यचरक किसके आस्थानवैद्य थे?
   उत्तर : चन्द्रगुप्त के।
9. चम्पू भारत के लेखक कौन हैं?
   उत्तर : अनन्तभट्ट।
10. यशस्तिलकचम्पू किसने लिखा?
    उत्तर : सोमदेव ने।
11. वेङ्कटाध्वरि द्वारा लिखित चम्पूग्रन्थ?
    उत्तर : विश्वगुणादर्शचम्पू।
12. नीलकण्ठविजयचम्पू काव्य के रचयिता कौन हैं?
    उत्तर : नीलकण्ठदीक्षित।
13. साहित्य में नायक के चार भेद कौन-कौन से बताये हैं?
    उत्तर : 1. धीरोदात्त 2. धीरोद्धत 3. धीरललित 4. धीरशान्त।
14. कल्प कितने हैं?
    उत्तर : सात। पार्थिव, कामं, अनन्त, नृसिंह, प्रिया, श्वेतवराह, अमर।
15. राजशेखर ने कौन-सा काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ लिखा?
    उत्तर : काव्यमीमांसा।
16. काव्यप्रकाश के लेखक कौन हैं?
    उत्तर : मम्मट।
17. साहित्य दर्पण के प्रणेता कौन हैं?
    उत्तर : पं. विश्वनाथ।
18. भरतमुनि का ग्रन्थ कौन-सा है?
    उत्तर : नाट्यशास्त्र।
19. ध्वन्यालोक किसने लिखा?
    उत्तर : आनन्दवर्धनाचार्य ने।
20. महाकवि दण्डी का काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ?
    उत्तर : काव्यादर्श।
21. पण्डितराज जगन्नाथ का काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ कौन-सा है?
    उत्तर : रसगङ्गाधर।
22. व्यक्तिविवेक किसकी रचना है?
    उत्तर : महिमभट्ट की।
23. संस्कृतमहाकाव्यों में सबसे विशाल कौन-सा है?
    उत्तर : हरविजयमहाकाव्य।
24. साहित्यदर्पण में कितने परिच्छेद हैं?
    उत्तर : 10 परिच्छेद हैं।
25. रसगंगाधर में अध्यायों का क्या नाम है?
    उत्तर : आनन।
26. ध्वन्यालोक में अध्यायों को क्या कहा गया है?
    उत्तर : उद्योत।

27. किस प्रसिद्ध तथा करुण रसप्रधान नाटक में विदूषक नहीं है?
उत्तर : उत्तररामचरित।
28. शाकुन्तल में कितने पात्र हैं?
उत्तर : 12 पात्र।
29. मुद्राराक्षस का नायक कौन हैं?
उत्तर : चन्द्रगुप्त।
30. साहित्य में कितने सम्प्रदाय हैं?
उत्तर : छः।
31. औचित्यसम्प्रदाय का प्रवर्तक कौन है?
उत्तर : क्षेमेन्द्र।
32. भामह किस सम्प्रदाय का प्रवर्तक है?
उत्तर : वक्रोक्ति सम्प्रदाय का।
33. मेघदूत में कौन-सा छन्द प्रयुक्त हुआ है?
उत्तर : मन्दाक्रान्ता।
34. काव्यप्रकाश में कितने अर्थालङ्कार प्रतिपादित किये गये हैं?
उत्तर : 61
35. ध्वनिसम्प्रदाय के प्रवर्तक कौन हैं?
उत्तर : आनन्दवर्धनाचार्य।
36. वामन ने कौन-सा सम्प्रदाय चलाया?
उत्तर : रीतिसम्प्रदाय।
37. स्थायीभाव कितने हैं?
उत्तर : 9
38. ऐतिहासिक महाकाव्य 'हम्मीर महाकाव्य' के लेखक हैं?
उत्तर : जयचन्द्र।
39. ईश्वर विलास महाकाव्य के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : श्रीकृष्णभट्ट।
40. श्रीकृष्णरामभट्ट ने कौन-सा ऐतिहासिक महाकाव्य लिखा?
उत्तर : कच्छवंशमहाकाव्य।
41. जयवंशमहाकाव्य किसने लिखा?
उत्तर : सीताराम भट्ट पर्वणीकर ने।
42. मानववंशमहाकाव्य किसकी रचना है?
उत्तर : सूर्यनारायणशास्त्री की।
43. पं. चन्द्रशेखरशास्त्री ने कौन-सा ऐतिहासिक काव्य लिखा?
उत्तर : सुर्जनचरित महाकाव्य।
44. संन्यास के अनन्तर पं. शास्त्री किस नाम से प्रसिद्ध हुए?
उत्तर : प. पू. निरञ्जनदेव तीर्थ महाराज (शङ्कराचार्य, पुरी)।
45. चौरपञ्चाशिका के लेखक कौन हैं?
उत्तर : विल्हण।
46. श्रीकण्ठचरित किसने लिखा?
उत्तर : मङ्ख ने।
47. रावणवध के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : भट्टि।
48. महाकाव्य नवसाहसाङ्कचरित के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : पद्मगुप्त परिमल।
49. नवसाहसाङ्कचरितचम्पू किसने लिखा?
उत्तर : श्रीहर्ष ने।
50. अनर्घराघवम् किसने लिखा?
उत्तर : मुरारि ने।
51. कविराज (माधवभट्ट) रचित ग्रन्थ जिसमें दोहरी कथा चलती है?
उत्तर : राघवपाण्डवीयम्।
52. राघवनैषधीय किसने लिखा?
उत्तर : हरिदत्तसूरि ने।
53. यादवराघवीय के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : वैङ्कटाध्वरि।
54. पार्वतीरुक्मिणीय किसकी कृति है?
उत्तर : विद्यामाधव की।
55. भर्तृमेण्ठ (हस्तिपक) का प्रसिद्ध काव्य?
उत्तर : हयग्रीववध।
56. नैषधीयचरित किसने लिखा?
उत्तर : श्रीहर्ष ने।
57. जानकीहरण किसकी रचना है?
उत्तर : कुमारदास की।
58. कथासरित्सागर किसने लिखा?
उत्तर : सोमदेव ने।
59. गुणाढ्य की रचना कौन-सी है?
उत्तर : बृहत्कथा।
60. प्रसिद्ध 'खण्डनखण्डखाद्यम्' के लेखक?
उत्तर : श्रीहर्ष।
61. कुवलयानन्द किसकी कृति है?
उत्तर : अप्पय दीक्षित।

62. माधवमाधव की रचना किसने की?
उत्तर : भवभूति ने।
63. वेणीसंहार किसकी रचना है?
उत्तर : भट्टनारायण की।
64. नारायणभट्ट की विश्वविख्यात कृति?
उत्तर : हितोपदेश।
65. मुद्राराक्षस के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : विशाखदत्त।
66. किस कवि के एक पद्य को भी शतक के समान माना है?
उत्तर : अमरुक कवि के।
67. अमरुक कवि ने क्या लिखा?
उत्तर : अमरुकशतकम्।
68. कुट्टनीमत काव्य किसकी रचना है?
उत्तर : दामोदर की।
69. पद्यकादम्बरी किसने लिखी?
उत्तर : क्षेमेन्द्र ने।
70. क्षेमेन्द्र की अन्य रचनाएँ कौन-कौन-सी हैं?
उत्तर : चतुर्युगसङ्ग्रह, दशावतारचरित, रामायणमञ्जरी, भारतमञ्जरी।
71. आर्यासप्तशती किसकी रचना है?
उत्तर : गोवर्द्धन की।
72. शान्तिशतक किसने लिखा?
उत्तर : शिल्हण ने।
73. मुग्धोपदेश किसकी रचना है?
उत्तर : जल्हण की।
74. वक्रोक्तिपञ्चाशिका किसकी कृति है?
उत्तर : रत्नाकर की।
75. भामिनीविलास किसकी रचना है?
उत्तर : पण्डितराज जगन्नाथ की।
76. चण्डीशतक किसने लिखा?
उत्तर : बाणभट्ट ने।
77. सूर्यशतक किसकी रचना है?
उत्तर : मयूरभट्ट की।
78. जीवन्धरचम्पू किसकी कृति है?
उत्तर : हरिश्चन्द्र की।
79. गद्यकाव्य अवन्तिसुन्दरीकथा किसने लिखी?
उत्तर : दण्डी ने।
80. दण्डी का दूसरा प्रसिद्ध गद्यकाव्य?
उत्तर : दशकुमारचरित।
81. वासवदत्ता के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : सुबन्धु।
82. आदर्श रमणी किसकी रचना है?
उत्तर : भट मथुरानाथ शास्त्री की।
83. आदर्शदम्पति के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : पं. वृद्धिचन्द्रशास्त्री।
84. पं. मोहनलाल पाण्डेय (जयपुर) ने कौन-सा गद्यकाव्य ऐतिहासक पृष्ठभूमि पर लिखा?
उत्तर : पद्मिनी।
85. भारतपारिजात (गान्धिचरित) के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : स्वामी भगवदाचार्य।
86. स्वामी भगवदाचार्य के अन्य काव्य?
उत्तर : पारिजातोपहारः, पारिजातसौरभम्।
87. बोधिसत्त्वचरित और रामकीर्तिमहाकाव्य के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : डॉ. सत्यव्रतशास्त्री।
88. दयानन्दमहाकाव्य के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : अखिलानन्द।
89. मेधाव्रताचार्य का स्वामी दयानन्द पर लिखा गया काव्य?
उत्तर : दयानन्ददिग्विजयम्।
90. शिवराज्योदय व विवेकानन्द विजय की रचना किसने की?
उत्तर : डॉ. श्रीधर भास्कर वर्णेकर ने।
91. राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ की शाखाओं में गीयमान एकात्मकतास्तोत्र तथा एकतामन्त्र किसने लिखे?
उत्तर : डॉ. श्रीधर भास्कर वर्णेकर ने।
92. डॉ. वर्णेकर ने कौन-सी गीता लिखी?
उत्तर : संघ-गीता।
93. भृत्याभरणमहाकाव्य के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : जोधपुर के महाकवि पं. श्रीराम दवे।
94. पं. श्रीराम दवे ने लोकतान्त्रिक निर्वाचन पद्धति को दृष्टिगोचर करते हुए कौन-सा महाकाव्य लिखा?
उत्तर : राजलक्ष्मीस्वयंवर।
95. पं. दवे ने साकेतसङ्गरमहाकाव्य किस विषय पर लिखा?
उत्तर : रामजन्मभूमि हेतु चले सङ्घर्षों व आन्दोलनों पर।

96. लेलिनामृत महाकाव्य के लेखक कौन हैं?
उत्तर : पं. पद्मशास्त्री।

97. सीताचरित किसने लिखा?
उत्तर : डॉ. रेवाप्रसाद द्विवेदी 'सनातन' ने।

98. जनविजय के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : डॉ. परमानन्द शर्मा।

99. हरनामामृत काव्य के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : पं. विद्याधरशास्त्री।

100. आचार्य मधुकर शास्त्री प्रणीत महाकाव्य?
उत्तर : महावीरसौरभम्।

101. तर्जनी महाकाव्य के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : पं. दुर्गादत्त शास्त्री।

102. भीष्मचरित किसने लिखा?
उत्तर : डॉ. हरिनारायण दीक्षित ने।

103. महारथी किसने लिखा?
उत्तर : गुलाबचन्द्र चूलेट पाटलेन्दु ने।

104. गद्यकाव्य (उपन्यास) शिवराज विजय के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : पं. अम्बिकादत्त व्यास।

105. कुमुदिनीचन्द्र के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : मेधाव्रताचार्य।

106. चन्द्रमहीपति किसकी रचना है?
उत्तर : श्री निवासाचार्य की।

107. ए.आर. रत्नपारखी का गद्यग्रन्थ?
उत्तर : कुसुमलक्ष्मी।

108. भाषाविद् देवर्षि कलानाथशास्त्री ने कौन-सा उपन्यास लिखा?
उत्तर : जीवनस्य पाथेयम्।

109. द्वा सुपर्णा किसकी रचना है?
उत्तर : डॉ. रामजी उपाध्याय की।

110. यात्राविलास किस राजस्थानीय पण्डित की कृति है?
उत्तर : पं. नवल किशोर शर्मा काङ्कर की।

111. भर्तृहरि के तीन शतक कौन-कौन से हैं?
उत्तर : नीतिशतक, शृङ्गारशतक, वैराग्यशतक।

112. गीतिकाव्य गीतगोविन्दम् की रचना किसने की?
उत्तर : महाकवि जयदेव ने।

113. पण्डितराज जगन्नाथ का गीतिकाव्य कौन-सा है?
उत्तर : भामिनी-विलास।

114. महाकवि कालिदास की गीति रचना जो अति प्रसिद्ध है?
उत्तर : मेघदूत।

115. दूतकाव्यों की परम्परा किससे आरम्भ हुई?
उत्तर : मेघदूत से।

116. जैन मेघदूत किसने लिखा?
उत्तर : मेरुतुङ्गाचार्य ने।

117. पवनदूत किसने लिखा?
उत्तर : धोयी कवि ने।

118. सौन्दर्यलहरी किसकी कृति है?
उत्तर : आद्य शङ्कराचार्य की।

119. भगवान शिव के स्तोत्रों में कौन-सा स्तोत्र प्रसिद्ध है?
उत्तर : शिवमहिम्नः स्तोत्रम्।

120. शिवमहिम्नः स्तोत्रम् किसने लिखा?
उत्तर : पुष्पदन्त ने।

121. गद्यकाव्य वेमभूपालचरित किसने लिखा?
उत्तर : वामनभट्ट बाण ने।

122. शुकसप्तति में कितनी कथाएँ हैं?
उत्तर : 70 कथाएँ।

123. कथासरित्सागर में कितने श्लोक हैं?
उत्तर : 24,000 श्लोक।

124. पं. विष्णु शर्मा लिखित पञ्चतन्त्र में कौन-कौन से तन्त्र हैं?
उत्तर : मित्रलाभ, मित्रभेद, सन्धि विग्रह, लब्ध-प्रणाश, अपरीक्षितकारक।

125. प्रख्यात आधुनिक संस्कृत कवि डॉ. हर्षदेव माधव की प्रमुख काव्यकृतियाँ?
उत्तर : 1. पुरा यत्र स्तोत्रः, 2. मनसो नैमिषारण्ये, 3. ऋषे क्षुब्धे चेतसि, 4. सुधासिन्धोर्मध्ये, 5. कण्णक्याक्षिप्तं माणिक्यनूपुरम्।

126. 'आषाढस्य प्रथमे दिवसे' कथासंग्रह किस प्रख्यात साहित्यकार की रचना है?
उत्तर : डॉ. प्रशस्यमित्र शास्त्री की।

127. किस पुराण में काव्यशास्त्र प्राप्त होता है?
उत्तर : अग्निपुराण में।

128. अग्निपुराण के किन अध्यायों में काव्यशास्त्रीय निरूपण है?
उत्तर : अध्याय 337 से 347 (दस अध्यायों) में।

129. अग्निपुराण के अध्याय 339 का आद्य श्लोक क्या है?
उत्तर : 'अक्षरं परमं ब्रह्म, सनातनमलं विभुम्।
वेदान्तेषु वदन्त्येकं चौतन्यज्योतिरीश्वरम्।।'

130. काव्यशास्त्र के इतिहासकार डे. व. काणे ने 'अलम्' के स्थान पर क्या पढ़ा?
उत्तर : अजम्।

131. 'अजम्' के स्थान पर 'अलम्' पाठ की ओर ध्यानाकर्षण किसने किया?
उत्तर : महामहोपाध्याय आचार्य रेवाप्रसाद द्विवेदी 'सनातन' ने।

132. आचार्य द्विवेदी काव्यशास्त्र का आगम ग्रन्थ किसे कहते हैं?
उत्तर : अग्निपुराण को।

133. आचार्य द्विवेदी ने काव्यशास्त्र का क्या आगम बताया?
उत्तर : अहङ्कारागम।

134. आचार्य द्विवेदी ने अलम् (अलङ्कार) को काव्य में किस रूप में देखा?
उत्तर : काव्य-आत्मा के रूप में।

135. उन्होंने 'अहं ब्रह्म' की तरह काव्यशास्त्रीय महावाक्य किसे बताया?
उत्तर : अलं ब्रह्म को।

136. आचार्य द्विवेदी का काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ कौन-सा है?
उत्तर : अभिनव काव्यालंकार कारिका।

137. अभिनव काव्यालंकार कारिका में काव्यात्मा किसे बताया गया?
उत्तर : अलंकार को।

138. अलंकार से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : 'पर्याप्ति' अलंकार है।

139. अभिनव काव्यालंकार कारिका कब प्रकाश में आई?
उत्तर : 1979 में।

140. आचार्य द्विवेदी ने अपने 'संस्कृत काव्यशास्त्र का आलोचनात्मक इतिहास' में किस कालावधि को समेटा है?
उत्तर : बी.सी. 300 से ईस्वी 2005 तक की अवधि को।

141. उक्त ग्रन्थ में काव्यशास्त्र के इतिहास को कितने कल्पों में बाँटा है?
उत्तर : चार।

142. आचार्य द्विवेदी द्वारा कल्पित काव्यशास्त्रीय इतिहास के कल्प कौन-से हैं?
उत्तर : 1. पूर्णताकल्प, 2. गुणकल्प, 3. अलन्त्वकल्प, 4. साहित्यकल्प।

143. उन्होंने काव्यशास्त्र के चार धाम कौन-से माने हैं?
उत्तर : 1. काञ्ची, 2. शारदा (काश्मीर), 3. महाकालेश्वर (धारानगरी), 4. विश्वेश्वर (काशी)।

144. काञ्चीधाम के प्रमुख आचार्य कौन हैं?
उत्तर : आचार्य भरत एवं आचार्य दण्डी।

145. शारदाधाम के आचार्य हैं—
उत्तर : भामह, वामन, उद्भट, आनन्दवर्धन, अभिनवगुप्त, क्षेमेन्द्र, कुन्तक, महिमभट्ट, मम्मट।

146. धारा के महाकालेश्वरधाम के आचार्य हैं?
उत्तर : धनिक, धनञ्जय, भोजराज।

147. काशी के विश्वेश्वरधाम के आचार्य हैं?
उत्तर : अप्पय दीक्षित, मधुसूदन सरस्वती, पण्डितराज जगन्नाथ, करपात्री स्वामी, रेवाप्रसाद द्विवेदी।

148. आचार्य द्विवेदी ने काव्यशास्त्र के इतिहास को कितनी सहस्राब्दियों में बाँटा?
उत्तर : चार।

149. 'संस्कृत काव्यशास्त्र का समीक्षात्मक इतिहास' किसने लिखा?
उत्तर : आचार्य अभिराज राजेन्द्र मिश्र ने।

150. 'भारतीय काव्यशास्त्र की आचार्य परम्परा' के लेखक कौन हैं?
उत्तर : आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी।

151. निहाररंजन रे की मत-पुष्टि करते हुए प्रो. त्रिपाठी विश्व का प्रथम कलाचिन्तक किसे मानते हैं?
उत्तर : ऐतरेय महीदास को।

152. आचार्य त्रिपाठी ने महीदास का सिद्धान्त क्या बताया?
उत्तर : अनुकीर्तन।

153. महीदास किस ऋग्वैदिक ग्रंथ के प्रणेता माने जाते हैं?
उत्तर : ऐतरेय ब्राह्मण के।

154. ऐतरेय ब्राह्मण का रचनाकाल क्या माना जाता है?
उत्तर : ई. पूर्व.1000 वर्ष अथवा उससे भी पूर्वतन।

155. महीदास ने समस्त शिल्पों को किन दो विभागों में समेटा है?
उत्तर : 1. देवशिल्प, 2. मानुष शिल्प।

156. महीदास किस शिल्प को मूल शिल्प मानते हैं?
उत्तर : देवशिल्प को।

157. महीदास किस शिल्प को अनुकृति (नकल) मानते हैं?
उत्तर : मानुष शिल्प को।

158. महीदास किसको देवशिल्प कहते हैं?
उत्तर : सृष्टि के विविध पदार्थ देवशिल्प हैं।

159. महीदास मानुष शिल्प किसे कहते हैं?
उत्तर : सृष्टि में विद्यमान पदार्थों की अनुकृति को।

160. महीदास की पूर्व-पीठिका पर आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी किसे कविता कहते हैं?
उत्तर : लोकानुकीर्तन को। ('लोकानुकीर्त्तनं काव्यम्')

161. आचार्य त्रिपाठी ने कितने लोक माने हैं?
उत्तर : तीन—1. आधिभौतिक, 2. आधिदैविक, 3. आध्यात्मिक।

162. त्रिपाठीजी के अनुसार अनुकीर्तन क्या है?
उत्तर : शब्दों से (लोक की) पुनः सर्जना। 'शब्दैः पुनराविष्करणम्'।

163. किस पश्चिमी चिन्तक नें काव्यादि को अनुकृति की भी अनुकृति माना?
उत्तर : प्लेटो ने।

164. प्लेटो की काव्य के बारे में क्या धारणा थी?
उत्तर : काव्य नकल की नकल होने से सत्य से दो गुना दूर होने से हेय है।

165. अरस्तू ने प्लेटो की क्या मत-समीक्षा दी?
उत्तर : काव्य अनुकृति की अनुकृति मात्र न होकर पुनःसर्जन है।

166. आचार्य त्रिपाठी ने काव्यात्मा किसे माना?
उत्तर : अलंकार को।

167. आचार्य त्रिपाठी ने किस रूप में अलंकार को माना?
उत्तर : भूषण-वारण-पर्याप्ति के रूप में—'अलं भूषण ावारणपर्याप्तिषु'।

168. भूषण के रूप में अलंकार किस लोक से जुड़ता है?
उत्तर : आधिभौतिक जगत् से।

169. वारण के रूप में अलंकार का किस लोक का आधान करता है?
उत्तर : आधिदैविक लोक से।

170. आध्यात्मिक लोक से किस अर्थ में अलंकार सम्बद्ध होता है?
उत्तर : पर्याप्ति के रूप में।

171. केवल 'पर्याप्ति' के रूप में अलंकार को काव्यात्मा किसने बताया?
उत्तर : आचार्य रेवाप्रसाद द्विवेदी ने।

172. आचार्य द्विवेदी ने पर्याप्ति स्वरूप अलंकार में किसका अन्तर्भाव सिद्ध किया?
उत्तर : ध्वनि का।

173. ध्वनि के अलंकार में अन्तर्भाव के प्रसंग पर आचार्य द्विवेदी ने क्या दृष्टान्त दिया?
उत्तर : अग्नि में सोम की आहुति का।

174. किस आधुनिक आचार्य ने शाश्वतापाद की स्थापना दी है?
उत्तर : आचार्य अभिराज राजेन्द्र मिश्र ने।

175. आचार्य मिश्र का काव्यशास्त्रीय ग्रंथ कौन-सा है?
उत्तर : अभिराजयशोभूषणम्।

176. अभिराजयशोभूषण का काव्य-लक्षण क्या है?
उत्तर : 'लोकोत्तराख्यानं काव्यम्'।

177. काव्यसत्यालोक किसकी कृति है?
उत्तर : आचार्य ब्रह्मानंद शर्मा की।

178. काव्यसत्यालोक कब प्रकाश में आया?
उत्तर : 1980 में।

179. काव्यसत्यालोक में काव्यात्मा किसे माना गया?
उत्तर : 'सत्यानुभूति' को।

180. 'वस्त्वालंकारदर्शनम्' के लेखक कौन हैं?
उत्तर : ब्रह्मानन्द शर्मा।

181. 'साहित्यसंदर्भ' के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : आचार्य शिवजी उपाध्याय।

182. भरतमुनि का ग्रन्थ है—
उत्तर : नाट्यशास्त्र।

183. आचार्य दण्डी का काव्यशास्त्रीय ग्रंथ कौन-सा है?
उत्तर : काव्यादर्श।

184. काव्यादर्श का वास्तविक नाम क्या है?
उत्तर : काव्यलक्षण।

185. किस आचार्य ने 'काव्यं ग्राह्यमलंकारात्' कहा?
उत्तर : आचार्य वामन ने।

186. वामन का काव्यशास्त्रीय ग्रंथ कौन-सा है?
उत्तर : काव्यालंकार।

187. वामन की दृष्टि में अलंकार क्या है?
उत्तर : काव्य का समग्र सौन्दर्य अलंकार है। ('सौन्दर्यमलङ्कार:')

188. वामन ने काव्य की आत्मा किसे कहा?
उत्तर : रीति को। ('रीतिरात्मा काव्यस्य'।)

189. रीति क्या है?
उत्तर : विशिष्ट शब्द संघटन ('विशिष्टा पदरचना रीतिः')।

190. पदसंघटना का 'विशेष' क्या है?
उत्तर : गुण ही विशिष्ट है। (विशेषो गुणात्मा)

191. वास्तव में वामन के शास्त्र में काव्यात्मा कौन है?
उत्तर : गुण काव्यात्मा है।

192. आचार्य वामन को रीतिवादी की अपेक्षा क्या संज्ञा देना अधिक उपयुक्त है?
उत्तर : गुणवादी।

193. राजशेखर की काव्यशास्त्रीय कृति है?
उत्तर : काव्य-मीमांसा।

194. भोजराज ने अपने 'सरस्वतीकण्ठाभरण' में कितने अलङ्कार वर्णित किये हैं?
उत्तर : 72 अलंकार।

195. 'शृंगारप्रकाश' किसकी रचना है?
उत्तर : भोजराज की।

196. 'व्यक्तिविवेक' के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : महिमभट्ट।

197. महिमभट्ट ने ध्वनि का अन्तर्भाव कहाँ दिखाया?
उत्तर : ध्वनि में।

198. 'शब्दव्यापारविचार' किसकी कृति है?
उत्तर : मम्मट भट्ट की।

199. मम्मट ने शब्द के कितने व्यापार/प्रक्रियाएँ/शक्तियाँ मानीं है?
उत्तर : तीन—1. अभिधा, 2. लक्षणा, 3. व्यंजना।

200. भट्ट मुकुल शब्द की कितनी शक्तियाँ मानते हैं?
उत्तर : एकमात्र अभिधा को।

201. 'प्रतापरुद्रयशोभूषणम्' के लेखक कौन हैं?
उत्तर : श्रीविद्यानाथ।

202. साहित्यसार किनकी कृति है?
उत्तर : अच्युत राय की।

203. 'अभिधावृत्तमातृका' किसका ग्रंथ है?
उत्तर : मुकुल का।

204. नाट्यशास्त्र की प्रख्यात टीका कौन-सी है?
उत्तर : अभिनव-भारती।

205. अभिनव-भारती के रचनाकार कौन हैं?
उत्तर : अभिनवगुप्त।

206. अभिनवगुप्त ने ध्वन्यालोक पर कौन-सी टीका लिखी?
उत्तर : ध्वन्यालोकलोचन।

207. ध्वन्यालोक का वास्तविक नाम क्या है?
उत्तर : काव्यालोक।

208. काव्यालोक (ध्वन्यालोक) को किसमें बाँटा गया?
उत्तर : उद्योतों में।

209. ध्वन्यालोक में कितने उद्योत हैं?
उत्तर : चार।

210. ध्वन्यालोक के प्रथम उद्योत का प्रतिपाद्य क्या है?
उत्तर : ध्वनि की काव्यात्मा के रूप में प्रतिष्ठा।

211. किस उद्योत में काव्य-स्वरूपों की विचारणा है?
उत्तर : चतुर्थ उद्योत में।

212. ध्वन्यालोक का आधार-सिद्धान्त क्या है?
उत्तर : ध्वनि सिद्धान्त।

213. ध्वनिसिद्धान्त को मूल प्रेरणा किस शास्त्र से मिली?
उत्तर : व्याकरणशास्त्र से।

214. ध्वनिसिद्धान्त व्याकरण के किस सिद्धान्त से प्रेरित है?
उत्तर : स्फोट सिद्धान्त से।

215. ध्वनि की आश्रयीभूत शब्द-शक्ति कौन-सी है?
उत्तर : व्यंजना।

216. व्यंजना को किस शास्त्र में मान्यता मिली?
उत्तर : काव्यशास्त्र में।

217. ध्वन्यालोक का मंगल श्लोक क्या है?
उत्तर : 'स्वेच्छाकेसरिणः स्वच्छस्वच्छायासितेन्दवः।
त्रायन्तां वो मधुरिपोः प्रपन्नार्तिच्छिदो नखाः।।'

218. अभिनव ने इस मंगल श्लोक में कतिविध ध्वनियाँ मानीं?
उत्तर : त्रिविध— 1. वस्तुध्वनि, 2. अलङ्कार ध्वनि, 3. रस ध्वनि।

219. आनन्दवर्धन ने किन विद्वानों द्वारा ध्वनि को 'समाम्नातपूर्व' कहा?
उत्तर : वैयाकरण विद्वानों द्वारा।

220. ध्वनि विरोधियों के मोटे तौर पर कितने पक्ष हैं?
उत्तर : तीन— 1. ध्वन्यभाववादी, 2. पक्षविपर्ययमूलक, 3. अलक्षणीयतावादी।

221. आनन्दवर्धन ने अर्थ के कौन-से दो भेद माने?
उत्तर : 1. वाच्यार्थ, 2. प्रतीयमानार्थ।

222. प्रतीयमान अर्थ किसके अवलम्ब से प्रकाशित होता है?
उत्तर : वाच्यार्थ के।

223. आनन्दवर्धन ने प्रतीयमान अर्थ को किसके समान बताया?
उत्तर : सुन्दरियों के अंग-अंग में व्याप्त, किन्तु उनसे पृथग्भूत रहने वाले लावण्य (सौन्दर्य) के समान।

224. प्रतीयमान अर्थ कतिविध होता है?
उत्तर : त्रिविध—1. वस्तुमात्र प्रतीयमान अर्थ, 2. अलङ्कार रूप प्रतीयमान अर्थ, 3. रसादि रूप प्रतीयमान अर्थ।

225. प्रतीयमान को आनन्दवर्धन ने क्या संज्ञा दी?
उत्तर : ध्वनिसंज्ञा।

226. ध्वनि के दो मुख्य भेद कौन से हैं?
उत्तर : 1. अविवक्षित वाच्य ध्वनि, 2. विवक्षितान्यपरवाच्य ध्वनि।

227. अविवक्षितवाच्य ध्वनि किस शब्दशक्ति पर आश्रित होती है?
उत्तर : लक्षणा पर।

228. अविवक्षितवाच्य ध्वनि का अपर नाम है?
उत्तर : लक्षणामूल ध्वनि।

229. अविवक्षितवाच्य/लक्षणामूल ध्वनि के कितने भेद हैं?
उत्तर : दो—1. अर्थान्तर संक्रमितवाच्य ध्वनि, 2. अत्यन्ततिरष्कृतवाच्य ध्वनि।

230. 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य' ध्वनि किस लक्षणा भेद पर आश्रित है?
उत्तर : उपादान-लक्षणा पर।

231. अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य ध्वनि किस लक्षणा पर अवलम्बित है?
उत्तर : लक्षणलक्षणा पर।

232. विवक्षितान्यपर वाच्य ध्वनि किस शब्दव्यापार पर आधारित है?
उत्तर : अभिधा पर।

233. अभिधामूल ध्वनि किसे कहते हैं?
उत्तर : विवक्षितान्यपरवाच्य ध्वनि को।

234. अभिधामूल ध्वनि के दो भेद कौन-से हैं?
उत्तर : 1. असंलक्ष्यक्रम ध्वनि, 2. संलक्ष्यक्रमध्वनि।

235. असंलक्ष्यक्रमध्वनि किसे कहते हैं?
उत्तर : रस, रसाभास, भावाभास, भावोदय, भावसन्धि, भावशबलता, भावशान्ति को।

236. संलक्ष्यक्रम व्यंग्य ध्वनि के कितने भेद हैं?
उत्तर : दो— 1. शब्दशक्त्युत्थ, 2. अर्थशक्त्युत्थ।

237. आनन्दवर्धन ने ध्वन्यालोक तृतीय उद्योत में किन काव्यस्वरूपों का उल्लेख किया?
उत्तर : मुक्तक, सन्दानितक, विशेषक, पर्यायबन्ध, परिकथा, खण्डकथा, सकलकथा, सर्गबन्ध, अभिनेयार्थ, आख्यायिका, कथा।

238. ध्वनिप्रस्थान के परमाचार्य कौन कहे जाते हैं?
उत्तर : मम्मट।

239. मम्मट का काव्यलक्षण लिखो—
उत्तर : 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि।'

240. इस काव्यलक्षण में विशेष्यपद कौन-सा है?
उत्तर : 'शब्दार्थौ'।

241. इस काव्य-लक्षण में विशेषण हैं—
उत्तर : 1. अदोषौ, 2. सगुणौ, 3. पुनः क्वापि अनलंकृती।

242. काव्यप्रकाश के प्रथम उल्लास में क्या वर्णित है?
उत्तर : काव्यप्रयोजन, काव्यकारण, काव्यस्वरूप आदि भूमिका भाग।

243. द्वितीय उल्लास में किसका वर्णन है?
उत्तर : काव्यलक्षण के विशेष्य (शब्द व अर्थ) का।

244. अर्थव्यंजकता का विमर्श किस उल्लास में है?
उत्तर : तीसरे उल्लास में।

245. मम्मट किस उल्लास में ध्वनि-विचारणा प्रस्तुत करते हैं?
उत्तर : चतुर्थ।

246. रस का विवेचन किस उल्लास में हुआ?
उत्तर : चौथे उल्लास में।

247. काव्य-दोषों का विवेचन किस उल्लास में है?
उत्तर : सप्तम उल्लास में।

248. चित्रकाव्य कहाँ निरूपित है?
उत्तर : षष्ठ उल्लास में।

249. काव्यप्रकाश का सबसे छोटा उल्लास कौन-सा है?
उत्तर : षष्ठ। (1. कारिका, 2. उदाहरण, 3. उद्धृत श्लोक)

250. गुण अलंकार विभाग का विमर्श किस उल्लास में है?
उत्तर : अष्टम में।

251. शब्दालंकारों की विवेचन किस उल्लास में है?
उत्तर : नवम में।

252. दशम उल्लास में किनका वर्णन है?
उत्तर : अर्थालङ्कारों का।

253. मम्मट ने काव्य के कितने प्रयोजन गिनाये?
उत्तर : छह। 'काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।
सद्य: परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे।।'

254. मम्मट ने कतिविध उपदेश (कथन-शैलियाँ) माने हैं?
उत्तर : 1. प्रभुसम्मित उपदेश (शब्दप्रधान शैली), 2. सुहृत् सम्मित उपदेश (अर्थ प्रधान शैली), कान्ता सम्मित उपदेश (रस प्रधान शैली)।

255. काव्य किस उपदेश को अपनाता है?
उत्तर : कान्तासम्मित उपदेश को।

256. मम्मट के कौन से प्रयोजन कविनिष्ठ हैं?
उत्तर : 1. यश, 2. अर्थ, 3. शिव-इतर (अशिव) का क्षय।

257. सहृदय-निष्ठ प्रयोजन कौन से हैं?
उत्तर : 1. व्यवहारज्ञान, 2. आनन्दानुभूति, 3. कान्ता-सम्मितया उपदेश।

258. मम्मट ने काव्य-विभेद का आधार किसे बनाया?
उत्तर : व्यंग्यार्थ को।

259. मम्मट ने काव्य के कितने भेद किये?
उत्तर : तीन— 1. उत्तम, 2. मध्यम, 3. अधम।

260. वाच्य की अपेक्षा व्यंग्य का प्राधान्य होने पर काव्य किस कोटि का होता है?
उत्तर : उत्तम। ('इदमुत्तममतिशयिनि व्यंग्येवाच्याद् ध्वनिर्बुधै:'।)

261. व्यंग्य वाच्य से अधिक चमत्कारी न हो अथवा दोनों समान चमत्कारी होने पर काव्य किस कोटि में आता है?
उत्तर : मध्यम। ('अतादृशि गुणीभूतव्यंग्यं व्यंग्ये तु मध्यमम्'।)

262. व्यंग्य से सर्वथा अस्पृष्ट शब्दचित्र या अर्थचित्र को मम्मट कैसा काव्य कहते हैं?
उत्तर : अधम काव्य। ('शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यंग्यं त्ववरं स्मृतम्'।)

263. शब्द कितने प्रकार के होते हैं?
उत्तर : तीन— 1. वाचक शब्द, 2. लाक्षणिक शब्द, 3. व्यंजक शब्द।

264. मम्मट ने अर्थ कितने माने हैं?
उत्तर : तीन— 1. वाच्य अर्थ, 2. लक्ष्य अर्थ, 3. व्यंग्य अर्थ।

265. मम्मट ने किस चतुर्थ अर्थ को विचारणार्थ रखा?
उत्तर : तात्पर्यार्थ।

266. तात्पर्यार्थ के प्रतिपादक कौन हैं?
उत्तर : कुमारिल भट्ट।

267. तात्पर्यार्थ के सन्दर्भ में कुमारिल भट्ट का कौन-सा मत है?
उत्तर : अभिहितान्वयवाद।

268. अन्विताभिधानवाद के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : प्रभाकर मिश्र।

269. वाचक शब्द (मम्मटानुसार) कौन-सा है?
उत्तर : साक्षात् संकेतित अर्थ को प्रकट करने वाला शब्द। ('साक्षात्संकेतितं योऽर्थमभिधत्ते स वाचक:'।)

270. साक्षात् संकेतित अर्थ की अपर संज्ञा क्या है?
उत्तर : मुख्यार्थ।

271. मम्मट लक्षणा को कैसी क्रिया मानते हैं?
उत्तर : आरोपिता।

272. लक्षणा को आरोपिता क्रिया क्यों कहा गया?
उत्तर : लक्षणा द्वारा सन्धीयमान अर्थ आक्षिप्त/अन्यार्थ होता है।

273. किस अर्थ के बाधित होने के पश्चात् लक्ष्यार्थ प्रकटित होता है?
उत्तर : साक्षात् संकेतित (मुख्य) अर्थ के।

274. लक्ष्यार्थ की दो मुख्य शर्तें क्या हैं?
उत्तर : 1. साक्षात् संकेतित (मुख्य) अर्थ बाधित हो, तथा 2. प्रकटित होने वाला अर्थ बाधित होने वाले अर्थ से सम्बद्ध ही हों।

275. लक्ष्यार्थ किस अर्थ से अनिवार्यत: सम्बद्ध होता है?
उत्तर : मुख्यार्थ से।

276. मुख्य अर्थ—लक्ष्य अर्थ का सम्बन्ध कितने प्रकार का माना जाता है?
उत्तर : छह— 1. संयोग, 2. सामीप्य, 3. समवाय, 4. वैपरीत्य, 5. क्रियायोग, 6. सादृश्य।

277. मुख्य अर्थ से लक्ष्यार्थ का 'सादृश्य' सम्बन्ध होने पर कौन-सी लक्षणा होती है?
उत्तर : शुद्धा लक्षणा।

278. मम्मट ने शुद्धा व गौणी लक्षणाओं का भेदक किसे बताया है?
उत्तर : उपचार को।

279. उपचार क्या है?
उत्तर : अतिशय सादृश्य से भेद की प्रतीति का स्थगित होना। ('उपचारो हि नाम अत्यन्तं विशकलितयोः पदार्थयोः सादृश्यातिशयमहिम्ना भेदप्रतीतिस्थगनम्।')

280. उपचारमिश्रित लक्षणा की क्या संज्ञा है?
उत्तर : 'गौणी लक्षणा।'

281. शुद्धालक्षणा की 'शुद्धा' संज्ञा क्यों है?
उत्तर : वह उपचार से मिश्रित नहीं होती है।

282. मुख्यार्थ बाध होने पर प्रकटित 'अन्यार्थ' क्या कहलाता है?
उत्तर : लक्ष्यार्थ।

283. लक्ष्यार्थ किसके बल से लक्षित होता है?
उत्तर : रूढि अथवा प्रयोजन के बल से।

284. रूढि के बल से अन्यार्थ प्रकाशिका 'लक्षणा' क्या कहलाती है?
उत्तर : 'रूढि' लक्षणा।

285. प्रयोजन के बल से लक्ष्यार्थ/अन्यार्थ प्रकाशिका 'लक्षणा' की क्या संज्ञा होती है?
उत्तर : 'प्रयोजनवंती' लक्षणा।

286. लक्ष्यार्थ व व्यंग्यार्थ का एक आधारभूत अन्तर?
उत्तर : लक्ष्यार्थ अनिवार्यतः मुख्यार्थ से सम्बद्ध होता है, किन्तु व्यंग्यार्थ सम्बद्ध/असम्बद्ध हो सकता है।

287. मम्मट आदि ने मुख्यार्थ का सामान्यतः क्या अर्थ लिया?
उत्तर : अन्वय की अनुपपत्ति।

288. वैयाकरण नागेश भट्ट ने मुख्यार्थबाध से क्या तात्पर्य लिया?
उत्तर : तात्पर्यानुपपत्ति।

289. नागेश की यह स्थापना उसके किस महान् ग्रंथ में है?
उत्तर : परमलघुमञ्जूषा।

290. शुद्धा लक्षणा के दो भेद कौन से हैं?
उत्तर : 1. उपादानलक्षणा, 2. लक्षणलक्षणा।

291. वेदान्तादि शास्त्रों में 'उपादान' लक्षणा का अपर नाम क्या है?
उत्तर : अजहत्स्वार्था (लक्षणा)।

292. अजहत्स्वार्था (लक्षणा) से क्या अभिप्राय है?
उत्तर : जिसने स्व/निज अर्थ का त्याग नहीं किया हो, वह अजहत्स्वार्था लक्षणा' है।

293. लक्षणलक्षणा का दूसरा नाम क्या है?
उत्तर : जहत्स्वार्था।

294. किस लक्षणा में शब्द अपने मुख्य अर्थ को पूर्णतः छोड़ता है?
उत्तर : जहत्स्वार्था (लक्षण) लक्षणा में।

295. जहत्स्वार्था (लक्षण) लक्षणा से कौन-सा ध्वनिभेद होता है?
उत्तर : अत्यन्त तिरस्कृत ध्वनिभेद।

296. अजहत्स्वार्था (उपादान) लक्षणा से शब्द किस प्रकार अन्यार्थ को साधता है?
उत्तर : अपने अर्थ को त्याग के बिना अर्थात् उसको अर्थान्तर में संक्रमित करके।

297. अजहत्स्वार्था (उपादान) लक्षणा से कौन-सा ध्वनि-भेद निर्मित होता है?
उत्तर : अर्थान्तर संक्रमित वाच्य ध्वनि।

298. मम्मट ने लक्षणा को कतिविध माना?
उत्तर : षड्विध।

299. मम्मट ने रस किसे माना?
उत्तर : विभावादि द्वारा व्यज्यमान स्थायीभाव को।

300. स्थायी भाव कितने हैं?
उत्तर : नौ—1. रति, 2. हास, 3. शोक, 4. क्रोध, 5. उत्साह, 6. भय, 7. जुगुप्सा (घृणा), 8. विस्मय, 9. निर्वेद (शम)।

301. रस कितने हैं?
उत्तर : नौ—1. श्रृंगार, 2. हास्य, 3. करुण, 4. रौद्र, 5. वीर, 6. भयानक, 7. वीभत्स, 8. अद्भुत, 9. शान्त।

302. धनंजय ने रसानुभूति की अवधि में चित्त की कितनी दशाएँ मानीं हैं?
उत्तर : चार—1. चित्त-विकास, 2. चित्त-विस्तार, 3. चित्त-विक्षोभ, 4. चित्त-विक्षेप।

303. किस रस की अनुभूति-अवधि में चित्त का विकास होता है?
उत्तर : श्रृंगार।

304. वीर रस की अनुभूति-अवधि में चित्त किस दशा में होता है?
उत्तर : विस्तार (चित्र-विस्तार) दशा में।

305. वीभत्स रस की अनुभूति-अवधि में चित्त किस दशा में होता है?
उत्तर : विक्षोभ दशा में।

306. चित्त-विक्षेप किस रस के अनुभव-काल में होता है?
उत्तर : रौद्र रस के अनुभव काल में।

307. दशरूपककार धनंजय ने कितने रस स्वीकारे हैं?
उत्तर : चार—1. शृंगार, 2. वीर, 3. वीभत्स, 4. रौद्र।

308. दशरूपककार ने हास्य, अद्भुत, भयानक, करुण रस का अन्तर्भाव किस-किस में बताया है?
उत्तर : क्रमशः शृंगार, वीर, वीभत्स एवं रौद्ररस में।

309. किस कवि ने एकमात्र 'करुण' को रस माना?
उत्तर : भवभूति ने।

310. 'एको रस: करुण एव' किस नाटक में कहा गया है?
उत्तर : 'उत्तररामचरित' में।

311. भवभूति की कृतियों में अंगीरस कौन-सा है?
उत्तर : करुण।

312. रसानुभूति के कारणों के दो मुख्य भेद कौन-कौन से हैं?
उत्तर : 1. बाह्य, 2. आभ्यन्तर कारण।

313. रसानुभूति के 'बाह्य' कारण क्या कहलाते हैं?
उत्तर : विभाव।

314. अनुभाव तथा व्यभिचारी भाव के कैसे कारण होते हैं?
उत्तर : आभ्यन्तर।

315. रसानुभूति के 'बाह्य' कारण 'विभाव' के कितने भेद होते हैं?
उत्तर : दो—1. आलम्बन-विभाव, 2. उद्दीपन-विभाव।

316. रससूत्र के प्रणेता कौन हैं?
उत्तर : भरतमुनि।

317. रसोत्पत्ति का सूत्र क्या है?
उत्तर : 'विभावानुभावव्यभिचारि संयोगाद् रसनिष्पत्तिः'।

318. रस-सूत्र का कौन-सा शब्द विवादास्पद है?
उत्तर : 'निष्पत्ति' शब्द।

319. किस विद्वान् ने 'निष्पत्ति' का अर्थ 'उत्पत्ति' से लिया?
उत्तर : लोल्लट भट्ट ने।

320. निष्पत्ति को किसने 'अनुमिति' बताया?
उत्तर : शंकुकाचार्य ने।

321. निष्पत्ति को 'भुक्ति' किसने माना?
उत्तर : नायक ने।

322. अभिनव ने निष्पत्ति से क्या तात्पर्य लिया?
उत्तर : अभिव्यक्ति।

323. किस रससिद्धान्त में 'चित्रतुरगन्याय' प्रयुक्त हुआ?
उत्तर : अनुमितिवाद में।

324. भुक्तिवाद के सिद्धान्तकार कौन हैं?
उत्तर : नायक भट्ट।

325. नायक ने शब्द के कितने व्यापार माने?
उत्तर : चार—1. अभिधा, 2. लक्षणा, 3. भावकत्व, 4. भोजकत्व।

326. देव, गुरु, मुनि, राजा, पुत्र-मित्रादि विषयक 'रति (प्रेम)' क्या कहलाती है?
उत्तर : भाव।

327. स्त्री विषयक रति की क्या संज्ञा है?
उत्तर : शृंगार (रस)।

328. रसभास किसे कहते हैं?
उत्तर : रसों की अनुचिततया वर्णन रसभास है।

329. भावाभास क्या है?
उत्तर : भाव का अनुचित वर्णन 'भावाभास' है।

330. भावोदय क्या है?
उत्तर : किसी भाव का उद्रेक 'भावोदय' है।

331. भावसन्धि एवं भावशबलता में क्या अन्तर है?
उत्तर : दो भाव का संगम 'भावसन्धि' तथा दो से अधिक भावों का संगम 'भावशबलता' है।

332. काव्यप्रकाशकार ने गुणीभूतव्यंग्य काव्य के कितने भेद किये?
उत्तर : आठ।

333. मम्मट ने दोष की क्या परिभाषा दी है?
उत्तर : मुख्यार्थ की क्षति दोष है। ('मुख्यार्थहतिर्दोषः')

334. काव्य में मुख्यार्थ कौन है?
उत्तर : रस। ('रसश्च मुख्यः'।)

335. वाच्यार्थ को मुख्यार्थ क्यों कहा जाता है?
उत्तर : मुख्यार्थ 'रस' का आश्रय होने से।

336. 'मुख्यार्थहतिर्दोषः' इस कारिकांश में 'हतिः' से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : अपकर्ष ('हतिरपकर्षः')।

337. पद (शब्द), पदांश (शब्दांश) एवं वाक्य—इन तीनों में रहने वाले दोष कितने हैं?
उत्तर : सोलह (16) दोष।

338. केवल वाक्य में रहने वाले कितने दोष हैं?
उत्तर : इक्कीस दोष।

339. अर्थदोष कितने हैं?
उत्तर : 23 दोष।

340. रस दोष कितने हैं?
उत्तर : 13 दोष।

341. मम्मट ने रस का अंगी धर्म किन्हें बताया?
उत्तर : गुणों को। ('ये रसस्यांगिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः'।)

342. गुणों की रस में कैसी स्थिति मानी जाती है?
उत्तर : अपरिहार्य। ('अचलस्थितयो गुणाः'।)

343. आनन्दवर्धन ने काव्य के अंगभूत शब्द व अर्थ के धर्म किन्हें कहा है?
उत्तर : अलंकारों को।

344. गुणों को रसादिध्वनि का धर्म किसने बताया?
उत्तर : आनन्दवर्धन ने।

345. मम्मट ने गुण कितने माने?
उत्तर : तीन— 1. माधुर्य, 2. ओज, 3. प्रसाद।

346. चित्त को द्रवित करने वाला एवं सम्भोग शृंगार में रहने वाला आह्लादस्वरूप गुण है?
उत्तर : माधुर्य। ('आह्लादजनकत्वं माधुर्यशृंगारद्रुति-कारणम्'।)

347. माधुर्य का अतिशय प्रभाव किन रसों में है?
उत्तर : करुण, वियोग, शृंगार एवं शान्त रस में।

348. वीर रस का प्राणभूत कौन-सा गुण माना जाता है?
उत्तर : ओज। ('ओजो वीररसस्थितिः'।)

349. ओज का समधिक चमत्कार किन रसों में है?
उत्तर : क्रमशः वीभत्स एवं रौद्र रस में।

350. किस गुण की 'सर्वरससंस्थिति' मानी जाती है?
उत्तर : प्रसाद गुण की।

351. गुण मुख्यरूप से किसके धर्म हैं?
उत्तर : रस के।

352. और गौण रूप से?
उत्तर : शब्दार्थ के।

353. मम्मट ने शब्दालंकार कितने माने हैं?
उत्तर : 5 अलंकार।

354. मम्मट ने उभयालंकार कितने माने हैं?
उत्तर : एक।

355. मम्मट ने अर्थालंकार कितने स्वीकारे हैं?
उत्तर : 67 अलंकार।

356. छह शब्दालंकार (उभयसहित) कौन-से हैं?
उत्तर : 1. अनुप्रास, 2. यमक, 3. वक्रोक्ति, 4. श्लेष, 5. चित्र, 6. पुनरुक्तवदाभासः।

357. मम्मट ने किन चित्रालंकारों का वर्णन किया है?
उत्तर : 1. खड्गबन्ध, 2. मुरजबन्ध, 3. पद्मबन्ध, 4. सर्वतोभद्र इन चारों का।

358. किन अलंकारों के बारे में मम्मट ने 'न तु काव्यरूपतां दधतीति' कहा है?
उत्तर : चित्र अलंकारों के बारे में।

**विशिष्ट कवि एवं काव्य विभाग**

1. काव्य से क्या तात्पर्य है?
उत्तर : कवेः कर्म काव्यम्।

2. काव्य के दो भेद कौन-से हैं?
उत्तर : 1. दृश्यकाव्य, 2. श्रव्यकाव्य।

3. दृश्यकाव्य में किनकी गणना होती है?
उत्तर : 1. रूपक, 2. उपरूपक को।

4. रूपक के कितने भेद हैं?
उत्तर : 10।

5. रूपक के भेद कौन-कौन से हैं?
उत्तर : 1. नाटक, 2. प्रकरण, 3. भाण, 4. प्रहसन, 5. डिम, 6. वीथी, 7. अङ्क, 8. ईहामृग, 9. व्यायोग, 10. समवकार।

6. उपरूपक कौन-कौन से हैं?
उत्तर : नाटिका, त्रोटक, भाणिका, रासक, शिल्पक इत्यादि।

7. श्रव्यकाव्य के कौन-कौन से भेद हैं?
उत्तर : 1. पद्यकाव्य, 2. गद्यकाव्य।

8. पद्यकाव्य में कौन-से काव्य आते हैं?
उत्तर : खण्डकाव्य, महाकाव्य, मुक्तककाव्य।

9. गद्यकाव्य में कौन-कौन से काव्य आते हैं?
उत्तर : कथा, आख्यायिका, चम्पू।

10. किस काव्य में गद्य व पद्य का मिश्रण होता है?
 उत्तर : चम्पूकाव्य में।

11. लौकिक साहित्य में आदिकाव्य किसे माना गया है?
 उत्तर : रामायण को।

12. रामायण के रचयिता कौन हैं?
 उत्तर : महर्षि वाल्मीकि।

13. क्रौञ्चवध के कारुणिक दृश्य में वाल्मीकि के हृदय में कौन-सा श्लोक उत्पन्न हुआ?
 उत्तर : "मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।
 यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्।।"

14. उपरोक्त श्लोक में कौन-सा छन्द है?
 उत्तर : अनुष्टुप्।

15. उपजीव्य काव्य किसे कहा जाता है?
 उत्तर : जिस काव्य के आधार पर दूसरे कवि अपना काव्य निर्मित करते हैं, वह काव्य उपजीव्य काव्य कहलाता है।

16. उपजीव्य काव्यों में प्रमुख स्थान किनका है?
 उत्तर : रामायण और महाभारत का।

17. आचार्य पाणिनि ने कौन-सा काव्य लिखा?
 उत्तर : जाम्बवती-विजय (पातालविजय) काव्य।

18. महाकवि क्षेमेन्द्र ने पाणिनि के किन छन्दों की प्रशंसा की है?
 उत्तर : उपजाति छन्दों की।

19. आचार्य वररुचि ने कौन-सा काव्य लिखा है?
 उत्तर : कण्ठाभरणम्।

## कालिदासीयं-काव्यम्

20. कालिदास ने कौन-कौन से महाकाव्य लिखे हैं?
 उत्तर : 1. रघुवंश, 2. कुमारसम्भव।

21. कालिदास प्रणीत गीतिकाव्य में किस नगरी का वर्णन है?
 उत्तर : अलकानगरी।

22. मेघदूत के प्रणयन से संस्कृत जगत् में किस काव्यपरम्परा का जन्म हुआ?
 उत्तर : दूतकाव्य परम्परा का। उद्धवदूत, हँसदूत, पिकदूत, पादांकदूत, गोपीदूत, तुलसीदूत, कोकिलदूत, पवनदूत, वातदूत, यकदूत, पत्रदूत। (दूतपरम्परा के कुछ उदाहरण)

23. मेघदूत की कथा का आधारग्रन्थ कौन-सा है?
 उत्तर : ब्रह्मवैवर्तपुराण (इसमें 'योगिनी' नामधेय की आषाढ़ कृष्ण एकादशी की माहात्म्य कथा) से।

24. मेघदूत में किस छन्द का प्रयोग हुआ है?
 उत्तर : मन्दाक्रान्ता।

25. मेघदूत के कितने भाग हैं?
 उत्तर : दो— पूर्वमेव एवं उत्तरमेघ।

26. कालिदास का कौन-सा नाटक पढ़कर महाकवि गेटे नाच उठा?
 उत्तर : अभिज्ञान-शाकुन्तलम्।

27. शाकुन्तल में कितने अङ्क हैं?
 उत्तर : सात अङ्क।

28. शाकुन्तल में कितने छन्दों का प्रयोग हुआ है?
 उत्तर : 24 छन्दों का।

29. शाकुन्तल में कौन-सा वैदिक छन्द प्रयुक्त हुआ है?
 उत्तर : त्रिष्टुप्।

30. कालिदास के बारे में प्रसिद्ध उक्ति?
 उत्तर : 'उपमा कालिदासस्य'।

31. कालिदासीय महाकाव्य कुमारसम्भव में कितने सर्ग हैं?
 उत्तर : 17 सर्ग।

32. कुमारसम्भव के कौन-से सर्ग प्रक्षिप्त माने जाते हैं?
 उत्तर : प्रारम्भिक आठ को छोड़ अवशिष्ट नौ सर्ग प्रक्षिप्त माने जाते हैं।

33. कालिदास की प्रथम रचना कौन-सी है?
 उत्तर : ऋतु-संहार।

34. ऋतु-संहार में कितने सर्ग हैं?
 उत्तर : छः।

35. ऋतु-संहार में कितने पद्य हैं?
 उत्तर : 144 पद्य।

36. वागर्थाविवसम्पृक्तौ वागर्थऽप्रतिपत्तये। जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ।। यह श्लोक किस काव्य का मङ्गलपद्य है?
 उत्तर : रघुवंश महाकाव्य का।

37. रघुवंश में कितने सर्ग हैं?
 उत्तर : 19 सर्ग।

38. कालिदास ने कुल कितने नाटक लिखे?
 उत्तर : तीन—शाकुन्तलम्, विक्रमोर्वशीयम्, मालविकाग्नि-मित्रम्।

39. कालिदास ने कितने महाकाव्य लिखे?
उत्तर : दो— कुमारसम्भव एवं रघुवंश।

40. रघुवंशमहाकाव्य में रघुकुल की कितनी पीढ़ियों का वर्णन है?
उत्तर : 29 पीढ़ियों का।

**अश्वघोष-काव्यम्**

41. अश्वघोष को किसके समकालीन माना जाता है?
उत्तर : कनिष्क के।

42. अश्वघोष का समय क्या माना जाता है?
उत्तर : प्रथम शताब्दी।

43. अश्वघोष कहाँ के निवासी थे?
उत्तर : साकेत (अयोध्या) के।

44. अश्वघोष ने कौन-कौन में महाकाव्य लिखे हैं?
उत्तर : 1. बुद्धचरित, 2. सौन्दरानन्द महाकाव्य।

45. अश्वघोष ने कौन-सा रूपक लिखा?
उत्तर : शारिपुत्रप्रकरण।

46. विद्वानों ने अश्वघोपरचित किस दार्शनिक ग्रन्थ का उल्लेख किया है?
उत्तर : महायान-श्रद्धोत्पादनशास्त्र का।

47. जन्मना वर्ण व्यवस्था की खण्डनपरक अश्वघोष की रचना?
उत्तर : वज्रसूचि-उपनिषद्।

48. अश्वघोष किस शैली के हैं?
उत्तर : वैदर्भी के।

49. अश्वघोष की माता का नाम क्या था?
उत्तर : सुवर्णाक्षी।

**भासकाव्यपक्षः**

50. स्वप्नवासवदत्तम् किसने लिखा?
उत्तर : भास ने।

51. इसमें कौन-सा रस अङ्गी है?
उत्तर : शृङ्गार।

52. इसमें कितने अङ्क हैं?
उत्तर : छः अङ्क।

53. भासनाटक चक्र का सम्पादन किसने किया?
उत्तर : म.म. त. गणपति शास्त्री ने।

54. भास की रचनाएँ -
उत्तर : प्रतिमानाटक, अभिषेक नाटक, पञ्चरात्र, मध्यम व्यायोग, दूतघटोत्कच, कर्णभार, दूतवाक्य, ऊरुभङ्ग, बालचरित, चारुदत्त, अविमारक, प्रतिज्ञायौगन्धरायण, स्वप्नवासवदत्ता।

**भर्तृमेण्ठ-काव्यम्**

55. भर्तृमेण्ठ किन नामों से पुकारे जाते हैं?
उत्तर : मेण्ठ, भर्तृमेण्ठ, हस्तिपक, मेण्ठराज।

56. मेण्ठ शब्द का अर्थ क्या है?
उत्तर : हाथीवान।

57. कवि मेण्ठ ने कौन-सा काव्य लिखा?
उत्तर : हयग्रीववध।

58. मम्मट ने हयग्रीववध का प्रमुख दोष क्या बताया है?
उत्तर : मुख्यपात्र के स्थान पर अन्य का वर्णन अधिक करना।

59. विपदि धैर्यमथाभ्युदये क्षमा, मदसि वाक्पटुता युधिविक्रमः।
मनो यदेषां सुखदुःखसम्भवे प्रयाति नो हर्षविषादवश्यताम्।।
इसके कवि कौन हैं?
उत्तर : कविराज मेण्ठ।

**शूद्रक-काव्यम्**

60. शूद्रक की प्रसिद्ध रचना?
उत्तर : मृच्छकटिकम्।

61. मृच्छकटिकम् रूपक का कौन-सा भेद है?
उत्तर : प्रकरण।

62. इस प्रकरण में नायिका कौन है?
उत्तर : गणिका वसन्तसेना।

63. मृच्छकटिकम् का अर्थ क्या है?
उत्तर : मृदः शकटिका यस्मिन् तद् मृच्छकटिकम्।

64. इसमें कितने अङ्क हैं?
उत्तर : 10 अङ्क।

65. अङ्कों के नाम क्या हैं?
उत्तर : 1. अलङ्कार न्यास, 2. द्यूतकरसंवाहक, 3. सन्धिच्छेद, 4. मदनिका शर्विलक, 5. दुर्दिन, 6. प्रवहणविपर्यय, 7. आर्यकापहरण, 8. वसन्तसेना मोटन, 9. व्यवहार, 10. संहार।

66. मृच्छकटिकम् का आधारग्रन्थ किसे माना जाता है?
उत्तर : चारुदत्तम् (भासरचित रूपक) को।

**भारवि-काव्यम्**

67. भारवि का विशेषण क्या है?
उत्तर : आतपत्र।

68. भारवि का समय क्या है?
उत्तर : 600 ईसवीय के आस-पास।

69. भारवि ने कौन-सा काव्य लिखा?
उत्तर : किरातार्जुनीयम्।

70. किरात का आरम्भ किससे होता है?
उत्तर : श्री शब्द से।

71. लक्ष्यन्तकाव्य कौन-सा है?
उत्तर : किरात इसके प्रत्येक सर्गान्त में लक्ष्मी शब्द है।

72. किरात का प्रधान रस कौन-सा है?
उत्तर : वीर रस।

73. किरात में कितने सर्ग हैं?
उत्तर : 18 सर्ग।

74. चित्रकाव्य पाण्डित्य प्रदर्शनार्थ कौन-सा सर्ग लिखा गया?
उत्तर : 15वाँ सग।

75. भारवि ने 'न' कार का उपयोग कर कौन-सा श्लोक लिखा?
उत्तर : न नोननुन्नो नुन्नोनो नाना नानानना ननु।
नुन्नोऽनुन्नो न नुन्नेनो नानेना नुन्ननुन्ननुत्।।

76. आचार्य मल्लिनाथ ने भारवि के काव्य पर क्या टिप्पणी की है?
उत्तर : 'नारिकेलफलसन्निभं वचो भारवेः।'

77. भारवि के काव्य का वैशिष्ट्य क्या है?
उत्तर : मनोरम गाम्भीर्य (भारवेरर्थगौरवम्)।

## भट्टि-काव्यम्

78. कविवर भट्टि कहाँ के थे?
उत्तर : गुजरात स्थित वल्लभी के।

79. भट्टि का काव्य किस नाम से प्रसिद्ध है?
उत्तर : भट्टिकाव्य के नाम से।

80. भट्टिकाव्य में कितने सर्ग एवं श्लोक हैं?
उत्तर : 20 सर्ग एवं 3624 श्लोक।

81. भट्टिकाव्य का उद्देश्य क्या है?
उत्तर : मनोरञ्जन के साथ-साथ सम्पूर्ण व्याकरण का ज्ञान।

82. भट्टिकाव्य का वास्तविक नाम क्या है?
उत्तर : रावणवध।

83. भट्टिकाव्य कितने काण्डों में विभक्त है?
उत्तर : चार— प्रकीर्ण-अधिकार-प्रसन्न-तिङन्तकाण्ड।

84. समीक्षक किस काव्य को शास्त्रकाव्य कहते हैं?
उत्तर : भट्टिकाव्य को।

## मयूरभट्टीय-काव्यम्

85. मयूरभट्ट ने कौन-सा शतक लिखा?
उत्तर : सूर्यशतक।

86. हर्षचरित में मयूर को क्या बताया गया है?
उत्तर : जाङ्गलिक/विषवैद्य।

87. सूर्यशतक पर किस-किस ने टीकाएँ लिखीं हैं?
उत्तर : मधुसूदन (भावबोधिनी) तथा जगन्नाथ एवं जयमङ्गल ने।

88. मयूर-बाण में क्या सम्बन्ध बताया जाता है?
उत्तर : श्वसुर-जामाता का।

89. मयूर किसके आस्थान पण्डित थे?
उत्तर : श्रीहर्ष के।

90. मयूर ने अन्य ग्रन्थ कौन-से लिखे हैं?
उत्तर : मयूराष्टकम्।

## कविताकामिन्या हर्षो हर्षः

91. महाकवि एवं राजा हर्षवर्धन किन के पुत्र थे?
उत्तर : प्रभाकरवर्धन एवं यशोमती के।

92. हर्ष के आस्थान में कौन-कौन विद्वान् थे?
उत्तर : बाणभट्ट, मयूरभट्ट, मातङ्गदिवाकर।

93. हर्ष ने कौन-कौन से काव्य लिखे?
उत्तर : तीन नाटक— रत्नावली, प्रियदर्शिका, नागानन्द।

## बाणोच्छिष्टं जगत्सर्वम्

94. बाण ने किन ग्रन्थों की रचना की?
उत्तर : कादम्बरी, हर्षचरित, पार्वतीपरिणय, चण्डीशतक व मुकुटताडितक।

95. बाणभट्ट की कीर्ति किस ग्रन्थ से है?
उत्तर : कादम्बरी से।

96. कादम्बरी का उत्तरार्द्ध किसने लिखा?
उत्तर : बाण के पुत्र पुलिन्द/पुलिन/भूषण भट्ट ने।

97. हर्षचरित कितने उच्छ्वासों में विभक्त है?
उत्तर : आठ उच्छ्वास।

98. कवि व राजा हर्ष ने बाण को देखकर क्या टिप्पणी की?
उत्तर : महानयं भुजङ्गः (लम्पट)।

99. यहाँ भुजङ्ग का संश्लिष्ट अर्थ क्या है?
उत्तर : भुजाभ्यां परकीयां गच्छति स भुजङ्गः। जो व्यभिचार करता है, वह भुजङ्ग है।

100. बाणभट्ट ने अपनी आत्मकथा किसमें लिखी?
उत्तर : हर्षचरित में।

101. प्रसिद्ध शुकनासोपदेश किसमें है?
उत्तर : कादम्बरी में।

102. बाणभट्ट किसके आश्रित थे?
उत्तर : हर्षवर्धन (हर्ष) के।

**कविर्दण्डी कविर्दण्डी कविर्दण्डी**

103. दशकुमारचरित किसने लिखा?
उत्तर : महाकवि दण्डी ने।

104. दण्डी के लेखक का वैशिष्ट्य क्या है?
उत्तर : पद-लालित्य।

105. दशकुमारों का चरित्र बताने वाला दशकुमारचरित कितनी पीठिकाओं में विभक्त है?
उत्तर : दो— पूर्व व उत्तर पीठिका।

106. दण्डी की कथा रचना मानी जाती है?
उत्तर : अवन्तिसुन्दरीकथा।

107. दण्डी ने कौन-सा काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : काव्यादर्श।

**काव्येषु माघकाव्यम्**

108. महाकवि माघ की एकमात्र रचना?
उत्तर : शिशुपालवध।

109. इसका अङ्गी रस कौन-सा है?
उत्तर : वीर।

110. इसमें कितने सर्ग एवं पद्य हैं?
उत्तर : 20 सर्ग, 1650 पद्य।

111. दकार से निर्मित माघ का श्लोक?
उत्तर : दाददो दुद्दुद्दी दादादो दूददीददोः।
दुदादं ददे दुद्दे दादाऽददददोऽददः।। (19/144)

112. माघ ने सौन्दर्य की क्या परिभाषा दी?
उत्तर : 'क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः।'

113. 'माघे सन्ति त्रयो गुणाः' के अनुसार माघकाव्य की गुणत्रयी?
उत्तर : उपमा, अर्थगौरव, पदलालित्य।

114. माघ का जन्म किस प्रान्त में हुआ?
उत्तर : गुजरात में (वर्तमान में माघ का नगर राजस्थान में है)।

**कुमारदासीयं-काव्यम्**

115. कुमारदास के विषय में राजशेखर ने क्या लिखा?
उत्तर : जानकीहरणं कर्तुं रघुवंशे स्थिते सति।
कविः कुमारदासश्च रावणश्च यदि क्षमौ।।

116. कुमारदास ने कौन-सा काव्य लिखा?
उत्तर : जानकीहरण।

117. कुमारदास को किस कवि के समकालीन मानते हैं?
उत्तर : कालिदास के।

118. कुमारदास कहाँ का शासक माना जाता है?
उत्तर : सिंहलद्वीप का।

**उत्तररामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते**

119. कवि भवभूति ने किस रस को प्रधान बताया?
उत्तर : करुण को।

120. क्षेमेन्द्र ने भवभूति के किस वृत्त की प्रशंसा की?
उत्तर : शिखरिणी वृत्त की।

121. भवभूति का वास्तविक नाम क्या था?
उत्तर : श्रीकण्ठ।

122. भवभूति की प्रसिद्ध रचना कौन-सी है?
उत्तर : उत्तररामचरित।

123. उत्तररामचरित में कितने अङ्क हैं?
उत्तर : सात अङ्क।

124. उत्तररामचरित जैसे परमरम्य काव्य में कौन-सा दोष प्रमुख है?
उत्तर : मञ्च पर प्रत्यक्ष वध दिखाना।

125. भवभूति के माता, पिता तथा पितामह के नाम क्या थे?
उत्तर : जतुकर्णी, नीलकण्ठ, भट्टगोपाल।

126. भवभूति की रचना मालतीमाधव रूपक का कौन-सा भेद है?
उत्तर : प्रकरण।

127. भवभूति का अन्य नाटक?
उत्तर : महावीरचरित।

128. महावीरचरित में कथावस्तु क्या है?
उत्तर : राम का पूर्वार्द्धचरित।

**अमरुक-विज्जिका-भल्लट-त्रिविक्रमकाव्यानि**

129. अमरुकशतक के रचयिता कौन हैं?
उत्तर : अमरु कवि।

130. अमरुकशतक में किसके पद्य हैं?
उत्तर : शृङ्गार के।

131. अमरु कवि का क्या समय माना जाता है?
उत्तर : नवम शताब्दी।

132. कवयित्री विज्जिका किस प्रदेश में जन्मी?
उत्तर : कर्णाट प्रदेश में।

133. काश्मीर के कवि भल्लट की रचना कौन-सी है?
उत्तर : भल्लट-शतक।

134. नलचम्पू की रचना किसने की?
उत्तर : त्रिविक्रम भट्ट ने।

135. त्रिविक्रम का गोत्र क्या है?
उत्तर : शाण्डिल्य।

136. त्रिविक्रम की अन्य रचना कौन-सी है?
उत्तर : मदालसाचम्पू।

**'उदिते नैषधे क्व माघः क्व च भारविः'**

137. नैषधीयचरित किसने लिखा?
उत्तर : श्रीहर्ष ने।

138. दन्तकथानुसार श्रीहर्ष के मामा कौन थे?
उत्तर : मम्मटाचार्य।

139. श्रीहर्ष किसके आश्रित रहे?
उत्तर : कान्यकुब्जनरेश जयचन्द्र के।

140. अद्वैतवेदान्त के मण्डनार्थ श्रीहर्ष ने कौन-सा ग्रन्थ लिखा?
उत्तर : खण्डनखण्डखाद्यम्।

141. श्रीहर्ष ने कौन-सा चम्पूकाव्य लिखा?
उत्तर : नवसाहसाङ्कचरितचम्पू।

142. श्रीहर्ष की अन्य रचनाएँ?
उत्तर : स्थैर्यविचारणप्रकरण, विजयप्रशस्ति, गौडोर्वीशकुलप्रशस्ति, अर्णववर्णन, छिन्दप्रशस्ति, शिवशक्तिसिद्धि।

**क्षेमेन्द्र-काव्यम् तथा वेङ्कटाध्वरिकाव्यम्**

143. संस्कृत जगत् में हास्यकथा का अधीश्वर कवि कौन माना जाता है?
उत्तर : क्षेमेन्द्र।

144. क्षेमेन्द्र की रामायण व महाभारत पर लिखी गई रचनाएँ?
उत्तर : रामायणमञ्जरी, भारतमञ्जरी।

145. पैशाचीभाषा से बृहत्कथा का संस्कृतपद्यानुवाद किसने किया?
उत्तर : क्षेमेन्द्र ने।

146. क्षेमेन्द्र की दूसरी कथात्मक कृति कौन-सी है?
उत्तर : 'बोधिसत्त्वावदानकल्पलता'।

147. वेङ्कटाध्वरि ने कौन-सा काव्य लिखा?
उत्तर : लक्ष्मीसहस्र।

148. वेङ्कटाध्वरि रचित चम्पूग्रन्थ कौन-कौन से हैं?
उत्तर : विश्वगुणादर्श, हस्तिगिरिचम्पू।

**कुछ अन्य महत्त्वपूर्ण बिन्दु**

1. वेद की विज्ञानधारा के प्रमुख विद्वान्?
उत्तर : पं. मधुसूदन ओझा।

2. पं. ओझा ने किन दो ग्रन्थों पर विज्ञानभाष्य लिखा?
उत्तर : शतपथब्राह्मण व गीता पर।

3. पं. ओझा के ग्रन्थों के हिन्दी अनुवाद करने वाले उनके प्रमुख शिष्य?
उत्तर : पं. मोतीलाल शास्त्री।

4. पं. मोतीलाल शास्त्री के बाद ओझाजी के ग्रन्थों को प्रकाशित करवाने का दायित्व किसने सम्भाला?
उत्तर : श्री कर्पूरचन्द कुलिश ने।

5. ओझाजी व शास्त्रीजी का चिन्तन राजस्थान पत्रिका में किस स्तम्भ में प्रकाशित हुआ?
उत्तर : विज्ञानवार्ता स्तम्भ में।

6. ओझाजी के 288 ग्रन्थों में से कितने उपलब्ध है?
उत्तर : 100 ग्रन्थ।

7. ओझाजी ने 'दशवाद-रहस्य' में किस पक्ष को प्रस्तुत किया?
उत्तर : वेद के पूर्वपक्ष को।

8. वेद की विज्ञानधारा के अध्येता के रूप में राजस्थान के प्रसिद्ध विद्वान्?
उत्तर : डॉ. दयानन्द भार्गव 'विपुल'।

9. महर्षि कुल वैभव, इन्द्रविजय तथा ब्रह्मसिद्धान्त इत्यादि ग्रन्थों का प्रणयन किसने किया?
उत्तर : पं. मधुसूदन ओझा ने।

